( लेखक—योगिराज श्रीअरविन्द )

## धर्म एक प्रधान प्रेरणा है

न्त सर्वशक्तिमान्, सर्वव्यापी, एकमेवाद्वितीय ईश्वर
 शब्दमें भगवान् ही जीवमात्र और कर्ममात्रका गूढ़
 लक्ष्य है; अतएव वही व्यक्ति तथा समाजके—उसके
ों और सभी प्रवृत्तियोंके सम्पूर्ण विकासका उद्देश्य
लिये तर्कबुद्धि हमारी चरम-परम पथप्रदर्शिका नहीं
। संस्कृति, अपने साधारणतः समझे जानेवाले
मार्गदर्शक ज्योति नहीं हो सकती और न यह
स्त जीवन और कर्मके नियामक एवं समन्वयकारी
ा पता ही पा सकती है। क्योंकि तर्कबुद्धि भगवान्से
रह जाती है तथा जीवनकी समस्याओंसे समझौताभर
है; और संस्कृतिको अगर भगवान्की प्राप्ति करनी
उसे आध्यात्मिक संस्कृति बनना होगा। बौद्धिक
ासक, नैतिक एवं व्यावहारिक शिक्षणकी अपेक्षा
ऊँची कोटिकी वस्तु बनना होगा। तो फिर हमें पथ-
प्रकाश तथा नियामक, एवं समन्वयकारी सिद्धान्त
लब्ध होगा ? इसका सर्वप्रथम उत्तर, जो हमारे मनमें
और जो एशियाके विचारकोंने दिया है, यह है कि
ा और सिद्धान्त हमें सीधा धर्ममें उपलब्ध होगा।
युक्तियुक्त तथा आपाततः सन्तोषजनक मालूम
क्योंकि धर्म मनुष्यके अंदरकी एक ऐसी प्रेरणा,
प्रवृत्ति एवं विधि-व्यवस्था है, जिसका लक्ष्य स्पष्ट-
ावान् ही हैं, जब कि मनुष्यकी अन्य सभी प्रवृत्तियाँ
ें ही उन्हें अपना लक्ष्य बनाती प्रतीत होती हैं और
बाह्य एवं अपूर्ण प्रतीतियोंके पीछे चिरकाल भटक-
ठोकर खानेके बाद ही कहीं उनतक पहुँच पाती हैं।
र आदर्श व्यक्ति तथा आदर्श समाजका विकास
र मनुष्यके सम्पूर्ण जीवनको भगवान्में ऊँचा उठा
। ठीक मार्ग यही प्रतीत होगा कि समस्त जीवनको
ानाकर सब काम-काज धार्मिक भावनाके अनुसार
ाय।

यह ध्यानमें रखना चाहिये कि धर्मकी यह प्रधानता
र्मिक प्रेरणा एवं धार्मिक भावनाका अन्य सब प्रेरणाओं

सभ्यताओंकी ही निराली विशेषता नहीं है, अपितु
ही मानव-मन तथा मानव-समाजोंकी न्यूनाधिक स
अवस्था रही है। हाँ, धार्मिक इतिहासके कुछ
संक्षिप्त युग अवश्य इसके अपवाद हैं। आज हम
ऐसे ही युगमें जी रहे हैं; अवश्य ही हम इसमें उबर
शनैः-शनैः करवट बदल रहे हैं, पर अभी इससे
पाये हैं। अतः हमें यह मानना होगा कि साधारण
समाजने धर्मको जो यह प्रमुख एवं प्रधान पद प्रदान
उसमें हमारे प्राकृतिक अस्तित्वकी एक ऐसी
आवश्यकता एवं सचाई निहित है, जिसकी ओर हमें
लंबी नास्तिकताके बाद भी फिर-फिर लौटना होगा
विपरीत हमें यह भी स्वीकार करना होगा कि महत्
उच्च अभीप्सा, गम्भीर बीजारोपण तथा समृद्ध फल
युगोंमें धर्मकी इस प्रधानतापर प्रायः ही कुठाराघा
जाता रहा है। आधुनिक युग भी एक ऐसा ही यु
यह अपने सभी दोषों एवं अपराधोंके रहते हुए भी
काल है, जब मानवजातिने धर्मकी शक्तिसे नहीं, बल्कि
चेतना तथा मानवीय आदर्शवाद एवं सहानुभूति
उन बहुत-सी चीजोंसे छुटकारा पा लिया है, जो क्रूर,
अज्ञानमय, अन्धकारपूर्ण तथा घृणाजनक थीं। इस
मानवजातिके उस भागने, जो पुनरुज्जीवन ( Renasc
के कालमें विचार तथा प्रगतिकी पताका फहरानेमें अग्रग
अर्थात् पुनरुज्जीवनके बादके यूरोप या आधुनिक यूरोप
प्रभुत्वपर प्रबल आक्रमण करते हुए इनका निराकरण

इस विद्रोहने पराकाष्ठाको पहुँचकर धर्मको
मटियामेट कर देनेका यत्न किया; निःसन्देह धर्मके वि
यहाँतक अभिमान किया कि हमने मनुष्यके अंदरकी
प्रवृत्तिका उन्मूलन कर दिया है। परंतु जैसा कि ह
देखते हैं, यह अभिमान थोथा और अज्ञानपूर्ण था;
मनुष्यकी धार्मिक प्रवृत्ति अन्य सबसे बढ़कर उसकी
ऐसी प्रवृत्ति है, जो नष्ट नहीं की जा सकती। यह केवल
रूप ही बदल लेती है। इस विद्रोहने अपने अधि
रूपोंमें धर्मको आत्माके एक कोनेमें अकेले एक

के नैतिक जीवनमेंसे भी इसका मिश्रण निकाल फेंका
इस कारण कि विज्ञान, दर्शन, राजनीति एवं
तथा सामान्यतः जीवनमात्रमें धर्मके मिश्रणसे
अन्धविश्वास, अत्याचार एवं अज्ञानको बल मिलता
निश्चय ही मिलेगा भी । धर्मवादी कह सकता है कि
भ्रम तथा नास्तिकतापूर्ण विकार था । अथवा वह
ा है कि इस नश्वर संसारमें महत्तर ज्ञान, महत्तर
ाचुरतर सुख, हर्ष तथा प्रकाशकी प्राप्तिके अनवरत
अपेक्षा परम तत्त्वके पावन विचारोंसे परिपूर्ण धर्म-
तेरोध, धर्मपरायण अज्ञान, सन्तुष्ट निष्क्रिय अवस्था,
कि व्यवस्थित गतिरोध भी कहीं अधिक श्रेष्ठ है ।
ार विचारक ऐसे तर्कसे सहमत नहीं हो सकता ।
देखनेको बाध्य है कि जबतक मनुष्यने अपने जीवनका
ा आदर्श तत्त्व उपलब्ध न कर लिया हो, तबतक प्रगति
जीवनका आवश्यक एवं वाञ्छनीय नियम है, न कि
स्थिति—निश्चय ही नयी-नयी चीजोंके पीछे किसी
अंधाधुंध दौड़ नहीं, बल्कि व्यष्टि तथा समष्टि दोनोंमें
ाजकी भावना, आदर्श-समूह, स्वभाव एवं गठनमें,
मन एवं प्राणके अधिकाधिक महान् सत्यकी खोज ।
देखे बिना भी नहीं रह सकता कि धर्मपर किये गये
रोपणके निष्कर्षमें तो नहीं, पर इसकी स्थापनामें कुछ
ज थी । यहाँतक कि ऐसा बहुत कुछ था, जो इसे
द्र करता था—यह नहीं कि शुद्ध धर्म प्रगतिमें बाधक
वरं यह कि इतिहास इस बातका साक्षी है और
भी है कि सम्मानित धर्म तथा उनके पुरोहित एवं
ार प्रायः गतिरोधके पृष्ठपोषक रहे हैं, उन्होंने बहुधा
, अत्याचार एवं अज्ञानका पलड़ा ही भारी किया
पीड़ित मानव-मन एवं हृदयके लिये यह
हो गया है कि वे इन गलतियोंको सुधारकर धर्मको
ते लगानेके लिये इसका निषेध एवं विरोध करें ।
दि धर्म मनुष्यकी सभी प्रवृत्तियों तथा सम्पूर्ण मानव-
सच्चा तथा समर्थ पथप्रदर्शक और नियामक हो तो
ता ही क्यों ।

## मध्ययुगमें धर्मके नामपर अत्याचार

ा तार्किक या नास्तिक मनके पीछे चलकर हमें इसके
नक समचे उग्र दोषारोपणका अवगाहन करनेकी
बल देनेकी आवश्यकता नहीं, जिन्हें गिरजों,
सम्प्रदायोंने आश्रय, सहमति, स्वीकृति एवं सहाय
की है या जिनका अपने निजी लाभके लिये दुरुपयो
है । इनके निरे द्वेषपूर्ण परिगणनसे मनुष्य नास्तिक रो
की इस पुकारको गुँजानेमें ही प्रवृत्त होगा कि 'ऐसी
बुराइयोंकी ओर धर्म मनुष्यको प्रेरित करनेमें समर्थ
इसी प्रकार स्वाधीनताके नामपर किये गये अपरा
दोषोंका उद्धरण देकर कोई कह सकता है कि ये स्वा
आदर्शको दूषित ठहरानेके लिये पर्याप्त हैं । परंतु इस
ध्यान देते हुए कि ऐसी बुराई सम्भव थी, हमें इसक
ढूँढ़नेकी जरूरत है । उदाहरणार्थ हम उस रक्तरं
अग्निसंकुल पथकी उपेक्षा नहीं कर सकते, जिसपर
तथा बहिर्मुखी ईसाइयत, लगभग कांस्टैंटाइन ( Co
tine ) के दिनोंसे अर्थात् अपनी लौकिक विजयके
मुहूर्तसे लेकर बिल्कुल आधुनिक कालतक, यूरोपके म
सारे इतिहासमें बराबर चलती आयी है और न हम
आलोचनाकी ही अवहेलना कर सकते हैं, जो पाखण्ड
न्यायसभा ( Inquisition )-जैसी संस्थाने ध
दावेपर की है कि वह नैतिकता तथा समाजमें प्रेर
एवं नियामक शक्ति है अथवा जो धार्मिक युद्ध-परम
व्यापक सरकारी दमनचक्रने धर्मके इस दावेपर की है
मानवजातिके राजनीतिक जीवनका मार्गदर्शक है ।
इस बुराईकी जड़पर दृष्टि डालनी चाहिये । इसकी
सच्चा धर्म नहीं, बल्कि इसकी जड़ है मनुष्यका वह
मतिभ्रम, जिसके कारण वह धर्मको तथा किसी वि
सम्प्रदाय, सिद्धान्त, धार्मिक समाज या गिरजे-मन्दि
ही चीज समझकर इनमें घपला कर देता है । इस भ्र
मनुष्यकी प्रवृत्ति इतनी प्रबल है कि प्राचीन सहि
पूजक पैगनधर्म ( Paganism )तकने धर्म तथा स
नामपर सुकरातका वध किया, आइसिस ( Isis )
तथा मिथ्र ( Mithra ) के मत-जैसे अराष्ट्रिय धर्मों
मन्द दुःख—कष्ट दिया तथा प्रारम्भिक ईसाइयोंके जि
यह विनाशकारी तथा समाजविरोधी समझता था,
अत्युग्र यातनाएँ दीं । यहाँतक कि इससे भी अधिक
सहिष्णु हिंदूमतमें धर्मने पारस्परिक घृणाको जन्म दि
मौके-मौकेपर बौद्ध, जैन, शैव और वैष्णवपर उपद्रव

र्मकी असमर्थताका सारा मूल कारण इसी बातमें निहित
दाहरणतः, मन्दिरों, गिरजों और मत-सम्प्रदायोंने
था विज्ञानके मार्गमें जबरदस्त रुकावट डाली, एक
नो ब्रूनो ( Giordano Bruno ) को जला दिया
क गेलिलियो ( Galileo ) को बन्दी बनाया और
लेमें इन्होंने इतने सामान्य रूपमें दुर्व्यवहार किया
ा और विज्ञानको अपने उचित विकासका खुला क्षेत्र
नेके लिये आत्मरक्षाके भावमें धर्मपर आक्रमण कर
-भ्रष्ट कर देना पड़ा; और यह सब इसलिये कि
यह निश्चित धारणा बना ली थी कि धर्म ईश्वर तथा
सम्बन्धमें कुछ ऐसे स्थिर बौद्धिक विचारोंसे बँधा
जो कसौटीपर पूरे नहीं उतर सकते । अतएव उस
ो आग तथा तलवारसे दबा देना आवश्यक
र्मिक भ्रान्तिके जीवित बने रहनेके लिये वैज्ञानिक एवं
सत्यका निषेध करना आवश्यक था । हम यह भी
कि अतिसंकीर्ण धार्मिक भावना असहिष्णु वैराग्य-
नके आनन्द एवं सौन्दर्यको कुचलकर उसे ऊसर
ही है। प्यूरिटन सम्प्रदायके लोगोंने धर्मका सच्चा
न जानते हुए जीवनके सौन्दर्य एवं आनन्दको
की चेष्टा की । वे नहीं देख सके कि धार्मिक तप धर्मका
ङ्ग भले ही हो, पर यह उसका सार-सर्वस्व नहीं—
का नीति-धर्ममय मार्ग एकमात्र यही नहीं; क्योंकि
ग, सज्जनता, सहिष्णुता, दयालुता भी ईश्वरीय गुण
ा ही नहीं, बल्कि ये अधिक दिव्य वस्तुएँ हैं और
गये या वे कभी जानते ही न थे कि पवित्रताके
म और सौन्दर्य भी ईश्वरका स्वरूप है । राजनीतिमें
ः ही राजसत्ताका पक्षपोषण किया है और अधिक
जनीतिक आदर्शोंके आविर्भावमें बाधा डाली है ।
यं इसका स्वरूप राजसत्तासे पोषित धर्म-संस्थाका
ोर यह सम्प्रदाय और धर्मके अन्तरको हृदयङ्गम
पाता था अथवा, क्योंकि यह झूठे दैवी राज्यका
बना हुआ था, यह भूलकर कि सच्चा दैवी राज्य
ाज्य होता है, न कि पोप तथा पुरोहित-पुजारियोंका
सी प्रकार इसने प्रायः कठोर तथा घिसी-पिटी समाज-
ा समर्थन किया है; क्योंकि इसने समझा कि इसका
वन उन सामाजिक रूपोंसे बँधा हुआ है, जिनके साथ
इतिहासके दीर्घ भागमें सम्बद्ध रहा था और इसने

और इसके अस्तित्वके लिये संकट—मानो मनुष्यके
भावना-जैसी शक्तिशाली और आभ्यन्तरिक वस्तु
रूपके परिवर्तन-सरीखी तुच्छ वस्तु या सामाजिक पुन
जैसी बाहरी वस्तुसे मिटायी जा सकती हो ! यह भ्रां
नाना रूपोंमें अतीतके क्रियात्मक धर्मकी महान् दुर्ब
है और साथ ही इससे बुद्धि, सौन्दर्यभावना, सामाजि
राजनीतिक आदर्श—यहाँतक कि मानवकी नैतिक
ऐसा अवसर और बहाना मिला है कि वे उस वस्तुके
विद्रोह करें, जो उनकी अपनी सर्वोच्च प्रवृत्ति और नि
होनी चाहिये थी

## प्राच्य और पाश्चात्य आदर्शोंका समन्

इस तथ्यमें प्राचीन तथा अर्वाचीन, प्राच्य और
आदर्शोंकी विषमताका एक रहस्य निहित है और
उनके समन्वयका एक सूत्र भी । दोनों एक प्रबल न्य
आधारपर प्रतिष्ठित हैं और दोनोंके झगड़ेका कारण
भ्रान्ति । यह ठीक है कि धर्म जीवनमें प्रभावपूर्ण त
चाहिये । इसे जीवनका प्रकाश और विधि-विधान होना
परंतु यहाँ धर्मसे हमारा मतलब धर्मके उस स्वरूपसे है
उसका होना चाहिये और जो उसका अन्तरीय स्व
उसके अस्तित्वका मूल नियम है अर्थात् ईश्वरकी खो
आध्यात्मिकताका सिद्धान्त । दूसरी ओर यह भी सच
धर्म जब अपने-आपको किसी मत, सम्प्रदाय या मठ-
या रूढ़ विधि-विधानोंकी पद्धतिमात्रसे एकाकार कर
तब वह सहज ही बाधक शक्तिका रूप धारण कर स
और मानव आत्माके लिये यह आवश्यक हो सक
कि वह जीवनकी विविध प्रवृत्तियोंपरसे इसका प्रभुत्व दू

परंतु यहाँ एक जटिलता आ उपस्थित होती
विषमताका अधिक गम्भीर कारण प्रस्तुत करती है !
धर्म आध्यात्मिकताको प्रायः ऐसी चीज समझता प्रतीत
है, जो पार्थिव जीवनसे दूरस्थ, इससे भिन्न तथा इसकी
हो । यह ऐसी घोषणा करता प्रतीत होता है कि
जीवनका अनुसरण तथा मनुष्यकी ऐहिक आशाएँ आध्य
जीवन या मनुष्यकी पारलौकिक आशासे असंगत हैं
तो आत्मा एक ऐसी अलग-अलग-सी वस्तु हो जाती है
मनुष्य अपने निम्नतर अङ्गोंके जीवनका बहिष्कार कर
ही प्राप्त कर सकता है और सो इस प्रकार कि या तो

ड़त करके नष्ट कर दिया जाय। यदि धर्मका सच्चा
ो हो तो यह स्पष्ट ही है कि न तो इसके पास
क प्रयत्न, आशा और अभीप्साके यथार्थ क्षेत्रमें मानव-
लिये कोई निश्चित सन्देश है और न हमारी
कसी भी निम्नतर अङ्गके लिये ही। क्योंकि हमारे जीवन-
क तत्त्व स्वभावतः ही अपने क्षेत्रमें अपनी पूर्णता
है और यदि इसे उच्चतर शक्तिका अनुसरण करना ही
ह इसलिये करेगा कि वह शक्ति इसे इसके अपने
ो महत्तर पूर्णता एवं समृद्धतर तृप्ति प्रदान करती
; यदि आध्यात्मिक प्रेरणा इसकी पूर्णता-प्राप्तिकी
ासे ही इन्कार करे और अतः इसकी पूर्णताकी
को ही निकाल फेंके, तब या तो यह आत्मविश्वास खो
और साथ ही अपनी सामर्थ्यों एवं प्रवृत्तियोंके
क विस्तारके सम्पादनकी क्षमता भी, अथवा इसे अपने
भाव तथा स्वधर्मका अनुसरण करनेके लिये आत्माकी
परित्याग करना होगा। पृथिवी और स्वर्गका,
और उसके करणोंका यह कलह हमें और भी अधिक
एवं पङ्गु बना देनेवाला हो जाता है। यदि आध्यात्मिकता
, कठोर यातना और संसारकी निःसारताके धर्मका
ग कर ले, तो यह दुःखवाद अपने बढ़े-चढ़े रूपमें
ऐसे घोर विषाद और निराशाके दुःस्वप्नोंको जन्म
जैसे मध्ययुगमें उसकी हीनतम अवस्थामें छाये हुए
कि संसारका सन्निकट और प्रत्याशित अन्त या
ावी एवं अभीष्ट प्रलय ही मानवजातिका एकमात्र
दीख पड़ता था। परंतु जगद्विषयक यह निराशा-
वना अपने कम प्रकट और कम असहिष्णु रूपोंमें
को निरुत्साहित करनेवाले बलका काम करती है,
यह जीवनका सच्चा नियम एवं पथप्रदर्शक नहीं हो
समस्त दुःखवाद इतने अंशमें आत्मसत्ता तथा
-वैभव एवं ऋद्धि-सिद्धिको अङ्गीकार न करनेवाला,
ईश्वरकी कार्यप्रणालियोंको सहन न करनेवाला और
उत्पादक तथा सञ्चालक दिव्यप्रज्ञा एवं शक्तिमें
श्वास करनेवाला है। यह उस प्रज्ञा एवं शक्तिके
एक अशुद्ध विचारको अपनाता है और इसलिये यह
माकी वह परम प्रज्ञा एवं शक्ति नहीं हो सकता,
सार ऐसी आशा लगा सके कि वह इसके सम्पूर्ण
पथपर चलाकर भगवान्‌की ओर ऊँचा उठा देगी।
मकी धर्म-विमुखता एक दूसरी अति है, लटकनकी
टी गति है। इसके अनुसार यूरोपने धर्मके दावे

(Reformation) मेंसे गुजरते हुए आधुनिक
भावनाका विकास किया, जो भावना साधारण पार्थिव
को ही अपना एकमात्र मुख्य धंधा समझती तथा
अङ्गोंके अध्यात्मजिज्ञासाशून्य धर्मसे अपनेको
करना चाहती है। यह एक भूल है; क्योंकि पूर्णता ऐ
एवं संकीर्णताके भीतर प्राप्त नहीं की जा सकती, जो
जीवनके पूर्ण विधान, गभीरतम प्रेरणा तथा गुह्यतम
इन्कार करे। उच्चतमकी ज्योति और शक्तिसे ही नि
परिचालित, उदात्त और चरितार्थ किया जा सक
मनुष्यका निम्नतर जीवन अपने बाह्य रूपमें अदिव्य है
इसके भीतर दिव्यताका रहस्य निहित है और उच्चतर
तथा आध्यात्मिक प्रकाश अधिगत करके ही इसे दिव्य
जा सकता है। दूसरी ओर जब मनुष्य वर्तमान
अदिव्यता तथा आध्यात्मिक जीवनसे इसकी असंगतिवे
व्याकुल होकर इससे भागता या इसके विकासको निर
करता है तो उसकी यह व्याकुलता एवं वैराग्य भी एक
है। साधु या कोरा तपस्वी इससे अपना वैयक्तिक नि
अवश्य प्राप्त कर सकता है—जिस प्रकार जडवादी भी
शक्ति और एकाग्र गवेषणाके उचित फल अधिगत क
है; परंतु वह वैरागी साधु मनुष्यजातिका सच्चा मा
और उसका नियमोपदेष्टा शास्त्रकार नहीं हो सकता।
इस सारे मनोभावमें जीवन और उसकी अभीप्साओं
घृणा तथा उनपर अविश्वास अन्तर्निहित है और जिस
मनुष्यको जरा भी सहानुभूति नहीं, जिसे वह न्यून
तथा निरुत्साहित करना चाहता है, उसका वह भल
कुशलतासे सञ्चालन कर सकता है। शुद्ध वैराग्य
जीवन और मानव-समाजका परिचालन करती हुई इन्हें
इस योग्य बना सकती है कि ये अपने-आपको ही अ
करने तथा अपनेसे दूर भागनेके साधन बन जायें
निम्नतर प्रवृत्तियोंको सहन तो कर सकती है, पर केवल
प्रेरणा देनेके लिये ही कि वे अपने-आपको यथासम्भ
करके अन्ततोगत्वा अपनी क्रिया बंद कर दें। जो आ
पुरुष मानव-जीवनको इसकी पूर्णताकी ओर ले चल
है, उसका आदर्शरूप 'ऋषि' के प्राचीन भारतीय वि
निदर्शित है। जिस ऋषिने मनुष्यका-सा जीवन बित
अतिबौद्धिक, अतिमानसिक, आध्यात्मिक सत्यका दिव्य
श्रवण किया होता है, वह इन शरीर-प्राण-मनकी
सीमाओंसे ऊपर उठ चुका होता है और सभी वस्तुएँ ऊप
देख सकता है; पर साथ ही उसे उनके प्रयत्नके

है। अतः वह मानव-जगत्का उसी तरह पथ-
र सकता है, जिस तरह ईश्वर दिव्यरीतिसे इसका
न करते हैं; क्योंकि भगवान्के समान वह भी जगत्के
हता हुआ भी उससे ऊपर होता है।

## धर्म और आध्यात्मिकता

: आध्यात्मिकताके इस अभिप्रायको हृदयङ्गमकर
दर्शक ज्योति और समन्वयकारी विधानकी खोज ऐसी
कतामें ही करनी होगी और धर्ममें उसी हदतक, जहाँतक
को इस आध्यात्मिकतासे तदाकार करता है। जबतक वह
रहता है, तबतक वह अन्यान्य मानवी प्रवृत्तियों तथा
ी श्रेणीके ही अन्तर्गत होता है—भले ही वह उन
धेक मुख्य तथा अधिक प्रभावशाली ही क्यों न हो; और
को पूरी तरह मार्ग नहीं दिखा सकता। यदि यह उन्हें
किसी सिद्धान्त, अपरिवर्तनीय धर्मशास्त्र तथा विशेष
सीमाओंमें बाँधनेकी चेष्टा करता है तो इसे उन्हें
मुत्वके विरुद्ध विद्रोह करते देखनेको तैयार रहना
योंकि चाहे वे कुछ समयके लिये इसका प्रभाव अङ्गीकार-
े महान् लाभ उठा सकती हैं, तो भी अन्तमें उन्हें
त्ताके नियम ( स्वभाव ) के अनुसार अधिक स्वतन्त्र
र कर्मकी ओर बढ़ना होगा। आध्यात्मिकता मानव-
आत्माकी स्वतन्त्रताका सम्मान करती है; क्योंकि उस स्वतन्त्र
यह स्वयं चरितार्थता लाभ करती है। अपनी निजी प्रवृ
नियम ( स्वधर्म ) के अनुसार पूर्णताकी ओर विस्तार
विकास-लाभ करनेकी क्षमता ही स्वतन्त्रताका अत्यन्त ग
आशय है। ऐसी स्वाधीनता यह हमारी सत्ताके सभी
अङ्गोंको प्रदान करेगी। यह दर्शन तथा विज्ञानको
स्वाधीनता देगी, जो प्राचीन भारतीय धर्मने दी थी,—य
कि उन्हें ऐसी स्वतन्त्रता भी देगी कि यदि वे चाहें तो उ
से इन्कार भी कर सकते हैं,—जिस स्वाधीनताके प
स्वरूप प्राचीन भारतमें दर्शन और विज्ञानने धर्मसे स
विच्छेद करनेकी कभी आवश्यकता अनुभव नहीं की,
वे इसकी ज्योतिकी छत्रच्छायामें विकसित होकर इसीमें
हो गये। यह मनुष्यकी राजनीतिक एवं सामाजिक पू
खोजको तथा उसकी अन्य सभी शक्तियों एवं अभीप्स
भी वही स्वाधीनता प्रदान करेगी। हाँ, यह उन्हें आ
अवश्य करना चाहेगी, ताकि वे आत्माके प्रकाश एवं ि
विकसित हो जायँ—दबाव या बन्धनके कारण न
अपनी महत्तम, उच्चतम, गभीरतम सम्भाव्य शक्तियोंके
तथा बहुमुखी उपलब्धिके द्वारा। क्योंकि ये सभी उ
ही सम्भाव्य शक्तियाँ हैं।

---

# श्रद्धा

( लेखिका—श्रीअरविन्द-आश्रमकी अध्यक्षा श्रीमाताजी )

ह्य चेतना-जन्य बोध आन्तरात्मिक बोधको अस्वीकार
रता है। तथापि, अन्तरात्मामें सच्चा ज्ञान एवं सहज
ज्ञान निहित है। अन्तरात्मा कहती है, 'मैं जानती हूँ;
कयाँ नहीं दे सकती, पर मैं जानती हूँ।' क्योंकि इसका
मानसिक अनुभवपर आश्रित या प्रमाणोंसे सत्य सिद्ध
हुआ नहीं होता। यह प्रमाण दिये जानेके बाद ही
स करती हो ऐसी बात नहीं; अन्तरात्माका ज्ञान सहज-
त एवं प्रत्यक्ष होता है और ऐसी अन्तरात्माकी क्रियाको
द्धा कहते हैं। चाहे सारा संसार इन्कार करे और विरोधमें
प्रमाण प्रस्तुत करे, तो भी उसका ज्ञान एक ऐसा
ज्ञान एवं साक्षात् प्रत्यक्ष होता है, जो उन सबका निराकरण
सकता है। वह होता है तादात्म्यलब्ध ज्ञान। अन्तरात्माका
एक मूर्त एवं गोचर वस्तु तथा ठोस पिण्ड होता है।
हमे अपने मन, अपने प्राण तथा अपने शरीरमें भी ला
किसी भागको अविश्वासीके रूपमें प्रकट होकर यों नहीं
चाहिये, 'यह बात ऐसी नहीं है' और न उसे प्रमाण
ही करनी चाहिये। जरा भी अधूरे विश्वाससे तुम सब
बिगाड़ देते हो। यदि श्रद्धा पूर्ण एवं अटल न हो
देव भला कैसे प्रकट हो सकते हैं। श्रद्धा अपने आ
अविचल होती है—यह इसका निज स्वभाव ही है
अन्यथा इसे श्रद्धा कह ही नहीं सकते। परंतु, सम्भ
मन या प्राण या शरीर अन्तरात्माकी गतिका अनुसरण
यह हो सकता है कि किसी मनुष्यमें एक योगीके प
सहसा ऐसी श्रद्धा पैदा हो कि यह व्यक्ति मुझे में
पहुँचा देगा। उसे मालूम नहीं कि इस व्यक्तिको
है या नहीं। उसे आन्तरात्मिक आवेगका अनुभ
और ऐसा जान पड़ता है कि उसे गुरु मिल गये
बहुत देर मनमें सोच-विचारकर या अनेक चमत

व अपनी भवितव्यतासे हाथ धो बैठोगे । कुछ
: सोचने बैठ जाते हैं कि आन्तरात्मिक आवेग युक्ति-
या नहीं ।

गोंके पथभ्रष्ट होनेका कारण वास्तवमें तथाकथित
वास नहीं होता । वे प्रायः कहते हैं, 'अहो, मैंने
मुक व्यक्तिमें विश्वास किया और उसने मुझे धोखा
।' परंतु सच पूछिये तो दोष उस व्यक्तिका नहीं,
श्वास करनेवालेका होता है । उसके अपने अंदर ही
जोरी होती है । यदि वह अपना विश्वास अटूट
खता तो वह उस व्यक्तिको बदल देता । क्योंकि वह
ामय चेतनामें स्थिर नहीं रहा, अतएव उसने अपनेको
अनुभव किया और उस व्यक्तिको वह जिस रूपमें
चाहता था, उस रूपमें नहीं देख पाया । यदि उसमें
ा होती तो वह उस व्यक्तिको बदलनेके लिये बाध्य
। श्रद्धासे ही सदा चमत्कारोंकी सृष्टि होती है । एक

व्यक्ति किसी दूसरेके पास जाता है और वहाँ
उपस्थितिका सम्पर्क प्राप्त करता है; यदि वह इस
शुद्ध और सुरक्षित रख सके तो इससे भागवत चेतना
जड भागतकमें प्रकट होनेको बाध्य होगी । परंतु
तुम्हारी अपनी आदर्श-मर्यादा एवं तुम्हारी अपनी
निर्भर है; जितना ही अधिक तुम आन्तरात्मिक तौर
होगे, उतना ही अधिक ठीक मार्ग तथा ठीक
प्राप्तिकी दिशामें प्रेरित होगे । अन्तरात्मा और उस
सदा सच्ची होती है; पर यदि तुम्हारी बाह्य सत्तामें छ
है और यदि तुम आध्यात्मिक जीवनके बदले
सिद्धियोंकी प्राप्तिका यत्न कर रहे हो तो यह चीज तुम्हें
कर सकती है । तुम्हें भटकानेवाली चीज यही है, न कि
श्रद्धा । यह संभव है कि श्रद्धा, अपने आपमें शुद्ध होने
हमारी सत्तामें निम्न चेष्टाओंके योगसे मिलावटी बन जा
जब ऐसा होता है, तभी तुम गलत रास्तेपर जा पड़ते



# हिंदू-संस्कृति

( लेखक—श्रीमाधवराव सदाशिव गोळवलकर [ पू० गुरुजी ] सरसंघसंचालक, रा० स्व० संघ )

ुष्यमात्रको परम सुखकी प्राप्ति करवा देनेका ध्येय
खकर चलनेका दावा करनेवाले बहुत-से धर्म-पंथ तथा
नाएँ आज संसारमें विद्यमान हैं। उनके स्थूल-
ो भेद किये जा सकते हैं—( १ ) ईश्वरका
मानकर उसकी उपासनाद्वारा मनुष्यको सुख प्राप्त हो
, यों कहनेवाली और ( २ ) प्रत्यक्ष दिखायी
इस भौतिक जगत्के अतिरिक्त और कोई सत्य है
और इस जड जगत्में पाये जानेवाले साधनोंको
प्रत्येक व्यक्तिको प्राप्त करवा देकर उसकी स्वाभाविक
ताएँ या आकाङ्क्षाएँ पूरी करनेमें ही सब सुख है,
तेपादन करनेवाली । शारीरिक क्षुधाओंकी पूर्तिमें
उस पूर्तिके लिये आवश्यक वस्तुओंकी अप्राप्तिमें
वमात्रको होता है । अतः भौतिक कामनाओंकी पूर्तिमें
, यह बात आपाततः ठीक जँचती है । इसी बातको लेकर
धुनिक विचार-प्रणालियाँ उत्पन्न हुई हैं । मानवोंकी
अधिष्ठानपर रचना करना, जिसमें प्रत्येक मनुष्य
ारीरिक सुख-साधनोंको प्राप्त करे, और उस आर्थिक
के अनुकूल ही मनुष्यका समाज-जीवन और राजनैतिक

एकमात्र उद्दिष्ट है । परंतु कुछ कालके लिये होनेवाली वास
जीवसाधारण-विषयप्राप्ति सुखकारक होनेपर वह आगे
मनुष्यको अशान्त करती हुई दिखायी देती है । इसके द
हैं । एक तो विषय-वासनाओंकी पूर्ति सर्वथा असम्भव है ।
तुष्ट करनेकी जितनी ही चेष्टा की जाती है, उतनी ही वे बढ़
इस प्रकार व्यक्ति या समाजके लिये वासनाओंका उ
बढ़ते जाना और उसपर सदा असंतोषका बना ही रहन
जगत्में बार-बार होनेवाले भयङ्कर युद्धोंका प्रमुख का
जगत्में अशान्ति तथा असुख बनाये रखनेमें यही
कारण है । इस प्रकार वासनापूर्ति असम्भव होनेके
मानव-जीवन दुखी होता हुआ दीखता है । दूसरे,
केवल निर्बुद्ध प्राणी तो है नहीं । उसमें बुद्धि
सोच सकता है और जीवसाधारण विकारोंके कारण
जगत्का ही प्रथम अनुभव और उससे कुछ भौतिक सुख-
सम्भावना देखनेके कारण वह उसमें कुछ काल रमण क
परंतु आगे चलकर वह समझ जाता है कि इन आपातत
देनेवाली वस्तुओंमें वास्तविक सुख देनेकी कोई शक्ति
है । सुख तो अपने ही अंदर समय-समयपर उठनेवाली व
तरङ्गोंकी शान्तिसे होता है । यानी सुख बाह्य वस्तुमें

विचारके उत्पन्न होते ही मनुष्य भौतिक जीवनसे मुँह
गत्की चित्र-विचित्र रचना करनेवाली ईश्वर नामकी
ुणसम्पन्न सर्वसुखमयी शक्ति होनी ही चाहिये, ऐसा
करके भौतिक जीवनको केवल दुःखमय मान लेता
उस शक्तिकी उपासना करनेसे सुख-प्राप्ति हो सकेगी,
ना करता है। ऐसी भावना और अनुमान ही
के जन्ममें कारण होते हैं ( यहाँ निसर्गपूजा, प्रेतपूजा
यन्त प्राथमिक स्वरूपोंकी उपासनाओंका विचार नहीं
। भौतिक सुखमें सुख है ही नहीं, जीवन केवल
है, इस जीवनके पश्चात् उस शक्तिकी उपासनासे
सुख प्राप्त हो सकेगा—इस भावको लेकर केवल
पर आधारित ये पंथ बन जाते हैं।

; मनुष्य केवल श्रद्धाके भरोसे, मृत्युके पश्चात् आनेवाले
पर निर्भर रहकर, जिसका कोई प्रत्यक्ष प्रमाण मिलता
ाजके प्रत्यक्ष जीवनके सुख-दुःखादिको भूल
ा। इन उपासनाओंमें प्रत्यक्ष मानव-जीवनकी रचना
े निर्मित सुखका कुछ भी प्रबन्ध नहीं होता।
ब प्रत्यक्ष जीवनको दुःखसे मुक्त करनेके
इस प्रकारकी केवल श्रद्धामूलक उपासनाएँ उसे
दीखती हैं, तब उसे भयानक असमाधानका
होता है और श्रद्धाशून्य जडवादकी ओर वह झुक
।

ु मनुष्यमें बुद्धि भी है। वह स्वयं जीवके, और
ेखनेवाले और दिन-प्रतिदिन अनुभवमें आनेवाले
मिश्रित जगत्के, विषयमें सोचता है। इस सारे
के किसी मूलभूत सत्तत्त्व ( Reality ) की खोज
। उस सत्तत्त्वके विचारसे प्राप्त निर्णयोंका जीवनमें
रके देखता है; किंतु सुखका मध्यबिन्दु प्राप्त नहीं
ह स्वाभाविक भी है। किसी वर्तुलके मध्यबिन्दुको
लिये उसकी परिधिके दो ही बिन्दु लेनेसे काम नहीं
एक तीसरा बिन्दु भी लेना पड़ता है, तभी वर्तुलका
या जा सकता है। अन्यथा सभी सत्तत्त्व-जिज्ञासा
रह जाती है।

रतीयेतर समाजोंमें, विशेषकर आजके भौतिक दृष्टिसे
श्चात्त्य समाजोंमें, उपर्युक्त तीनों प्रकार पाये जाते हैं।
में मनुष्यके जीवनको समाजरूपसे सुव्यवस्थितकर

सम्बन्ध वे नहीं ला सके और इसीलिये उनके प्रति
अधिकाधिक अश्रद्धा ही निर्माण होती जा रही है
जडवाद ही मनुष्यमात्रके अन्तःकरणपर प्रभाव रख
दिखायी देता है। वह भी सुखका वास्तविक स्वरूप न
कारण जीवनमें एक तीव्र असमाधान और अशान्ति
हुआ प्रतीत होता है।

भारतमें इस विषयपर सब पहलुओंसे विचा
गया है। इस शरीरके अतिरिक्त और कुछ भी
अतएव—

**यावज्जीवं सुखं जीवेद् ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत्**
**भस्मीभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः**

—इस प्रकारके पूर्णतया जडवादी विचारसे ले
सत्यं जगन्मिथ्या' इस पूर्णतया तत्त्व-ज्ञानात्मक सि
सभी विचार अपने हिंदू-समाजके पूर्व ऋषि-मुनियोंने
उन्होंने यह अनुभव किया कि 'सुखकी प्राप्ति किसी
इस जीवनके अन्तके पश्चात् होगी, अभी कुछ भी नहीं
इससे किसीका समाधान हो नहीं सकता। साथ ही
यह भी अनुभव किया कि 'ऐहिक जीवनके सुख-साधन
व्यर्थ न होनेपर भी वे चिरकाल सुख देनेमें समर्थ
सुख वस्तुनिष्ठ नहीं, आत्मनिष्ठ है। कामपूर्तिके समस
समीप होनेपर भी मनुष्य दुखी रह सकता है और ऐहि
लाभके किसी साधनके बिना ही मनुष्य चिरन्तन
अनुभव कर सकता है।' उन्होंने यह भी देखा कि "
के साधनोंकी विपुलता कामको पूर्णकर सुख देनेके
कामकी वृद्धि ही करके असमाधान और तज्जन्य दुःख
देती है।' तथापि इस जीवनमें भी सुख मिले
शरीरके अन्तके पश्चात् भी यदि कोई जीवन हो त
सुखसम्पन्न हो, यही मनुष्य चाहता है। यही
हिंदू-तत्त्वज्ञोंने 'धर्म' की व्याख्या 'यतोऽभ्युदयनिःश्रेय
इस प्रकार करके धर्मको अभ्युदय और निःश्रेयस, ऐहि
पारलौकिक सुख, सिद्ध करनेके लिये समाजकी धारण
वाला बतलाया।

मनुष्यमात्रको सुव्यवस्थित समाजरूपसे धारणक
व्यक्तिके ऐहिक सुखलाभके साथ पारमार्थिक उन्नति
दृष्टिसे हिंदुओंकी तत्त्व-विचारणा हुई। सर्वप्रथम
अर्थात् सुखका वास्तविक स्वरूप निर्धारित कर

ह रूप है। इस विचारको पाकर उन्होंने जीव और —इन दो विन्दुओंके साथ सत्-चित्-आनन्दमय प तीसरे विन्दुकी खोज की, और इन तीन विन्दुओं-पर जोड़कर इस अखण्ड-मण्डलाकार विश्वका मध्य द्वितीय अनिर्वचनीय जो मध्यके नाते सबको व्याप्त हुआ भी उससे परे और सर्वथा स्वतन्त्र है, उस तत्त्वका आविष्कार किया और उसे उन्होंने 'ब्रह्म' शब्द इस ब्रह्मका साक्षात्कार ही सुख—अखण्ड सुख ा है। मनुष्य यानी जीव एक ओर जगत् और दूसरी श्वरसे सम्बन्धित होता हुआ इस ब्रह्मको कैसे साक्षात् र सुखी हो, यह प्रश्न उन्होंने इसके साथ सामने रक्खा सके मार्ग प्रस्थापित किये—कर्म, भक्ति, योग और इन मार्गोंको इसके साक्षात्कारके हेतु प्रकट करके उन्होंने ान्त प्रस्थापित किया कि 'ब्रह्मका ज्ञान हुए बिना अन्तिम त्यन्तिक सुखकी प्राप्ति हो नहीं सकती।' किसी भी वस्तु-ज्ञान उससे ऐकात्म्य होनेपर ही मिलता है। इस नियम-सार यह स्पष्ट है कि जीव भी ब्रह्म होकर ही उसका ज्ञान प्राप्तकर सुखी हो सकता है। जीव वस्तुतः ब्रह्म योंकि सम्पूर्ण विश्वको व्याप्त करता हुआ ब्रह्म ही भी स्वरूप है। अन्तर केवल इतना ही है कि जीव ( सीमित ) है और ब्रह्म अमर्याद ( असीम )। व यदि अपनी मर्यादाओंको नष्ट कर दे तो वह ब्रह्म और सुख भी।

परसे यह स्पष्ट होता है कि जीव—मनुष्य अपने को यानी मर्यादित्वको—अल्पत्वको दूरकर जितनी ाका अनुभव करेगा, उतना ही उसे सुख मिलेगा। यही यो वै भूमा तत्सुखं नाल्पे सुखमस्ति' इस श्रुतिवाक्यमें या गया है। मनुष्यका अल्पत्व इसी कारण है कि वह एक शरीरधारीमात्र समझता है, अपने शरीरको ही मझकर उसके सुखके निमित्त बाह्य साधन—परिवार, रण-पोषणके साधन इत्यादिमें ही मग्न रहकर 'मैं' मेरा' इस भावनाकी अपने चारों ओर संकुचित डाल लेता है। अतः विशालताका अनुभव कर सुखी लये सर्वप्रथम इन मर्यादाओंको तोड़ना आवश्यक मैं' और 'मेरा' को छोड़ना जीवनको स्वार्थसे कामनाओंकी गुलामीको तजकर ऊपर विजय पाप्त

संकुचित मर्यादाओंको तोड़कर सुखकी प्राप्ति करना अ त्यागकी प्रखर अग्निमें स्वार्थ, कामना और ऐहिक सुख- का होम करना ही सच्चा जीवन है। यही 'यज्ञ' है औ नारायण—सर्वसुखमय ब्रह्मका साक्षात् स्वरूप है।

त्यागसे 'मैं' की संकुचित भावनाके भंग कर दे प्रथम जो सामने आता है, वह है अपना समाज- 'मैं' कहनेवाले जीवमें जो ब्रह्म है, वही इसमें अधिक रूपमें व्यक्त है—यह भाव उत्पन्न होता है। उपर्यु विन्दुओंका इस दृष्टिसे व्यष्टि, समष्टि और परमेष्टि— समाज और विश्वात्मा—इन नामोंसे विचार करके विशाल हो जाता है और समाजके साथ तादात्म्यका अ अन्तमें संपूर्ण विश्व और ब्रह्मका साक्षात् कर चिरन्त लाभ करता है, यह समझना सुलभ है। इस वि अनुभव इसी जीवनमें करना जगत्में सुखप्राप्तिका सा

वैयक्तिक जीवनकी संकुचिततासे ऊपर उठकर सम व्यक्तिके तादात्म्यका अनुभव होना समाजके व्य जीवनमें वास्तविक सुख और शान्तिका निर्माण क समाज जिन व्यक्तियोंसे बना है, उन सबमें एका उत्पन्न निरतिशय प्रेमके बिना यह तादात्म्य सकता। अतः जब व्यक्ति संकुचितताको छोड़कर, वासनाओंपर विजय पाकर, त्यागी जीवनको अपना बातको पहचान लेता है कि सारा समाज अपने-जैसे ही व्य है, एक ही सत्तत्त्वसे प्रकट हुआ है, अपनेमें और अन्य में अभेदरूपसे वह सत्तत्त्व भरा हुआ है, तभी वह प्रेम करनेमें समर्थ होकर समाजके साथ तादात्म्यका कर सकता है, और इस तादात्म्यसे विशाल होकर सु है। समाजके साथ अभेददृष्टि रखनेसे प्रेमका प्रादुर्भ ही प्रत्येक व्यक्तिके सुख-दुःखकी अनुभूति और प्रत्येक के दुःखको हटाकर उसे सुखी करनेके लिये उस करना तथा प्रत्येक व्यक्ति उस चिरन्तन सत्तत्त्व ईश्वरका है—इस सद्भावसे उसकी सेवा करना स्वाभाविक हो इस धारणाको आत्मसात् कर समाजसेवा करनेवाले, मार्गदर्शन करनेवाले त्यागी ज्ञानी जितनी मात्रामें समाजमें होंगे, वह समाज उतना ही सुखी, प्रगतिमा श्रेष्ठ होगा।

हिंदू-संस्कृतिने समाजरचनामें इस प्रकारके

व्यक्तियोंकी आवश्यकता समझी । प्रयत्नपूर्वक सब
का इस प्रकार बनना उसने वाञ्छनीय समझा और
था महान् परिश्रमपूर्वक सत्संस्कार-निर्माणके प्रयत्नों-
त हो सकती है । इस भावको प्रकट करनेके लिये जिस
इमें समाजकी ऐसी अवस्था होगी, उसे 'कृत' युग
म्पूर्ण समाज ही इस श्रेष्ठ चारित्र्यसे पूर्ण होनेके कारण
सुव्यवस्थित धारणाकर प्रत्येक व्यक्तिको अभ्युदय
श्रेयससिद्ध करवा देनेवाला धर्म पूर्णरूपसे वर्तमान
और सब व्यक्तियोंमें परस्पर स्वार्थशून्य स्नेहपूर्ण
रखता है । अतः व्यक्तियोंमें अनाचारका नियमन
तको स्वास्थ्य देनेवाली राजसत्ता, दण्डनियम आदि
थामें अनावश्यक होते हैं । यही बात—

**ाज्यं न च राजाऽऽसीन्न दण्डो न च दाण्डिकः ।**
**णैव प्रजाः सर्वा रक्षन्ति स्म परस्परम् ॥**

इस श्लोकमें निःसन्दिग्ध रूपसे कही गयी है । आज भी
archism—withering away of the State
वप्न देख रहे हैं; किंतु उनके द्वारा उसके अधिष्ठानका—
चार नहीं किया गया होनेके कारण वह अवस्था कैसी
र किस प्रकार व्यक्ति समाजरूपमें रहेंगे—इसका उन
माधानकारक स्पष्टीकरण नहीं मिलता । उस अवस्थाका
र्णन और उसकी प्राप्तिका साधन केवल हिंदू-संस्कृतिने
माधानकारक रीतिसे बतलाया है ।

 जबतक यह वाञ्छनीय अवस्था प्राप्त नहीं होती,
माजधारणा कैसे हो ? तबतक तो राजसत्ताके बिना काम
गा । यह बात हिंदू-संस्कृतिने मान ली । राजसत्ताकी
ता होनेके बाद उन्होंने यह भी अनुभव किया कि
त सत्ता समाजको स्वातन्त्र्य-सुख देनेके स्थानपर
और दुःख ही देगी । अतः उन्होंने सत्ताके ऊपर उपरि-
ष्ठ पुरुषोंका नियन्त्रण डाला । राजसत्ताके द्वारा हो सकने-
न्यायको अन्याय ही कहते हुए उसे बदल देनेका भी
उन्हें दिया; परंतु स्वयं स्वार्थनिरपेक्ष रहकर राजसत्ता-
ोगसे उन्हें सर्वथा दूर रक्खा । धर्म और न्यायदाता तथा
को विभक्त रखकर अनिर्बन्ध हो सकनेवाली और इसी
अत्याचारी एवं दुःखदायक हो सकनेवाली सत्ताको
त रखनेका सुप्रबन्ध किया ।

। विभक्तीकरणके अनुसार राजसत्ता और द्रव्योत्पादन—
दोनोंके द्वारा मद उत्पन्न होकर अन्यायकी प्रवृत्ति ह
है । राजसत्ता और द्रव्योत्पादनके साधनोंपर अधिकार-
एकत्रित होनेपर कितनी उन्मत्तता उत्पन्न हो सकती है—
भी समझ सकता है । एक ही व्यक्तिमें या व्यक्तिसमूह
शक्तियोंके केन्द्रित हो जानेसे शेष समस्त समाजका सर्वथा
गुलाम-सा होकर पतित होना या अत्याचारके नीचे पिसे
कारण चिढ़कर विद्रोही बन जाना और इस प्रकार समाज
तथा सुखका नाश हो जाना स्वाभाविक ही है । इस विप्लव
समाजको बचाकर चिरशान्ति देनेके हेतु राजसत्ताको
और धनयुक्त व्यक्तिको सत्ताहीन रखकर दोनोंको परस्पर
अन्योन्याश्रित करके दोनोंके ऊपर त्यागी, स्वा
व्यक्तियोंका न्यायपूर्ण नियन्त्रण प्रस्थापितकर सत्ताध
धनवान्—कोई भी बाकीके समाजसे अन्यायपूर्ण व्यवहा
दुखी न कर सके, अपनी समाजरचनामें हिंदू-संस्कृति
लिये सुव्यवस्था करनेकी चेष्टा की । इस प्रकार
परस्परावलम्बित्व, परस्परसहकार्य तथा परस्पर सद्भाव
ही समाजको सुव्यवस्थित रखकर सब व्यक्तियोंको
जीवन प्राप्त करा सकता है—हिंदू-संस्कृति इस सिद्धान्त
सामने रखकर ही समाज-रचनाका प्रयास करती है ।

व्यावहारिक जीवनमें समाजकी यह व्यवस्था ब
सब व्यक्तियोंको यही भावना धारण करनी चाहिये
समाज अमूर्त परमात्माका ही व्यक्त रूप है ।
इस जगत्का स्वामी है—इसी दृष्टिसे यह समाजरूपी,
परमात्मा भी इस राष्ट्रकी सारी सम्पत्तिका स्वामी है । इ
ज्ञान, सत्ता, धन, कला—सब उसीका है । व्यक्ति त
पास जो शरीर, शक्ति, गुण और सम्पत्ति आदि है, उस
स्वार्थनिरपेक्ष होकर इस परमात्माकी सेवा करनेका
है । राजसत्ताधीश राज्यका उपभोगशून्य अधिपति,
करनेवाला धनका उपभोगशून्य रक्षक एवं संवर्ध
प्रकार स्वार्थरहित होकर प्रत्येकके लिये अपने-अपने
गुणादिकोंके द्वारा इस समाजस्वरूपकी एकात्मता, परमात्म
करना ही परमश्रेष्ठ कर्तव्य है । व्यक्तिके लिये विशा
सुखमय परमात्मस्वरूप बननेके लिये इस व्यक्त पर
एकात्मभावसे, त्यागसे, निःस्वार्थतासे, शरीर-मन-वाणी
मन-धनका अर्पण करके सेवा करना ही परम कर्तव्य
कर्तव्यको सद्भावसे निभानेसे ही जीवनमें सफलता प्र

-संस्कृतिद्वारा निर्धारित समाज-रचनाके स्वरूपका विचार यहाँ किया गया है । यह विषय इतना : कि इस छोटे-से प्रबन्धमें उसके सब पहलुओंका ी करना असम्भव है । अतः हिंदू-संस्कृतिके श्रेष्ठ ऐहिक सुखको भी दृष्टिमें रखते हुए किस प्रकारसे ाख्या करनेका प्रयत्न किया एवं उसके आधारपर सर्वाङ्गपूर्ण रचना करनेके उनके प्रयत्न प्रत्येक ऐहिक तथा पारलौकिक सुख प्राप्त करवा देकर उसके भौतिक एवं नैतिक और आध्यात्मिक स्तर ऊँचा हेतु कैसे रहे, इस ओर अङ्गुलिनिर्देशमात्र करनेके यह लिखा गया है । आजकी अनेक समस्याएँ तथा अनेक ाहोंका भी अपनी सांस्कृतिक दृष्टिसे कुछ विचार : ही इसमें हुआ है । यदि कोई विद्वान् हिंदू-संस्कृतिका ा अभ्यास कर उसकी सुखमयी विचारधारा तथा व्यवहारको प्रकट करे तथा आजकी अवस्थामें जगत्को भिन्न विचारोंसे 'यही विश्वशान्ति प्रदान करनेमें समः यह बात सबको सुगमतासे समझा दे तो उत्तम हो आज अपनी ही संस्कृतिको भूलनेवाले हिंदू-समाज मार्ग-दर्शन होगा । मैं तो इस लेखमें कुछ अंशमें ह कर सका हूँ । मेरे विचारकी जिस दिशाका निर्देश : वह यदि किसीके लिये उपयुक्त हुआ और उससे अपनी संस्कृतिके अध्ययन, मनन तथा आचरणकी प्रेरणा हु इस त्रुटियुक्त प्रयत्नको सफल ही मानूँगा ।

अन्तमें हिंदू-संस्कृतिके विश्वशान्ति-महामन्त्र—

**सर्वेऽत्र सुखिनः सन्तु सर्वे सन्तु निरामया**
**सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद् दुःखमाप्नुयात**

—का स्मरण कर इस अल्प लेखको अपने हिंदु परमात्माके चरणोंमें समर्पित करता हूँ ।

---

# क्या हिंदुत्व साम्प्रदायिकता है ?

( लेखक—पू० महन्त श्रीदिग्विजयनाथजी महाराज )

जके भारतके अधिकांश नागरिक और संसारके प्रमुख जो हिंदुत्वसे अनभिज्ञ हैं, प्रायः हिंदुत्वका अर्थ येकता और हिंदूका अर्थ साम्प्रदायिक समझते हैं । ाजका एक प्रचलित नारा हो गया है और यह भी साथ कहा जा सकता है कि इसके सदृश भ्रमपूर्ण नर्गल नारा दूसरा हो भी नहीं सकता । यदि आजके ा भारतीय और विशेषतः हिंदू यह समझ सकें कि और साम्प्रदायिकतामें उतना ही अन्तर है, जितना और पातालमें, तो इसमें सन्देह नहीं कि वे मानसिक दासताकी एक श्रृङ्खला और सबसे श्रृङ्खलाको अवश्य तोड़नेमें समर्थ हो जायँगे । इस विचार करनेके पूर्व कि वास्तवमें हिंदुत्व ायिकता है या नहीं, यह उचित होगा कि हम इन महत्त्वपूर्ण शब्दों—'हिंदुत्व' और 'साम्प्रदायिकता' पर अलग विचार करें ।

ंदूकी परिभाषा भिन्न-भिन्न प्रकारसे की गयी है; पर विशद, प्रामाणिक और सरल परिभाषा अखिल र्षीय हिंदू-महासभाकी ओरसे निम्नलिखित प्रकारसे —

अर्थात् जो इस सिन्धु नदसे लेकर सागर (कन्या पर्यन्त विस्तृत इस भारत-भूमिको अपनी ि और पुण्य-भूमि मानता है, उसे ही हिंदू कहा ज है ( वह हिंदू है ) ।

कितनी असाम्प्रदायिक परिभाषा है यह ! साम्प्रदा तो इसमें बूतक नहीं है । यह किसी भी सम्प्रदाय धर्मविशेषकी ओर इंगित करती प्रतीत नहीं होत इसके अनुसार केवल शिवलिङ्गकी पूजा करनेवाला हिं न गायत्रीमन्त्र जपनेवाला ही । पर हिंदू वह है, जो भारतभूमिको अपनी पितृ-भूमि और पुण्य-भूमि मा कितनी राष्ट्रियता है इसमें, और है कितनी देशभ मनुष्य इस भूमिको अपनी पितृ-भूमि और पुण्य-भूमि वह कभी इसको धोखा नहीं दे सकता । हिंदू हि लिये जी सकता है, मर सकता है और कर सकता सर्वस्व-समर्पण ! पर एक हिंदूके लिये इस भूमिके पितृ-भूमि मानना ही पर्याप्त नहीं है, उसको इ पुण्य-भूमि भी मानना ही पड़ेगा और तभी वह हिं सकता है ।

जन्में हम इसी भूमिमें, यही भाव उर धरे मरें' न कि
ौला ! मदीने बुला ले मुझे' । एक हिंदूके तीर्थ काशी
मथुरा होंगे, न कि मक्का और फिलस्तीन । हिंदू
ें शुद्ध राष्ट्रिय होगा । पितृ-भूमि और पुण्य-भूमि
; पश्चात् फिर वह अपने देशके साथ किसी भी
ा विश्वासघात नहीं कर सकता । एक मुसल्मान या
यह मानता है कि भारत-भूमि उसकी पितृ-भूमि है,
हिंदू तबतक नहीं कहला सकता, जबतक वह उसे
मे भी न माने अर्थात् यहाँके तीर्थोंको अपना तीर्थ
यहाँके महापुरुषोंको अपना महापुरुष न माने । उसे
न और मक्काकी याद छोड़नी ही पड़ेगी और शुद्ध
बनना ही पड़ेगा । अतएव केवल पितृ-भूमि
ही कोई राष्ट्रिय नहीं हो सकता, पुण्य-भूमि भी उसके
ाकार करना आवश्यक है ।

येक मस्तिष्कमें दो प्रकारकी मनोवृत्तियाँ सुरक्षित
—एक, जो पुण्य-भूमिकी ओर मनुष्यको आकर्षित
ै और दूसरी, जो पितृ-भूमिकी ओर । अब कल्पना
कि मक्कासे और भारतसे युद्ध प्रारम्भ हो जाता है ।
पुण्य-भूमिकी ओर आकर्षित करनेवाली मनोवृत्ति
बलवती रही, वे निश्चय ही मक्काका पक्ष ले लेंगे ।
मनुष्य जो भारतका शुद्ध राष्ट्रिय व्यक्ति सिद्ध होना
है, उसके लिये यह आवश्यक है कि वह इसे अपनी
ा भी माने और पुण्य-भूमि भी । और चूँकि
एकमात्र राष्ट्रिय हिंदू है, अतः उसके लिये भी इन
का होना आवश्यक है । यह तो हुई हिंदूकी
। अब लीजिये सम्प्रदायकी परिभाषाको । और इस
ी कसौटीपर हिंदूको कसकर देखना है कि क्या
वमें साम्प्रदायिक है ।

शब्दमें, चिरकालसे चली आनेवाली अविच्छिन्न
सम्प्रदाय कहते हैं । अर्थात् सनातनधर्म एक
हो सकता है या बौद्धधर्मको हम एक सम्प्रदाय कह
। क्योंकि चिरकालसे चली आ रही इनकी एक
न परम्परा है । बौद्धधर्म या सनातनधर्म जिस
ाज माना जाता है अर्थात् इनके पालन करनेके
ा आज हैं, आजके सहस्रों वर्ष पूर्व जब इन
का प्रारम्भ हुआ था, तब भी इनके पालन
आ रही इनकी एक अविच्छिन्न परम्परा है । प
चिरकालसे चले आनेपर भी एक ही परम्परा, एक
एक ही नियममें आबद्ध नहीं । वेदविरोधी चार्वाक भी
भगवान् व्यास भी हिंदू थे, जिन्होंने वेदकी
सर्वोपरि माना । शाक्त भी हिंदू हैं, जो हिंसामें
मानते एवं बौद्ध और जैन भी हिंदू हैं, जो 'अहिं
धर्मः' के उपासक हैं ।

ये सब भिन्न-भिन्न सम्प्रदाय हैं, पर एक व्याप
ये सभी केवल हिंदू हैं । एकत्रित होनेपर इनकी स
राष्ट्रियताको जन्म देती है—जिसे हिंदुत्व कहते हैं
ब्राह्मण अधिक हिंदू है और न शूद्र कम, दोनों
और उपर्युक्त सम्प्रदायकी परिभाषापर 'हिंदू'
कसनेसे यह स्पष्ट हो जाता है कि न तो हिंदू साम्
है और न हिंदुत्वका अर्थ साम्प्रदायिकता
हिंदुत्व एक सागर है, जिसमें भिन्न-भिन्न सम्प्र
नदियाँ आकर विलीन हो जाती हैं और विलीन हो
सागरमय हो जाती हैं । वे विभिन्न तरंगोंके रूपमें
हुई एकमात्र समुद्रकी ही शोभा बढ़ाती और
महत्ताकी घोषणा करती हैं । ये सब मिलकर सागर
प्रतिनिधित्व करने लगती हैं । अतएव हिंदू एक महान्
नाम है, न कि किसी फिरकेका ।

तब हिंदुत्व है क्या ? हिंदुत्व एक आदर्श भ
राष्ट्रिय समाजवाद (An ideal Indian nat
Socialism ) है, जिसने समस्त भारतीय समाजको एक
आबद्ध कर लिया है । बौद्धधर्मके नामपर केवल
धर्मानुयायी आगे बढ़ेंगे, सनातनधर्मके नामपर
सनातनी आगे आयेंगे । पर हिंदुत्वके नामपर सब ए
आयँगे और सम्मिलित रूपसे आयँगे; और उनमें सन
आर्यसमाजी, सिक्ख, बौद्ध, जैनी—सभी रहेंगे ।

अतएव हिंदुत्व साम्प्रदायिकता नहीं राष्ट्रियता है-
राष्ट्रियता, जिसका भारतके अतिरिक्त कोई अस्तित्व ही
स्मरण रखिये—कितने सम्प्रदाय नष्ट हो चुके हैं, नष्ट
और हो रहे हैं; पर हिंदुत्व इन सबके ऊपर है और अ
वह न कभी नष्ट हुआ है, न होनेवाला है और न हो र
है । यदि किसी दिन भारतकी इस राष्ट्रियता (हिंदुत्व) के
होनेकी बात सोची जा सकती है तो उसीके साथ

# हिंदू कौन ?

( महात्मा श्रीविनोबाजी भावे )

**यो वर्णाश्रमनिष्ठावान् गोभक्तः श्रुतिमातृकः । मूर्तिं च नावजानाति सर्वधर्मसमादरः ॥**
**उत्प्रेक्षते पुनर्जन्म तस्मान्मोक्षणमीहते । भूतानुकूल्यं भजते स वै हिंदुरिति स्मृतः ॥**
**हिंसया दूयते चित्तं तेन हिंदुरितीरितः ॥**

जो वर्णों और आश्रमोंकी व्यवस्थामें निष्ठा रखनेवाला, गो-सेवक, श्रुतियोंको माताकी भाति पूज्य माननेवाला तथा सब धर्मोंका आदर करनेवाला है; देवमूर्तिकी जो अवज्ञा नहीं करता, पुनर्जन्मको मानता और उससे मुक्त होनेकी चेष्टा करता है तथा जो सदा सब जीवोंके अनुकूल बर्तावको अपनाता है, वही 'हिंदू' माना गया है । हिंसासे उसका चित्त दुखी होता है, इसलिये उसे 'हिंदू' कहा गया है ।



# हिंदू-संस्कृति ही विश्व-संस्कृति है

( महामहिम गवर्नरजनरल श्रीयुत सी०राजगोपालाचारी महोदय )

हिंदू-संस्कृति भारतीय संस्कृति है और भारतीय संस्कृति सम्पूर्ण जगत्की संस्कृति है । कि
थवा राष्ट्रके शिष्ट पुरुषोंमें विचार, वाणी एवं क्रियाका जो रूप व्याप्त रहता है, उसीक
है । विचार, वाणी एवं क्रियाके जिस आदर्शको हिंदू-संस्कृतिके नामसे पुकारा जा
ा स्वरूप है उपनिषदों एवं इतिहासोंमें दिये हुए उपदेशोंके अनुकूल जीवन बनाना । इसक
ज्ञान, भक्ति और अपने सम्पूर्ण कर्मोंमें भगवच्छरणागतिका भाव । जैसा मैंने 'क
-अङ्क' में लिखा था—ज्ञानका अर्थ प्रचुर अध्ययनसे होनेवाला गम्भीर आध्यात्मिक ज्ञा
नुभव तथा गुरुजनोंके उपदेश एवं आचरणपर ध्यान देनेसे प्राप्त होनेवाली सम्यक् ह
ा है और असत् क्या है, महान् क्या है और क्षुद्र क्या है, हमें क्या स्मरण रखना चाहिये औ
ना चाहिये—इस बातको जानना आवश्यक है । इसीका नाम ज्ञान है और यह ज्ञान
क्रियाओंका सूत्रधार होना चाहिये । इससे कर्ममें अनासक्तिका भाव आता है । हम क
मोड़ें, अपितु समस्त प्राप्तकर्म अनासक्त होकर तथा इस बातपर दृष्टि रखते हु
ातमें जगत्का हित है और किसमें अहित है—करते रहें । हमारी क्रिया स्वार्थके लिये-
लिये न हो ।

भक्ति संकल्पकी दृढता, विनयशीलता तथा श्रद्धाका वह समन्वित रूप है, जिसके द्वारा
र हमारी उपासना दूसरोंके लिये तथा अपने लिये भी कल्याणकारक एवं सफल होत
न्य कर्म अहंकारका प्रतीक है और भक्तिरहित उपासना दम्भका नामान्तर है ।

भगवान्के शरण हुए बिना शोक एवं विफलतासे छुटकारा नहीं मिल सकता और न
ही सम्भव है । आनन्दकी प्राप्ति करानेवाला वेदान्तका यही अन्तिम उपदेश है । ध

# श्रीमद्भगवद्गीता और कम्यूनिस्टवाद

( लेखक—बङ्गदेशके गवर्नर डाक्टर श्रीकैलाशनाथजी काटजू महोदय )

ारी चिर-अभिलषित स्वाधीनताका द्वितीय वर्ष पूरा हो । यह जो समय अभी बीता है, बड़ी कठिनाई और साथ बीता है । जिस आर्थिक अशान्तिने समस्त और यूरोपको ग्रसा है, उसीमें हमलोग भी आ फँसे य ही हमलोगोंको अन्नादिके सम्बन्धमें जो कष्ट उठाने हैं, उनके कारण बहुत-से लोग प्रायः भूल गये हैं कि दो वर्ष पहले कैसी दुःस्थितिसे हमलोगोंका उद्धार । लोगोंकी अब कुछ ऐसी मनोवृत्ति बन गयी है कि ाको वे एक अनायास बनी-बनायी चीज माने बैठे स बातको भुला देना चाहते हैं कि इस स्वाधीनताके तना प्रचण्ड राष्ट्रिय संग्राम करना पड़ा था। हमलोग ऐसी कठिनाइयोंसे घिरे हुए हैं कि कुछ लोग अपनी ो स्वाधीनताको भी अपने सामान्य हानि-लाभकी दृष्टिसे ग्गे हैं । ये कठिनाइयाँ स्थायी नहीं हैं । स्वाधीनता इतनी हल्की चीज नहीं है, जो अन्य किसी लाभसे ा सके । इस महान् यशका महत्त्व हमारे देखते- टता हुआ दीख रहा है । तारतम्यबुद्धि ही मानो खो । जिन खराबियोंसे आज हमलोग दुखी हैं—उनके कारण क्या हैं—यह शिक्षितलोग सोचना-समझना ते । इन खराबियोंमेंसे कुछ तो निश्चय ही महायुद्धके हैं—जिनसे जगत्के सभी लोग त्रस्त हैं, केवल ही लोग नहीं । इनमेंसे कुछ खराबियाँ हमारी टियों और कमियोंसे पैदा हुई होंगी । पर जैसे कोई मनुष्य धीरज खो बैठता और अपने दुःखोंके लिये को दोषी बतलाने लगता है, कुछ वैसी ही अधीरता शा लोगोंमें आ गयी है । आज जिन लोगोंके हाथोंमें सूत्र हैं, उन्हींको हमलोग अपनी सब विपत्तियोंका लाने लगे हैं । यह बहुत ही शोचनीय मनोऽवस्था विचारकी अपरिपक्वता और तारतम्य-बुद्धिका सूचित होता है । यह अनिष्टकारक भी है, क्योंकि इससे चार और अनिष्ट कर्म बन सकते हैं । हमलोग अधिका- बातको अनुभव कर रहे हैं कि यह भूगोल यथार्थमें ध' है और अन्य देशोंमें अन्य लोगोंके साथ जो ी है, उसकी खबर हमलोगोंतक पहुँचती है—पर प्रायः

हमलोग बहुत बेचैन हो उठते हैं । यह सच है कि आगे बढ़ रहा है और एशियाके अन्य देशोंमें ज हो रही हैं, उनसे हम अछूते नहीं रह सकते । प इस बातको भूल जाते हैं कि हमारा देश थोड़ी-सी वाला कोई छोटा-सा ऐसा देश नहीं है, जो चारों ओ लोगोंद्वारा घिरा हो और इतना कमजोर हो कि आवश्यकताओंको आप पूरा न कर सके या अपने पैरों न रह सके, स्वाधीन न रह सके । चीनको थोड़ी दे छोड़ दें तो जगत्में भारतवर्ष ही जन-संख्यामें स देश है और वह एक ही एकीभूत शासनके अधीन लोग एक ही जीवन-पद्धति, परम्परा और संस्कृति एकत्वमें बँधे हुए हैं और सब सुस्थिर शासनका समय लाभ कर रहे हैं । यह सब भूलकर हमलोग विपत्तियोंमें वैसे ही बन जाते हैं, जैसे कोई आतुर जो तुरंत अच्छा हो जानेकी अधीरतामें नीम-हकीम दौड़ जाया करता है । नीम-हकीम खतरए-जान होते ये जितना लाभ पहुँचाते हैं, उससे अधिक हानि अभी हमलोगोंने ठीक तरहसे समझा ही नहीं । प्राचीन संस्कृति और परम्परा, हमारी भारतीय प्रति हमारे महापुरुषोंके उपदेश स्वयं इतने बड़े धन्वन्त उनके आदेशोंके अनुसार चलने और उनकी दे रहनेसे निश्चय ही रोग पूरे तौरपर हट जायगा । अ व्याधिने हमें पीड़ित कर रक्खा है, सम्भव है इससे महान् हित हो और राष्ट्र पहलेसे अधिक बलवान् औ होकर आगे बढ़े । इस आलङ्कारिक भाषाका प्रयोग साहित्यिक युक्तिके तौरपर नहीं कर रहा हूँ । मैं अपने यही अनुभव कर रहा हूँ कि आज जो विपत्तियाँ हमा हैं, इनका यदि बुद्धिमानीके साथ इलाज किया जाय लिये ये कल्याणप्रद ही प्रमाणित होंगी । पुराना ढाँ देखते-देखते ढहा जा रहा है । इसका ढह जाना नहीं सकता । प्रश्न है केवल नये ढाँचेका, उसका क्य होगा और वह कैसे बनेगा ? अन्यत्र जो प्रयोग हो रहे हम लाभ उठा सकते हैं । इस नवीन व्यवस्थाके अ रहेगा या इसका लक्ष्य क्या होगा—इस विषयमें a

र किस मार्गसे, किस पद्धतिसे पहुँचेंगे। मार्ग भिन्न-। सबसे उत्तम और सबसे कम कष्टप्रद कौन-सा मार्ग प्रद' की बात मैं इसलिये कहता हूँ कि अन्यत्र ऐसे अवलम्बन किया गया है, जो सबसे समीपका मार्ग जान पर जिसमें लोगोंको अकथनीय दुःख, क्लेश और भोगनी पड़ी हैं। मनुष्य पिछली बातोंको बहुत ल जाता है और आगे आनेवाली पीढ़ियोंको उन की अथवा उस विषाद-नैराश्यकी कोई तीव्रता ी कभी अनुभूत होती हो, जिसमेंसे होकर पहलेकी जाना पड़ा था। नेत्रोंके सामने एक महान् भव्य दिखायी देता है; पर वह जिस नींवपर खड़ा है, उसमें कितनी टूटी-फूटी चीजें जुड़ी हुई हैं! पिछले कुछ कई देशोंने नवसमाज-विधानकी जो भव्य अट्टालिकाएँ ं, उनपर यह रूपक ठीक घटता है। क्या हम भी इस घाटीमेंसे होते हुए इसी दुःखमय पथका करेंगे? मैं समझता हूँ, आधुनिक विचार और प्रगतिके नामपर हमलोगोंने बुद्धि और मनकी करनेमें जो अति कर दी है, उससे हमने अपनी प्राचीन क सम्पत्तिको ठुकरा दिया है। हमलोग जरा भी इस विचार नहीं करते कि यह संस्कृति सहस्रों वर्षोंके मारे भौतिक शरीरका अङ्ग बन गयी है और अब उससे अलग करनेकी चेष्टा करना जीते-जी उसकी धेड़नेके समान है। ऐसा करना सम्भव तो है; पर शरीर जीवित नहीं रहेगा, केवल उसकी लाश रह। मेरा यह विश्वास है कि हमारी पूर्वपरम्परा तथा प्रतिभाकी किसी प्रकार उपेक्षा करनेका परिणाम बहुत भारी होगा। उससे कोई ऐसी समाजरचना नहीं होगी, सब चाहते हैं कि हो; उससे केवल भयानक रक्तपात और अंधेर मचेगा। पिछले छः वर्षोंमें हमलोग तीन भयानक रोमाञ्चकारी दुर्घटनाओंमेंसे होकर निकले हैं बंगालका अकाल, कलकत्तेकी मार-काट और सबसे १९४७ का पंजाबकाण्ड! इनसे हमारे दुर्भाग्य दुःखकी सीमा हो चुकी है, यहीं यह चीज समाप्त हो दीजिये।

तो नये तरीकोंकी यह अंधाधुंध ढूँढ-खोज, जिनसे पूरा नहीं की जा सकती, सर्वथा निरर्थक और मूर्खता-

जानेका मार्ग हम बना रहे हैं। पर बात यह है आदर्श सदासे ही हमारे पूर्वजोंके सामने रहा और मार्ग भी वे स्पष्टरूपसे निर्दिष्ट कर गये हैं। इससे सुनिश्चित बात और कुछ हो ही नहीं सकती कि लोग उस पूर्व-निर्दिष्ट पथपर चलें तो हम उस निश्चय ही प्राप्त कर लेंगे, जो हमारे हृदयमें है। लोगोंकी ऐसी धारणा हो रही है कि राष्ट्रकी सर्ववि तभी हो सकती है, जब नफाखोरीकी धुन या व्यापारि की दृष्टि ही न रह जाय और अर्थमूलक प्रतिष्ठा (या की अर्थमूलकता) का ही अन्त कर दिया जाय। सम्प साम्पत्तिक लाभकी दृष्टिसे मुक्ति मिल जाय तो तुरं वर्गहीन समाजकी स्थापना हो लेगी, जिसमें अमीर-गरीबके वर्ग न रहेंगे। यही नवीन मत है। पर यही हमा प्राचीन शिक्षा है और उसका ढंग भी अधिक आक हमारे यहाँकी शिक्षा स्वेच्छापूर्वक त्याग करनेकी है— मानवी प्रयत्नका त्याग नहीं, प्रत्युत कर्मके फलका त्या एक दूसरे ढंगसे वही बात हुई कि वैयक्तिक ल कर्मका हेतु न होना चाहिये। जो मनुष्य अपने कर्म आसक्त नहीं है और अपने लिये उस फलकी इ करता, वह वैयक्तिक लाभके हेतुसे कुछ नहीं करता। के सम्बन्धमें यह बात है कि सम्पत्ति वैयक्तिक सञ्चयका ही परिणाम है। यदि हम अपने कर्मका चाहते ही नहीं तो कोई सम्पत्ति सञ्चित करें, यह नहीं है। कर्मफलका त्याग हो, साथ ही सब सुख और सार्वत्रिक हितके लिये सतत कर्म होता रहे— बातें एक साथ चलती हैं। इससे अधिक और क्या आधुनिक तत्त्वज्ञान भी इससे अधिक क्या देता दोनोंमें एक अन्तर अवश्य है। आधुनिक मतव मान लिया गया है कि जबतक अल्पसंख्यक समुदाय बलका प्रयोग करके बहुजनसमाजको अपने वशमें नहीं रखता या उसे नष्ट नहीं कर डालता, तबतक यह सिद्ध नहीं हो सकता। हमलोग एक ऐसा वर्गही स्थापित देखना चाहते हैं, जो साम्पत्तिक लाभके हेतुसे न हो, न अर्थमूलक प्रतिष्ठासे बँधा हो। ऐसे स्थापनामें ईसाई-मत कहाँतक सहायक हो सकता नहीं बतलाना चाहता, न मैं यह बतलानेका अधि

ाल है कि किन्हींके द्वारा स्वार्थवश मिलाया हुआ
पि इस पुण्यमय साहित्याकाशमें गीता निरभ्र शारदीय
ह पूर्ण-चन्द्रके समान प्रकाशमान है। गीता इष्टपद-
द्रके लिये ध्यान-धारणा, पूजा-अर्चा अथवा कैवल्यमें
की शिक्षा नहीं देती, प्रत्युत सतत कर्म और समाज-
र्य सत्प्रयत्न करनेको ही सर्वोत्तम मार्ग बतलाती है।
ा मन, वचन, कर्ममें अहिंसापर ही प्रतिष्ठित है।
गत निष्ठा नहीं सिखाती, न एक दलको दूसरे
वेरुद्ध या अल्पसंख्यकोंको बहुसंख्यकोंके विरुद्ध
है। इसकी शिक्षा प्रत्येक व्यक्तिको उसीकी नैतिक
लिये है। इस शिक्षाकी खूबी यह है कि इसमें
कल्याण और व्यक्तिका कल्याण दोनों अविभाज्य-
क हो जाते हैं अथवा यों कहिये कि समाजका
स्वयं ही व्यक्तिके नैतिक और आध्यात्मिक उत्थान-
ा बन जाता है। मैं समझता हूँ, इस विषयमें गीता-
ा बिल्कुल बेजोड़ है। अन्य धर्मोपदेशकोंने दीन-
पतितों और बीमारोंकी सेवा करनेको बहुत आग्रह-
ा है और इसे आत्मिक उद्धारका साधन बताया
ने समाजके कल्याणके लिये समाजकी सेवाको उच्चतम
रखा है। अर्थोत्पादनके लिये प्रयत्न करनेका आदेश
ी है। संसारसे विरक्त होकर ध्यान-धारणामें जीवन
गीता अच्छा नहीं बतलाती। उसने अखिल मानव-
कर्म, योग्यता और सहज प्रवृत्तिके भेदसे चार बड़े
ाने हैं। कुछ लोगोंमें विद्याकी विशेष अभिरुचि
उनके द्वारा अध्यापन और नवीन पीढ़ीको तैयार
काम अच्छी तरहसे हो सकता है। कुछ लोग अपने
बल और क्षात्रतेजके कारण पर-चक्रनिवारण और
न्ति-स्थापन करनेका काम अच्छा कर सकते हैं। कुछ
हज रुचि और बुद्धिसे राष्ट्रके साम्पत्तिक उत्पादनके
वेशेष योग दे सकते हैं। अन्तमें वह वर्ग है, जिसे
या मजदूरवर्ग कहते हैं। समाजकी उन्नतिके
ये चारों वर्ग जुटकर एक ही अविभक्त समाज बन
। गीताकी यह शिक्षा है कि संसारसे विरक्त होकर
ो जानेका कुछ भी फल न होगा। सबका दुःख-
करने और जीवनका मान ऊँचा करनेके लिये
न आवश्यक है। आध्यात्मिक और भौतिक
का ऐसा पूर्ण सामञ्जस्य अन्य किसी धार्मिक या

उसके कर्मकी अच्छाईसे की जाती है। कर्मकी अ
उसके अपने वैयक्तिक लाभसे नहीं, बल्कि समस्त
उससे क्या लाभ हुआ—इस दृष्टिसे नापी जाती है।
होना चाहिये अत्यन्त नम्रता और शुचिताके साथ
और शुचिता ही इसका आधार है। 'अपने पड़ो
ही प्यार करो, जैसे अपने आपको करते हो।' द
सहानुभूति इस प्राचीन मन्त्रके मुख्य स्वर हैं।

और विशेष बात यह कि यह शिक्षा किसी स
साथ बँधी नहीं है। आप चाहे ईश्वरको मानें या न
आप चाहे सगुण-साकार ईश्वरको मानें या अचिन्त्य
निराकारको। असल चीज यह है कि 'कर्म ही भ
तुम्हारा अधिकार है;' फल जो कुछ हो, श्रीकृष्ण
कि, मुझे अर्पण करो। श्रीकृष्णके प्रति श्रद्धा-भ
तो उनके स्थानमें आप समाजको रक्खें। इससे भ
उसी जगह। कारण, श्रद्धावान्‌की दृष्टिमें समाज
कृष्णकी ही सबसे महान् विभूति है। आप चाहे जि
देखें, फल वही होगा।

कोई-कोई यह कहते हैं कि पूँजीपतियोंकी स
दी जायगी और उद्योग-धंधे राष्ट्रकी सम्पत्ति ब
जायँगे तो बड़े-बड़े उद्योगपतियों और व्यापारी वर्ग
कौशल और सञ्चित अनुभव हमलोग खो बैठेंगे, क
दिखानेवाला या जानकारीके साथ मदद करनेवाला
समाज बड़े सङ्कटमें पड़ जायगा। मैं समझता हूँ
होगा। पर यदि ऐसा हुआ तो यह बहुत शोच
भयानक बात होगी। मेरे विचारमें पूँजीपतियों औ
पतियोंकी असहयोगकी इस धमकीसे बढ़कर पूँजीपति
नाश करनेवाली और कोई चीज नहीं हो सकती।
उन्नति-साधनमें यह काम अत्यन्त मूर्खतापूर्ण, नी
और देशहितविरोधी होगा। गीताके प्रकाशमें दे
काम सदाचार और धर्मके अत्यन्त विरुद्ध है। कि
को जो बौद्धिक आदि गुण प्राप्त होते हैं, वे केव
स्वार्थसाधनके लिये नहीं, बल्कि समाजकी सेवाके
हैं। यदि भगवत्सत्तापर उसका विश्वास है तो
परम धर्म है कि वह अपने तन-मनके सब गुणों और
का उपयोग अपने भगवान्‌की सेवामें करे। ज
जनार्दनकी सेवा है। अतः उपस्थित प्रश्नको मझा

वदाज्ञाका ही उल्लङ्घन है । ऐसी अनीति सर्वथा
।

जो कुछ लिखा, कोई धर्मोपदेश या किसी धर्ममत-
पादन करनेके लिये नहीं लिखा है । जो उद्देश्य इस
मलोगोंके सामने है अर्थात् एक ऐसी राष्ट्रिय अर्थ-
स्थापित करना, जिसमें सब मनुष्य सर्वथा समान हों
ई व्यक्ति किसी अन्य व्यक्तिका शोषण न कर सके—
ह अत्यन्त व्यावहारिक, साधनेतरोंसे अधिक अच्छा,
सुविधाजनक और अधिक शीघ्र फलदायी उपाय है ।
र्वक यह कहना चाहता हूँ कि हमारे प्राचीन ऋषि-
और आचार्योंके सामने यह उद्देश्य सतत विद्यमान
उन्हींकी शिक्षा भगवद्गीताकी विलक्षण शब्द-रचना-
संक्षिप्तरूपसे सदाके लिये भर दी गयी है । गीता
केवल हिंदुओंका ग्रन्थ नहीं है । कारण, हिंदू-धर्म
धर्म नहीं है । अभीके कुछ रस्म-रिवाज हिंदू-ध
नहीं हैं । हिंदू-धर्मकी अत्युच्च भावनामें अखिल मा
समा जाती है । अतः गीतामें फलासक्तिरहित क
जो उपदेश है, उसे सभी स्त्री-पुरुष अपना सकते हैं—
कहीं रहते हों, किसी धर्म-सम्प्रदायके माननेवाले
चीज ही ऐसी है कि इसका सार्वत्रिक उपयोग किया
है । यही हमारी भारतीय संस्कृति है । मैं यह
चाहता हूँ कि कम्यूनिस्टवादका यही पूर्ण उत्तर है
यह उससे हर बातमें श्रेष्ठ है । कम्यूनिस्टवादमें जो
हिंसा और वर्ग-वर्गके बीच सतत सङ्घर्षका विलक्ष
है, वह उसमेंसे निकल जाय तो गीताका ही गीत
रूपमें उससे सुनायी देगा ।

## हिंदू-संस्कृतिकी महत्ता

( लेखक—बिहारप्रान्तके गवर्नर माननीय श्रीयुत माधव श्रीहरि अणे महोदय )

**हिंदू-संस्कृतिके अनुरागी सभी भारतवासी 'कल्याण' के 'हिंदू-संस्कृति-अङ्क' का हृदयसे
हिंदू-संस्कृतिका मूल वेदोंमें ही नहीं है अपितु वेदोंसे भी प्राचीन संस्कृतिमें निहित है, और
कृति वर्तमान प्राचीनतम संस्कृतियोंमेंसे एक है । हजारों वर्षोंसे जो इसकी धारा अविच्छिन्नरूप
, यही इसके सफल तथा मानव-जातिके लिये उपयोगी होनेका प्रमाण है । जनताके लिये यह अ
ह इसके मूल-सिद्धान्तोंको समझे । इन सिद्धान्तोंको भलीभाँति हृदयङ्गम कर लेनेपर इस सं
न करनेवाले नर-नारी, चाहे जिस परिस्थितिमें रहें, उसके अनुकूल अपनेको बना सकते हैं ।
किसी भी मानव-समाजकी भौतिक अवस्थामें परिवर्तन हो सकता है; परंतु जो राष्ट्र सु
वान् है, संस्कृतिका मुख्य उद्देश्य होता है उसके मानसिक गठनको अविकलरूपमें बनाये
विपरीत परिणामोंसे बचनेके लिये वह स्वयं ही स्वतन्त्र साधनोंकी सृष्टि कर लेती है । अ
अपनेको हिंदू-संस्कृतिका अनुयायी कहनेवाले प्रत्येक भारतवासीको यह जानना चाहि
कृतिके आधारभूत एवं मुख्य सिद्धान्त क्या हैं । उसके लिये यह उचित है कि वह मुख्य एवं
भलीभाँति समझे और तब वह अपने देशकी उन्नतिमें तथा मानव-जातिको उच्चतर ध्येयकं
करनेमें समुचित भाग ले सकेगा । मैं इस अङ्ककी महती सफलता चाहता हूँ ।**

## सन्देश

( माननीय डा० श्रीश्यामाप्रसाद मुकर्जी महोदय, उद्योगमन्त्री, केन्द्रिय-सरकार )

लगभग पचीस वर्षोंसे 'कल्याण' भारतीय संस्कृतिके संदेशको जनतामें पहुँचानेका कार्य क
हमारे धर्म, राजनीति, समाज-संगठन, दर्शन, कला एवं साहित्यके तत्त्वोंको समझानेका एक
धन बना हुआ है । अतः मुझे यह जानकर विशेष ह ुआ कि वह अपनी आयुके चौबीसवें
रनेके उपलक्षमें 'हिंदू-संस्कृति-अङ्क'के नामसे एक विशेषाङ्क निकालने जा रहा है । इसमें दार्शनि
क एवं आर्थिक समस्याओंसे सम्बन्धित विविध विषयोंपर लेख रहेंगे, जो अपने-अपने क्षेत्रके ना
ही लेखनीसे प्रसूत होनेके कारण उच्च कोटिके होंगे । प्रस्तुत विशेषाङ्क सभी लोगोंके लिये

:) श्रीरामचरितमानसमें दशरथजीने कहा है—

असुभ करम अनुहारी । ईस देइ फलु हृदयँ बिचारी ॥
करम पाव-फल सोई । निगम नीति अस कह सबु कोई ॥

वाल्मीकीय रामायणमें कहा है—

**ह्यमेव लभते फलं पापस्य कर्मणः ।**
**: पर्यागते काले कर्ता नास्त्यत्र संशयः ॥**
**कृच्छुभमाप्नोति पापकृत्पापमश्नुते ।**

( युद्ध० १११ । २५, २६ )

मिन् ! इसमें तनिक भी संदेह नहीं कि समय आनेपर उसके पाप-कर्मका फल अवश्य मिलता है । शुभ कर्म को उत्तम फलकी प्राप्ति होती है और पापीको दुःख भोगना पड़ता है ।'

य जैसा कर्म करता है, उसे उसका वैसा ही फल है—यह बात गीता आदि शास्त्रोंमें भलीभाँति गयी है ।* यह युक्तियुक्त भी है । मनुष्य जैसे ता है, उसके अनुसार ही उसके हृदयमें संस्कार फिर उनके अनुसार ही उसके अन्तःकरणकी ती है । वृत्तिके अनुसार ही अन्तकालमें स्मृति और स्मृतिके अनुसार ही भावी जन्म होता है । इस दके कारण ही मनुष्यके जाति, आयु, भोग और भिन्नता होती है । अर्थात् सब प्राणियोंमें जो बुद्धि, और भोगकी भिन्नता देखी जाती है, इसका मूल र्म ही है । अतः कर्मफल प्राप्त होनेकी बात बिल्कुल न है और प्रत्यक्ष देखनेमें भी आती है ।

(ग) श्राद्ध-तर्पणका उल्लेख रामायणमें स्थ पर आया है । श्रीरामचरितमानसमें महाराज मृत्यु होनेपर भरतके द्वारा उनकी यथोचित ३ करनेका उल्लेख मिलता है । यथा—

नृपतनु बेद बिदित अन्हवावा । परम बिचित्र बिमानु
चंदन अगर भार बहु आए । अमित अनेक सुगंध
सरजु तीर रचि चिता बनाई । जनु सुरपुर सोपान
एहि बिधि दाह क्रिया सब कीन्ही । बिधिवत न्हाइ तिलांजुलि
सोधि सुमृति सब बेद पुराना । कीन्ह भरत दसगात
जहँ जस मुनिबर आयसु दीन्हा । तहँ तस सहस भाँति सबु
भए बिसुद्ध दिए सब दाना । धेनु बाजि गज बाहन

श्रीरामचन्द्रजी महाराजने भी पिताकी मृत्युक सुनते ही मन्दाकिनीके तीरपर जाकर तर्पण कि स्वयं जैसा भोजन किया करते थे, उसीके पिण्ड दशरथजीके निमित्त दिये—

**ततो मन्दाकिनीं गत्वा स्नात्वा ते वीतकल्मषा**
**राज्ञे ददुर्जलं तत्र सर्वे ते जलकाङ्क्षि**
**पिण्डान्निर्वापयामास रामो लक्ष्मणसंयुत**
**इङ्गुदीफलपिण्याकरचितान् मधुसम्प्लुता**
**वयं यदन्नाः पितरस्तदन्नाः स्मृतिनोदिता**

( अध्यात्म० अयोध्या० ९ । १

"फिर सब लोग मन्दाकिनीपर जाकर स्ना पवित्र हुए । वहाँ सबने जलकाङ्क्षी महाराज जलाञ्जलि दी तथा लक्ष्मणजीके सहित श्रीरामचन्द्रजे दिये । 'जो हमारा अन्न है, वही हमारे पितरं होगा—यही स्मृतिकी आज्ञा है' यों कह उन्होंने इंगुद पीठीके पिण्ड बना उनपर मधु डालकर उन्हें प्रदान कि

रामायणके सिवा श्राद्धका प्रकरण गीता, आदि सभी शास्त्रोंमें पाया जाता है ।

---

* गीता कहती है—

कर्मणः सुकृतस्याहुः सात्त्विकं निर्मलं फलम् ।
रजसस्तु फलं दुःखमज्ञानं तमसः फलम् ॥

( १४ । १६ )

'कर्मका तो सात्त्विक अर्थात् सुख, ज्ञान और वैराग्यादि फल कहा है; राजस कर्मका फल दुःख एवं तामस का अज्ञान कहा है ।'

अनिष्टमिष्टं मिश्रं च त्रिविधं कर्मणः फलम् ।
भवत्यत्यागिनां प्रेत्य न तु संन्यासिनां क्वचित् ॥

( १८ । १२ )

फलका त्याग न करनेवाले मनुष्योंके कर्मोंका तो

१. गीतामें कहा है—

सङ्करो नरकायैव कुलघ्नानां कुलस्य च
पतन्ति पितरो ह्येषां लुप्तपिण्डोदकक्रियाः

( १

'वर्णसंकर कुलघातियोंको और कुलको नरकमें ले ज ही होता है । लुप्त हुई पिण्ड और जलकी क्रियावाले अ और तर्पणसे वञ्चित इनके पितरलोग भी अधोगतिको प्राप्त हो

२. मनुजी कहते हैं—

: बात युक्तिसंगत भी है। जो आदमी जिस नामसे बैंकमें रुपये जमा कराता है, उसी व्यक्तिके ये जमा हो जाते हैं और जिसके नामसे जमा होते हैं, मिलते हैं, दूसरेको नहीं। उन रुपयोंके बदलेमें ावश्यकता होती है, वही चीज उतनी कीमतकी ाती है। इसी प्रकार पितरोंके नामसे किया हुआ तर्पण, ब्राह्मणभोजन आदि कर्मका जितना मूल्य जाता है, उतना ही फल उस प्राणीको वह जिस होता है, वहीं आवश्यकतानुसार प्राप्त हो जाता है। यदि वह प्राणी गाय है तो उसे चारेके रूपमें, है तो अमृतके रूपमें, मनुष्य है तो अन्नके रूपमें दर आदि है तो फल आदिके रूपमें उतने ही वस्तु मिल जाती है।

दे कहें कि जीवित व्यक्तिके लिये भी अगर कोई यज्ञ, नुष्ठान, व्रत, उपवास आदि कर्म करता है तो क्या भी मिलता है, तो इसका उत्तर यह है कि अवश्य उसे है। नहीं तो फिर यजमानके लिये जो ब्राह्मण यज्ञ, नुष्ठान, पूजा, पाठ आदि करता है, वह किसको ? न्यायतः वह यजमानको ही मिलेगा, कर्म करनेवाले ो नहीं।

द वह प्राणी मुक्त हो गया है तो उसके निमित्त हुआ कर्म कर्ताको ही मिलता है। जैसे किसी ो रजिस्ट्री चिट्ठी या बीमा भेजी जाती है और भेजी जाय, वह आदमी मर गया हो तो फिर वह भेजनेवालेको ही वापस मिल जाती है, उसी प्रकार पमें भी समझना चाहिये।

सब संस्कार हिंदुओंके रग-रगमें भरे हुए हैं। लेकर प्रायः सभी हिंदू सदासे श्राद्ध-तर्पण आदि रहे हैं। यह है हिंदू-संस्कृति !

## ईश्वरोपासन

ू-संस्कृतिमें ईश्वरोपासना सदासे ही प्रधानरूपमें ा रही है। हिंदुओंकी तो बात ही क्या, इसको और मुसलमान भी मानते हैं। कोई ईश्वरके पकी, कोई निराकारकी और कोई दोनोंकी उपासना । यह भेद उचित ही है। हिंदुओंके हृदयमें तो नाके भाव सदासे ही अङ्कित हैं। थोड़ी-सी विपत्ति भी वे संकटनिवारणार्थ ईश्वरको ही पुकारते हैं और आश्रय ग्रहण करते हैं।

---

ष्य श्रद्धावान् होकर जो-जो पदार्थ अच्छी तरह विधिपूर्वक

### ईश्वरकी उपासनाका विषय श्रुति-स्मृतियोंमें

१. श्रुति कहती है—

एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म एतद्ध्येवाक्षरं परम्
एतद्ध्येवाक्षरं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्।
एतदालम्बनं श्रेष्ठमेतदालम्बनं परम्
एतदालम्बनं ज्ञात्वा ब्रह्मलोके महीयते
(कठ० २।

'यह अक्षर (ओंकार) ही तो ब्रह्म है और यह परब्रह्म है; इसी अक्षरको जानकर मनुष्य जो कुछ उसको वही मिल जाता है। यही अत्युत्तम आलम्ब सबका अन्तिम आश्रय है; इस आलम्बनको भलीभाँ साधक ब्रह्मलोकमें महिमान्वित होता है।'

क्षरं प्रधानममृताक्षरं हरः क्षरात्मानावीशते देव
तस्याभिध्यानाद्योजनात्तत्त्वभावाद्भूयश्चान्ते विश्वमायानिवृ
ज्ञात्वा देवं सर्वपाशापहानिः क्षीणैः क्लेशैर्जन्ममृत्युप्रह
तस्याभिध्यानात्तृतीयं देहभेदे विश्वैश्वर्यं केवल आप्तक
(श्वेताश्वतर० १।१

'प्रकृति तो विनाशशील है, इसको भोगनेवाला अमृतस्वरूप अविनाशी है; इन विनाशशील जड़त अविनाशी चेतन आत्मा—दोनोंको एक ईश्वर अपने शासन है। इस प्रकार जानकर उस परमेश्वरका निरन्तर ध्यान मनको उसमें लगाये रहनेसे तथा तन्मय हो जानेसे अन् उसीको प्राप्त हो जाता है; फिर समस्त माया जाती है। तथा उस परम देव परमेश्वरका निरन्तर ध्या उस प्रकाशमय परमात्माको जान लेनेपर समस्त बन्धन हो जाता है; क्योंकि क्लेशोंका नाश हो जानेके कारण ज सर्वथा अभाव हो जाता है। अतः वह शरीरका नाश होने लोक (स्वर्ग) तकके समस्त ऐश्वर्यका त्याग करके सर्व एवं पूर्णकाम हो जाता है।'

स वेदैतत्परमं ब्रह्म धाम यत्र विश्वं निहितं भाति शुभ्र
उपासते पुरुषं ये ह्यकामास्ते शुक्रमेतदतिवर्तन्ति धीरा
(मुण्डक० ३।

'वह निष्कामभाववाला पुरुष इस परम विशुद्ध ब्रह्मधामरूप परमेश्वरको जान लेता है, जिसमें सम्पू स्थित हुआ प्रतीत होता है; जो भी कोई निष्काम परमपुरुषकी उपासना करते हैं, वे बुद्धिमान् रजोवी जगत्को अतिक्रमण कर जाते हैं।'

२. मनुजी कहते हैं—

अक्षरं त्वक्षरं ज्ञेयं ब्रह्म चैव प्रजापतिः
विधियज्ञाज्जपयज्ञो विशिष्टो दशभिर्गुणैः
उपांशुः स्याच्छतगुणः साहस्रो मानसः स्मृतः
ये पाकयज्ञाश्चत्वारो विधियज्ञसमन्विताः।

ौर भी सभी शास्त्रोंमें[1] इसका उल्लेख अनेक जगह । पूर्वकालमें जितने ऋषि, मुनि, साधु, महात्मा कोटिके पुरुष हुए हैं, उन्होंने हमारे सामने का अत्युत्तम उदाहरण और आदर्श रक्खा है, मारे लिये अनुकरणीय है ।
[2]हास, पुराणोंमें[3] तो यह विषय कूट-कूटकर भरा

नाशी तो उस अक्षर—ओंकारको जानना चाहिये, जो था प्रजापतिका स्वरूप है । तथा ( दर्शपौर्णमासादि ) जपयज्ञ दसगुना श्रेष्ठ है, उपांशुजप ( जिसे दूसरे न , ऐसा होठोंसे किया जानेवाला जप ) सौगुना श्रेष्ठ है ासिक जप तो हजारगुना श्रेष्ठ है । कर्मयज्ञ मास )-सहित जो चार पाकयज्ञ ( बलिवैश्वदेव, अग्निहोत्र, और अतिथिपूजन ) हैं, वे सब जपयज्ञकी सोलहवीं कला- न नहीं हैं ।'

हर्षि पतञ्जलिजीने बतलाया है—

ईश्वरप्रणिधानाद् वा । ( योग० १ । २३ )

की भक्तिसे भी मन समाधिस्थ हो जाता है ।'

तस्य वाचकः प्रणवः । ( योग० १ । २७ )

परमात्माका वाचक अर्थात् नाम ओंकार है ।'

तज्जपस्तदर्थभावनम् । ( योग० १ । २८ )

परमात्माके नामका जप और उसके अर्थकी भावना रूपका चिन्तन करना चाहिये ।'

क्चेतनाधिगमोऽप्यन्तरायाभावश्च । ( योग० १ । २९ )

र्युक्त साधनसे सम्पूर्ण विघ्नोंका नाश और परमात्माकी होती है ।'

महाभारतमें बतलाया है—

ेव चार्चयन्नित्यं भक्त्या पुरुषमव्ययम् ।
ायन् स्तुवन्नमस्यंश्च यजमानस्तमेव च ॥
नादिनिधनं विष्णुं सर्वलोकमहेश्वरम् ।
काध्यक्षं स्तुवन्नित्यं सर्वदुःखातिगो भवेत् ॥
( अनुशासन० १४९ । ५,६ )

मनुष्य उस अविनाशी परम पुरुषकी सदा भक्तिपूर्वक ( ध्यान करता है तथा उसीका स्तवन और उसीको करता है, वह साधक उस अनादि, अनन्त, सर्वव्यापी, ईश्वर, अखिलाधिपति परमात्माकी नित्य स्तुति करता र्ण दुःखोंसे पार हो जाता है ।' एवं—

श्वेश्वरमजं देवं जगतः प्रभवाप्ययम् ।
जन्ति ये पुष्कराक्षं न ते यान्ति पराभवम् ॥
( अनुशासन० १४९ । १४२ )

जगत्की उत्पत्ति और विनाश करनेवाले और समस्त एकमात्र अधीश्वर उस अजन्मा कमललोचन परमदेवका

है । महर्षि वेदव्यासजीने स्त्री और शूद्रोंका वेदोंमें न होनेके कारण उनके लिये ही इतिहास-पुराणोंव की । अतः अठारह पुराणोंमें ऐसा कोई भी पुरा जिसमें ईश्वरोपासनाका विषय न हो ।

पुराणोंमें श्रीमद्भागवत[1] तो भक्तिप्रधान ग्रन्थ किन्तु गीतामें[2] भी उपासनाका विषय विशदरूपसे व

परं ब्रह्म परं धाम योऽसौ ब्रह्म तथापरम्
तमाराध्य हरिं याति मुक्तिमप्यतिदुर्लभाम्
( १ । ११

'जो पर—निर्गुण ब्रह्म और अपर—सगुण ब्रह्म परमधाम है; ऐसे उस हरिकी आराधना करके मनुष्य अ मोक्षपदको प्राप्त कर लेता है ।'

तथा महात्मा और्वने भी बतलाया है—

भौमं मनोरथं स्वर्गं स्वर्गे रम्यं च यत्पदम्
प्राप्नोत्याराधिते विष्णौ निर्वाणमपि चोत्तमम्
( ३ ।

'भगवान् विष्णुकी आराधना करनेपर मनुष्य भूमण्ड समस्त मनोरथ, स्वर्ग, स्वर्गसे भी श्रेष्ठ ब्रह्मपद और परम पद भी प्राप्त कर लेता है ।'

१—भागवतकार कहते हैं—

अकामः सर्वकामो वा मोक्षकाम उदारधीः ।
तीव्रेण भक्तियोगेन यजेत पुरुषं परम् ॥
( २ । ३

'किसी भी उदारबुद्धिवाले मनुष्यको—चाहे वह प्रकारकी कामनावाला हो, चाहे निष्काम हो और चाहे कामनावाला हो—तीव्र भक्तियोगके द्वारा परम पुरुष आदरपूर्वक भजन-स्मरण करना चाहिये ।' तथा—

वासुदेवे भगवति भक्तियोगः प्रयोजितः ।
जनयत्याशु वैराग्यं ज्ञानं यद्ब्रह्मदर्शनम् ॥
( ३ । ३२

'भगवान् वासुदेवमें भक्ति करके किया हुआ साधन वैराग्य और उस ज्ञानको उत्पन्न कर देता है जो ब्रि साक्षात्कार करानेवाला है ।' एवं—

अज्ञानादथवा ज्ञानादुत्तमश्लोकनाम यत् ।
सङ्कीर्तितमघं पुंसो दहेदेधो यथानलः ॥
( ६ । २

'उत्तम कीर्तिवाले भगवान् वासुदेवके नामका कीर्तन— ज्ञानपूर्वक किया गया हो और चाहे अनजानमें हो किया ग मनुष्यके पापोंको उसी प्रकार नष्ट कर देता है, जैसे

तक कि प्रायः सभी अध्यायोंमें इसका उल्लेख
है*। एवं रामायणोंमें अध्यात्मरामायण और तुलसीकृत
मानस तो उपासनाप्रधान ग्रन्थ हैं ही, वाल्मीकीय
में भी उपासनाका अनेक स्थलोंपर वर्णन है ।
दासजीने तो भक्तिका ऐसा प्रवाह बहा दिया कि
नेपर मनुष्यका हृदय भक्ति-भावोंसे सराबोर हो
।

-वन्दना करते हुए तुलसीदासजी कहते हैं—

मि जपत अनयासा । भगत होहिं मुद मंगल बासा ॥
वनसुत पावन नामू । अपने बस करि राखे रामू ॥
ामिलु गजु गनिकाऊ । भए मुकुत हरि नाम प्रभाऊ ॥
तीनि काल तिहुँ लोका । भए नाम जपि जीव बिसोका ॥
न संत मत एहू । सकल सुकृत फल राम सनेहू ॥

वान्‌ने स्वयं कहा है—

ष नपुंसक नारि वा जीव चराचर कोइ ।
भाव भज कपट तजि मोहि परम प्रिय सोइ ॥

ा और भी अनेक स्थलोंपर उपासनाका महत्त्व और
र्णित है । यथा—

पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ।
यस्यान्तःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥
( ८ । २२ )

पार्थ ! जिस परमात्माके अन्तर्गत सर्वभूत हैं और जिस
न्दघन परमात्मासे यह सब जगत् परिपूर्ण है, वह सनातन
रम पुरुष तो अनन्यभक्तिसे ही प्राप्त होने योग्य है ।'

ये त्वक्षरमनिर्देश्यमव्यक्तं पर्युपासते ।
सर्वत्रगमचिन्त्यं च कूटस्थमचलं ध्रुवम् ॥
संनियम्येन्द्रियग्रामं सर्वत्र समबुद्धयः ।
ते प्राप्नुवन्ति मामेव सर्वभूतहिते रताः ॥
( १२ । ३–४ )

ा जो पुरुष इन्द्रियोंके समुदायको भलीप्रकार वशमें
न-बुद्धिसे परे सर्वव्यापी, अकथनीयस्वरूप और सदा एक-
वाले, नित्य, अचल, निराकार, अविनाशी सच्चिदानन्दघन
निरन्तर एकीभावसे ध्यान करते हुए भजते हैं, वे सम्पूर्ण
हितमें रत और सबमें समान भाववाले योगी मुझको ही
हैं ।'

देखिये गीता अ० २ । ६१; ३ । ३०; ६ । ११;
; ६ । ४७; ७ । १४; ८ । ८; ९ । ३४; १० । १०;

कलिजुग सम जुग आन नहिं जौं नर कर बिस्वास
गाइ राम गुन गन बिमल भव तर बिनहिं प्रयास

भगति करत बिनु जतन प्रयासा । संसृति मूल अबिद्या
राम भगति मनि उर बस जाकें । दुख लवलेस न सपनेहुँ

बारि मथें घृत होइ बरु सिकता ते बरु तेल
बिनु हरि भजन न भव तरिअ यह सिद्धांत अपेल

**विनिश्चितं वदामि ते न अन्यथा वचांसि मे**
**हरिं नरा भजन्ति येऽतिदुस्तरं तरन्ति ते**

अध्यात्मरामायणमें सुतीक्ष्ण ऋषिसे भगवान् कह

**मन्मन्त्रोपासका लोके मामेव शरणं गताः**
**निरपेक्षा नान्यगतास्तेषां दृश्योऽहमन्वहम्**
( अरण्य० २ । ३१

'इस लोकमें जो मेरे मन्त्रके उपासक हैं, जो मेरे श
हैं, जो किसी भी वस्तुकी अपेक्षा नहीं रखते और मे
सिवा कोई अन्य गति नहीं; ऐसे भक्तोंको मैं
दर्शन देता हूँ ।'

पञ्चवटीमें लक्ष्मणके पूछनेपर भगवान्‌ने अति
ज्ञान-विज्ञानका वर्णन करते हुए अन्तमें कहा है—

**अतो मद्भक्तियुक्तस्य ज्ञानं विज्ञानमेव च**
**वैराग्यं च भवेच्छीघ्रं ततो मुक्तिमवाप्नुयात्**
( अरण्य० ४

'इसलिये मेरी भक्तिसे युक्त पुरुषको शीघ्र
और विज्ञान तथा वैराग्य भी प्राप्त हो जाता है, जि
मुक्तिको पा लेता है ।'

भगवान्‌ने शबरीके प्रति कहा है —

**भक्तौ सञ्जातमात्रायां मत्तत्त्वानुभवस्तदा**
**ममानुभवसिद्धस्य मुक्तिस्तत्रैव जन्मनि**
( अरण्य० १०

'भक्तिके उत्पन्न होनेमात्रसे ही तत्काल मेरे
अनुभव हो जाता है और जिसे मेरा अनुभव हो
उसकी उसी जन्ममें निःसन्देह मुक्ति हो जाती है ।'

श्रीहनुमान्‌जीने रावणके प्रति कहा है—

* काकभुशुण्डिजी गरुड़जीसे कहते हैं—'मैं आपसे
निश्चित किया हुआ सिद्धान्त कहता हूँ—मेरे वचन अन्यथा
नहीं हैं—कि जो मनुष्य श्रीहरिका भजन करते हैं, वे अत

ष्णोर्हि भक्तिः सुविशोधनं धिय-

स्ततो भवेज्ज्ञानमतीव निर्मलम् ।

शुद्धतत्त्वानुभवो भवेत्ततः

सम्यग्विदित्वा परमं पदं व्रजेत् ॥

ो भजस्वाद्यहरिं रमापतिं

रामं पुराणं प्रकृतेः परं विभुम् ।

सृज्य मौर्ख्यं हृदि शत्रुभावनां

भजस्व रामं शरणागतप्रियम् ॥

( सुन्दर० ४ । २२-२३ )

गवान् विष्णुकी भक्ति बुद्धिको अत्यन्त शुद्ध ी है, उसीसे अत्यन्त निर्मल आत्मज्ञान होता है । नसे विशुद्ध आत्मतत्त्वका अनुभव होता है और इस म्यक् ज्ञान हो जानेसे मनुष्य परमपद प्राप्त करता है । तुम प्रकृतिसे परे, पुराणपुरुष, सर्वव्यापक, आदि- , लक्ष्मीपति श्रीहरि भगवान्‌का भजन करो । अपने स्थित शत्रुभावरूप मूर्खताको छोड़ दो और शरणागत- ीरामका भजन करो ।'

ल्मीकीय रामायणमें भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने के अपनी शरणमें आनेपर जो वचन कहे हैं, वे सदा खने योग्य हैं । वे कहते हैं—

ृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते ।

ायं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम ॥

( युद्ध० १८ । ३३ )

रा यह व्रत है कि जो एक बार शरणमें आकर 'मैं हूँ' यों कहकर मुझसे रक्षाकी प्रार्थना करता है, उसे प्राणियोंसे अभय कर देता हूँ ।''

। रावण-वधके अनन्तर ब्रह्माजीने भगवान्‌की स्तुति : कहा है—

त्वां देवं ध्रुवं भक्ताः पुराणं पुरुषोत्तमम् ।

नुवन्ति तथा कामानिह लोके परत्र च ॥

( युद्ध० ११७ । ३१ )

सदा प्रकाशमान पुराण पुरुषोत्तम आपकी भक्ति हैं, वे इस लोक और परलोकमें अपने सभी मनोरथ लेते हैं तथा आपको भी पा जाते हैं ।'

ामचन्द्रजी तथा श्रीभरतजीका चरित्र तो कहींसे भी

सुतीक्ष्ण और हनुमान् आदिके चरित्र भी श्रद्धा-भ हुए हैं । उन चरित्रोंको पढ़कर किसका हृदय द्रवीभ होगा । भक्त निषादराज गुह, केवट, शबरी भीलनी ईश्वरकी भक्तिके प्रभावसे परमपदको प्राप्त हो गये । तन-मनसे तत्पर होकर भगवान्‌की भक्ति करनी चाहिये

पूर्वकालमें ऋषिलोग सन्ध्या-गायत्री, अग्निहोत्र, वेद पूजा-पाठ आदि ईश्वरोपासनाके आह्निक कृत्य करके कामभें प्रवृत्त होते थे । त्रेतायुगमें मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामने भी स्वयं सन्ध्योपासनादि कर्म नित्य करके इसका उपस्थित किया । द्वापरयुगमें तो महाभारत युद्धके स लोग युद्ध छोड़कर सन्ध्योपासन आदि किया करते थे उल्लेख मिलता है ।* किन्तु दुःखकी बात है कि इस ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्योंमें नित्य अग्निहोत्रका तो कि जगह ही दर्शन होता है । सन्ध्या, गायत्री, वेदाध्य ब्राह्मणजातिमें तो कुछ देखनेमें आता है; परन्तु प्राचीन तो सन्ध्योपासनरहित ब्राह्मण जाति-बहिष्कृत कर दिय था । यह थी हिंदू-संस्कृति ! आज वे भाव लुप्तप्राय हो अतएव हमें यथाधिकार नित्य सन्ध्या, गायत्री, अ स्वाध्याय, पूजा-पाठ, भजन-ध्यान आदि ईश्वरोपासना मनको लगानेका प्रयत्न करना चाहिये ! उपासनाके लिये काल और सायंकाल बहुत ही उत्तम और विशेष उप ये समय स्वाभाविक ही सूर्यतापसे रहित होनेके कारण लिये रमणीय और शान्तिमय होते हैं । स्नानके अनन्त भोजनसे पूर्व वृत्तियाँ शान्त रहती हैं, विक्षेप और आल नहीं आते; अतः उस समय चित्त अनायास ही परमात्मा सकता है । फिर श्रद्धा-भक्ति और विवेक-वैराग्यपूर्वक करनेपर परमेश्वरकी उपासनामें चित्त स्थिर हो जाय, इ आश्चर्य ही क्या है ।

अर्वाचीन कालमें श्रीतुलसीदासजी, कबीरदासजी, स जी, तुकारामजी, समर्थरामदासजी, श्रीगौराङ्गमहा

---

* महाभारतमें आया है—

ततो रथाश्वांश्च मनुष्ययानान्युत्सृज्य सर्वे कुरुपाण्डुयोधाः ।

दिवाकरस्याभिमुखं जपन्तः सन्ध्यागताः प्राञ्जलयो बभूवुः ।

( द्रोण० १८६

'उस समय कौरव और पाण्डव—दोनों सेनाओंके सभी

ामकृष्णजी आदि अनेक संत हो गये हैं। उन्होंने तो रोपासनाका बहुत ही सुन्दर आदर्श स्थापित करके से उसका प्रचार किया है।

ुनिक कालमें महात्मा गांधीजी भी ईश्वरोपासनाके । वे कहते थे कि मेरे तो राम-नामका आधार है और रे कार्य सिद्ध होते हैं; संसारमें ऐसा कोई काम नहीं, मसे सिद्ध न हो सके। नामकी महिमा और प्रार्थनाके नके बहुत-से लेख प्रकाशित हो चुके हैं।

उद्धरण नीचे लिखे जा रहे हैं—

सके चित्तमें तरङ्ग उठते ही रहते हैं, वह सत्यके दर्शन सकता है। चित्तमें तरङ्गका उठना समुद्रके तूफान- तूफानमें जो सुकानी सुकानपर काबू रख सकता है, मत रहता है। ऐसे ही चित्तकी अशान्तिमें जो ा आश्रय लेता है, वह जीत जाता है।'

—( ३० । ११ । ४४ )

कारी विचारसे बचनेका एक अमोघ उपाय रामनाम कण्ठसे ही नहीं, किन्तु हृदयसे निकालना चाहिये।'

—( २८ । १२ । ४४ )

ाधि अनेक हैं, वैद्य अनेक हैं, उपचार भी अनेक र व्याधिको एक ही देखें और उसको मिटानेहारा राम ही हैं, ऐसा समझें तो बहुत-सी झंझटोंसे हम ।'

—( २९ । १२ । ४४ )

श्चर्य है! वैद्य मरते हैं, डाक्टर मरते हैं। उनके पीछे ते हैं। लेकिन राम जो मरता नहीं है; हमेशा जिन्दा और अचूक वैद्य है, उसे हम भूल जाते हैं।'

—( ३० । १२ । ४४ )

ुष्य जानता है कि जब वह मरनेके नजदीक पहुँचता है, श्वरके कोई सहारा नहीं है; तो भी रामनाम लेते ाहट होती है। ऐसा क्यों!' —( १२ । ३ । ४५ )

पर्युक्त सभी उद्धरण 'बापूके आशीर्वाद ( रोजके 'से उद्धृत किये गये हैं।) महात्माजीके इस सम्बन्धमें उद्गार पढ़िये —

मकी महिमाके बारेमें तुलसीदासने कुछ भी कहनेको बाकी ा है। द्वादशाक्षर-मन्त्र, अष्टाक्षर इत्यादि सब इस मोह- ँसे हाए मनुष्यके लिये शान्तिप्रद हैं—इसमें जरा भी

जो शान्तिकी खोजमें है, उसको तो अवश्य रामनाम प बन सकता है। ईश्वरके सहस्र नाम कहे हैं—उसका अ कि उसके नाम अनन्त हैं, गुण अनन्त हैं। इसी कार नामातीत और गुणातीत भी है। परन्तु देहधारी नामका सहारा अत्यावश्यक है और इस युगमें मू निरक्षर भी रामनामरूपी एकाक्षर मन्त्रका सहारा ले है। वस्तुतः 'राम उच्चारणमें एकाक्षर ही है और ॐक राममें कोई फरक नहीं है। परन्तु नाम-महिमा बु सिद्ध नहीं हो सकती। श्रद्धासे अनुभवसाध्य है।'

( कल्याण—भगव

'जो शक्ति रामनाममें मानी गयी है, उसके बा कोई शक नहीं है। हर एक आदमी इच्छामात्रसे ही रा अपने हृदयमें अङ्कित नहीं कर सकेगा। उसमें प आवश्यकता है, धीरजकी भी है। पारसमणिको हासिल लिये धीरज क्यों न हो। नाम तो उससे भी अधिक है

—( हरिजनसेवक १७ फरवरी १

'मैंने तो बचपनमें ही रामनामके जरिये ईश्वर है। लेकिन मैं जानता हूँ कि ईश्वरको ओम्‌के नाममें संस्कृत, प्राकृतसे लेकर इस देशकी या दूसरे देशकी भाषाके नाममें उसको जपो—परिणाम एक ही होता है

—( हरिजनसेवक २४ मार्च १

'सब रोगोंकी रामबाण दवाके रूपमें मैं जिस राम सुझाता हूँ, वह तो खुद ईश्वर ही है, जिसके नामका उ भक्तोंने शुद्धि और शान्ति पायी है; और मेरा यह दा रामनाम सभी बीमारियोंकी—फिर वे तनकी हों, या म या रूहानी हों—एक ही अचूक दवा है। इसमें शक डाक्टरों या वैद्योंसे शरीरकी बीमारियोंका इलाज ब सकता है। लेकिन रामनाम तो आदमीको खुद ही अ या डाक्टर बना देता है, और उसे अपनेको नीरोग संजीवनी हासिल करा देता है।'

—( हरिजनसेवक २ जून

'जीवनकी अलग-अलग हालतोंमें और आखिरी राष्ट्रकी आजादी और इज्जतकी रक्षाके लिये अपने-आ देनेकी जो भव्य और वीरतापूर्ण कला हमें सीखनी लिये प्रार्थना पहला और आखिरी सबक है।

'प्रार्थनाके लिये ईश्वरमें सजीव श्रद्धाकी जरूरत

स्य यह है कि वह और उसका कानून एक ही हैं ।'
—( हरिजनसेवक १४ अप्रैल १९४६ )

वान् अपने ढंगसे हमारी प्रार्थना सुनता है। इन्सानोंके वान्का ढंग अलग होता है। इसलिये कोई उसे ं सकता। प्रार्थनाके लिये श्रद्धाका होना जरूरी है। र्थना बेकार नहीं जाती। प्रार्थना भी दूसरे कामोंकी काम ही है। हम देख सकें या न देख सकें, उसका मिलता ही है और नामधारी कर्मके फलके बनिस्बत जानेवाली प्रार्थनाका फल बहुत ज्यादा शक्ति रखता है।'
—( हरिजनसेवक २९ जून १९४७ )

त्माजी प्रातः-सायं नित्य नियमित ईश्वरकी प्रार्थना इससे सिद्ध होता है कि वे ईश्वरके भक्त और आस्तिक की बात है कि आज हमलोग उनके कथनपर ख्याल रहे हैं। हमें चाहिये कि हम उनके कथनानुसार श्वास करके ईश्वर-प्रार्थना और रामनामके जपमें जायँ।

प्रकार उपासनाकी परम्परा अनन्त कालसे चली आ अब भी हिंदुओंके हृदयोंमें यह भाव स्वाभाविक-कृत है। यह शास्त्रसंगत तो है ही, युक्तिसंगत भी है। यकी जैसी श्रद्धा यानी जैसा भाव होता है, वही उसका । उसीके अनुसार उसकी चेष्टा होती है। चेष्टाके ो उसके हृदयमें संस्कार जमते हैं तथा संस्कारोंके ो उसके अन्तःकरणकी वृत्ति और स्वभाव बनता है, ाके स्वभावके अनुसार ही उसकी श्रद्धा तथा श्रद्धाके ो उसकी स्थिति और स्वरूप होता है। एवं उसके ी पुनः उसके आचरण होने लगते हैं। ये आचरण त हैं। हिंदुओंमें अनन्त जन्मोंके प्रवाहसे जो संस्कृति रही है, उसके प्रवाहको अक्षुण्ण बनाये रखनेके लिये दिश और महात्माओंके चरित्र ही प्रधानतया आदरणीय रणीय हैं। गम्भीरतापूर्वक विचार करनेपर यह अनुभव क मनुष्य जैसे-जैसे आचरण करता है, उसके अनुसार हृदयमें संस्कार जमते हैं और तदनुसार ही उसके ाका स्वभाव बन जाता है। जैसे एक आदमी कसाई-करता है तो उसके हृदयमें मारकाटके संस्कार इतने ढमूल हो जाते हैं कि उसे स्वप्नमें भी वैसे ही दृश्य देने लगते हैं और उसका हृदय कठोर हो जाता है। र, एक परोपकारी परुष हर समय जीवोंके हितके

अहित नहीं होता। उस दयालुसे कसाईका काम औ दयालुका काम होना असम्भव-सा है। यह बात और प्रत्यक्ष है। इसी प्रकार हिंदुओंके हृदयमें स्वा ईश्वरमें आस्तिक भाव—श्रद्धा-प्रेम है। यह हिंदुओंके है। इस ईश्वरोपासनाके प्रचारमें ही सब सफलताएँ अ परम हित सन्निहित है। इसलिये इसका हमें खूब प्र चाहिये।

## बड़ोंका आदर-सत्कार

प्राचीन धर्मग्रन्थोंको देखनेपर मालूम होता है पिता आदि गुरुजनोंका आज्ञापालन, वन्दन और करना—यह भी हिंदू-संस्कृतिका एक प्रधान अ इसका प्रसङ्ग श्रुति[1], स्मृति[2], गीता[3], रामायण, इतिहा

१. श्रुति कहती है—

मातृदेवो भव । पितृदेवो भव । आचार्यदेवे अतिथिदेवो भव। ( तैत्तिरीय १ । १

'माताको देव ( ईश्वर ) माननेवाला हो । पिता माननेवाला हो । आचार्यको ईश्वर माननेवाला हो । ईश्वर माननेवाला हो ।'

२. मनुजी कहते हैं—

पिता वै गार्हपत्योऽग्निर्माताग्निर्दक्षिणः स्मृतः ।
गुरुराहवनीयस्तु साग्नित्रेता गरीयसी ॥
( मनु० २ ।

'पिता गार्हपत्य अग्नि, माता दक्षिणाग्नि, गुरु अग्नि—ऐसा कहा है। और वह अग्नित्रय अत्यन्त श्रेष्ठ

त एव हि त्रयो लोकास्त एव त्रय आश्रमाः ।
त एव हि त्रयो वेदास्त एवोक्तास्त्रयोऽग्नयः ॥
( मनु० २ ।

'वे ही तीनों लोक, वे ही तीनों आश्रम, वे ही और वे ही तीनों अग्नि कहे गये हैं।'

सर्वे तस्यादृता धर्मा यस्यैते त्रय आदृताः ।
अनादृतास्तु यस्यैते सर्वास्तस्याफलाः क्रियाः ॥
( मनु० २ ।

'जिसने इन तीनोंका आदर किया, उसने सब धर्मोंक किया और जिसने इनका आदर नहीं किया, उसकी सब निष्फल हो जाती हैं।'

त्रिष्वेतेष्वितिकृत्यं हि पुरुषस्य समाप्यते ।
एष धर्मः परः साक्षादुपधर्मोऽन्य उच्यते ॥
( मनु० २ ।

'इन तीनोंकी सेवासे पुरुषका सब कर्तव्य कर्म पूर्ण ह

थोंमें कूट-कूटकर भरा है । उन स्थलोंको पढ़नेसे ़ोने लगता है, हृदय प्रफुल्लित हो जाता है । श्रीलक्ष्मण, श्रीभरत, श्रीशत्रुघ्न आदि तो इसके ादर्श माने गये हैं । इस विषयमें उनके भाव बहुत ण, उच्चकोटिके और स्फूर्तिदायक हैं ।

ात्मरामायणमें वन जाते समय श्रीराम माता कैकेयीसे —

**र्थे जीवितं दास्ये पिबेयं विषमुल्बणम् ॥**
**ां त्यक्ष्येऽथ कौसल्यां राज्यं चापि त्यजाम्यहम् ।**

( अयोध्या० ३ । ५९, ६० )

ताजीके लिये मैं जीवन दे सकता हूँ, भयङ्कर विष पी ूँ तथा सीता, कौसल्या और राज्यको भी छोड़ ।'

। प्रकार भरतका भी सेवा-पूजाका भाव बहुत विलक्षण ीकीय रामायणमें आता है, श्रीभरद्वाजजीने चित्रकूट भरत तथा उनके साथियोंका बहुत सत्कार-सम्मान उन्होंने उन सबको सुख पहुँचानेके लिये अपनी देव्य विविध सामग्रियाँ और महल, राज्यासन आदि ; किंतु भरत उनमें आसक्त नहीं हुए । वे तो मनसे पर भगवान्‌को ही स्थापित समझकर उनकी पूजा स्कार करते रहे—

**। राजासनं दिव्यं व्यजनं छत्रमेव च ।**
**तो मन्त्रिभिः सार्धमभ्यवर्तत राजवत् ॥**
**सनं पूजयामास रामायाभिप्रणम्य च ।**
**लव्यजनमादाय न्यषीदत्सचिवासने ॥**

( अयोध्या० ९१ । ३८, ३९ )

रतने वहाँ दिव्य राजसिंहासन, चँवर और छत्र भी ा उनमें राजा ( राम ) की भावना करके मन्त्रियोंके न सबकी प्रदक्षिणा की । सिंहासनपर श्रीरामचन्द्रजी ान हैं, ऐसी धारणा बनाकर उन्होंने श्रीरामको प्रणाम ौर उस सिंहासनकी भी पूजा की । फिर वे अपने हाथमें मन्त्रीके आसनपर जा बैठे ।'

दमें भी जब भरतजीको श्रीहनुमान्‌जीद्वारा भगवान्‌के लौटनेका शुभ संवाद प्राप्त हुआ, तब वे अत्यन्त हर्षके साथ भगवान्‌की चरणपादुकाओंको मस्तकपर भगवान्‌के दर्शनार्थ चल पड़े । वहाँका वर्णन कर महर्षि वाल्मीकिजी लिखते हैं—

**आर्यपादौ गृहीत्वा तु शिरसा धर्मकोविदः**
**पाण्डुरं छत्रमादाय शुक्लमाल्योपशोभितम्**
**प्राञ्जलिर्भरतो भूत्वा प्रहृष्टो राघवोन्मुखः**
**यथार्थेनार्घ्यपाद्याद्यैस्ततो राममपूजयत्**
**ततो विमानाग्रगतं भरतो भ्रातरं तदा**
**ववन्दे प्रणतो रामं मेरुस्थमिव भास्करम्**

( युद्ध० १२९ । १७, १८, ३५

'धर्मज्ञ भरतने अपने बड़े भाई श्रीरामच पादुकाएँ सिरपर रखकर अपने साथ श्वेत म सुशोभित सफेद रंगका छत्र तथा राजाओंके योग्य सो हुए सफेद चँवर भी ले लिये । फिर प्रसन्नवदन श्रीरामचन्द्रजीकी ओर दृष्टि लगाये हाथ जोड़कर खड़े उन्होंने दूरसे ही बड़ी प्रसन्नतापूर्वक अर्घ्य, पाद्य उनकी पूजा की और विनीतभावसे प्रणाम किया । ( ही श्रीरामचन्द्रजीकी आज्ञा पाकर वह विमान पृथ्वीप आया । भगवान्‌ने भरतको उसपर चढ़ा लिया । मेरुपर्वतपर स्थित-से दिखायी पड़नेवाले सूर्यकी त विमानमें स्थित भाई श्रीरामचन्द्रजीके चरणोंमें करते हुए गिर गये ।'

अध्यात्मरामायणमें लिखा है—जब भरतजी तथ आदि सब चित्रकूट पहुँचे हैं, उस समय श्रीरामचन्द्र गुरुजनोंको प्रणाम करते हैं ।

**रामः स्वमातरं वीक्ष्य द्रुतमुत्थाय पादयो**
**ववन्दे साश्रु सा पुत्रमालिङ्ग्यातीव दुःखित**
**इतराश्च तथा नत्वा जननी रघुनन्दन**
**ततः समागतं दृष्ट्वा वशिष्ठं मुनिपुङ्गवम्**
**साष्टाङ्गं प्रणिपत्याह धन्योऽस्मीति पुनः पुन**

( अयोध्या० ९ । ९, १

'श्रीरामजीने अपनी माताको देखते ही उठकर उनका चरणवन्दन किया और उन्होंने दुःखसे नेत्रोंमें जल भरकर पुत्रको हृदयसे लगाय श्रीरघुनाथजीने उसी प्रकार अन्य माताओंको भ किया । तदनन्तर मुनिश्रेष्ठ वशिष्ठजीको आते दे साष्टाङ्ग प्रणामकर बारंबार कहने लगे 'मैं धन्य धन्य हूँ ।'

---

देवद्विजगुरुप्राज्ञपूजनं शौचमार्जवम् ।
ब्रह्मचर्यमहिंसा च शारीरं तप उच्यते ॥

( १७ । १४ )

न्दित होते हैं और बार-बार भगवान्‌को प्रणाम
।

त्वा पादुके दिव्ये भरतो रत्नभूषिते ।
पुनः परिक्रम्य प्रणनाम पुनः पुनः ॥
( अध्यात्म० अयोध्या० ९ । ५१ )

तजीने वे रत्नजटित दिव्य पादुकाएँ लेकर श्रीरामचन्द्र-क्रमा की और उन्हें बारंबार प्रणाम किया ।'

प्रकार रामायणमें अनेक स्थलोंपर आज्ञापालन, और सेवाके आदर्श मिलते हैं। जब श्रीरामचन्द्रजी लौटकर आते हैं, तब सभी लोग परस्पर एक-दूसरेसे णाम करते हैं। श्रीतुलसीदासजी कहते हैं—

गुर चरन सरोरुह । अनुज सहित अति पुलक तनोरुह ॥
न्ह मिलि नायउ माथा । धर्म धुरंधर रघुकुल नाथा ॥
ुनि प्रभु पद पंकज । नमत जिन्हहि सुर मुनि संकर अज ॥
भरत सिर नावा । अनुज समेत परम सुख पावा ॥

राजतिलकके बाद भाइयोंके सेवा और आज्ञापालन-व्यक्त करते हुए गोस्वामीजी कहते हैं—

नुकूल सब भाई । राम चरन रति अति अधिकाई ॥
मल बिलोकत रहहीं । कबहुँ कृपाल हमहि कछु कहहीं ॥
श्रम प्रभु श्रम पाई । गए जहाँ सीतल अवँराई ॥
निज बसन डसाई । बैठे प्रभु सेवहिं सब भाई ॥

युगमें पाण्डवोंका भी बड़ोंकी सेवा-पूजा, नमस्कार-बहुत विलक्षण और आदर्श था । धर्मव्याध और ाल आदिने भी माता-पिताकी सेवा करके ही परम-की थी। वैश्य ऋषिकुमार श्रवणने तो माता-पिताकी ऐसी अनुपम ख्याति प्राप्त कर ली कि आज भी माता-पिताकी विशेषरूपसे सेवा करता है तो उसे ी उपाधि दी जाती है ।

ोंमें माता-पिता आदि गुरुजनोंको—यहाँतक कि भाई, भी प्रणाम करनेकी बात मिलती है।* आजकल कहीं इस प्रथाका अंश देखनेमें आता है, किंतु वह मात्रामें है । हमें नमस्कार आदिसे होनेवाले लाभकी डालनी चाहिये । जब एक दूसरेको प्रणाम करते हुए देखकर दर्शकको भी प्रसन्नता होती है; तब ि किये जानेवालेको प्रसन्नता हो, इसमें तो कहना ही बड़ोंको नमस्कार आदि करनेसे मनुष्यकी आयु, ि और बलकी वृद्धि होती है*; तथा इससे लोकमें कीर्ति सम्मान मिलता है, लोग उसे आदरकी दृष्टिसे दे इसलिये यह प्रत्यक्षमें भी महान् लाभकर है ।

एवं इसमें न तो कोई परिश्रम है, न पैसे खर्च तथा न कोई विशेष समय ही लगता है और इ महान् है । जिस घरमें सब स्त्री-पुरुष अपने बड़ोंको करते हैं, उस घरमें परस्पर वैमनस्य कैसे हो सकता है ऐसे विनयके व्यवहारसे तो पहलेका वैमनस्य भी मिट फिर नया कैसे हो! वर्तमानमें भी हमारी हिंदू-जातिमें यह है कि किसीका किसीके साथ वैमनस्य होता है तो अ उन्हें शिक्षा देकर वैमनस्य मिटा देते हैं और बादमें द्वारा बड़ोंको प्रणाम करवाकर भविष्यके लिये पर बढ़ानेका ही आदेश देते हैं । अतएव हिंदू-संस्कृ प्रणाम आदिके भावको उत्तरोत्तर वृद्धिगत करनेकी आवश्यकता है । सभी माता-बहिनों और भाइयों सविनय प्रार्थना है कि सबको अपने घरमें कम-से-कम प्रातःकाल प्रणाम करनेकी प्रथा तो जारी करनी ही च

हिंदू-जातिमें यह प्रणाम करनेकी प्रथा किसी अं भी जारी है। अपनेसे पूज्य विद्वान्, ब्राह्मण, संन्यासी देखकर प्रायः हिंदू नतमस्तक हो जाता है। यह है हिंदू-स

## सद्गुण-सदाचारका सेवन

काम, क्रोध, लोभ, मोह, दम्भ, घमण्ड, रा अभिमान, अहङ्कार, क्रूरता, निर्दयता, अज्ञान, संश निद्रा, आलस्य, विक्षेप, चिन्ता, शोक, भय, वैर, क्षु नीचता, नास्तिकता, अश्रद्धा आदि दुर्गुण तथा छल झूठ, कपट, चोरी, डकैती, व्यभिचार, अनाचार, अ मांसभक्षण, मदिरापान, मादक वस्तुओंका सेवन, हिंसा, प्रमाद, उद्दण्डता आदि दुराचार हैं, यह सम्पदा है । इसको राक्षसी संस्कृति समझना चाहि सर्वथा घृणित और त्याग करने योग्य है । तथा इसके जो क्षमा, दया, शान्ति, सन्तोष, शम, दम, धैर्य

---

नुजी कहते हैं—
ातुर्भार्योपसंग्राह्या सवर्णाहन्यहन्यपि ।
वेप्रोष्य तूपसंग्राह्या ज्ञातिसम्बन्धियोषितः ॥
( मनु० २ । १३२ )
ी सवर्णा भार्याके चरणोंकी नित्यप्रति ...

* अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः ।
चत्वारि तस्य वर्धन्ते आयुर्विद्या यशो बलम् ॥
( मनु० २ । ...

ग्य, तेज, विनय, सरलता, धीरता, वीरता, गम्भीरता, निरभिमानता, हृदयकी पवित्रता, आस्तिकता, दे सद्गुण तथा यज्ञ, दान, तप, तीर्थ, व्रत, उपवास, ा, आदर, सत्कार, सत्यभाषण, ब्रह्मचर्यका पालन, परोपकार माता-पिता आदि गुरुजनोंकी और नाथ आतुरोंकी सेवा आदि सदाचार हैं, ये दैवी लक्षण हैं और अनन्तकालसे आर्य पुरुषोंमें स्वभाव- आ रहे हैं। यह है हिंदू-संस्कृति !

संस्कृतिके इन भावोंको खूब जोरसे जाग्रत् करके ार करना चाहिये। इसीसे हमारे लिये इस लोकमें र सुख-शान्ति है और मरनेपर परमगतिकी प्राप्ति है। ये हिंदू-संस्कृतिके भाव शनैः-शनैः विधर्मी और के कुसंग और शासनसे बहुत ही दब गये थे, लोगोंका पतन होकर पराधीनता आ गयी थी। ावोंकी पुनः जागृति होनेपर उससे असली स्वराज्यकी जाती है; फिर हमारा इस लोक या परलोकमें कहीं पराभव नहीं कर सकता। इसीमें हिंदू-देश और की इज्जत और गौरव है। इसीके सेवन, पालन और ठये तन, मन, धनसे प्राणपर्यन्त चेष्टा करनी चाहिये।

## कानूनसे हिंदू-धर्मकी रक्षा

ह-संस्कार भी हिंदू-धर्मका एक प्रधान अङ्ग है। हिंदुओंमें जो विवाह-संस्कार-पद्धति प्रचलित है, वेवाहके अनुसार है। यह चाल बहुत ही उत्तम त्रविहित है। इसके संस्कार हिंदू-जातिके हृदयमें ही अङ्कित हैं। वैदिक मन्त्रोंद्वारा होम, वर- पदेश तथा सप्तपदी आदिद्वारा विवाह-संस्कारको सम्पन्न -संस्कृतिका एक महान् आदर्श आचार है। इन लिक विवाह-कार्योंको देखकर स्वतः ही चित्तमें ान्ति और आनन्द होते हैं। किंतु इन सबको तथा हिंदुओंके धार्मिक कृत्योंको नष्ट-भ्रष्ट करनेके लिये हिंदूकोडके नामसे कानून बनने जा रहा है। अब वाली हानियोंपर कुछ विचार किया जाता है—

ायभाग और मिताक्षरा कानून जो कि हमारे देशमें और याज्ञवल्क्यस्मृतिके आशयको लिये हुए से चले आ रहे हैं, उन सबको 'हिंदूकोड'में रद्द गया है।

ोडमें जो बँटवारा कायम किया गया है, वह कलह [illegible]

स्त्रीके लिये उससे कोई लाभ नहीं। जो आज बँटवारेके लिये भाई-भाईमें लड़ाइयाँ होती हैं, वे बहिन तथा ननद-भावजमें भी हो सकती हैं। लड़कीको अपने हिस्सेमें मकानका कोई भाग मिलेगा तो उसे व न ला सकनेके कारण चाहे जिसे बिक्री कर सकेगी उसके भाइयोंको महान् कष्ट और दुःख उठाना पड़े उसके ससुरालमें उसकी ननद अपना हिस्सा किसी बेचेगी। इससे उसको भी बड़े भारी दुःखका सामना क सकता है। इससे अनेक प्रकारकी लड़ाइयाँ और मुक होकर धन अदालत और वकीलोंके हाथमें जाकर व्यर्थ हो सकता है और घूसखोरी बढ़ सकती है। इसके स्वरूप धर्म, इज्जत, धन और शरीरकी महान् हानि ह है। इससे बढ़कर और दुःखकी बात क्या है।

२—हमारे हिंदू-धर्ममें पुरुषोंके लिये एकनारीव्र स्त्रियोंके लिये पातिव्रत-धर्म परम आदर्श हैं। महाराणा समयमें चित्तौड़गढ़में करीब तेरह हजार स्त्रियोंने अपने धर्मको बचानेके लिये अपनेको अग्निमें होम दि जिसका स्मरण करनेसे रोमाञ्च हो उठता है। उस पातिव्रत-धर्मको नष्ट-भ्रष्ट करनेके लिये ही हिंदूकोडमें विधान किया गया है, जिसका आशय यह है कि परि कायम करके स्त्री उसे चाहे जब त्यागकर स्वतन्त्रता विवाह कर सकती है। इसका परिणाम यह हो सकत एक स्त्री अपने पतिमें दोष कायम करके उसे छोड़कर दूसे उसे भी छोड़कर तीसरेको—इस प्रकार कई विवाह कर स

यदि कोई विवाह अवैध सिद्ध हो जायगा त उत्पन्न सन्तान भी नाजायज मानी जायगी। ऐसी उ उन बच्चोंका क्या होगा ? उनको सम्पत्तिका भाग सकेगा और दूसरे लोग भी उन्हें घृणित दृष्टिसे देख जायँगे तथा वे बच्चे मारे-मारे भटकेंगे।

यह हिंदू-संस्कृतिके लिये महान् कलङ्क और घ एवं इस लोक और परलोकमें महान् दुःखदायी है।

३—इसमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, हरिजन, जैन, सिख, ब्रह्मसमाजी, आर्यसमाजी आदि सभी हिंदू हैं। इसमें तो कोई हर्ज नहीं; किंतु इनको परस्पर कि साथ विवाह-शादी और किसी वर्गमेंसे दत्तक पुत्र अधिकार दिया गया है, जो बहुत ही घातक है।

ईसाई, मुसल्मान, पारसी, यहूदी—इनको ि अलग रक्खा है; किंतु इनमें भी कोई हिंदू-धर्मको स्वी ले तो वह भी हिंदू माना जा सकता है। इस तरह व

ावट भी नहीं है। यह बड़े दुःखकी बात है। इससे र्मपर और कुठाराघात क्या हो सकता है। सचमुच ो नष्ट-भ्रष्ट करनेके लिये ही हिंदूकोडकी सृष्टि हुई क अनुसार एक भंगी, चमार, विधर्मी या मांसाहारी तिके ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य आदि निरामिषभोजीके न्ध कर सकता है—इसमें भी कोई रुकावट नहीं।

कोडमें लड़कीको १६ वर्षकी होनेपर बिना ककी आज्ञाके स्वतन्त्रतासे विवाह करनेकी छूट दी गयी अनुसार पिताकी इच्छा न होनेपर भी लड़की चाहे ाह कर सकती है और इस प्रकार यदि पिताके घरमें कियाँ हों तो उनके यहाँ एक निरामिषभोजी और एक तथा एक अछूत और एक ब्राह्मण दामादके रूपमें हैं और हिंदूकोडके कानूनके अनुसार उन्हें कोई सकता। इससे घरवालोंको इतना क्लेश और दुःख है, जिसकी कोई सीमा नहीं। इसके अतिरिक्त ' में अदालतमें रजिस्ट्रीद्वारा विवाहको वैध मान है, यह बड़ा ही अनर्थका मूल है।

सी प्रकार दत्तक पुत्र भी चाहे जिस जातिका लाया है। एक हिंदू निरामिषभोजी ब्राह्मणके परिवारमें हों, उनमें तीनके सन्तान हो और एकके न हो तो वह भाई स्वेच्छानुसार अछूत-जातिके या मांसाहारी भी दत्तक पुत्र बना सकता है। अथवा जो पहले मुसल्मान रहा है किंतु अब जिसने हिंदू-धर्म स्वीकार है, उसे भी ला सकता है; इसके लिये भी कोई नहीं है। देखिये, जिसे अपने भाइयोंको दुःख हो, कोई वैर-बदला लेना हो तो उसके लिये उनको नेका यह बड़ा भयङ्कर उपाय निकल आता है। उस का कोई भी कानूनन विरोध नहीं कर सकता।

त्तिके अधिकारके विषयमें भी बड़ी गड़बड़ी होगी। पिता सम्पत्ति हटा दे तो नाबालिग बच्चे दावा उससे क्या पा सकेंगे। इसका फल क्या होगा? असहाय और अनाथ होकर भटक सकते हैं।

: यह हिंदूकोड हिंदू-संस्कृतिके सर्वथा विरुद्ध और ।

तके लाखों-करोड़ों स्त्री-पुरुषोंने—जिनमें सम्मान्य विद्वान्, वकील, बैरिस्टर, सुविख्यात नेता और महिलाएँ भी शामिल हैं, इस बिलका घोर विरोध

कोई अधिकार नहीं है। इस विधानसभामें ह सिद्धान्तके रूपमें यह स्वीकृत हो चुका है कि व धर्ममें हस्तक्षेप नहीं किया जायगा तथा इसे 'ध राज्य' घोषित किया गया है। ऐसी अवस्थामें किसी ध विषयमें कानून बनाने जाना महान् अन्याय है। विवाह-संस्कार आदि कार्य पवित्रतम धार्मिक अनुष्ठ इसे कोई भी समझदार व्यक्ति इन्कार नहीं कर सकत

यद्यपि डाक्टर अम्बेडकरने यह स्वीकार कर लि बहुमत इस बिलके विरोधमें है, फिर भी वे बलात्क हिंदुओंपर लादने जा रहे हैं। यह लोकतन्त्रात्मक लिये बड़े ही अन्याय एवं लज्जाकी बात है।

इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह हिंदूकोड अशास्त्रीय और हिंदुओंकी समाज-व्यवस्थाको तोड़ देने यदि इसे कानूनका रूप दे दिया गया तो इससे अन चली आती हुई हिंदुओंकी धार्मिक और सामाजिक छिन्न-भिन्न होकर लोग दुःखोंके गर्तमें गिर जा सकते

अतः सभी भाई-बहिनोंसे प्रार्थना है कि यथासाध्य खूब जोरोंसे विरोध करें; क्योंकि कानून जानेपर फिर इससे बचनेका कोई उपाय नहीं रह जायगा सभीको कष्टोंका सामना करना पड़ सकता है। भी हमारी प्रार्थना है कि वह हिंदू-लोकमतके विरु बनानेका विचार छोड़ दे और बिलको वापस ले ले।

विचारनेका विषय है कि कांग्रेस-सरकार किसी शिक्षा-विभाग और कानून-विभागमें लानेका अधि रखती, किंतु वह हिंदू-धर्मको कानूनमें गाँठनेका विच है—यह कौन-सा न्याय है? यदि कानून भी बने त हिंदुओंके लिये ही क्यों; ईसाई, मुसल्मान—सभीके कानून बनना चाहिये। जैसे ईसाई और मुसल्मानों विषयमें सरकार हस्तक्षेप नहीं करती और उनको स्वत रक्खी है, उसी प्रकार हिंदुओंके धर्मके विषयको छोड़ देना चाहिये। हिंदुओंके धर्मको कानूनका हिंदुओंके चित्तको आघात पहुँचाना—यह कांग्रेस-जैसी लिये बहुत ही अनुचित है।

अतः सभी भाइयोंसे निवेदन है कि वे गाँ सभाएँ करके इस हिंदूकोडके विरोधमें प्रधानमन्त्री श्री के तथा भारतीय-पार्लामेंटके स्पीकर श्रीमावलङ्कर तार और विरोधपत्र भेजें और तबतक भेजते रहें, जब कोड वापस न ले लिया जाय।

हिंदू-धर्मके अनुयायी हों। यदि अनुयायी न हों तो
कम विरोधी तो न हों। जो हिंदू-धर्मको कानूनमें
ाहते हैं, उन्हें तो कभी वोट नहीं देना चाहिये।

ी प्रकार गायोंकी रक्षा करना हिंदुओंका परमधर्म
ह भारत अब अंग्रेजोंके हाथसे मुक्त हो गया,
ोंने अपना पाकिस्तान अलग बना ही लिया; अब तो
ायका वध किया जाना कतई बंद हो जाना चाहिये।
ो-वध सर्वथा बंद नहीं होगा और बूढ़ी तथा बेकार
मारनेकी छूट रहेगी तो जैसे वर्तमानमें छोटी बछिया
वान दूधवाली गायें मारी जा रही हैं, वही सिलसिला
ह सकता है। क्योंकि घूस देकर कसाई उपयोगीको
पयोगी पास करा ले सकते हैं और इसपर कोई विरोध
उसे सफलता मिलनी कठिन है। इससे केवल दुनिया-
की आँखमें धूल झोंकना यानी धोखा देना होगा।
उपयोगी गायोंका वध बंद कर दिया। अतः इसके
हिंदूमात्रको सरकारसे प्रार्थना करनी चाहिये कि गो-व
बंद कर दें। तथा अगले चुनावमें उन्हींको वोट देना
जो सर्वथा गो-वध बंद करनेके समर्थक हों; जो
लिये छूट देनेवाले हैं, उन्हें कभी वोट न दें।

हमारी भी प्रार्थना है कि सरकार गम्भीरतासे सोचक
भारतमें गो-वधको सर्वथा बंद कर देनेका कानून
कृपा करे। यदि स्वराज्य होनेपर कांग्रेस-सरकारसे
ऐसी आशा न करें तो फिर किससे करें? स्वराज्य
पूर्व नेताओंने यह विश्वास भी दिलाया था कि स्वराज
बाद गो-वध कतई बंद किया जाना सहज हो जायगा;
बातको काममें लाना कांग्रेस-सरकारका कर्तव्य है।

# रामराज्यका स्वरूप

( लेखक—श्रीरामकृष्णजी पोद्दार )

## रामराज्य

न राज राजत सकल धरम निरत नर-नारि।
न रोष न दोष दुख सुलभ पदारथ चारि॥
राज संतोष सुख घर बन सकल सुपास।
सुरतरु सुरधेनु महि अभिमत भोग बिलास॥
ी बनि बिद्या बनिज सेवा सिलिप सुकाज।
सी सुरतरु सरिस सब सुफल राम कें राज॥
जतिन्ह कर भेद जहँ नर्तक नृत्य समाज।
हु मनहि सुनिअ अस रामचंद्र कें राज॥
ें सोच न पोचकर करिअ निहोर न काज।
सी परमिति प्रीतिकी रीति राम कें राज॥
( दोहावली )

तवर्षमें अनेकानेक राज्य प्रतिष्ठापित हुए, जिनपर
तापशाली तथा धर्मसम्पन्न राजाओंने शासन किया।
याति, शिबि, सत्यवादी हरिश्चन्द्र-जैसे प्रतापी सम्राट्
हुए। महाराज दशरथ-जैसे सच्चे भगवत्-प्रेमी तथा
सम्राट् भी भारतमें हुए—जिन्होंने शरीरका त्याग कर
ंतु सत्यको नहीं छोड़ा। इन सबका हम श्रद्धा-सम्मानके
ण करते हैं। परंतु हम इनके राज्योंको नहुषराज्य,
, हरिश्चन्द्रराज्य अथवा दशरथराज्य कहकर स्मरण
ते; पर हम 'रामका राज्य' अथवा 'रामराज्य'
मरण करते हैं, राम और उनके राज्य—दोनोंके प्रति
द्धाञ्जलि अर्पित करते हैं। इसका मुख्य कारण

## श्रीराम मर्यादापुरुषोत्तम क्यों?

वास्तवमें परब्रह्म परमात्माके रामस्वरूपको '
पुरुषोत्तम' क्यों कहते हैं, इसे कम लोग जानते हैं।
सब प्रकारकी सर्वोत्तम मर्यादाएँ प्रतिष्ठित की थीं। आप
होनेके पूर्व अपने निर्मल पूत चरित्रोंद्वारा व्यष्टिकी
मर्यादाओंको स्वयं पालन करके दिखलाया। एक
समाज, परिवार आदिके साथ कैसा व्यवहार क
व्यक्तिको जीवनयात्रा चलानेके लिये तथा जीवनके
उद्देश्य परब्रह्म परमात्माकी प्राप्तिके लिये किस प्रकारके
किस प्रकारके त्याग-तपकी आवश्यकता होती है—
दिग्दर्शन भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने अपनी लीला
मर्यादाएँ प्रतिष्ठापित करके प्रत्यक्ष करा दिया।

राज्यारोहणके पश्चात् उन्होंने जो सर्वोत्तम शासन-
अर्थनीति, धर्मनीति, समाजनीति तथा राजनीतिकी
स्थापित कीं, उन सबके समूहका नाम ही 'रामराज
उन्होंने व्यष्टि तथा समष्टि—दोनोंके लिये ही
मर्यादाओंका अपने जीवनमें तथा राज्यके द्वारा भ
परिपालन किया।

## रामराज्य क्या और कैसा?

अब प्रश्न उठता है 'रामराज्य क्या और कैसा
तो इसका उत्तर यह है—रामराज्यमें सभी वर्गोंके

कर्तव्यका मानदण्ड अपनी इच्छामात्र नहीं था;
ीके शब्दोंमें 'करहु जाइ जा कहुँ जो भावा' नहीं
वेदमार्गको—शास्त्रवचनोंको मानदण्ड मानकर
टको अग्रगमित करते थे। इसके फलस्वरूप रोग,
ा भयकी प्राप्ति उनको नहीं होती थी। सभी
यण तथा काम-क्रोध-लोभ-मदादिकोंसे सर्वथा रहित
किसीसे वैर नहीं करता था। वैरके अभावमें प्रेम
ः ही है। सभी गुणज्ञ, गुणसम्पन्न, पुण्यात्मा, ज्ञानी
थे; पर उनकी चतुरता भजनमें, ज्ञानमें थी—परदारा,
णमें नहीं।

वद्वारा आचरित इस धर्मका—कर्तव्य-पालनका प्रभाव
ाथा पशु-पक्षियोंपर भी पड़े बिना नहीं रहा।
ो पशु-पक्षियोंके लिये लिखते हैं—'रहहिं एक सँग
ान।'

सहज बयरु बिसराई। सबन्हि परस्पर प्रीति बढ़ाई॥

त्याग तथा धर्मपालनका प्रकृतिपर कैसा प्रभाव
को श्रीगोस्वामीजी इस प्रकार व्यक्त करते हैं—

न्ह बिबिध मनि खानी। जगदातमा भूप जग जानी॥
ल बहहिं बर बारी। सीतल अमल स्वाद सुखकारी॥
ज मरजादाँ रहहीं। डारहिं रत्न तटन्हि नर लहहीं॥
महि पूर मयूखन्हि रबि तप जेतनेहि काज।
बारिद देहिं जल रामचंद्र कें राज॥

## त्रिविध तापका अभाव

प्रकारके ताप होते हैं—दैहिक, दैविक, भौतिक।
ो रामराज्यमें बिल्कुल नहीं रह गये थे।

विक भौतिक तापा। राम राज नहिं काहुहि ब्यापा॥

तथा तदन्तर्गत स्वास्थ्यके नियमोंका पालन
को भय, शोक, रोग आदि दैहिक तापोंकी पीड़ा
कती थी। भौतिक ताप प्रकृतिके उपर्युक्त प्रकारसे
हो जानेके पश्चात् कैसे हो सकते थे। दैविक ताप तो
वेमुख तथा अधार्मिक व्यक्तियोंको दण्डस्वरूप मिला
उनकी रामराज्यमें स्थिति ही कहाँ थी?

## त्रिविध विषमताका अभाव

राज्यमें (१) आत्मिक (आन्तरिक); (२) बाह्य और
ाक विषमताएँ बिल्कुल नहीं थीं। १—सद्भाव, सद्विचार,
और परमार्थ ही परम लक्ष्य होनेके कारण साधनाके द्वारा

की प्रेमभक्तिमें निमग्न होकर परमपदके अधिकारी हो
इससे उनमें 'आत्मिक वैषम्य' नहीं था। वे सब
भगवान्‌को देखते थे—'निज प्रभुमय देखहिं जगत

२—आत्मिक विषमताके दूर हो जानेके कार
विषमता' भी सर्वथा नष्ट हो गयी थी। किसीको कि
गर्व करने अथवा छोटे-बड़ेका प्रश्न उठानेके लिये
न था। शुद्ध अन्तःकरणवालोंको किसीसे राग-द्वे
छोटे-बड़ेका गर्व हो ही कैसे सकता था।

३—पर्वतोंके द्वारा मनोवाञ्छित मणिमाणिक्य दि
समुद्रद्वारा रत्नोंके बाहर फेंक देनेसे, विलासिता एव
तलबीके न रहनेसे, स्वकर्तव्यपालनकी निष्ठासे तथ
सर्वथा न रहनेसे रामराज्यमें 'आर्थिक विषमता' भी
इसका अर्थ यह नहीं कि रामराज्यमें विशाल व्यापा
था। वैश्यवर्ग अपना कर्तव्य समझकर बड़े-बड़े व्या
थे। परंतु रामराज्यमें सभी वस्तुएँ बिना मूल्य बिकती थ
जिस वस्तुकी आवश्यकता हो, वह उसी वस्तुको
जितनी चाहे, उतने परिमाणमें प्राप्त कर सकता था
कोई विशेष संग्रह भी नहीं करता था।

## राजा और प्रजाका सम्बन्ध

जिस राज्यमें पाप अथवा अपराधकी कभी
न हो, जिस राज्यके लिये श्रीगोस्वामीजीके अनुसार—

दंड जतिन्ह कर भेद जहँ नर्तक नृत्य समा
जीतहु मनहि सुनिअ अस रामचंद्र कें रा

—ऐसी स्थिति हो, उस राज्यमें, तथा जिसमें सम्राट्
रामचन्द्र प्रजासे कुछ आध्यात्मिक ज्ञानपर कहना
तो हाथ जोड़कर कहते हैं कि 'यदि आप लोगोंका
तो मैं कुछ कहूँ। आपको अच्छा लगे तो सुनिये,
लगे अथवा मैं कोई अनीतिपूर्ण बात कहूँ तो
दीजिये।'

जौं अनीति कछु भाषौं भाई। तौ मोहि बरजहु भय

—वहाँ, उस राज्यमें राजा-प्रजाके कैसे क्या स
सकते हैं—सो स्पष्ट है।

रामराज्यमें सभी व्यक्तियोंने इहलोक और परलोक
सफल किया था। उस समयके-जैसा सर्वतोभावेन
मण्डित राज्य कभी स्थापित नहीं हो सका। इसीि
भी, युगोंके पश्चात् भी भारतकी जनता पवित्र रा

( लेखक—डा० श्रीवासुदेवशरणजी अग्रवाल एम्० ए०, पी-एच्० डी० )

दूकी दृष्टिमें धर्म, संस्कृति, जीवन—तीनों क्षेत्रोंका विस्तार समान है। एकको हटाकर एक नहीं

दू संस्कृतिका दृष्टिकोण समन्वयप्रधान है। समन्वय हिंदुत्वकी सबसे बड़ी विशेषता है। ाथ अविरोध-भाव प्राप्त करनेकी पद्धति समन्वय है।

हुधा' भावकी स्वीकृतिसे सहिष्णुताका जन्म होता है। हिंदू धर्म सहिष्णुताकी प्राणवायुसे जी

ुधामें एकत्वकी पहचान हिंदू संस्कृतिका प्रयत्न रहा है। एकत्वका आग्रह बहुत्वका ना: दू संस्कृतिको इष्ट नहीं है। बहुधासे ही एकको महिमा प्राप्त होती है—

'एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति।'

—यह हिंदू विचारोंका अन्तर्यामी सूत्र है।

नेक संघर्षोंके बीचसे समन्वयकी प्राप्ति हिंदू संस्कृतिके इतिहासका राजमार्ग रहा है।

ार्मिक स्वातन्त्र्य, सामाजिक स्वातन्त्र्य, व्यक्तिगत स्वातन्त्र्य हिंदू संस्कृतिको इष्ट हैं; किंत पभोग सत्यदर्शनके लिये होना चाहिये।

ड और चेतनका आपेक्षिक मूल्याङ्कन हिंदू संस्कृतिकी विशेषता है।

तन्य ही महान्, नित्य, रसपरिपूर्ण और प्राप्त करनेयोग्य तत्त्व है। इस प्रकारका सचेष्ट प्रयत्न अं श्वास हिंदू संस्कृतिके प्रत्येक युगमें प्रकट होता रहा है।

सार और उसके उपभोग अल्प, सीमित, तुच्छ और जीतने योग्य हैं—यह दृढ प्रतीति हिं दा ऊँची प्रतिष्ठाकी पात्र बनी रही।

ंसारिक जीवनका उचित मूल्य तो आँक लिया गया, किंतु उसकी उपेक्षा या अवहेलना दू संस्कृतिको इष्ट नहीं। जो जडकी उलझनको नहीं समझ सका, वह चैतन्यको कैसे समझ ? निःश्रेयसके साथ अभ्युदयकी प्राप्तिपर भी हिंदू दृष्टिकोणने बहुत बल दिया है। लो लोकका समन्वय, जड और चेतनका समन्वय प्राप्त करनेकी प्रवृत्ति हिंदू धर्मको मान्य है

सी दृष्टिकोणसे हिंदू संस्कृतिमें साहित्य, कला, सौन्दर्य और सँवारे हुए जीवनके अनेक वर तिष्ठित स्थान दिया गया।

र्म और जीवनका मेल हिंदू संस्कृतिके आग्रहका विषय है। धर्म धारणात्मक नियमोंकी स ज्ञा थी।

'धारणाद् धर्म इत्याहुर्धर्मो धारयति प्रजाः।' (व्यास)

सम्प्रदाय या मत-मतान्तरके लिये भी 'धर्म' शब्दका प्रयोग हुआ; परंतु नित्य धर्म-त बके ऊपर और बड़ा है। धर्म और सर्वोपरि चैतन्यका धरातल एक है।

ृत, सत्य, धर्म, ब्रह्म, चैतन्य अभिन्न और सर्वोपरि हैं। इनकी अखण्ड निष्ठा हिंदू संस्कृतिका

हिंदू संस्कृति चैतन्यपर आश्रित होनेके कारण व्यक्तिको बाँधकर नहीं रखना चाहती। हिंदू स
बन्धन स्थितिके पोषक हैं, अर्थात् अपने केन्द्रसे दाहिने-बायें, आगे-पीछे भटकनेको व्यक्तिके
अनावश्यक विघ्न माना गया है। किंतु ऊर्ध्वगति या अपने केन्द्रसे मानस जगत्में ऊँचे
प्रत्येकके लिये प्रत्येक स्थितिमें बहुत आवश्यक माना गया है।

ऊर्ध्वगति ही अध्यात्मका कल्याण है। अध्यात्मकी साधना हिंदू संस्कृतिके आग्रहका विषय है

कर्मपर हिंदू संस्कृतिमें पूरा जोर दिया गया है; किंतु कर्म बिना धर्मके अधूरा है। जिस
ज्ञानका भाव नहीं, वह कर्म स्वार्थमें सना हुआ होनेसे व्यक्ति और समाजके जीवनको और भी उ
डाल देता है।

हिंदू धर्मकी दृष्टिमें कर्म जीवनका आवश्यक लक्षण है। कर्मके बिना जीवनकी स्थिति असम्भ
ठीक विधिसे किये जानेवाले कर्मको योगकी पदवी दी गयी है।

हिंदू संस्कृति लौकिक विजयसे उतनी तृप्त नहीं होती, जितनी आध्यात्मिक विजयसे। आज भी
मन अध्यात्मसे प्रफुल्लित, रसतृप्त और आकर्षित होता है। लौकिक विजयके भीतर लोभ, स्वार्थ
छिपी रह सकती हैं; किंतु अध्यात्मकी जय केवल धर्मपर टिकी रहती है और चार खूँट जाग
सार्वजनिक स्वागत प्राप्त करती है।

हिंदुओंने राजनीति और दण्डनीतिका आविष्कार तो किया किंतु सर्वापहारी राजसत्ता उनको
नहीं रुची। जीवनका अधिक-से-अधिक क्षेत्र राजसत्तासे किस प्रकार बचा रह सकता है, इसका
हिंदू सामाजिक जीवन और पारिवारिक जीवनकी पद्धतिमें पाया जाता है। जीवनके अनेक स
के बीचमें राज्य भी एक समझौता है, उसे सबका स्थान छीनकर जीवनपर छा जानेका अधिक
संस्कृतिमें नहीं पाया जाता। हिंदू जीवनका अधिकतम क्षेत्र बाह्य नियन्त्रणसे जान-बूझकर
रक्खा गया है। हिंदुओंके संस्कार जन्मसे मृत्युपर्यन्त जीवनका नियमन करनेके लिये पर्याप्त
मनुष्यके आपसी प्रबन्धके बलसे प्रचलित और विकसित होते रहे हैं। बहुविधता उनकी विशे
जो देशकालकृत भेदोंको स्वीकार करती है।

हिंदूका मन हिंदू संस्कृतिका ही एक टुकड़ा है। वह मन उदार, सहिष्णु, नूतन भावोंका जागरू
स्वागत करनेवाला है। अनुशासन या अङ्कुशकी अपेक्षा वह उच्च आदर्श, त्यागकी भावना,
कर्म-प्रेरणासे अधिक द्रवित होता है। उस मनको दृढ़तासे लोकहितमें बाँधनेके लिये, उसमें
भावोंको भरनेके लिये त्याग, तप या यज्ञका धरातल ही एकमात्र उपाय है। त्यागकी भा
सामाजिक स्तरपर जो उतार सकता है, वही हिंदू संस्कृतिकी छिपी हुई मानस निधितक पहुँ
है। अन्यथा भारतीय मन समाजकी ओरसे अपने तन्तु समेटे हुए पड़ा रहता है।

## ब्रह्म कौन है?

यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते, येन जातानि जीवन्ति। यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ति तद् ब्रह्म। (तैत्तिरी

ये सब भूतप्राणी जिससे उत्पन्न होते हैं, उत्पन्न होकर जिसकी सत्तासे जीवित रहते हैं और विनाशके समय
कर जाते हैं वह ब्रह्म है।

# हिंदूका सामाजिक और राष्ट्रीय आदर्श

( लेखक—आचार्य श्रीअक्षयकुमार वन्द्योपाध्याय एम्०ए० )

ष्यके साथ मनुष्यके जितने प्रकारके संघर्ष और ते हैं, उन सबकी उत्पत्ति होती है उनके देह, ौर मनके अभाव, प्रयोजन एवं आकाङ्क्षाके क्षेत्रमें ग्र सुख-सम्पत् और प्रभुत्वके क्षेत्रमें। प्रत्येक अन्न, वस्त्र और घर आदिकी आवश्यकता तथा र्य और प्रभुत्वकी आकाङ्क्षा होती है और इसी क्का स्वार्थ दूसरेके स्वार्थका प्रतिद्वन्द्वी बनता है। , वस्त्र, गृह, वित्तादि और पार्थिव सुख-सम्पत् व ही मानव-समाजमें श्रेष्ठ पुरुषार्थ माने जायँगे, तो में व्यक्तिगत विरोध, श्रेणिगत संघर्ष और जातिगत रन्तर चलते रहेंगे। किसी प्रकारकी भी राष्ट्रनीति माजनीति मानव-समाजकी इस अशान्तिके दावानलसे में समर्थ न होगी। आग बुझानेकी प्रत्येक चेष्टा आग सुलगाती रहेगी।

को ही आदर्श माननेवाली जडवादी जाति और जीवनमें बाह्य आपातरमणीय उन्नतिके साथ-साथ का दुर्भोग बढ़ना अनिवार्य है। पाश्चात्त्य जातियोंकी इतिहास इस विषयमें सुस्पष्ट प्रमाण देते हैं। बाह्य आदर्शको केन्द्र बनाकर यदि मनुष्य अपने ज्ञान कका विकास करता है तथा समाज और राष्ट्रका करता है, तो उससे स्थूल दृष्टिमें कुछ समयके लिये ष और सम्प्रदायविशेषकी आर्थिक उन्नति, ोंकी प्रचुरता तथा राष्ट्रिय प्रभावकी वृद्धि भले ही आवे; परंतु उसके साथ ही उन जातियोंके भीतर के साथ दूसरे वर्गका, एक सम्प्रदायके साथ दूसरे का तथा एक प्रान्तके साथ दूसरे प्रान्तका संग्राम रूपसे तथा स्वाभाविक नियमानुसार उत्पन्न हो जाता के आदर्शको केन्द्र बनाकर जो उन्नति होती है, वह ाता, प्रतिद्वन्द्विता और संघर्षके अन्तरालमें ही होती है, प्रकारके संग्रामके भीतर जो उन्नति प्राप्त होती है ी सर्वसाधारणकी इच्छित उन्नति नहीं होती। यक्तियों तथा सारे दलोंके सुख, ऐश्वर्य और प्रभुत्वकी ी पूर्ति किसी भी नीति अथवा कौशलके द्वारा सम्भव

सम्पत् और प्रभुत्वपर उन्हींका अधिकार होता है भाग्यलक्ष्मी उन्हींकी अङ्कशायिनी होती है—अवश्य समयके लिये ही। संग्राममें जो पटु नहीं होते, जि शक्ति नहीं होती, बुद्धिसे जो सीधे-सादे होते हैं, प्रति जो पराजित हो जाते हैं, वे भीतर द्वेष, हिंसा औ पोषण करते हुए भी उन लोगोंके चरणोंमें आ करनेके लिये बाध्य होते हैं, तथा उनके आज्ञानुसा और उनके जूँठे टुकड़े खाते हुए जीवन-यापन क मनमें छिपी हुई प्रतिहिंसाको चरितार्थ करनेका ढूँढ़ते रहते हैं। शक्तिशाली सम्पत्शाली प्रभुओंके भी निर्बाध शान्ति-सुखका सम्भोग सम्भव नहीं ह एक ओर तो अपने प्रतिद्वन्द्वी अन्यान्य शक्तिशा सम्पत्शाली धनलोलुप और राज्य-लोलुपोंके भयसे अ रहते हैं और दूसरी ओर जिनको शोषित और करके उन्होंने अपने श्रेष्ठत्वको स्थापित किया है विद्रोहकी आशङ्कासे भी सर्वदा आतङ्कित रहते हैं। सर्वदा ही संग्रामके लिये प्रस्तुत रहना पड़ता है। बाह्य सम्पत्में जिसकी निष्ठा है, उस जाति और सभ्यता और संस्कृति संग्रामात्मिका हो जाती है। पटुता ही उसकी सभ्यताका लक्षण समझा जाता है। एक संग्रामके बाद दूसरा संग्राम और एक क्रान्ति दूसरी क्रान्ति अवश्यम्भावी हो जाती है। परिणाम है कि ऐश्वर्य और प्रभुत्व निरन्तर हस्तान्तरित होते और जगत्में शान्तिकी कोई सम्भावना नहीं रहती।

इस उत्कट समस्याके स्थायी समाधानका एकम है समाज-विधान, राष्ट्र-विधान और अर्थ-नीतिको अ भित्तिके ऊपर प्रतिष्ठित करना, मनुष्यके व्यष्टि-जी समष्टि-जीवनके सारे विभागको धर्मके आदर्शद्वारा सु करनेकी व्यवस्था करना और सभी श्रेणियोंके मनुष्यों समस्त कार्योंद्वारा आध्यात्मिक कल्याणनिष्ठ बना प्रबल चेष्टा करना। धर्मतत्त्वके सम्बन्धमें जिनकी य यथार्थ अनुभूति है, वे जानते हैं कि धर्म कोई सा विशेष मतवाद नहीं है, कतिपय विशेष प्रकारके प

करके, किसी अवास्तविक काल्पनिक पदार्थ या
सेवा भी नहीं है। मनुष्यके अन्तर्जीवन, बाह्य-
व्यष्टि-जीवन और समष्टि-जीवनके सब विभागोंमें
सामञ्जस्य स्थापितकर, मनुष्यकी आत्माके चरम
-सुन्दर' स्वरूपकी उपलब्धिको लक्ष्यमें रखकर इस
सर्वाङ्गसुन्दर मानव-जीवन, सुखशान्तिमय मानव-
स्वकल्याणव्रती मानव-राष्ट्रका निर्माण करना ही धर्मका
। धर्म-साधनाकी मुख्य बात यही है कि आत्माको
र जगत्के केन्द्रमें उपलब्धकर, आध्यात्मिक दृष्टि
कर, विश्व-जगत्के सब क्षेत्रोंके सभी प्रकारके
दर्शन और उपभोग करनेका सुनियत अभ्यास हो,
यात्मिक आदर्शके द्वारा अनुप्राणित होकर सब
कार्योंको सम्पादित करनेका सुन्दर प्रयास हो।

यात्मिक आदर्श ही मनुष्यके व्यक्तिगत जीवन,
जीवन, सामाजिक जीवन, राष्ट्रिय जीवन और
जीवनके सब प्रकारके विरोधोंमें सामञ्जस्य स्थापित
है, सब प्रकारके वैषम्यमें साम्यकी प्रतिष्ठा कर
सब प्रकारके संघर्ष और संग्रामका अन्त कर मानव-
म, शान्ति, सौहार्द और ऐक्यको सुप्रतिष्ठित कर
। हिंदूका समाज-विधान, राष्ट्र-विधान और शिक्षा-
स आध्यात्मिक आदर्शको केन्द्र बनाकर ही किया
। वर्णाश्रम-व्यवस्थाका भी यही मूलतत्त्व है। समाजके
रोंमें एक ऐसी शिक्षा और संस्कृतिका वातावरण
था, तथा समाज और राष्ट्रकी कुछ ऐसी मौलिक
स्था थी कि राष्ट्र-शक्ति, अर्थ-शक्ति और श्रमशक्ति—
, वैश्य-शक्ति और शूद्र-शक्ति—स्वेच्छासे
पूर्वक प्रेम और गौरवका अनुभव करती हुई
क आदर्शका अनुसरण कर अपने-अपने कर्तव्यका
और सम्पादन करती हुई अपनेको कृतार्थ समझती
वधर्मनिष्ठ ब्राह्मण और ब्रह्मैकनिष्ठ संन्यासी हिंदू
समष्टिप्राणकी आध्यात्मिक शक्तिके प्रतीक थे। यही
कि हिंदूके शिक्षा-क्षेत्रमें, राष्ट्र-क्षेत्रमें और समाज-
क्षेत्र आदर्श चरित्रवाले त्यागव्रती ब्राह्मण और संन्यासी
के पदपर प्रतिष्ठित थे। सभी स्तरोंके नर-नारी उनके
द्धा और सत्कारपूर्वक सिर झुकाते थे। समाज और
न्होंने जिस आदर्शको स्थापित किया तथा जिस

नीतिका अनुवर्तन कर एक ओर जहाँ जाति और
कल्याण-साधन करते थे, दूसरी ओर उसी प्रकार
जीवनकी पूर्णता भी सम्पादित करते थे। समाज औ
प्रति श्रद्धा, प्रेम और त्यागके साथ अपने-अपने निर्दि
सुचारुरूपसे सम्पादन करके ही प्रत्येक नर-नारी अप
जीवनको परम कल्याण और शान्तिके मार्गमें अ
सकता है—यही हिंदूकी कर्मनीति है।

समाज और राष्ट्रके विभिन्न विभागोंमें विभिन्न
कार्योंमें लगे हुए तरह-तरहकी शक्ति, सामर्थ्य, रु
प्रकृतिवाले नर-नारियोंके चित्तोंमें सुशिक्षाके प्रभा
धारणा सुदृढ़ हो जाती है कि जीवनकी सार्थकता औ
राष्ट्रिय प्रभुत्व अथवा आर्थिक सम्पत्की प्राप्तिमें
ऐहिक भोगोंकी प्रचुरता अथवा शक्तिकी विशाल
है। जीवनका यथार्थ गौरव और सार्थकता सभी
उन्नत आदर्शका अनुवर्तन करने, चरित्रके महत्त्वको
करने तथा आत्माका समुचित विकास-साधन कर
मनुष्य चाहे जिस कर्ममें नियोजित हो, उसके लिये
कर्म कर्तव्यरूपमें निर्धारित हो, उसे यदि जीवनके
आध्यात्मिक आदर्शकी ओर लक्ष्य रखकर सम्पाद
जाय तो प्रत्येक कर्म गौरवमण्डित हो जायगा औ
द्वारा जीवनका विकास-साधन होगा। समष्टिकी सेवामें
प्रेमयुक्त आत्मनियोग ही मानवोचित सत्कार्यका यथा
है। जाति और समाजके सङ्गठन, संरक्षण, अभ्यु
कल्याणके लिये सभी प्रकारके शुभ कर्म आवश्यक हैं
मनुष्य अपने-अपने कर्मोंके द्वारा जाति और समा
करता है; परंतु कार्यसम्पादनके समय केवल अपनी भ
के द्वारा परिचालित न होकर यदि वह अपने हृद
बुद्धिको ही प्रधानता देनेकी शिक्षा ले, तो उसके कर्म
अनन्तगुना बढ़ जाता है और वह चरित्र-विकास
मार्ग हो जाता है। तभी वह जीवनको सार्थक ब
इसे ही हिंदू समाजमें 'यज्ञनीति' कहते हैं। सभी कर्म
बुद्धिसे सम्पादन करना चाहिये। अपनी भोगस्पृह
स्पृहा, प्रभुत्वस्पृहा, आसक्ति और द्वेषभावको दबा
और समाजकी सेवा-स्पृहासे परिचालित होकर,
अनुसार कर्तव्य-कर्मोंको निरन्तर करते रहनेसे ह
यज्ञमय होता है। जाति और समाजमें विश्वप्राण

ामें परिणत होगा और जीवन कल्याणमय हो जायगा। समाज-विधान, राष्ट्र-विधान तथा प्रत्येक कर्मक्षेत्रमें नीतिकी शिक्षा दी जाती है।

ई मनुष्य समाजके चाहे किसी स्तरमें उत्पन्न क्यों न , चाहे किसी प्रकारकी शक्ति और सम्पत्का अधिकारी ो, चाहे किसी प्रकारके सुख-दुःखका उपभोग क्यों न हो—इन सबके द्वारा उसके जीवनका मूल्य निर्धारित ा, उसकी मानवोचित मर्यादाका निरूपण नहीं हो वह किस प्रकारके आदर्शकी सेवामें अपनी शक्ति त्को लगाता है, किस प्रकारकी दृष्टिसे समाजमें ाथ व्यवहार करता है, किस तरह सुख-दुःखादिको ता है तथा किस दृष्टिसे अपने कर्मोंको देखता है— तोंपर उसके जीवनका मूल्य और मर्यादा निर्भर । बहुत ही अल्प शक्ति, अल्प ज्ञान और अल्प धन- अधिकारी होते हुए भी यदि कोई अपने जीवनको कर डालता है और अपने समस्त कर्मोंको सेवा- म्पादन कर सकता है तो उसका जीवन सार्थक है के जीवनका अधिक-से-अधिक मूल्य है।

् समाजके शीर्षस्थानीय ब्राह्मण और संन्यासीगण दृष्टिमें सत्य, प्रेम, पवित्रता, संयम, त्याग और सेवाके जीवन्त विग्रहरूपमें सर्वत्र विचरण करते हैं। नहिताय बहुजनसुखाय' सब प्रकारके लौकिक त्यागकर आध्यात्मिक स्वार्थसिद्धिके आदर्शको रूपसे सामने रखते हैं तथा जाति और समाजके ोंके नर-नारियोंके विचारों और कर्मोंपर उनकी अनुरूप प्रभाव डालते हैं। जब समाजमें आध्यात्मिक किक स्वार्थकी अपेक्षा ऊँचा स्थान प्राप्त कर लेता है, जीवन जब कर्मक्षेत्रमें ही क्षणभङ्गुर बाह्य स्वार्थको आहुति देकर अनन्त कालतक रहनेवाले विराट् ति अनुरक्त होता है, तभी स्वार्थ और परार्थका ्यष्टि-स्वार्थ और समष्टि-स्वार्थका संघर्ष, विभिन्न स्वार्थोंकी प्रतियोगिता अधिकांशमें तिरोहित हो जाती र्वत्र प्रेम, शान्ति और ऐक्यका राज्य स्थापित हो ।

ष ध्यान देने योग्य बात यह है कि हिंदुओंके धान और राष्ट्र-विधानमें जिस ब्राह्मण और संन्यासी- कर्मचारीका पद लेनेकी मनाही है, व्यवसाय-वाणिज्य कृषि आदि अर्थकरी वृत्तिमें अपनेको नियोजित क है, लौकिक धन-सम्पत् और प्रभुत्वपर अधिकार कर निषिद्ध है तथा राजा या धनीके अधीन किसी प्रकारव स्वीकार करना वर्जित है। कोई ब्राह्मण या संन् राजा या शासनकर्ता, सेनापति या जमींदार होकर सामर्थ्यके बलपर समाजके ऊपर अपना आधिपत्य ज अथवा किसी बड़ी फैक्टरी, किसी बड़े वाणिज्य अथवा कृषि-क्षेत्रका मालिक बनकर अर्थके उत्पाद वितरणके कार्यमें लगता है, अथवा नौकरी कर स्वातन्त्र्यको खोकर जीविका अर्जन करता है तो व हो जाता है, ब्राह्मणोचित और संन्यासोचित अधिकार हो जाता है, जाति और समाजको आदर्शके पथपर प करनेमें अयोग्य हो जाता है। ब्राह्मण और संन्यासी दारिद्र्य वरण करके सब प्रकारकी लौकिक पद शक्ति-मर्यादा और अर्थ-मर्यादाका लोभ त्याग क प्रकारकी प्रतियोगिता और प्रतिद्वन्द्विताके क्षेत्रसे ऊप ज्ञान-तपस्या और त्याग-व्रत तथा प्रेम-साधनाके और समाजके आध्यात्मिक आदर्शको जीवन्त रखते सब श्रेणियोंके नर-नारियोंको मानव-जीवनके इस सम्बन्धमें सर्वदा जाग्रत् रखते हैं; यही उनके लि है। जिससे उनकी आन्तरिक स्वाधीनता किसी प्रक होनेकी सम्भावना हो, ऐसे किसी कार्यमें उन्हें लिप्त ह नहीं तथा ऐसी किसी वृत्तिका अवलम्बन करना नहीं है। समाज और राष्ट्र उनके जीविका-संर स्वास्थ्य-विधानकी सुव्यवस्था करे; श्रद्धा, सत्व कृतज्ञताके कारण नत-मस्तक होकर सब श्रेणियोंके लो सेवा करें तथा उनके प्रदर्शित मार्गमें अपने नियन्त्रित करें। यही हिंदूकी समाज-विधि और राष्ट्र एक प्रधान बात है।

जिनकी आध्यात्मिकतामें निष्ठा हो, ऐसे आद नेता तथा राष्ट्रनेताओंके निर्माणके लिये ही ब्राह्मणकी दीक्षाकी व्यवस्था है तथा संन्यास-जीवन ही ब्राह्मण आदर्श है। 'आत्मनो मोक्षार्थं जगतो हिताय च' सर्वतोभावेन ज्ञानसे समुज्ज्वल, प्रेमसे समुदार, कर्मो और त्यागमें सुमहान् बना देनेके उद्देश्यसे ही

नेसे ही सब श्रेणियोंके नर-नारी आदर्शके पथपर चलनेके
 होते हैं। ऐसा होनेपर बीच-बीचमें प्रकृतिवश
र उत्पन्न होनेपर भी जाति और समाज आदर्शसे
हीं होता। जो भविष्यमें समाजके आचार्य या जातिके
गे, उनको जीवनके प्रभातकालसे ही आध्यात्मिक
 द्वारा अनुप्राणित होकर, जिसमें वे ज्ञान, शक्ति और
आहरण करना सीखें तथा त्याग, संयम, पवित्रता और
क बलका अनुशीलन करनेके अभ्यासी बनें, इसी
 उनके लिये सबसे प्रथम ब्रह्मचर्याश्रमका विधान
या है। ब्रह्मचर्यकी शिक्षाको कर्म-जीवनमें, जाति और
कार्यान्वित करनेके लिये ही गार्हस्थ्याश्रम है। वयो-
ाथ-साथ क्रमशः जीवनको पारिवारिक बन्धनसे मुक्त
न्नत आध्यात्मिक स्वार्थबोधको पारिवारिक स्वार्थके
शः मुक्त करके, लौकिक स्वार्थ और परार्थके द्वन्द्व
र्गको चित्तसे निकालकर आत्मबोधको समाजात्मबोधके
शः विश्वात्मबोधमें परिणत करना होगा। इसीसे
आश्रमके अंदरसे होते हुए अन्तमें सम्यक् संन्यासमें
 परिसमाप्ति होती है। इस प्रकार संन्यासादर्शसे
त, सम्पूर्ण समाजको आत्मस्वरूप अनुभव करनेवाले,
 वेदवेदान्तविद् ब्राह्मण लोग ही हिंदूके समाज-
और राष्ट्र-विधानके प्रणेता हैं। वे लोग राष्ट्रके
के भी गुरु हैं, अर्थोपार्जन करनेवालोंके भी गुरु हैं
 और श्रमिक—सभीके गुरुस्थानीय हैं। सभी विषयोंमें
-संयमके उपदेष्टा हैं, शान्ति और प्रेमके आदर्शका
रनेवाले हैं; परंतु वे स्वयं राष्ट्रशक्ति और अर्थके
 ऊँचे उठे हुए हैं।

लोग जातिमें सङ्घबद्धरूपमें शान्ति-व्यवस्था और
 सुप्रतिष्ठित रखनेका उत्तरदायित्व अपने सिर लेते
 बाह्य आक्रमण और अन्तर्विप्लवसे रक्षा कर जन-
ो साधु-ब्राह्मणके द्वारा प्रदर्शित मार्गमें परिचालित
ठ्ये राष्ट्रिय सामर्थ्यका प्रयोग करते हैं तथा जिन्हें
र्थ और व्यष्टि-स्वार्थमें तथा विभिन्न प्रकारकी रुचि,
ृत्ति एवं शक्तिवाले नर-नारियोंके विभिन्न प्रयोजनोंमें
थापित करनेके उद्देश्यसे न्याय और धर्मके अनुसार
के प्रयोगका अधिकार दिया गया है, वे हिंदू समाजमें
नामसे कहे गये हैं। उस राष्ट्र-सेवक क्षत्रियवर्गकी

है। वे समस्त देश, जाति और समाजके कल्याण
कल्याणके रूपमें अनुभव करनेकी शिक्षा ग्रहण
जाति और समाजकी सेवाके लिये योग्यता प्राप्त
उद्देश्यसे वे शौर्य-वीर्यका अनुशीलन कर युद्ध-विद्यामें
प्राप्त करते हैं, निर्माण और सङ्गठन-शक्तिको
करते हैं, सब प्रकारकी प्रतिकूल अवस्थाओंमें
अक्षुण्ण बनाये रखनेके लिये चरित्रबल सञ्चय करते
सब प्रकारके प्रलोभनों और दुर्बलताओंपर वि
करनेके लिये न्याय-दण्ड सञ्चालन करनेकी श
करते हैं। इसीका नाम क्षात्रधर्म है। वे ब्राह्म
संन्यासीको पथ-प्रदर्शक उपदेष्टाके रूपमें मानकर
हैं, परंतु ब्राह्मणत्वके लिये लालायित नहीं रह
न सामाजिक और राष्ट्रिय उत्तरदायित्व छोड़कर स
अवलम्बन करनेके लिये ही उत्सुक होते हैं। सम
राष्ट्र उनसे जिस प्रकारकी सेवाकी आशा करता है, जिस
सेवाका भार उनके सिरपर दिया गया है, उसीके गौर
अनुप्राणित होकर वे अपनी सारी ज्ञान-शक्ति अ
शक्तिको अकुण्ठित हृदयसे उसी प्रकारकी सेवामें ही ल
हैं और उसीके द्वारा अपने जीवनको सार्थक करते
सेवाके द्वारा ही व्यष्टि-आत्माका समष्टि-आत्मासे योग
उनके प्राण प्रेमपूर्वक विश्वप्राणके साथ मिल जाते हैं
धर्म क्षात्रभावापन्न लोगोंको इस समुज्ज्वल आध्यात्मि
योगमें दीक्षित करता है।

हिंदू संस्कृतिके अनुसार राष्ट्रिय शक्तिका परिचालन
वालोंके लिये कृषि, शिल्प, वाणिज्य आदि अर्थकरी
लगना—अर्थके उत्पादन और वितरणमें स्वार्थ-विशि
मना है। राष्ट्र-सेवकगण अर्थके लिये अर्थसेवकोंके
निर्भर रहते हैं; और अर्थसेवक लोग अपनेको
रखनेके लिये तथा अर्थके सुनियत उत्पादन और वि
सुयोगके लिये राष्ट्र-सेवकोंके ऊपर निर्भर करते हैं। द
व्रती, स्वार्थबुद्धिरहित, व्यापकदृष्टिसम्पन्न, आ
आदर्शमें निष्ठा रखनेवाले मनीषी ब्राह्मण और संन्या
द्वारा निर्धारित विधानका अनुगमन करते हुए रा
क्षत्रियों तथा अर्थ-सेवक वैश्योंके प्रेमपूर्ण सहयोग
जाति और समाजमें साम्य, श्रृङ्खला, शान्ति, समृद्धि, न्य
धर्मका राज्य प्रतिष्ठित होता है तथा विभिन्न श्रेणियों

पने-अपने धर्मके आदर्शसे अनुप्राणित होनेके कारण
ानका लोभ नहीं करता तथा दूसरेकी मर्यादा (गौरव)-
र ईर्ष्यान्वित भी नहीं होता।

के सुनियन्त्रित उत्पादन और वितरणके द्वारा समस्त
( समाजके कल्याणके विधानमें जो लगे हुए हैं,
दूकी भाषामें 'वैश्य' कहते हैं। उनकी पारस्परिक
ता और प्रतिद्वन्द्विता तीव्र न हो, उनमेंसे प्रत्येक
ने अधिकारमें अनुरक्त रहकर स्वच्छन्दतापूर्वक
ाह्य सम्पत्तिको बढ़ा सके और समाजको श्रीसमन्वित
इसकी सुव्यवस्था हिंदू संस्कृतिने की है। अर्थकी
र्थके लिये नहीं है और न भोगके लिये ही है।
अर्थका सेव्य है। धर्मके लिये ही मनुष्यको जीवन
: रखनेकी आवश्यकता है, धर्मके लिये ही मनुष्यको
ादि बाह्य उपकरणोंकी आवश्यकता है, एवं धर्मसे मानव-
समुज्ज्वल और शक्तिशाली बनाये रखनेके लिये ही
क्षाकी आवश्यकता है। धर्म ही मनुष्यके व्यक्तिगत
ाष्टिगत जीवनकी सभी अवस्थाओंमें केन्द्रस्थानका
करके स्थित है—यही हिंदूका जीवनादर्श है।
साथ मनुष्यका सप्रेम मिलन ही धर्मका प्रधान लक्षण
ानव-समाजमें विरोध, संघर्ष, हिंसा, विद्वेष, घृणा और
ाधर्मका लक्षण है। मानव-समाजमें अर्थकी वृद्धि,
ानका प्रसार, राष्ट्रिय शक्तिका प्राबल्य—इनसे
्यके साथ मनुष्यका सौहार्दपूर्ण मिलन नहीं होता
ाव और संघर्ष बढ़ जाता है तो वह अर्थ, वह ज्ञान-
ाह राष्ट्रशक्ति मनुष्यकी उन्नतिकी परिचायिका नहीं
ी। मनुष्यके ज्ञान, वीर्य, अर्थ और कर्म बढ़कर
सुसभ्य न बनायें, प्रत्युत क्रमशः असभ्यताके मार्गमें
ो उसकी अपेक्षा इन सबका विकास न होना ही
ाञ्छनीय है। अतः सारा मानव-समाज तथा उसके
प्रत्येक जाति, प्रत्येक श्रेणी, प्रत्येक सम्प्रदाय,
ाक्तिका—जिसके द्वारा वह ज्ञान, वीर्य और अर्थसे समृद्ध
ुष्योचित परम कल्याणके मार्गमें अग्रसर हो सके, उसी
सामने रखकर राष्ट्रशक्ति, अर्थशक्ति और ब्राह्मण्य-
द्वारा—धर्मके आदर्शद्वारा सुनियन्त्रित होना
है।

संस्कृतिकी आध्यात्मिक नीतिके अनुसार, जो देशकी
राष्ट्रिय शक्तिके सञ्चालनका भार ग्रहण करेंगे, शासः
वे अर्थ-सेवासे पृथक् रहेंगे। जाति और समाजके र
कल्याणके लिये क्षात्रशक्ति और वैश्यशक्ति दोनोंकी
आवश्यकता है। परंतु किसी एक श्रेणीके लिये दूसरी
गौरव, मर्यादा एवं सुयोग-सुविधाके प्रति लोलुप दृा
ठीक नहीं। इसीसे संघर्ष उत्पन्न होता है। प्रत्ये
स्वधर्मके गौरव-बोधसे अनुप्राणित होकर अपने व
ही उत्कर्ष प्राप्त करे तथा उसके द्वारा देशके कल्य
अपने आन्तर एवं बाह्य जीवनकी सार्थकता सम्पादः
इसे धर्मका निर्देश मानकर सब श्रेणियोंके लोग श्र
आनन्दके साथ स्वीकार करें। हिंदूके सामाजिक और
विधानमें श्रेणीके साथ श्रेणीकी एवं सम्प्रदायके साथ स
की प्रतियोगिता और संघर्षका कम-से-कम अवस
इसकी व्यवस्था करनेकी चेष्टा की गयी है।

समाजके जिस स्तरके नर-नारी स्वाधीनतापूर्वक
शक्ति और कर्म-शक्तिके अनुशीलनके द्वारा देशके
विज्ञानकी उन्नति करने, शिक्षा-दीक्षाकी उन्नति करने,
के साथ राष्ट्रका सञ्चालन करने, बाह्य सम्पत्तिके
तथा जन-साधारणके सुख-स्वास्थ्यके विधानमें अपनेको
असमर्थ हैं, जो अपने धर्मानुकूल कर्तव्योंके निरूप
उनके भलीभाँति सम्पादन करनेके लिये परमुखा
अपने जीवनके सम्यक् विकासके लिये जिनको श्रेष्ठतर
आदेश और उपदेशके अनुसार चलना पड़ता है, वे
समाजमें 'शूद्र' नामसे कहे जाते हैं। वे ही देशके जन
हैं, सभी देशोंमें इन्हींकी संख्या अधिक होती है।
विचार-शक्तिसे युक्त और सङ्गठनमें निपुण ब्राह्मण, क्षा
वैश्यगण उनको विचार-शक्ति प्रदान करते हैं, उनके
नियमन करते हैं, उनके स्वार्थकी रक्षा करते हैं तथ
उन्नतिमें सहायक होते हैं और वे ही उनके अभि
हैं। उनका महान् उत्तरदायित्व समाजके नीति
शिक्षा-विधायक, राष्ट्र-सञ्चालक और धनोत्पादक ब्राह्मण
और वैश्योंके ऊपर होता है। समस्त जातिके कल्याण
यह अत्यन्त आवश्यक है कि उन ( शूद्रों ) की सुशिक्ष
सन्तोष, उनके चित्तमें धार्मिक भावोंके उद्दीपन, उनके
और गृहादिकी सुव्यवस्था, उनके भीतर देशात्मबो
समाजात्मबोधके जागरण तथा उनमें समाजके उच्चत

दू धर्मके अपौरुषेय शास्त्र 'वेद' स्मरणातीत कालसे करते हैं कि समस्त मानव-समाज एक अखण्ड सत्तासे [ है, एक अनन्त प्राण-शक्तिके द्वारा सञ्जीवित है, म पुरुषका विराट् देह है। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और । विराट् देहके चार अवयव हैं। एक जीवित देहके यङ्गकी भाँति किसी जाति, श्रेणी या सम्प्रदायको दूसरी श्रेणी या सम्प्रदायसे विच्छिन्न करके उसका कल्याण-करना सम्भव नहीं है। इसका कोई भी अङ्ग स्वार्थ-ते ही व्याधिग्रस्त हो जाता है और समस्त देहको करनेमें प्रवृत्त होता है। यदि कोई अङ्ग अपनेको झकर दूसरे अङ्गोंको नीच माने तो वह अपनेको ार्गमें ले जायगा और साथ ही दूसरोंको भी ध्वंसके ारा देगा। समाजरूपी शरीरके अङ्ग-प्रत्यङ्गमें विभिन्नता ार स्वाभाविक है, भगवान्की विश्वलीलामें यह । जिस प्रकार अवश्यम्भावी होती है, उसी प्रकार भेन्नताओंमें एक जीवन्त एकत्व ही इसका यथार्थ है। प्रत्येक अङ्ग अपने-अपने धर्ममें निष्ठायुक्त रहकर ण्ड एककी सेवामें लग जाय, तभी प्रत्येककी सत्ता ोती है। विभिन्न अङ्ग-प्रत्यङ्गोंमें प्रतियोगिता, प्रति-संघर्ष और संग्राम ही इस विराट् देहके व्याधि-। सबकी एकप्राणतामें ही इस देहका सौन्दर्य, वैभव और आनन्द प्रकाशित होता है। यह मानव-गवान्का विराट् विश्वमय शरीर है। इसके प्रत्येक ङ्गको उन्होंने स्वतन्त्रता प्रदान की है, वैशिष्ट्य ग्या है तथा पृथक्-पृथक् कर्माधिकार और शक्ति-देया है; परंतु सबके बीचमें एकत्वको ही उन्होंने ी बनाकर रक्खा है। यदि कोई अङ्ग एकत्वका ोगा, वैषम्यका उपासक होगा, तो वह नाना प्रकारके सन्तप्त होता हुआ समाजका अकल्याण करेगा। पनी शक्तिको विकसित करते हुए सारे समाजकी : उसके द्वारा सर्वान्तर्यामी भगवान्की सेवा करना श्रेणीके लिये कर्तव्य है। यही हिंदू संस्कृतिका त आदर्श है।

मैं अथर्ववेदके ऋषिकी एक आशीर्वाक्को स्मरणकर ग्का उपसंहार करता हूँ। इसमें हिंदू संस्कृतिका ाम-राज्यका आदर्श तथा साम्यवादियोंके साम्यका

**सहृदयं सांमनस्यमविद्वेषं कृणोमि व**
**अन्यो अन्यमभि हर्यत वत्सं जातमिवाघ्न्य**
**अनुव्रतः पितुः पुत्रो मात्रा भवतु संमन**
**जाया पत्ये मधुमतीं वाचं वदतु शान्तिवा**
**मा भ्राता भ्रातरं द्विक्षन्मा स्वसारमुत स्वस**
**सम्यञ्चः सव्रता भूत्वा वाचं वदत भद्रय**
**येन देवा न वियन्ति नो च विद्विषते मिथ**
**तत्कृण्मो ब्रह्म वो गृहे संज्ञानं पुरुषेभ्य**
**ज्यायस्वन्तश्चित्तिनो मा वि यौष्ट**
**संराधयन्तः सधुराश्चरन्त**
**अन्यो अन्यस्मै वल्गु वदन्त**
**एत सध्रीचीनान् वः संमनसस्कृणोमि**
**समानी प्रपा सह वोऽन्नभागः**
**समाने योक्त्रे सह वो भुनज्मि**
**सम्यञ्चोऽग्निं सपर्यतारा नाभिमिवाभितः**
**सध्रीचीनान् वः संमनसस्कृणो-**
**म्येक श्नुष्टीन्त्संवननेन सर्वान**
**देवा इवामृतं रक्षमाणाः**
**सायं प्रातः सौमनसो वो अस्तु**

( अथर्व० ३

मानव-समाजकी सारी जातियोंके समस्त वर्ग नारियोंको लक्ष्य करके ऋषि कहते हैं कि 'मैं इस प्रक अग्नि ( विश्वदेवता ) की सेवा करता हूँ, जिससे तु हृदयोंमें सम्यक् मिलन हो, मनोंमें सम्यक् मिलन द्वेषभाव दूर हो जाय। गाय जिस प्रकार अपने बछड़ेके प्रति आकृष्ट होती है, तुम भी उसी प्रकार एक प्रति आनन्दपूर्वक आकृष्ट होओ ॥ १ ॥ पुत्र पिताके व्रतका अनुसरण करे, माताके साथ एकमना हो ज मधुमती वाक्के द्वारा स्वामीके चित्तको शान्तिमय करे भाई भाईसे द्वेष न करे, बहिन बहिनसे द्वेष न करे। सब एक लक्ष्य-साधनमें, एक व्रत-पालनमें सम्मिलित सुभद्र वाक्यसे परस्पर सम्भाषण करें ॥ ३ ॥ जिस 'ब्रह्म' या ईश्वरभावनाके बलसे देवगण परस्पर विच्छि होते, कोई किसीसे विद्वेष नहीं करते, सारे मनुष्योंके उसी प्रकार एक मतिका सम्पादन करनेवाले सम्यक् उत्पन्न करनेवाली ब्रह्मभावनाकी विधि प्रणयन क

नुष्य अपने-अपने कार्यभारको वहन करे। परस्पर न होओ, परस्पर प्रिय सम्भाषण करते-करते अग्रसर मैं तुमलोगोंको एक लक्ष्यमें निबद्धदृष्टि तथा होनेके लिये आह्वान करता हूँ ॥ ५ ॥ एक ही तुम सब जल पियो, एक ही अन्नसत्रमें भाग करके करो। मैं तुम सबको एक ही स्नेह-रज्जुमें एकत्र करता हूँ। एक ही लक्ष्यसे आबद्ध होकर तुम सब ी परिचर्या करो। रथचक्रके अरे जिस प्रकार एक केन्द्रित करके अपना-अपना कार्य करते हैं, तुम

सब भी उसी प्रकारसे एक ही सुमहान् आदर्शसे उ होकर, एक ही परम देवताको जीवनके केन्द्रमें रखकर, अपने-अपने व्रतोंका सम्पादन करते हुए उ करो ॥ ६ ॥ एक ही संवनन अर्थात् साम्यसाधक द्वारा मैं तुम सबको एक लक्ष्यके साधनमें एकमना क सब एकान्न-भोजी बनो। स्वर्गके अमृतकी रक्षामें जि सारे देवता एकमना होते हैं, उसी प्रकार अखण्ड म आदर्शकी रक्षामें तुम सबमें रात-दिन निरन्तर ऐकमत्य रहे ॥ ७ ॥



# भारतीय संस्कृतिकी मूलधारा

( लेखक—श्रीरामनाथजी 'सुमन' )

कृति किसी देश या जातिकी आत्मा है। इससे न सब संस्कारोंका बोध होता है, जिनके सहारे वह मूहिक या सामाजिक जीवनके आदर्शोंका निर्माण । यह विशिष्ट मानवसमूहके उन उदात्त गुणोंको करती है, जो मानव-जातिमें सर्वत्र पाये जानेपर भी हकी विशिष्टता प्रकट करते हैं और जिनपर उनके अधिक जोर दिया जाता है।

ने दीर्घ अनुभव, तपःपूत ज्ञान और चिन्तनद्वारा आत्मदर्शी ऋषि इस निष्कर्षपर पहुँचे थे कि व, आत्मसाक्षात्कार, आत्मदर्शन ही मानव-जीवन- पुरुषार्थ है। जीवन और जगत्में दो प्रकारके । एक वह जो नित्य परिवर्तनशील है, जो प्रतिक्षण हा है; दूसरा वह जो इस परिवर्तनके मूलमें है, है पर उसीके कारण और उसीको लेकर जगत्की दृश्य वस्तुओं, सम्पूर्ण व्यक्त पदार्थोंका अस्तित्व त्के पीछे जो यह महती अव्यक्त शक्ति है, उसका करने और उसे अनुभव तथा धारण करनेसे यह असहाय, दुर्बल, अशक्त दीखनेवाला मानव-जीवन कल्याणकारी शक्ति एवं वैभवसे पूर्ण हो सकता है। छे शक्तिका जो अमित कोष छिपा हुआ है, उसकी और सिद्धिसे ही मानव-जीवनका आदर्श पूर्ण हो है। भारतीय सामाजिक जीवनकी विविध श्रेणियाँ शक्ति और मर्यादाके अनुसार इसी दिशामें, इसी

को न समझ सकनेके कारण अनेक छिद्रान्वेषी यह आक्षेप करते हैं कि भारतीय संस्कृति स्व कल्पनाओंकी अस्थिर भूमिपर खड़ी है और जगत भूमिसे उसका सम्बन्ध ही मिट गया है। यह सर्व धारणा है। भारतीय संस्कृति खड़ी तो इसी भू परंतु उसका सिर आकाशकी ओर उठा है। मान जमीनपर है, पर देखता सामने या ऊपर है—उ ऊपरकी ओर उठा है। भारतीय संस्कृति भी अन्तरिक्षको भेदकर उसके अनन्त रहस्योंको लिये विकल हुई थी। यह शुद्ध वैज्ञानिक वृत्ति थ अध्यात्मविद्यामें जो उन्नति की थी, उसमें पदा उपेक्षा न थी; बल्कि उसकी मूलप्रकृतिको जान यह आवश्यक था। उसने पदार्थविद्या, शासन- समाज-व्यवस्था, अर्थविद्या, शरीरशास्त्र, चिकि वास्तुकला, युद्धविद्या, जनन-विज्ञान आदि भौतिक क्षेत्रमें कुछ कम प्रगति न की थी। वह वायु- सहायतासे समय और दूरीके व्यवधानपर विजय सकी थी; वह सूर्य-विज्ञानके द्वारा वस्तुओंके रू बदल देने, एक जातिके पदार्थको दूसरी जाति देने, लोहेको सोना करने और मृत्युपर भी, एक विजय प्राप्त करनेमें समर्थ हुई थी; उसकी समाज- व्यक्तिके विकासकी सम्पूर्ण सुविधाओंके होते समाज या समूहके अन्तिम हितकी भावना प्र

त्व न प्राप्त किया था । हठयोगियोंने शरीरकी
ऐसी शक्तियों एवं शक्ति-संस्थानोंका पता लगाया था,
ज्ञान आधुनिक शरीरशास्त्रियोंको अबतक नहीं लग
ाथवा किसी अंशमें लगनेपर भी वे उनका उपयोग नहीं
ये हैं । जीवनका कोई ऐसा क्षेत्र नहीं था, जो उसने
छोड़ा हो । हाँ, एक बात अवश्य थी । इन सब
अथवा विज्ञानोंके मूलमें उसी परम पुरुषार्थ या
ो प्रेरणा थी । सब विद्याएँ उसी ओर प्रधावित थीं ।
आधार वही था । जीवनका यह आध्यात्मिक आधार
ीय संस्कृतिकी विशेषता थी ।

ावसमाजमें दो प्रकारकी प्रवृत्तियाँ पायी जाती हैं ।
इम केन्द्रोन्मुखी ( 'सेन्ट्रीपेटल' ) प्रवृत्ति कहते हैं
ारीको वृत्तोन्मुखी । पहली परिधि या वृत्तसे केन्द्र-
ओर जाती है; वह कहीं रहे, केन्द्रके साथ वह बँधी
ं ध्यानस्थ है । दूसरी वह, जो केन्द्रसे परिधिकी
ाती है । भारतीय संस्कृति अपने मूलरूपमें
ी रही है । वह जगत्‌में रहकर भी आदर्शोन्मुख
बाहर रहकर भी अन्तःस्थ, आत्मस्थ है । इसके
ाश्चात्त्य संस्कृति बाह्यप्रसारी है; वह बाहरकी ओर
केन्द्रसे दूर फैलनेकी ओर उसकी प्रवृत्ति है ।

दो भिन्न प्रवृत्तियोंसे दो सभ्यताओंका जन्म हुआ
ब प्रवृत्तियाँ मूलतः भिन्न थीं तो उनकी साधनाके
ी भिन्नता आयी । भारतीय संस्कृति आचरणप्रधान
समें अन्तर्वृत्तियोंके उत्कर्षपर जोर दिया गया;
माजकी प्रत्येक इकाई या घटकसे आत्मशुद्धिकी
हले की गयी; उसमें व्यक्तिके जीवनको त्यागकी ओर
गया । क्योंकि त्याग और आत्मनियन्त्रण एवं
द्धिके बिना समाजके घटकोंमें सच्चे सामाजिक
ी भावना तथा तदनुकूल आचरणका होना कठिन है ।

के विरुद्ध ग्रीक या पाश्चात्त्य संस्कृति मनुष्यके
सुधारपर अधिक जोर देती है । समाज-सेवा उसका
द्देश्य है; पर आत्मशुद्धिके मुख्य दृष्टिबिन्दुपर जोर
कारण वहाँ व्यक्तिगत और सामाजिक आचरण
में बहुत बड़ा अन्तर आ गया और धीरे-धीरे
विकृत होकर नष्ट हो गयी । जब व्यक्ति अपने
समाजके उद्धारका प्रयत्न करता है, तब सभ्यताका
विकृत होना स्वाभाविक है । इसके विरुद्ध जब
प्रत्येक घटक आत्मशुद्धिपर ध्यान देता है, स्वा
नियन्त्रण रखता है, तब सम्पूर्ण समाज अपने-आप
जाता है । लड़कपनमें मैंने बीरबलकी बुद्धिके
सम्बन्धमें अनेक कहानियाँ सुनी थीं । इन्हींमेंसे ए
कहा गया था कि एक बार बीरबलकी सलाहसे
नगरके किनारेपर तालाब खुदवाया और प्रत्येक
दी गयी कि रातको एक-एक घड़ा दूध उसमें
योजना यह थी कि एक दूधका तालाब दूसरे दि
हो जायगा । पर दूसरे दिन सुबह जब अकबर
साथ वहाँ पहुँचे तो देखा कि तालाब जलसे पूर
दूधका नाम नहीं । बात यह थी कि प्रत्येकने
सब तो दूध डालेंगे ही, यदि मैं एक घड़ा पानी डाल
उतने दूधमें क्या पता चलेगा । जहाँ व्यक्ति अ
नहीं देखता, आत्मशुद्धिसे प्रेरित नहीं होता, वहाँ यह
होती है ।

हमारी समाज-व्यवस्थामें श्रमिकसे लेकर ज्ञान
( शास्त्रकी शब्दावलीमें शूद्रसे ब्राह्मणतक ) सबकी उ
थी; सबको उचित स्थान मिला था । पर क्षत्रिय और
( अर्थात् शासन और धनसत्ता ) मिलकर भी ज्ञा
उसके सर्वोच्च स्थानसे नीचे न गिरा सके थे । जि
त्यागकी जितनी ही क्षमता थी, उसे समाजमें उतना
स्थान मिला था; उसके शब्द, उसके आदेश उतने
थे । समाजनीतिका नियन्त्रण राजाके हाथमें न थ
उन महात्माओंके हाथमें था, जो अपने सुखोपभोगकी
बाह्य सामग्रियों एवं सुविधाओंका त्याग करके केवल
चिन्तन तथा अपने अनुभव एवं ज्ञानसे समाजके
लिये जीते थे; जो समाजसे कम-से-कम लेते थे और
से-अधिक देते थे; जिनको स्वयं किसी बाह्य सु
अधिकारकी आवश्यकता न थी; शासन-शक्तिके
उनके पथ-प्रदर्शनकी अवहेलना सम्भव न थी । यही
बलकी प्रतिष्ठा, संसारकी सम्पूर्ण शक्तियों वा शक्ति
ऊपर साधुत्व, त्याग, तपकी प्रतिष्ठा भारतीय सं
मुख्य विशेषता रही है । समाज जीवनके आदर्शों
प्रेरणाओंके लिये ऋषियों और तपस्वियोंकी ओर

र्के प्रति उदासीनताका भाव था ? नहीं । इस
भी वह मानव-प्रकृतिमें निहित सत्योंके मूलमें
ई थी । समाजका मूल मनुष्यका 'स्व' है । यह
भाव ही जीवन तथा उसकी समस्त प्रेरणाओंका
है । मनुष्य जो कुछ करता है, अपने इसी 'स्व'को
रता है । जगत्के सारे सम्बन्ध आत्मरूपको लेकर
।'में मनुष्यका जो प्रेम है, उसीसे वह टिका हुआ
लिये 'स्व'का विरोध नहीं, बल्कि उसका अनुभव
कार ही समाजके हितकी दृष्टिसे वाञ्छनीय है ।
कल्याण या परम पुरुषार्थके लिये इस 'स्व'का
करके इसे उच्च मनोभूमिकाओंपर स्थापित करनेकी
ता पड़ती है । इसके लिये क्षुद्र 'स्व' और महत्
एकत्र करना पड़ता है । क्षुद्र 'स्व' महत् 'स्व'का
नहीं, बीजरूप है । जैसे जरासे बीजमें सम्पूर्ण वृक्ष
हुआ है, तैसे ही क्षुद्र ( यानी व्यक्तिके ) 'स्व'में
व' घनीभूत एवं अन्तर्निहित है । ज्यों-ज्यों क्षुद्र
शोधन एवं संस्कार होता है, उसमें महत् 'स्व'की
बढ़ती जाती है, आदमी स्वार्थसे ऊँचा उठता है
तमें यही क्षुद्र 'स्व' विराट् 'स्व'में बदल जाता है ।
मात्रसे अभिन्नता एवं परम ऐक्यकी अनुभूति होती
प्रकार विश्वप्रेमकी सिद्धि होती है । इस आध्यात्मिक
ा समाजकी विभिन्न श्रेणियोंमें सामञ्जस्य स्थापित
ा था और व्यक्ति तथा समाजकी तात्त्विक अभिन्नता-
व किया गया था ।

ा, धन और शक्तिकी अवज्ञा हमारे यहाँ नहीं की
इनकी आवश्यकता औसत दर्जेके व्यक्ति, वर्ग या
है; पर इनका उपयोग मनुष्य किस प्रकार करता
देखकर ही उसकी संस्कृतिका अनुमान लगाया जाता
ग ब्राह्मण था, परम विद्वान् था, शक्तिमान् भी था ।
द्या और शक्तिका दुरुपयोग किया, इसलिये राक्षस
। जब मनुष्य धनसे पर-पीड़न करता है तो कोई
उच्च संस्कृतिका नहीं कहता । आज संसारमें विद्याकी
ीं, शक्तिकी कमी नहीं, धनकी कमी नहीं; तब भी
द्वारा मानव-जाति और मानव-शक्तियोंका भयङ्कर
हो रहा है । पश्चिमके बड़े-बड़े वैज्ञानिक अत्यन्त
आविष्कारोंके द्वारा मानव-जातिके भविष्यको खतरेमें

नहीं कह सकते । भारतवर्षमें इन साधनोंपर स
आत्मबलका नियन्त्रण सिद्ध करता है कि हमारी सं
केवल श्रेष्ठ थी, बल्कि व्यावहारिक दृष्टिसे भी उ
उदाहरणों एवं प्रतीकोंको जन्म दिया था । वि
और शक्तिके उचित उपयोगके लिये ही हमारे
आध्यात्मिक आधारपर प्रतिष्ठित किया गया था ।

यह इसी आध्यात्मिक अधिष्ठानका परिणाम
मैक्समूलरके शब्दोंमें 'प्राचीन वंश विनष्ट हुए, प
ह्रास हुआ, नये साम्राज्योंकी नींव पड़ी; किंतु इन
और हलचलोंसे हिंदुओंके आन्तरिक जीवनमें
नहीं हुआ ।' युग बीतते गये हैं, क्रान्तियाँ औ
क्रान्तियाँ हुई हैं, अनेक जातियाँ बाहरसे आयी
भारतीय संस्कृतिकी मूलधारा आजतक वही है—अ
त्याग और तपके जीवनद्वारा सच्ची सामाजिक र
सिद्धि ।

हमारे धर्ममें, हमारी समाज-व्यवस्थामें, हमा
क्रममें, हमारे चिकित्साशास्त्रमें, हमारे साहित्य औ
कलामें जीवनकी इसी उदात्त कल्पना और संस्कृति
है—अन्धकारसे उठकर प्रकाश, असत्यसे सत्य औ
अमरत्वके स्रोतकी ओर यात्रा करनेकी वृत्ति ।
सार्थकता त्यागमें, आत्मार्पणमें, अपनेको देनेमें
सन्देश हमारी संस्कृतिका सन्देश है ।

क्या इसका अर्थ निष्क्रियता है ? क्या इ
जीवनकी प्रेरणाओंकी उपेक्षा है ? क्या इसका अर्थ अ
है ? हमारे जीवनमें आज निष्क्रियता और अकर्म
गयी है । हम जीवनकी महती प्रेरणाओंसे दूर हो
पर इसका कारण यह है कि हम आत्म-विस्मृत
अपनी संस्कृतिके आदर्शोंकी ओरसे आँखें मूँदे है
अन्यथा उत्तरोत्तर जीवनके शोधमें आत्मार्पण,
परम नियन्त्रणकी स्थापना, मृत्युपर विजय, स्वार्थ
कल्याणके आदर्शकी प्रतिष्ठा—यही तो हमारी सं
पहले अपनेको निर्मल करो, फिर निर्मल अन्त
जगत्के हितमें लगाओ—आत्मानुभव एवं आत
लगाओ, यही हमारी संस्कृतिकी अमर वाणी है । व
जो शताब्दियोंसे मानवताके हृदयको पुकार र

# हिंदू संस्कृति

( लेखक—म० श्रीशम्भूदयालजी मोतिलावाला )

## हिंदू संस्कृतिके गुण

ू संस्कृतिके प्रवर्तक वे महापुरुष हैं, जिन्होंने ईश्वर ृतिके रहस्यको आदिसे अन्ततक अनुभव कर लिया जीवत्वसे ब्रह्मत्वको प्राप्त कर चुके थे। इसलिये इस ं जीवको परमानन्दमें लय करनेके गुण हैं।

## ना ही भले या बुरे कार्यमें ले जानेवाली है

र महान् और आनन्दमय है। कामना ईश्वरकी ही , अतः कामनाका 'बड़ाई' तथा 'स्वाद' में रहना क है। लेकिन जब कामना मिथ्या भोगोंमें फँसकर स्वाद' या 'बड़ाई' का रसास्वादन करती है तो वह अपने मेथ्या ( संसार ) में समझकर, उन मिथ्या भोगोंका क निर्माण करती है और फलतः दुःख भोगती है। ति कामनाको इस भ्रान्तिसे बचाकर वास्तविक चलनेका अभ्यास कराती है। तब इसे वस्तुतः सुख ा है।

## सत् और असत् पथोंकी व्याख्या

ूधर्ममें पुण्य और पापके ये मार्ग कहे गये हैं।

**की सीढ़ियाँ—**

( ) तन, मन तथा इन्द्रियोंको प्राकृत ढंगसे भीतर-बाहरसे पवित्र रखते हुए अपने वशमें करके युक्तिपूर्वक सत्कार्योंमें लगाना।

( ) नित्य परोपकार करना।

( ) जीवोंपर दया करना और यथाशक्ति सत्पात्रको दान देना आदि……।

**र्गकी सीढ़ियाँ—**

( ) तन, मन तथा इन्द्रियोंको मलिन करना और अपने वशसे बाहर होने देना तथा असन्तोषको बढ़ाना।

( ) झूठ, चोरी और लूट आदि करना।

) हिंसा करना।

र्य यह कि जिस विचार या कार्यसे परिणाममें अपने और ायोंमें सुख-शान्तिकी वृद्धि हो, वह पुण्यमार्ग है और ार या कार्यसे अपने अथवा दूसरे प्राणियोंके दुःख बढ़ें, वह पाप-मार्ग है।

सद्ग्रन्थोंमें पुण्य-पापकी विस्तारसे व्याख्या की ऐसे बहुत अधिक ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं। इतनेपर वैद्यके बिना औषधका ठीक उपयोग नहीं होता, मर्मी व्याख्याताके बिना ग्रन्थोंकी दशा होती है। हिंदूधर आदेशों ( आर्डिनेन्सों ) में अपराधियोंके लिये इस लं परलोकमें भय बताया गया है, उन आदेशोंका अ लोग उपहास करते हैं और कहते हैं—'इनसे वहम ( होता है और वास्तविकता दब जाती है।' उनको य नहीं कि भ्रम होता ही अपराधीको है और ये आदे ( शास्त्र ) अपराध करनेसे मनुष्यको रोकते हैं वास्तविकता दबती नहीं, उलटे अधिक अच्छी तरह आती है। वास्तविकता मायाके आवरणमें ही पक्व हे पक्व होनेपर वह स्वतः आवरणको दूर फेंक देती है शिशु गर्भाशयमें पकता है, पक्षी अण्डेमें पकता फलियोंमें पकता है, इसी प्रकार ज्ञान समाधिमें पक्व हे वास्तविकता निरपराध स्थितिमें परिपक्व होती है और स्थिति इन पापसे डरनेवाले ( शास्त्रीय ) ग्रन्थोंसे द है। निरपराध अन्तःकरण निर्मल हो जाता है। निर्मल भक्तिका प्रवाह उमड़ता है और फलतः भक्त साकार प्राप्त कर लेता है। इस दुनियाके विषयी 'अहरन ( छली ) प्राणी भक्त नहीं हो सकते। उनकी कूप बुद्धि अपने अहङ्कारमें घिरी हुई इस संसाररूपी कुं चक्कर लगाती रहती है।

## अनुशासन

हिंदू संस्कृतिका अनुशासन फौजी या पुलिसका अ नहीं, वह प्रेमका अनुशासन है। प्रेममें स्वार्थ-कामन होती। प्रेममें आत्मसमर्पण किया जाता है। त्या उपकारकी बड़ी महिमा है इस संस्कृतिमें। त्याग—ह धर्म या कर्तव्यका त्याग त्याग नहीं है। त्यागका अ मायामें फँसा जीव आसक्तिके बन्धनोंको युि शिथिल करता हुआ कामनाओंको छोड़ दे और जिस क सङ्कल्प किया हो, उसे पूर्ण करके या उसका उचित स करके नवीन सङ्कल्पोंको प्रारम्भ न करे। जिनकी अपनेसे बँधी है, उन्हें यथासम्भव निराश न करे। त्यागसे भी दयाका महत्त्व अधिक है। संतवाणी है— बिन संत कसाई।'

ोकी अनुचित कामनाकी सामग्रीको बढ़ा देना दया नहीं दयाका अर्थ तो है कि किसी विवश जीवके बन्धन-ल-पुर्जे और बिगाड़कर उसके छूटनेमें रुकावट कर । दया है जीवको बन्धनोंसे छूटनेकी ओर प्रेरित

अनुशासन, जो प्रेम, त्याग और दयापर स्थित है, ' या ऐसे किसी 'बिल'की अपेक्षा नहीं करता। सभ्यतामें रँगे लोगोंको चाहिये कि वे कामनाको इस ऋषिभूमिके निर्मल प्रेमको दूषित न करें। प्रेमके दके सम्मुख कामना-वेश्याके विषय तुच्छ हैं। स निर्मल प्रेमका आराधक है, जहाँ दो भाइयोंके ोध्याका राज्य चौदह वर्षतक गेंदके समान लुढ़कता । प्रेममें राज्य या वैभवके लोभका लेश नहीं, अपने । प्रश्न नहीं। यह वह आदर्श है, जिसमें पतिके दमयन्ती अपने पिताके राजभवनमें भी जंगली फल-र्वाह करती है। इस प्रेमका दिव्य अनुशासन है—ा-बेटी माँ-बापके, छोटा भाई बड़े भाईका, बहू सास-देवरानी जेठानीकी, पत्नी पतिकी, देवर तथा छोटी ाभीके—इस प्रकार सब छोटे अपने गुरुजनोंके ो सेवक हैं।'

ा माता-पिताके घरमें देवी है, पतिके घरमें लक्ष्मी के समीप जगदम्बा है। इस संस्कृतिमें स्त्री प्रत्येक आदरणीया है। इस संस्कृतिमें कामनाका मुख बँधा । पुरुषके लिये अपनी पत्नीके अतिरिक्त शेष सभी मा, बहिन या बेटी समझनेकी शिक्षा दी गयी है। समय इसीलिये गोत्र, शासन आदि बड़ी सावधानीसे ते हैं कि लड़की कहीं किसी दूर सम्पर्कमें भी बहिन होती!

हारमें जाति-पाँतिका विचार चलनेपर भी सब गाँव-चा, ताऊ, बुआ, बहिन कहकर पुकारते हैं। इसमें कोई भेद नहीं है। प्रत्येक जातिका वृद्ध आदरणीय । सेवक अपने स्वामीको पिताके समान और स्वामी पुत्रके समान समझता है। यही पिता-पुत्र-सम्बन्ध । शिष्यका चलता है। जब हिंदू संस्कृतिका बोलबाला के इस अनुशासनमें न तो 'हड़तालें' होती थीं और न्स' की नौबत आती थी। श्रीरामने पिताकी

अपने ही मृत पुत्रका कफन उतरवा लिया। जिस र पाये इतने दृढ़ एवं कामनारहित हों, उसे विदेशी कैसे मिटा सकते थे।

सब जातियाँ कर्तव्य तो अपनी जातिका पालन क परंतु एक जातिसे दूसरी जातिका सम्बन्ध भाई-थ था। प्रेमके कारण छोटे-बड़ेका भाव नहीं था। न तो द्वेष था और न एक दूसरेकी निन्दा करता था। अनुशासनमें कुम्भ-जैसे मेलोंपर सब एकत्र स्नान क पूँजीपति अपना सर्वस्व दीनोंको लुटाकर कंगाल ब गौरव मानते थे। दीपावलीपर एक समान सारे घरोंप जगमग करते थे। करवा चौथको भारतकी समर चन्द्रमाको अर्घ्य देकर एक साथ एक समय अप घरोंमें मुखमें ग्रास उठाती थीं। कितनी बड़ी ज प्रेमके कारण एकभावमें गुँथी थी। जहाँ भावोंमें ि हो, वहाँ 'टंटा' (झगड़ा) क्या। प्रेमने सब सामञ्जस्यके साथ अपने-अपने कर्तव्योंमें बाँध रक्खा द्वेषके लिये अवकाश नहीं था।

## तात्पर्य

यह सम्पूर्ण संसार सनातन देवता अर्थात् ' प्रकृति है, यही रामका राज्य है। इसकी गद्दीपर ठीक-ठीक राज्य वही कर सकता है, जो रामसे उ चुका हो। जो ज्ञानी—आत्मानुभवी हो। उसके अधि कर्मचारियोंमें ये गुण होने चाहिये—

१. किसीसे वैर-भाव न हो।
२. अपने पदका अभिमान न हो।
३. न्याय करनेमें भयभीत न होता हो।
४. प्राणिमात्रपर दयाभाव रखता हो।
५. हिंसा करनेवाला न हो।
६. सत्य सहज प्रिय हो।
७. क्रोध करनेवाला न हो।
८. त्यागी हो।
९. किसी प्रकारकी लालसा न रखता हो।
१०. ईश्वरविश्वासी और निर्मल अन्तःकरणका हो

भारत अब स्वतन्त्र हुआ है; परंतु इसे अभी संस्कृतियोंके प्रभावोंसे स्वतन्त्र होना है। काम दौड़नेवाले देशोंकी झूठी चमकमें भारतको नई

ो। जो परमाणु बमसे रक्षाकी बात सोचते हैं, उन्हें
कि बाहरी किलेबंदी कुछ नहीं कर सकती, जब
ाका सर्प आस्तीनमें छिपा है। युक्त आहार-विहारकी
शान्तिप्रद है। भारत सदासे शौच, स्नान, जप, तप,
: प्राकृतिक नियमोंसे पञ्चतत्त्वोंका शोधन करता
। यही सुख-शान्ति पानेका सच्चा आविष्कार है।
ामके कारण यहाँ ग्रामके शाकपातको स्वीकार करके,
चरता अखिलेश गोपाल बना पोले बाँसके छिद्रोंमें
ना रहस्य गाया करता था—

मम योनिर्महद्ब्रह्म तस्मिन् गर्भं दधाम्यहम्
संभवः सर्वभूतानां ततो भवति भारत
( गीता १४

विदेशी संस्कृतिके अनुयायी अरब-खरबपति सि
बन्द खिड़कियोंमें, मखमलकी गद्दियोंपर बैठकर इस
तत्त्वज्ञानका स्वप्न भी नहीं देख सकते। यह तो आज
लिये सोचनेकी बात है कि सुसंस्कृत कौन है, सुसभ्य
है। इधर-उधर भटकनेवाली अन्य संस्कृतियोंके पीछे भ
सम्पूर्णाङ्ग समुज्ज्वल हिंदू संस्कृतिकी उपेक्षा नहीं होनी च

# संस्कृतिकी समस्या

( लेखक—पं० श्रीगङ्गाशङ्करजी मिश्र, एम्० ए० )

ेक देशकी प्राचीन संस्कृति, सामाजिक व्यवस्था,
ाज, धार्मिक कृत्य, कला, साहित्य आदिमें कुछ ऐसी
श्य मिलती हैं, जो भारतीय-सी जान पड़ती हैं। प्रायः
चीन धर्मग्रन्थों तथा दर्शन-शास्त्रोंमें यत्रतत्र प्राचीन
सिद्धान्त बिखरे हुए मिलते हैं। इनके एक नहीं,
उदाहरण दिये जा सकते हैं। इसी अङ्कके कई लेखोंमें
तलाया गया है। देखना यह है कि यह समता
से ? इस सम्बन्धमें तीन ही बातें सम्भव हैं। एक
के विभिन्न देशोंमें स्वतन्त्र रीतिसे लोगोंके मस्तिष्कमें
बातें आयीं। दूसरे यह कि वे किसी तरह भारतसे
ोंमें गयीं। इसीमें या तो भारतीयोंने उन देशोंमें
अपनी संस्कृतिका प्रचार किया या वहाँके लोग भारत
ाहाँकी कुछ बातें अपने साथ ले गये। तीसरे यह कि
देशोंसे वे बातें भारतने ही लीं। पाश्चात्त्य विद्वान्
ासरी ही बात मानते हैं। बड़े-बड़े ग्रन्थ लिखकर
सिद्ध किया है कि प्राचीन मिस्र, चीन, यूनान
भारतने क्या-क्या सीखा। ईसाई तथा इस्लामधर्मका
तना ऋणी है। एकसे उसने भक्ति, और दूसरेसे उसने
ो शिक्षा प्राप्त की। पर यदि यह दिखाया जा सके
तीय संस्कृति ही सबसे प्राचीन है और उसीके आधार-
य देशोंकी संस्कृति विकसित हुई, तो इस मतका स्वतः
हो जाता है। उसके साथ ही प्रथम मत भी नहीं
क्योंकि सबसे प्राचीन एक संस्कृति हो, जिसोर अन्य

अवश्य है कि विभिन्न देशोंकी संस्कृतिका विकास
रूपसे हुआ। पर उसके माननेवाले इने-गिने विद्व
अधिकांश विद्वानोंका यही मत है कि विभिन्न संस्कृ
कुछ-न-कुछ परस्पर सम्बन्ध अवश्य है। अन्ततः
दूसरा ही मत रह जाता है और उसके विवेचनमें
होगा कि विभिन्न देशोंकी संस्कृतियोंमें भारतीय सं
समावेश कैसे हुआ।

इसपर विचार करनेके लिये हमें अपने प्राचीन इति
ही आधार मानना पड़ेगा। पाश्चात्त्य विद्वानोंद्वार
इतिहासके आधारपर हम नहीं चल सकते, क्योंकि
मत तथा उनकी शैली भिन्न है। प्रस्तुत विषयपर
करनेमें सबसे प्रथम यही प्रश्न उठता है कि क्या मा
किसी एक ही स्थानपर हुई और धीरे-धीरे मनुष
भू-भागोंपर फैल गये या विभिन्न भूखण्डोंमें समय
स्वतन्त्र रीतिसे मानव-सृष्टि हुई ? हमारे यहाँके इ
पहला ही मत मान्य है। पुराणोंमें जो सृष्टिक्रम दिया
उससे यही सिद्ध होता है कि प्रथम मानव-सृष्टि भा
और उसका विस्तार समस्त संसारमें हुआ। पुराणोंके
पहले महाशक्तिमान् नारद, मरीचि, वशिष्ठ आदि
दस मानस पुत्र हुए, पर वे सृष्टिका विस्तार नहीं क
ब्रह्माजी तब इस सोचमें पड़ गये कि सृष्टिका सन
विस्तार किस प्रकार हो। इसी समय उनका शरीर दो

ने शतरूपासे पाँच सन्तानें उत्पन्न कीं, जिनमें प्रियव्रत
ानपाद नामके दो पुत्र और आकूति, देवहूति तथा
तीन कन्याएँ हुईं। उनमेंसे मनुने आकूतिका मरीचि
देवहूतिका कर्दम प्रजापति और प्रसूतिका दक्ष
ः साथ विवाह कर दिया। उन्हींकी उत्पन्न सन्तानोंसे
सार भरा हुआ है। भागवतके तीसरे स्कन्धमें
स्तृत वर्णन मिलता है। पाँचवें स्कन्धमें बतलाया
के पृथ्वीपर राजा प्रियव्रतके रथके पहियेकी लीकसे
: सात समुद्र और सात द्वीपोंकी रचना हुई। चतुर्थ
बतलाया गया है कि राजा पृथुके पहले इस भूमण्डल-
भी पुर, ग्रामादिकी कल्पना नहीं थी। पिताके
ाजाओंको जीविका देनेवाले महाराज पृथुने सब
जहाँ-तहाँ ग्राम, पुर, नगर, दुर्ग, वीरोंके रहने
न, पशुशालाएँ, छावनियाँ, खानें, किसानोंके गाँव
ोंकी तलहटीमें बस्तियाँ बसाकर सबको यथायोग्य
ान प्रदान किया—

**ास्मिन् भगवान् वैन्यः प्रजानां वृत्तिदः पिता।**
**ासान् कल्पयाञ्चक्रे तत्र तत्र यथार्हतः॥**
**ान् पुरः पत्तनानि दुर्गाणि विविधानि च।**
**ान् व्रजान् सशिबिरानाकरान् खेटखर्वटान्॥**

(श्रीमद्भा० ४। १८। ३०-३१)

तरह भारतसे ही मानव-सृष्टिका विस्तार अन्य भागोंमें
ारतवर्षमें भी मानव-सृष्टिका आरम्भ ब्रह्मावर्तमें माना
यह प्रदेश देवताओंसे निर्मित और आध्यात्मिक
गया है। भगवान् राम, श्रीकृष्ण आदिके अवतार
शमें हुए। हिंदू धर्म तथा संस्कृतिके आधार वेद हैं,
ुषेय तथा नित्य माने जाते हैं। पाश्चात्य विद्वान् भी
से प्राचीन ग्रन्थ मानते हैं। जिन-जिन भूमियोंपर
हिंदू आबाद होते गये, वहाँ उनके साथ वैदिक
भी पहुँची। पर संसारका केन्द्र या हृदय भारत ही
पने शास्त्रोंमें उसे कर्मभूमि कहा गया है। अन्य
केवल भोगभूमि हैं। कालान्तरमें भिन्न-भिन्न प्रदेशोंके
की भिन्नताके कारण वहाँ जाकर बसनेवाले भारतीयोंके
: आकृतियोंमें भी भिन्नता आ गयी। जल-वायुका
वेचारपर भी प्रभाव पड़ा। आने-जानेकी असुविधाओं-
कई देशोंका भारतसे सम्पर्क छूट गया। इसका

कि वहाँके प्रवासी भारतीय भारतमें विदेशी तथा भि
प्रतीत होने लगे। जब शरीरके किसी अङ्गको हृद
रक्त नहीं मिलता, तब उसकी क्या दशा होती है? :
आसपासवाले देशके सम्बन्धमें मनुका कहना है कि इ
उत्पन्न ब्राह्मणद्वारा संसारके सब मनुष्य अपने-अपने
को सीखें—

**एतद्देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मन**
**स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवा**

पर कई दृष्ट तथा अदृष्ट कारणोंसे यह न हो
जब शुद्ध भारतीय विचारधाराका उन देशोंमें जाना र
तब वहाँके प्रवासी भारतीयोंका पतन होने लगा। :
प्रतिलोम विवाह चल पड़े और कितनी ही संकर
उत्पन्न हो गयीं। मनुके दसवें अध्यायमें ऐसी कई उ
वर्णन है। वहाँ स्पष्ट शब्दोंमें कहा गया है कि क्षत्रि
उपनयन आदि क्रियाओंके लोप होनेसे, याजन,
प्रायश्चित्त आदिके लिये ब्राह्मणोंके दर्शनका अभा
वे शनैः-शनैः संसारमें शूद्रताको प्राप्त हुए। पौण्ड्र
द्रविड़, काम्बोज, यवन, शक, पारद, पह्लव, चीन,
दरद, खश—इन देशोंमें उत्पन्न होनेवाले क्षत्रिय f
होनेसे शूद्र हो गये। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शू
क्रिया लोप होनेसे जो बाह्य जातियाँ हुईं, वे स
भाषासे अथवा आर्यभाषासे युक्त दस्युसंज्ञक कहाती है

**शनकैस्तु क्रियालोपादिमाः क्षत्रियजातय**
**वृषलत्वं गता लोके ब्राह्मणादर्शनेन च**
**पौण्ड्रकाश्चौण्ड्रद्रविडाः काम्बोजा यवनाः शका**
**पारदा पह्लवाश्चीनाः किराता दरदाः खशा**
**मुखबाहूरुपज्जानां या लोके जातयो बहि**
**म्लेच्छवाचश्चार्यवाचः सर्वे ते दस्यवः स्मृता**

इस तरह आर्य कौन थे और भारतमें कब त
आये, ऐसे प्रश्न ही नहीं उठते। विदेशी इतिहासका
ही ऐसे पचड़े उठा रक्खे हैं और भारतीय विद्वान् भी
अन्धानुकरण करते जा रहे हैं! पहले स्वयं मैक्स
कोई आर्य-जाति नहीं मानते थे। विभिन्न भाषाओं
ऐसे शब्द देखे, जो संस्कृत रूपमें ही या संस्कृत
बने हुए जान पड़े। इसपर उन्होंने यह अनुमान ल
कोई भाषा ऐसी अवश्य रही होगी, जिसके ð

। संस्कृत है। जो बात एक साधारण व्यक्तिको
' है, वह बड़े-बड़े विद्वानोंको नहीं सूझती; क्योंकि
माग अपनी बुद्धिमत्ताके गर्वमें इधर-उधर चक्कर
ोई नयी बात, जिसे आजकल 'मौलिक' भी कहा
' है, ढूँढ़ निकालनेकी धुनमें रहता है। इसीका
अनुसन्धान' है, जिससे आजकल जगत्‌में ख्याति
' है। विद्वान् मैक्समूलरके दिमागने यह बात खोज
के कोई एक ऐसी भाषा अवश्य रही होगी, जिससे
अन्य प्रधान भाषाएँ निकलीं। इसका कोई अन्य
रमें न आनेपर उन्होंने 'आर्यभाषा' की कल्पना कर
ऐसी भाषा हुई, तो उसे बोलनेवाली कोई जाति
ो। उसके लिये 'आर्यजाति' गढ़ ली गयी। फिर
कल्पनाओंका प्रासाद खड़ा होने लगा। आर्योंका
ा कहीं उत्तरी ध्रुव, तो कहीं जर्मनीके आसपास
' लगा। उसकी शाखाएँ यूरोप तथा एशियाके
देशोंमें पहुँचने लगीं। उनकी भाषाओं, उनकी
समता स्वाभाविक हो गयी। इस तरह इतिहास-
ोचा कि इतिहासकी एक बड़ी पहेली हल हो गयी।

ु यह तथाकथित ऐतिहासिक खोज भी भारतके
नीतिक उद्देश्यसे खाली न थी। हम यह पहले लिख
क कई दृष्ट तथा अदृष्ट कारणोंसे भारतका अपने
ानिवेशोंसे सम्पर्क टूट गया। इस बीच इन उप-
कितने ही उथल-पुथल हो गये। वैदिक संस्कार
रमें रह गये। भाषा भी अशुद्ध होकर म्लेच्छ-भाषामें
हो गयी। नये अवैदिक सम्प्रदाय भी चल पड़े।
बमें लुकी-छिपी मूल वस्तु कहीं अपने शुद्धरूपमें,
अपने विकृत रूपमें बनी रह गयी। भारतका अपने
ः हुए उपनिवेशोंसे फिर सम्पर्क स्थापित हुआ
में। अशोकके समयसे बौद्ध प्रचारक विभिन्न देशोंमें
लगे। विदेशोंके साथ व्यापारिक सम्बन्ध भी स्थापित
यूनान, चीन आदिसे विद्वान् भी भारत आने लगे।
। बाद कई एशियाई देशोंमें हिंदू राज्य भी पुनः
हुआ। इतिहासकारोंने इन्हींके आधारपर यह मत
ः लिया कि इसी कालमें भारतका विदेशोंसे सम्पर्क
हुआ। परंतु अपनी प्राचीन ऐतिहासिक दृष्टिसे यह
ात पीछेकी है। वास्तवमें बौद्ध प्रचारकोंने विदेशोंमें
दिक धर्म तथा संस्कृतिके सम्बन्धमें बहुत कुछ भ्रम
। वहाँ प्रचलित विकृत वैदिक संस्कृतिमें उन्होंने
अपनी विकृत विचारधाराका समावेश कर दिया।
महासागरके देशोंमें बौद्धोंके पहुँचनेके बहुत पहलेसे
विकृतरूपमें हिंदू संस्कृति चल रही थी।* इसी
पूर्वलिखित भारतीय संस्कृति-प्रचारके तीन मतोंमें
मतपर भी विचार कर लेना उपयुक्त होगा। इसमें व
है कि 'या तो भारतीयोंने उन देशोंमें जाकर अपनी सं
प्रचार किया या वहाँके लोग भारत आकर कुछ बा
साथ ले गये।' किसी अंशमें ये दोनों बातें अवश्य
वस्तुस्थिति इन दोनोंसे भिन्न है। अन्य संस्कृतिय
गहराईके साथ प्राचीन भारतीय बातें घुसी हुई
देखते हुए ऐसा नहीं जान पड़ता कि इस थोड़े-
सम्पर्कद्वारा ऐसा हुआ। पूर्वमें बर्मासे लेकर अ
प्रत्येक देशकी संस्कृतिपर प्राचीन भारतीय संस्कृति
मिलती है। मिस्टर क्यूजिनका कहना है कि "
देशोंकी सभी भाषाओंमें 'ईश्वर'के लिये जो शब्द
वह संस्कृत 'देव'से बना हुआ जान पड़ता है।"

इसी तरह 'इंसाइक्लोपीडिया ऑव रिलिज
एथिक्स' भाग ७ जिल्द २ में मिस्टर किंगका कह
'प्राचीन पोलिनेशियन गाथाओंमें वैदिक भावोंक
मिलता है। स्वर्ग-नरक, पृथ्वी-आकाश, लोक-
सम्बन्धमें इन लोगोंके विचार पढ़नेसे ऐसा जान
कि मानो वहाँके द्वीप-द्वीपसे प्रशान्त महासागरके जल
मन्त्र प्रतिध्वनित हो रहे हैं।' डाक्टर रैंडी
'पोलिनेशियन रिलिजन' नामक ग्रन्थमें इन देशोंक
गाथाओंका अनुवाद करके दिखलाया है कि 'उनमे
भावोंसे कितनी समता है।' दीवान चमनलाल
'हिंदू अमेरिका' नामक पुस्तकमें दिखलाया है ि
अमेरिकाओंमें हिंदू संस्कृतिका कितना प्रचार था
पश्चिममें अफगानिस्तानसे लेकर मिस्रतक प्रायः सभ
हिंदू संस्कृतिके बिखरे हुए चिह्न मिलते हैं। यूरोपी
तथा विज्ञानका आदिगुरु यूनान माना जाता है
विचारधारा प्राचीन भारतीय सिद्धान्तोंसे रँगी हुई ज
है। स्कैंडिनेविया, जर्मनी, आयरलैंड आदि देशोंक
संस्कृतियोंमें भी भारतीय संस्कृतिसे बहुत कुछ स
जाती है। यह सब कुछ केवल थोड़े कालके व्यापारि
या दो-चार विद्वानोंके आवागमनसे नहीं हो सकता।

* 'सिद्धान्त' वर्ष ४ में प्रकाशित 'प्रशान्त महासाग
हिंद संस्कृति'।






भरत छीन शिशु सिंह-वधूका, मार रहा उसको अति क्रुद्ध ,
करता है अभिमन्यु अकेला सप्त महारथियोंसे युद्ध ।
एकाकी ककुत्स्थने रणमें रिपुदलका कर दिया सँहार ,
बीर भीष्मसे समराङ्गणमें मानी परशुरामने हार ॥

## आदर्श भक्त-चतुष्टय









नारद, ध्रुव, प्रहलाद वर, विदुर महामतिमान ।
ये चारों हरिभक्तिके हैं आदर्श महान ॥

सीसी विद्वान् सिलवाँ लेवीकी पूर्वी देशोंके सम्बन्धमें
के 'सम्भवतः भारतमें आर्योंकी विजय होनेपर वहाँके
सियोंने भागकर इन देशोंमें शरण ली।' यह कितना
र्क है! पहले तो भारतपर आर्योंकी विजय ही कपोल-
है, जैसा हम दिखला चुके हैं। दूसरे, शरणार्थियोंकी
का प्रभाव उन देशोंकी संस्कृतिपर पड़े, क्या यह
है! किसी देशमें जानेवाले मुट्ठीभर शरणार्थी तो
संस्कृतिका प्रभाव डालनेकी अपेक्षा उसी देशकी
में रँग जायँगे। एक मत यह भी है कि 'पहले इनमेंसे
ओंका भारतसे व्यापारिक सम्बन्ध था। वहाँ जाकर
ने धर्मका प्रचार करने लगे और वहाँके राजाओंने
ग्रहण कर लिया।' यह मत भी तर्ककी कसौटीपर ठीक
रता। कुछ आगन्तुक हिंदुओंके प्रचारसे प्रभावित
न देशोंके राजा अपना परम्पराप्राप्त धर्म छोड़ बैठें,
नहीं जँचती। कुछ लोगोंका यह भी कहना है कि
ोंपर विजय प्राप्त करके हिंदुओंने अपने राज्य स्थापित
र वैदिक संस्कृतिका प्रचार किया।' पर इस तर्कमें
है। मनु आदिने लिखा है कि 'किसी देशके विजय
वहाँके प्रचलित रीति-रिवाजोंमें विजेताको कदापि
नहीं करना चाहिये।' हिंदू नरेशोंने इस राजधर्मका
ान रक्खा। उन्होंने दूसरोंपर अपने धर्म या संस्कृतिके
कभी प्रयत्न नहीं किया। दूसरोंको हिंदूधर्म ग्रहण
मनाही ऐसे तर्कोंकी असत्यता सिद्ध करती है।

तके प्राचीन इतिहासमें म्लेच्छ, यवन आदिका
न आता है, वे आचारभ्रष्ट हिंदू ही थे। जब भारतमें
बौद्ध आदि वेदबाह्य सम्प्रदाय चल पड़े, तब उन
कहना ही क्या, जिनका सम्पर्क भारतसे टूट चुका
ाहाँ यहूदी, ईसाई, इस्लाम आदि सम्प्रदाय चल
बौद्ध सम्प्रदायसे भी अधिक वेदबाह्य हैं, पर जिनमें
संस्कारोंके कारण इधर-उधर कुछ विकृतरूपमें
र्मके सिद्धान्तोंकी झलक देख पड़ती है। पाश्चात्य
ोमके साथ भारतका व्यापारिक सम्बन्ध बहुत प्राचीन
ा। धीरे-धीरे वह व्यापार बहुत कुछ मुसल्मानोंके
गया। सोलहवीं शताब्दीमें भारतका पाश्चात्योंसे
क्ष सम्पर्क स्थापित हुआ। अंग्रेज, फ्रांसीसी, डच
ई जातियोंके पाश्चात्य व्यापार करने भारत आये।
शासनकालमें भारतकी प्रगति बहुत कुछ रुक गयी।

कलाओंपर मुसल्मानी छाप आने लगी। हिंदुओं
देशोंमें आना-जाना बंद हो गया। पाश्चात्योंने
विज्ञानके अध्ययनसे युद्ध तथा अन्य क्षेत्रोंके कई नये
ढूँढ़ निकाले। साथ ही उन्होंने अपनी कूटनीति
परिपक्व किया। भारत-जैसा समृद्धिशाली देश उन्हें
नये साधनोंके उपयोगका अच्छा क्षेत्र मिल गया।
कूटनीतिज्ञोंने देखा कि मुसल्मानोंका पतन हो रहा
हिंदू फिर जोर मार रहे हैं। यदि उनके हृदयों
धर्म, अपने देश, अपनी जातिका अभिमान हटाया
और उसके स्थानपर पाश्चात्य सभ्यताकी श्रेष्ठता स्था
जा सके, तो राजनीतिक प्रभुत्व जमानेमें बड़ी
मिलेगी। इसी दृष्टिसे नवीन इतिहासकी रचना
आधुनिक शिक्षाका आरम्भ हुआ। इतिहासद्वारा
आदिवासी असभ्य सिद्ध किये गये और यह दिखला
कि बाहरसे आर्योंने आकर सभ्यताका प्रचार किया।
आधारपर इतिहास गढ़ डाले गये और हिंदू धर्म, वर्ण
आदिके उलटे-सीधे अर्थ कर दिये गये। बड़े-बड़े प
विद्वान् दो-चार भारतीय बातोंकी प्रशंसा करके
निष्पक्षता दिखलाते हुए छिपे-छिपे अपनी रचनाओं
घोलते रहे। मैक्समूलर-जैसा प्रसिद्ध विद्वान् भी इस
न रह सका। भारतीय विचारोंकी यत्र-तत्र उसे
करते देखकर भारतीय विद्वान् उसपर लट्टू हो ग
वेदोंका अनुवाद उसने इसीलिये आरम्भ किया कि
हिंदू धर्मकी पोल खुल जाय, जैसा कि उसने स्वयं
किया है।*

पाश्चात्योंके लिखे नहीं, अपने यहाँका इतिहास
पुराणोंमें उपलब्ध है, उसकी दृष्टिसे यदि देखा जा
कितनी ही ऐतिहासिक गुत्थियाँ सुलझ जाती हैं। एक
प्रायः उठता है कि संसारमें आज भी कितनी ही
तथा जंगली जातियाँ मिलती हैं। यदि सबकी
प्राचीन भारतीयोंसे ही, जिनकी सभ्यता बड़ी उच्च की
थी, मान ली जाय, तो उनकी सन्तानें इतनी जंगली
असभ्य कैसे बन गयीं? इस तरहके सन्देह उत्पन्न
एक कारण यह है कि आजकल विद्वानोंका ऐतिहासिक
पीछे दस हजार वर्षसे अधिक नहीं जाता। इतने ही
वे सब ऐतिहासिक घटनाएँ ठूँस लेते हैं। पहले तो

* देखिये—'सिद्धान्त' वर्ष २, अङ्क ९, मैक्समूलर

कि जो कुछ हुआ, वह ईसवी सन्‌के भीतर ही;
धीरे-धीरे बढ़कर यह दस हजार वर्षतक पहुँच
। परंतु भारतीयोंकी कालकी कल्पना बड़ी व्यापक
लाख ३२ हजार वर्षका एक युग माना जाता है।
युगोंका एक चतुर्युग या महायुग और १ हजार
का अर्थात् ४ अरब ३२ करोड़ वर्षोंका एक कल्प
। इसके आगे फिर देवोंके अहोरात्रकी गणना है।
का एक ब्राह्म दिन और ७२० कल्पोंका एक ब्राह्म
र १०० ब्राह्मवर्ष अर्थात् ३१ नील, १० खरब,
ह मानववर्ष ब्रह्माकी आयु मानी जाती है। ऐसी
ब्रह्मायु विष्णुकी एक घड़ी और १२ लाख विष्णु-
की केवल आधी कला होती है। ये संख्याएँ देख-
चकराने लगती है। युगोंका चक्र बराबर चलता
। उनकी अवधिके प्रचलित मानकी दृष्टिसे अन्तिम
आरम्भ-कालको ३८ लाख ९३ हजार वर्ष हुए।
वर्तमान सृष्टिके आदिकालका अनुमान लगाया जा
। फिर ऐसी सृष्टियाँ कितनी होती रहीं, इसका
पता ही नहीं। इस कालका ध्यान रखते हुए ही
इतिहास समझना है।

वर्षोंमें मनुष्यके जीवनमें कितनी उथल-पुथल
ो है। इतने दिनोंमें कितनी ही बार मनुष्य सभ्यसे
ौर जंगलीसे सभ्य बना। यह तो इतने वर्षोंकी
इतिहासमें थोड़े ही कालकी ऐसी घटनाएँ देखनेमें
। दक्षिणी अमेरिकाकी मय, ऐस्टिक, इंका आदि
किसी समय सभ्यताके शिखरपर पहुँची थीं। मय
सभ्यता १० हजार वर्ष प्राचीन बतलायी जाती है।
० तक दक्षिणी अमेरिकामें उसका विशाल साम्राज्य
ऐस्टिक लोगोंके सम्बन्धमें लेखिका कोराबाकरका
कि 'जब यूरोप जंगली बना हुआ था, ये लोग
के महलोंमें रहते थे। विशाल मन्दिरोंके पास
रोवर थे। जब यहूदी असभ्य दशामें इधर-उधर
फिरते थे, इन लोगोंमें खेती तथा व्यापारकी पर्याप्त
ो चुकी थी।' मिस्टर ब्रेकरके शब्दोंमें 'प्राचीन
की सभ्यताने यूरोपको शिक्षा दी होगी' (हिंदू
)। परंतु जब स्पेनवालोंका वहाँ आधिपत्य हुआ,
उन जातियोंको नष्ट करनेमें कोई बात उठा न

जाते हैं। अफ्रीका, ईराक आदि देशोंमें भी यह
अब धीरे-धीरे वहाँकी प्राचीन सभ्यताका पता लग
जिन्हें आजकल असभ्य कहा जाता है, जब उनके
अध्ययन किया जाता है, उनमें कितनी ही ऐसी
मिलती हैं, जिनका ज्ञान सभ्यताका दम भरनेव
नहीं। ऐसे संस्कार उनमें कहाँसे आये? भेड़ियों
पले हुए मनुष्योंके बच्चे अपनी मनुष्यता भूलकर
तरह आचरण करने लगते हैं। तब फिर यदि इत
सभ्यताके सम्पर्कसे रहित होकर कुछ जातियाँ जं
जायँ तो इसमें आश्चर्य क्या?

कहा जा सकता है कि 'पुराणोंकी कपोलक
आधारपर सच्चा इतिहास नहीं लिखा जा सकता
आधुनिकोंद्वारा जो इतिहास लिखा गया, वह सच्चा है
का क्या प्रमाण? आँखोंदेखी घटनातक ठीक नहीं
जा सकती। दो व्यक्ति उसे भिन्न रूपमें ही देख
कुछ दिखायी देता है, उसमें भी प्रत्येक व्यक्तिकी कु
कल्पना रहती है। आज-ही-कल कितनी बार
समाचारपत्रोंद्वारा किसी घटनाका वर्णन सामने
फिर प्राचीन इतिहासका कहना ही क्या? प्राची
खंडहरों, मुद्रा आदिके आधारपर आजकल प्राची
इतिहास लिखा जाता है; पर इनमें क्या एक भी
है? उनके द्वारा इतिहास पढ़नेमें भी बहुत कुछ
अनुमान चलता है। फिर आजकल तो जान-बूझकर
विकृत किया गया है, जैसा कि आर्योंके बाहरसे
आनेके मतके सम्बन्धमें हम दिखला चुके हैं
केलटेनने अपनी 'प्रास्पेक्टस आफ हिस्ट्री' नामक
ठीक ही लिखा है कि 'यदि शैतान झूठका पि
स्वदेशभक्ति माता है।' स्वदेशभक्तिके आवेशमें इ
कितना तोड़ा-मरोड़ा गया है। कितने ही दिनों
विद्वान् इतिहासोंमें यह दिखलानेका प्रयत्न करते
जर्मन लोग ही शुद्ध 'आर्य' हैं और उन्होंने
सभ्यता, संस्कृतिका सन्देश पहुँचाया। इस तरह
जर्मनी'की नींव सुदृढ़ करनेका प्रयत्न किया गया
इतिहासकारोंका यही तुर्कोंके सम्बन्धमें कहना है। जिन
अपने धर्मका प्रचार करना है, वे इतिहासद्वारा यह
चाहते हैं कि उन्हींका धर्म सबसे प्राचीन है अ

दशामें आधुनिकोंद्वारा लिखे इतिहासपर ही वैसे किया जा सकता है।

ारे यहाँके प्राचीन इतिहासकारोंने इतिहास लिखनेमें ात साधनोंसे काम नहीं लिया। उन्होंने ईंट-पत्थरोंमें हीं फोड़ा। व्यास, वाल्मीकि आदिने जो 'दिव्य-दृष्टि' ा, वही लिखा। योगसे ऐसा होना असम्भव नहीं; उन्होंने जो लिखा, उसे झूठ नहीं कहा जा सकता। बहुत-सी बातें जँचतीं नहीं, क्योंकि वे प्रायः ण प्रतीत होती हैं। पर यह दोष है सङ्कुचित दृष्टि- ो वस्तु हम प्रतिदिन देखते हैं, उसे साधारण मानते पने यहाँ लिखे विमानोंकी बात कुछ दिन पहले कोरी ही प्रतीत होती थी, पर आज प्रतिदिन अपने सिर- ते हुए हवाई जहाज देखकर ऐसा नहीं कहा जा यह बात दूसरी है कि इतनेपर भी कुछ लोग बुद्धिसे प्रेरित होकर प्राचीन हिंदुओंको इतिहासमें विमान बनानेका श्रेय देनेके लिये तैयार नहीं। ऋषियोंने झूठा इतिहास लिखा हो, इसका कोई ी नहीं जान पड़ता। व्यास, मनु, शुक्र, कौटिल्य बराबर यही राय दी है कि राजाको विजित राष्ट्रोंके ना धर्म, अपनी संस्कृति, अपनी शासनपद्धति ानेका प्रयत्न नहीं करना चाहिये। प्रत्येक राष्ट्र, शको अपना धर्म पालन करने और अपनी संस्कृति- चलनेकी पूरी स्वतन्त्रता होनी चाहिये। रामायण, तथा अन्य इतिहासोंसे पता लगता है कि अपने बर इसी नीतिका अनुसरण होता रहा। राजसूय हैं, चक्रवर्ती बननेकी राजाओंको अभिलाषा होती अभिप्राय इतना ही रहता है कि उनका आधिपत्य र लिया जाय। विजित देशोंको अपने राज्यमें उनमें अपना गवर्नर नियुक्त कर देना और जैसे- ी शासनव्यवस्था वहाँ घुसेड़ देना हमारे प्राचीन कभी अपेक्षित नहीं रहा। इसीलिये प्राचीन भारतमें कितने राज्य मिलते हैं। सम्राट् हुए, बड़े-बड़े स्थापित हुए; पर इसी नीतिके कारण वे 'साम्राज्यवाद'के दुर्गुणोंसे बचते रहे। धार्मिक प्राचीन हिंदुओंने दूसरोंको अपने धर्ममें लानेका क ही नहीं किया। 'स्वधर्मे निधनं श्रेयः' उनका रहा। ऐसी दशामें रामायण, महाभारत, पुराण त प्राचीन ग्रन्थोंमें वर्णित इतिहासपर विश्वास क्यों जाय?

जैसा कि हम आरम्भमें ही कह आये हैं, वि जटिल है। इस लेखमें तो बहुत ही संक्षिप्त रूप विचार किया गया है। यदि और गहराईमें घुसा कितनी ही ऐसी बातें मिलेंगी, जिनमें असङ्गति औ विरोध दिखायी देगा। पर उतनेहीसे यह अनु लेना कि सिद्धान्त ही गलत है, ठीक न होगा। ऐस और भी गहराईमें घुसना चाहिये, तब विरोधाभास दूर होने लगेगा। कहनेका तात्पर्य यह कि पाश्चात्त्य प ने जो इतिहासका मार्ग दिखला दिया है, उसका अन्ध छोड़कर हमें अपने दृष्टिकोणसे अनुसन्धान करना च यदि ऐसा हो तो इतिहासकी सबसे बड़ी पहेली जायगी और उसकी कितनी ही बातें समझमें आ ज खेदकी बात है कि अबतक इस ओर ध्यान नहीं दिया इसमें कितनी ही कठिनाइयाँ हैं, इसे हम मानते हैं पौराणिक रहस्योंका ज्ञान है, उन्हें आधुनिक अ और लेखनशैलीका ज्ञान नहीं और जिन्हें इनका उनका शास्त्र-रहस्योंमें प्रवेश नहीं। आजकल आधुनिक ढंगसे बात न समझायी जाय, लोगोंकी समझ आती। बुद्धि ही बिगड़ रही है, उसका विकास नह प्रकारसे ह्रास हो रहा है। वह केवल स्थूल दृष्टिसे योग्य रह गयी है। क्या ही अच्छा होता यदि शैलीके विद्वानों और आधुनिक विद्वानोंको यह सौंपा जाता, जिसमें दोनों एक दूसरेकी बात समझ ढंगसे वस्तु-स्थिति सामने लाते, जिसे माननेको सब बाध्य होना पड़ता। पर इधर न तो विद्वानोंका और न धनिकोंका ही, फलतः झूठे इतिहास पढ़ हमारी बुद्धि और भी बिगड़ती जा रही है!



# हिंदू-संस्कृतिके मूर्तिमान् स्वरूप

## धर्म-विग्रह भगवान् श्रीरामचन्द्र

( लेखक—पाण्डेय पं० श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री 'राम' )

-जातिके इतिहासमें अनेक धर्मप्राण ऋषि-महर्षि र्षि हो गये हैं। उन सबमें मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् स्थान सर्वोपरि है। वेदों और धर्मशास्त्रोंमें हमें रूप और उपदेश तो प्राप्त होता है; किंतु उस गेग कैसे होना चाहिये, इसका उदाहरण भगवान् जीवनचर्यामें मिलेगा। तैत्तिरीय उपनिषद्में कहा र्म या कर्मके स्वरूपमें सन्देह हो तो धर्मज्ञ पुरुषोंके देखकर उसके स्वरूपका निश्चय कर लेना चाहिये— त्र वर्तेरन्, तथा तत्र वर्तेथाः।' इसके अनुसार सम्पूर्ण धर्मों और धर्मपूर्ण बर्तावोंका आदर्श किन्हीं पुरुषमें देखना चाहें तो सर्वप्रथम भगवान् श्रीरामके ही दृष्टिपात करना होगा। श्रीरामने जिसे धारण ी आदर्श धर्म है; जिसे संस्कार प्रदान किया, वही कृति है और जिसको वे आचरणमें ले आये, वही आदर्श सदाचार एवं शिष्टाचार है। इसीलिये कहा 'रामो विग्रहवान् धर्मः'—श्रीरामचन्द्रजी धर्मके विग्रह हैं।

ामके गुण अनन्त हैं। वे ईश्वर हैं, फिर भी उन्हें भिमान नहीं है। वे एक साधारण मनुष्यके समान बचते हुए धर्मकी मर्यादामें स्थित रहते हैं; इसीलिये ष्टिमें वे 'मर्यादापुरुषोत्तम' हैं। शतकोटि रामायणों- महिमाका वर्णन किया, फिर भी किसीने पार नहीं थापि अपनी लेखनी और वाणी पवित्र करनेके लिये श्रीरामके धर्ममय जीवनकी यत्किञ्चित् झाँकी करायी।

दिकवि महर्षि वाल्मीकि अपने आदिकाव्यके लिये े नायकका अनुसन्धान कर रहे थे, जिसमें सभी ी प्रतिष्ठा हो, जिसका जीवन ही धर्म और सदाचारकी हो तथा जो सम्पूर्ण लोकोंका एकमात्र प्रियतम हो। ऐसे लोकोत्तर गुणोंकी एक सूची बनायी और अपने र कृपापूर्वक पधारे हुए देवर्षि नारदसे पूछा—'मुने ! दृष्टिमें कोई ऐसे महापुरुष हैं, जिनमें ये सभी सद्गुण किया। वाल्मीकि और नारदका यह संवाद ही रामायणका बीज है। आदिकविका सम्पूर्ण 'रामायण श्रीरामके उन लोकोत्तर गुणों तथा धर्ममय आचार व्याख्या है।

वाल्मीकिका प्रश्न इस प्रकार है—

**को न्वस्मिन् साम्प्रतं लोके गुणवान् कश्च वीर्यवान्**
**धर्मज्ञश्च कृतज्ञश्च सत्यवाक्यो दृढव्रतः**
**चारित्रेण च को युक्तः सर्वभूतेषु को हित**
**विद्वान् कः कः समर्थश्च कश्चैकः प्रियदर्शनः**
**आत्मवान् को जितक्रोधो द्युतिमान् कोऽनसूयक**
**कस्य बिभ्यति देवाश्च जातरोषस्य संयुगे**

( वा० रा० बाल० १ । :

'इस समय संसारमें गुणवान्, पराक्रमी, धर्मज्ञ ( उपकार माननेवाला ), सत्यवक्ता और दृढप्रति है ? सदाचारसे युक्त, समस्त प्राणियोंके हितका विद्वान्, सामर्थ्यशाली और एकमात्र प्रियदर्शन ( पुरुष कौन है ? मनपर अधिकार रखनेवाला, क्रोधके वाला, कान्तिमान् और किसीकी भी निन्दा नहीं क कौन है ? तथा संग्राममें कुपित होनेपर किससे दे डरते हैं ?'

प्रश्न सुनकर नारदजीने यों उत्तर दिया—

**इक्ष्वाकुवंशप्रभवो रामो नाम जनैः श्रुत**
**नियतात्मा महावीर्यो द्युतिमान् धृतिमान् वशी**
**बुद्धिमान्नीतिमान् वाग्मी श्रीमाञ्छत्रुनिबर्हण**

( वा० रा० बाल० १

'राजा इक्ष्वाकुके वंशमें उत्पन्न हुए एक ऐसे जो लोगोंमें राम नामसे विख्यात हैं। वे ही मन रखनेवाले, महाबलवान्, कान्तिमान्, धैर्यवान् और हैं। बुद्धिमान्, नीतिज्ञ, वक्ता, शोभायमान तथा संहारक हैं।'

विपुलांसो महाबाहुः कम्बुग्रीवो महाहनु

: समविभक्ताङ्गः स्निग्धवर्णः प्रतापवान् ।
वक्षा विशालाक्षो लक्ष्मीवाञ्छुभलक्षणः ॥
(वा० रा० बाल० १ । ९—११)

के कंधे मोटे और भुजाएँ बड़ी-बड़ी हैं, ग्रीवा शङ्खके ार ठोढ़ी मांसल है। उनकी छाती चौड़ी तथा धनुष गलेके नीचेकी हड्डी (हँसली) मांससे छिपी हुई त्रुओंका दमन करनेवाले हैं। भुजाएँ घुटनेतक । मस्तक सुन्दर है। ललाट भव्य और चाल ै। उनका शरीर अधिक ऊँचा या नाटा न होकर ौर सुडौल है। देहका रंग चिकना है। वे बड़े । उनका वक्षःस्थल भरा हुआ है। नेत्र बड़े-बड़े क्ष्मीवान् और शुभ लक्षणोंसे सम्पन्न हैं।' आकृति- सर्वश्रेष्ठ लक्षणोंसे युक्त शरीरका वर्णन है इन फिर वे—

ज्ञः सत्यसन्धश्च प्रजानां च हिते रतः।
स्वी ज्ञानसम्पन्नः शुचिर्वश्यः समाधिमान् ॥
ापतिसमः श्रीमान् धाता रिपुनिषूदनः।
ता जीवलोकस्य धर्मस्य परिरक्षिता ॥
ता स्वस्य धर्मस्य स्वजनस्य च रक्षिता।
वेदाङ्गतत्त्वज्ञो धनुर्वेदे च निष्ठितः ॥
शास्त्रार्थतत्त्वज्ञः स्मृतिमान्प्रतिभानवान् ।
लोकप्रियः साधुरदीनात्मा विचक्षणः ॥
दाभिगतः सद्भिः समुद्र इव सिन्धुभिः।
र्यः सर्वसमश्चैव सदैव प्रियदर्शनः ॥
च सर्वगुणोपेतः कौसल्यानन्दवर्धनः।
ुद्र इव गाम्भीर्ये धैर्येण हिमवानिव ॥
ष्णुना सदृशो वीर्ये सोमवत् प्रियदर्शनः।
लाग्निसदृशः क्रोधे क्षमया पृथिवीसमः ॥
नदेन समस्त्यागे सत्ये धर्म इवापरः।
(वा० रा० बाल० १ । १२—१९)

र्मके ज्ञाता, सत्यप्रतिज्ञ तथा प्रजाके हित-साधनमें लगे हैं। वे यशस्वी, ज्ञानी, पवित्र, जितेन्द्रिय और एकाग्र रखनेवाले हैं। प्रजापतिके समान पालक, , शत्रुनाशक और जीवों तथा धर्मके रक्षक हैं। और स्वजनोंके पालक हैं। वेद-वेदाङ्गोंके तत्त्ववेत्ता नुर्वेदमें प्रवीण हैं। वे अखिल शास्त्रोंके तत्त्वज्ञ, स्मरण-

उसी प्रकार साधु पुरुष सदा श्रीरामसे मिलते रहते आर्य (श्रेष्ठ) हैं और सबके प्रति समान भाव रखनेव उनका दर्शन सदा ही प्रिय मालूम होता है। सम्पूर्ण युक्त वे श्रीरामचन्द्रजी अपनी माता कौसल्याके आ बढ़ानेवाले हैं। गम्भीरतामें समुद्र और धैर्यमें हिम समान हैं। वे विष्णुभगवान्के समान बलवान् हैं, दर्शन चन्द्रमाके समान मनोहर प्रतीत होता है। वे कालाग्निके और क्षमामें पृथ्वीके सदृश हैं। त्यागमें और सत्यमें द्वितीय धर्मराजके समान हैं।'

उपर्युक्त गुणावलीमें शारीरिक, मानसिक, बौद्धिक आत्माश्रित सभी प्रकारके गुणोंका वर्णन आ गया सभी भगवान् श्रीराममें एकत्र समवेत हैं। उनके कहाँ कब किस गुणका विशेष विकास दृष्टिगोचर हु इसकी समीक्षा करनेपर बहुत बड़ी पुस्तक तैयार हो है। इस लेखमें विस्तारके लिये स्थान नहीं है, अ थोड़ेसे प्रसङ्गोंद्वारा ही श्रीरामके धर्ममय जीवनपर प्रकाश डाला जायगा। आदिकविने सर्वप्रथम अपने 'गुणवान्'की चर्चा की है। श्रीरामके गुण अनन्त हैं।

वाल्मीकीय रामायणमें अयोध्याकाण्डके प्रारम्भ श्रीरामचन्द्रजीके शील, स्वभाव तथा सद्व्यवहार गुणोंका जो मनोरम चित्र प्रस्तुत किया गया है, वह मात्रके लिये पठनीय, मननीय तथा अनुकरणीय है। लिखते हैं—'श्रीराम बड़े ही रूपवान् और पराक्र वे किसीके दोष नहीं देखते थे। भूमण्डलमें उनके करनेवाला कोई नहीं था। वे सदा शान्तचित्त रह मीठे वचन बोलते थे। यदि कोई कठोर बात भी तो वे उसका उत्तर नहीं देते थे। किसीके सैकड़ों करनेपर भी उसके अपराधोंको याद नहीं रखते थे। ज्ञानमें तथा अवस्थामें बड़े सत्पुरुषोंसे सदा बातचीत और उनसे शिक्षा लेते थे। सर्वदा मधुर और प्रिय थे। झूठी बात तो उनके मुखसे कभी निकलती ही न वे वृद्ध पुरुषोंका सदा सम्मान किया करते थे। रामके प्रति तथा रामका प्रजाके प्रति अनुराग परम दयालु, क्रोधको जीतनेवाले और ब्राह्मणोंके पुज दीनोंपर कृपालु, धर्मका रहस्य जाननेवाले और विजयी थे। श्रीरामचन्द्रजी बाहर और भीतरसे सदा

ा और अवस्था तरुण । वे असाधारण वक्ता, सुन्दर
ुशोभित तथा देश-कालके तत्त्वको समझनेवाले थे ।
ाकर ऐसा जान पड़ता था, मानो विधाताने संसारमें
ुषोंके सार-तत्त्वको समझनेवाले साधु पुरुषके रूपमें
श्रीरामको ही प्रकट किया है । श्रेष्ठ गुणोंसे युक्त
र राम अपने सद्गुणोंके कारण प्रजाको बाह्य प्राणोंके
प्रेय थे । वे सम्पूर्ण विद्याओंमें निष्णात और
के ज्ञाता थे । बाण-विद्यामें तो अपने पितासे भी बढ़-
कल्याणकी तो मानो जन्मभूमि ही थे । साधु,
हित, सत्यवादी और सरल थे । धर्म और अर्थके
ः ब्राह्मणोंद्वारा उन्हें उत्तम शिक्षा प्राप्त हुई थी ।
ा तथा अर्थके तत्त्वका उन्हें सम्यक् ज्ञान था । वे
क्तसे सम्पन्न और प्रतिभाशाली थे । उनको सामयिक
का विशेष ज्ञान था । वे बड़े गम्भीर, अपने आकार-
नेवाले और मन्त्रको गुप्त रखनेवाले थे । उन्हें
संग्रह, दीनोंपर अनुग्रह तथा दुष्ट पुरुषोंके निग्रहके
ा ठीक-ठीक ज्ञान था । उन्होंने सब प्रकारके अस्त्र-
ा संस्कृत-प्राकृत आदि नाना प्रकारकी भाषाओंके
नेपुणता प्राप्त की थी ।........क्रोधमें भरकर
देवता और असुर भी उनको संग्राममें परास्त नहीं
थे । दोष-दृष्टिका तो उनमें लेशमात्र भी नहीं था ।
वे जीत चुके थे । घमंड और द्वेष उनके पास भी
कने पाते थे । किसी प्राणीके मनमें उनके प्रति
का भाव नहीं था । वे कालके वशमें होकर उसके
नेवाले नहीं थे; काल ही उनके पीछे चलता था ।'

(वा० रा० अयोध्या० १ । १—३१)

को वनमें भेजनेवाली विमाता कैकेयीपर भी उनके
था न्यायोचित व्यवहारोंका इतना प्रभाव था कि वे
बहकानेपर भी रामकी प्रशंसा करती नहीं अघाती ।
हैं—'कुब्जे ! तू रामके राज्याभिषेकका शुभ
नकर जलती क्यों है ? मेरे लिये जैसे भरत आदरके
वैसे ही, बल्कि उनसे भी बढ़कर श्रीराम आदरणीय
पनी सगी माता कौसल्यासे भी बढ़कर मेरी सेवा
यदि रामको राज्य मिल रहा है, तो उसे भरतका
ले' ।* इसी प्रकार सुन्दरकाण्डमें, जब हनुमान्जी
सीताके सम्मुख गये हैं, उन्होंने श्रीरामके अलौकिक
स्वभावका बड़े विस्तारके साथ वर्णन करके अपने प्र
सीताका विश्वास प्राप्त किया है ।

इस प्रकार महर्षि वाल्मीकि और देवर्षि नारदने
यह बता दिया कि तीनों लोकोंमें सबसे बढ़कर
श्रीराम ही हैं । गुण हों और वीर्य—पराक्रम न
गुण किस कामके ! लोकमें उसीका समादर होत
गुणवान् होनेके साथ ही वीर्यवान्—पराक्रमी भी हो
दृष्टिसे देखनेपर भी श्रीराम ही सर्वश्रेष्ठ सिद्ध हो
जनकपुरके उस दिव्य धनुषको, जो देवता, मानव और
किसीके हाथसे भी हिलाया तक न जा सका, श्रीरघु
अनायास ही तोड़ डाला । परशुराम-जैसे दुर्द्धर्ष
जिन्होंने इक्कीस बार इस पृथ्वीको वीर क्षत्रियोंसे
दिया था, अपने पराक्रमसे सन्तुष्ट करना रघुवीरका
था । पञ्चवटीमें चौदह हजार राक्षसों तथा खर, दूष
त्रिशिराका अकेले ही बिना किसीकी सहायता लिये
देरमें संहार कर डालनेवाले श्रीरघुनाथजीके पराक्रमक
तुलना हो सकती है ! वालिवध, समुद्र-निग्रह तथा
कुम्भकर्णादिका संहार भी केवल उन्हींके पराक्रमसे
हुआ । हनुमान्जीने तो रावणके दरबारमें पहले ही
कर दिया था—

**ब्रह्मा स्वयम्भूश्चतुराननो वा रुद्रस्त्रिनेत्रस्त्रिपुरान्तको**
**इन्द्रो महेन्द्रः सुरनायको वा स्थातुं न शक्ता युधि राघ**

(वा० रा० सुन्दर० ५१

'औरोंकी तो बात ही क्या, चार मुखोंवाले
ब्रह्मा, त्रिपुरसंहारक त्रिनेत्रधारी रुद्र तथा देवराज
रघुनाथजीके सामने युद्धमें नहीं ठहर सकते ।'

गुणवान् और वीर्यवान् होनेके साथ ही धर्मज्ञ
आवश्यक है, अन्यथा वह पराक्रम अधर्ममें लगानेव
सकता है । भगवान् श्रीरामके लिये 'धर्मकामार्थ
(धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष—चारों पुरुषार्थोंके ज्ञाता और
यह विशेषण आया है । वे धर्म और अर्थके तत्त्वके
थे । इसका सुन्दर उदाहरण वालि-वधका प्रसङ्ग है । वा
श्रीरघुनाथजीके कार्यको अन्याय बताते हुए धर्मकी
देनी आरम्भ की, उस समय उन्होंने उसकी प्रत्येक
खण्डन करते हुए बड़ी सुन्दर युक्तियोंद्वारा यह

---

प्यसे कथं कुब्जे श्रुत्वा रामाभिषेचनम् ॥
ा वै भरतो मान्यस्तथा भूयोऽपि राघवः ।
सल्यातोऽतिरिक्तं च स तु शुश्रूषते हि माम् ॥

, बलपूर्वक रख लिया है और उसपर बलात्कार किया तुम्हें दण्ड देकर राजधर्म, मित्रधर्म एवं अपनी पालन किया है।' उन्होंने अपनी बातकी पुष्टिमें द्वारा अपनायी हुई नीति तथा मनुस्मृतिके मतका भी किया है—'श्रूयेते मनुना गीतौ श्लोकौ चारित्रवत्स- ह प्रसंग वा० रा० किष्किन्धाकाण्डके १८वें सर्गमें र्वक वर्णित है। वहीं देखना चाहिये।

ामकी धर्मज्ञताका दूसरा उदाहरण है विभीषण-शरणा- प्रसङ्ग। शरणमें आये हुए भयभीत पुरुषकी रक्षा त्येक शक्तिशाली वीर पुरुषका धर्म है। भगवान् ो तो यहाँतक प्रतिज्ञा है कि 'जो एक बार भी मेरी आकर यह कह दे कि 'प्रभो! मैं आपका हूँ' उस ा जनको मैं सब प्राणियोंसे निर्भय कर देता हूँ।'* ीषण अपने मन्त्रियोंके साथ आकर यह पुकार लगाता ं श्रीरघुनाथजीकी शरणमें आया हूँ,' उस समय नापतियोंमें हलचल-सी मच जाती है। सब-के-सब हो उठते हैं। किसीको यह विश्वास नहीं होता कि सद्भावसे आया है। सब यही समझते हैं, विभीषणके आनेमें मायावी राक्षसोंकी कोई गहरी चाल है। ीके सामने यह बात पहुँचायी जाती है। सेनापतियोंकी त्रणा होती है। भगवान् सबकी सलाह लेते हैं। ा सुग्रीव तो उसे मार डालनेका ही निर्णय देते हैं। सेनापति भी सन्देहकी ही दृष्टिसे देखते हैं। केवल ज़ी ही विभीषणको विश्वासके योग्य मानते और इसीके अपना निर्णय देते हैं। सुग्रीवको यह बात नहीं वे बार-बार प्रतिवाद करते हुए कहते हैं—'जो गे भाईको छोड़कर आ सकता है, वह किसको धोखा ा?' श्रीराम सुग्रीवकी इस आशङ्काको यथार्थ बताते की बुद्धिकी सराहना करते हैं; फिर भी अपना प्रण— ातरक्षणरूपी धर्म' त्यागना नहीं चाहते। वे कहते न्त्रियो! यदि शत्रु भी शरणमें आये और दीनता- ाथ जोड़कर प्रार्थना करे तो उसपर चोट नहीं करनी । शत्रु दुखी हो अथवा अभिमानी, यदि वह अपने ी शरणमें आ जाय तो धर्मात्मा पुरुषको अपने प्राणोंका मोह छोड़कर उसकी रक्षा करनी चाहिये।*

> आनयैनं हरिश्रेष्ठ दत्तमस्याभयं मया
> विभीषणो वा सुग्रीव यदि वा रावणः स्वयम्
> (वा० रा० युद्ध० १८

'कपिवर सुग्रीव! वह विभीषण हो अथवा स्व ही क्यों न आया हो, मैंने उसे अभयदान दे दिय तुम उसे मेरे पास ले आओ।'

यह है मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामकी धर्मज्ञता, धर्मप तथा शरणागतवत्सलता! कौन है त्रिलोकीमें, जो समानता कर सके। धर्मज्ञ होनेके साथ ही वे ह अनुपम हैं। उनके कृतज्ञ स्वभावका महर्षिने इस प्रका किया है—

> न स्मरत्यपकाराणां शतमप्यात्मवत्तया
> कथंचिदुपकारेण कृतेनैकेन तुष्यति

'मनपर नियन्त्रण रखनेके कारण वे दूसरोंद्वारा ि सौ-सौ अपराधोंको भी भुला देते हैं, कभी एकको नहीं रखते। परंतु यदि कोई किसी प्रकार एक उपकार कर दे तो उसीसे सदा सन्तुष्ट रहते हैं, स एक ही उपकारको याद रखते हैं।'

उदाहरणके लिये जब हनुमान्‌जी लङ्कासे सीताज लगाकर लौटते हैं, उस समय उनसे मिलकर भग प्रसन्न होते हैं और उनके कार्योंकी भूरि-भूरि प्रशंसा व यहाँतक कह डालते हैं—'आज हनुमान्‌जीने सीता लगाकर धर्मानुसार मेरी, समस्त रघुवंशकी तथा ल भी रक्षा कर ली है। मैं दीन हूँ, असमर्थ हूँ, मेरे म यही बात कसक रही है कि जिसने मुझे ऐसा प्रिय सुनाया, उसका मैं कोई वैसा ही प्रिय कार्य नहीं कर यों कहकर रघुनाथजीने हनुमान्‌जीको हृदयसे लगा केवल उसी समय ऐसा भाव, ऐसी कृतज्ञता प्रकट की यह बात नहीं है। राज्याभिषेकके पश्चात् जब श्रीराम हनुमान्‌जीको बिदा करते हैं, उस समय भी उनके उ

---

> ृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते।
> भयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम॥

> * बद्धाञ्जलिपुटं दीनं याचन्तं शरणागत
> न हन्यादानृशंस्यार्थमपि शत्रुं परंतप
> आर्तो वा यदि वा दृप्तः परेषां शरणं गत
> अरिः प्राणान् परित्यज्य रक्षितव्यः कृतात्मना

ाके वे आनन्द-गद्गद हो उठते हैं और भावावेशमें प्रकट करने लगते हैं—

कस्योपकारस्य प्राणान् दास्यामि ते कपे ।
स्येहोपकाराणां भवाम ऋणिनो वयम् ॥
ङ्गे जीर्णतां यातु यत्त्वयोपकृतं कपे ।
प्रत्युपकाराणामापत्स्वायाति पात्रताम् ॥
(उत्तर० ४० । २३-२४)

पेश्रेष्ठ ! मुझपर तुम्हारे ऐसे महान् उपकार हैं कि क-एकके बदले अपने प्राणतक दे सकता हूँ । फिर उपकारोंके लिये मुझे सदा तुम्हारा ऋणी बनकर ही ा । कपिवर ! तुमने जो भी उपकार किये हैं, वे रीरमें ही विलीन हो जायँ—मुझे उनका बदला चुकाने- अवसर न मिले । अर्थात् तुमपर कभी कोई विपत्ति नहीं । क्योंकि मनुष्य विपत्तियोंमें पड़नेपर ही का पात्र बनता है ।'

वान्, वीर्यवान्, धर्मज्ञ और कृतज्ञ श्रीराम सत्यवादी ते स्वयं कहते हैं—'अनृतं नोक्तपूर्वं मे न च वक्ष्ये —'मैंने पहले कभी न तो झूठ बात कही है और न ी कहूँगा ।' 'रामो द्विर्नाभिभाषते'—राम दो तरहकी बोलता । चौदह वर्षोंका वनवास स्वीकार कर लेनेपर कष्ट सहकर भी उसे निबाहा । अनेक प्रलोभन आये, का, लक्ष्मणने ओज और उत्साहभरी बातोंसे राज्यपर अधिकार कर लेनेको उत्तेजित किया । फिर स्वयं हें मनाने गये । अयोध्या लौट चलनेके लिये बहुत या गया; किंतु श्रीरामचन्द्रजी विचलित नहीं हुए । नमें रहकर पिताके तथा अपने सत्यकी पूर्णरूपसे । ये ही बातें उनके दृढ़व्रत होनेका भी परिचय देती वयं सीताजीसे कहते हैं—

प्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणाम् ।
हि प्रतिज्ञां संश्रुत्य······················ ।'

नकनन्दिनी ! मैं अपने प्राण त्याग सकता हूँ, तुमको और ो भी छोड़ सकता हूँ; परंतु प्रतिज्ञा करके उसे टाल ता ।'

 प्रकार महर्षिके द्वारा जिज्ञासित प्रारम्भिक छहों गुण

युक्त कौन है ?)।' इस चारित्र्य-गुणमें भी श्रीरघु अद्वितीय हैं । उनका एकपत्नीव्रत सर्वत्र प्रसिद्ध है । पुष्पवाटिकामें सीताजीकी अलौकिक शोभा देखकर उ जब किशोरीजीकी ओर आकृष्ट हुआ तो वे चकित यह जीवनमें प्रथम घटना थी । उन्होंने अपने मन और वहाँ कलुषित वासनाकी गन्ध भी न पाकर कहने लगे— भाई !

मोहि अतिसय प्रतीति मन केरी । जेहिं सपनेहुँ परनारि

वही मेरा सहज पुनीत मन आज क्षुब्ध क्यों इसका कारण विधाता ही जानते हैं । (जान पड़ता अनादि कालसे मेरी हैं और मेरी ही रहेंगी—मानो य करनेके लिये) मेरे दायें अङ्ग फड़क रहे हैं । रघुकुलका हूँ, जहाँ—

'मनु कुपंथ पगु धरइ न काऊ ॥'
'नहिं पावहिं परतिय मनु डीठी ॥'

यह है श्रीरामका आत्मविश्वास ! न केवल अपितु प्रत्येक रघुवंशीका ही यह स्वभाव है कि उस परायी स्त्री न लुभा सके, उसकी दृष्टि पर-स्त्रीकी आकृष्ट न हो ।

'नहिं पावहिं परतिय मनु डीठी ॥' का आदर्श हो तो शूर्पणखा-प्रसङ्गपर दृष्टिपात कीजिये । मायासे मनोहर रूप धारण करके आती है और हुई कहती है—

तुम्ह सम पुरुष न मो सम नारी । यह सँजोग बिधि रचा
मम अनुरूप पुरुष जग माहीं । देखेउँ खोजि लोक ति
तातें अब लगि रहिउँ कुमारी । मनु माना कछु तुम्हहि

सर्वान्तर्यामी प्रभु उस मायाविनीके कपटपूर्ण तुरंत ही ताड़ जाते हैं । कौतुकी तो वे हैं ही; सोचा विवाहिता होकर भी अपनेको कुमारी बताती है विवाहितको भी कुमार कहा जा सकता है, तब लक्ष्मण भी कुआँरा ही है । अतः कहते हैं 'जैसी तु है, उसी तरह हमारा छोटा भाई भी कुमार है । उस मायाविनीकी बातका उत्तर था, जो देना ही था । परंतु प्रभुने एक बार भी उसके उस सुन्द ओर आँख उठाकर देखातक नहीं । उन्होंने

भूतेषु को हितः ?' समस्त प्राणियोंका हितकारी यह महर्षिका नवाँ प्रश्न है । उत्तर एक ही है—सर्वात्मा एवं सर्वेश्वर श्रीरामके सिवा दूसरा कौन हित-साधन कर सकता है ? उनका अवतार, उनका बोलना, चलना, उनकी बातचीत, उनका अनुपम सब कुछ सबको सुख देनेके लिये ही तो था । धारण करके अपनी बाल-लीलाओंसे पहले अयोध्या- सुख दिया—

सिसुबिनोद प्रभु कीन्हा । सकल नगरबासिन्ह सुख दीन्हा ॥

जनकपुरवासियोंको परमानन्दमें निमग्न किया—

हरषहिं बरषहिं सुमन सुमुखि सुलोचनि बृंद ।
जहँ जहँ बंधु दोउ तहँ तहँ परमानंद ॥

वासके समय भी वे गाँव-गाँव आनन्द बाँटते —

अस होइ अनंदू । देखि भानुकुल कैरव चंदू ॥
बिधि रघुकुल कमल रबि मग लोगन्ह सुख देत ।
चले देखत बिपिन सिय सौमित्रि समेत ॥

में जाकर मुनियोंका हित किया—

चर हीन करउँ महि भुज उठाइ पन कीन्ह ।
मुनिन्ह के आश्रमन्हि जाइ जाइ सुख दीन्ह ॥

न्, समर्थ और प्रियदर्शन कौन है ?—इन प्रश्नों- आदिकविने लोकोत्तर विद्वत्ता, लोकोत्तर सामर्थ्य कोत्तर सौन्दर्यकी जिज्ञासा की है । ये सभी बातें जीमें पूर्णतः प्रकट हैं । रामगीताके उपदेशक श्रीराम- ता सबके समक्ष है । सामर्थ्यका परिचय 'वीर्यवान्' ख्यामें दिया जा चुका है । एकमात्र प्रियदर्शन तो वे मनुष्योंकी तो बात ही क्या है—

मृग मगन देखि छबि होहीं ।

मवान् ( मनपर अधिकार रखनेवाले ) तो वे ऐसे चौदह वर्षोंतक वनमें ही रहकर सब प्रकारके सुख- ठते रहे; पर मित्रोंके आग्रहपर भी कभी एक दिनके ग्राम या नगरमें नहीं गये । अवसर आनेपर उन्होंने दिया—

ा बचन मैं नगर न आवउँ ।'

मवान होनेके कारण ही वे हर्ष-शोकसे ऊपर उठ

प्रसन्नतां या न गताभिषेकत-
स्तथा न मम्ले वनवासदुःख

जो आत्मवान् है, वह क्रोधपर विजय पा ही भगवान् श्रीरामने अपना अपराध करनेवालेपर क्रोध नहीं किया । मन्थरा-जैसी दासी भी, जिसके कहीं तुलना नहीं थी, कभी श्रीरामके क्रोधका भाज सकी । उन्होंने कभी मन्थराके अपराधकी चर्चा की । एक दिन वनमें लक्ष्मणने जब कैकेयीपर आ तो श्रीरामने तुरंत उन्हें रोक दिया और कहा—

'न तेऽम्बा मध्यमा तात गर्हितव्या कदाचन

'भैया लक्ष्मण ! तुम मझली माताकी कभी नि किया करो ।' साथ ही भगवान् शरणागतवत्सल हैं जो लोग भक्तजनोंका या भगवदाश्रित जनोंका अपर हैं, उन्हें श्रीरामचन्द्रजी अवश्य दण्ड देते हैं । जय रावण आदिको भी इसीलिये दण्ड मिला था । 'द्यु कहते हैं कान्तिमान्को । त्रिलोकीमें कौन ऐसा है, जो श्रीरामकी मनमोहिनी छबिपर मुग्ध नहीं होत

कहहु सखी अस को तनुधारी । जो न मोह यह रूप नि
बय किसोर सुषमा सदन स्याम गौर सुख धाम
अंग अंग पर वारिअहिं कोटि कोटि सत काम

जो गुणोंमें भी दोष देखे, वह असूयक है अनसूयक हैं । वे कभी किसीके दोष नहीं देखते तो दूर रहा, सुनते भी नहीं । इसीलिये तो कैकेयीक करते समय तुरंत ही लक्ष्मणको रोक दिया । अन्ति महर्षिने प्रभावकी जिज्ञासा की है । संग्राममें क्रोधपू होनेपर किसके सामने जानेमें देवता भी थर्रा उ देवता तो रावण और मेघनादसे ही डर जाते हैं । आदि राक्षस भी जिनसे अपने प्राणोंकी रक्षा नहीं उन भगवान् श्रीरामके अलौकिक प्रभावका पार सकता है ?

महर्षिकी जिज्ञासाके उत्तरमें देवर्षिने श्रीर अलौकिक गुण बताये हैं, वे सब इन्हीं सद्गुणोंके वि

विपुलांसो महाबाहुः कम्बुग्रीवो महाह

—इत्यादि श्लोकोंमें भगवान्के शारीरिक शुभ वर्णन किया गया है, जो सामुद्रिक शास्त्रकी दृष्टि महान् ऐश्वर्य, प्रभाव, सुख और सामर्थ्यके सूचक हैं

* जैसे कंधोंका उन्नत होना सुखदायक माना ग

के सिवा भगवान् श्रीरामने माता-पिताकी अनुपम आदर्श उपस्थित किया है। माताकी उपयुक्त आज्ञा ले तो बहुत हो सकते हैं; परंतु विमाताकी भी आज्ञाको शिरोधार्य करनेवाले केवल श्रीराम हैं। ़्यीने वरदानकी आड़ लेकर श्रीरामको वनमें जानेका दिया, उस समय श्रीराम उलाहना देते हुए कहते ! यह काम तो मैं तुम्हारे ही कहनेसे कर सकता ने पिताको क्यों कष्ट दिया? मालूम होता है, अब में इस तरहका कोई गुण नहीं देखतीं! मुझपर पूरा अधिकार है। फिर भी इस बातको सीधे कहकर तुमने पिताजीसे कहलाया है।'* पिताकी पालनमें उनका कितना उत्साह था—यह निम्नाङ्कित स्पष्ट है—'मैं पिताजीके कहनेसे आगमें भी कूद, तीव्र विषका भी पान कर सकता हूँ और समुद्रमें सकता हूँ। † कौसल्याने जब वन जानेसे रोका तो विवश होकर कहा—'मा! मुझमें पिताजीकी टाल देनेकी शक्ति नहीं है; मैं वनमें जानेकी ही लता हूँ। तुम बाधा न डालो; तुम्हारे चरणोंपर वकर प्रार्थना करता हूँ।' ‡

का भ्रातृप्रेम भी संसारके लिये सदा अनुकरणीय ा। उन्होंने सदा अपने भाइयोंके प्रति स्नेहका खा, उनके सुख और सुविधाका ख्याल किया। नहीं, खेलमें हारी हुई बाजी भी उन्हें जिताते रहे—नका मन न टूटे, उत्साह न भंग हो। चित्रकूटपर आगमनकी सूचना मिलनेपर श्रीरामने लक्ष्मणसे जो कट किया है, वह उनके अगाध भ्रातृ-स्नेहका रेचायक है। वे कहते हैं—'लक्ष्मण! मैं सत्य और आयुधकी शपथ लेकर कहता हूँ कि मैं धर्म, अ तथा सम्पूर्ण पृथ्वी—सब कुछ तुम्हीं लोगोंके लि हूँ। लक्ष्मण! मैं भाइयोंकी भोग्य-सामग्री और उन लिये ही राज्य भी चाहता हूँ। भरतको, तुमको औ को छोड़कर यदि मुझे कोई सुख मिलता हो तो उ लग जाय। वह जलकर भस्म हो जाय।'§

प्रजाजनोंपर उनका इतना अटूट प्रेम था। वनगमनके समय सारी अयोध्या उनके साथ जाने हो गयी थी। तथा प्रजाको प्रसन्न रखनेके लिये अपनी प्राणोंसे प्यारी पत्नी सीताको भी वनमें भे लिये विवश हुए थे। वे आदर्श राजा थे राज्यमें प्रजाको सब प्रकारका सुख था। सभी सब चिन्ता और भयसे मुक्त थे। यह पृथ्वी धन-धान्य थी। किसीकी अकाल मृत्यु नहीं होती थी। स्वभावतः धर्मात्मा और सदाचारपरायण रहते आदर्श पुत्र थे। बड़े-से-बड़े कष्टोंको सहकर भी गु आज्ञाका पालन करनेको उद्यत रहते थे। पिता उ पुत्रको पाकर अपनेको परम सौभाग्यशाली मानते थे आदर्श पति थे, उनका एकपत्नीव्रत संसारको अ सदाचार और संयमका पाठ पढ़ा रहा है। वे आद थे; उनके सेवक उन्हें अपने प्राणोंसे भी अधिक प्रि थे। उनका सेवकोंपर पुत्रवत् स्नेह था। इसी आदर्श मित्र और आदर्श शरणागतपालक थे। सारा जीवन ही धर्ममय था। वे आदर्श राजा थे, उन्होंने प्रजारञ्जनके उद्देश्यसे सीता-सरीखी सतीको भी दे दिया। वे धर्मके मूर्तिमान् स्वरूप थे। आर्य-सं मूर्तिमान् स्वरूप कहीं देखना हो तो भगवान् श्रीरा देखना चाहिये।



* न नूनं मयि कैकेयि किञ्चिदाशंससे गुणान्। यद्राजानमवोचस्त्वं ममेश्वरतरा सती॥ (वा० रा० अ० १९।

† अहं हि वचनाद्राज्ञः पतेयमपि पावके। भक्षयेयं विषं तीक्ष्णं पतेयमपि चार्णवे॥ (वा० रा० अ० १८। २८

‡ नास्ति शक्तिः पितुर्वाक्यं समतिक्रमितुं मम। प्रसादये त्वां शिरसा गन्तुमिच्छाम्यहं वनम्॥ (वा० रा० अ० २१

§ धर्ममर्थं च कामं च पृथिवीं चापि लक्ष्मण। इच्छामि भवतामर्थे एतत्प्रतिशृणोमि ते॥
भ्रातॄणां संग्रहार्थं च सुखार्थं चापि लक्ष्मण। राज्यमप्यहमिच्छामि सत्येनायुधमालभे॥

# भगवान् श्रीकृष्ण

( लेखक—स्व० साहित्याचार्य पं० श्रीशालग्रामजी शास्त्री )

तारोंमें श्रीराम और श्रीकृष्णका नाम सबसे अधिक क्ति तथा आदरके साथ लिया जाता है। इनमेंसे र्यादापुरुषोत्तम' कहे जाते हैं और दूसरे 'लीला-' । यद्यपि ये दोनों ही भगवान्के अवतार माने जाते हैं, भाव आदिमें एक दूसरेसे नितान्त भिन्न दीखते हैं। हम आदिसे अन्ततक एक समान गम्भीर मुद्रा रभावमें देखते हैं तो श्रीकृष्णको चञ्चलता और की प्रतिमूर्ति पाते हैं। यदि यह कहा जाय कि किसीने कभी हँसते नहीं देखा और श्रीकृष्णको ते नहीं देखा तो अत्युक्ति न होगी। एकमें प्रसाद- है तो दूसरेमें विषादका अत्यन्त अभाव है। एकने एक रूप धारण किया तो दूसरेने क्षण-क्षणमें भिन्न- मेकाएँ धारण कीं और नयी-नयी लीलाएँ दिखायीं। र्यादा बाँधनेके लिये स्वयं अपनेको मर्यादाओंके बेतरह जकड़ लिया तो दूसरेने त्रिलोकीका सूत्रधार प्रकृति-नटीको नचानेमें कमाल कर दिखाया। एकको लीलामें अपने वास्तविक स्वरूपका स्मरण बहुत कम दूसरेको उसका विस्मरण कभी हुआ ही नहीं। कई बार देवताओंके याद दिलानेपर भी अपने ज्ञान कठिनतासे हुआ तो श्रीकृष्णको अपने विराट् र त्रिलोकनायकत्वका भान सदा अपनी आँखोंके चता ही दीखता—

पि सर्वभूतानां बीजं तदहमर्जुन।
तदस्ति विना यत्स्यान्मया भूतं चराचरम्॥
द्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा।
देवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसम्भवम्॥
थवा बहुनैतेन किं ज्ञातेन तवार्जुन।
ष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत्॥

( गीता १० । ३९, ४१-४२ )

र्जुन ! समस्त सृष्टिका आदि कारण मैं ही हूँ। ऐसी कोई वस्तु नहीं, जो मुझसे रहित हो। जगत्में ाँ वैभव, तेज और लक्ष्मी दीखती है, वह सब मेरी तिका अंश समझो। अथवा बहुत-सी बातोंसे क्या

पादोऽस्येहाभवत् पुनः।' वेदने कहा है कि केवल एक चतुर्थांश इस भूत-भौतिकमयी समस्त व्याप्त किये हुए है और तीन अंश इससे बाहर हैं।

अर्जुनका सन्देह दूर करनेके लिये विराट् दर्शन कराते समय भगवान् श्रीकृष्णने कहा है—

इहैकस्थं जगत्कृत्स्नं पश्याद्य सचराचर
मम देहे गुडाकेश यच्चान्यद् द्रष्टुमिच्छसि

( गीता १

'अर्जुन ! चर और अचर सम्पूर्ण जगत्को इस ( विराट् ) शरीरमें देखो और इसके अति कुछ और देखना चाहते हो, वह भी देखो।'

कोई पूछे कि निखिल ब्रह्माण्ड ( सचराचर देखनेके बाद और बचा ही क्या, जिसे अर्जु चाहेंगे ? भगवान् यह क्या कह रहे हैं ? चर अर्थात् चेतन और जड अथवा प्रकृति और पुरु क्या कुछ और भी संसारमें है, जिसे देखने भगवान् दे रहे हैं ? जी हाँ, है। वह है अनाग उसीकी ओर भगवान् संकेत कर रहे हैं। उस सम जो-जो वस्तु अपने जिस-जिस रूपमें विद्यमान थी अर्जुनको भगवान्के विराट्रूपमें दीख सकती आगे चलकर उसकी जो दशा होनेवाली है—जो तक नहीं हुई थी, संसारमें जो रूप उसका उस नहीं हुआ था, भावी या अनागत था, वह भी चाहें तो भगवान्की देहमें देख सकते हैं। यही 'यच्चान्यद्' का तात्पर्य है। आगे चलकर हुआ भी अर्जुनने भगवान्के अनेक विकराल मुखोंकी भयान बीच भीष्म, द्रोण, कर्ण और दुःशासन आदि हुए देखा था। यह बात उस समयतक संसारमें नहीं थी। अनागतके गर्तमें प्रच्छन्न थी। वह भी प्रत्यक्ष दीख पड़ी। इसीलिये तो अर्जुनको सम भगवान्ने कहा था कि 'इन सबको तो मैंने ही है, अर्जुन ! तुम निमित्तमात्र होकर यशके भागी ब

भगवान् श्रीरामके समान श्रीकृष्णको प्रौढ

प दिखाकर कर्तव्यका ज्ञान कराया, उधर कौरवोंकी सन्धिका प्रस्ताव करते समय जब कर्ण, दुःशासन र्योधन आदिने इन्हें ( भगवान् श्रीकृष्णको ) अकेला बाँध लेनेकी गुप्त मन्त्रणा की तो आपने यह कहते 'बच्चा ! मुझे अकेला न समझो, मेरे साथ यहाँ भी छ है'—एक विकट अट्टहास करके अपने शरीरमें रूप दिखलाया कि विरोधियोंकी फूँक निकल गयी। लमें जब माता यशोदाने इन्हें मिट्टी खाते देखकर र मुँह खोलनेको कहा तो आपने मुँह खोलकर ह्माण्डको अपने पेटमें दिखला दिया। वह बेचारी ी ग्वालिन हक्की-बक्की-सी होकर चौंधिया गयी चने लगी कि 'समस्त पृथ्वी जिसके पेटमें समायी वह यदि जरा-सी मिट्टी खा ही लेगा तो क्या विकार ा है।' बात-की-बातमें आपने अपनी माया समेट शोदा सब बातें भूल गयीं और बालकृष्णको कोरा मझकर वात्सल्य-रससे परिपूर्ण हो गयीं। तात्पर्य भगवान् श्रीकृष्णको कठिन तपस्या, योगाभ्यास या आदिके द्वारा कोई सिद्धि प्राप्त हुई हो, यह बात । विश्वामित्र या अगस्त्य आदि महर्षियोंके समान हीने दिव्य वस्त्र या 'बला' 'अतिबला' आदि विद्याएँ कृपा नहीं की। इन्हें इसकी आवश्यकता भी नहीं ये तो 'लीलापुरुषोत्तम' थे। इन्होंने जन्मसे ही लीलाएँ आरम्भ कर दी थीं। बिना सीखे-पढ़े ही और पूतना आदिका शिकार करना शुरू कर दिया स अवस्थामें बच्चोंको लँगोटी बाँधनेकी भी सुध-बुध ा करती, और शायद ये भी वैसे ही घूमा करते हों, ापने अनेक असुरोंकी मरम्मत करना आरम्भ कर ।। इनका तो बिना सीखे-पढ़े ही यह हाल था। सीखते भी कब और कैसे। इनके जन्मसे भी लेसे कंसकी विकराल दृष्टि इनकी खोजमें लगी थी। में उसकी भीषण भ्रुकुटी देवकी और वसुदेवका कँपाया करती थी। यदि यह बात न होती तो आप ाको छोड़कर 'गोकुल गाँवके ग्वालन'से दोस्ती से पहुँचते ? ग्यारह वर्ष तो गौएँ चराने, ग्वालबालों- ा मचाने और गोपकन्याओंके साथ धमाचौकड़ी ही बीत गये। इसी बीचमें अनेक असुरोंकी भी ोटी गयी। अन्तमें कंसका कचूमर निकालनेकी ायी। जब उग्रसेन ( कंसके पिता ) राजा हुए देव-देवकी जेलखानेसे मुक्त हुए, तब लोगोंने समझा

कि अब श्रीकृष्ण-बलदेवकी जानका खतरा दूर हुआ बाद इनके क्षत्रियोचित संस्कार हुए और उ सान्दीपनि मुनिके यहाँ आप विद्याभ्यासकी रस करने पहुँचे। वहाँ कितने दिन रहे और क्या-क्य पढ़ा, जरा इसका हाल भी सुन लीजिये। चौंस चारों वेद और उनके छहों अङ्ग—शिक्षा, कल्प, व निरुक्त, ज्योतिष और छन्द एवं आलेख्य, गणित, ग और वैद्यक—यह सब सीख लिया। बारह दिनमें ह आदिकी शिक्षा प्राप्त की और पचास दिनमें दसों अ धनुर्वेदकी शिक्षा समाप्त कर दी। महाभारतमें लिखा

> **अहोरात्रैश्चतुःषष्ट्या साङ्गान् वेदानवापतुः**
> **लेख्यं च गणितं चोभौ प्राप्नुतां यदुनन्दनौ**
> **गान्धर्ववेदं वैद्यं च सकलं समवापतुः**
> **हस्तिशिक्षामश्वशिक्षां द्वादशाहेन चाप्नुताम्**
> **पञ्चाशद्भिरहोरात्रैर्दशाङ्गं सुप्रतिष्ठितम्**
> **सरहस्यं धनुर्वेदं सकलं ताववापतुः**

इसके अनन्तर गुरुदक्षिणा देनेकी बारी अगस्त्यकी भाँति अनेक विद्याओंके समुद्रको एक ह सोख लेनेकी अद्भुत शक्ति देखकर गुरुजी भी द गये थे। उन्होंने कसके गुरुदक्षिणा माँगी। ब पहले उनके पुत्रको समुद्रमें एक मगर निगल ग उन्होंने उसीको ला देनेकी बात कही।

भगवान्‌ने गुरुको आर्त्त देखकर उनका पुत्र ल प्रतिज्ञा की। महर्षि वेदव्यास कहते हैं कि जो काम प्रा में कोई नहीं कर सकता था, वह उस समय भगवान् श्र कर दिखाया। सान्दीपनि मुनिका पुत्र आ गया, जिसे सभीको विस्मय हुआ। कहनेका मतलब यह है कि श्रीकृष्णकी सभी बातें अलौकिक हैं। उनकी लीलाएँ ही आरम्भ हो जाती हैं। उनकी दिव्य शक्तियाँ अप्रतिहतरूपसे अपना प्रसार दिखाती हैं। अघासुर, आदि असुरों तथा ब्रह्मा, इन्द्र आदि सुरोंके साथ बचपनसे ही मोर्चा लिया था। उन्हें पढ़ने-लिखने या की परतन्त्रता नहीं थी। यदि होती तो सान्दीपनि पुत्र कैसे आता ? यह विद्या उन्होंने किससे सीख यदि सान्दीपनिजीको यह विद्या आती होती तो वे अबतक अपने पुत्रको क्यों न ले आये होते ? इ लोग श्रीकृष्णको पूर्णावतार बताते हैं।

हम साधारण —असाधारण साधारण सिखाने

ानका अनुमान कीजिये। 'ताण्डव' और 'लास्य' ये के प्राचीन नृत्य प्रसिद्ध हैं। श्रीकृष्णने एक तीसरी की सृष्टि की, जो शिव-नृत्य (ताण्डव) और पार्वती-लास्य)—इन दोनोंसे विलक्षण तथा चमत्कारी थी। क क्रोधोन्मत्त भीषण भुजङ्गमके फणोंपर नाच सकता की शरीर-साधना, चरणलाघव और लोकोत्तर कलामें देह हो सकता है ? संगीतमें आज चार मत प्रसिद्ध नारदमत-सङ्गीत, २. भरतमत-सङ्गीत, ३. हनुमन्मत-और ४. श्रीकृष्णमत-सङ्गीत—इनमें अन्तिम सबसे और सबसे अधिक चमत्कारक बताया जाता है।

र देखिये, युद्धकी शिक्षा तो आपने सान्दीपनि अखाड़ेमें पायी थी, परंतु हजारों हाथियोंका बल रखने- और चाणूरका चूरन बनानेकी विद्या किससे सीखी । प्रबल और कुशल पहलवानोंको पछाड़नेके दाव-ने सिखाये थे ? कुवलयापीड़का पुलाव पकानेकी किसने बतायी थी ? ग्वालोंने या गोपियोंने ? ये । इन सबके नामसे ही थर-थर काँपते थे।

ीत तो सीखा उज्जैनके आचार्यकुलमें जाकर, परंतु थनका नृत्य किसने सिखाया ? गोप और गोपियोंका िक सङ्गीत कहाँसे आया ? त्रिभुवनमोहिनी -मुरलीकी सने दी ? गोकुलभरमें किसी दूसरे मुरलीधरकी तो ो नहीं मिलती । घोड़े हाँकनेमें मातलि (इन्द्रके ) को भी मात करनेकी करामात इन्हें किसने दी स समय आदित्यब्रह्मचारी भीष्मने युद्धमें प्रलय—के समान विकराल रूप धारण करके पाण्डवोंकी सेना-स आरम्भ किया था, तब उनके सामनेसे इन्हींने अश्वचालन-कौशलके बलपर अर्जुनको सही-सलामत था, जिसे देखकर मातलि भी दंग रह गया था। हारथियोंने और खासकर भीष्मपितामहने भी—अँगुली दबाकर उस सारथित्वको दाद दी थी। ताइये तो सही कि इस प्रकारकी कुशलता प्राप्त करने-श्रीकृष्णने कौन-सी सड़कोंपर घोड़े दौड़ानेका अभ्यास ।

च्छा, इन सब बातोंको छोड़िये । जरा 'भगवद्गीता' तो दृष्टि उठाकर देखिये। केवल चौसठ दिनकी खाईके ज्ञानका यह परिणाम कि आज संसारमें उसके आविर्भाव हो जानेपर भी अबतक गीताके जोड़ पुस्तक न बन सकी। इस गीता-निर्माणके पूर्व ऐसी पुस्तक थी, इसका भी तो प्रमाण नहीं मिलता जोड़की पुस्तक बनानेकी तो बात ही छोड़िये। जिन शङ्कराचार्यको आज भी बड़े-बड़े ज्ञानी (देशी तथ भी) संसारका अद्वितीय दार्शनिक मानते हैं, उ भगवद्गीताके चरणोंमें मस्तक रगड़नेमें ही अपना अ समझा है। जब भगवान् शङ्कर-जैसे दिगन्त-विश्रा आचार्यका यह हाल है तो दूसरोंकी तो बात ही क्य तत्र परमाणुर्वै यत्र मज्जति मन्दरः।' औरोंने भी अनुकरण किया है और अपने मतको गीताके अनुकूल ही अपनेको कृतकृत्य समझा है। गीता वह अगाध स कि जिसने इसमें जितनी ही गहरी डुबकी लगायी उतनी ही अधिक शान्ति और सन्तोष प्राप्त हुआ। कामधेनु है, जिसने सभी सेवकोंको सन्तोष प्रदान कि यह वह कल्पवृक्ष है कि जो जैसी भावना लेकर इसके हुआ, उसे वैसा ही फल मिला।

श्रीमद्भगवद्गीता एक प्रकारसे भगवान्‌का प्र है। भगवान्‌ने कहा है कि 'मुझे जो जिस भावनासे भ उसे मैं उसी रूपमें दीख पड़ता हूँ।'

**ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्**

(४

श्रीभगवद्गीताके सम्बन्धमें भी यही बात प्रत्यक्ष प्रतीत होती है। इसे जिसने जिस भावसे देखा, वैसी ही दीख पड़ी । संसारसे सम्बन्ध-विच्छेद क निःस्पृह संन्यासीकी बगलमें भी गीताकी पुस्तक मिली बम या पिस्तौलसे अंग्रेजोंको उड़ा देनेकी हिंसावृत्ति र नवयुवकोंकी झोलीमें भी यह पायी गयी है। कुछ दि तो यहाँकी पुलिस राजद्रोहात्मक साहित्यके साथ पुस्तकको भी पकड़ा करती थी । इसके भाष्य भी हैं। सभीको अपने-अपने मतोंका मूल इसमें दीख प सांख्य, योग, वेदान्त—सभी कुछ इसमें मिलता है। ज्ञ कर्मयोग, उपासनायोग, ध्यानयोग, कर्मसंन्यास, संन्यास, द्वैत, अद्वैत, शुद्धाद्वैत, विशिष्टाद्वैत, द्वैताद्वैत मतोंके माननेवाले अनेक आचार्योंने गीतापर भाष्य लिखे सभीने इसे अपने मतका पोषक बताया है। लं

सज्जनको यहाँतक कहते सुना है कि गीतामें मांस-सेवन करके भगवान्‌की उपासना करनेका विधान है। नेपर उन्होंने कहा कि 'मद्य' और 'अज' ( बकरा ) द भगवान्‌को नमस्कार करना या उनकी उपासना करनी इसके प्रमाणमें उन्होंने गीताका यह पद्यांश उद्धृत मद्याजी मां नमस्कुरु'। इसका अर्थ करते समय 'मद्य' और 'अज' शब्दके समस्त रूपके आगे तद्धित 'इनि' प्रत्यय बताया। 'यान्ति मद्याजिनोऽपि ऐसा ही वाक्य है।* मतलब यह कि गीतापर ार मोहित है। सभी इसे अपनानेमें अपना गौरव है। जिसे पूरा प्रकरण नहीं मिलता, वह दो एक ी अपना काम निकाल लेना चाहता है। गीतामें ांण है कि सभी भले-बुरे इसकी ओर आकृष्ट होते हैं वह लोकोत्तर वैचित्र्य है कि सब प्रकारकी भावना को इसमें अपना ही मुँह दीख पड़ता है।

सोचना यह चाहिये कि गीताका वास्तविक स्वरूप उसका अपना कोई असली स्वरूप भी है या कि वह ख-धंधा है, जिसमें जाकर सभी उलझ जाते हैं! छ वास्तविक तत्त्व भी है, या वह एक 'मोमकी नाक' जेसका जिधर जी चाहे उधर ही मोड़ ले!

इसपर हिंदीके एक प्राचीन दोहेकी याद आती है। में एक नव-वधू आयी। उसके सौन्दर्यकी बड़ी । सबने सुन रक्खा था कि वैसी सुन्दरी हजारों-ही मिल सकती। गाँवकी स्त्रियोंमें उसे देखनेका हल मचा। एक-एक करके सभी उसे देखने रंतु उसके रूपका मर्म किसीकी समझमें नहीं आया। खा, उसने उसे अपनी ही सूरत-शकलका पाया। बूढ़ी और जवान—सबने उसे अपने ही समान यों? इसलिये कि ये सब गँवार थीं। उसके रूपका मझ सकीं। उसके कपोल दर्पणके समान दमकते उनमें सामने बैठे मनुष्यका प्रतिबिम्ब भी पड़ता में ये सब गँवार स्त्रियाँ अपना ही मुँह देखकर लौट नववधूके वास्तविक स्वरूपका किसीको पता ही जरा देखिये तो कि इस जरासे दोहेमें ये सब भाव कितनी सुन्दरतासे सन्निविष्ट हैं—

न जान्यो रूपको मुकुर कपोलन पेखि।

भगवद्गीताके सम्बन्धमें भी ठीक यही बात च है। जिसने इसे देखा, उसे इसमें अपना ही मुँह दीख दर्पणका स्वरूप समझनेके पहले आपको अपने प्रतिबिम्बसे दृष्टि हटानी पड़ेगी और गीताका तत्त्व पहले आपको अपना मत भुला देना पड़ेगा। यदि अपना कोई मत स्थिर करके आपने गीताको देख आपको वही दीख पड़ेगा। जलका स्वरूप जान आपको क्यारियोंकी शकल भुलानी पड़ेगी, अन्य कोनेकी क्यारीमें आपको जल भी तीन कोनेका दीखे गोल क्यारीमें गोल। नववधूके मुखका वास्तवि समझनेके लिये आपको अपना मुख भुला देना पड़े गीताका रहस्य जाननेके लिये आपको अपने पिछले अपना काल्पनिक स्वरूप भी भुला देना होगा। अस्तु

भगवान् श्रीकृष्णकी अलौकिक लीलाओं और शक्तियोंका आविर्भाव जन्मसे ही आरम्भ हो गय पढ़ने-लिखने या सीखनेका इनसे विशेष सम्बन्ध न इनमेंसे 'भगवद्गीता' आज भी हमारे सामने है, उ अलौकिक गुणोंसे समस्त संसारको अपनी ओर अ रही है। यह ठीक है कि आज जो 'भगवद्गीता सामने है, वह इस रूपमें महर्षि वेदव्यासकी बन श्रीकृष्णने जो कुछ अर्जुनको समझाया था, उसीको अपनी दिव्यदृष्टिसे देखकर तद्रूप ही इन पद्योंमें किया है। महर्षि व्यास दूसरोंको भी दिव्यदृष्टि देनेकी रखते थे। धृतराष्ट्रसे उन्होंने कहा था कि 'यदि म का युद्ध देखना चाहो तो मैं तुम्हें दिव्यदृष्टि दे इससे तुम घर बैठे ही युद्धकी समस्त घटनाएँ अपनी अं सकोगे।' इसपर धृतराष्ट्रने कहा कि 'मैं अपने सम्ब मरते-कटते देखना नहीं चाहता। केवल हाल सुनन हूँ।' इसपर महर्षिने वह दृष्टि सञ्जयको थोड़े सम दी, जिससे उन्होंने महाभारतका सब हाल देखकर को सुनाया।

महर्षि वेदव्यास आजकलके वैसे लेखकोंकी तर नहीं, जो इधर-उधरके सामानको लेकर धोखेसे कीर्ति करते हैं। इसीसे उन्होंने भगवान् श्रीकृष्णकी बातोंक के नामसे और उसी रूपमें प्रकाशित किया।

अलौकिक शक्तियोंसे ... और ... महर्षि

कारण उनकी बातोंको बड़ी श्रद्धा-आदरके साथ स्थान ै; परंतु जिन श्रीकृष्णमें भगवान् व्यास-जैसे महर्षि क रखते हों, उनकी महिमाका अनुमान करना कठिन ।

गवान् श्रीकृष्णकी सबसे बड़ी विशेषता यही है कि उनके मयिक बड़े-से-बड़े ज्ञानी, विज्ञानी, धर्मात्मा, तपस्वी, शूर, प्रतापी और पराक्रमी योद्धा भी उन्हें बड़ी द्धा और आदरकी दृष्टिसे देखते थे एवं उनके शायी ऐश्वर्यके कायल थे। व्यास-जैसे महर्षि, युधिष्ठिर-र्मात्मा, विदुर-जैसे नीतिज्ञ, धृतराष्ट्र-जैसे स्वार्थी, अर्जुन म-जैसे योद्धा, सहदेव-जैसे ज्ञानी, द्रौपदी और कुन्ती-न-वयोवृद्धा स्त्रियाँ और भीष्मपितामह-जैसे अलौकिक बल-सम्पन्न महात्मा ईश्वरबुद्धिसे इनके चरणोंमें नत-होकर सुखी होते थे। यह एक बात ही इनके पूर्णा-ोनेका काफीसे भी अधिक प्रमाण है।

ष्मपितामहके पराक्रमसे कौन परिचित नहीं। ये 'इच्छा- । इक्कीस बार समस्त पृथ्वीके क्षत्रियोंका अकेले ही नेवाले श्रीपरशुरामजी इनके शस्त्र-शिक्षक थे। सभी अस्त्रोंके ये ज्ञाता और प्रयोक्ता थे। एक बार जीसे भी इनकी मुठभेड़ हो चुकी थी। बराबर तेईस घोर संग्राम हो चुकनेके बाद जब ये हताश होने लगे में इन्हें अपनी माता मन्दाकिनी ( भागीरथी गङ्गा ) वसुओंके दर्शन हुए। उन्होंने इन्हें प्रस्वापन अस्त्र युद्धमें स्मरण करते ही वह अस्त्र इनके सामने आकर हुआ। तब देवतालोग भी घबरा उठे और इन युद्ध बंद करा दिया। परशुरामने भीष्मकी विजय । इन्होंने उन्हें विजयी पुत्रके समान प्रणाम किया होंने प्रसन्नचित्त होकर आशीर्वाद दिया। इसके वे तपस्या करने चले गये। तबसे भीष्मके पराक्रमकी स्त संसारमें जम गयी।

ों भीष्मने महाभारत-युद्धमें जब घोर कदन आरम्भ पाण्डवोंकी सेना आँधीमें पड़े तिनकोंके ढेरके समान र बिखरने लगी। अर्जुनका पराक्रम एक बच्चेके खने लगा। बड़े-बड़े महारथी उसी तरह उड़ने लगे ीके आघातसे रूईके फाहे। सब लोगोंको यह निश्चय कि अब पाण्डवोंकी खैर नहीं है। सबने यह प्रत्यक्ष इन्होंने यह समझा कि अब युधिष्ठिरकी सेनाका उपस्थित है। यह भयानक भीष्म एक ही दिनमें और दानवोंतकका बीज नाश कर सकता है। इस पाण्डवोंका यह तुच्छ बल किस खेतकी मूली है सारथि बनकर आये हैं, उसे अपने सामने विनष्ट होत पड़ेगा। जिस पक्षकी रक्षाका भार ग्रहण किया है अपनी आँखोंके सामने विध्वंस होते देखना पड़ेगा भगवान्ने स्वयं पृथ्वीका भार उतारनेकी इच्छा की और को अपना निश्चय सुनाकर सुदर्शन चक्रका स्मरण स्मरण करते ही वह आपके हाथमें आ गया। भगवा उतर पड़े, घोड़े छोड़ दिये और बड़े वेगसे चक्र घुम भीष्मकी ओर झपटे। इनके भीषण पदाघातसे पृथ्वी लगी और दिशाएँ काँपने लगीं।

भीष्मने जब देखा कि भगवान् चक्र घुमाते हु ऊपर बढ़े ही चले आ रहे हैं, तब उन्होंने बिन घबराहटके अपने धनुषको और कसके पकड़ा एवं उ घोषके साथ रणमें आन्दोलित करते हुए अनन भगवान्से बोले—'आइये, भगवन्! आइये, देव नाथ और जगत्के अन्तर्यामी भगवन्! आ चक्रपाणे! हे माधव! आपको प्रणाम है। हे त्रिलोकी आज बलपूर्वक आप मुझे इस रथसे मार गिरा सर्वशरण्य! ( सबको शरण देनेवाले ) स्वामिन्! आ रणमें मेरा काम तमाम कीजिये। हे कृष्ण! आपके द्वा जानेपर मेरा दोनों लोकों ( पृथ्वी तथा स्वर्ग ) में. होगा। हे यदुनाथ! आज आपके इस आक्रमणसे तीनों में मेरी प्रतिष्ठा बढ़ गयी है। सब लोग यही कहेंगे कि धन्य हैं, जिनके लिये स्वयं भगवान्को अपनी ( महाभारत-युद्धमें शस्त्र-ग्रहण न करनेकी ) भुलाकर आना पड़ा।'

कहना न होगा कि भगवान् श्रीकृष्णके रहस्यको भीष्म समझते थे, उतना दूसरा नहीं समझता था। अ पहले तो भीष्मपितामह-जैसे आदित्यब्रह्मचारीके अ बल और ज्ञानका अंदाज लगाइये। उसके बाद उनके वचनोंको देखकर श्रीकृष्णके ऊपर उनकी भक्ति-श्रद्धाक चलाइये। इसके अनन्तर भगवान् श्रीकृष्णकी अलौकिक श का अनुमान लगाइये। जो भीष्म एक ही दिनमें दे

बचना असम्भव है और साथ ही वह इस मृत्युको अहोभाग्य भी मान रहे हैं। इन सब बातोंका मनन ए आप भगवान् श्रीकृष्णके स्वरूपको पहचाननेका जिये।

भीष्मपितामहने इस प्रकरणमें भगवान्‌को 'सर्वशरण्य' देकर बड़ी मीठी चुटकी ली है। वे कहते हैं तो 'सर्वशरण्य' (सबको शरण देनेवाले) हैं। दृष्टिमें तो मैं और अर्जुन बराबर होने चाहिये। भक्ति अर्जुनसे कुछ कम है! फिर मेरे ऊपर यह रूप क्यों? क्या इसीका नाम सर्वशरण्यत्व है? भीष्म वीर क्षत्रिय हैं। वे अपने क्षात्रधर्मके अनुसार रगतिको प्राप्त होना चाहते हैं। इसीसे भगवान्‌के नन्य श्रद्धा-भक्ति रखते हुए भी—उन्हें प्रणाम करते अपनी मृत्युको निश्चित समझते हुए भी, उसी धनुष खींचे हुए युद्धके लिये सन्नद्ध खड़े हैं। वान्‌ने लड़नेका ही निश्चय किया तो कसके दो-दो । भीष्म पहले भगवान्‌के चरणोंमें और फिर क्षःस्थलमें अपने पैने बाणोंकी वीरमाला पहनाकर वीरगति प्राप्त करेंगे। इसीलिये प्रकृत प्रकरणमें अपने धनुषको आस्फालित करते हुए ही प्रणाम सब बातें कही हैं। इसके अतिरिक्त श्रीकृष्ण भी य थे। यदि भीष्म शस्त्र छोड़कर एक ओर हाथ खड़े हो जाते तो वह उनके ऊपर आक्रमण ही सकते थे! न्यस्तशस्त्रके ऊपर आक्रमण करना तो र्म नहीं है।

ष्ठिरके राजसूय-यज्ञमें जब यह प्रश्न उपस्थित हुआ प्रथम किसका पूजन किया जाय और युधिष्ठिरने वयोवृद्ध, विद्यावृद्ध और पराक्रमवृद्ध समझकर महसे इसका निर्णय करनेकी बात कही, तब वे रतक चुप रहे और फिर सोचकर बोले कि 'यह जो ओंके तेज, बल और पराक्रमका अभिभव करते हुए सूर्यके समान विराजमान हैं, वही भगवान् सबसे जनीय हैं। जिस प्रकार सूर्य और वायुके कारण काशित तथा आनन्दित रहता है, उसी प्रकार यह वान् श्रीकृष्णके कारण भासित और ह्लादित है। ा इस सभाकी वही दशा हो जायगी, जो सूर्य और न जगत्‌की हो सकती है।'

> ह्येषां समस्तानां तेजोबलपराक्रमैः।
> तपन्निवाभाति ज्योतिषामिव भास्करः॥
> असूर्यमिव सूर्येण निर्वातमिव वायुना।
> भासितं ह्लादितं चैव कृष्णेनेदं सदो हि नः॥
> (सभापर्व ३६। २

इसपर शिशुपाल बिगड़ उठे, उन्होंने श्रीकृ भीष्मको बुरी तरह फटकारा। तब भीष्मने कहा श्रीकृष्णके बालचरितकी जो बहुत-सी अलौकिक लोगोंसे सुनी हैं, उन्हें देखते हुए भी आज संसा कोई पुरुष नहीं है जो वेद-वेदाङ्गोंके विज्ञानमें और श्रीकृष्णसे बढ़कर हो। समस्त भूतोंकी उत्पत्ति और आधार श्रीकृष्ण ही हैं। समस्त जगत्‌के आधार प्रकृति और पुरुष यही हैं, सब भूतोंसे परे इन्हींकी अतः यही सबमें पूज्यतम हैं। व्यक्त और अव्यक्त श्रीकृष्णमें ही प्रतिष्ठित है। सूर्य-चन्द्रमा तथा दिशा आदि सब इन्हींमें आश्रित हैं। यह शिशुपाल तो कोरा बच्चा है, इसीसे कुछ नहीं समझता और श्री सदा निन्दा किया करता है। आज महानुभाव र बच्चोंसे लेकर बूढ़ोंतक ऐसा कौन है, जो श्रीकृष्णको न मानता हो। अथवा यदि शिशुपाल हमारी इस पूजाको अनुचित ही समझता हो तो जो उचित स कर देखे। जिसे अपने प्राण भारू हों, वह रणमें श्री सामने आकर अपने अनौचित्यका फल भोगनेको हो जाय।'

> कर्माण्यपि च यान्यस्य जन्मप्रभृति धीमतः।
> बहुशः कथ्यमानानि नरैर्भूयः श्रुतानि मे॥
> वेदवेदाङ्गविज्ञानं बलं चाप्यधिकं तथा।
> नृणां लोके हि कोऽन्योऽस्ति विशिष्टः केशवादृते॥
> कृष्ण एव हि भूतानामुत्पत्तिरपि चाव्ययः।
> कृष्णस्य हि कृते विश्वमिदं भूतं चराचरम्॥
> एष प्रकृतिरव्यक्ता कर्ता चैव सनातनः।
> परश्च सर्वभूतेभ्यस्तस्मात्पूज्यतमोऽच्युतः॥
> बुद्धिर्मनो महद्वायुस्तेजोऽम्भः खं मही च या।
> चतुर्विधं च यद् भूतं सर्वं कृष्णे प्रतिष्ठितम्॥
> अयं तु पुरुषो बालः शिशुपालो न बुध्यते।
> सर्वत्र सर्वदा कृष्णं तस्मादेवं प्रभाषते॥
> सबालवृद्धेष्वथवा पार्थिवेषु महात्मसु।
> को नार्हं मन्यते कृष्णं को वाप्येनं न [illegible]॥
> अथवा दुष्कृतां पूजां शिशुपालो [illegible]ति।
> दुष्कृतायां यथा न्याय्यं तथायं [illegible]ति॥
> (सभापर्व ३८। १३, १४, १९, २३, २४, [illegible], ३०, ३१

देव आदि अन्य भद्र पुरुषोंने भी भीष्मका समर्थन
परंतु शिशुपाल न माने । कुछ और राजा भी उनके
लिये । रण छिड़ गया । और राजा तो बात समझ-
हट गये; परंतु शिशुपाल बहुत कुछ उछल-कूद
बाद सुदर्शनचक्रके घाट उतर गये ।

डवोंकी ओरसे सन्धिका प्रस्ताव लेकर जब श्रीकृष्ण
र पहुँचे, तब दुर्योधनने कर्ण, शकुनि और दुःशासन
सलाहसे सब बात उलट दी । वह इस प्रस्तावका
करता हुआ सभासे उद्दण्डतापूर्वक उठकर चला
और एकान्तमें जाकर श्रीकृष्णको कैद कर रखनेकी
करने लगा । यह बात वृद्ध कौरवोंके कानोंतक पहुँची ।
दुर्योधनको बुलवाया और भरी सभामें उसकी भर्त्सना
ए बोले कि 'तू इन अप्रधृष्य दुरासद पुण्डरीकाक्ष
) को अपने पापात्मा सहायकोंके साथ मिलकर
चाहता है ? जिन्हें इन्द्रसहित समस्त देवता भी
क सकते, उन्हें तू रोकना चाहता है ? तेरी वही दशा
हाथसे चन्द्रमाको पकड़नेकी इच्छा रखनेवाले दुधमुँहे
होती है । समस्त देवता, मनुष्य, गन्धर्व, असुर
ग मिलकर भी जिनके सामने रणमें नहीं ठहर सकते,
नके रूपको तू पहचानता ही नहीं । अरे मूर्ख ! जिस
ायु मुट्ठीमें बंद नहीं की जा सकती, चन्द्रमा हाथसे
हीं जा सकता और पृथ्वी उठाकर सिरपर नहीं
ा सकती, उसी प्रकार भगवान् श्रीकृष्ण बलपूर्वक
जा सकते ।'

के अनन्तर विदुरने भी दुर्योधनको समझाते हुए
कृष्णके अनन्त अतीत चरितोंका स्मरण दिलाते हुए
'भगवान् श्रीकृष्ण जगत्के कारण हैं । इनका कर्ता
हीं । यह जो चाहें सो कर सकते हैं । तुम इनके
क्रमको नहीं जानते । हे दुर्योधन ! तुम इनकी
करनेसे अमात्योंसहित उसी प्रकार नष्ट हो जाओगे,
में पड़कर पतङ्ग ।'

के पश्चात् भगवान्ने विराट् रूप प्रकट किया, जिसे
कर्ण-दुर्योधनादि मूर्च्छित हो गये और फिर आप
उठकर चल दिये । इनके पीछे-पीछे भीष्म, द्रोण,
दुर, धृतराष्ट्र, अश्वत्थामा, युयुत्सु, विकर्ण आदि
लोग विनीत शिष्यकी भाँति इन्हें पहुँचाने प्रधान
आये ।

के कतिपय प्रकरणोंके उद्धृत करनेसे हमारा यह
से-बड़े लोग ईश्वर समझते थे और उनकी अलौकिक
के कायल थे । साथ ही वे स्वयं भी जन्मसे ही अप
शक्तियोंके ज्ञाता और प्रयोक्ता बराबर रहे । हम यह
कहते कि उस समय श्रीकृष्णका कोई विरोधी था ह
यदि ऐसा होता तो उनके अवतारका कुछ प्रयोजन
रह जाता । केवल मक्खन खाने और गौएँ चरानेके
वे अवतीर्ण हुए ही नहीं थे । हमारे कहनेका अभिप्रा
इतना ही है कि महर्षि व्यास, आदित्यब्रह्मचारी भीष्मा
ब्रह्मविद्या और क्षत्रविद्याकी प्रत्यक्ष मूर्ति आचा
आदि महानुभावोंके आगे कंस, चाणूर और शिशुपा
स्वार्थप्रधान तामस व्यक्ति किस गिनतीमें थे ?

हमने यहाँ सब-के-सब उदाहरण जान-बूझकर म
से ही चुने हैं । इसके कई कारण हैं । पहले तो
चरितका पता देनेवाली पुस्तकोंमें 'महाभारत' ह
प्राचीन है; फिर इसके लेखक महर्षि कृष्णद्वैपायन वेद
कही बातोंमें जितनी अक्षुण्ण प्रामाणिकता मानी जा स
उतनी किसी अन्य लेखककी बातें विश्वसनीय
सकतीं । काम और लोभसे रहित दिव्य-दृष्टिसम्पन्न
की कही अलौकिक बातोंके आगे सिर झुकाना ही पड़
सबसे बड़ी बात समसामयिकताकी है । चरित्र
समकालीन निःस्पृह लेखक जितना सच्चा ऐतिहासिक
दे सकेगा, उतना दूसरोंके लिये असम्भव है । फिर
व्यासमें तो प्रच्छन्न और प्रकट सभी बातें जानने
त्रिकालदर्शिनी दिव्यदृष्टि भी थी ।

सारांश यह कि श्रीकृष्णको 'भगवान्' मानने
संख्या उनके समयमें ही बहुत ऊँचे दर्जेतक पहुँच ग
यह बात इतिहाससे सिद्ध है कि उनके समकालीन
महर्षि भी उनकी अद्भुत शक्तियोंको प्रत्यक्ष देख
ईश्वर या भगवान् मानने लगे थे । आगे यह क्र
परम्परा बहुत ही अधिक बढ़ी । यहाँतक कि इतनी
संख्या शायद ही किसी अवतारके भक्तोंकी रही हो
प्रभाव बौद्धकालके बादतक रहा । प्रसिद्ध पुस्तक 'अम
के कर्ता अमरसिंहको महाराज विक्रमकी सभाका
रत्न बताया जाता है । इससे इनका समय आजसे लग
सहस्र वर्ष पूर्व ठहरता है । ये बौद्ध थे । अमरकोषमें
स्वर्ग और स्वर्गवासी देव-सामान्यका नाम निर्देश
बाद सबसे पहले बुद्ध भगवान्की ही नामावली गिन
रामका तो इन्होंने कहीं अन्ततक नाम ही नहीं लि

ागे इनका मस्तक अनिच्छापूर्वक ही जबरदस्ती झुक
हे प्रच्छन्न श्रीकृष्ण-भक्तिके कारण हो, चाहे श्रीकृष्णकी
शक्तियोंके ज्ञानके कारण हो और चाहे उस समय
पेनी श्रीकृष्णभक्तिके प्रबल प्रवाहके कारण हो—
ाहे जो कुछ हो; परंतु यह प्रत्यक्ष है कि ब्रह्मा,
हेशका वर्णन करते हुए अमरसिंहको श्रीकृष्णका नाम
कर लेना पड़ा है। केवल नाम ही नहीं, उन्होंने तो
थानमें इन्हींका साङ्गोपाङ्ग वर्णन किया है। 'विष्णु-
कृष्णः'से आरम्भ करके उन्होंने उपेन्द्र ( इन्द्रके
), कैटभजित् ( मधु-कैटभके मारनेवाले ), श्रीपति,
यज्ञपुरुष, विश्वरूप, जलशायीके साथ-साथ दामोदर,
देवकीनन्दन और वसुदेवका पुत्र भी कहा है।
विष्णु तो देवकीनन्दन या वसुदेवसूनु हो नहीं
तः यह स्पष्ट है कि अमरसिंहने विष्णुको श्रीकृष्णके
ं बल्कि श्रीकृष्णको ही विष्णुके रूपमें अङ्कित किया
के आगे बलरामजी भी आ गये हैं। प्रद्युम्नको
त्रको ) कामदेवके नामोंमें स्थान मिला है, यद्यपि काम-
ाचकोंके स्थानपर 'प्रद्युम्नका' प्रयोग संस्कृत-साहित्य-

में कहीं नहीं होता। सारांश यह कि श्रीकृष्णकी
शक्तियों और लोकातिशायी प्रभावकी छाप उनके ज
लेकर हजारों वर्ष बादतक—बौद्धधर्मके बादतक—
तकपर भी अटूट बनी रही, इनके भक्तोंकी संख्या अप
और बराबर बढ़ती ही गयी।

× × ×

ऐतिहासिक दृष्टिसे महाभारतका श्रीकृष्णचरित
अधिक प्रामाणिक माना जा सकता है और उससे श्री
भगवान् होना और अवतार होना निर्विवाद सिद्ध है

जहाँ श्रीकृष्ण इतने बड़े कुटुम्बी थे, वहाँ उन्होंने
कुटुम्बियोंको अन्यायी और अत्याचारी होते देखक
जान-बूझकर अपनी आँखोंके सामने ही समूल न
करा दिया था। इन्हीं सब बातोंको देखते हुए तो
प्रकृतिका वशवर्ती जीव नहीं बल्कि उसका
'भगवान्' मानते हैं। इसीलिये तो महर्षि व्यास
अनेक स्थानोंपर 'प्रकृति-नटीका नचानेवाला सूत्रधा
है और इसी कारण उन्हें उनके समकालीन बड़े-से-ब
विज्ञानी और पराक्रमी पुरुष 'भगवान्' कहा करते

# हिंदू-संस्कृतिमें ईश्वरवाद

( लेखक—श्रीबाँकेविहारीदासजी बी०एस्-सी०, बी०ए०, एल्-एल्०बी० )

अंग्रेज संतकी बात याद आ गयी—'A man can-
y a more sincere compliment to
than to spend his life seeking It.'
पके अन्वेषणमें ही जीवन-यापन करनेसे बढ़कर
ान अथवा सत्यके पूजनकी कोई अन्य पद्धति
ं।'

की खोजमें चल पड़ा हूँ। जीवनकी उलझी पहेली
ो मन आतुर हो उठा है। मेरा ज्ञान केवल इतना
ह 'प्यारा है', और वह असंख्य कल्याण-गुणोंका
। उसकी करुणाके स्वभावमें पूर्ण विश्वास रख
क्षात्कारको जीवनका लक्ष्य बनाया है। वर्षों बाद
ा जागे हैं। यह शरीर जिसका परिणाम भस्म,
विष्ठा है, उसे श्यामसुन्दरके पथकी रेणु बना पाया
सुन्दर कभी प्रियाजीके साथ नग्नचरण वृन्दावनके

हमारा ईश्वरवाद तर्ककी कसौटीसे परेकी व
अनुभूतिका विषय है। जो उसमें शङ्का करता है,
दोनों हाथ उठाकर कहता हूँ—यदि सच्ची जिज्ञास
जाग गयी है तो साधनके क्षेत्रमें कूद पड़ो। मैं
दिलाता हूँ—उस ईश्वरको त्रिभङ्ग-ललित भङ्गिमासे
सहारा लेकर स्थित, मुरली-रवसे जड़को चेतन और
अचेतन करते आज भी साक्षात् देख सकोगे।

हमारा ईश्वर कल्पित नहीं, वह सच्चिदानन्दस्व
राधाका प्रियतम, नन्दका लाला, यशोदाका कन्हैय
वपु धारणकर नित्य वृन्दावनमें विराजता है। उस
रूप, गुण, नाम—किसीका आश्रय लो। द्रौपदीके
गजेन्द्रके समान आर्त होकर आश्रय लो! वह आ
अपने पीताम्बरके छोरसे जन्मोंसे ढुलकते तुम्हारे अश्
आयेगा। अनित्य संसारमें यही चार वस्तुएँ नित्य हैं,

ूफी संतने जब श्यामा-श्यामका आलिङ्गन प्राप्त किया,
ानुभूति इस प्रकार व्यक्त हुई—

ाने इस्म व मुसम्मा चू फ़र्क नेस्त बबीं
दर तजल्ली इस्मा जमाले ख़ुदा बूद।
ालि हक़ तलबी हमनशीं नामश बाश
ः विसाले ख़ुदा दर विसाले नामे ख़ुदा॥

—मुईम

ी तथा उसके आवरण देहमें कोई भी अन्तर मत
रे देहाभिमानके द्वारपर ईश्वरीय प्रकाश प्रत्यक्ष हो
ईश्वरीय मिलनके लिये निरन्तर भगवन्नामके साथ
ावन्नामकी प्राप्तिसे ही भगवत्प्राप्ति होती है।'

पके प्रसिद्ध वैज्ञानिक रिकेजक ( Recejac ) ने
त्र'में आरूढ़ होकर अपना अनुभव इस प्रकार
–

live, yet not I, but God in me.'
जीवित हूँ—पर मुझमें मेरा अहं नहीं। मुझमें मेरा
ओतप्रोत है।'

रे ईश्वरवादकी अनुभूति असाधारण है। पश्चिम देश-
उसकी गाथा यों गायी है—

re perceiving of Reality will not do,
articipating in it, possessing and
possessed by It.

यका अनुशीलन ही पर्याप्त नहीं, सत्यमय हो
ीतर-बाहर उसीसे ओतप्रोत रहना परम श्रेयस्कर
म अपनी भाव-भाषामें एक शब्दमें कहेंगे—
'। गोपियोंने प्रभासक्षेत्रमें अपने प्रियतमसे माँगा है—

**ुश्च ते नलिननाभ पदारविन्दं**
**योगेश्वरैर्हृदि विचिन्त्यमगाधबोधैः।**
**ारकूपपतितोत्तरणावलम्बं**
**गेहञ्जुषामपि मनस्युदियात् सदा नः॥**

( श्रीमद्भा० १० । ८२ । ४९ )

ाद्मनाभ! तुम्हारे चरणारविन्द अगाध ज्ञानी योगेश्वरों-
में चिन्तनीय बताये गये हैं। गृहोंमें आसक्त संसार-
में गिरी हम सबके उद्धारके अवलम्बरूप वे श्रीचरण
ः मनोंमें प्रत्यक्ष रहें। असुरोंके पीछे दौड़नेसे श्रान्त
वनकी कण्टक-कंकड़ियोंसे व्यथित उन चरणोंको अपने

नहीं कर लेता, जबतक प्यारेको पा नहीं लेता, ।
प्राप्तिमें साधनाके अन्तकी प्राप्ति ( Journey's en
lover's meeting ) से पूर्व सन्तुष्ट नहीं होता
स्वरूप कितना महामहिम है। श्यामसुन्दरने भक्तकी
वर्णन करते हुए कहा है—

**'अनुव्रजाम्यहं नित्यं पूयेयेत्यङ्घ्रिरेणुभिः।'**

'मैं नित्य मेरे उस अनन्य प्रेमी भक्तके पीछे-
लिये चलता हूँ कि उसकी पवित्र चरण-रजसे अपने
बना लूँ।' यह उच्च स्वरूप कितना महान् त्याग नहीं
कितनी महती गुरुकृपाकी आवश्यकता नहीं
रहस्यको जाननेवालोंने कबसे इस तत्त्वको कह रक्ख

The Supreme Experience deman
whole man. No man can serve two m
(*Theologia Gern*

'अनन्य भावसे परमात्माका ही हो जाना पड़ेग
म्यानमें दो तलवारें नहीं समा सकतीं।'

इसी अनुभूतिका वर्णन रसिकवर भारतेन्दु श्रीहरिश
किया है—

पिया प्यारे बिना यह माधुरी मूरति औरनको अब पेखि
सुख छाड़िकै संगमको तुम्हरे इन तुच्छनको अब लेखि
'हरिचंद' जू हीरन को बेवहार कै काचन को लै परेखि
जिन आँखिनमें तुव रूप बस्यो, उन आँखिन सों अब देखि

हमारे ईश्वरको देखनेके लिये प्रेमका चश्मा
पड़ेगा। भक्तोंकी पदधूलिमें लोटना पड़ेगा। इन
गङ्गा-यमुना बहा उस त्रिवेणीमें अपने आत्माको स्ना
होगा। प्यारेके लिये करुण पुकार करनी होगी—
पुकार, जैसी कि स्वामी श्रीविवेकानन्दजीने अपने सर्वज्ञ
जीके सम्मुख रुद्ध कण्ठसे की थी। 'रुरुदुः सुस्वरं
दर्शनलालसाः' जैसी गोपियोंकी पुकारके समान ही
पुकार। वह उनकी रससे ओतप्रोत भाषा—

**( राग जैजैवन्ती )**

कत दिने हबे से प्रेम संचार।
हये पूर्णकाम, बलबो हरिनाम, नयने बहिबे प्रेम-अ
कबे हबे आमार शुद्ध प्राण मन, कबे जाब आमि प्रेमेर वृ
संसार बंधन हइबे मोचन, ज्ञानाञ्जने जाबे लोचन-

कबे जाबे आमार धर्म-कर्म, कबे जाबे जाति-कुलेर भर्म।
जाबे भय-भावना-श्रम, परिहरि अभिमान लोकाचार॥
र्व अंगे भक्त-पद-धूलि, काँधे लये चिर वैराग्येर झूलि।
रवारि दुइ हात तूलि, अञ्जलि अञ्जलि प्रेम-यमुनार॥
ऽ हये हाँसिब-काँदिब, सच्चिदानन्द-सागरे भासिब।
मातिये, सकले माताब, हरिपदे नित्य करिब विहार॥
—श्रीरामकृष्णपरमहंसकथामृत (बँगला), पहला भाग

र्थ गुरुदेवने 'तथास्तु' कहा। एक आलिङ्गनद्वारा नि करा दिया। वे बोले—'नरेन्द्र! आज मैं अपनी तुम्हें देकर भिखारी हो गया।' प्रेम-मूर्छाद्वारा ईश्वरानुभूति हो गयी। वह कृतकृत्य हो गया। गीविवेकानन्दजीने गुरुसे प्राप्त वह महान् सम्पत्ति में वितरित की और कितने ही शुष्क जीवनोंको और सुरभित बनाया।

रवाद ही एकमात्र सत्य है। उस सत्यका प्रकाश भी हो सकता है और चाहे जिस उद्दीपन-विभावसे ा है। उसके लिये समय नहीं निर्धारित किया —

Ione can say when and how it come. It is not for me and you the moment. After making some Jacob Boehme gazed fixedly upon nished pewter' and fell into an r: St. Ignatius Loyola on seeing nning water."
(In Re. Fifth Veda—Harvard University)

ई कह नहीं सकता कि कबतक और किस प्रकार यह येगा। नगण्य प्रयत्नके फलस्वरूप हमारे और तुम्हारे (लक्ष्यप्राप्तिके) क्षणको निर्धारित करना सम्भव त इग्नाशियस लोयला बहता पानी दीखनेपर (निर्झर-रत अनन्तकालीन साधनाका संकेत समझकर) तथा मकीली गिल्टके बर्तनको थोड़ी देरतक देखते रहनेके माधिस्थ हो गया।'

वह अनुभूत होता है, हुआ है और होगा; क्योंकि वही सत्य है।

**तो विद्यते भावो नाभावो विद्यते सतः।**

'जो असत् है, उसकी भावरूपसे विद्यमानता और सत्का कभी अभाव नहीं होता। तत्त्व इन दोनों—असत् और सत्का अन्त देख लिया है। पथके पथिक हैं, उन सबका यही अनुभव है—

'There is a great experiment p in this life and there is a great of the experiment; but in the nat things it is not to be bought ch for it demands the whole man. been said that the life of the my one of awareness of God and as t we must remember that we are d with a question of life and of problem.........(*Lamps of Western Mystic* A. E. Waite, p. 242)

'जीवनमें बड़ी-से-बड़ी अनुभूतिके लिये अवस उसका बड़े-से-बड़ा फल भी है; परंतु है यह सौ महँगा। इसके लिये सर्वतोभावसे समर्पणकी आवश्यक है। इस सम्बन्धमें इस बातका ध्यान रखना अत्यन्त है कि यह जीवनका तथा जीवन भर हल करते र प्रश्न है।'

(वेट लिखित 'लैम्प आफ वेस्टर्न मिस्टि

हमारे देशके संतोंने कहा—इस अनुभूतिके लिये जीवन बिताना होगा। (Ethical life is a prel life spiritual.) सदाचार आध्यात्मिक जीवनक है। वह जीवन श्रद्धासे युक्त होगा। श्रद्धा क्या ?—आस्तिकता। भगवान्के चाहे जिस स्वरूपका साक्षात्क हो, उनके व्यापक स्वरूपकी अनुभूतिके पश्चात् ही तत्त्व (सगुण स्वरूप) का साक्षात्कार होगा। 'ब्रह्मभूत पश्चात् भगवत्कृपाद्वारा पराभक्ति पाकर जीव प्रभुको कृतकृत्य होता है। (गीता १८। ५

सोइ जानइ जेहि देहु जनाई। जानत तुम्हहि तुम्हइ है
तुम्हरिहि कृपाँ तुम्हहि रघुनंदन। जानहिं भगत भगत उ
(श्रीतुलसी

हमारे 'ईश्वरवाद'की सत्यताका अनुभव क दार्शनिक शोपेनहर (Schopenhaur) पुकार उ

'In the whole world there is no

निषदोंके उच्चातिउच्च कल्याणमय ज्ञानसे बढ़कर
रमें अध्ययनके लिये और कुछ है ही नहीं। मेरे
वं मृत्यु दोनोंका यही अवलम्बन है।'

अमेरिकन कविश्रेष्ठ इमर्सन ( Emerson ) संत
'horeau ) के पास वाल्डेनमें दर्शन करने गये तो
त एक वृक्षतले एक टूटी खाटपर विराजमान हैं
। सर्प निर्भय विचर रहे हैं। आपने प्रश्न किया—
! आपको इनसे डर नहीं लगता ?' उत्तरमें श्री-
ो सिरहानेसे निकाल अश्रुजलसे प्रभुकी उस शब्दमयी
ाभिषेक करते हुए संत बोले—'Where is fear
Mother Gītā is there to protect.'
तेश्वरी गीताजीकी गोदमें उनके अबोध बालकको
म्भावना कहाँ ?'

ओंके ईश्वरवादकी यदि कोई प्रत्यक्ष मूर्ति देखना
तो उसे श्रीमद्भगवद्गीता देखना चाहिये। उस
प्रदर्शकके ये वाक्य बड़े महत्त्वपूर्ण हैं—

**मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति।**
**ाहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति॥**

( गीता ६ । ३० )

सब कहीं मुझे देखता है और सबको मुझमें देखता
उसे तिरोहित नहीं होता और वह मुझसे तिरोहित नहीं
ादि यह वाक्य हृदयमें बैठ गया तो अवश्य जीव एक
मसुन्दरके चरणारविन्दको प्राप्त कर लेगा। यह सब
नेर्भर है—

**द्धावाँल्लभते ज्ञानं तत्परः संयतेन्द्रियः।**
**नं लब्ध्वा परां शान्तिमचिरेणाधिगच्छति॥**

( गीता ४ । ३९ )

यतेन्द्रिय होकर ज्ञान-प्राप्तिमें लगा हुआ श्रद्धावान् पुरुष
ा करता है और ज्ञान प्राप्त करके अविलम्ब परम शान्ति
।' यह श्रद्धा दैन्यसे उत्पन्न होती है। दैन्य कैसा ?—

चेतन जग जीव जत सकल राममय जानि।
उँ सब के पद कमल सदा जोरि जुग पानि॥

( श्रीरामचरितमानस )

। 'नमः' कारसे मन सदाके लिये नम्र हो जाता है।
ही बन्धन तथा मोक्षका हेतु है। यह परम दुर्लभ

**सततं कीर्तयन्तो मां यतन्तश्च दृढव्रताः**
**नमस्यन्तश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते**

( गीता ९

'मेरे भक्त निरन्तर मेरा कीर्तन करते हुए, दृढ़ निय
संयम करते हुए, मुझे नमस्कार करते हुए तथा नित
लगे हुए भक्तिपूर्वक मेरी उपासना करते हैं।'

इस प्रकारका कीर्तन कैसे हो ? यह श्रीचैतन्यम
बतलाया है—

**तृणादपि सुनीचेन तरोरपि सहिष्णुना**
**अमानिना मानदेन कीर्तनीयः सदा हरिः**

'तृणसे भी अपनेको छोटा मानकर, वृक्षसे भी
सहिष्णु रहते हुए, स्वयं सम्मानसे दूर तथा दूसरोंका
करते हुए सदा श्रीहरिका कीर्तन करना चाहिये।' उ
की अनन्त नामावलीमेंसे जो नाम अपनेको प्रिय लगे,
कीर्तन करना चाहिये।

**हरेर्नाम हरेर्नाम हरेर्नामैव केवलम्**
**कलौ नास्त्येव नास्त्येव नास्त्येव गतिरन्यथा**

'श्रीहरिका नाम, हरिका नाम, एकमात्र श्रीहरि
ही—इसके अतिरिक्त कलियुगमें दूसरी कोई गति
नहीं है, नहीं ही है।' प्यारे ( प्रभु ) ने स्वयं कहा है

**नाहं वसामि वैकुण्ठे योगिनां हृदये न च**
**मद्भक्ता यत्र गायन्ति तत्र तिष्ठामि नारद**

( ८

'नारदजी ! मैं वैकुण्ठमें निवास नहीं करता
योगियोंके हृदयमें ही। मेरे भक्त जहाँ गायन (
करते हैं, मैं वहीं रहता हूँ।' कीर्तनमें सात्त्विक 
प्रकाश ( प्रादुर्भाव ) होनेसे उन प्रभुके आगमनका
होता है।

प्रह्लादके लिये प्रेमवश पाषाण-स्तम्भसे प्रक
वाले, सदा हमारे हृदयमें विराजनेवाले, श्यामसुन्द
उस कमलासनको छोड़ अपनी रूप-माधुरीसे नेत्रों
करते हुए अपनी ईश्वरताका अनुभव हमें क्यों नहीं क

**न प्रेमा श्रवणादिभक्तिरपि वा योगोऽथवा वै**
**ज्ञानं वा शुभकर्म वा कियदहो सज्जातिरप्यस्ति**
**हीनार्थाधिकसाधके त्वयि तथाप्यच्छेद्यमूला**
**हे गोपीजनवल्लभ व्यथयते हा हन्त दासैव म**

ग है, न ज्ञान प्राप्त है, न मैंने कोई भी शुभ कर्म मेरी जाति भी अच्छी नहीं है; इस प्रकार अत्यन्त साधकको यह अच्छेद्य जड़वाली होनेके कारण माया, जनवल्लभ ! तुम्हारे रहते ही हाय, हाय, निरन्तर कष्ट ।'

भावमें आरूढ़ हो पुकारते चलना है—

गोपाल हरे मुकुन्द गोविन्द हे नन्दकिशोर कृष्ण ।
यशोदातनय प्रसीद श्रीबल्लवीजीवन राधिकेश ॥
( बृहद्भागवतामृत )

ी माधुरी इस साधनमें है । यहाँ साध्य-साधन प्राप्त हो जाते हैं । अहो, प्यारेके नामकी माधुरी राधिकाजीसे पूछे—

ताण्डविनीरतिं वितनुते तुण्डावलीलब्धये
डकडम्बिनी घटयते कर्णार्बुदेभ्यः स्पृहाम् ।
ङ्गणसङ्गिनी विजयते सर्वेन्द्रियाणां कृतिं
ने जनिता कियद्भिरमृतैः कृष्णेति वर्णद्वयी ॥
( विदग्धमाधव )

खमें पहुँचकर अनेक मुखोंकी प्राप्तिके लिये ( जिससे ोंसे एक साथ ले सकें ) प्रबल उत्कण्ठा जाग्रत् ; कर्णकुहरोंमें पहुँचकर अरबों कानोंकी प्राप्तिकी पन्न करते हैं ( जिससे सबसे सुने जा सकें ); चित्तमें सम्पूर्ण इन्द्रियोंकी कृति एकत्र कर लेते हैं ( इन्द्रिय- ो जाता है ) ! पता नहीं 'कृष्ण' ये दो अक्षर कितने उत्पन्न हुए हैं ।'

'कृष्ण' नामके आस्वादनकी युक्ति श्रीरासेश्वरीसे चाहिये—

श्यामेत्यनुपमरसापूर्णवर्णैर्जपन्ती
स्थित्वा मधुरमधुरोत्तारमुच्चारयन्ती ।
थूलान्नयनगलितानश्रुविन्दून् वहन्ती
मा . प्रतिपलचमत्कुर्वती पातु राधा ॥
( श्रीराधासुधानिधि )

याम-श्याम' इस प्रकार अनुपम रससिन्धु इन वर्णोंका ती हुई, रुक-रुककर अत्यन्त मधुर तारस्वरमें इन्हींका करती, मोतियोंके समान अश्रुबिन्दुओंको नेत्रोंसे , हर्षसे रोमाञ्चित होती तथा पल-पलपर चौंकती हुई

किस वाणीसे पुकारा जा रहा है—इसकी वह चि करता । वह भावका रसिक है । मौलाना रूमीने 'मसनवी'में यह रहस्य इस प्रकार प्रकट किया है—

"मूसा पैगम्बरने एकान्त वनमें एक सरलहृद गड़रियेको रुद्ध कण्ठसे विलाप करते सुना—

'हे स्वामी ! तू कहाँ है जो मैं तेरी चाकरी कर जूता सीऊँ । तुझे कँघी करूँ । हे नाथ ! तू कहाँ है तेरी सेवा करूँ, तेरे वस्त्र धोऊँ, उनकी जूँवें मारूँ ! बीमार पड़े तो तेरे पास बैठकर तुझे आश्वासन दूँ । चापूँ । तेरा बिस्तर लगाऊँ । यदि मैं तेरा घर दे तो तुझे रोज सबेरे और सन्ध्यासमय मालपूए अ खिलाऊँ । इन वस्तुओंको लाना मेरा काम रहा औ तेरा काम ।'

पैगम्बर मूसाने उसे धमकाकर कहा—'ओ कुफ्र मत बक ! अपना मुँह बंद कर ! अपने कुफ्रसे संसारको गंदा कर रहा है । धर्मके रेशमी कपड़ोंमें सी रहा है ।'

वह बेचारा सहम गया । लेकिन करुणासागर भ यह सहा न गया । आकाशवाणी हुई—

वही आमद सूए मूसा अज खुदा ।
बंदा मारा अज मा करदी जुद
तू बराए वस्ल करदन आमदी ।
या बराए फ़स्ल करदन आमदी
मा बरूँ न निगरेम व क़ालरा ।
मा दरूँरा बनिगरेम व कालरा
नाज़िरे कल्बेम अगर ख़ाशा बुवद ।
गर चे गुफ्ते लफ्ज़े नाखासा बुवद
चंद अजो अलफ़ाज़ो अखमोरा मजाज़ ।
सोज़ खांहम सोज़ बआँ सोज साज
आतिशे अज इश्क दरजा बर फ़रोज़ ।
सर बसर फ़िक्रो इबादत राँ बसोज
मूसया आदाबे दाना दीगरंद ।
सोख़्ता जाना रुवाना दीगरंद
मिल्लते इश्क अज हमा दीनहा जुदास्त ।
आशिकां रा मिल्लता मज़हब ख़ुदास्त

'मूसा ! तूने मेरे प्यारेको मुझसे जुदा कर दिया । त

हूँ। मैं निष्कपट द्रवीभूत हृदयसे आकर्षित होता तड़पन चाहता हूँ—तू तड़पन उत्पन्न कर। प्रेमकी गेन पैदा कर। ज्ञानियों एवं पण्डितोंके ढंगसे प्रेमियों-यारे होते हैं। इनमें तू पाण्डित्य मत ढूँढ़। इनको वस्त्र को कहता है, फटेको सीनेको कहता है? इनको होश इन्होंने कपड़े पहने भी हैं। प्रेमका धर्म तथा कर्म मैं हूँ। यह पन्थ ही निराला है।'

ू संस्कृति प्रत्येक क्षेत्रमें सब देशोंकी संस्कृतियोंकी । पश्चिम देशके प्रकाण्ड विद्वान् प्रोफेसर मैक्समूलर muller ) ने इसे मुक्तकण्ठसे स्वीकार किया है—

I were to look over the whole to find out the country most richly ed with all the wealth, power and that Nature can bestow, I should to India.

I were asked under what sky the 1 mind has most fully developed of its choicest gifts, has most deeply red on the greatest problems of life is found solutions of some of them well deserve the attention even of who have studied Plato and Kant, ıld point to India.

nd, if I were asked myself what literature we here in e, we who are nurtured almost ively on the thoughts of the s and Romans and of the Semetic he Jewish, may draw that corrective is most wanted in order to make ıer life more perfect, more universal, more truly human, a life not for ife only, but a transfigured and l life, again I should point to India.'

( In a letter to Queen Victoria in the year 1858 )

पूर्ण विश्वमें समस्त प्राकृतिक साधनोंसे सम्पन्न, शक्ति और सम्पत्तिसे समलङ्कृत देश मेरे विचारसे ही है।

दि मुझसे पूछा जाय कि किस देशमें मानव-मस्तिष्कने मुख्यतम शक्तियोंको विकसित किया, जीवनके ड़े प्रश्नोंपर विचार किया और ऐसे समाधान ढूँढ़ [illegible]

'यदि मैं अपने आपसे पूछूँ—किस साहित्यका आ सेमेटिक, यूनानी और केवल रोमन विचारधारा हुए यूरोपीय अपने आध्यात्मिक जीवनको अ विकसित, अत्यन्त विश्वजनीन, उच्चतम मानवीय बना जो जीवन इहलोकसे ही सम्बद्ध न हो अपितु एवं दिव्य हो, तो मैं फिर भारतवर्षकी ही ओर सङ्केत क

( सन् १८५८ में महारानी विक्टोरियाको भेजे गये पत्र

यह स्वाभाविक है; क्योंकि स्वयं श्यामसुन्दरका कथ

**पिताहमस्य जगतो माता धाता पितामह**

( गीता

'मैं ही इस जगत्का माता-पिता, रक्षक तथा भी हूँ।'

हमारे ईश्वरवादमें सभी मत-मतान्तरोंको स्थान है हम दूसरेकी वाणीका मर्म समझ लें तो विश्व-प्रेमक हममें धधक उठे। अपने ईश्वरवादको न समझकर खण्डन-मण्डनमें उलझते हैं। हमें प्रभुका यह वाक्य रखना चाहिये—

**मत्तः परतरं नान्यत्किंचिदस्ति धनंजय**
**मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव**
**त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत्**
**मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम्**

( गीता ७। १०

'धनंजय! मुझसे परे और कुछ भी नहीं है सूतके मणियोंकी भाँति यह सब मेरेद्वारा व्याप्त है तीन ( सत्त्व, रज, तम ) गुणोंके भावोंसे मोहित यह विश्व इस जगत्से परे मुझ अविनाशीको नहीं जानता।'

'वाणी'—शास्त्र न समझनेसे भ्रम होता है। अ की सम्भावना होती है। हमारा ईश्वरवाद हमें हमारे सबमें दिखाता है, विशेषकर द्वेषीमें। उसे देखक रोम पुकार उठता है—

हजारों जाँ भी हों तो कर दूँ रकीब पर कुरबान
मेरा उदू ही सही, पर है आशनाँ तेरा

मैं तो अपने ईश्वरवादका अर्थ इतना ही जान अनुभव करनेकी चेष्टा करता हूँ—

**ज्ञानं तदेतदमलं दुरवापमाह**
**नारायणो नरसखः किल नारदाय।**
**एकान्तिनां भगवतस्तदकिंचनानां**

अत्यन्त दुष्प्राप्य निर्मल ज्ञान, जो नरके सखा नारायणने देवर्षि नारदजीको बतलाया था, भगवान्के अनन्य भक्तोंके चरण-कमलोंकी धूलि सर्वाङ्गमें ोंको ही प्राप्त होता है।'

कजन यदि अपनी चरण-रज देंगे तो मैं उस पहेलीको ; सफलमनोरथ होऊँगा। मेरे मनोरथका स्वरूप ालुद्दीन रूमीने बताया है—

ıy love has pierced me through
and through;
; thrill with bone and nerve entwine.
est a flute laid on Thy lips,
lute on Thy breast recline.
eathe deep in me that I may sigh,
t strike my strings and tears shall
be mine.

( Hastie's translation of *Masnavi* )

रोम-रोममें पैठा, प्रियतम! प्रेम तुम्हारा।
तनके तार-तारमें धावित उसकी विद्युत्-धारा॥
मुरली एक अधरपर, मोहन! धरी तुम्हारे।
मैं हूँ एक तुम्हारे उरपर पड़ी विपञ्ची, प्यारे॥

ऐसा स्वर मुरलीमें फूँको, आह उठे अन्तरसे।
ऐसा तारोंको झनकारो, नयन हमारे बरसें।

उसीको एक ईसाई संतने इस प्रकार व्यक्त किया

Oh to be nothing, nothing!
Only to lie at His feet.
A broken and empty vessel
For the master's use made meet.
Empty that He may fill me
As forth to His service I go;
Broken that so more freely
His life through mine may flow.

'ओह, और कुछ भी बननेकी इच्छा नहीं। कुछ भी
बस, उनके चरणोंपर पड़ा रहूँ।
एक भग्न और रिक्त पात्र बनकर,
जो वास्तवमें मालिककी सेवाके ही लिये गढ़ा गय
यह रिक्त इसलिये कि वे ही इसे भरें,
जब मैं उनकी सेवाके लिये उपस्थित होऊँ।
और भग्न इसलिये कि अबाधरूपसे उनकी जी
मुझमें प्रवाहित हो सके।

# हिंदू संस्कृति और स्वाधीनता

( लेखक—पं० श्रीजीवजो न्यायतीर्थ, एम्०ए० )

संस्कृतिका प्रथम प्रभात किस पुण्यदिवसको दिखलायी , यह आज भी गवेषणाका ही विषय है। एक समय के तट-प्रदेशमें फैली हुई एक विशिष्ट सभ्यताकी ाहित हुई थी तथा वही सभ्यता क्रमशः समस्त भारतमें , यह अनेकों वेद-मन्त्रों तथा मनु प्रभृति धर्मशास्त्रोंसे ा है।* सिन्धु, सरस्वती, दृषद्वती प्रभृति कुछ नद- नदियोंके सन्निहित बहनेवाली धाराओंसे प्लावित उत्तर भूखण्डमें आर्य-सभ्यता या हिंदू-संस्कृतिकी आदि ज है, यह बहुतोंका मत है। †

परवर्ती कालमें बाहरसे विदेशी जातियोंने भारत किया तथा सिन्धुनदके किनारेके प्रदेशोंपर आक्रमण उनका जिस जातिके साथ संघर्ष हुआ, देशके नामके

* दृष्टान्तरूपमें ऋग्वेद १० मण्डल ७५ सूक्त देखिये। इस प्रकारके बहुतसे मन्त्र हैं। मनुके द्वितीय अध्याय १७, १ १, २२ श्लोकमें ब्रह्मावर्त, कुरुक्षेत्र, मत्स्य, पाञ्चाल, शूरसेन, मध्यदेश तथा आर्यावर्तपर्यन्त क्रमिक सभ्यताका हुए नामोल्लेख किया गया है। 'संस्कृति' शब्दका आधुनिक अर्थ प्राचीन कालमें आचार-सदाचार, चरित्र प्रभृति शब्द ा जाता था। वर्तमानमें प्रचलित सभ्यता, कृष्टि, भावधारा—ये सारे शब्द भी आजकलके कल्पित culture शब्दके अनुवाद

† मैक्समूलर साहब अपनी 'Vedic Index' नामक पुस्तककी भूमिकामें लिखते हैं—Here the home of the of the earliest period—that of the Ṛgveda is the territory drained by the Indus river corresponding roughly to the North-west Frontier Province of the Punjab of the

को उन्होंने 'सिन्धु' कहकर पुकारा। सम्भवतः
ारी लोग सेमेटिक जातिके थे, इसी कारण उनके
किल्यके कारण 'सिन्धु' 'हिंदू' रूपमें परिणत हो
ेरुतन्त्रमें 'हिंदू' शब्दकी व्युत्पत्ति दूसरे प्रकार
है, तथापि अन्य किसी शास्त्र-ग्रन्थमें 'हिंदू' शब्दका
होने तथा मेरुतन्त्रमें लण्डन नगरका 'लण्ड्र' प्रभृति
ारा उल्लेख होनेके कारण इसकी प्रामाणिकताके
सन्देहको पर्याप्त अवकाश है; परंतु 'हिंदू'
व्यवहार इतना व्यापक हो गया है कि इसे माने
न नहीं चल सकता। इन बातोंकी आलोचनाका
यही है कि किसीको यह भ्रम न हो जाय कि 'हिंदू'
उत्पत्तिके साथ हिंदू-संस्कृति समकालीन है; बल्कि
के उत्पन्न होनेके बहुत पहले ही हिंदू-संस्कृतिका
ास हो गया था, यह कहनेकी आवश्यकता नहीं है।

य ही हिंदू-संस्कृतिका काल-निर्णय करनेके लिये
नस्वी पुरुषोंने बहुत परिश्रम किया है। मनस्वी
र तिलक, हार्मेन जेकोबि, मैक्समूलर, मैक्डॉनेल,
वेबर प्रभृति प्राच्य विद्याविशारदोंका नाम इस
वेशेषरूपसे उल्लेखनीय है। परंतु खेदका विषय यह
मेंसे किसी भी मतका दूसरेके साथ ऐक्य नहीं है। सभी
हैं, सभी तर्क और युक्ति उपस्थित करते हैं; परंतु इनके
तनी विभिन्नता है कि किसीके मतको स्वीकार करनेकी
ीं होती। पचीस हजार, आठ हजार, छः हजार, चार
र अन्ततः तीन हजार वर्ष पूर्व हिंदू-संस्कृतिका आविर्भाव-
न्न विद्वानोंके मतसे है। कुछ वर्ष पूर्व सिन्धुनदके तट-
देशमें 'मोहन-जो-दड़ो' तथा 'हरप्पा'के खण्डहरोंका
हुआ है। इस अन्वेषणके बाद भारतीय इतिहासमें
ड़े परिवर्तनकी सम्भावना दीख पड़ती है। यह
ा छः हजारसे भी अधिक पूर्वकी किसी सभ्यताका
करता है। इसे प्रायः सभी मतके लोग स्वीकार
आर्य-सभ्यता अथवा हिंदू-संस्कृतिके आविर्भावके
ाश्चात्य पण्डितोंमें अधिकांशका मत चार हजार वर्षसे
ले नहीं जाता। इस ध्वंसावशेषके समान जीवन्त प्रमाण
जानेपर उनके मतका खण्डन सम्भव हो गया है।
स स्थानकी अनुसन्धान-समितिके परिचालकके रूपमें
मार्शलकी नियुक्ति हुई। उन्होंने अपने लिखित
यह मत प्रकट किया कि 'यद्यपि वर्तमान हिंदू-
मिलता-जुलता है, जिसका कारण यह है कि वर्तमान हिंदू
अनार्य-सभ्यताके साथ मिश्रित हो गयी है, तथापि य
वशेष प्राग्वैदिक युगकी अनार्य सभ्यताका निदर्शन
युक्ति देकर उन्होंने पूर्वप्रकाशित भारतीय इतिहासकी
की रक्षा करनेकी चेष्टा की है।

वस्तुतः 'मोहन-जो-दड़ो' और 'हरप्पा'के ध्वंसा
सम्बन्धमें अबतक गम्भीर विवेचना सम्भव नहीं
अतएव मार्शल साहबकी उक्तिका मूल्य कितना है,
निर्धारण नहीं हो सकता।

इस प्रसङ्गमें यह उल्लेख किया जा सकता है कि
विश्वविद्यालयके अध्यापक डा० बेनीमाधव बरुआ एम
ने इस विषयमें मनोयोगपूर्वक गवेषणा करके एक
तथ्यका पता लगाया है; परंतु दुःखकी बात है कि इस
समाप्त करनेके पहले ही उनका देहावसान हो गय
तथ्य यह है कि उपर्युक्त ध्वंसावशेषके चित्र-संग्रहमें ए
चित्र मिला है, जिसमें एक वृक्षकी शाखापर दो पक्षी
एकके मुखके पास कुछ फल है और दूसरेके मुखके
कोई फल नहीं है। इस चित्रकी ओर उन्होंने विद्वानों
आकर्षित की है और अनुरोध किया है कि इसका
ऋग्वेदके इस मन्त्रके अर्थके साथ करें—

**द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वज**
**तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्न्यो अभिचाकशी**

(ऋ० म० १ सू०

'सख्य और सायुज्ययुक्त दो पक्षी एक ही वृक्षका
लेकर बैठे हैं; उनमें एक तो स्वादु अश्वत्थ-फलको
करता है और दूसरा बिना कुछ खाये साक्षिरूपसे
है।' इस मन्त्रमें जीव और ईश्वर दो पक्षियोंके रूपमें व
यह रूपक-चित्र मोहन-जो-दड़ोमें मिट्टीके साँचेमें गढ़
निकला है, उसीका आलोक-चित्र मोहन-जो-दड़ोके विवर

इसके सिवा श्मशानका आलोक-चित्र भी ध्या
योग्य है। वर्तमान हिंदू-संस्कृतिके मतसे अन्त्येष्टि-क्रि
प्रकार अनुष्ठित होती है, मोहन-जो-दड़ोके ध्वंसावशे
उसी प्रकारके चित्र पाये गये हैं। एक घड़ा, अधजली
चिता-भस्म आदि चित्रमें दिखलाये गये हैं। शवका
संस्कार करना एक वैदिक आचार है। ऋग्वेदके
मण्डल १५। १६ सूक्तोंमें, अग्नि ही मृत पुरुषको पि
ले जाती है, यह वर्णित है। परंतु असुर (अनार्य

ा शव-संस्कार होता है, यह छान्दोग्योपनिषद् ८
८ खण्डमें स्पष्ट उल्लिखित है। रामायणमें विराध
अनार्य) के अनुरोधसे ही उसकी मृत्युके बाद उसके
गर्तमें डाल दिया गया था और यही है मृत राक्षस-
चेरन्तन धर्म। (अरण्यकाण्ड, चतुर्थ सर्ग)

तः इन दो चित्रोंके दृष्टान्तसे मोहन-जो-दड़ो और
वैदिक संस्कृतिका प्रभाव विद्यमान होनेकी सूचना
। अतएव यह प्रमाणित होता है कि उपर्युक्त
। प्राग्-वैदिक युगका निदर्शन नहीं है।

संस्कृतिके प्राथमिक काल-निरूपणके सम्बन्धमें चाहे
सन्देह और वैमत्य क्यों न हो, यह तो निर्विवाद
से ही हिंदू-संस्कृतिका प्राकट्य और प्रसार हुआ
य जगत्के किसी-किसी विद्वान्ने ऋग्वेदको सर्वापेक्षा
मग्रन्थ माना है,* परंतु उन्होंने भी काल-निर्णयके
प्रयास नहीं किया।

क भावराशि हिंदू-संस्कृतिका मूल है। धर्मसूत्र,
राण, तन्त्र—सभी वेदकी छायाको लेकर धन्य-धन्य
तथा ये समस्त ग्रन्थ हिंदू-संस्कृतिके काण्ड, पत्र
-फूल हैं।

ा स्वाधीनताके नव-प्रभातमें प्राची दिशा उद्भासित
है। पराधीनताकी अन्धकारमयी रजनीके अवसानसे
की उषःप्रभा क्या विश्वकल्याणके सुप्रभातकी
गी ?

बात हृदयमें उठती है कि भारतकी स्वाधीनताके
त्का क्या कोई कल्याण हो सकता है ? अन्ततोगत्वा
ाधीन भारत स्वातन्त्र्य प्राप्तकर विश्वके प्राङ्गणमें
द्वके सिवा दूसरा कौन-सा अभ्युदय अर्जन करेगा ?

न विश्वमें विज्ञानका एकछत्र साम्राज्य है। नये-नये
आविष्कार विश्वके निवासियोंके मनको विस्मित कर
कहाँ तो बड़ी-बड़ी तोपें, सबमैरिन, वायुयान, जन-
कारी एटम बम—और कहाँ हिंदू-संस्कृतिकी नीरव
निष्पन्द गति और शान्तिमय प्रकृति! यदि आज
बाध्य होकर विज्ञानके पीछे ही दौड़ना पड़े, यन्त्र-
के लिये पाश्चात्त्योंका ही अनुकरण करना पड़े,
के द्वारा प्राप्त चावल, गेहूँ, औषधादिके द्वारा ही
जीवन धारण करना पड़े, पाश्चात्त्य सभ्यताके उ
अपनी संस्कृतिको तिलाञ्जलि देकर हिंदू-कोड बिलव
लेना पड़े, तो इस स्वातन्त्र्यकी सार्थकता कहाँतक रहि
—यह विचारणीय है।

हिंदू-संस्कृतिके भीतर छिपा हुआ स्वाधीनताव
क्या है, यही आज विचारणीय है। पराधीन भा
किसी रूपमें हिंदू-संस्कृति अवशिष्ट रह गयी थी
कारण यह है कि उसकी आन्तरिक स्वाधीनताके बी
भी नष्ट नहीं कर सका था। यह स्वाधीनताका स्वरू
अन्य किसी देशमें है या नहीं, मैं नहीं जानता; परंतु
मिट्टीमें इसकी अभिव्यक्ति दूसरे ही रूपसे हुई है।
स्वाधीनता दो प्रकारकी होती है—एक भौमिक (
और दूसरी आत्मिक। यह दोनों प्रकारकी स्वाध
पूर्ण स्वाधीनता कहलाती है।

राष्ट्र अथवा भूमिकी स्वाधीनता कालवश
विपर्ययको प्राप्त होती है। चिरकालतक समानरूपसे
स्वाधीनता अक्षुण्ण रहेगी, इस प्रकारका निश्च
करनेकी क्षमता किसीमें नहीं। परंतु भूमिके पराधीन
भी आत्मिक स्वाधीनतामें विपर्यय नहीं होता,
भूमिके निवासी स्वेच्छापूर्वक अपने स्वरूपको परकीय
अधीन न बनायें। जबतक आत्मिक स्वाधीनताका
रहता है, तबतक किसी भी देशके निवासी अपने
विहार, आचार-व्यवहार, वेश-भूषा आदि समस्त
सचेत रहते हैं, अर्थात् इन विषयोंपर अपने देशकी
अनुसार ही विचार करते हैं।

भौमिक (राष्ट्रिय) स्वाधीनताका कुछ कालतव
भी हो तो आत्मिक स्वतन्त्रताके द्वारा उसे पुनः प्र
जा सकता है; परंतु आत्मिक स्वाधीनताका त्याग
राष्ट्रिय स्वाधीनता भी चली जाती है। फारस देशके
अधिवासी किसी समय अग्निपूजक थे, और उनका
था 'जेन्दावस्ता'। जब अरबके मुसल्मानोंने इस देश
लिया तो सहस्रों पारसी भारतमें आत्मरक्षाके लिये भा
परंतु अवशिष्ट पारसीलोग अपनी आत्मिक स्वाधीनता
चिरकालके लिये विजेताके साथ मिल-जुल गये। आज भ
उसी प्राचीन पारसी जातिके अनेकों लोग आत्म-र
रक्षा करके विपुल धन और सम्मानके अधिकारी हो

*The Rgvedas are the Hindu sacred writings

स्कृतिके प्रसारके लिये अदम्य चेष्टा भी की है; परंतु ातिको आंशिकरूपसे विकृत करनेके सिवा वे इसको ाहीं कर सके । संस्कृतिकी महिमासे, आत्मिक कि बलसे भारतकी हिंदू-जाति अजेय बनी रही। ास स्वाधीनताका उषालोक देखनेका आज सौभाग्य ा । भगवान् मनु कहते हैं—

**परवशं दुःखं सर्वमात्मवशं सुखम्।**
**द्विद्यात्समासेन लक्षणं सुखदुःखयोः॥**

कुछ पराधीन है, दुःखप्रद है और जो कुछ ;, वही सुखप्रद है। यही सुख-दुःखका संक्षिप्त लक्षण जानना चाहिये।'

े स्पष्ट हो जाता है कि भौमिक और आत्मिक ाह्य और आन्तरिक दोनों प्रकारकी स्वाधीनताकी ो चाहिये।

ल्लीके सिंहासनपर जब सम्राट् अकबर आरूढ़ था, तब ीने-इलाहीका प्रचारकर मुस्लिम-धर्म-संस्कृतिके द्वारा ृतिपर विजय प्राप्त करनेकी चेष्टा की थी। वह था मुसल्मानोंकी पुरातन रीति—एक हाथमें तलवार ्में कुरान लेकर धर्मप्रसारका वह पक्षपाती न था। ालपूर्वक मधुरताके द्वारा जनचित्तको आकर्षित चेष्टामें लगा रहा। उसका फल यह हुआ कि सर्व- के मुखसे 'दिल्लीश्वरो वा जगदीश्वरो वा' इस प्रकारके त्क शब्द निकलने लगे; परंतु उसका वह कौशल संस्कृतिके सामने न चल सका। बल्कि किसी-किसी स्वयं सम्राट् अकबर हिंदू-संस्कृतिका अनुकरण कर मुसल्मानोंके कोपका भाजन बना। हिंदू-संस्कृति ो भावोंसे दूर रहकर आत्मरक्षाके लिये भारतवासियोंको ्करती रही, बल्कि मुसल्मान भी हिंदू-संस्कृतिकी ्में पड़कर बहुत कुछ हिंदू-भावापन्न हो बैठे।* सत्यपीर और सत्यनारायणकी उपासना, गाँव-गाँवमें ीरके स्थानमें दूध चढ़ाना, पीरकी दरगाहमें हिंदू- ोंका धरना और मनौती, औलाबीबी तथा शीतलाकी ्नों सम्प्रदायोंके घर-घरमें इस मूर्तिकी परिक्रमा इत्यादि । निराकारवादी मुसल्मान भी साकार उपासनामें अग्रसर होने लगे, मानिक पीरके स्थान मिट्टीके घोड़ोंसे भर गये, औलाबीबीकी मूर्ति देखी गयी स्थानमें काली और दुर्गाकी पूजामें मुसल्मान अपनी अनुसार आर्थिक सहायता प्रदान करने लगे। यदि ः और इसी प्रकार चलता तो हिंदू-संस्कृति मुसल्मानोंव सीमाके अंदर और भी खींच लाती। यह कृपाण नहीं होता, धर्मान्तरकरणसे नहीं होता, यह होता संयोग-स्थापनके द्वारा सांस्कृतिक मिलनके पथसे आज तो स्थिति ऐसी प्रतिक्रियात्मक हो गयी है संस्कृतिकी रक्षा भी कठिन हो चली है।

भारतमें शासनाधिकार प्राप्त करनेके बाद अंग्रे पहले मार्गमें बाधाओंका सामना करना पड़ा था—सि १८५७ ई०में जातीयता-बोध न होनेपर भी भारतीय सं प्रेरणाने ही वैदेशिक शासनके प्रति विद्रोहकी भावना थी। उस समय मुसल्मानोंके अत्याचारसे जर्जरित किंकर्तव्यविमूढ़ हो रहे थे; यही कारण था कि कुछ अंग्रेजोंका पक्ष ग्रहण किया और इसीसे अंग्रेज विजयी

इस विद्रोहके बाद ही १८५८ ई० में पहली न महारानी विक्टोरियाने जो घोषणापत्र प्रकाशित किय बाध्य होकर यह वचन देना पड़ा कि हिंदू-संस्कृतिके हस्तक्षेप नहीं किया जायगा। इस घोषणाके द्व जनसाधारणके चित्तमें सान्त्वना प्रदान करनेपर भी अंग्रेज समझते थे कि हिंदू-संस्कृति हमको भारतमें ही-बाहर रक्खेगी। दरवानके समान हम बाहरी शत्रुके उ भारतकी रक्षा करेंगे, परंतु भीतर हमारा प्रवेश सकेगा। भीतर प्रवेश न करनेपर भारतका शास शोषण पूर्णरूपसे न हो सकेगा, अतएव अब एकम रह गया है हिंदू-संस्कृतिमें परिवर्तन करना।

सिपाही-विद्रोहका धक्का खाकर अंग्रेज शासक वर्षोंतक हिंदू-संस्कृतिको बड़े भयकी दृष्टिसे देख मिशनरी लोगोंके ईसाई मतके प्रचारका भी समर्थ उनसे नहीं हुआ; परंतु अन्तमें यही स्थिर हुआ ि भारतको अधीन रखना है तो भारतको ईसाई बनान दूसरा कोई उपाय नहीं है। यह सुयोग प्राप्तकर मि ने हिंदू-संस्कृतिके विरुद्ध विराट् प्रचार प्रारम्भ क हिंदू-संस्कृतिके विषयमें कितनी ही कविताएँ र

---

The Mohamedans have themselves become

दू-संस्कृतिका विकृत चित्र बनाकर देश-विदेशमें किया गया।

देश राजत्वके समय १८३५ ई० में कलकत्ताके में एक जहाज विलायती माल लेकर आया। वह ना प्रकारकी लोभनीय वस्तुओंसे पूर्ण था। औषधसे तक बहुतेरी व्यवहारयोग्य वस्तुएँ बिक्रीके लिये जी गयी थीं; परंतु आश्चर्यकी बात यह है कि एक कोई वस्तु यहाँ नहीं बिक सकी। उस समयकी हिंदू नझती थी कि म्लेच्छदेशकी तैयार की हुई वस्तुएँ लिये अस्पृश्य हैं, अव्यवहार्य हैं। यह संस्कार ढ़ और प्रबल था कि बहुत प्रयत्न करनेपर भी माल भारतमें न चल सका, और उस जहाजको था वैसे वापस लौट जाना पड़ा। उस समयके सेक्रेटरी (भारतमन्त्री) लार्ड मैकालेने इस बातको देखकर थी कि भारतमें हम अब एक ऐसी जाति पैदा सका रंग और रक्त भारतीय रहेगा, परंतु शिक्षा, र रुचिमें वह अंग्रेज हो जायगी।

प्रतिज्ञाकी पूर्तिके लिये लार्ड मैकालेने भारतमें शिक्षाकी नींव डाली, और उनके सङ्कल्पित कार्यने ता प्राप्त की। चाय, चुरुट, बिस्कुट, जमा हुआ ध आदिसे लेकर विलासकी भाँति-भाँतिकी सामग्रियाँ शोंसे आती हैं और करोड़ों-करोड़ों रुपये विदेश हैं।

-संस्कृतिने एक दिन शिक्षा दी थी कि भारतकी त्पन्न वस्तु ही पवित्र और उपकारी है। भारतके फल-तकी ओषधि-लता, भारतके अन्न-वस्त्र—सभी पवित्र र हैं, अतएव व्यवहारयोग्य हैं। प्राचीनकालमें चीन तमें वस्त्र आता था; परन्तु इस प्रकारकी उस समय ी, जिससे उसका भी भारतमें प्रसार न हो सका।

स्यूतेन न दग्धेन पारक्येण विशेषतः।
कोत्कीर्णजीर्णेन कर्म कुर्याद्विचक्षणः॥

े हुए, जले हुए, खास करके विदेशोंमें बने हुए रा, चूहेके कुतरे हुए अथवा पुराने वस्त्रके द्वारा पुरुष वैध कर्मोंको न करे।'

भारतके वनपर्वमें पाण्डुराजाके मृतदेहके दाह करने-लिखा है कि, उनका शरीर शक्र देशी वस्त्रद्वारा

हिंदूके लिये अपने-आप ही वर्जनीय हो जाता दूसरोंके प्रति विद्वेषमूलक 'बायकाट' नहीं है, बल्कि प्रेमका एक निदर्शन मात्र है। साथ ही, देशका ध ही रखकर अपनी स्वाधीनताकी रक्षा करनेका एक उ

हिंदू-संस्कृति भारतको यही शिक्षा देती है मुखापेक्षी न होकर पूर्णतः अपने भावसे अपने पै भारतवर्ष जिससे संसारमें खड़ा रह सके, वही सर्वा स्वाधीनता है। हिमालयरूपी प्राचीर तथा समुद्ररूपी द्वारा वेष्टित हो यह भारत जिस प्रकार भौगोलिक स देशोंसे विच्छिन्न होकर एक वैशिष्ट्य धारण कर उसी प्रकार इस भारतमें उत्पन्न शिक्षा, सभ्यता औ पृथ्वीके दूसरे भागोंकी अपेक्षा एक असाधारणता र वह असाधारणत्व कुछ अंशोंमें विस्मृतिके आवरणसे ि पर भी अभी सर्वथा विलुप्त नहीं हुआ है। इसी उडरफ साहबने कहा था कि 'भारत वैसी कोई सत्ता नहीं है, और न उस प्रकारकी कोई जन-समि अचानक पृथ्वीके किसी अंशमें आकर पड़ गयी है पृथ्वीके किसी प्रान्तमें पड़ी रह सकती हो। भारत प्रतीक है।'

मैजिनीने कहा था कि "स्वाधीनता-शब्दके अर्थका विचार न करके केवल 'स्वाधीनता' शब लगाना केवल पीड़ित क्रीत दासकी मनोवृत्तिका होनेके सिवा और कुछ नहीं।"*

अत्यन्त दुःखके साथ प्लेटोने कहा था कि 'जो मनु देशकी संस्कृतिके प्रति घृणा उत्पन्न करता है, उससे बद दूसरा कोई नहीं; ऐसे मनुष्यका मर जाना ही श्रेयस्क

एडमण्ड बर्क महोदयने कहा था कि 'स्वाधी भाव है, और दूसरे भावोंके समान यह भी प्र नहीं है। स्वाधीनताका ज्ञान बहुत कुछ अनुभवसिद्ध साथ जुड़ा रहता है, तथा प्रत्येक जाति अपनी प्रिय वस्तुओंकी धारणाको लेकर स्वाधीनताके रूपको करती है, जिसकी पूर्णताके ऊपर सुखके मानदण्डकी की जाती है।'†

---

* **Merely to spout liberty without re what it is intended the word should in the instinct of the oppressed slave a more.**

† **A man who brings into contem**

मुच ही स्वाधीनताका कोई निर्दिष्ट स्वरूप नहीं है।
स्वाधीनतासे जिस प्रकार 'अपने ऊपर टैक्स लगाने-कार' (Self-taxation) प्रधानतः समझा जाता है, कार भारतमें स्वाधीनता कहनेसे मुख्यतः 'हिंदू-ी रक्षा' ही समझी जाती है। सच पूछिये तो, । है या संस्कृति, पार्थिव राज्य बड़ा है या मनोमय ोग्य वस्तु बड़ी है या भोक्ता—यही संघर्ष आज सर्वत्र व्याप्त हो रहा है। भारतकी प्राचीन विचार-ंस्कृति बड़ी मानी जाती थी, मनोराज्यकी प्रधानता । भोक्ताका प्रमुत्व था। आधुनिक विचारमें राष्ट्र ही गया है। इन दोनों धाराओंकी तुलना करनेपर ज्ञात यगा कि भारतमें संस्कृतिकी प्रधानता होनेके ही ष्ट्रके पराधीन होनेपर भी उसकी स्वाधीन होनेकी ा नष्ट नहीं हो सकी; परंतु यदि राष्ट्र प्रधान होता धिकांश जनता संस्कृतिकी उपेक्षा करती, तो राष्ट्र-ऽ साथ-साथ संस्कृतिका भी नाश अवश्यम्भावी हो तब भारतका जो कुछ अतीत गौरव तथा पूर्वपुरुषों-' थी, सब विस्मृतिके अतल-तलमें डूब जाते। आज । अपने हृदयसे यह बात समझने लगे हैं कि राष्ट्रके ंस्कृतिको एक सूत्रमें बाँधकर मुस्लिम-संस्कृतिको स्थान देना पड़ेगा। इसी कारण उनके राष्ट्रका नाम ान' हुआ है, उनके राष्ट्रका शासन कुरानशरीफ-रपर हो रहा है, तथा उनके लिये स्वाधीनताका अर्थ है—'मुस्लिम-संस्कृतिकी अबाध गति'।

श्चर्यकी बात यह है कि मुस्लिम-संस्कृतिमें जगत्‌को रने योग्य बहुत ही कम सम्पत्ति है; परंतु जो कुछ का जय-डंका बजानेके लिये वे कटिबद्ध हैं और इधर कृतिमें जो असीम रत्नभण्डार, समस्त जगत्के लिये सम्पद् विद्यमान है, उसकी आज उपेक्षा हो रही है। निषद्, दर्शन, तन्त्र, राजनीति, साहित्य, भागवत, , महाभारत आदि अमूल्य ग्रन्थराशिमें कितने भाव, ान-विज्ञान तथा कितने उपदेश निहित हैं, उनका रना कठिन है; परंतु आज स्वाधीन भारतमें उनकी ाके लिये कोई सुयोग ही नहीं है!

ार्थ तो यह है कि हिंदू-संस्कृति ही हिंदूके

---

o be found. Liberty inheres in some
e object and every nation has formed

लिये परम प्रिय वस्तु है। इस संस्कृतिके ऊ जितने आघात, चाहे जितने आक्रमण क्यों न हों, अधिकांश जनता इस संस्कृतिके प्रति अनुरक्त है। याज्ञवल्क्यसे लेकर धर्मव्याधपर्यन्त सबकी कीर्तिसे स इस संस्कृतिकी आदिजननी अपौरुषेय वेदवाणी संस्कृतिके साथ स्वाधीनताका सम्बन्ध अच्छेद्य है, यह भी अत्युक्ति नहीं है। इसी संस्कृतिकी महिमामें स प्रत्येक व्यक्ति, समाज और राष्ट्रमें प्रतिष्ठित थी।

वर्णाश्रम-धर्मका स्थान इस संस्कृतिमें केन्द्रीभूत और वह आज भी पूर्णतः उच्छिन्न नहीं हुआ है। धर्ममें वैयक्तिक स्वाधीनता, वर्णधर्ममें सामाजिक स तथा वर्णाश्रमधर्मके यथायथ पालनमें राष्ट्रिय स्वा रक्षा होती थी।

आश्रमधर्ममें चरम और परम स्वाधीनता चतु अर्थात् संन्यासमें विकसित होती है। संसारकी उ भी जाति इस स्वाधीनताके स्वरूपका चिन्तन नहीं है। जो स्वाधीन होगा, उसके लिये कोई भी बन रहेगा। जो स्त्री-पुत्रके अधीन हैं, विषयके अधीन हैं, अधीन हैं, मन-इन्द्रियोंके अधीन हैं, शुभाशुभ कर्मके उ वे स्वाधीन कैसे कहला सकते हैं? जो काम-क्रोधादि अधीन हैं, अन्न-वस्त्रके अधीन हैं, विलास-वासनाके हैं, वे स्वाधीन कैसे हो सकते हैं? वास्तविक संन्या वेष-भूषाकी आवश्यकता नहीं, भोजनके लिये बाध्य कामना-वासनाका बन्धन नहीं—इसकी अपेक्षा स्वा श्रेष्ठ आदर्श और क्या हो सकता है? जो सब प्रकारके से मुक्त हैं, वस्तुतः वे ही स्वतन्त्र हैं।

ब्रह्मचर्य-आश्रममें देह और मनका गठन, गृह कतिपय कर्तव्योंका पालन और परम्परा या धारा करना—ये सारी बातें नियम-तन्त्रके अधीन होने इनके द्वारा मनुष्यकी शारीरिक, मानसिक और आ शक्तियोंका विकास होता है। व्यक्ति-समूहसे ही समा है। व्यक्ति-समूह यदि नियमानुसार बर्तने लगें तो स्वस्थ और सबल हो उठे। हिंदू-संस्कृति कभी य नहीं देती कि स्वाधीनताका अर्थ अनधीनता है अर्थात् चारिता या कामाचार है। स्वेच्छाचारिताके द्वारा क भी महान् कार्य सिद्ध नहीं हो सकता। संन्यासी सर्वब होनेपर भी स्वेच्छाचारी नहीं हो सकते; उनके भी ि

थ्राश्रममें रहकर भगवत्-आराधना और पितृ-श्राद्धादि
के करते-करते चित्तमें जो अनासक्तिका भाव आता
वैयक्तिक स्वाधीनताका विकास संभव होता है।
ृहस्थ-धर्मके लिये उपदेश देते हुए मनु कहते हैं—

यत्परवशं कर्म तत्तद्यत्नेन वर्जयेत्।
यदात्मवशं तु स्यात्तत्तत्सेवेत यत्नतः॥

(मनु० ४।१५९)

यत् कर्म पराधीनं परप्रार्थनादिसाध्यं तत्तद् यत्नतो
यद् यत् स्वाधीनदेहव्यापारसाध्यं परमात्मग्रहादि
ातोऽनुतिष्ठेत्॥ (कुल्लूकभट्टकी टीका)

'जो कर्म पराधीन अर्थात् दूसरोंकी प्रार्थनादिसे सिद्ध
उन-उन कर्मोको यत्नपूर्वक त्याग करना चाहिये,
कार्य स्वाधीन हैं, दैहिक व्यापारद्वारा सिद्ध हो
उन परमात्मज्ञान प्रभृति कार्योंका यत्नपूर्वक अनुष्ठान
हिये।'

प्रकार स्वातन्त्र्य-शिक्षाके द्वारा गृहस्थकी व्यक्तिगत
लिये पद-पदपर उपदेश दिये गये हैं। क्या
और क्या गृहस्थ, सबके लिये कहा है कि 'जो सब
त्माको देखते हैं तथा जिन्हें आत्मामें सब भूत
दीखते हैं, वही समदर्शी आत्मयाजी पुरुष स्वाराज्य-
होता है।' स्वाराज्यप्राप्तिका अर्थ यह है कि वह परमात्मा-
स्वतन्त्र और स्वाधीन भावको प्राप्त होता है।*

धर्ममें सामाजिक स्वातन्त्र्यके विकासके लिये सुविधा
गयी थी। ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र—
मनुष्य-जातिके इन चार प्राकृतिक विभागोंके द्वारा
न एकाइयों (Units) की सृष्टि की गयी थी। जो
सम्बन्धी कार्य था, वह सब ब्राह्मणोंके उत्तरदायित्व-
 था। राष्ट्रकी रक्षा, पालनादिका समस्त उत्तरदायित्व
ऊपर था। धनका आगम और वृद्धि तथा
दि कर्म वैश्यके हाथमें थे। शिल्प और सेवाका
उत्तरदायित्व शूद्र जातिके ऊपर था। इनके बी
कितनी ही अवान्तर उपजातियोंका निर्माण कर श्रम
(Division of labour) के द्वारा विभिन्न
पारस्परिक प्रतियोगिता (Competition) का
कर दिया गया था। बल्कि समाजके विविध प्र
सिद्धि तथा प्रत्येक उपजाति (Unit) का जीवि
एक ही समय एक ही कर्मके द्वारा सम्पन्न हो ज
कोई तेली, जुलाहा या सूत्रधार अपने निजी व्य
स्वयं स्वामी था। उसकी स्वतन्त्रतामें कोई बाधा ड
न था। स्वयं मनुष्य जितना अधिक परिश्रम अ
कार्य करता, उतना ही वह अपना तथा समाजका
करता।*

हिंदू-संस्कृतिमें प्रत्येक व्यक्ति और प्रत्येक स
इस प्रकार स्वाधीनताका उपभोग किया है, तथा
किसी अंशमें कर रहा है। उसके साथ तुलना करनेपर
रूसका नव-कल्पित सम्प्रदायवाद (Communism
हो जाता है। रूसके सम्प्रदायवादमें व्यक्तिगत स्व
लिये स्थान नहीं है, तथा मुट्ठीभर व्यक्तियोंके द्वारा प
स्टेटके अधीन शेष समस्त जनता दासके समान का
लिये बाध्य है। उनका व्यक्तित्व नष्ट हो रहा है
स्टेटके किसी प्रधान पदपर बैठनेका सौभाग्य प्र
होता, तबतक व्यक्तिका मूल्य चने-चबैनेके समान है
सम्प्रदायवादका मूल-मन्त्र है—समभावमें धन-विभ
और दरिद्रके वैषम्यको दूर करना।

हिंदू-संस्कृतिमें वर्णाश्रमधर्मके द्वारा धनी-दरिद्रके
को दूर करनेकी व्यवस्था भी पायी जाती है। समान
समान कर्म करनेवालोंके बीच आदान-प्रदान, विवाहादि
नियन्त्रित होनेके कारण एक ओर समस्त धनी
ओर समस्त दरिद्रोंके दल नहीं हो सकते।
सजातीय समाजमें धनी और दरिद्रका मिलना-जुलना
धनियोंको माता-पिताके निधन, विवाह अथवा अन्या
कालमें दरिद्रोंकी सहायता प्राप्त करनी पड़ती है; अतए
गर्व खर्व हो ही जाता है। धनीलोग कहीं विलास
न हो जायँ, इसके लिये पूजा-पार्वण, श्राद्ध और

---

सर्वभूतेषु चात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि।
समं पश्यन्नात्मयाजी स्वाराज्यमधिगच्छति॥

(मनु० १२।९१)

× × स्वे राज्ये भवं स्वाराज्यम् परमात्मवत् स्वतन्त्रः
। (मेधातिथि-टीका)

* मनुसंहितामें यन्त्रशिल्पको निन्दित कहा गया
गृहशिल्पकी प्रशंसा की गयी है। [illegible]

धन समाजके प्रत्येक स्तरमें वितरित हो जाय,
व्यवस्था भी देखी जाती है । एक दिन युधिष्ठिरने
े पूछा कि गृहस्थके धर्म क्या हैं ? नारदजीने उत्तर

**यद् भ्रियेत जठरं तावत् स्वत्वं हि देहिनाम् ।**
**धिकं योऽभिमन्येत स स्तेनो दण्डमर्हति ॥**

( श्रीमद्भा० ७ । १४ । ८ )

ातनेसे उदर-पूर्ति होती है, उतनेमें ही प्रत्येकका
। जो इससे अधिक सञ्चय करता जाता है, वह चोर
ण्डनीय है ।' सम्प्रदायवाद ( Communism ) का
द्धान्त इसी एक श्लोकमें प्रकट कर दिया गया है ।

दू-संस्कृतिमें राष्ट्रके कल्याणकी आकाङ्क्षा कम नहीं
जुर्वेदके अ० २२ मन्त्र २२ में एक प्रार्थना है—
न् ! हमारे राष्ट्रमें यज्ञ और अध्ययनशील ब्राह्मण
हों; शूर, शरक्षेपपटु, शत्रुभेदकारी, महारथी क्षत्रिय
हों । इस राष्ट्रमें दुग्धप्रदा धेनु, वहनशील वृषभ,
व्रगति अश्व उत्पन्न हों । इस राष्ट्रमें पुरन्ध्री ( जिसके
ादि जीवित हों ) नारी तथा जयशील रथी उत्पन्न हों ।
ानके सभा-शोभाकारी, वीर, सामर्थ्यवान् पुत्र हों;
 राष्ट्रमें पर्जन्य हमारे इच्छानुसार वृष्टि प्रदान करें,
ाँ ( अन्न ) फलवती होकर परिपक्व हों तथा राष्ट्रके
का वहन करें ।'

श्वमेध, राजसूय प्रभृति यज्ञ जिनका वर्णन वेदोंमें
ाता है, उनसे समस्त राष्ट्रके अभ्युदयकी सूचना
है ।

तोंकी धारणा यह है कि 'स्वाधीनताका ज्ञान प्राप्त
लिये देश-प्रेम ( Patriotism ) को जानना और
आवश्यक है । पर प्राचीन हिंदू-संस्कृतिमें देश-प्रेमकी
ीं सुनी जाती है ?' कुछ लोग यह भी कहते हैं कि
ता पञ्चम पुरुषार्थ है, जिसका पता प्राचीन ऋषियों-
ा । वे लोग धर्म, अर्थ, काम और मोक्षको ही लेकर
। '

तुतः भारत जबतक आर्षप्रज्ञामें प्रतिष्ठित था, तबतक
कारकी पराधीनताका प्रश्न ही नहीं उठा । तथापि
देशके सम्बन्धमें जो उनकी श्रद्धा थी, वह अत्यन्त

देवतालोग भी उनका कीर्तिगान करते हैं; क्योंकि
कर्मभूमि है—यहाँ जन्म ग्रहण करके ही स्वर्ग य
प्राप्त किया जाता है । देवताओंको भी अपवर्गके
लिये इस भारतमें ही आना पड़ेगा, अतएव भ
स्वर्गके देवताओंकी अपेक्षा भी अधिक भाग्यशाली हैं

श्रीमद्भागवतमें लिखा है कि 'यह भारत
प्राङ्गण है; यहाँ जो मानव जन्म ग्रहण करता है, वह
सौभाग्यशाली है ! क्योंकि इससे उसे मुकुन्द-सेवा
सुयोग प्राप्त होता है ।'*

रामायणका यह प्रसिद्ध श्लोक है—

**नेयं स्वर्णपुरी लङ्का रोचते मम लक्ष्मण**
**जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी**

श्रीरामचन्द्र लङ्कामें रावण-वधके बाद अयोध्यामें
के लिये व्याकुल हैं, अतएव आग्रहपूर्वक कहते है
लक्ष्मण ! यह स्वर्णपुरी लङ्का मुझे अच्छी नहीं लग
क्योंकि जननी और जन्मभूमि स्वर्गसे भी बढ़कर है ।'

इसीका अनुवाद-सा करते हुए गोस्वामी तुलसी
श्रीरामचरितमानसमें लङ्का-विजय करके पुष्पक-विमान
श्रीअयोध्या लौटते हुए भगवान् श्रीरामचन्द्र अ
देखकर सुग्रीव, विभीषण और अङ्गदादिसे कहते हैं-

सुनु कपीस अंगद लंकेसा । पावन पुरी रुचिर यह
जद्यपि सब बैकुंठ बखाना । बेद पुरान बिदित जगु
अवधपुरी सम प्रिय नहिं सोऊ । यह प्रसंग जानइ कोउ
जन्मभूमि मम पुरी सुहावनि । उत्तर दिसि बह सरजू पा

इसके अतिरिक्त यह भारत-भूमि देवताके रूप
भी पूजित हुई है । 'वही स्नेहमयी माता है । सबको
गोदमें स्थान देती है'—यह अनेकों मन्त्रोंमें आ
यही मन्त्रार्थ गीता और सप्तशतीमें प्रकाशित हुआ है

जिनकी देशमातृकाने हृदयपर इस प्रकार
किया था, वे स्वाधीनताके मूल्यको नहीं समझते
कहनेसे वक्ताकी मूर्खता ही प्रकट होती है । स्वा

---

* गायन्ति देवाः किल गीतकानि धन्यास्तु ते भारतभूमि
स्वर्गापवर्गास्पदमार्गभूते भवन्ति भूयः पुरुषाः सुरत्व
( विष्णुपुराण २ । ३ ।

अहो अमीषां किमकारि शोभनं प्रसन्न एषां स्विदुत स्वयं

नुष्य सुखी होगा, केवल इसीलिये स्वाधीनताकी होती है; अन्यथा स्वाधीनता प्राप्त करके भी यदि निरन्तर दुःख-कष्ट ही भोग करें तो उससे आन्तरिक और क्रमशः अशान्ति ही उत्पन्न होती है। मनुने मके लक्षणमें बतलाया है कि 'जो कुछ पराधीन है, खप्रद है तथा जो कुछ स्वाधीन है, वही सुखप्रद का तात्पर्य यही है कि स्वाधीनताके नामपर यदि क्षिता और परकीय संस्कृतिका अनुकरण अथवा संस्कृतिका विसर्जन हो तो विदेशी शासनके स्थानमें ी शासनका प्रतिष्ठित होना स्वाधीनताका आभासमात्र स्वाधीनता नहीं है; और ऐसी स्वाधीनतासे कभी ाप्ति नहीं हो सकती।

भारतकी भूमिसे दूर खड़े होकर बृटिशलोग इस तिके विनाशकी बाट देख रहे हैं। बृटिशलोग स्वयं के करनेमें समर्थ नहीं हुए, आज भारतवासियोंके सी संस्कृति-विनाशके लिये चेष्टा कर रहे हैं।

ईसाई मिशनरीने प्रायः २५ वर्ष भारतमें वास श्चात् सन् १९१७ ई० में एक पुस्तक लिखी थी। पुस्तकमें लिखते हैं कि 'बहुत दिनोंके बाद इंग्लैंड- : पाश्चात्त्य धर्मनीतिके जाननेकी चेष्टा करके मुझे हो रहा है कि जर्मनी, अमेरिका, यहाँतक कि भी धर्म-जगत्में हिंदूधर्म और दर्शनशास्त्रका ढ़ता जा रहा है। इसका विनाशक प्रभाव इतनी । गया है कि उसको समझानेके लिये मेरी अपेक्षा अधिक बुद्धिमान् और विचक्षण लेखककी ता है। इसका वर्तमान कालमें प्रभाव न होनेपर यमें जान पड़ता है कि यह ईसाई-मतका मूलोच्छेद गा। अतएव इसका प्रतिरोध करना बहुत ही है।'*

त्मा गांधीकी अहिंसानीतिको कार्यान्वित करनेके चेष्टाएँ हो रही हैं, उनमें यथार्थ साधना—आत्मोन्नति या हिंदू-संस्कृतिविषयक शिक्षाकी कोई व्यवस्था न पड़ती। हिंदू-संस्कृतिको विज्ञानके चरणतले लुण्ठि की मनोवृत्ति क्रमशः बढ़ती जा रही है। इसका होगा कि भारतकी स्वाधीनता बाह्यरूपसे कुछ रहते हुए भी अन्तरकी पराधीनता क्रमश पकड़ती जायगी और अन्तमें स्वाधीनताके नामपर चारिताका राज्य हो जायगा। प्रत्येक प्रान्त-उपप्रा और असंयम बढ़ेगा, और उसके साथ चित्तकी म कारण प्रान्तीयता उत्पन्न होगी, और क्रमशः उ अनिवार्य हो जायगा और अपनी स्वाधीनता वि जायगी।

आज आवश्यकता यह है कि विज्ञानके ऊपर म प्रतिष्ठित करना, विज्ञानके ऊपर धर्मका स्थान करना, विज्ञानको नियन्त्रित करनेके लिये लोगोंको अनुसन्धानमें लगाना। आज भारतका यही कर्तव्य है

इस युगमें विज्ञान सर्वथा हेय नहीं माना ज यह सत्य है। पारस्परिक संघर्षसे बचनेके उद्देश विज्ञानकौशल प्राप्त करनेके लिये शिक्षाकी आवश् इसमें तनिक भी सन्देहकी बात नहीं है। पर साथ-साथ मध्यमार्गको ढूँढ़ना होगा। एक ऐसी योज होगी, जिसके द्वारा विज्ञानकी अनिष्टकारिता और इष्ट तुलनात्मक समालोचना निष्पक्षभावसे की ज विज्ञानके विनाशात्मक प्रभावको नष्ट करनेके लि और सन्तोषके आदर्शको विश्वके सामने उपस्थि जाय। इस प्रकारके आदर्शका प्रचार और प्रस हिंदू-संस्कृतिका अत्युच्च आसन विश्वके दरबारमें होगा और परस्पर विवादमें लीन पाश्चात्त्य जाति विनाशरूप रोगकी ओषधिके रूपमें इस आदर्श करनेके लिये बाध्य होंगी। यदि किसी दिन इस विश्व-कल्याण प्रतिष्ठित हो सका, तभी भारतकी सार्थक होगी।



* उड्रफ-प्रणीत 'क्या भारत सभ्य है?' ग्रन्थसे उद्धृत।

# हिंदू-संस्कृतिकी कुछ विशेषताएँ

( लेखक—श्रीताराचन्द्रजी पाण्ड्या बी०ए० )

ंस्कृति' शब्दका उद्‌गम 'संस्कार' शब्दसे है । 'का अर्थ वह क्रिया है, जिससे वस्तुके मल ( दोष ) र वह शुद्ध—सिद्धिसाधक बनती है।

**न्मना जायते शूद्रः संस्काराद् द्विज उच्यते ।'**

जका अर्थ है दुबारा जन्म लिया हुआ—रूपान्तरित बाइबलमें भी ईसामसीहका वाक्य आया है कि 'मैं र्वक कहता हूँ कि जबतक मनुष्यका दुबारा जन्म वह परमात्माके राज्यका दर्शन नहीं कर सकता' ३ । ३ ) । यहाँ भी दुबारा जन्मसे तात्पर्य मृत्युके ुनर्जन्मसे नहीं, किंतु इसी जन्ममें आत्माकी अवस्था- र देनेसे है; और 'परमात्माके राज्य'से तात्पर्य 'सत्य वेत्रता'के उन दिव्य तथ्योंसे है, जिनका आलोक अपनी अन्तरात्मासे ही प्रकट होता है । क्योंकि ईसामसीहके परमात्माका राज्य स्वयं तुम्हारे ही अंदर है क १७ । २१ ) । अतः संस्कृतिका अर्थ वह शिक्षा- । जिससे मनुष्यका जीवन सुधरे । पुरातन अभ्यासों दतोंको भी संस्कार कहते हैं—यथा जन्म-जन्मान्तरके । अतः किसी देश या जातिकी संस्कृतिका अर्थ उस जातिकी वे पुरानी आदतें, प्रथाएँ, रहन-सहन आदि उस देश या जातिके मनुष्योंका चरित्र-निर्माण ं या उस निर्माणमें प्रभावशाली होती हैं ।

ी संस्कृतियोंका लक्ष्य मानवात्माको उन्नत करनेका । क्योंकि सभी मानव मूलतः एवं प्रकृतिसे सदृश सभी देशों और जातियोंकी संस्कृतियाँ कई अंशोंमें यी जाती हैं । लेकिन फिर भी देश, काल और पात्रकी यों एवं संस्कृतियोंके प्रेरकों—निर्माताओं—के विभिन्न अपेक्षाओंके प्रति मुख्यता और गौणताके कि कारण विभिन्न देशों तथा जातियोंकी संस्कृतियों- विभिन्नताओं ( विशेषताओं ) का पाया जाना भी नक नहीं है ।

दू-संस्कृतिकी कुछ विशेषताएँ निम्न प्रकार हैं—

**) समस्त प्राणियोंके प्रति समानता और प्रेमका भाव—** ीवोंको अपने समान समझना तथा उनके प्रति प्रेम- ना और तदनुसार आचरण करना, यह हिंदू-संस्कृति- कर और किसी संस्कृतिमें इतने पूर्ण और सच्चे रूपमें नहीं पाया जाता । यह हिंदू-संस्कृतिका प्र यह सब हिंदुओंकी नस-नसको, उनके दैनिक जीव पलको प्रभावित करता रहता है । हम निस्संकोच सकते हैं कि इस विशेषतामें हिंदू-संस्कृतिकी अ विशेषताएँ गर्भित हैं—एकमात्र इसीको बताने संस्कृतिका सारा और पूरा वर्णन हो जाता है ।

**( २ ) पुनर्जन्म तथा आशावाद—**प्रत्येक सभी जीवधारियोंके स्वरूपोंमें जन्म ले सकती विश्वास । यह ऊपर वर्णित भावनाका कि ' ही आत्मा सबकी है और सबकी-जैसी ही मेरी अ का कारण भी है तथा परिणाम भी । इससे फलित होता है कि 'मेरी आत्माकी अवस्था अन्य जीवों-जैसी हुई है और भविष्यमें भी हो स और यह कि 'सभी जीव किसी-न-किसी समय मेरे आदि सम्बन्धी रहे हैं और रह सकते हैं ।' इन स सब प्राणियोंके प्रति समानता एवं प्रेम-भाव दृढ़ इनसे यह भी सूचित होता है कि जीवकी को ( योनि ) शाश्वत नहीं है । हिंदू-धर्मके अनुसार अनन्तकालीन स्वर्ग या अनन्तकालीन नरक न जीवके किसी जन्म या किन्हीं जन्मोंके पुण्य या प शक्ति नहीं है कि सदाके लिये उस जीवक निश्चित कर दे । पुरुषार्थसे सुपथगामी होकर आत अवस्थाको प्राप्त कर सकती है तथा पतित होकर—कु होकर अधःस्वरूपको भी धारण कर सकती है । इस त पुरुषार्थ, सत्प्रयत्न और आशाको प्रेरणा मिलती रहत

**( ३ ) ब्रह्मचर्य तथा काम-तत्त्व—**ब्रह्मचर्यपर जि हिंदू-संस्कृतिने दिया है, उतना अन्य किसी संस्कृतिने नह कारण भी वही सब आत्माओंकी समानतावाला सिद्धान्त यह विश्वास कि वस्तुतः आत्मा लिङ्गादिके भेदोंके परे है; तो उसकी सांसारिक अवस्थाएँ हैं जो कि परिवर्तन लेकिन साथ ही साधारण मनुष्योंकी योग्यताका खय हुए काम-तत्त्वकी भी अवहेलना नहीं की गयी है, उसे प कर, धर्मके साथ संयुक्तकर, लौकिक तथा पारमार्थिक प्र संयम एवं ब्रह्मचर्यके आदर्श—का साधन बना दिया इसीलिये गीतामें कामको, 'धर्मसे अविरुद्ध' कामको

न बताया गया है ( १० । २८; ७ । ११ )। विवाह-
यह उद्देश्य है कि पति-पत्नी अपनी काम-वासनाको
रेमें सीमित करके सुसंयतरूपसे उसका उपयोग
त्पत्तिके लिये पर्वदिनों आदिको छोड़कर ऋतुकाल-
करें; क्योंकि धार्मिक समाजकी ( अर्थात् धर्मकी )
सुसन्तानोंके होनेसे ही चल सकती है। परंतु पति-
सम्बन्ध केवल काम-वासनाके लिये नहीं है। वे धर्म
दोनोंमें परस्पर सहायक और सखा हैं; काम-सेवन तो इन
ओंका एक धर्म-कार्यके लिये विहित कालमें पवित्र
सम्मिलन है। और फिर एक पुत्रकी उत्पत्तिके बाद तो
त्तिका भी उतना प्रयोजन नहीं रहता; क्योंकि
ये तो एक ही पुत्र पर्याप्त है ( मनु० ९ । १०६-७ )
के बाद 'आत्मा वै पुत्रनामासि'के अनुसार स्व-स्त्रीके
पवित्र जायाभाव रखनेका संकेत है ( मनु० ९ । ८ )।
नाको भी इतना पवित्र तथा संयममय स्वरूप दे
। संस्कृतियोंमें नहीं है।

) **संयुक्त पारिवारिक जीवन**—इसका भी उद्देश्य
सब मनुष्योंको उनके धर्म, अर्थ और कामके
समुचित व्यक्तिगत स्वतन्त्रताका अवसर देना और
पारस्परिक सहयोग देना है; क्योंकि प्रधान उद्देश्य यही
त्येककी आत्माको उसकी योग्यताके अनुसार पूर्ण
ओर अग्रसर करना। पारस्परिक सहयोगके लिये
प्रति आदरका भाव रक्खा गया है। यदि पुत्रके
तृदेवो भव, पितृदेवो भव' है, तो पिताके लिये भी
च्छेत् पराजयम्' और 'प्राप्ते तु षोडशे वर्षे पुत्रे
वरेत्' है। यदि पत्नीके लिये उपदेश है कि वह
वता समझे, तो पतिके लिये भी यह है कि वह
ीस्वरूपा तथा सखाके समान माने—

**नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः।**
**ास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः॥**

( मनु० ३ । ५६ )

हाँ नारियोंकी पूजा की जाती है—उनका सम्मान
ा है, वहाँ देवताओंकी प्रीति होती है। जहाँ स्त्रियों-
नहीं की जाती, वहाँ सब काम निष्फल होते हैं।'

**न्ति जामयो यत्र विनश्यत्याशु तत्कुलम्।**
**शोचन्ति तु यत्रैता वर्धते तद्धि सर्वदा॥**

कुल शीघ्र नष्ट हो जाते हैं। जहाँ स्त्रियाँ दुःखमें न
वहाँ सदा ऋद्धिकी वृद्धि होती रहती है।'

और—

**सन्तुष्टो भार्यया भर्ता भर्त्रा भार्या तथैव**
**यस्मिन्नेव कुले नित्यं कल्याणं तत्र वै ध्रुव**

( मनु० ३

'जिस कुलमें पत्नीसे पति प्रसन्न है और प
प्रसन्न है—दम्पति एक दूसरेको सन्तुष्ट रखते हैं
जानो कि उस कुलमें कल्याणका सर्वदा निवास रहत

इसी प्रकार भाई-बहिन और अन्य सगे-सम्बन्
प्रति बर्ताव किया जाता है।

( ५ ) **आश्रम-व्यवस्था**—हिंदूकी दृष्टिमें
लक्ष्य भोग नहीं, संग्रह नहीं, किंतु त्याग और परो
उसका जीवन धर्म-प्रधान है। अतः उसका प्रारम्भ
शिक्षा और पवित्र रहन-सहन—ब्रह्मचर्याश्रमसे हो
गृहस्थाश्रममें भी, जैसा कि ऊपर दिखलाया गया
'त्यागमय भोग' का जीवन बिताता है तथा अन्तमें
और संन्यास-आश्रमोंमें पूर्णतः उच्चतर धर्मकी ओ
है। इस प्रकार गृहस्थाश्रमकी भित्ति ब्रह्मचर्याश्र
उसका लक्ष्य वानप्रस्थाश्रम और संन्यास है। पुत्र
हिंदू इसीलिये करता है कि उसे गृहस्थाश्रमका भार
स्वयं पूर्णतः उच्च धर्मकी ओर लग सके।

( ६ ) **वर्ण-भेद**—Struggle for exi
( जीवनके लिये संग्राम ) नहीं, किंतु प्र
अभाव हिंदू-संस्कृतिका ध्येय है; और इसीके ए
स्वरूप वर्ण-प्रथाका विधान है, जिसका मतलब है—
सम्पत्तिके लिये अपने वर्ण और जातिकी यान
आजीविकाको अपनाकर उससे सन्तुष्ट रहना और उ
जो सम्पत्ति प्राप्त हो, उसे समाजमें वितरण करना
मनुष्योंके लिये पैतृक व्यवसाय कितना उपयुक्त है
अपनानेसे कितनी कठिनाइयों और अशान्तिसे त्राण
है, यह बतानेकी आवश्यकता नहीं है। प्रश्न हो सक
यदि किसीमें विशेष योग्यता हो तो वह क्या करे ? इस
यह है कि अर्थ-साधनके लिये वर्ण-प्रथाका नियम है,
आदि धर्मोंके साधनके लिये नहीं। एक व्याध तथा ए
भी तत्त्ववेत्ता और धर्मपरायण हो सकता है; परंतु अ
के लिये वह अपने वर्णका उत्तम काम ही करे।

ात् 'स्त्री, भोजन और धनमें—अर्थ और काममें—
रे; परंतु ज्ञान-साधनमें, उपासनामें और दान करने-
ा-वृत्ति न रक्खे।' यहाँ भी प्रश्न किया जा सकता है
ं सन्तोष रखनेसे अर्थात् अल्प-धन या धनाभाव-
तुष्ट रहनेसे धनके बिना दान किस तरह किया जा
इसका उत्तर है कि अभय-दान एवं ज्ञान-दान तथा
त्माको पापोंसे बचाकर उसकी दुर्गतिसे रक्षा करना—
सबसे बढ़कर हैं और इनमें पैसेकी आवश्यकता नहीं
ा दान तो धनोपार्जनमें जो पाप होता है, उसके
प्रायश्चित्तस्वरूप है। इसके अतिरिक्त अपनी
की तृष्णाको कम करनेसे औरोंको धनोपार्जनका
अवसर मिलता है—आर्थिक प्रतिस्पर्द्धा कम होती है,
ान ही है। इस प्रकार यदि किसीमें विशेष योग्यता
ामाजिक कल्याण तथा आत्मकल्याण विशेषरूपसे
तु आजीविकाके लिये अपने वर्णानुसार कार्यसे ही
हे। हिंदू-संस्कृति जहाँ एक ओर लौकिक आकाङ्क्षाएँ
पूर्ण अपरिग्रहकी ओर ले जाती है, वहाँ दूसरी ओर
, पूर्ण आनन्द और पूर्ण शक्तिका शाश्वत भोक्ता—
रमात्मा—बननेकी ओर प्रेरणा करती है।

७) **सादगी और शान्ति**—ये हिंदू-संस्कृतिकी महान्
हैं। इसके अनुसार जीवन (Standard of life)
करनेका अर्थ आवश्यकताओंको—सांसारिक पदार्थोंके
—बढ़ाना नहीं है; किंतु अपने नैतिक स्तरको
ना है, अपने सुख और शान्तिको सांसारिक पदार्थों-
न बनाना है। इसलिये वर्ण-प्रथामें अपरिग्रही
ामय जीवनको—ब्राह्मण वर्णको सर्वोच्च पद दिया

ीविकाके अनुसार वर्ण विभिन्न होनेपर भी वे
माजके अङ्ग हैं और उनमें पारस्परिक प्रेम एवं
अभाव नहीं समझना चाहिये। यदि उपमाके तौरपर
ो उत्पत्ति परमात्माके चरणोंसे और ब्राह्मणवर्णकी
तायी गयी है तो इससे यही सूचित होता है कि
तरह शूद्र भी उसी देहका एक आवश्यक
। चैतन्यकी दृष्टिसे मुखमें और पैरमें क्या
है? और फिर उसी चरणसे गङ्गाजीकी भी

पैरसे भी निकृष्टतर अङ्ग बताये गये हैं (भागवत
३२), तो क्या वे निकृष्ट हो गये? स्वयं विष्णु भी
के अभिमानी देवता हैं (भागवत ३।२६।५८),
को अधम कैसे कह सकते हैं? अतः शूद्रोंकी
उत्पत्ति बताना उनकी अधमताका चिह्न नहीं है।

(८) **सामाजिक जीवन**—जितने त्यौह
संस्कृतिमें हैं, उतने अन्य किसी संस्कृतिमें नहीं हैं
सबका धर्मसे सम्बन्ध है। जहाँ हिंदूके लिये आत्मध्या
वनमें एकान्त-साधना है, वहाँ उसके त्यौहार और
जीवन—

**'सह नौ भुनक्तु। सह वीर्यं करवावहै'** तथा
**देवहितं यदायुः'**

—के मूर्तिमान् उदाहरण हैं।

(९) **मूर्ति-उपासना**—अर्थात् अव्यक्त, इ
और अवाङ्मनसगोचर बताये गये निराकार ब्रह्मकी
रूपमें अवतारणा और धारणा करना—उसे भक्ति
साधन-सुलभ बनाना। तथाकथित एकेश्वरवादियोंकी
प्रायः यह निन्दा अथवा परिहासके ढंगसे कहा जात
हिंदू तैंतीस करोड़ देवताओंको मानता है। लेकिन
परमात्मस्वरूप आत्मा सभीमें है, अतः सर्वमें परमा
भावना करनेवाले हिंदूके लिये देवताओंकी तैंती
संख्या भी बहुत कम है। वह तो जहाँ भी सौन्दर्य,
महानता देखेगा, वहीं परमात्माका दर्शन करना चाहे

(१०) **शौच**—शरीरको अपवित्र मानते हुए
अशुचित्वको साक्षात् करनेके लिये तथा 'शुचित्व'
प्रेमको जगाकर परम शुचि आत्माका प्रेमी बनानेके
शौचाचारका भी हिंदू-संस्कृतिमें विशेष विधान है।

संक्षेपमें हिंदू-संस्कृतिका मुख्य गुण विषमता,
और अशान्तिको दूर कर समता, समानता और
साम्राज्य स्थापित करना है और यही उसका गौ
उसकी उपयोगिता है; और इसी महिमासे मण्डित
आजकलके जगत्में और जबतक संसारमें दुःख है,
है, भय है, तबतक एक माताके तौरपर, एक त्राताके
हिंदू-संस्कृति अन्य सब संस्कृतियोंकी ओर निहार

ार्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः ॥

ने धर्ममें दोष भी जान पड़े तो अपने लिये वही है। दूसरेका धर्म भयप्रद है। यदि नापित यज्ञ कराने ावर, मात्रा एवं विधिका दोष करके वह अपना और ा भी अकल्याण करेगा। इसी प्रकार ब्राह्मण बाल गे तो वह किसीको छूरेके घाव करके पिटेगा। यदि लें कि दीर्घकालीन अभ्याससे दोनों पटु हो सकते ाभ ? समाजको तो शिक्षक और भंगी दोनोंकी ता है। भंगीका बालक जिस सरलता, शीघ्रता और पिताके कार्य सीख सकता है, उसी सरलतासे काम कैसे सीखेगा ? श्रम, रुचि और समय—इन ापेक्षा करके वह अपना और समाजका कौन-सा करेगा ?

:-धर्म सांसारिक सफलताको महत्त्व ही नहीं देता। ो वर्णाश्रम-धर्मका इसलिये पालन नहीं करते कि सांसारिक सुख और सम्मान प्राप्त होगा। यहाँ ात्र अन्तर्मुखताका प्रयत्न है—धर्म है। प्रत्येक मोन्नतिके लिये किया जाता है और साधनके क्षेत्रमें निर्णय प्रथम कार्य है। अधिकारके विपरीत साधनमें ा ही नहीं होता, हानिकी भी सम्भावना रहती है। त्रमें अधिकार-निर्णय गुरु या शास्त्र ही करते हैं। कृतिमें कार्यमात्र साधन हैं, वहाँ जिसके लिये जो श्चत हैं, उनका पालन अनिवार्य होना ही चाहिये। लनसे कल्याण और उसको त्यागकर दूसरेके धर्मका नेसे हानि निश्चय ही वहाँ एक वैज्ञानिक सत्य है। ागका प्रभाव है कि आज सारी जातियों और वर्णोंको ा जा रहा है !

ओर कहा जाता है कि कार्य कोई छोटा-बड़ा नहीं ो कार्यको करनेसे कोई हीन या श्रेष्ठ नहीं होता। ोर वर्गविशेषको उसके कार्यसे पृथक् होनेको प्रेरित ता है। जो जातियाँ अपने काम सुचारुरूपसे कर उन्हें दूसरी जातियोंके कर्म अपनानेको कहा जा रहा शूद्र-जातियाँ सेवा-कार्य छोड़ देंगी, तो भी वे कार्य को करने ही पड़ेंगे। चमार जूतेका व्यवसाय छोड़कर लिये भटकें और ब्राह्मण शू-फैक्टरी खोलें, इसमें भी क्या हित है—यह बुद्धिमें आने-जैसी बात नहीं

होनेपर अशान्ति और संघर्ष होता है। यदि समाजमें होगी तो व्यक्ति कैसे शान्तिसे रह पायेगा ?

## सामान्य धर्म, विशेष धर्म

जितनी अव्यवस्था स्वधर्म और परधर्मके ए होती है, उतनी ही सामान्य धर्म और विशेष धर्म करणसे भी। यह सब जानते हैं कि हिंसा अधर्म है प्लेग फैलनेके समय चूहोंको मारना पड़ता है। यह वि विशेष धर्म होगी। इससे भी सरलतासे समझा जा चिकित्सकका विशेष धर्म, जब वह किसी रोगीके विकृ स्वस्थ व्यक्तिके शरीरका भाग काटकर लगा देता है यदि इन विशेष धर्मोंको सामान्य धर्म मान लिया ज चूहे नित्य ही मारे जायँ या प्रत्येक घावपर स्वस्थ अङ्ग ही काटकर चिकित्सक लगाये तो यह पागलपन ह

आजके अन्वेषक शास्त्रोंके सामान्य धर्मसे तो कर लेते हैं और विशेष धर्मोंको उस समयका साम मानकर पृथ्वी-आकाश एक करने-जैसी कल्पनाएँ करते हैं। यज्ञोंके 'आलम्भन' कृत्यको पशुहिंसा औ भक्षणकी प्रथाएँ बताया जाता है, जब कि 'आल अर्थ केवल प्रोक्षण ही है। इसी प्रकार कुछ राजक विवाहोंको लेकर प्राचीन विवाहकी मर्यादा निश्चित क है और कहा जाता है कि 'उस समय बड़ी अवस्थामें विवाह होता था। स्वयंवर, आहरण आदि प्रथा जातिबन्धन नहीं था।' यह सब कल्पना यह मानकर है कि राजा भी सामान्य पुरुष है और उसे भी एक नागरिक-जैसा ही रहना चाहिये। पर ऐसी बात न देशका हित, सम्मान आदि सब शासनके जिस प्रधान अवलम्बित हैं, उसको सामान्य नागरिककी अपेक्षा अधिकार और सुविधाएँ देना आवश्यक हो जाता है

समाजमें राजाके अतिरिक्त भी विशेष पुरुष ह प्रत्येक व्यक्तिके जीवनमें विशेष अवसर आते हैं व्यक्तियों या अवसरोंके लिये विशेष धर्म होते हैं। धर्म उस व्यक्ति या अवसरतक ही सीमित रहते हैं। परम्पराका अन्वेषण करते समय यदि विशेष धर्मक छोड़ दिया जायगा तो समस्त आधार भ्रममें पड़ ज स्मृतियों और शास्त्रोंमें सामान्य धर्मके साथ विशेष भी वर्णित है। विशेष धर्म अविहित नहीं है। धर्मक

# आपद्धर्म

तो आपत्ति भी एक विशेष स्थिति है और उस
वशतावश सामान्य धर्ममें जो अपवाद स्वीकार किया
, वह भी एक प्रकारका विशेष धर्म ही है; परंतु
र्म और आपद्धर्ममें एक मौलिक भेद भी है। जिस
क्ति या विशेष अवसरके लिये जो विशेष धर्म शास्त्र-
; उस समय उसीका पालन धर्म है। उस विशेष
ालन न करके सामान्य धर्मका पालन उस व्यक्तिके
उस अवसरपर अधर्म होगा। आपद्धर्ममें ऐसी कोई
ं है। आपत्तिकालमें सामान्य धर्मपर दृढ़ रहना और
का आश्रय न लेना महत्ता है, त्याग है। आपद्धर्मका
आपत्ति-कालमें करनेपर सामान्य धर्ममें जो अपवाद
किया गया, उसका दोष नहीं होगा। उदाहरणके
वंशकी घटना ले लीजिये। महर्षि वशिष्ठकी नन्दिनी
हने बनमें आक्रान्त कर लिया। महाराज दिलीपने,
गौकी रक्षामें थे, गौको बचानेके लिये त्रोणसे बाण
। चाहा; परंतु हाथ त्रोणमें चिपक गया। महाराज
ो गये। अब यदि महाराज गुरुके पास लौट आते
क्षा न करनेके पापके भागी नहीं थे; परंतु महाराजने
शरीर देकर गो-रक्षा करनी चाही, यह उनकी
ी।

पद्धर्म केवल आपत्ति-कालतकके लिये होता है और
उतने अंशमें, जितने अंशमें आपत्ति हो। मरणासन्न
वैद्यने लहसुन दे दिया तो अच्छे होनेपर भी लहसुन
ाद्य नहीं हो गया। उपनिषद्में एक ऋषिकी कथा
ालसे पीड़ित होकर दीर्घकालके उपवासके अनन्तर
एक शूद्रको उड़द खाते देखा। बहुत माँगने और
पर शूद्रने उनको जूठे उड़द दे दिये। उड़द खानेके
ने जल भी देना चाहा। ऋषिने अस्वीकार किया और
कि 'मेरे प्राण क्षुधाके कारण जानेवाले थे। मैं इन
शरीर-रक्षा करके अब धर्माचरणकी इच्छा करता
उड़द मैंने आपत्तिके कारण स्वीकार किये हैं। जल तो
नेर्झरोंमें पी लूँगा। तुम्हारे स्पर्शसे प्राप्त जल लेनेसे मैं
होऊँगा।' आपद्धर्मके सम्बन्धमें यह उदाहरण अत्यन्त
। साथ ही प्राचीन परम्पराओंके अन्वेषकोंको यह भी
अन्वेषणमें देख लेना चाहिये कि कहीं वे आपद्धर्मको

# धर्मका आधार

धर्म भावरूप और क्रियारूप दो प्रकारकी
रखता है। मुख्यतः धर्मका उद्देश्य अन्तर्मुख व
अतएव उसका आधार भाव ही होता है। भ
उद्धवजीको उपदेश करते हुए बताया है—

**क्वचिद्गुणोऽपि दोषः स्याद् दोषोऽपि विधिना गुण**
**गुणदोषार्थनियमस्तद्भिदामेव बाधते**

( श्रीमद्भा० ११ । २१

'कहीं गुण ( धर्म ) भी विशेष अवस्थामें दोष
है और दोष भी विधान होनेके कारण गुण ( विशे
हो जाता है। ये गुण और दोषके नियम उन्हींको
हैं, जो उनको जानते हैं।' जो नहीं जानते—जैसे
पागल आदि, वे दोषके भागी नहीं होते।

यह बात ठीक है कि बहुत-से धर्म वस्तुके आ
हैं और वे क्रियामात्रसे फल देते हैं। भगवन्नामो
उत्तम कर्म और गोहिंसादि अधर्म ऐसे ही कर्म है
सामान्यतया भाव इन कर्मोंके फलको भी बढ़ा देता है
एवं फलको जानकर भावपूर्वक किये गये धर्म-कार्य
परिणाम प्रकट करते हैं। हिंदू-शास्त्र क्रियाकी अपेक्षा
और भावको महत्त्व देता है। बिना इस बातको सम
निष्काम कर्मका रहस्य समझमें आता है और
शास्त्रीय कृत्योंकी उपयोगिता और पवित्रता ही।

**शस्त्रेण रक्षिते देशे शास्त्रचिन्ता प्रवर्तते**

—क्षात्र-धर्मका यह उपदेश अनेक बार
समझमें नहीं आया। अनेक बार पूरे समाजके लिये श
प्रयोग हुए। अहिंसाको उसकी सीमासे विस्तृत करने
हुआ। जिन महत्तम पुरुषों और अवतारोंने शस्त्रद्वारा
रक्षा की, उन्हें अपूर्णतक कहनेकी धृष्टता की ग
प्रत्येक बार ये प्रयोग बुरी तरह असफल हुए। ईस
अनुयायी परमाणु बम बना और डाल रहे हैं। बौ
माननेवाले चीन और जापानकी हिंसाएँ छिपी
अपने प्रभुत्वकालमें जैन शासकोंने जो कुछ
गुजरात-काठियावाड़का इतिहास उसका साक्षी है।
गान्धीजीकी अहिंसापर हमारी सरकार जिस प्रकार
है या चलना चाहती है, उसके सम्बन्धमें किसी
बताना नहीं है।

तो विश्वमें प्रलय हो जायगी। क्रिया होती ही है। जब सर्वत्र प्रकृतिमें विषमता है, तब एक ही ाबका सञ्चालन नहीं कर सकता। सबको उनकी अनुरूप चलानेकी व्यवस्था करनी होगी। जहाँ जो अपनी सीमासे विस्तृत होना चाहेगा, वह या तो केके लिये निष्क्रियता (मोक्ष) प्रदान करेगा या ो जायगा। क्रियाकी व्यवस्था वहाँ नहीं रहेगी।

नन और व्यायाम अच्छी वस्तु हैं, पर सीमासे ों तो? अग्निमें उष्णत्व बढ़ता ही जाय तो क्या सब पदार्थ उसमें जल जायँगे या अग्निकी प्रतिक्रिया- होगी और अग्नि बुझ जायगी। इसी प्रकार जैसे र्ममें प्रतिक्रिया या विनाश है, वैसे ही सभी धर्मोंमें धर्मको अपनी पराकाष्ठापर एक व्यक्ति पहुँचा दे तो र्माशय नष्ट हो जायगा। वह मुक्त हो जायगा। वह विश्वमें सीमातीत करना चाहे तो प्रतिक्रिया अहिंसा ही विश्वमें व्यापक हो तो क्या होगा? प्राणिमात्रको भोजन और श्वासका रोध करना पड़ेगा। ता है। रोगाणुओंको मारना स्वीकार करना और दण्ड देना अस्वीकार करना—ये परस्परविरोधी- ऐसी अहिंसा विकृत होती है। उसकी प्रतिक्रिया ।

ष्य-समाज किस प्रकार अन्तर्मुख हो, किस प्रकारके ो अन्तर्मुख करेंगे, इस प्रयत्नकी विरोधी वृत्तियाँ । होंगी—धर्मका यही लक्ष्य है। जिस प्रकार क्रियामें ावश्यक हैं, वैसी ही बात पदार्थोंकी है। अनेक जो धार्मिक कृत्योंके समय उपयोगमें आते हैं—मृगचर्म, , कस्तूरी, चामर आदि। इनकी पवित्रतामें सन्देह है, जैसे क्षात्र-धर्मको हिंसा बताकर तिरस्कृत करना। आज दुरुपयोग हुआ है, यह बात ठीक है; लेकिन तो आजका समाज सबका करता है। आखेट लिये आवश्यक कर्म है। सबसे प्रधान बात है । आजका समाज भी मानता है कि यदि किसीकी ानिसे, थोड़े कष्टसे दूसरोंका अत्यधिक लाभ हो तो या कष्ट क्षम्य है। शास्त्र कहते हैं कि एक अन्तर्मुख, । पूरे विश्वको सात्त्विकताकी प्रेरणा और शक्ति देता दिव्य पुरुषत्वका निर्माण जिस प्रकारसे हो सके,

प्राप्त होती है—यह जानना आजके यन्त्रोंकी शक्तिके बात है; परंतु जिन ऋषियोंने अन्तर्मुखताको ही प्र माना, उनके सम्मुख यह रहस्य नहीं था। उन पदार्थोंको उन अवसरोंपर पवित्र बताया, जो पद अवसरोंपर मनको एकाग्र करनेकी प्रेरणा देते हैं। ऐ यदि उचित हिंसासे प्राप्त होते हैं तो वे अपवित्र सकते। क्षत्रिय नरेशोंका आखेट औचित्यकी सीम न करे, इसके लिये भी अत्यन्त कठोर आदेश शास्त्रों

## धर्मका प्राप्य

**यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धिः स धर्म**

जिससे लौकिक उन्नति तथा पारलौकिक क प्राप्ति हो, वह धर्म है। यह धर्मकी तीसरी परिभ तीनों परिभाषाएँ अभिन्न हैं। जो धारण करे—केवल इस ही नहीं, परलोकमें भी,—जो दोनों लोकोंमें उन्नति धर्म है और शास्त्रद्वारा ही वह जाना जाता है। य परिभाषाओंका तात्पर्य है।

धर्मसे ही लोक और समाजका धारण हो अनुशासनहीन समाज या व्यक्ति पतनके गर्तमें गिरे अतएव धर्मसे ही अभ्युदय होता है, यह बात व्य आवश्यकता नहीं रखती। हमारे सत्कर्म ही प्रारब्ध और वही दूसरे जन्मके ऐश्वर्य, वैभव, सुखके कार यह आस्तिकजन मानते हैं। जो पुनर्जन्म नहीं मान भी मानते हैं कि समाजके कल्याणके लिये सत्य, दया, परोपकारादि धर्म आवश्यक हैं। जिस समाजमें ये न वह समाज निश्चय कलहपूर्ण रहेगा और नष्ट होगा। अभ्युदय सम्भव नहीं।

निःश्रेयसके सम्बन्धमें धर्मको कारण मानने निःश्रेयसका स्वरूप समझ लेना चाहिये। निःश्रेयस है आत्यन्तिक कल्याण—ऐसी स्थितिकी प्राप्ति जिसमें शोकादि अकल्याणके भाव कहीं आयें ही नहीं। पदार्थ क्या यह स्थिति सम्भव है? विश्वके भोगोंमें तो क्षय, अन की प्राप्ति और विकार रहेंगे ही। ये न भी हों तो सन्तोष कहाँ होता है। असन्तोष, चञ्चलता, अशान्ति लगे ही रहेंगे। आत्यन्तिक कल्याण है आवश्यकतापर प्राप्त कर लेनेमें—ऐसी स्थिति प्राप्त कर लेनेमें, जह

। यदि शरीरको पृथक् करके देखें तो किसीको कोई
कता नहीं। सुषुप्तिमें भिक्षुक और सम्राट् एक-सी
रहते हैं। अतः शरीरसे छुटकारा मिल जाय तो
कता न होगी; परंतु स्वप्न-जैसा छुटकारा नहीं। स्वप्नमें
-दुःख होते हैं। यह इसलिये कि स्वप्नमें देहकी
कताकी प्रतीति रहती है। देहकी आवश्यकताकी
भी न रहे, तब निःश्रेयस-सिद्धि हो। इसीको मोक्ष
।

की प्राप्ति क्यों होती है? इच्छाओंसे, कर्मसे। इन
का उपशम, कर्मका असंसर्ग ही देहकी प्राप्तिसे
ता है। धर्मकी गति अन्तर्मुख है। बाह्य प्रवृत्तिके
इच्छाओंकी समाप्तिके लिये ही धर्म-विधान है।
ःश्रेयसकी सिद्धि धर्मके द्वारा होती है। धर्मके
े भोगवृत्तिका नाश होता है, हृदयकी शुद्धि होती
क्रमसे कर्मोंमें असंगताकी प्राप्ति होती है। जहाँ
संगताकी सिद्धि हुई, मोक्ष स्वतःसिद्ध है।

ोंमें असङ्गताका अर्थ कर्म-त्याग समझना एक भ्रम
ऐसे कर्मोंका विधान करता है, जिनका त्याग पाप
ा है। अतएव कर्तव्यकर्मका त्याग तो किसी प्रकार
नहीं होना चाहिये। कर्म दो प्रकारके होते हैं।
सी इच्छासे किये जाते हैं और दूसरे स्वतः होते
कर्तव्यबुद्धिसे किये जाते हैं। श्वास, रक्तकी गति
र्म स्वतः होते हैं। भोजन और मलोत्सर्ग ऐसे कर्म
शरीर रहनेतक करने ही होंगे। इसी प्रकार अपने
श्रम, जाति, कुल, अवस्थादिके अनुसार जो कर्म
े नियत हैं, वे कर्तव्य हैं। उन्हें त्यागना नहीं चाहिये।
ी उद्देश्यसे कर्म करना बन्धनका कारण नहीं है।
बिना तो जो कर्म होगा, वह अव्यवस्थित
परंतु उद्देश्यमें आसक्ति, वह पूर्ण ही हो—
ग्रह, उसकी पूर्णतामें अपने कर्तृत्वका अहंकार—ये
। उद्देश्य कोई वासना—अधर्मप्रवृत्ति सकामवृत्ति
ना चाहिये। उसे कर्तव्य मानकर करना और
सम्बन्धमें तटस्थ रहना, यही निष्कामता है।

हमें कर्तव्यकी प्रेरणा देता है, साथ ही फलकी ओर-
रहनेका आदेश भी। फलोंके विस्तृत वर्णन तो
टिके अधिकारियोंके लिये शास्त्रोंमें हैं। शास्त्र स्पष्ट
कि फलविस्मरण ...

नैष्कर्म्यके द्वारा मोक्ष उसका प्राप्य है। यह पहले
चुका है कि जिस कर्म या नियमका लक्ष्य अन्त
होकर बहिर्मुखता है, वह विषय-प्रवृत्तिको बढ़ाव
अशान्ति और असन्तोषके द्वारा विनाशका प
करेगा। वह धर्म नहीं, उसमें धारण-शक्ति नहीं।
है। वह नष्ट करनेवाला है।

## धर्मत्याग

आज बड़े गर्वसे धर्मसे मानव-जातिको मुक्त कर
कही जाती है। आजके महापण्डित यह कहकर
होते हैं—'मैं इस रोगसे छूट चुका हूँ!' परन्तु इसव
क्या होगा, वे कभी सोचते ही नहीं। अग्नि अप
त्याग करके भस्म बन जाती है। मनुष्य अपना ध
देगा तो पशु हो जायगा। पशु होकर भी उसक
नहीं। पशु तो अपने धर्मका पालन करते ही हैं।
धर्मत्याग जहाँ भी किया है, वहाँ वह पिशाचसे भ
हो गया है। धर्मसे दूर होकर मानव-जाति विनाश
जा रही है।

धर्मत्यागका अर्थ है—उच्छृङ्खलताकी स्वीकृति
विनाशक ही होती है। शास्त्रीय कृत्योंका मर्म हम
बुद्धिमें नहीं आता, इसीलिये हम उन्हें व्यर्थ या दम्भ
छोड़ दें—यह वैसी ही बात है, जैसे कोई बालक दिय
मसालेकी दाहकता न समझे और दियासलाई दाहक
बातको दम्भ कहे। अवश्य ही दियासलाईका मस
घिसे उसका हाथ जलानेमें असमर्थ है। इसी प्रकार
आदेश अपने परिणामको तभी प्रकट कर सकते
उनको निर्दिष्ट विधिसे सम्यक् पूर्ण किया जाय। के
करना अज्ञानका ही परिचायक है। जो लोग कु
करते भी हैं, वे प्रयत्नकी साङ्गतापर ध्यान नहं
दियासलाई यदि नम होगी, कम वेगसे घिसी जा
अग्नि नहीं प्रकट होगी—यह वे भूल जाते हैं। शास्त्रप
करके वे अपनी ही हानि करते हैं।

## धर्म-परिवर्तन

धर्म-परिवर्तनका प्रश्न धर्मत्यागसे भिन्न है।
धर्म यदि वह सचमुच धर्म है और उसकी प्रवृत्ति
है तो वह स्वतः पूर्ण है। क्योंकि पूर्णता व्यक्ति

## दो दृश्य ( १ )

स्वाध्याय



अखबार





कथा-कीर्तन



साक्षी-निर्माण









अतिथि-सत्कार

अतिथि-तिरस्कार

पहले चरणामृत पीते थे अब हो चला सुरासे प्यार ।

ाचार, रुचिके अनुसार वहाँ जानेका अधिकार। धर्म-परिवर्तनका प्रश्न जहाँ धर्मके लिये—कृतके लिये उठता है, वहाँ निष्ठा एवं विचारके अतिरिक्त अन्य कोई कारण सम्भव ही नहीं है।
ो धर्मके आदिप्रवर्तकने दूसरे धर्मोंको हीन या हीं बतलाया है। कोई भी धर्म जो प्रवर्तित हुआ ः सम्प्रदाय ही है और जहाँ उसका प्रवर्तन हुआ श, काल तथा आचारके अनुकूल वह श्रेयस्कर है। अनादि धर्म, जो ज्ञान और वाणीके साथ ही प्राप्त हुआ, प्रवर्तित धर्म नहीं हो सकता। वह तो सृष्टिके साथ ही मिला। वह ईश्वरीय धर्म ही र्म है। देश-कालादिके अनुसार उसके किसी अंशको देकर महापुरुषोंने दूसरे धर्मोंका प्रवर्तन किया। र्तित धर्मोंको दूसरे देशों एवं अन्यधर्मावलम्बियों-लादना अहंकारकी प्रेरणाके अतिरिक्त और कुछ

। धर्म भी राजनीतिका एक साधन हो गया है। पर जितनी सभाएँ, संगठन या आन्दोलन होते हैं, ा राजनैतिक अधिकार-क्षेत्र ही विस्तृत करना। धर्म भी दूसरे साधनोंके समान अर्थका साधन है। धर्म-परिवर्तन अपनी जन-संख्याकी वृद्धि और थिंक लाभके लिये किया या कराया जाता है। रके प्रयत्न अवश्य ही जब एक पक्षसे आघातरूप दूसरा पक्ष आत्मरक्षाके लिये उनका आश्रय लेता ो हो, ये संघर्ष वस्तुतः धर्मके क्षेत्रसे बाहर हैं। धर्म—वृत्ति अन्तर्मुख है, उसीको बाह्य भोगोंका साधन अहंकारका विनाश जहाँ अभीष्ट है, वहाँ ऐसा अहंकार अतिरिक्त शेष धर्मानुयायियोंको पशु कहना—इससे ा और छल क्या होगा? यह वञ्चना अपना और भी विनाश कर रही है। धर्मका नाम लिया जाता है, ाई दी जाती है—उसका गला घोंटकर, उसके शवपर र; और तब भी मनुष्यकी मान्यता है कि वह ! उसका उत्थान होगा!!

तनधर्ममें धर्म-परिवर्तनके लिये कोई स्थान नहीं—म नहीं, यह स्वीकार करना होगा! जो सार्वभौम जहाँ दूसरे धर्म उसके एक अंशसे ही उत्पन्न हुए नादि धर्मका प्रतिद्वन्द्वी ही नहीं, उसमें धर्म-परिवर्तन शुद्धि ढूँढ़नेवाले यह भूल जाते हैं कि चार सह पूर्व दूसरा कोई धर्म ही नहीं था। अपने समाज और से प्रमादवश च्युत हुए लोगोंकी शुद्धिका ही वहाँ वि यह धर्म-परिवर्तन—शुद्धिका प्रश्न उठा ही उनके जिन्हें नवीन धर्म चलाना था। आजके संघर्ष सनात लिये आपत्तिरूप हैं और आपद्धर्मका शास्त्रोंमें निर्देश है। आपद्धर्मके नियमानुसार शास्त्रोंसे अनुगमन करते हुए आत्मरक्षणका प्रयत्न तो अवश्य चाहिये, और उसको किये बिना इस समय समाज कठिन ही है। परंतु शास्त्रोंका ही विपरीत अर्थ करन 'कल्याणप्रद' नहीं है। धर्मको दूसरोंकी देखा-देखी साधन हिंदू भी बना दें, यह तो हानिप्रद ही होगा।

'धर्मो रक्षति रक्षितः।'

## सभा-संगठन-प्रचार

'सङ्घे शक्तिः कलौ युगे।' आज जिस प्रकार हिंदू चारों ओरसे आघात हो रहे हैं, उनको देखते हुए य है कि संगठनके अतिरिक्त आत्मरक्षणका दूसरा प्रधान सा है। समस्त मतभेदोंको भूलकर, संगठित होकर ही इ अपने आचार, समाजकी रक्षा की जा सकती है। इस भरपूर प्रयत्न करना हिंदू-समाजके प्रत्येक सदस्यका होना चाहिये।

हमें इस समय समस्त मतभेदोंको भूलकर संगठि चाहिये; परंतु यह ध्यान रखना चाहिये कि यह आपत्तिकालिक है, आपद्धर्म है। जबतक ऐसी बात ठी समझ ली जाती, तबतक संगठन पूर्ण नहीं होंगे अपने-अपने संगठनोंको स्थायित्व और महत्त्व देने हैं। इससे अहंकार पोषित होता है। शक्ति संगठित स्थानमें छिन्न-भिन्न हो जाती है। इस समय तो हमें एकत्र करना है।

हिंदू-धर्म सभा, संगठन, मञ्चोंपर दिये गये विशाल तथा दूसरे प्रचार-साधनोंका धर्म नहीं है। संस्थाएँ करना और प्रचारके लिये संगठन बनाकर क्षेत्र प्राप्त क ये पाश्चात्त्य सभ्यताके शस्त्र हैं। 'कण्टकेनैव कण्टक न्यायसे हम इस आपत्तिके समय इनका आपद्धर्मके उपयोग तो कर सकते हैं और करना ही चाहिये; यदि हमें अपने धर्मको अविकृत रखना है तो इनके स्था

-धर्म ऐकान्तिक धर्म है। अन्तर्मुखताका साधन समूहमें
सकता। जहाँ बाहरसे अपनेको भीतर करना है,
रकी प्रवृत्तिको बढ़ाना कोई सामञ्जस्य नहीं रखता।
, पाठशालाओंमें सामूहिक प्रार्थना समझमें आनेकी
। जहाँ समूह है, वहाँ समूहके साथ एकाग्रताका
चल सकता है; परंतु प्रयत्नका आदर्श तो समूह
रको भूल ही जाना वहाँ भी है। जहाँ समूह
वहाँ समूह बनाकर प्रार्थना की जाय—इसका अर्थ
ही है कि या तो मन इतनी निम्न स्थितिमें है कि
प्रेरणाके बिना एकाग्र नहीं होगा, या फिर प्रार्थना ही
लिये नहीं है, वह भी एक राजनैतिक साधन है—प्रचार
ठन करनेका। समस्त पाश्चात्त्य समाज अर्थको ही
नता है, अतएव उसके प्रार्थनादि भी संगठनके ही
। वहाँ प्रत्येक कार्यमें सैनिक वृत्ति, आर्थिक लाभकी
रहती है; पर हिंदू-संस्कृति ठीक इसके विपरीत
गोंसे निवृत्तिकी प्रेरणा देनेवाली है। वहाँ प्रार्थना भी
हो, यह एक उपहासास्पद बात है।

ीन समयमें सर्वज्ञ महर्षि ही समाजके सञ्चालक थे।
। नियम थे। प्रत्येक कार्य शास्त्रपर अवलम्बित
मतके बदले शास्त्रमत, आप्तमत मान्य था। अतएव
र्यके लिये संस्था-निर्माणकी आवश्यकता नहीं थी।
अधिकारीको दिये जाते थे; अनधिकारी उनका
करेंगे—यह बात सर्वमान्य थी। ऐसी दशामें मञ्चोंसे
प्रश्न ही नहीं उठता था। सत्सङ्ग, कथा, सत्र—ये
किंतु उनकी न तो आजके समान संस्थाएँ चलती
र न उनका विज्ञापन होता था। किसी संतके
: उनके उपदेश जो वे कृपापूर्वक श्रोताके अधिकारके
दे देते, वही सत्संग थे। संतोंके, महर्षियोंके समीप
ग्रहणार्थ दूर-दूरसे बड़े-बड़े सम्राट्तक जाते और वहाँ
ते, तब कहीं सफल होते। प्राचीन कथाओंका एक
गवतसप्ताह अब भी देशमें देखनेको मिल जाता है।
कथा-प्रसङ्ग या यज्ञ जब दीर्घकालतक चलते तो
हे जाते।

ज प्रत्येक संस्थाकी एक-सी दशा है। त्यागी, परोपकारी,
एक या अनेक व्यक्ति संस्था स्थापित करते हैं। आरम्भमें
शुद्धरूपमें चलती है। जैसे ही वह इस योग्य होती है

संस्थापर उन्हींका अधिकार हो जाता है, वे प्रमुख
हैं। जो सचमुच निःस्वार्थ, परोपकारवृत्तिसे लगे
उसमें होते हैं, वे या तो कुछ कर नहीं पाते या पृथक्
बाध्य होते हैं।

लेख लिखना, भाषण देना और अभिनय क
कलाएँ हैं। यह आवश्यक नहीं कि लेखक या व
गम्भीर तथ्योंको प्रकट कर रहा है, उनका अनुभव भ
हो—जो उपदेश दे रहा है, उसका आचरण भी क
सभाओंमें जब कोई बोलने लगता है तो थोड़े
होते हैं, जो यह नहीं चाहते कि जनता उनकी बातको
सुने। जनता ध्यानसे सुने, इसके लिये जनताकी रुचि
कहनी चाहिये। इस प्रकार वास्तविकताकी अपेक्षा
विद्वत्ताको अधिक महत्त्व मिलता है। यह भी व्यव
जाता है और जो इस प्रकारका व्यवसाय ही क
उनका जीवन अन्तर्मुख कैसे हो सकता है। य
लेखककी भी है, यदि वह अपने लेखोंको
बनानेके ध्यानसे लिखता है।

धर्म भी प्रचारकी वस्तु है, यह हिंदू-समाजने स्वीक
किया। धर्म तो अधिकारके अनुसार प्राप्त करके
करनेकी वस्तु है। अनधिकारीको उसका उपदेश ही व
समाजका प्रत्येक क्षेत्र जहाँ धर्मपर अवलम्बित है
ओतप्रोत है, वहाँ किसी क्षेत्रमें प्रचारके लिये स
बचता। वस्तुतः प्रचार है क्या वस्तु? हम अपने
दूसरोंको प्रभावित करना चाहते हैं। क्यों? इस
हम अपने विचारोंको श्रेष्ठ मानते हैं और दूसरोंक
आचरण करके कल्याण होगा, ऐसा हमारा विश्व
अथवा हमें दूसरोंको अनुगामी बनाना है। अपनी र
या किसी दूसरी इच्छाको सार्थक करना है।

ज्ञानका मार्ग है जिज्ञासा। जबतक स्वयं जि
हो, किसीको उपदेश लाभ नहीं करता। उपदेः
जिज्ञासा उत्पन्न होती है, वहीं यह भी भय रहत
स्वाभाविक रुचि दबती है और मानसिक धारा अस्त
सकती है। हिंदू-संस्कृतिके अनुसार जिज्ञासा उत्पन
ही उपदेश देना चाहिये। हम अपने ही विचारों, ि
प्रचार करें—यह सचाईसे हम कर सकते हैं; परं
अर्थ यह तो है ही कि हमारा अहंकार बढ़

ठये ठीक नहीं, यह अहङ्कारकी ही प्रवृत्ति है।
जिन धारणाओंको भ्रान्तिहीन मानते हैं, उनका करके हमने क्या पूर्णता प्राप्त कर ली है? पूर्णता नेसे पूर्व हम प्रचारमें लगते हैं—इसका अर्थ है कि म अपनेमें उन धारणाओंपर चलनेकी योग्यता, या हमारे प्रयासमें पूरी शक्ति नहीं, या वे धारणाएँ आचरणयोग्य हैं—इसमें हमारा विश्वास नहीं। दशामें हम क्या प्रचारके योग्य रहते हैं? विश्वका अनुभव यही है कि पूर्णताको प्राप्त पुरुष संगठन नहीं बनाते। जो अन्तर्मुख हो चुका, प्रवृत्तिमें एक सीमातक ही लगा रह सकता है। ो, जिज्ञासुको वे प्रेरणा, उपदेश तो देते हैं; किंतु जगत्के व्यवस्थित करनेके सम्बन्धमें उनकी प्रवृ सोसायटी आदिकी ओर कदाचित् ही होती है।

हिंदू धर्मके इस आपत्तिकालमें हम भगवान्को साथ-ही-साथ आपद्धर्मके रूपमें संगठन और प्रचार करें, इसके अतिरिक्त दूसरा मार्ग नहीं; परंतु धर्म अहङ्कारका शैथिल्य है, उसे बढ़ाना नहीं—य रहनेपर ही ये संगठन सफल होंगे। हिंदू-समाज धर्मपर समाज है। उसमें बाह्य प्रवृत्तिका निरोध ही श्रेयस जाता है। जिज्ञासु ही वहाँ उपदेशका पात्र है। प्रभावके प्रबल प्रवाहमें इस समय इन मूल तथ्योंका धर्मके प्रतिकूल ही होगा। हिंदू-धर्मकी अन्तर्मुख रक्षा सबसे प्रथम दृष्टिमें रखकर ही शेष प्रस्तार उ

---

# हिंदू-संस्कृति और पाश्चात्यवाद

( लेखक—आचार्य श्रीनरदेवजी शास्त्री वेदतीर्थ )

—पाश्चात्त्य राष्ट्रोंमें अनेक वादोंका प्राबल्य हो रहा उनकी प्रतिक्रियाएँ सर्वत्र दिखलायी पड़ रही हैं। आघात-प्रत्याघात चल रहे हैं; उन क्रियाओं-प्रति- आघातों-प्रत्याघातोंका कुछ-कुछ प्रभाव भारतवर्षपर भी है। ब्रिटिश सरकार अपने शासनकालमें उस प्रभाव- नेका भरसक प्रयत्न करती रही थी। उसको मुख्य के वर्गवाद अथवा साम्यवादसे ही रहा। कार्ले समाजवाद भी भयका हेतु रहा।

—भारतवर्षको पाश्चात्त्य रंग-ढंगके किसी वाद किन्हीं वादोंसे शङ्कित अथवा भयभीत रहनेकी कता नहीं है। भारतवर्ष तो अनादिकालसे—जबसे मिक प्राणी संसारमें उत्पन्न हुआ, तभीसे तत्त्वज्ञान- भूमि तथा क्रीड़ाभूमि रह चुका है। उसके सामने र आये, वह अपने ढंगकी निरीक्षण-परीक्षण-पद्धति- का मर्म जानकर यह निश्चय कर सकेगा कि वह वाद ठये उपादेय है कि हेय। भारतवर्षके तत्त्वज्ञानकी इतनी क्रमबद्ध, इतनी सुसंगत है कि उसको किसी से किसी प्रकारकी आशङ्का नहीं हो सकती।

—जब ये वाद अपना हठ छोड़कर हमारी संस्कृतिके ादि मलस्रोत अध्यात्मवादके साथ बहेंगे, तभी संसार-

४—रूसको वर्गवाद खा रहा है। उसको केवल और मजदूरोंकी ही चिन्ता है। कार्ल मार्क्सका र केवल मिलके अथवा शहरी मजदूरोंकी चिन्ता करत गाँवके किसानोंके विषयमें उदासीन ही रहा है।

५—स्वाभाविक, ईश्वरनिर्मित पद्धति यह है कि समाज गुण-कर्म-स्वभावानुसार (१) ब्राह्मण, (२) (३) वैश्य, (४) शूद्र—इन चार वर्णोंमें विभक्त

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीत्।** ( यजुः

**चातुर्वर्ण्यं मया सृष्टं गुणकर्मविभागश**

( गीता ४

—और वे अपने स्वाभाविक कर्मोंमें संलग्न र विपरीत रूसमें एक ही वर्ग है। किसान-मजदूर एक जा रहे हैं। वहाँके राज्यचक्र-संचालनमें केवल कि मजदूर—इन्हीं दो वर्गोंका हाथ है। ब्राह्मण-वृत्तिवा क्षात्रवृत्तिवाला एवं वैश्य-समाज इन्हीं दो वर्गों रहता है। अर्थात् सिर, भुजाएँ और पेट पैरोंके रहते हैं। यह अस्वाभाविक पद्धति चल नहीं सकती पैरोंका भी स्थान है और अपने स्थानमें उसका है। पर सिर, भुजाएँ तथा पेटका भी अपना-अप स्थान तथा महत्त्व है। जब पैर उनकी प्रेरणासे चलें

और साथ स्वयं भी नष्ट हों। फिर भी यह एक
है कि साम्यवादके नामपर सबको एक-जैसा
अस्वाभाविक प्रयत्न किया जा रहा है। शरीरमें
ङ्ग-प्रत्यङ्ग एक ही प्रकारके, एक-ही-जैसे हों तो
क्या दुर्गति होगी अथवा उस प्रकारका शरीर
में शरीर भी कहलाया जा सकेगा कि नहीं—विचार

ारतीय संस्कृतिके मुख्य अङ्ग ये हैं—
१—ईश्वरीय सत्ता,
२—ईश्वरीय न्याय,
३—कर्मफलानुसार दण्ड,
४—गुण-कर्म-स्वभावानुसार समाज-व्यवस्था।
चारोंमें अध्यात्मवाद ओतप्रोत रहता है। इसीलिये
ष्टिसे सब प्राणियोंमें एक आत्मतत्त्व विद्यमान है,
कर हिंदू-संस्कृति चलती है और इसीलिये हमारा
माजवाद आत्मतत्त्वकी समताके आधारपर चलता है
ज सुखी रहे, इसलिये वर्णाश्रम-धर्मके अनुरूप प्रत्येक
-अपने स्वाभाविक धर्मपर आरूढ़ रहता है।
देशवासी ईश्वरीय सत्ता, ईश्वरीय न्याय, कर्म-
अपरिहार्यता और आत्मतत्त्वकी समताको मानकर
ते। इसीलिये ये लोग अध्यात्मज्ञानविहीन, केवल
त्ताके आधारपर अपने समाजको सुखी बनाना अथवा
ाहते हैं। यही उनकी मुख्य त्रुटि है।
–हमारी संस्कृति कहती है—

वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्।
त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम्॥
(ईशोपनिषद् १)

न्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतꣳ समाः।
त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे॥
(ईशोपनिषद् २)

ष्टिकी रचना त्रिगुणात्मक तत्त्व—सत्त्व, रज, तम—
गुणोंके आधारपर की गयी है। मनुष्यके कर्मफल
नन्त वासनाओंके कारण अनन्त हैं। कर्मानुरूप ही
ब आते हैं। ऐसी दशामें अपने अज्ञानके कारण यह
टना कि हम सबको एक-जैसा धनी, एक-जैसा
ा, एक-जैसा साधनसामग्रीवाला, एक-जैसा सुखी

८—यूरोपीय प्रथम महाभारतके समयमें
क्रान्ति हुई थी। तबके लेनिनके रूसमें और
स्टालिनके रूसमें बड़ा अन्तर हो गया है।
समयमें राजा-राजा आपसमें लड़ते रहते थे
प्रजातन्त्रके नामपर युद्ध जुट जाते हैं। रूसकी
गयी तो उसके स्थानमें रूसका वर्गवाद आया।
कैसरशाही गयी तो उसके स्थानमें राष्ट्रिय समाज
गया, जो नाजीवाद कहलाया। अब तो वह भी न
जर्मनीके चार टुकड़े हो रहे हैं। जर्मनीमें प्रजा-त
पर हिटलरके समयमें वह पूर्ण एकतन्त्र हो गया
वर्गवाद रहनेपर भी स्टैलिनके समयमें सर्वथा
चल रहा है। इस प्रकार प्रजातन्त्रका नाम लेकर ए
चलाया जा रहा है। इंग्लैंडमें प्रजातन्त्र है, पर
वैश्यप्रधान पूँजीवादके अधीन रहा है और अब तो
वाद प्रबल हो रहा है। अमेरिकाकी यही दशा है
साम्यवाद तथा समाजवादसे सतर्क रहता है। और
किसी रूपमें वहाँ भी एकतन्त्र चलता ही है। जिस
वर्गवाद अथवा साम्यवाद रूसमें प्रचलित है, वह
है, अधूरा है; वहाँ शूद्रवर्गने अन्य वर्गको दबा र
जर्मनीके समाजवादमें क्षात्रशक्तिको इतनी अधिक
दी गयी थी कि अन्य वर्ग दबे रहे, उभर न सके।
वैश्यसमाज इतना प्रबल रहा कि अन्य वर्ग पनप
इस प्रकार पाश्चात्त्य समाजमें न चारों वर्ण यथार्थरूप
यथार्थ रीतिपर काम कर रहे हैं। इसलिये अ
पाश्चात्त्य भौतिकवादी समाज सब प्रकारकी साध
ऐश्वर्य होनेपर भी सच्चे अर्थोंमें सुखी नहीं है।
जगत् समस्त सुखोंके केन्द्र ईश्वरको भूल गया है,
फलकी मीमांसामें विश्वास नहीं रखता, उसने
न्यायदण्डको अपने हाथोंमें ले लिया है, उसको अ
नहीं सुहाता और वह विज्ञानपर अधिक भरोसा
है; तब उसको सच्चा सुख कैसे मिल सकता है। उस
भरोसा बिजली और भापपर है—इसीलिये यूरोप
रहा है। इसीलिये अमेरिका सुखी नहीं है। इसी
हाथ-पैर पटक रहा है और इसीलिये फ्रांस नष्ट-भ्र
है। इनको कोई उपाय सूझ नहीं रहा है। अब ये
ओर निहार रहे हैं।

ऐसे समाजकी रचना करनी पड़ेगी, जिसमें सब
ने-अपने स्वाभाविक कर्मोंको करते हुए परस्पर
रहेंगे। ऐसे समाजकी रचना करेंगे, जिसमें सबको
अवसर रहे और जो एक दूसरेको बाधा न पहुँचाते
तिशील बने रहें, परस्पर सुख-दुःखके भागी बनें।
का वर्णाश्रम-धर्म वह सुन्दर मार्ग बतलाता है; क्योंकि
आधारशिला सत्त्व, रज, तम—इन तीन गुणोंके
रक्खी तथा मानी गयी है। उसमें अध्यात्मतत्त्व
है। वह उपनिषद्-वर्णित भूमा, सब सुखोंके केन्द्र,
ता—ईश्वरको मानता है।

**वै भूमा तत्सुखम्।** ( छान्दोग्य० )

सबसे बड़ा है, बृहत् है, वही सब सुखोंका केन्द्र है।

**ल्पे सुखमस्ति।** ( छान्दोग्य० )

अल्पभूतोंमें सुख कहाँ। इसलिये—

**मा त्वेव विजिज्ञासितव्यः।** ( छान्दोग्य० )

लिये भूमा-शक्तिको जानो और उसको जान-मानकर
विचरो, तभी सच्चा सुख पाओगे।

तएव रूसके वर्गवाद 'Workers of the world
'(संसारके मजदूरो! मिलकर उठो)—इसमें अन्य वर्ग मारे
इटलीके फासिस्टवाद 'Everything for the
' ( सब कुछ अपने राज्यतन्त्रके लिये )—इसमें प्रजा
ती है और राज्यतन्त्रके नामपर अत्याचार चलता
राज्यतन्त्र ही एकतन्त्र हो जाता है। जर्मनीके
ything for the Nation' (सब कुछ अपने राष्ट्र-
)—इस सिद्धान्तमें संकुचित राष्ट्रवाद चलकर सत्ता फिर
के रूपमें परिणत होकर एक वर्गके हाथमें ही आती
ी प्रकार इंग्लैंडमें प्रजातन्त्रके नामपर धनीवर्ग अन्य
दबाये रखता है। यही अस्वाभाविक है। अमेरिकाकी
जलबिच मीन पियासी' की-सी हो रही है। इस प्रकारका
तिरछा समाजवाद कभी भी सुख नहीं दे सकता।
वाद इन्हें नष्ट कर चुका और अब भी न सँभले तो
ो नष्ट कर देगा।

०—भारतीय समाजवाद आध्यात्मिकतासे सम्बन्ध
है, रखता रहा है,—इसलिये दासता, पराधीनता,
, अनर्थ-परम्पराओंमें भी यह जैसे-तैसे बचा रहा।

इसकी सभ्यता, इसकी संस्कृति, इसके अध्यात्मवाद
भी वह अद्भुत शक्ति है।

श्रीडॉक्टर भगवानदासजीने अपनी पुस्तक
ऑफ सेल्फ' ( आत्मविज्ञान ) में ठीक ही लिखा है—

It is the ancient socialism v
some are convinced, is truly scie
because based on the science of Psych
the most important of all scienc
is being widely recognized in the
now; while modern socialism
Communism ) which calls itself scie
fails to be so, because it ignores
even goes positively against
fundamental facts and laws of h
nature, and therefore will fail to r
its objective, and fail exactly i
degree in and to the extent wh
violates those facts and laws.

All this world of objects, wh
named by the word *"this"* is ma
and by ideation and hence none
knows not the science of the sel
carry action to fruitful issues.

He who knows the inner p
of the laws of process and its
ideated by the self-existent, he alo
rightly ascertain and enjoin the
and duties of the different clas
human beings, of their social O
tions (Varṇas) and Vocạtions
their Āśramas, "stages in life".

**न ह्यध्यात्मवित् कश्चित् क्रियाफलमपाश्नुते।**

इसका भावार्थ यह है कि अनेकोंका यह विश्व
प्राचीन समाजवाद ही वैज्ञानिक समाजवाद है; क
वैज्ञानिक अध्यात्मवादपर निर्भर है। वैज्ञानिक अ
सब विज्ञानोंका विज्ञान है। पाश्चात्यदेशवासी भी
बातको मानने लगे हैं।

वर्तमान समाजवाद और साम्यवाद, जो वै
समझे जा रहे हैं, असफल हो रहे हैं; क्योंकि वे

तना कि वे स्वभावशास्त्रसे विरुद्ध जायँगे अथवा नियमोंके विरुद्ध चलेंगे।

भौतिक संसार जिसको कि हम 'इदम्' ( यह ) से पुकारते हैं, किसी विशिष्ट कल्पना अथवा आधारपर स्थित है। इसलिये उसके भीतरके त्त्वको जो जानते हैं, वे ही भिन्न वर्गों अथवा र्तव्योंको भलीभाँति जान सकते हैं, उस वैज्ञानिक र्मको समझ सकते हैं। मनुमहाराजने ठीक है कि जो पुरुष अध्यात्मतत्त्वको नहीं वह क्रिया-फलको नहीं प्राप्त कर सकता; जितने भी वाद हैं, उनकी आधार-शिला वैज्ञानिक ाद नहीं है; यही सब दुःखोंका मूल है।

—जो व्यक्ति अध्यात्मवादको जानेगा, वह ऐसे करेगा, जिससे दूसरोंको कष्ट हो। जिस समाज-मवाद प्रचलित होगा, वह दूसरे समाजको, दूसरे जातिको क्यों कष्ट पहुँचायेगा ? हमारे प्राचीनतम स- ऋत तथा सत्य Ethic of right good को समझा था और वे इसी ऋत तथा सत्यका ते रहे।

पे आर्यधर्मका पोषक, पालक आर्यराज्य सिरपर नहीं पि अध्यात्मवादके आधारपर भारत किसी प्रकार ा ही। ये जो वर्णाश्रमधर्मके भव्य भग्नावशेष शेष पुरातन समाजके भव्य भवनोंके स्मृतिचिह्न ही तो सोचिये, सहस्रों वर्षोंके प्रहारोंके पश्चात् भी उनका है।

तका सब कुछ गया सो गया, पर अध्यात्म बना रहा; भारत बचा रहा। कर्मफल तथा ईश्वरीय न्यायसे युक्त ादपर दृढ़ विश्वास रहनेके कारण भारतीय आर्यधर्म -संस्कृतिके उपासकोंपर ऐसा विपरीत प्रभाव न पड़ ससे भारत सर्वथा नष्ट हो जाता। विदेशी संस्कृतियोंका होते रहनेपर भी बाहर-बाहर तो वह अध्यात्मवाद दबा-सा दिखलायी पड़ा, पर भीतर वे ही आध्यात्मिक संस्क दशामें पड़े रहे और समय-समयपर होनेवाले महापुरु प्रबुद्ध करते रहे—इसीसे संस्कृति बच गयी। अ होकर फिर उभरनेको है। संसारका सब वैभव ए तथा हमारी आध्यात्मिक दैवी संपत्ति एक ओर। पा आसुरी संपद् भारतीय दैवी संपद्को थोड़ी देरके ि भले ही सकती थी, पर सर्वथा नष्ट नहीं कर सकती थ पूर्वजोंके पुण्य-प्रतापसे भारत स्वतन्त्र हो गया है संस्कृतिका साम्राज्य सर्वत्र होगा। 'साम्राज्य' शब्द अर्थोंमें नहीं, अपितु—**'सर्वभूतहिते रतः'** सर्वभू दृष्टिसे साम्राज्य होगा। जब संसारमें ऐसा साम्राज्य तभी संसारके भाग्योदयका दिन समझिये।

देश-कालानुरूप प्रत्येक देशकी अपनी संस्कृ सभ्यता रहती है, पर भारतीय संस्कृति और सभ्यता देश-कालसे बँधे हुए नहीं हैं। वे तो 'वसुधैव कुटुम्ब नीतिपर बने हुए हैं। वे संसारभरके हितकी दृ आर्यजातिमें निम्नलिखित विशिष्ट गुणोंका जो स विकास हुआ, वह अबतक चला आया। इसीसे कि वह संस्कृति कितनी अपूर्व, कितनी व्यापक है, जिसमें राष्ट्रियताका नाम नहीं, जिसमें प्रत्येक बात मानव हितकी दृष्टिसे है, विश्वबन्धुत्वकी दृष्टिसे है, विश्वप्रेमव है। इसी कारण आर्यजातिमें निम्न आठ गुणोंका विकास और ऐसा विकास हुआ कि चरम सीमाको पहुँच गय

( १ ) शान्तः ( २ ) तितिक्षुः ( ३ )
( ४ ) सत्यवादी ( ५ ) जितेन्द्रियः।
( ६ ) दाता ( ७ ) दयालुः ( ८ )
**आर्यः स्यादष्टभिर्गुणैः ॥**

( महाभारतमें

संसारकी किसी जातिमें समष्टिरूपमें इतने गु मिलेंगे।

# हिंदुओंकी निष्कपटता

हिंदुओंके चरित्रकी निष्कपटता तथा ईमानदारी उनकी मुख्य पहचान है। वे कभी अनीतियुक्त ळते। —श्रीकिंडिल

तिके सम्बन्धमें विचार करते समय एक शब्द
ने और आ जाता है, वह है सभ्यता। हमें यह
रना चाहिये कि क्या सभ्यता और स्कृति एक ही
यदि नहीं तो इनमेंसे प्रत्येकका अर्थ क्या है, और
में क्या सम्बन्ध है। पर इसका ठीक-ठीक विचार
आसान नहीं है; कारण, कुछ लेखकोंने जो अर्थ
लिया है, दूसरोंने वही अर्थ संस्कृतिका समझा
ने ही विद्वानोंने दोनों शब्दोंका एक ही अर्थमें भी
किया है। कई कोष-निर्माताओंने एकको दूसरेका
समानार्थवाची लिखा है।

## सभ्यताका अर्थ

यता' शब्द 'सभ्य' से बना है; और सभ्यका एक
स्य या सभासद् है। सदस्यता किसी सभा, समूह
जकी होती है। इस प्रकार सभ्यता एक सामाजिक
आदमीके समाजमें रहनेके कारण ही सभ्यताका
होता है। साधारणतया हम किसी आदमीकी
अंदाज इसी बातसे लगाते हैं कि सभा या समाजमें
ठना-बैठना, वेष-भूषा, बात-व्यवहार आदि कैसा है।
मी कपड़े पहने हुए हो, जिसके कपड़े साफ-सुथरे
का शरीर, हाथ-मुँह आदि धुले हुए हों, जिसके
तीबसे हों, जिसके बैठने-उठने तथा बातचीतमें
की झलक हो, उसे हम सभ्य कहा करते हैं। इसमें
की बाहरी बातोंकी ही ओर ध्यान देते हैं, आन्तरिक
ओर नहीं।

## आधुनिक 'सभ्य' जेंटलमैन

आदमीको हम सभ्य समझते हैं, उसमें आन्तरिक
सकते हैं, और बहुधा होते हैं। पर यह अनिवार्य
। सम्भव है, वह कुछ लिखा-पढ़ा न हो; अथवा
शिक्षा ऐसी ही हो, जो केवल ज्ञानवृद्धिमें सहायक
उससे उस आदमीकी सूक्ष्म या उच्च भावनाओंका
न हुआ हो। कितने ही युवक 'बूटेड, सूटेड
' होते हैं। इनके हाथमें छड़ी, मुँहमें पान तथा
सिगरेट और जेबमें ... रहती है।

अथवा अगर टोपी ही ओढ़ते हैं तो बड़े बाँके ढंगसे।
चाल-ढालमें अजीब अदा होती है। इन्हें अंग्रेजी
ज्ञान चाहे अधूरा ही हो, ये अपनी भाषा जान-बूझकर
मरोड़कर बोलते हैं तथा उसमें स्थान-स्थानपर अपने
शब्द-ज्ञानकी विज्ञप्ति देकर साधारण जनतापर अप
जमाया करते हैं। मामूली आदमी इन्हें 'सभ्य' क
समझते हैं। ये भी अपने, खासकर ग्रामीण भाइयोंको
माना करते हैं।

## 'सभ्य' आदमीका व्यवहार, भौतिक उ

'सभ्य' व्यक्ति प्रायः अपनी ( भौतिक ) उन्नति
रहता है। वह अपने स्वार्थ-साधनकी बात सोचता है
इस बातसे विशेष प्रयोजन नहीं होता कि दूसरों
कैसी है, उनका कष्ट किस प्रकार निवारण किया जाय
प्रकार सभ्य व्यक्तियोंमें रिश्वतखोरी, छीन-झपट, छल
चालबाजी, धूर्तता, दूसरोंका पीड़न या शोषण बहुत
हो सकता है। हाँ, ये लोग अपने इन कृत्योंको इस
करते हैं कि इनके दोष साधारण आदमीकी समझ
आते। पर इससे वस्तुस्थितिमें अन्तर नहीं आता।
देखनेमें आता है कि रेलकी यात्रामें 'सभ्य' कहे
व्यक्ति अपना बिस्तर लगाकर इतनी जगह घेर लेता
दूसरोंको बैठनेको भी स्थान नहीं मिलता; परंतु
गाड़ीमें सवार होता है तो इसे किसी रोगी आदमी
रहना सहन नहीं होता। 'सभ्य' आदमीकी बात
का अनुभव खासकर पुलिस, रेल और अदालतों
करनेवालोंके प्रतिदिनके जीवनसे अच्छी तरह हो ज
अनेक बार ऐसे ऊँचे-ऊँचे सरकारी पदाधिकारी भी
लिप्त पाये जाते हैं, जिनकी 'सभ्यता' सर्वमान्य होती

## यूरोपियनोंका दृष्टिकोण

इसी प्रकार जब यूरोपियन लोग अपने आपको
अफ्रीकावालोंसे अधिक सभ्य समझते हैं और दूसरोंको
या अर्धसभ्य कहते हैं तो उनके सामने त्याग, दया,
आदि कोमल भावनाओंकी तुलनाका प्रश्न नहीं होता
विचार यही होता है कि सांसारिक सुख-साधन कि

ा स्वामी है और कौन पराजित या अधीन ? इससे
ात होता है कि यूरोप-अमरीकावाले प्रायः सभ्यताका
हरी वैभव, आचार-व्यवहार, रहन-सहन, धन-
ादि लेते हैं। समाजमें कोई व्यक्ति या समूह आदि
में जितना बढ़ा-चढ़ा होता है, उतना ही वह अधिक
ा जाता है।

## संस्कृति और संस्कार

कृतिका अर्थ जाननेके लिये 'संस्कार' शब्द विचारणीय
कारका अर्थ शुद्ध करना, साफ करना, चमकाना,
पको प्रकाशित करना है। यद्यपि संस्कारोंका परिचय
री बातोंसे होता है, और हिंदू-धर्मके अनुसार
जो संस्कार होते हैं, उनमें कुछ क्रियाएँ अनिवार्य
फिर भी संस्कारोंका उद्देश्य विशेषतया मानसिक और
क होता है। उनमें रूढ़ियाँ या बाहरी बातें गौण
मुख्य लक्ष्य यह होता है कि जिस व्यक्तिका संस्कार
, उसके मन और आत्मापर अच्छा प्रभाव पड़े।
किसी व्यक्तिके सम्बन्धमें यह कहते हैं कि वह
है, या उसके संस्कार अच्छे हैं, तब हमारा आशय
की बाहरी बातों या व्यवहारसे इतना नहीं होता,
सकी सद्भावना, सच्चरित्रता तथा मन और आत्माके
होता है, जिसकी प्रेरणासे वह व्यक्ति अपने विविध
रता है या अपने सद्गुणोंका परिचय देता है।

ृति हमारे आन्तरिक गुणोंका समूह है, वह एक
क्ति है। संस्कृति हमारे सामाजिक व्यवहारोंको
करती है; हमारे साहित्य और उसकी भाषाको
, हमारी संस्थाओंको जन्म देती है। संस्कृति
है कि हम अपनी सूक्ष्म चित्त-वृत्तियोंका कितना
र पाये हैं। पशु-जीवनसे हम कितना ऊँचा उठ
ममता प्राणिमात्रका स्वाभाविक गुण है; पर एक
ममता उसके अपने परिवारतक ही सीमित रहती
की अपने परिवारसे बाहरके भी दुखी बालक या
पहुँचती है और तीसरेकी अपने शत्रुसे भी
र करनेकी प्रेरणा करती है। इससे अवश्य ही
रा और दूसरेसे तीसरा व्यक्ति अधिक संस्कृत
गा।

## संस्कृत व्यक्तिका भोजन-वस्त्र

व्यक्ति भोजन करता है, पर केवल इसलिये कि
शरीरयात्राके लिये, जीवित रहनेके लिये आवश्यक है
नहीं कि खानेमें जीभका स्वाद है। इस प्रकार उसक
साधारण होना स्वाभाविक है, वह अपने भोजनके
विधिको अपने वैभव या ऐश्वर्यकी विज्ञप्तिका सा
बनायेगा। संस्कृत व्यक्ति कपड़ा तो पहनेगा; पर इस
उद्देश्य केवल लज्जा-निवारण या शरीरकी सर्दी-गर्म
करना होगा, समाजमें अपनी अमीरीकी घोषणा
आदर-प्रतिष्ठा पाना नहीं। इसलिये वह अपने पास
जोड़ी कपड़े रखनेकी और एक बारमें अपने शरीरपर
कपड़े लादनेकी ज़रूरत नहीं समझेगा। महात्मा ग
सुसंस्कृत व्यक्ति वायसराय या सम्राट्से मिलते समय '
या 'अर्ध-सभ्य' रूपमें जा सकता है, और इं
ठंडे प्रदेशमें दो कम्बलोंमें गुजर कर लेता है।

## परोपकाराय सतां विभूतयः

संस्कृत व्यक्ति शिक्षा, साहित्य, कला-कौशल
उपेक्षा नहीं करता; परंतु वह इन्हें अपनी व्यक्तिगत
की पूर्ति या ख्यातिके साधनके रूपमें नहीं देखता
लिये तो ये चीजें, उसके धन आदिकी तरह, समाजके
सुखके साधनमात्र हैं। साधारण रहन-सहनवाला
सभ्यताके इन चिह्नोंसे दूर रहते हुए भी संस्कृत हो
यदि उसमें सहानुभूति, उदारता, प्रेम, परोपकार
भावनाओंका विकास हो गया हो, यदि वह दूसरे
निवारण करनेके लिये स्वयं दुःख झेलनेको त
उसका हृदय मानव-सेवाके लिये बेचैन हो, वह सब
में अपनी ही आत्माका अनुभव करता हो।

## क्या संस्कृतिके भेद हो सकते हैं ?

हम बहुधा 'संस्कृति'के साथ विविध विशेषणों
होते देखते हैं। कहीं हिंदू-संस्कृति और मुस्लिम
की बात होती है, कहीं पूर्वी और पश्चिमी संस्
भारतीय संस्कृति, चीनी संस्कृति, ईरानी संस्कृति या
संस्कृति-सम्बन्धी लेख या पुस्तकें हमारी दृष्टिमें अ
तो क्या संस्कृतिके अलग-अलग भेद हो सकते है
देश या धर्म ( सम्प्रदाय ) के आधारपर संस्
वर्गीकरण ठीक है ?

े पहले कहा है, सभ्यताके अन्तर्गत आती हैं। ातिका अङ्ग माननेसे, संस्कृतियोंकी संख्या असंख्य तो संस्कृतिका उपहास ही होता है।

## य जातियोंको अपनी-अपनी संस्कृतिका अहङ्कार

ा-से आदमियोंकी यह इच्छा रहती है कि अपनी धर्मकी श्रेष्ठता सिद्ध करनेके लिये वे उसकी संस्कृति- । और दूसरी संस्कृतियोंसे भिन्न कहें। प्राचीन मय-समयपर विविध जातियोंके कुछ लोग यह दावा हैं कि उनकी ही जाति वैसी ऊँची संस्कृति रख अन्य जातिवालोंकी संस्कृति वैसी ऊँची हो ही ी। आधुनिक कालमें यूरोपकी गौरवर्ण जातियोंको स्कृतिका विशेष गर्व है। ये रंगदार ( काली-पीली ) । सभ्य और सुसंस्कृत बनानेका भार अपने ऊपर ्हैं। गत वर्षोंमें जर्मनोंने 'जर्मन कल्चर (संस्कृति)' ष्ठ घोषित किया था।

## स्कृतिके स्तर हो सकते हैं, भेद नहीं

भूल जाते हैं कि मनुष्य सब जगह मनुष्य है। ाति, रंग-रूप आदि भिन्न-भिन्न होनेपर भी उसकी ंसारभरमें एक-सी है। आहार, निद्रा, भय, मैथुन प्रवृत्ति थोड़ी-बहुत सभीमें पायी जाती है। काम, भि, मोह कुछ कम-ज्यादा सभीमें हैं। हर्ष और नी न्यूनाधिक प्रभावित होते हैं। अपने शरीरकी रक्षा पने वंशकी वृद्धि और विस्तार करना सभी चाहते की खोज सभीको होती है। इसी प्रकार संस्कृत क्षमता सभीमें है। यह किसी जातिविशेषमें नहीं। किसी जातिके मनुष्य ऊँची संस्कृतिके री नहीं हो सकते एक जाति, रंग या देशके तने संस्कृत हुए हैं, दूसरी जाति, रंग या देश- ोंमें उतने ही संस्कृत होनेकी क्षमता है। हाँ, इसके हें अनुकूल अवसर या परिस्थिति मिलनी चाहिये; भावमें वे कुछ समयतक निचले स्तरपर रह सकते ; इस दशामें यह निष्कर्ष निकालना भ्रमपूर्ण और ठक है कि एक जाति स्वभावतः ऊँची संस्कृतिवाली [illegible]

हैं और होते ही हैं; परंतु जाति, धर्म या देशके संस्कृतिके भेद नहीं हो सकते। निदान, हिंदू-संस्कृ मुस्लिम-संस्कृति आदि भेद करना या भारतीय और चीनी संस्कृति आदिकी बात उठाना ठीक हाँ, इसके बजाय यदि यह कहा जाय कि मानव- विकासमें अमुक जाति या धर्मके अनुयायियोंने इत लिया, उन्होंने मानवताको ऊँचा उठानेमें इन-इन या आदर्शोंकी खोज की, और उनके अनुसार व्यवहार किया तो बात कुछ सार्थक भी हो सकती है

## विविध जातियोंके सांस्कृतिक स्तर सम होनेकी प्रवृत्ति

प्राचीन कालमें आमद-रफ्त या यातायातके स थे। एक जातिका दूसरी जातिसे सम्पर्क कम हो प्रत्येक जाति बहुत कुछ एकान्तका-सा जीवन व्यती थी। उसे इस बातका ज्ञान या अनुभव नहीं होत दूसरी जातिमें कैसी विचारधारा चल रही है, कैसे का मनन और आदर्शोंकी प्राप्तिका प्रयत्न हो रहा प्रकार प्रायः हर एक जातिका सांस्कृतिक विकास अलग हुआ। एक जाति कुछ बातोंमें आगे बढ़ी कुछ अन्य बातोंमें प्रगति की। कई जातियोंमें कुछ या आदर्शोंमें समानता भी रही। इस प्रकार हर एक सांस्कृतिक विकासका स्तर अलग-अलग रहा। पीछे आमद-रफ्तके साधनोंकी वृद्धि हुई, भिन्न-भिन्न ज देशोंके आदमियोंमें सम्पर्क बढ़ा, उनमें विचारोंके प्रदानकी वृद्धि हुई। अब भिन्न-भिन्न जातियोंके स स्तरमें उतना अन्तर रहनेकी सम्भावना नहीं है।

## 'असभ्य' जातियोंका सांस्कृतिक स्तर उ हो सकता है

इस प्रसङ्गमें दो बातें ध्यानमें रखनी चाहिये बात यह है कि यह आवश्यक नहीं कि जो जातियाँ समझी जाती हैं, उनकी संस्कृतिका स्तर नीचा हो सभ्यताका दम भरनेवालोंने ऐसा प्रचार कर रक्खा असभ्य जातियोंकी संस्कृति निम्न श्रेणीकी है; उनमें नीति-नियमोंका पालन आदि बहुत कम होता है। [illegible]

न किया तो पता लगा कि असभ्य मानी जानेवाली
नपनी संस्कृतिमें सभ्यलोगोंके समान तथा उनसे भी
ो सकती हैं। संस्कृति ऊँची होनेके लिये किसी
भ्यतामें अग्रसर होना अनिवार्य नहीं है। उदाहरण-
नेग्रो अर्थात् अमरीकाके हबशियोंको संसारमें प्रायः
म्न संस्कृतिका कहा जाता है; सभ्यलोगोंने प्रचार
कर रक्खा है। परंतु सभ्यताका दम भरनेवाले
बहुधा उनसे वैसा अमानुषिक व्यवहार करते हैं,
यनशील पाठकोंसे छिपा नहीं। जबतक अमरीका-
ग' आदिकी कुप्रथाएँ मौजूद हैं, कौन सत्यतप्रेमी
गोंके सांस्कृतिक स्तरको अमरीकाके गोरे लोगोंके
स्तरकी अपेक्षा नीचे दर्जेका कहनेका दुस्साहस

## हापुरुष सब जातियोंके लिये होते हैं

हम दूसरी बात लें। एक जाति या देशके कुछ
ण नये सिद्धान्तों और आदर्शोंको जनताके
वते हैं। आरम्भमें उसी जातिमें उनका चलन
से होता है। परंतु इससे वे सिद्धान्त या आदर्श
तके नहीं हो जाते। उनमें एक सच्चाई होती है; वह
सी उस जातिके मनुष्योंके लिये होती है, वैसी ही
तियोंके मनुष्योंके वास्ते होती है। सभी जातियाँ
भ उठा सकती हैं। महापुरुष चाहे जिस जातिमें
पर वे उस जातिविशेषके लिये ही नहीं होते, वे
लिये समान रूपसे होते हैं। कोई जाति यह गर्व
करे कि उसमें पैदा हुए महापुरुषने संसारके लिये
या आदर्शों आदिके रूपमें बहुमूल्य भेंट दी; पर
ह दावा करना भूल है कि उस महापुरुषद्वारा
सिद्धान्त आदिपर उसी (जाति) का अधिकार
श्रीकृष्णका निष्काम कर्म केवल हिंदुओंके ही लिये
गौतम बुद्धकी अहिंसापर केवल भारतवर्षका या
नुयायियोंका ही स्वत्व है? क्या न्यूटनका गुरुत्व-
सिद्धान्त केवल अंग्रेजोंकी मिलकियत मानी जा

सकती है? लोकमान्य तिलकके इस वाक्यमें कि 'स्वर
जन्मसिद्ध अधिकार है' प्रत्येक देशके मनुष्योंकी र
माँग उपस्थित है। महात्मा गांधीके सत्याग्रह और अ
का संदेश दूर-दूरके देशोंकी पीड़ित और दलित
अपनाया है और अपनायेगी। और कौन जाने व
ऐसी प्रगति कर जाय कि वहाँका औसत नागरिक
गांधीके प्रति भारतके औसत नागरिककी अपेक्षा
श्रद्धालु हो जाय। अस्तु, विचारधाराएँ किसी सीम
कैद नहीं रह सकतीं। अवश्य ही उपज तो ये कि
जाति या देशकी ही होंगी, परंतु मिलकियत उसीकी
समस्त मानवजाति या विश्वभरकी हो जायँगी।

## संस्कृति एक अविभाज्य वस्तु है; हम उ विकास करें

हमें यह भी न भूलना चाहिये कि किसी खास
देशको ही महापुरुष पैदा करनेका ठेका नहीं ि
महापुरुष कहीं भी पैदा हो सकते हैं। उनके लिये व
या पीले—सभी रंगोंके देश समान हैं। वे हरी-भरी भू
नहीं, रेगिस्तान और पहाड़ी या जंगली भूमिको भ
रूपसे कृतार्थ कर सकते हैं। उनके द्वारा आवि
निर्धारित सिद्धान्त मानव-संस्कृतिके अङ्ग हैं। अतः स
हिंदू, मुस्लिम या ईसाईकी अथवा भारतीय, अंग्रेज
की या पूर्व, पश्चिम आदिकी छाप लगाना ठीक
सच्चाई सबके लिये सच्चाई है। उसके हिंदू सच्चाई,
सच्चाई आदि भेद करना गलत है। गणित या विज्ञान
प्रत्येक नियम सबके लिये समान है, उसका जाति
आदिके आधारपर विभाजन नहीं हो सकता। :
प्रकार संस्कृतिके भी, जाति या धर्म अथवा देश
आधारपर अलग-अलग भेद नहीं किये जा सकते;
अविभाज्य वस्तु है। वह मानव-संस्कृति है। हमें
कि उसके विकास और प्रचारमें, मानवताको ऊँचा
अधिक-से-अधिक भाग लेकर अपना जीवन सफल व

---

## भारतीयोंकी अकृत्रिमता

भारतीयोंकी मुखाकृतिमें जीवनके प्रकृत रूपका दर्शन होता है। हम तो कृत्रिमताका आवरण :

[हिंदू]-संस्कृति' शब्द मुझे बेमानी लगता है। 'हिंदू' [इ]तिहास हमें गौरवान्वित नहीं कर सकता। भले ही [यह] शब्द हमें कितना ही प्रिय हो गया हो और हमें [कि]तना ही अभिमान भी होता हो। हाँ, 'आर्य'-शब्द अपने मानी रखता है और वह आसानीसे [सम]झ भी आ जाता है। यद्यपि 'आर्य' शब्द आगे चल[कर जाति]वाचक बन गया, तथापि मूलमें वह गुणवाचक था। [इसी]में 'आर्य' शब्दका असली महत्त्व एवं गौरव है। [इसका] साधारण अर्थ है श्रेष्ठ, भला। संसारमें हम मनुष्य[के] दो ही स्वाभाविक विभाग कर सकते हैं—या [स्त्री] और पुरुष, या सज्जन और दुर्जन। स्त्री-[पुरुषमें] भी सज्जन-दुर्जन दोनों मिलते हैं, अतः [भे]द सज्जन-दुर्जनका ही रह जाता है। पूर्वी-[पश्चिमी], काले-गोरे, हिंदू-मुसलमान-ईसाई आदि भेद सज्जन-[दुर्जन]की अपेक्षा अधिक परिस्थिति-जन्य हैं। सज्जन-[दुर्जन]-[भेद] चारित्रिक गुणोंसे सम्बन्ध रखता है, अतः अधिक [स्थायी ए]वं मौलिक है। अतः संस्कृतिको भी हम दो ही [भागोंमें बाँ]ट सकते हैं—सज्जन-संस्कृति, दुर्जन-संस्कृति। पुरानी [परिभाषाका] आश्रय लें तो आर्य-संस्कृति और अनार्य-संस्कृति।

[अब] रहा यह प्रश्न कि सज्जन कौन और दुर्जन कौन। [इसका] उत्तर गीताने और दुनियाके कई आचार्योंने एवं [अद्भु]त संतोषजनक दे दिया है। गीताने जिसे दैवी-[सम्पत्ति ए]वं आसुरी-सम्पत्ति कहा है, वही सज्जन-संस्कृति या [दुर्जन-सं]स्कृति है। तुलसीदास, एकनाथ, रामदास—सभी संत-[महात्मा]ओंने संत-असंतकी या सज्जन-दुर्जनकी विशद व्याख्याएँ की हैं। सज्जनका प्रधान लक्षण है दूसरोंके सुख-दुःख[का] खयाल करना; दुर्जनका प्रधान लक्षण है अपनी स्व[ार्थ-सिद्धि] सबसे पहले करना—दूसरोंको दुखी, अपमानित करके भी, खदेड़के भी!

अतः मेरी समझमें तो हम जो 'कल्याण'के [पाठक] हैं, सज्जन-संस्कृतिको अपनानेकी और दुर्जन-संस्कृ[तिसे दूर] रहनेकी सतत चेष्टा करते रहें। यदि दूसरोंको दु[र्जन कहते] रहनेकी अपेक्षा हम स्वयं अधिक सज्जन बननेका प्रय[त्न करते] रहें तो जिसे हम आज 'हिंदू-संस्कृति' कहते हैं, 'हिं[दू-संस्कृति'] कहते हैं, उसका गौरव अदम्य गतिसे बढ़ता रहे।

आजकी दुनियामें हमारे अकेले या एकाकी सज्ज[न बननेसे] काम नहीं चलेगा; हमें अपने आस-पास भी सज्ज[न] बनाना और बढ़ाना है। किंतु जो स्वयं सज्जन-संस्कृ[तिसे] सुसंस्कृत होंगे, वही तो दूसरोंको सुसंस्कृत बना सकें[गे]।

हिंदू-संस्कृति या आर्य-संस्कृतिकी यदि कोई [विशेषता] कही जा सकती है तो वह यही कि उसने स्वार्थ-सिद्धि[की अपेक्षा] पर-सेवा, समाज-सेवा; स्वार्थकी अपेक्षा परमार्थपर अ[धिक जोर] दिया है। उसने व्यक्तिको समाजमें, समष्टिमें, भगवा[न्‌में लीन] होनेका उपदेश दिया है और मार्ग भी बताया है। जो विधि, जो क्रिया, हमे भगवान्‌की तरफ ले जाती है, [वही हिंदू-]संस्कृति, आर्य-संस्कृति, सज्जन-संस्कृति, सुसंस्कृति[ है। जो] हमें उससे विमुख बनाती है, वह अहिंदू, अनार्य, दुर्जन[-संस्कृति] और कुसंस्कृति है।

## सज्जन-दुर्जन

**मनस्यन्यद्वचस्यन्यत्कार्ये चान्यद् दुरात्मनाम्। मनस्येकं वचस्येकं कर्मण्येकं महात्मनाम्॥**
**नारिकेलसमाकारा दृश्यन्तेऽपि हि सज्जनाः। अन्ये बदरिकाकारा बहिरेव मनोहराः॥**

दुर्जनोंके मनमें कुछ और, वाणीमें कुछ और एवं क्रियामें कुछ और होता है; परंतु सज्जनोंके [मनमें जो होता है] वही वाणीमें और वही कर्ममें।

( लेखक—स्वामीजी श्रीकृष्णानन्दजी )

## . पार्थिव उन्नतिकी अतिसे आधुनिक मानवका पतन

;निक सभ्यताका ध्यान और ध्येय भौतिक हैं। उसने तिक प्रकृतिकी प्रचण्ड शक्तियोंसे काम लेनेमें, ; अद्भुत सफलता प्राप्त की है। साधारण मनुष्योंके उसने भोग-विलासकी ऐसी-ऐसी सामग्रियाँ जुटा दी चीन कालके राजाओंको भी नसीब नहीं थीं। परंतु ी इस अतिसे मनुष्य अपनी पाशविक प्रकृतिकी नाओंका दास बन गया है। जितना ही उसने बाह्य जीतकर उससे काम लिया है, उतना ही वह अपनी कृतिकी दुर्वासनाओंके सामने हतबल और असहाय के अधीन हो गया है। निम्नगा प्रकृतिकी इन सहज को वह इतनी बड़ी चीज मानने लगा है कि मानो य-जीवनका और इसलिये विश्वजीवनका भी सार-तत्त्व । महान् और दिव्यतर अङ्गोंके स्वतन्त्र अस्तित्वकी र्वथा उपेक्षा की है। इन्हें वह निम्नगा प्रकृतिकी के ही परिवर्तित रूप मानता है। उनका कोई स्वतन्त्र और महत्त्व नहीं जानता। मनुष्योंके ऐहिक हितवादके निर्मित नीतिशास्त्रसे बड़े-बड़े परिवर्तन होनेकी गयी थी। यह सोचा गया था कि आध्यात्मिक को हटाकर यही उसका स्थान ग्रहण करेगा; पार्थिव दृष्टिकोणके गर्भसे संघर्ष और संग्रामके र कुछ न निकला। इसने मानवजातिके दैन्य, दुःख हल्के करनेके बजाय उनकी कल्पनातीत वृद्धि की है। : धनराशि, ये ऊँची-ऊँची गगनचुम्बी अट्टालिकाएँ, मूल्य साज, रेडियो, सिनेमा आदि सर्वसुलभ भोग- -इन सबने मानवजातिके वैयक्तिक, सामाजिक और क संतुलनको नष्ट कर दिया है।

## २. मानव-प्रकृतिका विश्लेषण

ष्यने मानव-प्रकृतिके प्रधान अर्थात् आध्यात्मिक और ङ्गोंकी बहुत ही बुरी तरहसे अवहेलना की है ऐसा नष्य पशु बन गया है। अतिसंकुचित स्वार्थपरता, जहाँ-कहीं मनुष्यके असली गुण चमक जाते हैं, व सुव्यवस्था, शान्ति, सहानुभूति और परस्पर सहयो दिखायी देने लगते हैं। व्यक्तिगत या समष्टिगत भौतिक, नैतिक और आध्यात्मिक अङ्गोंमें परस्पर को नहीं है।

## ३. नैतिक और आध्यात्मिक नियमोंव सार्वत्रिक और वास्तविक स्वरूप

इनमेंसे प्रत्येक क्षेत्रके नियम सार्वत्रिक और हैं। विश्वजीवन उन्हींपर स्थित है। विश्व अनै अध्यात्महीन नहीं है; यदि ऐसा होता तो निरुद्दे विश्वसे मानव-प्रकृतिके नैतिक और आध्यात्मिक अङ् उत्पन्न होते ? इन क्षेत्रोंके नियम मनुष्यकृत नहीं मनुष्य इन नियमोंको बच्चोंके खिलौनोंकी तरह बन नहीं सकता। ये उच्चतर क्षेत्रोंके उच्चतर नियम, भौतिक नियमोंकी तरह ही, इन नैतिक और आध्यात्मिक प्रकृतिके अंदर ही अनुस्यूत हैं। भौतिक जग भौतिक नियमोंको अनुसन्धान करके जानना और पड़ता है, वैसी ही इन उच्चतर क्षेत्रोंकी बात वैज्ञानिक जैसे स्वयं नियम बनाकर भौतिक जगत् पालन नहीं कराता, वैसे ही नैतिक और आध्यात्मिक नियमोंका नियन्ता मनुष्य नहीं है जैसा कि वह अपने कुछ दिनोंसे समझने लगा है। भौतिक क्षेत्रकी तरह इ भी उसका काम इतना ही है कि वह अपने लाभके क्षेत्रोंके नियमोंको जाने और अडिग श्रद्धाके सा पालन करे। यह सारा विधान सार्वत्रिक है, इसके कोई द्वेष्य है न प्रिय। शासक और शासित, ज्ञा मूर्ख, धनी और गरीब, आचार्य और शिष्य, पूँजीप श्रमजीवी, साम्राज्यशाली राष्ट्र और पराधीन ज जाति और कृष्ण जाति, स्त्री और पुरुष, कीट और सबके साथ इस विधानका एक-सा व्यवहार है। कानून किसीका ख्याल नहीं करता। कोई भी व्यक्तियोंका समूह, जो इस विधानका उल्लङ्घन करता

तिक जीवनको संपूर्ण जीवन मानकर उसीके तदाकार
ा है, शरीरको ही अपना आत्मा समझ लेता और अपने
;, नैतिक और आध्यात्मिक तत्त्वको, अपने उस
ाको भुला देता है जो इस भौतिक ढाँचेका नियन्ता है,
क तरहसे जब चाहे इस शरीरको धारण कर लेता और
ाहे छोड़ देता है ।

## आन्तर ऐक्यका दर्शन और उसका महत्त्व

रंतु जो मनुष्य इस भौतिक ढाँचेका, इसकी
कताओं और भोगोंका मोह पार कर चुका है, जिसने
सच्चे, आध्यात्मिक और नैतिक स्वरूपको प्राप्त कर लिया
के लिये यह मूल आध्यात्मिक विधान बहुत ही रमणीय
सके साथ उसका एकीभाव हो जाता है । उसका अन्तः-
अन्तर्जगत्का ही अंश है । अतः उसे इस अन्तर्जगत्के
त्मिक और नैतिक क्षेत्रोंके नियम विजातीय नहीं मालूम
इन नियमोंके साथ उसका तादात्म्य होता है । वह इन
विविध रूपोंमें सर्वत्र एकत्व और सामञ्जस्य देख
है । इस परिदर्शनसे सब झगड़े मिट जाते हैं । कारण,
भी परस्पर विरोध, झगड़े या संघर्ष हैं, सब इस परम
अप्रतीतिसे ही उत्पन्न होते हैं ।

## ५. एकत्वके परिदर्शनका महत्त्व

मारा सच्चा, स्वरूपगत समत्व या भ्रातृभाव इसीमें है ।
ंघटन, संस्थाएँ, परम्पराएँ और रीति रिवाज इस
निसे उत्पन्न होते हैं, उन्हींसे मानव-जगत्का सच्चा
ा हो सकता है । इन सबके अंदर आत्मसत्ताकी प्रतीति
ली चीज है, अन्यथा वे शवोंके ढेर हैं—मानवजातिके
व्यर्थके महाभयानक बोझ हैं ! जीवनके विविध रूपोंमें
त्य असली तत्त्व है । रूपका भी अपना एक मूल्य
हत्त्व है और वह यही है कि अन्तःस्थ आत्मा परिस्थिति-
ावश्यकताके अनुरूप वेष धारण कर लेता है । पर
स्थ आत्मासे वियुक्त होनेपर उस रूपका किसी शवके
कोई मूल्य और आकर्षण नहीं रह जाता । कुटुम्ब,
, राज्य, कोई व्यापारिक संघ या विद्याप्रचारक सभा
अनेकविध संघटन मनुष्योंके परस्पर स्नेह और उन्नति-
के लिये आवश्यक होते ही हैं । पर जब इनमें एकत्वका
नहीं होता, तब परस्पर सहयोग हवा हो जाता है ! जिस

राजतन्त्र, समाजतन्त्र, साम्यतन्त्र, अधिनायकतन्त्र आ
परस्परविरोध, शोषण, परापहरण और युद्धकी ह
उत्पन्न करनेके कारण बनते हैं । जबतक राज्य अथवा अ
प्रकारके संघटनको सार्वत्रिक नीति और अध्यात्मसे द
की बुद्धिका ही हठ चलता रहेगा, तबतक हमारे
बुद्धिका भी कोई अन्त न देख पड़ेगा । सब स
देशोंके साधु-संतों और ऋषि-मुनियोंने एकत्वके प
साक्ष्य भरी है ।

## ६. देशके साधनोंका समान उपयो

देश या राज्यके सब साधन इस परम सत्यके
एक कार्यपद्धतिके अंदर लाये जा सकते हैं ।
अध्यात्मविद्या और तत्त्वज्ञानमें, उसी प्रकार राज्य
या पार्थिव, आर्थिक उन्नतिमें कोई परस्पर विरोध
सबका अपना-अपना क्षेत्र और अपना-अपना काम है
किसीको अलग कर देने या किसीपर अत्यधिक
मानव-जातिकी प्रगति रुकेगी । आवश्यकता है
सबका सावधानीके साथ समान उपयोग करनेकी ।

## ७. भारतकी राजनीतिक स्वाधीनता
## पश्चिमका अन्ध-अनुकरण

भगवत्कृपासे हमें अपनी राजनीतिक स्वाधीनत
गयी है । सहस्रों वर्षकी गुलामीके पश्चात् हम स्व
हैं । हमारा स्वाधीन होना मानवजातिके भावी
दृष्टिसे बहुत शुभ है । कारण, भारतवर्ष अध्यात्मवि
उद्गमस्थान है । अध्यात्मविद्या इस धरतीकी सहज
और अन्य देशों और सभ्यताओंकी तुलनामें य
विशेषता है । अब भी इस देशके लोगोंके मनोंप
प्रभाव सर्वथा नष्ट नहीं हुआ है । परंतु तत्त्वज्ञान,
अध्यात्मके इस क्षेत्रमें केवल सर्वसाधारण लोगों
बल्कि सबसे बड़े नेताओंका भी दृष्टिकोण अज्ञातरूप
ढंगका अर्थात् जड पार्थिव हो गया है । राजनी
हमलोग निस्सन्देह स्वतन्त्र हो गये; पर मानसिक द
सबसे अधम दासत्व है, अभीतक यहाँ दलबलके स
है । राजनीतिक परिवर्तनसे राष्ट्रके सब साधनों और
को खुलकर खेलनेका पूरा अवसर मिला है । इ
[illegible]

के पाश्चात्त्य जड सभ्यताका प्रचार हमारे विदेशी
स देशमें अपने स्वार्थके द्वारा नियन्त्रित रूपमें करते
 ऊपर एक बन्धन था; और यद्यपि हमने भी जीवन-
त्य आदर्शको बहुत कुछ ग्रहण कर लिया था, तथापि
 चाहते थे, कर नहीं पाते थे। पर राजनीतिक
 टूटते ही हम देशको सर्वथा पश्चिमके साँचेमें
लिये अधीर हो उठे हैं। अब प्रतिदिन बड़ी-बड़ी
न रही हैं, बड़े-बड़े काम छेड़े जा रहे हैं। जीवन-
 क्षेत्र और विभागमें—राजनीतिमें, जल-स्थल-वायु-
उद्योगधंधोंमें, व्यापार, कृषि, शिक्षा और विज्ञानमें,
ान्ति करना चाहते हैं! राजनीतिक बन्धनमें इतने
तक पड़े रहनेके बाद हम अब यथासंभव शीघ्र अपने
बिना राजाका जनतन्त्र घोषित करना चाहते हैं।
सब प्रयत्न बहुत अच्छे हैं, जनहितकी इच्छासे ही
 अतः प्रशंसा, कृतज्ञता और सहयोगके पात्र हैं।
ा सही निदान करनेमें अभीतक हम चूक रहे हैं।
 आविष्कारों और उनके सार्वत्रिक प्रयोगोंके इस
मारे जीवनपर ही महान् संकट उपस्थित है, यदि हम
 आधुनिक सामानोंसे लैस होकर पहलेसे तैयार न
 सच्ची बात यह है कि इस जगद्व्यापी दुःख,
 और परस्पर अविश्वासका कारण इन सामानोंकी
हीं, बल्कि अत्यधिकता है। कम-से-कम पश्चिममें
 कोई कमी नहीं है, फिर वहाँ शान्ति और मेल
 है? बात यह है कि किसी ऐसी वस्तुका अभाव है,
 चाहिये पर है नहीं। इन सब बातोंको सोचनेका हमें
काश ही नहीं है। पश्चिमसे जो कुछ हमको मिल
ूर्वमें मारे अधीरताके हम उसीके प्रचारमें लग जाते हैं।
रे प्रत्येक कार्यक्षेत्रमें इसी अनुकरणशील उन्मादका
ज रहा है। हम मानते हैं किसी हदतक भौतिक
ताओंपर ध्यान देना जरूरी है। पर सबसे जरूरी
 संकटकालमें नैतिक आचरण और अध्यात्मज्ञान ही
 हमारी सच्ची परम्परागत सम्पत्ति है, जिससे हम आज
ासीन हैं! यही हमारी सभ्यताका सार-तत्त्व है। यही
ा है, जिसे हमें पीड़ित मानव-जातिके पास पहुँचाना
 जीवनका श्वास-प्रश्वास और हृदयकी गति है। क्या
त्त्वको हमने कुछ भी हृदयङ्गम किया है? क्या
ानको उसके योग्य स्थानपर बिठानेका हमने कोई
 किया है?

## ८. हमारी राजनीतिक तत्त्वनिष्ठा

हमारी राजनीतिक तत्त्वनिष्ठामें भी पार्थिव दृष्टिको
दोष घुस आया है। हमारा राज्य 'सेक्युलर' यानी 'धर
राज्य कहाता है। इसीसे पता लगता है, हमारा
क्या है। अब इस शब्दपर हम जरा गौर करें।
है? राज्य शासनका एक यन्त्र अथवा व्यवस्था है, जिस
उद्देश्य है—लोगोंके लिये आवश्यक वस्तुओं,
स्वार्थों और सम्पत्तियोंकी रक्षा करना। राज्यका सेक्यु
शासनकी ऐसी व्यवस्था सूचित करता है, जिसमें ईश्वर
विश्वास, धर्म और परजीवनकी कोई मान्यता नह
इंग्लैंडमें इस प्रकारकी राज्यपद्धतिने सब धर्मोंके
रुख ग्रहण किया था। ऐसे राज्यमें नैतिकताक
धर्म नहीं होता और राज्यके द्वारा चलाये जानेवाले वि
धार्मिक शिक्षा नहीं दी जाती। 'सेक्युलर' शब्दकी ऐ
पार्श्वभूमिसे धर्मके विरोधकी गन्ध आती है।
ऐतिहासिक अर्थको छोड़ दें, तो भी 'सेक्युलर'
ऐहिक या सांसारिक होता है; उससे कोई पवित्र, 
आध्यात्मिक भाव नहीं उदय होता।

## ९. धर्मनिरपेक्ष राज्यका भाव

धर्मनिरपेक्ष या सेक्युलर राज्य हम उसी राज्य
(१) जिसके उद्देश्यमें सांसारिक चीजें, भौतिक आव
अन्न-वस्त्र-घर तथा भौतिक भोग-विलासकी साम
बौद्धिक विलासकी चीजें ही आती हैं, (२) जिस
धर्मनिरपेक्ष न्याय ही है, जो अध्यात्मविद्या या धर
विचार नहीं करेगा, चाहे उनके आदेश या वचन 
अविरोधी और सर्वथा सत्यमूलक क्यों न हों। अथ
तत्त्वनिष्ठा निरी भौतिक होगी।

## १०. अपनी धरतीकी प्रकृति और आध्या परम्पराकी उपेक्षा

इससे यह जाहिर होता है कि हमलोग अपनी
प्रकृति और आध्यात्मिक परम्पराके सर्वथा विमुख 
घरका यह पुराना संस्कार है कि जब किसी घ
बच्चा पैदा होता है तो उसकी जीभपर सोनेकी लेख
शहदकी स्याहीसे 'ॐ' अक्षर लिखा जाता है और
मनुष्य इस जगत्से कूच करता है, तब जोर-जो
नाम'की ही रट लगायी जाती है। जीवनका आ



कार्ली गुफाका बहिर्द्वार



भाजा इन्द्र गुफामें-मूर्ति



रहते हुए हमलोग जिन नामोंसे पुकारे जाते हैं, हमारे
। रक्खे जाते हैं, वे क्या हैं—कृष्ण, राम, मोहन,
, राधा, सीता, सावित्री आदि । ये सब नाम इसीलिये
हमारी धरतीके स्वभावका हमें सदा स्मरण करायें और
ह विषयोंके मिथ्या मोहमें पड़कर पाशविक आचरणपर
होनेसे बचायें । इसपर भी कोई यह कह सकता है
सब व्यर्थ है; क्योंकि ईश्वर और धर्मके नामपर अभी
ी कितने अमानुष और भयंकर अत्याचार हुए हैं ।
समें हमारा आदर्श, हमारी शुभेच्छा, भगवन्नाम लेने-
ति कारण नहीं है । बहुत-से अन्य अन्तर्बाह्य कारण
इस पवित्रतम वस्तुको भ्रष्ट करनेमें दीर्घकालसे लगे
वस्तु इतनी पवित्र है, इतने महत्त्वकी है और जिसके
भकी इतनी बड़ी क्षमता है, यह यदि विपरीत रूपमें
ो जायगी तो स्वभावतः ही उसका परिणाम भी उतना
कर होगा । पर क्या इससे इस वस्तुको ही हटा देना
देना उचित होगा ? संसारमें कौन संस्था ऐसी है,
ष्टाचार प्रवेश नहीं करता, जिसका दुरुपयोग नहीं होता ?

: सचमुच ही बड़े आश्चर्यकी बात है कि जिस देशमें
के नामपर मनुष्योंके नाम रक्खे जाते हैं, उस देशका
र्मनिरपेक्ष, सांसारिक, ईश्वरविमुख हो । हमारे लोग
: देखते हैं पूर्वकी ओर, जिधरसे प्रकाश, दिव्यता,
शक्ति और समृद्धि प्राप्त होती है । पर हमारा राज्य
है पश्चिमकी ओर, जहाँसे अन्धकार, अशान्ति, संघर्ष
रिद्रताका आगमन होता है । क्या हमारा अपने देशके
धर्मनिरपेक्ष राज्य कहना भारतवर्षकी आध्यात्मिक
ी प्रतिष्ठाके विरुद्ध नहीं है ?

## र्मनिरपेक्ष तत्त्वनिष्ठा और नामकरणका कारण

१ ) भारतवर्ष बहुत कालतक अंग्रेजोंके राजनीतिक
रहा और अंग्रेजोंकी शिक्षापद्धतिने इसे पाश्चात्त्य
ौर विचार-प्रणालीकी ही दीक्षा देकर अपनी सभ्यता-
ख कर दिया । विदेशी राज्यको स्थिर करनेके लिये
आवश्यकता थी । हमलोगोंने इस तरह जीवनका
आदर्श अपनाकर उसीका ढंग सीख लिया । भारतीय
धर्मनिरपेक्ष तत्त्वनिष्ठा और नामकरणका एक मुख्य
ा यही है । पाश्चात्त्य देशोंमें धर्म और अध्यात्मको
वेच्छिन्न रखनेमें दो कारण हुए । एक, धर्मके नाम-
चार और दूसरा, ईसाई-धर्मकी कुछ बातोंके साथ

किया गया । परंतु वस्तुतः ( १ ) राज्य और ( २ )
नैतिक आचरण और धर्ममें परस्पर कोई मौलि
नहीं है । धर्मका अपना क्षेत्र और कार्य क्या
विषयका अज्ञान और पादरियोंके अहंगत स्वार्थ—
कारणोंसे पाश्चात्त्य देशोंमें उनके बीच संघर्ष रहा । इ
को मिटानेके लिये जो उपाय किया गया कि ये द
दूसरेसे अलग किये गये, यह न तो एकमात्र समा
न यह समुचित और उपकारक ही था । अतः इसर
जीवनकी समस्या हल न हुई । पाश्चात्त्य जगत्‌में रा
अधःपतन और भ्रष्टाचारका यही कारण हुआ । पा
राजनीतिक प्रभुत्वसे प्रभावित और पाश्चात्त्य शिक्षासे
भारतीय भी इन दोषोंको समझनेमें असमर्थ ही रहे

( २ ) पाश्चात्त्य देशोंके ही समान भारतव
आध्यात्मिक विषयोंकी ओरसे उदासीनता बढ़ती
है । इससे धार्मिक या आध्यात्मिक विषयोंसे राज्यकी ि
हमें नहीं खटकती । जीवनका यह भौतिक दृष्टिको
रोटीका प्रश्न और ऐसे ही अन्य प्रश्न इसमें सर्वप्रधा
रहते हैं ।

( ३ ) धर्मकी भित्तिपर, विभिन्न सम्प्रदायों और
के बीच होनेवाले संघर्षोंका समाधान भी हमलोग
ढंगसे ही करना चाहते हैं । यह बहुत शोचनीय
कि हमें दूसरोंकी सभ्यताका सच्चा ज्ञान प्रायः नही
इतिहास, जो साधारणतया पढ़ाया जाता है, या तो इस
चुप रहता है अथवा वैयक्तिक स्वार्थों और समयके चल
और विचारोंके वश प्रायः कुछ-का-कुछ समझ
है । कोई ग्रन्थ यदि भारत आदि देशोंकी संस्कृतिके
भावों और विचारोंको प्रकट भी करते हैं तो उन्हें क
कहकर उड़ा दिया जाता है । अपनी संस्कृति और स
भी हमलोग पाश्चात्त्योंकी आँखोंसे देखने लगे हैं !

यूरोपके धार्मिक, राजनीतिक, सामाजिक इ
शासितोंपर शासकोंके अत्याचार, दुर्बलों और ग
बलवानों और अमीरोंके अत्याचार और विभिन्न स्वा
संस्थाओंके परस्पर संघर्ष ही सर्वत्र वर्णित हैं । परस्
और सहानुभूतिके सम्बन्धोंकी कोई चर्चा उसमें नहीं ि
मनुष्योंकी पाशविक वृत्तियोंका ही उसमें प्राधान्य है ।
खून, डाका, कर्तव्यकी अवहेलना, विश्वासघात आदि
वृत्तियोंकी कहानियाँ ही मानव-इतिहासकी विश्वसनीय

ोंके दृष्टान्त अव्यावहारिक कहकर त्याग दिये जाते धार्मिक भित्तिपर होनेवाले अपने यहाँके संघर्षोंको यह पाश्चात्त्य उपाय कि धर्म या अध्यात्मसे राज्यका न्ध ही न रक्खा जाय, कोई वास्तविक उपाय नहीं इसके जो बुरे परिणाम पाश्चात्त्य देशोंमें हुए, वे ही होंगे—यह स्पष्ट है। पाश्चात्त्योंकी नकल करनेसे काम ा।

## १ ) राज्य और ( २ ) नैतिक आचरण, ात्मज्ञान और धर्मका मूल सम्बन्ध

) मानव-प्रकृतिके नैतिक और आध्यात्मिक अङ्ग न और मूलभूत अङ्ग हैं। मनुष्यकी ये ही विशेषताएँ व्यक्ति, कोई समाज, किसी प्रकारका कोई संघटन , जो नैतिक और आध्यात्मिक सत्यपर प्रतिष्ठित नहीं फलता या उन्नति-लाभ नहीं कर सकता।

) किसी संघटनका मूल उद्देश्य ही इन उच्चतर निरूपण और धारण कर उनका पालन कराना ही जंगलीपन या पशुता पशुओंके लिये ही योग्य है। भी यह चीज है, पर वह पशुकोटिकी है। अतः थवा अन्य किसी संस्थाका निर्माण नैतिक और क अनुशासनका ही फल है।

) किसी राज्य अथवा संस्थाकी उन्नति, अमोघ षरहित कार्यकारिता मूलतः इसीपर निर्भर है कि लोग इन आध्यात्मिक और नैतिक नियमोंका पालन ल लें।

) मनुष्यके जीवनकी आवश्यकताओंमें नैतिक ताओंका अन्न-वस्त्रादिकी भौतिक आवश्यकताओंकी हुत अधिक महत्त्व है; क्योंकि मानव-जीवनकी ये ही जें हैं। (आजके इस अन्न-वस्त्रके अभावमें भी यदि देखा जाय तो अन्न-वस्त्रका वास्तविक अभाव प्रधान ीं है, बल्कि नैतिकता और धार्मिकताका अभाव ही ारण है।) भौतिक अभावोंकी पूर्ति भी नैतिक यात्मिक क्षेत्रोंमें उन्नति करनेके लिये ही साधनरूपसे है। अतः राज्यका मुख्य कर्म ही यह हो जाता है नताकी नैतिक और आध्यात्मिक उन्नतिके उपायोंकी रे। अतः उसका धर्मनिरपेक्ष अथवा अध्यात्मनिरपेक्ष ाना अस्वाभाविक, बुद्धिविसंगत और हानिकारक है।

## . पाश्चात्त्योंकी तर्कप्रणालीमें हेत्वाभास

सत्ता ही डिग जाती है। वैसा राज्य केवल नाम औ राज्य है, वास्तविक नहीं। नैतिक और अ नियम ही राज्यका एकमात्र आधार हैं। इसे न पशुताके नियमोंका प्रवर्तन है। इससे राज्य राज्य जाता है। उच्चतर नियमानुवर्तनके विकासके साथ विकास होता है और उच्चतर नियमोंके उल्लङ्घनसे होता है। आधुनिक जगत्‌की दृष्टिमें पवित्रत कोई चीज ही नहीं है। अतः यह संसार अराज्यरूप है। क्या भारतवर्ष अपनी अत्युज्ज्वल आध्यात्मिक रहते हुए इससे शिक्षा ग्रहणकर पश्चिमका अन्धानुक छोड़ न देगा? इस अन्धानुकरणसे उसका सर्वनाश और उसके साथ जगत्‌का भी।

## १४. राजनीतिक कठिनाइयोंका समा

हमारी धार्मिक, साम्प्रदायिक, राजनीतिक, —सभी कठिनाइयोंको हल करनेका एक ही बुद्धिस है। वह यही है कि इन सबका सङ्गटन सर्वमान्य नैतिक और आध्यात्मिक सत्यके सुदृढ़ आधारपर होना राष्ट्रोंके पारस्परिक युद्ध और राजनीतिक दलबंदियों संघर्ष भौतिक दृष्टिकोणसे ही उद्भूत होते है भौतिकताके कारण ही आज नैतिक और आध्यात्मिक ओर सब लोग पीठ फेरे हुए हैं। हमारे साध्य औ दोनों ही दूषित हो गये हैं। भौतिक भोग-विलास अनन्य ध्येय बन गये हैं। सिनेमा-नर्तकियाँ देवियाँ हैं। आजकी जनता उन्हींकी पूजा-भक्ति करना है। बड़े-बड़े राष्ट्रोंके प्रधान मन्त्री जितना धन अप भरमें नहीं कमा सकते, उतना ये नर्तकियाँ साल, कमा लेती हैं। विवाहकी हाटमें इन्हींको सबसे मूल्य मिलता है। लोग सर्वस्व देकर इन्हें पाने करते हैं। नैतिक और आध्यात्मिक पतनका यह लक्षण है। आधुनिक मानव-सभ्यतामें सर्वत्र सब क्षेत्र विभिन्न प्रकार हैं। बार-बार होनेवाले ये जागतिक भौतिकताके परिणाम हैं, यह समझानेकी कोई आ नहीं। इस सार्वत्रिक पतनसे मानव-जातिके उद्धारका उपाय है—उसका नैतिक और आध्यात्मिक पुन प्रजातन्त्रवाद, समाजवाद, साम्यवाद अथवा जीवनवाद—कोई भी वाद अथवा संयुक्त राष्ट्रसंघ- भी सर्वराष्ट्रिय संघटन इन दुःखों और संघर्षोंसे

न, सहानुभूति आदि दिव्य भाव संचार नहीं करेंगे, ।नसे क्या होनेवाला है ! कोई कानून, कोई संघ , हिंसोद्यत, स्वार्थपरायण, प्रतारक बहुजन-समुदायको ोपर नहीं ला सकता। केवल नैतिक और आध्यात्मिक जनताद्वारा पालन होनेकी स्थिति ही कुछ काम कर हमारी सभी राजनीतिक कठिनाइयाँ आध्यात्मिक और नरुत्थानसे ही हल हो सकती हैं। हमारी साम्प्रदायिक ाँ भी इसीसे हल हो सकती हैं। कारण, सभी की यही समान आधारभूमि है। जो राज्य सर्वसामान्य क प्रचारको प्रोत्साहन करता है, उससे कोई सम्प्रदाय नहीं हो सकता। इसीसे सभी सम्प्रदायोंको पुष्टि और परस्पर विरोधकी कल्पनाएँ नष्ट होती हैं। ज्यके द्वारा इन व्यापक धर्म-सिद्धान्तों, आध्यात्मिक ोक नियमोंका प्रचार हो—यही हमारी सभी राज- ामाजिक, साम्प्रदायिक और आर्थिक कठिनाइयोंको का एकमात्र उपाय है।

## १५. महात्मा गांधीका रामराज्य

विश्वासके साथ यह कहा जा सकता है कि राष्ट्रकी के जन्मदाता महात्मा गांधीका 'रामराज्य' क आधारपर प्रतिष्ठित था। भारतीय संस्कृतिके वे । भारतके ऋषि-महर्षियों और साधु-संतोंने भारतको दी, महात्मा गांधीने उसी परम्पराकी शिक्षा दी। शों और समयोंके संत-महात्माओंके उपदेश समर्थन करते हैं। महात्मा गांधीकी विशेष रही कि वे भारतवर्षकी राजनीतिक स्वाधीनताके । उनकी लोकप्रियता और दिग्दिगन्तमें उनकी यही कारण है। पर उन्होंने अपने आत्मचरितके में यह बताया है कि सत्य और अहिंसा ही वह जिससे मैं अपनी सफलताको मापा करता हूँ। ो निरूपण उन्होंने किया, वह निश्चय ही भारतकी ाध्यात्मिक संस्कृतिके अनुरूप था। पर उनका सत्य क हितवादमूलक नहीं था। उसका मूल था आध्यात्मिक । उनका सत्य था राम और राम था उनका सत्य। में जो न्याय, समत्व आदि दैवी गुण जनतामें थे, उन्हींसे मुग्ध होकर महात्मा गांधी अपनी आदर्श राज्यको रामराज्य कहा करते थे। आधुनिक के कायल लोग भी न्याय, समता आदि गुणोंकी

आध्यात्मिक था। जो कुछ वे करते थे, सब श्रीरामको अर्पण करते थे। रामके लिये वे जीते थे अ अन्तिम शब्द भी 'हे राम ! हे राम !' थे। उनका स आध्यात्मिक था। समाजवाद और निष्क्रिय प्रतिरोध उनसे पहले किसी-न-किसी रूपमें वर्तमान थे। पर महात्मा गांधीने आध्यात्मिकताकी छाप लगा दी, उन्हें बना लिया।

## १६. भारतीय संस्कृतिका आध्यात्मिक ह

आध्यात्मिकता भारतीय सभ्यता और संस्कृतिका है। इसने भारतको अमर बना दिया है। भारतीय अन्तर्बाह्य सभी कर्मों और उद्योगोंका यही मार्गदर्शक रहा है। आहार, विहार, वस्त्र-परिधान, स्नान अ आदि सामान्य कर्मोंमें भी भारतीय संस्कृतिने आध्य भर दी है। गीताके १७ वें और १८ वें अध्याय आहार, यज्ञ, दान, त्याग, कर्म आदिके त्रिविध भेद यह समझाया गया है कि किस प्रकार ये सब कर्म भी जीवनके परम लक्ष्यके साधक बनते हैं। झाड़ू देने य माँजनेसे लेकर राजपद सँभालनेतक सब कर्मोंमें आ भाव भर जानेसे उनके भौतिक भेद कोई भेद नह होते और सभी कर्म परम पदका मार्ग सबके लि देते हैं।

**यतः प्रवृत्तिर्भूतानां येन सर्वमिदं ततम्**
**स्वकर्मणा तमभ्यर्च्य सिद्धिं विन्दति मानवः**
**श्रेयान् स्वधर्मो विगुणः परधर्मात्स्वनुष्ठितात्**
**स्वधर्मे निधनं श्रेयः परधर्मो भयावहः**

'जिससे ये सब प्राणी उत्पन्न होते हैं, जो इस सारे व्याप्त है, स्वकर्मके द्वारा जो मनुष्य उसकी पूजा क वह अपने जीवनकी सिद्धि लाभ करता है। स्वकर्मक चाहे उसमें कोई विशेष बात न हो, दूसरेके उत्तम किये गये कर्मकी अपेक्षा श्रेष्ठ है। स्वधर्मका पालन क मर जानेमें भी परम कल्याण है, दूसरेका धर्म ग्रहण भय-ही-भय है।'

इस प्रकार आध्यात्मिक समता सुप्रतिष्ठित थी। गौ, हाथी, कुत्ते और चाण्डाल—सबमें यही आ समत्वदर्शन करनेकी शिक्षा गीता देती है। ऐसी आ दृष्टि जीवनके सब व्यवहारोंमें परिव्याप्त होनेसे एक

अपना मस्तक नवाया है। साधु-संन्यासी या ऋषि-मुनिके
नक राजपदका बागी भला कौन हो सकता है, कौन
नवज्ञा कर सकता है ? आजके भारतवर्षमें भी यह
आध्यात्मिक परम्परा और उसका गौरव किसी-न-
पमें वर्तमान है। प्राचीन भारतमें यह आध्यात्मिक
सर्वथा जीती-जागती थी। तभी तो राजा अश्वपति अपने
म्बन्धमें यह दावा कर सकते थे कि 'मेरे राज्यमें कोई चोर-
है, कोई व्यभिचारी पुरुष नहीं है, फिर व्यभिचारिणी
ते होगी ?' लोगोंका धर्ममें, नैतिक आचरणमें और
ानमें पूर्ण विश्वास था। राजा-रंक सभीका कल्याण
ता था। इस सम्बन्धमें रामायण और महाभारत
से कुछ उदाहरण देना अप्रासंगिक न होगा—

) रामको चौदह वर्ष वनवास होनेके प्रसंगमें
उनसे कहा कि आप यह वनवास स्वीकार मत
तब राम उत्तर देते हैं—

**मेवानृशंसं च राजवृत्तं सनातनम्।**
**ात् सत्यात्मकं राज्यं सत्ये लोकः प्रतिष्ठितः॥**

ारहित सत्य ही राजाका सनातनधर्म है। राज्य
है, सत्यमें ही जगत् प्रतिष्ठित है।'

) तब राजगुरु महर्षि वशिष्ठने प्रतिज्ञा की कि राम
र नहीं लौट आयेंगे और राजसिंहासनपर न बैठेंगे,
हीं इसी कुशासनपर मैं बैठा रहूँगा। इसपर राम
देते हैं—

**ीश्चन्द्रादपेयाद्वा हिमवान् वा हिमं त्यजेत्।**
**यात् सागरो वेलां न प्रतिज्ञामहं पितुः॥**

भी चाहे चन्द्रमाको छोड़ दे, हिमालय हिमको
समुद्र अपनी मर्यादाका भले ही उल्लङ्घन करे, पर
पिताकी प्रतिज्ञा भङ्ग न होने दूँगा।'

) राजा-प्रजाके बीच कैसा सम्बन्ध होता है, इस
ान्तिपर्व ( महाभारत ) में पितामह भीष्म युधिष्ठिर-
हैं—

**यं हि कुरुश्रेष्ठ सदा धर्मानुवर्तिनः।**
**प्रियं तु परित्यज्य यद्यल्लोकहितं भवेत्॥**

ानुवर्ती राजाका यह कर्तव्य है कि अपना प्रिय
र वही करे, जिससे लोकहित हो।'

)—

'राजा बिना युद्धके विजय प्राप्त करे। युद्ध
प्राप्त करना कोई अच्छी चीज नहीं।'

( ५ )—

**धर्मः सनातनस्सत्यं सत्यं ब्रह्म सनातन**
**वेदस्योपनिषत्सत्यं सत्यस्योपनिषद्दम**
**दमस्योपनिषन्मोक्ष एतत्सर्वानुशासन**

'सत्य सनातन धर्म है, सत्य सनातन ब्रह्म है। वेदें
सत्य है, सत्यका रहस्य इन्द्रियों और मनका दमन है
का रहस्य मोक्ष है। यही सबके लिये अनुशासन है।

( ६ ) राम अपना राज्य भरतको सौंपकर ज
चले हैं, तब उन्होंने भरतको राजनीतिका सिद्धान्त
बतलाया है—

'धर्म, अर्थ, काम—त्रिविध पुरुषार्थ हैं; इन्हें प्र
ही चाहिये। पर तीनों एक साथ जब न मिलें, तब
कामको त्यागकर धर्मको ही ग्रहण करना चाहिये।'

प्राचीन भारतकी राजनीतिक तत्त्वनिष्ठाकी य
है। ऐसे ही अन्य सहस्रों दृष्टान्त दिये जा सकते
मध्याह्नके सूर्यके समान यह स्पष्ट है कि भारतीय रा
तत्त्वज्ञान अध्यात्मज्ञान और सदाचरणपर प्रति
महात्मा गांधीकी राजनीति भी अध्यात्म और स
प्रतिष्ठित थी। यही कारण है कि वे जनताके हृदयों
वशमें कर सके। माताके दूधके साथ ही जनता
शिक्षा पायी है। भारतीय जनताके ये ही पूर्वपरम्पर
संस्कार हैं।

भारतकी यह राजनीतिक स्वाधीनता आ
स्वाधीनताके बिना अधूरी है। शरीर स्वाधीन हुआ, प
कैद है। पश्चिममें राजनीतिक स्वाधीनताके पीछे-पीछे
स्वाधीनताकी पुकार मचती है। कारण, यह भौति
ही उनके लिये सब कुछ है। भौतिक शरीरकी उ
भी नहीं चाहते; कारण, यही 'आद्यं धर्मसाधनम्' है।
साधन है, साध्य नहीं। साध्य है आध्यात्मिक स्वा
भारतकी उन्नति आध्यात्मिकताके नापसे ही नापी
आध्यात्मिकताकी ओर हम आगे बढ़ें तो आर्थिक उन्नति
स्वभावतः ही पीछे-पीछे चलेंगी। पाश्चात्त्य जगत् अपने
भौतिक भावोंकी आगमें जल रहा है। पाश्चात्त्य
तत्त्वज्ञानी और राजनीतिक सभी भौतिकताके अन
हैं।

कामके ही विकारमात्र कहकर कामको प्रोत्साहित । इस तरह युद्ध, परापहार, नानाविध अत्याचार के विपरीत कुत्सित प्रयोग इत्यादि बुराइयोंका मण्डन ा है । इन सब बुराइयोंने जगत्को प्रत्यक्ष नरक ा है । अब यह भारतके तत्त्वज्ञानी, वैज्ञानिक नीतिकोंका काम है कि वे इन बुराइयोंको दूर करें । की राजनीतिक स्वाधीनताकी चरितार्थता इसी । भारतका यह आध्यात्मिक सन्देश सारे जगत्के । यह कार्य करनेके योग्य भारतसे बढ़कर और नहीं है ।

नीतिक पराधीनताने भारतवर्षकी आध्यात्मिक महा- को अबतक दबा रक्खा था । स्वाधीन भारत नी आध्यात्मिक निधिके आधारपर सब प्रकारसे उन्नत त्को वास्तविक उन्नतिका मार्ग दिखा सकता है ।

## ‌१७. भारतीय राज्यका मुख्य कर्तव्य

तीय राजनीतिक नेताओंको यह घोषित कर देना क हमारे राज्यका मुख्य आधार सार्वत्रिक सदाचार यात्म है । भारतीय विधानके मूल उद्देश्यमें , समता, न्याय और भ्रातृभावका आश्वासन दिया गया है । उसमें सदाचार और अध्यात्मकी भावना देनी चाहिये । भारतीय राज्यका नाम भी 'रामराज्य इतना ही अर्थपूर्ण कोई दूसरा नाम होना चाहिये । समाचारपत्र, रेडियो, वैज्ञानिक और दार्शनिक अनुस इन सब साधनोंके सामने आध्यात्मिक उत्थानका लक्ष जाना चाहिये । स्कूल-कालेजोंमें पढ़ाये जानेवाले आध्यात्मिक दृष्टिकोणसे सुधार लेना होगा । इतिहास, विज्ञान, राजनीति, दर्शन और समाजशास्त्रके द्वारा आ सत्यकी शिक्षा दी जानी चाहिये । जीव, ईश्वर, अथवा पारलौकिक जीवन इत्यादि आध्यात्मिक संस्कार जो पहलेसे जनतामें हैं, उन्हें जीवित ढंगसे और पुष्ट करना होगा ।

यह काम दार्शनिकों, साधु-संतों, वैज्ञानिक राजनीतिकोंके परस्पर पूर्ण सहयोगसे साधित होगा अ हम अपने देशको भौतिकताका ग्रास बननेसे बच और जगत्की भी रक्षा कर सकेंगे । हमें यह आशा है वि कार्यक्षेत्रोंके नेता इस संकटमय घड़ीका ध्यान क अपनी जिम्मेदारी समझकर देशके आध्यात्मिक महत्कार्यमें अग्रसर होंगे ।

# आध्यात्मिक समाजवाद

( लेखक—योगी श्रीशुद्धानन्दजी भारती )

का अङ्क शुभ है । वेदोंने चिच्छक्तिके सात लोक —भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यम् । इन्हीं के प्रतीकस्वरूप सात नदियाँ और सप्त सिन्धु हैं । ह ही प्रचारमें आकर 'हिंदू' बना है । 'हिंदू' शब्दका ह देव-मनुष्य, जो चिच्छक्तिके सातों लोकोंको प्राप्त हिंदुस्थान ऐसे सत्यदर्शी देवमनुष्योंकी पुण्यभूमि पुण्यभूमि भारतवर्ष भी कहते हैं; कारण, यह धर्म- निधि है । धर्मकी शक्ति ही दुःख और दैन्यकी से मनुष्योंको बचाती है । यही इस पृथ्वीपर स्वर्ग मृद्धि और सौन्दर्यका धाम है । जो इस देशमें और जो इस पुण्यभूमिके भक्त हैं, इसे ही अपना हैं, वे भारतीय हैं । उत्तरापथके हों या दक्षिणा- ार्य हों या द्रविड़, ब्राह्मण हों या हरिजन, सभी हैं—चाहे उनका वर्ण या धर्मसम्प्रदाय कुछ भी हो— चिच्छक्तिकी इस एकतामें हमारे देशका भावी गौ हुआ है । इस आधारभूत एकताके अभावमें हमा बार-बार गुलामीके बन्धनोंमें जकड़ जाना पड़ा है ।

भारतवर्षको देव-मनुष्योंका आशीर्वाद प्रा आध्यात्मिक ज्ञानकी अथाह सम्पत्ति उसके पास है उपनिषद्, गीता, रामायण, भागवत, महाभारत, शक्ति, योगसिद्धि और संतोंके भजन—सभी सत्यानुभ अन्तर्ज्ञानकी दुर्लभ निधि हैं—जो आज मानवजाति हैं । वैज्ञानिक संस्कृतिमें भी भारतवर्ष अकिंचन न पूर्वकालमें उसका विज्ञान उसके लिये पर्याप्त था । अ वह बात न हो । सङ्गीत, चित्रकला, मूर्ति-निर्मा वास्तु-शास्त्र, वैद्यक-शास्त्र, अस्त्र-विद्या, फलित ज्योतिष और कोई देश भारतके आगे नहीं बढ़ा है । योग भारतवर्ष आज भी जगद्गुरु है । जगत्के सभी देशों

ाँच सौ वर्ष विदेशियोंके दासत्वमें रहना पड़ा। उसकी
ीण हुई, उसकी सन्तानोंको विवश होकर विदेशी
करने पड़े और अपने ही देशमें विदेशी बनकर
ा। ऐसा क्यों हुआ? कुरुक्षेत्रके युद्धके साथ भारतवर्ष-
नयी दुनियाका सामना करना पड़ा और नये
ंसे होकर जाना पड़ा। भारतवर्षका ऋषिधर्म
एक गलत रूपके सामने दबता गया, उसकी समर-
ण होती गयी। इससे समाज दुर्बल हुआ, समाजके
सहस्रों साम्प्रदायिक टुकड़ोंमें विच्छिन्न हो गये और
अन्तर दिन-दिन अधिकाधिक चौड़ा ही होता
ादेशी आक्रमणोंके सामने समाजका पुराना ढाँचा
। सिकंदर अपनी यूनानी फौजके साथ इस देशमें
ाया। स्वदेशद्रोहियोंने उसे रास्ता दिखाया।
राजा भी इतने कोमलाङ्ग थे कि उसका प्रतिरोध न
। एक पुरु (या पुरुषोत्तम) उससे लड़नेके लिये
तरह आगे बढ़ा, पर उसे हार खानी पड़ी। वह
क्रारीके हाथ कैद हुआ, पीछे छोड़ दिया गया।
ंश उस समय राज्य करता था। उसमें इतना बल
कि विदेशियोंके इस आक्रमणका सामना कर सकता।
र राजनीतिज्ञने यह सब देखा और समझा। एक
क्तिशाली हिंदू-राज्य स्थापित करनेका वह स्वप्न देख
इसका नाम था चाणक्य, जिसका 'अर्थशास्त्र' ग्रन्थ
। इसने चन्द्रगुप्त मौर्यको अपने हाथका यन्त्र
उसमें अपनी शक्ति भर दी। चन्द्रगुप्तने निकम्मे
हराकर यूनानी सेनाके सेनापति सेल्युकसके भी दाँत
और अपनी माता मुराके नामपर मौर्यराजवंशकी
की। भारतवर्षने राष्ट्रोंकी पंक्तिमें अपना गौरवमय
ा किया। यह गौरव प्रियदर्शी राजा अशोकके समय-
शिखरतक पहुँचा। अशोक बौद्ध थे, उन्होंने
कर्मकी प्रचण्ड शक्ति भर दी। बौद्ध भिक्षु
से दूर-दूर देशोंमें जाकर भगवान् बुद्धके नैतिक
ा प्रचार करने लगे। स्तूप और विहार निर्मित
कासे गयातक समस्त देशमें बुद्ध, उनके धर्म और
वन नाम गूँजने लगे। महाराज हर्षतक यह क्रम
ाशोकके पश्चात् फिर विदेशी सेनाएँ भारतवर्षपर
थीं और उन्होंने यहाँके राजनीतिक और सामाजिक
विघटितकर छिन्न-भिन्न कर डाला। बहुत-से नये-

हो गया और सब एक दूसरेके उत्कर्षमें बाधक ब
दूसरेके नाशका उपाय सोचने लगे।

दक्षिण भारतमें चेर, चोल, पाण्ड्य,
राष्ट्रकूट आदिकोंमें राजनीतिक होड़ चली। पर
भारतको विदेशी उतना उजाड़ नहीं सके, जि
उत्तर-भारतको। उत्तरमें जो आध्यात्मिक अग्नि
थी, वह दक्षिणमें स्थिर रूपसे प्रज्वलित थी। शं
रामानुजाचार्य, मध्वाचार्य आदि समय रहते आ
उन्होंने आत्मज्ञान तथा भक्तिप्रदीपसे देशमें उजाला क
उनमें व्यक्तिशः कुछ सिद्धान्तोंका भेद था, पर इ
सबका एकमत था कि मनुष्यका परम लक्ष्य उस
प्राप्त करना है, जो एकमेवाद्वितीयम् है। उन्होंने
शिक्षा दी कि सब प्राणियोंके अंदर जो विशुद्ध
वही प्राणिमात्रका सत्तत्त्व है, वह दिव्य है और
है। पीछेके आचार्योंने इसी सत्यको दुहराया। बहु
अवश्य ही शाब्दिक वितण्डावादमें पड़ गये औ
निष्प्राण रूढ़ियोंके दास बने रहे। सृष्टि-सामर्थ्य
अन्तर्ज्ञान सुषुप्त होकर रहा। वह कड़ी, जो आत्म
जागतिक जीवनकर्मको जोड़ती है, खो गयी
प्राचीन संस्कृतिमें जो कुछ सामर्थ्यवती वस्तु थी,
पुरुषार्थहीन, निष्प्राण, यान्त्रिक रीतियोंके नीचे दबी
जो किसी राष्ट्रके उन्नतिसाधनमें बिल्कुल बेकार हैं
अंदर जो विश्वासघाती देशद्रोही लोग थे, वे अपने ही
से लड़नेके लिये विदेशियोंको बुला लाये!

इस प्रकार स्वाधीन भारतके अन्तिम नृप पृ
शत्रुने मुसल्मान-सेनाओंके आनेके लिये रास्ता साफ
शस्त्रवेशी कुरानने तीन शताब्दियोंतक अपने जो
राज इस देशमें कायम रक्खा और लाखों हिंदुओं
भ्रष्ट किया। उस राजने अपने रक्तचिह्न आज पा
रख छोड़े हैं! भारतवर्षने अपना स्वराज्य खोया
अपना स्वधर्म खो दिया। राणा प्रताप, शिवाजी
गोविन्दसिंह अपने राष्ट्रको फिरसे स्वाधीन करने
अद्भुत वीरताके साथ उठे; पर स्वधर्म फिर भी दूर

अब एक अनात्म कर्मवादकी लहर देशपर दौ
इस समय वैज्ञानिक संस्कृतिने श्वेत जातियोंको संसारके
शक्ति बना दिया था। इसके राजनीतिक और

ंग्रेजों और फ्रेंचोंकी कूटनीतिक चालोंका सामना कर कभी कोई नाना या टीपू अथवा बाजीराव इस रापहरणके जालको छिन्न करनेके लिये निकल पड़ते; त्याग और वीरत्वपर विश्वासघाती लोग आकर के लिये तैयार हो जाते। भारतवर्षमें इतनी फूट रा राष्ट्र राजनीतिक शत्रुओंका सामना करनेके लिये ( कोई प्रयत्न न कर पाता था। इस तरह दो सौ मारा देश गुलामीकी यन्त्रणाएँ भोगता रहा।

ारतका आत्मा सो नहीं सकता। उसकी ज्वालाओं- युग-तेज उत्पन्न किया और अकस्मात् राष्ट्रके नका उदय हुआ। राजा राममोहन राय, दयानन्द रामकृष्ण परमहंस, विवेकानन्द, रामलिंगम् आदि हान् संतोंने जन्म लेकर नये युगका मंगलगान नकी वाणीने राष्ट्रको जगाया और जगत्को उस क सत्ताका संदेश सुनाया, जिसका ज्ञान उसे भारतवर्ष ता है। तिलक, श्रीअरविन्द और महात्मा गान्धीने जनीतिक चेतनाको जगाया और उसे स्वभाग्यनिर्णय- ाया। महात्मा गांधी स्वयं एक युग थे। भारतवर्ष- -गरिमाके शिखर, उसकी स्वाधीनताके जन्मदाता एकमात्र राष्ट्रविधाता थे, जिनके सामने सारा जगत् हुआ। सेवा और त्यागसे परिपूर्ण अपने अद्भुत द्वारा भारतवर्षकी प्रतिष्ठा उन्होंने फिरसे स्थापित स्वयं बुद्ध, ईसा और महावीर-जैसे जग-उद्धारक की पंक्तिमें बैठनेके अधिकारी हुए।

त अब एक स्वाधीन देश है, पर दुःख है कि वह हहै; उसके हृदयके दो टुकड़े हो गये हैं! स्वाधीनताकी र सहस्रों-लाखों हिंदू काटे गये। भारतवर्षकी राजनीतिक चरमपन्थियोंने महीनों यहाँ-वहाँ बुरी न्दोलित कर रक्खा था। गांधीजीके बलिदानके पश्चात् क संकट टला नहीं है। राष्ट्रने अभी एकत्वका पाठ ।

के सामने इस समय कितने ही विकट प्रश्न हैं। श्न तो सर्वोपरि है। फिर मजदूरोंका प्रश्न है। गङ्गा री जिस देशमें बहती हैं, उसे विदेशोंसे अन्न मँगाना कितनी शोचनीय अवस्था है। लाखों-करोड़ों मनुष्यों- स्त्र और घर बनानेके सामान देनेके लिये बड़े-बड़े

सुसज्जित और शक्तिशाली बनाना है कि वह उस परिस्थितिका सामना कर सके, जो दिन-दिन अ भयानक होती जा रही है। किसानोंको सँभालना है। सुव्यवस्था बाँधनी है। इन सब बातोंमें भारतीय मन्त्रियोंका ध्यान बँटा हुआ है।

इन सब चीजोंके परे एक बहुत बड़ा काम यह है विभिन्न घटकोंसे यह महान् विशाल राष्ट्र बना है, उन और अखण्डता स्थापित हो। विभक्त भारतमें अ एक भारतीय यूनियन या संघ है; परंतु भार संघ पूरा नहीं बना है। हमारे राष्ट्रिय मेल और ऐक्य कई विच्छेदक और विभेदक शक्तियाँ गुप्तरूपसे अ कर रही हैं। ये ही विच्छेद और विभेदकी आसुरी संसारमें सर्वत्र ही क्रियाशील हैं। विश्वव्यापी तृतीय सामान इनके द्वारा जुटाये जा रहे हैं। गौरैयाएँ रहती, एक साथ उड़ती और सुखी रहती हैं। मधु एक साथ शहदके छत्तेपर चिमटती और सामाजिक रहस्य गुनगुनाकर मनुष्यको सुनाती हैं। तारका-पुञ्ज साथ व्यूह बाँधे नित्य-नवीन उषःकालकी ओर च पर मनुष्यने अभी अपने भाईके साथ सुख और मे नहीं सीखा। इसका कारण क्या है? कारण राजनीति नहीं, जितना कि मानसिक है।

अन्तःस्थ चेतन एकतामें मनुष्यका मन ही नहीं 'मैं' और 'मेरे' के चक्करमें ही रहता है। उसे उ अन्तःस्थ एकताका अभी पता ही नहीं है, जो सब जीव साथ धारण किये हुए है—जैसे मणिमालाका सूत्र म हृत्पुरुषकी चेतना प्राणियोंकी अनेकतामें सदा उ देखती है। मनुष्य इसे भूला रहता है। वह इस बा जाता है कि वह भी मानव-समष्टिका वैसा ही एक है, जैसे एक अँगुली शरीरका अङ्ग है। मनुष्य अह विभक्त मनमें रहता है और यह मन अपने ए व्यक्ति होनेका संकुचित रूप धारण करता है। यह अहं कभी-कभी अपनेको ईश्वरसे भी बड़ा मान मनुष्योंके शून्यवाद, अज्ञेयवाद और नास्तिवाद कारण है।

जरा सोचो, यह पृथ्वी क्या है? ऊपर आक विशाल वितानको देखो। असंख्य नक्षत्र और

अणुके बराबर है। कोई विलक्षण गुप्त शक्ति है, जो
ती है। उस शक्तिको हम 'ईश्वर' कहते हैं। वह
पक है और वही एक जड धूलिकणसे लेकर प्रज्ञावान्
सब प्राणियोंका, प्रकृतिके द्वारा, विकास-साधन कराता
लता-वनस्पति, कीट, पतंग, पक्षी, पशु और मनुष्य—
कर प्राणियोंका एक ही परिवार हैं। सब एक ही
स लेते, एक ही धरतीपर चलते और विश्वके वितान
द्युलोकसे प्राप्त वस्तुएँ ग्रहण करते हैं। ईश्वरने
एक ही आकाश, एक ही पृथ्वी, एक ही आत्मा
के एक होनेकी ही भावना दी। ईश्वरने मनुष्यको
दिया, जिससे वह दूसरोंके साथ मेलसे रहे, दूसरों-
ही दूसरे रूप, दूसरे अहं समझे। पर अहंग्रस्त
पने हृदयमें छिपी हुई इन स्वाभाविक सद्वृत्तियोंका
ों करता और 'मैं' और 'मेरे'के सिवा और कोई
नहीं जानता। यही उस विभेदका मूल है, जिसका
। द्वेषसे ही अशान्ति पैदा होती है। मनुष्य
लिये खतरनाक हो गया है; क्योंकि वह अपने
हीं जानता, अपने ही परिवर्तित अन्य रूपको नहीं
मनुष्यको अपना पृथक्कृत व्यक्तित्व विश्वचैतन्यमें
ा होगा। यह जगत्की एकताके लिये उतना ही
है, जितना कि राष्ट्रकी एकताके लिये राज्योंका
रकारके शासनमें मिलाया जाना।

द्धारक महापुरुष आये और चले गये; समाज-
ौर क्रियाहीन तत्त्वज्ञानी बड़े-बड़े ग्रन्थ लिख गये।
राजतन्त्रसे लेकर अराजकतन्त्रतक और सैनिक
वादसे लेकर जनतन्त्रात्मक समाजवादतक बड़े-बड़े
जा चुके। पर संसारका रवैया जो कल था, सो आज है
बना रहेगा, जबतक मनुष्य यह नहीं जानेगा कि वह
है और उसे क्या होना चाहिये। ऋषिका वचन है,
नीचे मत गिरने दो, अपने आत्माको अपने ही
द्वारा ऊपर उठाओ; आत्मा आनन्दामृतसे सिक्त
जानो और वही बनो।' पर स्वार्थ-सुखकी स्वार्थी
प्याससे ही मनुष्यका मन जब आकुल है, तब
इस गभीर वाणीको कौन सुनता है?

असंख्यशीर्ष स्वार्थपरता और स्वार्थानुसन्धान जीवनके
कौटुम्बिक, नागरिक, प्रान्तिक, राष्ट्रिक, सर्वराष्ट्रिक,
कुसंस्कार, मनुष्यकी इसी प्रचण्ड स्वार्थपरताकी सन्ता
धर्मसम्प्रदाय दूसरे धर्मसम्प्रदायसे द्वेष करता है। क्यों
कि प्रत्येक धर्म यह समझता है कि ईश्वर, स्वर्ग औ
उसीका ठेका है। एक प्रान्त दूसरे प्रान्तसे द्वेष
क्यों? इसीलिये कि कोई प्रान्त अन्य प्रान्तके
सौन्दर्यको देखना नहीं चाहता, केवल उसके साधनों
कर लेना चाहता है। एक भाषा दूसरी भाषाका
करती है; क्योंकि उसके गुणोंको स्वीकार करनेमें
हेठी समझती है।

यदि हम इन बातोंको भारतवर्षपर घटाकर
अच्छी तरह हमारी समझमें आ जायगा कि हम
क्यों हैं और हमें क्या होना चाहिये। गांधीजी
बलने भारतकी जनताको जगाया और स्वाधीनता
विभूषित किया। पर यह स्वाधीनता, जो इतनी
प्राप्त हुई, विरोधी शक्तियोंके द्वारा भीतरसे और ब
झटका दे-देकर कमजोर की जा रही है। विधा
विविधतासे परिपूर्ण इस विशाल राष्ट्रके केवल सांसारि
साधक प्रस्ताव पास किये हैं। रूसके 'सोशल कंट्रा
राज्यक्रान्ति और अमेरिकाकी स्वाधीनताके मूल अधि
ही इसने बहुत कुछ अनुसरण किया है।
आध्यात्मिक सत्त्वको इस नवीन विधानमें कोई स
मिला। इसीलिये वर्तमान सरकारसे यह आशा न
देशके आध्यात्मिक उत्थानके लिये वह कोई वि
कर सकेगी। पर सामाजिक जीवनके लिये इसकी ब
आवश्यकता है। राष्ट्रकी सरल उन्नतिमें सभी दले
गत कुसंस्कार बाधक होते हैं। आध्यात्मिक चेतनासे
कुसंस्कारोंको हटाया जा सकता है। सामाजिक जीवन
और सुसंगति तभी होती है, जब हृदय मिलकर ए
यह हृत्तत्त्वके उद्घाटन और आत्मचैतन्यकी अनु
हो सकता है। राष्ट्रके जीवनका मानव-समष्टिमें
करनेवाले भगवान्के साथ योग होना चाहिये। मनुष्य
अंदर जो भगवत्-तत्त्व है, उसे पहचाने। हर किसी
सबके लिये हो और सबका हर किसीके लिये
नामान्तर है 'आध्यात्मिक समाजवाद अर्थात् आत्म
अंदर मानवजातिका समष्टि-जीवन। यही परम क
जीवन है।









साहूकारी–ईमानदारी

चोरबाजारी–रिश्वतखोरी

मेली स्वर्णमुद्राओंपर भी राँका धूल रहा है डाल
किन्तु आजके व्यवसायी लिख झूठ बहीमें रचते जाल ।

## पुण्यदानसे नरकके प्राणियोंकी मुक्ति



पुण्यात्माने पापी जनको करके अपना पुण्य प्रदान ।
भेज दिया उत्तम लोकोंमें किया नरक भी स्वर्ग-समान ॥

न्तःस्थ आत्माको ध्यानमें रखकर सोचे और कर्म करे । उत्पन्न करनेवाली इस चेतनाके पोषणके लिये साधना है । यह साधना ऐसी हो कि उससे हमारे जीवनके और हार्दिक अङ्ग परिपुष्ट हों । इसके कुछ साधन जाते हैं—

सूर्योदय और सूर्यास्तके पूर्व समूचे राष्ट्रको व्यक्तिशः ङ्घशः सर्वथा मौन होकर ईश्वरका ध्यान करना और मन-ही-मन ऐसी प्रार्थना करनी चाहिये—

'प्राणियोंके हृदयमें निवास करनेवाले हे परमात्मा ! परस्पर-स्नेह, वह सदिच्छा और वे साधन दो, जिनसे वैसे ही एक हों, जैसे सूर्यकिरणें एक होती हैं और मान हितसाधन करें—जैसे वायु और मेघ करते हैं ।'

हमारे साधु-संतों और ऋषि-मुनियोंके जो ईश्वर-ग्रन्थ हैं, उनसे संग्रह करके सबके लिये समान एक निबन्ध-ग्रन्थ निर्माण किया जाय । वेद, उपनिषद्, भागवत, महाभारत, रामायण आदि सद्ग्रन्थ हमारी निधियाँ हैं ।

भारतवर्षके प्रत्येक गली-कूचेमें भजन और प्रार्थनाका न नियत होना चाहिये । भजन सबके लिये समान का अङ्ग होना चाहिये—प्रत्येक भारतवासी अवश्य नकर भजन करे । बहुत लोगोंके मिलकर भजन-आदि करनेका प्रभाव समाजपर अच्छा पड़ता है । ऐसी शक्ति है, जो सबके हृदयोंको मिला देती है । ऐसी प्रार्थनाएँ कराते थे । यह क्रम आगे प्रत्येक नगर और गाँवमें चलाना चाहिये । सब धर्म एक सम्मेलनमें एकत्र होकर धर्मकी पुनः स्थापना लिये कोई एक मार्ग ढूँढ़ निकालना चाहिये । सर्व एक ऐसा धर्मपीठ बनाना चाहिये, जो सबके लिये स जहाँ सब धर्माचार्य और दार्शनिक एकत्र हो स अपनी-अपनी बात कह सकें । उन्हें एक ऐसा स धार्मिक और नैतिक अनुशासन स्थिर करना चाहि सब लोग मानें । ऐसे साधुओं और संन्यासियोंको तै जो स्थान-स्थानमें घर-घर घूमकर सबके समान धर्मग्र नैतिक-धार्मिक आचारका प्रचार करें । धनका निम्नलिखित कार्योंमें किया जाना चाहिये—

सद्ग्रन्थोंका मुद्रण, प्रकाशन और प्रचार ।

धर्मके प्रचारकोंको तैयार करना और प्रचा जगत्के सब देशोंमें भेजना ।

गीताकी सहस्रों प्रतियाँ छपवाकर अत्यल्प मूल्य वितरण करना ।

प्रतिवर्ष किसी मुख्य स्थानमें सर्वधर्मसम्मेल जाना चाहिये । इससे सब सम्प्रदायों, विचारों और लोग एक जगह आ जायँगे और उनमें मेल बढ़ेगा ।

मन्दिरों और मठोंमें धार्मिक शिक्षाके उच्च स्थापित करने चाहिये ।

इस प्रकार भारत अपने आध्यात्मिक स पुनः प्राप्त होगा । उसीसे वास्तविक एकता स्थापि एकता आरम्भ होती है अंदरसे, विशुद्ध अन्तरात्मासे

---

# हिंदुओंकी वर्तमान दशा

**भूलि गये ज्ञान ध्यान वेद विज्ञता महान भूलि गये पूजा औ क्रियाएँ सब जापकी[1] ।**
**बल्लम और भाला देखे धड़का बढ़ावै चित्त धीरता भगावै धुनि घोड़नके टापकी[2] ॥**
**क्षमता औ दृढ़ता निज शब्दहूकी भूलिगे ऊपर ते सींचि रहे देखो बेलि पापकी[3] ।**
**गौरव औ मान बल वीरता बड़ाई प्रेम भूलि गये आन-बान आपुने प्रतापकी ॥**

—प्रेमनारायण त्रिपाठी 'प्रेम'

---

१. ब्राह्मण, २. क्षत्रिय, ३. वैश्य ।

# हिंदू-संस्कृति, उसकी अजेयता और आधारशिला

( लेखक—पं० श्रीमुरलीधरजी शर्मा, बी०ए०, बी०एल्०, काव्यतीर्थ )

दि मनुष्यके पास संसारकी प्रत्येक वस्तु है, पर आध्यात्मिकता नहीं है तो क्या लाभ ? × × × × वे (हि
कि इस भौतिक सृष्टिके मूलमें वह सत्य और दिव्य आत्मतत्त्व निहित है, जिसे कोई पाप कलुषित न
कोई दुराचार भ्रष्ट नहीं कर सकता और कोई दुर्वासना गंदा नहीं कर सकती; जिसे अग्नि जला नहीं सक
नहीं कर सकता; जिसे गर्मी सुखा नहीं सकती और मृत्यु मार नहीं सकती। उनकी दृष्टिमें मनुष्य
ते—आत्मा उतना ही सत्य है जितना कि एक पाश्चात्त्य व्यक्तिकी इन्द्रियोंके लिये कोई भौतिक पदार्
मेंं वह शक्ति निहित है, जिसने उनको शताब्दियोंके उत्पीड़न और वैदेशिक आक्रमण या अत्याचारके बीच अजे
भी राष्ट्र जीवित है और उस राष्ट्रमें भयङ्कर-से-भयङ्कर विपत्तिके दिनोंमें भी आध्यात्मिक महापुरुष कभी उत्प
हैं। सैकड़ों वर्षोंतक लहरों-पर-लहरें प्रत्येक वस्तुको तोड़ती-फोड़ती हुई देशको आप्लावित करती रही हैं;
और 'अल्लाहो अकबर'के गगनभेदी नारे लगे हैं; किंतु वे बाढ़ें चली गयीं और राष्ट्रिय
न कर सकीं। हजार वर्षोंके असंख्य कष्ट और सङ्घर्षोंमें यह हिंदूजाति मर क्यों न गयी ? यदि
चार इतने अधिक खराब हैं तो क्योंकर हमलोग अबतक पृथ्वीपरसे मिट न गये ? क्या भिन्न-भिन्न
ने हमें कुचल डालनेमें किसी बातकी कमी रक्खी ? तब क्यों न हिंदू बहुत-से अन्य देशोंकी भाँति समूल
रतीय राष्ट्र मर नहीं सकता। अमर है वह और उस वक्ततक अमर रहेगा जबतक कि यह विचारध
पमें रहेगी, जबतक कि उसके लोग आध्यात्मिकताको नहीं छोड़ेंगे।''*—स्वामी विवेकानन्द

कृति' शब्द संस्कृतभाषामें 'सम्' उपसर्गपूर्वक 'कृ' क्तिन्' प्रत्यय लगानेपर निष्पन्न होता है। इसका है संस्कार—निखरना या निखारना। राष्ट्रोंकी का अध्ययन करनेसे उनमें दो धाराएँ मिलती विचारधारा ( Theory ) और दूसरी आचारधारा ice )। पहली धाराको हम संस्कृतिका आधार, द या आन्तरिक रूप कहते हैं और दूसरीको चार, कार्यवाद या बाह्य रूप। एकके बिना दूसरी र दोषपूर्ण रहती है। आचारधाराके बिना कोरी ा दुरूह कल्पनामात्र—अस्पष्ट स्वप्नरूप है, जिसके के विषयमें भी वाद-विवाद हो जाया करता है। चारधाराके निरी आचारसृष्टि निर्जीव रूढिवाद है, राष्ट्रके जीवनमें घुल-मिलकर समा जानेकी शक्ति ा। उन्नत और सुरुचिसम्पन्न राष्ट्रके जीवनमें संस्कृति-दोनों धाराएँ ओतप्रोत रहती हैं। उनका समन्वय जनक और जीवनदायक है। उनका वियोग राष्ट्रके तक है और जातियोंके पारस्परिक सङ्घर्षमें हास्यका ता है। इनमें भी आद्य धारा प्राणरूप और द्वितीया

मनोवृत्तियोंकी परिचायिका होती हैं, उसी भाँति काव्य गान, चित्रकला, स्थापत्यकला आदि राष्ट्रिय संस्कृतिके तत्कालीन राष्ट्रकी विचारधाराके स्थूल प्रतीक होते हैं। निखारनेवाला—मानवसे महामानव या देव बनाने उसका सिद्धान्तवाद होता है। काव्य, गीति आदि कलाएँ उस संस्कृत और सुरुचिसम्पन्न राष्ट्रके कार्यवाद हैं। यद्यपि हम दोनोंको ही संस्कृतिके नामसे क तथापि उनमें प्राणस्थानीय मूलभूत विचारधारा ही मु दूसरी धारा उसकी छाया है। जिस प्रकार हमलोग सृष्टिके सौन्दर्यपर मुग्ध होकर उस सृष्टिकर्ताको और सौन्दर्यमयी प्रतिमाको भूल बैठते हैं, ठीक उसी त ललित कलाओंके लालित्यपर दिङ्मूढ हो उनके उद्ग और उसके असीम वैभवको भुला देते हैं। प्रत्येक सं आन्तरिक विचारधारा ही उसकी आधारशिला है। उसकी चिरस्थायिता और क्षणभङ्गुरता निर्भर कर नीचेकी पङ्क्तियोंमें हम भी जरा अपनी सनातन हिंदू-स की आधारशिला—उसकी प्राणदायिनी विचारधार जिसने अनादिकालसे इस राष्ट्रको जीवित और महत्

संसारमें ऐसा कोई देश है, जिसमें सभ्यताके
ंप्रथम उदय हुआ, जिसमें ज्ञानमहोदधिकी उत्ताल
ादिकालसे सुदूर कोनोंको भी आप्लावित करती रही
सदासे धर्म, त्याग और वैराग्यकी अविरल-
ाराओंने लोगोंको मनसा, वचसा, कायेन पावन किया
कर्म, ज्ञान और भक्तिकी परम पवित्र त्रिवेणी
ेक कालसे दुःखदावानलदग्ध प्राणियोंके सन्तप्त हृदयों-
ा-सुधा पिलाती रही है, जिसको युग-युगमें संख्यातीत
पुरुष और अवतारोंको प्रकट करनेका गौरव प्राप्त
आध्यात्मिकता-लता खूब घनी फूली-फली है, तो वह
भारतवर्ष है। यदि समस्त विश्वमें कहीं ऐसी कोई
जिसने भूभागपर सर्वप्रथम मानव-सभ्यता और
ो जन्म दिया, जिसने जीवनकी अत्यन्त उलझी हुई
ग्रन्थियोंको त्याग-स्नेहपूर्ण आलोकशाली ज्ञानप्रदीपके
पष्ट रीतिसे सुलझाकर मनुष्य-जातिका परम कल्याण
ासने गम्भीर विचारपूर्ण 'दर्शनों' की प्रौढ रचनाके
ानसागरको गागरमें भर दिया, जिसने विश्वको
वेद्या और चौसठ कलाओंके आलोकसे चकाचौंध
या; जिसको जीव, ईश्वर और जगत्-सम्बन्धी
दोंके प्रवर्तक होनेका अनन्यसाधारण सौभाग्य प्राप्त
ो दुःख सहना सिखाया गया है, दुःख देना नहीं;
सदासे अन्यधर्मावलम्बियोंके प्रति सहिष्णुताकी
क्खी है और उनकी पीड़ित, असहाय अवस्थामें
ण दी है; जिसमें ईश्वर-दर्शनकारी संतोंका सदा
ा रहा है, जिसकी सभ्यता प्रारम्भसे आजतक चली
और विधर्मी वैदेशिक शासकोंके क्रूर और कपटमय
ो प्रहारोंको एक हजार वर्षतक ढकेलती हुई
ही है, जो आत्माकी अमरताके गीत गाती हुई
कर अपने लक्ष्य—आत्मा—के समान अमर हो
तो वह पुण्यभूमि भारतवर्षकी आर्य हिंदू जाति है।

राष्ट्र और संस्कृतिने एक हजार वर्षकी अग्नि-
ा अपनी योग्यता और अजेयताको सिद्ध कर दिया
मानोंके अमानुषिक अत्याचारोंको सदियोंतक सहकर,
कोंद्वारा दिये गये भय, वैभव और जीवनसत्ताकी
कर हिंदू-जातिने अपनी संस्कृतिकी रक्षा की;
वह उन्हें अपने प्राणोंसे भी प्रियतर थी।

इतना अधिक कि उसके समक्ष सम्पूर्ण ऐहिक सुख
तिनकेके समान थी। मुसलमानलोग शक, हूण, यव
अन्य आक्रमणकर्ताओंकी भाँति केवल लूट-खस
राज्य करने नहीं आये थे। उनके पास अपना नि
और संस्कृति थी, जिनका प्रचार करना उनके
चरम लक्ष्य था। हिंदू-संस्कृतिपर उनके अभूत
और घातक प्रहार हुए, पर उसकी परम दृढ़ जड़को
काटते मुसलमानोंकी तलवार भोंटी होकर जीर्ण-शी
छिन्न-भिन्न हो गयी। संस्कृतिकी इस घायल दशामें ह
एक दूसरा विदेशी शासन—अंग्रेजी राज्य—आ लद
और भी विचित्र था। उसके पीछे शक्ति, वैभव,
शिष्टाचार, कूटनीति और आधिभौतिक विज्ञानका
था। अंग्रेजोंने भलीभाँति देशकी परिस्थितिका
कर लिया था। वे हिंदू-संस्कृतिसे सशङ्क थे; क्यों
पहले कई दूसरी संस्कृतियोंको अपनेमें विलीन क
थी और उसे कोई न मिटा सका था। देशीय दृष्टिसे
चुका था। पर सांस्कृतिक विचारकोणसे वह अपन
उन गौराङ्ग महाप्रभुओंसे उत्कृष्ट मानता था।
शासकोंको बहुत अखरती थी, पर वे मुसलमानोंकी
नहीं दोहराना चाहते थे। उन्होंने अपने चालाक
ऐसा मायामय षड्यन्त्र रचा कि जिससे हिंदू-स
उसीके अंदरसे आक्रमण होने लगे, हिंदू ही उसके
और विरोधकी भावना रखने लगे। उन्होंने
अंग्रेजी-शिक्षा-पद्धतिका जाल फैलाया और उसमें फँ
को बड़े-बड़े प्रलोभन मिले, जिन्हें देखकर लोगोंक
उस ओर चल पड़ा। शिक्षा क्या थी, सनातन
संस्कृतिके शरीरमें शिथिल-सञ्चारी विषका इंजेक्श
उस मोहमयी मदिराको पीकर युवकोंके दिमाग़ बदर
उन्मत्त हो गये। उस वक्तकी स्थितिका दिग्दर्शन
श्रीविवेकानन्दजीके प्रभावशाली शब्दोंमें ही नीचे क
उचित समझता हूँ—

"वर्तमान (उन्नीसवीं) शताब्दीके प्रारम्भमें
पाश्चात्त्य प्रभाव भारतमें आने लग पड़ा था, जब वि
विजेतालोग हाथमें तलवार ले ऋषियोंकी सन्तान
प्रत्यक्ष दिखलाने आये थे कि वे (ऋषिसन्तान) अ
थोथे स्वप्न देखनेवाले लोगोंकी एक जाति हैं, उनका

त्यागके हजारों वर्ष व्यर्थ रहे हैं; तब विश्वविद्यालयों-
ाले नवयुवकोंके बीच यह प्रश्न उठने लगा—'क्या
तकका राष्ट्रिय जीवन असफल रहा है; क्या उनको
णालीके आधारपर पुनः श्रीगणेश करना होगा, अपनी
ुस्तकोंको फाड़ डालना होगा, दर्शनशास्त्रोंको जला
ा, धर्मोपदेशकोंको भगा देना पड़ेगा और मन्दिरोंको
ना होगा ?' क्या पाश्चात्त्य विजेता, जिसने अपने
लवार और बन्दूकके द्वारा प्रदर्शन किया था, नहीं
ा था—'तमाम पुरानी बातें निरा रूढ़िवाद और
है।' पाश्चात्त्य पद्धतिके अनुसार परिचालित नये
शिक्षा-दीक्षा पाये हुए बालकोंमें ये विचार बचपनसे
ो। फिर सन्देहोंके उत्पन्न होनेमें आश्चर्य ही क्या
रूढिवादको दूर डाल सत्यकी खोज करनेके स्थानमें
सौटी यह हो गयी—'( इस विषयमें ) पश्चिम क्या
?' ब्राह्मण विदा हों, वेद जला दिये जायँ; क्योंकि
सा ही कहा है।''* ओह ! कितना घोर विषाक्त प्रचार
ाती प्रहार था! अंग्रेजी शिक्षा और पाश्चात्त्य संस्कृति-
दुओंको तैयार किया, जिनको संसारमें हिंदुत्व और
संस्कृतिके अतिरिक्त सब बातें पसंद आयीं।
धर्मग्रन्थ और आचार-विचारको तिलाञ्जलि दे उनको
ासकोंके नक्काल बननेमें गौरवका अनुभव होने
नकी मौलिकता समाप्त हुई !

को अपनी दासतामें परमानन्दका अनुभव होने
, विजेताकी विजय पूरी हुई। पतनकी पराकाष्ठा
और तो क्या, अंग्रेजी प्रणालीके अनुसार पढ़ने-
तके विद्वानोंने भी आजतक भारतीय रीति-नीति-
र संस्कृत-साहित्य और हिंदू-संस्कृतिके ग्रन्थ नहीं
ो भी लिखे, उनमें अंग्रेजी, अंग्रेज और अंग्रेजी-
प्रभाव ओतप्रोत है। पश्चिमसे हमें बहुत-सी बातें
; पर जिन बातोंको हम उन्हें सिखा सकते हैं, उनमें
दासता और शिष्यता अङ्गीकारके गौरवका अनुभव
ग्रेजी-शासनकी देन है। वेद, उपनिषद्, स्मृति
मक ग्रन्थोंके बारेमें पाश्चात्त्य विद्वान् और उनके
भारतीयोंने ऐसे-ऐसे काल्पनिक, परस्पर-विरोधी
उपस्थित किया कि जिन्हें पढ़कर नवयुवकोंके
फेर गये और धर्मग्रन्थोंके प्रति श्रद्धाके स्थानमें

बात पढ़ायी जाने लगी कि आर्य भारतमें बाहर
थे, ताकि छात्रोंको भविष्यमें यह अभिमान न
कि पुण्यभूमि आर्यावर्त केवल उन्हींका 'आदि दे
नवशिक्षितोंका यह प्रवाद हो गया कि भारतवर्ष
देश नहीं है, उसमें सब जातियाँ बाहरसे आयीं। इ
'भारतीयोंके कोई इतिहास नहीं हैं', 'धर्म लड़ाईकी
'ईश्वर कोई वस्तु नहीं है', 'पाप-पुण्य कोरी कल्पनाप्र
इत्यादि असद्वाद भारतीयोंको रात-दिन सिखाये-पढ़ा
फल यह हुआ कि ऐसे हिंदुओंको अपने देशीय तथा
वेष, भाषा और भावके प्रति अनास्था और
वस्तुओंके प्रति श्रद्धा हो गयी।

अंग्रेजोंने हिंदुओंके देशको ही नहीं छीना, किंतु कूट
द्वारा हिंदू-जातिको सांस्कृतिक दृष्टिसे नष्ट-भ्रष्ट कर
भगीरथ प्रयत्न किया। आज वह अंग्रेजी राज्य ही
कभी सूर्य अस्त नहीं होता था, भारतभूमिसे मिट गय
हिंदू-संस्कृति उसके भयङ्कर प्रहारोंको सहकर भी अप
आधारशिलापर स्थित है। क्या यह आश्चर्यकी बात
इतिहासज्ञो! आप समस्त विश्वकी सम्पूर्ण जातियोंके इ
को सृष्टिकी आदिसे पढ़ जाइये और फिर बतल
भारतकी हिंदू-जातिको छोड़ क्या अन्य कोई दूसरी
है, जिसने हजार वर्षोंतक विधर्मी-विदेशी शासकोंके नृश
मायामय हमलोंको सहन कर अपने और अपनी सं
जीवनकी रक्षा की है ? फिर भी यदि कोई हिंदू-सं
सदोष और निकम्मी बताकर बदनाम करे तो 'उन्मत्त
नहीं तो क्या है ?

हिंदू-संस्कृति अमर है, वह मिट नहीं सकती।
उसका मूल अमर है, उसकी आधारशिला अमर है
देहात्मवादी नहीं है, वह अध्यात्मवादी है। उसक
देहाध्यास अज्ञानमूलक होता है। जन्म, शिक्षा-दीक्ष
संस्कार, वातावरण आदि नाना कारणोंसे हिंदू हार्दिक
रखता है—'इस दृश्यमान स्थूल जगत्‌के मूलमें-
अणु-अणुमें एक, अद्वितीय, पूर्ण, अपरिच्छिन्न—
और अनन्त—नित्य, अविनाशी आत्मा है और वही मैं

**'योऽसावसौ पुरुषः सोऽहमस्मि'**

( यजुर्वेद ४०

वह ( हिंदू ) मानता ही नहीं कि मैं शरीर हूँ।

ा, वायु मुझे सुखा नहीं सकता, मृत्यु मुझे मार नहीं मैं अनित्य साङ्घातिक शरीर नहीं हूँ, बल्कि उसका नित्य-अद्वैत शरीरी हूँ; क्षणभङ्गुर देह नहीं हूँ, सका अविनाशी अधिष्ठाता देही हूँ। मेरा जन्म नहीं मरण नहीं है, मैं एक देहरूपी चोला छोड़ता हूँ और रण कर लेता हूँ। देहके विकार मुझमें नहीं हैं। मैं द्रष्टामात्र हूँ, उससे सर्वथा भिन्न हूँ; वह क्षेत्र है, मैं। देहका ही आगम और अपाय होता है। मैं सदा, एकरस हूँ, सनातन हूँ, आत्मा हूँ और केवल 'सृष्टिमें भेद नहीं है।' 'यह सम्पूर्ण जगत् ब्रह्म है', त्मा ब्रह्म है।' 'मैं वहीं ब्रह्म हूँ।' 'सब मुझमें हैं' सबमें हूँ'—

ह नानास्ति किञ्चन' (कठ० २। १। ११)
र्वं खल्विदं ब्रह्म' (छान्दोग्य० ३। १४। १)
यमात्मा ब्रह्म' (माण्डूक्य० २)
हं ब्रह्मास्मि' (बृहदारण्यक० १। ४। १०)
या ततमिदं सर्वं'........'मत्स्थानि सर्वभूतानि' (गीता ९। ४)

सदा आशापूर्ण आस्तिक होता है, शून्यवादी नहीं। 'अस्ति, अस्ति'—'है, है' ही उसका श्वास 'नास्ति, नास्ति'—'नहीं है, नहीं है'। ये केवल वाक्य नहीं हैं, न कुछ इने-गिने दार्शनिकोंके बुद्धिवाद, न कोरी कल्पनाके ऊँचे उड़ान, न यें विचार या विश्वासमात्र। ये हैं वे वास्तविक जीवन-नका हिंदू महर्षियोंने संख्यातीत वर्षोंकी त्यागपूर्ण द्वारा आविष्कार किया था और जिनका अनादिकाल-जाति अपने व्यावहारिक जीवनमें निरन्तर बड़े योग करती रही है। हिंदुओंको 'कोरी कल्पनाएँ और निरे स्वप्न देखनेवाली जाति' कहकर जो रुद्ध अव्यावहारिकता और अकर्मण्यताका दोषारोप ा है, वह अज्ञानमूलक और द्वेषपूर्ण है। वास्तवमें समान व्यावहारिक जाति धरातलपर है ही नहीं। ततने भी सूक्ष्म विचार खोज निकाले हैं, उन सबको जी जीवनमें व्यावहारिक रूप दिया है। दूसरे देशोंके को यह गौरव प्राप्त नहीं है। वे निरे स्वप्नद्रष्टा हैं। ी विचार और व्यवहारमें भेद किया है, हिंद

को सत्य सिद्ध करनेके लिये असंख्य हिंदुओंने भ छोड़ा है, समृद्ध राज्योंको ठुकराया है। उन्होंने अ सामान्य व्यक्तिके लिये अनिवार्य भोजन, वस्त्र सामग्रीको भी नहीं रक्खा! वृक्षोंके पत्ते खाक नदियोंका जल पीकर उसी तत्त्वकी उपलब्धिके लिये अ झरने बहाये हैं और साधनपथमें ही अपनी हड्डियाँ दे ह आज भी ऐसे व्यक्तियोंका ताँता टूटा नहीं है। 'अ से हिंदूका अभिप्राय आत्मसम्बन्धी कोरी कल्पना, निरे बौद्धिक ग्रहण या शास्त्रीय ज्ञानसे नहीं है, बल्कि स्वात्म है, आत्मसाक्षात्कारसे है। आत्मदर्शनसे कम किसी वह सन्तुष्ट होनेवाला नहीं। कई एक महापुरुष इसी उस अनुपम स्थितिको प्राप्तकर 'जीवन्मुक्त' हो जाते हैं हृदयकी सब गुत्थियाँ सुलझ जाती हैं, सब संशय जाते हैं, सब कामनाएँ नष्ट हो जाती हैं, प्रारब्धभिन्न भस्म हो जाते हैं। धर्म, ईश्वर, जीव, जगत्-सम्बन्ध उनके लिये समस्याएँ न रहकर हस्तामलककी भाँति प्र जाती हैं। आत्मदर्शी महात्माका हिंदू-समाजमें साक्षात् समान सम्मान होता है। वह जो कुछ कह देता कल्याणमार्ग है। जिस पथसे वह निकल पड़ता है, धूलि पावन और शिरोधार्य हो जाती है। ऐसे महापुर उदयद्वारा अधर्म और अज्ञानके अन्धकारको दूरकर ज्ञ से संसारका पथ-प्रदर्शन करते रहते हैं। धर्माधर्मके हिंदूलोग पाश्चात्त्य देशोंकी भाँति 'बहुमत' को कोई मह देते; क्योंकि सत्य या धर्मको 'संख्या' का पक्षपात एक आदमी सत्यकी राहपर हो सकता है और तमाम अनीतिकी राहपर। उनका निश्चित मत है कि आत्मवे ही धर्म-निर्णयके लिये पर्याप्त है, अनात्मज्ञ हजारोंकी भी नहीं—

चत्वारो वेदधर्मज्ञाः पर्षत्त्रैविद्यमेव वा
सा ब्रूते यं स धर्मः स्यादेको वाध्यात्मवित्तम
(याज्ञवल्क्यस्मृति

अव्रतानाममन्त्राणां जातिमात्रोपजीविनाम्
सहस्रशः समेतानां परिषत्त्वं न विद्यते
(मनुस्मृति १२।

'वैदिकधर्मके ज्ञाता चार आदमी और तीन वि

ाँ ब्राह्मण मिलकर भी 'धर्मसभा' नहीं हो सकते ।'
अद्वितीयता, अमरता, व्यापकता आदि सिद्धान्त
गिने-चुने व्यक्तियोंकी ठेकेदारीके सामान नहीं रहे हैं,
ासे रङ्कतक और ब्राह्मणसे चाण्डालतक फैले हुए हैं ।
ो परमात्मा', 'वही सबमें रम रहा है', 'उसका देहान्त
'उसका चोला छूट गया'—आदि सर्वसाधारणद्वारा
ये जानेवाले वाक्य उसके परिचायक हैं । अपनी
ामें एक ग्रामीण बालके गीतका वह अंश, जिसका
-"मेरे चर्खेका पहिया भी 'सोऽहं' 'सोऽहं' गाता है"
ामी श्रीविवेकानन्दजी आनन्दविभोर और आश्चर्य-
गये थे । आत्मा ही परमात्मा है । उसके सगुण
खनेवाले भक्तों—ईश्वरदर्शनकारी संतोंका—प्रवाह
बल है । उनका व्यवहारदर्शन बड़ा विचित्र और
। उनकी सम्पूर्ण साधनाएँ ईश्वरदर्शनके लिये, ठीक
उसे देखनेके लिये जिस प्रकार हम एक दूसरेको
बल्कि उससे भी और अधिक घनिष्ठ रूपमें अनुभव
ये, उससे बातचीत करनेके लिये, आदेश पानेके
हीं, नहीं, सुख-दुःखमें साथी बनने, घरेलू धंधोंमें भी
नेके लिये उस सर्वलोकमहेश्वरका आह्वान करनेके
हैं । वहाँ कोई 'अँखियाँ हरि दरसन की प्यासी',
खौ तित स्याममयी है' आदि दर्शन-लालसाभरे
ा है तो कोई पुत्र, मित्र, माता या पिताके भावमें
ककर परमाह्लादका अनुभव कर रहा है; एक अपनी
ात'के वक्त उसके देरीसे पहुँचनेपर उससे रूठ
दूसरा उसे उसकी गलतीके कारण पीट रहा है;
तिलक करवा रहा है तो दूसरेकी रूखी रोटीको
ापमें लेकर दौड़ रहा है; एक माता उसे दधि-
प्रलोभन दे आँगनमें नचा रही है तो दूसरीके
कको वह जंगलमें साथी बन पाठशाला ले जाता है
दि । उन भक्तोंकी जीवनगाथाओंको पढ़-सुनकर
नदियाँ बन जाती हैं । वे महापुरुष वेदोंके 'नेति-
से गाये हुए परम पुरुषको अपने प्रेमपाशमें बाँध
ीवनके स्थूलरूपमें ले आये । अबतक जो जीवन
विषय था, आनन्दभूमि बन गया ।

जरा बतलाइये, हिंदू सपने देखनेवाला कल्पना-
ाणी है या प्रयोगकुशल वैज्ञानिक ? क्या उसने

लोगोंको 'अस्ति, नास्ति'—'है या नहीं है' का
रहा है, वहाँ हिंदूने स्वयं तद्रूप होकर या उसका द
तत्त्वके दर्शन कर लिये । फिर भी पाश्चात्त्य जा
उनकी शिक्षा-दीक्षासे प्रभावित भारतीय लोग
कल्पनापरायण क्यों कहते हैं ? वे लोग अनित्य
भोगोंके चिपटे हुए हैं और उन्हें ही परमार्थ म
उनकी दृष्टिमें उनसे ऊँची कोई वस्तु है ही नहीं
परमात्मा और धर्म आदि शब्दोंके लिये उनके
कोई स्थान नहीं है । उनके अनुसार वे
काल्पनिक पद हैं और उनकी खोजमें लगे रहने
कल्पनाके विमानपर उड़ रहे हैं । लोक-परलोक,
व्यर्थका जाल है; क्योंकि उनको वे समझते नहीं
माननेसे उनका जीवन निःसार सिद्ध होता है । नि
तत्त्वके ज्ञानी और जिज्ञासु अनित्य वस्तुओंमें आस
वाले लोगोंको 'बालक' कहते हैं, जिनको अपने
सिवा दुनियामें कोई तात्त्विक वस्तु दृष्टिगोचर न
उनकी दशाका वर्णन कठोपनिषद्की श्रुति इ
करती है—

**अविद्यायामन्तरे वर्तमानाः**
**स्वयं धीराः पण्डितं मन्यमाना**
**दन्द्रम्यमाणाः परियान्ति मूढा**
**अन्धेनैव नीयमाना यथान्ध**
( कठ० १ ।

'अविद्याके बीच फँसे हुए, अपने आपको विद्व
बुद्धिमान् माननेवाले मूढलोग अंधेके पीछे चलनेवा
की भाँति बुरी तरह भटकते रहते हैं ।' यह प्रा
पाश्चात्त्य दृष्टिकोणका मौलिक भेद है, जिसका समन्वय
सकता । इसीको लेकर कवि किपलिङ्गके शब्द
जाते हैं—

'The East is East and the West is
And never the twain shall

'पूर्व पूर्व ही है और पश्चिम पश्चिम । दोनों
मेल हो नहीं सकता ।'

पाश्चात्त्य संस्कृतिके अनुसार सर्वोच्च व्य
है, जिसके पास दुनियाकी सबसे अधि
हैं । हिंदू दृष्टिकोण सर्वथा विपरीत है । उनकी द
श्रेष्ठ वह है, जिसने नित्यतत्त्वकी उपलब्धिके लिये स
वस्तुओंको मनसा त्याग दिया—

म्पूर्ण भोगोंकी प्राप्ति और परित्याग दोनोंमें त्याग
है ।' जहाँ पाश्चात्त्य विचारधाराकी 'इतिश्री' हो
वहाँ प्राच्य दर्शनका प्रारम्भ होता है । वहाँ भोगी-
माना है, यहाँ त्यागीको । पाश्चात्त्यों और उनके
योंकी दृष्टिमें हिंदू कल्पनाप्रिय प्राणी है; क्योंकि
के दिमागके परेकी बातोंको सोचता और करता
। हिंदुओंके मतानुसार वे लोग 'बालक' हैं, जो अपनी
के कारण नित्य आत्माको छोड़ अनित्य भोगोंको
मानकर अपनाते हैं और उन्हींमें अपने जीवनको
हैं । दोनों दृष्टिकोणोंके लिये कारण स्पष्ट है ।

त्मोपलब्धि और ईश्वरसाक्षात्कारके लिये जो साधन
त्कर्म हैं, वे व्यक्ति और समष्टिकी स्थितिको धारण
कारण 'धर्म' कहलाते हैं । हिंदू महर्षियोंने खाने-
ने-उठनेसे लेकर वर्णाश्रमव्यवस्थातक सम्पूर्ण धर्माधर्म
ाकर्तव्यका विवेचन 'आत्मानुभूति' या 'ईश्वरदर्शन'
से किया है । पाश्चात्त्योंकी तरह 'अधिकार'का हो-
हाँ नहीं है । वहाँ तो केवल 'धर्म' का बोलबाला है।
विश्वास है कि जो धर्मपर स्थित है, उसके अधिकार-
स्वयं 'धर्म' करता है, धर्माधिपति 'ईश्वर' करता
का लेखा दुनियामें है और दुनियासे परे भी है ।
र साधनका अभेद मानकर वह धर्मके प्रति अटूट
र निष्ठा रखता है । पाश्चात्त्योंकी भाँति वह उसे
नियम' नहीं मानता, जिन्हें वे मोमके नाककी तरह
अनुसार इधर-उधर कर बैठते हैं । उसका तो
:—

**एव हतो हन्ति धर्मो रक्षति रक्षितः ।**
**ाद्धर्मो न हन्तव्यो मा नो धर्मो हतोऽवधीत् ॥**

( मनुस्मृति ८ । १५ )

र्मकी हत्या करनेपर वह उस हत्या करनेवालेका
र डालता है, धर्मकी रक्षा होनेपर वह रक्षककी भी रक्षा
इसलिये हमें धर्मका नाश नहीं करना चाहिये । नष्ट हुआ
ा नाश न करे ।' सनातन प्रभुका धर्म भी सनातन
का नाश कभी हो नहीं सकता । जब-जब उसके

ह्रास या ग्लानिका और अधर्मकी वृद्धि या अभ्युत्थान
आता है, तब-तब स्वयं मायाधिपति ईश्वर उसकी र
संस्थापनाके लिये अवतार लेता है । उसकी रक्षा
किसी लौकिक जीवपर नहीं है, स्वयं अविनाशी ई
जो उसका प्रभु है—'धर्मस्य प्रभुरच्युतः ।'

धर्म और ईश्वरकी श्रद्धामय और निष्ठायुक्त
ही 'आध्यात्मिकता' कहते हैं । वही हिंदूका जीवन
हिंदू-संस्कृतिकी आधारशिला है । उससे सब कुछ है
बिना कुछ नहीं । 'हिंदू कहता है कि जीवनकी
एक ही हल है, वह है धर्म और ईश्वर । यदि ये (
ईश्वर ) सत्य हैं तो जीवन सार्थक है, सच्चा है,
अन्यथा वह केवल निरर्थक भार है। यह है हमारा (
का ) विचार' ( स्वामी विवेकानन्द ) । समाजके
वर्गका आदमी—चाहे वह विद्वान् हो या मूर्ख,
या व्यापारी, कृषक हो या कारीगर, कवि हो या दार्श
इस अमर भावनाको किसी-न-किसी रूप या अंशमे
साथ लिये रहता है । इस विचारधाराको प्रारम्भमे
साहित्यने जन्म दिया; बादमें आर्ष धर्मग्रन्थोंने उसे
किया । फिर युगपरिवर्तनके साथ पौराणिक साहि
महाभारत आदि ग्रन्थोंने तदनुरूप कथा-रचन
दार्शनिक वादके मिश्रित आधारपर उसे सुरक्षित
मध्ययुगमें भगवद्भक्तोंकी अनन्त परम्पराने उसे
दे सर्वसाधारणतक पहुँचाया । हमारे जमानेके रा
आन्दोलनके पीछे भी पिछले दिनों उसी आध्याति
दबी आवाज़ थी । हिंदू-संस्कृति अमर आधार
आध्यात्मिकता—पर स्थित रही है, इसीलिये सब
रहते भी सदा रही है और यदि भविष्यमें आधारशिल
रहेगी तो सदाके लिये वह अमर रहेगी । पूर्वजोंकी
निधि आध्यात्मिकताका उपार्जन और संरक्षण प्रत्येक
पवित्र कर्तव्य है । उसीसे आत्मकल्याण और वि
होगी और उसीसे भारतभूमिका गौरव फिर पूर्ववत्
ॐ शान्तिः ।

# हिंदके गुण

ः जैनधर्मके नित्य आत्मा अर्हत्से भिन्न होकर भी रखता है। अहिंसाका जैनधर्मवाला तत्त्व ही बौद्धधर्म-या। जैन-धर्ममें तपस्यापर बड़ा जोर दिया जाता है। ें भगवान् बुद्धने भी उग्र तप किया था।

ैनधर्म बौद्धसे प्राचीन है, इसीसे हम उसमें शास्त्रोंके ंश अंश ज्यों-के-त्यों पाते हैं। आलोकाकाश, दिव्य आदिके सम्बन्धमें बौद्ध दर्शनोंकी अपेक्षा यहाँ कुछ : है। वैसे बौद्धधर्म एवं जैनधर्मके सिद्धान्तोंमें वादका मौलिक भेद है। जैनधर्म सनातनधर्मसे कम अन्तर रखता है कि वैवाहिक सम्बन्धादि भी होते हैं। बौद्ध-धर्म उससे कुछ और दूर हुआ। नादिका विषय न होनेसे निर्गुण तत्त्व तथा दिव्य तो श्रुति-शास्त्रद्वारा ही जाननेयोग्य हैं।

## आस्तिक दर्शन

ो वेदोंको प्रमाण न माने, वह नास्तिक है।' शास्त्रकारों-तककी यही परिभाषा की है। इस परिभाषामें ईश्वर-परलोकको मानने-न-माननेका प्रश्न ही नहीं आता। ाभाषा 'नास्तिक' शब्दके वर्तमान भावसे भिन्न है। ास्तिक केवल उसे कहते हैं, जो शरीरसे भिन्न जीवको न करे। मरणोत्तर जीवनमें जिसका विश्वास न हो, ाज नास्तिक माना जाता है। यहाँ 'नास्तिक' और क' शब्दोंका पुराना भाव ही लिया गया है।

स्तिक दर्शनोंको हम शास्त्र कहते आये हैं। षट्-अभिप्राय छः दर्शनोंसे ही सदा रहा है। ये दर्शन-शास्त्र रभेदसे तत्त्व-प्रतिपादनकी शैली निर्धारित करते हैं। हर्षियोंके तत्त्वज्ञानमें न तो कोई अन्तर है और न ुति-पुराणोंके समग्र दर्शनको उन्होंने नहीं समझा भी बात नहीं; किंतु सब एक-से अधिकारी नहीं बकी बुद्धि समान सूक्ष्मग्राहिणी नहीं होती। निम्न-अधिकारीको स्थूल तर्कोंसे समझाना पड़ता है—जैसे-उन्नत होता है, तर्क सूक्ष्म होते जाते हैं—जैसे ासे उन्नत कक्षाओंकी पाठ्य पुस्तकोंके विषय।

नशास्त्रका उद्देश्य है जगत् एवं जीवके तत्त्वको समझा ह जगत् क्या है ? किसने इसे बनाया और क्यों इसके नियम क्या हैं ? हम किसलिये जगत्में ह जिज्ञासा स्वाभाविक है और न स्वाभाविक हो तो हेये। हम जहाँ काम करने चले हैं, उस क्षेत्रका

अब जो जैसा अधिकारी होगा, उसे उसकी बुद्धिके अ समझाना पड़ेगा। ऋषियोंने इस दृष्टिसे दर्श निर्माण किया। वैशेषिक, न्याय, सांख्य, योग, पू और उत्तरमीमांसा—ये दर्शन-शिक्षाकी उत्तरो कक्षाएँ हैं। इनमें जो भेद प्रतीत होता है, वह नहीं है। अतएव दूसरे दर्शनोंके भेदोंकी भाँ ह्रास-विकासकी भावना असंगत है।

दर्शनशास्त्र श्रेणी-क्रमसे अधिकारीको श्रुतियोंके दर्शनतक ले जाते हैं। अतएव उनका विवरण उनक के क्रमसे ही देना उचित होगा। इनमें स्थूल बुद्धिके अधिकारीके लिये महर्षि कणादने वैशेषिक दर्शनकी की है।

## वैशेषिक-दर्शन

'ईश्वर और जीव—ये नित्य तत्त्व हैं। जीवका कर्तव्य है कि वह धर्मका पालन करे। धर्म वही अभ्युदय एवं निःश्रेयसकी सिद्धि करे। धर्माचारका वेदोंमें है। वेद ईश्वरीय वाणी है। वेद धर्मोंका वर्णन (नाम-निर्देश), विभाग तथा लक्षण (वस्तु-धर्म-निर से करते हैं। द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, विशेष, और अभाव—ये सात पदार्थ हैं। पञ्चमहाभूत, काल, आत्मा और मन—ये नौ द्रव्य हैं। ये द्रव्य ही क्रिया, आश्रय तथा समवायी कारण हैं। स्पर्श, रूप, रस, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, परत्व, अ सुख, दुःख, बुद्धि, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, गुरुत्व, स्नेह, संस्कार, धर्म, अधर्म और शब्द—ये चौबीस गु इनमें रूप (रंग) सात प्रकारका, रस छः प्रकारका, दो प्रकारका (सुगन्ध-दुर्गन्ध) तथा बुद्धि दो प्रकार संशयात्मिका तथा निश्चयात्मिकारूप होती है। निश्चया बुद्धि प्रमा (विद्या) है। अनिश्चयात्मिका बुद्धि (अविद्या) के तीन रूप हैं—संशय, विपर्यय (उलटा और स्वप्न। प्रमा-बुद्धि प्रत्यक्ष एवं अनुमानके आ रहती है। संस्कार तीन प्रकारके होते हैं—भावना और स्थितिस्थापक। कर्म पाँच प्रकारका होता उत्सर्पण, अपसर्पण, आकुञ्चन, प्रसारण और गति। पदार्थोंमें जो एकता है, वह सामान्य-तत्त्व है। परमाणु स्थित अतीन्द्रिय तत्त्व, जो उनकी पृथक्ताका कारण है, है। पदार्थोंका नित्य सम्बन्ध समवाय है।

## न्यायदर्शन

ाण, प्रमेय, संशय, प्रयोजन, दृष्टान्त, सिद्धान्त, तर्क, निर्णय, वाद, जल्प, वितण्डा, हेत्वाभास, छल, र निग्रहस्थान—इन सोलहकी यथार्थ प्रमा ( ज्ञान ) का हेतु है । ज्ञानके चार साधन हैं—प्रत्यक्ष, अनुमान, और शब्द । आत्मा, आयतन ( देह ), इन्द्रिय, अर्थ ), मन, बुद्धि, प्रवृत्ति, दोष, प्रेत्यभाव, फल, दुःख वर्ग—इनका ज्ञान ही मोक्षका कारण है । इच्छा, द्वेष, ुख, दुःख तथा ज्ञान—ये आत्मा ( जीव ) के चिह्न या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग, विभाग, इच्छा, बुद्धि त्न—ये आत्मा तथा ईश्वरके गुण हैं । शरीर चेष्टा, तथा विषयोंका आश्रय है । अर्थ सब परमाणुरूप हैं । कर्मसे शरीर बना है । पाँचों ज्ञानेन्द्रियाँ पञ्च- ूक्ष्मांशसे बनी हैं । मन अणुरूप अन्तरिन्द्रिय है । ाल ज्ञानोपलब्धिमात्र है, वह अनित्य है ।

र्षि गौतमने जल्प-वितण्डा आदिको यथार्थतः समझ- ासे सावधान रहने योग्य बननेकी प्रेरणा दी है । स्थूलरूप और गुणोंसे उठकर उनके परमाणुरूपका किया है ।

## सांख्य

र्षि कपिलने परमाणुवादसे ऊपर उठकर प्रकृति- पादन किया । सांख्यमें जाकर जगत्की विवेचना ामापर पहुँच गयी । आजकल सांख्यदर्शनके जो ते हैं, उनको विद्वान् प्रामाणिक नहीं मानते । सांख्य- ईश्वरकृष्णकी कारिका ही प्रामाणिक मानी जाती है ।

तः दो अनादि तत्त्व हैं—प्रकृति तथा पुरुष । जगत्में विकृति, प्रकृति-विकृति तथा उभय-भिन्न—चार पदार्थ हैं । प्रकृति किसीका कार्य नहीं है, अतः वह ्कृति है । प्रकृतिसे महत्तत्त्व, उससे अहंकार और े पञ्चतन्मात्राएँ उत्पन्न होती हैं । तन्मात्राओंसे पञ्च- उत्पन्न होते हैं । महत्तत्त्व, अहंकार और तन्मात्राएँ ्कृतिस्वरूप हैं । ज्ञानेन्द्रिय, कर्मेन्द्रिय, पञ्चमहाभूत —ये केवल विकृति हैं । जीव उभयभिन्न है । वह है । पुरुष चेतन है और प्रकृति अचेतन । पुरुषके । प्रकृतिमें चेतनाकी प्रतीति होती है । प्रकृति-पुरुषके

प्रकृति है । सत्त्वगुणका धर्म सुख, रजोगुणका दु तमोगुणका मोह है । यह सम्पूर्ण जगत् प्रकृतिसे होने त्रिगुणात्मक है । अहंकार त्रिविध होता है सात्त्विक अंशसे मनके साथ ज्ञानेन्द्रियाँ और कर्मेन्द्रि तामस अंशसे तन्मात्राएँ उत्पन्न होती हैं । राजस अं अंशोंका प्रेरक है । एक प्रकृति; महत्, अहं उ तन्मात्राएँ—ये सात प्रकृति-विकृति; और पञ्चमहा इन्द्रियाँ तथा मन—ये सोलह विकृति—इस प्र चौबीस तत्त्व हैं । पचीसवाँ तत्त्व पुरुष है ।

पुरुष अनन्त हैं । वे परस्पर भिन्न हैं । पु है, भोक्ता है । वह प्रकृतिके कर्तृत्वको अपनेमें मा जब पुण्योदयसे पुरुष त्रिविध दुःखोंके नाशकी इच्छ है, तब प्रकृति उसकी इच्छा सफल करती है भोगेच्छा न होनेपर प्रकृति स्वतः शान्त हो जाती है प्रकृतिकी चेष्टा पुरुषके उपभोगके लिये ही है, अ नहीं; अतः वासना-नाश होनेपर प्रकृति बन्धन नहीं कर सकती ।

बौद्ध-दर्शन असत्से सत्की उत्पत्ति मान न्याय सत्से असत्की उत्पत्ति बतलाता है । सत्से सत्की ही उत्पत्तिका प्रतिपादन किया । का मूल तर्क है कि किसी पदार्थसे विरोधी पदार्थक सम्भव नहीं है । जो पदार्थ जिस पदार्थसे अन्वित है, उसका कारण भी वही ( व्यापक ) है । पदा नहीं होता । उसका केवल तिरोभाव होता है ।

## योगदर्शन

महर्षि पतञ्जलिका योगदर्शन सेश्वर सांख्यदर्शन योगदर्शन सांख्यसे विचारमें कोई भेद नहीं सांख्यके पच्चीस तत्त्व योगको भी मान्य हैं । इनके पुरुषविशेष ईश्वरको छब्बीसवाँ तत्त्व माना गया है दर्शन क्लेश-नाशका एक व्यावहारिक साधनमार्ग दे प्रवृत्त हुआ है ।

अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष और अभिनि जीवके पाँच क्लेश हैं । इनसे नित्यमुक्त, कर्मवि आशय-सम्पर्कसे शून्य, अद्वितीय, ज्ञानरूप ईश्वर संसार दुःखमय एवं हेय है । चित्तकी वृत्तियोंके

ासन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और -ये चित्तवृत्ति-निरोधरूप योगके आठ अङ्ग हैं।

## पूर्वमीमांसा-दर्शन

यदर्शनका तत्त्वज्ञान तो उत्तरमीमांसा-दर्शनमें आगे ु सांख्य, योग और उत्तरमीमांसा—तीनों ही दर्शन ़ लिये पुण्यकर्मोंका उदय आवश्यक मानते हैं। र्मोंका विचार करनेके लिये पूर्वमीमांसा-दर्शनकी मेनिने रचना की।* योगशास्त्रने कर्मके एक रूपका ़्या। उत्तम कर्माधिकारीके लिये योग है। कामना-ु पुरुष वैराग्य तथा साधनके अभ्याससे समाधिलाभ ़ होगा; किंतु जो विरक्त नहीं है, उसकी उधर ़ोगी। उसको तो उपभोग चाहिये। उसके लिये ा-दर्शन कर्म-सिद्धान्तका प्रतिपादन करता है। ीमांसा-दर्शनको ही लोकमें मीमांसादर्शन कहा जाता त्तरमीमांसा-दर्शन वेदान्तदर्शनके नामसे प्रख्यात है। नित्य हैं। उनके मन्त्र ही देवता हैं। वेदोंके विधि, मन्त्र, स्मृति और नामधेय—ये पाँच अङ्ग हैं। थ है। शब्दोंमें इन पाँच ही अङ्गोंकी अभिव्यक्ति। वेदादि किसी ग्रन्थका तात्पर्य समझनेके लिये उपक्रम, उपसंहार, अभ्यास, अपूर्वता, फल, और उपपत्ति—इन सात बातोंपर ध्यान देना ़ है। प्रत्येक वाक्य किसी व्यापार या कर्मका होता है और उसका कुछ फल होता है। फलोत्पादनमें समर्थ हैं।

फलका विधान, कर्मभेद आदिका वर्णन 'धर्म' के ़ साथ किया गया है। पूर्वमीमांसा-दर्शनका उद्देश्य प्रबल निष्ठा उत्पन्न करके अधर्मकी निवृत्ति तथा वृत्ति करना है।

## उत्तरमीमांसा-दर्शन

वान् व्यासके इस दर्शनको वेदान्तदर्शन कहते हैं। जेज्ञासाके लिये इसकी प्रवृत्ति है और ब्रह्मका लक्षण **ग्रस्य यतः**'—जिससे सृष्टि, स्थिति और प्रलय होते हैं। ा इसी लक्षणकी व्याख्या है। पुराणोंमें श्रुतिसे जो दर्शन-शास्त्र आया है, पुराणकारने उसीको इन सूत्रोंमें ़ कर दिया है। भगवान् व्यासके इस उत्तरमीमां (ब्रह्मसूत्र) को लेकर आचार्योंने अपने-अपने ़ उसका भाष्य किया है। सम्प्रदायोंकी प्रतिष्ठा उन आधारपर ही है। ब्रह्मसूत्र ( न्याय-प्रस्थान ); उपनिषद् ( श्रुतिप्रस्थान ) तथा गीता ( स्मृति-प्रस्था ये तीन ग्रन्थ प्रस्थानत्रयीके नामसे विख्यात हैं। इन भाष्य करके ही सम्प्रदाय पहले चले हैं। वर्तमान की भाँति कल्पित सम्प्रदाय भारतमें पहले च सकते थे।

## अद्वैतवाद

दृश्य-जगत् केवल प्रतीतिमात्र है। यह अज्ञानके कारण है। एक ही निर्गुण, निराकार, ़ चेतन सत्ता है। दृश्य-जगत् उससे भिन्न नहीं है। ़ ब्रह्मसत्तामें अध्यस्त है। समस्त दृश्य परिणामी अनित्य हैं। सबका द्रष्टा एक है। ज्ञेय भी सोपाधिक रूप है। नाम तथा रूप—ये मनकी वृत्ति जगत् नाम-रूपके अतिरिक्त और कुछ नहीं। न रूपकी प्रतीति मायासे है। माया अनिर्वचनीय ़ अनादि होते हुए भी ज्ञानके द्वारा उसका अन्त उसकी सत्ता नहीं है। एकमात्र ब्रह्म ही सत्य है सजातीय, विजातीय अथवा स्वगत—किसी प्रकार भेद नहीं है।

भगवान् शङ्कराचार्यने जगत्की प्रतीति रस्सीमें भ्रमके समान विवर्तसे बतलायी। अद्वैतवादमें दृ वाद और अजातवाद-जैसे कई प्रक्रियाभेद हैं। प्रतीतिको लेकर ही ये सिद्धान्त बने हैं। इनमें बौद्ध तर्कोंका अनेक बार प्रकारान्तरसे उपयोग हुआ है अद्वैत सत्ता और जगत्के मिथ्यात्वको सभी मानते है प्रक्रिया भिन्न होनेसे कोई मौलिक भेद उनमें नहीं है

जगत् प्रतीति है, मिथ्या है, अध्यास या विवर्त है—तो शास्त्रका पूर्वोक्त समग्र दर्शन ही है। भगवान् शङ्क व्यावहारिक एवं पारमार्थिक—दो प्रकारके सत्यका ़ किया है। उन्होंने '**ईश्वरानुग्रहादेव पुमान द्वैतवासनः** ईश्वरीय कृपा अपेक्षित मानी है एवं उपासना, भक्ति तथा को महत्त्व दिया है। संसार प्रतीति है; वह कल्पना है; पर

---

* महर्षि जैमिनिकृत इस पूर्वमीमांसा-दर्शनके अतिरिक्त महामण्डलके द्वारा एक श्रीभरद्वाजकृत कर्ममीमांसादर्शन

है और समष्टिका लय समष्टिकर्ताके अंशमें । जब
के सत्य किसीकी प्रतीतिको आत्मसात् कर लेता है;
व्यावहारिक सत्यके बन्धन उसके लिये नहीं रह जाते—
रुपयेके नोटमें रुपया उठ गया, उसके लिये नोट
टुकड़े हैं ।

बौद्धधर्म अपने वज्रयानके स्तरपर उतर आया था ।
की भावनाएँ भी अनाचारमें बदल गयी थीं । तर्कने
जडवादी बना दिया था । इसी वातावरणमें भगवान्
र्यका प्रादुर्भाव हुआ । वैभाषिक बौद्धदर्शनका
जडको सत्य मानना था। भगवान् शंकराचार्यने
उत्थित की । जड दृश्य जगत् केवल प्रतीति है ।
नके ही मध्यमाचारसे यह मत मिलता है । बौद्ध
शाङ्करदर्शनका भेद यह है कि उसमें श्रुति, शास्त्र एवं
ताकी प्रतिष्ठाके साथ ज्ञानको आचारकी अपेक्षा महत्ता
। उस समय जो वामाचार, कापालिक आचार आदि
ताएँ आचारके नामपर प्रश्रय पा गयी थीं, उनका
आवश्यक ही था । मानवको उस समय रुककर शुद्ध
करना परमावश्यक था ।

## विशिष्टाद्वैतवाद

द्वैतवाद साधन-चतुष्टय, श्रवण-मनन-निदिध्यासनसे
अनुभूतिका प्रतिपादन लेकर प्रवृत्त हुआ; किंतु
कृति तो अधोगामिनी है । आचारसे ज्ञानकी श्रेष्ठताके
ने केवल बौद्धिक ज्ञानको महत्त्व दे दिया ।
छूट गया । इन्द्रियोंके विषयोंका सेवन तो व्यवहार
ने लगा और बुद्धिको महत्ता मिल गयी । अद्वैतबोध
भूतिसे उठकर दूसरी विद्याओंकी भाँति एक बौद्धिक
गया । जीव नित्यमुक्त शुद्ध ब्रह्म है, उसे कोई
बाधित नहीं करता । विषयोपभोगादि तो व्यवहार है,
है, अज्ञानकी प्रतीति है । सदाचार, उपासनादि सब
हो गये । देहात्मवादी नास्तिक तथा बौद्धिक
केवल यह अन्तर रहा कि एक मूलतत्त्वको जड
, दूसरा चेतन । शेष मान्यताएँ दोनोंकी एक हो
**'कलौ वेदान्तिनः सर्वे'**—शास्त्र ऐसे ही वेदान्तको
र्म बतलाता है । आज वह प्रत्यक्ष है ।

हार एवं व्यावहारिक सुख जबतक अपेक्षित हैं,
नकी प्रतीति है, तबतक जिसकी कल्पनाने उनका
या है, हम उसके अधिकारक्षेत्रमें हैं । यदि ये
करना पड़ता । हम कल्पनासे उनकी सृष्टि कर लेते
कल्पना-क्षेत्रमें हम व्यवहार चलाते हैं, वह हमार
है । हम उसकी कृपासे उस क्षेत्रसे बाहर हो स
उसके क्षेत्रमें रहकर उसके नियमोंको भंग करने
मिलेगा ही । इस सत्य एवं आचारकी प्रतिष्ठ
महाप्रभु रामानुजाचार्यने विशिष्टाद्वैत-मतका प्रवर्तन ।

चित्-अचित्-विशिष्ट समग्र तत्त्व ही ब्रह्म है
चेतन अंशसे चित् ( जीव ) और अचित्से जड (
हुई है । ब्रह्म जगत्का निमित्त तथा उपादान क
जीव ब्रह्मका ही अंश है । भगवान् नारायण ही इ
जड-चेतन सत्ताके स्वामी हैं । वे निखिलगुण
नित्यवैकुण्ठविहारी हैं । उनकी शरणमें जानेसे ह
मुक्ति होती है । प्रपत्ति ( शरणागति ) ही मोक्षका
साधन है । जीव ज्ञाता है । ज्ञान जीवका धर्म
ज्ञानस्वरूप नहीं है । जीव और ईश्वर नित्य भि
यथावस्थित व्यवहारानुगुण ज्ञान ही प्रमा है । नि
और सविकल्प दोनों प्रकारके ज्ञान विशेषतायुक्त त
होते हैं । जिसमें कोई विशेषता न हो, उसका ज्ञ
होता । आत्मा, मन, इन्द्रिय तथा विषय-संयोग—
हेतु हैं । जो कर्म-सम्बन्धी ज्ञानसे सम्पन्न है
ब्रह्मजिज्ञासाका अधिकारी है ।

'ब्रह्म सगुण एवं सविशेष है; क्योंकि उसका ज्ञान ह
यह श्रुतिका मत है । जगत् ब्रह्मका परिणाम है । उ
अज्ञानकी निवृत्ति ही जीवका प्रयोजन है
श्रीनारायण अपनी योगमाया-शक्तिसे समन्वित
कर्मफलदाता, सर्वनियन्ता, सर्वान्तर्यामी ईश्वररूपसे
उत्पत्ति, स्थिति, संहारके कारण हैं । पर, व्यूह,
अन्तर्यामी और अर्चा—इन विग्रहोंमें जीवको उनकी उ
होती है । उन श्रीनारायणके अवतार कर्मके कारण नहीं
वे स्वेच्छासे ही अवतार धारण करते हैं । उनमें
नहीं होता । जीव चेतन, अणुरूप तथा ब्रह्मका शर
जीव और ब्रह्ममें स्वगत-भेद है । जीव और ब्रह्म
चेतन, स्वयंप्रकाश, ज्ञानाश्रय, नित्य, देहादिसे भि
जीव कर्ता, भोक्ता, ब्रह्मका शरीर तथा दास है ।
ब्रह्मसे कभी अभिन्नता नहीं होती । अप्राकृत चिन्मय
वैकुण्ठधाममें निवासकी प्राप्ति ही मुक्ति है । यह मुक्ति
कृपासे उनकी प्रपत्तिद्वारा ही प्राप्त होती है ।

के अनुकूलका संकल्प और प्रतिकूलका त्याग प्रपत्तिका माननेका यह निर्विवाद अर्थ हो गया कि शास्त्र-समस्त कर्म त्याज्य हैं और शास्त्राचार ही विहित के शास्त्र ही भगवान्‌के आदेश हैं। शास्त्रके अतिरिक्त ी अनुकूलता जान सकें, इसका कोई उपाय ही नहीं। बड़ा उच्च है; किंतु मनुष्यका स्वभाव नियमका करना—ह्रासोन्मुख होना है। आचार्यमतके बदले यह ोंका मत कहा जाने लगा। प्रपत्ति—शरणागतिका ंश—भाव गौण हो गया और क्रिया ही प्रधान हो ास्त्रका बाह्याचार अपनी सीमाको पार कर गया और उपेक्षा हो गयी। फलतः उपासना, जो मुख्य लक्ष्य शेष प्रकारकी क्रियाओंमें बद्ध हो गयी। इस स्थितिमें गव मतोंका प्रसार हुआ।

## द्वैतवाद

ाप्रभु श्रीमध्वाचार्यद्वारा प्रसारित द्वैतवाद पूर्णप्रज्ञ-हा जाता है। इस मतका संक्षिप्त सार है—'जीव ।—ये दो नित्य पृथक् सत्ताएँ हैं। जीव अणु एवं दास ब्रह्म सगुण, सविशेष, स्वतन्त्र। जीवका परमार्थ यादि मुक्तियोंमें किसीकी प्राप्ति। जीव एवं ब्रह्ममें भ्रम एवं अपराध है। दृश्य-जगत् सत्यसे अभिन्न है। और परिवर्तनशील होनेपर भी जगत् मिथ्या नहीं के असत्यका ज्ञान नहीं हुआ करता। ज्ञान ज्ञाता के आधीन है। ज्ञानकी चिन्तनसे भिन्न स्थिति नहीं ज्ञान सदा सविकल्प ही होता है। ज्ञान आपेक्षिक ही ज्ञेयका प्रतिपादक एवं प्रधान प्रमाण है। ब्रह्म ्य है। वह पूर्णतः वाणीका विषय नहीं होता। , गुण, क्रिया, जाति, विशेषत्व, विशिष्ट, अंशी-ादृश्य और अभाव—ये दस पदार्थ हैं। भाववस्तु दो है—चेतन और अचेतन। परमतत्त्व ब्रह्म भगवान् । भक्ति, त्याग, ध्यान—ये साधन हैं जीवके लिये; र मुक्त होता है।

## द्वैताद्वैतवाद

प्रभु श्रीनिम्बार्काचार्यने द्वैत एवं अद्वैत दोनोंका करनेवाला प्रकाश जंगत्‌को दिया—जगत् ब्रह्मका है। ब्रह्ममें परिणाम होनेपर भी वह विकृत नहीं

पृथक् भी है और अपृथक् भी। जगदतीतरूपमें ब्रह है। ब्रह्म जगत्‌का निमित्त-उपादान कारण है। जी अंश है, उससे भिन्न भी और अभिन्न भी। स्वरूप अणु है। मुक्त जीव अपनी तथा जगत्‌ अभिन्नताका अनुभव करता है। मुक्तिका साधन उपासना है।

## शुद्धाद्वैतवाद

महाप्रभु श्रीवल्लभाचार्यने जगत्‌के मिथ्यात्वका करके उपासनाकी प्रतिष्ठा की है। श्रीकृष्ण हैं। वे निर्गुण, निर्विशेष, कर्ता, भोक्ता, गुणातीत, समस्त विरुद्ध धर्मोंके आश्रय, धर्मोंसे रहित तथा जगत्‌के उपादान हैं। जग है। वह कार्य है। ब्रह्मसे अभिन्न उसकी परिणति है ब्रह्म अविकृत परिणामी है। जगत्‌में पदार्थोंका अ एवं तिरोभाव होता रहता है। जीव शुद्ध तथा अणु जीवके लिये ब्रह्मसे प्रीति करना ही श्रेष्ठ मार्ग है। इस चरम परिणति है श्रीकृष्णमें पतिभावकी प्राप्ति। यह भग (पुष्टि) से होती है। ब्रह्मका विवेचन शास्त्रके सम्भव है।

## अचिन्त्यभेदाभेदवाद

श्रीकृष्ण सत्य हैं, इतना जानना ही जीवके लि है—महाप्रभु श्रीचैतन्यदेवके इस भावको श्री पादोंने अचिन्त्यभेदाभेदवादका दार्शनिक रूप महाप्रभुने श्रीमद्भागवतको ही गीता, उपनिषद् त सूत्रोंका भाष्य माना था; अतः प्रस्थानत्रयीपर करके भागवतरूप भाष्यसे ही यह दर्शन पुष्ट हुआ है पीछे जाकर ब्रह्मसूत्रपर भाष्य भी रचा गया।

ईश्वर, जीव, प्रकृति, काल और कर्म—ये पाँच शास्त्र वाचक हैं और ईश्वर वाच्य। ईश्वरका ज्ञान ही होता है। ब्रह्मतत्त्व सगुण सविशेष श्रीकृष्ण ही स्वतन्त्र, सर्वज्ञतादि समस्त गुणोंसे युक्त, जीवको एवं मोक्ष देनेवाले हैं। वे निर्गुण हैं, क्योंकि उनमें कोई गुण नहीं। उनमें सभी अप्राकृत गुण हैं। संवित्, सन्धिनी ह्लादिनी—ये तीन शक्तियाँ हैं उन सच्चिदानन्द ब्रह्म श्री की। जगत् ब्रह्मका परिणाम है। यह सत्, किंतु अनि

ईश्वरकी शक्तिरूप हैं। जीव अणु है। वह ब्रह्मका
। प्रेमके द्वारा श्रीकृष्णका सान्निध्य प्राप्त कर लेना ही
मुक्ति है।

द्वैतवादके अतिरिक्त शेष सब वैष्णव दर्शन उपासना-
ष्टके लिये हैं। अतः इनमें जगत्‌की सत्यता तथा
सविशेषरूपका प्रतिपादन है। प्रस्थानत्रयीके ही ये
य हैं, अतः भाष्यरूप दर्शनोंमें मौलिक समानता तो
ो चाहिये। आचार्योंने साधनोंकी पुष्टिके लिये दर्शन-
ार किया है। अद्वैतवाद ज्ञानयोगकी पुष्टिके लिये
णवदर्शन उपासनाकी पुष्टिके लिये हैं। इनमेंसे प्रत्येक
अपनी अनादि परम्परा मानता है। आद्याचार्यका
ाल उस मतका प्रस्थानत्रयीपर भाष्य करके प्रचार
महापुरुषसे है। उन्होंने सिद्धान्तकी सृष्टि की, ऐसा
ानते और न उनके अनुयायी। सत्य दस बीस प्रकारका
सकता; किन्तु जब हम वाणीमें उसे व्यक्त करते हैं,
र दृष्टिकोण एवं वाणीके भेदसे वह विविधरूप हो
। अचिन्त्यरूपा माया-शक्ति, अवाङ्मनसगोचर
त्र—ये सबको मान्य हैं। इनकी उपलब्धि, इनकी
के मार्ग भिन्न-भिन्न होंगे अधिकारीके अनुरूप।
ाधिकारका प्रतिपादन होगा, उसके दृष्टिकोणसे
व्यक्तीकरण भी होगा। जैसे अधिकार-भेदसे बने
परतत्त्व कहीं शिव, कहीं शक्ति, कहीं विष्णुके
र्वोपरि प्रतिपादित हुआ है, वैसे ही आचार्योंके
ाका भेद भी अधिकार-पुष्टिके लिये है। उनमें
कोई अन्तर नहीं।

## शैव-दर्शन

विशेष ब्रह्मका प्रतिपादन करनेवाले दर्शनको छोड़
सविशेष-ब्रह्म-प्रतिपादक दर्शनोंके शैव एवं वैष्णव—
य भेद रह जाते हैं; यों तो सौर, शाक्त, गाणपत्य—
ार भेद हैं। इनमें वैष्णव-दर्शनोंकी चर्चा हो चुकी
द्वैतवाद निर्विशेष ब्रह्मका प्रतिपादक दर्शन है। उसमें
ं वैष्णव—दोनों प्रकारके उपासक हुए हैं। आजकल
सना अद्वैतवादियोंमें मुख्यता प्राप्त कर चुकी है; किन्तु
कभी भी वैष्णव उपासनाका न तो अद्वैतवादसे विरोध
न श्रीकृष्णके उपासकोंका अद्वैतवादियोंमें अभाव
ा और वैष्णव दोनों दर्शनोंमें ब्रह्मको सविशेष माननेपर
महत्ता मानी गयी है।

प्रमाण माननेकी है। उपासनाके लिये निगम (
शास्त्रों) के साथ आगम (तन्त्रों) का दक्षिणाचार
स्वीकार किया गया है; किन्तु परम प्रमाण श्रुति ही
शैव-दर्शन आगम (तन्त्र) को निगमके समान
प्रमाण मानकर प्रवृत्त हुए हैं। उपासनाके क्षेत्र
प्रवृत्ति आगमकी ओर है। वे निगमको गौण म
आगमके दक्षिणाचारके साथ उन्होंने वामाचारको
दिया है।

## पाशुपत-दर्शन

तीन नित्य पदार्थ हैं—पति, पशु और पा
परमेश्वर है। वह कर्मादि-सापेक्ष कर्ता है। जीव (प
वही फल देता है। वह शरीरी तथा संसारका कारण है
तत्पुरुष, अघोर, वामदेव एवं सद्योजात—ये मन्त्र ह
उसके सिर, मुख, हृदय, गुह्य तथा चरण हैं। वह
है। पतिके इन पाँच रूपोंमें ईशानरूप क्षेत्रज्ञ एवं भ
तत्पुरुष प्रकृतिरूप है। अघोर धर्मादि आठ अङ्
बुद्धि है। वामदेव अहङ्कार है और सद्योजात मनस्त

जीव ही पशु है। वह अपरिच्छिन्न, दुर्ज्ञेय
है। पाश चार हैं—मल, कर्म, माया और रोध
अपवित्रता मल-पाश है। इसमें बद्ध जीव नि
कहलाता है। असमाप्तकलुष जीव साधनासे मन्
प्राप्त करता है। तथा कलुष समाप्त होनेपर वह वि
पाता है। धर्म एवं अधर्म—ये कर्म-पाश हैं। इन पा
मलपाशसे बद्ध जीव प्रलयाकल कहा जाता है। इ
जीव पाश-द्वयके पक्व होनेपर मुक्त हो जाते हैं। सभी प
जीवोंकी संज्ञा जीवसकल है। जिसके अंदर प्रलयमें
समा जाते हैं और सृष्टिमें जिससे प्रकट होते हैं, वह
पुरुषकी गतिमें बाधा देनेवाले कर्म रोध-शक्ति हैं।
जीवोंमें अपक्वपाशद्वय जीव पुर्यष्टक-देह धारणकर नाना
में जन्म लेते हैं। पुर्यष्टक-देहमें अन्तःकरणचतुष्टय,
पञ्चभूतात्मा (तन्मात्राएँ), दस इन्द्रियाँ, पाँचों
विषय, काल, नियति, विद्या, राग, प्रकृति, गुण औ
साधनकला—ये छत्तीस तत्त्व होते हैं।

## प्रत्यभिज्ञा-दर्शन

काश्मीरमें श्रीअभिनवगुप्ताचार्यने शैवदर्शनका
उपस्थित किया, वही प्रत्यभिज्ञादर्शन कहा गया—

) और अपरा सिद्धि ( अभ्युदय )—ये देवलोक-
: बाह्य क्लेश एवं आन्तरिक क्लेशोंके बिना ही
ताकी प्राप्तिसे सिद्ध होते हैं । परमेश्वरका दासत्व
ो पराकाष्ठा है । यद्यपि ईश्वर स्वभावतः नित्य सिद्ध
पि मायावश अंशतः ईश्वररूपकी अप्रकाशमानता
में जीवत्व है । शास्त्रोंकी पूर्ण सहायतासे ईश्वरकी
केका ज्ञान होता है । पूर्णशक्ति परमात्मा जब
सम्मुख प्रकट होते हैं, तब उनकी शक्तिके प्रति-
ज्ञान होता है । उस ज्ञानसे ईश्वर और अपनेमें
ोध होता है ।

श्वर निर्विकल्प एवं निर्विकार हैं । परंतु उनमें शक्ति-
ान है । निस्तरङ्ग परमात्माकी निर्विकल्प सर्वतोमुखी
स्पन्द है । ब्रह्ममें ज्ञान तथा क्रिया है । चिद्-
अनवच्छिन्नविमर्शत्व, अन्योन्यमुखत्व तथा आनन्द-
ही महेश्वरत्व है । वे भावात्मा तथा समस्त पदार्थोंके
ं । उनकी इच्छासे ही जगत्की सृष्टि हुई है ।

श्वर निरावरण चैतन्यस्वरूप, अनवच्छिन्न, अद्वितीय,
कप्रमाण, शक्तिचक्रेश्वर, आत्मचिन्तामणि, उपेय
मेधेय हैं । उनकी स्वाभाविक शक्ति ही प्रकृति
की इस स्वात्मभूता प्रकृतिमें कभी व्यभिचार नहीं
महेश्वर कर्ता, ज्ञाता तथा अनादिसिद्ध स्वात्मा
चेतन, पर अनीश्वर है । वह प्रत्यगात्मा परमेश्वरसे
। मोहाच्छन्न होनेसे कर्ममें बद्ध होकर वह संसारी
। जीव महेश्वरका दास है । महेश्वरके साथ एकत्व
होनेपर वह सब विषयोंको ग्रहण करनेकी पूर्ण
ता है । सर्वज्ञत्व एवं सर्वकर्तृत्वरूप महेश्वरत्वकी प्राप्ति
है । ज्ञान प्रकाशस्वरूप, चित्स्वरूप, सर्वप्रकाशक,
और एक है । प्रत्यभिज्ञा ( जीवेश्वरका अभेद-बोध )
का साधन है ।

## शिवाद्वैत

( महेश्वर ) आराध्य हैं और धर्माचरण उनकी
है । फलेच्छात्यागपूर्वक कर्म करनेसे पापोंका नाश
। पापनाशसे चित्त शुद्ध होनेपर ज्ञान होता
एवं ज्ञानके समुच्चयसे ही मुक्तिकी सिद्धि होती
का परम पुरुषार्थ शिवकी समानगुणतारूप मुक्ति
। यह शिवकृपासे ही सिद्ध होती है । इस
के शिवका प्रसाद है । यह प्रसाद उपासनाद्वारा प्राप्त

ब्रह्म ( शिव ) सगुण, सविशेष, ज्ञानानन्द-शक्ति
जगत्रूप होनेवाले, मनके द्वारा आनन्द भोगनेवाले
जीव अनादि, अज्ञानवासनाबद्ध, परवश, विभु, चेतन,
परिच्छिन्न, कर्ता, भोक्ता है । जीवमें कर्तृत्व स्वाभावि
वह किसीका प्रकाश्य नहीं । मुक्त जीव भी अन्त
समन्वित रहता है । पाश नष्ट होनेसे वह अखण्ड आ
उपभोग करता है । ब्रह्मकी परमाशक्ति ( चिच्छक्ति—
काश ) में जगत्का बीज है । वही प्रपञ्चका कारण बनती है
परिणामी है और जगत् परिणाम । जन्म, स्थिति,
तिरोभाव, अनुग्रह—ये ब्रह्मके पाँच कृत्य-प्रपञ्चक है ।

शिवत्वकी प्राप्ति ही मुक्ति है । कर्म, उ
या ब्रह्मविद्यासे शिवत्वकी प्राप्ति होती है । शूद्रका अ
ब्रह्मविद्यामें नहीं है । सत्कर्माचरण तथा पुराणादि-
उसका पाप नाश हो जाता है ।

## लकुलीश पाशुपत-दर्शन

पशुपतिने बिना किसी कारण एवं साधनके ही ज
निर्माण किया । इस संसारसे मुक्ति दो प्रकारकी होती
एक तो दुःखकी आत्यन्तिक निवृत्ति और दूसरी पारमे
प्राप्ति । पारमैश्वर्य है दृक्शक्ति ( सर्वज्ञता ) और क्रि
—इच्छित वस्तुकी प्राप्ति । भगवद्दासत्व एक प्रकारका
है । व्रत, भस्मादि-धारण तथा उपहार—एकान्तमें
नाम लेकर हँसना, रोना एवं जपादि तथा द्वार (
विपरीत चेष्टा—पागलका-सा आचार )—ये साधन हैं धम

## शक्ति-दर्शन

पराशक्ति त्रिपुरसुन्दरीसे ही शब्द एवं वस्तु
उत्पत्ति हुई है । परमतत्त्व शिव हैं । शक्तिके स्
धारण करनेपर शिवने उसमें तेजस्-रूपसे प्रवेश कि
विन्दुका प्रादुर्भाव हुआ । शिवमें शक्तिके प्रवेशमें
तत्त्व—नाद व्यक्त हुआ । ये ही दोनों तत्त्व ( नाद वि
मिलकर अर्धनारीश्वर हुए । यही कामतत्त्व है । पुंतत्त्व
एवं नारीतत्त्व लाल है । दोनोंसे कलाकी उत्पत्ति हुई है
काम एवं कलाके तथा नाद एवं विन्दुके योगसे ही सृष्टि ह
मूलतत्त्व अनन्त एवं अव्यक्त है । सृष्टिके प्रत्येक वि
उस शिवतत्त्वका आगम है । उस शिवकी अजा आद्या श
प्रकृतिरूपा हैं ।

जीवके उद्धारके लिये वेद, वैष्णव, शैव, दक्षिण,
सिद्धान्त तथा कल—ये सात आचार हैं । दिव्य भावके अ

द्र होती है। आराधनाके लिये महाशक्तिके दस
ास्वरूप हैं—महाकाली, उग्रतारा, षोडशी (त्रिपुर-
), भुवनेश्वरी, छिन्नमस्ता, भैरवी, धूमावती, बगलामुखी,
और कमला। इन शक्तियोंके साथ परतत्त्वके दस
रूपोंकी उपासना होती है। क्रमशः उनके नाम हैं
, अक्षोभ्य पुरुष, पञ्चवक्त्र रुद्र, त्र्यम्बक, कबन्ध,
ूर्ति, एकवक्त्र रुद्र, मतङ्ग, सदाशिव और विष्णु। जीव
लन एवं आराधनासे, शक्तिकी कृपासे शिवत्वको
के पाशमुक्त हो जाता है।

## कुछ अन्य दर्शन

दर्शनोंके अतिरिक्त भक्तिके स्वरूप, साधन और
साक्षात्कार करनेवाले नारद तथा शाण्डिल्यकृत
भी भक्तिदर्शनके रूपमें विख्यात हैं। ये बड़े ही
तथा भक्तितत्त्वका निरूपण करनेवाले दर्शन हैं।
ावा- वैद्यक-शास्त्रका अपना पृथक् दर्शनशास्त्र है।
ं प्रारब्धको मानकर उसमें चिकित्साका क्या
यह इस दर्शनशास्त्रका विषय है। इसी प्रकार
दर्शन है। इस दर्शनकी मान्यता है कि 'परमतत्त्व
। शिव एवं पार्वतीका वह मूलभाव स्थूल जगत्में
ं अभ्रक रूपसे व्यक्त है। पारद आनन्दकी मूर्त
क है। पारद ही रस है। सृष्टिसे पार करनेवाला
े पारद कहा जाता है। पारदकी सिद्धिसे शरीर
र विजय पा लेता है। इसी प्रकार ज्यौतिषका
ा भी पृथक् है। उसका सारांश इस प्रकार है—

ूर्ण जगत् और उसकी घटनाएँ नक्षत्र-जगत्पर
त हैं। नक्षत्रोंकी गति, स्थिति एवं संयोग ही
समस्त रूपों, क्रियाओं तथा गुणोंके कारण हैं।
जो अभिव्यक्ति पृथ्वीपर क्रिया और पदार्थके रूपमें
समष्टिमें नक्षत्रोंके रूपमें है। प्रत्येक क्रिया, प्रत्येक
पूर्वनिश्चित है। अवश्य ही उसमें स्थित जीव
रहता है। सभी आकृतियाँ, क्रियाएँ, शब्दादि
। उनका बराबर आविर्भाव, तिरोभाव होता रहता
प्रकार संसारका इतिहास अपनेको बार-बार ज्यों-
दुहराता है। प्राणीके कर्म संकल्पपूर्वक ही होते
ल्प ही कर्मका कारण है। संकल्प भावस्तरोंकी
क है। यही भाव सारे ग्रहोंके भी संचालक हैं।
ं सदा ग्रहोंके अनुसार ही होंगे। प्रारब्धवाद और
कोई भेद नहीं है। मनुष्यका कर्म उसे फल देनेमें

ज्यौतिषकी भाँति ही व्याकरणका भी दर्शन
इस दर्शनको स्फोटवाद या शब्दाद्वैतवाद कहते
पाणिनि इसके उद्भावक हैं। यह दर्शन कहता है
अनादि और सनातन है; जितने दृश्य हैं, वे
या विचारकी छाया, उन्हींके मूर्तरूप हैं। दृ
अवास्तविक है। शब्दके बिना ज्ञान स्वयंप्रकाश
शब्द और ज्ञान—ये परस्पर अविभेद्य हैं। शब्द
ही श्वासादि समस्त क्रियाओंका कारण है। शब्द
शक्तिसे युक्त है। संसार अर्थसे बना है। शब
ज्ञान देता है। वाचकताका अधिष्ठान प्रणव है। वही
मूल कारण है। नाम-रूपात्मक ही विश्व है। वि
ब्रह्मका परिणाम नहीं, विवर्त है। शब्दका अर्थ
सम्बन्ध नहीं, नित्य सम्बन्ध है। व्यक्त शब्दकी वाणी
में परा, नाभिमें पश्यन्ती, हृदयाकाशमें मध्यमा औ
वैखरी रूपसे प्रकट होती है। प्रणवोपासना, योग,
सत्य भाषण शब्दब्रह्मकी अनुभूतिमें सहायक हैं।

इसी प्रकार योगके अनेक मार्गोंने शरीरको ज्ञान
का मन्दिर मानकर नेती, धोती आदि षट्कर्मसे
शुद्धिका प्रतिपादन किया है। षट्चक्र-वेधका कुण्ड
भी एक दर्शनशास्त्र ही है। ब्रह्म, विष्णु
ग्रन्थियोंको वेदान्तके मल, विक्षेप, आवरणकी भाँति
उनके वेधनके लिये प्रवृत्त होनेवाली तन्त्रसाधन
एक दर्शन है। ये सभी आस्तिक दर्शन सा
अधिकारीके भेदसे ही भिन्न हैं। वस्तुतः इनका
दर्शन है और वही उनका लक्ष्य भी है।

## भारतीय दर्शन और व्यवहार

एकत्वमें अनेकताकी अभिव्यक्ति और अनेकता
का दर्शन, यही भारतीय दर्शनकी विशेषता है
हिंदीके सम्मान्य विद्वान्ने अभी कहा है—'विश्व
विभिन्नताओंमें एकताका जितना पूर्ण एवं सार्थक
भारतने किया, वैसा कोई देश और कोई जाति
सकी; किंतु हमारे देशमें जितना श्रेणीभेद है, उ
कहीं नहीं है।' यह आश्चर्य आपको साम्यवादक
धारणाके कारण हुआ। नहीं तो अनेकतामें एकता
ही भारतीय परम्परा है। अनेकतामें एकत्वका
न सम्भव है और न आदर्श। पशु, मानव,
एकत्वका दर्शन करके यदि एक-सा आहार भी सब
जाने लगे तो उसमें सबकी हानि होगी। लाभ

। एकत्वसे बहुत्वका उत्थान भी भारतीय दर्शनने ही है। जिस कर्म, अधिकार, भावादि भेदसे बहुत्वका , उसके अनुरूप व्यवहार ही व्यक्ति एवं समाजके लिये री है । अतः व्यवहारमें दूसरे देशोंकी अपेक्षा धिक श्रेणी-भेद अधिकार-निरूपणका परिणाम है। कारी है और एकत्वका अविरोधी है । भारतीय गम्भीरताके साथ उसकी यह मौलिक विशेषता समझे बिना हम उसकी व्याख्या करते समय भ्रममें प पदार्थ-विज्ञान तथा आलोचनाके क्षेत्रमें हम प्रत्यक्ष यह देखते हैं कि ज्ञान जितना सूक्ष्म होगा, पदार्थोंके एवं श्रेणी-भेद बढ़ेंगे और अज्ञान श्रेणी-भेदोंका लो है । विचार जहाँ व्यावहारिक श्रेणी-भेद बढ़ाता मूल एकत्वका दर्शन कराता है; पर अज्ञानमें, श्रेणियां होनेके साथ बौद्धिक भेद बढ़ता है।

# हिंदू-संस्कृति और उपनिषद्

( लेखक—पं० श्रीरामगोविन्दजी त्रिवेदी )

नेषद् हिंदू-संस्कृतिकी अमूल्य और कहीं भी, किसी या भाषामें न मिलनेवाली अतुलनीय अध्यात्म- । आज हम इससे पराङ्मुख हैं, इसीलिये परमुखा- । और नाना प्रकारके सङ्कटोंसे ग्रस्त हैं। अपने घरकी को सम्हालें और समझ लें तो हमारे सारे दुःख-संकट दूर हो सकते हैं।

ञ्जल महाभाष्य ( पस्पशाह्निक ) में लिखा है— ी २१, यजुर्वेदकी १००, सामवेदकी १००० और की ९ शाखाएँ हैं। अर्थात् सब मिलाकर चारों वेदोंकी ाखाएँ हैं।' प्राचीन साहित्यसे यह भी पता चलता तनी शाखाएँ थीं, उतनी ही संहिताएँ थीं, उतने ही ौर आरण्यक थे, उतने ही कल्पसूत्र और उपनिषदें हमारे दुर्भाग्यसे इन दिनों कोई भी विभाग पूरा-का-पूरा ता । प्रत्येक शाखाकी एक विशिष्ट उपनिषद् थी; ११३० उपनिषदें उपलब्ध होनी चाहिये । परंतु हैं १०८, जो उपनिषत्साहित्यकी सारभूत हैं पनिषद् १४४)। मुक्तिकोपनिषद् (प्रथम अध्याय )से वेदित होता है कि '१०८ में १० ऋग्वेदसे, १९ दसे, ३२ कृष्णयजुर्वेदसे, १६ सामवेदसे और ३१ से सम्बन्ध रखती हैं।' हाँ, इनके अतिरिक्त ा० वेलवलकरने पहले-पहल बाष्कल्य, छागल्य, और शौनक नामक उपनिषदोंको सानुवाद किया है । जर्मन भाषाके अनुवादके साथ ६० उपनिषदोंको प्रकाशित किया है। इस ह कई संस्करण हो चुके हैं। नारायणस्वामी मने अंग्रेजी-अनुवादके साथ ३०-३० उपनिषदोंको ११ और कहीं ९ उपनिषदें इकट्ठी छापी गयी हैं । शा बड़े बेटे दाराशिकोहने भी फारसी-अनुवादके साथ कई उपनिषदोंको छपाया था । इधर अड्यार ( मद्रास थियासाफिकल सोसाइटीने तो लगभग २०० उ छापी हैं ।

'उप' और 'नि' उपसर्गोंवाले 'सद्' धातुसे 'क्विप् करनेपर 'उपनिषद्' शब्द बनता है । इसका तात्वि ब्रह्मविद्या है । प्रायः इसी अर्थमें यह शब्द रूढ़ है। पनिषद्के उपोद्घातमें श्रीशङ्कराचार्यने लिखा है कि मुमुक्षुओंकी संसार-बीज भूत अविद्या नष्ट होती है, जो उन्हें ब्रह्मप्राप्ति करा देती है और जिससे दुःखोंका शिथिलीकरण हो जाता है, वही अध्यात्मविद्या उपनि इसका मुख्य अर्थ तो ब्रह्मविद्या ही है, गौण अर्थ ब्र प्रतिपादक ग्रन्थविशेष है । परंतु कुछ उपनिषदें स्वरूपके विचारसे परिपूर्ण हैं और कुछमें विष्णु, शक्तिकी उपासनाएँ भी भरी पड़ी हैं।

उपनिषदों, श्रीमद्भगवद्गीता और व्यासकृत सूत्रोंका नाम आचार्योंने 'प्रस्थानत्रयी' रक्खा है । प्र ही हिंदू-धर्म और हिंदू-दर्शनकी विशेष आधारशि परंतु गीता और ब्रह्मसूत्रका मूल-स्रोत उपनिषदें हैं, संस्कृत-साहित्यमें सबसे महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ उपनिषदें मा हैं। जिस सम्प्रदायकी भाष्य-टीकाएँ उपनिषदोंपर वह नगण्य माना जाता है। इसीलिये प्रायः सभी सम उपनिषदोंपर टीकाएँ लिखी हैं ।

वेदोंके जो मन्त्र और ब्राह्मण नामके दो भाग हैं,

ंके विस्तृत विवरण दिये गये हैं और नाना उपाख्यान हैं। तपोधन ब्राह्मणोंने ब्राह्मण-भागका संकलन और किया है; इसीलिये इस भागका नाम 'ब्राह्मण' या ग्रन्थ' है। ब्रह्मका एक अर्थ यज्ञ भी है; इसलिये ादक होनेके कारण भी इसका नाम 'ब्राह्मण' पड़ा। पिने, जिनके वंशने या जिनके शिष्योंने जिस ब्राह्मण-उपदेश दिया है, उन्हींके नामपर प्रायः उस ग्रन्थका ा भी हुआ है। ब्राह्मणोंके जो अंश अरण्य या विपिनमें ौर उपदिष्ट हैं, उनका नाम 'आरण्यक' है और इन या आरण्यकोंके जो भाग गहन-गम्भीर हैं और ान-चिन्तनसे परिपूर्ण हैं, उनका नाम 'उपनिषद्' है।

न-संकोचके कारण यहाँ उन्हीं बारह उपनिषदोंका संक्षिप्त परिचय लिखा जायगा, जिनपर श्रीशङ्कराचार्य-य लिखा है। इन बारहों उपनिषदोंको वेदान्तसूत्रके भाष्यमें शङ्कराचार्यने वेद कहकर बार-बार पुकारा। छः उपनिषदोंका भी शङ्कराचार्यने उल्लेख किया उनपर भाष्य नहीं लिखा है। छान्दोग्य और ाक सबसे बड़ी उपनिषदें हैं। कुछ गद्यमें हैं, कुछ र कुछ उपनिषदें गद्य-पद्यात्मक भी हैं। ऋषियोंके ाक अनुभव सूत्ररूपसे उपनिषदोंमें ग्रथित हैं; इसलिये ं कहीं-कहीं सामञ्जस्यका अभाव होना स्वाभाविक है। पदेशोंकी महानतामें कोई कमी नहीं आती।

वेदका जो कौषीतकि या शाङ्खायन आरण्यक इस लब्ध है और जिसे ए० बी० कीथने अंग्रेजीमें भी और सम्पादित कर प्रकाशित किया है; उसमें पंद्रह ाये जाते हैं। इसी आरण्यकके तीसरेसे छठे अध्यायोंका षीतकि-उपनिषद्' है। इस उपनिषद्के प्रथम चित्र गार्ग्यायणि नामके क्षत्रिय राजाने उद्दालक नामके विद्वान् ब्राह्मणको परलोकविषयक उपदेश दूसरे अध्यायमें महाप्राण अर्थात् परब्रह्मका और के सस्नेह सम्बन्धका विवरण है। तीसरेमें इन्द्रने दिवोदासको प्राण और प्रज्ञाका उपदेश दिया है, काशिराज अजातशत्रुने बालाकि नामके ब्राह्मणको शिक्षा दी है।

ेदीय 'ऐतरेय आरण्यक'में पाँच भाग या आरण्यक ाको प्रसिद्ध वेदज्ञ सत्यव्रत सामश्रमीजीने सायण-ाथ प्रकाशित किया है। इनमें द्वितीय आरण्यक तन्त्र द्वितीय भागके चौथेसे छठे अध्यायोंको 'ऐतरेयो-पनिषद्' कहा जाता है। इसके प्रथम अध्यायमें सृष्टि, दूसरेमें जीवोंके जन्म और तीसरेमें परब्रह्मकी स

सामवेदकी कौथुमी शाखाका ब्राह्मण चालीस परिपूर्ण हुआ है। इसके पचीसवें भागको पञ्चविंश या ब्राह्मण', छब्बीसवेंसे तीसवें भागोंको 'षड्विंश इकतीसवेंसे बत्तीसवें भागको 'मन्त्र ब्राह्मण' और चालीसवें भागको 'छान्दोग्योपनिषद्' कहा जाता है। सामश्रमी, ए० सी० वेदान्तवागीश, के. क्लेम, एच. एफ़् आदिने इन ब्राह्मणग्रन्थोंको अत्यधिक व्यय करके ा और प्रकाशित किया है।

छान्दोग्योपनिषद् एक विशाल ग्रन्थ है। इस और दूसरे भाग या प्रपाठकमें ओंकार, उद्गीथ औ आलोचना है। तीसरेमें परब्रह्मकी विभूति है। इस देवकीनन्दन श्रीकृष्णकी भी कथा है। श्रीकृष्ण घोर उ से धर्मकथा सुनकर भूख-प्यास भूल गये थे। चौथे काम जाबालकी कथा है। सत्यकामने बाल्यकालकी स कार्यपरम्पराको ही देखकर परब्रह्मका ज्ञान प्राप्त कि पाँचवेंमें लिखा है—श्वेतकेतु आरुणेय नामके श ब्राह्मणने प्रवाहण जैबलि और अश्वपति कैकेय र परमात्माका उपदेश पाया था। इन्हीं श्वेतकेतुने अप उद्दालक आरुणिसे परब्रह्मका ज्ञान पाया था—यह छठे भागमें है। सातवेंमें उल्लेख है कि सन नारदजीने नाम, वाक्य, मन, सङ्कल्प, चित्त, ध्यान, बल, अन्न, जल, तेज, आकाश, स्मरण, आशा, प्र परमात्माके सम्बन्धमें उपदेश प्राप्त किया था। आठ या प्रपाठकमें परब्रह्म और प्रजापतिके सम्बन्धमें अ जटिल और निगूढ़ आलोचनाएँ हैं।

सामवेदकी ही तलवकार शाखाकी 'केनोपनिष यह इस शाखाका नवम अध्याय है। परंतु यह तलवकारोपनिषद्से भिन्न है। इसके प्रथम और खण्डोंमें परब्रह्मका विवेचन है। तीसरे और चौथेमें है—देवोंके सामने परमात्मा प्रकट हुए। परंतु देवों पहचाना नहीं। अनन्तर हैमवती उमाने देवोंसे कह ब्रह्म हैं। इन्हींकी शक्तिसे तुम्हें महिमा मिली है।' इस व्याजसे यह बताया गया है कि वायु, अग्नि आदि शक्तियाँ परमात्मशक्तिका ही विकासमात्र हैं।

कृष्णयजुर्वेदका 'तैत्तिरीय आरण्यक' दस प्रप विभक्त है। इनमें सातवें, आठवें और नवें प्रपा

ोपनिषद्' कहा जाता है। प्रथम प्रपाठक या वल्लीमें
तथा 'भूः, भुवः, स्वः' शब्दोंका प्रकृत अर्थ बताया
और धर्मानुष्ठानका पवित्र सदुपदेश किया गया है।
लीमें परब्रह्मका समीक्षण किया गया है। तीसरीमें वरुण-
पुत्रको परमात्माका उपदेश किया है। कृष्णयजुर्वेद-
ाठक-संहिताकी 'कठोपनिषद्' है। इसमें छः वल्लियाँ
में नचिकेताकी प्रसिद्ध कथा है। नचिकेताने मृत्यु-
रमें जाकर मृत्युसे ही परमात्माकी शिक्षा ली है।
ात्मा और जीवात्माके विषयमें बहुत ही सुन्दर उपदेश
ी वेदकी 'श्वेताश्वतरोपनिषद्' है, जिसमें सांख्य,
ौर वेदान्तका रहस्य भरा पड़ा है।
्यजुर्वेदकी वाजसनेयसंहिताके चालीसवें अध्यायको
योपनिषद्' कहा जाता है। इसमें परमात्मविषयक
क अद्भुत और अनूठे उपदेश हैं। इस वेदकी जो
। (माध्यन्दिन) और काण्व नामकी दो संहिताएँ
, उन दोनोंके ब्राह्मणोंका नाम 'शतपथब्राह्मण' है।
। बड़ा ब्राह्मण-ग्रन्थ है और इसे जे० एगलिंग, ए०
माध्यन्दिन) तथा डब्ल्० कैलेण्डर (काण्व) ने
पये व्यय करके सायणभाष्यके साथ प्रकाशित किया
ध्यन्दिन शाखाके शतपथब्राह्मणमें चौदह काण्ड हैं
काण्डोंमें एक सौ अध्याय हैं। इसीलिये इसका
ातपथ' रक्खा गया है। इसके चौदहवें काण्डको
कहा जाता है और इस आरण्यकके अन्तिम छः
ा नाम 'बृहदारण्यकोपनिषद्' है। इसके पहले
सृष्टि और सृष्टिकर्ताका परिचय दिया गया है।
जातशत्रुसे गार्ग्य-बालाकिने परमात्मज्ञान प्राप्त किया
ारेमें उल्लेख है—विदेहराज जनकने एक विराट्
, जिसमें कुरु, पाञ्चाल आदि प्रदेशोंके अनेकानेक
पधारे। सभामें सबको राजा जनकके पुरोहित याज्ञ-
पराजित करके राजपुरस्कार प्राप्त किया। सभामें
चक्नवी नामकी महाविदुषी महिला भी उपस्थित थीं;
भी याज्ञवल्क्यसे परास्त हो गयीं। चौथेमें जनक
वल्क्यके बीच परब्रह्मके बारेमें एक-से-एक विकट
र्क देखे जाते हैं। इसी अध्यायमें अपनी पत्नी
याज्ञवल्क्यने परमात्माका उपदेश दिया है। पाँचवें-
और प्रजापति, वेदत्रय और गायत्रीका वर्णन है।
हा गया है—उद्दालक आरुणिने प्रवाहण जैवलि नामक

काठको भी यदि ऐसा अमृतमय उपदेश दिया
उसमें भी टहनियाँ और पत्ते निकल आयें।'

अथर्ववेदकी उपनिषदें तो अगणित बतायी
परंतु तीन अत्यन्त प्राचीन हैं—प्रश्नोपनिषद्, मुण्डक
और माण्डूक्योपनिषद्। प्रश्नोपनिषद्में परमात्मवि
प्रश्न और उनके उत्तर हैं। मुण्डकोपनिषद्में तीन
मुण्डक हैं और सबमें परमात्मरहस्य विवृत हैं। म
ब्रह्मकी सर्वव्यापकता प्रतिपादित की गयी है।

यही उन बारह उपनिषदोंका अतीव संक्षिप्त
है, जिनपर भगवान् शङ्कराचार्यने अपना अपूर्व भाष्
है। इनमें भी सामवेदीय केनोपनिषद्पर आचार्यच
भाष्य लिखे हैं—एकका नाम पदभाष्य है और दूसरे
वाक्यभाष्य है।

ब्राह्मणों और आरण्यकोंको कर्मकाण्ड कहा जाता
उपनिषदोंको ज्ञानकाण्ड। कर्मकाण्डकी चर्चा तो इ
नाममात्रकी ही है; क्योंकि इसके आधार जो यज्ञ
तो विलुप्त-से हो गये हैं अथवा रूपान्तर प्राप्त कर
परंतु ज्ञानकाण्डमें कोई भी परिवर्तन नहीं हु
उपनिषदोंमें जो परमात्मा, आत्मा, सृष्टि, पुनर्जन्म
धर्म आदिका विवरण दिया हुआ है, वह आजतक
त्यों है; बल्कि हिंदूधर्मका आजतक वही आधार म
है। इसीलिये प्रत्येक हिंदू उपनिषदोंके प्रत्येक
मन्त्रवत् सुनकर विमुग्ध और आनन्दनिमग्न हो ज
उपनिषदोंपर अबतक जितने भाष्य, वृत्तियाँ और
लिखी गयी हैं, कदाचित् ही किसी दूसरे साहित्यप
हों। शङ्कराचार्य, आनन्द भट्टोपाध्याय, अन
ब्रह्मानन्द, शङ्करानन्द, विद्यारण्य, सुरेश्वराचार्य,
विज्ञानभागवत, आनन्दगिरि, मुनि नित्यानन्द, रङ्ग
दिगम्बरानुचर, मध्वाचार्य, जपतीर्थ, व्यासतीर्थ, रघूत्त
ब्रह्मयोगी, नारायणमुनि, भास्करानन्द, अरविन्
महादेव शास्त्री, श्रीशचन्द्र वसु, भगवद्दत्त, भीमसेन
शास्त्री आदि-आदिकी जो उपनिषदोंपर भाष्य-टी
वे इस बातका समर्थन करती हैं। यही नहीं, विदेश
भी उपनिषदोंकी चमत्कारिता, सरलता, सुकुमारता,
मृदुता और मञ्जुलतापर मुग्ध तथा आसक्त हैं। ऑ
जी० ए० जेकब, ओर्टल, मैक्समूलर, ऑटो

दि-आदिने अंग्रेजी, जर्मन, फ्रेंच आदि भाषाओंमें
पर जो टीकाएँ लिखी हैं और उनके अनुवाद किये
उपनिषदोंकी महिमा और गरिमा सारे संसारमें फैली
विख्यात जर्मन विद्वान् शोपेनहारने लिखा है—
सारमें ऐसा कोई स्वाध्याय नहीं है, जो उपनिषदोंके
उपयोगी और उन्नतिकी ओर ले जानेवाला हो। वे
बुद्धिकी उपज हैं। आगे या पीछे एक दिन ऐसा
है कि यही जनताका धर्म होगा।' मैक्समूलरने
—'उपनिषदें वेदान्तके आदि-स्रोत हैं और ये ऐसे
, जिनमें मुझे मानवीय उच्चभावना अपने उच्चतम
पहुँची हुई मालूम पड़ती है।' सचमुच उपनिषदों-
वचन वह अमर और प्रतापमयी वाणी है, जिसे पढ़कर
सके अनुसार आचरणकर कितने ही विद्वान् सिद्ध
कितने ही पुरुष योगी हो गये, कितने ही जीवन्मुक्त
ने ही ब्रह्ममें विलीन हो रहे।

नेषदें ज्ञानभंडार हैं और इन्हींसे सारे दर्शन, सब
न तर्क, अखिल युक्तियाँ, समस्त तन्त्र, समूचे पुराण,
ार्थ, विज्ञान और निखिल विद्याएँ निकलकर मानव-
आनन्द और शान्तिकी विमल मन्दाकिनीमें बहा
इस प्रपञ्चमय संसारके सारे दुःख-दारिद्र्य, पाप-ताप
य-हैन्यको मार भगानेके लिये उपनिषदें जादूकी
।

निषदें क्रियात्मक विद्या हैं, काल्पनिक नहीं। मनुष्य
वनमें उपनिषद्-शिक्षाको व्यावहारिक रूपमें लाकर
ज्ञानको प्राप्त कर सकता है और समाजको भी
शिखरपर पहुँचा सकता है। उपनिषदोंके उपदेशके
मनुष्य कामादि षड्रिपुओंसे दूर रहकर, ब्रह्मचर्य-
नकर तथा शम, दम आदि साधन-चतुष्टयसे सम्पन्न
ं आत्मज्योति पा लेता है और दिव्य तेजसे समाज,
तेको भी उद्भासित कर देता है। उपनिषदें बताती
ुष्य अमृत-पुत्र है, वह संयमी रहकर बड़ी सरलता-
ा प्राप्त कर सकता है और हर एक प्रजाका ऐहिक
और पारलौकिक उन्नयन कर सकता है। कर्मफलका
के अथवा उसे ईश्वरार्पण करके निष्काम कर्मयोगी
कसंग्रही बननेकी शिक्षा उपनिषदोंका प्रत्येक वचन
केवल मीठा-मीठा चिल्लानेसे मुँह मीठा नहीं हो
इसीलिये उपनिषदें कहती हैं—'केवल पुस्तकें रटने-

पहले उपदेश सुनो या ग्रन्थ पढ़ो, उसके बाद उसका
करो, एकान्त शान्तिमें उसपर खूब विचार करो औ
अनन्तर चित्तवृत्तियोंको समेटकर अर्थात् अन्तर्मुख
मनको एकाग्र करके बराबर ध्यान धरो; तभी तुम्हें म
अखण्ड आनन्द और सनातन शान्तिकी प्राप्ति होगी
सिवा उपनिषदोंका यह भी उपदेश है कि जिस
उपदेश नहीं लेना चाहिये; पूर्ण संयमी बनकर
ब्रह्मनिष्ठ और तपोधन गुरुसे ही उपदेश लेना चाहिये

बृहदारण्यक ( ५ । २ । १—३ ) में ए
उपाख्यानके द्वारा दान, दम और दयाकी शिक्षा
है। छान्दोग्य ( ३ । १७ । ४ ) ने दान, आर्ज
और तपको अध्यात्म-मार्गका साधन बताया है।
( १ । २ । १—३ ) ने गुरु और माता-पिता
स्वाध्याय और धर्माचरणका उपदेश दिया है। 
एक दूसरे स्थल ( ४ । ४ । १—५ ) पर सत्यकी
अनिवार्य बताया है। प्रश्नोपनिषद् ( ६ । १ ) और
निषद् ( ३ । १ । ६ ) में भी ये ही बातें हैं। बृहद
एक स्थानपर ( ४ । ४ । २३ ) ज्ञान-साधनके लिये
और वैराग्यको आवश्यक बताया है। मुण्डक (
१२ ) ने भी इसका समर्थन किया है। बृहदारण्यक
४ । ५ ) और छान्दोग्य ( ८ । १६ ) ने मनुष्यको
करने और कर्म करनेमें स्वतन्त्र बताया है। मुक्ति
( २ । ५ । ६ ) ने पुरुषार्थ करनेपर विशेष बल 
कठोपनिषद् ( ४ । ११ ) ने बन्धनका कारण एक
अभावको बताया है। श्वेताश्वतर ( ३ । ८ ) ने जन
विकट चक्रको पार करनेका उपाय आत्मसाक्षात्कार
है। मृत्युके अनन्तर कर्मानुसार मार्ग पानेकी बात
है ( बृहदारण्यक ६ । २; छान्दोग्य ४ । १५;
१ । २-३ )। बृहदारण्यकका यह भी मत है ( ४
कि जिस समय मनुष्यकी सारी वासनाएँ छूट जाती
समय इसी लोकमें वह ब्रह्मको प्राप्त कर लेता है।
निरन्तर ध्यानसे 'निगूढ़-देव दर्शन' की बात कही
( श्वेताश्वतर १ । १४ ) तथा आत्मोपलब्धिको 'भूमा'
है। 'जहाँ न तो दूसरेको देखता है, न दूसरेको सुनता है, 
जानता है, वह है भूमा। भूमा ही अमृत है; इसके
जो है, वह मर्त्य और अनित्य है।' ( छान्दोग्य ८

इस तरह चाहे जिस दृष्टिसे देखिये, उपनिषदोंक

ातिके लिये भी गौरवकी वस्तु हैं। उपनिषदोंके अनुसार अपनेको बना लीजिये; आपको वह दिव्य और शक्ति प्राप्त हो जायगी, जिसकी मुट्ठीमें समूची प्रकृति है। आप सारे सौरमण्डलकी नकेल पकड़ लेंगे। ज्ञान आपको खिलवाड़ जँचेगा, विद्या आपकी बखानेगी और मृत्यु आपकी दासी बन जायगी। देख देंगे, वह देवता बन जायगा; आप जहाँ पैर वहाँ सोना हो जायगा; आप जिसपर कृपा कर देंगे, ध्वंसी भीम हो पड़ेगा। यदि आप उपनिषदोंके अपनेको विलीन कर सकें, तो पृथ्वी आपका न जायगी, आकाश आपका रङ्गमञ्च हो जायगा और वन संगीतमय हो रहेगा। आपकी प्रत्येक गतिमें ा अट्टहास होगा। आपकी हरएक दृष्टिमें लक्ष्मीका र आवास होगा; आपकी प्रत्येक कथामें कलाकी कमनीय काकली कूजेगी और आपकी प्रत्येक क्रियामें 'स सुन्दरम्' का मेघमन्द्र निनाद होगा। चर और अ और चेतनकी राई-रत्ती कथा कहनेवाली उप उपदेशमें और तदनुसार आचरणमें जिन्होंने अपन दिया है, उनके उपदेश अमोघ महामन्त्र हैं, वे ब्रह्मा तिलक हैं, वे ईश्वरीय दूत हैं। विश्वमें ऐसे मह अवतरण और संचरण आनन्द और शान्तिकी मन्दाकिनी बहानेके लिये है। ऐसे पुरुष जिधर चलते ही चन्दनवाही मलयानिल बहता है, उधर ही दी उधर ही श्री—सम्पत्ति हाथ जोड़े खड़ी रहती है, सौन्दर्य और सौकुमार्यकी नवल-धवल ज्योत्स्ना थिर इनकी प्रत्येक गति लोककल्याणके लिये है, ये ही उ और साधुसंरक्षण करते हैं, इन्हींका उद्देश्य कलियुग युगकी ओर ले जाना है।

## हिंदू-संस्कृतिका प्राकार !

गर्भवासमें मिलती शिक्षा, होते थे सोलह संस्कार।  
बाहर आते ही माता भी सिखलाती थी शौचाचार॥  
सदाचारकी सत्-शिक्षा सबको मिलती थी बारंबार।  
नित्य-नियमसे होता रहता देवाराधन, धर्माचार॥ १॥

सन्ध्या-तर्पण, नित्य श्राद्धकी वेदध्वनिका मधु गुञ्जार।  
नित्य होम, स्वाध्याय हो रहा, अतिथी-अभ्यागत-सत्कार॥  
अर्चा-पूजा प्रेमभावसे, करते सब सात्त्विक आहार।  
व्रत-उपवास, कथामृतरसको पीते, करते तत्त्व-विचार॥ २॥

काम्य कर्म ही वे नर करते, होता जिन्हें भोग-सुख-प्यार।  
किंतु विचक्षण बुद्धिमान् नर करते कामशून्य आचार॥  
सत्य, दया, तप, दान, यज्ञमें रहते थे वे धर्माकार।  
ज्ञान, ध्यान, हरि-गुण-गायन ही होता था उनका आधार॥ ३॥

आज्ञा-पालन, पातिव्रत ही उनका था आदर्श विचार।  
एकपत्नीव्रत थे वे मानव, जिन्हें सुहाता नहिं कुविचार॥  
करते सबसे निश्छल, निर्मम, किंतु प्रेमपूरित व्यवहार।  
दृढ़ रहकर स्वधर्मपालनमें करते रहते धर्म-प्रचार॥ ४॥

इस प्रकार होते नर-नारी, करते सदा विमल आचार।  
अन्तकालमें मरकर जाते देवयानसे शुभ अविकार॥  
निर्मल ब्रह्मधामको पाते अनुपम सुख अनन्त आगार।  
धार्मिक पुरुषोंका शाश्वत यह हिंदू-संस्कृतिका प्राकार॥ ५॥

—वासदेव

हासपुराणाभ्यां वेदं समुपबृंहयेत् ।
त्यल्पश्रुताद्वेदो मामयं प्रहरिष्यति ॥

तहास और पुराणोंके द्वारा ही वेदार्थका विस्तार
हिये । जिन्होंने शास्त्रोंका सम्यक् श्रवण नहीं किया
वेदोंको भय होता है कि ये हमपर प्रहार
करेंगे ।' आज यही हो रहा है । पाश्चात्त्य विद्वानोंने
रम्भ किया कि वेद तो गड़रियोंके गीत हैं ।
अच्छे शास्त्रज्ञ विद्वान्ने कहा—'गीता तथा दूसरे
देोंका इतना महत्त्व क्यों है, यह मैं नहीं समझ पाता ।
ं जो दर्शनशास्त्र, भाव या विज्ञान है, उससे तो
ी बातें बहुत स्पष्ट ढंगसे महाभारतमें ही हैं ।'
र श्रुतिपर आक्षेप इसलिये होता है कि हम
र व्याकरणके आधारपर मन्त्रोंका अर्थ करने लगते
भूल ही जाते हैं कि मन्त्र उन्हें इसीलिये कहा गया
ान करनेके लिये हैं । उनके देवताके आधारपर उनके
में मन एकाग्र करनेसे उनके मन्त्रार्थका दर्शन होता
इसलिये नहीं कि उनका अर्थ किया जाय । इतिहास
णोंमें उन्हीं मन्त्रोंका अर्थ विस्तृत किया गया है;
जेस मन्त्रका अर्थ जानना हो, उसको लेकर या तो
करना चाहिये, अथवा उस मन्त्रके ऋषिके
ाथा इतिहास और पुराणमें उस मन्त्रके देवताके
जो कुछ वर्णन आया है, उस सबको उस मन्त्रका
ाना चाहिये । जैसे वेदोंमें इन्द्रके बहुत-से मन्त्र हैं ।
के अर्थके सम्बन्धमें पुराणोंमें, स्मृतियोंमें, शास्त्रोंमें
ातना चरित है, सब देखना होगा । जिस मन्त्रके
हैं, उनकी वाणी पुराणादिमें जहाँ है, वहीं इस
र्थ भी है ।

क अध्ययनका अधिकार केवल यज्ञोपवीत-धारियोंको
और शूद्र सस्वर उच्चारणमें असमर्थ होनेके
दके अधिकारी नहीं हैं । वेद ईश्वरीय ज्ञान है ।
मात्रके लिये सर्वेश्वरकी ओरसे दिया गया है । उससे
तिके एक बड़े वर्गको वञ्चित नहीं रहना चाहिये ।
ं उनका अधिकार नहीं है तो उन्हें ज्ञान कैसे प्राप्त
ोंने सृष्टिके आदिमें ज्ञान कैसे प्राप्त किया ? क्योंकि
कर्मके विभागसे चारों वर्णोंकी रचना अनादि है ।

सृष्टिके प्रारम्भसे वह चला आ रहा है । अतए
प्रारम्भमें जब मनुष्योंको ईश्वरीय ज्ञान मिला, तब क्या
शूद्रोंको भगवान्ने मूर्ख ही छोड़ दिया ? ज्ञान स्व
नहीं किया जा सकता, वह दूसरेसे सीखा जाता है—
वेदोंके प्रसङ्गमें बता आये हैं । जो वेदोंके
नहीं हैं, उन्हें तो वेद मिले न होंगे । तो क्या
मन्त्रोंका अर्थ-दर्शन करके ऋषियोंने उसे अपन
प्रकट नहीं किया, स्त्री-शूद्र मूर्ख और गूँगे रहे ?

बात ऐसी नहीं है । नियम यह है कि जो जैसा
होता है, उसे उसी प्रकार समझना पड़ता है । जो
सकते थे, जो मन्त्रद्रष्टा हो सकते थे, जो सस्वर
समर्थ थे, उन्हें परमात्माकी ओरसे सम्पूर्ण ज्ञानके
हुए । ये ईश्वरीय सूत्र ही मन्त्र हैं । इन मन्त्रोंमें ज्ञा
है—**'परोक्षवादो वेदोऽयम् ।'** इस प्रकार सूत्ररूपसे
होनेका कारण यह था कि ज्ञान अनन्त है । उसके
थोड़े ही हो सकते हैं, किंतु उसका अर्थ-विस्तार
ज्ञानसूत्रोंकी तो सम्यक्-रक्षा सम्भव है, किंतु अर्थ
रक्षा नहीं हो सकती । सृष्टिमें आगे अनेक बार
विस्मरण-स्मरण-चक्र चलेगा, यह सर्वज्ञ प्रभुसे अवि
था । ऐसी परिस्थितिमें यदि मूल सूत्र रक्षित रहे
मन्त्रद्रष्टा पुनः हो सकते हैं । अर्थ-विस्तार उन्हें
फिर प्राप्त हो जायगा । ज्ञानका बीज नष्ट न होगा
भी यही—हम देखते हैं कि गीतामें भगवान्ने
कहा कि 'मैंने यह ज्ञान सूर्यको दिया था । सू
इक्ष्वाकुके क्रमसे आगे बढ़कर बहुत दिनोंमें इस
लोप हो गया । अब मैं उसी अनादि ज्ञानका तु
उपदेश कर रहा हूँ ।' इसी प्रकार इतिहास और
पुनः सङ्कलन द्वापरके अन्तमें भगवान् कृष
बादरायण व्यासने किया । आज महाभारत और पुर
रूपमें उपलब्ध हैं । अतः जो ज्ञानसूत्रको समझ
उसकी रक्षा करनेके अधिकारी थे, उन्हें ईश्वरीय
सूत्रोंके रूपमें प्राप्त हुआ ।

जो ज्ञानसूत्ररूप मन्त्रोंमें मन एकाग्र करने
दर्शनमें समर्थ नहीं थे, जो सस्वर उच्चारण नहीं क
थे, जिनकी बुद्धि परोक्षवाद नहीं ग्रहण कर सक

ही उन्हें इतिहास और पुराणका ज्ञान ब्रह्माजीसे—सी प्रकार ऋषि-परम्परासे प्राप्त हुआ, जिस प्रकार ोंको वैदिक ज्ञान। दोनोंमें कोई अन्तर नहीं था। क सूत्ररूप था और दूसरा भाष्यरूप।

**प्रथार्द्रैधाग्नेरभ्याहितात्पृथग्धूमा विनिश्चरन्त्येवं ऽस्य महतो भूतस्य निश्वसितमेतद्यदृग्वेदो यजुर्वेदः ऽथर्वाङ्गिरस इतिहासः पुराणं विद्या उपनिषदः श्लोकाः व्याख्यानानि व्याख्यानान्यस्यैवैतानि निश्वसितानि।**

(बृहदारण्यक० २।४।१०)

े गीले ईंधनमें अग्नि लगानेसे धुआँ निकलता है, र ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, आङ्गिरस अथर्ववेद, पुराण, विद्या (धनुर्वेदादि), उपनिषद्, श्लोक, ाविवरण तथा अर्थवाद—वे इस महद्भूत (परमात्मा) नेःश्वास हैं।' इस प्रकार श्रुतिने पुराणादि समस्त अपौरुषेय, अनादि बतलाया है। यह ईश्वरीय ज्ञान मिला। उनसे—

**हासपुराणानि पञ्चमं वेदमीश्वरः।**
**भ्य एव वक्त्रेभ्यः ससृजे सर्वदर्शनः॥**

(श्रीमद्भा० ३।१२।३९)

ेहास और पुराणरूप पाँचवें वेदको उन समर्थ, ााजीने अपने सभी मुखोंसे प्रकट किया।'

**णं सर्वशास्त्राणां प्रथमं ब्रह्मणा स्मृतम्।**
**न्तरं च वक्त्रेभ्यो वेदा अस्य विनिर्गताः॥**

(मत्स्यपुराण)

स्त शास्त्रोंमें ब्रह्माजीने सर्वप्रथम पुराणोंका उपदेश किया। पीछे उनके मुखोंसे वेद प्रकट हुए।'

यपुराणके इस वचनने स्पष्ट कर दिया कि ज्ञानकी ष्यको ईश्वरकी ओरसे सर्वप्रथम स्पष्ट एवं विस्तृत । उस स्पष्ट रूपके सभी अधिकारी थे। पीछे के मूलसूत्र, जो सूत्र समझने और उनकी रक्षा मर्थ थे, उनको प्राप्त हो गये।

प्रकार पुराण भी अनादि ईश्वरीय ज्ञान ही हैं। ाँति ही पुराणोंकी भी परम्परा प्राप्त होती है और मूल पुराण अधिकारि-भेदसे शाखा-भेदके रूपमें ुआ, यह भी पुराणोंसे ही ज्ञात होता है। भगवान जो बीचमें अस्त-व्यस्त हो गयी थी, व्यवस्थित अपनी वाणीमें उसे सजाया, अष्टादश पुराणोंका दिया। आज जो पुराण प्राप्त हैं, वे यही द्वापरके भगवान् व्यासद्वारा व्यवस्थित किये पुराण हैं। आगे देखेंगे कि ये पुराण भी कुछ अस्त-व्यस्त हो ग उनमेंसे कितनोंके बहुत अंश अप्राप्य हैं।

वेदोंको ऋषियोंने घन-जटादि अनेक प्रकारके व्यवस्था करके ज्यों-का-त्यों बनाये रक्खा। उन मात्रातक घटी-बढ़ी नहीं। अतः वेदवाणी अपौरु केवल मन्त्रक्रम अर्थ तथा स्मरण-सुविधाके लिये ब और क्रमको अपौरुषेय नहीं माना जाता। सम्बन्धमें ऐसी बात नहीं रह सकी। वेदार्थ अत्यन्त था। उसे ज्यों-का-त्यों स्मरण रखना सम्भव नह करोड़ों वर्षोंमें वह अनेक बार विस्मृत हो गया बार उसके अनेक अंश अज्ञात हो गये। बार-बार मन्त्रोंमें मनोनिग्रह करके मन्त्रार्थविस्तारद्वारा ज्ञानको प्रकट करते रहे। इसीसे किसी-किसी वे पुराने द्रष्टा दूसरे ऋषि थे और अब दूसरे ऋषि म हैं। द्वापरके अन्तमें भगवान् व्यासने देखा कि वेदार्थ ऋषियोंकी वाणीमें बहुत विस्तृत और अ हो गया है। उन्होंने उस सम्पूर्ण ज्ञानका सङ्कलन ि अठारह पुराणों तथा महाभारतके रूपमें लिखा। अनेक स्थल ज्यों-के-त्यों ऋषियोंके, शास्त्रोंके रख ि हैं। इस प्रकार पुराणोंकी रचना भगवान् व्यासकी ि उनका समस्त वर्णन, पूरे उपदेश तथा घटनाएँ अन इस प्रकार पुराणकी वाणी तो व्यासकृत है; किंतु उनक ज्ञानादि अपौरुषेय है, नित्य है।

## पुराणोंमें वेदार्थ-विस्तार

वेदोंमें समस्त ज्ञान सूत्ररूपसे है और परोक्ष वर्णित है। पुराणोंने उसी ज्ञानको स्पष्ट एवं विस्तृ है। पुराणोंमें जो इतिहास-भूगोल तथा प्राणियोंके व पुराणोंको आधुनिक या किसी कालविशेषकी रच बतलाते। भगवान् व्यास अपने ज्ञात इतिहास-लिखने नहीं बैठे थे। उन्होंने स्वयं लिखा है—

**स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूनां त्रयी न श्रुतिगोचर**
**कर्मश्रेयसि मूढानां श्रेय एवं भवेदि**

अधिकार नहीं है। कर्म-जगत्में वे 'कल्याण किसमें
: जाननेमें मूढ़—अज्ञ हो रहे हैं। अतएव इससे
ारत तथा पुराणोंमें) उनका कल्याण होगा।'
। प्रकार महाभारत और पुराणोंमें वे वेदके
ारियोंके लिये वही अनादि अपौरुषेय ज्ञान, जो लुप्त
ख्खरा हुआ था, एकत्र करनेमें प्रवृत्त हुए थे।
ुराणोंके अर्थके सम्बन्धमें उन्होंने बताया है—

ाणव्याख्या त्रिधा, आधिभौतिकी आधिदैविकी
मकी च।

ाणोंकी तीन प्रकारकी व्याख्या होती है, अर्थात्
एक साथ तीन वर्णन चलते हैं—
ातिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक। ये तीनों
। वस्तुतः तो आध्यात्मिक नित्य जगत्के अनुसार ही
वक भाव-जगत् है और उसीसे आधिभौतिक स्थूल
क्त हुआ है। तीनों जगत् परस्पर सर्वथा अनुरूप हैं।
कोई एक व्याख्या सत्य होनेपर तीनों ही सत्य
जो लोग यह कहते हैं कि रामायण एवं महाभारत
होनेवाले दैव एवं आसुरभावोंके संघर्षके रूपक हैं, वे
जगत्की घटनाएँ नहीं हैं, वे यह नहीं समझते कि
ात् ही स्थूल जगत्में व्यक्त होता है। अतएव जो
ात्का सच्चा रूपक है, उसकी घटनाएँ ठीक
ाक ही होंगी। जो स्थूल जगत्की सत्य घटनाओंको
रूपक बनाने चलेगा, वह अन्तर्जगत्का ठीक
र नहीं सकता। क्योंकि अन्तर्जगत् स्थूल जगत्से
ादृश्य—असमानता नहीं रखता।

ोंमें इतिहास है, भूगोल है, ज्यौतिष है, मनुष्य-
। वर्णन है, मनुष्य एवं पशु-जातियाँ हैं। जो कुछ
हो गया, हो रहा है या होनेवाला है, वह वेदोंमें
भी घटनादिके मूलरूप श्रुतिमें न हों तो उसमें
ा है, यह कहा न जा सके। नित्य इतिहास वेदमें
नित्य भूगोलादि भी—इतिहास और भूगोलादिका
्य अंश जो प्रत्येक सृष्टिमें आवृत्ति करता है।
वेदोंके उसी रेखाचित्रमें रंग भरकर उसकी
ो स्पष्ट किया है। जैसे वेदोंमें अपरिवर्तनीय
है। पुराणोंने कल्पभेदसे उनमें जो परिवर्तन
। उनको भी स्पष्ट कर दिया है। यही दशा
ाकी है।

श्रीकृष्णचरित एवं यदु-दुष्यन्त आदिका बहुत-सा
यह सब वर्णन वहाँ विस्तृत नहीं है।
केवल उतना अंश है, जितना प्रत्येक कल्पमें सम
है। पुराणोंमें, इतिहासमें तथा दूसरे शास्त्रोंमें
अनेक प्रकारसे वर्णित हैं। एक ग्रन्थ एक या
कल्पकी बात कहता है। इस प्रकार चरितोंका अन्त
भेदसे होता है। रामावतार तो प्रत्येक त्रेतामें होग
चरितमें कुछ अन्तर पड़ेगा। यह अन्तर पुराणादि
वर्णित है। एक प्रलयके पश्चात् फिर दूसरा क
है। उसमें वही चरित अधिकांश ज्यों-के-त्यों होते हैं
उस कल्पका पुराण भी वही होता है, जो आज है।
पुराण भी नित्य ज्ञान हैं।

## पुराणोंका स्वरूप

पुराण अठारह माने जाते हैं। ये महापुराण है
अतिरिक्त अठारह उपपुराण भी हैं। किसी कल
पुराण महापुराण समझा जाता था और किसीमें वह
माना गया। इस कारण पुराणोंमें महापुराण और उप
निर्णय करनेमें भेद पड़ता है। श्रीमद्भागवतके
अठारह पुराण अपनी श्लोक-संख्याके अनुसार निम्न

| | | |
|---|---|---|
| १ | ब्रह्मपुराण—दस | हजार |
| २ | पद्मपुराण—पचपन | ,, |
| ३ | विष्णुपुराण—तेईस | ,, |
| ४ | शिवपुराण—चौबीस | ,, |
| ५ | श्रीमद्भागवत—अठारह | ,, |
| ६ | नारदीयपुराण—पचीस | ,, |
| ७ | मार्कण्डेयपुराण—नौ | ,, |
| ८ | अग्निपुराण—पंद्रह | हजार चार सौ |
| ९ | भविष्यपुराण—चौदह | ,, पाँच ,, |
| १० | ब्रह्मवैवर्तपुराण—अठारह | हजार |
| ११ | लिङ्गपुराण—ग्यारह | ,, |
| १२ | वाराहपुराण—चौबीस | ,, |
| १३ | स्कन्दपुराण—इक्यासी | हजार एक सौ |
| १४ | वामनपुराण—दस | हजार |
| १५ | कूर्मपुराण—सत्रह | ,, |
| १६ | मत्स्यपुराण—चौबीस | ,, |
| १७ | गरुडपुराण—उन्नीस | ,, |

कल्प-भेदसे इनमेंसे कुछ पुराण उपपुराण माने जाते
निम्न पुराणोंमेंसे कोई उनके स्थानपर महापुराण
हैं—

देवीभागवत

-वायुपुराण

दो पुराणोंको भी पुराण मान लें तो शेष सत्ताईस
प्रसिद्ध हैं। ये पुराणोंके समान ही प्रामाणिक हैं।
गा ठीक नहीं कि ये पुराणोंके पश्चात् रचे गये।
छ तो पुराणोंके परिशिष्ट हैं, जैसे हरिवंश-पुराण महा-
परिशिष्ट है। कुछ उपपुराण पुराणोंके भगवान् व्यास-
लित होनेसे पूर्वके हैं। उनके उद्धरण पुराणोंमें हैं और
प्रकार वेदार्थका विस्तार करते हैं, जिस प्रकार
इन पुराणोंके नाम हैं—१. सनत्कुमार, २. नरसिंह,
ारदीय, ४. शिवधर्मोत्तर, ५. दुर्वासस, ६. कापिल, ७.
८. उशनस्, ९. वारुण, १०. आदित्य, ११. कालिका,
ब, १३. नन्दिकेश्वर, १४. सौर, १५. पाराशर, १६.
१७. वाशिष्ठ, १८. भार्गव, १९. आदि, २०. मुद्गल,
स्क, २२. देवी, २३. महाभागवत, २४. बृहद्धर्मोत्तर,
नन्द, २६. पशुपति, २७. हरिवंश। इनके अतिरिक्त
हापुराणोंमें जब किसीको उपपुराणोंमें गिनते हैं, तब
, ब्रह्माण्डपुराण, भागवत, देवीभागवत, वायुपुराण—
ोई एक या एकाधिक उपपुराण माने जाते हैं।

णोंके लक्षण करते हुए कहा गया है कि उनमें निम्न
ण होने चाहिये—

सर्ग ( सृष्टि-विस्तार );

विसर्ग ( विशेष सृष्टि— मानस सृष्टि, देवता, कारक
);

-स्थान ( सम्पूर्ण ब्रह्माण्डका संनिवेश );

-पोषण ( जीवोंका धर्म, उनके कृत्य—सदाचारादि,
इनके समाज चलते हैं );

-ऊति ( जीवोंकी कर्मवासना और उनकी स्वर्ग-
गतियाँ )।

-मन्वन्तराधिपतियोंके चरित, उनका वंशविस्तार;

-भगवान्‌के अवतार-चरित;

-निरोध ( आत्मसंयमके शम-दम-योगादि मार्ग );

-मुक्ति ( ज्ञानयोग, दर्शनशास्त्र );

-आश्रय ( भगवान्का आश्रय— अधिष्ठान )।

अथवा

१—सर्ग ( सृष्टि-विस्तार );

२—विसर्ग ( विशेष सृष्टि );

३—वंश ( प्रमुख वंशावली—नित्य इतिहास )।

४—मन्वन्तर।

५—वंशानुचरित।

महापुराणों और उपपुराणोंमें इनमेंसे ऊपरके
निम्न पाँच लक्षण होते हैं। वस्तुतः नीचेके पाँचमें ही
के दसों लक्षणोंका अन्तर्भाव हो जाता है। ये दस
पुराणोंमें व्यापक होते हैं। ऐसा नहीं कि उनके एक
या स्कन्धमें एक लक्षणका विस्तार हो। इन दस
अनुसार पूरा ग्रन्थ होता है। दस लक्षणोंके भीतर
समस्त ज्ञान आ गया, यह स्पष्ट समझा जा सकता है।

## पुराणोंका वर्तमान स्वरूप

नारदपुराणमें सभी पुराणोंकी विषय-सूची दी ग
उपलब्ध पुराणोंमेंसे भविष्यको छोड़कर शेष पुराण उस
मिल जाते हैं। सूचीके अनुसार पुराणोंकी श्लोक-संख्
कम पड़ती है। जो पुराण प्राप्त हैं, उनमें सूचीके
विषय नहीं मिलते। इससे यही जान पड़ता है
पुराणोंके बहुत अंश लुप्त हो गये हैं। बँगला 'विश्
अनुसार महापुराणोंका परिचय इस प्रकार है—

**१. ब्रह्मपुराण**—इस पुराणकी जो प्रति बंबईसे
उसकी अपेक्षा विश्वकोषमें दी हुई सूची अधूरी है। इस
२४५ अध्याय हैं। किन्हीं पुराणोंके मतसे इसमें १
श्लोक होने चाहिये। यह वैष्णव पुराण है।

**२. पद्मपुराण**—प्राप्त पद्मपुराणमें चार खण्ड हैं-
खण्ड, भूमिखण्ड, पातालखण्ड और उत्तरखण्ड। इस
दो संस्करण प्राप्य हैं—गौड़ीय और दाक्षिणात्य।
कथाओंमें कुछ अन्तर है। दोनोंमें समान अध्याय
हैं। प्राप्त पद्मपुराणमें ४८,४५२ श्लोक मिलते हैं।
खण्ड' तथा 'क्रियायोगसार' इसीके भाग बताये जाते हैं
जोड़नेसे छः खण्ड और श्लोक-संख्या ५५,००० ह
है। पद्मपुराणसे तीर्थमाहात्म्य, पर्वमाहात्म्यकी बहुत-स
छोटी पुस्तकें पृथक् की गयी हैं।

**३. विष्णुपुराण**—विष्णुपुराणका बहुत-सा भाग लुप्त
है। विष्णुधर्मोत्तर पुराण तथा ब्रह्मोत्तरखण्डको, जो इसके
जाते हैं, मिलानेसे इसकी श्लोक-संख्या १६ ... के

लोक फिर भी नहीं मिलते। ब्रह्मगुप्तने ब्रह्मोत्तरसिद्धान्त-
में विष्णुधर्मोत्तरसे ज्यौतिषका अंश लिया था, पर वह
पुराणमें नहीं मिलता। बहुत-सी छोटी-छोटी पुस्तकें
की अङ्गभूत बतायी जाती हैं, पर पुराणमें नहीं हैं।
वे लुप्त अंशके भाग हों।

**शिवपुराण**—कुछ लोग शिवपुराण और वायुपुराणको
तलाते हैं; पर वायुपुराणसे भिन्न शिवपुराण उपलब्ध
समें श्लोक-संख्या भी पूरी है। यह प्रति बंबईमें

**श्रीमद्भागवत**—श्रीमद्भागवतकी प्राप्त प्रतियाँ श्रीधरी
नुसार प्रमाण मानकर छपी हैं। श्रीधरजीकी टीका
ोपर है, उनकी संख्या अठारह हजार नहीं है।
।' की टीकामें जो अध्याय और श्लोक भागवतके बताये
जोड़ देनेपर श्लोक-संख्या पूर्ण हो जाती है।

**ारदीयपुराण**—इस पुराणकी प्राप्त प्रतिमें १८,११०
ते हैं। शेष ६,८९० श्लोक लुप्त हो गये जान पड़ते
ारदीयपुराण उपपुराणोंमें है। नारदीय पुराणके
। पुराणमें मिलते हैं।

**ार्कण्डेयपुराण**—इसमें नौ हजार श्लोक होने चाहिये,
ातिमें केवल ६,९०० श्लोक हैं। बाकी सब बातें
की सूचीसे मिलती हैं। कुछ चरित नारदसूचीके
सही अंश लुप्त होंगे।

**ग्निपुराण**—यह पुराण विद्याओंका विश्वकोष है।
रव्याकरण बड़ा सुन्दर संस्कृत-व्याकरण है। वैद्यक,
नुर्वेद, गान्धर्ववेद, स्थापत्यकला, साहित्य, दर्शन—
हैं और यह यथावत् प्राप्य है।

**विष्यपुराण**—भविष्यपुराणकी चार स्थानोंसे प्रकाशित
ाँ उपलब्ध हैं। नारदपुराणमें जो विषयसूची है,
की प्रति पूर्णतः नहीं मिलती। इनमेंसे एक प्रति तो
की सूचीसे सर्वथा भिन्न है। शेष तीनके भिन्न-
ा उस सूचीसे मिलते हैं। यदि नारदपुराणकी
लनेवाले अंश एकत्र किये जायँ तो कदाचित्
का कुछ व्यवस्थितरूप उपलब्ध हो। इस पुराणमें
ना खूब मिलायी गयी जान पड़ता है।

**ब्रह्मवैवर्त**—यह पुराण नारदीय पुराणके अनुसार

११. **लिङ्गपुराण**—नवलकिशोर प्रेसकी पुस्त
पुराणकी सूचीसे ठीक मिलती है; किंतु इसमें इस
ईशान-कल्पका बताया गया है और नारदपुराणके
इसे अग्निकल्पका होना चाहिये। हलायुधने 'ब्राह्म
में बृहत्-लिङ्गपुराणका उद्धरण दिया है; पर
प्राप्य नहीं है।

१२. **वाराहपुराण**—यह पुस्तक अधूरी छपी है
केवल २१८ अध्याय हैं। इनमें दस हजारसे कुछ
श्लोक हैं। प्रकाशकने स्वीकार किया है कि उसे ग्रन्थ
मिला है। एशियाटिक सोसायटीकी प्रतिमें भी
श्लोक हैं।

१३. **स्कन्दपुराण**—इस पुराणमें भारतके प्राय
तीर्थोंका माहात्म्य है। इसकी श्लोक-संख्या अधिक
इसका कारण कदाचित् ग्रन्थके संकलनमें हुई आधुनिक
क्योंकि अनेक स्थल दो बार छपे हैं। इन पुनर
निकाल देनेपर श्लोक-संख्या ८१,१०० हो जाती है

१४. **वामनपुराण**—यह पुराण नारदपुराणमें
विषय-सूचीसे मिलते हुए रूपमें उपलब्ध है। कु
कम हैं।

१५. **कूर्मपुराण**—नारदादि पुराणोंमें इसकी श्लो
सत्रह हजार बतायी गयी है; पर प्राप्त प्रतियोंमें छः
लगभग श्लोक हैं। डामर, यामल आदि तन्त्रोंमें कु
इस पुराणके मिले हो सकते हैं; क्योंकि नारद
सूचीसे तन्त्रोंके वे भाग ठीक-ठीक मिलते हैं।

१६. **मत्स्यपुराण**—यह पुराण अपने प्राचीन
उपलब्ध है, ऐसा प्रायः सभी अन्वेषक मानते हैं।

१७. **गरुडपुराण**—गरुडपुराणकी पूर्ण पुस्तक
नहीं है। बँगला विश्वकोषकारको भी जो ग्रन्थ मि
उसमें सात हजार श्लोक कम थे। वर्तमान ग्रन्थ
खण्डमात्र है। इस पुराणका प्रेतखण्ड बहुत प्रचलित

१८. **ब्रह्माण्डपुराण**—इस पुराणकी उपलब्ध
अध्यात्मरामायण तथा ललितोपाख्यान, जो इसीके
जाते हैं, मिला देनेसे श्लोक संख्या पूरी हो जाती है।

इस विवरणसे स्पष्ट हो जाता है कि अधिकांश
कुछ अंश ही लुप्त हुए हैं। एक भविष्यपुराण ही

णोंके वर्तमान प्राप्त रूप प्रामाणिक हैं, इसमें सन्देह जाता।

## पुराणोंमें वर्णन-भेदके कारण

र्ववेदमें आया है—

ः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह।

(११।४।२४)

दोग्य उपनिषद्का मन्त्र है—

होवाच ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेदं सामवेद-चतुर्थमितिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदम्।

(७।१।१-२)

प्रकार अनादि अपौरुषेय श्रुतिमें पञ्चम वेद कहकर जिस [पु]राणकी चर्चा की गयी है, वह अनादि एवं अपौरुषेय। उस ईश्वरीय ज्ञानका एक ही रूप होना चाहिये। एक ही कथा बार-बार आती है। किसी पुराणमें ; किसीमें शक्तिको, किसीमें शिवको, किसीमें सर्वश्रेष्ठ और सर्वोपरि माना है। यह भेद अपौरुषेय ों होना चाहिये?

सूत्र, मनुस्मृति, महाभारत तथा अन्य प्राचीन देखनेसे पता लगता है कि पुराण कभी एक ग्रन्थ इनमें सदा बहुवचनमें पुराणोंका वर्णन है। अतः नेक सदासे थे। वर्तमान पुराणोंमें कल्पभेदसे दमें जो अन्तर पड़ता है, उसका स्पष्टीकरण हुआ दो पुराणोंमें प्रायः एक कल्पकी कथा नहीं है। पुराणोंमें कल्पोंके चरित हैं। प्रत्येक कल्पकी सृष्टि किसी नेत्यलोकके सान्निध्यसे नहीं होती। किसी कल्पमें त्यलोकसे सृष्टि-प्रवाह चलता है और किसीमें जिस कल्पमें जिस नित्यलोकसे सृष्टिप्रवाह प्राप्त होता कल्पमें उस लोकके अधिष्ठाताकी प्रधानता होती है। का वर्णन करनेवाला पुराण उसी अधिष्ठाताकी ा स्वभावतः वर्णन करेगा। इस प्रकार आदिमें भी रहे होंगे, उनमें इसी प्रकार कल्पभेदोंके चरित ष्ठाताओंका वर्णन होगा। भगवान् व्यासने पुराणों-और उनके वर्णन अपनी ओरसे नहीं बदले। बदलना ो नहीं है। क्योंकि जिस वेदार्थको स्पष्ट करनेके लिये पुराण थे, उन्हें बदला कैसे जा सकता है। सच्चा इतिहास ने शब्दोंमें भले लिख दे, पर उसमें बदलनेको

साधकको उसके अनुरूप आध्यात्मिक मार्ग प्राप्त होना सबके स्वभाव एक-से नहीं हो सकते। अतएव अधिकार भी एक-से नहीं हो सकते। ईश्वरीय ज्ञानमें लिये साधन न हो, यह शक्य नहीं। पुराणोंमें वेदार्थ होनेसे उन साधननिष्ठाओंका परिपाक हुआ है। कोई शैव निष्ठाका, कोई वैष्णव निष्ठाका, कोई सौर, कोई कोई ब्राह्म तथा कोई गाणपत्य निष्ठाका परिपाक कर जिस पुराणमें जिस कल्पका वर्णन है, उसमें उस सृष्टि जिस दिव्य लोकसे उद्भूत हुई है, उसके अधि प्रधानता तथा उनकी उपासनाका समर्थन, पोषण है। ये सभी अधिष्ठाता एक ही भगवान्की विभिन्न अभिव्यक्तियाँ हैं। इस प्रकार पुराणोंमें न तो पुनरु है और न उनकी यह संख्या तथा आकार मूल अपौरुषेय रूपसे भिन्न ही है।

## पुराणोंकी उपासना-पद्धति

पुराणोंका मुख्य विषय अवतारवाद तथा दे है। वेदोंके समस्त मन्त्रोंका यज्ञमें विनियोग होना यह श्रुतिका मत है। यज्ञका अर्थ उपासना ही हो यज्ञमें देवाराधन ही किया जाता है। पुराणोंमें वेदोंकी जो वहाँ परोक्षरूपसे वर्णित थी, विस्तृत एवं स्पष्ट हु शतपथ ब्राह्मण, तैत्तिरीय आरण्यक, तैत्तिरीय संहिता, ब्राह्मण, ऐतरेय ब्राह्मण, छान्दोग्योपनिषद्—इन अवतारोंके पूरे चरित आ जाते हैं। ब्राह्मणादि भागोंको तो भी मूल-संहिताओंमें सभी अवतार-चरित हैं। उद लिये श्रीकृष्ण-चरितको ले लीजिये—

'स्तोत्रं राधानां पते' (ऋग्वेद १।३

'त्वं नृचक्षा वृषभानु पूर्वीः कृष्णास्वग्ने अरुषो वि भ

(ऋग्वेद ३।१५

'गवामप व्रजं वृधि' (ऋग्वेद १।१०

आधुनिक अन्वेषक कहते हैं कि श्रीकृष्ण-श्रीराधाकी कल्पना जयदेवने की। श्रीमद्भागवतमें य न देखकर उन्हें यह भ्रम होता है; पर भागवतकारने किसी गोपीका नाम नहीं दिया। मूल-संहितामें श्रीरा नाम तो है ही, उनके पिता वृषभानुजीका नाम भी है; वर्णन भी है। इस प्रकार दूसरे अवतार-चरित भी हैं।

पुराणोंमें शिव, शक्ति, गणेश, विष्णु और

रूप तथा लीलाओंका वर्णन है। पुराणोंमें सूर्य, अग्नि, ...न वैदिक देवताओंके पुराण ही हैं। ऐसे एक भी ... वर्णन पुराणोंमें नहीं है, जिसका नाम मूल-...न हो।

...क अवतारचरित तथा देववर्णन उसी प्रकार पुराणोंमें ... है, जैसे वैदिक इतिहास स्पष्ट हुआ है। अतएव ...रितोंसे पुराणोंके चरितोंमें कुछ भिन्नता प्रतीत हो ...। वेदोंमें नित्यचरित है, सृष्टिके चरितकी रूपरेखा-... पुराणोंमें एक-एक कल्पके चरित हैं। कल्पभेदसे बहुत कुछ अन्तर भी पड़ा है।

एक बात और स्पष्ट कर देना आवश्यक है। पुराने ...जिसकी जो निष्ठा होती थी, वह उसीके अनुरूप पढ़ता था और वैसा ही आचरण करता था। दूसरे उसे कोई मतलब नहीं था। इसका प्रमाण यह है ...द्वीपमें सब शिवोपासक हैं। वे अबतक ब्रह्माण्ड-...ही एकमात्र पुराण जानते हैं। शेष सत्रह पुराणोंका ... नहीं है। इस पुराणको वे अत्यन्त गुह्यशास्त्र ... आज अधिकार एवं निष्ठामें विपर्यय होनेसे ये ...ान्त आक्षेप उठते हैं।

## पुराणोंके विचित्र वर्णन

...णोंका सबसे अद्भुत भाग है उनके विचित्र वर्णन— ... दस मस्तकोंके मनुष्य, सहस्रतक भुजाएँ, सहस्रतक ... प्रकारकी आकृतियोंके साथ कुम्भकर्ण-जैसी ...योंको भी गिन लेना चाहिये। आकृतिके अतिरिक्त ...नर, नाग आदि जातियाँ और इनके मनुष्योंसे ...-ये ऐसी बातें हैं, जिन्हें आजकलके लोग सत्य नहीं ...उनके मतमें ये कल्पनाएँ हैं या रूपक हैं।

...णोंके अनुसार द्वापरतक अतिरिक्त हाथ, पैर, नेत्र, ...ग होते थे। समाजमें इनकी संख्या सत्ययुगमें बहुत ..., पीछे बराबर घटती गयी। इतना होनेपर भी ...के पढ़नेसे ज्ञात होता है कि उस समयतक भी ...ऐसी आकृतिका पुरुष होना आश्चर्यकी बात नहीं ...ती थी। शिशुपालके जन्मके समय चार हाथ तथा ... थे। बहुत दिनोंतक वह इसी अवस्थामें रहा। ...को इससे कोई आश्चर्य न हुआ। आज भी विचित्र ...पन्न होनेके समाचार आते हैं। बेल्जियमकी एक ...रपर एक महिलाके एक साथ ३६० बच्चे होनेकी ...खके साथ छपी है। ऐसे बच्चोंके समाचार भी पत्रोंमें

छपते हैं, जो उत्पन्न होते ही बोलने-चलने लगते हैं ... अब इतनी विपरीत हो गयी है कि ऐसे बालक जी... रहते। प्रकृतिमें कितनी विशेषताएँ हैं, यह मनुष्यकी परेकी बात है। शास्त्रोंमें सर्वज्ञ महर्षियोंने जो कुछ वह अक्षरशः सत्य है। उसमें न तो रूपक है कल्पना ही।

राक्षस, रीछ, वानर, नाग जातियोंका जहाँ वर्णन आता है, उस अंशका अर्थ आजके विद्वान् क... ये मनुष्योंकी जंगली तथा असभ्य जातियाँ थी... पुराणोंके वर्णन बतलाते हैं कि ये सुसभ्य, उन्नत, प... थे। वाल्मीकीय रामायणमें किष्किन्धाके लिये कहा ग...

**प्राप्ताः स्म ध्वजयन्त्राढ्यां किष्किन्धां वालिनः पु...**

'वालीकी राजधानीमें ध्वजाएँ फहरा रही थीं पुरी शतघ्नी आदि यन्त्रोंसे रक्षित थी।' यह और दू... भी बतलाते हैं कि ये जातियाँ सुपठित, चतुर, बुद्धिम...

जहाँ भी पुराणोंमें इन जातियोंका वर्णन है... विशेषताएँ ध्यान देने योग्य हैं—

१–ये सब जातियाँ कामरूप थीं अर्थात् इनके इच्छानुसार रूप धारण करनेकी शक्ति थी।

२–इनकी स्त्रियाँ साधारण मानवी स्त्रियों-जै... सुन्दरी थीं तथा इनका मनुष्योंसे वैवाहिक सम्ब... था। मनुष्योंकी स्त्रियाँ इनके यहाँ और इनकी ... यहाँ ब्याही जाती थीं।

३–इन जातियोंके केवल पुरुष ही रीछ, वानर, राक्षसोंके आकारके थे। इन आकारोंमें भी वे वस्त्रादि... थे; पर उनका आचार इन पशुओंका-सा था।

इन बातोंसे यही परिणाम निकलता है कि कु... मानव-जातियाँ थीं, जिनमें पुरुषोंकी आकृति पशु... मिलती थी—जैसे वानरोंके पूँछें और नागोंके विषद... इन जातियोंके पुरुषोंको उन पशुओंके आचार प्रिय कामरूप होनेके कारण वे प्रायः उन पशुओंके ही आकार... थे। वैसे वे सुसभ्य मानव थे। कालक्रमसे उन ज... इच्छानुसार वेष बदलनेकी शक्ति नष्ट हो गयी। ... साथ उनका वैवाहिक सम्बन्ध बढ़ता गया, इससे आकृतिगत विशेषता भी नष्ट हो गयी। वे पूरे मनु... गये। द्वापरके अन्तमें इन जातियोंके जाम्बवन्त, ...



ाल ( प्रस्तरमूर्ति, हलेविद )



स्थाणु नरसिंह ( कांस्यमूर्ति, मद्रास-संग्रहालय )



योगशयन मूर्ति ( हाथीदाँत, त्रिवेन्द्रम् )

[ त्रिवाङ्कुर-कोचीन सरकारके

नके वंशज मनुष्य हैं। मध्यप्रान्त तथा दक्षिण भारतमें
ातियोंके गोत्र वानर, रीछ आदि हैं और नागगोत्रीय
ो नागा जाति तो प्रसिद्ध ही है।

## पुराणोंका इतिहास

जके विद्वान् बड़ी सरलतासे कह देते हैं कि
लोग ठीक-ठीक इतिहास लिखना नहीं जानते थे।
प्राप्त इतिहास बहुत अस्त-व्यस्त है।' लेकिन वे
चते कि इतिहासमें प्रत्येक मानवके चरितका वर्णन
हीं है। आज भी जिन जातियोंके इतिहास प्राप्य हैं,
ाजा, राजकुल, प्रसिद्ध विद्वान् तथा मुख्य-मुख्य
ि पुरुषोंके ही वर्णन हैं। इतिहासका उद्देश्य प्रत्येक
संग्रह नहीं है। उसका उद्देश्य केवल उन घटनाओंका
ना है, जो समाज और संस्कृतिको प्रभावित करती
के अतिरिक्त जिन जातियोंके इतिहास कुछ ही सौ
उनके लिये राजाओं, मन्त्रियों, राजनैतिकों, विद्वानोंका
रखना सम्भव और स्वाभाविक भी है; परंतु भारतीय
तो करोड़ों वर्ष पुरानी है। यहाँका पूरा इतिहास
ा होता तो क्या दशा होती, यह स्वर्गीय प्रोफेसर
गौड़के शब्दोंमें सुनना ठीक है—

रतका इतिहास इतना प्राचीन है कि यदि आदि-
ाजतकका इतिहास वर्तमान होता और अत्यन्त
लिखा जाता और सौ-सौ बरसके लिये केवल एक
ा जाता तो एक करोड़ छानबे लाख छिआसी हजार
इक्तीस पृष्ठ होते। यदि एक हजार पृष्ठकी एक
ती तो उन्नीस हजार छः सौ आठ मोटी-मोटी जिल्दें
ादि एक पृष्ठमें पचीस पङ्क्ति मान लें और यह
लें कि कोई एक मिनटमें एक पृष्ठ पढ़ लेगा और
रोज लगातार पढ़ना मान लें तथा यह भी मान लें
नेमें पचीस दिन पढ़ना ही होगा तो पूरे ग्रन्थको
दो सौ सत्रह वर्ष लगेंगे। इतनी लंबी परम्पराका
रका इतिहास होना असम्भव है, जिस तरहकी इन
न राष्ट्रोंकी कल्पना है; और हो भी तो इस युग
रके लिये नितान्त निरर्थक है।............घटनाएँ तो
एक ही प्रकारकी बार-बार घटती रहती हैं। इतिहास
बार-बार दोहराता है।............सब प्रकारकी
को बारंबार दोहरानेके बदले एक भारी महत्त्वकी

पुराण, इतिहास आदिमें मुख्य घटनाएँ देकर
निर्धारित हुआ है। इस सूत्रको निश्चित रूप
करनेके लिये प्रत्येक कल्पकी विभिन्नताको स्पष्ट कर
है। यह करनेमें भी पुराणोंमें एक ही प्रकारकी घ
पुनरावृत्ति है। यद्यपि यह पुनरावृत्ति उनके
अन्तरको बतानेके लिये है; फिर भी यदि सम्पूर्ण घटना
होता तो कितनी निरर्थक पुनरावृत्ति होती, यह इन
जा सकता है। इसके अतिरिक्त पुराणों तथा दूसरे
इतिहास प्राप्त करते समय आजके अन्वेषक यह भूल
कि सब ग्रन्थोंकी घटनाएँ एक ही कालकी नहीं हैं।
एक साथ मिला देनेसे भ्रममें पड़ना ही पड़ेगा। जो
जिस कल्पकी है, जो जीवन-गाथा जिस कल्पमें वर्णित
वहीं रखकर विचार करना चाहिये। एक ही क
ग्रन्थोंके वर्णन तो मिलाकर देखे जा सकते हैं; परंतु
कल्पोंकी घटनाओं, चरितों, नियमोंमें सामञ्जस्य
व्यर्थ है। बैलका सींग घोड़ेके सिरपर रखकर संसा
पशु ढूँढ़ना जैसे बुद्धिमानी नहीं, वैसा ही यह कार्य भ

पुराणोंके इतिहासको देखते समय हमें इतिहा
भारतीय परिभाषाको भी ध्यानमें रखना ही चाहिये
तो इतिहासका अर्थ है व्यक्तिके जन्म-मरणकी तिथि
घटनाओंको निश्चित उद्देश्यके रंग-रूपमें उपस्थित
निश्चित उद्देश्यके जो चरित समर्थक न हों, वे
महत्त्वपूर्ण हों, उन्हें छोड़ देना। भारतमें अंग्रे
इतिहासके पाठ्य-ग्रन्थ रक्खे, वे उनके लाभकी दृ
अब इतिहास 'नये' दृष्टिकोणसे बनाया जा रहा
भारतीय 'इतिहास' की निश्चित परिभाषा है—

**धर्मार्थकाममोक्षाणामुपदेशसमन्वितम्**
**पूर्ववृत्तकथायुक्तमितिहासं प्रचक्षते**
( म

'धर्म, अर्थ, काम और मोक्षके उपदेशसहित तथ
चरितोंसे युक्त ग्रन्थको इतिहास कहा जाता है।'

**आर्यादिबहुव्याख्यानं देवर्षिचरिताश्रयम्**
**इतिहासमिति प्रोक्तं भविष्याद्भुतधर्मयुक्**

विष्णुपुराणकी टीकामें श्रीधराचार्यजीने यह
उद्धृत किया है। इसके अनुसार ऋषियोंद्वारा कहे ग
उपदेश, देवता तथा ऋषियोंके चरित तथा अद्

क पुराणोंका इतिहास देवलोक एवं मर्त्यलोकका इतिहास है। देवलोकादिके सम्बन्धमें विवेचनका यहाँ ां; किंतु इतना जान लेना चाहिये कि जैसे आवागमनके आज यह स्थिति उत्पन्न कर दी है कि किसी घटना या व्यक्तिका इतिहास आज एक देशमें ना शक्य नहीं, उसका कोई-न-कोई अंश दूसरे देशोंसे हो जाता है और तब वहाँकी भी सम्बन्धित ये बिना इतिहास पूर्ण नहीं होता। इसी प्रकार द्वापरके अन्ततक मनुष्यका देवलोकसे प्रत्यक्ष ा। देवता यहाँ पधारते थे और मनुष्य देवलोककी त्रा कर आते थे। फलतः इतिहासमें पृथ्वी और मिला-जुला वर्णन है। इस भेदको न समझकर ास भूमिपरका मानकर जो देवताओंको भी राजा या ष माननेका प्रयत्न करते हैं; वे घटनाओंका समाधान उन्हें कल्पित कहने लगते हैं। आज मानव हीनवीर्य, हीनसंकल्प हो गया है। अतः वह देवलोककी ही सोच नहीं पाता; किंतु भारतीय केवल पाच सहस्र क उस दिव्यलोकके प्रत्यक्ष सम्पर्कमें रहे हैं। पुराणोंके ो यह समझकर ही देखनेसे ठीक तात्पर्य ज्ञात

बात यहाँ और स्मरण रखनेकी है कि भारतीय पौराणिक या भूगोलमें वर्णन तो समस्त विश्वका है, परंतु तारादि केवल भारतवर्षका ही है। दूसरे देशोंमें ाग गये, युद्धोंमें वहाँके नरेश सेना लेकर सम्मिलित सब वर्णन है; परंतु घटनाएँ, कुल-परम्परादिका वर्णन केवल भारतका ही है। इसी प्रकार भूगोलके वर्णन पूरे ब्रह्माण्डका है; किंतु विस्तृत वर्णन भारतका इसके दो कारण हैं। भारतसे ही विश्वमें मानव-र सभ्यताका विस्तार हुआ। अतएव भारतके पूर्ण बके वर्णन आ जाते हैं। दूसरा कारण यह कि भारत ही है। लौकिक वर्णन ऋषियोंको अभीष्ट नहीं था। पुण्यतीर्थों और पुण्यपुरुषोंका वर्णन ही करना चाहते बात केवल भारतमें ही उपलब्ध थी।

हासके सम्बन्धमें पुराणोंकी दीर्घकालीन तपस्याएँ, ा, दीर्घ आकृतियाँ, विशाल संख्याएँ भी लोगोंको डालती हैं। दीर्घायके सम्बन्धमें तो कुछ कहना है नहीं। छप चुकी हैं। आज भी डेढ़ सौ वर्षके व्यक्ति उपलब्ध तब भी समाजमें साठ-सत्तर वर्ष लंबी आयु मानी जब सौ-पचास वर्षोंमें यह स्थिति है, तब लाखों वर्ष स्थिति रही होगी—यह श्रद्धापूर्वक अनुमान तो सकता है; लेकिन ह्रास होता है, यह देखकर करनेवालेको सन्तुष्ट नहीं किया जा सकता। सम्बन्धमें भी यही बात है। हम प्रत्येक देशमें हैं कि मनुष्य खर्वाकार होते जा रहे हैं। यूरोप मनुष्योंकी जो खोपड़ियाँ मिली हैं, वे आजके खोपड़ीसे लगभग ढाईगुनी बड़ी हैं। कुछ देशोंमें सुरक्षित शरीर भी मिले हैं। दिल्लीके पास ही एक खोपड़ी मिली थी, जिसके नेत्रोंके छिद्रोंसे मनुष्यका सिर सरलतासे निकल सकता था। अत दीर्घाकृतियाँ हमारी समझमें भले न आयें, किंतु बाहरकी नहीं हैं। उनकी सत्यताका अनुमान सकता है।

संख्याके सम्बन्धमें आजकी यह मान्यता कि मनुष्य संख्या पहलेसे बढ़ी है, नितान्त भ्रमपूर्ण है। आज कहा जाता है, वह केवल क्षारसमुद्रसे घिरा पृथ्वीका सौवाँ भाग जम्बूद्वीप है। इसमें भी अफ्रिकाके वन, मध्य एशियाके मरुस्थल तथा दक्षिणी ध्रुवप्रदेश किसी स नगरोंसे पूर्ण थे। वहाँ सभ्यताके अवशेष मिल रहे जिन्हें हम महासागर कहते हैं, जिन्होने पृथ्वीका तीन डुबा दिया है, वे पहले थे ही नहीं। यह सिद्ध हो ग अफ्रिका, आस्ट्रेलिया, अमेरिका और यूरेशिया एशिया) कभी मिले हुए थे। यह एक ही भूख इनके मध्यमें समुद्र नहीं था। इन सभी समुद्रोंके नी मग्न पर्वतश्रेणियाँ हैं। कहीं-कहीं नगरोंके ध्वंसा जैसे जापानके दक्षिण-पूर्व। ये पर्वतश्रेणियाँ, जो ज भूमिकी पर्वतश्रेणियोंसे सम्बद्ध हैं। अतः पहले पूरा जम्बूद्वीप आजकी पृथ्वी तथा सागरके साथ जन मनुष्योंकी संख्या बहुत अधिक थी।

## पुराणोंका भूगोल

सबसे बड़े आक्षेप हैं पुराणोंके भूगोलवर्णनको लेक द्वीप, सात सागर, सुमेरु, शेषके मस्तकपर अचलरू

हैं। पर सत्य बात तो यह है कि वैज्ञानिक भी अँधेरेमें
हैं अबतक। एक पृथ्वीकी आकृतिको ही लीजिये।
आकार कैसा है? झटसे कोई भी कह देगा कि
समान गोल; लेकिन वैज्ञानिकोंके लिये अब इसका
हुत टेढ़ा हो गया है। उनके सामने नीचेकी बातें
श्न खड़ा करती हैं—

हवाई-जहाज जब बहुत ऊपर उड़ जाता है, तब वहाँसे
उन्नतोदर न दीखकर नतोदर दिखलायी पड़ती है।
इजसे शक्तिशाली सूक्ष्मदर्शकोंद्वारा लिये गये चित्रोंमें
का चित्र नतोदर आता है।

जैसे समुद्रमें जहाजका मस्तूल ( ऊपरी भाग ) पहले
पड़ता है और शेष भाग क्रमशः दीखता जाता है,
सपाट मरुस्थलमें नहीं होती। वहाँ दूरपर आता हुआ
ठा व्यक्ति धुँधला पर ऊँटके साथ पूरा ही एक साथ
पड़ता है। अतः समुद्रमें पानीके कारण प्रकाशकिरणें
जाती हैं, जहाजके क्रमशः दिखलायी पड़नेका यह
ना चाहिये।

कर्क-रेखापर देशान्तर-रेखाका एक अंश लगभग
की दूरी रखता है और मकर-रेखापर लगभग ७५
गे यह दूरी देशान्तर-रेखाओंकी घटती नहीं, कुछ
जाती है।

भूमध्य-रेखासे ४० अक्षांश उत्तरपर उषःकाल ९०
होता है और ४० अक्षांश दक्षिणपर केवल ५
।

एक चन्द्रग्रहण ३० अगस्त सन् १९०५ को लगा
कनाडा ( उत्तरी अमेरिका ), साइबेरिया ( उत्तरी
) तथा मिस्र ( उत्तरी अफ्रिका ) से साथ-साथ देखा

दक्षिणी अक्षांश ७० पर शेटलैंड द्वीपमें वर्षका बड़े-
दिन १९ घंटे ५३ मिनटका होता है; किंतु उत्तरी
० पर नार्वेके हेमरफास्ट स्थानपर वर्षका बड़े-से-बड़ा
तीन महीनेका होता है।

उत्तरी ध्रुवके यात्री बतलाते हैं कि वायुके दबावके
हाँ ५० सेर भार कठिनतासे उठाया जा सकता है
कका शब्द २० फुटतक किसी प्रकार सुना जा
[illegible]

८—कहा जाता है कि कैप्टेन जे० रोस दक्षि
पर्याप्त भीतरतक गये। उन्होंने लिखा है कि उन्होंने
बर्फकी दीवाल देखी। उसकी चौड़ाई अज्ञात है। उसक
भाग पूरा समतल था और उसमें एक भी गड्ढा या दरार
उसके सहारे पृथ्वीके चारों ओर घूमनेका उन्होंने प्रय
वर्तमान नक्शोंके अनुसार वहाँ पृथ्वीकी परिधि
आठ सौ मील होनी चाहिये, परन्तु चालीस हजा
यात्रा करके भी वे उस हिमभित्तिकी परिक्रमा न क
उन्हें लौटना पड़ा।

९—पृथ्वी भी दूसरे ग्रहोंके समान एक ग्रह है।
है कि चन्द्रमाका सदा एक ही भाग पृथ्वीसे दिखायी प
लिये हुए चन्द्रमाके चित्र यही बतलाते हैं। यदि
अपनी धुरीपर चारों ओर घूमता तो उसका दूसरा
कभी-न-कभी पृथ्वीके सामने आता। इसी प्रकार
यदि ग्रह है तो उसका भी एक ही भाग चन्द्रमा
सम्मुख रहना चाहिये। वह धुरीपर घूमनेवाली नहीं हो

ये तो बड़े-बड़े प्रश्न हैं, जो सबकी समझमें आ
इनके अतिरिक्त नहरोंकी गोलाई, हवाई जहाजकी
पृथ्वीकी गति और गोलाईका प्रभाव, ज्वार भाट
सम्बन्ध रखनेवाले सूक्ष्म गणितके बहुत से प्रश्न हैं, जो
गोलाकार सिद्ध नहीं करते। वैज्ञानिकोंका कहना है
रेखा पृथ्वीकी वास्तविक मध्यरेखा नहीं है। देशान्त
उत्तरी ध्रुवकी ओर संकुचित तथा दक्षिणकी ओ
जाती हैं। पृथ्वी केन्द्रकी ओर सिकुड़ी और ऊपर फै
इसका स्पष्ट अर्थ है कि पृथ्वी नतोदर है। वह तश्तरी
गहरी है और नीचे केन्द्रमें सिकुड़ी है।

पद्मपुराणके अनुसार पृथ्वीकी आकृति खिले
समान है। उसकी कर्णिकापर सुमेरु पर्वत है और
ब्रह्माजी हैं। नियम यह है कि जैसा ब्रह्माण्ड,
पिण्ड; जैसा सौरमण्डल, वैसे ही परमाणु बनावट
हैं। इस नियमके अनुसार पृथ्वीकी आकृतिके
द्वीप होने चाहिये। हमारे जम्बूद्वीपकी आकृति भी
समान हुई। नीचे केन्द्रमें संकुचित, ऊपर फैलता
आकार कमलका होता है। यही बात वैज्ञानिक भी क
सातों द्वीप एक दूसरेके ऊपर पँखुड़ियोंके
भाँति हैं। उनके मध्यमें समुद्र हैं। जम्बूद्वीप सबसे

र जम्बूद्वीप क्षार समुद्र, प्लक्षद्वीप इक्षुरससागर, द्वीप सुरासमुद्र, कुशद्वीप घृतसमुद्र, क्रौंचद्वीप , शाकद्वीप दधिसमुद्र, पुष्करद्वीप निर्मल जल- ये क्रमशः एकसे दूसरे दुगुने बड़े हैं और एक दूसरे- ए हैं। अन्तिम पुष्करद्वीपको छोड़कर शेष छः ात-सात मुख्य भाग, सात-सात मुख्य पर्वत और बड़ी नदियाँ हैं।

ोलका यह वर्णन ठीक कमलके समान है। मध्यमें कर्णिकाकी भाँति है। इसीपर सुमेरु प्रतिष्ठित क दल-मण्डलके मध्यमें सागर है। प्रत्येक दल- सात-सात दल हैं। केवल कर्णिकाका द्वीप एक क कमलदलमें सात पर्वत (उनके उन्नत अग्रभाग- ) और सात नदियाँ (उनके दलोंकी मुख्य समान) हैं। यह तो मुख्य वर्णन है। इसमें टे पर्वत तथा नदियाँ होंगी। भूमिमें परिवर्तन भी होते पुराणोंने ऐसे परिवर्तनोंका बहुत स्पष्ट वर्णन नहीं वहाँ भूगोलवर्णनमें भूमिकी नित्य आकृतिका वर्णन ो द्वीपमें भूमिसम्बन्धी परिवर्तन नहीं होगा, ऐसी कहीं नहीं कही गयी। इस जम्बूद्वीपमें ही तीन- ाग डूब गया और बाहरी क्षारसमुद्र वहाँ फैल गया हम देखते ही हैं। ऐसी दशामें हम जम्बूद्वीप- सात पर्वत और सात नदियाँ कैसे पा सकते हैं। यहाँ बड़ा परिवर्तन हो चुका।

तक समुद्री या हवाई जहाजसे पृथ्वीके चारों ओर र्वसे पश्चिम या पश्चिमसे पूर्वकी ओर ही घूमा जा । यह घूमना ऐसा ही है, जैसे कुएँमें मेढक एक ा लेता है। कमलाकार पृथ्वीके भीतर ऐसा ही चक्कर । गोल पृथ्वी हो तो उसके उत्तरसे दक्षिण भी ाना सम्भव होना चाहिये। यह काम तभी सम्भव उत्तरी या दक्षिणी-ध्रुव प्रदेश पार किया जा सके— दक्षिणी-ध्रुव देश। अभीतक कोई ध्रुव-देश पार नहीं ा सका और न उसकी सम्भावना ही है। उत्तरी पार करनेपर कदाचित् इस भूकमलकी कर्णिका । दक्षिणी-ध्रुव प्रदेश पार करके हम उत्तरी गोलार्ध- जायँगे, यह नितान्त भ्रमपूर्ण कल्पना है। हमें न्धकारपूर्ण क्षार-सागर मिलेगा और यदि किसी वीसे द्विगुण विस्तारका वह समुद्र पार किया जा सके क्षद्वीपमें पहुँच सकेंगे।

आज जिसे पृथ्वी कहते हैं, यह पृथ्वीका सौवाँ भाग सहाराके रेगिस्तान, अफ्रिकाके जंगल, हिमालयका भाग, दोनों ध्रुव-देश, समुद्र—अभी सब अज्ञात हैं भी हम पौराणिक भूगोलका उपहास करने बैठते हैं तो ध्रुव-प्रदेशके बाहर वास्तविक क्षारसमुद्र है। तो यहाँ द्वीपके भागमें भर आये हैं। ऐसी स्थितिमें ज्ञान वैसा ही है, जैसे किसी जंगली ग्रामके पाँच, स बालककी विश्वके सम्बन्धमें धारणा। सुमेरु, और पृथ्वीके आधार भगवान् शेषको पानेके लि मण्डूकबुद्धि मानवको इस कूपसे निकलनेमें बहुत वि अभी तो वह इतना भी कठिनतासे समझ पा रहा कमलाकार गहरी भूमिमें ही अबतक चक्कर काट और उसीको गोल पृथ्वी कहता रहा है।

स्वर्गीय प्रोफेसर रामदास गौड़का, उन्हीं सम्पादित 'विज्ञान' पत्रके फरवरी सन् १९३६ वे 'प्राच्य और पाश्चात्त्य खगोल-विस्तार'के सम्बन्ध लेख निकला था। उसमें उन्होंने शेषशय्याके तथा पृथ्वीसे उसकी दूरीका अनुमान किया है। यह भाव हम दे रहे हैं—

पुराणोंके अनुसार ब्रह्माजी उत्पन्न होनेपर जिस उत्पन्न हुए थे, उसके आधारका पता लगानेके लिं नाल-छिद्रमें प्रविष्ट होकर ३६ हजार वर्षतक नीचे च जब नाल समाप्त न हुआ, तब हताश होकर लौट मान लीजिये कि ब्रह्माजी एक टेमें केवल एक मील उतरे होंगे। इस प्रकार ३१ करोड़ मील जाकर भी नालका मूल नहीं पा सके थे। ब्रह्माजी एक घंटें मील उतरे, यह अज्ञात है; परंतु उनकी शक्ति, उत् का ध्यान रखना होगा। इस दृष्टिसे सोचनेपर नालक की संख्या बुद्धिसे बाहर हो जाती है। यदि नालकी शतांश भी कमलकी चौड़ाई हो तो नालकी ऊप कल्पित लंबाईके हिसाबसे ही उसकी चौड़ाई सा हजार मीलसे अधिक होती है। नालकी वास्तविक कल्पना करनेपर कमलकी चौड़ाई करोड़ों योजन यह भी ध्यान रखनेकी बात है कि ब्रह्माजी उस कर्णिकापर ही उत्पन्न हुए थे और उसके नालछिद्र हो गये थे। इस दृष्टिसे भी कमलका परिमाण बहुत होगा। जिसकी नाभिसे वह कमल निकला, वह तो अनन्त ब्रह्माण्डोंको लय कर लेता है। उसका आका और उसकी जो शेष-शय्या है, उसका विस्तार य

म यह है कि आकर्षण-शक्तिके कारण छोटा ग्रह
ो परिक्रमा करता है। वैज्ञानिकोंने जब जम्बूद्वीपको
मान लिया, तब सूर्य उन्हें बहुत बड़ा ज्ञात हुआ।
माना कि पृथ्वी सूर्यके चारों ओर घूमती है। यह
भी उनकी अपनी नहीं है। यह मान्यता उन्होंने
ज्यौतिषके सौर-सिद्धान्तसे ली है। भारतमें चान्द्र,
ईस्पत्य, प्राजापत्य और ब्राह्म ज्यौतिषोंका वर्णन
आता है। इनमेंसे चान्द्र ज्यौतिष पृथ्वीको स्थिर
को चलता हुआ मानता है। सौरसिद्धान्त सूर्यको
र पृथ्वीको चलती हुई मानता है। बार्हस्पत्यसिद्धान्त-
ति स्थिर हैं और शेष सब गतिमान्। प्राजापत्यमें
तारा स्थिर और ब्राह्ममें सभी गतिमान् माने
। इन सिद्धान्तोंके गणित उत्तरोत्तर जटिल हैं।
और ब्राह्मसिद्धान्तका तो नाम ही कहीं मिलता
इन्स्टीनने सिद्ध कर दिया है कि हम ग्रहोंकी
ठीक नहीं जान सकते। हमारी ग्रह-गतिकी कल्पना
। ही रहेगी। जो पृथ्वीपर है, उसे सूर्य गतिशील
और जो सूर्यपर है, उसे पृथ्वी। वास्तविक बात सब
क् हुए बिना नहीं जानी जा सकती।

तिषके सिद्धान्त तो परिणामकी अपेक्षासे बने हैं;
णकार सर्वज्ञ महर्षियोंको सत्यका वर्णन करना था।
दिव्य शक्तिसे निरपेक्ष सत्यका साक्षात् करनेमें समर्थ थे।
क अधूरी भ्रान्तिपूर्ण खोजके आधारपर पुराणोंके किसी
गलत नहीं ठहराया जा सकता, सो भी ऐसी दशामें जब
दूसरे वर्णन क्रमशः निर्भ्रान्त सत्य सिद्ध होते जा रहे हैं।

। जब कि मनुष्य-समाजमें ऐसा पुरुष मिलना असम्भव-
या है, जो मनको एकाग्र करके वेदके किसी भी एक
अर्थ-दर्शन कर सके, समाजके लिये वेदार्थ जाननेका
साधन पुराण ही रह गये हैं। पुराण दिव्य, अपौरु-
षेय ज्ञानके आकर हैं। वे ही हिंदू-संस्कृतिके प्रेरक,
आधार तथा भंडार हैं। उनमें न तो विकृति आयी
। उनकी कोई बात कोरी कल्पना ही है। पुराणोंके
हाँ रूपक हैं, वहाँ उनको स्पष्टरूपसे रूपक बता
या है—जैसे श्रीमद्भागवतका पुरञ्जनोपाख्यान।
न अक्षरशः सत्य हैं। वे रूपक नहीं हैं।

-संस्कृतिमें महर्षियोंने कभी भौतिकताको महत्त्व नहीं
भारतने मनुष्य-जीवनका एकमात्र लक्ष्य अन्तर्मुख
त्मोपलब्धि करना माना। विश्वके दूसरे सब कार्य, सब
चेष्टाएँ इसी लक्ष्यको प्रेरणा दें—यह ऋषियोंकी स
रही। प्रत्येक राष्ट्र अपना इतिहास इसी दृष्टिकोणसे
है कि उसका उद्देश्य उससे पुष्ट है। महर्षियोंने भ
इतिहास, व्यक्ति, घटना आदिका इसी दृष्टिसे वर्ण
जो स्थल, घटनाएँ या व्यक्ति समाजके लिये आध्याति
देनेमें किसी प्रकार सहायक हो सकते थे, वे चाहे
दृष्टिसे कम महत्त्वपूर्ण हों, उनका वर्णन किया ग
जो इस लक्ष्यमें प्रेरक नहीं थे, वे चाहे जितने
रहे हों, उनकी चर्चा नहीं है। जैसे पुराणोंमें यह
नहीं लगता कि जम्बूद्वीपका बड़ा भाग कब, क्यों
जलमग्न हुआ।

पुराणोंमें अनेक ऋषियों या प्रधान पुरुषोंके
सम्बन्धी त्रुटियोंके वर्णन हैं। ऐसी त्रुटियोंके कर
आदेश तो है नहीं; लेकिन सत्यको छिपाया भी
है। इस सम्बन्धमें साधारण दृष्टि और महापुरुषों
ही अन्तर होता है। महापुरुषोंका दृष्टिकोण हो
उनकी त्रुटियाँ प्रकट हो जानेसे समाज सावधान रहेग
समझ लेंगे कि इतनी उच्च स्थितिमें भी ऐसे विकार
हैं; वे प्रमाद नहीं करेंगे। पुराणोंमें महर्षियोंने
दृष्टिकोणसे त्रुटियोंको छिपाया नहीं है।

मनुष्यके मनमें अनन्त शक्ति है। आज मन
हो गया है। इतनेपर भी मनोवैज्ञानिक मानते हैं
संकल्पमें स्थूल पदार्थको प्रभावित, रूपान्तरित तथ
पुनर्निर्मित करनेकी शक्ति है। आरम्भिक युगोंमें म
थी। संकल्प बलवान् थे। इसी प्रकार प्रकृति
शक्तियोंका भी अत्यधिक ह्रास हुआ है। उस समय
भी अद्भुत अभिव्यञ्जक शक्ति थी। आज भी अनेक
ऐसी हो जाती हैं, जो तर्कसे सिद्ध नहीं हो पातीं।
प्रकृति और पूर्णशक्ति संकल्पके समयमें विचित्र ब
ही रहती थीं। उस समय वे साधारण ही थीं।
ऐसे वर्णन बहुत हैं। उनको देखकर उछल-कूद
व्यर्थ है। वे सत्य हैं, इसमें सन्देह नहीं।

भारतीय ज्ञान, भारतीय दर्शन, भारतीय कला,
समाज-व्यवस्था—सबके आधार पुराण हैं। आधुनिक
को भी इनके लिये पुराणोंकी ही शरण लेनी पड़
ऐसी दशामें उनका पुराणोंपर आक्षेप और उनकी
उपहासास्पद ही है। पुराणोंका आदर, उनकी रक्षा तथ
ज्ञानके प्रसारमें ही हिंदू-संस्कृतिकी रक्षा एवं प्रतिष्ठा है

# रामायणमें हिंदू-संस्कृति

( लेखक—श्रीशान्तिकुमार नानूराम व्यास, एम्० ए० )

ीकीय रामायणमें तत्कालीन भारतीय समाजका
ेशद एवं सर्वाङ्गपूर्ण चित्र उपलब्ध होता है।
खमें उस प्राचीन संस्कृतिका संक्षिप्त परिचय देनेकी
जाती है।

## सामाजिक व्यवस्था

यणकालीन आर्योंकी सामाजिक व्यवस्था वर्णाश्रमकी
अवलम्बित थी। वर्ण चार थे। वेदोंका अध्ययन,
मका पालन, यज्ञोंका अनुष्ठान तथा दान—ये प्रथम
(द्विजों) के साधारण धर्म थे। स्वाध्याय, अध्यापन,
र प्रतिग्रह ब्राह्मणोंके विशिष्ट कर्म थे। पुरोहित और
बननेका अधिकार केवल ब्राह्मणोंको था। अपने
योंके अतिरिक्त ब्राह्मणोंको अन्य जातियोंके कर्मोंद्वारा
ह करनेकी स्वतन्त्रता थी। तत्कालीन ब्राह्मणोंके उनके
र पाँच विभाग किये जा सकते हैं—(१) देव
-जो प्रतिदिन स्नान, सन्ध्या, जप, होम, अतिथि-देव-
बलिवैश्वदेव करते तथा बड़े सत्यवादी और सदाचारी
) मुनि ब्राह्मण—जो वनमें रहकर तपस्या करते,
से निर्वाह करते तथा दैनिक श्राद्ध करते थे। (३)
ण—जो वेदान्तका अध्ययन करते और अनासक्त
ख्य तथा योगका चिन्तन करते थे। (४) क्षात्र
-जो क्षत्रियोंकी भाँति शस्त्र धारण करते और युद्धोंमें
थे, उदाहरणार्थ भार्गव परशुराम। (५) वैश्य
-जो कृषि और गोपालनद्वारा जीवन-निर्वाह करते
हरणार्थ ब्राह्मण त्रिजट। कहना न होगा कि जाति
थी, न कि कर्मसे। क्षात्र अथवा वैश्यवृत्तिसे
ब्राह्मण भी ब्राह्मण ही कहलाते थे।

णोंका वध वर्जित था। दोषी ब्राह्मण भी अवध्य
ह्मणका धन हरनेवाला कठोर दण्डका भागी बनता
ह्महत्या महापातक थी। ब्राह्मणोंका व्यक्तित्व गौओं
ाओंके समान पवित्र माना जाता था। दैनिक जीवनमें
ो सर्वदा अग्रिम स्थान मिलता था। राजालोग
े प्रति प्रभूत सम्मान प्रदर्शित करते थे। श्रीरामको

और परामर्शदाता था। दशरथ और श्रीरामके शास
वसिष्ठको जो सम्मान और महत्त्व प्राप्त था, उससे
महान् गौरवका पता चलता है। ब्राह्मणोंकी इस अ
महत्ता और अलौकिक मान-प्रतिष्ठाका रहस्य था-
त्याग-भावना, ऐहिक वस्तुओंके प्रति अनासक्ति,
और धर्म-सेवामें तत्परता, निःस्वार्थ राजकीय सेवा,
बौद्धिक प्रतिभा एवं संगठन-शक्ति।

क्षत्रियका प्रमुख कर्तव्य प्रजाकी रक्षा करना था।
अनुसार क्षत्रिय धनुष इसलिये धारण करता है कि
'आर्त' शब्दका अस्तित्व ही न रहे—

**क्षत्रियैर्धार्यते चापो नार्तशब्दो भवेदि**
(३।

ब्राह्मण, गौ और शरणागतकी रक्षा उसका वि
था। क्षत्रिय दान लेनेका नहीं, केवल दान देनेका
था। परशुराम और कार्तवीर्य अर्जुन, वसिष्ठ और
शुक्र और ययाति तथा वसिष्ठपुत्र और त्रिशङ्कु-जैसे
के अतिरिक्त ब्राह्मणों और क्षत्रियोंके पारस्परिक
सौहार्दपूर्ण थे। क्षत्रिय ब्राह्मणोंको शीर्षस्थानीय
उन्हींका अनुगमन करते थे। ब्राह्मण और क्षत्रिय
कर-भारसे मुक्त थे।

वैश्यलोग कृषि, गोपालन और वाणिज्य-व्यवस
थे। वे ही अधिकतर कर चुकाया करते थे। अयो
अन्य नगरोंमें उनके लिये पृथक् और प्रशस्त निवास
थे। अपनी संख्या और ऐश्वर्यके कारण वैश्य
सबसे प्रभावशाली नागरिक थे। वैश्योंके व्यापा
'श्रेणी,' 'गण' और 'नैगम' कहलाते थे।

तीनों वर्णोंकी सेवा करना शूद्रका विहित कर्म
यज्ञोंमें उपस्थित होनेका अधिकार था, यज्ञोंके
करनेका नहीं। वेदाध्ययन और तपस्या करनेका भी
नहीं था। चाण्डाल तत्कालीन समाजके अस्पृश्य
नीलवर्णके होते और नीले ही वस्त्र धारण करते थे
शरीरमें चिताकी राख लिपटी रहती और लोहेके

त्रेय विश्वामित्रका ब्राह्मणत्व प्राप्त कर लेना कुछ
के मतानुसार यह सूचित करता है कि उन दिनों
रिवर्तन कोई असम्भव बात नहीं थी। किंतु सच
र तो हमें इस घटनाको मनोवैज्ञानिक दृष्टिसे आँकना
। ब्राह्मणवर्ण, जो स्वभावतः सत्त्वगुणप्रधान है,
धान क्षत्रिय वर्णका विरोधी है। विश्वामित्रको
काम-क्रोधसंयुक्त राजसी स्वभाव सात्त्विक वृत्तिमें
करनेके लिये अत्यन्त कठोर मानसिक अनुशासनका
तक अभ्यास करना पड़ा था। जब उनका हृदय
र क्रोधके प्रभावसे सर्वथा विशुद्ध हो गया, तभी उस
र्वश्रेष्ठ ब्राह्मण वशिष्ठने उन्हें 'ब्रह्मर्षि' के नामसे
। किया। इससे जाति-परिवर्तनका नियम सिद्ध नहीं
यह एक अपवादमात्र है।

ों वर्णोंके पारस्परिक सम्बन्ध सद्भावनापूर्ण थे।
'स्वकर्मनिरत' थे, अतः वर्ण-विद्वेष नामको भी
। अयोध्याके वर्णनमें कहा गया है कि क्षत्रिय
ो अपना नेता मानते, वैश्य क्षत्रियोंकी आज्ञा
रते और शूद्र अपने कर्तव्यका पालन करते हुए
ोंकी सेवामें संलग्न रहते थे। एक सर्वथा सुखी
-समाजकी स्थापना और उसका धर्मपूर्वक पालन
। राजाओंका मुख्य लक्ष्य था।

-व्यवस्थाके सहायक रूपमें ही ब्रह्मचर्यादि आश्रमों-
। है। वर्णाश्रमकी यह व्यवस्था व्यक्ति और समष्टि
पारस्परिक हितरक्षाके लिये पर्याप्त थी। वर्ण-
प्रत्येक व्यक्तिको एक सामाजिक प्राणी मानकर
र्व्यों और अधिकारोंका इस प्रकार निरूपण करता
उसके पारिवारिक वातावरण और सामूहिक हित
ष्टियोंसे समीचीन हों। दूसरी ओर आश्रम-सिद्धान्त
क्तिको एक अलग इकाईके रूपमें देखता है और
ाता है कि उसका आध्यात्मिक लक्ष्य क्या है, उसे
ीवन-यापन किस प्रकार करना चाहिये तथा अपनी
के लिये क्या उद्योग करना चाहिये।

## कौटुम्बिक स्थिति

ीन भारतमें संयुक्त परिवारकी प्रणाली थी, जिसका
पिता होता था। पिताकी आज्ञा शिरोधार्य की
। परिवारमें ज्येष्ठ पुत्रका अधिकारपूर्ण स्थान था।
का उत्तराधिकारी और उत्तरक्रिया करनेका पात्र
ु' नामक नरकसे बचने और पारलौकिक सुखकी
प्राप्तिके लिये पिता पुत्रकी कामना करते थे। दीर्घ
सदाचारी जीवन तथा धार्मिक अनुष्ठानोंके परिण
ही सुयोग्य पुत्रकी उपलब्धि हो सकती है। ि
पुत्र-प्राप्तिके लिये तपस्या करनेके कई उदाहरण मिल
परम्परागत रूढ़ियों और संस्कारोंका पालन
सदस्योंका परम धर्म था।

प्राचीन आर्य-संस्कृतिकी उत्कृष्टताका रहस्य
पारिवारिक जीवनकी श्रेष्ठता है। इसका समुज्ज्वल
रामायणमें चित्रित है। पिता-पुत्रमें, भाई-भाईमें, पति
देवर-भौजाईमें, सास-पतोहूमें बड़े स्नेहसिक्त और अ
सम्बन्ध होते थे। कुटुम्बके अनुशासनमें तरुणवर्ग स्व
निश्छल प्रेम और सेवाभावना-जैसे आदर्श गुणोंको ह
करता था।

## विवाह

पारिवारिक स्थिरता, लौकिक सुख और पा
कल्याण (मुक्ति) की दृष्टिसे विवाह प्रत्येक प्राणीके लिये
और वाञ्छनीय माना जा चुका था। कन्याके लिये तो वह
था; पाणिग्रहण उसका द्वितीय जन्म था। कन्याका
उसकी 'पतिसंयोगसुलभ' अवस्थामें और पुत्रका विव
'समुपस्थितयौवन' हो जानेपर हुआ करता था।
पूर्व वर-वधूमें परिचय नहीं रहता था। सीता, शान
मन्दोदरीने विवाहसे पूर्व अपने पतियोंके दर्शन नहीं
फिर भी वे पतिपरायणा निकलीं।

कन्याओंको पति-वरणमें स्वतन्त्रता नहीं थी। इ
में वे 'पितृवशा' थीं। राजाओंमें स्वयंवरका उल्लेख होनेप
स्वेच्छासम्मत नहीं था। जब वायुने कुशनाभकी क
विवाहका प्रस्ताव किया, तब उन्होंने कहा कि हमारे प
होंगे, जिन्हें हमारे पिता हमें अर्पित करेंगे।
भी विवाह पिताके आज्ञानुसार करना पड़ता था।
करनेके बाद सीताका स्वयं पाणिग्रहण करनेका अधिक
पर भी श्रीरामने दशरथकी आज्ञा न पानेतक सीताको
करनेसे इनकार कर दिया था। सन्तानके विवाहमें
सत्ताका इतना अधिकार होते हुए भी केवल इस
विवाहोंके दुःखमय होनेके उदाहरण नहीं मिलते
और मन्दोदरीके पतियोंका चुनाव उनके पिताओं
है। फिर भी उन्हें पतिप्रेम पर्याप्त मात्रामें मिला
श्रीरामकी प्रिया इसीलिये थीं कि वे उन्हें पिता द
अनुमतिसे प्राप्त हुई थीं—

तु सीता रामस्य दाराः पितृकृता इति ।
( १ । ७७ । २६ )

धनके रूपमें पुत्रीको बहुत-सा उपहार देनेकी प्रथा
राफाल्गुनी नक्षत्र विवाहके लिये माङ्गलिक माना
। शास्त्रोक्त विधिसे सम्पन्न विवाह अविच्छेद्य था ।
पिता आदिके द्वारा जो कन्या जिस पुरुषको अपने
सार जलसे संकल्प करके दी जाती है, वह मरनेके
कमें भी उसीकी स्त्री होती है । स्वामीका त्याग,
कैसा भी हो, स्त्रीके लिये महान् अधर्म है । पर दुष्टा
रित्यागके उदाहरण मिलते हैं । राजाओं और धनी
विवाहकी प्रथा प्रचलित थी, पर श्रीरामने एकपत्नीव्रत-
णीय आदर्शकी स्थापना की ।

आदर्श उत्कृष्ट होते हुए भी व्यावहारिक था ।
पारस्परिक अनुरागको ही महत्त्व दिया गया है ।
और अप्रणय दोनों ही अनुचित हैं । अपनी पत्नीके
नुरागका रामायण समर्थन नहीं करती । कामपरायण
प्रशंसाकी बात नहीं है । विशेषकर स्त्रियोंके लिये
त्त' सर्वथा अनुचित है । वाल्मीकिने अविवाहित
यत प्रेमको बारंबार निन्दित और दण्डित किया
यणने 'स्वदारनिरत' होनेका ही आग्रह किया है ।
य व्यक्तिका नाश अवश्यम्भावी है । विवाहकी
--पत्नीत्वकी सफलता—प्रणय एवं सन्तान-प्राप्तिमें
है ।

## स्त्रियोंकी स्थिति

के विवाहकी चिन्ता, उसके भावी जीवनको सुखी
उत्कट लालसाके कारण 'कन्यापितृत्व' सभी
लोगोंके लिये दुःखदायक था । किंतु कन्याओंसे घृणा
करनेका कहीं प्रमाण नहीं मिलता । उनका लालन-
पूर्वक किया जाता था । परिवारमें वे उपेक्षाका विषय
थीं । अविवाहित कन्याओंको माङ्गलिक और उनकी
को शुभ शकुन माना जाता था । रामायणके प्रमुख
की समीक्षासे यह स्पष्ट है कि विवाहके पूर्व उन्हें
में समुचित शिक्षा मिल चुकी थी । क्षत्रिय-कुमारियाँ
पौराणिक साहित्य, ललितकला तथा विभिन्न भाषाओंसे
थीं ।

हके पश्चात् कन्या वधूरूपमें पतिगृहमें प्रवेश करती थी,
पतिका प्रगाढ प्रेम और सास-ससुरका हार्दिक स्नेह
में प्राप्त होता था । पातिव्रत्य-धर्मका आदर्श अत्युच्च
था । स्त्रीके लिये पति ही देवता और पति ही प्रभु है ।
को अपने पतिके प्रिय और हितमें संलग्न रहकर सदा
सेवा करनी चाहिये, यही स्त्रीका लोक और वेदमें
सनातनधर्म है । अप्रतिम सौन्दर्य और एकनिष्ठ पाति
रामायणके अनुसार आदर्श पत्नीका मापदण्ड है । नारी
की 'सहधर्मचारिणी' थी, 'समान-सुखदुःखिनी' थी ।
यज्ञ-यागादि कर्मोंमें पति और पत्नी दोनोंका संयुक्त
होता था । वैदिक श्रुतियाँ पत्नीको पतिकी अभिन्न
बतलाती हैं । पतिपर स्त्रीके मुख्यतः तीन अधिकार
भरण-पोषणका अधिकार, स्त्रीधनका अधिकार तथा
एकनिष्ठाका अधिकार । पुरुषके पारिवारिक एवं बाह्य
उसकी सुयोग्य पत्नी सब प्रकारसे सहयोग देती थी ।
तारा और कैकेयी-जैसी तेजस्वी नारियोंने अपने
राजनीतिक घटनाओंको बहुत प्रभावित किया ।

नारीके पत्नीत्वकी सफलता उसके मातृत्वमें थी
कालमें आचार-विचारकी पवित्रता मनोऽनुकूल सन्तानके
के लिये आवश्यक थी । गर्भकी रक्षाके लिये मन्त्रानुष्ठ
जाते थे । भ्रूणहत्या महापातक थी । माताका अपने
प्रति निश्छल ममत्व था और पुत्र भी उसका असी
करते थे । यद्यपि वैधव्य स्त्रीके लिये घोरतम विपत्ति
तथापि विधवाएँ अनादरका पात्र नहीं थीं । द
विधवा रानियाँ सम्मानपूर्ण जीवन व्यतीत करती हैं ।

स्त्रियोंको पर्याप्त स्वतन्त्रता प्राप्त थी । उ
राज्याभिषेकमें, यज्ञोंमें, सामूहिक भोजोंमें, श्राद्धकर्ममें,
क्रियामें स्त्रियाँ सम्मिलित होती थीं । अपने पतिकी वे 'क्री
थीं । विविध वस्त्राभूषणोंसे सुसज्जित हो वे अपने-अपने
साथ देश-विदेशमें भ्रमण करतीं । न्यायालयोंमें
भाँति स्त्रियाँ भी प्रवेशकर शिकायत कर सकती थीं ।
अनुसार स्त्रियोंके लिये न घर, न वस्त्र, न दीवारें
राजसत्कार ही वैसी आड़ करनेवाला है, जैसा कि उनका
सदाचरण । स्त्रियोंके प्रति उच्च शिष्टाचारका पालन किया ज
उन्हें सभी प्राणियोंके हाथों अवध्य माना गया था ।
चढ़ते समय स्त्रियोंको पहले स्थान दिया जाता था
महिलाएँ आगेकी ओर बैठायी जाती थीं । परायी
ओर देखना असभ्यता थी । स्त्रियोंके सामने अपने
निवारण कर लेना चाहिये । महात्मालोग स्त्रियोंके प्र
दारुण कार्य नहीं करते ।

## आहार-विहार

पणकालीन आर्य अपने आहारमें बड़े सुरुचिपूर्ण थे। पक्वान्नोंका बहुतायतसे प्रयोग करते थे। अतिथियों-कोटिके भोजनसे स्वागत करना उन्हें विशेष प्रिय नके चार प्रकार थे—भक्ष्य, भोज्य, चोष्य और गोंका प्रमुख आहार गेहूँ और चावल था। चावलसे न्नोंमें हविष्यान्न ( घीमें उबाला हुआ चावल ), दूधकी खिचड़ी ), मोदक ( चावल, दाल और चीनी- , मृष्टान्न ( चावलके मालपूए ) और पायस ( खीर ) थे। दूध और दूधसे बने पदार्थोंका प्रचुर व्यवहार होता , क्षीर (खोआ या छेना), कृशर, कपित्थ ( मट्ठा ) और ीर)के रूपमें दूधका सेवन किया जाता था। घृतका स्थल-उल्लेख मिलता है। स्नेह अथवा तेल, लवण और जैसे नमक, उपदंश और निष्ठान जैसे मिर्च-मसालों म्लरस-जैसी खटाईका प्रयोग भी देख पड़ता है। ाके रसोइये पाकविद्यामें बड़े प्रवीण थे और वे कुण्डल रके भोजन परोसते थे। आम्र, बदरी, दाडिम, इक्षु, खर्जूर, कदली, नारिकेल और पनस-जैसे फलोंका चलित था। मधु और फलासव पेयके रूपमें स्वीकार ते थे। ब्राह्मण प्रायः शाकाहारी थे। मांसाहारकी तुलनामें को ही श्रेष्ठ माना गया है। विशालरूपमें सामूहिक यः किये जाते थे, जहाँ असंख्य नर-नारी आकर ते और जहाँ खाद्य एवं पेय पदार्थोंका अटूट स्तुत रहता। ऐसे अवसरोंपर किसीका अनादर या हीं की जाती थी। भोजनका कृत्य एक यज्ञ था, र्पण-क्रिया थी, जिसका उद्देश्य मुख्यरूपसे देवताओं, ों, मित्रों और सम्बन्धियोंको तृप्त करना था और ते अपना प्राणधारण।

नका समुचित आनन्द उठानेके लिये मनोरञ्जनके ाधन प्रस्तुत थे। आध्यात्मिक और भौतिक दोनों आर्योंने समानरूपसे उन्नति की। कोसल प्रदेशको नारीकः समाजोत्सवशोभितः' ( २। १००। ४४ ) ा है। गोष्ठियों और समाजोंमें मनोविनोदके विविध मौजूद थे। हास्यकार और कथाकार राजाओंका विनोद । राजप्रासादोंमें पालतू पशु-पक्षी रानियोंके विनोदके े। द्यूत, शतरंज, संगीत, नृत्य और नाटक, उद्यान-

जीवन, संयम, अहिंसा, विलासके साधनोंका सीमित उप इन आदर्शोंका ध्यान रक्खा जाता था।

## वस्त्र और आभूषण

सूती, रेशमी, ऊनी, सुनहरे, चमकीले, रंग-बिरं का नागरिकोंमें बहुत व्यवहार होता था। वनवासी लो चीर और वल्कल धारण करते। पवित्र कार्योंमें क्षौम ( वस्त्रोंका प्रयोग होता था। स्त्री-पुरुष दो वस्त्र धार थे—उत्तरीय और अधोवस्त्र। ब्रह्मचारीगण एक धारण करते थे। स्त्रियाँ अपने अधोवस्त्रको कि रशनासे कस लेती थीं। उत्तरीय उनके कन्धों और व पर पड़ा रहता था और आवश्यकता होनेपर शीघ्रतासे जा सकता था। साड़ी पहननेकी 'कच्छ' शैलीका र उन दिनों व्यवहार नहीं था। सीनेकी कला थी। सिरपर साधारण लोग मुकुट धारण कर राजागण किरीट। पगड़ी ( उष्णीप ) का भृत्यवर्गतक सीमित था। पैरोंमें लकड़ीकी पादुकाएँ य के उपानह धारण किये जाते थे। राजा हेमभूषित पहनते थे। नर-नारी दोनों आभूषणप्रिय थे। सैनि भी आभूषणोंसे सज्जित होकर जाते। हाथियों, घो गौओंको आभूषणोंसे सजानेकी प्रथा थी। शरीर अङ्ग-प्रत्यङ्गोंमें मनोहर आभूषण धारण किये जाते जवाहरातोंका भी प्रचुर व्यवहार था। और मालाओंका आभूषणोंकी भाँति व्यवहार होत सौन्दर्यकी वृद्धिके लिये दैनिक शृङ्गार ( प्रतिकर्म ) था। चन्दन और अङ्गरागका बहुतायतसे उपयोग हो

## शिष्टाचार

रामायण-काल सभ्यता, शिष्टता, मधुर संवाद व्यवहार और आदर्श शिष्टाचारका युग था। रामाय शिष्टाचार भारतीय शिष्टाचारका सदासे आदर्शभूत पञ्च महायज्ञोंमें अतिथि-सत्कारका विशिष्ट स्थान था। अ का पाद्य, अर्घ्य, मधुपर्क, गौ और आसनद्वारा स्वा जाता। क्या तपस्वी और क्या राजा, आतिथ्यमें अप के अनुसार सारे साधन जुटा देते थे। ऋषियोंकी अ में आतिथ्य-भार उनकी पत्नियोंपर आ पड़ता था। क्रियाके पश्चात् कुशल-सम्बन्धी प्रश्न पूछे जाते।

ओंसे उनके राष्ट्र, कोश, सुहृत्, बन्धु-बान्धव, मन्त्रिगण
ओंके दमनके बारेमें जिज्ञासा करते थे। आसन ग्रहण
य बड़े-छोटोंके यथान्याय बैठनेकी परिपाटी थी।
प्राञ्जलि, अञ्जलि-पुट, प्रणिपात, नामोच्चारण
क्षिणाद्वारा छोटे बड़ोंके प्रति सम्मान अभिव्यक्त
। गुरुजन छोटोंका आलिङ्गन कर, उनका मस्तक
और उन्हें आशीर्वाद देकर अपना स्नेह प्रकट करते
यस्क मित्रोंमें आलिङ्गन और हस्त-संपीडन सामान्यतः
अभिवादन-प्रणाली थी। चलते समय बड़े आगे
र छोटे उनका विनीत भावसे अनुसरण करते।
सम्बोधन-प्रणाली बड़ी शिष्ट और गौरवपूर्ण थी।
के लोग संस्कृतमें ही संभाषण करते थे। उपकारोंके
ज्ञता प्रकट करनेकी तथा अपराधोंके लिये क्षमा-
रनेकी प्रथा प्रचलित थी।

चार या लौकिक समयका पालन वाञ्छनीय था।
से सभी डरते थे। संशयकी दशामें पूर्वजों या श्रेष्ठ
ार्गका अनुसरण ही श्रेयस्कर माना जाता था।
या आश्चर्यकारी कृत्योंके सम्पादनपर साधुवाद या
जाती थी। यज्ञ या राज्याभिषेकके अवसरपर
निमन्त्रण दिये जाते और अभ्यागतोंके स्वागत-
सुन्दर प्रबन्ध किया जाता। विशिष्ट व्यक्तियोंके
र लेकर जानेकी रीति थी। मित्रता अग्निको साक्षी
जाती थी। तत्कालीन राजकीय जुलूस बड़े सुव्यवस्थित
द्योतक थे। अपने वचनोंकी प्रामाणिकता घोषित
ये अपनी प्रिय-से-प्रिय वस्तुकी शपथ ली जाती
ने सत्य पक्षका आग्रह करनेके लिये 'धरना' देनेका
। सार्वजनिक विरोध या दुःख प्रकट करनेके लिये
ओरसे 'हड़ताल' की जाती थी। रथ या वाहनपर
य उसकी पूजा-प्रदक्षिणा की जाती थी। किसी उक्ति
ा महत्त्व बढ़ानेके लिये उसकी तीन बार पुनरुक्ति की
। मुहूर्तमें, दैव अथवा भाग्यमें, शकुनोंमें, स्वप्नोंमें,
व-जीवनकी सौ वर्षकी अवधिमें लोगोंका दृढ़ विश्वास
पर आ पड़नेवाली विपत्तिका कारण राजाका ही कोई
ाना जाता था।

## शिक्षा-दीक्षा

ाका स्तर बहुत ऊँचा था। अयोध्यामें कोई
पण, क्रूर, मूर्ख अथवा नास्तिक पुरुष देखनेको
मिलता था। शिक्षाको राजकीय प्रोत्साहन प्राप्त
था। वाल्मीकिके अनुसार जन्म-जन्मान्तर्गत संस्कार
को अच्छा या बुरा बनाते हैं, चाहे फिर उसे शिक्ष
ही क्यों न दी जाय। रावणकी माताने विश्रवा मु
कुसमयमें गर्भाधानके लिये प्रार्थना की, जिसके परि
रावण और कुम्भकर्ण बड़े क्रूर औ दुराचारी
उनके ब्राह्मणत्व, वेदाभ्यास और कठोर तप
वास्तविक जन्मगत कुसंस्कारोंको बदलनेमें असम
मुनियोंके आश्रम ही तत्कालीन पाठशालाएँ थीं। गुरुकी
रहकर शिष्य वैदिक ज्ञान, शिष्टाचार, सदाचार आदिको
करता था। गुरुकी शुश्रूषा उसका परम धर्म था।
अनध्यायका दिन था। अयोध्या नगरी शिक्षाका मह
थी। वहाँ उपाध्याय सुधन्वाका सैनिक शिक्षालय था,
कुमार शस्त्राभ्यास करते थे। वासिष्ठों, तैत्तिरीयों, काठकों
तथा अगस्त्य और कौशिक ऋषियोंके शिक्षालयोंमें
गत शिक्षाकी व्यवस्था थी। सूतों और मागधोंद्वारा
पौराणिक पाठशालाएँ भी अनेक थीं। यज्ञ-समारम्भों
प्रसारमें बड़ी सहायता मिलती थी। शिक्षण-व्यवस्थाके
चार भाग थे—शारीरिक, मानसिक, व्यावहारिक औ
शारीरिक शिक्षामें धनुर्विद्या, मृगया, अश्वचर्या,
बाहुयुद्ध, गदायुद्ध तथा मल्लयुद्धका समावेश था।
शिक्षाके अन्तर्गत वेद, वेदाङ्ग, काव्य, साहित्य,
पुराण, ललित कलाएँ, अर्थशास्त्र, राज
विषय थे। व्यावहारिक शिक्षणमें व्यापार,
कौशल, आयुर्वेद तथा अनेक प्रकारके उद्यो
समावेश था। नैतिक शिक्षाद्वारा बालकको सदाचारी
बनाया जाता। अनेक प्रकारकी रहस्यमयी विद्याएँ भी
थीं। अध्ययन-अध्यापनकी प्रणालियोंमें मौखिक
कण्ठाग्र अभ्यास, कथा-वार्ता, पाठ, स्वाध्याय तथा
तर्क-वितर्क आदि प्रचलित थे। लिखनेकी कला भलीभ
थी। आश्रमोंमें महिलाओंकी उपस्थिति और शिक्ष
सूचना मिलती है। श्रीरामकी शिक्षा सर्वाङ्गपूर्ण थी।
आदर्श ये थे—गौ, ब्राह्मण, चातुर्वर्ण्य, कुटुम्ब औ
रक्षाके लिये पर्याप्त शारीरिक बलका संपादन; सर्वाङ्गी
एकाङ्गी ज्ञानकी अपेक्षा; पुस्तकीय विद्याकी अ
सांस्कृतिक उत्थान, विचार-स्वातन्त्र्य, शिक्षाके नैति
धार्मिक पहलुओंपर आग्रह, चरित्र-गठन, व्यक्तित्वका
विकास तथा सामूहिक (सामाजिक) कर्तव्योंका

## आर्थिक स्थिति

। देशका प्रमुख उद्योग था । राजाको 'कृषिगौरक्ष्य-
की सुविधाओंका विशेष ध्यान रखना पड़ता था ।
द्धिपूर्ण थी । श्रीरामके पूर्व देशपर दो दुर्भिक्ष आ
द्यपि लंबे राम-राज्यमें दुर्भिक्षका नामतक नहीं था ।

साधनोंमें प्राकृतिक साधनोंके अतिरिक्त कृत्रिम
भी सङ्केत मिलता है । खेत ( क्षेत्र अथवा केदार )
न'के पश्चात् उसकी जुताई और बुवाई की जाती ।
वर्षा उपजके लिये बड़ी लाभकारी थी । यव
। गोधूम ( गेहूँ ), शालि ( चावल ), चणक
इक्षु (ईख), कुलित्थ ( कुलथी ), माष ( उड़द ), तिल,
मुद्ग ( मूँग ) की खेती बहुतायतसे होती थी ।
ई औजार प्रयुक्त होते थे—जैसे हल, कुदाल, लाङ्गल,
ल, टंक आदि । खेतीकी प्रणाली वैदिक कालकी
धिक उन्नत थी कृषिके अतिरिक्त उद्यानचर्या
द्योग भी प्रचलित थे । गोपालन और गोसंवर्धनके
घोड़ों और हाथियोंकी अच्छी नस्लें उत्पन्न करनेका
व्यवसाय था । पशुपालनद्वारा दुग्ध, दुग्ध-पदार्थ,
। और चमड़ेका व्यवसाय होता था । जंगलोंकी
नव-उपयोगमें लायी जाती । खानोंसे खनिज पदार्थ
जाते । लोहा, ताँबा, पीतल, काँसी, सोना, चाँदी,
ौर टीन-जैसे खनिज पदार्थोंका उल्लेख मिलता
ातुओंसे बनी वस्तुओंका दैनिक जीवनमें पर्याप्त प्रचार
स्त्रोद्योग भी प्रचलित था । लाक्षाराग या कुसुमरससे
गे जाते थे । व्यापारकी स्थिति बड़ी ही समृद्ध थी ।
भी व्यापार होता था । समुद्री व्यापारके भी
ाण मिलते हैं । सोना, चाँदी, आभूषण, हीरे-जवाहर,
ते, चावल, मिर्च, रेशमी वस्त्र तथा लाक्षा-जैसी
विदेशोंको निर्यात की जाती तथा कम्बोज आदि
घोड़े, ऊनी वस्त्र, रेशम, कस्तूरी, याक बैलके
ादि आयात किये जाते थे । विनिमयका माध्यम
। निष्क नामक सिक्के भी प्रचलित थे । नाप-तोलों-
हार होता था । रामायणमें लगभग ८० प्रकारके
उद्योगोंका स्पष्टतः उल्लेख है । थल, जल और
ीनों मार्गोंसे यातायात होता था । रथ, शिविका,
शु, नाव और विमान यातायातके साधन थे । देशकी
स्थिति बड़ी ही वैभवशाली और समृद्धिपूर्ण थी ।
ौर ग्रामोंके निवासी दीर्घजीवी, नीरोग, प्रसन्न और
धन-धान्यसम्पन्न थे । इस आर्थिक सुव्यवस्थाका रहस्य र
धनका संतुलित बँटवारा था, जिसमें आर्योंकी व
व्यवस्था विशेषरूपसे सहायक थी ।

## नगर, ग्राम और आश्रम

रामायणकालीन नगर-संनिवेश स्थापत्य-कलाका
उदाहरण है । प्रायः सभी नगरोंकी प्रतिष्ठा दुर्गोंके
होती । बाहरी आक्रमणोंसे रक्षाके लिये वे विशाल
और दुर्गम खाइयोंसे घिरे रहते । प्राकारोंपर रक्ष
प्रत्याक्रमणके अनेक साधन प्रस्तुत रहते । सैनि
नगर अभेद्य बनाये जाते थे । फिर भी कला और
की उपेक्षा नहीं की जाती थी । नगर प्रायः नदियोंके
नीरोग वातावरणमें बसाये जाते । उनका आकार क
दलके समान, कभी अर्धचन्द्राकार और कभी अष्टके
होता था । सुन्दर विमानाकार भवन, चौराहे, उद्यान,
सुव्यवस्थित बाजार तथा वृक्ष नगरोंकी शोभा बढ़
रास्तोंपर छिड़काव होता और फूल बिखेरे जाते । रा
नगरके मध्यमें होता और वहाँसे चारों दिशाओंमें
जाते । नगरके बाहर आमोद-प्रमोदके लिये आर
विहार बने रहते । तत्कालीन सुन्दर नगरोंमें अयोध्य
किष्किन्धा, तक्षशिला, पुष्कलावती और मधुपुर
उल्लेखनीय हैं । राजा और प्रजा दोनों नगरोंकी शोभ
तत्पर रहते थे । नागरिकताकी भावनासे वे ओतप्रो

ग्रामों और नगरोंमें साहचर्य था । दोनों आ
साधनोंसे जुड़े रहते, जिससे पारस्परिक विकासमें
मिलती थी । किसानोंकी बस्तियाँ 'ग्राम' और
बस्तियाँ 'घोष' कहलाती थीं । उनके निवासस्था
संवास' कहलाते थे । गाँवोंके बाहर जुते हुए
दृश्य दिखलायी पड़ते थे । बड़े गाँव 'महाग्राम'
थे । अयोध्यामें ग्रामवासियों ( जानपदों ) की
का कई बार उल्लेख मिलता है ।

रामायणकालीन संस्कृति मुख्यतः तत्कालीन न
आश्रमोंकी देन है । ऋषियोंके आश्रम ही उस
सांस्कृतिक केन्द्र थे, जहाँकी रीति-नीति नगरोंको प्रभा
थी । ये आश्रम प्रायः 'एकान्त' या 'विविक्त' स्थलों
कोलाहलसे दूर रमणीय स्थानोंमें बसाये जाते थे
वृक्षोंकी शाखाओं, पत्तों, मिट्टी, घास और रस्सि
बनाये जाते थे । एक आश्रममण्डल या तपोवनका

'कुलपति' होता था । असमयमें आने-जानेपर रास्तों-
[illegible]नके लिये ऋषिलोग ऊँचे वृक्षोंमें अपने चीर बाँध
पुण्यात्मा महर्षियोंद्वारा सेवित ये आश्रम आध्यात्मिक
[illegible]ागार होते थे, जहाँ मनुष्य पापाचरणकी ओर
ही प्रेरित नहीं होता था । वनवास कष्टपूर्ण होते
[illegible]ण्यसंचयके लिये आवश्यक माना जाता था । वनवासी
[illegible]ना समय देवपूजा, सन्ध्या, तर्पण, होम, श्राद्ध,
स्वाध्याय और तपस्यामें व्यतीत करते । वे नियता-
जितेन्द्रिय रहते, फल-मूलोंपर निर्वाह करते,
[illegible]क जीवन-साधनोंका ही उपयोग करते और नाना
[illegible]ारीरिक कष्ट स्वेच्छासे उठाकर सहिष्णु और तितिक्षु
[illegible]रन्तर प्रयत्न करते थे। साथ ही भारतके प्राचीन ऋषि-
[illegible]ळ एकान्तवासी तपस्वी ही नहीं थे, अपितु परि-
अनार्य राज्योंमें आर्य-संस्कृतिके प्रसारक और
[illegible]मी थे ।

## साहित्य और कला

[illegible]यण एक कवि-कलाकारकी मनोहर रचना है । राम-
[illegible] अलौकिक विषयको एक अनूठी, संगीतमय, छन्दो-
[illegible]दनशील शैलीमें प्रस्तुतकर वाल्मीकिने अपने
[illegible]ाहित्यकारोंके लिये एक अपूर्व उदाहरण प्रस्तुत
—

**[illegible]नयभणितीनां मार्गदर्शी महर्षिः ।**

[illegible]यण महाकाव्यका तत्कालीन समाजने हार्दिक स्वागत
[illegible]ामायण-गान उसके लिये एक नूतन, चमत्कारी और
अनुभव सिद्ध हुआ । श्रीआनन्दवर्धनाचार्यके अनुसार
रसकी प्रथम उद्भूति रामायणमें वर्णित क्रौञ्च-वध-
[illegible]ुई है । काव्यके अतिरिक्त उस युगमें आख्यान,
और दर्शनका भी सेवन होता था । नक्षत्रविद्या,
आयुर्वेद, प्राणिशास्त्र, अङ्कगणित, रेखागणित-जैसे
विषयोंसे सम्बन्धित सामग्री भी रामायणमें यथेष्ट
[illegible]लती है ।

[illegible]ीकिकी रचना कविकी कलात्मक अभिरुचिकी
है । उसमें स्थापत्यकला, चित्रकला, वास्तुकला,
नाट्यशाला और नृत्य-जैसे कलात्मक विषयोंपर
सामग्री उपलब्ध है । कलाका अनुशीलन करनेमें योग
[illegible]क्तिका आश्रय लिया जाता था । योगद्वारा कवि

मूर्तरूप देनेको कटिबद्ध होता । रामायण-रचनामें [illegible]
मार्गद्वयका अनुसरण किया है ।

## धार्मिक जीवन

रामायणकालीन संस्कृति धर्मद्वारा पूर्णतया [illegible]
थी । वेदोंका प्रमुत्व सर्वव्यापी था । धार्मिक [illegible]
वे प्रमाणभूत थे । नये घरमें प्रवेश करनेसे पूर्व 'वा[illegible]
नामक कृत्य संपादित किया जाता था । नयी फ[illegible]
लानेसे पहले 'आग्रयण' कृत्यद्वारा नये धानसे दे[illegible]
प्रसन्न किया जाता था । प्रत्येक महत्त्वपूर्ण कार्य आर[illegible]
के अवसरपर स्वस्त्ययन क्रिया की जाती थी । दैनिक
धार्मिक कार्य 'आह्निक कृत्य' कहलाते थे—जिनमें स्ना[illegible]
तर्पण, मार्जन, प्राणायाम, गायत्री-जप, अग्निहोत्र औ[illegible]
[illegible]र्चन सम्मिलित थे । रामायणकालके आर्य उपयुक्त
सन्ध्योपासन करनेमें बड़े जागरूक रहा करते थे ।
क्रियामें प्रेतकार्य, उदक-क्रिया, पिण्डदान, निर्वाप-क्रि[illegible]
श्राद्धकर्म किये जाते थे तथा १० दिनका अशौ[illegible]
जाता था । प्रार्थनाद्वारा इष्टसिद्धिमें लोगोंकी बड़ी श्र[illegible]
मन्दिरोंका स्थल-स्थलपर उल्लेख मिलता है । विभिन्न [illegible]
के विग्रहोंकी स्थापना हो चुकी थी । सारे संस्कार [illegible]
सम्पन्न हुआ करते थे । तीर्थ-स्थानोंकी यात्रा भी [illegible]
थी । गौकी पवित्रता सर्वमान्य थी । अनेक प्रकारके
अनुष्ठान किया जाता था, जिनमें शास्त्रीय विधिके
पूर्ण ध्यान रक्खा जाता । अनेक देवी-देवताओं
प्रचलित थी, जिनमें त्रिमूर्तिको विशेष स्थान प्राप्त था
और विष्णुके भक्तोंमें कोई विरोध नहीं था । गङ्गा
आदि नदियाँ, नदियोंके संगम, वटवृक्ष, गया-[illegible]
चित्रकूट और हिमालय-जैसे पर्वत पुनीत मान्य हो [illegible]
नैतिकताका स्तर बहुत ऊँचा था । अयोध्यापुरी[illegible]
करनेवाले सभी मनुष्य धर्मात्मा, बहुश्रुत, निर्लोभ, [illegible]
अपने धनसे ही सन्तुष्ट रहनेवाले, संयमी तथा शील और
की दृष्टिसे महर्षियोंकी भाँति विशुद्ध थे । प्रति[illegible]
सत्यवादिता, कृतज्ञता, इन्द्रियनिग्रह तथा दान[illegible]
वाल्मीकिने स्थल-स्थलपर आग्रह किया है । कर्म-सिद्धान्त
विश्वास था । यह संसार एक कर्म-भूमि है, जहाँ मनु[illegible]
[illegible]

था। धर्म जीवनके समग्र उत्कर्षका मूल स्रोत था—

ण लभते सर्वं धर्मसारमिदं जगत्।

( ३ । ९ । ३० )

वक और दैवी जीवनकी ओर प्रेरित करनेवाली धर्मके अन्तर्गत थीं। रामायणके चरित्र-चित्रणमें कार मूर्तियाँ, धर्मके ज्वलन्त आदर्श विद्यमान हैं। शरणागत-धर्मका, हनुमान्‌में सेवकधर्मका, ख्यधर्मका, दशरथमें पितृधर्मका; श्रीराममें पुत्रधर्म, और राजधर्मका; कौसल्यामें स्त्रीधर्मका, सीतामें र्मका तथा भरत और लक्ष्मणमें भ्रातृधर्मका आदर्श सन्निहित है।

## रामायणका हिंदू-संस्कृतिपर प्रभाव

संस्कृतिके सभी क्षेत्रोंमें रामायणका अपरिमित ड़ा है। वाल्मीकिके चरितनायक श्रीरामकी पूजा ा अमिट अङ्ग है। रामानुज, रामानन्द, कबीर सीदासने श्रीरामका एक आदर्श राजा और ईश्वरीय रूपमें प्रचार किया, जिससे हिंदू जनता अत्यधिक हुई। भारतीय नैतिकताका तो रामायण उद्गम- है। रामायणके आदर्शोंका अनुकरण भारतीय समर्थकों और उन्नायकोंका सदासे लक्ष्य रहा है। ाव्यों तथा नाटकोंके कथानक रामायणके पर्याप्त । मुरारिके शब्दोंमें 'समस्त कविरूपी व्यापारियोंके ीकिने एक सामूहिक पूँजी प्रस्तुत कर दी है'—

अहो सकलकविसार्थसाधारणी खलु इदं वा सुभाषितनीवी।

आधुनिक समयमें होनेवाली रामलीलाएँ भी र कथानकके प्रति लोकरुचिकी द्योतक हैं। भारतीय रामायणद्वारा प्रभावित है। राजपूत-शैलीकी चि रामायण-सम्बन्धी चित्रोंका बाहुल्य है। जोधपुर-म्यु सैकड़ों वर्ष प्राचीन ९१ रामायण-सम्बन्धी चित्रोंक संग्रह विद्यमान है। प्राचीन भारतीय स्थापत्यकलाके नमूनोंपर रामायणकी छाप देख पड़ती है। साँची, अ भारहुत, उदयगिरि, बुद्धगया, नासिक, मथुरा और प्राचीन अवशेषोंपर रामायणमें वर्णित प्रासादों और तथा सजावट और निर्माणकलाका प्रभाव प्रत्यक्ष प होता है। कुमारगुप्त प्रथमकी एक उपलब्ध मुद्रापर अयोध ( २ । २ । २२ ) के उस वर्णनका चित्र अङ्कित है हाथीपर सवार होकर श्रीराम राजमार्गसे जा रहे हैं, औ सिरपर छत्र तना हुआ है। गुप्तकालीन दशावतार- तथा विजयनगरकालीन हजारा श्रीराम-मन्दिरमें रामाय दृश्य खुदे हुए हैं। पहाड़पुर (बंगाल) के आठवीं श मन्दिरमें रामायणकी कई घटनाएँ खुदी हुई हैं। अनेक प्राचीन शिलालेखोंमें रामायणके शब्दों, भा श्लोकार्धोंको उद्धृत किया गया है। यही नहीं, बृहत्तर देशोंकी कला, साहित्य और संस्कृतिपर भी वाल्मीकीय का प्रभाव आज भी स्पष्ट झलकता है।

# हिंदुओंकी धर्मनिष्ठा और सचाई

'हिंदू-धर्मका आचार-निर्माणकारी प्रभाव इतना विशाल था कि केवल उच्चवर्णके ही लोग नहीं, वरं तिके लोग भी शास्त्रोपदिष्ट युद्धकी सूक्ष्म-से-सूक्ष्म परम्पराओंका पालन करते थे।' रातको लड़ना अथवा करना लोग जानते ही नहीं थे। हिंदू लोग सच्चे वीर थे, तभी तो शत्रुके प्रति उनके मनमें लेश रहता था। इसीलिये विश्रामकालमें वे एक ही नदीमें स्नान करते तथा एक दूसरेको पान-सुपारी

'दिये हुए वचनके प्रति साधारणसे भी साधारण हिंदू-सैनिकका इतना विलक्षण आदर था कि जब प्रतिज्ञाबद्ध करके छः मासके लिये छोड़ा जाता था, तब यदि वे मुक्ति पानेके लिये माँगे हुए नहीं कर पाते तो अपने-आप वापस आ जाते थे। उनमें अपकीर्तिको सदा मरणसे भी अधि ाता था। सत्यनिष्ठाके प्रति पूरी सावधानीका अभाव तथा शत्रुकी किसी प्रतिकूल परिस्थितिसे ल इनको अपमानजनक समझा जाता था। —पुर्तगाली लेखक

# हिंदू-संस्कृति और श्रीरामचरितमानस

( लेखक—मानसराजहंस पं० श्रीविजयानन्दजी त्रिपाठी )

-उपसर्गपूर्वक 'कृ' धातुसे 'क्तिन्' प्रत्यय करनेपर
ागम होनेसे 'संस्कृति' शब्द सिद्ध होता है, जिसका
'सम्यक् रूपसे अलङ्कृत बनावट', या यों कहिये कि
ानपूर्वक गुणाधान'। इसमें सन्देह नहीं कि
स्त्रोंमें इस शब्दका एकाधिक अर्थोंमें प्रयोग हुआ है;
हेंदू-संस्कृति' शब्दका अर्थ 'हिंदुओंद्वारा गृहीत
न-गुणाधान-परिपाटी' ही होना चाहिये।

जगत् गुण-दोषमय है। शुद्ध गुण या शुद्ध दोषका
आँखतले नहीं आता। गुणमें दोष मिला हुआ है,
में गुण मिला हुआ है—यथा 'बिधि प्रपंच गुन अवगुन
मानुषी बुद्धि इसके वर्गीकरणमें सर्वथा असमर्थ है।
(रसायनशाला) में भी इनका विश्लेषण नहीं हो
अतः गोस्वामीजी कहते हैं—

गनि गुन दोष बेद बिलगाए।

गुण-दोषसे सने हुए प्रपञ्चमेंसे गुणों और दोषोंका
वेदादि शास्त्रोंने किया। अतः इनका निर्णेता
शास्त्र है। कहना नहीं होगा कि प्रचलित मत-
ने भी रूपान्तरसे उसी निर्णयको स्वीकार किया है।
ा समय, जब कि ईश्वरपर विश्वास करना असभ्यता
ताका द्योतक माना जाता है, वेदादि शास्त्रोंकी कथा
है। आज छोटी-सी-छोटी बातें विवादास्पद हो
शब्द तथा उनके अनादि-सिद्ध अर्थोंमें स्वेच्छा-
ा बोलबाला हो रहा है, रुचिके अनुसार गुण-दोषकी
ी जा रही है, तदनुसार ही वेदादि शास्त्र भी निर्दयता-
ोड़े-मरोड़े जा रहे हैं! ऐसी स्थितिमें 'हिंदू-संस्कृति' जैसे
था गम्भीर विषयपर विवाद उठना इस समय कोई
ी बात नहीं है। यह प्रश्न उठना स्वाभाविक ही है
ू-संस्कृति क्या है? और उसके शुद्धरूपका दर्शन
ायसे सम्भव है?'

त जिज्ञासुके लिये इसका उत्तर कुछ बहुत कठिन
। इस समय जितनी संस्कृतियाँ प्रचलित हैं, उनका
०० वर्षोंके भीतरका है। इससे पहलेकी संस्कृति ही
[illegible]

क्योंकि व्याख्याताकी विप्रलिप्सासे उसमें भी अर्थक
किया जा सकता है।

परंतु श्रीरामचरितमानस हिंदीमें है। वह 'ना
निगमागमसम्मत' है, उसे सभी सम्प्रदायके लोग
दृष्टिसे देखते हैं। उसमें कथा भी उस समयकी है,
इन विभिन्न संस्कृतियोंका गन्ध भी नहीं था, जिनके
हिंदू-संस्कृति विप्रतिपत्तिका विषय हो रही है। उस
मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र हैं, जिन्हें संसार
नरपतिरूपसे स्वीकार करता है, और उसके रचयि
वीतराग महात्मा हैं, जिनपर पक्षपात, विप्रलि
स्वार्थ-परायणतादि दोषोंका आरोप नहीं किया जा
अतः श्रीरामचरितमानस ही एक ऐसा ग्रन्थ है
हिंदू-संस्कृतिके विशुद्ध रूपका दर्शन बड़ी आसा
सकता है।

उसमें उपादेयरूपसे जिस भाँति हिंदू-सं
कथन है, उसी भाँति हेयरूपसे लङ्काकी संस्कृति
तथा कलि-खल-अघ-अवगुण-कथन भी है; अतः
उक्तियोंमें हिंदू-संस्कृति निखरी हुई-सी दिखायी
सुतरां हिंदू-संस्कृतिके सम्यक् ज्ञानके लिये मैं
श्रीरामचरितमानसके अध्ययनके लिये अनुरोध
यहाँपर तो उसका अधूरा स्थूल मानचित्र भी देना क

श्रीरामचरितमानसमें दो समृद्ध देशोंका वि
वर्णन है, एक श्रीअयोध्यापुरीका और दूसरा लङ्का
अयोध्यापुरीका राज्य वंशपरम्परागत है, और
शासक रघुवंशी क्षत्रिय हैं, जिनका प्रजापालन स्व
उनके शासनमें आधुनिक वादोंके सभी गुण थे
एक भी नहीं। उनकी प्रजा स्वतन्त्र होनेपर भी मन
राजा प्रजाका आराधन करता था, उसके हृद्गत
दूतोंद्वारा जानकर उनकी तुष्टिके लिये अपनी
सती साम्राज्ञीको त्याग सकता था। और प्रजा राज
राजाके लिये अपने प्राणोंको निछावर करनेके लिये प्रस्
थी। शासकने धर्मभावना इतनी प्रबल बना रक्खी
लोग पापसे भयभीत रहते थे, अपराध या विरोधक
ही उनमें नहीं थी। वहाँ एक ही आन्दोलन चलता
[illegible]

जतिन्ह कर भेद जहँ नर्तक नृत्य समाज ।
हु मनहि सुनिअ अस रामचंद्र कें राज ॥

रहिं परसपर प्रीती । चलहिं स्वधर्म निरत श्रुति रीती ॥

लोग अपना-अपना काम ईश्वरार्पणबुद्ध्या करते की कामना किसीको नहीं; अतः बिना मूल्य दिये में सौदा मिलता था ।—'बस्तु बिनु गथ पाइए ।' भी नया काम करनेके पहले राजा प्रजासे सम्मति ा, यहाँतक कि श्रीरामचन्द्र-ऐसे पुत्रको गद्दी देनेके राज दशरथ प्रजाजनोंसे कहते हैं—

हि मत लागै नीका । करहु हरषि हियँ रामहि टीका ॥

शमात्र कहकर अब मैं विरोधी संस्कृति ( लङ्काकी ) का रूप कुछ दिखलाता हूँ । लङ्काके शासक बड़े ब्राह्मण रावण थे, अतः राज्यशासन उनका स्वधर्म । लङ्का उनकी पराक्रमार्जित थी । उन्होंने भी ाजको सुखी कर रक्खा था। सम्पूर्ण संसारको लूटकर ोनेकी लङ्का बना रक्खी थी, यथा—

कि राख्यौ रासि सब जाँगर जहान भो ।

अपनी रायसे राज्य करते थे, मन्त्रीकी भी नहीं । राजाको मन्त्री चाहिये, इसलिये मन्त्री रख छोड़ा ा—

बरु बिस्व बस्य करि राखेसि कोउ न स्वतंत्र ।
ीक मनि रावन राज करइ निज मंत्र ॥

ट् रावण वेद-पुराणको विद्रोहात्मक समझते थे, से बहुत चिढ़ते थे; जिस भाँति धर्म निर्मूल हो, वैसी ही ी आज्ञा निकाला करते थे । धर्मके मूल गौ, ब्राह्मण ताओंके विरोधमें नित्य आन्दोलन चलता था ।

े होइ धर्म निर्मूला । सोइ सब करहिं बेद प्रतिकूला ॥
ं देस धेनु द्विज पावहिं । नगर ग्राम पुर आगि लगावहिं ॥
चरन कतहुँ नहिं होई । देव बिप्र गुरु मान न कोई ॥
जोग धर्म ब्रत दाना । सपनेहुँ सुनिअ न बेद पुराना ॥

यह हुआ कि अतिशय धर्मकी ग्लानि देखकर पृथ्वी भयभीत होकर व्याकुल हो उठी; क्योंकि धर्मविरोधी होनेसे आसुरी प्रकृतिके लोग बहुत ो गये । वे माता-पिता और देवताको नहीं मानते थे, साधुओंसे सेवा लेते थे । दूसरेके धन और पर लम्पट खल, चोर और जुआरियोंकी वृद्धि हुई; अव्यवस्था फैल गयी ।

ऐसा समय भी जिस उपायसे पलटा जा उसका भी निर्देश श्रीगोस्वामीजीने वहीं कर दिया उपाय वेद-शास्त्रसम्मत है और सहस्रों बारका पर कभी व्यर्थ जानेवाला नहीं है । वह यही है कि इस भाँति संसार सङ्कटाकीर्ण हुआ है, तब-तब इकट्ठे होकर भगवान्‌की शरणमें गये हैं, और प्रार्थना की है । प्रार्थनाका महाप्रभाव अचिन्त्य द्रवीभूत होकर परमेश्वर भक्तोंके मनोरथको पूर्ण सम्पूर्ण पृथ्वीने उसी उपायका अवलम्बन किय देवताओंकी शरणमें गयी, उन्होंने भगवान्‌से प्रार्थन

उसी प्रार्थनासे द्रवीभूत होकर भगवान्‌ने उक्त महाराज दशरथके घरमें अवतार धारण किया औ द्वारा लङ्कावाली विरोधिनी संस्कृतिका नाश होक हिंदू-संस्कृतिकी पुनः स्थापना हुई ।

भौतिक उन्नति यद्यपि उपेक्षाकी वस्तु नहीं है, वह संस्कृति नहीं है । संस्कृति उससे कहीं ऊँची भौतिक उन्नतिका सदुपयोग या दुरुपयोग हाथमें है । लङ्कामें जो उन्नति हुई थी, उसे पढ़क होता है । वायुयान वहाँ थे, गोले वहाँ शत्रु-सेना जाते थे । रणाङ्गणमें दिनको सिनेमाके ऐसे- दिखाये जाते थे, जिन्हें देखकर शत्रुकी सेना युद्ध- होती थी । विज्ञान इतना बढ़ा था कि बनावटी श दिखलाकर उसकी पत्नीको विपत्ति-सागरमें डाल पर इन सबसे संसारका हित नहीं हुआ, क्यों संस्कृति कुत्सित थी ।

यह संसार है; एक रंगसे न कभी रहा, अनेक प्रकारकी उन्नति और अवनतियाँ आया-ज हैं । इसमें हिंदू-संस्कृति यही है कि किसी भी स्वधर्मका परित्याग न करे; क्योंकि धर्म ही प्रभुका है । यथा—

सहि कुबोल साँसति सकल अँगइ अनट अपमा
तुलसी धरमु न छाड़िये कहि करि गए सुजा



# रामायणमें हिंदू-संस्कृति

( लेखक—स्व० कवि-सम्राट् पं० श्रीअयोध्यासिंहजी उपाध्याय 'हरिऔध' )

स प्रान्तके लब्धप्रतिष्ठ विद्वान् और वक्ता श्रीयुत ऐयरने एक बार अपने एक प्रसिद्ध व्याख्यानमें —'हमारा राज्य छिन जाय, ऐश्वर्य धूलमें मिल जाय, -दलित हो, सम्पत्ति हर ली जाय, हम सर्वप्रकार हो जायँ, सर्वस्व गँवा दें, तो भी हम निःस्व न रामायण और महाभारत-जैसे हमारे अलौकिक रत्न ह सके।' इस कथनका रहस्य क्या है ? वास्तवमें है कि जातिकी संस्कृति ही उसका जीवनसर्वस्व कोई जाति अपनी संस्कृति खोकर जीवित नहीं । संस्कृति ही वह आधारशिला है, जिसके सहारे नका विशाल प्रासाद निर्मित होता है। जिस दिन शिला स्थानच्युत होगी, उसी दिन पुष्ट-से-पुष्ट भहरा पड़ेगा। संसारमें कुछ निर्जीव जातियाँ जीवित हैं; किंतु अपनी संस्कृतिको खोकर वे ण हैं, उनको मरी ही समझिये—चाहे आज मरें, । कारण यह है कि संस्कृति ही किसी जातिके पता देती है; यही वह चिह्न है, जो उसके पूर्व न् आदर्श और लोकोत्तर कार्य-कलापद्वारा संसारकी तेयोंसे उसको पृथक् करती है। जिस समय चारों न्धकार होनेके कारण वह अवनति-गर्तकी ओर ती रहती है, उस समय उसीके आलोकसे आलोकित उचित पथ ग्रहण करती है और उस समुन्नति- चढ़ने लगती है, जो उसको उत्थानके समुच्च आरूढ़ कर देता है। भारतमें यवन, शक, हूण ी-बड़ी बलवान् जातियाँ आयीं। परम पराक्रान्त वह जाति आयी, जिसने जहाँ शासन किया, वहीं अपने वेजय-दुन्दुभि बजायी, जिसके द्वारा देशका देश मेंं दीक्षित हो गया। किंतु रामायण और महाभारत- संस्कृतिके बलसे हिंदू-धर्म आज भी जीवित है। ही नहीं, उसने अपनी वह अलौकिक महत्ता कि जिसके बलसे संसार-विजयिनी करवाल भी ड़े हो गयी। जिस समय भारतव्यापी मुसलमान- उत्तरोत्तर वृद्धि पा रहा था और उसकी ...

जायगी, हिंदू-धर्म लुप्त हो जायगा, हिंदू-जाति ना जायगी और भारतभूमिका अपार विभव मुसलमा विशाल उदरमें समा जायगा, उस समय कतिप आत्माओंमें कुछ ऐसी संस्कृति जाग्रत् हुई, जिसने वर्षकी काया ही नहीं पलट दी, हिंदू-जातिका पु भी कर दिया। यह बात इतिहास जाननेवालोंको नहीं। यह कौन संस्कृति थी? वही रामायण-महाभा उस रामायण और महाभारतकी, जो हिंदू-संस्कृतियों हैं। मैं समझता हूँ, अब मद्रास प्रान्तके उपर्युक्त कथनका रहस्य आपलोगोंकी समझमें आ गया होगा

भारतमें समय-समयपर विभिन्न विचारके बड़े-ब आये, कुछ कालतक उनके प्रबल वेगके सामने वह विसर्जन करता दिखलायी पड़ा। परंतु उसके धै स्थानच्युत कभी नहीं हुआ। वह सदा सँभला और भारतीयताकी धारामें उसने सबको विलीन कर लिया महान् संस्कृति ही उसकी इस सफलताका कारण है। पुङ्गव वाल्मीकिकी महिमामयी लेखनी जिस प्रकार संस्कृतियोंका उल्लेखकर धन्य हुई है, उसी प्रकार तुलसीदासकी कलामयी कवितामें भी उनका चमत्कार दृष्टिगत होता है। गोस्वामीजीका वर्णन स लिये है, इसलिये उन्हींकी रामायणसे कुछ ऐसी सं का वर्णन यहाँ किया जाता है, जो हमारे सामाजिक संजीवनी शक्तियाँ कही जा सकती हैं। गोस्व रामायण आर्यसभ्यता और संस्कृतिका अलौकिक जहाँ देखिये, वहीं उनकी लेखनी इस विषयमें मार्मिकतासे चलती दिखलायी पड़ती है। उनकी रा 'गेहे-गेहे, जने-जने' प्रचार क्यों है ? इसीलिये कि हि जिन आदर्शोंको देखकर पुलकित होता है, जिन उल्लसित और रससिक्त बनता है, उसमें उन्हीं आद भावोंका बड़ा ही हृदयग्राही चित्रण है। गोस्व लेखनीका चमत्कार यही है कि वह मूर्तिमन्त आ है; यह मूर्तिमत्ता कहीं-कहीं इतनी मनोहर और ...

ता है। वही कविता मर्मस्पर्शिनी होती है, जिसमें
य सुन्दरतासे सामने आते हैं, जिनको हम प्रायः
ते अथवा जिनका अनुभव प्रतिदिन करते रहते
ामीजी इसी प्रकारकी कविताओंके आचार्य हैं।
'ख'-पुष्प तोड़ते हैं न अगम-अगोचरका व्यापार
न अधरमें प्रासाद-निर्माण ही; वे मानव-चरित्रमें
की महत्ताका प्रदर्शन करते हैं और नित्यके कार्य-
ही 'सत्यं शिवं सुन्दरम्'की कल्पना। इसीलिये वे
कहते हैं, उसको हृदय स्वीकार कर लेता है। कुछ
रकी कृतियाँ आपके सामने उपस्थित की जाती हैं।
की आज्ञा शिरोधार्यकर भगवान् श्रीरामचन्द्र वन-
लिये प्रस्तुत हैं, श्रीमती कौसल्यादेवीकी सेवामें
होकर उनसे अनुनय-विनय कर रहे हैं; इसी समय
दया विदेहनन्दिनी वहाँ आयीं। गोस्वामीजी
:—

चार तेहि समय सुनि सीय उठी अकुलाइ।
सासु पद कमल जुग बंदि बैठि सिरु नाइ॥

के द्वितीय भागमें कुल-ललनाकी कितनी मर्यादाशीलता
ई है, यह अविदित नहीं। भगवती जानकी सीधे
गवान् श्रीरामचन्द्रके सामने नहीं खड़ी हो गयीं।
थोपकथन नहीं प्रारम्भ किया, क्यों? इसीलिये कि
मती कौसल्यादेवीका तिरस्कार होता। आर्यजातिकी
ति है कि बड़ोंकी उपस्थितिमें बहुएँ लज्जा त्यागकर
म्भाषण नहीं करतीं, उनसे बोलतींतक नहीं।
कुलीनोंमें यह परम्परा प्रचलित है। फिर आदर्श
तादेवी ऐसा क्यों करतीं। वे आयीं और सासकी
ना करके, सिर नीचा करके बैठ गयीं। कितना
व है! 'बैठि सिरु नाइ' लिखकर गोस्वामीजीने जो-
कता दिखलायी है, यही उनकी विशेषता है। यह
रु नाइ' जानकीजीके हृदयका प्रतिबिम्ब है।
द्वारा उन्होंने अपनी मर्यादाशीलता, अपनी आकुलता
नी अशक्तताका ही प्रदर्शन नहीं किया, दैन्य
र सहायताकी भिक्षा भी माँगी। सम्भव है, आज-
शिक्षिता ललनाएँ इसको पराधीनताकी कुत्सित बेड़ी
किंतु यह मर्यादाशीलताकी वह मौक्तिकमाला है,
[illegible]

वह अपने सुख-विलासमें ही जीवनकी सार्थक
समझतीं; वह तभी कृतकृत्य होती हैं, जब
आत्मीयजन, अथवा अन्य उपकार-कामुक जनोंकी
आत्मोत्सर्ग कर पाती हैं। वे उच्छृङ्खलता एवं
मर्यादाशीलताको और संकीर्णहृदयता एवं म
सहृदयताको उत्तम समझती हैं। इसीलिये शा
आदेश हैं कि जिनसे इस प्रकारके संस्कारोंका उ
कुछ नीचे लिखे जाते हैं—

**अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेवि**
**चत्वारि तस्य वर्द्धन्ते आयुर्विद्या यशो बल**
(मनु० २

भगवान् मनु कहते हैं, 'जो अभिवादनशील औ
वृद्धसेवातत्पर हैं, उनकी आयु बढ़ती है, तथा उन
यश और बल प्राप्त होता है।'

विवाहकालके समय सप्तपदीमें स्त्री यह प्रतिज्ञा क

**कुटुम्बं रक्षयिष्यामि सदा तं मञ्जुभाषिण**
**दुःखे धीरा सुखे हृष्टा द्वितीये साब्रवीद्व**

'कुटुम्बकी रक्षा करूँगी, सदा मधुरभाषिणी रहूँग
धीर और सुखमें आनन्दित रहूँगी।'

**१—गुरुषु सखिषु भृत्ये बन्धुवर्गे च भर्तु-**
**र्व्यपगतमदमाया वर्तयेत् स्वं यथा**
**२—भार्यैकचारिणी गूढविश्रम्भा देववत्पतिमानुकूल**
**तन्मतेन कुटुम्बचिन्तामात्मनि सन्निवेशयेत्।**
**३—श्वश्रूश्वशुरपरिचर्या तत्पारतन्त्र्यमनुत्तरवादिता**
**प्रचण्डालापकरणमनुच्चैर्हासः तत्तु प्रियाप्रियेषु**
**प्रियेष्विव वृत्तिः।** (व

१—पतिके गुरुजनोंसे, सखाओंसे और बन्धु
सेवकोंसे निरभिमान रहकर यथायोग्य बर्ताव करे।

२—भार्याको चाहिये—पतिको देवताके स
उसकी इच्छाके अनुकूल जीवन व्यतीत करे
सम्मतिके अनुसार कुटुम्बीजनकी चिन्तामें लीन रहे

३—कुलवधू सास-ससुरकी सेवा करे, उनकी
रहे, उनकी परतन्त्र बने, उनकी बातोंका जवाब न
भाषण करे, जोरसे न हँसे। उनके प्रिय-अप्रिय
प्रिय-अप्रियके समान समझे।

ीस सासु मृदु बानी। अति सुकुमारि देखि अकुलानी॥

पद्यमें यथावसर 'मृदु बानी' शब्दका कितना सुन्दर
। यदि दोहेका 'पद कमल बंदि बैठि सिरु नाइ'
जानकीके विनय-नम्र हृदयका सूचक है, तो यह
नी' शब्द कौसल्यादेवीके कोमल वात्सल्यपूर्ण हृदयका
है। इसके उपरान्त श्रीमती कौसल्यादेवीके हृदय-
अवस्था हुई, इसकी सूचना यह अर्द्धाली देती है—
कुमारि देखि अकुलानी।' कितनी स्वाभाविकता है!
शीघ्र अपनी पुत्रवधूके हृदयमें प्रवेश कर गयीं।
जी सासके समीप सिर नीचा करके बैठ तो गयीं,
न खुला; वे कुछ कह न सकीं। कैसे कहतीं, सङ्कोचने
द जो कर रक्खा था। यही नहीं; हृदयमें दुःखकी
त्र घनघोर घटा उठ रही थी; वे सोच रही थीं—

मुख सोचति सीता। रूप रासि पति प्रेम पुनीता॥
हत बन जीवननाथू। केहि सुकृती सन होइहि साथू॥
न कि केवल प्राना। बिधि करतब कछु जाइ न जाना॥
नख लेखति धरनी। ....................॥

आपने, सामयिक अवस्थाकी कितनी सुन्दर वर्णना
नमित मुख' से 'चारु चरन नख लेखति धरनी'
भावमय शब्द-विन्यास हैं। उनसे श्रीमती जानकी-
ङ्कोचमय दशा, उनके चिन्ता-नाट्य, उनके दृढ़
वित्र प्रेम आदिपर कितना सुन्दर प्रकाश पड़ता है।
जो घटा धूमसे उठ रही थी, नेत्रोंके सहारे वह बरस
स्वामीजीने लिखा—

मंजु बिलोचन मोचति बारी।

ल्यादेवी पहले ही सब समझ गयी थीं, नेत्रोंके
नको और आर्द्र कर दिया; इसलिये दूसरी अर्द्धाली
गयी—

बोली देखि राम महतारी॥

महतारी' का कितना सार्थक प्रयोग है! पुत्रपर
अधिकार तो सूचित हुआ ही, साथ ही उनके
महत्ता और द्रवणशीलता भी उससे विदित हुई।
री क्या बोलीं, अब उसे भी सुनिये—

सिय अति सुकुमारी। सासु ससुर परिजनहि पिआरी॥
जनक भुपाल मनि ससुर भानुकुल भानु।

नयन पुतरि करि प्रीति बढ़ाई। राखेउँ प्रान जानकिहिं
कलपबेलि जिमि बहुबिधि लाली। सींचि सनेह सलिल प्रति
फूलत फलत भयउ बिधि बामा। जानि न जाइ काह प
पलँग पीठ तजि गोद हिंडोरा। सियँ न दीन्ह पगु अवनि
जिअनमूरि जिमि जोगवत रहऊँ। दीप बाति नहिं टारन
सोइ सिय चलन चहति बन साथा। आयसु काह होइ र
चंद किरन रस रसिक चकोरी। रबि रुख नयन सकइ कि

करि केहरि निसिचर चरहिं दुष्ट जंतु बन भूरि
बिष बाटिकाँ कि सोह सुत सुभग सजीवनि मूरि

बन हित कोल किरात किसोरी। रचीं बिरंचि बिषय सुख
पाहन कृमि जिमि कठिन सुभाऊ। तिन्हहि कलेसु न कानन
सिय बन बसिहि तात केहि भाँती। चित्रलिखित कपि देखि
सुर सर सुभग बनज बन चारी। डाबर जोगु कि हंस
अस बिचारि जस आयसु होई। मैं सिख देउँ जानकिहि
जौं सिय भवन रहै कह अंबा। मोहि कहँ होइ बहुत

श्रीमती कौसल्यादेवी आदर्श माता ही नहीं,
सास भी हैं। सासका पतोहूके प्रति वह सच्चा और
स्नेह जो गृहको स्वर्ग बनाता है, गार्हस्थ्य-धर्मको
कर कुटुम्बको सुख-शान्तिमय कर देता है, वे उसक
थीं। भावमय शब्दोंमें उनके हृदयका प्रेम जिस
व्यञ्जित हुआ है, वह बड़ा ही गम्भीर, उदात्त एवं द्रा

नयन पुतरि करि प्रीति बढ़ाई। राखेउँ प्रान जानकिहिं
कलपबेलि जिमि बहुबिधि लाली। सींचि सनेह सलिल प्र
जिअनमूरि जिमि जोगवत रहऊँ। दीप बाति नहिं टारन

इन पंक्तियोंमें कितनी ममता भरी है, इनमें
आदरभाव और प्यार है, कितना प्रेम और वात
कितनी करुणा और द्रवणशीलता है, क्या यह बतलाना
कौन सहृदय है, जो इन भावोंको इनमें छलकता न प
जब कौसल्यादेवी कहती हैं—

पलँग पीठ तजि गोद हिंडोरा। सियँ न दीन्ह पगु अवनि
बन हित कोल किरात किसोरी। रचीं बिरंचि बिषय सुख
कै तापस तिय कानन जोगू। जिन्ह तप हेतु तजा सब
सिय बन बसिहि तात केहि भाँती। चित्रलिखित कपि देखि

तब जानकी देवीकी सरलता, कोमलता, उनके स्व
भोलापन और उनकी भीरु प्रकृति आँखोंके सामने फि

हती रहतीं, उनके सुखसे रहनेका ध्यान न रखती उनके मुखसे इस तरहकी बातें न निकलतीं। इन उनकी व्यथा ही मूर्तिमन्त होकर विराजमान उनकी वह वाञ्छा भी झलक रही है, जो पुत्रवधूके क्लेशोंको देखकर भी विचलित होती है—

र रस रसिक चकोरी। रबि रुख नयन सकइ किमि जोरी॥
भग बनज बन चारी। डाबर जोगु कि हंसकुमारी॥

ष बाटिकाँ कि सोह सुत सुभग सजीवनि मूरि॥

ी पुत्रवधूके पक्षमें अपने पुत्रसे कोई सास इससे गैर इससे उत्तमतासे क्या कह सकती है। इन एक कुल-बालाका हृदय खोलकर उसके प्रियतमको गया है, और साथ ही यह भी सूचित किया गया एक पतिप्राणाके वियोग-विधुरा बननेपर उसका ा सङ्कटापन्न हो सकता है। इनमें कौसल्यादेवीकी जितनी सुन्दरतासे स्फुटित हुई है, उतनी ही ावुकता, सहृदयता और मार्मिकता भी। एक ओर धूकी गम्भीर मनोवेदना, उसकी वन-गमनकी आदिका आवरण हटाती हैं, और दूसरी ओर ाँखें खोलती हैं; और उसे उचित कर्तव्यके लिये करती हैं। ऐसे अवसरपर वे अपने उत्तरदायित्वको भूलतीं; वे पुत्रके महान् कर्तव्यों, उनके असीम ौर दैवदुर्विपाकको समझती हैं।

एव यह आज्ञा नहीं देतीं कि अपनी स्त्रीको ाथ लेते जाओ, केवल इतना ही कहती हैं—

चलन चहति बन साथा। आयसु काह होइ रघुनाथा॥
ारि जस आयसु होई। मैं सिख देउँ जानकिहि सोई॥

व्यथित और विरहकातरा होकर यह कह पड़ती हैं—

भवन रहैं कह अंबा। मोहि कहँ होइ बहुत अवलंबा॥

अन्तिम पद्य उनके व्यथामय आन्तरिक भावका । पुत्र जाय तो जाय, किंतु विनयशीला पुत्रवधूको त्यागना चाहतीं। फिर भी कलेजेपर पत्थर रखकर आत्मसुखको तिलाञ्जलि दी, और जानकीदेवीकी ोंकी ही मरहम-पट्टी करनेकी पूरी चेष्टा की; नकी महत्ता और महानुभावता, यहीं 'राम महतारी' ी सार्थकता हुई है। आर्य-संस्कृतिकी ही यह श्रीमती जानकी-जैसी पुत्रवधुएँ दिखलायी पड़ें, जिस पवित्र गृहोंमें पाश्चात्त्य कलुषित प्रभावोंका अशुभ प्रवेश न

माताकी बातें सुनकर भगवान् श्रीरामचन्द्र हुए। पहले तो विवेकमय वचन कहकर उन्होंने समझाया। इसके उपरान्त जानकीजीसे कुछ कहना परंतु मर्यादा बाधक हुई, माताका सङ्कोच हुआ। समय देखकर उन्हें उनसे कुछ कहना ही पड़ा। गो लिखते हैं—

मातु समीप कहत सकुचाहीं। बोले समउ समुझि मन

भगवान् श्रीरामचन्द्र मर्यादा-पुरुषोत्तम हैं प्रबल कालसे उनकी भी न चली। श्रीमती जान उन्होंने जो कुछ कहा, उसे सुनिये—

राजकुमारि सिखावनु सुनहू। आन भाँति जियँ जनि कह
आपन मोर नीक जौं चहहू। बचनु हमार मानि गृह
आयसु मोर सासु सेवकाई। सब बिधि भामिनि भवन
एहि तें अधिक धरमु नहिं दूजा। सादर सासु ससुर पद
जब जब मातु करिहि सुधि मोरी। होइहि प्रेम बिकल मति
तब तब तुम्ह कहि कथा पुरानी। सुंदरि समुझाएहु मृदु
कहउँ सुभायँ सपथ सत मोही। सुमुखि मातु हित राखौं

कैसी उचित और मार्मिक बातें हैं! भगवान् श्री जैसे विनय-नम्र और मर्यादाशील पुत्रके मुखसे दूस बात निकलती। उन्होंने यह भी कहा—जो कुछ मैं हूँ, वह गुरु एवं श्रुतिसम्मत है; अतएव इस ध बिना कष्टका अनुभव किये लाभ करना चाहिये।

गुर श्रुति संमत धरम फलु पाइअ बिनहिं कलेस

श्रुति कहती है—

**मातृदेवो भव, पितृदेवो भव, आचार्यदेवो भव**

शास्त्र कहता है—

**प्रत्यक्षदेवता माता·····················**

**जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि गरीयसी**

स्मृति कहती है—

**संयतोपस्करा दक्षा हृष्टा व्ययपराङ्मुखी**
**कुर्याच्छ्वशुरयोः पादवन्दनं भर्तृतत्पर**

( याज्ञ

उपाध्यायान् दशाचार्य आचार्याणां शतं पिता

ा, पिता और आचार्य देवता हैं।' 'माता प्रत्यक्ष
। जननी और जन्मभूमि स्वर्गसे भी श्रेष्ठ हैं।'
ंयतोपस्कर ( थोड़े गहनोंवाली ), दक्ष, हृष्ट और
पराङ्मुखी होना चाहिये। पतिमें रत रहकर सदा
की सेवा करना उनका धर्म है।' 'उपाध्यायसे
ाचार्यका, आचार्यसे शतगुण पिताका और पितासे
गौरव माताका है।'

ाधान धर्मकी शिक्षा देनेके बाद भगवान् श्रीरामचन्द्र-
भयङ्करताओं और वहाँकी असुविधाओंका बड़ा ही
र्णन किया है। पाठक रामायणमें उनको देख सकते
कांश वर्णन बड़ा ही भावमय और सुन्दर है, कवित्व
कूट-कूटकर भरा है। कुछ पङ्क्तियाँ देखिये—

ार गहन सुधि आएँ। मृगलोचनि तुम्ह भीरु सुभाएँ॥
तुम्ह नहिं बन जोगू। सुनि अपजसु मोहि देइहि लोगू॥
केलि सुधाँ प्रतिपाली। जिअइ कि लवन पयोधि मराली॥
; बन बिहरनसीला। सोह कि कोकिल बिपिन करीला॥

पंक्तियोंमें कितनी स्वाभाविकता और भावुकता है,
ा स्वयं उसका अनुभव करें। कुछ पाश्चात्त्य
ा मत है कि श्रीमती जनकनन्दिनीका चरित्र जिस
रतीय कवियोंने अङ्कित किया है, वह कल्पित है; उसमें
ताका लेश नहीं। 'उनपर विपत्तिका पहाड़ टूट
परंतु उस अवस्थामें भी उनको कुछ कहते नहीं
ता। ज्ञात होता है कि उनके मुखमें जीभ नहीं, या
नके मुखपर मुहर लगा दी है। वे बड़े-से-बड़ा दुःख
परंतु उफ् भी नहीं करतीं। वज्र टूट पड़ता है, किंतु
; नहीं। ऐसी प्रस्तर-प्रतिमा हो सकती है, कोई
णी नहीं।' ऐसी-ही-ऐसी तर्कनाएँ करके वे दिलके
ोड़ते हैं, और इस प्रकारकी और कितनी ही
बातें कहते रहते हैं। वास्तव बात यह है कि
तावरणमें उनके हृदयका विकास हुआ है, जो दृश्य
ोंके सामने उपस्थित होते रहते हैं, पति-पत्नीके जिन
; व्यवहारोंका उनको अनुभव है, वैसी ही उनकी
रम्परा और मननशैली है। यूरोपकी स्त्रियोंमें
यणता अधिक होती है, वे उतनी पतिप्रेमिका और
नहीं होतीं, जितनी एशिया—विशेषतः भारतकी
नाएँ होती हैं। वे पतिपरायणा तभीतक रहती हैं,

यह प्रवृत्ति बहुत ही प्रबल हो गयी है। पतिकी
रहना, उनकी सेवाके लिये आत्मोत्सर्ग करना, उनक
आत्मविक्रय है। विवाह-बन्धन उनकी दृष्टिमें उतन
नहीं, वे बातकी बातमें उसे तोड़ सकती हैं। उनका
उग्र, असंयत और प्रायः उच्छृङ्खल होता है। इस
प्रवृत्तिको वे तेजस्विता कहती हैं। उनकी स्वतन्त्रताक
इतनी तीव्र होती है कि पतिके सामने यदि थोड़ा भ
पड़े, तो वे उसे परतन्त्रता मान बैठती हैं। जिस दे
समाजके ऐसे आदर्श हों, उस देश और समाजमें प
मनुष्य यदि सीतादेवीको अधिक धीर, गम्भीर
आत्मत्यागकी मूर्ति और पतिप्राणा देखकर उनके
तथाकथित विचार प्रकट करे तो क्या आश्चर्य। मेरे
यह मतलब नहीं कि यूरोपमें पतिपरायणा स्त्रियाँ
नहीं; ऐसा कहना और सोचना अन्याय होगा। मिल्ट
स्थानपर 'ईव' के मुखसे इन शब्दोंको कहलवाया है।
उन्होंने आदमसे कहे हैं—

"What thou bidd' st, unargued
So God ordains, God is thy law,
mine."

'जो आपकी आज्ञा होती है, उसे मैं बिना
सुने स्वीकार करती हूँ। ईश्वरीय इच्छा यही है
नियन्ता ईश्वर हैं और मेरे आप।'

संसारमें जितनी सती-साध्वी स्त्रियाँ होंगी, प्रा
हृदयका भाव ऐसा ही होगा। यदि यूरोपकी स्त्रि
भाव न पाया जाता तो मिल्टनकी लेखनीसे ऐसे शब्द
ही नहीं, अभावमें भाव नहीं होता। यूरोपकी
रजोगुण और तमोगुण ही होता है, सत्त्वगुण नहीं—ऐ
अस्वाभाविक होगा। वहाँ स्वाभाविकताका लोप हो
कृत्रिमता ही शेष है—यह भी नहीं कहा जा सकत
यह परम सत्य है कि आजकल धार्मिकताका स्थान स्वेच्
ग्रहण कर रही है, इसीलिये वहाँका वायुमण्डल विशेष
हो गया है। यूरोपमें सती-साध्वी स्त्रियोंका अभ
किंतु वे उँगलियोंपर गिनी जा सकती हैं। क्षेत्र इ
ही स्त्रियोंके हाथमें है, जिनका चित्रण ऊपर
आजकल हमारे यहाँ भी पढ़ी-लिखी स्त्रियोंने यूरोपकी
अनुकरण आरम्भ कर दिया है। अतएव उन्हींके
लोग प्रभावित हैं, और वैसे ही असंगत विचार

श्रीमती सीतादेवी भारतकी सती-साध्वी स्त्रियोंकी ाणि हैं। उनको आर्य-संस्कृतिकी दिव्य मूर्ति कह सकते हैं। मुखमें जिह्वा है, किंतु बड़ी ही संयत। उनके मुहर कभी नहीं लगी। वे समयपर बोलती हैं, किंतु शब्द तुले हुए और गम्भीर होते हैं; उन शब्दोंमें ावता भरी होती है, पर साथ ही हृदयकी विशालता कटु वचन कहना, उद्धत बन जाना उनके स्वभावके है। जैसी मर्यादाशीलता और सदाशयता उनमें दृष्टिगत है, अन्यत्र नहीं। और बातोंकी तरह सभ्यताके भी ाते हैं। पहले वह उतनी उदात्त, संयत और गम्भीर ोती, जितनी उन्नतावस्थामें। सांसारिक अन्य पदार्थोंकी सका भी क्रमशः विकास होता है। जो जातियाँ पहले के समान जीवन व्यतीत करती थीं, आज वे ऊँचे-ऊँचे रहती हैं, और वैज्ञानिक आविष्कारोंद्वारा जगत्‌को करती हैं; यह उनकी सभ्यताके क्रमशः विकासका ही । आर्यसभ्यता संसारकी सब सभ्यताओंसे प्राचीन लगभग पूर्णताको पहुँची हुई है; इसलिये वह श उदात्त गुणोंका आधार है। भगवती जानकी के विषयमें इसका प्रमाण हैं। स्त्री-जातिके हृदयका र्ष उनमें देखा जाता है। उनकी महानुभावता संसारकी ्वी स्त्रियोंका आदर्श है। विभिन्न हाथोंमें पड़कर वैचित्र्यके कारण कहीं-कहीं उनका चरित्र विकृत हो किंतु उनकी महत्ता कहीं खर्व नहीं हुई। दिङ्नाग द्वान् था। उसने 'कुन्दमाला' नामक एक नाटक है। प्रकरण उसका 'वैदेही-वनवास' है। विपिनमें लौटते समय लक्ष्मणजी जनकनन्दिनीसे सन्देशकी करते हैं, उस समय नाटककार उनके मुखसे ये वाक्य हैं—

ा निष्ठुरो नाम सन्दिश्यत इत्यप्रतिहतवचनतैषा प्र, न सीताया धन्यत्वम्।

ो अविश्वसनीयता प्रकृतनिष्ठुरभावानां पुरुष-म्।

े निष्ठुरके लिये मैं जो सन्देश देना चाहती हूँ, क्ष्मणके वचनका आदर है, सीताका सौभाग्य नहीं।'

ही निष्ठुरभावपूर्ण पुरुष-हृदयकी अविश्वसनीयता ।' ऐसे ही एक अवसरपर भवभूति कौन-सा पथ ाते हैं, उसे भी देखिये। ...

भगवान् श्रीरामचन्द्रके विषयमें यह वाक्य कहला

'अयि देव! किं परं दारुणः खल्वसि

'देव! आप सचमुच बड़े निष्ठुर हैं।'

यह सुन सीतादेवी अपनी पतिप्राणताका प हुए क्या कहती हैं, उसे भी सुनिये—

'सखि वासन्ति! किं त्वमेवंवादिनी भवसि, सर्वस्यार्यपुत्रो विशेषतो मम प्रियसख्याः।'

'सखी वासन्ती! तुम ऐसा क्यों कहती हो? आर्य पूजनीय हैं, विशेषतः मेरी प्रिय सखीके।'

दिङ्नागकी जनकनन्दिनी देवी नहीं, मानवी हैं धैर्यच्युति है। वे धैर्यच्युत होकर पतिदेवको निष्ठुर हैं, साथ ही पुरुषजातिमात्रको स्वभावसे ही नि कह डालती हैं। इस कथनमें स्वाभाविकता है चित्तकी वह विशालता नहीं, जो मनुष्यको देवता ब है। विपत्ति ही मनुष्यकी कसौटी है, इसपर दिङ्नागकी सीतादेवी ठीक नहीं उतरीं। भवभूतिकी वास्तवमें देवी हैं, वे आत्मचिन्ताशून्य हैं, सच्चे प्राणा हैं; वे 'विपदि धैर्य' का आदर्श हैं। उन्होंने स्वाभा पर विजय प्राप्त कर ली है, उनमें प्रतिहिंसा-वृत्ति है ई वे स्वयं तो भगवान् श्रीरामचन्द्रको देखकर कुछ ही नहीं, सखीके कटु वचनको भी नहीं सह उनका यह वाक्य बड़ा ही मार्मिक है—'आर्यपुत्र पूजनीय हैं, विशेषतः मेरी प्रिय सखीके।' यह सीत वास्तविक रूप है, यह रूप बुधजन ही नहीं—वि वन्दनीय है। उनका यही रूप आर्य-संस्कृतिका सर्व गोस्वामीजी उनके इसी रूपके उपासक हैं। श्रीरामचन्द्रकी बातोंको सुनकर सीतादेवीने क्या कह उसको उन्हींके शब्दोंमें सुनिये।

कौसल्यादेवीके सामने जनकनन्दिनीको सीधे बातचीत करनेमें मर्यादा बाधक थी। अतएव उन्हींका सहारा ढूँढ़ा, किंतु इसमें उनको सफलता न भगवान् श्रीरामचन्द्रने ऐसी बात कहीं कि उन्हें बे नौबत आयी। इसलिये पहले उन्होंने—

लागि सासु पग कह कर जोरी। छमबि देवि बड़ि अविनय

इस पद्यमें कितनी मर्यादाशीलता है। 'छमबि देवि अविनय मोरी' में उनके सरल और विनम्र हृदयकी

पतिदेवसे जो कुछ कहा, उसमें पतिप्रेमका प्रवाह
ाड़ता है। उसका एक-एक शब्द बड़ा ही भावमय है,
छ पंक्तियाँ देखिये—

मुझि दीखि मन माहीं। पिय बियोग सम दुखु जग नाहीं॥
बिनु रघुकुल कुमुद बिधु सुरपुर नरक समान॥
। भगिनी प्रिय भाई। प्रिय परिवारु सुहृद समुदाई॥
र गुर सजन सहाई। सुत सुंदर सुसील सुखदाई॥
नाथ नेह अरु नाते। पिय बिनु तियहि तरनिहु ते ताते॥
ग्रामु धरनि पुर राजू। पति बिहीन सबु सोक समाजू॥
गम भूषन भारू। जम जातना सरिस संसारू॥
्ह बिनु जग माहीं। मो कहुँ सुखद कतहुँ कछु नाहीं॥
देह नदी बिनु बारी। तैसिअ नाथ पुरुष बिनु नारी॥
सुख साथ तुम्हारें। सरद बिमल बिधु बदनु निहारें॥

हकालमें सप्तपदीके समय पत्नी प्रतिज्ञा करती है—

आर्ते भविष्यामि सुखदुःखविभागिनी।
ज्ञां पालयिष्यामि पञ्चमे सा पदे वदेत्॥

र्त होनेपर आर्त हूँगी, सुख-दुःख-भागिनी हूँगी
ारी आज्ञाका पालन करूँगी।' कहा जा सकता है
प्रतिज्ञाके अनुसार उनको वही करना चाहिये था,
कहा; क्या यह अमर्यादा नहीं? पहली बात यह
त्काले नियमो नास्ति।' दूसरी बात यह कि उन्होंने
ा की? कोई आज्ञा होनेपर उसके पालन करनेमें
एँ उपस्थित होंगी, क्या उनका निवेदन करना आज्ञा
है? आज्ञा माननेकी अपेक्षा पतिकी दुःख-सुख-
ाना, उनके लिये जीवन उत्सर्ग करना क्या अधिक
ीं? सीतादेवीकी चेष्टा यही तो है। स्त्रीका सर्वस्व
ी है, फिर यहाँ तो प्राणकी बाधा उपस्थित है।
अ अवध जो अवधि लगि रहत न जनिअहिं प्रान।

ी अवस्थामें उन्होंने जो कुछ निवेदन किया, उसमें
त्त क्या? जो स्त्री-धर्म है, जो शास्त्रसंगत बात है,
े कह रही हैं।

स्त स्त्रीणां पृथग्यज्ञो न व्रतं नाप्युपोषितम्।
। शुश्रूषते येन तेन स्वर्गे महीयते॥
णिग्राहस्य साध्वी स्त्री जीवतो वा मृतस्य वा।
लोकमभीप्सन्ती नाचरेत्किंचिदप्रियम्॥
(मनु०)

भार्या या गृहे दक्षा या भार्या या प्रजावती।

मितं ददाति जनको मितं भ्राता मितं सुत
अमितस्य हि दातारं भर्तारं पूजयेत्सद
(
पतिरेको गुरुः स्त्रीणाम्। (चाणक्य०

'स्त्रीको न तो कोई यज्ञ करनेकी आवश्यक
व्रत-उपवासकी। पतिकी सेवा करनेसे ही वह स्वर्गमें
है। पतिलोककी कामना करनेवाली साध्वी स्त्री, चाहे ज
हो चाहे मृत, उसका अप्रिय कभी न करे।' 'भार्य
जो गृह-कार्यमें दक्ष हो, सन्तानवाली हो, पतिप्रा
पतिव्रता हो।' 'पिता, भ्राता, पुत्र थोड़ा देनेवाले
कुछ देनेवाला पति ही है। इसलिये वह सदा सत्कारय
'स्त्रियोंका गुरु एक पति ही है।'

श्रीमती जानकी देवीके निवेदनमें आर्य-सिद्धान्तों
सिवा और क्या है? हाँ, उनके हृदयके समान उनक
उक्तियाँ अवश्य हैं। इस कथनमें कितनी सत्यता है
बियोग सम दुखु जग नाहीं।' इसीलिये 'तनु धनु ध
पुर राजू। पति बिहीन सब सोक समाजू' है, औ
रोग सम भूषन भारू' है। जब 'रघुकुल कुमुद बि
'सुरपुर नरक समान' है, तब 'जम जातना सरिस सं
होना क्या आश्चर्य? फिर वे क्यों न कहतीं 'प्रानन
बिनु जग माहीं। मो कहुँ सुखद कतहुँ कछु नाहीं।
'मातु पिता भगिनी' इत्यादि बड़े-बड़े सम्बन्धियों
सुन्दर विशेषणोंके साथ गिनाकर यह कहती हैं, '
नाथ नेह अरु नाते। पिय बिनु तियहि तरनिहु
तब वे किस ज्वालाकी ओर संकेत करती हैं, क्या यह
होगा? विरह-ज्वालाकी बातें कौन नहीं जानता। वि
कौन नहीं जलाता। चाहे यह उसकी मानसिक आ
फल हो, उसको अनुभव ऐसा ही होता है।
सुधाकर-किरणें भी अग्निमयी ज्ञात होती हैं, और म
शेष-श्वास। और अधिक क्या कहें, उन्होंने यह बात
दूरकी कही, 'जिय बिनु देह नदी बिनु बारी। तैसि
पुरुष बिनु नारी।' सत्य है, पुरुष स्त्री-देहका प्राण
कामिनी-कल्लोलिनीका सलिल। किन्तु इस बातको स
सदृश पतिप्राणा देवी ही समक्ष और कह सकती हैं।

इसके उपरान्त उन्होंने यह कहा—

बनदेव उदारा। करिहहिं सासु ससुर सम सारा॥
सलय साथरी सुहाई। प्रभु सँग मंजु मनोज तुराई॥
फल अमिअ अहारू। अवध सौध सत सरिस पहारू॥

ाजकल 'खाओ, पीओ, आराम करो' का वज्र-निर्घोष यी पड़ रहा है। ऐसी अवस्थामें सीतादेवीकी बातों- सत्य स्वीकार करेगा? खग-मृगको परिजन, वनको ल्कलको विमल दुकूल, पर्णशालाको सुरसदन-समान कौन मानेगा? क्या ऐसा माना जा सकता है? ये नी-चुपड़ी बातें हैं। वनदेव, वनदेवी सास-ससुर न सकते। 'कुस किसलय साथरी' 'मनोज तुराई' नहीं सकती, न तो कंद-मूल-फल अमृतमय आहार हो और न अवधके सैकड़ों सौधोंके समान पहाड़; एवं बुद्धिमती स्त्री ऐसा कह सकती है। हाँ, यह कवि- हो सकती है।

य सबके पास है, जीभ सबके मुँहमें है; जो जिसके ाये, कह सकता है; जो चाहे सोच सकता है। ह अक्षरशः सत्य है कि जो कुछ श्रीजानकी देवीने आर्यललनाके हृदयका सच्चा उद्गार है। यदि हम आँखें खोल लें, तो भारतीय कुलबालाके मानस- यह भाव बहुत ही स्पष्टरूपमें प्रतिबिम्बित दिखायी मती सीतादेवी स्वयं इसके लिये प्रमाण हैं,—जिन्होंने देन नहीं, लगभग चौदह वर्ष भगवान् श्रीरामचन्द्रके भावसे व्यतीत किये। उनके उद्गारोंका प्रतिपादन खित पद्य बड़ी ही दृढ़तासे करते हैं—

सुख साथ तुम्हारें। सरद बिमल बिधु बदनु निहारें॥
प्रभु पद कमल बिलोकी। रहिहउँ मुदित दिवस जिमि कोकी॥
चलत न होइहि हारी। छिनु छिनु चरन सरोज निहारी॥

ाविक सुखका सम्बन्ध हृदयके भावोंसे है, किसी थवा वस्तुविशेषसे नहीं—इन पद्योंको पढ़कर इस त्य प्रेमका पथिक भलीभाँति समझ सकता है। प्रेम ये होता है, सुख-उपभोगके लिये नहीं। जो प्रेम नापर उत्सर्गीकृत है, वह प्रेम नहीं; प्रेमका आडम्बर सच्चे प्रेममें कष्टकी अनुभूति होती ही नहीं। कहती हैं—

नाथ कहे बहुतेरे। भय बिषाद परिताप घनेरे॥
कलेस समाना। सब मिलि होहिं न कृपानिधाना॥

ठहर नहीं सकता; उसको अवलोकनकर सेवाभा अवश्य विकसित होता रहता है। भगवती जानकीमें कितना जाग्रत् है, देखिये—

सबहि भाँति पिय सेवा करिहौं। मारग जनित सकल श्रम
पाय पखारि बैठि तरु छाहीं। करिहउँ बाउ मुदित मन
श्रम कन सहित स्याम तनु देखें। कहँ दुख समउ प्रानप
सम महि तृन तरुपल्लव डासी। पाय पलोटिहि सब निसि

इन पंक्तियोंमें कितना आत्मनिवेदन है, अमायिकता और सरलता है, कितनी हितकाम सहानुभूति है; यह निर्बल हृदयकी अवतारणा नह चित्तकी उदात्त भावमयी सुन्दर प्रस्तावना है। प्र मानसकी प्ररोचना नहीं, 'मनस्येकं वचस्येकं क्रिया सत्यतामयी विभावना है। स्वार्थसाधनकी कपटभरी नहीं, कर्तव्यज्ञानकी भक्तिभरी साधना है।

भगवान् श्रीरामचन्द्रने विपिनकी भयंकरता विशद वर्णन किया था, और यह भी कहा था—

नर अहार रजनीचर चरहीं। कपटबेष बिधि कोटिक

सीतादेवी इसका कितना सुन्दर और गम्भीर उ हैं, सुनिये—

बार बार मृदु मूरति जोही। लागिहि तात बयारि न
को प्रभु सँग मोहि चितवनिहारा। सिंघ बधुहि जिमि ससक

इस उत्तरमें कितना आत्मविश्वास और कितनी निर्भरता है, कितनी प्रीतिपरायणता और तेजस्विता है— अनुभव प्रत्येक सहृदय प्राणी कर सकता है।

श्रीरामचन्द्रजीने यह भी कहा था, 'हंसगवनि नहिं बनजोगू।' इसका उत्तर बड़ा ही हृदयग्राही मर्मस्पर्शी है। कहीं भी जानकीदेवीने व्यंगसे काम नहीं बहुत धीर भावसे संयत उत्तर ही देती चली गयी हैं। इस पंक्तिका उत्तर बड़ा ही व्यञ्जनामय है; साथ ही इतनी स्वाभाविकता है कि पढ़कर चित्त लोटपोट हो है। उत्तर यह है—

मैं सुकुमारि नाथ बन जोगू। तुम्हहि उचित तप मो कहुँ

इस वचन-रचनाकी बलिहारी। इसीको कहते हैं, ' पर रख दिया है कलेजा निकालकर।' कितनी मीठी चुट साथ ही कितनी प्रेमभरी!

समझती है और बिना कहे उसकी पूर्ति करती है। ने मुँह खोलकर कुछ कहा और तब स्त्रीने कोई कार्य तो वह सहधर्मिणी कहाँ रही। जिस स्त्रीने पतिके हृदयको जाना, उसके कर्तव्यको नहीं समझा, जो उसकी जीवन-अनुकूल अपनेको नहीं बना सकी, किसी स्थलविशेषपर क्या धर्म है—जो इसकी मर्मज्ञ नहीं, वह सहधर्मिणी दावा नहीं कर सकती। विवाहके समय वर कन्यासे —

**े ते हृदयं दधामि, मम चित्तमनु चित्तं ते अस्तु।**
**वमेकमना जुषस्व, प्रजापतिस्त्वा नियुनक्तु मह्यम्॥**

' व्रतकी ओर तुम्हारा हृदय खिंचे, मेरे चित्तके तुम्हारा चित्त हो, एकमना होकर मेरी बात मानो, तुमको मुझसे सम्बन्धित करें।'

हके अन्तमें कन्याको ध्रुवका दर्शन कराया जाता है, को देखकर कहती है, **ध्रुवमसि ध्रुवं त्वां पश्यामि।** व! तुम अचल-अटल हो, मैं तुम्हें देखती हूँ।' इसका है कि 'विवाहकार्यमें पतिके द्वारा मुझसे जो प्रतिज्ञाएँ यी हैं, अथवा मैंने स्वयं जो प्रतिज्ञाएँ की हैं, उनपर समान अचल-अटल रहूँगी।' सप्तपदीके समय वह कहती है—

**होमे च दानादौ भविष्यामि त्वया सह।**
**र्थकामकार्येषु वधूः षष्ठे पदे वदेत्॥**

ज्ञ, होम और दानादिमें, धर्म, अर्थ और काममें मैं हारे साथ रहूँगी।' इसीलिये 'अर्धं भार्या मनुष्यस्य' है। स्त्री अर्धाङ्गिनी है और इसीलिये सहधर्मिणी। में इस संस्कृतिका एक बड़ा ही उत्तम निदर्शन है। जी लिखते हैं—

ढ़ भए सुरसरि रेता। सीय रामु गुह लखन समेता॥
तरि दंडवत कीन्हा। प्रभुहि सकुच एहि नहिं कछु दीन्हा॥
की सिय जाननिहारी। मनि मुदरी मन मुदित उतारी॥

स्वामीजीकी इस उक्तिमें कि 'प्रभुहि सकुच एहि नहिं न्हा' बड़ा स्वारस्य है। 'प्रभु' शब्दका प्रयोग सार्थक है! साधारण जन होते तो इस विषयमें वे कुछ ही भी कर सकते; किंतु 'प्रभु' का ऐसा करना बड़ा चेत था। बड़ी ही मर्यादाविरुद्ध बात थी। फिर ाथ, जो जीभ नहीं हिला सकता। बड़े लोगोंके लिये अकिंचनोंकी सहायता करनेके लिये इस प्रकारके अवसर बड़े ही सुन्दर होते हैं। सेवा करनेवाला बड़ोंसे बड़ी रखता भी है। कम-से-कम भगवान्को निषादकी मूँठी भर देनी चाहिये थी; किंतु कहाँ, वे तो कुछ न दे तापस-वेषमें उनके पास था ही क्या। फिर उनके जी क्यों न लगती, और वे क्यों न संकुचित होते। स सतीशिरोमणि हैं, सच्ची सहधर्मिणी और अर्धाङ्गि उन्होंने पतिदेवके हृदयकी बात जान ली और मुदित मनसे मणिजटित मुँदरी उतार दी। गोस्व शब्दोंकी मार्मिकता देखिये—

'पिय हिय की सिय जाननिहारी। मनि मुदरी मन मुदित उ

कैसी मुँदरी उतारी? मणिजटित। कैसे उतारी मनसे। स्त्रियोंको गहना बड़ा प्यारा होता है; उन अलग करते बड़ी कठिनता होती है, पीड़ा भी होती आसानीसे उसे किसीको देना नहीं चाहतीं। जब्र कर भले ही ले ले। यह साधारण गहनोंकी बात है मणिजटित गहना! वह तो कलेजेमें छिपाकर रखने है। उसका तो नाम ही न लीजिये। किंतु सीतादेवी ही अँगूठी उतारी। और वह भी मुदित मनसे; तेवर भी नहीं बदला, पेशानीपर शिकन तक नहीं क्योंकि उनका सर्वस्व तो उनका जीवनधन है, सौन्दर्य तो उनके हृदयका सौन्दर्य है। जो आभूषणसे आभूषित है, उसको भूषणोंकी क्या आव जिसे पतिकी अनुकूलता वाञ्छनीय है, जो पति भूखी है, गहनोंपर उसकी लार नहीं टपकती। यह नि आर्यसंस्कृति है, भगवती जनकनन्दिनी इसका आदर्श हैं।

आधुनिक कालमें भी इस प्रकारके आदर्शोंका नहीं, एक प्रसंग आपलोगोंको सुनाता हूँ। दयासागर, ईश्वरचन्द्र विद्यासागरका पवित्र नाम आ सुना होगा। उनकी स्त्री बड़ी साध्वी थीं। वि महोदयकी उदारता लोकविश्रुत है। एक बार एक उनकी सेवामें उपस्थित हुआ और उसने विनय की कन्यादायसे आकुल हूँ; यदि आपने कृपा नहीं की निर्वाह होना कठिन है।' उसने दो सौ रुपयेकी आ बतलायी। उस समय उनके पास कुछ नहीं था, वे हुए। ब्राह्मणको बाहर बैठाया और आप अंद सामने उनकी सहधर्मिणी आ गयीं। उन्होंने पतिके

और पूछा 'आप चिन्तित क्यों हैं?' उन्होंने
ाक ब्राह्मण कन्यादायग्रस्त है और दो सौ रुपयेकी
ावश्यकता है; परंतु इस समय तो मैं बिल्कुल
हूँ।' साध्वीके नेत्रोंमें जल आ गया; उन्होंने कहा,
ाक सोनेके कड़े किस काम आयेंगे?' यह कहकर
पने कड़े उतारे, और पतिदेवके हाथपर उनको
। अपनी पत्नीकी यह उदारता देखकर उनके
होने लगा, वे अश्रुविसर्जन करते ही बाहर आये
ल्ल हृदयसे उन्होंने कड़े ब्राह्मणदेवको सादर देकर
न्हें मेरी स्त्रीने आपको अर्पण किया है।'

यणकी संस्कृतिकी बातें सुनाते-सुनाते एक अन्य
मैंने आपलोगोंके सामने उपस्थित कर दिया—
विचारसे कि जिसमें आपलोग आर्य-संस्कृतिकी
का अनुभव कर सकें। आर्य-संस्कृति बहुत उदात्त है और
प्रतिकूल कालमें भी वह बहुत व्यापक है। हिंदू-
ोंमें उसका प्रभाव है ही, यहाँकी मुसल्मान जाति
ाइयोंपर भी उसका असर देखा जाता है। कारण
ह है कि उनमें अधिकांश हिंदू-सन्तान ही हैं।
क संस्कार नाश होते-होते होता है। तत्काल अथवा
यमें उसका सर्वथा नाश नहीं होता। यह सच है
की प्रतिकूलताका सामना उसे करना पड़ रहा है,

पाश्चात्त्य विचार भी उसे दबा रहे हैं; किंतु सूर्य
बादलोंमें छिपा रहेगा। काल पाकर बादल टलेंगे अ
फिर वैसा ही जगमगाता दिखलायी पड़ेगा। दूसरी बा
कि आर्य-संस्कृतिके भाव उदात्त और सर्वदेशी हैं। ए
उनमें कम है। इसलिये पञ्चभूतके समान ही वे
हैं। आवश्यकतानुसार उनका कुछ रूप बदल सकत
सर्वथा परित्यक्त नहीं हो सकते। रामायण और मह
अनेक अंश और अनेक उपदेश जैसे हिंदू जातिके
और शिक्षक हैं, वैसे ही संसारकी अन्य जातियोंके
हैं। यूरोपमें भी उनके अनुवाद आदरसे पढ़े गये
विजातीय सहृदयोंने भी उसकी दिल खोलकर प्र
है। ऐसी अवस्थामें उनकी उपयोगिता अप्रकट
रामायणकी संस्कृतियोंका संकलन कर यदि उनप
डाला जाय, और उनपर मननपूर्वक लेख लिखे जायँ
विचार है कि वर्तमानकालमें उससे बड़ा लाभ हो सक
अन्तमें अपनी निम्नलिखित सवैयाद्वारा गोस्व
गुणगान करते हुए मैं इस लेखको समाप्त करता हूँ—

बन राम-रसायनकी रसिका रसना रसिकोंकी हुई स
अवगाहन मानसमें करके जन-मानसका मल सारा
बनी पावन भावकी भूमि भली, हुआ भावुक-भावुकताका
कविता करके तुलसी न लसे, कविता पा लसी तुलसीकी

# आत्म-ज्योति

**भटको नहीं! अनिश्चयमें मत बहो!**

**भटकनेसे पतन ही होगा। अनिश्चयमें बहनेसे निर्बलता ही आयेगी।**

**विचारो और एक निश्चयपर पहुँचो!**

**निश्चयपर पहुँचनेके बाद उसे कार्यान्वित करो—अडिग, अटल, दुःख झेलते हुए, त्याग करते हुए।**

**तभी ध्येयतक पहुँचोगे। तभी अपनी मानवता सार्थक प्रमाणित करोगे।—भले ही तब तुम्हारे पैर लहूलुहान हों, मन टूक-टूक हो; आखोंमें तो आत्म-गौरव और आत्म-सन्तोषकी जगमग ज्योति होगी।**

**आज दुनियाको यही ज्योति चाहिये। धनकी चकाचौंधमें तो उसकी आँखें खुल ही नहीं पातीं।**

**उसे स्निग्ध, मनोरम ज्योति दो, जिससे उसकी आँखें खुल सकें।**

—बालकृष्ण बलदुवा

# आर्य-संस्कृति और श्रीमद्भगवद्गीता

( लेखक—पं० श्रीजीवनशङ्करजी याज्ञिक, एम्० ए० )

ब किसी देश या जातिकी संस्कृतिका विचार किया
ै, तब प्रायः उसकी सामाजिक व्यवस्था, रीति-रिवाज,
ौशल, व्यापार-वाणिज्य, साहित्य-विज्ञान आदिकी
देखी जाती है। परंतु प्रकृतिका ऐसा नियम नहीं है
क्षेत्रोंमें उन्नति कर लेनेपर भी कोई जाति नष्ट होने-
ाय। बहुत-सी प्राचीन जातियाँ उन्नति कर लेनेपर भी
हो गयीं और उनकी कृतियोंके भग्नांश पुरातत्त्व-
की खोजकी सामग्री रह गयी हैं। सर हेन्री सम्नर
तानुसार थोड़ी-सी पाश्चात्त्य जातियाँ ही प्रगतिशील
शेष सब रूढ़ियोंसे बँधी होनेसे गतिहीन हैं या नष्ट
हैं। उनकी दृष्टिमें व्यक्तिका अधिकाधिक वर्ग या
तन्त्र होना उन्नतिका प्रमाण है। और दूसरा प्रबल
क्ष प्रमाण है विज्ञानकी शोध, और उसके द्वारा प्रकृतिके
उद्घाटन कर ज्ञान-वर्धनके साथ प्रकृतिकी शक्तिको
व्यवहार और उपयोगमें लाना। संस्कृतिका आर्य-
इससे भिन्न है; परंतु सांसारिक उन्नतिसे उसका विरोध
हमारी संस्कृतिके जन्मदाता अरण्यवासी ऋषि-मुनि
ा-दीपको प्रज्वलित करनेवाले भगवान् वेदव्यास हैं।
श्चात्त्य सभ्यताका जन्म नगरोंमें हुआ है। एकपर
ृति और अनन्तकी खोजकी छाप पड़ी है, तो
राजस्व एवं भौतिक सुखकी खोजका प्रभाव है।

ाक प्राचीन जातियाँ कालके गालमें समा गयीं। उनकी
नक उन्नति भी रक्षा न कर सकी और आर्यजाति
ाचीन होते हुए भी जीवित है और उसने अपनी
और विचारधारासे संसारको विशेषरूपसे समृद्ध
। इस बातका इतिहास साक्षी है। अन्य जातियोंने
ः अङ्गोंकी तो भली प्रकार पुष्टि की, परंतु उनको
त करनेवाली संजीवनी शक्तिकी अवहेलना की।
अनिवार्य था। आर्यजातिने अधिक महत्त्व प्राणको
र वह है सनातनधर्म। यही कारण है कि उसकी
ानी हुई है और वह आज भी जीवित है। गति-
कारण प्रत्यक्ष हैं; परंतु उत्थानके लक्षण भी दिखायी
अपनेको बलवती बनानेकी सामर्थ्य और अवरोधको
शक्ति उसीमें निहित है।

तनधर्म हमारा रक्षक है, पोषक है और भविष्यके
लिये हमें इसीका एकमात्र आश्रय है; परंतु खेद तो
समाजके गण्यमान व्यक्ति ऐसे भी हैं, जो धर्मानुसार
कर सनातनधर्मको ही अपनी सुविधा और स्वे
परिवर्तन करना चाहते हैं। भारतवर्षका विधान ब
रहा है। वह कैसा? धर्मनिरपेक्ष, जिसमें ईश्वरके न
बहिष्कार किया गया है। हमारे बहुसंख्यक वि
दृष्टिमें धर्म ही अवनतिका कारण है!

ऋषि-मुनि, आचार्य—यहाँतक कि किसी अवत
यह दावा नहीं किया कि वह सनातनधर्मका जन्मद
समस्त शास्त्रोंका एक ही लक्ष्य रहा है और वह
व्याख्यान और उसके द्वारा मनुष्यकी कल्याणकामन
मद्भगवद्गीता सर्वशास्त्रमयी है। उसीके आधारपर
धर्म-प्राण संस्कृति तथा आर्यजातिके कुछ आदर्शोंको
की चेष्टा की जाती है। भली प्रकार विचार करने
पड़ेगा कि हमारी संस्कृतिके सभी मौलिक सिद्धान्त
अथवा सूत्ररूपसे गीतामें मिलते हैं। यहाँ तो इन
विचार करना है।

'धर्म' शब्दसे गीताका श्रीगणेश होता है और एक
कहा जा सकता है कि जिन बातोंको उपदेशरूप
गया है, वे सब धर्मके ही अन्तर्गत हैं; क्योंकि श्रीभगव
कहते हैं—**इमं धर्म्यं संवादमावयोः**। और अ
**धर्मसंमूढचेताः** होकर उपदेशका प्रार्थी हुआ था
प्रकार अर्जुनको जो शिक्षा दी गयी, वह हमारे आद
संस्कृतिकी मूलभूत शिक्षा कही जा सकती है। जब
युद्धविमुख हुआ, तब श्रीभगवान्ने उसके समस्त
खण्डन तीन ही शब्दोंमें कर दिया—**अनार्यजुष्ट**
**मकीर्तिकरम्**। उपदेशमें विधि और निषेध दोनों अ
होते हैं। यहाँ निषेध स्पष्ट है। **अनार्यजुष्टम्**—
जो आर्यलोगोंके आचरणविरुद्ध हो या उनके आ
अनुमोदित न हो और परम्पराको भङ्ग करनेवाला हो।
लक्षण योगवासिष्ठमें बतलाया है—

> कर्तव्यमाचरन् कामं अकर्तव्यमनाचरन्
> तिष्ठति प्राकृताचारो यः स आर्य इति स्मृतः
> यथाशास्त्रं यथाचारं यथाकामं यथास्थितम्
> व्यवहारमुपादत्ते यः स आर्य इति स्मृतः

ात् आर्य वह है, जो स्वभावसे ही करनेयोग्य कार्य
ै और न करनेयोग्य नहीं करता । प्रायः
दण्डभयसे अपराध या पाप नहीं करते;
ार्यके लिये शुद्धाचरण और निषिद्धका त्याग
ा होता है। और उसके कार्य सदा शास्त्रानुकूल होते
ादा और परम्पराकी रक्षा बनी रहती है। यह
अन्तःकरणकी शुद्धिसे प्राप्त होती है। और शुद्ध
ग हो जानेपर उसकी प्रेरणा प्रमाणरूप हो जाती है।
स्कृत 'अभिज्ञानशाकुन्तल' में राजा दुष्यन्त
के रूपपर मोहित होकर कहता है—

**ं क्षत्रपरिग्रहक्षमा यदार्यमस्यामभिलाषि मे मनः।**
**हि संदेहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः॥**

ात् राजाका शुद्ध मन भी शकुन्तलापर रीझ गया
नेश्चय है कि उसका क्षत्रियसे विवाह हो सकता है—
षिकन्या नहीं हो सकती। क्योंकि सज्जनोंके मनमें
ापर शङ्का हो, वहाँ जो कुछ उनका मन कहे, वही ठीक
ा चाहिये। अपने अन्तःकरणकी गवाहीपर ऐसा दृढ़
आर्यका लक्षण है। भगवान् श्रीरामने जब जनक-
ा प्रथम दर्शन पुष्पवाटिकामें किया, तब उनके मनपर
क्रिया हुई, उसको, और तो और, अपने अनुजसे कहनेमें
सङ्कोच न हुआ—'सहज पुनीत मोर मनु छोभा।'
न स्वयं ही मर्यादाकी रक्षा करता है, उसको नियन्त्रणमें
चेष्टा अनावश्यक है। तभी तो एक कविने कहा
ोंकी प्रशंसामें—'जो तेरा नितकर्म था, औरोंका
र्म था।' हमारा सहज स्वभावसे किया कर्म दूसरोंके
दर्शरूप था। कारण एक ही था—जीवनका प्रत्येक
र्मसे मर्यादित था। साथ ही परम्पराकी रक्षाका भी
रक्खा जाता था। आर्योंद्वारा आचरणयोग्य कर्ममें
लक्षित है; क्योंकि जो परम्पराके विरुद्ध हो, वह कार्य
द्ध हो सकता है।

न्य धर्मोंमें मोक्षकी कल्पना नहीं है और न जन्मान्तर
वादका सिद्धान्त स्पष्टतः बताया गया है। गीतामें
हे गये हैं और आर्यका सबसे महान् आदर्श यही
ाया है कि आवागमनके चक्रसे निकलकर मनुष्य
ाप्त करे। यही सबसे बड़ा पुरुषार्थ है और शास्त्रोंकी
उपाय बतानेमें महत्ता है। हिंदुओंपर प्रायः ये

रखनेसे अकर्मण्य हो जाते हैं। फिर यह भी कहा
कि मुक्तिका आदर्श स्वार्थमूलक है; क्योंकि वह तो व्य
कल्याणकी बात है। ये सब आक्षेप निराधार हैं।
निर्बलता शास्त्र या धर्मके माथे मढ़ना अनुचित है। व
स्वतन्त्रता तो यहाँतक मान्य है कि वर्णाश्रम-मर्यादामें
वास्तविक उद्देश्य ही यह है कि मनुष्य अन्तमें पू
स्वतन्त्र हो जाय। संन्यास आश्रमका अधिकारी हे
कार्योंके दायित्वसे मुक्त हो जाना है। परमोच्च अव
मनुष्य उन्मत्तवत्, पिशाचवत्, जडवत् या बाल
व्यवहार करे तो वह महात्मा ही है और हमारे देशमें
अब भी वैसा आदर होता है। इससे बढ़कर व्य
स्वतन्त्रता क्या हो सकती है। सब दिगम्बर इस
पागल नहीं माने जाते, न उनसे पागलों-जैसा बर्ताव
जाता है। फिर मोक्ष-प्राप्तिका साधन वैयक्तिक ही हो
है। एक साथ हजारों आदमियोंके नमाज पढ़ने-जैस
नहीं है। जीवन्मुक्तको स्वार्थी बताना अज्ञान है;
ज्ञानकी परम्परा उन्हींसे बराबर चलती रहती है।
शिक्षासे बढ़कर लोकोपकार हो नहीं सकता, फिर लोक
आदर्श भी तो गीताने बताया है। ब्रह्मज्ञान या
उपलब्ध होनेपर मनुष्यके लिये कोई विधि-निषेधका ब
किसी कार्यका दायित्व नहीं रहता; परंतु फिर
भावना रहती है कि स्वयं संसार-सागरसे पार हो
दूसरोंको भी पार उतारनेमें सहायता करें। यही
परवशता है—

**शान्ता महान्तो निवसन्ति सन्तो**
**वसन्तवल्लोकहितं चरन्तः।**
**तीर्णाः स्वयं भीमभवार्णवं जना-**
**नहेतुनान्यानपि तारयन्त**
(विवेकचूडाम

मन्द वैराग्य या अकर्मण्यता और संसारसे उ
हमारा धर्म नहीं सिखाता। शिक्षाका दोष नहीं—यदि
वश उसका दुरुपयोग किया जाय। गीता स्पष्ट क
कि एक क्षण भी मनुष्य कर्म किये बिना नहीं रह स
**न हि कश्चित्क्षणमपि जातु तिष्ठत्यकर्मकृत्** (३
प्रश्न यह है कि 'संसार कुरुक्षेत्र या कर्मक्षेत्र है। इ
करनेकी क्या युक्ति है, जिससे अनिवार्य कर्म करते

ा अभिमानी अल्पज्ञ जीव है अर्थात् जीव उसका । यदि जीव अपने प्रकृत स्वरूपको जान ले तो वह ा क्षेत्रज्ञ हो जाता है । अर्थात् स्वार्थकी मात्रा जितनी होगी, उतना ही संकुचित मनुष्यका कर्मक्षेत्र होगा। र्तृत्व-भोक्तृत्वका अभिमान भी बलवान् रहेगा । जैसे- 'धैव कुटुम्बकम्'का भाव तीव्र होगा, क्षेत्र प्रशस्त होता जब यह ज्ञान हो जायगा कि सर्वव्यापक और विभु एक । है, तब कुरुक्षेत्र और धर्मक्षेत्र भी एक हो जायँगे । अन्त होकर एकत्वमें प्रतिष्ठा हो जायगी । इस सामने आक्षेप निराधार ठहरता है । संसारको जैसा वह है, वैसा देखनेमें क्या दोष हो सकता है । ुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम् (गीता ९ । ३३)— ंमें निर्विवाद वस्तुस्थितिका वर्णनकर श्रीभगवान् चिरशान्तिका मार्ग बताते हैं । जिनकी ंसार ही सब कुछ है, उनको भी यह तो सतत होता रहता है कि उनकी कामना नहीं होती । अकर्मण्यता सिखाना एक बात सारके वास्तविक स्वरूपका सदा ध्यानमें रखनेकी ी बात है । भौतिक उन्नतिमें गीता कोई बाधा नहीं की हानि बिना किये उन्नति उपादेय है । संसार- एक किनारा धर्म है और दूसरा मोक्ष है । इन र्यादा सुरक्षित रखकर अर्थ और कामकी प्राप्तिका ं है । आधुनिक जगत्में शक्तिवृद्धिकी चिन्ता तो हैं और पाश्चात्त्य देश तो इसीमें रत हैं । शक्ति- ाथ धर्म-भावकी वृद्धि न होनेसे नियन्त्रण नहीं परिणाम भयङ्कर होता है । महादेवजीने असुरको डाला तो वह उन्हींके सिरपर हाथ रख उन्हींको भस्म ये उद्यत हो गया । यही दशा आज विज्ञान-जगत्में ननेको मिलती है। मनुष्यके आविष्कार उसीके नाशक । और यहाँकी शिक्षा है कि योगविभूति प्राप्त हो उसका भी उपयोग सांसारिक प्रसंगोंमें करना है। दुर्योधनकी आसुरी वृत्ति स्वार्थान्ध होकर यहाँतक उसका नाश ही करके शान्त हुई । धर्मभीरु अर्जुन- कृपा प्राप्त हुई । मनुष्यमें दैवी और आसुरी प्रकृतिका है—जिसको चाहे, उसे बढ़ाये । अर्जुनका पक्ष भी किया और दुर्योधनके भी सहायक थे । जैसे व्यक्ति समाज होगा । अतएव व्यक्तिके विकासपर बल

अर्जुनको राज्य, सुख, भोग-प्राप्तिके लिये युद्ध करने श्रीभगवान् स्वयं देते हैं; परंतु युद्ध कौशलसे करनेक है । अर्थात् भगवान् अपने विधानको यन्त्रवत् पूर और निर्लिप्त होकर समस्त भोग भोगनेकी आज्ञा देते

> **यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि य**
> **यत्तपस्यसि कौन्तेय तत्कुरुष्व मदर्पणम्**
> (गीता ९

यह उदासीनता या झूठे वैराग्यका उपदेश नहीं है कैसा भाव रखना, इसीकी शिक्षा है । अतएव धर्मके सुरक्षित रखकर संसारके भोग प्राप्त करनेमें कोई हानि वेदव्यासजी तो यहाँतक कहते हैं कि अर्थ और काम हो तो भी धर्मका अनुष्ठान करना चाहिये; क्योंकि धर प्राप्त होते हैं—

> **धर्मादर्थश्च कामश्च स किमर्थं न सेव्यत**

श्रीभगवान्‌ने **अनार्यजुष्टम्** कहकर जो आक्षेप तर्कपर किया, वह बड़ा सारगर्भित है और उसमें अपने सनातन आदर्शकी सुन्दर झाँकी मिलती है होना ही महान् गौरव है और उसके साथ उत्तरदा वैसा ही महान् है । अन्य मनुष्यजातियोंसे जो रखनेकी आशा नहीं की जा सकती, उसको आर्य करे—यही शिक्षा है ।

दूसरा आक्षेप था **अस्वर्ग्यम्** । यदि सुख-भोगकी प्रबल है और सकाम कर्ममें प्रवृत्ति बलवती है ऐसे कर्मका अनुष्ठान करना चाहिये, जिससे चिरकालत प्राप्त हो सकें । संसारके सुख अनित्य हैं, थोड़े ही पश्चात् कालका ग्रास बनना पड़ेगा, और संस्कार होनेसे भोगेच्छा नीची योनिमें भी ले जा सकती है । ऐसी चेष्टा करना उचित है कि जिसके द्वारा संसारके बढ़कर और अधिक स्थायी स्वर्गके भोग प्राप्त हो सकें लिये पुण्य करना आवश्यक है । यज्ञ, तप, दानसे प्राप्ति होती है; इनसे जीवन पवित्र भी होता है औ कामीकी भोगेच्छा भी कालान्तरमें पूर्ण होती है यह प्रवृत्तिमार्ग निवृत्तिमार्गकी तरह अक्षय शान्ति आवागमनसे मुक्ति नहीं दिला सकता । क्योंकि—

> **आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन**

। भगवान्‌ने पुनर्जन्मका सिद्धान्त और उसके चक्रसे
ा उपाय भी बता दिया। परंतु मृत्युके पश्चात् जन्म
ड़े तो यह श्रेयस्कर है कि वह अच्छे कुलमें हो या स्वर्ग,
आदिकी प्राप्ति हो। अतएव जो निष्कामभावसे
संसारसे छुटकारा पानेके अधिकारी नहीं हो सकते,
क्ष प्राप्त न हो तो कम-से-कम उनकी अधोगति तो
ऐसा आचरण करना उचित है। अन्य धर्मोंमें स्वर्गसे
या ऊँचा कोई लोक नहीं बताया जाता; परंतु हम-
मोक्ष-पदसे निम्न श्रेणीके कई लोक बताये जाते
र मोक्षकी चर्चा तो अन्य धर्मोंमें है ही नहीं।
स्वर्गकामी होना कोई बड़े आदर्शकी बात नहीं है।
लिये इससे बढ़कर कोई कल्पना नहीं।

प्रकार **'अस्वर्ग्यम्'** कहकर श्रीभगवान्‌ने हमारे आदर्श-
ौर दृश्य भी दिखा दिया। परंतु वह **'अनार्यजुष्टम्'**
श्रेणीका है। अधिकारभेदसे उसे भी कहना पड़ा
के साथ कई सिद्धान्तोंपर भी संकेत कर दिया।

रा आक्षेप श्रीभगवान्‌का है—**'अकीर्तिकरम्'**।
ातीतकी बात 'अनार्यजुष्टम्' से कही और 'अस्वर्ग्यम्'
ककी। **'अकीर्तिकरम्'** से इस जगत्‌की ओर संकेत
भगवान्‌ने अर्जुनसे कहा—**'यशो लभस्व'**। युद्धमें
मारकर विजय प्राप्त करो और यशस्वी बनो।
नकालमें ख्यातिसे प्राप्त होता है और मरनेके बाद
र्ते कहा जाता है। ऐसा भेद गीताने किया है।
श कीर्ति हो जाता है। यश प्राप्त होता है पुरुषार्थसे
-सेवा या लोक-संग्रहसे। कठिन कार्य—जो किसीसे न
उसे सफलतापूर्वक करना यशःप्राप्तिका कारण होता
निष्कामभाव न हो और निवृत्तिमार्गका अनुसरण न
तो मनुष्यको स्वर्गकामी होना चाहिये। और यदि स्वर्ग-
साधन भी उपलब्ध न हों तो कम-से-कम यश तो
जीते-जी मिले—ऐसा उद्योग होना चाहिये। कालसे
तो कोई उपाय नहीं। शरीर तो जायगा ही; परंतु
तथा कीर्तिकी रक्षा की जा सकती है। जिसकी कीर्ति है,
कारसे जीता है—चाहे उसका शरीर न भी रहा हो।
का भी भागी मनुष्य न बने तो कम-से-कम अपयशसे
कलङ्कित न करे। यशस्वीको स्वर्गप्राप्ति भी हो सकती
तिसे कलङ्कितके लोक-परलोक दोनों बिगड़ जाते हैं।
ीर्तिकरम् से व्यक्ति और समाजका सम्बन्ध भी
[illegible]

समाजको मिलना चाहिये। वैसे वे एक दूसरेके पो
दुर्योधनकी भावना है कि उसको किसी प्रकार भी
राज्य प्राप्त हो, उसके लिये भले ही असंख्य
अपने प्राणोंकी आहुति देनी पड़े। वह बड़े अ
कहता है—**'मदर्थे त्यक्तजीविताः'**। द्रोणाचार्य अ
भी मर जायँ तो दुर्योधनको उसकी चिन्ता नहीं। र
रहे। दूसरी ओर अर्जुन है, जिसका पक्ष न्याय्य है;
कहता है—

> **अहो बत महत्पापं कर्तुं व्यवसिता वयम्**
> **यद्राज्यसुखलोभेन हन्तुं स्वजनमुद्यताः**
> **यदि मामप्रतीकारमशस्त्रं शस्त्रपाणयः**
> **धार्तराष्ट्रा रणे हन्युस्तन्मे क्षेमतरं भवेत्**
> (गीता १। ४

दोनों व्यक्ति विपरीत भावनाओंके नमूने हैं
नेताने स्वराज्य दिलाया, महान् कार्य किया। किंतु
महत्ता उन्होंने तब दिखायी, जब यह घोषणा की कि सत
देकर स्वराज्य लेना अस्वीकार है। यह हमारे देशका

आजकल व्यक्ति-स्वातन्त्र्यको आदर्श माना जाता
जगह समानता, समानाधिकारकी चर्चा सुनायी देती
इस समस्यापर भी प्रकाश डालती है। समानताका जो
आदर्श है, वह स्वभाव और प्रकृति दोनोंके
अतएव अव्यवहार्य है। बलपूर्वक उसको बर्तनेसे अ
है। कोई दो व्यक्ति संसारमें एक-से नहीं। भिन्न
नानात्व प्रकृतिका नियम है। जहाँ असमानता है, उ
करना गीता सिखाती है। आँख बंद कर लेनेसे
सूर्य कहीं अस्त थोड़े हो जायगा। गुण और स्वभावके
भेद प्रत्यक्ष है। हाँ, एकता आत्मामें है। उसीपर लक्ष
का गीता आदेश देती है। सबमें अन्तर्यामीरूपसे एक
है और उसका लक्ष्य रखनेवाले पण्डित समदर्शी
**'पण्डिताः समदर्शिनः'** शब्द विचारणीय हैं। 'स
नहीं कहा, **'समदर्शिनः'** कहा है। कुत्ते, चाण्डाल,
से समान व्यवहार करना मूर्खता होगी। उनमें एक
को देखना पाण्डित्य है। परंतु संसारमें आज समा
की दुहाई दी जा रही है। गुण, कर्म, स्वभावके
समताका राग अलापना और समान बर्तावकी योज
अनर्थकारी हो रहा है। हमारी शिक्षा यह है कि एक
का प्रादुर्भाव हुआ है। इस नानात्वमें एककी प्रतिष्ठा
सब साधनोंका ध्येय है।

न हुआ तो। धर्मका मूल विश्वास एवं श्रद्धा है, न
ाभय। हिंदू-धर्म विचारोंकी पूर्ण स्वतन्त्रता देता
बुद्धिको श्रद्धा या विश्वाससे ऊँचा स्थान देनेमें
नहीं करता। हमारे शास्त्रोंने तर्कद्वारा जैसी बालकी
काली है, वैसी किसी धर्ममें सहन भी नहीं की जा
प्रश्न करना, सन्देह मनमें लाना ही कुफ्र समझा
। सनातनधर्ममें अधिकारानुसार सबको स्थान प्राप्त
मनुष्यको अपनी बुद्धि दौड़ानेके लिये अनन्त क्षेत्र।
ण है कि अन्य धर्मावलम्बियोंको शुद्ध कर या बलपूर्वक
र्ममें लेनेकी आवश्यकता नहीं समझी गयी। हमारा
आचारपर है, न कि विचारपर। विचारमें स्वतन्त्रता
चारमें समानता मान्य है। सनातनधर्मकी सहिष्णुता
क विशेषता है, जो बिल्कुल निराली है। इस प्रकार
तन्त्यको जो स्थान यहाँ प्राप्त है, वह अन्य धर्मोंमें
। है।

तक गीताके तीन शब्दोंको लेकर—**'अनार्यजुष्टम्, , अकीर्तिकरम्'**—सनातनधर्मसे अनुप्राणित हमारी
कुछ पहलुओंपर विचार किया गया; परंतु उपदेशकी
लये विधि और निषेध दोनोंका निर्देश आवश्यक
गीताने विधिको भी मन्त्रवत् तीन ही शब्दोंमें बताया
है—**'ॐ तत्सत्।'** गीताने इस वाक्यकी बड़े संक्षेपसे
की है; परंतु एक प्रकारसे कहा जा सकता है कि
रूपसे कर्मबन्धनमें पड़े हुए मनुष्यको कल्याणका जो
ताने विस्तारसे बताया है, उसीको अतिसूक्ष्मभावसे
त्' द्वारा सूत्ररूपमें दे दिया है। १७वें अध्यायका
कर २७वें श्लोकतकका अंश द्रष्टव्य है। जैसे निषेधात्मक
ोंकी व्याख्या की गयी, वैसे ही **'ॐ तत्सत्'** की भी
चित है; परंतु लेखके विस्तारभयसे ऐसा नहीं किया
। त्रिविध परमात्माके नाम हैं, जिनकी भावना सदा
ननेमें प्रत्येक कर्मका रूप यज्ञ, दान और तप हो
। ॐ वाचक है ब्रह्म और ईश्वर दोनोंका, अर्थात्
अपर ब्रह्मका। सब प्रेरणाएँ उसीसे होती हैं—'मत्तः
ते।' अतएव ॐके उच्चारणके साथ कर्तृत्वाभिमान
ना चाहिये। हम यन्त्र हैं, हृदयस्थ प्रभु यन्त्री हैं।
रणसे फलाभिसन्धिके त्यागकी भावना दृढ़ होती है और
सक्तिका त्याग होता है।**'अहङ्कारविमूढात्मा कर्ताहमिति'**
इस भूलसे मनुष्य बच जाता है। और कर्म करते हुए
च्छा न रखनेसे कर्मका बन्धन नहीं होता। संसारमें
रहते हुए इस विधिके अनुसार कर्म करते हुए भी
प्राप्तिका मार्ग खुल जाता है। इस प्रकार विधि-निषेध
से गीताने बताये हैं और इनके अनुसार जीवन
करना आर्य-आदर्श है।

एक बात प्रायः बड़े दावेसे कही जाती है कि संस
भी संस्कृति अपने असली और शुद्ध रूपमें कहीं नह
है। परस्पर संघात और सम्मिश्रणसे उसकी प्रगति हो
है। और इस प्रकार अनेक विचारधाराओंके संगमसे
जातिका आदर्श-क्षेत्र विस्तृत हो जाता है और उ
लाभ होता है। अतएव संस्कृतिपर बाह्य प्रभावको
मानना चाहिये। उसका स्वागत करना उचित है
सिद्धान्त इस बातको नहीं मानता। हमारी संस्कृतिके
इतने महान् हैं और उसका प्रत्येक अङ्ग ऐसी उदात्त भ
पर स्थित है कि उनको अधिक उन्नत नहीं बनाया जा
वे ऐसी मौलिक हैं कि मनुष्यकी कल्पनाशक्ति भी
उच्चतर बनानेमें असमर्थ है। सुधार अपना करना
धर्मप्राण परम आदर्शरूप संस्कृतिका। औरोंकी
न्यूनता है; क्योंकि वह अपूर्ण है और किसी अङ्ग
ही महत्त्व देती है। रही परस्पर संघात और आदा
की बात; उसमें प्रथम तो यही निश्चय करना कठिन
कि औरोंसे क्या लेना है और क्या त्याज्य है। फिर
वही चाहिये, जो हमारे पास न हो। अग्निमें कोई वस
से या तो वह प्रज्वलित होकर अग्निरूप हो जाती है
को बुझा देती है। हमें संकर-संस्कृति नहीं चाहि
अञ्जन किस कामका, जिससे आँख ही फूट जाय
स्वभाव और स्वरूप खो देनेसे न हमारा उपकार होगा
की सेवा।

आदर्शोंकी महत्तामें और संस्कृतिकी श्रेष्ठतामें
कोई भी जाति आर्यजातिसे तुलना करनेयोग्य नहीं
गर्भा भारतभूमिने अगणित महापुरुषोंको जन्म दिय
उन्होंने आदर्शोंको पूर्णरूपेण चरितार्थ कर दिखाया है
समान महात्मा अन्य देशोंमें इने-गिने भी नहीं हु
ऋषि-मुनियोंने जन्म ही नहीं लिया, उनके उत्पन्न करने
भी बतायी गयी है। मनुष्यको देव-दुर्लभ स्थिति प्राप्त
सफल युक्ति बतायी गयी है और वह उपाय भी कहा
जिससे साक्षात् ईश्वरको मानवस्तरपर अवताररूपसे प्र
जा सकता है। इसीलिये वेदोंने आर्यलोगोंको '
पुत्राः' कहा है।

# हिंदू-संस्कृति और साहित्य

( लेखक—साहित्यवारिधि कविसार्वभौम कविशिरोमणि देवर्षिभट्ट श्रीमथुरानाथजी शास्त्री )

कृति और सभ्यता यदि किसी समाजकी उन्नति और कारण हो सकते हैं तो आपको मानना पड़ेगा कि ज इसके लिये सबसे अधिक भाग्यवान् है। आज क देश सभ्यताका दावा रखते हों और सभ्य होंगे को इसमें विवाद नहीं; किंतु सभ्यता और संस्कृतिके इतिहासकी यदि आप खोज करेंगे तो आपको स्पष्ट ो जायगा कि इस विषयमें हिंदू-समाजकी टक्करमें ा कोई समाज नहीं निबटेगा। सभ्यताकी ज्योतिका प्रकाश पहले-पहल भारतीय आर्योंने ही दिखलाया। नहीं, समुद्र-पारके रहनेवाले पश्चिमी विद्वानोंतकने ा है कि सभ्यताके पदाङ्कोंको पहले-पहल दिखलानेवाले ही हैं। जिस समय और-और जातियोंको सभ्यताका काश दूरसे दिखलायी दे रहा था, उस प्राचीन समयमें -जाति सभ्यताकी रोशनीसे चमचमा रही थी।

हित्य ही इस संस्कृतिके सोनेको परखनेकी कसौटी ार्योंके साहित्यको निष्पक्षपात दृष्टिसे यदि आप ो आपको मालूम हो जायगा कि सभ्यता और संस्कृति जमें कबसे चली आ रही हैं। इसकी खोजमें बहुतोंको इसलिये मालूम होगी कि इसके लिये आपको उस ाषाकी शरण लेनी पड़ेगी, जिसको हम पश्चिमी ी लहरमें बहुत कुछ दूर छोड़ चुके और अब भी ले जा रहे हैं। संस्कृत-भाषा ही संस्कृति और ी आदि जन्मदात्री है। हमलोगोंको जाने दीजिये, विद्वानोंने भी वर्षोंके परिश्रमसे यह खोज निकाला है ारभरका आदिम ग्रन्थ ऋग्वेदसंहिता है। वेदसे ग्रन्थ ( पुस्तक ) आजतक भूमण्डलमें नहीं देखा ौर इस तथ्यको सभी सभ्य आजतक मानते चले हैं। अब दुनियाके आदिम ग्रन्थ वेदसे लेकर आज-ाहित्य और व्यवहारमें आप देख लीजिये कि ा इस हिंदू-समाजमें क्या स्थान है।

वेद हमारे लिये ही नहीं, भूमण्डलभरके लिये ग्रन्थ गिने जाते हैं, उनका प्रधान उद्देश्य है ा उपदेश। पहले-पहल संस्कृति वहींसे हमने सीखी, नेयाभरकी धारणा है। अपने स्वार्थके लिये एक-छुरी चलना जहाँ पैंड-पैंडपर सामने आता है, उस मानवजगत्‌में 'मा हिंस्यात् सर्वा भूतानि' ( किस हिंसा मत करो ) यह आदेश वहींसे आरम्भ होता पूर्व और क्या पश्चिम, चारों दिशाओंके सभी सर्वसम्मतिसे त्याज्य और पाप समझते हैं, उस 'झूठ भगवान् वेदोंने ही उपदेश क्या, आज्ञा दी है- ब्रूयात्' ( झूठ मत बोलो )। विस्तार करनेसे कोई 'संस्कृति' पदका अनुवाद आजकलके सभ्य महोदय ( आचार-व्यवहार ) किया करते हैं। अब देखिये- क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र—ये चार वर्ण और ब्रह्मचारी वानप्रस्थ, संन्यासी—ये चार आश्रम, इनका विभ जैसा जिसका अधिकार है, उसको वैसे ही आचरण वेदसे ही तो मानी जाती है। फिर भी वेदोंमें लिये क्या ढूँढ़-ढाँढ़ करनी पड़ेगी? समाजके आचार-व्यवहारमें कितनी सुन्दर व्यवस्था चाहते हैं- बातसे ही मैं समझा देना चाहता हूँ। थोड़ेमें परख ईश्वरसे मनुष्य वही माँगता है, जो उसको सबसे अ होता है। वेदोंमें हमारी प्रार्थना होती है—

**आ ब्रह्मन् ब्राह्मणो ब्रह्मवर्चसी जायतामा राष्ट्रे शूर इषव्योऽतिव्याधी महारथो जायताम्। दो वोढाऽनड्वानाशुः सप्तिः पुरन्ध्रिर्योषा जिष्णू रथेष्ठ युवास्य यजमानस्य वीरो जायताम्। निकामे नि पर्जन्यो वर्षतु फलवत्यो न ओषधयः पच्यन्तां योग कल्पताम्॥**

पण्डित श्रीरामशर्मा रूँथलाद्वारा निर्मित 'वै गीत' नामक नयी प्रकाशित पुस्तकमें इसका पद्यानु

'ब्रह्मन्! हमारे राष्ट्रमें द्विज तेजयुत होते रहें,<br>
राजन्य भी आयुध-कुशल, अति शूरमाँ<br>
होवें महारथ शत्रुनाशक, शत्रुभेदक वे सदा;<br>
गौएँ यहाँ पयधारिणी हों, राष्ट्रमें सु<br>
कृषि-कर्मके साधन सबल हों, बैल वाहक भारके<br>
हों अश्व गतिमें तेज सब, गन्ता पुनः<br>
जयशील आरोही रथोंके, नारियाँ हों सुंदरी;<br>
हो प्राप्त सुत यजमानको, वर वीरगण<br>
यजमानसुत निज शत्रुनाशक, सभ्य हो, सामर्थ्ययुत<br>
निज कालपर फल-औषधी हमको करें अति

मयपर वृष्टि भी सबको सुखी करती रहे,

सुखसे हमारा ईश ! योग-क्षेम भी चलता रहे ॥

नुवादमें टिप्पणीकी आवश्यकता है—विशेषतः 'सुंदरी याँ' इस स्थानपर । 'सुन्दरी' पदसे ऊपरी सुन्दरता ही जाती । मूलमें पद है 'पुरन्ध्री', जिसका कोषोंमें 'सुचरित्रा' । अर्थात् नारियाँ ऐसी हों, जो आचार-के कारण सब तरह सुन्दर समझी जाती हों । समाज जिस अवस्थामें जैसा आचार-व्यवहार चाहता है, ारियोंमें वैसे ही आचार हों । देशमें ज्ञान फैलानेवाली रक्षा करनेवाली ताकतें जब सब तरह समर्थ होंगी, ावश्यकता किस बातकी रह जायगी ? रही धन-की समृद्धि, उसके लिये भूमि-सम्पत्ति समयपर ो रहेगी । ईश्वरीय सहायता या कृपा वृष्टिके द्वारा गयी । अब समाजमें आचार-व्यवहारकी आप क्या चाहते हैं ? और तो क्या, गाय-बैल-घोड़े आदि ंके संस्कार, आचार-व्यवहार आप सुन्दररूपसे बाँध हते हैं; भला, इससे बढ़कर संस्कृतिमें बारीकी क्या

से आगे आते हैं उपनिषद् । ये आर्यजातिके ज्ञानकी ( चरम उन्नति ) हैं, हिंदुओंके सर्वस्व हैं । इनमें 'की व्याख्या कैसी और कितनी है, मैं समझता हूँ शिक्षितोंको समझानेकी जरूरत नहीं । हालमें ही 'का 'उपनिषद्-अङ्क' प्रकाशित हो चुका है । कुछ ीजिये—

**मनूच्याचार्योऽन्तेवासिनमनुशास्ति । सत्यं वद । । स्वाध्यायान्मा प्रमदः । आचार्याय प्रियं धनमाहृत्य मा व्यवच्छेत्सीः । सत्यान्न प्रमदितव्यम् । धर्मान्न यम् । कुशलान्न प्रमदितव्यम् । भूत्यै न प्रमदि- । स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव्यम् । देवपितृ- न प्रमदितव्यम् ।'**

स्थको अपना जीवन कैसा बनाना चाहिये, इस बातको के लिये इस तैत्तिरीयोपनिषद्का यह 'अनुवाक' होता है । आचार्य अपने शिष्यको वेदका भलीभाँति कराकर आगे गृहस्थ-धर्म-पालनकी शिक्षा देते हैं— ा सदा सत्यभाषण करना, आपत्ति पड़नेपर भी झूठका ा लेना । धर्मसे कभी मत डिगना । अपने वर्ण-अनुकूल जो तुम्हारा कर्तव्य हो, उसमें कभी प्रमाद । गुरुके लिये उनकी रुचिके अनुसार भेंट देकर, उनकी आज्ञासे गृहस्थाश्रममें प्रवेश करके संतान-प सुरक्षित रखना । अर्थात् विवाहित धर्मपत्नीके साथ सहवास करके सन्तानोत्पत्तिका कार्य अनासक्तिसे लौकिक और शास्त्रीय—जितने भी कर्तव्यरूपसे प्र कर्म हैं, उनकी कभी उपेक्षा नहीं करना । यह सब ध्य रहनेपर भी धन-सम्पत्तिको बढ़ानेवाले उन्नतिके प्रति भी तुम्हें उदासीन नहीं होना चाहिये । पढ़ने औ का जो मुख्य नियम है, उसकी कभी अवहेलना नहीं इसी प्रकार अग्निहोत्र और यज्ञादिके अनुष्ठानरूप तथा श्राद्ध-तर्पण आदि पितृकार्योंमें भी कभी आल नहीं करना ।

**मातृदेवो भव । पितृदेवो भव । आचार्यदेव अतिथिदेवो भव । यान्यनवद्यानि कर्माणि । तानि सेवि नो इतराणि । यान्यस्माकꣳ सुचरितानि । तानि त्वयोप नो इतराणि ।**

'तुम मातामें देवबुद्धि रखना, पितामें देवबुद्धि आचार्यमें देवबुद्धि रखना । अतिथिमें भी देवबुद्धि जगत्में जो-जो निर्दोष कर्म हैं, उन्हींका तुमक करना चाहिये । निषिद्ध कामोंका आचरण कभी न ( और तो क्या ) हमलोगोंके ( गुरुजनोंके ) भी उ आचरण हैं ( जिनके विषयमें जरा भी शङ्काका स्थान उन्हींका तुमको सेवन करना चाहिये, औरोंका नहीं ।

**श्रद्धया देयम् । अश्रद्धयादेयम् । श्रिया ह्रिया देयम् । भिया देयम् । संविदा देयम् ।**

'अपनी शक्तिके अनुसार दान करनेके लिये स रहना चाहिये । किंतु जो दिया जाय, वह श्रद्धापूर्व चाहिये, अश्रद्धासे नहीं—विना श्रद्धाके किये हु आदि कर्म असत् गिने जाते हैं ( गीता १७ । लज्जापूर्वक देना चाहिये । ( अर्थात् सारा धन भगव मैंने इसे अपना मानकर भगवान्का अपराध किया सब प्राणियोंके हृदयमें स्थित भगवान्की सेवामें ह उचित था, मैंने ऐसा नहीं किया । मैं जो कुछ दे रह भी बहुत कम है । यों सोचकर संकोचका अनुभ हुए देना चाहिये । सर्वत्र भगवान् हैं । अतः दान और लेनेवाले भगवान् ही हैं । उनकी बड़ी कृपा है दान स्वीकार कर रहे हैं । यों विचारकर भगवा मानते हुए दान देना चाहिये ।)'

कहिये, आचार-शिक्षामें कुछ कमी रही ? य

ाचार-व्यवहारके सम्बन्धमें शिक्षा देनेकी रह गयी हो
हें इसके सम्बन्धमें संदेह रहता हो तो—

**तत्र ब्राह्मणाः सम्मर्शिनः । युक्ता आयुक्ताः । अलूक्षा**
**ाःस्युः । यथा ते तत्र वर्तेरन्‌। तथा तत्र वर्तेथाः।**

। ब्रह्मदर्शी, उत्तम विचारवाले, उचित परामर्श देनेमें 'आयुक्त'—कर्म और सदाचारमें पूर्णतया लगे हुए, वभाववाले, एकमात्र धर्मपालनकी ही इच्छा रखनेवाले ब्राह्मण हों, वे ऐसे प्रसंगोंपर जिस प्रकार आचरण ां, उसी प्रकारका आचरण तुम्हें भी करना चाहिये। देश, उपदेश और वेदोंका रहस्य है।'

। 'सूत्र' और 'स्मृतियों' को लीजिये । ये सूत्र ' कहलाते हैं। जिस समाजके घरोंमें जैसा आचार- उचित समझा जाकर परम्परासे चला आता है, उसकी आगे भी रक्षित रहे, इसलिये उन आचारोंका न उनमें रहता है । आजतक सभी वर्ण उसीके आचरण करते चले आ रहे हैं । अब उनमें 'को खोजने कहाँ जाना है? स्मृति ( धर्मशास्त्र ) यवहारके खजाने हैं। मनु-याज्ञवल्क्यादि महर्षियोंने ही नहीं, यावन्मात्र मनुष्य-जातियोंके लिये अपने- ाचार-व्यवहारकी शिक्षा देनेका बीड़ा उठाया है। हैं—

**देशप्रसूतस्य सकाशादग्रजन्मनः ।**
**स्वं चरित्रं शिक्षेरन्‌ पृथिव्यां सर्वमानवाः ॥**

रतमें पैदा हुए विद्वान्‌ ब्राह्मणसे पृथिवीमेंके सब ापने-अपने आचरण सीख लें।' भगवान्‌ याज्ञवल्क्यने ार्य ही नहीं, मनुष्यमात्रके लिये कर्तव्य सुझाये हैं—

**हिंसा सत्यमस्तेयं शौचमिन्द्रियनिग्रहः ।**
**ां दया दमः क्षान्तिः सर्वेषां धर्मसाधनम्‌ ॥**

णियोंको पीड़ा नहीं पहुँचाना, सच बोलना, बिना ा कुछ न लेना ( चोरी न करना ), शरीर और मनकी न्द्रियोंको वशमें लाना, यथाशक्ति दान, विपत्तिमें की रक्षा करना, मनको वशमें करना, अपना अपकार पर भी क्रोध प्रकट न करना—ये सबके लिये हैं।' मनु और याज्ञवल्क्य ही क्या, गौतम, वसिष्ठ, लिखित, हारीत, पराशर आदि सभी स्मृतिकारोंने इस ढ़कर किस तरह व्यवहार-निर्वाह हो सकता है— ग्ये आचरण बतलाये हैं, जिनको लिखकर यहाँ

अब आइये पुराणोंपर । ये हमें 'मित्र' समझाते हैं कि तुम्हारे वे आचरण होने चाि दुनियाँमें दूसरेको न अखरें । अच्छे आचरणवाा ऋषि और राजा आदि हो चुके हैं, जिनकी जनताप लिये धाक बैठ गयी । जिन-जिनने अपने अ स्वतन्त्रताको अधिक अपनाया, वे—क्या राजा और क्या ऐसे हो गये, जिन्हें एक दिन समाजसे नीचे गिरना प दुर्दशाग्रस्त होकर पछताना पड़ा । सब धर्मोंका स इस प्रकार सूचित करते हैं—

**श्रूयतां धर्मसर्वस्वं श्रुत्वा चाप्यवधार्यताम्‌**
**आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत्‌**

'सब धर्मोंका सार सुनिये और सुनकर याद रा जो अपनेको बुरा लगे, वैसा आचरण दूसरेके साथ करे।' दुटप्पेमें अठारहों पुराणोंका सार सुन लीजिये—

**अष्टादशपुराणेषु व्यासस्य वचनद्वयम्‌**
**परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम्‌**

'अठारहों पुराणोंमें भगवान्‌ व्यासके दो ही वच रूप सिद्ध होते हैं कि दूसरेके साथ बुरा बर्ताव पाप अच्छा आचरण करना पुण्य गिना जाता है।' क्या इससे संक्षेपमें आचार-व्यवहारकी शिक्षा किसी जातिके ा दी होगी?

अस्तु, अब इस साहित्यको छोड़कर असली ' संज्ञावाले साहित्य यानी 'अलङ्कारशास्त्र' ( रीतिशास आ जाइये । यहाँके ब्रह्मा अपनी डोंडी पिटवाते हैं—

**अपारे काव्यसंसारे कविरेव प्रजापतिः**
**यथास्मै रोचते विश्वं तथैव परिवर्तते**

अपार इस काव्यसंसारका ब्रह्मा कवि है। वह जैसा पसंद करता है, संसार वैसे ही बदल जाता है।' ब्रह्मासे डेढ़ हाथ आगे बढ़नेका दावा है कि नहीं? ब्रह्माने ज ब्रह्माण्ड बनाया हो; कवि यदि वैसा नहीं करता तो वह अपनी रुचिके अनुसा दूसरा ही बना देता है और विश्वको वैसा बनना पड़ कितनी स्वतन्त्रता है, यह कुछ ठिकाना? किंतु 'संस आगे ये भी सिर झुकाते हैं, यह आपको मानना ' बहुत-से आदमी कह सकते हैं कि कवि यहाँ भी स्व बरतते हैं; सम्भव है वे कुछ उदाहरण भी ढूँढ़ लायें यह कवियोंके सर्वमान्य साहित्य ( अलङ्कारशास्त्र

यं रसमें आविष्ट होकर सुननेवालोंको भी तन्मय
ा है। उसके 'नवरसों'में सारी दुनिया आ जाती
ांतक कि 'बीभत्स' भी—जिसमें 'जुगुप्सा', घृणा,
आदिसे अन्ततक ( स्थायीभाव ) रहता है—एक रस
यकी आत्मा माना जाता है। किंतु 'संस्कृति' यानी
ो वहाँ भी आदर्श माना जाता है। जिसके साथ
वहार-वर्णन उचित है, वहाँ उससे विरुद्ध वर्णन
दायका उल्लङ्घन है। विस्तारकी जरूरत नहीं।
सर्वमान्य, साहित्य-संसारके मार्गदर्शक, ध्वनिकार
द्वर्द्धनाचार्यने कवियोंको आज्ञा दी है—

ौचित्यादृते नान्यद्रसभङ्गस्य कारणम्।
चित्योपनिबन्धस्तु रसस्योपनिषत्परा॥

चित्य अर्थात् जिसके साथ जैसा आचार होना
उसके उल्लङ्घनसे बढ़कर रसभङ्गका और कोई
हीं। और औचित्यका निर्वाह रस-सम्प्रदायका परम
,

क्यों, काव्य और साहित्यकी जिसके लिये सृष्टि हुई,
'संस्कृति' को सबसे आगे लेकर बढ़ना पड़ता है।
प्रभुसंमित उपदेश ( शासककी स्वतन्त्र आज्ञा ),
ृति आदि-जैसे सुहृत्संमित उपदेश ( मित्रके समान
ा ), वैसे ही काव्य कान्तासंमित उपदेश ( स्त्री
इ अपने पतिको प्रेमचर्यासे प्रसन्न करके फिर उसे
सुझाती है ) कहे जाते हैं। काव्योंका मूल उद्देश्य
शिक्षा।

ामादिवद्वर्तितव्यं न रावणादिवत्।

ात् प्रत्येक काव्यका यह ध्येय है कि वह अपने
सुननेवालोंको शिक्षा दे कि दुनियामें सदा अच्छे
चलना चाहिये, जिससे प्रत्येक आदमी अपने
पहुँच सके। रामका चरित्र अच्छा होनेसे सबको
ाता है और रावणके आचरणोंसे अन्तमें घृणा होती
सलिये रामका आदर्श लेना चाहिये, रावणका
जब 'काव्य'-सृष्टिका यह मूल उद्देश्य है, तब आप
लीजिये कि 'संस्कृति'के उपदेशमें काव्यने कितना
या। प्रभु और मित्रका उपदेश किसी आदमीपर
सर न करता हो, किंतु प्रेममें मस्त बनाकर
'के तौरपर दिया हुआ पत्नीका हितोपदेश रग-रगमें
र जाता है। प्रसिद्ध है कि रात-दिन जनानेमें

सुनकर जनानेसे बाहर निकल आता है औ
उपदेशोंको बड़ी कदरदानीसे सुनता है। अब
कह सकेंगे कि काव्य-साहित्यमें 'संस्कृति'का अनु
रक्खा जाता। बल्कि यह कहना पड़ेगा कि 'सं
रक्षामें सबसे अधिक प्रभाव काव्योंका ही पड़ा है
करता है।

साहित्यकारोंका तो सर्वसम्मत सिद्धान्त है कि,
और क्या गद्य, सभी काव्य किसी शिक्षाके उद्देश्य
बनने चाहिये। आजकलकी 'कहानी', जो पश्चिमी
बनने लगी है, कदाचित् केवल मनोविनोदके
किंतु भारतीय दृष्टिकोण यहाँ भी यही रहा है कि
आख्यायिकाएँ भी किसी चरित्र-शिक्षाको लेकर
चाहिये। मनोविनोद जरूर उसमें पूर्ण मात्राका
व्यङ्ग्य अर्थात् कथाका चरम उद्देश्य किसी अच्छी
पहुँचाना ही होना चाहिये। अब आप ही देख ली
अनादि साहित्य वेदसे लेकर आजकलके काव्यतकमें
यानी चरित्र-रक्षाका कितना अनुरोध रक्खा
व्यवहारमें भी आप देखेंगे कि हिंदू-समाजकी एक
स्त्री भी अपने बच्चेको यही समझायेगी कि—'क्यों
दुःख देता है? चार आदमी तुझको भला कहें,
उसी तरह तू चलता है?' अब आप ही कहिये कि हि
एड़ीसे लेकर चोटीतक 'संस्कृतिमय' है, यह क्यों
जा सकेगा? 'संस्कृति' से अलग हो जानेपर वह
नहीं रहेगा, यह आप देखेंगे।

अनादिकालसे आजतक बराबर चली आ
हिंदू-संस्कृतिपर आज कुछ महोदयोंकी दूसरी दृष्टि
जो सुधारके नामसे एकदम इसका उद्धार ही
चाहते हैं। किंतु याद रहे, ईश्वरकी प्रेरणासे अन
वैदिक समयसे लेकर आजतक जो हिंदू-संस्कृति
परिपक्क बनती गयी, अनवरत व्यवहारके कारण जो स
सिद्ध हुई, अनेक कुठाराघात होनेपर भी अ
सत्य साबित हुई, उसमें सहसा परिवर्तन कर दे
आसान नहीं। त्रिकालदर्शी ऋषियोंने, आगे-पीछे
सोच-समझकर जो 'संस्कृति' सिद्धान्तरूपसे स्वीका
उसमें सुधार करनेके लिये कइ शताब्दियोंका
चाहिये।

हाँ, अबतक दृढ़ बनी हुई इस हिंदू-संस्कृति
भित्तिपर नये-नये 'बिल' बनाकर हम इसे जर्

समाज 'संस्कृतिप्राण' सिद्ध हुआ है, उसकी संस्कृति देना मानो उसे प्राणहीन बना देना है। खैर, यह यकी बलिहारी है। अवसर समझकर अन्तमें इस संस्कृतके दो घनाक्षरी छन्द भेंट करता हूँ—

मुपनीता पूर्वपद्धतिः प्रवीणैरद्य
चलिता चतुर्दिङ् नवशैली निरुपेहितम्
म्बरमात्रं वंशमर्यादामवैति जनो
वादायैव संप्रदायवृत्तमधुनेरितम्।
नुनाथ मीलति मनस्वी निजमानसेऽद्य
कस्मै कथयेत निजवृत्तमिदमेधितं
त्खलजाले बत वर्तमानकाले कलौ
भद्रजनभाले भूतभर्त्तः! किमालेखितम्॥१॥

च्छे-अच्छे आदमियोंने अपनी पुरानी रीति छोड़ ों ओर बेरोक-टोक नयी चाल चल पड़ी। लोग वंशकी मर्यादाको ढोंग समझते हैं। कहा गया है कि व आदि सम्प्रदायोंका वृत्तान्त आजकल कलहका जाता है। मनस्वी पुरुष मन-ही-मन घुला जाता है, इस वृत्तान्तको बेचारा किसको कहे। चालाकोंको चारों ओरसे चैन देनेवाले इस कलिकालमें हे स्वा आदमीके कपालमें आपने यह क्या लिखा है?'

स्पृश्यास्पृश्यताया बत संकीर्णो विचारो भाति
सदृशोऽधिकारो नरनारीभ्यः प्रदी
'धर्मस्योपदेशे वृद्धविप्रा एव नाधिकृता
योग्यतास्मदीयाप्यत्र निर्भरमुदीयते
उद्वाहं चतुर्दशाद्धि वर्षाद्वनितानां जगुः
प्रामाण्याय चेङ्ग्लिशानुवादः सद नी
त्वङ्गति तरीतुं शास्त्रसागरमलाबूबलात्
सेयं नवबाबूमञ्जुमण्डली महीय

'स्पृशास्पृश्यका विचार संकीर्णता है। न नारियोंको समान अधिकार दिया जाता है। कहा कि—'धर्मके उपदेशमें पुराने ब्राह्मणोंका ही अधिक हमारी भी योग्यता इस विषयमें पर्याप्त है।' चौ आगे ही कन्याओंका विवाह कहा जाता है। इसके लिये सभाओंमें स्मृतियोंका अंग्रेजी अनुवाद सा जाता है। नवीन यह बाबूमण्डली धन्य है, जो सागरको तूँबेके बलपर तैरना चाहती है।'

# हिंदुत्वका व्यापक स्वरूप

( लेखक—पं० श्रीरामगोविन्दजी त्रिवेदी, वेदान्तशास्त्री )

' शब्दपर कुछ हिंदुओं और अधिकांश सिक्खों तथा ी सज्जनोंको यह आपत्ति है कि 'यह शब्द हमारी ोधक नहीं है; क्योंकि संस्कृतके विशाल साहित्यमें नहीं पाया जाता।'

लोग यह भी कहते हैं कि "यह शब्द घृणासूचक लिये मुसल्मानोंने हमारा यह नाम रक्खा और इसका श, चोर, बदमाश' आदि है।"

दल यह भी कहता है कि 'हिंदू नाममें क्या रक्खा ा मोह ही क्यों किया जाय? इसकी जगहपर हिंदुस्थानकी जगहपर 'भारत' या 'आर्यावर्त' दिया जाय।'

तरह हिंदुत्व और उसके व्यापक स्वरूपपर छोटी-शङ्काएँ और भी उठायी जाती हैं। इस लेखमें ओंपर संक्षिप्त विवेचन किया जायगा।

तके एक-दो नहीं, अनेक ग्रन्थोंमें 'हिंदू' शब्द पाया अद्भुतरूपकोषमें लिखा है—

हिंदुर्हिंदूश्च पुंसि द्वौ दुष्टानां च विघर्ष

अर्थात् 'दुष्ट लोगोंको रगड़नेवालोंको हिंदू अ कहा जाता है।' ये दोनों शब्द पुँल्लिङ्ग हैं। 'हेमन्तक की उक्ति है—'हिंदूर्हि नारायणादिदेवताभक्तः।' 'हिंदू उसे कहा जाता है, जो नारायण आदि देवोंका 'रामकोष'की उक्ति है—

हिंदुर्दुष्टो न भवति नानार्यो न विदूषक
सद्धर्मपालको विद्वान् श्रौतधर्मपरायण

तात्पर्य यह कि 'हिंदू न तो दुर्जन होता अनार्य होता है और न निन्दक ही होता है। ज धर्मका पालक, विद्वान् और वेदधर्ममें निरत है, वही हि

संस्कृतभाषाके विराट् और प्रामाणिक कोष कल्पद्रुम' में भी 'हिंदू' शब्द और इसकी व्युत्पत्ति है। आठवीं शताब्दीके प्रसिद्ध ग्रन्थ 'मेरुतन्त्र' ( ३ में लिखा है—

हिंदूधर्मप्रलोप्तारो जायन्ते चक्रवर्तिन
हीनं च दूषयत्येव हिंदूरित्युच्यते प्रिये

र्थात् 'शक, हूण आदि चक्रवर्ती राजा हिंदूधर्मका नाश
ः होंगे। जो दुष्टको दोष देता है, उसे हिंदू कहा
।'

कि विद्वानोंका मत है कि मेरुतन्त्रसे भी प्राचीन
'कालिकापुराण' है। उसमें लिखा है—

**ठेन बलिना नूनमधर्मकलिते कलौ।**
**नैर्वोरमाक्रान्ता हिंदवो विन्ध्यमाविशन्॥**

र्थात् 'बली कलिके कारण धर्मशून्य कलियुगमें विदेशियों-
आक्रमण होनेपर हिंदूलोग विन्ध्यपर्वत चले गये।'

रके इन श्लोकोंसे स्पष्ट विदित होता है कि संस्कृत-
एक नहीं, अनेक स्थलोंपर 'हिंदू' शब्दका उल्लेख
शब्दका जो लक्षण किया गया है, 'हिंदू' शब्दकी
ाषा दी गयी है, उससे स्पष्ट ही ज्ञात होता है कि
र्यका ही नाम है। हिंदू वह है, जो दुष्टनाशक,
ा, वेदधर्मानुयायी, नारायण-भक्त और विद्वान् है।
लक्षणोंसे ज्ञात होता है कि आर्य और हिंदू एक हैं
जातिका नाम ही हिंदू-जाति है। इसलिये पहली
एकदम निरर्थक है। ऊपरके एक श्लोकसे यह भी
ता है कि 'हिंदु' और 'हिंदू'—दोनों ही शब्द शुद्ध हैं।
ी आपत्ति तो और भी निरर्थक है। मुसल्मानोंकी
अलग रही; जिन दिनों महम्मद साहबका जन्म भी
ा था और अरबजातिका इतिहास भी कालके अगाध
, उन्हीं दिनों बादशाह सिकंदर भारतवर्ष आया
उने अपने मन्त्रीसे 'हिंदूकुश' (हिंदूकूट) पर्वत
च्छा प्रकट की थी। यह बात उसके जीवनचरितमें
कि ईसासे भी सैकड़ों वर्ष पूर्व 'हिंदू' शब्द था, तब
जा सकता है कि हिंदू नाम मुसल्मानोंका रक्खा

ंदरसे भी सैकड़ों वर्ष पहले पारसियोंका धर्मग्रन्थ
बना था। उसमें वेदके हजारों शब्द पाये जाते
ं 'हिंदू' शब्दका उल्लेख है। उसी समयसे सिन्धुके
बसनेवालेको हिंदू कहा जाता है। 'बलख'
ाम भी पहले 'हिंदवार' था। वस्तुतः 'हिंदू' शब्द
शब्दका तद्भव रूप है। पारसी भाषामें 'स' को
जाता है। 'सप्त', को 'हप्त', 'सरस्वती' को 'हरहवती'
ुर' को 'अहुर' कहा जाता है। भाषा-विज्ञानके

इरावती और सिन्धुको अर्थात् 'सप्तसिन्धु'को 'हप्तहिं
शुरू किया। (भविष्यपुराण, प्रतिसर्गपर्व, अध्याय
'हप्तहिंद' शब्दोंका उल्लेख आया है।) अनन्तर
'हिंदू' कहने लगे और अन्तको हिंदू या सिन्धुके ः
रहनेवालोंको—सारे भारतवासियोंको हिंदू कहने लगे
विदेशोंमें सारे भारतवासी इसी सिन्धुके रास्ते जाते थे
विदेश जानेका एकमात्र यही रास्ता था। इसलि
सबको हिंदू ही कहने लगे। बल्कि आजतक ईरा
ईराक, अफगानिस्तान और अन्य देशोंमें भारतवर्ष
और प्रत्येक भारतवासीको 'हिंदी' कहा जाता है—
हिंदू हो, मुसल्मान हो या कोई हो। अमेरिकावा
भारतीयको—हिंदू, मुसल्मान, ईसाई, पारसी, यहूद
हिंदू कहते हैं। इसलिये यह कहना सत्यका अपमा
है कि 'हिंदू' शब्द मुसल्मानोंका दिया हुआ है।
यह 'सिन्धु' शब्दसे निकला है, जिसका
कितनी ही बार उल्लेख है। इस सिन्धु नदकी
बड़ी ही प्रशंसा लिखी है। इसे आर्यलोग परम पवि
थे। सिन्धुके तटपर ही ऋषियोंने अनेक वैदिक
तपःपूत अन्तःकरणमें आविष्कार किया था। इस तरा
वैदिक प्रयोग है और उसके तद्भव 'हिंदु' शब्द
संस्कृति भरी हुई है।

यूनानी भाषामें 'ह' का लोप हो जानेके कार
या ग्रीसमें 'इन्द' और 'इन्दु' शब्द प्रचलित हुए
आदि यूरोपियनोंने 'द' का 'ड' बना दिया औ
जगह 'इंड', 'इंडो' और 'इंडिया' बना डाला। ः
'हिंदू' लिखना भी पड़े, तो वे 'हिंडू' ही लिखेंगे, हिं
उनकी भाषामें 'द' की जगह 'ड' ही है। 'इंड' श
उन्होंने 'इंडीज़', 'ईस्ट इंडीज़', 'वेस्ट इंडीज़', 'ः
'इंडियन ओशन' आदि शब्दोंको रच डाला। के
'सिन्धु' या 'हिंदू' शब्दकी विदेशियोंने इतनी दुर्गति
है। हम पसंद करें या न करें, परंतु अंग्रेज हमें 'इंडि
कहेंगे। आर्यसंस्कृतिसे शून्य विदेशियोंतकको वे
कारण 'रेड इंडियन' कहते हैं। परंतु वे पसंद क
करें, हम भी तो उन्हें 'फिरंगी' और 'अंग्रेज' ही क
'इंगलिशमैन' नहीं। जर्मनीवाले अपनेको 'डोइट्
अपने देशको 'डोइट्शलैंड' कहते हैं; परंतु इन्हें ह

माखन-लीला



[ भारतीय पुरातत्त्व-विभागके

पहाड़ी ) चित्रशैली १८ वीं शती ]

दानलीला



[ ...स्थानी चित्रशैली १८ वीं शती ] [ भारतीय पुरातत्त्व-विभागके

कहते हैं। इतना लिखनेका तात्पर्य यह है कि
ोषसे और देश, काल, पात्रकी विभिन्नताके कारण
के कई रूप हो जाते हैं। परंतु मूल शब्दमें ही
ाका इतिहास और संस्कृति रहती है। फलतः मूल
ा 'हिंदू' शब्द वैदिक है, परम पवित्र है और हमारी
स्कृतिसे इसका घनिष्ठ सम्बन्ध है।

ू' शब्दके 'काला' 'चोर' आदि अर्थ द्वेषवश किये
जो विधर्मी हिंदूसे डाह और जलन रखता है, वह
ऊटपटाँग अर्थ करेगा ही। हिंदू सुरके पूजक हैं
ी असुरके। दोनोंमें विरोध भाव ज्यादा बढ़ गया,
ो 'हिंदू' शब्दके अर्थका अनर्थ करने लगे। हिंदू-
में शत्रुता बढ़ गयी, तब मुसल्मान इसका अर्थ
', 'काफिर' आदि करने लगे। परंतु 'हिंदू' शब्द न
ाका है न अरबीका; इसलिये 'हिंदू' शब्दके झूठे अर्थ
कभी गृहीत नहीं हुए। खुद मक्का और मदीनावाले
मुसल्मानोंको 'हिंदू' और 'हिंदी' कहते हैं तो क्या
ये अर्थके अनुसार मुसल्मान 'नास्तिक' और 'काफिर'
लिये यह कहना सरासर असत्य है कि 'यह शब्द
ाका दिया हुआ है और इसके अर्थ बुरे हैं।' संस्कृत-
' शब्दका अर्थ तो अच्छा नहीं है, तो क्या पारसी
द' को छोड़ देंगे?

लोग यह कहते हैं 'नाममें क्या रक्खा है?' उनके
ीबूका नाम लीजिये, नीबूके नामका कीर्तन कीजिये,
ी जीभपर पानी जरूर आ जायगा। क्या महाराणा
नाम लेनेपर गर्वसे छाती नहीं फूल उठती? तब फिर
ोह क्यों नहीं किया जाय?

। वस्तुतः ध्वनिरूप आकार है। अपनी सारी
ाओंको मनुष्य नामरूपी एक शब्दमें प्रकट कर देता
ममें इतने संस्कार, भावनाएँ और स्मृतियाँ मिली
कि नाम और वस्तु एक ही हो रहते हैं। इसीसे
महाप्रभु नाम और नामीमें एकता समझते थे। उन्होंने
—'अभिन्नत्वान्नामनामिनोः।' अर्थात् नाम और
एक हैं। इसलिये नामको नामवालेसे हटाया नहीं जा
शरीरका अङ्ग न होते हुए भी बहुत बार शरीर
शरीरसे भी अधिक महत्त्व नामका हो जाता है।
विनष्ट हो जाता है, परंतु नाम कभी विनष्ट नहीं
शङ्कराचार्यका शरीर नहीं है; परंतु उनका नाम

बिल्कुल वाहियात है कि 'नाममें क्या रक्खा है?' प्रत्यु
कहना अधिक उपयुक्त है कि 'नाममें ही सब कुछ है।'

आज हजारों वर्षोंसे 'हिंदू' नाममें इतना विराद इ
इतनी सम्पन्न संस्कृति, इतने उदात्त आदर्श, इतनी रह
भावनाएँ, इतने समर्थ जीवन और इतने स्वस्थ तेज
मिले हैं कि यह शब्द प्राणोंसे भी प्यारा हो गया है
शब्द हमारे अगणित सत्कार्योंका दर्पण हो गया है
नामके लिये असंख्य योगी, यति, कवि, दार्शनिक,
नायक और महापराक्रमी अपनी जानतक दे चुके
यह नाम इतिहासका महाकोष बन चुका है। ये ही क
कि 'हिंदू' नाममें हमारा इतना मोह और इतनी ममता

यद्यपि यह निर्विवाद है कि आर्यलोग सदासे
निवासी हैं, तथापि विदेशी विद्वान् और उनके शिष्य भ
विद्वान् इस देशमें आर्योंका आदि निवास नहीं मान
कहते हैं कि 'आर्यलोग एशिया माइनर, स्कांडेनेवि
तिब्बतसे आये हैं।' यदि यह बात मान ली जा
भी यह मानना ही पड़ेगा कि विदेशीलोग यहाँके
निवासियों—द्रविड़, आदि द्रविड़, कोल, भील,
सन्थाल आदि—को हिंदू कहते थे। मूल नाम हिंदू
जैसा कि ऊपरकी पंक्तियोंसे प्रमाणीकृत है। स
'ह' के स्थानपर 'स' और 'ध'के स्थानपर 'द' क
'हिंदू' की जगह 'सिन्धु' कहने लगे। नामोंके परिम
अभ्यास आर्योंको था ही। वे अलेक्जेंड्रियाको 'अ
और सेल्यूकसको 'सुल्व' कहते थे। यदि यह बा
हो तो मानना पड़ेगा कि इस देशके लिये 'आर्य'
भी प्राचीन नाम 'हिंदू' है। जिस समय भारतवर्ष
इतिहास नहीं था, उसी समयका—प्रागैतिहासिक
'हिंदू' नाम है। इसका प्राञ्जल रूप अपनी प्रिय नदीके
सिन्धु रक्खा गया अवश्य।' परंतु जनसाधारणमें 'हिंदू
ही प्रचलित रहा और आर्य भी हिंदू कहलाने लगे
चलकर 'हिंदू' शब्द इतना व्यापक हो गया कि सं
पुस्तकोंमें भी इसका प्रयोग धड़ल्लेसे होने लगा। इ
तो यह शब्द समूची वसुन्धरामें व्याप्त हो गया है और
ही साथ यहाँके सभी विभिन्न धर्मवालोंको भी संस
ही कहता है। सातवीं शताब्दीमें अनेक गिरि-कन्द
लाँघकर चीनी यात्री ह्वेनत्सांग यहाँ आया था और व
भारतमें रहा; परंतु उसने भी हमें 'हिंदू' ही लि
द्राविडवी प्रयोग केवल कुछ पारसी करते थे। वे

ज्वल वैदिक स्मृतियोंको जगानेवाला है, इसलिये
र हमें सबसे अधिक उपयुक्त जँचा। 'सिंधुस्थान'
थानको 'उत्तम राष्ट्र' माना गया—

न्धुस्थानमिति ज्ञेयं राष्ट्रमार्यस्य चोत्तमम्।

( भविष्यपुराण प्र० प० २ )

न्धु' शब्दके दो अर्थ हैं—नदी और समुद्र। इस
श्चिममें सिन्धु ( नदी ) है ही। उत्तरमें भी हिमालय-
ति सिन्धु ही सीमाका निश्चय करती है। पूर्वमें
ब्रह्मपुत्र निकली है। कुछ लोग इसे सिन्धुकी
और कुछ लोग इसको सिन्धुकी ही पूर्वी धारा मानते
तरह पूर्वमें भी सिन्धु हुई। दक्षिणमें तो सिन्धु या
ागर विस्तृत ही है। इस तरह भगवान्ने ही
को पूर्णतः सिन्धुस्थान या हिंदुस्थान बना रक्खा
रे देशके लिये इससे बढ़कर दूसरा उपयुक्त शब्द
नहीं।

वेद ( ९। ३३। ६ और १०। ४७। २ ) में चार
उल्लेख है। इन समुद्रोंमें हमारे पूर्वज जहाजों और
ारा यात्रा करते थे और विविध देशोंमें व्यापार करके
ऐश्वर्यसे अपने देशको सम्पन्न करते थे। ( १।
१। ५६। २; १। ११६। ३; ४। ५५। ६; ५।
७। ८८। ३ ) भूगर्भशास्त्री कहते हैं कि बलख
सके उत्तरी भागमें और तुर्किस्तानके पश्चिमी
एक विस्तृत समुद्र था, जो प्राकृतिक कारणोंसे
कृष्णह्रद ( Black Sea ), काश्यपह्रद
ean Sea ), आरलह्रद ( Sea of Aral )
ाराह्रद ( Lake Balkash ) के रूपोंमें परिणत
है। किसी समय पञ्चनद ( पंजाब ) के दक्षिण,
र पूर्वमें समुद्र विद्यमान था। श्रीएच. जी. वेल्सने अपने
e of History' ग्रन्थमें लिखा है कि 'ऐसे
अस्तित्व आजसे पचीस हजार वर्षसे लेकर पचास
के भीतर हो सकता है।' इस तरह स्पष्ट ज्ञात होता
रे देशके चारों तरफ चार समुद्र थे। सप्त सिन्धु,
गान्धार ( अफगानिस्तान ), बिलोचिस्तानके उत्तर
र तुर्किस्तानके पश्चिम आदिमें हमारे पूर्वज रहते
दाचित् इसी कारण उन्होंने अपने देशका नाम
न' या हिंदुस्थान रक्खा था। इस प्रकार कम-से-
इजार वर्षोंसे इस दिव्य देशका नाम हिंदुस्थान

ग्रीक, रोमन, चीनी और इजिप्शियन आदि
प्राचीनतम जातियोंका अस्तित्व भी नहीं था।

खेदकी बात है कि देशके कुछ लोगोंने
हिंदू और हिंदुस्थानके पूर्ण महत्त्वको नहीं समझा है
वह दिन दूर नहीं, जब हम ही इन पावन शब्द
सिर नहीं झुकायेंगे, सारा विश्व सिर झुकायेगा और
महाव्यापक स्वरूपके अमर गीत गायेगा।

इसी हिंदुस्थानके प्रत्येक ग्राममें देवपुरुषोंका
प्रत्येक प्रान्तमें यज्ञ होता था, घर-घरमें खजाना भ
था और हर एक मनुष्यमें धर्मका निवास था—

ग्रामे ग्रामे स्थितो देवो देशे देशे स्थितो मख
गेहे गेहे स्थितं द्रव्यं धर्मश्चैव जने जन

( भविष्यपुराण, प्रति

उस समय एक ही संस्कृति थी, एक-सी प्रथ
एक राष्ट्र-भाषा संस्कृत थी और सम्पूर्ण राष्ट्रके
अद्भुत आनन्द था। पशु-पक्षीतक स्वतन्त्र विचरा क

ये ही सब कारण हैं कि 'हिंदू' और 'हिंदुस्थान'
महत्त्व अनेक विदेशी भी समझते थे। यहूदी
हिंदू कहते थे। अरबी ग्रन्थ 'सोहब मो अलक' में
है—'भाई-बन्धुओंका अत्याचार हिंदू-तलवारसे भी
घातक होता है।' अरबीमें एक कहावत है—'हि
देना', जिसका मतलब है 'शत्रुपर कड़ी चोट करना
तलवार और शूरताकी ऐसी ही धाक थी। बेबीर
बढ़िया बागको 'सिन्धु' कहते थे। यह इसलिये
ही बागोंके पौधे देते थे। वहाँकी भाषामें 'हिंदू' का
देशका निवासी है। कोई बुरा अर्थ नहीं है।

हिंदीकी प्राचीनतम कविता चंदबरदाईके पित
की जो पायी जाती है, वह बारहवीं सदीकी है।
राजा पृथ्वीराजके पिताको लक्ष्य करके यह काव्य लि
है। इसमें हिंदु, हिंदुवान और हिंदका कई बार ना
है, जिससे विदित होता है कि ये शब्द उन दिनों
आदरणीय और पूजनीय थे। उन दिनों मुसल्मा
पहल आये हुए थे। वे राजपूतोंके पक्के शत्रु थे।
सम्भव था कि अपने शत्रुओंके रक्खे घृणित नामको
तुरंत अपना लेते और उसे पूजनीय मान लेते? चन्द
तो अपने 'पृथ्वीराजरासो' में अगणित बार 'हिंदु'
प्रयोग बड़े गर्व और गौरवके साथ किया है।

कहीं भी हिंदुस्थान अर्थ नहीं है। 'महाभारत' । समर्थ रामदासने भी अपने काव्योंमें राष्ट्रिय भरे 'हिंदू' और 'हिंदुस्थान' शब्दोंका उल्लेख किया ाकवि भूषणने छत्रपति शिवाजी और बुंदेल-सालके सम्बन्धमें कविताएँ बनायी थीं, उनमें हिंदू स्थानकी बार-बार प्रशंसा की है। गुरु तेगबहादुर गोविन्दसिंह तो 'हिंदुत्व' के लिये ही जिये और दू-धर्म और हिंदू-राज्यके लिये पेशवा वीर महाकालका रूप धारण करके मुसल्मानोंसे लड़े थे। सुजानसिंह, राणा बप्पा, राणा साँगा, राणा प्रताप आदि वीर-हिंदुत्वकी रक्षाके लिये मद-मत्त शत्रुओंको रौंद ।

पनको हिंदुत्व कहा जाता है। हिंदूपनके भीतर हिंदू-मर्यादा, हिंदू-संस्कृति, हिंदू-सभ्यता, हिंदू-हिंदूकला आदि-आदि सब आ जाते हैं। हिंदुत्वका स्वरूप ापक है कि इसकी रक्षाके लिये वे भी प्राण देनेको जो हिंदुत्वकी दो-ही-एक बातें मानते हैं। दक्षिणके कहानेवाले अब्राह्मण ( आदि द्रविड़ ) भी अपनेको नेमें गर्वका अनुभव करते हैं। आर्यसमाजी, सिक्ख, द्व आदि सब हिंदूमहासभामें सम्मिलित हैं। यहाँके नास्तिक भी अपनेको हिंदू कहते हैं। गोआके प्र ईसाई हिंदू-देव-देवियोंकी अबतक पूजा करते हैं ही मुसल्मान भी हिंदू-त्योहार मनाते और दे मुण्डन-संस्कारतक कराते हैं। जिनपर हिंदुत्वकी गयी है, वे मुसल्मान गोमांसके पासतक नहीं जाते। भी अपनेको छाती फुलाकर हिंदू बताता है। औघड़ परम वैष्णवतक हिंदुत्वाभिमानी है। सूअरकी गोंठकर मुसल्मानकी बनायी हुई रोटीको लेक छकनेवाले' गुरु गोविंदसिंह भी हिंदू हैं और गुरुजी भी हिंदू हैं। वर्णाश्रमी भी हिंदू हैं और द्रोही भी हिंदू हैं। ईश्वर-द्रोही बौद्ध भी हिंदू हैं, जैन भी हिंदू हैं और मूर्तिपूजाद्रोही आर्यसमाजी हैं। चाण्डाल और चमार भी हिंदुत्वके लिये जा और कोल, भील भी हिंदुत्वकी रक्षाके लिये कट म कन्धार और काबुलसे आकर गङ्गा-स्नान करनेवाले भी के हिमायती हैं और गङ्गातटपर रहकर गङ्गाकी स करनेवाले भी हिंदू हैं। हिंदुत्वने ही बौद्धधर्मको ज है; इसलिये बौद्धधर्म माननेवाले जापानी, चीनी, मंगोल, तिब्बती, सिंहली, बर्मी आदि भी हिंदू हैं भिक्षु उत्तमा हिंदूमहासभाके सभापति भी हुए थे।



## मनमें बसते

उसीके मन बसते भगवान।

काम, कोप, मद, लोभ, छोड़ जो करता सबसे प्यार।
कभी न अपने मनमें आने देता बुरे विचार॥
जिसे नित रहता सत्‌का ध्यान। उसीके०॥

दुखी देखकर किसी जीवको होता तुरत दयाल।
फाँस न सकता जिसे कभी भी मायाका जंजाल॥
सदा जो करता हरि-गुण-गान। उसीके०॥

रखता सदा प्रेम हरि-पदमें, जान जन्मका सार।
और समझता है प्रपंचमय यह सारा संसार॥
त्यागकर अहंकार, अभिमान। उसीके०॥

जिसको सुपथ बताते रहते सदा स्वयं भगवंत।
योग-क्षेम वहन करते नित, खिलते फूल बसंत॥
फैलती सौरभ मधुर महान। उसीके०॥

( लेखक—पं० श्रीदीनानाथजी शर्मा शास्त्री, सारस्वत, विद्यावागीश, विद्याभूषण, विद्यानिधि )

## १. एक कल्प एवं सृष्टि-संवत्सर

तत्सद्य ब्रह्मणो द्वितीयपरार्धे श्रीश्वेतवाराहकल्पे
भरतखण्डे आर्यावर्तैकदेशान्तर्गते कुमारिकानाम-
स्वतमन्वन्तरे अष्टाविंशतितमे कलियुगे कलि-
बौद्धावतारे ........

त्यादि सङ्कल्पको सनातनधर्मी प्रत्येक शुभ कृत्यमें
इसके द्वारा सृष्टिसंवत्सर सरलता तथा संक्षेपसे
ाता है ।

: यह जानना चाहिये कि ब्रह्माजीकी अपने मानसे
आयु होती है । ब्रह्माण्डकी सृष्टिसे लेकर महा-
तना समय व्यतीत होता है । ब्रह्माजीका पूर्वपरार्ध
नकी आयुके पचास वर्ष बीत गये हैं । द्वितीय
थम कल्प ( दिन ) यह वर्तमान है, जिसका नाम
कल्प' है । अर्थात् आजकल ब्रह्माजीका ५१ वें वर्षका
चल रहा है और उसकी १३ घड़ियाँ, ४२ पल,
४३ प्रतिविपल बीत चुके हैं । इसपर 'श्रीमद्भागवत'
माण इस प्रकार है—

> विधेरहोरात्रैः कालगत्योपलक्षितैः ।
> क्षितमिवास्यापि (ब्रह्मणः) परमायुर्वयःशतम् ॥
> मायुषस्तस्य परार्धमभिधीयते ।
> परार्धोऽपक्रान्तो ह्यपरोऽद्य प्रवर्तते ॥
> ( ३ । ११ । ३२-३३ )

> तु कथितः कल्पो द्वितीयस्यापि भारत ।
> इति विख्यातः........ ॥
> ( ३ । ११ । ३६ )

प्रकार 'मार्कण्डेयपुराण' ( ४६ । ४२-४३-४४ )
ा है ।

कल्पमें एक हजार चतुर्युग होते हैं; उन एक सहस्र
चौदह मन्वन्तर होते हैं । सत्य, त्रेता, द्वापर,
चार युग हैं । चौदह मन्वन्तरोंके नाम ये हैं—
व, २ स्वारोचिष, ३ उत्तम, ४ तामस, ५ रैवत,
, ७ वैवस्वत, ८ सावर्णिक, ९ दक्षसावर्णिक,

भागवत पुराणके अष्टम स्कन्ध ( १, ५, १३ अध्य
मनुस्मृति ( १ । ६१-६२-६३ ) में, विष्णुपुराण (
में तथा श्रीहरिवंशपुराण ( १ । ७ ) में
सकता है । स्वा० दयानन्दजीने भी मन्वन्तरोंके
सम्भवतः पुराणोंसे ही लेकर अपनी 'ऋग्वेदादिभाष
के २१ पृष्ठमें उद्धृत किये हैं । इसी प्रकार 'सूर्य
भी इस विषयमें साक्षी है ( देखिये उसके १ । १३,
१६, १८, १९, २०, २१, २२, २३वें पद्य)। तदनुसा
मन्वन्तरके ( जो आजकल चालू है ) ७१ महायुग
सत्ययुग, २८ त्रेता, २८ द्वापर तथा २७ कलियुग बीत
अब अट्ठाईसवाँ कलियुग चालू है, जिसका आज-कल प्र
( चतुर्थांश ) वर्तमान है; उसमें भी आज ( सं०
५०५० वर्ष बीत चुके हैं ।

एक मन्वन्तरमें ७१ चतुर्युग होते हैं । प्रत
सन्ध्या तथा सन्ध्यांश हुआ करता है । एक क
मिलानेसे ब्रह्माजीका एक दिन हुआ करता है । ए
वर्ष ४, ३२, ००, ००, ००० होते हैं । आ
२००६ ) तक इस कल्पके १, ९७, २९, ४९, ०
बीत चुके हैं तथा २, ३४, ७०, ५०, ९५० वर्ष शे

यह विषय भी श्रीमद्भागवत आदि पुराणोंमें
इस विषयमें कुछ प्रमाण द्रष्टव्य हैं—

> कृतं त्रेता द्वापरं च कलिश्चेति चतुर्युग
> * दिव्यैर्द्वादशभिर्वर्षैः सावधानं निरूपितम्

* यहाँपर युगोंके वर्ष 'दिव्य' कहे गये हैं । देवता त
की वर्ष-व्यवस्था भिन्न-भिन्न हुआ करती है । यथा—'दैवे
वर्षं प्रविभागस्तयोः पुनः । अहस्तत्रोदगयनं रात्रिः स्य
णायनम्' ॥ (मनु० १ । ६७)। 'सूर्यसिद्धान्त' ( १ । १
यही बात कही गयी है। यहाँपर स्पष्ट कहा है कि मनुष्योंका वर्ष
का दिन-रात होता है । तब 'श्रीमद्भागवत' के 'दिव्यैर्द्वा
( ३ । ११ । १८ ) तथा 'मनुस्मृति' के "एतद् द्वादशसाह
युगम्' ( १ । ७१ )—इस पद्यमें १२,००० वर्ष देवत
गये हैं । इनके मनुष्य-वर्ष बनानेके लिये ३६० अ
करना पड़ेगा अर्थात १२,०००×३६०=४३,२०,०००-

ारि श्रीणि तु चैकं कृतादिषु यथाक्रमम्।
शतानि सहस्राणि त्रिगुणानि शतानि च ॥
यांशयोरन्तरेण यः कालः शतसंख्ययोः।
महायुगं तज्ज्ञा यत्र धर्मो विधीयते ॥
ेक्या युगसाहस्रं बहिरब्रह्मणो दिनम्।
ैव निशा तात यस्मिसीलति विश्वसृक् ॥
यवसान आरब्धो लोककल्पोऽनुवर्तते।
देवं भगवतो मनून् भुञ्जंश्चतुर्दश ॥
स्वं कालं मनुर्भुङ्क्ते साधिकां ह्येकसप्ततिम्।
(३। ११। १८–२०, २२–२४)

बात 'मनु मृति' (१। ६८ से ७४, ७९-८०)
हाभारत' के वनपर्व (१८८। २२ से २४, २६)
न्तपर्वके मोक्ष-धर्मपर्व (२३१। १६-१७, १९ से
से ३१) में भी स्पष्ट की गयी है।

हम इनका विवरण लिखते हैं। 'कल्याण' के विश
ध्यानपूर्वक देखें—

०६ वि०, कलियुग ५०५०, सन् १९४९-५०)

(भुक्तकल्पके वर्षोंका विवरण)

| | |
|---|---|
| न्वन्तरोंके वर्ष— | १, ८४, ०३, २०, ००० |
| त सन्धियोंके वर्ष— | १, २०, ९६, ००० |
| वन्तरके गत २७ | |
| युगोंके वर्ष— | ११, ६६, ४०, ००० |
| गीके भुक्त वर्ष— | ३८, ८८, ००० |
| र्तमान कलियुगके भुक्त वर्ष | ५, ०५० |
| के वर्षोंका योग | १, ९७, २९, ४९, ०५० |

बादका सत्ययुग भी समाप्तप्राय हो गया; क्योंकि तदनुसार वर्षसंख्या १२०० बतायी गयी है और सतयुग ४८०० का माना गया है। एवं महाभारत-युद्धकालसे प्रारम्भ हुए पाँच सहस्र वर्ष बीत चुके हैं, यह सर्वसम्मत बात है। अतएव वर्षोंको मानुषवर्ष मानना कदापि युक्तिसंगत और यथार्थ नहीं ये मन्वादि-लिखित वर्ष दिव्य (देववर्ष) ही हैं, यह जानना न्हें ३६० अङ्कोंके साथ गुणा करनेसे मानुषवर्ष बनते हैं। मनुने तुसार सत्ययुगके ४८०० वर्ष, त्रेताके ३६०० वर्ष, द्वापरके र्ष तथा कलिके १२०० वर्ष माने हैं। इन्हें जोड़नेपर एक वताओंके १२,००० वर्ष होते हैं। इनको ३६० से गुणा तुर्युगोंके मनुष्यवर्ष ४३,२०,००० होते हैं। 'मासेन स्या-पैत्रः, वर्षेण दैवतः' (अमर० १। ४। २१), 'एकं वा

(भोग्य कल्पके वर्षोंका विवरण)

| | |
|---|---|
| आगेके सात मन्वन्तरोंके वर्ष— | २, १४, ७०, ४ |
| उनकी आठ सन्धियोंके वर्ष— | १, ३८, २ |
| आगेके ४३ चतुर्युगोंके वर्ष— | १८, ५७, ६ |
| वर्तमान कलियुगके शेष वर्ष— | ४, २ |
| कल्पके अग्रिम वर्षोंका योग— | २, ३४, ७०, ५ |

इस हिसाबसे—

| | |
|---|---|
| कल्पके भुक्तवर्ष— | १, ९७, २९, ४ |
| ,, भोग्यवर्ष— | २, ३४, ७०, ५ |
| कल्प (ब्रह्माका दिन) | ४, ३२, ००, ० |

ये एक कल्पके वर्ष हैं।

एक कल्प ब्रह्माका एक दिन होता है। ब्रह्मा उदयके साथ ही त्रैलोक्यकी सृष्टि होती है। उसके समाप्ति होनेपर उतनी ही रात्रि होती है। उसमें होता है।

ब्रह्माका दिन—४,३२,००,००,०००
,, की रात्रि—४,३२,००,००,००० } मानु

दिन-रात्रिका योग—८,६४,००,००,०००

इतने वर्षोंसे ब्रह्माका दिन-रात होता है। इन्हें ३० अङ्कोंसे गुणा करनेपर २,५९,२०,००,००,०० ब्रह्माका एक मास होता है। इन्हीं अङ्कोंको १२ से गुण ब्रह्माका एक वर्ष बनता है। अर्थात् ३१,१०,४०,००, वर्षोंका एक ब्राह्मवर्ष होता है। फिर इन अङ्कोंको गुणा करनेपर ३१,१०,४०,००,००,००,००० ब्रह्माकी सौ वर्षोंकी आयु समाप्त होती है। इस ब्रह्माकी आजतक १५,५५,२१,९७,२९,४९,०५० वर्ष बीत

अब चारों युगोंके दिव्य तथा मानुष वर्ष ए सन्ध्या और सन्ध्यांश भी दिखलाये जाते हैं—

## चारों युगोंके दिव्य वर्ष

| युगोंके नाम | सन्ध्या | | नियतकाल | | सन्ध्यांश | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १—सत्ययुग | ४०० | + | ४००० | + | ४०० | = |
| २—त्रेतायुग | ३०० | + | ३००० | + | ३०० | = |
| ३—द्वापरयुग | २०० | + | २००० | + | २०० | = |

चारों युगोंके मानुष-वर्ष

| र | सन्ध्या | नियतकाल | सन्ध्यांश | सर्वयोग |
|---|---|---|---|---|
| ग | १४४०००+ | १४४००००+ | १४४०००= | १७२८००० |
| ग | १०८०००+ | १०८००००+ | १०८०००= | १२९६००० |
| ग | ७२०००+ | ७२००००+ | ७२०००= | ८६४००० |
| ग | ३६०००+ | ३६००००+ | ३६०००= | ४३२००० |
| चार युगोंके वर्षोंका योग | | | | ४३,२०,००० |

पसे यह जानना चाहिये कि कलियुगके ४,३२,००० होते हैं। उससे दुगुना द्वापर है। कलिसे तिगुना है और चौगुना सत्ययुग होता है। इस प्रकार ४३,२०,००० वर्ष होते हैं। इस प्रकारके युगोंका एक मन्वन्तर होता है। इस मन्वन्तरके २०,००० मनुष्य-वर्ष होते हैं। एक कल्पमें १४ होते हैं, उनके वर्ष ४,२९,४०,८०,००० होते हैं। रमें 'सूर्यसिद्धान्त' ( १। १९ पद्य ) के अनुसार याँ होती हैं। उनमें एकका परिमाण सत्ययुगके बराबर ८,००० वर्ष ) होता है। इस प्रकार सब सन्धियोंके ९,२०,००० होते हैं। स्वामी दयानन्दजीने भी अपनी देभाष्यभूमिका' में 'आर्यसृष्टिसंवत्सर' दिखलाते हुए सा ही माना है। पर वे मन्वन्तरोंकी वर्षसंख्यामें वर्ष मिलाने भूल गये हैं, जिससे उनकी गणनामें ल रह गयी है। उनकी पुस्तकोंके बाहर आर्यसृष्टि-हमारे ही हिसाबसे लिखा हुआ रहता है। १४ के ४,२९,४०,८०,००० वर्षोंमें उनके सन्धि-९,२०,००० मिला देनेपर कल्प ( ब्रह्माके दिन ) के संख्या मनुष्यवर्षानुसार ४,३२,००,००,००० हो। इस प्रसङ्गमें पूर्व जो सङ्कल्प लिख चुके हैं, स्वा० जीने भी 'ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका' के २२ वें पृष्ठमें प्रमाणित किया है।

के पाश्चात्य लोग सृष्टिको केवल पाँच हजार वर्ष पुरानी थे। आर्कबिशप उशरका मत है कि सृष्टि आजसे वर्ष पूर्व हुई थी। अन्य ईसाईलोग सृष्टिका प्रारम्भ वर्ष पूर्व मानते थे। परंतु कई अत्यन्त प्राचीन अस्थि-देखकर उन लोगोंकी धारणा परिवर्तित हो गयी,

उत्पत्ति चालीस लाख वर्षोंसे मानने लगे। इव विशारदोंने पृथ्वीकी आयु दस करोड़ आँकी। प्रो० समुद्र-जलका खारीपन देखकर उससे निर्णय किया कि समुद्र दस करोड़ वर्षोंसे बह रहा है।

प्रो० एस्. न्यू. कोम्ब सृष्टिको एक करोड़ वर्ष है ( पापुलर ऐस्ट्रॉनमी, पृष्ठ ५०९ ), प्रो० हिल्नार वर्षोंसे सृष्ट्यारम्भ मानते हैं ( सीक्रेट डॉक्ट्रिन, पृ० ६९४ )। प्रो० काल महाशय ७ करोड़ वर्ष पूर्व ( क्लाइमेट इन टाइम, पृ० ३३५ )। चीननिवासी सृष्टिको ९,६०,०२,४२३ वर्षोंसे मानते हैं। सर रामसन १० करोड़ वर्ष पूर्व मानते हैं (सीक्रेट डॉक्ट्रिन, पृष्ठ ६९४)। प्रसिद्ध अस्थितत्त्ववेत्ता डाक्टर विलि डाक्टर स्मिथ एडवर्ड आदि पृथ्वीकी उष्णताके करके उसकी आयु दस करोड़ वर्षकी मानते हैं। हीलियम, बोलोनियम आदि धातुओंके परीक्षक २४ करोड़ वर्षोंसे ३० करोड़ वर्ष मानते हैं। प्रो० ३५ करोड़ वर्षोंसे सृष्टिनिर्माण मानते हैं ( सीक्रेट पृष्ठ ६९४ )। प्रो० रेड सृष्टिकी आयु ५० करोड़ वर्ष म प्रो० हक्सल १ अरब वर्षोंसे सृष्टि मानते हैं (वर्ल्ड ८ २८७ )। कोई और एक अरब ६० करोड़ वर्षोंसे म

ये वैज्ञानिक अभी अभ्यासशील विद्यार्थी हैं समयपर इनके मत बदलते रहते हैं। अन्ततः ये पौर आकर विश्राम लेते हैं। अतः हमें विश्वास है कि १ अरब, ९७ करोड़, २९ लाख, ४९ हजार सृष्टिको प्रारम्भ हुए मान लेंगे। इस कल्पका निरू चुके। यह श्वेतवाराह कल्प है। इस प्रकार न मालूम कल्प तथा कितने ब्रह्मा हो चुके। ब्रह्माके एक सहस्र विष्णुकी एक घड़ी होती है। विष्णुकी १२ लाख रुद्रकी आधी घड़ी होती है। इस गणनासे रुद्र २, २३, ९४, ८८, ०० ०० ०० ०० ०० ०० ०० वर्षोंकी होती है। रुद्रकी आयुमें अनेक विष्णु ह अन्तर्धान हो जाते हैं। 'बृहत्पराशरस्मृति' में सङ्केत मिलता है—

तदेकसप्ततिगुणं मन्वन्तरमिति स्मृत
मन्वन्तरद्वयेनेह शक्रपातः प्रकीर्ति

दिवसमानेन कालवर्षेण तत्क्षयः ।
क्षयत्रिगुणोऽष्टामी रुद्रस्य त्रुटिरुच्यते ॥
माब्दिकमानेन अयातेऽब्दशते द्विजाः ।
आत्मनि लीयेत निरालम्बे निरामये ॥

( २ । १८८—१९१ )

प्रकार हिंदु-संस्कृति अनादि अथवा प्राचीनतम । अन्य स्थानोंमें इसीके एक देशको आधार बना- संस्कृतियाँ उत्पन्न हुई, कई नष्ट हो गयीं । अतः कृति ही अन्य संस्कृतियोंकी आदि जननी है । शेष ी संस्कृतिमें इतना काल-परिमाण नहीं मिलता । संस्कृतियाँ आदिमती हैं, हिंदु-संस्कृतिकी भाँति हीं ।

## ाखा तथा यज्ञोपवीतका वैज्ञानिक रहस्य

### ( क ) शिखा

ा-यज्ञोपवीत आदि हिंदु-संस्कृतिके उपयोगी यों तो शास्त्रमूलक एवं अदृष्टमूलक हैं, अतः उनके लिये नोंकी आवश्यकता नहीं; तथापि आजकलका समय । प्रयोजनोंको भी पूछा करता है; तत्पूर्त्यर्थ निम्न ।—

े इसमें वैदिक प्रमाण भी जान लेने चाहिये । कहा है—

कर्म द्विजातीनां सर्वेषामेव धर्मतः ।
मेऽब्दे तृतीये वा कर्तव्यं श्रुतिचोदनात् ॥

( २ । ३५ )

पर वेदके कहनेसे शिखाका रखना कहा गया ेके दो भाग हैं—मन्त्रभाग तथा ब्राह्मणभाग । त्रभागका प्रमाण यह है—

बाणाः सम्पतन्ति कुमारा विशिखा इव ।

( शुक्लयजुः वा० सं० १७ । ४८ )

शिखाः'का भाव है—'गोखुरके परिमाणकी ा । दूसरा मन्त्र यह है—

मन्नुपस्थे न वृकस्य लोम
मुखे श्मश्रूणि न व्याघ्रलोम ।
। न शीर्षन् यशसे श्रियै शिखा

यहाँपर 'श्री' के लिये शिखा धारण करना यहाँपर शिखाके बालोंको सिंहके लोमसे उपमा दी ग

अब ब्राह्मणभागका प्रमाण देखिये—

अथापि ब्राह्मणम्—रिक्तो वा एषोऽनपिहितो तस्य एतद् अपिधानं यद् शिखा ।

( आपस्तम्बधर्मसूत्र १ । १

यहाँपर शिखारहितको शून्य अर्थात् श्रीहीन अन्य प्रमाण भी इस विषयमें बहुत हैं; पर स्थान नह इसका रहस्य समझना चाहिये । यजुर्वेदीय 'तैत्तिरीय के शिक्षाध्याय नामक प्रथम वल्लीके छठे अनुवाक कण्डिकामें कहा है—

अन्तरेण तालुके । य एष स्तन इवावलम्बते योनिः । यत्रासौ केशान्तो विवर्तते । व्यपोह्य शीर्षक

अर्थात् तालुके मध्यमें स्तनकी तरह जो केशराजि है, वहाँ केशोंका मूल है । वहाँ सिरके कपालका भे 'इन्द्रयोनि'—इन्द्र अर्थात् परमात्माकी प्राप्तिका मार्ग नाड़ी है ।

योगीलोग सुषुम्णा नाड़ीको प्रबुद्ध करके उस साक्षात्कार करते हैं । यह नाड़ी अपने मूलस्थानसे ललाटके मध्यमें विचरती है । योगीलोग जिसे मूलस्थान कहते हैं, वैद्यलोग उसे 'मस्तुलिङ्ग' 'मस्तुलिङ्ग' के साथवाले अग्रभागको योगविद 'ब्रह्मरन्ध्र' कहते हैं; वैद्य उसे 'मस्तिष्क' कहते हैं ।

वैद्योंका यह अभिप्राय है कि सारे शरीरमें प्र है सिर । सब शरीरमें व्याप्त नाड़ियोंका सिरसे सम मनुष्य-जीवनका केन्द्र भी सिर ही है । सिरमें दो रहती हैं—एक ज्ञानशक्ति, दूसरी कर्मशक्ति । शक्तियोंकी परम्परा नाड़ियोंद्वारा सारे शरीरमें फै इसलिये शरीरमें भी ज्ञान और कर्म—ये दो विभाग दोनों विभागोंका मूलस्थान वही सुषुम्णाका मूलस्थान तथा मस्तिष्क है । मस्तुलिङ्ग कर्मशक्तिका केन्द्र मस्तिष्क ज्ञानशक्तिका । मस्तिष्कके साथ ज्ञानेन्द्रिये नाक, आँख, जीभ, त्वचाका सम्बन्ध है औ पैर, गुदा, इन्द्रिय, वाणी—इन कर्मेन्द्रियोंका म सम्बन्ध होता है । मस्तिष्क तथा मस्तुलिङ्ग जितने स्वस्थ या सामर्थ्यवान होंगे, ज्ञानेन्द्रिय तथा क

# हिंदू-संस्कृतिका स्वरूप

( लेखक—पं० श्रीसूरजचन्दजी सत्यप्रेमी 'डाँगीजी' )

ू' शब्द प्राचीन शास्त्रोंमें नहीं मिलनेसे व्याख्या- गहरे मतभेद हैं; पर मेरी मान्यता है कि भारतवर्षमें नातनधर्मपर अधिष्ठित सभी सम्प्रदाय हिंदू-संस्कृति- ह्लत हैं। जैन, बौद्ध, सिक्ख आदि सम्प्रदाय अपने हंदू भले ही न मानें; पर वे सनातनधर्मपर अधिष्ठित पराके अङ्ग होनेसे हिंदू ही हैं। हाँ, उस सनातनधर्म- ष्ठित हिंदुत्वकी तीन धाराएँ हैं—एक पारमार्थिक, दक और तीसरी लौकिक। पारमार्थिक धाराको हम धारा भी कह सकते हैं। वैदान्तिक धारा उपनिषदों- १ रखती है—जो परमार्थपर अधिक जोर देनेसे रायण धर्मका प्रचार करती हैं। वैदिक धारा अधिक जोर देती है, पर उसका तात्पर्य निवृत्ति ही क धारा व्यवहारकी प्रधानतापर खड़ी है। इस तीनों धाराओंमें प्रवाहित होनेवाली हिंदू-संस्कृति सारको परम कल्याणका सन्देश सुनाती रही है।

सनातनधर्म हिंदू-संस्कृतिकी आत्मा है। जैन धर्म ह बौद्ध धर्म बुद्धि है, सिक्ख धर्म बाहु है, वैष्णव धर्म शैव धर्म मस्तक है, शाक्त धर्म वीर्य है, गाणपत्य है, सौर धर्म तेज है और अन्य-अन्य धर्मोंको भि भिन्न-भिन्न अङ्ग-प्रत्यङ्ग मान लेना चाहिये। इस प्र संस्कृति अपने भिन्न-भिन्न साधनोंसे दुर्वृत्तियोंके करनेकी चेष्टा करती है, वही हिंदू-संस्कृति है—

**हिनस्ति दुर्वृत्तीः इति हिंदुः।**

जो अपने बलके अनुसार भिन्न-भिन्न दुर्वृत्तियोंको हनन करनेकी चेष्टा करता है, वही हिंदू यह चेष्टा निष्काम भावसे, शुद्ध पारमार्थिक दृष्टिकी विचार करें, तो सदासे भारतवर्षमें ही होती आयी है। हम भारतीय संस्कृतिके संस्थापक भागवतके ॠ भरत, रामायणके राम-भ्राता भरत और महाभारतके श भरतको प्रणाम करते हैं।

# त्याग तथा भोगका समन्वय

( लेखक—श्रीसत्यदेवजी विद्यालङ्कार )

ू-जीवन और हिंदू-समाज-व्यवस्थामें त्याग और जैसा समन्वय किया गया है, वैसा सम्भवतः किसी भी वन और अन्य सामाजिक व्यवस्थामें नहीं है। :' इसलिये कि कदाचित् किसी जीवन अथवा में ऐसा विधान किया गया हो, तो उसका हमें ज्ञान नहीं ने सीमित ज्ञान एवं अनुभवके आधारपर यह कहनेका नवश्य किया जा सकता है कि मानव-जीवनको केन्द्र जितनी भी सामाजिक व्यवस्थाओंकी रचना या की गयी है, उनमें त्याग और भोगका ऐसा समन्वय क्या जा सका, जैसा कि हिंदू-जीवन और हिंदू- क व्यवस्थामें किया गया है। हिंदू-दर्शनशास्त्रके यह सारी सृष्टि प्रभुकी रचना है। 'एकोऽहं बहु स्याम्' नासे एक ब्रह्ममेंसे ही यह अनेकविध सृष्टि उत्पन्न हुई की सन्तान होनेसे ही इस सृष्टिमें मानव-जीवन और क व्यवस्थाका रूप ब्रह्मके ही अनुरूप होना चाहिये। यदि परमात्माका ही रूप है, तो उसके लिये जीवनका

क्रम और सामाजिक व्यवस्थाका स्वरूप भी परब्र अनुरूप होना चाहिये। आस्तिक हिंदूकी श्रद्धा और स्वाभाविक रूपसे परमात्मामें इतना अधिक है कि व्यक्तिगत और सामाजिक दोनों ही जीवनोंपर छायाका पड़ना अनिवार्य था। वैसा ही हुआ भी विष्णु, महेशके रूपमें एक ही परब्रह्मको इस सृष्टिक धर्ता-हर्ता माना गया है। कर्मफलका नियन्ता हो मानवोंके भाग्योंका खेल उसीके हाथका खिलौना है श्वास-निःश्वासके साथ सृष्टिके विधि-विधानका सारा सञ्चालन एवं संरक्षण जुड़ा हुआ है। इस सृष्टिमें रमा होनेपर भी ब्रह्म उससे सर्वथा अलिप्त है। वास सर्वथा शून्य है। कामनासे वह सर्वथा ऊपर है व्यवहारसे वह सर्वथा रहित है। बस, यही तो त भोगके समन्वयकी सर्वोत्कृष्ट स्थिति है। सृष्टिके खेल लीन होनेपर भी वह उससे सर्वथा अलिप्त है। य सारा खेल केवल उसकी छाया है, जो उसका प्रतिबि

सको छू नहीं सकती। इस लाग-लपेटसे सर्वथा
पुरुषकी कल्पना हिंदू-शास्त्रकी सर्वोत्कृष्ट कल्पना है,
न्दर्यतक दूसरोंका पहुँचना भी कठिन है। हिंदू-धर्म,
, हिंदू-जीवन और हिंदुओंकी सामाजिक व्यवस्था इस
अनुसार प्राणिमात्रके सम्मुख त्याग और भोगके
। उच्चतम आदर्श उपस्थित करते हैं। अवतारी
के जीवनमें यह आदर्श इसलिये पूर्णताकी चरम
हुँचा हुआ मिलता है कि उनमें ईश्वरीय अंशकी
धिक किंवा पूर्णताको लिये हुए होती है। आजकलकी
कहें तो अवतारी महापुरुष ईश्वरकी छाया, प्रतिबिम्ब
टो ही होते हैं। इसीलिये उनमें ईश्वरीय गुणोंका
भी असाधारण मात्रामें रहता है। श्रीकृष्णकी लीला
ते कितना ऊँचा आदर्श उपस्थित करती है! भोग,
ा कामनाकी वहाँ यत्किञ्चित् गन्ध भी नहीं है।
जीवनका पराकाष्ठाको पहुँचा हुआ कितना ऊँचा,
पवित्र, कितना महान् यह एक ही उदाहरण
र्यादापुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्रने किष्किन्धा और
जीतकर अपने अधीन नहीं किया। अपना
ई गवर्नर या शासक भी नियुक्त नहीं किया। वहाँके
गोंको ही वहाँका शासन सौंप देना उस रामराज्यका
ह था, जिसकी नींव भोगपर न डालकर त्यागपर
यी थी। शोषण, उत्पीड़न तथा दमनसे वह सर्वथा
था। इसी प्रकार राजा जनककी जिस विदेहस्थितिका
खान किया गया है, उसका मर्म भी यही था कि
नक जनकपुरीके राज्यके मालिक होते हुए भी उसका
किसी वासनाप्रधान भावनासे नहीं करते थे। वे
ते हुए भी 'भोक्ता' नहीं थे। त्यागभावसे राज्यका
।, नियन्त्रण एवं संरक्षण उसी आदर्शके तो अनुरूप
ससे भगवान् इस संसार अथवा सृष्टिका सञ्चालन,
ग एवं संरक्षण करते हैं। यह साधना साधारण नहीं
मलका पत्ता निर्जीव, वासनारहित और कामनाशून्य
जलमें रहता हुआ भी उससे स्निग्ध नहीं होता; किंतु
लिये संसारमें रहकर अलिप्त रहना तभी सम्भव है,
वह भोगके साथ त्यागका समन्वय करके भोगको
अधीन रख सकता है। भर्तृहरिका यह कहना
सत्य है—

**विश्वामित्रपराशरप्रभृतयो वाताम्बुपर्णाशना-**
**[illegible]**
**शाल्यन्नं सघृतं पयोदधियुतं भुञ्जन्ति ये मानवा-**
**स्तेषामिन्द्रियनिग्रहो यदि भवेद् विन्ध्यस्तरेत् सागरम्**

'विश्वामित्र तथा पराशर-सरीखे महामुनि भी
केवल पानी, पत्तों तथा हवापर निर्भर थे, जब क
समान सुन्दर स्त्री-मुखको देखते ही मोहमें फँस गये
जो लोग दूध, घीसे मिले हुए चावलका सेवन
हैं, उन लोगोंका यदि इन्द्रिय-संयम हो जाय, तो यह
चाहिये कि विन्ध्य पर्वत भी सागरमें तैर सकता है।
स्थितिसे मानवका उद्धार करनेके लिये ही तो हिंदू-संस्
त्याग और भोगका यह समन्वय किया गया है।

आत्मा परमात्माकी छाया होनेपर भी मानव पर
इस आदर्शसे दूर क्यों चला जाता है? केवल आस्तिक
ही उसके आदर्शको क्यों अपना सका? इन और ऐसे
का समाधान बिल्कुल स्पष्ट है। एक ही पिताके स
अपने पिताके अनुरूप नहीं होते। एक पिताका एक
सदाचारी बनकर संयमका उच्चतम आदर्श उपस्थित कर
तो दूसरा कदाचारका निकृष्टतम उदाहरण उपस्थितकर
को और अपने माता-पिताको भी लज्जित कर देता है
गरीब घरमें जन्म लेकर सम्पन्न बन जाता है, तो
सम्पन्न घरमें जन्म लेकर भी कंगाल बन जाता है।
गान्धी और लोकमान्य तिलकके पुत्र यदि अपने पिता
ऊँचा नहीं उठ सके, तो इसका दोष इन महापुरुषों
दिया नहीं जा सकता। पिता अपने जीवनसे और
उपदेशसे अपनी सन्तानके सामने उच्चतम आदर्श उ
करता है; किंतु उसपर आचरण करना तो सन्तान
निर्भर होता है। इसी प्रकार परब्रह्म परमात्माने
सामने अपने व्यवहारसे जो परम पुनीत आदर्श उपस्थि
और अवतारी तथा सिद्ध महापुरुषोंके जीवनसे
उच्चतम उदाहरण प्रस्तुत कर दिया, उसका उप
उसने अपनी वाणी 'वेद'के रूपमें दे दिया। य
चालीसवें अध्यायमें कहा है—

**ईशा वास्यमिदꣳ सर्वं यत्किञ्च जगत्यां जगत्**
**तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः मा गृधः कस्यस्विद् धनम्**

'इस दृश्य जगत्में जो कुछ भी है, वह स
भगवान्, परब्रह्म परमात्मासे ओतप्रोत है। उस
भोग त्यागभावसे ही करो। कभी किसीका ध
छीनो।' कितना सुन्दर यह आदेश अथवा उप
[illegible]

ोड़े भाषणों तथा प्रस्तावों, संयुक्तराष्ट्र अमेरिकाकी ौड़ी शस्त्र-योजनाओं, रूसकी रक्तरञ्जित साम्यवादी धारा और अन्तर्राष्ट्रिय जगत्में 'मुँहमें राम बगलमें ी तरह चली जानेवाली कुचालों तथा इसी आधारपर नेवाली कूटनीतिपूर्ण सन्धियों एवं सुलहनामोंके बिना ारमें चिर शान्ति, स्थायी सुख और स्थिर व्यवस्था हो सकती है। इसके न अपनाये जानेका दुष्परिणाम आजका मानव भोग रहा है। दुःख यह है कि आजके भी इसमें उतनी आस्था नहीं रही और उसका : भी उसके सर्वथा विपरीत अथवा प्रतिकूल हो । वह भी भोगवादी बनकर त्यागमय जीवनसे दूर हुत दूर चला गया है!

का यह अर्थ नहीं कि आजका हिंदू यदि अपनी र कायम नहीं है, तो उस प्राचीन मर्यादाका कुछ व नहीं है। संसारमें यदि सत्यका व्यवहार अथवा ा कम हो चला है, तो उसका यह अर्थ तो कदापि सकता कि सत्य और सदाचरणका कुछ भी महत्त्व । मानवका आचरण कैसा भी पतित क्यों न हो जाय, सत्यकी निष्ठा, सत्यके आचरण और सत्यके व्यवहार-व तो मानवके जीवनके लिये बना ही रहेगा। इसी ंदू-जीवनके प्राचीन आदर्श और प्राचीन मर्यादाका ी कम होना सम्भव नहीं है। त्याग और भोगके की आधारशिलापर ही हिंदू-जीवनकी प्राचीनतम र्वप्रथम मर्यादा अथवा व्यवस्थाकी रचना की गयी न त्यक्तेन भुञ्जीथाः' ही उसका मूलमन्त्र था। इसका अर्थ किया जाता है कि 'उस भगवान्‌द्वारा त्यागे वा दिये हुएका ही भोग करो।' अर्थात् यह समझो ा अपना कुछ भी नहीं है। जो कुछ भी है, वह सब वान्‌का ही दिया हुआ है, जो इस सारे संसारमें । है। किसी भी पदार्थमें अपनेपनकी, अपनी ी, अपने प्रभुत्वकी भावनाका पैदा न होना भी भावकी ही पराकाष्ठा है। भले ही वह सांसारिक दृष्टिसे ार्जित किया हुआ ही क्यों न हो! आत्मोपार्जित ग भी भगवान्‌का दिया हुआ ही मानकर किया मनुष्यमें स्वामित्व अथवा प्रभुत्वकी भावनासे पैदा अहङ्कार पैदा ही न हो। भगवान्‌ने गीतामें मानवको भ्रष्ट करनेवाले बुद्धिनाशका कारण जो मोह या बताया है, वह भी स्वामित्व या प्रभुत्वकी इसी

आजके विश्वकी सारी व्याधियोंका मूलभूत कारण है जड़मूलसे नष्ट करना तो दूर रहा, उसके पैदा हो सम्भावना ही न रहे—इस दूरदृष्टिसे बनायी गयी और व्यवस्था कितनी पवित्र, कितनी सात्त्विक, कित और कितनी महान् रही होगी—इसकी कल्पना क कठिन नहीं होना चाहिये।

वह मर्यादा और व्यवस्था क्या थी? वर्णाश्रम उसीका नाम है। 'तेन त्यक्तेन भुञ्जीथाः' के मू सामने रखकर इसका निर्माण किया गया था। व्यवस्थाका सम्बन्ध मानवके व्यक्तिगत जीवनके साथ वर्ण-व्यवस्थाका सम्बन्ध था सामाजिक जीवनके आश्रमोंकी व्यवस्थामें मानवके जीवनको चार भागों कर अभ्युदयके उत्कर्षपर पहुँचनेके लिये चार सीढ़ि दी गयी थीं। आयुकी न्यूनतम अवधि सौ वर्ष पहले भागको ब्रह्मचर्य, दूसरेको गृहस्थ, तीसरेको वानप्र चौथेको संन्यास नाम देकर चारोंके लिये पचीस-पचीस अवधि नियत की गयी थी। इसी प्रकार समा ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्र—इन चार भागों गया था। आश्रमोंमें व्यक्तिगत जीवनकी दृष्टि वर्णोंमें सामाजिक किंवा सामूहिक दृष्टिसे जो-जो कर्तव्य अथवा जिम्मेवारियाँ सौंपी गयी थीं, उनका आधार यही त्यागमय भोगका मूलमन्त्र था। यह वर्णाश्रम-व्यवस्थाकी विस्तृत व्याख्या करनेकी नहीं लिखा गया है। फिर भी यहाँ यह बताना आव कि यह व्यवस्था मानवके भोगमय स्वभावको त्यागमय अथवा भोगकी ओर पानीकी धाराकी तरह स्वाभावि बहनेवाली वृत्ति अथवा प्रवृत्तिपर त्यागका कठोर रखनेके लिये ही की गयी थी, जिससे मानव-ज भोग और त्यागका समन्वय होकर मनुष्य 'देव' बन दानवताकी ओर होनेवाली मनुष्यकी स्वाभाविक प्र त्यागका कठोर नियन्त्रण किंवा 'ब्रेक' लगाकर उसको बनानेके लिये ही यह सारी व्यवस्था थी।

ब्रह्मचारीमें शिक्षा प्राप्त करनेपर कितना अहङ्का हो सकता है, यह आजके विद्यार्थियोंके निरङ्कुश उ सहजमें मालूम हो जाता है। इसीलिये तो ब्रह्मचारीको चरणोंमें आत्मसमर्पण करके, आश्रममें जीवन बिताने भिक्षा-वृत्तिसे जीवन-निर्वाह करनेके लिये कहा गया। रा

स्थामें विकार पैदा हो गया। शिष्य गुरुके पास न
(रुका शिष्योंके पास आना आवश्यक हो गया।
हम सबके सामने है। द्रोणने भी यदि कौरव-
ो शिक्षा-दीक्षा विश्वामित्र अथवा वाल्मीकिकी तरह
ाश्रममें ही दी होती, तो इतना अनर्थ न हुआ होता।
रणोंमें आत्मत्याग करनेवाला विद्यार्थी या ब्रह्मचारी
भिमान या अहङ्कारके वशीभूत नहीं हो सकता।
सब आश्रमोंका वैसे ही आधार बताया गया है,
यु सब प्राणियोंका आधार है। मनु महाराजने
—

**ा वायुं समाश्रित्य वर्तन्ते सर्वजन्तवः।**
**ा गृहस्थमाश्रित्य वर्तन्ते सर्व आश्रमाः॥**
(३।७७)

**ा नदीनदाः सर्वे सागरे यान्ति संस्थितिम्।**
**ावाश्रमिणः सर्वे गृहस्थे यान्ति संस्थितिम्॥**
(६।९०)

ीलिये यह भी कहा है—

**ात् त्रयोऽप्याश्रमिणो दानेनान्नेन चान्वहम्।**
**स्थेनैव धार्यन्ते तस्माज्ज्येष्ठाश्रमो गृही॥**
(३।७८)

तथा अन्नसे तीनों आश्रमोंके पालनका भार गृहस्थी-
कर उसको अनुभव कराया गया है कि जैसे नदी
ाना जल नहीं पीती और प्राणिमात्रके लिये उसका
ा रहता है, वैसे ही उसको भी अपने उपार्जित धनका
स्वयं नहीं करना है और अपने घरका द्वार सदा ही
ाकर भिक्षाके लिये आनेवाले ब्रह्मचारी, वानप्रस्थी
यासीका पालन करना है। त्यागमय भावनासे गृहस्थको
र ओतप्रोत कर दिया गया है। वानप्रस्थी और
ा जीवन तो है ही त्यागमय। उनके पास तो भोगके
ा भी छोड़ा नहीं गया। यहाँतक कि संन्यासीको
समस्त सम्मानका अधिकारी बनाकर भी उसको मान-
सदा दूर रहनेको ही कहा गया है। उसके लिये
ा है—

**सम्मानात्तपोवृद्धिः सम्मानात्तु तपःक्षयः।**

सम्मानसे उसके तपकी वृद्धि होती है और सम्मानसे
ाश।'

ी-व्यवस्थाका सौन्दर्य भी ऐसा ही है। एक ओर तो
[illegible]

अधिकारी ठहराया गया है, दूसरी ओर उसको यह
दिया गया है—

**सम्मानाद् ब्राह्मणो नित्यमुद्विजेत विषादिव।**
**अमृतस्येव चाकाङ्क्षेदवमानस्य सर्वद**

'ब्राह्मण सम्मानको विष मानकर उससे
उदासीन रहे और अपमानको अमृत मानकर सदा
इच्छा करे।' भोगकी दृष्टिसे संसारका सारा सम्मान
चरणोंमें अर्पण होना चाहिये। किंतु त्याग यह है
उसको विष मानकर उससे उदासीन रहे। इसीलिये
गया है—

**अर्चितः पूजितो विप्रो दुग्धगौरिव सीदति**

'जिस ब्राह्मणकी पूजा, प्रतिष्ठा तथा सम्मान कि
है, वह दुही हुई गौकी तरह सूख जाता है।'
सत्ता, उसका सञ्चालन एवं संरक्षण क्षत्रियवर्गको सौं
है—उपभोगके लिये नहीं, किंतु सदैव सिर
रखकर त्यागका उत्कृष्टतम आदर्श उपस्थित करनेके
राजा सिंहासनपर बैठता था और राष्ट्रपर संकट
होनेपर आत्मोत्सर्ग करनेके लिये वह सबसे आगे यु
प्रस्थान करता था। वैश्यके हाथोंमें व्यापार
और उद्योग-धंधे आदि सब इसलिये नहीं सौंपे जा
वह व्यक्तिगत सम्पत्तिके अर्जनमें लग जाय। उसका
कर्तव्य राष्ट्रको समृद्ध बनाना होता था। सामूहिक, स
अथवा समूचे राष्ट्रकी दृष्टिसे वह सारा उपार्जन करता
भामासाहकी तरह उसको राष्ट्रके लिये न्यौछावर
तैयार रहता था। शूद्रका तो सारा जीवन ही त्याग
यजुर्वेदके ३१वें अध्यायके ११वें मन्त्रमें वर्णव
निर्देश किया गया है। वह मन्त्र यह है—

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद् बाहू राजन्यः कृत**
**ऊरू तदस्य यद् वैश्यः पद्भ्याᳬ शूद्रो अजायत**

समाजरूपी महापुरुषकी कल्पना इस मन्त्रके
यह की जा सकती है कि ब्राह्मण उसका मुख, क्षत्रि
बाहु, वैश्य उसका पेट और शूद्र उसके पैर हैं।
शरीरका सारा व्यवहार अङ्ग-प्रत्यङ्गके उस व्यवहारप
निर्भर है, जिसका आधार त्याग और भोगका स
है। कोई भी इन्द्रिय इस देहमें केवल अपने लिये क
करती। ज्ञानेन्द्रियोंद्वारा सम्पादित होनेवाला ज्ञान सा
काम आता है। इसी प्रकार कर्मेन्द्रियोंका कर्म भी सा
लिये होता है। ज्ञान एवं कर्मके रूपमें वे जो कुछ

ा सम्पादन करती हैं, उसका त्याग समूचे देहके
ऽ देती हैं। तभी तो देहका व्यापार निर्विघ्नरूपसे
है। उदाहरणके लिये भोजनकी व्यवस्था लीजिये।
रा मुखके अर्पण किया गया भोजन सहसा पेटमें
ाता है। पेटमें पचन होकर उसका रक्त-वीर्य बनकर सारी
थावत् समा जाता है। पानीसे हाथ और मुँहको तथा
ल्यासे पेटको इतना साफ कर देना आवश्यक है कि
ास कुछ भी जमा न रह जाय। जमा हुआ कि दाँत
ायँगे और पेटमें कब्ज पैदा होकर सारी देह
आक्रान्त हो जायगी। देहका सारा व्यापार रुक
। समाजरूपी महापुरुषका काम भी चल नहीं सके
ृ भी बीमार पड़ जाय, यदि ये चारों वर्णरूपी अङ्ग
र्तव्यका यथावत् पालन न करें और त्याग तथा
समन्वयके सिद्धान्तके अनुसार सारा काम न हो।
ही तो स्थिति है। सारा समाज बीमार है और उस
ा कुछ उपचार भी तो सूझ नहीं पड़ता। यहाँ गीताके
अध्यायमें दी गयी उस व्यवस्थाका उल्लेख करना
क है, जिसमें यह कहा गया है कि काम करते हुए भी
अलिप्त कैसे रहा जा सकता है। उसमें कहा
—

ायुक्तो विशुद्धात्मा विजितात्मा जितेन्द्रियः।
र्वभूतात्मभूतात्मा कुर्वन्नपि न लिप्यते॥
(५।७)

जसने अपनेको योगमय कर लिया है, जिसने आत्मशुद्धि
है, जिसने आत्मनियन्त्रण करके इन्द्रियोंपर भी काबू
। है, जिसने अपनेको सबके साथ तन्मय कर लिया है,
। करते हुए भी उससे लिप्त नहीं होता।'

व किंचित्करोमीति युक्तो मन्येत तत्त्ववित्।
श्यञ्शृण्वन् स्पृशञ्जिघ्रन्नश्नन् गच्छन् स्वपञ्श्वसन्॥
लपन् विसृजन् गृह्णन्नुन्मिषन्निमिषन्नपि।
न्द्रियाणीन्द्रियार्थेषु वर्तन्त इति धारयन्॥
(५।८-९)

मदृष्टि रखनेवालेको तो यह समझना चाहिये कि 'मैं
। नहीं करता।' उसे यह मालूम होना चाहिये कि
सुनने, स्पर्श करने, सूँघने, खाने, चलने, सोने, श्वास
लने, देने, लेने, उन्मेष एवं निमेष करने अर्थात्
खोलने और बंद करनेकी जितनी भी क्रियाएँ हैं,

इन्द्रियोंका अपना व्यापार करना है। आगे तो यहाँत
गया है कि 'सब कर्मोंको ब्रह्मके अर्पणकर और
आसक्ति न रखकर जो कर्म करता है, वह वैसे ह
लिप्त नहीं होता, जैसे कि पानीमें रहनेपर भी कमल
उससे गीले नहीं होते।' वेदमें यह भाव इन शब्दों
गया है—

**कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतᳬ समाः**
**एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे**

सौ वर्षोंतक जीनेकी इच्छा रखते हुए भी जो क
रहता है, उसमें अन्यथा बुद्धि, नास्तिक वृत्ति
निराशाकी भावना नहीं पैदा होती और वह कर्मोंमें
नहीं होता। त्याग और भोगके समन्वयसे पैदा ह
यह स्थिति कितनी ऊँची, पवित्र और महान् है!
कर्मकाण्डमें 'इदं अग्नये—इदं न मम' आदिमें
मम' अर्थात् 'यह मेरा नहीं है' की भावनाको
कितनी बार पुष्ट किया जाता है। गीताके सारभूत इस
भी आशय यही है—

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन**
**मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि**

हिंदू-जीवनकी इस व्यवस्थासे दूर हटनेका दुष
आज हिंदू-समाज भोग रहा है। मानवका यह
कि जब वह भटककर मील, दो मीलका
गलत चला जाता है, तब उसे वापस
भारी जान पड़ता है। वह किसी छोटे रास्तेसे उस
परिमार्जन करना चाहता है। पर उसका परिमार्जन त
करना ही पड़ता है। भले ही वह भूल कर चले
रास्तेको उलटकर फिरसे चले अथवा किसी छोटे
पगडंडीसे फिर ठीक रास्तेपर आ जाय। हम तो अपने
मार्गसे न मालूम कबके भटके हुए हैं! नि
उसको सहस्रों वर्ष बीत चुके हैं। हिंदू-शास्त्रका
छूट गया। हिंदू-आदर्शका दीपक भी सामने रहा
पुरातन परम्पराएँ भी निर्जीव होकर ऐसी हो गयीं कि
सहारा भी हाथसे जाता रहा। गुरुजनोंके आदेश तथा
में श्रद्धा न रही। वह भी सहायक नहीं हो रहा। भ
उलटे मार्गको पार करके ठीक रास्तेपर पहुँचनेके लि
रास्तोंकी जितनी भी पगडंडियाँ ढूँढ़ी गयीं, वे सब
भिन्न सम्प्रदाय बनकर रह गयीं। चार्वाक और

करके जिन पगडंडियोंका पता लगाया, वे अन्तमें एकाङ्गी हो गयीं। आचार्य शंकरने उनके सर्वथा जगत्को मिथ्या बताकर ईश्वरका प्रतिपादन करते ैतवादकी जिस पगडंडीको ढूँढ़ निकाला, वह भी एकाङ्गी ही बन गयी। अद्वैत और विशिष्टाद्वैतके ययुगके संतोंने फिरसे द्वैतका प्रतिपादन एक स्वरसे लेकिन उन सबके नामसे अलग-अलग पन्थ अथवा याँ कायम हो गयीं। उनके बाद तो यह प्रवृत्ति अधिक बढ़ गयी कि हिंदू-धर्मके वास्तविक रूपको । सम्प्रदायोंने ऐसा ढक लिया कि वह हमारी दृष्टिसे हो गया और हम सब इन पगडंडियोंमें ही लग गये। दुर्भाग्यकी पराकाष्ठा यह है कि मैं जिस र खड़ा हूँ, उसीको मैंने असली, ठीक और अन्तिम तव्य मार्ग मान लिया है। इस भारी भ्रमको वास्तविक न्तिम तथ्य मान लेनेवाला 'सत्य' पर पहुँचे तो कैसे यही सबसे बड़ी कठिनाई है। यदि कहीं भ्रमसे

स्वीकार किये गये उपार्जित मतके प्रति हठ न रहकर भावनाका समावेश हो जाय और हिंदू-समाजमें त्य भोगकी, परस्पर आदान-प्रदानकी और विचार-वि उदात्त एवं सहिष्णु भावनाकी प्रतिष्ठा हो जाय तो व अपना उद्धारकर संसारके उद्धारका भी कुछ निमित्त समर्थ हो सकता है। प्रकृतिमें जैसे दिन-रातका सम और मानव-जीवनमें जैसे सोने-जागनेका समन्वय । उसी प्रकार हिंदू-धारणाके अनुसार हिंदू-जीवन औ समाज-व्यवस्थामें त्याग और भोगका समन्वय स्वाभाविक रूपसे ही किया गया था। उसकी फिरसे करके ही वर्तमान बीमारीका उपचार बहुत अंशोंमें ि सकता है। इसी समन्वयका दूसरा नाम है अपरिग्र जैन-जीवन-व्यवस्थामें सम्भवतः सबसे अधिक महत्त्व गया है। उस व्यवस्थाके एकाङ्गी हो जानेसे वह व्या प्रभावशाली नहीं हो सकी। वैसा अपरिग्रही, कहते जन्मका भी पता पा सकता है।

---

# हिंदू-धर्ममें त्यागका स्थान

( लेखक—श्रीएस० वी० दांडेकर एम्०ए० )

**ा न प्रजया धनेन त्यागेनैके अमृतत्वमानशुः।**
**( कैवल्योपनिषद् )**

मेंसे नहीं, प्रजासे नहीं, धनसे नहीं, त्यागसे कोई-मृतत्वको प्राप्त होते हैं।'

ाग'का सांगोपांग विचार जितना हिंदू-धर्ममें हुआ । वैदिकेतर धर्मोंमेंसे बहुत थोड़े धर्मोंने किया होगा। दो सहज प्रवृत्तियाँ हैं—एक भोगकी और दूसरी । यदि यह कहा जाय कि जीवनकी चरितार्थता वृत्तियोंका योग्य समन्वय करनेमें है तो अनुचित न हिंदू-धर्मकी यह विशेषता है कि उसने त्यागका मूल्य जानकर मनुष्योंसे त्यागका आचरण करानेके ऐसी अपूर्व सामाजिक पद्धति चला दी है कि अनुकरणकर पृथ्वीके सभी मनुष्य लाभान्वित हो ।

एक धर्मने त्यागका महत्त्व पूर्णरूपसे जाना है। इस ऊपर जो औपनिषद वाक्य उद्धृत है, उसमें उत्कृष्ट ाजःपूर्ण भाषामें त्यागका महत्त्व बतलाया गया है।

की प्राप्ति यदि कोई चाहता है तो उसे स्थू उपाधियोंका त्याग करना ही होगा। उसीसे वह आत प्राप्त होगा, यही वेदान्तशास्त्र अर्थात् उपनिषदोंका मत है। भोगसे इस स्वरूपकी प्राप्ति नहीं हो सकती लिये त्यागका होना ही आवश्यक है। आत्यन्तिक प्राप्तिके लिये आत्यन्तिक त्यागका होना उचित है तुकाराम बाबा कहते हैं—'कोई लाभ यों ही नहीं होता कुछ किये जीवका उद्धार नहीं होता।' उपनिषदों वचन है—

**एतं वै तमात्मानं विदित्वा ब्राह्मणाः पुत्रैष वित्तैषणायाश्च लोकैषणायाश्च व्युत्थायाथ भिक्षाचर्यं च**
**( बृहदारण्यक० ३ । ५**

'पूर्वोक्त इस आत्माको ही जानकर ब्राह्मण पु वित्तैषणा और लोकैषणासे ऊपर उठकर भिक्षासे निर्वाह करते हुए विचरते हैं।'

भगवान्‌को पानेके लिये त्याग करना पड़ता है सिद्धान्त प्रायः सभी धर्मोंमें स्वीकृत है। ईसाने

don all and follow me.) बौद्ध-धर्म तो
णेकम्, सर्वं दुःखम्' कहकर भिक्षु बन जानेका
करता है। हिंदू-धर्मकी यह विशेषता है कि इसने
भावको ठीक-ठीक समझकर यह सिखलाया है कि
स प्रकार किया जा सकता है। वैदिक धर्मकी
यवस्था' का उद्देश्य ही क्रमशः त्याग करनेकी शिक्षा
'आश्रमव्यवस्था' शब्दोंसे भी 'अल्प श्रमसे गन्तव्य
पहुँचानेवाली व्यवस्था' यही अर्थ सूचित होता है।
क धर्ममें ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य, वानप्रस्थ और संन्यास—
ाश्रम हैं। पहला आश्रम ब्रह्मचर्य है। इसमें जीव
न करे, पीछे अपनी मानसिक, बौद्धिक आदि
अनुसार आगे बढ़े।

:-धर्मके समान हमारा धर्म सबसे त्याग करनेको
ा। संन्यासमें सबका अधिकार नहीं है, सब ब्राह्मण
सके अधिकारी नहीं होते। संन्यास ग्रहण करके
चा भी नहीं सकते। जो पचा नहीं सकते, उनका
के लिये एक भोग बन जाता है। अतः हमारा धर्म
मानरूपसे त्याग या भोग करनेको नहीं कहता।
जितनी सच है, उतनी ही सच यह बात भी है कि
, ज्ञानेश्वर महाराज अथवा स्वामी विवेकानन्द-जैसे
महापुरुषोंसे, जो आरम्भसे ही त्याग करनेको प्रस्तुत
हमारा धर्म भोगका आग्रह नहीं करता। उनसे तो
कहता है कि 'ब्रह्मचर्यादेव परिव्रजेत्' अर्थात्
आश्रमके बाद ही संन्यास लेकर बाहर निकल
दूसरोंके लिये धर्मका यह उपदेश है कि 'ब्रह्मचर्य
: गृही बनो।' यह जो लचीलापन है, इसीमें हमारे
क महान् विशेषता है।

जन्मार्जित संस्कारोंके कारण बचपनमें ही जिनका
रकी ओर लग जाता है, उनसे हमारा धर्म गृहस्थाश्रम
करनेको नहीं कहता। श्रीरामकृष्ण परमहंससे
र्म यह नहीं कहता कि आप पाठशालामें अध्यापकी
र कर्म-मार्गका ही अनुसरण करें। सतीका बाना
ग करे, जो उसे निबाह सके। वह हर किसीका काम नहीं
किसीको धर्म उसका उपदेश नहीं करता। सब
एक ही साँचेमें ढालनेका अशास्त्रीय उद्योग वैदिक धर्म
ा। सबका परम गन्तव्य स्थान एक ही है; तथापि यह

है, वहींसे उसे आगे बढ़नेको कहना उचित है।
त्रिगुणात्मक है। वह एक साथ एक-सा सत्त्वगुणा
जाय, यह सम्भव नहीं है।

भोगोंका त्याग करनेको सबसे कहना स्वयं बु
पसंद नहीं था। मैंने एक कथा कहीं पढ़ी है ि
बार बुद्धदेवकी माताकी यह इच्छा हुई कि संघमें
प्रवेश हो। उन्होंने बुद्धदेवसे प्रार्थना की, 'मुझे सं
लीजिये।' बुद्धदेवने कहा—'मैं आपको संघमें नहीं ले स
तब माताजीने बुद्धदेवके किसी पट्ट-शिष्यकी मार्फत संघमें
लाभ किया। बुद्धदेवने उनका प्रवेश स्वीकार किया; पर
दिया कि इसका फल यह होगा कि इसी देशमें य
हजार, पाँच सौ वर्षमें अपना अस्तित्व खो देगा।

सबको 'भिक्षु' बनाना असम्भव जानकर वैदिक
ब्रह्मचर्यके बाद गृहस्थके लिये दूसरा आश्रम रक्खा
धर्मकी यह दूसरी विशेषता है। भोगत्यागका महत्
ज्ञात था, पर वस्तुस्थितिकी उसने उपेक्षा नहीं की। 
काम या भोगकी वासनाका होना स्वाभाविक है। स
अपने तरङ्गोंके साथ ही रहता है अथवा चन्दनवृक्षके
जैसे साँप रहता है, वैसे मनके अंदर काम रहता है।
अब जिस बातको कहा है, उसे हमारे शास्त्रकार पहलेसे
थे और उसे उचित स्थान देनेके लिये उन्होंने गृहस्थ
एक पवित्र आश्रम माना। गीतामें भगवान् श्रीकृष्ण
अपनी विभूति बतलाते हैं, पर वह काम 'धर्माविरुद्धः'—
अविरुद्ध होना चाहिये। इस सम्बन्धमें श्रीमद्भा
एकादश स्कन्ध, पञ्चम अध्यायका ग्यारहवाँ श्लोक प्रसि

**लोके व्यवायामिषमद्यसेवा नित्यास्तु जन्तोर्न हि तत्र च**
**व्यवस्थितिस्तेषु विवाहयज्ञसुराग्रहैरासु निवृत्ति**

'संसारमें देखा जाता है कि मैथुन, मांस और
सेवनमें प्राणियोंकी स्वाभाविक प्रवृत्ति होती है। इसके
कोई वेदाज्ञा नहीं हुआ करती। (कहीं-कहीं) विवाह, य
सौत्रामणि यज्ञ आदिमें इनके लिये जो अवकाश दिया ज
उसका हेतु उच्छृंखलताका निवारणकर मर्यादा स्थापित
होता है। निवृत्ति ही वास्तवमें इष्ट है।'

पैठणके प्रसिद्ध महात्मा श्रीएकनाथ महाराज
श्लोकका बहुत ही सुन्दर स्पष्टीकरण अपने ग्रन्थमें वि
इसमें कहीं कुछ अश्लीलताकी गन्ध आ सकती है; पर

में नियत कर दिया। वेदोंकी इस विषयमें जैसी आज्ञा तुम्हें सुनाता हूँ। मैथुनके विषयमें योनिभ्रष्टोंको करनेके लिये विवाह-संस्था प्रतिष्ठितकर वरिष्ठ पनी निष्ठामें नियत किया। ब्राह्मणको धोबिनके कड़वा नहीं लगता, न धोबीको ब्राह्मणीके पास ा लगता है। चाहे जिस जातिकी स्त्री और चाहे तेका पुरुष—ऐसे मैथुनसे योनिसंकर होता है। उससे लेये वेदोंने विवाहका नियम लगा दिया। ऋतुकालमें मन करते हैं, ऐसे पुरुष पूर्ण ब्रह्मचारी होते हैं। निवृत्तिपरक हैं। त्यागरूपसे ही वे भोगका नियमन 'आत्मा वै पुत्र नामासि।' उस पुत्रके होनेपर वेद भोगविषयक अपनी आज्ञाका त्याग कराते हैं।

थाश्रममें गृहस्थ-धर्मकी अनुज्ञासे प्राप्त भोग भोगे, सक्त न रहे। 'धन्यो गृहस्थाश्रमः' कहकर उसका ाया गया है। पर गृहस्थको इस आश्रमसे प्राप्त —'वैराग्यका अचल पद'; यह बात वह न भूले। को परमार्थ-पथपर चलना है, यह सही है। पर थ हमारे धर्मकी यह शिक्षा है कि इस पथपर चलते दूसरोंका भी कल्याण-साधन करे। ज्ञानदेवका दिया सुन्दर दृष्टान्त दोहराकर यों कहा जा सकता है कि समुद्रसे मिलने चलती हैं, पर रास्तेमें कितने ती-करती चलती हैं। पापियोंके पाप-ताप नष्ट , तटवर्ती वृक्षोंको सींचती हैं; इस तरह बहता ल समुद्रमें जा मिलता है।' इसी प्रकार मनुष्य नेक जीवोंका कल्याण-साधन करता हुआ अपने ाप्त हो, यही हमारे धर्मकी शिक्षा है।

ा आश्रम पूँजी इकट्ठी करनेके लिये है और दूसरा सी पूँजीको समाजकी सेवामें लगानेके लिये है। में भोग विधेय है, पर उसके साथ बहुत बड़ा त्याग भी कहा गया है। कुटुम्बका पालन करना, समाज- करना इत्यादि गृहस्थाश्रमके ही मुख्य कर्तव्य हैं। भोगसे वासनाओंका क्षय होनेपर ही वह वान- ग्रहण करनेका अधिकारी होता है। 'त्याग' होना चाहिये, ऊपरी त्याग मिथ्या होता है और ारण बनता है। गीता जिसे 'मिथ्याचार' कहती है, सकी परिणति होती है। इससे न उस व्यक्तिका

इसकी शिक्षा देकर इसके लिये तैयार करता है उपनिषद् और सब साधु-महात्मा यही उपदेश करते 'सब विषयोंका त्याग सर्वथा मनसे ही करना न अन्यथा विषयोंका ध्यान बना रहा तो उलटा ही होगा, यही गीता बतलाती है। वासनाक्षय होने वानप्रस्थाश्रममें सहधर्मिणीको सङ्ग लेकर वनमें रहे 'संयोगी वियोग' पद्धतिसे। ऐसे कठिन अनुशासन से तपकर उज्ज्वल हुआ गृहस्थाश्रमी संन्यासका होता है।

संन्यासाश्रम हमारे आश्रममन्दिरका शिखर है। वह पवित्र और उच्च है। 'संकल्प'का त्यागकर जो होता है, वही सच्चा संन्यासी है। वैदिक धर्ममें स्थान कितना ऊँचा है, यह बतलानेवाली एक बा सामने है। मनुष्य जब मर जाता है, तब वैदिक उसकी लाश जलायी जाती है। पर संन्यासीका मृ गाड़ा जाता है, उसपर उसका समाधि-मन्दि और वहाँ उसकी पूजा की जाती है। सर्वस्वका जिसने अपना जीवन त्यागमय बना लिया, जिस शरीर, मन और इन्द्रियोंके संकल्प-पङ्क धोकर उ कर लिया, वैदिक धर्म उसे इतना सम्मान देता है।

इन सब बातोंसे पाठकोंके ध्यानमें यह बात होगी कि हमारे धर्मकी आश्रमव्यवस्थाने भोग क त्यागका ध्येय लाभ करनेका मार्ग दिखा दिया होनेके लिये आश्रमसंन्यास लेना ही होगा, ऐसा आग्रह हमारे धर्ममें नहीं है। सनक-सनन्दनादिके जनकादिकोंके भी उदाहरण इसने जगत्के सामने र वैदिक धर्मकी यह बहुत बड़ी महत्ता है। गीतामें 'सब कुछ करके भी कुछ न करना, अकर्ता बने कहा गया है। यहीं भोग और त्यागपूर्ण समन्वय हुआ है।

वैदिक धर्मकी आश्रमव्यवस्था निर्माण ऋषियोंको आधुनिक मनोविज्ञानके सिद्धान्त जानने अवसर मिलना सम्भव ही नहीं था। तथापि जो व्यवस्था उन्होंने निर्माण की, वह मानव-मनोविज्ञान अध्ययनकर आजके मनोवैज्ञानिकोंने जो सिद्धान्त हैं, उनकी कसौटीपर ठीक ही उतरती है। हमारे

la Rasa ) है। इंग्लैंड तथा अन्य पाश्चात्त्य देशों-
ग़लतक इस मतका बड़ा बोलबाला था। पीछे मनो-
मानव-मनका ज्यों-ज्यों अधिक गम्भीर अध्ययन
, त्यों-त्यों उनकी समझमें यह बात आने लगी कि
नहीं है जैसा कोई कोरा कागज हो, बल्कि पहलेसे
कुछ संस्कार अङ्कित रहते हैं और इन संस्कारोंके
मनुष्यका जन्म होता है। पाश्चात्त्योंमें डेकार्टका मत
प्ययुक्त था। उसके अनुयायियोंने पीछे उसके असली
बहुत कुछ बदल डाला, यह बात दूसरी है।
मैकडूगलने अपनी 'दि ग्रूप माइंड' नामकी पुस्तक-
है—'विभिन्न वंशोंमें परस्पर संस्कारजन्य भेद होते
संस्कारोंको कुछ न माननेका मत जो लॉकेने चलाया,
चला कि असली चीज दब गयी और उसके कुफल
चखने पड़े। हमारे भारतीय समाजकी दृष्टिसे तो
के विचार बहुत ही महत्त्वपूर्ण हैं। भारतवर्षका
न करते हुए अंग्रेजोंने मनोविज्ञानके कुछ अप-
को मानकर जैसे कानून चलाये, उनसे राष्ट्रमें एकता
ख-समृद्धिके बदले एक तरहका अंधेर मचा हुआ
( १९२० में ही इस महान् व्यक्तिने यह भविष्य
लखा था। उसकी पुस्तकसे कुछ महत्त्वपूर्ण अवतरण
ते हैं—

हज गुणोंकी कोई सार्थकता न माननेवाला यह मत
मयके मुख्य मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तके अनुरूप और
निर्धारित था। लॉकेके समयसे यह मत चला। इस
अनुसार नवजात शिशुका मन बिना किसी संस्कारका,
कोरा और सब मनुष्योंमें एक-सा होता है; कोई
विशेष प्रवृत्तियाँ या विशेषताएँ उसमें नहीं होतीं, जो
गीय हों। इस कोरे मनपर वैयक्तिक अनुभूति अङ्कित
और विचार-साहचर्यके सिद्धान्तानुसार उसका सम्पूर्ण
साधन करती है।

अंग्रेजोंने अपने अधीनस्थ देशों और उनके अधि-
के साथ, विशेषतः भारतवर्षके साथ जिस नीतिका
म्बन किया, उसमें स्पष्ट या अस्पष्ट रूपसे यह मत बहुत
प्रतिफलित हुआ है। मतका व्यवहारपर कितना प्रभाव
है और मतकी इस कार्य-कारिताकी उपेक्षा करनेसे
[illegible]

यह स्पष्ट कर लेना चाहिये कि हमारे क्या-क्या मत हैं—
हम अपने आपको व्यवहारमें सर्वथा उन्हींके द्वारा परि
न होने देते हों।' ( पृ० १०९ )

'मानव-शिशुका मन कोरा कागज नहीं है,
आन्तरिक रचनामें बहुत-सी सहज वासनाएँ, बहुत-सी
प्रवृत्तियाँ होती हैं जिनकी विचार, भाव और कर्मके स
में एक विशेष दिशा निश्चित रहती है। इस बातकी म
से यह मत स्वीकृत होता है और इन विभेदोंको ठीक
लक्षित करानेका एक आधार मिल जाता है।' ( पृ०

भारतके अंग्रेजी शासनमें 'जातिके नाते जाति
महत्त्व है, उसकी उपेक्षा की गयी और संस्कृति तथा सं
द्वारा गठनका जो कार्य होता है, उसको अत्यधिक
प्रदान किया गया—जैसा कि लार्ड मेकालेके एत
सुन्दर प्रतिपादनसे व्यक्त होता है। इसीका यह फल
आजसे ८० वर्ष पहले इंग्लैंडने भारतके करोड़ों म
अपनी संस्कृति और संस्थाओंसे विभूषित करनेका
आरम्भ किया। यह काम पूरा जोर लगाकर नहीं किय
जैसे-तैसे जो कुछ हुआ, उतनेसे ही इस प्रयासका जो
हुआ, उसका अनौचित्य हम कुछ देख सकते हैं
निरीक्षकोंका यह कहना है कि यदि यह काम पूरा हु
और प्रातिनिधिक शासनके सूत्र देशके अधिवासियोंके
सौंप दिये गये होते तो कुछ ही वर्षोंमें सारे देशमें
और अराजकता मच जाती। हमलोगोंने इस देशक
हालतमें पाया था, वैसी ही हालत फिर हो जाती
दूसरे लोग इससे भी आगे बढ़कर यह कहते हैं औ
इस कहनेमें सत्यका कुछ आभास भी है कि पाश्चात्त्य
भारतीय मति और नैतिक प्रकृतिके लिये वस्तुतः हा
है।' ( पृ० ११७-११८ )

जब कोई श्रेष्ठ पुरुष दुर्भाग्यसे किसी अर्ध
प्रतिपादन करने लगते हैं, तब उसका परिणाम समस
और राष्ट्रको भोगना पड़ता है। पशुकी अपेक्षा
विशेषता यह है कि मनुष्यमें बुद्धि है। इस बु
जितना भयङ्कर और व्यापक परिणामवाला अपराध क
है, उतना जानवर नहीं कर सकता। इसी प्रकार
बुद्धिमान् पुरुषोंकी प्रमादशील विचार-पद्धतिका भी
दुष्परिणाम होता है और वह सारे राष्ट्रको भोगन

# सांस्कृतिक प्रातःकाल









पहले प्रातः-स्नान और फिर संध्या-वंदन, पूजा-ध्यान ।
नित्य होम करते गृहस्थ सब, श्रद्धासे देते गोदान ॥

## असांस्कृतिक प्रातःकाल



दिन चढ़ आया, खुली नींद अब, पीने लगे 'बेड टी' ( Bed-tea ) लेट ,
हाथोंमें अखबार आ गया, मुँहमें सुलग रही सिगरेट ।
काफी, चाय, सिगार दोस्तको दे फिर आप बनाते बाल ,
नहा-नहा हो रहे निहाल !

ो। भारतके स्वाधीन होनेपर भी अंग्रेजोंकी यह
ाग्यक्रमसे भारतके नेताओंके ध्यानमें न आयी और
ातीय राष्ट्र बनानेके काममें लगे हैं। परंतु यह
शास्त्रीय है और इसके दुष्परिणाम राष्ट्रको भोगने
मैकडूगल प्रभृति महान् मनोवैज्ञानिकोंका यही मत
ओर भारतके नेताओंका ध्यान दिलाना आवश्यक है।
्क धर्मने संस्कारोंपर ध्यान रखकर मनुष्योंके
राजसिक और तामसिक—त्रिगुणात्मक विभाग किये

हैं और इसपर वर्णाश्रम-व्यवस्था खड़ी की है
जिसका अधिकार है, वैसा ही उसके लिये उपदेश है
भार जो उठा सकता है, उतना ही उसपर रक्खा ज
यही व्यवस्था इस सिद्धान्तका आधार है। हर
'शनैः-शनैः' त्याग करना सिखलाकर व्यक्ति और
उन्नत अवस्था प्राप्त करानेका प्रयत्न हमारे धर्म
है। अन्यत्र कहीं ऐसा प्रयत्न नहीं देख पड़ता, य
अन्यथा न होगा।

# धर्म-शब्दका लक्षण और रहस्य

( लेखक—पं० श्रीगोविन्दनारायणजी आसोपा, बी० ए०, एम्० आर० ए० एस्० )

में लिखा है—'धर्मं चर', धर्म करो; 'धर्मेण
त', धर्मसे सुख होता है; 'धर्मान्न प्रमदितव्यम्',
ाद या असावधानी नहीं करनी चाहिये। अब देखना
क वह धर्म क्या है, जिससे सुख मिलता है। इसका
रनेके लिये सबसे पहले 'धर्म' शब्दके अर्थकी ओर
ा चाहिये।

र्म' शब्द व्याकरणकी रीतिसे 'धृञ् धारणे' धातुके
न्' प्रत्यय लगानेसे बनता है। इसकी व्युत्पत्ति तीन
ो सकती है—

ध्रियते लोकः अनेन इति धर्मः—जिससे लोक धारण
य, वह धर्म है।

धरति धारयति वा लोकम् इति धर्मः—जो लोकको
े, वह धर्म है।

ध्रियते यः स धर्मः—जो दूसरोंसे धारण किया जाय,
है। महाभारतमें धर्मका यह लक्षण बताया
—

> णाद्धर्ममित्याहुर्धर्मो धारयते प्रजाः।
> स्याद्धारणसंयुक्तं स धर्म इति निश्चयः॥
> ( कर्ण० ६९। ५८ )

रण करनेसे लोग इसे धर्म कहते हैं। धर्म
धारण करता है। जो धारणके साथ रहे, वह धर्म
निश्चय है।'

से सिद्ध होता है कि 'धर्म' बहुत व्यापक शब्द है।
कारके अनुसार 'धर्म' शब्दके अनेक अर्थ हैं;
१ सुकृत या पुण्य, २ वैदिक विधि-यागादि, ३ यमराज,

अन्य कोषोंमें धर्मके ये अर्थ लिखे मिलते हैं—१
कर्मके अनुष्ठानसे उत्पन्न होनेवाले भावी फलका सा
शुभ अदृष्ट या पुण्यापुण्यरूप भाग्य, २ श्रौत अ
धर्म, ३ विहित क्रियासे सिद्ध होनेवाला गुण या
अदृष्ट, ४ आत्मा, ५ देहको धारण करनेसे
आचार या सदाचार, ६ वस्त्रका गुण, ७ स्वभाव,
९ याग आदि, १० अहिंसा, ११ न्याय, १२ उपनि
धर्मराज या यमराज, १४ सोमाध्यायी, १५ सत्
धनुष, १७ ज्यौतिष-मतमें लग्नसे नवम स्थान या भा
१८ दान आदि।

किंतु 'धर्म' शब्दका धातुगत अर्थ तो 'धार
ही होता है। निरुक्तमें 'धर्म' शब्दका अर्थ 'नियम
गया है। इन दोनोंके मेलसे 'धर्म' शब्दका यही
अर्थ होता है कि जिस नियमने इस लोक या संसार
कर रक्खा है, वही धर्म है।

आगे बताया जायगा कि वह नियम कौन-सा
इस लोक या संसारको धारण कर रक्खा है
नियमोंके अनुसार चलनेसे सुख होता है; क्यों
लिखा है कि धर्मसे सुख होता है। लोकमें भी
—'धनाद्धर्मं ततः सुखम्', धनसे धर्म
और धर्मसे सुख होता है। यह सुख दो प्रकारका
तो इस लोकका सुख और दूसरा परलोकका सुख।
जिससे इन दोनों प्रकारके सुखोंकी प्राप्ति हो, वही
सभी लोग सुखके लिये ही प्रयत्न करते हैं और उस
धर्म है: अतएव वैशेषिक दर्शनके रचयिता

गुण, रजोगुण और तमोगुणके लक्षण श्रीमद्भगवद्गीतामें
र कहे हैं—

ं सुखे संजयति रजः कर्मणि भारत।
तमावृत्य तु तमः प्रमादे संजयत्युत॥
(१४।९)

भरतवंशिन्! सत्त्वगुण सुखमें आसक्त करता है; कर्ममें प्रवृत्त करता है और तमोगुण ज्ञानको प्रमाद, आलस्य और निद्रामें लगाता है।'

विषयको स्पष्ट करनेके लिये एक उदाहरण दिया। एक पुरुष दिनको नींद लेता है। दिनमें नींद होगा अथवा अधर्म, इसका निश्चय करनेमें हमें जानना चाहिये कि दिनमें सोनेसे किस गुणकी वृद्धि स गुणकी हानि होगी। दिनमें सोनेसे तमोगुणकी ा अनिवार्य है; क्योंकि तमोगुणका फल अज्ञान है, जो मोहित करता है और प्रमाद, आलस्य और बन्धनका कारण होता है। इसलिये तमोगुणकी रनेके कारण दिनमें सोना जीवकी क्रमोन्नतिमें रता है। अतएव यह दिनको सोनारूप कर्म कारण हुआ। क्योंकि जीवमें जितना तमोगुण या र्श करेगा, उतना ही जीव जडताको प्राप्त होता और जो कर्म जितना ही सत्त्वगुणकी वृद्धि करेगा, जीव चैतन्यको प्राप्तकर मुक्ति अथवा लयकी ओर ा।

प्रकार सभी प्रकारके कर्मोंको इस कसौटीपर उनके विषयमें धर्म और अधर्मका निर्णय सहजमें सकता है। इसी सिद्धान्तपर स्थूल और सूक्ष्म भेदसे अधर्मका विवेकद्वारा निश्चयकर मनुष्यको प्रत्येक वृत्त होना चाहिये। यही धर्मका रहस्य है। इसी नियमसे सारी सृष्टिका प्रवाह चलता है। भगवान् र्मरूप हैं। भगवान्ने स्वयं कहा है—

**ऽहं वृषरूपधृक्।** (भा० ११।१७।११)

, शौच, दया और सत्य नामके चार पैरोंवाले धारण करनेवाला धर्म मैं (भगवान्) स्वयं हूँ।'

ुसहस्रनाममें भी लिखा है—

**धर्मगुब्धर्मकृद्धर्मी।**

की रक्षा करनेवाले, धर्मको बनानेवाले और

इसीलिये शास्त्रोंमें लिखा है—

**धर्म एव हतो हन्ति धर्मो रक्षति रक्षि**

'धर्मका परित्याग करनेपर वह उस पुरुषका नाश है और रक्षा या पालन किया हुआ धर्म इस पुरु करता है।'

भगवान् धर्मके स्वयं प्रभु—चलानेवाले या स्वा

**आचारप्रभवो धर्मो धर्मस्य प्रभुरच्यु**

'धर्म आचार या सदाचारसे उत्पन्न होता है धर्मके अच्युतभगवान् प्रभु या चलानेवाले या रक्षक

इसलिये धर्म सदा पालन करनेयोग्य वस्तु हँसी या मजाक उड़ानेकी चीज नहीं है।

शास्त्रोंमें लिखा मिलता है—

**धर्ममूलं हि भगवान् सर्वदेवमयो ह**

सर्वदेवतामय भगवान् धर्मकी जड़ या आ भगवान् स्वयं धर्म और धर्मके जाननेवाले हैं। यथा

**धर्मो धर्मविदुत्तमः।**

भागवतमें लिखा है कि भगवान् धर्मकी रक्ष अवतार लेते हैं—

**धर्मावनायोरुकृतावतारः।** (६।८

भगवान्ने ही धर्मरूपी नियमको बनाया है, उसकी पाबंदी रखते हैं तथा औरोंसे रखवाते हैं—यह वे धर्मकी हानि देखकर स्वयं अवतार धारण क जैसा कि गीतामें डंकेकी चोट कहा गया है—

**यदा यदा हि धर्मस्य ग्लानिर्भवति भारत**
**अभ्युत्थानमधर्मस्य तदाऽऽत्मानं सृजाम्यहम**
**परित्राणाय साधूनां विनाशाय च दुष्कृताम**
**धर्मसंस्थापनार्थाय संभवामि युगे युगे**
(४

'जब-जब धर्मकी हानि और अधर्मकी वृद्धि तब-तब मैं अवतार लेकर आता हूँ। साधुओंक दुष्टोंके नाश और धर्मकी पुनः स्थापना—इन तीन लिये मैं प्रत्येक युगमें प्रकट होता हूँ।'

ईश्वरकृत नियमोंमें न तो कभी आजतक अन्त न पड़ता है और न कभी पड़ेगा। यह सब

वक्षःस्थल गंगाजल,
हिम-गिरिका मुकुट भालः
पद पूजत स्वर्ण पुरी-
त रत्नाकर विशाल;
है प्रकृति अनुचरी जिसकी,
जिसके मातृ-प्रेमके देव भक्त,
उस भारत माताकी संतति
पैंतीस कोटि हम एक-एक।
प्रशस्त सम्पूर्ण सहज
अनादिसे विद्यमान;
हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
संतत स्वाभिमान !
सब भाषाओंका प्रथम स्रोत,
यह वैदिक संस्कृत कल्पतरुः
जिसपर त्रिलोकतक न्योछावर,
है सहज हमारा ही प्रयत्न।
विकासके सर्वप्रथम
आदि-मंत्र साक्षात्कार,
ह्म-लीन हमने विरचा
दिव्यतम निर्विकार।
प्रति गति-विधिके पूरक अखण्ड,
हम स्वयं-सिद्ध सुखमय सुजान;
हम हिंदू हैं हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान॥
वन, वन कर व्याप्त शांति,
ोग, शक्ति, तपके प्रभाव,
हार्दिकमें प्रेम भरा,
उनका हर वैर-भाव !
हमसे पालित सत्-न्याय-नीति,
माया-ममता कर खण्ड-खण्ड;
है प्रजा-शांति-बाधक सुत-वनिता-
को भी हमने दिया दण्ड।
सर्व-भूत-हित-रत अनुदिन,

कर प्राणायाम त्रिधा
युग-युगतककी लेकर
हम रहते अविचल, अज
आती समीप है नहीं
हमसे शरीर-सुख-संवर्द्धक
चौरासी आसनकी प्रयुक्तिः
हम ब्रह्म-रंध्रसे प्राण त्याग,
जब चाहें वर लें त्वरित मुक्ति।
साकार रूपमें निर
लाये हम कर सा
हम हिंदू हैं, हिंदू-ज
हमको संतत स्वाभि
हम जीवमात्रमें मोद, शांति
रखनेको रहते हैं अधीरः
अवतरे हमारे यहाँ ब्रह्म
झष, कमठ, कोलतक धर शरीर।
हमने शरणागत-र
अपने प्राणोंको दिया
जो पीठ दिखा देता,
हम कभी नहीं करते
रिपुओंको रणमें बाँध किया
हमने उनको जीवन प्रदान;
हम हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान॥
हम सफल चक्रवर्ती
हमसे घोषित आ
भू-मंडलके मंड
भूगर्भित निःसृत य
हम पूर्ण भगीरथ कर प्रयत्न
लाये शिव-सिर सुरधुनी-धार;
रच अश्वमेध हमने पहनी
त्रिभुवन-जयमाला बार-बार !
हमने शर-शय्या ले

शिक्षित कपि लड़े समर,
समुद्रपर सेतु-कर्म
ाण, पुरी-दहन दर्शित
नुमतका वीर-धर्म !

मिट्टीकी मूर्ति हमारी रच,
उससे लेकर शिक्षा अलक्ष,
पढ़ अद्भुत धनुर्वेद वनचर
तक लक्ष्य-वेधमें हुआ दक्ष !

ातकको तर्क-शास्त्र-
से समुचित हुआ ज्ञानः
हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
संतत स्वाभिमान !

हम गणित-शास्त्र-पारंगत हमसे—
पद्म-शंखतक प्रकट अङ्कः
हमने ज्यौतिषमें ग्रह-गतिकी
गणना दिखलाई निष्कलंक !

त वेलामें तथापि
प्रभावसे ही समस्त,
शि,कुज,बुध,गुरु,भृगु,शनि,तम
रहते हैं उदय-अस्त !

हो चौर इंद्र, पाताल वस्तु
ग्रह-बल यथार्थ हम दें बखानः
हम हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान !

ास्त्रमें भी हमसे
कौशल दर्शित अतीवः
हमारी स्वर-लहरी-वश
ते सब वन्य जीव !

गाते वसंत, छाता वसंतः
असमयमें गाते घन-मलार,
घन-गर्जन, विद्युत-चमचम-युत
होती वर्षा मूसलाधार !

ग करते दीप-राग,
दीपक ...

हमने लेकर फरसा प्रचण्ड,
कर-कर अचूक अविचल प्रहार,
अन्यायी-कुल-संहार किया
प्रण कर, रण कर इकीस बार !

जो हिल न किसीसे स
जिसको त्रिलोक रह गय
उठ हस्त हमारे भं
वह हिमगिरि-सा शिवका

हम अंजलिमें लेकर अपनी
कर गये निमिषमें सिंधु-पानः
हम हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान !

पय अहिको देते, पर
यदि फैलाये विषकी
तो भेद सहस्र फनोंव
हम करते उसका अ

सुरपति भी लेकर प्रलय-मेघ
यदि करना चाहे कुछ अनिष्ट,
तो पड़े क्षुब्ध उसको रहना
इतना हममें पौरुष विशिष्ट !

हँसते कनिष्ठिकापर
रख पर्वत हम रचते
हम हिंदू हैं, हिंदू-ज
हमको संतत स्वा

बढ़ते सुत सिंह समान हमारे
देख विपक्षी-गज-समूहः
अगणित रिपु सिद्धहस्त हों,
पर वह कर अकेले भंग व्यूह !

शिशु करते आत्म-विनोद
सिंह-मूँछ कर क
खेला करते सिंह
पीते छौनेको छीन

वर वीर हमारे-ही-जैसे
हैं ...

है प्राणोंका उत्सर्ग सह्य,
पर धर्म-धैर्य तजते न रंच;
हैं पुत्र हमारे ही, जिनपर
चल सका न जगका कुछ प्रपंच!

ही गर्भ-कालतकमें
अपूर्व शिक्षित प्रवीण,
द्ध विकट, पौगण्ड पुत्र
करते हैं योधा धुरीण!

पितु होते, उनके लोहेको
हम गये समरमें स्वयं मान;
हम हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान!

सुर वह, सुर-गण रहते
इच्छाओंके अधीन;
पति वह, सुरपति रहते
सम्मुख हैं निरे दीन!

हम धनपति वह जिनपर कुबेर-
की न्यौछावर निधि बार-बार;
हम सेवक वह स्वर्गोपरि 'भारत'
जिनकी सेवाका शृंगार!

प्रबलाएं हममें—जिनके
पर रति, श्री, शची म्लान;
हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
संतत स्वाभिमान!

तज वंश हमारा कहाँ प्रकट
हो सका पतिव्रतका प्रताप!
जिसने कर-भोजन-लालायित
हरि, हर, विधिको शिशु किया आप!

हमारी युद्धस्थलमें
प्रबल दाहिना हाथ;
को जीवित कर न सकीं,
सती तब साथ-साथ!

रुख देख हमारी ही महिलाओं-
का होना [illegible]

दिग्-विजय-करण-अभिलाषासे—
प्रेरित होकर, हो युद्ध-लग्न,
चल पड़ा सिकंदर कर फारस,
काबुल, बख्तर स्वातंत्र्य भग्न!

पर पहुँचा ज्यों ही भारत
हमने झेलम-तट समर
यूनानी दल दल-विचलि
उसके प्राणोंपर किया

निज मरण देख, वह शरण हुआ
पलटा हमसे पा अभय-दान;
हम हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान!

भारत वैभव अपहरण
छल, बल, रण-कौशल कर
जब स्वामीके ही भाँति सिल
रणमें हमसे गया हार

तब सुता-सहित काबुल, कँधार,
दे संकुल अफगानी प्रदेश,
हेरात, बिलोचिस्तान भेंट,
वह चला गया अपने निवेश!

नत-मस्तक होकर चरण
लगा पूजने फिर
हम हिंदू हैं, हिंदू-जी
हमको संतत स्वाभि

जब वैयक्तिक लोलुपतावश
हमसे समाजका हुआ लोप
शासन-प्रकाशपर हुआ
अचानक म्लेच्छ-पतंगोंका प्रकोप!

पर स्नेह-क्षीणतातक
अपनी ज्वलंत ज्वाला
हमने निज लपटोंमें
उन तुच्छ पतंगोंका वि

हम आप बुझे, पर प्रथम भेज रिपु
[illegible]

बढ़ चला विधर्मी अनाचार,
जन, धन, लज्जाकी मची लूट;
सह सके असह अन्याय न,
मंदिर गिरे, मूर्तियाँ गईं फूट!

रिया सज लड़े समर,
ुईं देवियाँ चिता-क्षार;
छातीपर जमकी
ींच कंचुकीसे कटार!

जीवन सतीत्वके साथ रहे,
यह वनिताओंको रहा ध्यान;
हम हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान!

भारती सीमातक
ा प्रखर अपना प्रताप;
हो अकबर'का नारा
बम' ध्वनि बन गया आप!

फिर कुटिल काल-दुर्वासाके
पड़ कूट-नीति-व्यवहार साथ,
होकर स्वतंत्र हम हुए पुनः
परतन्त्र हाय अंग्रेज हाथ!

ंग्रेजोंको याद हमारी
सत्तावनकी कृपाण;
ंदू हैं, हिंदू-जीवनका
संतत स्वाभिमान!

चित चाह वसंती-चोलाकी
दे-दे पूर्णाहुति मुक्ति-हेतु,
हम खेले फाँसी, गोलीसे
फहरानेको राष्ट्रीय-केतु!

गंगा-यमुनाके गायन,
ारत माकी भव्य मूर्ति,
'चलो दिल्ली' कहते,
अक्षय स्वातंत्र्य-पूर्ति!

हिल उठी ब्रिटिश इम्फालभूमि-
तक देख हमारा अधिष्ठान;

यद्यपि कुछ देश-द्रोहियोंवश
हम सके नहीं कृत समर जीत;
पर भारत-शासन तजनेको
अंग्रेज हुआ उद्यत सभीत!

फिर भी निज पुनराग
उसने छिप-छिपकर चल
जिसका फल पाकिस्तान
अपना अघ, दैवी गति

पर इस अरिष्ट-उन्मूलनका
चल रहा हमारा अनुष्ठान;
हम हिंदू हैं, हिंदू-जीवनका
हमको संतत स्वाभिमान!

यह हमें न विचलित कर
षडयंत्र दुष्ट-दलका
उठ रहे आत्मरक्षार्थ
आज संगठित बा

हम हैं अनायके नहीं शत्रु,
यदि वह न करें हमसे विरोध;
पथ-कंटकका ही हैं करते हम
सब विधि उन्मूलन-विशोध!

हमसे आदृत रसखान,
इब्राहिम खाँ-से मुस
हम हिंदू हैं, हिंदू-
हमको संतत स्वा

अस्तित्व हमारा है अनादिसे
जैसे, वैसे ही अनंत;
इसके विनाशपर तुले शत्रु-
का नियत श्रुतायुध-तुल्यअंत!

भय, सङ्कट, पीड़ाएँ युग
हममें भरती हैं
साक्षी अक्षय-वट शे
कर सका नष्ट कब मह

हम ईश्वरीय लीला-अथ-इति-

# हिंदूधर्मका व्यापक स्वरूप

( लेखक—पं० श्रीकृष्णदत्तजी भारद्वाज, एम्० ए०, आचार्य, शास्त्री, साहित्यरत्न )

देशके प्रज्ञतम युगमें यहाँके निवासी आर्य आशिष्ठ, ालिष्ठ, सुन्दर, श्रद्धालु और आमोद-प्रमोदमय जीवन रनेवाले थे। वे सदाचारी, निर्भीक, उदार और विशाल लीलाक्षेत्रके रहस्योंसे परिचय प्राप्त करनेके उत्सुक थे। उन्होंने विमल-सलिला सरिताओं, वनराजियों, उत्तुङ्ग अचलों, अगाध सलिलाशयों, —नानाविध प्राकृतिक सम्पत्तियोंका सदुपयोग करके ा विज्ञान प्राप्त किया, जो अद्यावधि अपनी के कारण भूवलयमें विश्रुत है। सात्त्विक जीवन- एवं शम, दम आदि सद्गुण-गणने उनके हृदयमें सञ्चार किया और अपनी उस अनुभूतिको उन मेधावी महर्षियोंने मन्त्रोंके रूपमें अपनी सन्ततिको ाया। मन्त्रराशिका नाम वेद है।

में लिखा है कि इस विश्वकी सृष्टि होती है और के ईश्वर आदि अनेक नाम हैं। जीवोंका होता है। जबतक आत्मसाक्षात्कार नहीं होता, तब- र्न्म और पुनर्मरण होता रहेगा। पुनः-पुनः जन्म ः-पुनः मृत्युसे विकल होकर जीव जब साधना करता संसार-पाशसे उसका निस्तार हो सकता है। इसी परमानन्दकी प्राप्ति हो सकती है।

र्जन्म और मुक्तिवाद आर्यधर्मकी प्रधान सम्पत्ति थी सम्पत्ति अभीतक इस देशमें सुरक्षित है। इस ाचीन नाम आर्यावर्त था, किंतु यहाँके सप्तसिन्धु- सभ्यता और संस्कृतिसे मुग्ध होकर विदेशवासियोंने सेन्धुस्थान' कहना प्रारम्भ कर दिया। भाषाशास्त्रके 5 अनुसार संस्कृतका सकार विदेशियोंकी बोलीमें न गया और महाप्राण धकार और थकारके स्थानपर ल्पप्राण दकार और तकार होनेसे 'हिंदुस्तान' शब्द ा। और यहाँके निवासी 'हिंदु' अथवा 'हिंदू' ।

ंक्त भारतीय महर्षिगण आस्तिक थे, क्योंकि इस ननन्तर भी वे देहीकी अर्थात् आत्माकी सत्तामें विश्वास रखते थे। कुछ ऐसे भी हिंदू थे, जो आत्माके अस्तित्वमें—पुनर्जन्म और मुक्तिमें—श्र रखते थे। ये हिंदू नास्तिक हिंदू कहलाये।

आस्तिकोंमें भी एक दल ऐसा था, जो उ पुनर्जन्म और मोक्षमें तो विश्वास करता था; किंतु साहित्य उसे मान्य नहीं था। इस दलको 'अवैदिक हिंदू' नामसे कह सकते हैं।

नास्तिकलोग देहात्मवादी होते हैं। वे कहते 'भस्मीभूत देह फिर नहीं मिलेगा। अतएव जबतक तबतक आनन्दकी प्राप्ति—जैसे भी हो—कर लेनी ऐसे नास्तिक लोगोंके आचार्य बृहस्पति और चार्वाक हैं और उनके दर्शनको बार्हस्पत्य अथवा चाव कहते हैं।

अवैदिक आस्तिक हिंदुओंमें भी दार्शनिक च रही। तीर्थङ्कर महावीर वर्धमानद्वारा प्रदर्शित मार्गवं वाले सज्जन जैन हिंदू कहलाते हैं। जैनधर्ममें अहिंसाप महत्त्व है। यद्यपि सृष्टिकर्ता ईश्वरके लिये इस ध अवकाश नहीं है, तथापि सांसारिक वासना-त्यागरूपी बलसे जीवको पुनर्जन्म-मरणसे छुटकारा—निर्वाण सिद्धान्त इसमें सम्यक् स्थापित किया गया है।

जैन-हिंदुओंकी ही कोटिमें बौद्ध-हिंदू हैं। कि निवृत्तिपरायण राजकुमार सिद्धार्थने बुद्धत्व प्राप्त सम्प्रदायका सूत्रपात किया था। इस धर्ममें भी रचयिता ईश्वरका अस्तित्व स्पष्ट स्वीकार नहीं किया किंतु जन्मानन्तर मृत्यु और मरणानन्तर जन्मकी सिद्ध करके इस जन्म-मरणरूप संसार-चक्रसे मुक्तिव विशद रूपसे की गयी है।

जैन और बौद्ध-हिंदुओंका धार्मिक साहित्य और अधिकांशमें पाली-प्राकृतमें लिखा गया है हिंदुओंके श्वेताम्बर और दिगम्बर नामक दो भेद स्याद्वाद नामक दार्शनिक सिद्धान्त बड़ा प्रसिद्ध

---

द्यावाभूमी जनयन् देव एकः ( श्वेताश्वतर० ३ । ३;

१. जडभूतविकारेषु चैतन्यं यत्तु दृश्यते।
ताम्बूलपूगचूर्णानां योगाद् राग इवोत्थितम्॥

द्ध-हिंदुओंके हीनयान और महायान नामक भेद हैं
: दार्शनिक सिद्धान्त हैं, जिनके नाम हैं—वैभाषिक,
क, योगाचार और माध्यमिक ।

को प्रमाण माननेवाले वैदिक हिंदुओंमें दो विभाग
दल 'जगत्का स्रष्टा ईश्वर है' यह मानता था
ा दल ईश्वरको नहीं मानता था । ईश्वरको मानने-
र कहलाये और न माननेवाले निरीश्वर । निरीश्वर-
कपिल और जैमिनि मुख्य हैं । कपिलके सांख्यमतके
कृति और पुरुषके ज्ञानसे ही कैवल्यका लाभ हो
। एवं जैमिनिके मीमांसा-दर्शनके अनुसार वैदिक
नुष्ठानसे उत्तम स्थान ( स्वर्ग ) की प्राप्ति होती है,
खका लवलेश भी नहीं है ।

को माननेवाले वैदिक हिंदुओंमें तीन विभाग थे ।
ह, जो ईश्वरको निर्गुण-निराकार मानता था । दूसरा
उसे सगुण-साकार मानता था और तीसरा वह, जो
-निराकार मानता था । उपनिषदोंमें ऐसे अनेक
ते हैं, जिनसे इन तीनों विभागोंका समर्थन होता है ।
राकार ब्रह्मकी सिद्धिमें—

**ब्दमस्पर्शमरूपमव्ययं**
**तथारसं नित्यमगन्धवच्च यत् ।**

आदि मन्त्र हैं । अद्वैत-मतने ऐसे ही मन्त्रोंको मुख्य
न्त्योंको गौण माना है । आचार्य शङ्कर इस मतके
द्ध आचार्य हुए हैं । अद्वैतवादी हिंदू कर्म और
ारा अपनेको ब्रह्मज्ञानका अधिकारी बनाते हैं और
ोनेके अनन्तर ब्रह्ममें लीन हो जाते हैं ।

ा-निराकार ब्रह्मकी सिद्धिमें **'कविर्मनीषी परिभूः**
**'स पर्यगाच्छुक्रमकायमव्रणम्'** आदि मन्त्र हैं ।
ा और आर्यसमाजमें ऐसे ही मन्त्रोंको मुख्यता दी
ब्राह्मसमाजके संस्थापक थे राजा राममोहन राय और
जके स्वामी दयानन्द ।

ग-साकार ब्रह्मकी सिद्धिमें **'विज्ञानमानन्दं ब्रह्म',**
[3] **कल्याणतमं तत्ते पश्यामि'** आदि मन्त्र हैं ।
गुण-साकार माननेवाले हिंदुओंमें पाँच सम्प्रदाय
—सौर, गाणपत, शाक्त, शैव और वैष्णव ।
मण्डलमें विराजमान सूर्यके अधिष्ठाता देवताकी

उपासना करनेवाले सौर कहलाते हैं । **'हिरण्मयेन**
**रथेना देवो याति भुवनानि पश्यन्'**[1] इत्यादि मन
पासनाके हैं ।

सर्वकर्म-समारम्भमें पूजित गणेशजीकी उपास
वालोंको गाणपत कहते हैं । **'गणानां त्वा गणपतिं**
**'कविं कवीनामुपमश्रवस्तमम्'**[2] इत्यादि मन्त्र
पासनाके हैं ।

जगद्धात्री, सिंहवाहिनी शक्तिकी उपासना
शाक्त कहलाते हैं । **'अहं रुद्रेभिर्वसुभिश्चरामि'**[3] इत्या
शक्त्युपासनाके हैं ।

पिनाकधारी रुद्र शिवजीकी उपासना करने
कहलाते हैं । **'नमस्ते रुद्र मन्यव उतोत इषवे नमः**
मन्त्र शिवोपासनाके हैं ।

शङ्ख-चक्र-गदा-कमलधारी श्रीविष्णुके उपास
कहलाते हैं । **'महस्ते विष्णो सुमतिं भजामहे'** इत्य
विष्णूपासनाके हैं ।

सौर सम्प्रदायकी छः शाखाएँ हैं—१–सू
सूर्यमूर्ति माननेवाली, २–ब्रह्माजीको सूर्य माननेवा
विष्णुजीको सूर्य माननेवाली, ४–शिवजीको सूर्य मा
५–त्रिमूर्तिको सूर्य माननेवाली, ६–सूर्यमूर्तिका मस्त
आदि अङ्गोंपर अङ्कन करनेवाली ।

गाणपतोंकी छः शाखाएँ हैं—१–महागणा
उपासिका, २–कुमारगणपतिकी उपासिका, ३–हेरम्ब
की उपासिका, ४–नवनीत-गणपतिकी उपासिका,
गणपतिकी उपासिका और ६–सन्तान-गणपतिकी उ

शाक्तोंकी दो शाखाएँ हैं—१–वाममार्ग ३
दक्षिणमार्ग ।

शैवोंकी चार शाखाएँ हैं—१–शैव, २-
३–कारुणिक-सिद्धान्ती और ४–कापालिक ।

वैष्णवोंकी चार शाखाएँ हैं, जो सम्प्रदाय-नाम
हैं—१. श्रीसम्प्रदाय, २. ब्रह्मसम्प्रदाय, ३. रुद्रसम्प्र
४. सनकसम्प्रदाय । श्रीसम्प्रदायकी उपशाखा है—
सम्प्रदाय और ब्रह्मसम्प्रदायकी उपशाखा है-
सम्प्रदाय । प्रधान चार सम्प्रदायोंके आचार्य क्रमशः

---

१ ऋग्वेद १ । ३५ । २ ... २ ऋग्वेद २ ।

मध्व, वल्लभ और निम्बार्क। रामानन्दने रामानन्दी चलाया और चैतन्य महाप्रभुसे गौड़ीय सम्प्रदाय

हिंदू निर्गुण-निराकार ब्रह्मको ही परम सत्ता समझते उपासनाके लिये सूर्य, गणपति, शक्ति, शिव, विष्णु- ना मायिक रूप मानकर स्वीकार करते हैं, वे 'स्मार्त ़लाते हैं।

१ योगमिति मन्यन्ते स्थिरामिन्द्रियधारणाम्' दे मन्त्रोंसे प्रतिपादित योगविद्याके अभ्यासी साधक और गी कहे जाते हैं। यह योगमार्ग कर्म-उपासना- मान ही आदृत रहा है। इससे भी पुनर्जन्मका ऱनेवाली कैवल्यदशाकी उपलब्धि होती है। नाथ- आदि योगमार्गके उपभेद हैं। नेति, धौति, वस्ति, पालभाति, त्राटक, यम, नियम, आसन, प्राणायाम, धारणा, ध्यान, समाधि—ये योगशास्त्रके पारिभाषिक और विशेष-विशेष क्रियाओंके बोधक हैं। प्रायः ू 'ध्यान' शब्दका अपनी धार्मिक भाषामें प्रयोग ।

ृणापथमें वैष्णवोंके भागवत-सम्प्रदायकी तीन हो गयीं—वारकरी सम्प्रदाय, रामदासी सम्प्रदाय त्त-सम्प्रदाय। भगवान् दत्तात्रेयसे दत्त-सम्प्रदाय हुआ और समर्थ स्वामी रामदासजीसे रामदासी ।

ीर निर्गुण-निराकारके उपासक थे। इनको माननेवाले थी हिंदू कहलाते हैं। ऐसे ही अन्य अनेक पन्थ ाकपन्थ, दादूपन्थ, लालदासी, सत्यनामी, बाबालाली, , शिवनारायणी, गरीबदासी, रामसनेही, अघोर- जिनमें मूर्तिपूजा नहीं होती, किंतु गुरुपूजाका विशेष ।

णवोंके कुछ अन्य उपसम्प्रदाय हैं—जैसे कि भी, हरिदासी, स्वामिनारायणी आदि।

ामत वा राधास्वामी पन्थ भी हिंदुओंमें प्रसिद्ध है। आगरेके राधास्वामी दयालुजी इसके प्रवर्तक थे। 'सुरत शब्दयोग' की बड़ी सरल युक्ति प्रकट कर द इस योगका अभ्यास सरल हो गया।

ब्रह्मविद्या-सभा अथवा थियॉसॉफिकल स अनुगामी बहुत-से हिंदू हैं। इस सभाके सिद्धान्तोंमें ज वाद, कर्मवाद, अवतारवाद, योगसाधना, गुरूपासना, जप, तपको स्थान मिला है। एनी बेसेंट आदि कई संस्कृतिके दृष्टिकोणसे हिंदू थे।

उपर्युक्त विवेचनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि—

( अ ) कर्मफलमें विश्वास।

( आ ) पुनर्जन्ममें श्रद्धा और

( इ ) मुक्तिमें आस्था।

—ये तीन बातें हिंदूधर्मके व्यापक रूपके लक्षण जा सकती हैं; किंतु शौचाचार, वेष-भूषाका भी क नहीं है। शिखा-सूत्र, मठ-मन्दिर, सभा-समिि उपवास, पर्व-उत्सव, दान-दक्षिणा, भजन-पूजन, कथ होम-यज्ञ, जप-तप, ध्यान-धारणा, सन्ध्या-स्वाध्याय हैं, जिन्हें प्रायः प्रत्येक हिंदू अपने-अपने सम्प्रदायवे करता है। ये सब साधनकोटिकी बातें हैं और इन परस्पर वैमनस्य कदापि नहीं करना चाहिये। छुटकारा पाकर चिरन्तन, शाश्वत, अविनाशी, परम लाभ ही जब हिंदूमात्रका ध्येय है, तब साधनामें मार्गमें बाधक क्यों हो? परस्पर स्नेहभावमें रहकर अ पन्थ या सम्प्रदायके अनुसार सभी हिंदू उन्नतिवे अग्रसर हो सकते हैं। अहिंसा, सत्य, अस्तेय, अपरिग्रहको सभीने अच्छा बताया है। प्रत्येक हि विचारमें ( पुनर्जन्म और मुक्तिके सम्बन्धमें ) वहाँ गायके प्रति श्रद्धाकी दृष्टिसे आचारमें भी स कदाचित् ही कोई हिंदू ऐसा हो, जो गोमाताको पू न देखता हो।

इस सिन्धुस्थान आर्यावर्तकी प्राचीन संस्कृ सभ्यताको पितृ-पुत्र-परम्परासे तथा गुरु-शिष्य- बनाये रखनेवाले सभी हिंदू परस्पर भ्रातृभावापन्न हैं

## हिंदुओंकी निर्वैरता

हिंदू अनुकूल आचरण करनेवाले तथा सबके प्रति दयालु होते हैं। उनका संसारमें किसीसे वैर

मर्पण कर देगी और केवल उपासनाकी एक पद्धति-
ह जायगी। उपासनाकी किसी भी पद्धतिसे भारतीय
ने कभी विरोध प्रकट नहीं किया; इसलिये आगे
ईसाई संस्कृति या तो स्वतः समाप्त हो जायगी या
उपासक भारतीय जीवनसे समरस होकर भारतीय
में घुल-मिल जायँगे, जैसा कि वे पहले थे; किंतु
संस्कृतिके साथ भारतीय संस्कृतिका संघर्ष अभी
हीं हुआ है। इस्लामके उपासकोंके दो स्वरूप हैं।
प मुसल्मानोंकी धर्मान्ध आक्रमक वृत्तिमें—उनके
प्रकट हुआ है, जो भारतमें आज भी जीवित एवं
है। इस स्वरूपके उपासकोंमें भारतमें आज भी
सभ्यता, भाषा, वेश-भूषा, वहाँके वीर और संत,
जीवन-प्रणाली, यहाँतक कि खाद्य पदार्थोंके लिये भी
समान है। वे उनसे स्फूर्ति लेते हैं; महमूद, चिंगेज,
अलाउद्दीन और औरंगजेबको वे अपने पूर्वज,
केन्द्र मानते हैं। उन्हींका-सा दृष्टिकोण रखते हैं और
गमें कायदे-आजम जिन्ना उनके आराध्य बन गये
वे अपने विजयके कालमें भारतीय संस्कृतिको समाप्त
तो भारतमें एकमेव इस्लाम संस्कृति ही व्याप्त हो
स्कृति-संघर्षका प्रश्न मिट जाता; परंतु उनके घोर
श्चात् भी विशाल एवं चिरञ्जीवी भारतीय संस्कृति
होकर निकल आयी। संघर्ष मिटनेका दूसरा मार्ग
कि इस्लाम-संस्कृतिके उपासक गत शताब्दियोंमें
र्णकर भारतीय जीवनसे समरसता प्राप्त कर लेते;
भी नहीं हुआ। इसीलिये आज भी वे भारतीय
अलग दिखायी देते हैं। इस पृथक्त्वका कारण
संस्कृतिमें सहिष्णुताका अभाव नहीं, किंतु उनके
जीवनमें घोर असहिष्णुता, मतान्धता और दूसरोंके
का भाव है। यह आज भी ज्यों-का-त्यों है और
ी भारतके विभाजन-कालमें एक अभूतपूर्व विभीषिका
कर चुका है। इस्लामका दूसरा किंतु ऊपरी स्वरूप
की एक पद्धति-विशेष। उपासनाकी पद्धतिसे विरोध
कारण भारतीय जीवन इस्लामकी उपासनाको स्थान
व तैयार रहा है और आज भी है। यह भारतीय
उदारता और सहिष्णुता है। कांग्रेसने हिंदू-मुस्लिम
जो प्रयत्न किया, वह यही समझकर कि मुसल्मान
विशिष्ट संस्कृतिका उपासक-मात्र है; किंतु उस

नहीं भूला था; इसलिये वह पास तो आया ही नहीं
चुनौतियाँ दीं और अपना अलग राज्य निर्माण कर
यदि आगामी कालमें भारतीय संस्कृति प्रभावशा
सकी तो आजके बचे-खुचे भारतके मुसल्मान अपने
स्वरूपको भूलनेका प्रयत्न करेंगे और उनका उपास
विकसित होकर कालान्तरमें भारतीय जीवनसे ए
सकेगा; और यदि भारतीय संस्कृति शक्ति-सम्पन्न एवं
नहीं बन सकी तो उनका आक्रमक स्वरूप आगे
अवसरकी खोज करता हुआ पुनः प्रकट हो जायगा

इस स्थानपर हमें यह नहीं भूलना चाहिये कि
बन्धनसे मुक्त होते ही भारतीय संस्कृतिके ऊपर ए
संस्कृतिके आक्रमणका प्रश्न उपस्थित हो गया है इ
है स्लाव संस्कृति। भौतिक सुखोपभोगके आधारपर
प्रणालीकी रचना इसकी विशेषता है; रूसमें ज
असहिष्णुता और घृणाके आधारपर यह अपना वि
रही है; देशका दारिद्र्य इसके पौधेको सींच रहा है
निर्माणके लिये ध्वंस और अराजकता उपस्थित कर
मार्ग है; आध्यात्मिक जीवन-प्रणालीका विनाश इसके
परिणाम है; आगामी संघर्ष निश्चित है—प्रतिफल
क्षमतापर अवलम्बित है।

भारतीय संस्कृति एक विशेष प्रकारका दृष्टिक
उदाहरणस्वरूप—जो अभारतीय संस्कृतियाँ है
विवाह एक समझौता है; किंतु भारतीय संस्कृतिमें
पवित्र धार्मिक संस्कार है। भारतीय संस्कृतिके अ
जो जीवन-प्रणाली निर्मित हुई है, उसकी प्रगति आध्या
की ओर, पूर्णत्वकी ओर, ईश्वरत्वकी ओर है। हमारे
लक्ष्य होता है ईश्वरको अपने कर्म समर्पण करते हुए
परम शान्तिकी प्राप्ति। सुखोपभोगके लिये भौतिक
जुटाना नहीं, अभ्युदयके लिये—ऐहिक जीवनमें
श्रेष्ठता प्राप्त करना; आशावाद लेकर सब प्रकारसे
सभ्यताका विकास करना; सुख, सौभाग्य, गौरव और स
बढ़ाते जाना—यह हमारा कार्य है। निःश्रेयसके
अभ्युदय-कालमें अर्जित सौभाग्य और सम्पत्तिका
व्यक्तिगत सुखके लिये न कर, उसे देशके लिये, स

ं साहसके साथ सामना करना, किंतु संसारकी समस्त लेयों तथा उपासनाकी पद्धतियोंके प्रति उदारता एवं ाका भाव रखना हमारा जीवन है। इसी आध्यात्मिक ( जीवन-प्रणालीका निर्माण करके ही संसारके अन्य देश भी शान्ति-लाभ कर सकेंगे, भौतिक आधारपर न हमारा दावा है।

इस भारतीय संस्कृतिका साक्षात्कार शुष्क तर्कोंसे मनन, अनुभूति और श्रद्धाके बलपर किया जा सकत

# भारतीय संस्कृतिकी व्यापकता

( लेखक—विद्यारत्न पं० श्रीविद्याधरजी शास्त्री, एम्० ए० )

निश्चित है कि संस्कृति किसी देशविशेषकी सीमा-त नहीं होती। निरन्तर प्रगतिशील मानवजीवन ौर मानवसमाजके जिन-जिन असंख्य प्रभावों और ' संस्कृत और प्रभावित होता रहता है, उन सबके ूहिक स्वरूपको ही आज हम संस्कृतिके नामसे करते हैं। ये संस्कार किसी एक निश्चित काल अथवा ; देशविशेषके नहीं होते। युगोंसे मानव अनवरत ौर अनवरत कर्मके व्यापारमें व्याप्टत रहता आया ा यह चिन्तन और इसके ये कर्म कभी प्राकृतिक ाभावित, कभी आन्तरिक प्रेरणासे प्रेरित एवं कभी के निवासियोंके पारस्परिक सम्पर्कसे सम्पन्न होते हैं। में भले, बुरे, सुन्दर और असुन्दर—सब तरहके काम हैं। प्रत्येक कामको ही हम संस्कृति नहीं कहते; कामोंकी किसी देशविशेषके समस्त समाजपर एक ' छाप लग जाती है, वह छाप ही अन्तमें उस देश स देशके निवासियोंकी एक पृथक् संस्कृति बन

तीय संस्कृति भी संस्कृतिके इस नियमसे रहित ारतके मानवने भी वही किया है, जो दूसरे देशोंके ने प्रारम्भिक अथवा परिपक्व चिन्तनके बाद करते है तो केवल यही है कि जहाँ किसीका चिन्तन गोंमें व्याप्त है, वहाँ किसीका अनुभव केवल कुछ ही सीमित रह जाता है। इसके अतिरिक्त मनुष्य ार्वत्र एक ही रूपमें प्रभावित नहीं होता। भारतीय यह विशेषता है कि इसने प्रकृति और मानवकी अनुभूत करनेका सबसे अधिक सौभाग्य प्राप्त यह महासागरों, महापर्वतों और महारण्योंके प्रत्येक

यहाँके आदि निवासियोंमें मानवसमाजके विभिन्न होनेवाले प्रायः समस्त धार्मिक, आर्थिक और रा परिवर्तनोंकी आवृत्तियोंका कोई पार दिखायी नहं इसके अकल्पनीय अतीतका यह वैचित्र्य है कि इसने इ घटनेवाली पुनरावृत्तियोंको एक बार नहीं, पर शत-देखा है। इसकी तपश्चर्या और इसकी नव-निर्माण-कोई मापदण्ड नहीं। आजके सैकड़ों-हजारों वर्ष पहले यहाँके महान् विचारक किसी बातको कहते हैं तो उ यही कहते हैं कि यह बात मुझसे पहले अनेक कह चुके हैं। गीतामें भगवान् श्रीकृष्ण कहते हैं—

एवं परम्पराप्राप्तमिमं राजर्षयो विदु

अर्जुनको जिस योगका उपदेश दिया जा रह नवीन नहीं अपितु परम्पराप्राप्त है। यदि यह ५०५० वर्ष पहलेकी है तो जिनके समयका आज निर्णय न कर सका, वे वेद भी इसके प्राचीन धर्मो करते हुए यही प्रतिपादित करते हैं—

तानि धर्माणि प्रथमान्यासन्।

संक्षेपमें कहनेका तात्पर्य यही है कि इसके सम्बन्धी ज्ञान-विज्ञानको किसी कालकी मर्यादामें नहीं किया जा सकता। भारतीय संस्कृति इस ज्ञान-विज्ञानकी ही देन है और अतएव इसमें पर त्रिकालव्यापी शाश्वत सिद्धान्तोंके दर्शन होते संस्कृति-प्रेमियोंका कर्तव्य है कि वे मूलविहीन केवल के नामपर अपने इस महान् अक्षुण्ण भण्डारकी अव कर इसके गुप्त रत्नोंको प्रकाशित करनेका प्रबल प्रय प्रतिदिन सवितासे नयी-नयी प्रेरणाके लिये प्रार्थना व भारत उनकी नवीनताका विरोधी नहीं, अपितु उसके

( लेखक—श्रीप्रेमसागरजी शास्त्री )

तके प्राचीन तपोनिष्ठ महर्षियोंने राष्ट्र एवं विश्वकी
सुस्थिर बनानेके लिये अपनी कुशाग्रमतिसे जो प्रयत्न
वह रचनाक्षेत्रमें महान् एवं प्रशस्यतम है। उन्होंने
त्मक पदार्थोंके अन्तःस्थलमें विद्यमान एक-
खोजकर उसके आधारपर मनुष्यकी वैयक्तिक तथा
रचना की, जिससे जायमान सभी विवाद और
त हो सकें—मानव-जीवनकी सर्वाङ्गीण उन्नति,
वनका मौलिक सुधार तथा उसका विशुद्ध और
हो सके।

क रचना—उन्होंने मनुष्यकी आयुके चार भाग
म भागात्मक ब्रह्मचर्य-जीवनमें अध्ययनादि कर्तव्य
की आयुका यही समय प्रारम्भिक उच्चशिक्षाका होता
ये उस समय 'सत्यं वद, धर्मं चर, मातृदेवो भव'
वशिक्षाएँ दी जाती थीं, जिनके अभावसे आज
त्र भ्रष्टाचार फैला हुआ है। अपने आपको
माननेवाले बड़े-बड़े नेतालोग भी इसी दिशामें
दन कर रहे हैं; किंतु उन प्रारम्भिक उच्च-
कारण वे लोग समाज और राष्ट्रके लिये सुयोग्य
र सच्चे सुधारक तथा पथप्रदर्शक सिद्ध होते थे।
विद्या समाप्तकर गृहस्थजीवनमें प्रवेश करते थे।
जीवनमें (जिसे लघु समाज-निर्माण कह सकते हैं)
अच्छी तरहसे उसका पालन करते थे। और
ा करते हुए समाजकी विविधोन्नतिमें सहायक होते
बाद अपनी आयुका तीसरा भाग वानप्रस्थ-जीवनमें
जाता था। सम्पूर्ण भार अपनी सन्तानको देकर
उन्नत्यर्थं ईश्वरोपासनामें तत्पर हो जाते थे।
चतुर्थ भागमें संन्यासजीवन लेकर संसारकी सर्व-
सक्तिको छोड़कर 'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म' इस
अनुसरण करते हुए मनुष्य-जीवनके चरम लक्ष्य
की खोज करते और उसकी अनन्ततामें प्रवाहित हो

वैयक्तिक रचना ही आश्रमव्यवस्था है। संक्षेपमें कहा
ा है कि इस वैयक्तिक रचनासे मनुष्य अपने चरम

उत्पन्न ही नहीं हो सकती। दूसरेकी वस्तुओंको
भी उन्हें भोगनेकी इच्छा होती है, यही कामना
पिशाची है। उन वस्तुओंकी प्राप्तिके लिये तथा उन
को स्थायी रखनेके लिये हमें अनेक दोष करने
यह कामनाका ही परिणाम है। अस्तु, उक्त दोषोंके
समाज और राष्ट्रकी स्थितिमें थोड़ा भी अन्तर
सकता। इसलिये वस्तुतः यह वैयक्तिक रचना मा
की सर्वाङ्गीण उन्नतिकी पराकाष्ठा एवं राष्ट्र और
मौलिक सुधार था।

सामाजिक रचना—सभी मनुष्योंको इस विशाल
पुरुषके अङ्ग-प्रत्यङ्ग समझकर वह समाज विशाल
भवनके रूपमें असंख्य झंझावातोंको झेलता हुआ
खड़ा रहे, अतः भारतीय महर्षियोंने मनुष्यकी प्रकृति
के आधारपर भागचतुष्टयरूप चार स्तम्भोंसे उसे
बना दिया, जिससे उसका कोई भी भाग विकृत न
यह एक प्राकृतिक नियम ( Natural Law
मानसिक या बौद्धिक उन्नतिमें सबका बराबर स्थान
सकता और सबकी प्रकृतिमें भी एकता नहीं दीख
अतः सभी मनुष्योंको एक ही कार्य न सौंपकर उ
उत्कर्षमें प्रवृत्त करनेके लिये तथा सामाजिक सुव्यवस
उनकी जन्मगत वृत्ति एवं मानसिक स्थित्यनुसार भि
कार्य ही उन्हें सौंपे जाने चाहिये। भारतीय महर्षियों
वर्ष पूर्व इस तथ्यको समझा और विशिष्ट एवं
समाजका निर्माण कर दिखाया। उन्होंने वेद-भगवा

**ब्राह्मणोऽस्य मुखमासीद्बाहू राजन्यः कृ**
**ऊरू तदस्य यद्वैश्यः पद्भ्यां शूद्रो अजाय**

—इस आज्ञाके अनुसार सबसे पहले बुद्धिश
मनुष्यों (ब्राह्मणों) का वर्ग रक्खा। यह वर्ग आजीवन
और ज्ञान-वितरणका कार्य करता था। समाज इसकी उ
प्रबन्ध करता था और यह इतनेमें ही सन्तुष्ट था।
विचार-शक्तिप्रधान तथा सामाजिक व्यवहारोंसे निरपे
कारण सामाजिक नियम बनानेकी पात्रता एवं क्षमता
अतः सामाजिक नियन्तृत्वका भार उन्हें सौंपा गय

ग्रासम्बन्धी कार्योंको वही वर्ग करता था। प्रथम
अपेक्षा यद्यपि इसमें त्यागभावना कम है, तो भी
ा धर्मकी भीरुतासे एवं ब्राह्मणनियन्तृत्वसे यह
र नहीं कर सकता था। तीसरा इच्छाशक्तिप्रधान
रक्खा गया। कृषि-गौरक्ष्य-वाणिज्य आदि कर्तव्य
गया। यह वर्ग अपने कर्तव्यद्वारा सारी प्रजाका
ता हुआ अपने व्यवसायको देश और विदेशमें
ा। गृहीत धनराशिको अपने पास रखता हुआ यह
कीय कोषाध्यक्षकी भाँति सामाजिक कोषाध्यक्ष
था और शूद्रोंका चौथा वर्ग शारीरिक श्रमसाध्य
करता था। शिल्पादि कलाएँ इसीके हाथमें थीं।

हैं भारतीय सामाजिक रचनाके चार भाग, जो
श्रित थे। इनमें ईर्ष्या और द्वेषके लिये स्थान ही
सबके तदीय मनोरचनाके आधारपर कर्तव्य निश्चित
हैं। समाज-सत्ता किसी व्यक्ति या दलके हाथमें नहीं
। एक वर्गके पास विधान ( Law ) बनानेकी
र शिक्षाविभाग है, तो दूसरेके पास राज्याधिकार
के पास कोष और उत्पादन या जीवन-निर्वाहके
( Means of Subsistence ), और चौथेके
शक्ति ( Labour Power ) और शिल्पादि कलाएँ
र्योंकी अधिकार-सत्तापर ब्राह्मणोंका, तथा दोनोंकी
ता-पूर्तिपर वैश्योंका अधिकार है। और तीनोंके
ूद्र हैं। इस प्रकार विभक्त होते हुए भी ये परस्पराश्रित
गये, जिससे किसी प्रकारका संघर्ष न हो सके।
न्योन्याश्रयभावको लक्ष्यमें रखकर वायुपुराणमें

—

ते ब्राह्मणा न स्युर्ज्ञानयोगवहाः सदा।
योर्लोकयोर्देवि स्थितिर्न स्यात्समासतः॥
निःक्षत्रियो लोको जगत्स्यादधरोत्तरम्।
ात्क्षत्रियैरेव जगद्भवति शाश्वतम्॥
त्र देवि वैश्याश्च लोकयात्राहिताः स्मृताः।
ा तानुपजीवन्ति प्रत्यक्षफलदा हि ते॥

... ... ...

श्च यदि ते न स्युः कर्मकर्ता न विद्यते।
पूर्वे शूद्रमूलाः सर्वे कर्मकराः स्मृताः॥

हमारी सामाजिक रचनासे सभी अपना-अपना कार्य
समाज और राष्ट्रके भव्य जीवनके लिये लाभकारी
ते थे। इस विषयमें विवाद नहीं कि
जिसके पूर्वज दीर्घकालसे जो कार्य करते आ रहे हों
रक्तमें भी तत्कार्यसम्बन्धी गुण अवश्य आयँगे। ः
वर्ग अपने कार्यको करता हुआ निश्चय ही अन्य वर्गों तथ
अपेक्षा स्वकार्यमें कुशल होकर समाज और राष्ट्रकी तत्स
उन्नतिमें विशिष्ट एवं महान् सहायक हो सकता है
लिये इस सामाजिक रचनाके आधारपर हमारा यह म
वृद्ध भारत-देश भूतकालमें ज्ञान-विद्या-बुद्धि-कला-वैभव
गुणोंमें कितना अग्रसर था—यह किसीसे छिपा नहीं

अब देखना यह है कि हमारी इस सामाजिक
कौन-सा सिद्धान्त मार्क्सवादके उपयोगी सिद्धान्तसे
मार्क्सवादका स्थूलरूपसे मौलिक सिद्धान्त यह है—

'प्रत्येक व्यक्ति कार्य करे और सबको उसकी आ
के अनुसार प्राप्त हो।'

हम यदि ज़रा गम्भीरतासे विचार करें तो
हो जायगा कि भारतीय सामाजिक रचनाके मूल
प्रकारका श्रमविभाग है। उसमें कार्यहीन कोई भ
समाजके ऊपर भाररूप नहीं हो सकता। अ
स्वकार्यको करते हैं, और आवश्यकतानुसार प्राप्त क
और जो यह संघर्ष हो रहा है—यथा एक
देना नहीं चाहता और दूसरा वर्ग सब कुछ लेना न
एवं धन, भोग और ऐश्वर्यमें आसक्त धनीव
दारिद्र्यपीडित एवं ईर्ष्योत्तेजित श्रमिकवर्ग मनुष्यता
कर राष्ट्रिय एवं सामाजिक जीवनको संकटपूर्ण बना
जिसका कि उपाय मार्क्सवादने सर्वविध सम्पत्तिका
करण सोचा है—उसका अन्त इसी सामाजिक र
सकता है। हमारी सामाजिक रचनामें धनीवर्गका क
प्रकार निश्चित किया गया है कि जो कुछ भी धन
प्राप्त करता है, उसके ऊपर उसका निजी स्वामि
अपितु वह समाजका है। समाजके लिये सर्ववि
न्यायोचित उत्पादन, उसका संग्रह और संवर्द्धन
कर्तव्य है। इस प्रकार धनीवर्गकी भाँति जब सभी व
अपने कर्तव्यपर आरूढ रहेंगे, तब वर्गसंघर्ष हो ही नह
और सभी वर्ग अपने-अपने कर्तव्यपर कैसे स्थित रहें
पीछे 'अन्योन्याश्रय' से बताया जा चुका है। अतः
हो गया कि इस विषयमें भारतीय सामाजिक रचन
विशालता और श्रेष्ठताके कारण मार्क्सवादसे कहीं
महत्त्व रखती है। एवं वह सर्वथा निर्दोष है।
वादकी सामाजिक रचनामें तो कई ऐसे भयानक

ो मनुष्यका पतन करके छोड़ते हैं। यथा—
प्रथम मार्क्सवादीय समाजरचना मनुष्यकी नैसर्गिक
ोरचनाके अनुसार नहीं है।
में मनुष्य-जीवनके चरम उद्देश्य ( भगवत्प्राप्ति ) की
र ध्यान ही नहीं रक्खा गया, जिससे यह मानव-
वनकी सर्वाङ्गीण उन्नतिका साधन तो होता ही
ीं वरं द्वेष, हिंसा, वैर आदिके सेवनसे उसे अवनत
देता है।
में वैयक्तिकी शासनसत्ताका सर्वथा अभाव है,
ससे मनुष्यके अन्तःकरणके स्वाभाविक दुष्ट भाव काम-
धादिकों तथा तदुत्पन्न दोषोंके नियन्त्रण तथा दूर
नेका कोई उपाय ही उसके पास नहीं रह जाता।
ापि निजी स्वामित्वको नष्टकर स्वार्थमूलक
ोंको दबानेका प्रयत्न किया गया है, तथापि उसके
ऐसा कोई प्रवर्तक हेतु नहीं बनाया, जिससे मनुष्य
आत्मविकासके लिये प्रयत्न करे, अथवा सम
स्वपरिश्रमकी पराकाष्ठा दिखला सके।

परंतु हमारी वैयक्तिक रचना इन सब दोषोंसे सर्व
है और राष्ट्रके वर्तमान एवं भावीजीवनका सर्ववि
करनेमें समर्थ है। इस सामाजिक रचनासे आधुनिक
कलह शान्त हो सकते हैं। सबको उचित काम औ
पारिश्रमिक ( Real Wages ) मिल सकता है।
अधिकारके साथ तत्तुल्य कर्तव्य ( Duty ) निश्चि
जा सकता है। और समाजके सभी वर्गोंका कार्य
( Division of Work ) होते हुए भी वे पूर्वोक्त
इस तरह परस्पराश्रित किये जा सकते हैं कि एव
दबानेका कभी अवसर ही न प्राप्त हो सके, प्रत्युत
और आदरके साथ रहनेके लिये विवश हों। इ
क्रमशः समाज, राष्ट्र एवं विश्वभरकी स्थिति सु
सकती है।



# संस्कृतिका अन्वेषण

न इतिहास, कला, साहित्य एवं समाजके आचार-
अन्वेषण पाश्चात्त्य सभ्यताकी एक महती विशेषता
स्वीकार करना ही होगा कि अन्वेषणकी यह प्रवृत्ति
देन है। प्राचीनताकी छान-बीनकी यह अभिनव
वर्तमान अनेक साधन यूरोपसे विस्तीर्ण हुए हैं
को इतना अधिक महत्त्व मिला है कि प्रत्येक राष्ट्र
यका एक बड़ा भाग इसपर व्यय करता है।
त चाहे प्राचीनताका इस प्रकार अन्वेषक न रहा
हम सदासे उसके विश्वासी और अनुगामी रहे हैं।
ये प्राचीनता केवल जिज्ञासाकी वस्तु नहीं, वह
राध्य है। सनातन-शाश्वत धर्म एवं आदि संस्कृति
ो नित्य आदर्श रही है। अवश्य ही मध्यकी
की रक्षा तथा उनका अन्वेषण भारतको प्रिय नहीं
जिस जातिका लक्ष्य भौतिकताके ठीक प्रतिकूल
ता हो, वह बाह्य विकृतियोंकी छान-बीनमें लग भी
ती।
तक गवेषणाका सम्बन्ध है, वह सदा ज्ञानदायिनी
है। यूरोपकी इस प्रवृत्तिकी प्रशंसा करनी पड़ेगी।
यह प्रवृत्ति [illegible]
सङ्केत तो अवश्य ही करेगी। यूरोपमें, विकासवादकी
इंग्लैंडमें ही इस प्रकारके विशुद्ध अन्वेषक हैं
वैज्ञानिकोंने विकासवादका थोथा सिद्धान्त अस्वीकार
है और स्वीकार कर लिया है कि 'डार्विनका सि
बिल्कुल असत्य और विज्ञानके विरुद्ध है' ( प्रोफेसर
वैटसन)। सायन्स इस बातका स्पष्ट साक्षी है कि 'मनुष
दशासे उन्नत दशाकी ओर चलनेके स्थानमें उलटा उ
ओर जा रहा है। मनुष्यकी आरम्भिक दशा उ
(सिडनी कालेट)। 'आदि सृष्टि अमैथुनी होती है
अमैथुनी सृष्टिमें उत्तम और सुडौल शरीर
( जस्टिस टी० एल्० स्टैंज )।

'चेतनके प्रभावके बिना जड़ पदार्थोंमें चेतना
नहीं सकती, विज्ञानका यह नियम मुझे पृथ्वीके उ
नियमकी भाँति ही अटल प्रतीत होता है।'*

---

* *The Development of Creation on the*
**p. 17.**

**Dead matter cannot become living coming under the influence of matter pı living. This seems to me as sure a teac**

स्वीकार कर लेनेपर भी यूरोपीय वैज्ञानिकों तथा
की स्वदेश एवं स्वसंस्कृतिकी परिस्थिति यह है कि
ासे सभ्य हुए हैं। मनुष्यकी मूल-उत्पत्तिके स्थानसे
नेपर वे वहाँकी शिक्षासे भी वञ्चित हुए। काल-
नका ज्ञान लुप्त हो गया। वे असभ्य हो गये। धीरे-
ं जब वे अपनेसे अधिक सभ्य जातियोंके सम्पर्कमें
ब उनकी सभ्यता एवं ज्ञानका विकास हुआ। फलतः
तिहास विकासवादका इतिहास है। थोड़े-से अत्यल्प
रुषोंको छोड़कर मनुष्यका अहङ्कार स्वभावतः उसे
स्वीकार करने देता कि कभी वह किसीसे किसी
हीन रहा है और उसने दूसरोंसे कुछ सीखा है।
अन्वेषक भी इसी वृत्तिसे विवश होकर स्वतः
समर्थन करते हैं। उनमें जो साहसी और तटस्थ
ने आदि पूर्ण संस्कृतिका सिद्धान्त स्वीकार किया है,
न अन्वेषण-प्रणालीको सर्वथा भ्रान्त घोषित कर

ात्त्य शिक्षाके प्रभावसे भारतीय अन्वेषकोंमें दो भाग
। एक भाग तो विकासवादकी भावना लेकर चलता
नके प्रत्येक क्षेत्रमें विकास हुआ। साहित्य, चित्रकला,
, समाज-व्यवस्था, धर्मभावना प्रभृति समस्त क्षेत्रोंमें
क्रमशः उन्नति की। अधिकांश आलोचक—चाहे वे
हों, साहित्यिक हों, पुरातत्त्वके हों या दूसरे किसी
—जो भी पाश्चात्त्य शिक्षाके प्रभावसे प्रभावित हैं, वे
उसी पुरानी भावनाके समर्थक हैं। वे नहीं देखते
के उच्च वैज्ञानिक उसे दो सदी ( वैज्ञानिक सदी )
क भ्रमपूर्ण कल्पना कहते हैं और भारतके सम्बन्धमें,
का निरन्तर ह्रास हुआ है, जहाँ संस्कृतिकी परम्परा
ादिकालसे अनवच्छिन्न है, यह सिद्धान्त सर्वथा
।

ासवादकी यह भावना भारतमें अत्यन्त व्यापक है।
नी शिक्षा-संस्थाओंके पाठ्य ग्रन्थ इसी भावनासे
हैं। फलतः नवीन शिक्षित समुदाय भी इसी
साँचेमें ढलता जा रहा है। उपनिषदोंका महान्
सूत्रग्रन्थोंका अलौकिक दर्शनशास्त्र, आचार्योंकी
प्रतिभा, साहित्यमें कालिदास, सूर, तुलसी, विहारीके
दुर्लभप्राय प्रतिभा, प्राचीन मूर्ति एवं चित्रकलाकी
ामा—इस प्रकार प्रत्येक क्षेत्रमें प्रत्यक्ष ह्रास देखकर
ार करके भी यह वर्ग अस्पष्ट, भ्रमपूर्ण, जटिल

समाजकी अध्ययनकी प्रवृत्ति घटती जा रही है
स्वास्थ्य, शरीर, कला—सबमें दुर्बलता, अपूर्णता
है। इसी अपूर्णताको, उच्छृङ्खलताको, ह्रासको आज
का नाम दिया जाता है। बच्चोंके-से स्थूल एवं तथ्यहीं
पुरातनका परिहास किया जाता है और माना जात
हमारा विकास हो रहा है।

विकासवादके प्रभावका मूल पाश्चात्त्य शिक्षा ए
है। जिन विद्वानोंमें भारतीयताका गर्व एवं उसके प्रति
है, वे भी इस पाश्चात्त्य शिक्षासे भ्रमग्रस्त हुए
विद्वानोंका एक बहुत श्रेष्ठ, ख्यात एवं सम्मानित व
यह तो स्वीकार करता है कि हमारे शास्त्र, ऋषिप्रणी
श्रेष्ठ एवं भ्रमहीन हैं, किंतु वह श्रेष्ठताकी धारणा
जगत्से लेता है। फलतः जो बातें, जो ज्ञान, जो
पाश्चात्त्य जगत्में श्रेष्ठ मानी जाती हैं, उनके विषयमें वह
'हमारे यहाँ ये बातें पहलेसे हैं।' शास्त्रोंके अद्
करके वह उन्हें सिद्ध करता है। जो बातें, नियम
पाश्चात्त्य जगत् हीन मानता है, वे यदि हमारे ग्रन्थों
इस वर्गके अनुसार 'वे अंश पीछेसे मिलाये हुए प्रक्षि
हैं, मध्यकालकी विकृतियाँ हैं।' इस प्रकार यह
आदर्श तो पाश्चात्त्य सभ्यताको ही मानता है।

इस वर्गमें संस्कृतके बड़े-बड़े प्रसिद्ध विद्वान् है
यह है कि जिन्होंने पहले पाश्चात्त्य शिक्षा प्राप्त की
धारणा उसके अनुसार बन गयी। प्रारम्भिक शिक्षा
अपक्व बुद्धिको अपने साँचेमें ढालती है। अतः उन
पाश्चात्त्य-विचारप्रधान हो गयी। इसीलिये प्रारम्भिक
अपनी भाषामें अपनी संस्कृतिके अनुरूप आवश्य
है। बुद्धि पक्व होनेपर विदेशीय शिक्षा ज्ञानवर्द्धनक
हो सकती है, परंतु प्रारम्भमें तो वह भ्रम ही
करती है।

पाश्चात्त्य शिक्षाके प्रभावसे जो भारतीय विद्वाने
पाश्चात्त्य धारणाओंको अपने यहाँके ग्रन्थोंमें सिद्ध
प्रयत्न करता है, वह चाहे जितना उच्च बौद्धिक वर्ग हो
यह अहङ्कारकी प्रेरणासे ही है। अहङ्कार ही व्यक्तिक
करता है कि अपनेमें वह सभी गुणोंका आरोप
दोषोंके लिये दूसरोंको दोषी ठहराये। 'हमारे यहाँ अ
नहीं थी!' पाश्चात्त्य दृष्टिमें सभ्य बननेके लिये
मनमाना अर्थ करके यह सिद्ध करनेकी अपेक्षा 'अ

श्रेष्ठ है तो उसे स्वीकार करना चाहिये; परंतु बात उलटी है। 'हमारे यहाँ अस्पृश्यता थी और वह हिये। वह श्रेष्ठ है।' उसके मर्मको न समझकर सभ्यताने उसे बुरा माना। पाश्चात्त्य प्रभावसे हम छाईको बुराई मान लें और तब कहें कि यह हमारे ां थी, यह कोई बुद्धिमानी नहीं है। अस्पृश्यताकी तिभेद, मूर्तिपूजा, देववाद, अवतारवाद, श्राद्धादि एवं सिद्धान्त भी हैं, जो सत्य हैं, शाश्वत हैं। शास्त्रोंको अस्वीकार करनेवाला 'प्रगतिवादी' वर्ग स्त्रोंसे पाश्चात्त्य मान्यता सिद्ध करनेवाला 'बुद्धिवादी' नों ही उस अन्वेषणकी प्रणालीसे प्रभावित हैं, जो वैज्ञानिकोंने अपनायी है। भूमिमें खोदनेपर मिली तें, मूर्तियाँ, सिक्के तथा दूसरे पदार्थ, प्राचीन दानोंमें पत्थरोंमें प्राप्त सैकड़ों वर्ष पुराने जन्तुओंके अवशेष, मरुस्थल या हिमप्रान्तमें मिले सुरक्षित पिरामिडों एवं कबरोंकी सामग्रियाँ, यही सब वैज्ञानके अन्वेषणके साधन हैं। इन्हींके आधारपर ां एवं सभ्यताओंका इतिहास निर्धारित किया जाता है।

कासवाद' पर विचार करते समय इन साधनोंकी र विस्तारसे विचार किया जा सकता है। सभी यह स्वीकार के सम्पूर्ण पृथ्वी एक अनिश्चित गहराईतक कभी ी जा सकेगी। इस समय जितना भाग खोदा या सका है, वह उस भागका एक सहस्रवाँ भाग भी तका खोदा जाना अत्यावश्यक जान पड़ता है। अनेक ा बार-बार मिलते हैं, जो पुराने स्थिर किये नियमों- सिद्ध कर देते हैं। इस प्रकार अभीतक ऐसा कोई र्धारित नहीं हुआ, जिसके सम्बन्धमें यह आशा की के वह निरपवाद रहेगा। अन्वेषणसे प्राप्त सामग्री ाल्प और अपूर्ण है, यह इससे समझा जा सकता है।

लीजिये कि पृथ्वीका वह भाग जिसे खोदा जा और पुरातत्त्व-विभाग जिसका खोदना आवश्यक कुछ सौ शताब्दियोंमें खोद लिया गया। क्या तब समस्त प्रमाण उपलब्ध हो जायँगे? पहली बात नगरों, वनों, खेतों, पर्वतों और समुद्रोंके नीचे तब ा अधिक भाग अज्ञात रहेगा। वहाँ कुछ नहीं है, से कहा जा सकता है। दूसरी बात यह कि भूमिका बराबर धूल, मिट्टीसे ढकता है। इसीसे प्राचीन

प्राचीन होकर सड़ती हैं। लकड़ी, कपड़ा, कागज शीघ्र सड़ता है; पर पत्थर, लोहा तथा दूसरी धातु परिवर्तन होते हैं। हम आशा नहीं कर सकते कि भू दस-बीस-लाख वर्ष पुरानी कोई वस्तु पा सकेंगे, पृथ्वीको रेडियमने अरबों वर्ष पुरानी बता दी है। ऊपरी स्तर जैसे-जैसे बढ़ते जाते हैं, वैसे-वैसे ही न वस्तुओंपर दबाव बढ़ता जाता है। बहुत नीचे पृथ्व टूटकर एकाकार हो गये हैं। वहाँ किसी पदार्थका सम्भव नहीं। यदि वहाँ कुछ रहा हो तो वह भूमिसे हो गया। इस प्रकार उपलब्ध सामग्री एक निश्चित पीछेकी हो नहीं सकती। इस सामग्रीमें भी का अधिक लंबा होगा, पदार्थ उतने सड़े, दुर्बल होंगे पदार्थ मिलेंगे, जो सड़नेसे बच रहे। यदि हमें प्राच के वस्त्र और कागज नहीं मिलते तो इसका अर्थ कि वे थे ही नहीं—उस समय केवल पाषाण या उपयोग होता था। ये 'पाषाणयुग' तथा 'धातुयु काल्पनिक हैं। उस समयके काष्ठको पानेकी हम अ कर सकते हैं।

जो पदार्थ हमें खोदनेसे मिले हैं या मिलते हैं किसी समयके सचमुच प्रतीक हो सकते हैं? विचारणीय विषय है। ऐसा तो कोई स्थान अभी क नहीं है, जहाँ खोदनेपर केवल पत्थर या केवल सामग्री मिली हो। सभी सामग्रियाँ कुछ-न-कुछ मि मिलती हैं। आज साधुओंकी रहन-सहन, गरीबोंक सहन, विद्वानों और सम्पत्तिशालियोंकी रहन-सहन क है? क्या एक भीलोंके ग्राम और नगरमें समान सामग्र है? क्या भारतके विभिन्न प्रान्तोंमें ही अन्तर नहीं

कल्पना कीजिये कि कोई पुरानी समाधि खोद वह साधुकी, बौद्ध भिक्षुओंकी हो तो वहाँ मिट्ट साधारण पाषाणके बर्तन तथा कुल मिट्टी, पत्थर या की बहुत सामान्य वस्तुएँ निकलेंगी। क्या इसका होगा कि उस समय लोग कारीगरी नहीं जानते थे? खोदनेपर टाटानगरकी भाँति कोई औद्योगिक न तो यह परिणाम निकलेगा कि उस समय सारे संसार लोहा ही प्राप्त था?

आज जहाँ भी खोदनेका काम होता है, यह कोई साधन नहीं रहता कि उस समयके समाजमें

विशिष्ट सामग्रियोंसे उस समयके पूरे मानव-समाजकी करते हैं। यह कल्पना वैसी ही है, जैसे कोई उजड़े छोटे ग्रामकी दीवालों तथा खपरैलके टुकड़ोंको पूरे देशकी संस्कृतिका वर्णन करने लगे।

इ प्रकार आधुनिक अन्वेषणके सब आधार अपूर्ण और पूर्ण हैं। अत्यल्प, सन्दिग्ध प्रमाणोंपर किये हुए कोरे तथ्यहीन अनुमान ही हैं। ऐसे अनुमानोंने को बहुत भ्रमपूर्ण कर दिया है। विकासवादकी धारणा उस भ्रमको और भी जटिल बनाती है। यद्यपि संग्रहालयोंके अध्यक्ष अब स्वीकार करने लगे हैं कि संग्रहालयोंमें ऐसा कुछ नहीं, जो विकासकी धारणाको , फिर भी पाश्चात्त्य शिक्षाके प्रभावसे प्रभावित विद्वान् धूरे प्रमाणोंके अतिरिक्त और कोई आधार अपने का न पाकर उसी अन्धकारमें भटक रहे हैं।

न्वेषणकी पाश्चात्त्य प्रणाली उसके भौतिकवादपर निर्भर मान लिया गया है कि पदार्थोंका स्थूल रूप सत्य है। पदार्थोंको पृथ्वीके भीतर गड़ा हुआ या आकाशमें रूपमें किसी-न-किसी रूपमें मिलना ही चाहिये। जो कुछ पृथ्वीमें मिलता है, उसी कंकालके आधारपर का काल्पनिक चित्र बनाया जाता है।

दू-संस्कृतिके अन्वेषणमें ये कंकड़-पत्थरोंके प्रमाण ी प्रकार प्रमाणकोटिमें लेने योग्य सिद्ध ही नहीं होते। स्कृतिकी परम्परा इतनी प्राचीन है कि उसकी प्राचीनता-त्का कोई पदार्थ अपने रूपमें बना रहेगा, ऐसी नहीं की जा सकती। कालकृत इस दीर्घताकी बाधाके क दूसरी बाधा सिद्धान्तकी है। भारतीय दर्शनोंके तोंमें पदार्थोंकी व्यक्त सत्ताको अमान्य किया गया है। एवं उसके पदार्थोंका आविर्भाव तथा तिरोभाव दर्शनको मान्य है। जब पदार्थकी स्थूल सत्ता ही ब स्थूल पदार्थके प्राचीन चिह्न मिलने कैसे सम्भव हैं।

थूल पदार्थोंके आधारपर हिंदू-संस्कृतिके अन्वेषण करने-कठिनाइयाँ तो द्वापरके अन्त और आजकी स्थितिके यमें ही इतनी बढ़ जाती हैं कि वे कोई ठीक समाधान र पाते। द्वापरके अन्तको पाँच सहस्रसे कुछ ही वर्ष हुए हैं। महाभारतका युद्ध द्वापरके अन्तमें हुआ हाभारत तथा पुराणोंके वर्णनोंका आजकी सामाजिक, सेक, भौगोलिक, सभी बातोंसे सामञ्जस्य नहीं होता।

इन तीन सहस्र वर्षोंका विवरण विश्वस्तरूपसे प्रा जाता है। पाँच सहस्रसे तीन सहस्रके मध्यके दो सहर ऐसी कौन-सी महान् घटना विश्वमें हुई, जिसने समस्त भूगोल एवं इतिहास-क्रमको भंग कर दिया—इस पता नहीं।

महाभारतके वर्णनके अनुसार भारतका उस समयं भूमण्डलके देशोंसे सम्बन्ध था। पृथ्वीके वर्तमान सभी भाषा, आचार, कलाकृति आदिमें ऐसे अंश पर्याप्त हैं, उ भारतसे सम्बन्ध सूचित करते हैं। यह सम्बन्ध क टूट गया, इतिहास इसे बतानेमें असमर्थ है। इस भारतीय रथों, दिव्यास्त्रों आदिका लोप भी एक सम

सर्पके मस्तककी मणि, गजमुक्ता, स्वयं प्रका —इन सबका वर्णन इतने विस्तारसे प्राचीन शास्त्रोंमें है। केवल कवि-कल्पना नहीं कहा जा सकता। इसके भी सत्य है कि आज संसारमें ऐसा कोई रत्न या म जो अन्धकारमें थोड़ा भी प्रकाश कर सके। वह केवल से अपनी स्थितिमात्र सूचित कर दे, यही पर्याप्त है कहीं कोई सर्पके सिरका मणि नहीं और न कहीं मस्तकसे निकला मोती ही उपलब्ध है।

भारतमें जिस अपार ऐश्वर्य एवं सम्पत्तिका व है, क्या सब काल्पनिक है? स्फटिकके भवन, स्वर्ण नगर-जैसे यज्ञ-मण्डप, रत्नोंकी राशियाँ, क्या हुई सब का पाश्चात्त्य सभ्यतामें दीक्षित अन्वेषक तो कह देग सब कवियोंके स्वप्नकी बातें हैं। क्योंकि पदार्थोंकी स्वीकार कर लेनेपर उसके लिये दूसरा कोई मार्ग रह नहं

भारतीय शास्त्र इस सम्बन्धमें मौन नहीं हैं। हैं कि विश्वमें कोई महान् घटना हुई हो या न पदार्थोंका तिरोभाव होना तो सहज ही है। पदार्थों सत्ता केवल भ्रान्ति है। सभी पदार्थोंके अधिदेवता पृथ्वीपर किसी पदार्थको पानेके योग्य अधिकारी जाते, तब वह पदार्थ तिरोहित हो जाता है। जब फिर उत्पन्न होंगे, तब व्यक्त हो जायगा। वह भूमि या समु में छिप नहीं जाता। स्थूल जगत्से ही लुप्त हो यही बात कला, विद्या और दूसरे दिव्यास्त्रादि साध शास्त्रोंके सम्बन्धमें कही गयी है। पदार्थ जब तिरे गया, तब पृथ्वी खोदने या समुद्र छाननेसे उसका लगेगा।

। इसीसे वस्तुका अन्वेषण, उसका हिसाब वहाँ
। वहाँ भूमिसे मिले पदार्थ इतिहासके आधार माने
ातों, घरों, दूकानों, गोदामोंमें चूहे, कीड़ों तथा
भोजनका हिसाब किया गया। इस हानिसे बचनेके
के वधके उपाय किये गये। बराबर उन उपायोंका
। रहा है। भारतने पदार्थकी स्थूल सत्ता अस्वीकार
ार्थ भावरूप हैं। वे भाव-जगत्से हमारे अधिकारके
व्यक्त होते हैं। अतः यहाँका अन्वेषण पदार्थोंके
कंकालपर निर्भर नहीं। यहाँ दूसरे जीवोंसे ईर्षा
र न उनको मिटानेका प्रयत्न ही है। हिसाब चाहे
किंतु भारतीय शास्त्र कहते हैं, डरनेकी कोई बात
मारे भागकी उपलब्धि हमें होगी ही। चूहे, कीड़े,
ऽ अपना भाग लेते हैं। वे हमारा भाग नहीं ले सकते।

आजके मनुष्यका हृदय इतना संदिग्ध हो गया है
विश्वास नहीं कर पाता कि पक्षियोंके मनमाना खानेपर
उसके भागका फल रहेगा ही, चूहे उसके भंडारमें
नहीं सकते, रक्षाका पूरा प्रयत्न करके वह जितना
उतना सबको पूरी छूट देकर भी उसे मिलेगा।'
। प्रकार स्वतः-प्रकाश रत्नों, मणियों, दिव्यास्त्रों तथा
ाद्याओंके सम्बन्धमें भी उसे सन्देह हो गया है।
षयमें मनुष्य स्थूल गणित, स्थूल प्रमाण चाहता है।

क बार इन्द्रजाल करनेवाले भावरूप पदार्थका दर्शन
हैं। ऐसे महात्माओंके वर्णन हमें पढ़नेको मिलते
ो मानसिक पूजाके पदार्थ बाहर किसी कारणसे प्रकट
इन प्रकट पदार्थोंकी स्थूल सत्ता कहाँसे आयी?
ादार्थ भावकी प्रगाढ़तासे मूर्त ही तो हुए। इसी
ी पदार्थ सृष्टिकर्ताकी भावनाके ही मूर्तरूप हैं।
ीवोंके अधिकारके अनुरूप उनका आविर्भाव तथा
होता रहता है। महाराज पृथुके समयमें पृथ्वीने
ाद्योंको तिरोहित कर दिया था, यह बात पुराणोंमें
गयी है।

र्थ केवल तिरोहित ही हो जायँ, ऐसी बात नहीं।
र उनका स्वरूप इस प्रकार परिवर्तित हो जाता है
पहले रूपसे उनका कोई सम्बन्ध ही नहीं जान
इस परिवर्तनका कोई प्राकृतिक कारण देना या
यः शक्य नहीं होता। तीर्थोंमें स्फटिकशिला, रत्न-

कोयला हीरा बन सकता है, सेक्रीन बन सकत
पता नहीं क्या-क्या बन सकता है; किंतु ये परिवत
हैं, अतः हम इन्हें पहचान लेते हैं। किंतु राग
भय, हिंसा, घृणा आदि किसी रूपमें बदलता है
मनोवैज्ञानिक भी उसे कठिनाईसे ही विश्लेषित कर
भावरूप पदार्थोंमें जब भाव-जगत्से कोई परिवर्तन
हम स्थूल नियमोंसे उसे जान नहीं सकते। फल
पदार्थ एवं स्थूल सिद्धान्त प्राचीन इतिहास तथा
अन्वेषणमें सदा असमर्थ एवं भ्रामक रहते हैं। उनक
मानकर चलनेसे भ्रमकी ही वृद्धि होती है।

बिहार प्रान्तके माननीय गवर्नर श्रीमाधव श्री
महोदयने कहा है—'ईंट और ठीकरोंमें भारतीय इ
खोज हास्यास्पद है। वास्तविक भारतीय इतिहास
पुराणों और उपनिषदोंमें ही मिल सकता है।' वास्त
यही है। मनुष्यका ज्ञान एवं भाषा ही अपनी अन
परम्परा रखती है। संस्कृतिका ठीक रूप हम उन्हीं
कर सकते हैं।

मनुष्यके ज्ञानका साधारण सर्वमान्य नियम
वह कालक्रमसे विस्मृत होता जाता है। उसका ह्रा
है और निमित्तोंके द्वारा वह जाग्रत् होता है। ये नि
स्थानसे आते हैं, जहाँ ज्ञानका स्तर ऊँचा हो। इ
ज्ञान अपनी परम्परा बनाये रखता है। क्योंकि मान
विद्या, कला, संस्कृति—सब उसके ज्ञानपर निर्भर हैं,
अनुगामिनी हैं; अतः उनमें भी समष्टिरूपसे ह्रास ही ह

भाषाओंके सम्बन्धमें हम प्रत्यक्ष देखते हैं
भाषाएँ अपनी शक्तिके लिये अपनी मूल भाषापर निर्भ
हैं। दूसरे शब्दोंमें, वर्तमान भाषाओंसे उनकी मूल भ
अधिक शक्ति और क्षमता है। आज जिन्हें मूल
माना जाता है, वे भी एक भाषाकी विकृतियाँ मात्र हैं
भाषा एक ही है और वह संस्कृत है। इस प्रकार
इतिहास भी हमें ह्रासकी ही सूचना देता है।

मूलभाषा संस्कृत तथा उसमें सुरक्षित मूलज्ञान
हमें प्राप्त है। श्रुति, स्मृति, पुराणसे यह ज्ञान क्रमशः
ओर चला है। मूलतः इस बातको भली प्रकार ह
करके यदि मानवज्ञान एवं भाषाओंकी छान-बीन

संस्कृति, अपितु मिस्र, यूनान, बैबीलोनिया, चीन, , दक्षिण अफ्रिकादिकी सभी प्राचीन संस्कृतियोंका ेषण इसी पथसे सम्भव है; क्योंकि यह सिद्ध हो क विश्व-मानवकी आदि जन्मभूमि और आदिसंस्कृति

एक ही है। वह पुण्यभूमि भारत ही है, जहाँ पृथ्वीमें फैल गया और अपने साथ यहाँके संस्कारोंको काल एवं परिस्थितिके प्रभावसे वही संस्कार अनेक स के रूपमें व्यक्त हुए।



# देहतत्त्व-विज्ञान

( लेखक—प्रो० श्रीक्षेत्रलाल साहा, एम्० ए० )

के साथ देहका अति घनिष्ठ सम्बन्ध है। वह केवल म्भीर ही नहीं, रहस्यमय भी है। देहको ज्ञान ।, और जीव कोई ऐसा नहीं होता, जिसे कभी र्ग ही प्राप्त न हो। ऐसे जीवकी हम कल्पना भी सकते, जो सदाके लिये देहसम्पर्कसे हीन हो, जिसे रका स्पर्श न करना पड़े। देह-बद्ध और देह- ुक्त—दो प्रकारके जीव या पुरुष होते हैं। जीव ंश है—'**अंशो नानाव्यपदेशात्**' ( वेदान्तसूत्र ४२ )। गीतामें भी कहा है—

**वांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः।**

( १५ । ७ )

र्भावके पहले जीव ब्रह्मके अन्तर्गत रहता है, ह्म ही रहता है। जीवके आविर्भावके साथ-साथ है। देह नहीं तो जीव नहीं। जीवका अर्थ है वा त्यक्तदेह या देहमुक्त।

की उत्पत्तिके लिये देह आवश्यक है। ब्रह्मसे पृथक् ।-सहस्र जन्म-जरा-मरणके प्रवाहमें, परम्परा-क्रमसे देह धारण करके तथा उनका त्याग करके, सुख-दुःख, पाप-पुण्य तथा धर्म-ज्ञानसे अभिज्ञता जीवकी जीवनयात्रा सुर-नर-तिर्यक् आदि नाना ोटि-कोटि वर्ष व्याप्त होकर एक दिन अवसानको । है। जीव लौटकर पुनः परब्रह्ममें मिल जाता है। जीव ब्रह्मसे अलग होकर कभी नहीं रहता और रहना उसके लिये सम्भव ही है। तथापि वह इस त्रामें देश-देशान्तर, दिग्-दिगन्तर परिभ्रमण करते भिन्न होते हुए भी भिन्नवत् प्रतीत होता है। निश्चय ब अज्ञानवश होता है।

जो अविरत तीर्थयात्रा है ... ...

आवागमन है, अविरत यातायात हो रहा है, तब देहसे युक्त रहेगा—देहसे पृथक् नहीं होगा। दे जिस दिन टूट जायगा, उसी दिन इस दीर्घ व्यापारका अन्त हो जायगा। जीव मुक्त हो जायगा। प्राकृत देह है, त्रिगुणनिर्मित देह है, नश्वर शरी

**मघवन् मर्त्यं वा इदं शरीरमात्तं मृत्युन**

परंतु जीव जब मुक्त होकर अमृत बनता है, अशरीरी, अमूर्त्त नहीं हो जाता—गुणमय देहसे मु दिव्य देह, चिन्मय देहसे युक्त होता है। वही देह ि मय आत्माके चिदानन्दघन उपादानसे उत्पन्न हो इसीलिये आत्मसत्ता और देहसत्ता भिन्न नहीं होत ही सत्ताके दो विभाव होते हैं—आत्मा और देह अविनश्वर है और आत्मा सच्चिदानन्द, सत्यकाम सङ्कल्प है। श्रुतिमें कहा है—

**एवमेवैष सम्प्रसादोऽस्माच्छरीरात् समुत्थाय प रूपसम्पद्य स्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यते।**

मुक्त आत्मा अपने स्वतन्त्ररूपमें अभिनिष्पन्न अर्थात् प्रतिष्ठित होता है। वह वहाँ भ्रमण करता है करता है, हँसता है, अतएव देहविशिष्ट है ( छान्द १२ । ३ )। मुक्त होकर जीव ब्रह्ममें विलीन हो ऐसी कल्पना अद्वैतवादी करते हैं। हमारी बुद्धिके वेदान्तदर्शन अर्थात् बादरायणसूत्रोंमें ऐसी कोई बा निरञ्जन परम साम्यको प्राप्त होता है, ब्रह्मधाममें प्रवे है, नाम-रूपसे विमुक्त होकर परात्पर पुरुषको प्राप्त हो उपनिषद्गत वाक्य जीवके ब्रह्ममें विलीन होनेकी बात नह सहस्रशः कामनाएँ और वासनाएँ निवृत्त हो जाती हैं ब्रह्मके केवल अनुभवानन्द तथा सर्वसिद्धि-सम्पद्के प्राप्त होता है—इसी अर्थमें 'ब्रह्मनिर्वाण' और 'ब्रह्म

भावसाम्यके द्वारा विलीनप्राय हो जाता है ।
की दिव्यभावमें स्फुरणा होती है, कभी जाग्रद्वत्
स्वप्नवत्—इत्यादि बातें बादरायण मुनिने स्पष्ट
दी हैं' ( वे० सू० ४ । ४ । ८–१५ ) ।

अमृत और अविनश्वर है । जीवके नित्यत्वमें
घात नहीं होता । यह सारे शास्त्रोंका सिद्धान्त है ।
द्वानोंने इसे स्वीकृत किया है । यदि वह अरूप
र्त्त होकर ब्रह्ममें विलीन हो जाय तो उसका नित्यत्व
जायगा । अद्वैत ब्रह्मका नित्यत्व जीवके नित्यत्वको
र लेगा । जलबिन्दु सिन्धुमें मिलकर फिर जलबिन्दु
। अतएव निर्वाणको माननेपर जीवको नित्यतासे
पड़ेगा । वह अनित्य हो जायगा । निर्वाणका
केवल कल्पनामात्र है, यह बौद्ध सिद्धान्त है ।
ख्यने निन्दा की है—'अपवादमात्रमबुद्धानाम्' ।
के नित्यदेह, सिद्धदेह, दिव्यदेह रहती है । यही
का सिद्धान्त है ।

जीवोंके सिद्धदेह भिन्न-भिन्न होते हैं । किसी
की सिद्धिसे जीवकी मुक्ति होती है । सिद्धदेह
वके अनुसार होता है । उसी भावानुबन्धिरूपमें
फुरणा होती है । प्रत्येक जीव एक-एक सुन्दर,
तन्त्र भावमूर्ति होता है, अलग-अलग परम सुन्दर
होता है । श्रुतिने कहा है कि जीव परम पुरुषके
है । उनके प्राण-प्राणमें गुँथा है । जब बद्ध जीव
सखा है, तब मुक्त जीव तो निश्चय ही होगा ।
राकार अर्थात् अशरीरी नहीं होता । दिव्यदेह-
रुष या रमणीरूपमें अभिनिष्पन्न होकर अनन्त
राज्यमें निःशेष सुखसम्पद्का आस्वादन करते हुए
ास करनेकी योग्यता प्राप्त करनेके लिये ही जीव
नता है । परब्रह्मका यही उद्देश्य है, सृष्टिका यही
है, इसीके लिये लाखों-लाखों वर्ष जन्म और मरणके
दुर्दशाग्रस्त होना पड़ता है । लाखों कल्पोंके दुःख-शोक
जाते हैं चिद्देहमें अमृत-जीवनका प्रारम्भ होनेपर ।
जीवके चार देह हैं, तीन नहीं—( १ ) कारण-
कारण-शरीर, ( २ ) लिङ्ग-देह या लिङ्ग-शरीर,
ूक्ष्म-देह या सूक्ष्म-शरीर, ( ४ ) स्थूल-देह या स्थूल-
जीव इससे लिप्त होता है, इसीलिये इसे 'देह' कहते

अध्यात्मसाधनाके प्रभावसे यह देह क्रमशः क्षीण होकर
जाता है । इसी अर्थमें इसे 'शरीर' कहते हैं । आत्म
और जीव—एक ही तत्त्वके तीन नाम हैं । जीवके
वर्णन सुविशदरूपसे भागवतमें किया गया है—

> **अनादिरात्मा पुरुषो निर्गुणः प्रकृतेः पर**
> **प्रत्यग्धामा स्वयंज्योतिर्विश्वं येन समन्वित**
> ( ३ । २

यह निर्गुण, ज्योतिर्मय, अनादि आत्मा
प्रभावमें प्रवेश करता है । इस प्रकृति-प्रवेशका,
भीतर जानेके सम्बन्धका, इस व्यापारका अवलम्बन
पुरुष पुरुष होता है, स्वतन्त्र आत्मा बनता है,
है । अन्यथा जीव या पुरुष नामकी वस्तु कहीं नह
केवल ब्रह्म । इसी कारण जीव प्रकृति-प्रविष्ट होक
प्रकृतिके अधीन होकर स्वतन्त्र कब हुआ, स्वकर्मोंके
उत्तरदायित्व कब उसने ग्रहण किया—यह व
जानता । ब्रह्म भी नहीं जानता । परंतु फिर भ
विद्वान् भगवान् कपिलजीने स्वतः समाधिदृष्टिसे उ
की एक दिव्य भावमूर्ति अङ्कित की है । त्रिगुणमयी
त्रिगुण स्वभावके द्वारा त्रिगुणमय उपादानोंसे निर
नयी सृष्टि करती है—अत्यन्त विचित्र, अत्यन्त
ब्रह्मसागरसे फुल्ल-रञ्जित तरङ्गकी भाँति जाग्रत् है
ब्रह्मकी ही भावान्तररूपा उस सृष्टिकारिणी प्रकृति
देखकर प्रफुल्ल हो उठा, विमोहित हो गया, ज्ञान
उसने प्रकृतिको आत्मसमर्पण कर दिया ।

> **विलोक्य मुमुहे सद्यः स इह ज्ञानगूहर**
> ( श्रीमद्भा० ३ ।

समष्टि-पुरुष समष्टि-प्रकृतिका अवलम्बन करके
हिरण्यगर्भ और ईश्वर होते हैं, और व्यष्टि-पुरु
प्रकृतिका अवलम्बन करके विश्व, तैजस और
होते हैं ।

पुरुष अर्थात् जीवने प्रकृतिके भीतर प्रवेश कि
प्रकृतिके साथ सम्मिलित हुआ । इससे अव्यक्त
जो आद्य भावान्तर या रूपान्तर प्राप्त हुआ, अर्थात्
जिस रूपमें अभिव्यक्त होकर सृष्टिके आदिमें जीवको
दिया, वह रूप ही 'महत्तत्त्व' है । इसीके व्यष्टि-

। ( the primordial cause of the
evolution ) इसीका नाम शरीर है; क्योंकि यह
ो एक दिन शीर्ण होकर नष्ट हो जायगा। यही
ग्रते हृदयग्रन्थिः' । इसीका नाम 'आनन्दमय कोष'
के सत्त्वगुणकी प्रधानताके कारण इसमें आनन्दकी
। कोष इसलिये कहते हैं कि आधारपात्रके समान
। जीवनको धारण करता है । इसका एक नाम
है; क्योंकि जाग्रत्-स्वप्नादि अवस्थाएँ इसीमें
लीन होती हैं ।

ा है लिङ्ग-शरीर । पञ्च ज्ञानेन्द्रिय, पञ्च कर्मेन्द्रिय,
, पञ्च तन्मात्रांश तथा मन, बुद्धि, अहङ्कार—इन
क्ष्म समन्वय ( subtly incorporated ) ही
र कहलाता है । वस्तुतः यह तेईस अवयवों या
होता है । पञ्च प्राणोंको छोड़ दें अथवा पञ्च
ंका हिसाब न रक्खें तो इसके अठारह अङ्ग माने
। संसारी जीवके जीवन-यापनके लिये, उस
ाटिल और मिश्रित क्रिया-परम्पराके सम्पादनके लिये
। आश्चर्यमय ज्ञान-चैतन्य यन्त्र ( the wonder-
complex mechanism ) है, वही 'लिङ्ग-
हलाता है । गीतामें कहा है—

**: प्रकृतिस्थो हि भुङ्क्ते प्रकृतिजान् गुणान् ।**

। विज्ञान, वितर्क, विचारादिसे युक्त, सङ्कल्प, विकल्प,
संस्कार, स्मृति आदिसे सम्पन्न जिस दुर्गम दुर्ज्ञेय
ठकर मायाश्रित जीव सांसारिक जीवन यापन करता
ज्ञान, वैराग्य और ऐश्वर्यादि तथा इनके विपरीत
ज्ञान, अवैराग्य और अनैश्वर्यादिका साधन करता
प्रकोष्ठका नाम ही 'लिङ्ग-शरीर' है । इसको हम
ीर' कह सकते हैं । लिङ्ग-शरीर जीव-जीवनका स्वतः
विवरण-यन्त्र है तथा सर्ववृत्तान्तोंका आधार (an
orking automatic record machine)
ण मन-वाणी और शरीरसे, जाने अथवा अनजाने,
। अनिच्छासे जीवनमें जो कुछ किया जाता है, सोचा
ा अनुभूत होता है, सब कुछ लिङ्ग-शरीरके भीतर
ा है, लिपिबद्ध हो जाता है, अङ्कित और चित्रित
है । लोग जो चित्रगुप्तके हिसाबकी बात कहते हैं,
शरीर ही है । जन्मों-जन्मों संस्कार इस लिङ्ग-

है । कर्माशय, कर्मवासना, आशा-निराशा, अतीत, वर्त
भविष्यत्—सब-के-सब लिङ्ग-देहरूपी फलक ( तर
खुदे हुए रहते हैं । जन्म, जाति, स्वभाव, चरित्र, मा
रुचि, प्रवृत्ति—सबका निरूपण और निर्णय होता
शरीरके द्वारा । अङ्ग-अवयव, आकार-वर्ण आदि
रचना लिङ्ग-शरीर करता है । लिङ्गके शीर्षस्थान
बुद्धि-अहङ्कारके छायालोकके आसनपर बैठी है
निर्विकार पुरुषकी चञ्चल छायामूर्ति । उसीका 'पुरुष
परिचय दिया जाता है । पातञ्जलदर्शनमें कहा गय

**द्रष्टा दृशिमात्रः शुद्धोऽपि प्रत्ययानुपश्यः ।** ( २

जो प्रत्ययानुपश्य है, वही पुरुषाकारा बुद्धि अथव
पुरुष ( Reflection spirit ) है । यह यथा
नहीं है, छाया-पुरुष है । यह छाया-पुरुष लिङ्ग-शरीर
और मोहित हो रहा है । सारी क्रियाएँ प्रकृतिकी हैं
इसे न समझकर अपनेको कर्त्ता मानता है ।

**कर्मसु क्रियमाणेषु गुणैरात्मनि मन्यते**
( श्रीमद्भा० ३ । २

—यही प्रत्ययानुपश्य है ।

लिङ्ग-शरीर पुरुषकी अनादि भ्रान्ति और मोह
अवस्थित है । जीव-जीवन भी एक भ्रान्तिका प्रवाह
संसार एक विशाल विमोह है, चिरकालतक
भूल ( a long-lasting mistake ) है । जबत
भङ्ग नहीं होता, तबतक लिङ्ग-देहका पतन नहीं होत
भंगको ही दूसरे शब्दोंमें 'विवेकख्याति' या 'परमप्र
( the supreme understanding i
ing realization of the spirit's fr
from nature ) कहते हैं । इस मोहभङ्ग त
भङ्गके लिये लाखों-लाखों कल्प अतिवाहित हो स
फिर तीव्र संवेगसे अनन्य साधनाके फलस्वरूप एक ही
लिङ्ग-शरीरका पतन होकर मोक्ष प्राप्त हो सकता है
नाम अर्थपूर्ण है—**'लयं गच्छति, इति लिङ्गम्'**
शरीर कोटि-कल्पस्थायी होनेपर भी इसका ध्वंस
है । एक दिन यह छिन्न होगा ही । जितना ही दृढ़,
ही टिकाऊ ( tenacious ) हो—टूटेगा ही । यह 
नहीं है—इस बातको सदा याद रखनेके लिये ही 
इसका नाम रक्खा है 'लिङ्ग-शरीर' ।

क्तिविशिष्ट मनोमय कोष कामनाका केन्द्र है, सङ्कल्प
ाकल्पका साधक है। अनुभव ( perception and
ıg ), स्मृति और संस्कार आदिका आधार मन है।
' कोष क्रियाशक्तिशाली है। साधारणतः लोग 'मन' और
करण' शब्दोंसे जो समझते हैं, वह लिङ्ग-शरीर ही है।
रीरके भीतर तन्मात्राओंकी विशेष वृत्ति रहती है,
क्रिया-साधकता रहती है। मन-इन्द्रिय आदि करण-
निरवयव, अदेशव्यापी होकर भी जो तन्त्र-ग्रन्थि-बद्ध
state of cohesion ) रहती हैं, प्रायः अङ्गाङ्गि-
क्त रहती हैं—इसका कारण यही है कि ये
ओंका आधार लेकर रहती हैं, तन्मात्राओंमें लगी
। तन्मात्राएँ सूक्ष्म भूत ( original subtle
ial substances ) हैं। जिस प्रकार तन्मात्राएँ
मक हैं, इन्द्रिय-मन आदि भी उसी प्रकार त्रिगुणात्मक
द्रय, मन और बुद्धि स्वच्छ ( translucent )
चेदालोकको रश्मिके प्रतिबिम्बको ग्रहण कर सकते
भूत स्थूल और अस्वच्छ हैं, वे ग्रहण नहीं कर
तन्मात्राओंकी स्थिति दोनोंके मध्यमें है। इन्द्रिय
समान चित्-प्रतिबिम्बको ग्रहण नहीं कर सकतीं;
क्ष्म स्वभावके कारण इन्द्रियादिको स्थूल-देहके साथ,
हको मांसशोणितमय शरीरके साथ युक्त करनेकी
रखती हैं। तन्मात्राओंकी यह अत्यावश्यक वृत्ति
ction ) है।

सरा है सूक्ष्म-शरीर। यह लिङ्ग-शरीरके समान
क शरीर नहीं है, ज्ञान-करण अथवा अन्तःकरण-शक्ति
है; यह है सूक्ष्म पाञ्चभौतिक शरीर। रक्त और
शरीर जैसे भोग-शरीर होता है, उसी प्रकार सूक्ष्म
ी भोग-शरीर होता है। लिङ्ग-शरीरमें सुख-दुःखका
हीं होता। लिङ्ग-शरीर सुख-दुःखको नियन्त्रित करता
-दुःखका विधान करता है। मानसिक दुःखका कारण
हता है। परंतु भोग ( suffering ) सूक्ष्म देहमें
। स्वर्ग-नरकादिके सुख-सम्भोग, दुःख-दुर्दशा, ज्वाला-
—सबका अनुभव सूक्ष्म-देहमें होता है, मानस शरीरमें
ता।

त्युकालमें जीवात्मा देह छोड़कर मुक्त नहीं हो जाता।
साहित्यिक और दार्शनिक लोग जो यह समझते हैं
नेके बाद आत्मा अनन्तमें मिलकर आनन्त्य प्राप्त

अपने-अपने उपयुक्त लोकमें सुख-दुःखका भोग कर
चला जाता है। सूक्ष्म-देह स्थूल-देहके भीतर चि
रहता है, उसकी नयी सृष्टि नहीं होती। सूक्ष्म-शरी
'आतिवाहिक' शरीर है। इसी शरीरमें रहकर जीव ल
गमन करता है, उत्क्रमण करता है।

अभिनव दूसरा देह ग्रहण किया जाता है द
बाद, जब पुनः जन्म होता है तब—मृत्युकाल
मृत्युकालमें जीव सूक्ष्म-देहमें बद्ध होकर महायात्रा क

सांख्यकारिकामें इस सूक्ष्म-देहके विषयमें विशे
मिलता है। वहाँ इसका नाम 'विशेष' शरीर है।
शरीरके बिना लिङ्ग-शरीर टिक नहीं सकता, प्रति
हो सकता।

**चित्रं यथाश्रयमृते स्थाण्वादिभ्यो यथा विना छाया**
**तद्वद्विना विशेषैर्न तिष्ठति निराश्रयं लिङ्ग**

लिङ्ग-शरीर स्वयं निराश्रय है, सूक्ष्म-शरीर लिङ्
आश्रय है। सूक्ष्म-शरीरको अंग्रेजीमें astral bod
हैं। प्रेततत्त्व-विद्यामें इस विषयकी विशेष आल
जाती है।

नारकी पापात्माओंके सूक्ष्म-देहमें और म
स्वर्गलोकमें जानेवाले पुण्यात्माओंके सूक्ष्म-देहमें बहु
होता है। पापात्माओंके दुर्भोग-देह भूत-प्रेत-
कुत्सित आकारवाले वायुप्रधान देहके समान होते
प्रकारकी असहनीय यन्त्रणाओंके कारण उनकी बड़ी
मूर्ति होती है। दूसरी ओर—

**ते पुण्यमासाद्य सुरेन्द्रलोक-**
**मश्नन्ति दिव्यान् दिवि देवभोगा**

—जिनके विषयमें गीतामें यह बात कही
उनके देह होते हैं देवदेहके समान तेजस्
ज्योतिर्मय, सुन्दर और सुरम्य।

सूक्ष्म-देहका आकार स्थूल देहके अनुसार ही ह
इसके अनेक प्रमाण हैं। संसारमें इसके सैक
उदाहरण पाये गये हैं। सद्य ही लोकान्तर
आत्मीयजन नरलोकके आत्मीय जनोंको दिखलायी
हैं—इसके अनेकों वृत्तान्त सभी देशोंके ग्रन्थोंमें लि
जाते हैं। जिस रूपमें, जिस मूर्तिमें मनुष्य जी
मर्त्यलोकमें विचरण करते हैं, उसी रूपमें प्रेतलोग

-देह सङ्कोच-प्रसारशील होता है, उसका आकार होता है, उसमें घनत्व और कठिनत्व नहीं होता। स्थागामी होता है, स्थूल-देहके अन्तर्गत होकर धीरे-गे प्राप्त होता है। परंतु जिस प्रकार स्थूल-देह सारे नियमोंके अधीन रहता है और नैसर्गिक विधानके वृद्धिको प्राप्त होता है, सूक्ष्म-देह उन नियमोंके हीं होता—अग्नि-जल, शीत-उष्ण आदिके द्वारा ीं होता, क्षतिग्रस्त नहीं होता।

ा है स्थूल-देह। यही देह सांसारिक जीवनके षय-व्यापार और व्यवहारका क्षेत्र है। साक्षात् रकी क्रियाओंके चलानेवाले यन्त्र इसी देहके हैं। दर्शन, श्रवण, घ्राण, आस्वादन आदि साधक चक्षु, कर्ण, नासिका, जिह्वा आदि इन्द्रियोंसे क, ग्रीवा, वक्षःस्थल, उदर, बाहु, हस्त, जङ्घा ादिसे युक्त विचित्र अस्थि-संस्थानके अवलम्बनसे या गया नाना प्रकारके अवयवोंसे युक्त देह ही नकी भित्तिभूमि है। नाना प्रकारकी वृत्ति-प्रणालीसे ह मानव-शरीर है। श्वास-प्रश्वास-प्रणाली, रक्त-गाली, शक्ति-सञ्चरण-प्रणाली, स्नायुजालके द्वारा स्वकी वेदनाकी अनुभव-प्रणाली, परिपाक-प्रणाली, ण-प्रणाली—इत्यादि प्रणालियोंको लेकर यह ेह-यन्त्र बना है। मस्तकमें भाग-भागमें मस्तिष्क-क्षःस्थलमें हृत्पिण्ड, फुफ्फुस, पञ्जरास्थि-विधान, यकृत् आदि हैं, इसके पश्चात् जननेंद्रिय है। भण्डारमें छोटे-छोटे यन्त्रोंका अन्त नहीं है। ं, मांस, रक्त, मेद, अस्थि, मज्जा, शुक्र—ये आठ हमें हैं।

शरीरको लेकर मनुष्य व्यापृत है, व्यस्त और ो रहा है। हृदय-मन, आत्मस्वरूप, विवेक-विचार ान—मनुष्य सबको भूल जाता है इस देहके महा-ङ्कर। वह देहको ही सर्वस्व मान लेता है, इतर भावोंसे युक्त हो जाता है। ज्ञान-विज्ञानमें भी ी हो जाता है, देह-सुखका अन्वेषण करता रहता तिरिक्त किसी सूक्ष्म तत्त्व, आत्मा आदि किसीको हीं करता। 'शरीरमाद्यं खलु धर्मसाधनम्'—इस ल जाता है। शरीर धर्मसाधनका, परम पुरुषार्थके प्रधान उपाय है—यह ज्ञान उसको नहीं रहता। आदिसे रहित देह-सुखके अनुभव-प्रवाहमें बहता

**श्रोत्रादीनीन्द्रियाण्यन्ये संयमाग्निषु जुह्वति**

—इत्यादि प्रदीप्त उपदेशोंको वह तुच्छ सम सुख-लालसामें उन्मत्त हो जाता है। देह व्याधिग्रस्त विकल हो जाता है, सड़ने, गिरने और गलने लगत भी उसे चेत नहीं होता कि सुख आत्माकी वस्तु है नहीं। योगशास्त्रविद् ऋषि कहते हैं—

**मांसास्थिस्नायुमज्जादिनिर्मितं भोगमन्दिरः**
**केवलं दुःखभोगाय स्नायुसन्ततिगुम्फितम्**

सुख-कामनामें उन्मत्त मनुष्य इस दिव्यवाणीको पाता। देहमें ही आत्मसमर्पण करके अधःपतनको प्र है, अन्धकूपमें निमज्जित होता है—

**असुर्या नाम ते लोका अन्धेन तमसाऽऽवृता**
**तांस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जना**

देहात्मवादी लोग आत्मघाती होते हैं, वे निः नरकगामी होते हैं।

अस्थि, मांस, शोणित, स्नायु और पेशियोंसे यह शरीर प्रायः सम्पूर्णरूपेण तामसिक है। इ प्राण-स्पन्दनक्रिया है, उसमें रजोगुण काम करता आच्छन्न, लुप्त है। इस संघातमय तमःपुञ्जभूत स गम्भीर और घने तमोराशिके अन्तस्तलमें एक अपूर्व ज्योतिर्मूर्तिमय राज्य है। संसारके किसी देशकी ध विज्ञान या दर्शनसम्बन्धी कोई विद्या-बुद्धि इस नि घन तमोराशिको भेदकर उस दिव्य ज्योतिका प पा सकी है। उसकी कल्पना भी किसी ज्ञानी-वि दार्शनिकने नहीं की, इसका स्वप्न भी नहीं देखा स्वर्गसे भी समुज्ज्वल सम्पद्-राशिका आविष्कार भारतके योगी, ऋषि और मुनियोंने—अध्यात्म-वि शक्तिसाधनसिद्ध तान्त्रिकोंने। भारतवर्षकी अ संस्कृति एक अत्याश्चर्यमय व्यापार है। भारतवर्ष सहस्र मानवोंका आश्चर्यमय देश (a wonderl Supermen ) है। यहाँकी शिक्षा-साधना और स तुलना संसारमें अन्यत्र कहीं नहीं है।

कैसी सुदूरगामिनी, दूरदिगन्तप्रकाशिनी थी, और है—भारतवासियोंकी! मानवदेहके व्यापारसमूहोंका जो आविष्कार तन्त्रविज्ञानशास्त्रने उसके सामने काव्योपन्यासकी कल्पना-छटा अति तु अज्ञ, ह्रस्वदृष्टि, लघुचित्तवाले व्यक्ति इस नित्य सत्य उत्कट कल्पना कहकर अविश्वास कर सकते हैं। इस

ण्डके एक ओर एक 'इडा' नामकी नाड़ी है। भा चन्द्रमाके समान है। दूसरी ओर एक और उसका नाम है पिङ्गला; वह सूर्यके समान ज्योतिर्मयी दण्डके अन्तर्देशको भेदकर ऊपरको गयी है श्चर्यमयी नाड़ी—उसका नाम है सुषुम्णा। वह रश्मिमयी है। यह चन्द्र-सूर्य और वह्निप्रभा है, दिव्य प्रभा-प्रणालिका है। तामसिकताके बीच जो ध्यात्मशक्तियाँ हैं, प्रधानतः इस ज्योतिः-प्रणालीके उनका जाना-आना होता है। गुह्य और लिङ्गके में, मेरुदण्डके निम्नप्रान्तमें एक त्रिकोणास्थि- है, उसमें एक पद्माकारका स्नायुगुच्छ है। इसका नाम मूलाधार पद्म या आधारचक्र है। बाह्यदृष्टिसे अंग्रेजी नाम 'Sacral plexus' है। सुषुम्णा इस आधारपद्मदलसे उठकर मेरुदण्डके मार्गसे —स्तरपरम्पराके शिरोदेश सहस्रदल कमलमें अवस्थित वशक्तिकी मूर्तिके अङ्कमें जा मिलती है। आधार- वर्ण है, इसमें चार दल हैं; वह अधोमुख होकर हो रहा है। चार दलोंमें चार वर्ण हैं— ष, स। उनकी तप्तकाञ्चन-सदृश आभा है। आधारपद्म त्त्वकी अध्यात्मशक्तिका स्थान है। क्षितितत्त्वका —'लं'। उसमें एक देवमूर्ति है; वह चतुर्भुजी है, लङ्कारोंसे भूषित है, इन्द्रके समान है, ऐरावतारूढ़ देवताके अङ्कमें एक शोणितवर्ण बालक है, वह हैं। सुषुम्णा नाड़ीके अन्तर्गत एक और नाड़ी उठती है, उसका नाम है वज्रा। वज्रा नाड़ीके मुख- , मूलाधार पद्मकी कर्णिकामें एक त्रिकोण यन्त्र है। वैद्युत्के समान दीप्तिमान् है। वह सुकोमल विलास- मय है। सुधा-सञ्चरणशील समीर-प्रवाहके समान एक शक्तिका स्थान है यह कमलकेन्द्र। इस शक्तिका है कन्दर्पशक्ति। कन्दर्प-समीर जीवात्माको घेरकर त हो रहा है, यह गुणातीत पुण्यशक्ति है। इसका राजसिक क्षेत्रमें कुत्सित काम है। कन्दर्पप्रभा र-रश्मिको भी विनिन्दित करती है। वह रक्तवर्ण है। न्त्रके मध्यमें अधोमुख स्वयम्भूलिङ्ग विद्यमान है। ले हुए स्वर्णके समान कोमल है। उसकी किरणें न्द्रवत् हैं, वर्णमें नवपल्लवकी आभा है। स्वयम्भू - [illegible] जगन्मोहिनी महामाया हैं। वज्रा नाड़ीके

वह प्रज्वलित दीप्तिराशि-स्वरूपा हैं। नवीन तडित्- सदृश उनकी कान्ति है। सर्पिणीके समान साढ़े तीन मारकर स्थित हैं। यही विद्वानोंकी सुप्रसिद्ध कुलकुण्डलिनी हैं। यह तेजःपुञ्जवती कुल-कुण्डलिनी मूलाधार निवास करती हैं। जीवनमें जितने रूप-राग-रस, काव्य शोभा-सौन्दर्य, प्रबन्ध-रचना आदि कार्य हैं, सभी कुण्डलिनीकी कृपा है। वह आधारपद्मदलमें निभृत मत्त मधुपकी गुञ्जारके समान अव्यक्त मधुर ध्वनि हैं। वह समस्त प्राणियोंको जीवन प्रदान कर र त्रिगुणमयी प्रकृति कुलकुण्डलिनीके शासनके अधीन है विश्वकी अधीश्वरी हो रही है।

आधारपद्मके ऊपर सुषुम्णाके सूत्रमें एक अ है, जो लिङ्गमूलमें स्थित है। वह सिन्दूरके लोहितवर्ण है, षड्दलविशिष्ट है, उसका नाम स्वा पद्म है। उसके ऊपर समसूत्रमें अवस्थित मणि नाभिदेशमें है; वह दशदलविशिष्ट है। नवीन समान नीलवर्ण है। सुषुम्णा नाड़ी जहाँ हृद्देशमें मि वहाँ वह एक सुन्दर सुमनोहर कमल धारण करती है कमल द्वादशदल है, बन्धूक-कुसुमके समान उसव है। उसका नाम अनाहत पद्म है। उसके ऊपर क विशुद्ध नामक षोडशदल कमल है। वह गहरा है। उसके आगे ललाटदेशमें आज्ञापद्म है; वह द्वि चन्द्रमाके समान श्वेतवर्ण है, योगिजनोंके योगबल स्थापनका स्थान है। इसीको लक्ष्य करके गीतामें कह

**भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक्।**

इसके आगे शिरोदेशमें स्थित, प्रत्येक दलमें वर्ण-विन्यस्त, नित्य सुखस्वरूप सहस्रदल पद्म है।

प्रत्येक पद्म या चक्र एक-एक सुमहती अध्यात्म क्रीड़ा-विलासका राज्य है। विश्वजीवनकी यात्राके विशेष विभावोंके ऐश्वरीय नियन्त्रणका क्षेत्र है, इ और राजधानी है। क्षिति, अप्, तेज, वायु, अ इन पञ्च प्राकृत भूततत्त्वोंके अप्राकृत अध्यात्म हैं—लिङ्गाधोदेश, लिङ्गोर्ध्वदेश, नाभि, हृदय और प्रत्येक कमलक्षेत्रमें नाना रूप और वर्णमयी, अपूर्व भावच्छटामयी, आश्चर्यजनक शोभा-सौन्दर्य-सम्पत

करती हैं, धूलिधूसरित, कुटिल, कलुषित और
सारके लोभ और मोह-मायाको काट देती हैं ।
मृत-आलोकके लिये लालायित हो उठता है ।
देह-व्यूहको भेदकर आनन्द-ज्योतिर्मय लोकके
लित होना ही शिक्षा-साधनाकी सफलता है ।

ार्थ-साधनाके समस्त पर्याय, समस्त मार्ग,
अनजाने, तान्त्रिक साधकोंकी षट्चक्र-साधनाके
प्रकारसे, नाना व्यवधानमें संयुक्त हैं । जैसे-जैसे
और तमोगुणकी वृत्तियोंका प्रभाव निवृत्त होता जाता
-वैसे पार्थिव कामनाओंकी शृङ्खला क्रमशः टूटती
मन-बुद्धि और चित्त निर्मल होते जाते हैं । साधक
द्ध-बुद्ध-मुक्त आत्मस्वरूप स्वर्गकी प्राप्तिके लिये
ता है, ठीक उसी मात्रामें आधारपद्ममें सोयी हुई
लिनी जागती जाती हैं । कुल-कुण्डलिनी जागकर
ोहण करती जाती हैं । साधककी अध्यात्मशक्तिकी
ाथ-साथ, चित्त-शुद्धिके परिमाणके साथ-साथ,
गमें उज्ज्वलतर ज्ञान-भक्तिके आलोक-विकासके
, सारे संशय दूर होते जाते हैं, हृदयकी ग्रन्थि
होती जाती है । कुल-कुण्डलिनी जब ऊर्ध्वगमन
ती है, तब आधारसे आरोहण करके स्वाधिष्ठानमें
ती है, स्वाधिष्ठानको भेदकर मणिपूरमें आरोहण
मणिपूरको भेदकर अनाहतमें आक्रमण करती
ाहतको भेदकर विशुद्धमें, और विशुद्धसे
आज्ञामें और आज्ञासे सहस्रारमें जाती है । सुख
सुख, आनन्दके बाद आनन्द और उद्दीपन
उद्दीपन प्राप्त होता है । उल्लास, उत्साह और
होता है । आकाशमें आरोहण करना, आलोकमें
दिव्य सुरापान, सुधा-स्नान प्राप्त होता है । सभी
सभी पूर्ण, प्राणमय, गानमय और ज्ञानमय हो
अमृत-स्रोतमें सन्तरण होता है, शत-शत सुर-त
श्रवण, कोकिल-कूजन और भ्रमर-गुञ्जनका
अनुभूत होता है । देह, मन और प्राण सभी
हो जाते हैं । वहाँ पाप-पुण्य नहीं होता । सभी सु
प्रवाहित होते हैं । इस प्रकार स्थूल-देहके तमः
जीतकर, अमृतभावनामें मर्त्यदेहको क्षयकर,
और बाहर परमानन्द-पुरुषका अन्वेषणकर
छोड़कर और उसके भीतर स्थित चित्-देहका पत
धीरे-धीरे निष्कामपथमें लिङ्ग-देहको क्षीणकर, अ
अन्तराराम, अन्तर्ज्योति, आत्मरति, आत्मतृप्त
भगवन्मय मनःप्राण होकर, श्रीकृष्णके पादपद्मोंमें
समर्पण करके मानव कृतकृत्य हो जाता है ।
चतुर्व्यूह छिन्न-भिन्न होकर मिल जाते हैं । पृ
साधनाके अनुसार पृथक्-पृथक् सिद्धि लाभ होती है
तत्त्वको भारतवर्ष जानता है, और कोई भी देश नहीं
इसीलिये भारतीय संस्कृति समस्त पृथ्वीके लिये अ
आकाश-प्रदीपके समान है ।





## हिंदू-संस्कृति तुम्हें प्रणाम

**कर्ता-धर्ता हैं भगवान ।**
**मैं तो केवल हूँ अभिमान ॥**
**करनेको हैं शास्त्र विधान ।**
**धरने सत्य सनातन ज्ञान ॥**
**'सत् चित् आनँद' अति कल्याण ।**
**प्रभु निमित्त स्वामी जग-प्रान ॥**
**आदि अनादि अमर अम्लान ।**
**हिंदू-संस्कृति विश्व प्रधान ॥**
**आर्योंके गौरव गुण-ग्राम ।**
**हिंदू-संस्कृति तुम्हें प्रणाम ॥**

—डा० श्रीदुर्गेश्वर नन्दे



# पुनर्जन्म

( लेखक—डा० सदाशिव कृष्ण फड़के, डी० ओ० सी० )

ाका पुनर्जन्म मृत्युके पश्चात् तुरंत इसी लोकमें होता
लोक जाकर तब उसे लौटना पड़ता है, यह प्रश्न
ो उपस्थित होता है। शास्त्रोंमें ऐसे वचन हैं, जिनसे
निकलता-सा प्रतीत होता है कि मृत्युके पश्चात्
त इस लोकमें दूसरे शरीरमें जन्म लेता है। 'जैसे
इनेवाला कीड़ा दूसरे तृणका आश्रय लेकर ही पहले
ाड़ता है' ( बृहदारण्यक० ४ । ४ । ३ )। 'मृत्यु-
सी बुद्धि होती है, वैसा ही अगला जन्म होता है'
: । ५-६ )। इसी प्रकार जातक-ग्रन्थोंमें कहा गया
यु-घड़ीमें ही अगले जन्मकी जन्म-कुण्डली तैयार

**ानन पुनरपि मरणं पुनरपि जननीजठरे शयनम्।**

इस जन्म-मृत्युपरम्पराके विधानका यही भाव मालूम
के मृत्युके पश्चात् तुरंत पुनर्जन्म होता है। कोई-
भी कहते हैं कि 'यदि जीवका परलोक जा
य विकास ही न हुआ हो तो तुरंत भूलोकमें उसका
ा। मानव-जातिकी प्रारम्भिक असंस्कृत अवस्थामें
श्चात् तुरंत पुनर्जन्म हुआ करते होंगे। मरनेवालों-
की ओर अत्याकर्षण भी मरणोत्तर तुरंत पुनर्जन्म-
हो सकता है। कुछ बच्चे बचपनमें अपने पूर्व-
ृति प्रकट करते हैं और अपने पूर्वजन्मके माता-पिताको
न लेते हैं। इससे यह मालूम होता है कि बचपनमें
नविकसित जीव और अकस्मात् जिनकी मृत्यु होती
ोत्तर तुरंत जन्म लेते हैं। इसके विपरीत यह भी
: कि पूर्ण विकसित महात्मा भी परलोकगतिको
क जान भगवत्कार्य अथवा लोकोद्धारके लिये मरणके
रंत जन्म ग्रहण करते हों।' ( 'लाइफ डिवाइन'
', थिआसोफी एक्सप्लेंड )।

प्रकार मरणोत्तर तुरंत जन्म तर्क-सम्भव होनेपर भी
: ऐसा नहीं होता, यही शास्त्रोंका मथितार्थ और
सङ्गत भी मालूम होता है। अन्न खानेपर पुनः
का समय प्राप्त होनेतक खाये हुए अन्नका पाचन
जरूरी होता है, वैसे ही मृत्यु होनेके बादसे पुनः

परलोकगतिके सम्बन्धमें बृहदारण्यकोपनिषद् ( ४
२ ) में है। तृणके कीड़ेके दृष्टान्तमें छोड़ने और
तृण तृणरूपमें दोनों समान होते हैं। ऐसा देहान्तर
सम्भव नहीं है। आवेश अथवा सञ्चारमें ही वह स
अतः बृहदारण्यकके उपर्युक्त ४ । ४ । ३ में जिस दे
वर्णन है, वह स्थूल-देह छोड़कर तुरंत सूक्ष्म-देहसे
जाना ही है। बृहदारण्यकके ४ । ४ । ४ में यही
दीख पड़ता है। दूसरी बात यह है कि ब्रह्मलोकका अ
ब्रह्मात्मा और भूलोकका अन्नमय भूतात्मा, जीवात्मा
ये ही दो अवस्थाएँ नहीं हैं। इन दो अन्तिम अव
बीचमें प्राणमय, मनोमय और विज्ञानमय अव
( तैत्तिरीय० २ । ३ )। इन पिण्डगत अवस्थाओंके
ब्रह्माण्डमें भी वैसे ही लोक हैं। उन सूक्ष्म लोकों
सूक्ष्म अवस्थाओंमेंसे होकर जीवका ऊपर जाना और
के लिये फिर नीचे आना युक्तियुक्त प्रतीत होता है
जब कल्पके आरम्भमें सृष्टिकी उत्पत्तिमें पूर्वकल्पके
प्राप्त कर्मसंस्कारों और अपूर्णतासे पूर्णताको प्राप्त
अन्तःप्रेरणाको कारण मानना ही पड़ता है, तब पु
प्रक्रियामें भौतिक और आध्यात्मिक तथा व्यष्टिपर
समष्टिपरक उभयविध क्रमोन्नतिके भाव होंगे
दृष्टिसे देखा जाय तो इस क्रमोन्नतिके अर्थ दृश्य इ
अपेक्षा मरणोत्तर अदृश्य लोकमें ही जीवका बहुत
वास होता है। ( लाइफ डिवाइन, थिआसोफी एक्स

## पुनर्जन्मका प्रयोजन

इच्छा, ज्ञान, क्रिया जीवकी सहज प्रवृत्ति है।
पूर्णकी ओर जाना, दुर्निवार सहज अन्तःस्फूर्ति है
चरण करके जगत्में भले कहलाना सभी शीलवान्
चाहते हैं। पुत्रैषणादि एषणाएँ, पितृ-ऋण, ऋषि-ऋ
ऋणोंका विमोचन—ऐसी सभी प्रेरणाएँ सत्प्रवृत्त
होती हैं। कर्म, उपासना, योग, ज्ञान इत्यादि विविध
द्वारा साधक परमार्थ-प्राप्तिकी इच्छा करते हैं।
अध्यापन, शास्त्र-संशोधन, लोकसेवा, लोकसंग्रह, रा
कलाभिवृद्धि, व्यापार, उद्योग आदि विविध ध्येय क

ौर कुछ खुलती हुई अनेक प्रेरक शक्तियाँ हैं। घड़ीमें पीछे जैसे उसका स्प्रिंग होता है, वैसे ही जीवके श इन लपेटी हुई शक्तियोंके करंडक होते हैं। जड-ाह समझते हैं कि जडसे ही चेतनकी उत्पत्ति होती : वे यह नहीं समझते कि जड़में यदि अन्तर्निहित न हो तो वह कहाँसे उद्भूत होगा। अभावसे भावकी कैसे होगी? सारी सृष्टि व्यक्ताव्यक्तका खेल है। कर्म, कर्मसे वासना और उसका फल, कर्म और फल, पीछे दिन, सङ्कोच और विकास, इहलोक-वास और -वास, अन्न-सेवन और उसका पाचन, सृष्टिक्रमके ख्य द्वन्द्व-आन्दोलन हैं। इन्हींमें मृत्यु और पुनर्जन्म ः द्वन्द्व है। इसका रहस्य कर्मदेव और क्षेत्रज्ञ आत्मा है और इसीलिये उत्क्रान्ति तथा विकासके योग्य, बाह्यतः ी परिस्थितिमें, अन्तरात्मा देहात्माके द्वारा पुनर्जन्म रता है। कोई भी देहात्मा विकलाङ्गोंसे युक्त देहमें, में, दुःशील माता-पिताके यहाँ, निकृष्ट जातिमें, पर-ों स्वेच्छासे जन्म नहीं ले सकता। परंतु ऐसी ही तेमें जन्म लेनेसे प्राक्कर्मोंका परिशोध होगा और जीवका होगा, यह अन्तरात्मा जानता है। इसीलिये वह क्षेत्रज्ञ मा जान-बूझकर ऐसा जन्म लेना स्वीकार करता है। बच्चा -पुढ़कता चलना सीखता है, सुखका मूल जाननेके खका अनुभव आवश्यक होता है। प्रतिकूल परिस्थितिके ङ्घर्ष करते हुए जीवकी सामर्थ्य, वैराग्य, विवेक-: गुणोंका संवर्धन होता है। पुनर्जन्मका यह गूढ़ न्मे हुए देहात्माको ज्ञात नहीं होता। इसीसे वह दैव ईश्वरको कोसता है। ईश्वरीय योजना तो कुछ ऐसी त होती है कि जीव सब प्रकारके अनुभवोंसे ज्ञानी बने। भव और ज्ञान पूर्णरूपसे प्राप्त करनेके लिये अनेक ने पड़ते हैं। यही पुनर्जन्मका प्रयोजन है। इस रहस्य-र्यामी विज्ञानात्मा जानता है। इसीसे विज्ञानात्माका न्हें प्राप्त होता है, वे साधु-संत चाहे जैसी बाह्य में भी सुखस्वरूप ही रहते हैं।

मान्य स्पन्दन, संवेदना, विषय-ग्रहण, सहज प्राकृत र्कबुद्धि, विचार, भाषा, ग्रन्थ, शाब्दिक ज्ञान, विषया-ाह्य जीवनार्थ कलह, भेदबुद्धि, स्वार्थका मोह, स्वस्वरूप-वृति, पशुवृत्ति, अधःपतन—यह सारा लौकिक सुधार-

इसके साथ ही ऐहिक स्वार्थ, बर्बरता और धर्म-विरो चरमावधि हुई है। स्वैराचारने सत्-शील, शुभ वास पवित्र भावनाको पैरोंतले कुचल डाला है। यन्त्रों कौशलका अन्त किया है। कानूनबाजीने न्याय-नी धर्मको अपदस्थ किया है। जगत्के वर्तमान नेता उनकी अनुयायी जनताके अनेक पुनर्जन्म होनेके यह स्थिति चाहे तो सुधर सकती है। अन्यथा को आज नहीं दीख पड़ता।

एक दूसरी दृष्टिसे विचार करते हुए ऐसा दीख कि इस विचित्र संसारमें अलौकिक कलाकार और प्रति विद्वान् प्रायः व्यवहारज्ञानशून्य होते हैं। जो विर उन्हें लोकसंग्रह नहीं भाता। शरीरतः बलिष्ठ कसरती अप्रबुद्ध होते हैं, धनवान् प्रसङ्गावधान और प्रायः रहित होते हैं। शाब्दिक विद्वानोंमें उतनी भी यथार्थ बु होती, जितनी पशुओं और वनमानुषोंमें होती है। पक्षि स्वतन्त्रता होती है, वह मनुष्योंमें नहीं देखी जाती। पास एक वस्तु है, तो दूसरी नहीं। यह जो मायाका खेल है, इससे जीव अनुभव प्राप्त करते-करते परमोच्च प्राप्त हों, यह एक जन्ममें सधनेवाली बात नहीं है जन्ममें, एक शरीरमें, एक परिस्थितिमें सब कुछ सध यह सम्भव ही नहीं है। एक जन्ममें देहात्माका पूर्ण होनेके लिये कई वर्ष लगते हैं, इसी प्रकार क्षेत्रज्ञ पूर्ण विकासके लिये अनेक पुनर्जन्म आवश्यक होते हैं। दीर्घजीवनमें एक जीवन एक दिनके समान है। श्रेणियोंकी सृष्टिके इस विद्यालयमें एक जीवन एक श्रे आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्यात्मिक—तीनों प्र पूर्णता प्राप्त करनेकी अन्तःस्फूर्त एषणा जीवमें ही हो ब्रह्मके सिवा इस जगत्में और कुछ नहीं है। फिर भी दशामें स्थूल, सूक्ष्म शरीर और उनके स्थूल, सूक्ष्म व्यवहार बन्धवत् प्रतीत होते हैं। यह अज्ञान दूर हो-लिये बार-बार इनका अनुभव प्राप्तकर, इन्हें आत्मसात् सहजावस्थामें आ जानेके लिये इहलोकमें यथावश्यक पु ग्रहणकर कर्म, उपासना, ज्ञान आदि योग-साधन आवश्यक होता है। पुनर्जन्मका यह एक व्यापक हेतु

## पुनर्जन्मके प्रमाण

स्थूल दृष्टिसे विचार करते हुए पुनर्जन्मके च

.; कौपीतकि०, मनुस्मृति १२ । १९–२२; गीता ४ ।
७; गरुडादि पुराण, जातकादि ज्यौतिष-ग्रन्थ, चरकादि
ग्थ)—यह सब शब्दप्रमाण है। २–माता-पितासे सर्वथा
भावके सन्तानोंका उत्पन्न होना। चरकसंहितामें
न्मका प्रत्यक्ष प्रमाण कहा है। ३–फल-बीजन्यायके
पिछले जन्ममें किये हुए कर्मके फलरूप पुनर्जन्मका
ुमानप्रमाण है। ४–बोये हुए बीजका फल बीजके ही
होगा, उससे भिन्न नहीं हो सकता—यह इसमें युक्ति
कसूत्र ११ । ३० से ३३ )। भृगुसंहितादि ज्यौतिष-
पुनर्जन्मके फलादेश मिलते हैं। इन फलादेशोंको कोई
न माने; पर इनसे यह तो प्रमाणित होता ही है
ंहितादिको पुनर्जन्म मान्य है। जातक-पारिजातमें
न है कि मृत्युसमयके लग्नमें अमुक ग्रहयोग होनेसे
त्युलोक प्राप्त होता है अर्थात् पुनर्जन्म होता है
१ । १८ । १९ )। ५–पुनर्जन्म कार्यानुमेय है।
नाएँ ऐसी हैं, जिनका कार्य-कारण-सम्बन्ध पूर्वजन्म
र्जन्म माने बिना समझमें ही नहीं आ सकता। ऐसी
ोंका निर्देश करते हैं। पूर्वजन्म सिद्ध होनेसे पुनर्जन्म
सिद्ध होता है। ( क ) नन्हे बच्चे नींदमें पूर्वजन्मकी
कभी हँसते, कभी डरते दिखायी देते हैं। रेंडीके
नगोकर कपड़ेकी चूसनी बनाकर नन्हे बच्चेके मुँहमें
ा तो बच्चा मुख फेर लेता है। शहदकी चूसनी
दी जाय तो उसे सुखपूर्वक चूसने लगता है। यह
जन्मकी स्मृतिका ही सूचक है। नवजात बच्चेके
ारीक-सी कोई छड़ी दी जाय और उसका सहारा-सा
च्चेको लिया जाय तो बच्चा कुछ क्षणोंतक छड़ी
हीं छूटने देता। इसमें भी पूर्वजन्मका संस्कार ही
। माताका स्तनपान करनेकी ओर उसकी स्वाभाविक
होती है, यह सहज बुद्धि पूर्वानुभवका होना सूचित
। ( ख ) किसी-किसी बालकको पूर्वजन्मकी स्मृति
आती है।* योगियोंको भी पूर्वजन्मकी स्मृति होती
है। यह प्रमाण निरुत्तर करनेवाला है। पूर्वजन्म
स्मृतियोंको उपस्थित मनुष्यों और पदार्थोंसे मिला
सकते हैं ( मनुस्मृति ४ । १४८, १४९;
Rents in the veil of time; Stu
Consciousness; Harmsworth P
Science, Vol. VI; Occult Review, July
देहात्मा प्रत्येक जन्मका भिन्न होनेसे सबको पू
स्मृति नहीं होती। जिनको होती है, उन्हें क्षेत्रज्ञकी
होती होगी। ( ग ) भिन्न-भिन्न मनुष्योंके भौतिक
नैतिक भावना-मान एक दूसरेसे बहुत ही भिन्न
( घ ) शील-सदाचारसम्पन्न कुलोंमें दुराचारी
दुराचारियोंके कुलोंमें सदाचारी उत्पन्न होते समय
दीख पड़ते हैं। ( ङ ) मा-बाप और बेटोंके बीच
रुचि और बुद्धिका बड़ा अन्तर दीख पड़ता है।
लोकोत्तर प्रतिभासम्पन्न कवि, तत्त्ववेत्ता, शास्त्रज्ञ,
ग्रन्थकार, साधक, सत्पुरुष हीनचरित्र कुलमें भी उ
दीख पड़ते हैं। ( छ ) लोकोत्तर प्रतिभासम्पन्न मात
बुद्धिहीन, दुराचारी सन्तान भी देखे जाते हैं। ( ज )
माता-पितासे उत्पन्न यमज सन्तान भी एक दूसरेसे
शील आदिमें सर्वथा भिन्न होते दीखते हैं। ऐसे
आनुवंशिकताका सिद्धान्त काम नहीं देता। ( झ ) भि
व्यक्तियोंकी परिस्थितियाँ, उनकी आधि-व्याधियाँ, उनकी
जन्मसिद्ध अंगविकलता, उनकी सामर्थ्य, उनके भ
ऐश्वर्य, उनके विकासके लिये प्राप्त अवसर कितने ए
भिन्न होते हैं—यह सभी देखते हैं। इस भिन्नताका
जन्ममें नहीं मिलता। (ञ) किसी-किसीपर आनेवाली अ
आपत्तियाँ—उदाहरणार्थ बाल-वैधव्य, असाध्य रोग
मार या डाका, जलप्रलय, अग्निप्रलय, दरिद्रता,
अपघात आदिका भी कोई कारण इस जन्ममें
मिलता। इन सबका कारण पूर्वजन्मकृत कर्म न
तो ईश्वरको घोर अन्यायी, स्वेच्छाचारी और अत्या
मानना पड़ेगा। ( ट ) मृत्युकी पहेली पुनर्जन्मवा
समझमें आती है। ( ठ ) ईश्वरके न्याय-निष्ठुर
साथ ही दयामय होनेका मेल पुनर्जन्मवादसे ही बै
( ड ) हमारी बुद्धि और वासना तथा हमारी आकाङ्क्षा
परिस्थिति—इन सबके झगड़े पुनर्जन्मवाद माने बिना
होते। ( ढ ) जीवात्माके अमरत्वपर जिनका वि

* अभी कुछ ही दिनों पहले युक्तप्रान्त, बदायूँ जिला, बिसौली-
मीडियट कालेजके प्रोफेसर श्रीबाँकेलालजी शर्मा एम० ए०,
नन्हेसे पुत्रने अपने पूर्वजन्मका अपना, घरवालोंका, फर्मका
ताकर तथा सम्बन्धियोंको पहचानकर सबको आश्चर्यमें
ा था। ( देखिये—'भारत' प्रयाग २७ । ८ । ४९ )
ी प्रकार गोला गोकर्णनाथके ठाकुर श्रीशिवनन्दनलालजी

ये धन, ऐश्वर्य, सुखभोग प्राप्त हों अथवा इसके
सारा जीवन सतत उद्योग और सत्कर्ममें लगाकर भी
न हो और अन्तमें कष्टमय अवस्थामें मृत्यु हो,
जन्म माने बिना कर्म और कर्मफलकी सङ्गति लगती
ही मानना पड़ता है कि एकके जन्मसे ही ऐश्वर्यका
उसका पूर्वजन्मकृत पुण्य है और दूसरेके सतत उद्योग
कर्मका फल अगले जन्ममें मिलनेवाला है। ( त )
तत्प्रवृत्त कर्मियों और भावुक उपासकोंको अपने ध्येय-
नेके लिये एक जन्म पर्याप्त नहीं होता। उन्हें दूसरा
ा ही पड़ता है। ( थ ) बहुत-से बच्चे बचपनमें ही
हैं, बहुत-से जंगली लोग अविकसित यानी अज्ञानकी
ही मरते हैं। ईश्वरके न्यायमूलक राज्यमें हर किसीका
स होना ही चाहिये। अतः इनके विकासके हेतु
ये अनेक पुनर्जन्म मानने पड़ते हैं। ( द ) कुछ
ा और उनके सन्तानोंमें, कुछ सगे भाइयोंमें, कुछ
त्रोंमें परस्पर अत्यन्त विरोध पाया जाता है। इस
त विरोधका कारण नहीं दीख पड़ता। ( ध ) कुछ
ो देखते ही उनके लिये चित्तमें प्रेम और आदर
ता है और कुछको देखते ही चित्त खिंच जाता है।
जन्मके सम्बन्ध ही कारण मालूम होते हैं। ( न )
वयोवृद्ध, कर्तृत्वसम्पन्न पुरुष, कलाकार, संशोधक,
वेद् आदि महान् व्यक्ति अनुभव और ज्ञानकी
पर जब मरते हैं, तब उनके उस ज्ञान और अनुभव-
इहलोकके अन्य लोगोंको भी हो—इसके लिये
इस न्यायमूलक राज्यमें उनका पुनर्जन्म मानना पड़ता
) रावण और विभीषण, धृतराष्ट्र और विदुर,
प और अकबर, शिवाजी और सम्भाजी, पद्मिनी
गाकुमारी, अहल्याबाई और लक्ष्मीबाई, स्टालिन
लर, गान्धी और जिन्ना इत्यादिकोंके यश-अपयशका
क जन्ममें होनेवाला नहीं है।

क वृक्षमें पत्ते लगते, बढ़ते और फिर झड़ जाते हैं।
वृक्षमें नवपल्लव आते हैं और वे भी कालक्रमसे
ा हैं। इन्हीं पेड़-पत्तोंके विकासके समान क्षेत्रज्ञ
देहात्माके पल्लव निकलते, बढ़ते और फिर झड़ जाते
स प्रकार क्षेत्रज्ञ आत्माकी तथा देहात्माकी जन्म-
प्रगति होती चले, यह युक्तियुक्त मालूम होता है।

जो कुछ हो, सृष्टि कोई जड यन्त्र नहीं है। उसमें
इच्छापूर्वक क्रिया है। जडमें ज्ञान और इच्छा
सम्भव नहीं। संवर्धन, पुनरुत्थान, हेतु, आगेकी व
जीवनेच्छा, अमृतत्वकी आकाङ्क्षा आदि चेतनके अ
धर्म हैं। ये गुण धर्म जडके नहीं हैं। अतः जिस
प्रयोजनसे चेतन जीवका ही पुनर्जन्म होता है, के
देहका नहीं।

## पुनर्जन्मकारक अन्य बातें

जीवका पुनर्जन्म कहाँ, किस प्रेरणासे अथव
संगमें हो सकता है—इसकी कुछ निर्णायक बातें बत
सकती हैं—१-माता-पिताकी सन्तानसम्बन्धिनी ती
और जन्म लेनेवाले जीवकी जननेच्छा—ये दोनों
परस्पर आकर्षण करती हैं। २—ईश्वरीय योजनाके
क्षेत्रज्ञ जीवात्माकी स्वविषयक विकास-दृष्टि भी अ
३—इस दृष्टिके अनुकूल अथवा प्रतिकूल जो प्राक्त
जीवके हो सकते हैं अथवा उनकी जो प्रतिक्रिया
हैं, ये दोनों बातें स्पष्ट ही निर्णायक अङ्ग हैं। इस
जीवके समग्र संचित कर्ममेंसे जो कर्म फलोन्मुख
अथवा कर्मदेवताने जीवके भोगके लिये आगे रक्खा
जीवका प्रारब्धकर्म ही तात्कालिक प्रेरक होगा।
जन्ममें प्रेम, ऋण, हत्या, वैर इत्यादि प्रकारके
सम्बन्ध बन गये हों, पुनर्जन्म उन सम्बन्धोंसे
व्यक्तियोंको एक जगह फिर ला छोड़ता है।
कारणोंका अनुसन्धान करते हुए यह दीख पड़ता है
कभी समानधर्मा जीव परस्पर आकर्षित होते हैं। व
विषमधर्मा भी परस्पर प्रतिक्रियारूप संघर्ष करने
होते हैं। संसारमें हम यह भी देखते हैं कि
मनोमोहक लावण्य एवं बनने-ठननेमें एक प्रकारकी
होती है। इसके विपरीत पतिव्रताकी सादगीमें प
रहता है। कितने ही सुन्दर चित्रोंकी पार्श्वभूमि क
है। उससे चित्रका सौन्दर्य खिल उठता है। इस
हिरण्यकशिपु और प्रह्लाद-जैसे पुनर्जन्मके विसंगत
देखनेको मिलते हैं। पुनर्जन्म लेनेवाला जीव योग्य
पिता चुन लेता है, यह बात ऊपर आयी है; पर योग्य
परखनेकी यह दृष्टि देहात्माकी नहीं है। यह काम
विधायक दैवीशक्ति, समष्टि मन अथवा कर्मदेव और ज

प्रक्रियामें भी ग्रहोंके योग माने जाते हैं। ( जातक-
, आधान जन्म अ० ३; सन्तान-दीपिका, बृहज्जातक
जीवकी गर्भकुण्डली अथवा जन्मकुण्डलीसे जन्म-कर्म-
जाना जाता है। मृत्युक्षणमें बनायी हुई कुण्डलीसे
जाना जा सकता है । भृगुसंहितामें जन्मलग्न-
भी पुनर्जन्म बतलाये गये हैं। यहाँके जीवोंका अन्य
जन्म अथवा अन्य खगोलोंके जीवोंका यहाँ जन्म
सम्भव है।

## पुनर्जन्म और विकासवाद

ासवाद आधुनिक विज्ञानकी देन है । सनातन-
हिंदू-संस्कृतिको कुछ लोग उसके विपरीत मानते
नकी भूल है ( हिंदूइज्म ऐण्ड ब्राह्मणिज्म, पृ० १२;
दकृत 'री-इनकार्नेशन' ) । किञ्चित् विचार करनेसे
पड़ेगा कि हिंदू-संस्कृतिका पुनर्जन्मवाद आधुनिक
दको अनायास हजम कर सकता है। यह उससे
धेक पूर्ण और निर्दोष सिद्धान्त है। आधुनिक
द देहका अथवा अधिक-से-अधिक देहात्माका विचार
। विकासवादमें परिवर्तन-प्रवृत्तिका एक सिद्धान्त
। है। पर इस परिवर्तन-प्रवृत्तिका कारण क्या है,
चार विकासवादी नहीं करते । पुनर्जन्मका सिद्धान्त
। परिवर्तन-प्रवृत्तिका वास्तविक स्वरूप भी सिद्ध नहीं
कासवादी यह भी नहीं बतला सकते कि मनुष्योंमें
सी पशुबुद्धि और दूसरी सात्त्विक सदसद्-विवेकी
ह दो प्रकारकी बुद्धि कैसे सम्भव होती है। एक ही
अलौकिक प्रज्ञावान् पुरुष और अत्यन्त अप्रबुद्ध
नुष्य दोनों रह सकते हैं। वानरसे नरका विकास
तो हम देखते हैं कि लाखों वर्षोंसे असंख्य वानर
ख्य मनुष्य एक साथ रहते चले आये हैं। इसका
धान विकासवादी नहीं कर सकते। सृष्टिके आदिमें
नेवाले सनत्कुमार-जैसे ईश्वरके मानसपुत्रोंको कोई
और जंगली कहे और ऐटम ( परमाणु ) बमसे
पराध मनुष्योंको भस्म करनेवाले आजके मनुष्योंको
ंस्कृत और ज्ञानी कहे तो ऐसा विकासवाद किसीके
। करने योग्य नहीं है। आधुनिक विकासवादमें
तेकी कोई भावना नहीं है। योग्यका वरण, जीवनके
, बलिष्ठकी स्थिति आदि विकासवादके सिद्धान्तोंके

उन्माद, डाकेजनी, हिंसात्मक राजनीति—इन्हीं सब
दिन-दूनी रात-चौगुनी वृद्धि हो रही है। आजकी
वृत्ति 'धर्मनिरपेक्ष' अथवा धर्म-विरोधी अर्थ औ
दम्भ और कपटमें छिपी बैठी है। इस आधुनिक वि
के 'योग्यका वरण' और 'जीवनार्थ कलह'—जैसे
कपट, हिंसा, क्रूरता, अत्याचार आदि पशुवृत्तियोंके
होना ही अनिवार्य है। एक तरहसे धर्मनिरपेक्ष
जंगलीपनको ही मानव-विकास समझा जा रहा है।
केवल आत्मामें है, उसे बरबस विषम स्वभाववाले
आनेका हास्यास्पद प्रयत्न ही आजकी विकसित
प्रधान लक्षण माना जा रहा है। इस विकासवादके
मनुष्योंका यह कर्तव्य होता है कि मनुष्य स्वार्थप्रेरि
को वरण करें और जीवनसंग्राममें दुष्ट और बलिष्ठ
और दुर्बल लोगोंको मारकर स्वयं जीयें और भे
इसमें नैतिक और धार्मिक वृत्तियोंके संवर्धनके वि
प्रेरक हेतु ही नहीं रह जाता। इसके विपरीत पुनर्ज
यह सिद्धान्त गृहीत है कि क्रमसे जीवकी सत्त्वसंशु
जाती है। हिंदू-संस्कृतिके पुनर्जन्मवादमें ऐहिक शारी
अथवा विषयासक्ति ध्येय नहीं है। उसका रहस्य
और दिव्य है। हमारे पुनर्जन्मवादकी सात्त्विक वृत्ति
रजस्तमोमय वरण-क्रिया और जीवनार्थ कलहवाले
आधुनिक विकासवादका अन्तमें पराभव करनेवाली है
का सच्चा पुरुषार्थ धर्मके द्वारा ही अर्थ और काम सा
अन्तमें मोक्ष प्राप्त करना है। इस साध्य-साधनमें पु
उपयोगिता स्पष्ट है।

विकासवाद अज्ञानसे ज्ञानकी ओर, अभावसे भ
ओर अनन्त विकास ही मानता है। उसमें किसी
पुनर्जन्म मनुष्यसे हीन किसी योनिमें होना माना
सकता । परंतु यह एकाङ्गी विकासवाद हमारे
पुनर्जन्मवादको आमूलाग्र छोड़े हुए है। पुनर्जन्म
समर्याद व्यक्त उपाधिमें प्रादुर्भाव है। मूलमें जो
है, वह पुनर्जन्ममें भी सम्भव नहीं है। अज्ञानसे
अभावसे भाव हिंदू-संस्कृतिके तत्त्वज्ञानमें नहीं है
२ । १६ )। विकासका होना बाहरसे किसी नवीन
पैदा होना नहीं है। वह अन्तस्सत्तासे अंदरसे
प्रकट होना है। पुनर्जन्म कोई नया जन्म नहीं है

त्यवायके दूर होते ही व्यक्त होने लगता है। जो
गमें न हो, वह कार्यमें उत्पन्न हो ही नहीं सकता
। ४ । २-३)। अपूर्णसे पूर्णकी ओर जानेकी जो बात
ो है, वह प्रत्यवायभूत उपाधिकी अपेक्षासे कही

र्षका गगनचुम्बी पर्वत आरोहण करनेमें बीचमें
उतार भी होते हैं। उसी प्रकार जीवके कर्मानुरूप
अधःपतन अथवा पशुकोटिमें पुनर्जन्म होना भी
सिद्धान्तमें गृहीत है। कारण, इस त्रिगुणात्मिका
जस्तमके उतार भी मार्गमें आते हैं। त्रिगुणात्मक
र्मका विपाक अत्यन्त गूढ़ है। भरतको मृगका जन्म
। नलकूबर-मणिग्रीव वृक्ष बने। पुनर्जन्म-परम्परा-
व-उतार चढ़ते-उतरते अन्तको यह सोपाधिक अपूर्ण,
में उपाधियोंका पूर्ण बाध होनेपर, अपने पूर्णत्वके
होता है। यह मूल स्थितिका विकास नहीं है।
तो पूर्णत्वकी ही है। आत्मानात्मविवेक बुद्धिका
। नीति-धर्म निःस्वार्थ होनेकी शिक्षा देते हैं।
साथ एकात्मता आध्यात्मिक पूर्णताका लक्षण है।
देहात्मवादियोंके विकासवादमें आध्यात्मिक पूर्णता-
ष्ठ प्रणालीको कोई अवसर नहीं है। वे देहात्माका
त चाहते हैं। परंतु अन्तर्यामी विज्ञानात्माका
ससे सर्वथा भिन्न और सूक्ष्म हुआ करता है। उसका
में पूरा होना अति दुर्घट है। यही पुनर्जन्मका
है।

ास भी किस ल्ये? यह आधुनिक विकासवादी नहीं
कते। कारण, आधुनिक विकासवाद एकाक्ष और
है। स्वाभाविक गुणोंका ह्रास कहीं-कहीं क्यों होता
? मनुष्यकी अपेक्षा निकृष्ट योनियोंमें कहीं-कहीं
द्धि और इन्द्रियज्ञान अधिक कैसे दीख पड़ते हैं?
प्रश्नोंके उत्तर यान्त्रिक विकासवादमें नहीं हैं। अथाह
की ज्ञान-तरङ्गोंको ग्रहण करनेमें मस्तिष्कका
क समर्थ होना वस्तुतः मस्तिष्कका विकास नहीं है।
ुनर्जन्मोंके द्वारा होनेवाला यह जीवविकास है।
जीवका एक करण है। पुनर्जन्मका प्रयोजन मस्तिष्क-
न नहीं, इसकी अपेक्षा वह अधिक दिव्य है।

मारे शास्त्रानुसार विकासवाद युक्तियुक्त और सत्य नहीं

बाध्य होकर उच्च-नीच विविध योनियोंमें जन्म ग्रह
पड़ता है (बृहदारण्यक ४। ४। ५ तथा छान्दोग
१०। ७ देखिये)। गीताके—

**कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन। (२**

—के अनुसार मनुष्य कर्म करनेमें स्वतन्त्र
भोगमें परतन्त्र है। गीताका—

**वासांसि जीर्णानि यथा विहाय**
**नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि**
**तथा शरीराणि विहाय जीर्णा-**
**न्यन्यानि संयाति नवानि देही**
**(२**

—'जैसे पुराने वस्त्रोंको त्यागकर मनुष्य नये वस्त्रों
करता है, वैसे ही जीवात्मा पुराने शरीरोंको त्याग
शरीरोंको प्राप्त होता है' यह सिद्धान्त भी ठीक है।
बाद जीवको उसी समय दूसरी देह मिल जाती है,
स्थूलदेह नहीं होती। वह तेजः-प्रधान या वायु-प्रधान
वाहिक' देह होती है, जिसको ग्रहण करके जीव अ
पापानुसार विविध देवलोकोंमें अथवा पितृलोकके
स्तरोंमें पहुँचता है और वहाँ सुख-दुःखका भोग व
नियन्ताके विधानसे यथायोग्य स्थूल देहको प्राप्त हो

इस प्रकार जीवका पुनर्जन्म अवश्यम्भावी है औ
हेतु है 'कर्म'।]

## उपसंहार

अज्ञानमें अन्तःक्रान्ति और जीव-जगत्के मूल
ओर उत्क्रान्ति या विकास—इस प्रकारका यह खनि
देवकोटितक सृष्टि-क्रम अनादि कालसे अनन्त कालत
ही रहेगा। अर्जुनको भगवान्‌ने गीतोपदेश सुनान
किया, तब दूसरे ही श्लोकमें भगवान् श्रीकृष्ण अर्जु
हैं—'इस बातको समझो कि मैं पहले कभी नहीं
बात नहीं है; इसी प्रकार तुम और ये राजालोग
थे, यह बात भी नहीं है। यह भी नहीं है कि हम
न होंगे।' यह पुनर्जन्मपरम्परा इसी प्रकार त्रिकाल
रूपसे चलनेवाली है। महाराष्ट्रके कीर्तनकार कथा हो
अन्तमें संतश्रेष्ठ तुकारामका 'हेंचि दान देगा दे
अभंग गाया करते हैं। इसमें तुकारामजीने भगव
विनय की है—'भगवन्! मुझे मुक्ति या धन-सम

ुणगान करनेमें मेरा मन रँगा हुआ हो। सत्संगतिका । होता रहे। इतना दो। फिर भले ही पुनर्जन्म ।' निवृत्ति-साधक विरक्त जीव पुनर्जन्मसे बचनेकी रत होंगे, पर लोकसंग्रही संत पुरुष पुनर्जन्म-का भय या तिरस्कार नहीं करते। भारतीयोंको उ यही उपदेश रहा है कि ज्ञान, उपासना, कर्मके इस संगमपर आनन्दके साथ पुनर्जन्म लेकर संसारमें धर्मका पालन करते हुए सुखपूर्वक रहो।



# कर्मकी प्रतिक्रिया

के महत्त्वको आज सारा संसार भूल गया है। र्वव्यापकता, कर्मकी दुर्लङ्घनीय शक्ति और प्रत्येक था प्रत्येक जातिपर कर्मका प्रभाव कैसा नियमित इसकी ओर किसीका भी ध्यान नहीं है।

गवान्‌ने निज मुखसे श्रीमद्भगवद्गीतामें कहा है— ा स्वभाव सच्चिदानन्दमय' एकरस है। उसी अलौकिक याग करके जो भूतोंकी उत्पत्ति कराते हैं, उसको । हैं।

**भावोद्भवकरो विसर्गः कर्मसंज्ञितः ॥**

(८।३)

ति त्रिगुणमयी है। रजोगुणके कारण प्रकृतिका दा होता रहता है। वह परिणाम कभी सत्त्वसे तमकी : कभी तमसे सत्त्वकी ओर स्वभावसे होता है। तमें त्रिगुणका होना स्वभावसिद्ध है, उसी प्रकार यह भी स्वभावसिद्ध है। इसी स्वभावसिद्ध स्पन्दनको हैं।

ांसाकारोंने कर्मके तीन भेद कहे हैं, यथा—सहजकर्म, ौर ऐशकर्म। सहजकर्म प्राकृतिक स्पन्दनके साथ-ही- : होता है। आदिसृष्टिमें ब्रह्माण्डगोलकका बनना, ा उद्भिज्जरूपसे उत्पन्न होना—यह सब सहजकर्मके हैं। सहजकर्मके बलसे जीव उद्भिज्जयोनि, ने, अण्डजयोनि, जरायुजयोनिमें होता हुआ पूर्णावयव मनुष्ययोनिमें पहुँच जाता है। मनुष्य- र्णावयव होनेके कारण पाप और पुण्यकी णी हो जाती है। उस समय जीवमें जैवकर्मका ोता है। तब मनुष्य आवागमनचक्रमें घूमता तयोनि, नरकलोक, स्वर्गलोक, असुरलोक तथा कमें आता-जाता रहता है। इसी आवागमन- स्थायी रखनेवाला ही जैवकर्म कहाता है। इस वकी कर्मोन्नतिके लिये वेद, पुराण, स्मृति,

ऐशकर्मका साक्षात् सम्बन्ध देवलोकसे है औ सम्बन्ध मृत्युलोकसे है। मनुष्यको क्रमशः अ चक्रसे छुड़ाकर देवलोककी परिधिमें पहुँचाना ही कार्य है। नचिकेताका एक जन्ममें ही दे प्राप्त होना, नन्दिकेश्वरका देवत्व प्राप्त होना, बलि राजपद प्राप्त होना—यह सब ऐशकर्मका ही प्र ऐशकर्मके बलसे देवता और असुर दोनोंके सब कार्य रहते हैं। शास्त्रोंसे पता लगता है कि इसी ऐशकर्म मनुपदधारी और इन्द्रपदधारी तथा नाना छोटे-बड़े दे गण अदल-बदल जाते हैं। इसी ऐशकर्मके बलसे लाख कलियुग, लाखों वर्षोंका द्वापरयुग, लाखों वर्षोंका त्रे लाखों वर्षोंका सत्ययुग, चारोंका मिलकर एक महायुग ७१ महायुगोंका १ मन्वन्तर होता है, जिसमें सब दे बदल जाते हैं। यह सब ऐशकर्मकी महिमा है।

कर्मकी महिमाको देखकर कोई-कोई कर्ममीमांसक ही ईश्वररूप मानते हैं। जैन और बौद्धधर्मके अ भी इसी कारण कोई-कोई ईश्वरको न मानकर कर्म हैं। कोई जाति या व्यक्ति अपने किये हुए कर्म क्रियासे बचा नहीं सकता। इस समय यूरोप अधःपतित दशा हो गयी है, बृटिशजातिकी शक्ति क्षय हो गया है, यह उस जातिके पूर्वकृत समष्टिक परिणाम है। इस समय हिंदुस्थानरूपी भरतखण्ड अस्त-व्यस्त दशा दीख पड़ती है, समस्त पृथ्वीमें हलचल देखनेमें आती है, वह मनुष्यजातिके समा ही फल है। अतः इस समयके राजनीतिक समाज-संस्कारक नेतृवृन्द और सब श्रेणीके नेतृवृन्दक सत्-असत् भावोंकी ओर तीव्रदृष्टि होनी चाहिये। औ अपने-अपने शारीरिक, वाचनिक, मानसिक और बौद्धि की ओर पूरा ध्यान रखकर कर्मक्षेत्रमें अग्रसर होना च

ि-संस्कृतिमें गोत्र और प्रवरका विचार रखना
ाना गया है । सनातनधर्मी आर्यजातिकी सुरक्षाके
बड़े-बड़े दुर्ग हैं । प्रथम गोत्र और प्रवर, जिनके
ानी पवित्र कुल-परम्परापर स्थिर लक्ष्य रहता है ।
ोवीर्यशुद्धिमूल वर्णव्यवस्था, जिसमें जन्मसे जाति
दृढ़ आज्ञा है और तपःस्वाध्यायनिरत ब्राह्मण
नेतृत्वमें संचालित होनेकी व्यवस्था है । तीसरा
ेकी व्यवस्था, जिसमें आर्यजाति सुव्यवस्थित रूपसे
प्रवृत्ति-मार्गपर चलती हुई भी निवृत्तिकी
र पहुँच जाती है । और चतुर्थ दुर्ग सतीत्वमूलक
ी सहायतासे आर्यजातिकी पवित्रता है । इन चार
ोंमें गोत्र और प्रवरपर सदा लक्ष्य रखनेवाला प्रथम
ना महान् और परमावश्यक है, उसको इस समय
करनेकी बड़ी आवश्यकता है । गोत्र और प्रवरका
और उसकी परम आवश्यकताका ज्ञान कुछ भी न
ाजकलके राजकर्मचारी और प्रजावर्ग बहुत ही
ी हो रहे हैं । उनके अन्तःकरणमें इतना अज्ञान
है कि प्रवरको तो वे भूल ही गये हैं और सगोत्र-
कानूनद्वारा चलाना चाहते हैं । आर्यजातिका प्रधान
ह है कि वह सृष्टिके आरम्भसे अबतक अपने रूपमें
है । चतुर्युगी सृष्टि और मन्वन्तर-सृष्टिकी तो बात
है, कल्पादि और महाकल्पादिकी आदि सृष्टि-
-साथ गोत्र-प्रवर-सम्बन्ध है; क्योंकि ब्रह्माजीकी
साथ ही उनके मानस पुत्ररूपसे उत्पन्न हुए
ही गोत्र-प्रवरका सम्बन्ध चला है । यह गोत्र-प्रवरके
ही महिमा है कि हिंदू-जाति तबसे अबतक जीवित
समयसे लेकर अबतक पृथ्वीकी लाखों जातियाँ प्रकट

हुईं और कालके गालमें चली गयीं; परंतु दैवी
विश्वास करनेवाली, वर्णाश्रमधर्म माननेवाली, अपनी प
रक्षा करनेके लिये गोत्र-प्रवरकी शृङ्खलाके
चलनेवाली सनातनधर्मी प्रजा अभीतक अपने अ
रक्षा कर रही है । जिस मनुष्य-जातिमें वर्णाश्रम-व्यव
है, गोत्र-प्रवरकी सुव्यवस्थाका विचार नहीं है, उस
जातिपर अर्यमा आदि नित्य पितरोंकी कृपा न होनेसे
जीवित नहीं रह सकती । हमारे वेदोंमें, वैदिक क
तथा स्मृति और पुराणोंमें गोत्र-प्रवर-प्रवर्तक म
चर्चा है तथा उससे आर्यजातिको सुरक्षित रखने
दृढ़ आज्ञा है । अतः आधुनिक अहम्मन्य ने
द्वारा इस व्यवस्थाका नाश न होने देना चाहिए
समयकी क्षत्रिय, वैश्य आदि जातियोंमें
पुरोहितके गोत्रसे गोत्र-प्रवर माननेकी व्यवस्था प्रच
इस कारण उक्त जातियोंमें इस व्यवस्थाकी कुछ ि
पड़नी सम्भव है; परंतु ब्राह्मण-जातिमें वे
शास्त्रोंमें वर्णित गोत्र एवं प्रवरकी व्यवस्था यथाव
चाहिये । आजकल ब्राह्मण-जातिमें जो अनेक
पतनके लक्षण दिखायी देते हैं, उसका प्रधान कार
कि ब्राह्मण-जाति गोत्र और प्रवरकी महिमाको भूल
वास्तवमें गोत्र और प्रवरकी महिमाके प्रभावसे ही
ब्राह्मण-जातिमें कहीं-कहीं ब्रह्मतेज दिखायी देता
वर्णाश्रमधर्म-व्यवस्थापर गोत्र-प्रवर-महिमाका बड़ा भा
पड़ता है । अतः जिनमें स्वजातीय अभिमान है,
स्वधर्मका गौरव समझते हैं, जो जन्मान्तर-विज्ञान
और जो रजोवीर्यकी शुद्धताका गौरव समझते हैं, उ
समय प्रमादग्रस्त न होकर चेतना चाहिये । सूर्योदय



# हिंदुओंकी विद्या

'ध्यानकी प्रणालीको उन्हीं लोगोंने जन्म दिया है । उनमें स्वच्छता एवं शुचिताके गुण वर्तमान
गोंमें विवेक है तथा वे वीर हैं ।'

'ज्योतिष, गणित, आयुर्वेद एवं अन्य विद्याओंमें हिंदूलोग आगे बढ़े हुए हैं । प्रतिमा-निर्माण, चि
ादि कलाओंको उन्होंने पूर्णतातक पहुँचा दिया है । उनके पास काव्य, दर्शन, साहित्य तथा
ंगार है ।'

—अलजहीज / आठवीं श

# भक्ति-रहस्य

( लेखक—महामहोपाध्याय डा० श्रीगोपीनाथजी कविराज एम्०ए०, डी०लिट्० )

र्तमान युगमें भक्ति-साधन और उसकी उपयोगिताके कुछ कहनेकी आवश्यकता है, ऐसा मैं नहीं समझता। भी विश्वास करते हैं तथा शास्त्र-वाक्य और महापुरुषोंके इस विश्वासका समर्थन करते हैं कि दुर्बल मनुष्यके त्वप्राप्तिका, एकमात्र न होते हुए भी, प्रधान उपाय धना है। परंतु सच पूछा जाय तो भक्ति-साधनाका बके लिये सुपरिचित नहीं है। रहस्य जाने बिना किसी तत्त्वका माहात्म्य हृदयङ्गम नहीं हो सकता। इस प्रबन्धमें भक्ति-तत्त्वके रहस्यके सम्बन्धमें अपने : अनुभवके अनुसार संक्षेपमें कुछ कहनेकी चेष्टा

नाके समस्त मार्गोंको आलोचनाकी सुविधाकी दृष्टिसे गोंमें विभक्त किया जा सकता है। इसके एक-एक नाकी एक-एक स्थितिके द्योतक हैं। प्रथम भागका र्तक-अवस्था, द्वितीय भागका नाम साधक-अवस्था य भागका नाम सिद्धावस्था है। प्रवर्त्तक-अवस्थामें एकके दो स्थितियोंका विकास स्वीकृत किया गया है। उसी धक-अवस्थामें भी दो क्रमिक स्थितियोंकी अभिव्यक्ति आती है। परंतु सिद्धावस्थामें इस प्रकारका कोई भेद नहीं पाया जाता। प्रवर्तक-अवस्थामें प्रथम नाम-साधन। नामकी महिमा भारतवर्षकी भक्त- किसीको अविदित नहीं है। वाचक शब्द और र्थमें जिस प्रकार नित्य सम्बन्ध रहता है, उसी प्रकार : नामीमें एक प्रकारका नित्य सम्बन्ध विद्यमान है। जके साथ जिस प्रकार वृक्षफलका सम्बन्ध है, उसी गवान्के नामके साथ भगवत्स्वरूपका सम्बन्ध जानना भगवन्नाम प्राकृतिक वस्तु नहीं है, यह अप्राकृत गौर अचिन्त्य-शक्तिसम्पन्न है। भगवान् जिस प्रकार मय हैं, उनका नाम भी उसी प्रकार चिदानन्दमय ; नाममें चिद् और आनन्दकी अभिव्यक्ति नहीं धनाके प्रभावसे क्रमशः ये अभिव्यक्त होते हैं। उसमें पहलेसे ही अव्यक्तभावसे निहित रहते हैं। न्त शक्तियोंका भंडार है। जाग्रत् महापुरुषके निकले हुए नामकी तो बात ही क्या, साधारणतः नाममें भी निजशक्ति विद्यमान रहती है। नाम-

दाताकी शक्तिके साथ योग होनेपर नामकी नि आवरणमुक्त होकर उज्ज्वल रूपमें फूट पड़ती है हो तो वह नाम यथार्थ नाम नहीं होता, नामाभास प्रकटित होता है। नामकी महिमा अनन्त है; नाम व्यर्थ नहीं जाता, उसका भी सुफल होना अनि वस्तुतः भगवान्का नाम अर्थात् जाग्रत् नाम क बलसे कर्तृत्वाभिमानपूर्वक नहीं उच्चारण कर सकता ऊपर नामकी कृपा होती है, नाम स्वयं ही उसके अवलम्बन करके ध्वनित हो उठता है। जो स्वतः चैत उसके लिये बाह्य प्रेरणाकी आवश्यकता नहीं होत नामाभासमें उच्चारणकर्ताका कर्तृत्वाभिमान रहता है दीर्घकालतक विधिपूर्वक गुरूपदेश अथवा आन्तर्वि प्रेरणाके अनुसार उच्चारण करते-करते नामाभास भ किसी भाग्यवान्के कण्ठमें नामरूपमें परिणत होकर अ ध्वनित हो उठता है।

दीर्घकालतक नियमितरूपमें नाम-साधना करते यथासमय भगवान्की करुणाका उद्रेक होता है, पथप्रदर्शक गुरुके रूपमें नाम-साधक भक्तके सामने : होते हैं। नाम-साधनाके द्वारा चित्त-शुद्धि तथा : यथासम्भव अवश्य ही होती है; परंतु जबतक भक्त बीजको प्राप्तकर अपने अशुद्धबीज देहको शुद्ध परिणत नहीं कर पाता, तबतक वास्तविक साधनाका नहीं हो सकता। यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि शरीरमें भगवत्साधना नहीं होती। प्राकृत शरीर : विकारके अधीन है, इसके द्वारा अप्राकृत और । भगवत्तत्त्वकी साधना सम्भव नहीं है।

बीज-साधनाके फलस्वरूप क्रमशः बीजकी अ तथा उसके प्रभावसे मलिन सत्ताको दूर करना स जाता है। पाञ्चभौतिक उपादानोंका आश्रय लेकर अनुस्यूत जो हमारा अशुद्ध शरीर विद्यमान है, उस तक संस्कार नहीं होता, तबतक उसके लिये प्रकृत मार्गमें प्रविष्ट होना दुष्कर है। गुरुदत्त साधनाके फ भूत और चित्त शुद्ध अवस्था धारण करते हैं; अतए स्थित अशुद्ध शरीर विगलित हो जाता है और अप भावके अनुसार एक अभिनव शरीरका आविर्भाव हो

वका शरीर होता है, इसीका पारिभाषिक नाम है—
' । यह देह निर्मल, अजर और अमर होता है तथा
ासा, काम-क्रोध प्रभृति प्राकृतिक धर्मोंसे वर्जित
। इस भावदेहको प्राप्तकर भक्त प्रवर्तक-अवस्थासे
वस्थामें उपनीत होता है। साधारणतः 'जगत्में
साधना कहते हैं, वह प्रकृत साधना नहीं है। स्थूल
भिनिवेश या तादात्म्यबोधके रहते हुए कोई भी
यों न की जाय, वह अकृत्रिम स्वाभाविक साधनाके
ेगणित नहीं हो सकती। भावका साधन ही यथार्थ
। अभावके शरीरमें भावकी साधना नहीं हो सकती।
प्रवर्तक-अवस्थामें अभावके शरीरको भावके शरीरमें
करनेकी चेष्टा करनी पड़ती है। नाम और मन्त्र—
नक चेष्टामें सहायक होते हैं।

होंने भक्तितत्त्वका अनुशीलन किया है, वे जानते हैं
रूपा भक्ति क्रमशः फलरूपा भक्तिमें पर्यवसित होती
ंक-अवस्थामें जो कुछ किया जाता है, वह क्रिया-
ी अन्तर्गत है। कोई-कोई इसे साधन-भक्ति भी
। परंतु वास्तविक साधन-भक्ति यह नहीं है, यह
ाधन-भक्ति है; क्योंकि प्राकृत-देहाभिमानके रहते
त साधन-भक्तिका उदय नहीं हो सकता। जिस
क्तिकी बात भक्तलोग कहते हैं, तथा भक्त-
में जिसका साधन देखनेमें आता है, वह भी वस्तुतः
वस्थाका ही व्यापार है। इन सभी अनुष्ठानोंके पीछे
ात्मबोधमूलक कृत्रिम अहंभावकी क्रीडा विद्यमान
। भाव कैसे उदित होता है, इसकी आलोचना करते
चार्योंने कहा है कि भावका प्रथम आविर्भाव कर्म
पासे लक्षित होता है। कर्मसे अर्थात् कृत्रिम साधन-
अनुष्ठान करते-करते साधन-भक्ति भावभक्तिके रूपमें
ो सकती है। परंतु कहीं-कहीं पूर्ववर्ती साधनके
होनेपर भी भावभक्तिका उदय होते देखा जाता है,
में कृपाको ही मूल कारण मानना पड़ता है। यह
ात् भगवान्‌की भी हो सकती है अथवा सिद्ध
क्की भी। कुछ लोगोंकी यह भी धारणा है कि
कार्य-कारणभावका विचार करनेपर कृत्रिम भक्ति-
कहीं भी भक्तिका वास्तविक कारण नहीं माना जा
यह क्षेत्र-विशेषमें भक्तिकी यथार्थ कारणता

भक्ति ह्लादिनी शक्तिकी एक विशेष वृत्ति है
शक्ति महाभावस्वरूपा है। अतएव शुद्ध भक्ति
महाभावका अंश है, इसमें कोई सन्देह नहीं।
भावरूपा भक्ति चाहे साधनपूर्वक हो अथवा वृ
वह वस्तुतः महाभावसे ही स्फुरित होती है। अतए
साधन-भक्तिकी प्रयोजनीयता स्वीकार करनेपर भी
उदयको सभी साधनद्वारा दुष्प्राप्य मानते हैं
साधनाके मूलमें जीव रहता है; परंतु भक्ति जीवका
सिद्ध धर्म नहीं है, क्योंकि महाभाव अथवा भाव
शक्तिकी वृत्ति होनेके कारण स्वरूपशक्तिके विल
भगवत्स्वरूपके साथ संश्लिष्ट है। जीव कर्म कर र
परंतु भावको प्राप्त नहीं कर सकता; क्योंकि वह
भावमय नहीं है। कर्म करते-करते भाव-जगत्‌से उसं
अनुप्रवेश हुआ करता है।

इस प्रकार भावका उदय भावजगत्‌की प्रेरण
है। मायिक शरीर भावग्रहणके लिये उपयोगी न
अतएव इस देहमें भावका आविर्भाव नहीं होता
आविर्भाव होता है भाव धारण करनेयोग्य आधा
आधार शुद्ध देह या भावदेहके नामसे परिचित है
देह साधनाके प्रभावसे शुद्ध होकर अन्तमें भावदेह
प्रकट होता है। पाञ्चभौतिक प्राकृत देहका अव
यदि भावका विकास हो तो भावदेह मिश्ररूपमें अ
सकता है। इस अवस्थामें वह अपने पृथक् स्वरू
करता रहता है। अथवा भावके विकासके साथ-सा
देहका त्याग होनेपर, विशुद्ध भावदेह भा
विराजित होता है और वहाँ कार्य करता रहता है
उदयके पूर्व यदि मृत्यु हो, अर्थात् कृत्रिम साध
अनुशीलनके समय बीचमें ही देहत्याग हो जाय त
जगत्में गति प्राप्त नहीं होती। जब भावका उदय
तब समझना चाहिये कि भावदेह कार्य कर रहा है।
कार्य करते समय प्राकृत देह जडवत्, स्थिर तथा
रूपमें पड़ा रहता है। भावकी तीव्रतामें यह अवश्य ह
आ जाता है। यदि भाव उतना तीव्र न हो तो प्राकृ
उसका उतना प्रभाव देखनेमें नहीं आता। परंतु
वह स्वरूपमें ठीक-ठीक कार्य करता रहता है
सन्देह नहीं।

होती रहती है, उस समय भावका विकास नहीं होता। इस अवस्थामें बाह्य शास्त्र-वाक्य, बाह्य गुरुवाक्य नुसार महापुरुषोंके वचन और तन्मूलक विधि-निषेध । मानकर चलना पड़ता है। परंतु स्वभावका विकास बाहरसे किसी प्रकारकी शिक्षा ग्रहण करनेकी आवश्य- ीं रहती। जिसका जो स्वभाव होता है, वह उसके ही चलता है। उस समय स्वभाव ही प्रेरक होता र समय स्वभाव ही गुरु, स्वभाव ही शास्त्र तथा । निर्देश ही विधि-निषेध होता है। बाहरसे कोई करनेवाला नहीं रहता। गम्भीर आन्तर राज्यकी ां बाह्य जगत्की किसी भी वस्तुका कोई स्थान नहीं तथापि वहाँ भी कोई शक्ति अन्तर्यामीरूपसे भीतर भक्तको परिचालित करती है। इसीको स्वभाव ।

देह बाह्य देहके अनुरूप नहीं होता। ऐसा भी । है कि बाहरसे जो वृद्ध दीख पड़ते हैं, जिनके केश हैं, दाँत गिर गये हैं और दृष्टि क्षीण हो गयी है, भावदेहमें ठीक इसके विपरीत हों। हो सकता है । भावदेह उज्ज्वल, ज्योतिर्मय, किशोरवयस्क, सर्वाङ्ग- ौर माधुर्यमय हो। बाह्यदेहके साथ भावदेहका कोई ां होता। अवश्य ही यह प्रथमावस्थाकी बात कही आगे चलकर योग- प्रतिष्ठित हो सकता है। यह विषय है। भक्त शुद्ध वात्सल्यभावका साधक ावा सख्य, दास्य या उज्ज्वल भावका, उसका तदनुरूप ही होगा। स्वभावसिद्ध देहके स्वभावका कर स्वभावकी साधना चलती है। यदि कोई मातृ- ाधक हो तो स्पष्ट ही देखनेमें आयेगा कि उसका ठीक शिशुके आकारका हो जाता है। आकृति और रस्पर अनुरूप ही हुआ करती हैं। जो प्रकृतितः वभावतः शिशु हैं, और इस शिशुभावसे ही 'मा-मा' कारते हैं, वे आकृतिसे भी शिशु क्यों नहीं होंगे ! ाह्य शरीर जरा-जीर्ण होनेपर भी उनका भावदेह रहता है, इसमें सन्देह ही क्या हो सकता है ! जिस प्रकार शिक्षा नहीं दी जाती कि वह किस को पुकारे अथवा माके साथ व्यवहार करे—वह भावके द्वारा ही नियमित होता है, ठीक उसी

उसका भजन है। रागात्मिका भक्तिमें बाह्य शास्त्र नियमावलीकी आवश्यकता नहीं होती।

जगत्में अनन्त भाव विराजित हैं। महाभाव होनेपर भी खण्डभाव असंख्य हैं। प्रत्येक भावकी है, और उसकी एक सार्थकता होती है। एक भावके भावकी शबलता अथवा सांकर्य भावसाधकके लिये है। स्वभावके मार्गसे इसके होनेकी सम्भावना नहीं परंतु जो लोग कृत्रिम भावकी भावनाके द्वारा भाव मार्गमें अग्रसर होते हैं, उनसे भूल या भ्रान्ति अनिवार्य है। वस्तुतः यह अकृत्रिम साधनाका अभिनयमात्र है। एक वृक्षके हजारों पत्तोंमें जि साम्यके होते हुए भी प्रत्येक पत्तेमें एक विशेषता उसी प्रकार प्रत्येक भावमें भी एक विशेषता ह भावको मर्यादा दिये बिना भावसाधनामें कोई अ हो सकता। बाल्य, यौवन, वार्द्धक्य जिस प्रकार पृथ होते हैं तथा उनका आचरण और तन्मूलक व्यवि भी पृथक्-पृथक् होते हैं, उसी प्रकार प्रत्येक भावके और विलास भी पृथक्-पृथक् होते हैं। अतएव भाव बाहरसे कोई निर्देश नहीं दिया जा सकता। भाव लिये गुरु-आज्ञाकी आवश्यकता नहीं। उसके अ भावकी प्रेरणा ही उसको परिचालित करनेके लिये होती है।

एक भावके साथ दूसरे भावका व्यक्तिगत भेद त इसके सिवा उनमें गुणगत तथा मात्रागत भेद भी रह

भावका विकास ही प्रेम है। भावसाधना क स्वभावतः ही प्रेमका आविर्भाव हो जाता है। जब उदय नहीं होता, तबतक भगवान्का अपरोक्ष दर्शन सकता; भावके उदयके साथ-साथ आश्रयतत्त्वकी अ होती है। परंतु जबतक प्रेमका उदय नहीं होता विषयतत्त्वका आविर्भाव नहीं हो सकता। यद्यपि भाव प्रेम एक ही वस्तु हैं, तथापि अपक्व और पक्वभेद अवस्थाओंमें कुछ पार्थक्य है। भावजगत्में प्रवेश साथ भक्त अपनेको अर्थात् अपने विशिष्ट स्वरूप होता है। उसके पश्चात् साधनाका और अधिक होनेपर भक्तिका विषयभूत भगवत्-स्वरूप प्रत्यक्ष ह

भगवत्-स्वरूप भी सम्बद्ध रहता है। जबतक प्रेमकी
क्ति नहीं होती, इष्ट भगवत्-स्वरूपका आविर्भाव नहीं

त यह है कि प्रवर्तक-अवस्थामें दो आवरण अभिन्न-
वेद्यमान रहते हैं। इन दोनों आवरणोंमेंसे एक तो
निजी स्वरूपको आच्छन्न किये रहता है और दूसरा
स्वरूपको आच्छन्न करता है। प्रवर्तक-अवस्थाके
भावदेहके विकासके साथ-साथ प्रथम आवरण कट
परंतु दूसरा आवरण तब भी रहता है। अर्थात्
पने भावदेहमें जाग उठनेपर ही इष्ट वस्तुको नहीं
ता। जबतक भावका विकास नहीं होता, तबतक
प्रमेयका आवरण उन्मुक्त नहीं होता। भावके विकाससे
न्धान और अन्वेषण आरम्भ होता है तथा प्रमेयका
कट जानेपर अन्वेषण भी समाप्त हो जाता है, क्योंकि
हो जाती है। यही प्रेमकी अवस्था है। भावमें
साथ-साथ अभावके जगत्से ज्योतिर्मय भावजगत्में
नेपर अपना एक विशिष्ट स्थान प्राप्त हो जाता है।
स्थानसे इष्ट वस्तुका अन्वेषण चलने लगता है। इस
न्तर्जगत्में क्रमशः अधिकतर गुह्य स्थान प्राप्त होते-होते
वस्थामें अन्तरतम विन्दुमें प्रवेश प्राप्त होता है। तब
रूप उन्मुक्त हो जाता है और भक्तको भगवत्-
र सिद्ध होता है। अन्तर्जगत्में प्रवेशके पश्चात्
अन्तिम विन्दुतक अनवच्छिन्न भावसे अग्रसर होना
। इसीका नाम है साधनाका क्रम-विकास। आवर्त्त-
तके मध्यविन्दुमें स्थिति प्राप्त करनेपर बहिर्जगत्
न्तर्जगत्का भेद दूर हो जाता है। तब साधनाकी
हो जाती है। इसीका नाम रसका उदय है।
क्त महाजनोंने सिद्धावस्थाके नामसे निर्देश किया है।

तक जो कुछ कहा गया है, उससे धामतत्त्वका
छ-कुछ समझा जा सकता है। भावके विकासके
मतत्त्व अभिव्यक्त नहीं हो सकता। जबतक काया-
स नहीं होता, तबतक उस कायाकी स्थिति और
लिये उपयोगी धामका आविर्भाव कैसे होगा?
हेत भक्त बहिरङ्ग होनेके कारण धामके बाहर
लिये बाध्य होता है। इसीसे प्रवर्तक-अवस्थामें
वेश प्राप्त नहीं होता। धाममें प्रवेश प्राप्त करनेके

अधिकार नहीं पाता। जबतक इस देहका त्याग क
देह ग्रहण नहीं किया जाता, तबतक धाममें प्रवेश न
जा सकता। मायिक देहका त्याग होनेपर ही धाम
हो जायगा, ऐसी बात नहीं; क्योंकि ऐसी अवस्था
जब मायिक देह निवृत्त हो जाता है, फिर भी
भावदेहकी प्राप्ति नहीं होती। यह कैवल्यकी अव
इस अवस्थामें भगवद्धाममें प्रवेशकी सम्भावना नह
क्योंकि यह विदेह स्थिति है। भक्तलोग इसे कैवल्य
निर्देश करते हैं। केवली जीव भगवद्धामके बाहर
प्रान्तरमें सुप्तवत् विद्यमान रहता है। यह मायातीत
होते हुए भी वस्तुतः पाशविक अवस्था है। इस
भगवद्धाममें प्रवेशका अधिकार नहीं मिलता
मात्र भगवदनुगृहीत जीव ही धाममें प्रवेश कर स
दूसरे नहीं।

भगवद्धाम एक होनेपर भी भावके अनुसार
हैं। कुण्ठाहीन होनेके कारण वैष्णवलोग इस धामको
वैकुण्ठ कहते हैं। यह विशुद्ध सत्त्वमय है। अतः
रजस, तमस तथा मलिन सत्त्व इस स्थानमें कार्य न
सकते। जिस कालके प्रभावसे प्राकृतिक जगत्की
स्थिति, संहार और नाना प्रकारके परिणाम संघटित
वह काल भगवद्धाममें कार्य नहीं कर सकता। उस
भी एक प्रकारका काल होता है। वह कालातीत क
वह भगवान्‌का लीला-सहचर है और वह भगवत्
अनुवर्ती होकर कार्य करता रहता है। ज्योतिर्मय
सत्त्व भगवद्धामका उपादान है। उस
लीलाकी उपकरणभूत अनन्त वस्तुएँ—भोग्य,
और भगवान्‌के लीलाविग्रह, सभी विशुद्ध सत्त्वसे रचित
यही आगम-शास्त्रोंके विन्दुका स्वरूप है तथा इस धाम
है—'वैन्दव जगत्।' विशुद्ध सत्त्व मायासे सर्वांशमें भि
है। अर्थात् माया अशुद्ध है और यह शुद्ध है।
माया अनादि और सान्त है, परंतु विशुद्ध सत्त्व
और अनन्त है। भगवद्धाम और भगवद्विग्रह तथा
का निजी विग्रह—सभी अन्तहीन हैं।

भाव स्थायी और सञ्चारी भेदसे दो प्रकारका हो
यह पहले कहा जा चुका है। सञ्चारी भाव आविर्भूत
कार्य करके तिरोहित हो जाता है। परंतु स्थायी भाव नि

वना होती है। सञ्चारी भाव भाव-देह प्राप्त करनेके
जीव हृदयमें कार्य करता रहता है; परंतु वह
सम्पन्न नहीं होता, अतएव उससे फलोद्गमकी
नहीं होती । वास्तविक भक्त वही है, जो भावकी
अवस्थासे स्थायी अवस्थामें पहुँच सकता है ।
ये भक्तलोग नाम और मन्त्रसाधनाकी उपयोगिता
रते हैं। स्थायी भाव वस्तुतः भावदेहका ही नामान्तर
के विकासके साथ-साथ हृदयमें प्रवेश प्राप्त होता
अन्तरङ्ग हृदयकमल अष्टदलोंसे विभूषित है, इसलिये
व भी मूल अष्टभावमें विवर्तित होकर प्रकाशित
इस अष्टदल कमलका एक-एक दल एक-एक भाव-
है। भावमें प्रविष्ट होकर उसे महाभावमें परिणत
ता है । यही भावसाधनाका रहस्य है । वस्तुतः
ही भावसाधनाका लक्ष्य है; परंतु महाभावमें
लिये, भाव कुछ मध्यवर्ती अवस्थामें होते हुए
होता जाता है । इसकी आलोचना क्रमशः की
जिन आठ अङ्गरूपी भावोंकी बात कही गयी है,
क लोग उनका अपनी-अपनी परिभाषाके अनुसार
करते हैं; परंतु भावका साधक अपनी दृष्टिभूमिसे
प्त हो सकता है, उसके लिये दूसरोंकी दृष्टिभूमिका
करना आवश्यक नहीं होता । वास्तवमें तो प्रत्येक
भक्तको इन आठों भावोंको एक-एक करके जगाना
नहीं तो जिस किसी भावको उसके चरम
अवस्थापर्यन्त अभिव्यक्त ( स्फुटित ) नहीं
सकता । कमलके विकासके लिये जिस प्रकार एक
पूर्ण सरोवर और उसके साथ पृथ्वीकी आवश्यकत
उसी प्रकार दूसरी ओर ज्योतिर्युक्त तेजोमण्डल त
साथ आकाश भी आवश्यक होता है। नीचे रस
रविकिरण—इन दोनोंका एक साथ संयोग होने
स्फुटित होता है, अन्यथा स्फुटित नहीं हो सकता
विकासके लिये भी उसी प्रकार एक ओर लक्ष्योन्मेषरू
ज्ञानस्वरूप चिदाकाशमें स्थित सूर्यमण्डल आवश्यक
और दूसरी ओर रसोद्गमका मूल कारण स्थायी भाव
होता है; क्योंकि सञ्चारी भावका विकास नहीं हो
भावका ही विकास होता है ।

भावके विकासके पहले तदुपयोगी क्षेत्र निम
है । नाम-साधनाके बाद तथा मन्त्रसाधनाकी समा
धीरे-धीरे यह क्षेत्र तैयार होता रहता है । तैय
समय यह लक्षित नहीं होता; परंतु पीछे दृष्टिके
साथ-साथ यह दिखलायी देने लगता है । तब य
आ जाता है कि कब और किस ढंगसे उसकी रचना
यह क्षेत्र ही वस्तुतः एक कुण्ड या सरोवर है, प
सन्देह नहीं कि यह जलहीन सरोवर है । जबतक
नहीं होता, तबतक खेचरीभाण्ड अथवा अमृ
अमृत-क्षरण नहीं होता । लक्ष्योन्मेषके साथ-साथ अ
प्रारम्भ हो जाता है । तब पूर्वोक्त शुद्ध कुण्ड
सरोवरके रूपमें शोभायमान होता है । किसी-किसी
भक्तने इसको काम-सरोवरके रूपमें वर्णन किया है
से यहाँ अभिप्राय शुद्ध प्रेमसे है । परंतु वस्तुतः वह
प्रेमरूपमें परिणत नहीं होता । उपर्युक्त लक्ष्योन्मेष
सूर्यका ही उदय है । कामकला-तत्त्वके जानने
विशेषरूपसे जानते हैं । भाव-सरोवरमें पहले भाव
रूपमें प्रकट होता है । पश्चात् सूर्यकी किरणें उसे प्रे
रूपमें विकसित कर देती हैं। जब भावका विकास
अर्थात् कमल प्रस्फुटित हो जाता है, तब वह
ऊपर उठ आता है; वह फिर सरोवरमें नहीं रहत
नाल अथवा मृणालके द्वारा सरोवरके साथ उसक
सम्बन्ध रह जाता है । यह नाल भी जब छिन्न हो जाता

---

यह गुप्त कमल है । षट्चक्रके अन्तर्गत जो द्वादशदलरूपी
है, उससे यह पृथक् है; क्योंकि द्वादशदलका भेद
त पीछे आज्ञाचक्रका भेद करनेपर अन्तर्लक्ष्यकी प्राप्ति
परंतु जबतक लक्ष्योन्मेष नहीं होता, अष्टदलमें प्रवेश
होता । इसी कारण मध्ययुगके बहुतेरे संत अष्टदलको
सहस्रदलके साथ अभिन्न समझते थे, तथा कोई-कोई
स्रदलके अन्तर्गत मानते थे । वस्तुतः इस अष्टदलको
ज्य मान लें तो प्रचलित द्वादशदलको भावका आभास
सकता है । इससे ज्ञानके बाद भक्ति होती है या
ज्ञान होता है—इस प्रश्नका समाधान हो जायगा ।
बाद लक्ष्यका उन्मेष होता है, यह प्रचलित सिद्धान्त
तसे भक्तिके बाद ज्ञानका उदय होता है । परंतु वस्तुतः
के बाद जिस भाग्यवान् भक्तको अष्टदलकी प्राप्ति होती
दृष्टिमें ज्ञानके बाद ही भक्तिका स्थान है—यह स्वीकार
होगा। भक्तिके दो भेद हैं—अपरा और परा भक्ति, अथवा

ाथ-साथ सत्यरूपमें अष्टदलकी प्राप्ति होती है। लकी रचना अति अद्भुत होती है। अष्टदलकी रूपमें जो विन्दु है, वही अष्टदलका सार है। दूसरा नाम है 'महाभाव'। वस्तुतः अष्टदल महा-ी अष्टधा विभक्त स्वरूपमात्र है; इसे महाभावका भी कहा जा सकता है। प्रश्न हो सकता है कि यदि विन्दु है, तो इन आठ भावोंके साथ या सम्बन्ध होगा?' इसका उत्तर यह है कि ये । महाभावके स्वगत आठ अङ्गमात्र हैं। इन आठ ी समष्टि महाभावका स्वरूप है। प्रत्येक भाव महा-ाथ संश्लिष्ट है। वस्तुतः प्रत्येक भावका जो पूर्ण , वही महाभाव है। भावसे महाभावकी ओर जानेके । मार्ग हैं। एक आवर्त-क्रमसे और दूसरा साक्षात् ल रूपसे। आवर्तमार्गका अवलम्बन करते समय अथवा परिक्रमा करके भावसे भावान्तरमें चलते-क्रमशः महाभावमें पहुँचा जाता है। इस मार्गसे में उपस्थित होनेपर महाभावका पूर्ण स्वरूप प्राप्त परंतु आवर्तमार्गसे न जाकर सरल गुप्त मार्गसे ावमें पहुँचा जाता है। लेकिन इस मार्गसे महाभावका रूप अधिगत नहीं होता। क्योंकि इस मार्गसे साथ केवल उस विशिष्ट दलका ही सम्बन्ध होता है, का सम्बन्ध नहीं प्रतीत होता।

बातको और भी स्पष्ट करके बतलाना है। माता और ाठ सन्तान विद्यमान हैं। माता प्रत्येक सन्तानकी । अतएव उसका सम्बन्ध आठोंमेंसे प्रत्येकके नरूपसे है। अतः यह सत्य है कि वह एक है, उसकी आठ सन्तान हैं। इस प्रकार उसका स्नेह-दे प्रत्येक सन्तानके लिये ही प्राप्य होनेके कारण ोंमें विभक्त हो जाता है। दूसरी ओरसे, सन्तानके माताके सिवा दूसरा कोई नहीं है। माता जानती है ी आठ सन्तान हैं, और प्रत्येक सन्तान जानती है ी एक ही माता है। सन्तान यदि अपनेको आठ े एक मानकर माताको प्राप्त करनेकी इच्छा करता इ सम्पूर्ण माताको प्राप्त न करके उसके एकदेशको करेगा। क्योंकि सम्पूर्ण माताको ग्रहण करनेकी उसमें नहीं है; कारण कि वह अपनेको आठ सन्तानों-समझता है। यहाँ सम्पूर्ण माताको प्राप्त करनेके ो आठमेंसे एक न बनकर आठोंके समष्टिरूपमें

उसकी अगली सन्तानके भावमें तथा उसके आ अगली सन्तानके भावमें और इस प्रकार भावान्तरमें प्रवेश करते-करते अष्टम सन्तानके भावमें प्रस्फुटित कर डालना होगा। तब वह आठ सन्तानोंके भूत तथा अष्ट भावोंके प्रतिनिधिरूपमें मध्य विन्दु भावरूपिणी माताके पास पहुँचनेका अधिकार प्राप्त इस प्रकार आधार पूर्ण होनेपर वह पूर्णरूपसे प्राप्त हो सकेगा। यह हुआ एक मार्ग। दूसरी दृ सन्तान अपनेको माताकी आठ सन्तानोंमेंसे एक न केवल अपनेको ही माताकी एकमात्र सन्तान माने पूर्वोक्त आवर्तमार्गमें पूर्णता प्राप्त नहीं करेगा; उसके सरल मार्ग है और वह गुप्त है, इसे चाहे तो यो मार्ग कह सकते हैं। अर्थात् वह साक्षात्रूप स्थानसे ही सरल मार्गद्वारा माताको प्राप्त हो सक उसे विभिन्न सन्तानोंके भावको ग्रहण करके प्राप्ति नहीं करनी पड़ेगी। वह जहाँ अवस्थित है माताका दर्शन कर सकता है और माताको प्राप्त हो स इस मार्गमें उसको बाधा देनेवाला कोई नहीं है, प्रतिबन्धक नहीं है। वह जानता है कि एकमा माताकी सन्तान हूँ। और माता भी जानती है एकमात्र मेरी सन्तान है। अतएव इस क्षेत्रमें वह मा स्नेह और प्यारका दावा करता है, और उसे कर लेता है। माताके इस स्नेह और प्यारमें उस सन्तानका भाग नहीं होता। अन्य सन्तान इस नहीं जानती और जान भी नहीं सकती। ये आच्छादनमें माता और सन्तानका यह विचित्र और आनुषङ्गिक लीला प्रकाशित होती है। प्रत्येक लिये यह व्यवस्था एक ही प्रकारकी होती है। परं विकास होनेमें समय लगता है। यहाँ माताको व्यक्तिगत भावसे प्राप्त होनेपर भी उसे सर्व जननीके रूपमें समष्टिभावसे पाना नहीं बनता आस्वादनकी यह भी एक दिशा है।

इसमें और भी अनेक रहस्य हैं। प्रथम दृष्टा सन्तानके विषयमें उल्लेख किया गया है, उसकी गतिके मूलमें आत्मलोप-अवस्था रहती है, अर्था अवस्थासे द्वितीय अवस्थामें जानेके साथ-साथ प्रथम द्वितीय अवस्थामें परिणत हो जाती है, यह जानने है। इस प्रकार आवर्तन पूर्ण होनेपर-आगे-आगे पा

है, यह जान लेना चाहिये। तब उस अष्टम
पूर्ण विकास प्राप्त हो जानेके पश्चात् माताको
प्राप्त किया जाता है। परंतु इसके सिवा समष्टि-
एक और भी प्रणाली है; वह आत्मविकास है,
। नहीं। उसके फलस्वरूप प्रथम अवस्थामें ही
अवस्था आकर लीन हो जाती है, और उसके बाद
ासके साथ-साथ सारी अवस्थाएँ उसीमें लीन हो जाती
कार अष्टम सन्तानके भावके लीन हो जानेके बाद जिस
। अभिव्यक्ति होती है, वही इस मार्गमें समष्टि
वकी पूर्ण अभिव्यक्ति है। इसके पश्चात् माताकी
तदनुरूप ही होती है। वस्तुतः समष्टि-मार्गके
द्वारा ही प्रकृत समष्टि-पथकी प्राप्ति होती है।

प्रकार व्यष्टिभावकी प्राप्ति भी समझनी चाहिये;
व्यष्टिभावमें भी स्वयं माताके आकर्षणसे आकृष्ट
ताके समीप जाना तथा अपने आकर्षणसे माताका
होकर आना और सन्तानको गोदमें लेना—ये दो
दिशाएँ रहती हैं। व्यष्टिभावमें भी प्रकृष्ट पथ इन
ोंके समन्वयके ऊपर प्रतिष्ठित है।

से यह समझा जा सकता है कि कोई भी व्यक्ति
सारी विकासभूमिका—चाहे वह अनुलोम-क्रमसे
प्रतिलोम-क्रमसे—अनुभव न करके भी अपने
स्थानसे ही महाभावके साथ युक्त हो सकता है।
हाभावको अपने साथ युक्त कर सकता है। लीलाके
की दिशासे व्यक्तिगत दिशाका यह एक वैशिष्ट्य
मानना पड़ेगा। मूलतः व्यक्तिका व्यक्तित्व यदि
ो तो कोई व्यक्ति अन्य व्यक्तिके स्थानपर अधिकार
सकता; क्योंकि एक व्यक्तिमें जो वैशिष्ट्य होता है,
ं नहीं हो सकता। अतएव क्रमविकासके मार्गसे
ह व्यक्तिके व्यक्तित्वका मार्ग नहीं होगा—यह कहनेकी
ता नहीं। इस स्थलमें व्यक्तित्वकी रक्षा करके ही
 मानना होगा। अर्थात् प्रत्येक व्यक्ति, अपने
विद्यमान रहते हुए भी, समष्टिमें आत्मप्रसार कर
। इस प्रकार समष्टिके साथ अथवा उसके एक-
थ उसको तादात्म्यकी प्राप्ति भी हो सकती है;
 भी उसका व्यक्तिगत स्वभाव अक्षुण्ण ही रहता
प्रसंगमें यह भी याद रखना चाहिये कि विकासाभि-

लय अनिवार्य हो जाता है। भावसे महाभाव पर्य
राज्यका विस्तार है। महाभावके साथ भावातीतका
बिना लीलाका उद्देश्य सिद्ध नहीं हो सकता। ख
भावातीतमें ठीक तौरपर स्थिति प्राप्त नहीं होती।
खण्डभावका महाभावके द्वारा भेद करके ही भावाती
सम्बन्ध स्थापित करना पड़ता है।

प्रचलित दृष्टान्तके द्वारा इस विषयको समझान
करते हैं। हमारे परिचित भक्तिशास्त्रोंमें शान्त
सख्य, वात्सल्य तथा माधुर्य—इन पाँच मुख्य भत्ति
वर्णन प्राप्त होता है। प्रत्येक भावका एक वैशिष्ट्य
सभी स्वीकार करते हैं। भावके वैशिष्ट्यके अनुसार
जिस प्रकार भक्तका वैशिष्ट्य निरूपित होता है, दू
उसी प्रकार भावकी परिपक्व अवस्थामें आविर्भूत भ
भी वैशिष्ट्य निरूपित होता है। शान्त भक्त जिस
होता है, उसके सामने प्रकटित भगवत्स्वरूप भी
ही होता है।

यहाँ प्रश्न यह होता है कि शान्तभक्ति एक है
उसमें असंख्य प्रकार-भेद हैं—इस बातको
स्वीकार करते हैं। इस प्रकारके भेदोंके अन्तर
अवान्तर प्रकार-भेद हैं। जो जितना ही विश्ले
सकेगा, वह उतने ही सूक्ष्म भेद करनेमें समर्थ
परंतु इन समस्त सूक्ष्म भेदोंको मान लेनेपर भी उ
व्यक्तित्वकी समस्याका समाधान नहीं होता। क्यों
चाहे जितने प्रकारके हों, सर्वत्र ही व्यक्तिगत भेद
स्थान रहेगा। अतएव प्रश्न यह है कि एक दृ
शान्तभाव अन्यनिरपेक्ष और पूर्ण है, दूसरी अ
प्रकार एक दृष्टिसे पूर्ण होते हुए भी दूसरी दृष्टिसे
लिये भावान्तरकी अपेक्षा करता है। शिशुरूप
निरपेक्ष पूर्ण होता है; तथापि उसका एक क्रम-परि
जिसके फलस्वरूप वह बालकरूपमें, किशोररूप
युवकरूपमें परिणत होता है। इसी प्रकार शान्तभ
शान्तभावकी एक निरपेक्ष पूर्णता है, यह सत्य है
शान्तभावकी परिणतिमें दास्यभावका विकास, दा
परिणतिमें सख्यभावका विकास इत्यादि भावोंका क्र
अस्वीकार नहीं किया जा सकता। एक-एक भावके
साथ-साथ एक-एक गुणकी भी अभिव्यक्ति होती है।

न्तर्गत अवान्तर श्रेणी-विभागमें भी इसी प्रकार
ा निहित है। परंतु मूल प्रश्न यह है कि व्यक्तिका
इस समस्त विकासमें भी अक्षत रहता है।
ी महिमा अतुलनीय है। लीलास्वादनके अन्तर्गत
समें इसका विशिष्ट स्थान है।

तभावके दृष्टान्तस्वरूपमें 'क' और 'ख'को ग्रहण
'क' एक व्यक्ति है और 'ख' एक दूसरा व्यक्ति
लीजिये कि दोनों शान्त भक्त हैं। व्यक्तिभेदके वश
: 'ख'के भाव एक पर्यायके होते हुए भी परस्पर
। यह जो पार्थक्य है, वह अक्षुण्ण रूपमें चिरकाल-
ा है। अर्थात् शान्तभक्तिके बाद यदि 'क' और
ों दास्य-भक्तिके स्तरमें पहुँचते हैं, तो वैसा होनेपर
का यह व्यक्तिगत वैशिष्ट्य बना ही रहेगा। इस
धुर्यपर्यन्त क्रमोत्कर्ष प्राप्त कर लेनेपर भी 'क' 'क'
। वह 'ख' या कोई दूसरा नहीं बन जायगा; और
'ख' ही रहेगा, 'क' या कोई दूसरा नहीं बनेगा।
तना ही नहीं, माधुर्य भावके अन्तर्गत अवान्तर
ा भेद करके महाभावमें प्रवेश कर लेनेपर भी यह
पार्थक्य लुप्त नहीं होगा। इस प्रकार समझना
के वृत्तके अन्तर्गत प्रत्येक विन्दु केन्द्ररूपी मध्य-
प्रविष्ट होनेपर तथा उसके साथ अभिन्न होनेपर भी
पने वैशिष्ट्यकी रक्षा करता है। ऐसा न करनेपर
दनका माधुर्य नहीं रहता। एक जिस प्रकार
में सत्य है, उसी प्रकार वह अनन्त रूपमें भी सत्य
कि वहाँ भी तो वह एक ही तद्रूपमें खेल करता है।
ैसे अनन्त है, वैसे ही अनन्तमें एक है—यही
रहस्य है।

ले भी यह कहा जा चुका है कि भाव ह्लादिनी
वृत्ति-विशेषका नाम है; यही भक्तिका स्वरूप है।
अवस्थामें इसीका नाम प्रेम है। यह अनन्त प्रकारका
बात भी जानी गयी। परंतु इस अनन्त प्रकारके
कारमें व्यक्तिगत अनन्तत्व रहता है। उसके बिना
खेल नहीं चल सकता। इस व्यक्तिमें ही स्वातन्त्र्य
और इसी कारण कोई एक व्यक्ति अपने सजातीय
क्तिके समान नहीं होता। कुछ स्वातन्त्र्य अनिवार्य
में रहता है। स्वरूप-शक्ति और तटस्थ-शक्तिके

आश्रय स्वरूपशक्तिकी वृत्ति नहीं, तटस्थ-शक्तिका
अर्थात् जीव है। अतएव रागात्मिका भक्ति जीवकी नहीं
जीवको तो रागानुगा भक्ति ही प्राप्त होती है। अर्था
विशेषके जीव-विशेषमें अभिव्यक्त होनेपर उसे जो
प्राप्त होता है, अन्य जीवमें उसी भावविशेषके अ
होनेपर उसे ठीक वही वैशिष्ट्य नहीं प्राप्त
यही व्यक्तित्वकी महिमा है। इसीके कारण लीला ली
अन्यथा वह अनुकरणात्मक कृत्रिम अभिनयमात्र होत

जीवरूपी अणु भावका आश्रय है; परंतु
सम्बन्धकालमें जीव अन्तःकरणके साथ विजडित
प्रकाशित होता है। चाहे जिस कारणसे हो, सांसारिक ३
जीव और अन्तःकरण तादात्म्यसूत्रमें आबद्ध हैं।
भावका अवतरण जीवमें होनेपर भी वह प्रथम ३
अन्तःकरणकी वृत्तिके रूपमें प्रतिफलित होता है
वस्तुतः वह अन्तःकरणकी वृत्ति नहीं है, अन्त
प्रतिफलित होकर वह समस्त देहको अनुप्राणित कर
लौकिक भावका यही नियम है। परंतु प्रवर्तक
देह और अन्तःकरण शुद्ध होनेपर जब उसके बाद
विकास हो जाता है, तब इस प्रकार स्थूलदेहके सा
सम्भव नहीं होता; क्योंकि उस समय यह भाव
पृथक् भावदेहके रूपमें अभिव्यक्त होता है। यह
भावरूपी या शुद्ध सत्तात्मक कार्य एवं चिदणुस्वरू
रूपी प्राण—इन दोनोंका सम्मिलित स्वरूप होता है

भाव अथवा भक्तिसाधनाकी चरम परिणतिमें
रसकी अभिव्यक्ति होती है और दूसरी ओर म
विकास होता है। रसका जो विशुद्धतम और पूर्णत
है, उसकी प्राप्ति अथवा उपलब्धि महाभावके विका
नहीं हो सकती। परंतु महाभावका विकास भावकी
अभिव्यक्तिके ऊपर निर्भर करता है। भावके नाना
भेद हैं, यह पहले ही कहा जा चुका है। इन समस्त
अन्तर्गत एक पारस्परिक क्रमानुगत सम्बन्ध है—
ठीक है और प्रत्येक भाव स्वतन्त्र और परस्पर निर
यह भी सत्य है। सृष्टिकालीन जीवके स्वरूपगत वै
कारण इस प्रकारका भेद होता है।

भाव क्रम-विकासके फलसे हो या अक्रमविकासके
...नमें ...में परिणाम प्राप्त हुए बिना, अथवा

तिबन्धक दूर न किया जा सके तो भावकी गति
ः मार्गसे महाभावतक नहीं पहुँचती; क्योंकि मधुर
सामञ्जस्य और साधारणत्व प्राप्त न हो तो उसमें
ा उदय नहीं होता। इसका विशेष विवरण पीछे
ायगा।

न-साधनाकी दो दिशाएँ हैं। एकमें गुणवृद्धिके साथ-
न्तसे दास्य, दास्यसे वात्सल्य इत्यादि क्रमपूर्वक पूर्ण
के साथ माधुर्यका विकास होता है। ठीक इसी प्रकार
ाप्त करके सामञ्जस्य और साधारणत्वका परिहार
ावश्यक होता है। उसके पश्चात् इसीके अनुरूप
का ठीक-ठीक अवलम्बन करनेपर महाभावकी ओर
ोना सम्भव होता है। कहनेकी आवश्यकता नहीं
कविशेषमें कृपादि निमित्तसे अथवा स्वभावतः
ाद्यमान रहनेपर उपयुक्त साधन-क्रमका गुरुत्व बहुत
हो जाता है। दूसरी दिशामें, गुण-वृद्धिकी चेष्टा न
ाने गुणमें आबद्ध रहना तथा अपनी भूमिमें रहते
भावको प्रेममें परिणत करनेकी चेष्टा करनी पड़ती
ाभाव शान्त रहते हुए ही प्रेममें परिणत हो सकता है।
ो दास्यभावमें अथवा तदनुरूप अन्य भावमें विकास
नहीं होता। प्रेमावस्थापर्यन्त भावकी परिपक्वता
ावके विषयभूत श्रीभगवान्‌के दर्शनोंकी प्राप्ति प्रत्येक
ारा ही हो सकती है। उसके लिये भावान्तरका
ावश्यक नहीं होता। परंतु यह सत्य है कि भगवान्-
होनेपर भी तथा भविष्यमें रसकी अभिव्यक्ति और
नधिकार होनेपर भी उसे एक ही भावकी सीमामें
पड़ेगा।

ऽ जिस अष्टदल कमलकी बात कही गयी है, वह
र आन्तर-भेदसे दो प्रकारका समझना चाहिये।
ोण कमल 'विन्दु'-स्वरूप होता है, और बाह्य
स विन्दुकी आठ दिशाओंके आठ दलोंकी समष्टि
होता है। इस बाह्य कमलको भावराज्य ही समझना
इसमें निरन्तर आठ भावोंका खेल चल रहा है।
ये मौलिक अष्टभाव ही अष्टकालीन लीलाके व
आठ विभाग हैं। प्राकृतिक नियमोंसे इन आठ
परिक्रमा पूर्ण कर लेनेपर मध्यविन्दुमें प्रवेश प्राप्त हो
मध्यविन्दु माधुर्यमय है। मध्यविन्दुका विश्लेषण
देखा जाता है कि वह भी स्थूलतः आठ भागोंमें विभ
इन आठ भागोंमेंसे प्रत्येक भाग मध्य विन्दुका अ
है, जिसे 'कला' कहा जाता है। इन आठ कलाओं
है 'अष्टसखी'। कहनेकी आवश्यकता नहीं कि इ
बाह्य और आभ्यन्तर भेद है। इन अष्ट भावोंका जो
या निर्यास है, वह यथार्थ महाविन्दु अर्थात् महाभ
महाभावमें भी उत्कर्षगत तारतम्यके भेदसे विकासको
रहता है। इस विकासकी जो चरम परिणति है,
वैष्णव शास्त्रोंमें, विशेषतः अन्तरङ्ग महापुरुषोंकी अ
'श्रीराधा-तत्त्व' नामसे वर्णन किया गया है। भाव-
फलस्वरूप जीव बाह्य अष्टदलोंके प्रथम दलसे आवर्तित
क्रमशः महाभावके चरम विकासतक पहुँच सकता है। उ
पूर्णतम रसकी उपलब्धिमें पूर्णतम मिलन और सामरस्य
बाह्य अष्टदल तथा अष्टकलारूपी भीतरके अष्टदल—इन
बीच असंख्य अवान्तर स्तर हैं। जिस रसके विषय
गया है, उसकी अभिव्यक्ति भावराज्यमें सर्वत्र ही हे
है; परंतु भावके अन्तर्मुखी विकासकी आवश्यकता
ही स्वीकार करनी होगी। अर्थात् यदि कोई भाव
स्वरूपमें विशुद्ध रूपसे स्थित हो तो उसके प्रेमरूपमें
होनेपर साथ-ही-साथ, अपने स्वभावके अनुसार, भ
दर्शन और रसकी उपलब्धिके क्रमसे, तदनुरूप ली
आविर्भाव हो सकता है। परंतु इस रसका पूर्ण
मधुरत्व तभी सम्भव है, जब भावोंकी गुणवृद्धिसे होने
अन्यान्य प्रकारके विकास भी सम्पन्न होते रहें।

# भारतीयोंका शील

'समस्त भारतीय—चाहे वे प्रासादोंमें रहनेवाले राजकुमार हों अथवा झोंपड़ोंमें बसनेवाले प्रजाजन—
शीलसम्पन्न लोग हैं, मानो यह उनका जातिगत धर्म हो। उचित और न्याय्य व्यवहारका प्रत्
ते हैं तथा दयालुता एवं महानुभूतिके किसी कर्मको भूलते नहीं।'
—लार्ड वि

# प्राणायाम

( लेखक—स्वामीजी श्रीकृष्णानन्दजी महाराज )

यष्टाङ्गयोगेद्धब्रह्ममात्रप्रबोधतः ।
ोनो यत्पदं यान्ति तत्कैवल्यपदं भजे ॥

ायाम अष्टाङ्गयोगका एक महत्त्वपूर्ण अङ्ग है । ष्टाङ्गयोगका प्रचार हिंदू-संस्कृतिके सञ्चालक । युगारम्भसे ही किया है । सत्ययुगमें पारमार्थिक वाहनेवालोंकी संख्या भारतवर्षमें अत्यधिक थी । । सामान्य जनताका जीवन भी संयमशील था । ंयम और इन्द्रियोंका दमन करनेकी शिक्षा दी । संयम न रखनेवाला समाजमें पतित माना जाता ग व्यावहारिक छल-प्रपञ्चसे सर्वांशमें मुक्त थे । ीवन सत्य-सदाचारमय था । धर्मशास्त्रकथित और चार आश्रमोंका पालन आग्रहपूर्वक किया ।

युगकी जनताके जीवनमें सत्य, सदाचार और ाभाविक होनेसे अष्टाङ्गयोगका अभ्यास विधिवत् । सद्गुरुका जीवन भी परोपकारपरायण होता था । ष्योंका अभ्यास निर्विघ्न चलता रहता था । दुष्ट या भ्रम-प्रमादवश यदि कुछ हानि पहुँचती तो ने मानस बलसे तुरंत उसे सम्हाल लेते थे और अभ्यास पूर्ण होनेपर उन्हें घर जानेकी अनुमति

युगके पश्चात् त्रेतायुगमें जन-समाजमें सत्य, और संयमकी मात्रा कुछ कम हुई । सत्य-सदाचारादि- करनेवाले तो बहुत थे और आज कलिमें भी हैं, य पालन करनेवाले संयमशील मनुष्योंकी संख्या गयी थी । त्रेतायुगकी अपेक्षा द्वापरमें सत्य- युक्त संयमशीलोंकी संख्या और कम हुई और ससे भी बहुत कम हो गयी । इस समय कलि- गभग ५००० वर्ष व्यतीत हुए हैं, इतनेमें ही ; कंट्रोल-कानूनकी कृपासे तो सत्य भारतवर्षके से प्रायः विदा होता जा रहा है !

य, सदाचार और संयमका ज्यों-ज्यों ह्रास होता गया,

योगाभ्यासकी इच्छावाले मुमुक्षु सद्गुरुकी प्राप्तिके लिये पत्र-व्यवहार करते रहते हैं । कई मुमुक्षुजन स्वार्थी, अ वाले योगाभ्यासीके कथनानुसार अभ्यास करके रोगपीड़ि हैं । उपनिषदोंमें वर्णित या भगवान् पतञ्जलिकथित प्राप्त योगी इस युगमें भी कहीं होंगे, किंतु वे साधारण ज परिचयमें नहीं हैं । साधारण जनताको अपूर्ण ज्ञ आश्रयसे ही योगाभ्यास करना पड़ता है । ऐसी प्राणायामका अभ्यास करनेकी इच्छा रखनेवालोंको कु निर्देश प्राप्त हो, इसके लिये अपने अनुभवके अनुसार लिखनेका प्रयास करता हूँ ।

प्राणायामसे शरीर-शुद्धिके अतिरिक्त मनोबल होती है । इसीसे महर्षियोंने सन्ध्यावन्दनके सा प्राणायामका विधान किया है । 'प्राणायामसे प जाते हैं । यह संसार-समुद्रको पार करनेके लिये म है ।'* इस प्रकारका फल सुननेपर बहुतोंके मनमें करनेकी इच्छा जाग उठती है । पर विधिवत् उन्हींको करना चाहिये, जो वस्तुतः अधिक अनधिकारीको नहीं । अन्यथा उल्टे इतनी हा सकती है कि फिर वे व्यवहार सम्हालनेमें भी अ जाते हैं ।

**प्राणायामका तात्पर्य**—प्राणायामका अर्थ है- व्यायाम । श्वसन-क्रियामें अपानवायुको जो बाहरसे किया जाता है और प्राणवायुको जो बाहर निकाला इसी क्रियाको विधिवत् करनेका नाम प्राणाय विधिके अनुसार आकर्षणको 'पूरक', धारणको 'कुम त्याग—बाहर निकालनेको 'रेचक' कहते हैं; इन क्रियाओंका सम्मिलन ही प्राणायाम है ।

भीतर जो वायु आकर्षित की जाती है, वह बृहत् श्वासनलिका और विभाजित श्वासनलिकाओं फुफ्फुसोंके भीतरवाले वायुको वायुकोष्ठोंके अंद कराती है । इसका कुछ परिचय चित्र देखने




फुफ्फुसकोषोंमें वायु कुछ अंशमें सदा भरी रहती
वेतावस्थामें कभी भी वे बिल्कुल खाली नहीं होते ।
ो वायु प्रवेश करती रहती है और पहलेकी दूषित वायु
कलती जाती है। प्राणायाम होनेपर वे शुद्ध हो जाते हैं।

ाजित श्वासनलिकाओंमेंसे शाखा-प्रशाखा होकर
न प्रणालिकाएँ बन जाती हैं। उनके भीतरका मार्ग
म रहता है । उनका अन्तिम सिरा वायुकोष्ठोंसे
खता है। ये वायुकोष्ठ अर्धगोलाकार हैं । उनपर
ापक स्नायु-सूत्र लपेटा हुआ है । इस स्नायु-सूत्रके
वे बार-बार फैलते और सिकुड़ते हैं । जिस प्रकार
ली वायु भरनेपर फूलती है और वायु निकाल देनेपर
तेमें आ जाती है, उसी प्रकार वायुकोष्ठ वायुका
ेपर फूलते हैं और रेचन होनेपर उनका फुलाव दूर
है । इन कोषोंकी स्थिति-स्थापक शक्ति बाल्यावस्थामें
ारा शनैः-शनैः बढ़ायी जा सकती है, युवावस्थामें
शक्ति मर्यादित परिमाणमें बढ़ सकती है और

किया जाता है, तो उससे रोगोत्पत्ति होती है।
वायुकोष्ठ-प्रसारण ( Emphysema ) हो जात
फिर कफ, कास, श्वासकृच्छ्रता, थोड़ेसे परिश्र
भर जाना, रक्तमें विष रह जानेसे शिराओंका रंग
जाना, शारीरिक कृशता, अग्निमान्द्य और हृदयमें
आदि लक्षण प्रकट होने लगते हैं ।

**प्राणायामके अधिकारी**—'त्रिशिखब्राह्मणोपनि
अनुसार यम, नियम और आसनोंसे जिसने
शुद्धि की हो, वे ही प्राणायामके अधिकारी माने ज
'हठयोगप्रदीपिका'कारने लिखा है कि जिसका
दृढ़ हो गया है, जिसने मन और इन्द्रियोंको व
रक्खा है तथा जो हितकर, पथ्य भोजन परिमित मात्र
है, वह प्राणायामका अधिकारी है ।† जो मुमुक्षु नि
सत्य, सदाचार और संयमका पूर्ण पालन करता हो,
अधिकारी माना गया है । आहार-विहारमें स्वच्छन्द
अनियमितता बिल्कुल नहीं होनी चाहिये । तंबाकू, भाँ
चाय आदिका व्यसन नहीं होना चाहिये
रोग-पीड़ित होनेपर नाड़ियोंकी शुद्धि नहीं रह
अवस्थामें भी प्राणायामका अभ्यास नहीं करना
पाचन-संस्था और श्वसन-संस्थाका कोई रोग नहीं होना

पाचन-संस्थाके रोगोंमें जीर्ण मलावरोध,
वमनादि तथा श्वसन-संस्थाके रोग—श्वास, कास, रा
होनेपर भी प्राणायाम करनेसे वायुका प्रवेश या
यथोचित नहीं हो सकता । यदि किसी श्वासप्रणा
वायुकोष्ठमें वायुका रोध होगा तो फिर उसमेंसे वह ब
बाहर निकलेगा । अतः शरीरमें रोग हो तो
औषधोपचार या षट्कर्म और आसनोंके द्वारा
कर देना चाहिये । सबल नीरोगी मुमुक्षुको अभ्याससे
लाभ मिल सकता है, उतना निर्बल या रोगी
मिल सकता ।

जिसे मस्तिष्कविकृति, हृदयविकृति, व
रक्तदबाववृद्धि, उपदंश, सुजाक, मधुमेह अथवा
पाण्डु या कामलारोग हो, उसे प्राणायामका अभ्य
करना चाहिये । जिनकी छाती जन्मसिद्ध निर्बल हो,

---

* यमैश्च नियमैश्चैव ह्यासनैश्च सुसंयुतः ।
नाडीशुद्धिं च कृत्वाऽऽदौ प्राणायामं समाचरेत ॥

ामें मृदुस्थि ( Rickets ) रोग हो गया हो,
ड़ी हो जानेके कारण जिनकी नाड़ियों और
की स्थिति-स्थापक शक्ति दूर हो गयी हो, उनको भी
के वे प्राणायामका अभ्यास न करें ।

धकारियोंमें भी आयुभेदसे उत्तम, मध्यम और
तीन प्रकार होते हैं । ८ से २० वर्षतककी आयुवाले
२१ से ४० वर्षतकके मध्यम और इससे बड़ी
को कनिष्ठ अधिकारी समझना चाहिये । उत्तम
के वायुकोष्ठ अधिक आघात सहन कर सकते हैं,
उससे कम और कनिष्ठके बहुत ही कम । उत्तम अधिकारी
अधिक परिमाणमें कर सकते हैं, मध्यम परिमित
तथा कनिष्ठ अधिकारी तो कुम्भक बढ़ा ही नहीं
इस अधिकारको लक्ष्यमें रक्खे बिना कुम्भक
प्रयत्न किया जायगा तो फुफ्फुसोंके वायुकोष्ठोंकी
पक शक्ति नष्ट हो जायगी, फिर दूषित वायुके शोधनका
रुरूपसे नहीं हो सकेगा ।

**ासस्थान**—अभ्यास-स्थान शहरसे दूर शुद्ध वायुयुक्त
छ होना चाहिये । वहाँ मच्छर आदिका उपद्रव नहीं
हिये । एकान्त हो, बाहरसे मशीन आदिकी या
आवाज न आती हो । क्योंकि अकस्मात् आयी
ाज बलपूर्वक वायु बाहर निकालकर हानि पहुँचा

व्य—अधिकारियोंको चाहिये कि निःस्वार्थी, क्रिया-
सद्गुरुके आश्रममें रहकर उनके आज्ञानुसार
करें । दूर रहकर अभ्यास करनेपर अभ्यास ठीक
या उसमें कोई भूल हो रही है, यह विदित नहीं
। जो साधक केवल शास्त्र पढ़कर अभ्यास करने
वे बहुधा हानि उठाते हैं ।

कोंको चाहिये कि अभ्यास उतना ही करें कि जिससे
ति क्षय न हो । प्रतिदिन प्रातःकाल उठनेके समय
त्साह रहना चाहिये, थकावट बिल्कुल न रहनी
जल्दी अधिक लाभ मिल जाय, इस आशासे जो
भ्यासका अतियोग करते हैं, उनके बलका क्षय होता
अकस्मात् फुफ्फुसरोग, वातविकार अथवा हृदयरोग
है, जो औषधोपचारसे भी दूर नहीं हो सकता ।

ायामके समय मूलबन्ध, उड्डियानबन्ध और जालन्धर-

पार्ष्णिभागके गुदद्वारके पास सीवनपर लगानेसे ग
( Rectum ) का आकुञ्चन होकर अपानवायुकी
हो जाती है । इस क्रियाको 'मूल-बन्ध' कहते हैं
ऊपर और नीचेके उदरप्रदेशको, पीठकी ओर
करनेसे वायुपूरित फुफ्फुसोंके नीचे आधार मिल
जिससे फुफ्फुसोंको वायुके आघातसे हानि नहीं पहुँच
रेचन-क्रिया उचितरूपसे होती है । इस क्रियाको '
बन्ध' कहते हैं । गलबिलका आकुञ्चनकर चिबुक
को कण्ठभागसे नीचे और हृदयप्रदेशके ऊपर
करनेसे फुफ्फुसगत वायुमें चञ्चलता आनेपर भी हा
पहुँचती तथा मस्तिष्कमें संगृहीत प्राणशक्ति ( प्रा
रूपान्तरित विद्युच्छक्ति ) का व्यय नहीं होता । इस
'जालन्धरबन्ध' कहते हैं ।

प्राणायामके अभ्यासके पहले देहमें अति मे
कफ, अति मल या आम रहा हो, अथवा मस्तिष्क
फुफ्फुसादि प्रदेशमें अधिक दोष रहा हो तो नेति
भाति, धौति, नौलि, बस्ति और त्राटक—इन षट्क्रि
आवश्यक क्रिया करके प्राणमार्गको शुद्ध और देहन
प्राणधारणक्षम बना लेना चाहिये । लेखका कलेवर ब
भयसे षट्कर्मोंका वर्णन यहाँ नहीं किया जाता ।

**प्राणायाम-प्रकार**—अनुलोम-विलोम, सूर्यभेदी,
सीत्कारी, शीतली, भस्त्रा, भ्रामरी, मूर्च्छा और प्ल
प्राणायामके ये नौ प्रकार हैं । इनमेंसे रोगहीन
देहके स्वाभाविक मलके शोधन और धारणशक्तिके
लिये अनुलोम-विलोम प्राणायाम कराया जाता है
सिद्धि होनेपर शेष आठ प्रकारोंमेंसे अनुकूल प्रकारक
लिया जाता है ।

अनुलोम-विलोम प्रकारके प्राणायाममें दोनों फु
सहन हो सके उतने परिमाणमें व्यायाम होता रहत
बीच-बीचमें क्रमशः दोनोंको विश्राम मिलता जाता है
प्रणालिकाओंका मार्ग शुद्ध होता है और वायुकोष्ठोंकी
शक्ति शनैः-शनैः बढ़ती जाती है । इस प्रकारमें हानि प
भय बहुत कम रहता है । इस हेतुसे प्राणायामके
प्रारम्भमें अनुलोम-विलोमका विधान किया गया है ।

**अनुलोम-विलोम-विधि**—अनुलोम-विलोम
विशेषतः पद्मासन लगाकर किया जाता है । इतर आ

रहता है; किंतु जिन साधकोंका पद्मासन ठीक न दोनों पार्ष्णिभाग नाभिके दोनों ओरके उदर-प्रदेश- रूपसे न लगाते हों, उनको मूलबन्ध या स्वस्तिकासन सुखासनसे बैठाकर अभ्यास कराया जाता है।

ायाम प्रारम्भ करनेके समय गणपतिका पूजनकर, ो नमस्कारकर, पूर्वदिशा या उत्तर दिशामें मुख दु आसनपर पहले चन्द्रनाड़ी ( वाम नासापुट ) ग्रहण करना अर्थात् पूरक करना चाहिये। उसे यथा- रण करें अर्थात् कुम्भक करें। फिर सूर्यनाड़ी नासापुट ) से रेचन करें अर्थात् वायुको बाहर । ( यह एक प्राणायाम हुआ। ) फिर सूर्यनाड़ीसे के कुम्भक करें और चन्द्रनाड़ीसे रेचन करें अर्थात् ापुटसे रेचन करें, उसी नासापुटसे पूरक करें। रा प्राणायाम हुआ। )

प्राणायामके अभ्यासमें पूरक, कुम्भक और रेचक—ये याएँ विधिवत् होती हैं, मनगढ़ंत रीतिसे नहीं। तने समयतक करना चाहिये कि रेचन-क्रिया शान्ति- तरशक्तिके बलसे हो सके। बलात्कारसे वायु बाहर जाय, इसकी सावधानी रक्खें। यदि रेचक जल्दी ा, तो वायु-प्रणालिकाओंमें आघात पहुँचनेकी होगी। कुम्भक यदि शक्तिसे अधिक कालतक रह तो वायुकोष्ठोंका स्थिति-स्थापक गुण कम हो जायगा। थोचित सिकुड़ नहीं सकेंगे। परिणाममें रोगोत्पत्ति ।

लोम-विलोम प्राणायामके प्रारम्भकालमें बारह मात्रा ोलह सेकंड ) का कुम्भक करनेका शास्त्रोक्त विधान 'कनिष्ठ प्राणायाम' कहा है। मध्यम प्राणायाममें मात्रा ( सवा तैंतीस सेकंड ) का और उत्तम में छत्तीस मात्रा ( पचास सेकंड ) का कुम्भक ता है। यह सामान्य नियम है। किंतु साधकको ह सेकंडका कुम्भक करना ही चाहिये, ऐसा आग्रह । वायुकोष्ठोंकी धारणशक्ति जितनी कम होगी, कम कुम्भक हो सकेगा। इस धारणशक्तिको ः बढ़ाना चाहिये। वायुकोष्ठोंकी धारणशक्ति जल्दी आशासे अधिक कालतक कुम्भक नहीं रखना अन्यथा रेचन-क्रियापर अधिकार नहीं रह सकेगा।

इस तरह क्रिया सतत करते रहना चाहिये। बीचमें त देना चाहिये। यदि अधिक श्रम होनेके कारण क्रि सकती हो, तो उस समय उतनेमें ही क्रिया समाप्त चाहिये। दूसरे समयपर कुम्भक कम करें, जिस धारावाहिक हो सके।

प्रारम्भमें ५, ७, १०, १५, २०, २५ कुम्भ तरह शनैः-शनैः बढ़ायें। शास्त्रकारोंने अस्सी प्राण बढ़ानेका और दिनमें चार बार अभ्यास करनेका किया है; किंतु वर्तमान समयमें सामान्यतः पचीस प्र तक बढ़ायें और प्रातः-सायं दिनमें दो ही बार अभ्या शास्त्रकारोंने तीन मासमें नाड़ीशुद्धि और उत्तम प्रा सिद्धि होनेका वर्णन किया है। उसके स्थानपर वर्तमा अभ्यास करें तो एक वर्ष लग सकता है। किंतु शान्तिपूर्वक और शक्ति-अनुसार अभ्यास करने होनेका कोई भय नहीं रहता।

कनिष्ठ प्राणायामके अभ्यासकालमें स्वेद अधिक मध्यम प्राणायाममें कम्प होता है और उत्तम प्रा प्राण उत्तम स्थान ( ब्रह्मरन्ध्र ) को प्राप्त होते हैं।* वायु जो वायुकोष्ठोंमें प्रवेश करता है, उसमेंसे ( Oxygen ) रक्तमें आकर्षित हो जाता है, वह ध से रक्ताभिसरण-क्रियाद्वारा मस्तिष्कमें पहुँच जाता है कुछ अंशका परिवर्तन प्राणतत्त्व ( विद्युत् ) रूपमें है। यह विद्युत् धारण हो सके, उससे अधिक बढ़नेप भी कुछ-कुछ आती रहती है, शीतकालमें औ वस्त्रोंमें अधिकतर प्रतीत हो जाती है। अन्धकारमें या सूतके वस्त्रके दो पर्त अलग करनेपर चट-चट होकर नीला तेजस्वी प्रकाश उत्पन्न हो जाता है।

बाहरसे जो शुद्ध वायु आकर्षित की जाती है, व प्रवेश करनेपर रक्ताभिसरण-क्रियाद्वारा तीव्र गर्मी शरीरकी धमनियों ( Arteries ) और शिराओं ( V में पहुँच जाती है और वहाँके मल, विष, आम, ( Plasma ) और अपक्षय-प्राप्त रक्ताणुओं ( तपा ) कर स्वेदद्वारा बाहर निकाल देती है। जि विषमज्वरमें उष्णता बढ़नेपर कीटाणु-विष जलकर बाहर निकल जाता है, इसी प्रकार प्राणायाममें भी

* कनीयसि भवेत् स्वेदः कम्पो भवति मध्य

का निवारण हो जाता है। फिर भी साधकावस्थामें
दे रोगोंको निकालनेके लिये प्राणायामका प्रयोग नहीं
कारण, रोगसे उत्पन्न मल, जो स्थूल होता है,
करनेपर रक्त-मांसादि धातुओंमें प्रवेश करके
को प्राप्त हो जाता है और मस्तिष्क आदि सारे शरीर-
ाता है। साधकावस्थामें कुम्भक कम होता है और
री शुद्धि नहीं हो सकती। इसी हेतुसे ज्वर आदि
लीन होनेवाले मलका बल बढ़ जाता है। इसलिये
का निषेध है।

प्राणवायु चारों ओर रक्तमें फैलता है, वह रूपान्तरित
णशक्ति (विद्युत्)-रूप बन जाता है। फिर वह
 केन्द्र और वात-नाडियोंमें फैल जाता है। रक्तमेंसे जो
जल जाता है, उस स्थानपर रससंस्थामेंसे नया रस
हो जाता है तथा जीर्ण रक्ताणुओंका स्थान नूतन
क्ताणु ग्रहण कर लेते हैं। फिर उसी शुद्ध और
मेंसे मांस, मेद, शुक्रादि धातुएँ उत्पन्न होती हैं,
भी शुद्ध और सबल बनती हैं।

में अशुद्धि अधिक होती है तो स्वेद अधिक आता है
धक दिनोंतक आता है। अशुद्धि कम होती है, तो
होता है और कम दिनोंतक आता है। रक्तशुद्धि
थ-साथ प्राण-वायुके धारणकी शक्ति बढ़ती जाती
तरह कनिष्ठावस्थामेंसे मध्यमावस्थाकी प्राप्ति होती
अवस्थामें स्वेद बहुत कम हो जाता है; किंतु
 अधिक उत्पन्न होती रहती है। उसका धारण
ड़ोंसे यथोचित नहीं होता, जिससे स्थान-स्थानपर
 कम्प (Spontaneous Convulsion) होता
। यह कम्प भी ज्यों-ज्यों वातनाडियाँ सबल होती
ों-त्यों कम होता जाता है।

उत्तमावस्था प्राप्त होनेपर शनैः-शनैः प्राणशक्ति
धक धारण होती जाती है। मस्तिष्कमें प्राणशक्तिका
ग्रह होनेपर प्रारम्भमें मस्तिष्कमें भारीपन आता है,
ो घंटेमें दूर हो जाता है। फिर मस्तिष्कस्थ प्राण-
न सबल बननेपर शनैः-शनैः भारीपनवाली अवस्था
ाती है, नादानुसन्धान होने लगता है और मानसिक
ी सिद्धि होने लगती है। पश्चात् अभ्यास-वृद्धि और
 आदिके पालनके अनुरूप उत्तरोत्तर लाभकी वृद्धि
ी है।

है। किंतु वायुका वेग तेज न होना चाहिये; अन्य
उचित मात्रामें बाहर नहीं निकल सकेगा, फलतः शो
ठीक नहीं होगी। अतः खिड़की नीची हो तो ब
चाहिये। स्वेद आये, उसे कपड़ेसे पोंछकर दूर
शरीरपर मल दे। इससे देहमें लघुता आयगी, त्वच
बनेगी और मांसपेशियाँ दृढ़ बनेंगी।*

(२) अभ्यास प्रारम्भ करनेपर प्रथमावस्थामें
दूध-भात लेनेका विधान है। दूध-भातका सरलता
हो जाता है। उसमेंसे विशेषांशका पाचन अ
ही हो जाता है। बहुत कम अंशका पाचन अन्त्र
है। जिन साधकोंको आमाशय निर्बल हो
अनुकूल न पड़ता हो, वे ताजे दहीका मट्ठा बनाकर
हैं। भात अनुकूल न हो, तो वे गेहूँका दलिया
हैं। केवल दूध या केवल मट्ठेपर रहा जाय तो विशेष

(३) साधकके लिये जितना दूध (
हितकारी है, उतना मट्ठा नहीं। दूधसे वात, पि
धातुएँ आवश्यक परिमाणमें बनती हैं और सब ऋतुअ
वह समान उपकारक है। मट्ठा लेनेपर उससे कफ
उत्पत्ति कुछ अधिक न हो जाय, शरदृऋतु या ग्री
दही खट्टा न हो जाय, और वात या पित्तका प्रकोप न हो
इस बातको सम्हालना पड़ता है। मट्ठा लेनेपर सेंधा नम
और काली मिर्च मिलानी पड़ती है। दूध-सेवनके
अभ्यासमें प्रगति भी कुछ कम होती है। फिर भी
पहले संग्रहणी या पेचिश हो गयी हो, अथवा जो
अर्शके रोगी हों, उनको दूध अनुकूल न होनेपर
पड़ता है।

(४) चावल कुछ साधकोंको अनुकूल नहीं
जिसके आमाशयका पित्त तेज हो, जिसके मूत्रकी
अम्ल हो अथवा जिसने देशमें चावल खानेकी प्रथा
पहलेसे गेहूँ या ज्वारका सेवन किया हो, उस साधक
का दलिया या ज्वारकी रोटीपर रखना पड़ता है
जो शरीरको अनुकूल हो और पचनेमें भारी न हो,
पच जाय, उसीका सेवन करना चाहिये। यह निय
प्राणायामकी दृढ़ता होनेतक है। फिर जब कुम्भकमें
प्रगति हो जाती है, तब भोजनमें अधिक आग्रह ना

---

* जलेन श्रमजातेन गात्रमर्दनमाचरेत्।
दृढता लघुता चापि तस्य गात्रस्य जायते॥

फिर भी रजोगुणी और तमोगुणी भोजनकी तो नहीं होनी चाहिये। अपथ्य भोजन भी नहीं करना

.) जिस प्रकार सिंह, व्याघ्र, हाथी आदि पशु शनैः- होते हैं—बलात्कार करनेपर नहीं, उसी प्रकार ;) प्राणायामका अभ्यास शनैः-शनैः युक्तिपूर्वक ायु वशमें होता है। युक्तिका त्याग तो साधकको है अर्थात् मनगढ़ंत रीतिसे प्राणायामका अभ्यास गा तो उससे हिक्का, श्वास, कास, सिरदर्द, कर्णरोग -विकारादि नानाविध रोगोंकी उत्पत्ति हो जायगी न्त कष्ट होगा।

) इस प्राणायामके अभ्यासमें 'मूलबन्ध'को सतत या जाता है तथा पूरकके अन्तमें 'जालन्धरबन्ध' कके अन्तमें (रेचकके आरम्भमें) 'उड्डियानबन्ध' ता है। ये बन्ध न लगाये जायँगे अथवा ये उचित- लगाये जायँगे, तो प्राणायामकी सम्यक् सिद्धि नहीं हो सकेगी। उपर्युक्त विवेचनके अनुसार पूरी स के साथ शास्त्र-विधिके अनुरूप अभ्यास करते रह नाड़ीशुद्धि हो जाती है अर्थात् रक्तवाहिनियोंमें प्रा प्रधानता हो जाती है; आंगारिक वायु, विष, दूषित कीटाणु आदिका नाश हो जाता है तथा रक्ताभिस सबल बनती है, तब वायुका यथेष्ट धारण होता है प्रदीप्त होती है, नादकी अभिव्यक्ति होती है और अ प्राप्ति होती है। उस समय मेद, कफ आदि ज शरीर कृश प्रतीत हो जाता है, किंतु स्फूर्ति आदि व होते।

नाड़ीशुद्धि होनेके पश्चात् कुम्भक बढ़ा कुण्डलिनीके प्रबोधार्थ, केवल कुम्भकके प्राप्त्यर्थ राजयोगमें प्रवेशार्थ कितने ही साधक सूर्यभेदी आदि प्र तथा खेचरी आदि मुद्राका आश्रय लेते हैं। स्थानाभा उन प्राणायामोंकी विधि तथा खेचरी आदि मु विवेचन नहीं किया जा सका।

# संस्कृति

(रचयिता—श्रीरघुनाथप्रसादजी शास्त्री 'साधक')

जय हो! जय हो!!
प्राचीन सुसंस्कृति! तेरी सदा विजय हो।

धर्म-भाव भूतलमें छाये,
कर्म-भाव जनतामें आये,
'निष्कामी-जीवन' फल पाये,
विश्वास अटल, मन स्वस्थ, नितांत अभय हो।
तेरी सदा विजय हो ॥ १ ॥

'सत्य-सनातन' नित्य प्रचारें,
शुभ कृतियोंके तथ्य विचारें,
निज मानसके दोष सुधारें,
वाध्याय निरन्तर, पाप सभीके क्षय हों।
तेरी सदा विजय हो ॥ २ ॥

ऊँच-नीचके भाव विसारें,
कलुष, कामना सकल निवारें,
समता-भाव समाज प्रसारें,
' हो ध्येय हमारा, आर्य-जाति जग 'नय' हो।

'सदाचार'की शिक्षा पायें,
'उञ्छ-वृत्ति'की भिक्षा भायें,
'यज्ञ-शेष' सब मिलकर खायें,
पूर्णकाम हों, पियें सुधासम प्रतिगृह गोरस प
तेरी सदा विजय हो ॥ ४ ॥

शम-दम-त्याग-तितीक्षा धारें,
दया-क्षमा-संयम विस्तारें,
निज सर्वस्व 'राष्ट्र' पर वारें,
जीवन्मुक्त बनें अधिवासी, वह अध्यात्म-निल
तेरी सदा विजय हो ॥ ५ ॥

आत्म-शक्ति विस्तार करें हम,
दीनोंका उद्धार करें हम,
शरणागतको प्यार करें हम,
इष्ट-साधना 'साधक'का नवयुग पुनरपि अभिन
तेरी सदा विजय हो ॥ ६ ॥

भारतकी प्राचीन सुसंस्कृति! तेरी सदा विज

# मायातत्त्व-विज्ञान

( लेखक—आचार्य श्रीक्षेत्रलाल साहा, एम्० ए० )

ना, अनुमान तथा तर्क-वितर्कके द्वारा विचार-
—इन सबको हेतु बनाकर ही पाश्चात्त्य दर्शनकी व्यापार-
प्त हो जाती है। यूरोपके दार्शनिक ज्ञान-विज्ञान तथा
न्त इन्हीं सबपर प्रतिष्ठित हैं। पाश्चात्त्य दर्शन
की विविध विलासितामात्र है। 'फिलासफी' शब्दकी
भी यही अर्थ निकलता है। भारतीय दर्शनका
दिव्य दृष्टिसे तत्त्वदर्शन करना', निर्भ्रान्त सत्यकी
करना। सहस्रों तर्क-वितर्कोंके द्वारा भी जिसका
डन नहीं हो सकता, जिसे असत् प्रमाणित नहीं किया
—वही इन्द्रियातीत अप्राकृत और अतिमानसिक
है, दिव्य-दर्शन है; यह तत्त्वविज्ञान योगज समाधि-
प्राप्त होता है। शुद्ध सात्त्विक ऐकान्तिक एकाग्र
रा इन्द्रिय और चिरचञ्चल मनोवृत्तिको वशीभूत
तःपुरमें हृत्पद्मके कोशमें जिस अपूर्व विज्ञानालोकका
होता है, उस सर्व रहस्योंको समुद्भासित करनेवाले
जो सत्य-तत्त्व-रत्नावली प्रकाशित होती है, वे तत्त्व-
भारतीय दर्शन-विज्ञानके भण्डारमें प्रत्येक स्तरमें
सुसज्जित हैं; और जिस प्रकार मधुचक्रमें मधु सञ्चित
उसी प्रकार ये तत्त्व वेद, उपनिषद्, पुराण तथा
सुचारुरूपसे सञ्चित हैं। ये अशेष हैं, अपार हैं।

तीय दर्शन-विज्ञान तथा भारतीय शास्त्रग्रन्थ—वेद-
को जो लोग इस दृष्टिसे नहीं देखते, उनको चाहिये
रतीय दर्शनके साथ पाश्चात्त्य दर्शनकी तुलना करने-
चेष्टा ही न करें। विश्व, विश्व-विधान, विश्व-
और विश्व-जीवन—इन समस्त तत्त्वोंको भारतीय
जिस गम्भीरभावसे समझा और विशदरूपसे लिपि-
रक्खा है, वैसा संसारमें अन्यत्र कहीं किसीने
या। इस महासत्यको हृदयङ्गम किये बिना
ारतकी स्वातन्त्र्य-प्राप्तिकी सार्थकता सिद्ध न होगी।
ुक्तिकी बातें हम सदा कहते हैं और सुनते हैं।
-मनोवृत्ति हमारे दिन-प्रतिदिनके सामाजिक और
वनमें जिस प्रकार विद्यमान है, हमारे मानसिक और
क जीवनमें उसकी अपेक्षा कहीं अधिक विद्यमान है।

अत्यन्त दरिद्र हैं। और यह सम्पत् मानवजीवनके
व्याधियोंकी महौषध है, अमृतत्व और चिदा
सामग्रीकी प्राप्तिका एकमात्र उपाय है। इसके स्वल्प
जीवनमें कार्यान्वित होनेपर जीवन धन्य हो जाता है

विश्वके विज्ञान-भण्डारके लिये भारतकी असंख्य
उनमें सर्वश्रेष्ठ और सर्वापेक्षा गहन-गभीर मायातत्त्व-वि
यह महामाया परब्रह्मकी शक्ति ( योगमाया ) है। अनन
मान् ब्रह्मकी यह शक्ति सर्वश्रेष्ठ है, जिसके प्रभावसे
परमात्मा, पुरुष और भगवान् हैं। यह उनकी परा
स्वरूपशक्ति है, अन्तरङ्गा शक्ति है। इसके बाद उनकी
है, जिसके द्वारा वे अनन्तकोटि जीवोंको प्रकट क
इसी शक्तिके प्रभावसे विश्वके चर-अचर असंख्य जीव
हैं। उनकी तीसरी शक्ति माया ( जगन्माया ) है। इ
द्वारा वे विश्वका सृजन करते हैं, विश्वके जीवोंको धा
हैं, सृजन करते हैं, पालन करते हैं और संहार क

**सृष्टिस्थितिप्रलयसाधनशक्तिरेका**
**छायेव यस्य भुवनानि बिभर्ति दुर्ग**

भगवान्के साथ छायाके समान रहती हुई सृ
और संहारका साधन करनेवाली एकमात्र शक्ति दुर्ग
भुवनोंका पालन करती हैं। यह अपरा शक्ति है
केवल अपरा ही नहीं, पराशक्ति भी हैं। क्योंकि दुर्गा
में लिखा है—

**परापराणां परमा त्वमेव परमेश्वर**
( १

'पर और अपर—सबसे परे रहनेवाली परमेश्व
हो।' गीतामें जीव-शक्तिको भी परा शक्ति कहा गय

**···प्रकृतिं विद्धि मे पराम्। जीवभूतां···।**

भगवत्तत्त्वका निर्णय करते समय उनमें नी
क्रम बतलाना सम्भव नहीं है; परंतु श्रीभगवान्की मा
विभिन्न वैभव, नाना भावों और रूपोंमें उसकी
और क्रियाशीलता, उन सबकी नाना मात्रा और ना
अवस्थितिकी विभिन्नता आदि विषयोंपर हम य

अर्थ है सामर्थ्य, कोई कुछ करनेकी योग्यता। गवत्-शक्ति केवल सामर्थ्यमात्र नहीं है, 'सामर्थ्यमयी त्ता' ( Person ) है। भगवान्‌की सभी शक्तियाँ , प्राणमयी, ज्ञानमयी और शक्तिमयी देवियाँ हैं अथवा रुप हैं। यह भारतीय दर्शनका सिद्धान्त है। न्याय, ौर पातञ्जलयोग पढ़नेसे यह बात जाननेमें नहीं आती। न्तमें प्रतिभासित और पुराणमें प्रकाशित है। भगवान् र भी बहु रूपोंमें आविर्भूत होते हैं मूर्तिमती शक्तिके । शक्तिकी व्यक्तिविशिष्टताके द्वारा ही वे अनेक वान् एक हैं, यह कहनेसे भगवान्‌का कुछ भी प्रति- हीं होता। एक रूपमें भगवान् सन्मात्र हैं, शक्ति- । अतएव भागवतमें कहा गया है---

ऽसन्तमिवात्मानं सुप्तशक्तिरसुप्तदृक् ॥

( ३ । ५ । २४ )

न्होंने चित्स्वरूप होकर भी अपनेको शक्तिहीन और हीन समझ लिया था।' शक्तिके प्रकाशके साथ ही ब्रह्म- पताका प्रकाश हो गया—

इन्द्रो मायाभिः पुरुरूप ईयते।'

'एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्ति।'

-यह उनकी शक्ति है।

क और शक्तिमान् अभिन्न हैं और भिन्न भी हैं, ढ़ रहस्य है। भगवत्-तत्त्व-दर्शन अद्वैत, द्वैत, और विशिष्टाद्वैत है। परंतु अचिन्त्यभेदाभेद- सर्वश्रेष्ठ है। मायाशक्ति ब्रह्मसे भिन्न है, परंतु वह ी अभिन्न भी है; क्योंकि वह छिन्न नहीं है, खण्डित परब्रह्म अखण्डमण्डल हैं। अतएव भेदवादका ड़ा ही नहीं हो सकता। परंतु हम विश्वको तो और विश्वात्माको नहीं देखते। विश्व और विश्वात्मा -यह बात समझमें नहीं आती, कहनेमें नहीं आती; गवत उन्हें विश्व, अविश्व, विश्वद्रष्टा तथा विश्वहेतु १६। ४८ ) बतलाती है। गीता कहती है—

ञानि सर्वभूतानि न चाहं तेष्ववस्थितः।

रे प्राणी मुझमें हैं और मैं उनमें अवस्थित नहीं ी अचिन्त्य-भेदाभेद है। वे विश्वसे पृथक् नहीं हैं नके अन्तर्गत भी नहीं हैं। यही मायाका रहस्य है।

है, व्यतिरेक नहीं होता—यह साधारण नियम परंतु मायाशक्तिमें एक व्यतिरेक-व्यापार भी है। यत्प्रतीयेत' ( श्रीमद्भा० २ । ९ । ३३ )। अ अर्थशून्य या तत्त्वशून्य होते हुए भी प्रतीयमान हो जैसे सरोवरमें चन्द्र-प्रतिविम्ब। उसमें चन्द्रकी प्रती परंतु चन्द्र नहीं है। माया सत्य है और मिथ्या है सत्य भी नहीं है और मिथ्या भी नहीं है, 'स मनिर्वचनीया' है। परंतु कार्यतः कार्यकारणात्मिका है, सदसदात्मिका है। भागवतके प्रारम्भमें ही वाक्-कौ कहा गया है कि 'ब्रह्म वह वस्तु है, जिसमें मायाकी अर्थात् भूत, इन्द्रिय और देवता—यह तीन प्रका सत्य और मिथ्या है। 'यत्र त्रिसर्गो मृषा', 'यत्र त्रिसर्गो ब्रह्मका प्रतिभास विश्व है। विश्वोपलब्धिके साथ भित्तिरूपमें यदि ब्रह्मोपलब्धि हो तो विश्व सत्य है विश्वकी उपलब्धि होती हो पर ब्रह्मकी नहीं होती ऐसी अवस्थामें विश्व मिथ्या है, शून्यमय है। ब्रह्म तिरोहित होनेपर बौद्ध राज्यमें 'शून्यं तत्त्वं भावो वस्तुधर्मत्वाद्विनाशस्य'—अर्थात् तत्त्व शून्य है; भावका नाश होता है, विनाशका वस्तुरूपमें प्रकट हो है—इस प्रकारके उत्कट दर्शनवादका प्रादुर्भाव हु

श्रुतिमें विश्वके मूलकारण ब्रह्मतत्त्वके निरूपणके कहा गया है—'देवात्मशक्तिं स्वगुणैर्निगूढाम्'। परमात्मस्वरूप ब्रह्म अपनी गुणमयी मायाके द्वारा छिपाये रखते हैं। माया आवरण-शक्ति है। परं ब्रह्मको पूर्णरूपेण निरुद्दिष्ट नहीं कर देती—शून्यमय देती, बल्कि इसके बदले यत्किञ्चित् प्रकट कर जो कुछ प्रकट करती है, वही सृष्टि है। ग्रह-नक्षत्र नदी, वन-कानन, जीवसमूह—अनुपपन्न अनुद्दिष्ट शून्यप्राय स्थानको पूर्ण करके जो अवस्थान करते हैं, व है। मायाकी इस विश्व-प्रकटन-शक्तिका नाम विक्षे है। यह एक इन्द्रजाल फैलानेवाली शक्ति है। स्वरूपर तथा नाना-विचित्र-भाव-विभाविनी—स्वरूपको छि और विभिन्न विचित्र भावोंको अभिव्यक्त करनेवाल है। जो सत्य है, तत्त्व है, वह इससे छिप जाता है सत्यके स्थानमें असत्य अथवा अन्य कुछ सत्यका

* जहाँ शक्ति है, वहाँ शक्तिमान् है ...

काशित होता है। यही मायाकी शक्ति है। माया घटना-पटीयसी है। माया वस्तुतः मायाविनी है। नाना ञ्जित बाष्पजालमें ब्रह्मज्योतिको आच्छादितकर कोटि-कारकी रूपमूर्तियाँ—देव-मानव, पशु-पक्षी, कीट-जापति, मन-प्राण, सुख-दुःख, भाव-रङ्ग-रस, अश्रु-रु-लता, पत्र-पुष्प, शोभा-सौरभ—विभासित हो रही त स्रोत प्रवाहित हैं। दिग्दिगन्त प्रकाशित हो उठे टित होते हैं, और टूटते जा रहे हैं। श्रीमद्भागवतमें इसी व्यापारको लक्ष्यमें रखकर कहा है—

ादिदं जगदशेषमसत्स्वरूपं
.......................।
येव नित्यसुखबोधतनावनन्ते
मायात उद्यदपियत् सदिवावभाति ॥
(१०।१४।२२)

जगत् अनन्त है, प्रायः स्वरूपतत्त्वसे शून्य है, पर रूपके आश्रयसे शून्य नहीं है। जो आत्मा हैं, जो व हैं, जो परमपुरुष हैं, वे नित्यसुखोपलब्धिमय हैं, घन-शरीर हैं। यह जगत्‌रूपी प्रपञ्च-पहेली, यह की मनोहारिणी छायामूर्ति उन्हींकी निर्मल ज्योति-रन्तर माया-प्रभाववश उद्भासित हो-होकर उन्हींमें रही है। किसकी क्षमता है, जो इस जगत्‌को मिथ्या ानो नित्य-सत्य प्रकाशका प्रवाह है; वैशाखकी सुदूर दिङ्‌मण्डलमें प्रखर रश्मि-स्रोतका प्रवाह है; ोचिका नहीं है, मृगतृष्णिका है। पिपासाको संदीप्त प्रशमन नहीं करती। ब्रह्म, माया और विश्व—इन बन्धमें निगूढ़ सङ्केत इस श्लोकमें दिया गया है। यह अन्तरतम सिद्धान्त है। ब्रह्माकी इस विश्व-उपलब्धि-स्यमय द्वैतभावना है। माया और ब्रह्म—इन दोनोंका यहाँ अनुभूत होता है। श्रीचैतन्य महाप्रभुकी ं यह द्वैत नहीं है, अभिनव भक्तिमय द्वैताद्वैत है।

यत शुनि श्रवणे सकलि कृष्ण नाम।
सकल भुवन देखों गोविन्देर धाम ॥

माया दूरीभूत होकर तिरोहित हो जाती है, रसब्रह्म ब्रह्म प्रकाशित होते हैं—यहाँ तत्त्वब्रह्म अर्थहीन कृष्णवर्णका एक शिशु मुरली बजा रहा है, यही यहाँ गुणमयी माया नहीं है, मोहमयी माया है, माया है, प्रेममयी माया है; इसका नाम है योगमाया। ् इस विषयमें आगे विचार किया जायगा। मायाके

अब मायाके वैज्ञानिक या वास्तविक विभावके विष समझनेकी चेष्टा करें। वास्तविक, मानसिक, नैतिक त्मिक जीवनके जितने विभाग हैं, जितने विभाव हैं माया है। सब कुछ माया है। स्थूल, सूक्ष्म, कार्य, व सब कुछ माया है, सभी मायाका कार्य है। परंतु सर्वव्यापी है, अनन्त है। अतएव वह मायाके समस्त को व्याप्त करके विद्यमान है। ब्रह्मके भी समस्त वि व्याप्तकर द्विरूपा माया विराजमान हो रही है। ' पूरितमम्बयैतत्', हे माता! एक तुमसे ही यह परिपूरित है। यह जगत्‌के विषयमें कहा गया है जगत् ब्रह्मके एकांशमें स्थित है।

दुर्भेद्य पर्वतादि सभी कुछ माया है। सुकोम सुरम्य पुष्प-सौरभ माया है, चन्द्र-सूर्य माया है। इ मायाका विलास है। मेघमाला आकाशमें सर्वत्र विचर हुई मायाकी ही कहानी कहती रहती है। विद्युत्‌की प्रभा भी आकाश-पटपर मायाके मनकी बात लिख परंतु हम पढ़ नहीं पाते। स्रोतस्विनी निरन्तर कलक जो गान गाती रहती है, वह मायाके ही प्राणोंकी अनु आकाशमण्डल, वायुमण्डल—समस्त मायाके विपुल वि मायाके श्वास-प्रश्वासके प्रवाह हैं। इन्द्रिय माया है, म है, मायाका लीला-क्षेत्र है, बुद्धि मायाकी निरूपण-श अहङ्कार मायाका स्वर्णसिंहासन है, चित्त मायाका आल है, काम-क्रोध-लोभ-मोह मायाके किङ्कर हैं। कामना, आशा-निराशा मायाके अन्तहीन जाल हैं। क्षुधा-तृष दुःख, स्नेह और प्रीति-प्यार, छल-प्रवञ्चना, हास्य-र समस्त मनोवृत्तियाँ मायाके प्रभावसे उत्पन्न मायाके विल

एक मायाके ही इतने अचिन्तनीय और अनन्त वैभव हैं। यह विपुल कार्य-कलाप, क्रीड़ा और व्यापार, यह अभावनीय प्रकाश-परम्परा कैसे सम्भ हैं? माया त्रिगुणमयी है, यह त्रिगुणात्मिका शक्ति ही अशेष सृजन-शक्ति है, अनन्त उद्दीपिनी-शक्तिका है सत्त्व, रज और तम—ये तीन शक्तियाँ हैं।

अन्योन्याभिभवाश्रयजननमिथुनवृत्तयश्च गुणाः

तीनों गुण एक दूसरेको अभिभूत करते हैं, एक आश्रय लेकर कार्य करते हैं, एक दूसरेका पोषण औ करते हैं, परस्पर मिल जाते हैं तथा विरुद्धाचरण करते दूसरेको पराजित करते हैं। रजस क्रियाशक्ति (Dyn

साम्य-सुषमा-शान्तिशक्ति है। रजसे चेष्टा उत्पन्न उद्यम-उद्योग होता है, काम-क्रोधादि होते हैं। तमसे आलस्य, निद्रा, भूल-भ्रान्ति, मोह और सब प्रकारकी उत्पन्न होती है। सत्त्वसे ज्ञान-विज्ञान, विद्या, सत्य-और न्यायनिष्ठता, सारे सद्भाव—प्रेम, मैत्री, करुणा ोते हैं। ये तीन गुणोंकी पृथक्-पृथक् वृत्तियाँ हैं। तीनों गुण कभी विच्छिन्न नहीं होते, नाना प्रकारसे कर, और हिंसा-द्वेष, विवाद-विरोध करते हुए चलते ने प्रकारसे, कितनी मात्रामें, कितने भावोंमें, कितने ुणत्रयका योग-वियोग, विरोध-मिलन संघटित होता ातें देवबुद्धिके लिये भी अगम्य हैं। तीनों गुणोंकी संयोग-साहचर्य तथा द्वन्द्व-संघर्ष निरन्तर चलता । इनके ही विपुल व्यापारोंसे विश्व-जगत्‌के प्रपञ्च-ंसिद्ध होते हैं। जहाँ निश्चल पत्थर है, वहाँ गम्भीर ानता है, सत्त्व और रजो-वृत्ति रुद्ध हैं। जहाँ ालोक प्रवाहित होता है, वहाँ रजोवृत्तिकी निर्मल । झंझावात रजोमय होता है। प्रत्येक गुणके साथ गुणोंका यत्किञ्चित् सम्बन्ध रहेगा ही। कवि जब ा करता है, तब उसका चित्त सत्त्वप्रधान होता सेक क्रिया हो रही है, इसलिये यह समझना होगा ्ति है। यहाँ तमोगुण प्रतिहत है। परोपकारी ं दूसरोंके हितार्थ उद्यम करते हैं, वहाँ रजस् सत्त्व-र वृत्तिमान् होता है। जगत्‌के स्वार्थ-समुत्साहमें और तमोगुण होते हैं, सत्त्व प्रतिहत होता है। सारे भ्रम-प्रमादरूप भाव-विपर्यय तमोजन्य होते ; विविध गुणवृत्तिवैचित्र्य तथा नाना वृत्तियोंका ाओंमें साङ्कर्य अर्थात् सम्मिश्रण जगत्-वैचित्र्यका ारण है।

ातिक जीवनमें जो कुछ दोषयुक्त, निन्दनीय और ार्य हैं, सब रजोगुण और तमोगुणके व्यापारसे ते हैं। रज और तम उसी प्रकार मित्रभावापन्न हैं, । और जल। ये सहज ही घुल-मिलकर काम करते हैं। सत्त्वके विपरीत पथपर चलते हैं। सत्त्व पराजित हो इसी कारण संसारमें इतने पाप हैं। सब गुणोंमें शक्ति —$\frac{१}{३}+\frac{१}{३}+\frac{१}{३}$। रजोगुण और तमोगुण मिलते हैं तो दूने शक्तिशाली हो जाते हैं। संसारमें सद्भाव, न्याय, यकी प्रवृत्ति लुप्त हो जा सकती है, ऐसा होना ही [illegible]

है; परंतु ऐसी बात नहीं, ऐसा होता भी नहीं। इ बहुत बड़ा कारण है। सत्त्व एक विशाल शक्तिभण्डा महान् प्रभाव-प्रस्रवणसे शक्तिसञ्चय करता है। सत्त्व स्वरूप परमपुरुषके साथ अनायास ही योगयुक्त हो सामर्थ्य संग्रह कर सकता है। रजोगुण और तमोगुणके सम्भावना बिल्कुल नहीं है। सत्त्व जब परमेश्वरक लेता है, तब सहस्रों रजोगुण और तमोगुणकी शक्तिय चलायमान नहीं कर सकतीं। भगवान्‌के पादपद्म ज मङ्गलमयी भूमिमें स्थापित हो जाते हैं, तब अधर्म अमङ्गल, सारे अन्धकार दूर हो जाते हैं। जगत् क परिप्लुत होकर अन्धतमस्‌में विलुप्त नहीं होता। इस है भगवान्‌का सत्त्व-सान्निध्य, सत्त्व-संयोग। अवत रहस्य इसीमें निहित है। दुर्गासप्तशतीके प्रथम यह रहस्य विस्मयजनक रूप धारण करता है। भगव हीन शुद्ध चरित्रका कोई विशेष मूल्य नहीं है, उ विश्वास नहीं है—इस आलोकमें यह नीति भी समझ है, तमोगुणको दूर करनेके मार्गमें रजोवृत्तिको सत्त्वके करनेके लिये जो प्रयास होता है, जो साधना होती नैतिक साधना या चरित्र-साधना है। यह साधना असफल हो जाती है, यदि साधक भगवान्‌का आ लेता, यदि साथ-ही-साथ भगवान्‌को आत्मसमर्पणक नहीं करता। यही मानव-चरित्र-दर्शन है, पा उत्थान-पतनका तत्त्वदर्शन है। यह त्रिगुण तत्त्वके स घनिष्ठरूपमें संयुक्त है। त्रिगुणमयी मायाकी वृत्ति औ फलाफल कुछ कहा गया। परंतु अब भी मायाके कुछ भी समझा नहीं गया।

माया है, इसीलिये हम भगवान्‌का चिन्तन न और भगवान्‌को नहीं जानते। यह सत्य है। प माया न होती तो भी हम भगवान्‌को नहीं जान जानने या न जाननेका प्रश्न ही नहीं उठता। क्योंकि न रहनेपर हम कोई भी नहीं होते। कुछ भी नहीं 'नान्यत् किञ्चन मिषत्'। कहीं किसीका स्फुरण नह ज्ञाता, ज्ञेय, ज्ञान एक हो जाते, अर्थात् कुछ भी न ब्रह्मकी मायाशक्तिका प्रयोग—प्रवृत्ति ही वह व्यापार एक ओर लाखों-लाखों ज्ञाता-ज्ञेय-ज्ञान, कोटि-कोटि आकांक्षा, विद्या-बुद्धि, सुख-दुःख, शोक-हर्ष, विरह [illegible]

है, और दूसरी ओर ज्योतिराशि परब्रह्म अन्तर्हित है—जिस ज्योतिकी तुलनामें अखिल ब्रह्माण्ड वत् है। भागवतकी भाषामें—

ं तमोवन्नैहारं खद्योतार्चिरिवाहनि ।

भीर रजनीमें कुहरेके समान और दिनके आलोकमें समान वह ज्योति अदृश्य हो जाती है।'

जगत्‌को प्रकट करनेमें कारणरूपिणी मायाका नाम। यह प्रकृति जो कुछ प्रकाशित करती है अर्थात् द्वारा प्रकाशित यह विश्व-ब्रह्माण्ड न तो ब्रह्म है न न्द; बल्कि नाना प्रकारसे, सरल-कुटिल नाना पथमें प्रतिभासित करनेवाला है। अर्थात् यह विश्व तिभास है। ब्रह्मके बिना जगत्‌की स्थिति नहीं हो ब्रह्मकी रश्मियाँ जगत्‌में ओतप्रोत हैं। परंतु वे स्वच्छ नहीं हैं, तमसाच्छन्न हैं, नाना रूपोंमें विकृत भी वे ब्रह्मके अस्तित्वका पता बतलाती हैं। साथ ही ो छिपाये रखती हैं। जो लोग ज्योति चाहते हैं, नके लिये ज्योतिकी रेखासे पूर्ण है और जो नहीं । चूहे अथवा कृमि-कीटादिके समान अन्धकारको । मान लेते हैं। उनके लिये जगत् ब्रह्मके किरण-ान है।

तिके दो कार्य हैं—भोग और अपवर्ग। जीवमात्रको परिचय प्रदान करना और विषय-भोगमें सहायता तेका कार्य है। इस विषय-भोगके मोहसे उसे मुक्त सके वासना-बन्धनको काटना—यह भी प्रकृतिका परब्रह्मके अनन्त आनन्दलोकमें प्रत्येक जीव प्रवेश क जीव मुक्त हो जाय—यह महामायाकी एकान्त। जो समझते हैं कि माया चिरकालतक जीवको फँसाये रखना चाहती है, वे भ्रान्तिमें हैं; बहुतेरे संस्कारवश ऐसा मानते हैं। जिनको मुक्तिकी कामना तो केवल भोग-चिन्तनमें ही जीवन-यापन करते हैं, या भटका-भटकाकर मारती है—विभ्रामयति; उनके । भ्रान्तिमयी अविद्या है। जो लोग मुक्ति या भक्तिके वान्‌का आश्रय लेते हैं, उनके लिये माया विद्यादायिनी ी महाविद्या है—

विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी ।

कलहका खेल जिस शक्तिके द्वारा खेलते हैं, वह माया है।

प्रकृति चेतनामयी है, यह बात सहज ही क बनती। प्रकृति अचेतन है, यह बात सत्य भी नहीं मिथ्या भी नहीं है। 'तत्संयोगादचेतनं चेतनावदिव —सांख्यकारिकाकी यह उक्ति, तथा सांख्यसूत्रका धानादधिष्ठातृत्वं मणिवत्' एवं पुराणोंका 'योग —इन सबको एक साथ मिलाकर देखनेपर समझमें है कि प्रकृतिकी अचेतनता कल्पनाके द्वारा गृहीत भी कार्यतः नहीं सिद्ध होती। क्योंकि ब्रह्मकी श ब्रह्मसे विरहित नहीं हो सकती। अतएव वह ब्रह अतएव ज्ञानमयी और चैतन्यमयी है। क्योंकि ब्रह्म है—'सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म'। माया सत्य शक्ति है संघटन करती है, समानयन करती है, परंतु स्वयं मि है। वह अप्रतिहत ज्ञानसे स्फुरित होती है। अतएव है। अनन्तसे उत्पन्न होती है, अतः स्वयं अनन्त है

पहले कहा जा चुका है कि माया शक्तिमात्र, नहीं है, व्यक्तिभूता है; वह देवी भगवती, दुर्गा और है; वह प्रथम ब्रह्म-ज्योति है, ब्रह्म-तेज है, उसी हुई है, आविर्भूत हुई है, दिव्य तेजस्विनी रमणीके

**अतुलं तत्र तत्तेजः सर्वदेवशरीरजम्**
**एकस्थं तदभूनारी व्याप्तलोकत्रयं त्विषा**

ब्रह्मशक्ति जडशक्ति नहीं हो Mechanical force नहीं हो सकती। व ज्ञान-विज्ञानशक्ति है, सर्वार्थसाधिका शक्ति है, सर्व शक्ति है, प्रेम-कारुण्यमयी शक्ति है, दैत्यसंहारिणी श आद्या शक्ति मूर्तिमती परमेश्वरी है, कोटि विद्युद्दाम प्रभामयी है, सिंहवाहिनी है। देवीका सिंह जडशक्तिमें मूर्तिमन्त हो रहा है।

यह रूप काल्पनिक नहीं है, ध्रुव सत्य है सत्य है; जो लोग इस महा-शक्तिस्वरूपिणी देवीके समझते हैं, वे बड़े ही भाग्यहीन हैं, ज्ञानहीन तो देवी अनन्तशक्तिधारिणी हैं; प्रत्येक शक्ति ही अनुचरी और किङ्करी है।

**'कन्याभिः करवालखेटविलसद्धस्ताभिरासेविताम्**
**'......अनलात्मिकां शशिधरां दुर्गां त्रिनेत्रां भजे**

षडैश्वर्यशाली, अशेष रूप-रस-लावण्य-समन्वित
ान् परमेश्वर भगवान् । जगज्जननीने 'उनको
ग है'—यह बात जिस प्रकार सत्य है, उसी
ह भी सत्य है कि 'उसने उनको विश्व-पटपर
र रक्खा है ।' जबतक वह सन्तानको परमेश्वरके
ा-सुधा-सौन्दर्यके सुविमल राज्यके ऐश्वर्य-माधुर्यके
ोग्य नहीं बना देती, तबतक उसको शान्ति नहीं ।
ो जन्मसे मरण और मरणसे जन्मके हिंडोलेपर
झुलाती रहेगी और सोचती रहेगी कि इसको कब
ाी ।

देवीको दानवदलिनी और असुरसंहारिणीके रूपमें
संलग्न देखते हैं । देवीका वह रूप जैसे बहिरङ्ग
ही अन्तरङ्ग भी है । एक ओर देवी रणाङ्गणमें
ो रण-चञ्चला हैं, और दूसरी ओर अन्तरके
हृत्पद्मदलमें समासीना, शान्तिमयी, दिव्यरूप-
ो, चिन्मयी हैं, सुधासिन्धुके बीच मणिमण्डपमें
पर सिंहासनासीन हैं, पीताम्बर धारणकर कनक-
से सुशोभित हो रही हैं ।

ातीकी अनन्त विस्तार करनेवाली प्रतिभाका यह
त है, उनका अन्य प्रान्त समस्त जागतिक तत्त्वोंका
कारणस्वरूप है । उपादान-कारणरूपमें महामायाका
न है, जगत्-कर्त्रीरूपमें वे प्रकृति हैं, और जगत्से
रूपमें वे अव्यक्त हैं, त्रिगुणरूप हैं। माया त्रिगुण तत्त्व
सत्य है । परंतु यह सत्यका एक क्षुद्र अंशमात्र है ।
भगवती केवल त्रिगुण मात्रात्मिका नहीं हैं; वे
अधीश्वरी हैं, वे त्रिगुणकी अधिष्ठात्री देवी हैं—

**किञ्चित्क्वचिद्वस्तु ................ ।**
**सर्वस्य या शक्तिः सा त्वम् ........... ॥**

( दुर्गासप्तशती १ । ८२-८३ )

ानिकोंने मायाका जो विवरण दिया है, वह शुष्क
( abstraction ) है । सचमुचकी माया,
माया, प्राणवती-ज्ञानवती माया प्रकाशित हो रही
में ।

**ामविवेकि विषयः सामान्यमचेतनं प्रसवधर्मि ।**
**तथा प्रधानं ............... ॥**

सत्यका अधिक प्रकाश है । महिषासुरने देवीको प
था सृष्टिके आदिमें—

**स ददर्श ततो देवीं व्याप्तलोकत्रयां त्विषा**
**पादाक्रान्त्या नतभुवं किरीटोल्लिखिताम्बरा**
**क्षोभिताशेषपातालां धनुर्ज्यानिस्वनेन ताम्**
**दिशो भुजसहस्रेण समन्ताद् व्याप्य संस्थिता**

( दुर्गासप्तशती २ । ३

यह महामायाका नित्य-सत्यरूप है, विश्वव्यापी

**सहस्रशीर्षा पुरुषः सहस्राक्षः सहस्रपा**
**स भूमिं सर्वतो वृत्वा अत्यतिष्ठद्दशाङ्गुलम्**

—इस श्रुतिके द्वारा प्रकाशित रूपके अनुरूप ह
स्वरूप है, एक ही विश्वतत्त्वका अन्यतर विभाव है
विभिन्न हैं, प्रकाश विभिन्न हैं, दोनों ही—पुरुष औ
सत्य हैं । सप्तशतीमें पुरुष अन्तर्गत है, श्रुति
अन्तर्गत है । दोनोंमें कोई विरोध नहीं है । दर्श
ज्ञानदृष्टि है । ज्ञानदृष्टिमें छायाकी छाया दीख प
श्रुतिकी दृष्टि और पुराणकी दृष्टि भक्तिदृष्टि है
आलोकमें सर्वतोभावेन जीवन्त तत्त्व आविर्भूत ह
दर्शनके द्वारा प्रतिपादित समस्त माया-तत्त्व
स्पष्टतररूपसे प्रतिभात होता है । परंतु सप्तशतीमें दे
तत्त्वात्मिका नहीं हैं; वहाँ देवी लीलामयी हैं, सर्वा
रूपमें प्रकट हो रही हैं; वे रूपवती हैं, गुण
रस-रङ्गमयी हैं । वे ही सचमुचकी महामाया हैं ।
इनकी ही काल्पनिक कङ्कालमाला दृष्टिगोचर होती है ।
भक्तिग्रन्थ है । शोणित-स्रोतके साथ-साथ रक्तवर्ण
बह रहा है सप्तशतीकी प्रत्येक पंक्तिमें, प्रत्येक श्लोकमें

महामायाकी दो विपरीत शक्तियाँ या वृत्तियाँ है—
और अवरोहिणी । वृक्षसे टूटे हुए शुष्क
बालुका-कणरूपमें माया अवरोहिणी होती हैं ।
आकाशसे उतरकर आती हैं और हीनता स्वीकार
यह बात तो कहते नहीं बनती । क्योंकि जो स
उनमें हीनता-दीनता या गुरु-गौरव आदि भेद नहीं

**सर्वभूता यदा देवी स्वर्गमुक्तिप्रदायिनी**
**त्वं स्तुता स्तुतये का वा भवन्तु परमोक्तयः**

आरोहण-प्रणालीमें वे इन्द्रादि देवोंकी भी

हैं। ब्रह्म सर्वव्यापी है, सर्वस्वरूप है, ब्रह्मके
कुछ भी नहीं है। तब भी हमको ब्रह्मानुभव
ा। ग्रह-नक्षत्र, गिरि-नदी, तरु-लता, पशु-पक्षीको
ते हैं। यह जो ब्रह्मातिरिक्त दर्शन है, यह जो
क भिन्न प्रकाश है, यह जो दीर्घकालीन भ्रान्ति
जो वञ्चना है, सो मायाका प्रभाव है। परंतु ब्रह्मवेत्ता,
ी साधना करनेवाले ऋषियोंने सर्वत्र नव-नव-
ब्रह्मका दर्शन किया; उनको ब्रह्मातिरिक्त कुछ
नहीं हुआ। माया उनकी ब्रह्मानुभूतिको प्रतिहत
ती और न उसमें बाधा उपस्थित करती है।
को नित्य नये-नये रूपमें, रसमें, भावमें, वर्णमें
करके प्रकाशित करती है। श्रुति कहती है—

**कोऽवर्णो बहुधा शक्तियोगाद्**
**वर्णाननेकान् निहितार्थो दधाति।**

जो अवर्णका नाना वर्णोंमें उपस्थित होना,
अनन्त रूपोंमें वैचित्र्यके साथ प्रकट होना है—यह
प्रभाव है।

त्रोंमें मायाके सम्बन्धमें नाना प्रकारकी विपरीत
प्त होती हैं—

**विद्या महामाया महामेधा महास्मृतिः।**
**मोहा च भवती महादेवी महासुरी॥**

—

**श्रीः स्वयं सुकृतिनां भवनेष्वलक्ष्मीः**
**पापात्मनां कृतधियां हृदयेषु बुद्धिः॥**

कृतिनाम्' तथा 'पापात्मनाम्' इन दो भेद-वाक्योंमें
ाद—वैपरीत्य निहित है। मायाके प्रभावसे विभिन्न
ग हैं। विभिन्न चित्तवृत्ति, मति-गति और चरित्रोंके
भिन्न प्रकारसे मायाका प्रभाव है। वे देवी हैं,
; वे लक्ष्मी हैं, अलक्ष्मी हैं; वे मेधा हैं, मोह हैं;
विस्मृति हैं; ज्योति हैं, तम हैं; वे रक्षाकारिणी हैं,
गी हैं। विचित्र भाव, रूप और क्रिया ही माया-
हैं। अनहोनीका होना, असम्भवका सम्भव होना,
ेयका आविर्भाव मायाकी क्रियाशक्तिके अन्तर्गत
ायाशक्तिहीन ब्रह्म केवल स्थावर ही नहीं, मानो
ेहीन है। ब्रह्म है और सद्वस्तु है, इसका प्रमाण
है। माया ही उसके अनन्त, अमृत, अचिन्त्य
एकमात्र आश्रय है। इसी कारण दुर्गाजी कहती हैं—

मायाविहीन होनेपर जो ब्रह्म रहता है, उ
महामृत्यु है। तथापि वह 'आनन्दरूपममृतं यद्वि
आनन्दरूप अमृतके समान प्रकाशित है। मा
ब्रह्मको ही श्रुतिने 'अशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययम्' तथा
मग्राह्यमगोत्रवर्णम्' कहा है। वह एक प्रचण्ड नकार ( A
negation ) है। मायायुक्त होनेपर वही मनोमय
और शरीरका नेता है, सर्वकर्मा है, सर्वकाम है
और सर्वगन्ध है। नीलपतङ्ग, हरित और लोहि
और इसी प्रकारके नये-नये रूपोंमें प्रकाशित होता रह

माया ब्रह्मकी निजी शक्ति है। उस शक्ति
भगवान्‌को विच्युत करनेके लिये, शुद्धाद्वैत भाव
करनेके लिये हृदयहीन पण्डितगण घोर दुराग्रह क
हैं—यह परब्रह्म ही जाने। यह भी मायाका ही प्र
जीवमात्र ही ब्रह्म-रश्मि हैं, ब्रह्मकण हैं या चित
परंतु ये चित्कण भिन्न-विभाविनी मायाशक्ति, अथ
प्रकाशिनी मायाविनी प्रकृतिके किसी एक भाव
द्वारा सम्पुटित ( incased, ensheathed ) र
चित्कण क्षेत्रज्ञ हैं। मायाकण अथवा प्रकृतिपुट
इन दोनों ( spirit and matter ) के योगसूत्र
होता है प्राण और जीवन। मायाशक्ति ब्र
( spirit ) से स्फुरित होकर सूक्ष्मसे स्थूलभाव धा
करते जड ( matter ), प्रस्तर आदिमें परि
जाती है। बीचमें इन्द्रिय आदिकी सृष्टि होती
कुछ मायाशक्तिका विकार है। सारे विकारोंको प्र
महामाया स्वयं अविकृत रहती हैं जगदात्मशक्तिः
( सप्तशती ४। ३ )।

मायाकी यह जो अन्तहीन क्रियाशीलता है, चि
है—इसका गम्भीर उद्देश्य है जीवोंका आविर्भाव
उनका धारण, रक्षण, प्रतिपालन तथा जन्म-मृत्
सञ्चालन करना। इसके अन्तर्गत और भी गम्भीरत
है, जिसके लिये सुविस्तृत सृष्टि-प्रवाह चलता है
चिर परिवर्तनमय, निरन्तर परिणामशील, सुख
भीषण तरङ्गोंवाले भवसिन्धुके मध्य मृत्युमय जी
कराते हुए, जीवोंको चिदानन्दस्वरूप भगवान्‌के रस
राज्यमें अनन्तकालके लिये प्रतिष्ठित कर देना ही म
दूसरा उद्देश्य है। यह उद्देश्य ही जीव-जीवन
रहस्य ( the deepest Romance ) है।

क नाम है नटेन्द्र—नटवर। 'रङ्गे यथा नटवरौ क्व च
।' महामायाके इस महातत्त्वदर्शनके भीतर प्रवेश
ना विश्व-जीवनके रहस्यका कहीं भी समाधान नहीं
ना। सहस्रों अकल्याणसे भरे हुए जीव-जीवनकी
परिणति, परम पर्यवसान (the final con-
ition), चिरकल्याणमय, चिरसुख-सौन्दर्यमय
वनमें होता है। विश्व-प्रकृतिके अन्तरमें विद्युदक्षरों-
उद्देश्यका महामन्त्र अङ्कित है, इसीलिये प्रकृति
 करती है। देवीकी अनन्त करुणा 'चित्ते कृपा समर-
 दृष्टा' है, उनके चित्तमें कृपा और युद्धभूमिमें निष्ठुरता
ी है। जीव दुःख पाते हैं अपने दोषोंसे। आलोक-
छोड़कर अन्धकारमें जाते हैं अहङ्कारके वश होकर,
श होकर। मायाका आलोकराज्य भी खुला हुआ
अन्धकारका पथ भी खुला है। जीवकी जहाँ इच्छा
जाता है। माया परीक्षा करती है, सत्-असत्को
करती है। जीवको संसारमें जो स्वाधीनता मिली
उसका जन्मसिद्ध अधिकार है; माया उस अधिकार-
रण नहीं करती। जो स्वाधीनतापूर्वक मङ्गलमार्गमें
देवी आनन्दसे उसकी सहायता करती हैं। और
धीनतापूर्वक अमङ्गलके मार्गमें जाता है तो वे
ीं देतीं, अमङ्गलके अन्धकारमें ही उसे जाने देती
ङ्गल और अमङ्गल सब उसीके हैं। यह समझते ही
क्षीण होने लगता है—'क्षिणोत्यभद्रम्।'

ामें भगवान्ने कहा है—

**ामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते॥**

न्ति'का अर्थ 'मायाके अतीत हो जाना' नहीं है,
कल्याण-प्रभावसे मुक्त हो जाना है। इन्द्रधनुषमें
जिस प्रकार रविकी किरणोंके सुरम्य वर्णोंको खोल
विश्वरूपी मायादर्पण भी उसी प्रकार ब्रह्मकी अनन्त
पत्को विभासित कर देता है। विश्वमायाका दर्पण
क है। इस दर्पणमें हम जो कुछ देखते हैं, अथवा
-मुनियोंने जो कुछ देखा है, वह ब्रह्मकी एकपाद-
है, एकांशमात्र है, निकृष्ट अंश है, वैकारिक अंश
न्तर गिरता, पड़ता, बह जाता है। फिर प्रस्फुटित
, फिर टूटता है और फिर विकसित होता है। जो
दृश्यकी अधीश्वरी माया है, वह जीवमाया है,

है, उसी प्रकार वियोग-साधन करनेवाली वियोगिनी
भी है। प्रधानतः यह 'वियोगमाया' है।

महामायाका एक सुदिव्य, सुनिर्मल, सर्वसुषम
विभाव है। उस विभावमें उनका नाम पड़ता है 'यो
वे परब्रह्मकी स्वरूपशक्ति हैं; पाञ्चभौतिक, प
मृत्यु-शासित विश्वको जो प्रकाशित करती हैं, वे
हैं और जीवमाया हैं। परंतु जो चिन्मय, चिर-अ
दिव्य प्रेम-सौन्दर्यमय, अमृतमय विश्वको प्रकाशित
वे हैं 'योगमाया'। जिस प्रकार मनुष्यके जीव
हेतु यह दृश्यमान जगत् है, उसी प्रकार श्रीभगवा
ऐश्वर्यसम्पन्न, सर्वमाधुर्यमय जीवन-यापनका हेतु
अत्याश्चर्यमय, सर्वमनोरम, सर्वचित्ताकर्षक जगत्
कोटि-कोटि कल्पोंमें भी विनाशको नहीं प्राप्त होता
कालतक तरुण, शोभनीय, सुकुमार और सुरम्यरूपमें
मान रहता है। श्रीमद्भागवतमें इसका कुछ आभास मि

**भ्राजिष्णुभिर्यः परितो विराजते**
**लसद्विमानावलिभिर्महात्मना**
**विद्योतमानः प्रमदोत्तमाद्युभिः**
**सविद्युदभ्रावलिभिर्यथा नभ**
(२।

—यह भगवान्की स्वरूपैश्वर्यमय त्रिपाद्विभूि

जिस प्रकार जीवकी आत्मोपलब्धि आवश्यक
प्रकार परब्रह्म परमेश्वर भी आत्मोपलब्धि
Realization) की इच्छा करते हैं। आत्म
लिये वे दो महाशक्तियों, दो इन्द्रजालशक्तियों
करते हैं। वे 'नित्यावाप्तसमस्तकामः'—नि
काम हैं। वे अपने अनन्त कामना-भण्डारको खोल
दो महाकाशोंके मार्गसे, दो प्रणालियोंसे।
कामनाओंकी पूर्णता-प्राप्तिसे भगवान्का अन्तर
है। फिर वे उसी सम्पूर्ण भण्डारको अपूर्ण (खाली
फैला देते हैं पुनः पूर्ण करनेके लिये, पुनः प्राप्त कर
वे नित्य पूर्ण होते हुए भी नित्य अपूर्ण हैं। सदा
सम्प्राप्त होकर भी स्वरूपानुसन्धानमें व्यस्त रहते है
निगूढ़ कारण यही है कि वे प्रेमस्वरूप हैं, र
अखिल-रसामृतमय हैं। वे आनन्दघन हैं, केवला
स्वरूप हैं। अर्थात् वे निबिड़ प्रेमानुराग-निभृता

रते हैं। इस व्यापारमें उनकी सहायता करनेवाली
धिका'—उनके सर्व अर्थोंको साधन करनेवाली, उनके
ककी सूत्रधरी महामाया, दुर्गा भगवती हैं।

विश्वलीलासे उनके हृदयकी आशा पूरी नहीं होती।
सं विश्वराज्यके परे एक अनन्त, असीम, चिन्मय,
ोतिर्मय अपूर्व राज्य प्रकाशित कर रक्खा है। उसी
नकी परमतम आत्मोपलब्धि होती है। उसी राज्यमें
षोत्तमका अमृत-मधुर प्रणय-लीला-प्रवाह अनन्त-
चलता रहता है। उसी राज्यमें सर्वार्थसंसाधिनी,
म्पादनकारिणी महाशक्ति योगमाया विराजित हैं;
( क्रियाशीला, क्रीडामयी हैं; चिन्मयी वहाँकी भूमि
(-नदी, वन-कानन, पशु-पक्षी प्रभृतिसे पूर्ण उस
र स्वरूप-राज्य अनन्त विस्तृत है। जो कुछ है, सब
गुणातीत चिन्मय है। पिता-माता, आत्मीय-स्वजन,
न्मित्र हैं, लाखों-लाखों भावमयी और रस-रङ्गमयी
ङ्चरी, प्राणप्रिया हैं। परम पुरुषकी स्वरूपाशक्तिरूपा
भगवती निखिल रस-सम्बन्धका विधान करती
। वै सः।' अर्थात् वे केवल आनन्द हैं, केवल प्रेम
ठ सौन्दर्य हैं, निरन्तर लीला-विलास-परायण हैं; वे
—एक हैं, परंतु दुरन्त रसकी प्रेरणासे अनन्त रूप,
भावमूर्ति, अनन्त सम्बन्धोंको धारण किये हुए हैं।
द्वैत, ब्रह्मभावमात्रकी उपलब्धि प्रबल प्रणय-वेगसे
रल तरङ्गोंमें सञ्चारित हो जाती है; प्रत्येक तरङ्ग
होती है, लीलामृत-स्रोतस्विनी दिग्दिगन्तमें प्रवाहित
परब्रह्मकी आत्मोपलब्धि हो जाती है, आत्मविस्मृतिके
ात्मोपलब्धि होती है।

**स भगवांस्ताभिरात्मारामोऽपि लीलया।**
**.................योगेश्वरेश्वरः—**

ा—

**ां वासांस्युपादाय नीपमारुह्य सत्वरः।**
**ङ्भिः प्रहसन् बालैः परिहासमुवाच ह॥**
**ागत्याबलाः कामं स्वं स्वं वासः प्रगृह्यताम्॥**

(श्रीमद्भा० १०।२२।९-१०)

ायोगेश्वर आत्माराम, स्वराज्यलक्ष्मीके द्वारा
ाप्तकाम श्रीभगवान्की आत्मोपलब्धि अथवा चिदानन्द-
पानका यह एक मनोहर चित्र है। जिस महाशक्तिके
यह निगूढ़ चिदानन्द-समारोह सम्भव होता है, उस
ही नाम योगमाया है। और इस परमानन्द-समारोहमय

चिज्ज्योतिर्मय है, अमृतानन्दमय है, सुन्दर, सुर
सुरम्य है। यह विश्व उसी राज्यका विकृत, विभ्र
प्रतिभास है। यह विश्व विश्वके जीवोंकी शिक्षा और र
क्षेत्र है, शत-सहस्र परीक्षाओंका क्षेत्र है। महामाया ि
हैं, परीक्षाविधायिनी हैं, उद्धारकारिणी हैं;
असद्बुद्धि अभक्त असुरगणके लिये भीषण द
हैं, ध्वंसकारिणी हैं। योगमाया चिदानन्दके आ
विधान करनेवाली हैं। माया महारहस्यमयी हैं, अन
जाल-विद्याकी विदुषी हैं। उसी इन्द्रजालके द्वारा
प्रकाश होता है। मायासे भिन्न ब्रह्म शून्यमय है, अ
है—'असद्वा इदमग्र आसीत्।' मायाके प्रभावसे ब्र
होता है। ब्रह्म-विस्मरणका हेतु है माया-मोह
करुणामयी कल्याणमयी जननी है, इस बातको भूल
माया-मोहके वशीभूत होना पड़ता है। विद्या तथ
अवबोध भी माया ही है, अविद्या तथा अज्ञान और
माया ही है। जो जिसको चाहता है, उसीको पाता है

**सा विद्या परमा मुक्तेर्हेतुभूता सनातनी**
**संसारबन्धहेतुश्च सैव सर्वेश्वरेश्वरी**

संसारमें यदि केवल ज्योति होती तो उस ज्योति
प्राप्त नहीं करता; वह न रहनेके समान ही होती।
प्रतिष्ठाके लिये तमस्की आवश्यकता है। अस्तित्वकी
रूपमें जो द्वैत है, माया उसका विधान करती
त्रिगुणात्मक जडके द्वारा—और गोलोकमें रसवैचित्र्य
के द्वारा, चित्सामग्रीसमूहके द्वारा।

मायाको समझे बिना जगत्का तत्त्व समझमें
सकता। संसार एक अत्यन्त सुदुर्गम समस्या ( Sp
Riddle ) है; मायाके विज्ञानालोकमें विश्व-जगत् य
बोधगम्य होता है। माया-तत्त्वके साथ जन्मान्तर-तत्त्
तत्त्व अथवा अदृष्ट-तत्त्वका अनुशीलन करना आवश
इन दोनों तत्त्वोंको पृथ्वीपर केवल भारतवर्षमें
जाना है; और किसी दूसरी जातिको इनका प
पृथ्वीकी विभिन्न मानव-जातिके लिये भारतकी य
देन है। ये दोनों तत्त्व महाशिक्षाकी प्रणाली हैं; ये द
ज्ञान-विज्ञान-रत्न-प्रदीप हैं। इन रत्नोंका अनाद
संसारके सारे ज्ञान व्यर्थ हो जाते हैं। स्पाइनोजा,
कान्ट और हेगेलका क्या मूल्य है? वे तो मूलसे ह
चलते हैं। इसे हम भ्रमके सोनमें नहीं कह सकता

च्छा, तुम आ गईं, लेकर निज परिवार !'
। जलद-गम्भीर स्वर गूँज गया,
ा-विनिन्दक स्वर दूसरा साथ ही—
'आर्यपुत्र उत्थित हुए—धन्यभाग !
प्रणत है सेविका—
चाहते आशीर्वाद—
सारे शिशु वनके ये !'
सुकुमार—चल स्वर्ण-लतिका—
फल-कंचुकी, भूर्जपत्र-अधोवस्त्र
धारण किये,
सुमन-गुच्छ-गुम्फित अलकजाल,
पुष्पांजलि चरणोंपर सादर समर्पितकर
नेत्रोंमें मन्द हास्य,
ग्रीवा नत करके
ो थी समीप ही—मंजुल सलज्ज भाव ।
: एक बार देखा निज परिवार—
ा थे मयूर संग थन गन नाचते,
ो थे शुक-पिक कूजते,
गूँजते अलि-वृन्द आये थे,
कृष्ण सर्प फणा फैलाये मत्त,
झूमते-झूमते मत्त गज आये थे।
मूषक-शशक कूदते-फुदकते—
पक्षी चहकते हुए साथ-साथ आये थे।
। केहरी संगिनी साथ लिये—
जृम्भणसे लाल जिह्वा लप-लप करता।
ृग आये थे चड़मड़ करते—
कूदते चकित-से आये मृग-शावक भी।
चपल कपि, रोमश ऋक्ष-दल भी,
आया हिमधवल वृषभ,
आई सुरभियाँ—
कूदते चपल वत्स संग-संग आये सब।
ामस्त क्षुद्र-महत् पशु-पक्षीवृन्द—
आज जैसे कोई महोत्सव या मेला हो,
र आये थे मानवीके संग-संग।
मानवी—दयामयी जगन्माता मानवी.

त्याग रोष-द्वेष, कलुष, जाति शत्रु साथ-साथ
आये थे भूलकर—त्याग सब
मानवका वात्सल्य—
सत्वका समृद्ध भाव—
डूब गया उसमें रजस्-तमस् कहाँ
मानव उठा—मत्त गजराज ज्यों चल
दीर्घ बाहु, विशद भाल,
विशद वक्ष दीर्घकाय,
क्षीण कटि,
अलक जाल—स्निग्ध मृदु मेच
अनावरित स्वर्णगौर,
हृष्ट-पुष्ट, सुगठित
अरुण कर चरण अधर
पद्मदल-विशद नयन ।
सादर प्रणति मिली वृषभ-सुरभियोंको,
वत्सोंको पुचकार—
केसरीको थपकी;
किसीपर दृष्टिपात, किसीको मुस्कान—
देता स्नेह-दान जैसे पिता निज पु
स्रष्टाकी कृतिका सर्वश्रेष्ठ निर्माण—
मानव, निमज्जित हुआ निर्झ
आया—ज्यों अन्तरका स्नेह हुआ बाह्य
झूमी लतिकाएँ;
पुष्प-राग हुआ भूषित वह,
करती प्रतीक्षा थी मानवी गृहिणी,
स्वागत-संभार लिये ।
किसलय-डालियाँ लाये गजराज थे,
आसन ब
नारिकेल-पात्रमें रीछोंका उपहार—
पद्म-मधु, मधुर सुगन्धित मृदुल व
कपियोंने हरित नारिकेल दिये जलको,
चू पड़े पक्कफल पाणिपद्म देखके
तरुओंने भाग्य माना इस आ
भाग मिला सबभीको.

नामें चित्तशुद्धिके लिये अनेक शक्तियोंका विनियोग है। मार्जन, अघमर्षणादिमें भावशक्ति; गायत्री-जप, नादिमें मन्त्रशक्ति; आचमन, भस्मधारणादिमें एवं प्राणायामादिमें क्रियाशक्तिका विनियोग करके सेद्ध करनेकी योजना इस पुण्यकर्ममें स्पष्ट व्यक्त होती अपूर्व शक्तियाँ प्राप्त होती हैं। इसके नित्य एक प्रकारकी आत्मश्रद्धाके साथ मनमें प्रभु-श्रद्धा होती है। वर्तमान समयमें धार्मिक क्रियाकी क्षा तथा आक्षेप साधारण बात हो गयी है; इसमें प्रतीत होती है। तथापि उपनीत द्विजमात्रको शिखा-सूत्र-सन्ध्या और द्विजेतरको शिखा-ईश्वरस्म उपासनाका रहस्य जानकर अपने-अपने परमहितमें त सर्वथा उचित है। भारतके लिये यह सन्ध्याका अतएव इस समय सबके लिये यथाशक्ति ईश्वरोपास परम आवश्यक है। आदर्श भारतीय देशका दैवत आदर्श महान् है। इसमें विलासिता, मान-सम्मान तथा अर्थलोलुपतादिको अवकाश नहीं है। इस नित्य नियमित सेवन करनेसे कुल, धर्म, देशके अभ्युदयके साथ ही दुर्लभ ब्रह्मविद्याकी भी प्राप्ति शिष्ट पुरुषोंका अनुभव इसमें साक्षी है।

# हिंदू-संस्कृति और नवमतवाद

( लेखक—डा० श्रीसदाशिव कृष्ण फड़के )

## नवमतवादी और सनातनी विद्यार्थियोंका संवाद

**मार्गे निर्मलं ब्रह्मवृन्दं**
**वृन्दे वृन्दे तत्त्वचिन्तानुवादः।**
**वादे जायते तत्त्वबोधः**
**बोधे बोधे भासते चन्द्रचूडः॥**

संस्कृति और नवमतवादका परस्पर संघर्ष दिनों-ा जा रहा है। देशके विद्वानोंमें इस समय तीन पक्ष ते हैं—( १ ) कट्टर नवमतवादी, जो हिंदू-संस्कृतिका षेध ही किया करते हैं; ( २ ) मध्यम सुधारक का यह कहना है कि भारतीय संस्कृतिका मूल-त्यन्त उदात्त है, पर दुराग्रही सनातनियोंने अपने क सम्प्रदायोंके द्वारा उसका रूप बिगाड़ दिया है। , चूल्हा-चौका, जप-तप, सन्ध्या-पूजा, वर्ण-भेद, , खान-पान और व्याह-शादीके विधि-निषेध, व्रताचरण—एवंविध अदृष्टफलक और अन्धश्रद्धेय ो ही जो वे भारतीय संस्कृति मान लेते हैं, यह है। यथार्थमें सोवियट रूसका साम्यवाद, नवमतवाद वतावाद ही प्राचीन भारतीय संस्कृतिका परिणत । भारतीय संस्कृतिके सूचक समता, अद्वैत, मोक्ष पारिभाषिक शब्दोंके वास्तविक अर्थ प्रत्यक्ष और क हैं। सनातनियोंने उनपर पारमार्थिक अर्थ लादकर ऐहिक व्यवहारका ही नाम है। अदृष्ट धर्म अथवा तत्त्व-ज्ञानके साथ उसका कुछ भी सम्बन्ध नहीं विवेचनकी पुष्टिमें सुधारकलोग शास्त्रों और संतोंके दिया करते हैं। ( ३ ) तीसरा पक्ष सनातनियोंका है यह कहना है कि हिंदू-संस्कृति हिंदू-धर्मसे कोई भि नहीं है। हिंदू-धर्मका रहस्य अत्यन्त गूढ़ है। अत संप्रदायकी परम्परा और विहित-कर्मानुष्ठानसे ही जाता है। हिंदू-धर्म-संस्कृतिके सब विधि-नि विवेकसे ही सुनिश्चित किये गये हैं। आप्तवचन प्रमाण हैं। 'आचारप्रभवो धर्मः' यही हिंदू-धर्मका है। विशुद्ध भारतीय संस्कृतिको नवमतवादका रंग आधुनिकोंने विशुद्ध वैदिक संस्कृतिकी छीछालेद आरम्भ किया है। जिन शास्त्रों अथवा संत-वाणि लोग समग्ररूपसे नहीं मानते, उन्हींके कुछ संदर्भहीन प्रमाण देकर ये अपने मतोंकी पुष्टि किया करते हैं यह सर्वथा अप्रामाणिक व्यवहार है। सनातनियोंकी साधक दृष्टिसे ही शास्त्रका रहस्य निश्चितरूपसे सकता है। आधुनिकोंकी व्यभिचारी भ्रमरवृत्तिसे वि पूर्ण सत्यका पता चलना असम्भव है। अर्धसत्य अस अधिक भ्रामक होता है। अतः भारतीय संस्कृतिका

हते हैं, उसी प्रकार भारतीय संस्कृतिको अव्यवहार्य
पनिक मानवतावादके शब्दाडम्बरमें समाप्त कर देंगे।

विवादग्रस्त परिस्थितिमें एक कालेजके मुख्याध्यापकने
शिक्षाके तुलनात्मक विचारको प्रोत्साहित करनेके
ने कालेजके दर्शनशास्त्राध्यायी विद्यार्थियों और
परम्पराके वेद-शास्त्रविद्यापीठके स्नातकोंके बीच एक
ने कालेजमें पूर्वोत्तर-पक्ष-चर्चा ( डिबेट ) करायी।
शुद्ध सात्त्विक और व्यक्तिनिरपेक्ष हो और इसलिये
रके वक्ता सर्वथा निःसंकोच होकर खुले दिलसे
रें—इसकी सूचना मुख्याध्यापकने पहलेसे सबको दे
। विषयान्तर्गत विवादकी प्रत्येक बातकी चर्चाके
धक-से-अधिक दस मिनटका समय दिया गया था।
न्तिके साथ हुआ और बहुत उद्बोधक रहा। उसी
कुछ मुख्य पूर्वोत्तर पक्ष आधुनिक और सनातनीके
ाथ आगे दिये जाते हैं।

## ( १ ) धर्मातीत राज्य

ुनिक—हमारे देशमें धर्म-भेदोंके कारण बहुत बड़ी
ो रही है। इसलिये धर्मातीत राज्यका होना ही हम-
लिये इष्ट है। वर्तमान बुद्धिवादी जगत्में ऐहिक,
दृष्टि और मानवतावादको ही बढ़ानेवाली हमारी
होनी चाहिये।

तनी—धर्मसे किसीकी हानि नहीं हुआ करती।
ती है धर्मके विपर्याससे। धर्म वस्तुस्वभाव है।
का धर्म ही उस वस्तुका विशेषत्व है। इस विशेषत्वके
र उस वस्तुकी स्वसत्ता ही नहीं रह जाती। सनातन
र्म संस्कृतिनिष्ठ भारतका वस्तुविशेष है। इस देशका
है। इस धर्म-प्राणताके कारण ही अनादिकालसे
अनेकानेक क्रान्तियोंका अतिक्रमणकर आज भी
वप्रधान संस्कृतिके बलपर जगत्में अपना मस्तक
ये खड़ा है। गीता-जैसे धर्म-ग्रन्थ, शङ्कराचार्य-जैसे
हात्मा गान्धी-जैसे सत्त्वप्रधान पुरुषको जो अनन्य
त हुआ, इसका संपूर्ण यश हिंदू-धर्म-संस्कृतिको ही
हिंदू-धर्म-संस्कृतिका उज्ज्वल अभिमान सब प्रकारसे
होगा। सात्त्विक अभिमान और तामस परद्वेष एक
हैं। सात्त्विक अभिमान शरीरके मेरुदण्डके समान
आवश्यक है। ...

होने दे सकती। इस देशके अधिकसंख्यक लोग
हैं। यहाँके अल्पसंख्यक मुसल्मान बहुसंख्यक हिंदु
न करें, इसके लिये हिंदुओंसे हिंदुत्वका ही अभिमा
कराना वैसा ही है, जैसे कोई नौकर अपने मालिकके
वाले मच्छरोंके प्रतीकारार्थ अपने मालिककी ही ह
डाले! देशमें धर्म-द्वेष न बढ़े, यह देखना शासकोंक
है और इस सम्बन्धमें उन्हें सदा सावधान रहना
पर इसके लिये राज्यको ही धर्मातीत कर डालनेक
करनेमें कोई तुक नहीं है। धर्मातीत बना चाहनेवाले
ऐसी कोई स्पष्ट घोषणा भले ही न हो कि राज्यके
धर्महीन हो जायँ; तो भी जब राजसत्ता ही धर्मनिर
केवल ऐहिक, भौतिक स्वार्थोंको ही बढ़ानेवाली बन
तब 'राजा कालस्य कारणम्' के सिद्धान्तानुसार प्रज
धीरे-धीरे धर्महीन बन जाना अनिवार्य ही है। धर्म
साथ राष्ट्राभिमानका होना भी आवश्यक है। इस वि
स्वार्थरत जगत्में राष्ट्रवादको मानवतावादमें विलीन
चेष्टा अव्यवहार्य है। कम-से-कम जगत्के राष्ट्रोंकी
मनोभूमि इसके सर्वथा प्रतिकूल है। यदि हमारे वर्तम
निरपेक्ष राज्यकी घोषणाका यह अभिप्राय नहीं है वि
देशके लोग राष्ट्राभिमान और स्वधर्माभिमान अप
करणसे निकाल दें तो हर तरहसे ऐसा प्रयत्न करन
कर्तव्य है कि हम सच्ची निष्ठाके साथ ऐसा राष्ट्राभि
स्वधर्माभिमान जगायें, जिसमें परद्वेषका लेश भी न
ऐसे सब उपाय करें, जिनसे राष्ट्राभिमान और स्वध
सदाचारसम्पन्न, समुज्ज्वल, तेजस्वी और आत्मोन्नति
बनें। परंतु कम-से-कम आज तो हमारे स्वराज्य
रुखमें वैसी कोई बात नहीं देख पड़ती, यह बड़े
विषय है। हमारे वर्तमान नेताओंके त्याग, विद्व
लोकहित-साधनकी शुभेच्छा और कर्तृत्व आदि गु
उन सबके प्रति मेरे हृदयमें भी बहुत आदर है।
महोदयकी आज्ञाके अनुसार हमें व्यक्ति-निरपेक्ष और ि
भाषण करना है। इसलिये मेरी अल्पबुद्धिमें जो ब
जँचती है, वैसी ही स्पष्ट रूपसे कहनेका मैंने साहस ि
इसे कोई 'छोटे मुँह बड़ी बात' समझें तो मैं ला
किसी भी नेताके प्रति अनादर प्रकट करना मेरा
नहीं है। प्रतिपक्ष कृपाकर इस बातका ध्यान रक्खे।

ारक वेदान्त आधुनिक भारतीय संस्कृतिका अत्यन्त
ार्य और समाजको आलसी, निराश और दुर्बल बनानेवाला
अतः अब यह होना चाहिये कि ( १ ) हमारे यहाँ
त्रकी आचार-विचार-स्वतन्त्रतापर ऐसे किसी धर्मका
धन न रहे, जिसका फल अदृष्ट है और जो केवल एक
क उपाधिमात्र है। ( २ ) योग्यताके अनुसार सबको
ौर आवश्यकतानुसार सबको वेतन मिले । सर्वत्र
। यही दण्डक माना जाय । डोम-चमार और मन्त्री,
और सेनापति, प्रान्तका गवर्नर और उसका चपरासी—
ानकी कम-से-कम आवश्यकताओंके अनुसार समान
या जाय । यदि किसी प्रान्तका गवर्नर, मान लीजिये
है कि उसके कोई बाल-बच्चे नहीं हैं और उसका
चार पुत्रोंका पिता है तो गवर्नरकी अपेक्षा उस अर्दली-
अधिक हो । ( ३ ) प्रधानमन्त्री और सामान्य
धनी और दरिद्र, बुद्धिजीवी और श्रमजीवी,
और किसान, हिंदू और मुसल्मान, ब्राह्मण और
ा, स्त्री और पुरुष इत्यादि जो ऊँच-नीच और अपने-
ह हैं—ये सर्वथा मिट जायँ । यही हमारी इष्ट भारतीय
ा सच्चा साम्यवाद और मानवतावाद है । यही एक-
द्वैत है । ( ४ ) खान-पान और शादी-ब्याहके
सब प्रतिबन्ध उठा दिये जायँ, ताकि इस देशका
जन-समाज एक और अखण्ड हो जाय। अन्नकी
समान ही जननेन्द्रिय-सम्बन्धी क्षुधाका होना भी
है । अतः हर किसीको यह आजादी होनी चाहिये
अपनी रुचिके अनुसार इस क्षुधाका शमन कर ले ।
र किसीको अपना उत्कर्ष साधन करनेके लिये हर
ान अवसर मिले । ( ६ ) संस्कृतिके विषयमें धर्मकी
ार्वथा त्याज्य है । पूर्ण समत्वसे युक्त भारतीय
ी हमारे देशके लिये इष्ट और भूषणभूत है । ऐसी
ी किसी भी बाह्य आक्रमणसे देशकी रक्षा करनेमें
सकती है । ( ७ ) वर्णभेद, जातिभेद, कर्मभेद,
ज्ञानभेद, ज्ञान और कर्ममें भेद इत्यादि असंख्य
ऊ-भावदर्शक भेद उत्पन्न करनेवालोंने हिंदूसमाजको
ा और खोखला बना डाला है । इससे देशमें सर्वत्र
फैला है । इसीसे बार-बार इस देशपर बाहरवालोंके
हुए और यह देश दूसरोंका गुलाम बनता रहा । इस

यह कहकर साम्यवाद ही स्थापित करती है । ड
बढ़ई-लुहार, चोर-साहुकार—सबको वन्दन करना ह
रुद्राध्यायकी शिक्षा है ।

**सनातनी**—हिंदू-धर्म-संस्कृतिके व्यवहार अ
ज्ञानको यथावत् न समझनेके कारण ही इस प्रकारक
हुआ करता है । अजातवाद और मायावादका
तत्त्वज्ञान व्यक्ति या समाजके ऐहिक या भौतिक
बाधक नहीं है; परंतु मनुष्यके सुदीर्घ जीवनका वि
हुए परलोकको विचार-दृष्टिके ओझल कैसे किया जा स
फिर मनुष्यका परम ध्येय भी निरे भौतिकवादमें
सकेगा । मनुष्य केवल देहधारी भूतात्मा न
प्रत्यगात्माका रूप और उसकी भूख पारमार्थि
पारमार्थिक अथवा आध्यात्मिक और आधिभौतिकका
जोड़नेवाली जो आधिदैविक सत्ता है, उसकी भी उ
की जा सकती । भौतिक तत्त्व जगत्का स्रष्टा न
नियन्ता ही है । यह बात अनायास ही विचारवानोंके ध्य
सकती है । आधिभौतिक, आधिदैविक और आध्या
इन तीनों ही दृष्टियोंसे हिंदू-संस्कृतिमें विचार कि
है । हिंदू-धर्म-संस्कृतिके परिपालनमें आलस्य,
और दुर्बलताके लिये कोई अवसर नहीं है । ह
पराधीनताके कारण हमें अन्यत्र ढूँढने पड़ेंगे ।

अनुशासन, संयम और बन्धन—यही शक्तिका
स्वरूप है । विद्युत्-शक्तिका निरोध करनेसे प्रकाश
होता है, भापको रोक रखनेसे ही इञ्जन चलता है
प्रकार प्राणायाम, चित्तवृत्ति-निरोध, वैराग्य, ब्रह्मच
निरोधक साधनोंसे चाहे जो सिद्धियाँ प्राप्त होती हैं । दे
ऋषि-ऋण, पितृ-ऋण, भूत-ऋण आदि ऋण-बन्ध
मनुष्योंकी विभिन्न स्वाभाविक एषणाएँ पूर्ण और
सिद्ध होते हैं । हिंदू-संस्कृतिके बन्धनोंसे ही समाज
धारणा होती है । मनुष्यकी बुद्धि असंस्कृत र
स्वभावतः विषयासक्त और भ्रान्त हुआ करती है
नियन्त्रणके बिना उसका संस्कार नहीं होता । रथके
लगाम सारथिके ही हाथमें होनी चाहिये ।

रूसका साम्यवाद अव्यावहारिक है । वह बहु
नहीं ठहर सकेगा । व्यक्तिकी योग्यताका आर्थिक मू
कुछ भी न रहे तो उस योग्यताके सम्पादनके लि

ो रक्षा अर्थसे ही होती है। गायके खानेकी खली-
थवा ऊँटके खानेके काँटे समताके नामपर किसी
मानव अतिथिके खानेके लिये परोस दिये जायँ तो
वाद होगा या समत्वका उपहास? किसी गायना-
िकदान धोनेवालेको जो वेतन दिया जाता है, वही
गायनाचार्यको देनेमें उस कलाका क्या आदर रहा
क्या प्रोत्साहन मिला? न्यायाधीश और न्यायालयमें
वाला दोनोंका आर्थिक मूल्य यदि समान माना जाय
न झाड़ू देनेवालेको न्यायाधीशके उच्चासनपर बैठाकर
के हाथमें झाड़ू दी जाय? यह न समत्व है, न
हीं। योग्यतानुरूप व्यवहार ही हिंदू-संस्कृतिका
और यह शिष्टाचार या सदाचार है। कर्मेन्द्रिय और
नोंकी योग्यताओंमें बड़ा अन्तर है। बुद्धिजीवी और
—दोनोंको एक ही पैमानेसे नहीं नापा जा सकता।
तिमें केवल एक ब्रह्म ही सम है। उस ब्रह्मके
ासनेवाले इस नाम-रूपात्मक जगत्में स्वभावसे ही
म्य है। त्रिगुणात्मक प्रकृतिका स्वरूप ही भेदात्मक
साम्य तो प्रकृतिका प्रलय है। वेरुलकी गुफामें
देवालयकी सीढ़ियाँ, सिंहासन, शिव-पार्वती और
सभी एक ही पत्थरकी चट्टानके अंदर खुदे हुए हैं।
योंपर मनुष्य पैर रखकर ऊपर चढ़ता है और भव-
मूर्तियोंके सामने राजाओंके राजमुकुट भी नत
पत्थरोंकी जाति एक होनेपर भी सभी पत्थर समान
ने जाते। मानवतावादकी समता इसी प्रकार इस
जगत्में केवल अव्यवहार्य और अयुक्तिक है।
ाओंमें पढ़नेवाले विद्यार्थियों और निम्न कक्षाओंके
में योग्यताकी समता भला कैसे हो सकती है। यह
र्यकी बात है कि हिंदू-संस्कृतिको अयुक्तिक और
समझनेवाले नवमतवादी अपने मानवतावाद और
की अव्यवहार्यता नहीं समझ पाते। ईसाई जगत्में
नहीं, खान-पानका विधि-निषेध नहीं, शादी-ब्याह-
में कोई निर्बन्ध नहीं; फिर भी क्रूरतामें हिंस्र
भी लजानेवाले जागतिक युद्ध उन्हीं ईसाई राष्ट्रोंके
बन पड़े? अतः मिश्रविवाहोंसे और सहभोजनोंसे
ापित होती है, यह समझना केवल भ्रम है। कौरव-
या यादवोंमें परस्पर भेदकी कोई बात ही नहीं थी:

न सूअरकी पीठपर मोतियोंकी झूल डालनेसे उसे
महत्ता प्राप्त होती है।

यथार्थमें धनिकवर्ग समाजपुरुषका उदर है।
की धनवत्ता एक बहुत ही उपादेय केन्द्रीभूत श
यही शक्ति आजतक अनेकानेक लोकोपकारक का
चली आयी है। इसीकी बदौलत नानाविध कल
विद्याओंकी वृद्धि हुई है। धनिकोंकी धनवत्ताके सा
आदर्श है; पर इस ओर ले जानेवाले साहस और
प्रवृत्तिमें द्रव्यैषणाका होना आवश्यक है। इसी प्रकार
वर्ग समाजपुरुषका हृदय, बुद्धि अथवा मज्जातन्त्र है।
जैसे अभ्युदयशाली देशके इतिहासमें मध्यम वर्ग
अत्यन्त महत्त्वपूर्ण अङ्ग माना गया है। इस वर्गक
सुखी और समृद्ध होना समाजके लिये बहुत ही 
है। श्रमजीवी वर्ग समाजपुरुषका कर्मेन्द्रिय-समूह है।
स्वास्थ्यके लिये इस वर्गकी भी बहुत बड़ी आवश्य
हिंदू-संस्कृतिमें तीन गुणों और चार वर्णोंके अनुसार
वर्गोंका यथायोग्य महत्त्व माना गया है। पिछड़े हुए
वर्गकी सुख-सुविधा और अभ्युदयके साधनमें आस्थ
सर्वथा उचित है; परंतु साम्यवादके मोहमें पड़कर
वर्गोंको नष्ट करने, विशेषतः श्रमजीवियोंके हितार्थ
वर्गको नष्ट करके धनिक वर्गको रसातल पहुँचाया च
दुष्ट वृत्तिको समतावाद या उदार-धर्म कहना
विडम्बना और विचारोंकी बगावत है। हिंदू-स
उद्यानमें बढ़े हुए, फल-फूल देनेवाले महान् वृक्षोंको
बगलके छोटे-छोटे पौधोंके बराबर कर देनेके लिये यह
कि एक हाथसे ऊँचे जितने पेड़ हों, सब काट डाले
कितनी बड़ी मूर्खताकी सूझ है! सर्वत्र समता स्थापि
के लिये ब्राह्मण अपने वर्णकी श्रेष्ठता गँवाकर भं
चमारके काम करनेके लिये होड़ बदकर दौड़ पड़ें, य
राजसत्ता अथवा समतावादका उपदेश विवेक-भ्रष्ट
एक प्रदर्शनमात्र है! ब्राह्मण्यके संस्कार प्राप्त कर
समय लगता है, पर उन्हें गँवा देनेके लिये अविवेक
घड़ी पर्याप्त होती है। नवमतवादियोंका यह क
स्त्रियों और शूद्रोंके लिये पराधीन सेवा-धर्म ही विहि
उनके साथ बड़ा अन्याय किया गया, बिल्कुल ग

दे वर्णोंके लोग अपने कर्तृत्वसे संत-पदवीतक पहुँचे
उत्कर्ष-साधनमें हिंदू-संस्कृति किंचित् भी बाधक
। पर हिंदू-संस्कृतिका यह कहना है कि सब कर्मोंकी
समान समझना तारतम्य-बुद्धिका अभाव है। ज्ञान
को समान देखना अविवेक है; वर्णभेद, जातिभेदादि
मिटाना संकर उत्पन्न करना है। संकरसे फिर विनाश
है। संकरसे श्रेष्ठ गुणोंका उत्कर्ष, उत्कृष्ट संस्कारोंकी
पात्रताका परिपोषण, ओज-मेधादिका संवर्द्धन—यह
सब हो जाता है। संस्कृतिका क्रमशः लोप होनेसे प्रजा
असंस्कृत बन जाती है। प्रकृति स्वयं ही भेदरूप
कोई संस्कृति अभेद नहीं बना सकती। सैन्यकी
के लिये विभिन्न श्रेणियों और कर्माधिकारोंकी
अलग पलटनें तैयार करनी पड़ती हैं। केवल मिट्टी
। ढेर लगा देनेसे दीवार नहीं खड़ी होती। उसके
पत्थरके अलग-अलग जोड़ कुशलताके साथ एकमें
ड़ते हैं। वर्णभेद कहिये या वर्गभेद, भेदोंका होना
है। इन विभिन्न वर्गोंको एकत्र जोड़ना हिंदू-
जेतना और किसीसे भी नहीं बन पड़ा। हिंदू-
कारण ही, अनेक भेदोंके होते हुए भी, भारतवर्ष
अखण्ड था। इसे खण्डित किया नवमतवादी
ही! गीतोक्त स्थितप्रज्ञ ब्रह्मवेत्ताका समदर्शन,
में वर्णित अन्तर्यामीकी समता, श्रीकृष्ण और संतों-
केक चरित्र स्थूल भौतिकवादियोंके अव्यवहार्य
को कोई आश्रय नहीं दे सकते। भारतीय संस्कृति-
तत्त्वज्ञान दर्शन है, वर्तन नहीं।

ाद्वैतं सदा कुर्यात् क्रियाद्वैतं न कुत्रचित्।
तं त्रिषु लोकेषु नाद्वैतं गुरुणा सह॥*

(श्रीमच्छङ्कराचार्य)

ाधिक व्यवहारमें अद्वैत—साम्यवाद सम्भव नहीं।

## (३) वर्णाश्रमधर्म

**ाुनिक**—सनातनियोंका यह दावा है कि हिंदू-संस्कृति-
माजको सुसंघटित रक्खा। हमारा यह कहना है
संस्कृतिकी वर्णाश्रमव्यवस्था चाहे पहले कभी उपकारक
पर आज तो उससे समाजका नाश ही हो रहा है;
अब इसे उठा देना ही आवश्यक हो गया है।

ब्राह्मणोंको ही वेदोंका अधिकार हो, शूद्रोंको नहीं; ब
अध्यापनके अधिकारी हों, शूद्रातिशूद्र नहीं; पौरोहि
ही करें, अन्य लोग नहीं—यह सब मालूम होता है
स्वार्थवश कुटिलतासे अपना ही इजारा कायम ि
न्यायतः उचित तो यही है कि अभ्युदय और निःश्रे
करनेमें सभीको समान अवसर मिले। जाति-भेदको
मिटा देना है। वर्णभेद भी जन्मसिद्ध माननेका क
नहीं है। मानना ही हो तो जन्मके बाद यथासंप्रा
कर्म देखकर मानना चाहिये। इसी प्रकार आश्रमोंमें
और संन्यास—ये दोनों निवृत्तिप्रधान आश्रम
व्यर्थके भारमात्र हैं, इन्हें उतारकर समाप्त ही करन
इनके स्थानमें मनुष्यके तीसरे और चौथेपनके लिये स
ही एक आश्रमधर्म माना जाय; क्योंकि इसी वयस
ज्ञान और अनुभवसे समाज लाभ उठा सकता है।

**सनातनी**—हिंदू-संस्कृतिकी वर्णव्यवस्था यदि
समाजधारक थी तो अब वह समाजविदारक हो ज
सम्भव नहीं है। वर्णद्वेष और जातिद्वेष विदेशियोंकी
ने और उन्हीं विदेशियोंका अन्धानुकरण करनेव
विवेकहीन समाजसुधारकोंने ही बढ़ाये हैं। 'जात-
दो' यह जो आवाज उठी है, इसीसे जातिद्वेष बढ़
वर्णाश्रमधर्मकी-सी सयुक्तिक और सुव्यवहार्य समा
पृथ्वीमें अन्यत्र कहीं भी नहीं है। वृत्तिभेद और
भेदसे जातिभेद आप ही उत्पन्न होते हैं। इनमें अ
शक्ति और कुशलता संचित होनेसे, बचपनसे ही
धंधोंकी शिक्षाकी एक उत्तम व्यवस्था बन जाती
यान्त्रिक युगमें इसका महत्त्व कम नहीं है। विभिन्न
के विशिष्ट गुण-कर्मभेद प्राक्संस्कारानुरूप जन्म
हुआ करते हैं। जन्मके पश्चात् यथाप्राप्त गुण-कर
समाजकी वर्णव्यवस्था निश्चित करनेकी बात सर्वथा अ
है। ऐसा प्रयत्न यदि किया जायगा तो उससे समा
बार कुटुम्ब-विच्छेदके प्रसंग उपस्थित होंगे और
उत्पन्न होगी। जन्मसिद्ध वर्णभेद मानना प्राक
समुचित ही है और इस प्रकारके वैषम्यके लिये क
को दोष भी नहीं लगा सकता। हर कोई जन्मके साथ
कर्मानुसार प्राप्त परिस्थितिको सन्तोषके साथ स्वीक
है। जातिद्वेषका हौआ खड़ा करके हमारे ही ि

---

* चित्तमें सदा सबके साथ अद्वैतकी भावना रक्खे, पर कहीं

न्धे करने या लखपती और करोड़पती बननेकी
ा रखनेवाले ब्राह्मण विरले ही होंगे। वेदाध्ययन,
और पौरोहित्यमें कोई ब्राह्मण धनाढ्य हुआ हो,
ाहरण बड़ी कठिनाईसे मिलेगा। ब्राह्मणधर्मके व्रता-
ल्पसन्तोष और तप आदि सबके लिये सुसाध्य नहीं
र भी विदेशी राजसत्ताने व्यर्थ ही ब्रह्मद्वेष उत्पन्न
ब्राह्मणोंने न किसीसे द्वेष किया; न किसीके अभ्युदयमें
ा डाली। हिंदू-संस्कृतिका आश्रय लेनेवाले अन्त्य-
धर्म-पालन करके रैदास; चोखामेला आदिके समान
क उन्नतिकी पराकाष्ठा प्राप्त कर सकते हैं और अपने
से प्राप्त कर्मके द्वारा ब्राह्मणोंसे अधिक वैभवसम्पन्न
ा हैं। ब्राह्मणके जन्म और कर्म किसीसे द्वेष करने
क्सी क्षुद्र ऐहिक स्वार्थके लिये हैं ही नहीं।

ाको मानव-जीवनका महत्कर्तव्य मानें तो हिंदू-
; चारों आश्रमोंमें गुरुसेवा, कुटुम्बसेवा, समाजसेवा,
ईश्वरसेवा आदि हुआ ही करती है। वानप्रस्थ और
जो हिंदू-संस्कृतिके परमोच्च आदर्श हैं, अपने
और सद्विचारोंद्वारा समाजकी जो सेवा करते हैं,
ल्य कौन आँक सकता है?

## ?) विकासवाद और ऐतिहासिक दृष्टि

धुनिक—विकासवाद और ऐतिहासिक दृष्टि ज्ञान
अव्यर्थ निकष हैं। यदि सनातनी इन्हें न मानेंगे तो
ृतिका मूल्याङ्कन आज और आगे भी असम्भव
न दोनों निकषोंको न मानना एक तरहका अज्ञान
कोई भी विज्ञ पुरुष परम्परा अथवा सुसंगतिके
ीं बने रहते। सत्यका स्वरूप देशकालानुरूप बदला
यही सब विद्वानोंकी मान्यता है। किसी भी राष्ट्रकी
अनेकानेक संस्कृतियोंके सङ्गमसे विकसित हुआ
मूल भारतीय संस्कृतिका स्वरूप हमारी वर्तमान हिंदू-
नहीं रह गया है। इस अपूर्ण संस्कृतिको मानवता-
नवसंस्कृतिमें रूपान्तरित करना इसका विकास ही
। इसी ऐतिहासिक दृष्टिसे भविष्य कालके लोग
ंस्कृतिकी ओर देखेंगे। परिवर्तनशील संसारमें
ही चिपके रहना बुद्धिमानीका लक्षण नहीं है।
जो वस्त्र शरीरमें ठीक बैठता था, वह वयस्क
से बैठ सकता है। कालप्रवाहके साथ संस्कृतिमें

दृष्टि दोनों ही कुछ खास विषयोंमें अपना महत्त्व रख
पर ज्ञानके ये सच्चे निकष नहीं हैं। आधुनिक वि
काल्पनिक, एकदेशीय और अपूर्ण है। इसी प्रकार ऐ
दृष्टिके आधार बहुधा सन्दिग्ध और अधूरे होते
अनुमान प्रायः प्रमादयुक्त हुआ करते हैं। अतः वि
और ऐतिहासिक दृष्टिमें इतनी योग्यता नहीं है कि
सत्यता अथवा इष्टानिष्टता जाँच सकें। मनुष्यकी आवश्य
का बढ़ना, यान्त्रिक उत्पादनका बढ़ना, युद्धकलाका
भौतिक सुख-साधनोंका बढ़ना, नगरोंकी आबादीक
यातायातके साधनोंका बढ़ना, स्त्रियों-बच्चों, किसान
मजदूरोंकी स्वाधीनताका बढ़ना इत्यादि विकास मान
दृष्टिसे इष्ट हैं या अनिष्ट—क्या विकासवाद इसका स
उत्तर दे सकता है? आजकलके विज्ञ यदि आचार-वि
सुसंगत परम्पराका कोई महत्त्व नहीं मानते और
दृष्टिमें यदि सत्य देशकालानुसार बदलनेवाली चीज
उनका कोई भी आचार-विचार प्रमाण नहीं माना जा
कारण, जिस सत्यको जब कभी वे देखेंगे, वह अपूर्ण ही

हिंदू-संस्कृति यह कुछ भी स्वीकार नहीं
आत्मप्रत्यय, गुरुप्रत्यय और शास्त्रप्रत्ययका सम
सत्यज्ञानका एकमेव सच्चा निकष हिंदू-संस्कृतिमें स्वीकृ
सत्य वही है, जो त्रिकालाबाधित हो। सत्य विक
या परिवर्तनशील नहीं है। सत्यका आदि-अन्त नह
वह परिवर्तनोंका इतिहास नहीं है। इसीलिये वह प्रम
तात्पर्य, सत्य विकासवाद अथवा ऐतिहासिक दृष्टिका
ही नहीं है। विकासवादकी मान्यता यह है कि मूल
ज्ञानकी ओर विकास हो रहा है और उस ज्ञानकी कोई
समाप्ति या अन्त नहीं है। विकासवादका यह
हिंदू-संस्कृतिमें स्वीकृत नहीं है। सृष्टिके मूलमें
नहीं, प्रत्युत स्वयं ज्ञान है। उस मूल ज्ञानस्वरूप
विकास नहीं होता; कारण, वह स्वरूपतः पूर्ण है। 
आवरण हटते ही वह स्वयं प्रकाशपूर्ण ज्ञान वहाँ है ह
मूल ज्ञानका जिस प्रकार कोई विकास नहीं है, उसी
कोई इतिहास नहीं है। वही बात आनन्द अथवा
है। अपूर्णतामें दुःख भासता है। पर मूल ब्रह्म पूर्ण
कारण सुखस्वरूप है। आधुनिक आत्माका विकास
हैं। ...

ृतिके रहस्यमय सिद्धान्त स्वतःप्रमाण अपौरुषेय
तिष्ठित होनेसे त्रिकालाबाधित हैं, विकासवाद अथवा
क दृष्टिके विषय नहीं । विशुद्ध हिंदू-धर्म-संस्कृति
संस्कृतियोंके सङ्गमसे विकसित नहीं हुई है ।
तो यह कहते हैं कि प्राचीन भारतीय संस्कृति आधुनिक
संस्कृतिमें रूपान्तरित हुई है; पर इस रूपान्तर
नको विकास नहीं कहते । फिर ये लोग यह भी
कि समाजसत्तावाद, साम्यवाद, मानवतावाद आदि
विकसित रूप जब हमें प्राप्त हैं, तब इन्हें छोड़
ओर पीछे फिरकर उस पुरातन अविकसित वैदिक
पैठनेकी चेष्टा करनेसे बढ़कर अविवेक और क्या
स प्रकार ये आधुनिक एक ओर प्राचीन भारतीय
गीत गाते हैं तो दूसरी ओर उन्हीं वेदोंको किसी
र पुराने बाल्युगकी तोतली बातें कहकर उनका
रते हैं । आधुनिक विकासवाद और ऐतिहासिक
इ एक निर्बन्ध वाग्विलासमात्र है ।

## ( ५ ) धर्म और कानून

ुनिक—धर्मविरोधी कानूनोंके सम्बन्धमें आजकल
ोंने बड़ा कोलाहल मचाया है । सबके समान
और विभिन्नधर्मावलम्बी समाजोंको सुव्यवस्थित
ब हमारी संकुचित वृत्तिवाला धर्म असमर्थ हुआ,
बातें कानून बनाकर करनी पड़ीं । आज तो
न माननेमें किसीकी भी रुचि नहीं है । ऐसी
समाजहितके उपाय कानूनोंके द्वारा करा लेनेके सिवा
ही क्या है ? राजकाजमें दण्डनीतिका अवलम्बन
पड़ता है ।

तनी—दण्डनीति राज्यशासनका एक अङ्ग हुआ
दमननीतिके कानूनोंकी जैसी आवश्यकता एक
कारको परकीय भावके कारण पड़ी, वैसी अपनी
तो न पड़नी चाहिये थी । पर आजकल तो
टकसालसे रोज-रोज नये-नये दमन-कानून ही
हैं ! ऐसी दमननीतिके राज्यको लोकमतका राज्य
जाय । स्वामी श्रीकरपात्रीजी महाराज-जैसे सर्व-
सर्वसङ्गपरित्यागी महात्मा और उनके धर्मसङ्घद्वारा
अत्युज्ज्वल धर्मसत्याग्रह तथा हिंदू-संस्कृतिकी
ष्ठा और कर्मशक्तिसे प्रेरित 'राष्ट्रीय स्वयंसेवक सङ्घ'का

आज अपनी सरकारके सामने बहुत-सी व
उपस्थित हैं—अन्नकी कमी, नवीन शासनविधानका
पाकिस्तानकी खुराफातोंसे नित्य नये पैदा होनेवाले
पाकिस्तानके ही कारण उत्पन्न निर्वासितोंका तथा
प्रश्न, कम्यूनिस्टोंकी उपद्रव-नीति, तृतीय वि
तैयारी—इन सब अति विकट प्रश्नोंके सामने रहते हु
चुपकेसे इनसे समय निकालकर जल्दी-जल्दीमें बि
जिम्मेदार ढंगसे धर्मविरोधी कानूनोंके बाणोंसे सन
हृदयोंपर आघात करती है ! इसके बिना सरकारका
काम रुका था ? गोवध रोकनेके लिये कानून व
बनाती ? आयुर्वेदिक औषधालयों और कारखान
भी सरकार क्यों पड़ी है ?

हिंदू-धर्म यदि परिवर्तनीय हो और आयुर्वेदिक
सुधारका अवसर हो, तो भी जिन लोगोंने उन-उन
साम्प्रदायिक पद्धतिसे आस्थापूर्वक दृढ़ अभ्यास कर
नैपुण्य और अनुभव प्राप्त किया है, उन्हींके
आधारपर कोई सुधार न सोचकर ऐरे-गैरे नत्थू-खैरे—
निर्णय करने बैठ जायँ, यह कहाँकी बुद्धिमानी और
न्याय है ? सरकारी व्यवस्थापक सभाओंमें ऐसे
भला, कितने होंगे ? सच्चा धर्मज्ञान अखण्ड गुरु-पर
प्राप्त होता है । कालेजोंमें वह शिक्षा नहीं मिल
प्राच्यविद्यासंशोधकोंके ग्रन्थ पढ़नेसे ही उसका व
होता है । केवल आधिभौतिक ज्ञानसे अथवा वि
उपयोगितावादसे हिंदू-धर्म-संस्कृतिका वास्तविक ज्ञ
होना असम्भव है । हमारी धर्म-संस्कृति सर्वतोमु
उसकी विचार-पद्धतिमें स्थूल आधिभौतिकके
आधिदैविक, आधियाज्ञिक तथा आध्यात्मिक दृष्टि
समाविष्ट रहते हैं । उन दृष्टियोंसे रहित हमारी नवम
बहिर्मुखी राज्यव्यवस्थाके दमनकारी कानूनोंके आ
धर्म और आयुर्वेदकी क्या गति होगी ? उनका शुद्ध
इस अवस्थामें टिकना असम्भव हो जायगा । हिंदू-सं
होनेवाले इस प्रहारसे सनातनी हिंदू जनताके हृदय
होनेके सिवा और क्या प्राप्त करेंगे ?

इसी प्रकार अन्त्यजों और अन्य पिछड़े हुए
आर्थिक दुरवस्था दूर करनेका उपाय करना स्वराज्य
का कर्तव्य है, इस विषयमें सबका एकमत है । इ

रना भी आवश्यक ही है। पर इन सब बातोंमें
 जबर्दस्तीके कानून बनाकर जो क्षोभ उत्पन्न किया
; वह राजसत्ता और कानून बनानेके अधिकारका
प्रयोग है। देवमन्दिरोंमें प्रवेशका कोई अधिकार
 न चाहा था न माँगा था; फिर भी जिन्होंने मन्दिर-
व्यवस्थापक-सभाओंमें उपस्थित किये और अट्टहासके
ी जनतापर उन्हें लादना चाहा, क्या उन्होंने कभी
ा विचार किया था कि देवमूर्तिकी प्राणप्रतिष्ठा
है अथवा इन मन्दिरोंमें वर्षानुवर्ष सतत विधि-
ेव-पूजा और धर्मानुष्ठान होते हैं, उनसे किस प्रकार-
ंस्कार वहाँ केन्द्रित होते हैं और उनके पावित्र्यकी
र रक्षा की जाती है? अन्त्यजोंके मन्दिर-प्रवेशसे
पहलेसे अधिक पवित्र हो गये—यह जो लोग निधड़क
 हैं, क्या उन्होंने मन्दिरोंके द्वार अन्त्यजोंके लिये
के पश्चात् कभी उन मन्दिरोंकी ओर झाँका भी था
ा अन्त्यजोंके चित्तमें ही वहाँ जाकर भगवान्के
नेकी कभी प्रेरणा हुई थी? ये दोनों ही बातें यदि
तो बिना सोचे-समझे मन्दिर-प्रवेशकी जो उतावली
, उससे सनातनी हिंदू-जनताके हृदयपर कठोर प्रहार
वा उन्होंने और क्या पा लिया? उससे अन्त्यजोंकी
उन्नति हुई? अन्त्यजोंका मन्दिर-प्रवेश होनेके लिये
ाले इन नेताओंने क्या कभी इन देवमन्दिरोंकी
 रक्षा, उद्धार और उत्कर्षके लिये कोई उपाय
नमें ज्ञान-कर्म-भक्तिके सत्र चलाने और भक्तिप्रेमके
ाकर जनतामें भगवद्भक्तिका प्रचार करनेका कोई
ा? यदि नहीं तो मन्दिरोंकी पवित्र परम्परापर यह
नेका क्या मतलब है? इसी प्रकार कारखानोंके
ौर खेती करनेवाले किसानोंको कानून बनानेके
धिकारके जोरपर यह कहकर जो उभाड़ा जा रहा है
रो! कारखानोंके मालिक तो तुम्हीं हो, ये पूँजीपति
ारे विश्वस्त हैं' अथवा 'किसानो! तुम्हें हम इन
लिक बना देंगे', इससे मजदूरों और किसानोंका
र चरित्र बिगड़ रहा है। इनके शील और चरित्र
ड़नेपर हम उन्हें सुधारना चाहेंगे तो पछतावा ही
ा जगा। इसी प्रकार स्त्रियोंकी अमर्याद स्वतन्त्रता,
ौढ़ातिप्रौढ़ विवाह और विवाह-विच्छेदके कानून
हनेवालोंने क्या कभी यह सोचा है कि इनके द्वारा

पातिव्रत्य, सतीत्व आदि गुणोंको उत्पन्न कर
बिगाड़ना सहज है, बनाना बहुत कठिन।

वैयक्तिक और सामाजिक सुनीतिकी रक्षा और
काम हिंदू-धर्म-संस्कृतिके परम्परागत सुदृढ़ संस्का
सकते हैं। कानूनके द्वारा ऐसे सामाजिक सुधार करा
अन्याय और अत्याचार है। जहाँ कानूनोंका ही
और भरोसा होता है, वहाँ उनसे बचनेके उपाय भ
आते हैं। धर्मका शास्ता ईश्वर सर्वसाक्षी, सर्वशक्तिम
सारे जगत्का नियन्ता होता है। उसकी आँख बचाक
भागना किसीके लिये सम्भव नहीं होता। कानून ब
मनुष्योंको धोखा दिया जा सकता है, ईश्वरको नहीं
बहिर्मनका बाह्य प्रयोग है। धर्म हृदयसे संलग्न र
उसका सहसा विस्मरण नहीं हो सकता। ईश्वरका जी
सहज अन्तर्गत सम्बन्ध है। वही धर्मपटका धागा है
अथवा दण्डनीतिके द्वारा जो शासक-शासित-सम्बन्
जाता है, वह कृत्रिम बलप्रयोग है। यह कहना कि
धर्मका शासन कोई नहीं मानता, सच्ची बातको
कहना है। धर्मानुशासनको स्थिर करनेके लिये
राजसत्ताकी भी आवश्यकता होती है। पहले यदि
की राजसत्ता थी तो अब धर्मातीत राजसत्ता है; त
शासन स्थिर कैसे हो? उदाहरणार्थ, धर्मबाह्य आचर
वालेको पहले जातिसे अलग किया जाता था। पर ऐ
यदि आजकी सरकारके कानूनमें अपराध हो
धर्मानुशासन मिटानेका ही प्रयत्न समझा जायगा।

## ( ६ ) सर्वराष्ट्रिय प्रतिष्ठा

आधुनिक—यातायातके साधनोंकी वृद्धि, व्यापा
और समाचारपत्रोंकी बहुलता तथा जागतिक युद्धों
सब राष्ट्र परस्पर सम्बद्ध हो गये हैं। ऐसी अवस्था
निवृत्तिप्रधान संस्कृति लेकर भारतवर्ष संसारसे अल
वेदपाठ अथवा जप-तप-अनुष्ठान करता बैठा रहे,
कोई काम नहीं चलेगा। सर्वराष्ट्रिय नेताओंकी
भारतको भी उच्च स्थान मिलना चाहिये। यह तभी
है, जब वह अपने ही राष्ट्र और अपने ही धर्मको लेकर न
बल्कि इस संकुचित व्यावर्तक अभिमानको त्यागक
विज्ञानको ही एकमात्र अभ्युदयकारक शास्त्र और मान
को ही एकमात्र व्यावहारिक विश्वधर्म जानकर स्वीक

ातिके कारण ही आज भी ऊँचा है। ( अभी पिछले
नारे माननीय प्रधान सचिव पं० श्रीनेहरूजी भी
जाकर इस संस्कृतिकी ही गौरव-गाथा साभिमान
ा हैं। ) इस देशकी यह अनन्य-साधारण विशिष्टता ही
ासकी महत्ता स्थिर रखनेमें समर्थ है। इसीमें हमारा
ाका भी कल्याण है। झुंडमें शामिल न होनेवाले
सिंहने सबसे अलग रहकर अपनी धाक सबपर जमायी
दस झुरमुट हैं, वहाँ ग्यारहवें यदि हम भी हो गये
क्या रक्खा है ? एक-ही-एक गगनचुम्बित वृक्षराज
ी महत्ता है। स्वाभिमान त्यागकर दूसरोंके साथ
जानेसे कभी कोई महान् नेतृत्व नहीं प्राप्त होता।
ंक्तिके समान किसी समूहमें न रहनेवाला मोर मोर
और अपनी स्वतःसिद्ध महिमा और वैभवसे
ही दीखता है।

हारकी पूर्तिके लिये भौतिक विज्ञानोंका अर्जन अवश्य
ाहिये। पर भौतिककी अपेक्षा आधिदैविक
यात्मिकका महत्त्व बहुत अधिक है। पाश्चात्त्य जगत्
पीछे पड़ा है, इसलिये हम भी वैसे ही बन जायँ—
ना तो विचारशून्य अन्धानुकरण है। हमारा कार्य
हम हिंदू-संस्कृतिके आधिदैविक और आध्यात्मिक
ात्को दीप्त करें। यही सच्चा पुरुषार्थ है।

ो अपने राज्यको 'धर्मातीत' कर डाला और
को खुश करनेवाली राजनीति स्वीकार कर ली; फिर
स्तान दुलत्ती ही झाड़ रहा है और सर्वराष्ट्रिय
कट्टर इस्लामधर्माभिमानी पाकिस्तानकी ही पीठ
रही है। प्रत्यक्ष अनुभव तो यही है। आजके
राजनीतिक सम्बन्ध अति नीच स्वार्थ और अत्यन्त
ाजनीतिसे ग्रस्त हैं। ऐसी स्थितिमें अपने देशका
र व्यक्तित्व किसी बातमें है तो वह अपने समुज्ज्वल
ा उत्कट अभिमान ही है। राष्ट्रोंके स्वार्थप्रेरित
कलह, ऐटमबम आदिकी तैयारियाँ, परस्पर घोर
—इन सब चीजोंको साफ-साफ देखते हुए भी मानवता
ाधर्मकी बातें करना कल्पनाजालमें समुद्रकी लहरों-
नेके समान ही अव्यवहार्य और हास्यास्पद है।
ातू बातोंमें पड़कर हम अपने राष्ट्र और अपनी हिंदू-
तेका अभिमान छोड़ बैठें, इससे बढ़कर मूर्खताकी

जगद्व्यवहारमें उसकी प्रतीति असम्भव है। इसलि
सींग तुड़वाकर बछड़ोंमें मिल जानेवाली गौके सम
दिव्य संस्कृति और उज्ज्वल धर्मनिष्ठा त्यागकर अ
की कुटिल राजनीतिके साथ समरस हो जानेकी व
अन्ध अविचार है। हमारी श्रेष्ठ धर्म-संस्कृति जो
एकाकी तपस्वीकी हिंस्र पशुओंसे रक्षा करती है, व
भारतवर्षकी भी रक्षा करेगी। संत-मुनियोंके आश्र
हिंस्र पशु अपना क्रूर स्वभाव त्याग देते हैं तो अन
राष्ट्र हमारे साथ शान्ति और सौजन्यका ही व्यवह
यदि हम अपनी संस्कृति और धर्मनिष्ठामें सच्चे
ही आत्मविश्वास राष्ट्रमें जगाना चाहिये, यही श्रेयस्क

## ( ७ ) लोकतन्त्र और राजतन्त्र

**आधुनिक**—राज्यकी प्रातिनिधिक संस्थाओंके ि
देशके सब बालिग मनुष्योंको मत ( वोट ) देनेका
देकर सबके समान अधिकारोंकी नींवपर जो लोकत
स्वराज्य-सरकारने खड़ा किया, उसके प्रखर तेजके स
देशी राजतन्त्रोंके राजमुकुट पिघलकर रसातलको च
यह लोकतन्त्रकी कितनी बड़ी विजय हुई ! अब
ही हमलोगोंकी संस्कृति है, अन्य किसी संस्कृतिको
लिये हमलोग तैयार नहीं हैं। भारतीय संस्कृति प्राच
राज्योंके समान लोकतन्त्रकी मान्यता स्वीकार करती
वह लोकमतपर निर्भर रहकर आगे जी सकती है,
यहीं उसका अन्त है।

**सनातनी**—कुछ इतिहाससंशोधक यह बतल
प्राचीन भारतीय संस्कृतिमें पहले गणराज्य थे; पर ये ग
रूप लोकतन्त्र किस प्रकारके थे और वे राजतन्त्रमें क्यों ि
गये, यह निश्चितरूपसे जाननेके पर्याप्त साधन आज
नहीं हैं। पर राजतन्त्र हिंदू-संस्कृतिमें स्वीकार्य न हो, ं
बात उसके प्राचीन साहित्यसे नहीं प्रतीत होती। राजत
ऐश्वर्य और सूत्रैकता विद्यमान रहती है, वह लोकतन
रहती। फिर राजाको उसकी प्रजा भगवान् विष्णुके
रूपमें, ऐश्वर्यके आदर्शरूपमें देखना चाहती है।
वृद्ध-वनिता—सभी जिस लोभनीय और दर्शनीय
इच्छुक रहते हैं, वह राजैश्वर्य आजके लोकतन्त्रमें
दीख नहीं सकता। अपने देशका यह नवस्थित्यन्तर
हिंदू-संस्कृति तो अश्रुपात ही करेगी ! फिर

के सैकड़ों नामधारी प्रतिनिधियोंको नहीं हो सकती। तन्त्रका उद्दण्ड और स्वैराचारी होना सम्भव हो । पर राजापर नियन्त्रण रखनेवाले उसके विचारशील तो होते ही हैं। इसके विपरीत नामधारी लोकतन्त्र बेजिम्मेदार और बायें हाथके खेलके बराबर बहुमत-स्वैर अधिनायकतन्त्र बन जाता है—यह तो आजका नुभव ही है।

मान लोकतन्त्रके मुख्य-मुख्य दोष देखना हो तो ताधिकारकी वर्तमान पद्धतिमें देख लीजिये कि से-कैसे झूठे आश्वासन और प्रलोभन दिये जाते हैं, टेल नीति बरती जाती है, कैसी झूठी परनिन्दा मश्लाघा की जाती है, कैसे-कैसे लालच दिलाये जाते, की जाती और रिश्वतें दी जाती हैं और (२) कैसे व्यर्थके अनर्थकारी संघर्ष उत्पन्न किये जाते, त्य एवं अविवेकको उभाड़ा जाता है। फिर अपने जा अशिक्षित होनेसे उसे मत देते हुए यह पूरा पता ा कि किसको किसलिये वोट दिया जाता है। समझ-जिम्मेदारीके साथ वोट देनेवाले कितने होते हैं। स्थामें बालिग-मताधिकारसे किया जानेवाला निर्वाचन होता है और वह भी झूठ और धोखाधड़ीसे भरा तीसरा दोष इस निर्वाचन-पद्धतिमें यह क प्रत्येक र यही महामन्त्र उचारा करता है कि 'मैं बुद्धिमान् वोट दो।' उम्मेदवारीकी शर्तें और चुनावके या जानेवाला घटाटोप, यह सब अशिष्टताका ही एक होता है। कितने ही महान् योग्यतावाले पुरुष ऐसी उम्मीदवार होना अपनी शिष्टता और सुजनताके मझते हैं। इस कारण उनकी अमूल्य सेवा और से जनता वञ्चित ही रह जाती है। इन सबसे नन्दनीय और अनर्थकारक मिथ्याचार और विश्वास-में यह होता क लोग जिसे अपना प्रतिनिधि चुन वह चुन जानेपर अपने निर्वाचकोंको भुला देता व्यवस्थापक-सभाओंमें वह उनका मत नहीं बतलाता पना मत या अपने दलविशेषका मत उनपर लादकर थ विश्वासघात करता है!

लेकी ग्रामपंचायतोंमें निर्वाचनके क्षेत्र बहुत छोटे-

को पंच चुनते थे। राजा अपने मन्त्री स्वयं ही करता था। सदाचारसम्पन्न विज्ञलोग राज्यकी धुरा ध यही अन्तःस्थ नीति थी। राजाको मन्त्रणा देनेवालों जैसे अथवा समर्थ रामदास-जैसे धर्माध्यक्ष हुआ व बालिग-मताधिकार तत्त्वतः चाहे जो कुछ भी हो, अव्यवहार्य और संघर्षकारक है।

## समारोप

**मुख्याध्यापक**—मेरे युवक विद्यार्थियो! तुमलोग जो चर्चा की, उसका सुस्थिर, शान्त और संयत ढंग दे बड़ी प्रसन्नता हुई। नवमतवादी वक्ताने हिंदू-संस्कृति अपने आक्षेप संक्षेपमें बतलाकर उनके समाधान अधिक अवसर दिया, यह उनका सौजन्य है और इ हृदयसे मैं उन्हें बधाई देता हूँ। चर्चाके लिये प्रश्न सामने रक्खे गये थे, उनका स्वरूप इतना व्या गहन है कि पूर्णरूपसे उनका आकलन करना तु अनुभवरहित बुद्धिके लिये सम्भव नहीं था। प्रत्ये पूर्वोत्तर पक्षके लिये दस मिनटका समय रक्खा वह भी पर्याप्त नहीं था। परंतु मुझे एक प्रयो देखना था, इसीके लिये मैंने यह प्रसंग उपस्थित आजकल समाचारपत्रोंमें प्रायः नवमतवादका ही पाठकोंके सामने रक्खा जाता है। इससे हिंदू-सम्बन्धी मतभेदकी बातें सबको मालूम रहती है इन बातोंका सनातनी दृष्टिसे क्या समाधान जाननेका कोई अवसर पाठकोंको नहीं मिलता सनातनियोंके समाचारपत्र बहुत थोड़े और संक्षि इसका भी कारण यही है कि हमारे आचार-विचारों संस्कृतिकी जबर्दस्त छाप पड़ी है। यह जो कुछ प था, हुआ। पर अब हम सबके सौभाग्यसे अप अपना राज्य स्थापित हो गया है। अतः अब और संस्कृतिका गम्भीर अध्ययन आस्थाके स चाहिये। परकीय शासन-कालमें जो वकील-बैरिस्ट कानूनके जानकार लोग थे, उन्हींमेंसे आगे बढ़े लोगोंने परकीयोंके साथ वाद-विवाद करनेमें कुशलता वे ही हमारे नेता हुए और हमारे बालकों और नव

ो और सुनते रहते हैं । इन विचारोंमें स्वधर्मके
ा: अज्ञान और अनास्था—ये दोष मुख्यतया रहते
ये दोष उन्हें ज्ञात नहीं रहते । यही सोचकर मैंने
संवाद प्रयोगके तौरपर कराया । यह सुख-संवाद
के तौरपर प्रकाशित करनेके योग्य हुआ, इसका
तुम विद्यार्थियोंको ही है । जो सुविज्ञ नेता और
चारशील पाठक अपने मतका दुराग्रह छोड़कर
मन और शान्त चित्तसे इस संवादका मनन करेंगे,
ं बहुत-से विचार चिन्तन करने योग्य मिलेंगे ।
के इस संवादमें निर्णयात्मक विवेचन विशेषरूपसे
मिले; पर इससे इतना तो मालूम हो ही जायगा
नवमतवादी नेता जो कुछ कहते हैं, उसका एक
भी है । आजके संवादमें सनातनी प्रौढ़ विद्यार्थीने

जो उत्तर पक्ष किया, उससे यह विश्वास होता है
प्रौढ़ विद्यार्थियोंके सनातनी ज्ञानवृद्ध गुरुके समीप
उनसे आस्थापूर्वक सावकाश विचार-विनिमय किया
तो हिंदू-संस्कृतिके अनेक गुप्त रत्न प्रकट होंगे ।
अपनी राज्यशासनपद्धति और शिक्षापद्धतिका
करते हुए परकीय संस्कृतिकी शासनपद्धति और शिक्ष
का तो विशेष आस्थाके साथ अध्ययन और अन्ध
तक करते हैं पर अपनी संस्कृतिको साम्प्रदायिक निष्ठा
समझनेका कुछ भी प्रयत्न नहीं करते—यह अत्यन्त द
और अनर्थकारक अपराध आजके हमारे नेता कर
ईश्वर उन्हें सद्बुद्धि दें और यह छोटा-सा संवाद
वृत्तिको अन्तर्मुख करनेका निमित्तमात्र कारण ब
मेरी आशा-कामना है ।

## मैं कौन ?

मैं हिंदू-कुलकी कुल-देवी, कबतक अदृश्य औ मौन रहूँ ?
अपना अनर्थ अपमान सहूँ ? फिर आज क्यों न 'मैं कौन' कहूँ ?
मैं हूँ अदृश्य, लेकिन घर-घर मेरी प्रतीक है गो-माता !
जिसकी पूजा हिंदू-समाज कर ऋद्धि-सिद्धि सब कुछ पाता ॥
गोपाल-बाल बन, दुष्ट-दलन माधवने जब मुरली टेरी ।
तत्काल विश्वमें स्वर-लहरी बन फैल गयी महिमा मेरी ॥
संस्कृत, प्रशस्त मेरा मुख है, स्मृतियाँ मेरी वाणी अक्षय ।
जिसमें सज्जन-गण मज्जन कर, कलि-कल्मषका कर देते क्षय ॥
ऋक्-साम-अथर्व-यजुर्वेदोंको मेरी चार भुजा जानो !
वृष-शङ्ख-चक्र-स्वस्तिक-अम्बुज मेरे कर-धृत आयुध मानो ॥
अभ्युदय और निःश्रेयस ही सुर-नर-मुनि-वन्दित पद पावन ।
विचरण करती हूँ निष्कण्टक, युग धर्म विमल मेरा वाहन ॥
शम-दम-यम-नियम-व्रतोंको रख, करते बुध-जन मेरा अर्चन ।
अध्यात्म-वेदिकापर रखते नित प्रेम-दया-सद्भाव-सुमन ॥
मम तुष्टि-हेतु निशिदिन होतीं अगणित प्राणोंकी आहुतियाँ ।
उन वीरोंकी गाथा-मिष ही गायी जातीं मेरी स्तुतियाँ ॥
धृति-सुकृति-सुमति-सद्गति-सुखदा मैं हूँ हिंदू-संस्कृति देवी !
संसृति पूजे या मत पूजे, भारत मेरा सच्चा सेवी ॥
जबतक जगमें अक्षुण्ण बना. मेरा यह वर्णाश्रम-मन्दिर !

# रामराज्य

( लेखक—श्रीशान्तिकुमार नानूराम व्यास, एम्० ए० )

ीय संस्कृतिमें राम-राज्य सदासे सुराज्यका पर्यायवाची राम-राज्यका वह युग सचमुच अतिशय समुन्नत एवं ( नीतिपर आधारित भारतीय शासन-व्यवस्थाका एक था। तत्कालीन राजनीतिके आदर्श आज भी हमारी ाहर हैं। तब वे शासनतन्त्रके निरन्तर व्यवहारमें दैनिक सूत्र थे। आधुनिक प्रजातन्त्रात्मक शासन- भी बहुत-से संकेत हमें उस समयकी राज्य-व्यवस्थामें ही प्राप्त हो जायँगे।

## शासनतन्त्रका स्वरूप

ायणकालीन भारतमें कई स्वतन्त्र राज्य थे—जैसे काशी, कोसल, केकय, सिन्धु, सौवीर, सौराष्ट्र, सांकाशी, वङ्ग, अङ्ग, मगध और मत्स्य। हिमालय व्य पर्वतोंके मध्यका भूभाग आर्यावर्त था। विन्ध्य- क्षिणमें वानरों और राक्षसोंके प्रदेश थे। उस समय ोई एकच्छत्र साम्राज्य नहीं था। पर अयोध्याके त्ता निकटवर्ती सामन्त राजाओंपर पर्याप्त थी। । 'नतसामन्तः' कहा गया है। विश्वामित्र उनसे कि 'क्या आपके सामन्त राजा तथा शत्रुगण आपके ?'

**। ते संनताः सर्वे सामन्तरिपवो जिताः।**

( १। १८। ४६ )

राज्यमें प्रचलित शासनतन्त्रके स्वरूपको मर्यादित (Limited Monarchy) कहा जा सकता है। रकारके अभावमें होनेवाली अराजकताके दोषोंसे ारिचित थी। जनताका एक वैधानिक शासकद्वारा ुदृढ़ शासन-व्यवस्थामें परम विश्वास था।

ाका पद कुल-परम्परागत था। फिर भी नया शासक ाजा तथा मन्त्रिमण्डलके द्वारा प्रस्तावित किया जाता ा ( धारासभा ) के द्वारा चुना जाता था। श्रीरामको ानानेके पूर्व दशरथने अपनी सभाकी स्वीकृति प्राप्त ी। वालीकी अनुपस्थितिमें सारे मन्त्रियोंने सुग्रीवको लिया था। राजा नृगने अपनी सभाके समक्ष अपने त्तराधिकारी बनानेका प्रस्ताव किया था। ज्येष्ठ पुत्र राज्य ग्रहण करनेके लिये कहा, तो भरतने उत्तर ज्येष्ठ पुत्रके जीते-जी उसके छोटे भाई राजा कभी सकते। किंतु इस नियममें अपवाद भी थे। ज्येष्ठ ! या जनमतद्वारा अधिकारच्युत किया जा सकता था। ज्येष्ठ पुत्र असमञ्ज रास्तोंसे बालकोंको उठाकर नदं दिया करता था। प्रजाजनोंकी प्रार्थनापर सगरने अ पुत्रको वनमें निर्वासित कर दिया। राजा ययातिने ' यदुको राज्य न देकर अपने आज्ञाकारी कनिष्ठ पुत्र ही राज्य दिया। पुत्रके अभावमें राजाका भाई बनाया जाता था। श्रीरामके राज्याभिषेकके पश्चात् युवराज बनाया गया, क्योंकि उस समयतक श्रीरामके नहीं था।

अन्तर्वर्त्ती कालमें नये राजाके चुनावका प्रबन्ध मण्डलके सदस्य करते, जो 'राजकर्ता' कहलाते थे। की मृत्युपर ब्राह्मण अमात्यों, मन्त्रिमण्डलके सद राजपुरोहितने राजपद रिक्त होनेसे उत्पन्न होनेवाली स पर विचार किया। मन्त्रिमण्डलकी सहमतिसे मुख वसिष्ठने सभाकी ओरसे रामके दूसरे भाई भरतको बुल रामद्वारा छोड़े गये राज्यको स्वीकार करनेको ३ किया। भरतने नियम-विरुद्ध राज्य ग्रहण करनेसे इनव और वे रानियों, नागरिकों, सभाके सदस्यों और पु साथ ले श्रीरामको लौटानेके लिये चित्रकूट गये। जब दशरथ और कैकेयीके समक्ष की गयी राजत्यागक प्रतिज्ञा तोड़ना अस्वीकार कर दिया, तब भरतने आज्ञासे चौदह वर्षांतक उन्हींके नामसे कोसल देश प्रबन्धक ( Regent ) के रूपमें शासनभार सँभाल

राजागण प्रजाद्वारा ईश्वरीय विभूतिके रूपमें और प्रगाढ भक्तिके पात्र माने जाते थे। श्रीरामने व था कि 'राजालोग दुर्लभ धर्म, जीवन और लौकिक के देनेवाले होते हैं। अतः उनकी निन्दा, हिंसा त प्रति आक्षेप नहीं करना चाहिये। वे वास्तवमें देवत मनुष्यरूपसे इस पृथ्वीपर विचरते हैं।' मनुष्य पा यदि राजाके दिये हुए दण्डको भोग लेते हैं तो वे शु पुण्यात्मा पुरुषोंकी भाँति स्वर्गलोकमें जाते हैं।

देवताओंके स्वरूपको धारण किये रहते हैं; इसलिये
ा पाँचोंके गुण—प्रताप, पराक्रम, सौम्य स्वभाव,
ौर प्रसन्नता—विद्यमान रहते हैं। अतः सभी
ोंमें राजाओंका सम्मान और पूजन करना चाहिये।

## आदर्श राजाके लक्षण

मीकिके अनुसार आदर्श राजा गुणवान्, पराक्रमी,
पकार माननेवाला, सत्यवक्ता, दृढप्रतिज्ञ, सदाचारी,
णियोंका हितसाधक, विद्वान्, सामर्थ्यशाली, प्रिय-
नपर अधिकार रखनेवाला, क्रोधको जीतनेवाला,
ा, अनिन्दक और संग्राममें अजेय योद्धा होता है।

द्वारा वर्णित आदर्श राजाके लक्षण शारीरिक,
और नैतिक विशेषताओंमें विभाजित किये जा सकते
रिक दृष्टिसे आदर्श राजाका व्यक्तित्व आकर्षक एवं
ादक होता है। उसके कंधे मोटे, भुजाएँ बड़ी-बड़ी,
के समान, ठोढ़ी भरी हुई, छाती चौड़ी, गलेके
हड्डी मांससे छिपी हुई, भुजाएँ घुटनोंतक लंबी,
न्दर, ललाट भव्य, चाल मनोहर, शरीर मध्यम और
देहका रंग चिकना, वक्षःस्थल भरा हुआ और आँखें
ी हैं। मानसिक दृष्टिसे वह बुद्धिमान्, नीतिज्ञ, वक्ता,
द-वेदाङ्गके तत्त्वको जाननेवाला, धनुर्वेदमें प्रवीण,
ता, अखिल शास्त्रोंका मर्मज्ञ, स्मरणशक्तिसे युक्त
भासम्पन्न होता है। नैतिक दृष्टिसे वह धैर्यवान्,
, सत्यप्रतिज्ञ, पवित्र, यशस्वी, श्रीसम्पन्न, अच्छे
ौर उदार हृदयवाला होता है।

ान्के अनुसार आदर्श राजा पूर्णचन्द्रके समान
खवाला; पद्मपत्रके समान विशाल नेत्रोंसे युक्त; रूप
ार्यसे सम्पन्न; तेज, क्षमा, बुद्धि और यशसे युक्त;
धर्म और चातुर्वर्ण्यका रक्षक; परम प्रकाशस्वरूप;
पूर्ण शिक्षित; ब्राह्मणोंका उपासक; ज्ञानी, शीलवान्,
ेद-वेदाङ्गका परिनिष्ठित विद्वान् और सामुद्रिक
नुसार शुभ अङ्ग-प्रत्यङ्गोंसे युक्त होता है।

ध्याकी जनताके अनुसार आदर्श राजा वीर्यवान्,
विद्वान्, सभी विद्याओं और वेद-वेदाङ्गोंको भली-
ननेवाला, मधुरभाषी, सज्जन, ईर्ष्या, असूया और
दूर, वृद्धों और ब्राह्मणोंका प्रतिपूजक, सदैव शान्त,
ाचारी, शीलसम्पन्न, मार्दव और कोमलतासे युक्त,
अर्थ और कामका ज्ञाता, गम्भीर, मन्त्रको गुप्त र
भाषा-ज्ञानमें निपुण, सङ्गीत, वाद्य और चित्रकारीका
शत्रुपर आक्रमण और प्रहार करनेमें कुशल, सेना-
निपुण, दोषदृष्टिसे रहित, अमित तेजस्वी, रूपवान्,
बाहर और भीतरसे शुद्ध, युक्तियाँ देनेमें बृहस्पति
नीरोग, तरुण, असाधारण वक्ता, सुन्दर विग्रहसे
देश-कालके तत्त्वको समझनेवाला और दीनतासे रहित
रामायणके अनुसार उपर्युक्त सभी लक्षण श्रीराम
होते थे।

## राजकुमारोंकी शिक्षा

रामायण-कालमें राजकुमारोंको दी जानेवाली
अनुमान श्रीरामके शिक्षणसे किया जा सकता है।
हाथी और घोड़ेकी सवारी, रथचर्या, धनुर्वेद, घोड़ेप
शिकार, धनुष और तलवारका प्रयोग, सैन्य-सञ्चालन
आक्रमण और प्रहारकी शैली, राजनीति, सङ्गीतशा
और चित्रकारी, वेद-वेदाङ्ग तथा उस समयके स
और कलाओंकी शिक्षा दी गयी थी। उपाध्याय
उन्हें सैनिक शिक्षा दी थी तथा वसिष्ठपुत्र सुयज्ञने वैदि
ब्रह्मचर्य धारणकर श्रीरामने समग्र शिक्षाक्रमका नि
अभ्यास किया था। विद्वान् गुरुओंने उन्हें
शिक्षित और अनुशासित किया था। शब्दवेधी
राजकुमारोंको पारङ्गत बनाया जाता था। मुनिकुमा
दशरथने तथा ताटकाके वधमें श्रीरामने अपनी शब्दवेधी
प्रवीणता दिखलायी थी।

युवराजको सैन्य-सञ्चालनका अभ्यास करानेके
उच्च सैनिक पदाधिकारियोंके साथ रक्खा जाता था।
अपने सेनापति नीलको आदेश दिया था कि सेनावे
करणमें युवराज अङ्गदको जाम्बवान् तथा अन्य उ
अधिकारियोंके सम्पर्कमें रक्खा जाय। अपने विवाह
युवराज श्रीराम राज्य और प्रासादके प्रबन्धमें अपन
सहायता किया करते थे। उन्हें कई सैनिक कार्रवाइ
सञ्चालन करना पड़ता था। राजकुमारोंका विवाह उनक
और सैनिक शिक्षाके अनन्तर होता था। राजालोग
सङ्गीत, नृत्य, कथा-वार्ता तथा हास्य-गोष्ठीद्वारा
मनोरञ्जन करते थे।

## राज-प्रासाद

ध्यमें होती थी। महलसे नगरको जानेवाले मार्ग
कहलाते थे। इन मार्गोंपर धनिकोंके मकान, दूकानें
र होते थे। महलोंमें कई चौक होते थे, जिनमें
ग द्वार होते थे। अयोध्याके राज-प्रासादमें पाँच
। आरम्भके तीन चौकोंको रथसे पार किया जा
। शेष दोमें पैदल चलना पड़ता था।

का व्यक्तिगत निवासस्थान या रनिवास 'अन्तःपुर'
था। अन्तःपुरमें तीन कक्ष्याएँ होती थीं। बाह्य-
ाजाकी सभा लगती थी, जहाँ बैठकर वे अपना
कार्य करते थे। मध्य कक्ष्यामें राजा अपने भाइयों,
और मन्त्रियों आदिके साथ गुप्त मन्त्रणा किया करते
तम कक्ष्यामें राजाकी रानियाँ रहती थीं, जहाँ राजा,
रों, नपुंसकों तथा द्वाराध्यक्षोंके अतिरिक्त किसीको
नेकी अनुमति नहीं थी। इसी कक्ष्यामें रानियोंके
र्थ एक अशोकवाटिका लगी रहती थी। स्त्रियाँ
मध्य कक्ष्यामें नहीं आती थीं। राजमहलके द्वारपाल-
प्रवेश करनेवालोंपर कड़ी निगाह रखनी पड़ती थी,
र्त अथवा शत्रुके चर अंदर न आ सकें। राज-
लिये अलग निवासस्थान बनाये जाते थे। दशरथके सभी
ापने पृथक् और समृद्ध राजमहलोंमें रहते थे।
गृहं कुबेरभवनोपमम् १। ७७। १४)।

## राजाके कर्तव्य

को व्यक्तिगत हितकी अपेक्षा जनहितका विशेष ध्यान
ड़ता था। जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है—राजा
ापनी जनताके कल्याणके लिये अपने दुष्ट पुत्रको
कर देना पड़ा था। श्रीरामने प्रजाकी प्रसन्नताके लिये
यभार्या सीताका परित्याग कर दिया। राजाको जन-
क्ष झुकना पड़ता था।

समस्त देशका संरक्षक था। धर्मानुसार न्यायवितरण
ाका कर्तव्य था। उसका यह एक लक्ष्य था कि चारों
र्मनिरत हैं या नहीं। प्रजा राजाको अपनी आयका
(बलिषड्भाग) कर-रूपमें देती थी। बदलेमें
ुष्टोंके दमन और साधुओंके रक्षणका भार आ पड़ता
राजा दण्ड देनेमें प्रमाद कर जाय तो उसे दूसरोंके
पाप भी भोगने पड़ते हैं।

रथके अनुसार राजाको काम और क्रोधसे उत्पन्न
दुर्व्यसनोंका सर्वथा त्याग करना चाहिये; स्वयं जाँच-
पड़तालकर तथा गुप्तचरोंद्वारा पता लगाकर समुचि
करना चाहिये; मन्त्री, सेनापति आदि अधिकारि
समस्त प्रजाको प्रसन्न रखना चाहिये, तथा भण्डा
शस्त्रागारमें उपयोगी वस्तुओंका विशाल संग्रह रखना
राजाका आचार-व्यवहार आदर्श होना चाहिये; क्यं
राजाके पदचिह्नोंका ही अनुसरण करती है। वालीके
इन्द्रियनिग्रह, मनका निग्रह, क्षमा, धर्म, धैर्य, परा
अपराधियोंको दण्ड देना—ये राजाके गुण हैं। र
स्वेच्छाचारी नहीं होना चाहिये। नीति और विनय, द
अनुग्रह—इनका अविवेकपूर्वक उपयोग करना उ
उचित नहीं है। उन्हें अनावश्यक हिंसा नहीं करनी
एकके अपराधके लिये अनेकका संहार अनुचित है
न्यायप्रिय और लोकप्रिय बनना चाहिये। राजकाज
सक्रिय योग देना चाहिये। जब सुग्रीवने राज्य
मन्त्रियोंको सौंप दिया और उनके कार्योंकी स्वयं देख
नहीं करने लगे, तब हनुमान्ने उपालम्भ देकर उ
किया था।

राजाका दैनिक कार्यक्रम क्या होना चाहिये, इसका
श्रीरामकी दैनिकचर्यासे प्राप्त होता है। प्रतिदिन
पूर्व वन्दिगण आकर स्तुति और सङ्गीतद्वारा राजाको ज
उठनेके पश्चात् राजा स्नान करते, वस्त्राभूषण धारण क
कुलदेवता, पितरों और विप्रोंकी पूजा करते थे। तत्पश्चा
बाह्य कक्ष्यामें जाकर सार्वजनिक कार्योंको निपटाते थे
अमात्यों, पुरोहितों, सैनिक अधिकारियों, जानपदों
राजाओं, ऋषियों तथा पौरवर्गोंके साथ सभाक
सञ्चालन करते थे। पौरकार्यमें व्यस्त न होनेपर वे
धर्म-प्रवचनोंका श्रवण करते थे। अपराह्णका समय श्री
अन्तःपुरके अशोकवनमें सीताके साथ व्यतीत क
दिनके शेष समयमें वे मध्यकक्ष्यामें गुप्तचरों औ
महत्त्वपूर्ण मन्त्रणा करते थे।

राजाको ऐसी व्यवस्था करनी चाहिये कि उसके
सभी वर्ग उससे सरलतापूर्वक मिल सकें। स्त्री-पुरुष
अपनी शिकायतें कहनेके लिये राजाके पास प्रातःकाल
अवसर मिलना चाहिये। प्रतिदिन राजाको राजोचित वे
सभागृहमें बैठकर जनताको दर्शन देना चाहिये।

अपनी प्रजाके दोषों और पापोंके लिये राजा ही उ
था। राजाको दूसरोंसे दान लेनेका अधिकार न
लोकापवादका भय राजाओंको अनाचारमें प्रवृत्त होने

ाकीय कार्योंमें वे वंशगत परम्पराओं और संस्कारों-
यन्त्रित रहते थे। अपनी अनुपस्थितिमें राजाको
ासन-व्यवस्थाका समुचित प्रबन्ध कर देना चाहिये।
खोजमें जानेसे पहले श्रीरामने लक्ष्मण और भरतको
ा शासन-भार सौंप दिया था। राजाकी आज्ञा बिना
ो नगर छोड़नेका अधिकार नहीं था। वृद्ध हो जाने-
अपने ज्येष्ठ पुत्रको राज्यभार सौंपकर स्वयं वानप्रस्थ
र लेते थे। अवसर-ग्रहणकी आज्ञा सभासे प्राप्त
ती थी। अयोध्याकाण्डके १०० वें सर्गमें श्रीरामने
ाजधर्मका सारगर्भित उपदेश दिया है।

## आदर्श शासन-प्रबन्ध

र्श शासन-प्रबन्धके अन्तर्गत देशकी समृद्धि होनी
ही थी। राजा दशरथके शासनकालमें सारे अयोध्या-
न्न, धर्मात्मा, धन-धान्यसम्पन्न तथा निर्लोभ थे। वे
रके वस्त्राभूषणोंसे सुसज्जित रहते, मालाएँ और
धारण करते तथा बहुमूल्य खाद्य और पेय पदार्थोंका
ते थे। अपवित्र अन्न भोजन करनेवाला, दान न
तथा मनका निग्रह न करनेवाला मनुष्य तो वहाँ
ायी ही नहीं देता था। अयोध्यापुरीमें एक भी
ा नहीं था, जो अग्निहोत्र और यज्ञ न करता हो।
र, दुराचारी अथवा वर्णसंकरका तो वहाँ नाम भी
। सभी मनुष्य स्त्री, पुत्र और पौत्र आदि परिवारके
से रहते थे।

ाज्यका वर्णन करते हुए कहा गया है कि उस समय
का विलाप नहीं सुनायी पड़ता था, सर्पादि दुष्ट-
भय नहीं था, रोगोंकी आशङ्का नहीं थी, कोई
था, पापका कोई स्पर्श भी नहीं करता था तथा
ालकोंके अन्त्येष्टि-संस्कार नहीं करने पड़ते थे।
प्रसन्न थे, सभी धर्मपरायण थे तथा श्रीरामको
एक-दूसरेको कष्ट नहीं पहुँचाते थे। उस समय
र्घजीवी और पुत्र-पौत्रसम्पन्न होते थे तथा उन्हें
ारका रोग या शोक नहीं होता था। वृक्षोंकी जड़ें
ोती थीं और वे सर्वदा फल-फूलोंसे लदे रहते थे।
ा होते ही वर्षा करते थे और वायु सुखकारी
सन्तुष्ट और पुष्ट थी। दुर्भिक्षका भय नहीं था। ि
सुहागिनी और पतिव्रता थीं। आग लगनेका कि
भय नहीं था। कोई प्राणी जलमें नहीं डूबता था
ज्वर या क्षुधाका डर नहीं था। सभी नगर और
धान्यसे सम्पन्न थे।

## सभा

रामराज्यकी लोकसभाको परिषद्, समिति, संसद्
सभा कहते थे। उसका महत्त्व बहुत-कुछ आधुनिक ऐ
ही समान था। सभाका अध्यक्ष राजा स्वयं होता था
अनुपस्थितिमें राजपुरोहित। सभापतिका आसन
परमासन या धर्मासन कहलाता था। सभाके सदस्य,
विभिन्न वर्गोंके प्रतिनिधि होते थे, प्रकृति, सभासद्
मिश्र कहलाते थे। आर्य या आर्यमिश्र नामसे उन्हें
किया जाता था। नगर और ग्राम दोनोंका प्रतिनिधि
वाली सभा पौरजानपद ( सभा ) कहलाती थी।

सभामें सरकारी और गैर-सरकारी दो प्रकारके
होते थे। सरकारी सदस्योंमें अमात्यगण अथवा मन्त्रि
सदस्य होते थे तथा गैर-सरकारी सदस्योंमें नगर औ
प्रतिनिधि होते थे। राजधानीके प्रतिनिधि 'पौर'
शेष राष्ट्रके प्रतिनिधि 'जानपद' थे। पौर-जानपदोंमें
और 'श्रेणीमुख्य' भी सम्मिलित थे। 'नैगम' व्यापा
प्रतिनिधि थे तथा 'श्रेणीमुख्य' नगर-स्वायत्त-स
अध्यक्ष थे। पौरों और जानपदोंके लिये राजधानी
निवासस्थान बने थे। यद्यपि रामायणमें यह स्पष्ट
गया है कि पौर और जानपद सरकारद्वारा नियुक्त ह
जनताद्वारा चुने जाते थे, फिर भी 'नैगमाः', 'ग्रामघोषम
'श्रेणीमुख्याः', 'गणवल्लभाः', 'जनमुख्याः'-जैसे नामों
न-किसी प्रकारका चुनाव ध्वनित होता है।

वर्णों, हितों तथा प्रदेशोंकी दृष्टिसे भी सभामें प्रति
की सूचना मिलती है। ब्राह्मण वर्ण और आध्यात्मि
प्रतिनिधि पुरोहित और ब्राह्मण मुनि हुआ करते थे।
और आर्थिक हितोंका प्रतिनिधित्व राजधानीकी ओ
और गणवल्लभ ( व्यापारिक श्रमिक संघोंके प्रतिनि
प्रान्तोंकी ओरसे 'ग्रामघोषमहत्तराः' ( किसानों और
प्रतिनिधि ) करते थे। क्षत्रिय वर्ण और सैनिक

पस्थितिका कोई संकेत नहीं मिलता। राजा स्वयं ही तरक्षक था। प्रादेशिक दृष्टिसे सारा देश दो भागोंमें गया था—पौर ( राजधानी ) और राष्ट्र अथवा शेष प्रदेश )। जब दशरथने युवराजका चुनाव करनेके नी सभाका अधिवेशन बुलाया, तब उन्होंने सामन्त राजधानी और प्रान्तीय नगरोंमें रहनेवाली प्रजा दवासियोंके प्रतिनिधियोंको आमन्त्रित किया था।

का यह अधिकार था कि वह राजाके ज्येष्ठ पुत्रको किसीको उसका उत्तराधिकारी चुने। सभासदोंको पना पृथक् चुनाव-अधिकार किसी एक सभासद्को देनेका अधिकार था, जिसकी नैतिकतामें उनका स था। दशरथकी मृत्युके पश्चात् बुलायी गयी दस्योंने उत्तराधिकारी चुननेके अपने अधिकार सौंप दिये थे। सामान्यतः शासनसम्बन्धी सभी प्रश्नोंपर—जैसे राजा या युवराजक चुनाव, युद्धकी राजाके राज्यत्याग या अवसरग्रहणपर—सभाका बुलाया जाता था। सभासदोंको उपस्थित होनेकी न्देशवाहकों या भेरीवादकोंके द्वारा पहुँचायी जाती पति और सभासद् उत्तमोत्तम वस्त्राभूषणोंसे सुसज्जित ते थे। बैठनेके आसन न्यायानुसार लगाये जाते थे। सद् राजाकी ओर मुँह करके बैठते थे। सभामें शिष्टाचारका पालन आवश्यक था। भाषणकी अनुमति ही सभासद् सभाको सम्बोधित करते थे। सभाके अनुसार 'वह सभा सभा नहीं, जहाँ वृद्ध न हों; वे नहीं, जो धर्मयुक्त बात न कहते हों; वह धर्म धर्म सत्य न हो और वह सत्य सत्य नहीं, जो निश्छल : प्रेरित न हो।'

## मन्त्रिपरिषद्

त्रपरिषद्के दो भाग थे—( १ ) अमात्यमण्डल, दस्य अमात्य या सचिव कहलाते थे। प्रत्येकके में एक विभाग था। अमात्यगण सम्भवतः क्षत्रिय । इनका कार्य दैनिक शासनकार्यका सञ्चालन करना २ ) मन्त्रिमण्डल, जो 'गुरवः' भी कहलाते थे। यह रामर्शदात्री समिति थी, जो किसी कार्यविशेषपर त की जाती थी। इसके सदस्य ब्राह्मण थे। अन्तर्वर्ती 'राजकर्तारः' (King-makers ) का कार्य करते

मण्डलमें सुयज्ञ, जाबालि, कश्यप, गौतम, मार्कण्डेय, तथा ऋत्विग्द्वय वसिष्ठ और वामदेव थे। अमात्यम मन्त्रिमण्डल दोनों सम्मिलितरूपसे मन्त्रिपरिषद् कहल

दशरथके अमात्यगण मन्त्रके तत्त्वको जाननेव बाहरी चेष्टा देखकर ही मनके भाव समझ लेनेवाले बड़े यशस्वी और गुणवान् थे, सदा ही राजा-प्रजाके हितमें लगे रहते थे। उनके स्वभाव और विचार ब थे तथा राजकीय कार्योंमें वे निरन्तर संलग्न रहा क दशरथके मन्त्रिगण परम्परागत थे। उनमेंसे कोई ऐ था, जो काम, क्रोध या स्वार्थके वशीभूत होकर कभी बोलता हो। अपने या शत्रुपक्षके राजाओंकी कोई भ उनसे छिपी नहीं रहती थी। दूसरे राजा क्या करते कर चुके हैं और क्या करना चाहते हैं—ये सभी बा गुप्तचरोंके द्वारा मालूम रहती थीं। वे सभी व्यवहारोंमें थे। उनके सौहार्दकी अनेक अवसरोंपर परीक्षा हो चु वे मौका पड़नेपर अपने पुत्रको भी उचित दण्ड देने हिचकते थे और अपराध न होनेपर शत्रुकी भी हि करते थे। सबमें शौर्य और उत्साह था। सभी रा अनुसार काम करते और अपने राज्यके भीतर सत्पुरुषोंकी रक्षाके लिये सदा उद्यत रहते थे।

मन्त्रियोंका यह कर्तव्य था कि वे राजाको कु बननेसे बचायें। अश्वमेध करनेके समय, युवराजको बाहर कार्यवश भेजनेके समय, युवराजके योग्य वधू करते समय, सभाके समक्ष किसी प्रस्तावको रखनेसे पू घोषणा करनेसे पूर्व तथा अन्य कठिन समस्याओंका हल समय राजा मन्त्रिपरिषद्से परामर्श करता था। ब्राह्मणने, जिसका पुत्र असमयमें ही मर गया था, शासन-कुव्यवस्थाका दोषारोपण किया, तब श्रीराम मन्त्रिपरिषद्से परामर्श किया था।

## आय-व्यय

दशरथके मन्त्रिगण राजकीय कोशको समृद्ध कर जागरूक रहते थे ( कोशसंग्रहणे युक्ताः १ । ७ । ११ ब्राह्मणों और क्षत्रियोंको कष्ट न पहुँचाकर यथोचि राजाका खजाना भरते थे। दशरथके सिद्धार्थ औ

॥ था । करका भार अत्यधिक नहीं था और न वह
। वसूल ही किया जाता था । आयका अन्य स्रोत
राजाओंसे प्राप्त होनेवाले उपहार थे । श्रीरामको
द राजाओंने घोड़े, सवारियाँ, रत्न, मतवाले हाथी,
न्दन, दिव्य आभूषण, मणि, मोती, मूँगे, रूपवती
बकरियाँ, भेड़ें और तरह-तरहके बहुत-से रथ भेंट
। अयोध्याके राजाको उपहार अर्पित करनेवाले राजा
र थे—केवल ( जो राज्य नहीं करते थे ), अपरान्त
देशोंके राजा थे ) और सामुद्र ( जो समुद्रपारके
ासक थे ) । राजाको आयके विविध उपायोंसे तथा
चित साधनोंसे परिचित रहना चाहिये ( आयकर्म-
: संदृष्टव्ययकर्मवित् २ । १ । २६ ) । राजाका
ा, पितर, ब्राह्मण, अभ्यागत, योद्धा तथा मित्रोंके
त्रे होता था ।

## न्याय और कानून

ामका शासन परम्परागत राजधर्मके अनुसार होता था ।
तरणका सर्वोच्च सिद्धान्त यह था कि निरपराध व्यक्ति-
नहीं मिलना चाहिये; क्योंकि निरपराध होनेपर भी
मेथ्या दोष लगाकर दण्ड दिया जाता है, उन मनुष्योंकी
जो आँसू गिरते हैं, वे पक्षपातपूर्ण शासन करनेवाले
ुत्र और पशुओंका नाश कर डालते हैं । राजाको यह
ना पड़ता था कि योग्य न्यायाधीशोंद्वारा जाँच कराये
थेत अपराधीको दण्डित न किया जाय । चित्रकूटपर
रतसे पूछते हैं कि 'कभी ऐसा तो नहीं होता कि कोई
केसी श्रेष्ठ, निर्दोष और शुद्धात्मा पुरुषपर भी दोष
और शास्त्रज्ञानमें कुशल विद्वानोंद्वारा उसके विषयमें
कराये बिना ही लोभ आदिके कारण उसे दण्ड दे दिया
जो चोरीमें पकड़ा गया हो, जिसे किसीने चोरी करते
खा हो, पूछताछसे भी जिसके चोर होनेका प्रमाण
या हो तथा जिसके विरुद्ध चोरीका माल बरामद
ादि और भी बहुत-से सबूत हों, ऐसे चोरको भी तुम्हारे
धनके लालचसे छोड़ तो नहीं दिया जाता ? यदि
र गरीबमें कोई विवाद छिड़ा हो और वह राज्यके
यमें निर्णयके लिये आया हो, तो तुम्हारे मन्त्री

न्यायाधीश धर्मपालक कहलाते थे । व्यवहार अ
सम्यक् ज्ञानके कारण ही वे इस पदपर नियुक्त किये
सभागृहको ही न्यायालयका रूप दे दिया जाता
बैठकर प्रतिदिन प्रातःकाल राजा स्त्री-पुरुषोंकी शि
फैसला किया करता था । अध्यक्ष ( राजा ) के
न्यायालयके सदस्य ये हुआ करते थे—पुरोहित वसि
शास्त्रमें पारङ्गत तथा व्यवहारनिपुण ब्राह्मण मुनि;
और लोकाचारके ज्ञाता, वृद्ध और अनुभवी
'व्यवहारज्ञ' और 'धर्मपारग' मन्त्रिगण, क्षत्रिय अ
सभाके नीतिज्ञ सभ्य; नैगम तथा राजाके भाई । अप
शिकायतें लानेवाले कार्यार्थी कहलाते थे ।

अविलम्ब न्यायप्राप्ति ही आदर्श न्याय-व्यवस्था
है । राजा नृगने अपने द्वारपर दो ब्राह्मण कार्यार्थिये
देरतक ठहरा रक्खा और अपने सामने नहीं आने दि
अपराधके लिये नृगको शापका भागी बनना पड़ा ।
पूर्वज राजा निमि उस समय सो रहे थे, जब वसि
शिकायत सुनाने उनके यहाँ आये थे । न्यायाल
प्रवेश न पानेपर वसिष्ठने राजाको शाप दे दिया ।
न्याय-शासनकी विशेषताएँ ये थीं—सरलतापूर्वक, कि
बिना न्यायप्राप्ति; पेशेवर वकीलों, कोर्टफीस त
नियमोंका अभाव; राजाद्वारा व्यक्तिगतरूपसे न्यायक
राजाके समीप पहुँचनेकी सुविधा; अविलम्ब और
न्यायप्राप्ति और इस कारण लोगोंद्वारा एक दूसरेके
और स्वत्वोंका सम्मान तथा फलस्वरूप न्यायालय
अत्यल्पता ।

राजमार्गोंकी व्यवस्थाके लिये पुलिसका प्रब
हनुमान्ने लङ्कामें डंडे लिये कई व्यक्तियोंको
करते हुए देखा था । इन्हें 'दण्डायुधधराः' कहा
जो आधुनिक अर्थमें पुलिसका पर्यायवाची है । ल
बाद जब श्रीराम अयोध्या लौटे, तब भरतने रास्तोंमें
हटानेके लिये सैकड़ों आदमियोंको तैनात करनेका
आदेश दिया था । स्पष्टतः यह संकेत यातायातके
सुव्यवस्थाके लिये नियुक्त पुलिस कर्मचारियोंकी अ
पुलिसके अतिरिक्त एक गुप्तचर-विभाग भी काम क

## स्वायत्तशासन—म्युनिसिपैलिटी

नगरोंका स्वायत्तशासन कई स्थानीय समितिये

ल्लभ' तथा 'पौर' और 'श्रेणीमुख्य' जैसी स्वायत्त-
ाँ। राजधानीकी नगर-व्यवस्था 'पौर' समितिके अधीन
ार-व्यवस्थाको 'पौरकार्य' कहते थे। अपने विवाहके
ाम पौरकार्यमें दशरथकी सहायता करते थे। राजा या
ही नगर-प्रबन्ध-समितिका अध्यक्ष होता था। क्षत्रिय
धिकारी, वैश्य व्यापारी, विभिन्न उद्योग-धंधोंमें लगे
राजाकी उदारतापर निर्वाह करनेवाले कतिपय ब्राह्मण,
में संलग्न शूद्र तथा दासलोग ही अयोध्याकी जन-
मुख्य अङ्ग थे। नगर-प्रबन्ध-समितिके कार्य ये थे—
निवेश, राजमार्गोंकी देख-रेख, मरम्मत और छिड़काव;
जलकी व्यवस्था (अयोध्यामें शुद्ध, मधुर और स्वच्छ
मात्रामें उपलब्ध था; जलप्राप्तिके स्रोत सरित्, नदी,
वण, निर्झर, वापी, कूप, तटाक, पल्वल, सरस्
और नलिनी थे); नगरमें प्रकाशके लिये दीपों और
की व्यवस्था, यातायात (Traffic) का नियन्त्रण,
अवसरपर नगरकी सजावट, उद्यान लगाना और
वस्था आदि।

## युद्धके नियम

क-विभागकी व्यवस्था राजा स्वयं मन्त्रियोंकी सहायतासे
। दशरथके मन्त्रियोंको 'दृढविक्रमाः', 'युक्ता बलस्य
' और 'वीराः' कहा गया है। सम्भवतः सैनिक
मन्त्रियोंका संयुक्त उत्तरदायित्व था। युद्ध या
घोषणा करनेका अन्तिम अधिकार राजाको ही था।

ालीन नगर दुर्गोंके रूपमें बनाये जाते थे। ये दुर्ग
रके शस्त्रास्त्रों, आक्रमण-प्रत्याक्रमणके साधनों तथा
(तहखानों, तिलस्मों) से युक्त थे। दुर्ग चार प्रकारके
-नादेय (समुद्र या नदीसे घिरा हुआ, जैसे लङ्का),
पहाड़ियोंसे घिरा हुआ, जैसे किष्किन्धा), वन्य
लसे घिरा हुआ, जैसे लङ्का) और कृत्रिम (चहार-
था खाईसे घिरा हुआ—जैसे अयोध्या, लङ्का और
)।

के चार भाग होते थे—पैदल, घुड़सवार, रथी और
सीलिये वह 'चतुरङ्गबल' कहलाती थी। सैनिकोंकी
ी चार प्रकारकी थीं—मित्रबल (मित्र राजाओंके
आटवीबल (जंगली जातियोंके सैनिक), मौलबल
रागत सैनिक) (Standing army), भृत्यबल
सैनिक) और द्विषद्बल (शत्रुको छोड़कर आये हुए

था। आवागमनका मार्ग, तम्बू, पुल आदि बना
एक दल सेनाके आगे जाया करता था। खाद्यसा
अन्य आवश्यक सामग्री एक अन्य दलके सुपुर्द थी। से
व्यापारी, सैनिकोंकी स्त्रियाँ, दासवर्ग आदि रहते

रामराज्यके आदर्श सैनिकसे वेदों और अस्त्र
अपेक्षित था। हाथी, रथ और घोड़ेपरसे युद्ध करने
शिक्षा दी जाती थी। साम, दान, दण्ड और भे
अभ्यस्त रहना पड़ता था। अयोध्या, किष्किन्धा औ
सैनिक प्रायः विवाहित थे। विवाहित सैनिकोंसे सेनाक
बनी रहती थी; क्योंकि गृहस्थ सैनिक देश और राज
ही नहीं, अपने परिवारके लिये भी शत्रुका सामन
लिये उद्यत रहेंगे। सैनिकोंको दान, मान और प्र
प्रसन्न और सन्तुष्ट रक्खा जाता था। श्रीरामने भरतसे
कि 'सैनिकोंको देनेके लिये नियत किया हुआ समुचि
और भत्ता तुम समयपर दे देते हो न? देनेमें वि
नहीं करते? यदि समय बिताकर भत्ता और वेतन दि
हैं तो सैनिक अपने स्वामीपर बहुत असन्तुष्ट रहते
इसके कारण बहुत अनर्थ हो जाता है।' लङ्काके सै
घर बड़े समृद्धिपूर्ण और वैभवशाली थे।

युद्धके नियम आदर्श थे। युद्धसे पराङ्मुख होक
जाना अपनी कीर्तिमें बट्टा लगाना था और राजाके
युद्धभूमिमें प्राण त्याग करना बड़ा पुण्योत्पादक था।
युद्धमें सक्रिय भाग न लेनेवालों (भयके मारे छिप जाने
तथा शान्तिकी याचना करनेवालोंको मारना पापपू
किंतु युद्धका आमन्त्रण स्वीकार करना प्रत्येक स्वामि
लिये अनिवार्य था। अकारण ही किसीपर वार करना
नियमोंके विपरीत था। भागते हुए व्यक्तिकी पीठप
करना निन्दनीय क्रूरता थी। किसी अन्य व्यक्तिसे
संलग्न पुरुषको मार डालना सैनिक नियमोंका भङ्ग कर
नीलके साथ लड़ते हुए रावणपर वार करना हनुमान्ने उ
समझा। मदविह्वल, सोते हुए, शस्त्रास्त्रोंसे हीन, थ
नशेमें चूर या स्त्रियोंसे घिरे हुए शत्रुपर वार करना उ
था अर्थात् शत्रुकी कमजोरियोंसे लाभ उठाना अनुचि
जब रावण थक गया तो श्रीरामने उसे घर लौट जा
विश्रामके पश्चात् नये रथमें नया धनुष लेकर आने

नदेशमें स्थायी शासन-व्यवस्था कर जाय। दूतको
ाना जाता था।

## उपसंहार

र्युक्त पङ्क्तियोंमें रामराज्यका संक्षिप्त राजनीतिक चित्रण
ा है। इससे पता चलता है कि उस समयके राज-
सेद्धान्त एक सुसंस्कृत और समुन्नत राज्यके सर्वथा
ये तथा उस समयकी शासन-व्यवस्था पिछड़ी हुई न
ो ही उन्नत, व्यवस्थित, न्यायपूर्ण और धर्मसंगत थी।
ालीन शासन-व्यवस्था वैदिक राजनीतिका ही एक
और परिष्कृत स्वरूप थी। रामराज्यमें प्रजातन्त्रात्मक

संस्थाओंके महत्त्वको भलीभाँति समझ लिया गया था
कि तत्कालीन सभा तथा पौर और जानपद स
अस्तित्वसे प्रकट है। ये संस्थाएँ राजाके निरङ्कुश
प्रतिबन्धस्वरूप थीं। स्वायत्त-शासनके भी चिह्न उस
पर्याप्त दृष्टिगोचर होते हैं। रामराज्यमें सदाचार, नि
न्यायप्रियता, वैभव, सुख, समृद्धि आदिकी जो
दीख पड़ती है, तथा अपराध, वर्ग-द्वेष, अशान्ति, क
दुःख, शासकवर्गके प्रति असन्तोष आदिकी जो शू
अल्पता पायी जाती है, वह आजके इस वैज्ञानिक युगमें
परम अनुकरणीय आदर्शरूपमें हमारे सम्मुख चिरप्रतिष्ठि

# रामराज्य

( लेखिका—श्रीशान्तिदेवीजी शुक्ल )

राज्यका सर्वप्रथम लक्षण श्रीरामजीकी कृपासे यही
ावश्यक है कि किसी भी प्राणीको रामराज्यमें दैहिक,
था भौतिक ताप न व्यापे।

समय भी महात्मा गांधीका रचा हुआ भारतमें एक
कहा जाता है। महात्मा गांधीके सिद्धान्तानुसार
ारतमें सत्य, अहिंसा, प्रेम तथा न्यायका आचरण
ाहिये; परंतु ऐसा रामराज्य बिना भगवान्‌की कृपाके
सकता। इस समय महात्मा गांधीका प्रत्यक्ष 'सत्सङ्ग'
। बिना सत्सङ्गके विवेक हो नहीं सकता। सत्सङ्ग
वेक प्राप्त होनेके लिये रामकृपाकी आवश्यकता होती
त्मा तुलसीदासजी अपने रामचरितमानसमें लिखते हैं—

सतसंग बिबेक न होई। राम कृपा बिनु सुलभ न सोई॥

-भक्तिकी शिक्षा हमें डाक्टर बाटनसे मिलती है।
ादशाह शाहजहाँकी राजकुमारीकी ओषधि करके उसे
किया और बादशाहसे अंग्रेजोंके लिये बिना रोक-टोक
करनेकी आज्ञा प्राप्त की। अवधप्रान्तके ग्रामोंमें
डकैती, कत्ल, व्यभिचार, अनाचार, अत्याचार प्रायः
करते हैं। ग्रामवासियोंका जीवन अशान्ति, दुःख,
और बड़े कष्टसे बीत रहा है। इस बीसवीं शताब्दीमें
भाव ग्रामीण बाजारोंमें एक रुपयेका सात पाव है।
ी एक रुपयेका ढाई छटाक मिल रहा है और सरसों-

से कम नहीं लगते। जूता भी करीब नौ
रुपयेको मिलता है। एक छातेके लिये करीब नौ
रुपये देने पड़ते हैं। निम्न श्रेणीका स्वार्थ तो इ
गया है कि आज पत्नी पतिका, भाई भाईका और पु
पिताका घृणित अनिष्ट करनेमें जरा भी नहीं हिचकते

सत्य, शौच, दया और दानके स्थानपर हिं
स्त्री-सङ्ग, मद्यपान तथा धनके लोभका आचर
करते हैं।

रामराज्यमें कोई दुखी और दरिद्र नहीं होता औ
मूर्ख और शुभ लक्षणोंसे रहित होता है। रामराज्यकी
यह होनी चाहिये कि जड-चेतन सारे जगत्‌में का
स्वभाव और गुणोंसे उत्पन्न हुए दुःख किसीको भी
हों—इनके बन्धनमें कोई नहीं रहे।

रामराज्यमें सभी प्राणी दम्भरहित और धर्मपरा
पुण्यात्मा होते हैं। स्त्री-पुरुष सभी चतुर तथा
होते हैं। रामराज्यके निवासी प्रायः सभी पण्डि
ज्ञाननिष्ठ, साथ ही सरलहृदय होते हैं। कपटपूर्ण
तथा धूर्तता किसीमें नहीं होती। सब पुरुषोंमें
निःस्वार्थ प्रीति और सात्त्विक नीतिका बर्ताव होत
सभी स्त्री-पुरुष परम गतिके अधिकारी होते हैं।

रामराज्यमें सब प्रकारसे सुख-सम्पदा रहती है

तिकी सेवा करती हैं । सभी प्राणियोंका मन सहज
: रहता है ।

सि मधु टपकता है । गौएँ मनचाहा दूध देती हैं ।
दा खेतीसे भरी रहती है । पर्वतोंसे अनेक प्रकारकी
। खानें प्रकट होती हैं । सभी नदियोंमें स्वादिष्ट
तिल जल बहा करता है । समुद्रोंकी लहरोंद्वारा
न होते रहते हैं । चन्द्रमासे अमृतमयी किरणें
हैं और पृथ्वीको परिपूर्ण कर देती हैं । मेघोंसे
र जल प्राप्त होता है । रामराज्यमें सदा वसन्त-
आनन्द रहता है । सभी प्राणी परमात्माका स्मरण
ते हैं । बाजारोंमें वस्तुएँ बिना ही मूल्य मिल
। रामराज्यके राजा साक्षात् भगवान् लक्ष्मीनारायण
हैं । रामराज्यमें अणिमादि आठों सिद्धियाँ और
ख-सम्पत्तियाँ प्रकट रहती हैं ।

ामचरितमानसकी चौपाई रामराज्यके सम्बन्धमें इस
—

हिक दैविक भौतिक तापा ।
राम राज नहिं काहुहि ब्यापा ॥

एक सर्वप्रथम लक्षण रामराज्यका होना आवश्यक
मराज्यके बाजारोंमें चीजें बिना मूल्य प्राप्त हुआ
। रामराज्यकी बाजारका वर्णन इस प्रकारसे महात्मा
ने रामचरितमानसमें किया है—

र रुचिर न बनइ बरनत बस्तु बिनु गथ पाइए ।

ात्मा भगवान् श्रीरामकी कृपासे 'भारतमें निरन्तर
राज्य हो, और इस रामराज्यसे अनन्तकोटि ब्रह्माण्डों-
सब प्रकारकी शिक्षा और दीक्षा प्राप्त होती रहे ।

र्षि महात्मा वसिष्ठने भगवान् श्रीरामको शिक्षा दी थी
रूपी पक्षीके दो पंख होते हैं—एकसे कर्मका अभ्यास
और दूसरेसे ज्ञानका । जीवन सफल बनानेके लिये
र कर्मकी आवश्यकता है । रामराज्यके निवासी,
तथा संचालक युक्ति और शक्तिसे राज्य-सञ्चालन-
ं तो नित्य सफलता प्राप्त रहेगी और सर्वत्र सब
प्रकारसे विजय, विभूति, श्री और नीति स्थायीरूपसे

आध्यात्मिक चिन्तनके बिना मनुष्यको शील
होता । प्रार्थनाहीन जीवनसे कुछ लाभ नहीं होत
ज्ञान और भक्तिके विनीत भावकी प्राप्ति नहीं होती
जबतक प्रथम अपने आपको पूर्ण रीतिसे सुधार न
तबतक दूसरोंको शिक्षा ही क्या दे सकता है । अ
तथा अनधिकारी सुधारक एवं शासक संसारका
होता है । सुधारकों तथा शासकोंको प्रायः अहंकार
अपने कार्योंका और वे यह चाहते रहते हैं ि
कार्योंकी सब लोग प्रशंसा करते रहें और उनके अ
चलते रहें । इस अभिमानसे जनसाधारणमें शत्रु
रहती है । अभिमान ही मृत्युका मुख्य कारण हुआ क
अहंकारसे ही विनाश होता है । अहंकारयुक्त अ
लोक-सेवा लोक-विनाशक हो जाती है । परमहंर
रामतीर्थ कहा करते थे—जिस क्षण कोई सुधारव
है, उसी क्षण वह लोकविनाशक हो जाता है
moment you become a Reformer of the
the very moment you become a De
of the world. ) । परमात्माकी कृपा और महा
दयासे भारतमें अखण्ड रामराज्य स्थापित रहे ।

महर्षि वाल्मीकिजीकी उक्ति है—

**लोके न हि स विद्येत यो न राममनुव्रत**

अर्थात् लोकमें ऐसा कोई हुआ ही नहीं, ज
अनुगामी न हो ।

श्रीमद्भगवद्गीताके अन्तिम सिद्धान्तपर ध्यान
हमारे वर्तमान शासक सच्चे रामराज्यकी व्यवस्थ
शासक तथा संसार-सुधारक स्वयं सुख-शान्ति प्राप्त
देशको सुख-शान्ति और नित्यानन्द परमात्मा श्रीराम
प्रदान करें । यही मेरी विनीत प्रार्थना है ।

**यत्र योगेश्वरः कृष्णो यत्र पार्थो धनुर्धर**
**तत्र श्रीर्विजयो भूतिर्ध्रुवा नीतिर्मतिर्मम**

**सत्यमेव जयते । ॐ तत्सत् ।**

# हिंदुओंकी प्रामाणिकता

हिंदू इतने ईमानदार हैं कि न तो उन्हें अपने दरवाजोंमें तालोंकी आवश्यकता है और न को
ो जानेपर उसकी प्रामाणिकताके लिये किसी लिखा-पढ़ी की ।'

# हिंदू-हिंदुस्थान

( रचयिता—श्रीसूर्यबलीसिंहजी 'दशनाम' साहित्यरत्न )

( १ )

दू हैं, यह हिंदुस्थान हमारा।
के प्रिय हैं और हमें यह प्यारा ॥टेक॥
दि निवासी आदिकालसे रहते।
ह्ले आर्यावर्त इसे थे कहते ॥
र्य-सभ्य हैं, आर्य-सभ्यता रखते।
ार्योंका साहित्य-संहिता रखते ॥
ने-कण्ठोंने एक साथ उच्चारा।
दू हैं, यह हिंदुस्थान हमारा ॥

( २ )

ुना-गोमती-गंडकी-वरुणा ।
ोहित्या-वेत्रवती-सरि-कृष्णा ॥
त्तोया-महानदी-कावेरी ।
ोदावरि-शोण, सिन्धु युत-चेरी ॥
हैं कलकल कल निनादके द्वारा।
दू हैं, यह हिंदुस्थान हमारा ॥

( ३ )

-मलय-गिरिनील-महेन्द्राचलवर ।
ारियात्र श्रीऋक्षवान धरणीधर ॥
ाल विस्तृत विपुल वृक्ष-वृन्दोंसे।
सुमेरु समुच्च शिखर वृन्दोंसे ॥
हिमालय लगा रहा है नारा।
दू हैं, यह हिंदुस्थान हमारा ॥

( ४ )

दरद काश्मीर पंचनद कोशल।
कलिंग कर्णाटक केरल कुन्तल ॥
कच्छ सौराष्ट्र निषध मरु मणिमन।
ङ्ग पौण्ड्र प्रागज्योतिष मिथिला शोभन ॥
। शृंगीनाद किया स्वीकारा।
दू हैं, यह हिंदुस्थान हमारा ॥

( ५ )

दंडक द्वैतादि सुरंजन कानन।
े हैं जो तुरत प्रफुल्लित आनन ॥
ो करता मानसहित सर मानस।
भर देता मनमें पुण्य-सुधा-रस ॥
झरने झर झार [illegible]।

( ६ )

मथुरा माया पावन प्रयाग अ
सुखदा अवन्तिका पुरी काञ्चिका
द्वारिका बदरिका सेतुबन्ध रा
इस युगमें भी है नया धाम कृष्ण
सबसे निस्सृत हो रही यही ध्वनि
हम हिंदू हैं, यह हिंदुस्थान ह

( ७ )

भाषाओंका अध्ययन किया जाता
साहित्योंका आकलन किया जाता
धर्माचारोंका मूल लिया जाता
जग-तत्त्वोंका भी शोध लिया जात
तब सबका प्रादुर्भाव हमारे
हम हिंदू हैं, यह हिंदुस्थान ह

( ८ )

हमने ही इसके लिये कठिन रण
इसकी रक्षाका भार लिया सुख
वह वीर विक्रमादित्य, शकोंका
सिल्यूकसका अभिमान भंग क
नृप चन्द्रगुप्तका कण्ठ यही लल
हम हिंदू हैं, यह हिंदुस्थान ह

( ९ )

अन्तिम हिंदू सम्राट प्रबल थ
थे किये समर घनघोर चन्द कवि
बाप्पा, साँगाने युद्ध-दाक्ष्य दिख
यवनोंको करके मर्दित मार भ
राणा प्रतापसे बजा प्रताप-
हम हिंदू हैं, यह हिंदुस्थान ह

( १० )

फिर वीर शिवाजी हुए तुरंग
मुगलोंके छक्के छूट गये वि
रच दिया जिन्होंने महाराष्ट्र बल
चोटी-बेटी रख लिया समूर्ति शि
'दशनाम' [illegible]

# चतुर्युग एवं उनके आचार

का आदिकाल कैसा था, इस विषयपर भारतीय
त्त्य मान्यतामें मौलिक भेद है। पाश्चात्त्य वैज्ञानिक
कि आदिकालका मनुष्य असभ्य, मूर्ख, जंगली
रेक स्वार्थरत था। उसके मनमें अपने स्वार्थकी
था क्रूरता थी। धीरे-धीरे वह सामाजिक प्राणी
नुष्यका ज्ञान, विद्या, बुद्धि, आचार—सब विकसित
होते जा रहे हैं। सभी दिशाओंमें मनुष्यने उन्नति की
शरीरकी दृष्टिसे मनुष्य प्रथम युगमें अधिक सशक्त
जैसे-जैसे वह प्रकृतिसे दूर होता गया, उसका जीवन
ोता गया और उसकी शारीरिक शक्तिका ह्रास

तीय ऋषियोंने इससे सर्वथा भिन्न यह तथ्य प्रकट
नियम सब कहीं समान होते हैं। शरीरका ह्रास
बुद्धिका विकास नहीं हुआ। मनका स्वभाव ही
वं सद्गुणयुक्त है। काम, क्रोध, द्वेष, क्रूरतादि
क्योंकि इनमें दूसरेकी अपेक्षा होती है। विकार
वस्तुमें क्रमशः आते हैं। मूलमें तो वह शुद्ध ही
अतः आदिमानव शुद्ध, सात्त्विक एवं सद्गुण-
ा। सरल, दयाशील, त्यागयुक्त था वह। दोष
छे आये और बढ़ते जा रहे हैं। इसी प्रकार ज्ञान
वस्तु नहीं। वह तो ईश्वरीय है और सृष्टिके
ानवको सर्वात्माकी ओरसे प्राप्त होता है। धीरे-धीरे
स्मृति एवं भ्रान्ति ही आती हैं। इस प्रकार
से मानव एवं समस्त जड-चेतन जगत् शारीरिक,
बौद्धिक एवं आचारादि सभी दिशाओंमें ह्रासकी
रहा है। जगत्का ह्रास ही हुआ है।

ात्त्य धारणाकी आलोचनाका यह स्थल नहीं। यहाँ
योंने ह्रासकालका जो रूप निर्देश किया है, उसीको
ा है। प्रत्येक पदार्थके ह्रासकी एक सीमा होती है।
पर पहुँचकर वह परिवर्तित होता है। उसमें स्फोट
ौर तब वह अपने प्रथम स्वरूपमें आ जाता है।
मूलमें शुद्ध होता है। धीरे-धीरे विकार आते हैं और
कर वह अपने विशुद्ध बाष्प (परमाणु) रूपको
लेता है। इसी प्रकार जगत्के ह्रासकी भी एक
उस सीमापर पहुँचकर व्यक्त मूर्त जगत् नष्ट हो
। पुनः आदियुगका क्रम चलता है। जगत्के इस

ह्रासकालको ऋषियोंने चार भागोंमें विभक्त किया
विभागोंको युग कहते हैं। सत्ययुग, त्रेता, द्वापर और क
इनमें सत्ययुग सबसे अधिक दीर्घकालीन है और क
समय सबसे छोटा। विकारका नियम भी यही है।
पहले विकार बहुत धीरे-धीरे होते हैं। पदार्थकी नि
विकारका विरोध करती है। जैसे-जैसे काल व्यतीत
विकारकी गति तीव्र होती जाती है। अन्तमें तो
विकृतिकी गति तीव्रतम हो जाती है। जगत्के
भी यही नियम है। अतः सत्ययुगका काल दीर्घ त
सब क्रमशः अल्प होते गये हैं। विकारके स्तरोंकी
काल-भाग किये गये हैं। इन युगोंकी परिस्थिति, म
विचारधारा तथा आचार एवं समाजमें स्पष्ट भेद
भेद ही युगोंके स्वरूपका परिचायक है।

## सत्ययुग

आदियुगको शास्त्रोंने सत्ययुग कहा है। इ
सत्त्वगुण सृष्टिमें प्रधान था। मनुष्यमें त्याग, तप,
सत्य, अहिंसादि शम-दम स्वभावसे थे। शरीर सु
अतः शीतोष्ण आदि द्वन्द्वोंसे भय नहीं था। मन सम
था। फलतः संकल्पको मूर्त होनेके लिये कोई दूसरी
पदार्थकी आवश्यकता नहीं थी। संकल्प करते ही
मूर्त (अभीष्ट पदार्थ या स्थिति) बन जाता थ
आश्चर्यकी बात नहीं है। पाश्चात्त्य मनोवैज्ञानिक एवं
मुक्तकण्ठसे स्वीकार करते हैं कि सन्देहहीन विचार (
निश्चयपूर्ण होता है। एक पाश्चात्त्य संतने कहा है-
तुम आल्प्स पर्वतसे कहो—'जा, भूमध्यसागरमें डू
तो तुम्हारी आज्ञाका पालन होगा। केवल तुम्हें अपनी
पालन होनेमें स्वयं सन्दिग्ध नहीं होना चाहिये।''
सन्देहका मनमें लेशतक नहीं था, फलतः संकल्प
था। शारीरिक भोगोंमें प्रवृत्ति नहीं थी। अन्तर्मुख
पृथ्वीपर जनसंख्या कम थी और वन अधिक थे
तरु—सब अत्यन्त उर्वर थे। फलतः मनुष्यको आ
चिन्ता करनेकी आवश्यकता नहीं थी। संग्रह करनेव
न होनेसे स्थानका प्रश्न भी नहीं था।

सत्ययुगमें न नगर थे और न ग्राम। मनुष
नीचे या गिरि-गह्वरोंमें रहते थे। वे मूर्ख नहीं—प
थे। निःस्पृह होनेके कारण उन्होंने समाज नहीं

नुष्यमें स्वार्थ, विषयेप्सा, क्रोधादि दुर्गुण नहीं थे। हें नियमबद्ध करनेकी आवश्यकता भी न थी। उनके ंके विधि-निषेधका विधान सोचना उपयोगी नहीं स समय मनुष्य शान्त, वैरहीन, सर्वसुहृद् और थे। वे शम-दम-सम्पन्न थे। तपस्यामें उनकी रुचि थी। शुक्लवर्ण, जटाधारी, चतुर्भुज, वल्कल ष्ण मृगचर्म ओढ़े, यज्ञोपवीत धारण किये, दण्ड डलुधारी भगवान् श्रीनारायण उस युगके आराध्य थे। ो यह तपोमयी मूर्ति ही उस समयके मानव-स्वभावके ी। हंस, सुपर्ण, वैकुण्ठ, धर्म, योगेश्वर, अमल, मपुरुष, अव्यक्त और परमात्मा—भगवान्‌के ये नाम ं कीर्तित होते थे। ये भगवन्नाम भी उस युगके रुचि एवं मानसिक स्थितिको व्यक्त करते हैं; माज नहीं बना था, अतः वर्ण एवं आश्रमके धर्म ोकर भी व्यवहृत नहीं हो रहे थे। रक्षा, वाणिज्य की आवश्यकता ही नहीं थी। वेदत्रयी अनादि उसका तप एवं ज्ञानकाण्ड ही व्यवहारमें आते लिये शास्त्रोंमें उस समय एक ही वर्ण, एक ही था एक ही वेदका वर्णन आता है। वेदत्रयी तथा अनादि होनेपर भी व्यवहारमें न आनेसे वहाँ गये। सत्ययुगके साधन ध्यान एवं तप रहे।

## त्रेतायुग

युगके अन्तमें यज्ञ होने लगे थे। विकार काम कर जोगुण प्रधान होने लगा। मनुष्यके मनमें पहली मान एवं स्वर्गकी जाग्रत् हुई। यज्ञ और दान धन बने। मनोबल कुछ क्षीण हुआ। अब मनुष्यको द्धके लिये यज्ञकी आवश्यकता हुई। यज्ञमें उस ता प्रत्यक्ष हो जाते थे। स्वयं यज्ञेश भगवान् विष्णु ो और यजमानकी कामना पूर्ण करते थे। यज्ञके मनुष्य संग्रह करते थे। यज्ञ एवं दान ही संग्रहका । संग्रह भोगके लिये नहीं किया जाता था। फलतः र्यतः एवं भावतः पवित्र था। मन निर्मल था और द्धा थी। यज्ञ करानेवाले ऋषिगण सत्ययुगके समाजके त्यागी, वासनाहीन, निर्लोभ एवं तपस्वी थे। फलतः -सफल होते थे। वेनके अभिमानने आध्यात्मिक व्यवस्था उत्पन्न की, फलतः अकाल पड़ा। जनसंख्या

थी। परिणामतः जंगलोंपर निर्भर नहीं रहा जा सक महाराज पृथुने, जो आदिनरेश थे, नगर-ग्रामादि पृथ्वी समतल करायी और कृषि होने लगी। महाराज यज्ञीय अग्निके तीन भाग किये। यज्ञ पुरूरवाके समय होने लगे। उससे पूर्व वे भगवत्प्रीत्यर्थ ही होते थे।

समाज बननेपर नियम भी लागू हुए। वेदत्रयी हुई। वर्णाश्रम-धर्म प्रत्यक्ष व्यवहारमें आया। इस भी मनुष्यमें शारीरिक भोगेच्छा नहीं आयी थी, शारीरिक आचारका कठोर नियन्त्रण आवश्यक नहीं क्योंकि नियन्त्रणका उद्देश्य शरीर नहीं, मन है। संस्कृतिमें मनकी शुद्धि ही सदा सम्मुख रक्खी ग त्रेतामें मनुष्य स्वभावतः धर्मात्मा थे और वेदोंमें अविचल श्रद्धा थी। उस समय अरुणवर्ण, चतुर्भुज सूत्रोंकी मूँजकी मेखला धारण किये, स्वर्णवर्णकी जूटवाले, वेदात्मा, स्रुक्-स्रुवादि हाथोंमें लिये भगवान की उपासना यज्ञके द्वारा होती थी। मनुष्योंको उ भगवान्‌के विष्णु, यज्ञ, पृश्निगर्भ, सर्वेश्वर, उरुक्रम, वृ जयन्त, उरुगाय (उत्तमश्लोक)—ये नाम प्रिय थे

## द्वापरयुग

त्रेताके अन्ततक मनुष्यकी दुर्बलता सभी क्षेत्रोंमें ब महाराज दशरथके पुत्रेष्टि-यज्ञके लिये शृङ्गी ऋषिको पड़ा और यज्ञके अन्तमें अग्निने ही प्रकट होकर हा उस समयतक देवताओंका यज्ञमें आना कम हो गया स्वयं यज्ञेश भगवान् कदाचित् ही प्रकट होते थे। द्व इस शब्दका अर्थ है सन्देह। तमोगुणका प्रवेश मनुष्यके मनमें सन्देह, अविश्वासका बीज आ जमा। अ ने संकल्पको हीनवीर्य कर दिया। इस युगमें मनुष्यमें श सुखकी वासना आ गयी। कष्ट-सहिष्णुता एवं त्याग होने लगा। भोग लक्ष्य हो गया मनुष्यका। अतः दान करनेवाले यज्ञ सम्भव नहीं रह गये। भोगेच्छासे प्रवृत्ति बढ़ी। पदार्थोंका अभाव संग्रह-प्रवृत्तिसे हो था; क्योंकि वासनाका तो कहीं अन्त नहीं। पदार्थोंक भोगेच्छुको कभी पर्याप्त प्रतीत नहीं होता। जन-संख बढ़ गयी थी। इन सबका परिणाम यह हुआ कि रागके कारण सन्देह उत्पन्न हुआ। उसके क्षयकी हुई। मनुष्य तब भी धर्मभीरु था। उसका उपार्जन

उपभोग करना चाहता था; किंतु उसका उपार्जन
। मनुष्यमें शरीरसुखकी बहिर्मुखवृत्ति आ गयी थी ।
रमें मनुष्य यज्ञीय त्यागके अयोग्य हो गया । उपार्जन-
उपभोग करना चाहता था । यज्ञमें सन्दिग्ध मन
मूर्त करनेमें बाधक था और उसमें जो नियमादिके
। भी सह सके—इतना सक्षम शरीर नहीं रह गया
ोच्छा जाग्रत् हो गयी थी । फलतः उसे नियन्त्रित
ावश्यक था । द्वापरके लिये शास्त्रकारोंने नियम कठोर
स समयतक भी मनुष्यमें श्रद्धा थी । फलतः द्वापरमें
ग्धान हुआ । उपार्जन पवित्र था—न्यायपूर्ण था,
ाद्धा थी; अर्चाके लिये यही आवश्यक होता है ।
ो सेवाके लिये, भगवान्की पूजाके लिये पदार्थोंका
एवं संचय किया जाय और भगवान्को निवेदित
प्रसादको ग्रहण किया जाय—इसमें लोक-परलोक
नेर्वाह था । मनुष्यमें तबतक छल, कपट, दम्भ
। अतएव भगवान्के नामपर विषय-सेवन एवं
ोंके पोषणकी आशंका नहीं थी । विशुद्ध श्रद्धा
वकी पूर्णता हो जाती थी ।

तथा पाञ्चरात्रादि सात्त्विक तन्त्रोंमें वर्णित विधिसे
म तत्त्वकी प्राप्तिके लिये श्यामवर्ण, पीताम्बरधारी,
-गदा-पद्म लिये, श्रीवत्सादि चिह्नोंसे युक्त, निखिल-
ायक, पार्षदादि-सेवित भगवान् विष्णुकी आराधना
। वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न और अनिरुद्ध—इन
त्मक रूपोंमें उस समय भगवान्की आराधना होती
ग्ण, ऋषिरूपधारी नर, श्रीहरि, पुरुषोत्तम, परमात्मा,
विश्वरूप, सर्वभूतात्मा—ये भगवान्के रूप एवं नाम
ाय थे । मनुष्य अत्यन्त विस्तृतरूपसे अर्चा करते थे ।

## कलियुग

रके अन्तमें सत्त्वगुणका ह्रास प्रायः हो चुका था ।
तमोगुण प्रधानता ग्रहण करने लगा और वह बढ़ता
। द्वापरके अन्तमें ही छल, कपट, अन्यायको
अपनाया । शास्त्रोंमें भगवान्को त्रियुग बताया गया
का अर्थ है कि कलिमें यज्ञ एवं अर्चाके द्वारा
त्व्य नहीं होता । यह केवल तीन युगोंमें होता है ।
लिमें मनमें पाप आनेसे संकल्प नितान्त हीनवीर्य
वैसे भगवान कालके वशमें नहीं और न भाव-

है, भावभूमिमें नहीं । क्योंकि भावभूमि सदा
अस्पृष्ट है ।

कलिका अर्थ है कलह—युद्ध । इस युगके लिये
कितना सार्थक है, यह हम प्रत्यक्ष देख रहे हैं । प
स्वजनोंमें, ग्राममें, जातिमें, प्रान्तोंमें, धर्मोंमें, देशोंमें
एवं श्वेत जातियोंमें, वर्गोंमें, सिद्धान्तोंके अनुयायियों
प्रकार व्यक्तिसे लेकर सम्पूर्ण विश्वमें प्रत्येक स्थान
प्रत्येक दृष्टिकोणसे आज कलह व्याप्त है । ग
विश्वयुद्धोंकी परम्परा चल रही है और कोई नहीं ज
इनका अन्त कहाँ है । यह कलह केवल स्वार्थजनित है
सिद्धान्त, जाति, देश, समाज, आदर्श—ये सब बह
जाते हैं । यह एक सर्वमान्य स्पष्ट सत्य है कि बड़ी
ओटमें सत्ता, शक्ति एवं सम्पत्तिके लिये ही ये सं
रहे हैं । सब जानते हैं कि संघर्षसे हानि है—हमारे उसी
हानि है, जिसके लिये हम प्रयत्नशील हैं; किंतु दू
ही नहीं दिखायी पड़ता । हम उसी ओर जा रहे
कलिका स्वरूप है !

स्वार्थ—शारीरिक स्वार्थ—केवल अपना स्वार्थ
गया । मनोबल, बुद्धिबल, शरीरबल नष्ट हो गया ।
नाशसे विषयेच्छा बढ़ी । आचार एवं धर्मका ध्या
श्रद्धा-विश्वास समाप्त हुआ । बुद्धिबलके नाशसे वि
प्रवृत्ति हुई । हम सोचतेतक नहीं कि हमारा प्रयत्न
है और उससे उद्देश्य सिद्ध भी होगा या नहीं । विष
लिये उद्योग है और वे विषय भी दुर्लभ एवं बहुमूल्य
रहे हैं । विश्वके उच्चतम बुद्धिमान् संहारके साधनके
दिन-रात्रि एक कर रहे हैं । शरीरकी दुर्बलतासे रोगों
आयुका ह्रास तथा अनेक कृत्रिम आवश्यकताओं
हो गयी । फलतः न्याय-अन्यायका प्रश्न ही उठ गय
प्रकार दूसरोंकी आँखमें धूल झोंककर, दूसरोंका गल
संग्रह करना है—यही उद्देश्य हो गया । इसमें
अनिवार्य है ही ।

पदार्थोंके सम्बन्धमें भावशुद्धिकी बात ही
आज तो सम्पत्ति ही श्रेष्ठताका प्रमाण है । घोर
किसी प्रकार सम्पत्तिका उपार्जन ही योग्यता है
संचय प्रायः अन्यायपूर्ण है । स्वरूपतः पदार्थ विकृत
हैं । शुद्धरूपमें किसी पदार्थको प्राप्त करना अत्यन्त

ा ही नहीं। बुद्धि चञ्चल एवं तर्कदूषित हो गयी में तपःस्थैर्य है नहीं। फलतः तप एवं ध्यान हो ते, यज्ञके लिये उतने साधन नहीं और हों भी तो एवं स्वरूपदोषसे दूषित हैं। यज्ञमें जो एकाग्रता क्षा अपेक्षित है, वह भी नहीं। पूजनमें अविचल वं शुद्ध सामग्री चाहिये। यज्ञकी भाँति दिनोंकी नहीं ो एकाग्रता एवं तितिक्षा वहाँ भी अपेक्षित है। क्षणों भी एकाग्र नहीं रहता। श्रद्धा-विश्वास नहीं अलग। ऐसी स्थितिमें अर्चा भी इस युगका साधन तका अर्थ यह नहीं कि इस युगमें कोई यज्ञ, ध्यान, , दान, पूजन न करे या कर नहीं सकता अथवा ा निष्फल होते हैं। ये परम पवित्र साधन हैं, सदा थे और किये जाते हैं। इनके द्वारा महत्फल भी ा ही है। लेकिन गिने-चुने व्यक्ति ही इनको कर जिनके समीप साधन हों, जो सक्षम हों, उन्हें इनका करना चाहिये। लेकिन सार्वजनिकरूपसे इनका आजके समाजमें शक्य नहीं। जन-साधारण इनका करनेमें असमर्थ हो गये हैं।

ठयुगमें सबके उद्धारका साधन है भगवन्नाम। भगवान्-मय दिव्य नामोंका जप एवं संकीर्तन इस युगके । इनमें न त्याग-तितिक्षाकी अपेक्षा है, न पदार्थोंकी एकाग्रताकी ही। एकाग्रता तो स्वतः सम्पन्न होती है। ाव न होनेपर भी, प्रत्येक दशामें भगवान्‌का नाम ठकारी है। भगवन्नाम-संकीर्तन ही कलिके प्राणियोंके याणका साधन है। इस युगके आराध्य हैं मर्यादा-भगवान् श्रीराम। उज्ज्वलकान्ति, हरिताभ नीलवर्ण, ायुधों एवं श्रीहनुमान्‌जी, लक्ष्मणजी प्रभृति भाइयों तथा सेवित मर्यादा-पुरुषोत्तम भगवान् श्रीराघवेन्द्र इस आराध्य हैं। उनके मंगलमय उदार चरितों तथा ाम नामोंका कीर्तन, श्रवण, चिन्तन, जप ही इस ाणीको जीवनका परम लक्ष्य प्रदान करनेवाले हैं।

लेयुगमें स्वाभाविक श्रद्धाका अभाव हो गया। मन गया और नितान्त विषयलोलुप हो गया। फलतः की गयी। जो अधिक रोगी होता है, उसीके लि संयमकी आवश्यकता होती है। भारतीय संस्कृतिमें आदर्श निर्मल एवं संयत मन माना गया है। का में जितना विकार आया, उतना ही संयम आवश्य इस युगमें—जब श्रद्धा-विश्वास रहा नहीं है, बुद्धिमें निवास हो गया है, मर्यादाका सम्यक् आदर्श निरन्त रहना नितान्त आवश्यक है। मर्यादापुरुषोत्तमका मर्यादाका आदर्श स्थापित करनेके लिये हुआ था वही आराध्य हैं। शास्त्रोंने युगाराध्यके रूपमें उन्हीं किया है।

आजकी भौतिक उन्नति, वैज्ञानिक साधनोंको उन्नतिका भ्रम होता है। लगता है, मनुष्यने बड़ी है। जहाँतक आचारका प्रश्न है, उसका ह्रास ही हु यह स्वीकार करनेमें किसीको बाधा नहीं होनी वैज्ञानिक आविष्कारोंकी उन्नति आसुरी है। ऋषियों यन्त्रवृद्धिको सर्वदा हेय दृष्टिसे देखा है। इससे बहि बढ़ती है। विषयेच्छाको बल मिलता है। मनुष्य मार्गपर जाता है। वैसे पूर्व युगोंमें असुरोंके पा अत्यधिक उन्नत भौतिक साधन थे। विमानादिक संग्रह था उनके पास; किंतु भारतीय आर्यजातिने महत्त्व नहीं दिया।

आज भी पदार्थ पहले मनमें आता है और प होता है; परंतु संकल्प इतना हीनवीर्य हो गया है कि मूर्त ( पदार्थ ) के मूर्तको व्यक्त नहीं कर पाता। आविष्कारों एवं यन्त्रोंकी आवश्यकता होती है। ज मूर्त हो सकता था, महर्षि कर्दमने संकल्पसे ही सम प्रकट कर लिया था। यज्ञादि सूक्ष्म साधनोंसे अ हो जाता था। सात्त्विक या राजस साधनोंसे ही उ होता था, अतः आविष्कार एवं यन्त्रके घोर तामस उस समय आवश्यकता ही नहीं थी।

कलियुगके अन्तमें तमोगुण इतना प्रगाढ़ हो ज सचराचर प्राणि-जगत् जडप्राय हो जाता है। क्षीण होते-होते नष्ट हो जाती हैं। पराकाष्ठापर पहुँचे स्फोट होना ही है। उस समय सत्ययुगके दिव अवशिष्ट कलपुरुष पुनः सृष्टि-विस्तार करते हैं। इ

# हिंदू-संस्कृतिमें शिष्टाचारके कुछ नियम

( लेखक—पं० श्रीरामनारायणजी मिश्र )

संस्कृतिका आधार सदा धर्म ही रहा है। उसमें बालक-बालिका और अतिथि आदिके साथ परस्पर व्यवहार सदा नैतिक रहा है। शारीरिक और की स्वच्छताको भी इस संस्कृतिके प्रवर्तक लोगोंने रूप दिया है, यद्यपि उसमें वैज्ञानिक सिद्धान्त ।

नमें नीचे लिखे सदाचार और शिष्टाचारसम्बन्धी नियमोंसे यह बात स्पष्ट सिद्ध हो जायगी—

) प्रातःकाल और सायंकाल जितनी देर निभ सके— चाहिये। सांसारिक काम करते हुए भी मनुष्य सकता है। मनको संसारसे ऊपर उठाना चाहिये। ना, स्वाध्याय आदिसे मानसिक शक्ति बढ़ती है। के तो घरमें इनके लिये अलग जगह बना रक्खो।

) प्रार्थनाके समय आँखें बंद रक्खो। मन स्थिर से ईश्वरकी ओर लगानेकी चेष्टा करो।

) हर वक्त, हर जगह, राह चलते और हर एक हाथका बनाया हुआ भोजन कर लेनेकी आदत

) भारतीय संस्कृतिमें बच्चोंके सुन्दर और प्यारे नेकी प्रथा है। इस प्रथाको मत बिगाड़ो।

) किसी मित्र या रिश्तेदारके घर जाओ तो उनके अपने प्यारका परिचय दो।

) विशेष अवसरपर किसीको निमन्त्रित करो तो ों ( बाल-गोपाल ) को बुलाना मत भूल जाओ।

) बच्चोंको धार्मिक, ऐतिहासिक और प्राकृतिक स्थान दिखलाते रहना चाहिये।

) बच्चोंको अपने समयके महापुरुषों, विद्वानों, संतों ओंके पास तथा कथा-कीर्तन आदिमें कभी-कभी चाहिये, जिससे उनमें सत्संगकी और आध्यात्मिक त्पन्न हो।

) भोजन या जलपानके समय कोई अतिथि, संन्यासी आ जायँ तो, हो सके तो, उनसे भी भोजन

बतलाये जो सज्जन अकस्मात् आ जाते थे, उन्हें (मेहमान) कहते थे। मेहमानदारीका यह ऊँचा आदः

( १० ) जब कोई अतिथि हमारे यहाँ भोजन उचित यही है कि हम उन्हें अपने हाथसे भोजन परे उनके भोजन कर लेनेके बाद खायँ। साथ भोजन अवस्थामें भोजन पहले उनके सामने रखना चाहिये।

( ११ ) किसी ऐसे स्थानमें जायँ, जहाँ हमारा सत्कार हो और हमारे साथ कोई मित्र या अतिथि उसको भूल न जाना चाहिये; उसको भी यथासम्भव आदर-सत्कारमें सम्मिलित करना चाहिये।

( १२ ) जबतक जान-पहचान न हो, मर्द स्त्र आँख करके बातचीत नहीं करे। परायी स्त्रीसे बात जरूरत पड़ जाय तो स्त्रीके पैरोंकी तरफ देखना च कि आँखोंकी तरफ। उनके शरीरको छूना या उनसे करना बहुत बड़ी असभ्यता तथा पाप है।

( १३ ) स्त्रियोंको माला पहनानी हो तो स्वयं कर किसी स्त्री या बालकसे कहो कि उनको माला प इसी प्रकार किसी भी स्त्रीके द्वारा माला मत पहने आदिमें कोई स्त्री माला पहनानी चाहें तो पहले हाथ मालाको हाथमें ले लो।

( १४ ) साधारणतः परायी स्त्रीके साथ एक या चारपाईपर कभी मत बैठो।

( १५ ) स्त्रियोंको अबला मत समझो। उन कहकर सम्बोधित करो। उनको और बच्चोंको वी और वीराङ्गनाओंकी कथा सुनाओ।

( १६ ) बड़ोंको प्रतिदिन प्रातःकाल उठते ही जब पहले-पहल उनका सामना हो जाय, प्रणाम करो

बहुत-से अच्छे घरोंमें सन्ध्याको दीया जलनेके प्रणाम करनेका नियम है।

( १७ ) पत्र-व्यवहारमें भी प्रणाम आदि लिखने प्रथा है—उसका पालन करो।

( १८ ) रोगीके पास उन्हींको ठहरना चाहिये, जं

९ ) दूसरोंकी सेवा इस भावसे मत करो कि उसके ुछ इनाम मिले या कोई मतलब सिद्ध हो। सेवा भावसे करनी चाहिये ।

:० ) किसीको दान या इनाम दूरसे, घमण्डसे, घृणासे विनय तथा प्रेमपूर्वक और मुस्कराते हुए दो। ना बड़प्पन प्रकट करते हुए मत करो, विनीत ो ।

१ ) कथा या व्याख्यान या भजनके बीचमेंसे न ठना हो तो जो प्रसंग चल रहा है या भजन हो रहा माप्त हो लेने दो । बीचमें उठ जाना अपनी अधीरता ना है और बोलनेवाले विद्वान् या गानेवालेका एक नादर करना है ।

२ ) सभा समाप्त हो जानेपर विशिष्ट अतिथियोंको, स्त्रियोंको पहले वहाँसे चली जाने दो । उनके रास्तेमें गाओ ।

:३ ) व्याख्यान, कथा आदिमें बातचीत नहीं करनी जो देर करके आ उन्हें पीछे बैठना चाहिये । ीका रोग हो, उसे वहाँ बैठकर विघ्न नहीं डालना जो शान्तिपूर्वक न बैठ सकें, ऐसे बच्चोंको साथ ा चाहिये । वहाँ ऊँघने लगना भी ठीक नहीं ।

:४ ) रातको घरसे बाहर साधारणतः देरतक नहीं ाहिये। वह समय घरवालों और बच्चोंके साथ ाहिये ।

:५ ) शौचादिके लिये पानी कम मत ले जाओ । के बाद भी पानीका प्रयोग करो । जिस जगह रो, वहाँ पहले और पीछे पानी गिरा दो । अङ्गको—विशेषकर बच्चोंके अङ्गको—खोलकर धोते हिये ।

:६ ) मैदानमें शौच जाओ तो उठनेके बाद मलको क दो । खुर्पीसे जमीनमें गढ़ा खोदकर उसीमें मल- ना और पीछेसे मिट्टीसे ढकना सबसे अच्छा है । में शौच मत जाओ । जहाँ उठव्वा पाखाने हैं, वहाँ में थोड़ी सूखी मिट्टी जमा रक्खो । शौचके बाद पर मिट्टी डाल दो या उसको रद्दी कागजसे ढक दो ।

:७ ) प्रातःकाल उठते ही एक बार शौच अवश्य हिये । मल-मूत्रका वेग कभी रोकना नहीं चाहिये ।

( २८ ) शौचादिके बाद साफ सूखी मिट्टीसे प हाथ धो डालो और तब दोनों हाथ । उसके बाद जि से आबदस्त लो, उसको माँज डालो। इस कामके लि अलग रक्खा हो तो उसे भी कभी-कभी माँजते रहना अपना हाथ पहले धोकर तब वह बर्तन माँजो ।

( २९ ) हर जगह लघुशंका करने मत बैठ इसके लिये कहीं आड़में उचित स्थान ढूँढ़ लो । घ जानेके पहले और घर लौटकर लघुशंका करनेक डालो, तब साधारणतः बाहर जरूरत ही न पड़ेगी । बाद और सोनेसे पहले लघुशंका कर लेना अच्छा है

( ३० ) नदी, नाले या तालाबमें आबदस्त लेक पानी गंदा मत करो । जहाँतक हो सके, पानी साथ ले आबदस्त बायें हाथसे लेना चाहिये ।

( ३१ ) हाथ धोने या बर्तन माँजनेके लिये ह मिट्टी इस्तेमाल मत करो । देख लो कि जहाँकी हो, वह जगह लोग गंदी तो नहीं करते । साफ मि कर काममें लाओ । जमीन खोदकर नीचेकी मिट्टी तो अच्छा है । मिट्टी जमा करो तो उसको हंडी या रक्खो; जमीनपर रखनेसे बिल्ली आदि जानवर उसको देते हैं । बर्तन आदि मलनेके लिये मिट्टीके बदले राख इस्तेमाल करना अच्छा है ।

( ३२ ) नदी या तालाबमें कुल्ला नहीं करना उसमें मल-मूत्र, कूड़ा-कंकड़, काँटा या शीशेके टुक फेंकना बहुत ही बुरा है ।

( ३३ ) सबेरे उठकर कुल्ला करो । ताजी या दतवनकी जिस कूचीसे दाँत साफ करो, उसको मसूड़ोंपर भी रगड़ो और दतवनके दो टुकड़े कर जीभ साफ कर लो; तब उसे धोकर कूड़ेकी टोकरीमें दतवन बिना धोये मत फेंको । दतवन और कुल्ला करो कि दाँतके आगे और पीछेका हिस्सा, जीभ आदि भी साफ हो जायँ । दाँतसे कुचलकर दतवन बनानेसे मसूड़ोंकी कसरत होती है । जीभको अ साफ कर लेना बहुत जरूरी है ।

( ३४ ) हर जगह थूकनेकी आदत बुरी है बीमारी फैलती है। रोगके कारण थूकना जरूर पीकदान आदि रक्खो । हर जगह नाक भी नहीं

रास्तेमें यदि थूकना पड़े तो बीच सड़कमें या उसके
[illegible] मत थूको, कहीं नालीमें या कोनेमें जाकर थूको।
[illegible]र गलीमें, सड़कपर, दीवार, फर्श आदिपर थूकना
[illegible]।

[illegible]५) लिफाफा थूक लगाकर नहीं बंद करना चाहिये,
थूकसे टिकट चिपकाना चाहिये और न पोथीके
लगाकर उलटने चाहिये।

[illegible]६) भोजन करनेसे पहले हाथ-मुँह धोना चाहिये
[illegible] भी हाथ धोकर कुल्ला करना चाहिये; जरूरत हो
[illegible] दाँत साफ कर लेना चाहिये। इसके लिये नीमकी
[illegible]त अच्छी है। फर्शपर हाथ-मुँह धोना हो तो
रख लो।

[illegible]७) एक ही थालीमें दो आदमियोंको साथ बैठकर
खाना चाहिये। एक ही ग्लास या कटोरेका पानी या
आदमियोंको नहीं पीना चाहिये। किसीका बचा
[illegible] या जमीनपर गिरा हुआ पदार्थ मत खाओ। मेवा,
पान-सुपारी आदिको ऊपरसे खाना चाहिये। मुँहमें
[illegible]लकर हाथको जूठा नहीं करना चाहिये।

[illegible]८) मशकका पानी मत पियो। हर एक तालाब या
[illegible]नी मत पियो। पानी उबालकर और छानकर पीना
। पीनेका पानी साफ और गन्धरहित होना चाहिये।
हुई सुराहीमें रखना चाहिये। जूठे या गंदे हाथसे
[illegible]तुका स्पर्श नहीं करना चाहिये।

[illegible]९) महीनेमें दो-तीन बार बिना खाये या कम
[illegible] जाना अच्छा है। महीनेमें दो दिन, विशेषकर
[illegible]खवारेकी एकादशीका व्रत करना और रविवारको
[illegible]कका भोजन करना अच्छा है। कभी-कभी दूध और
[illegible]र ही रहना चाहिये।

[illegible]०) भोजनका स्थान साफ और हवादार होना
उसके अंदर मक्खी जाना रोकना चाहिये। चारपाई
पर खाना रखकर या बैठकर मत खाओ।

[illegible]१) भोजनके समय मरने आदिका समाचार नहीं
[illegible]ाहिये; न ऐसी बातें या ऐसा व्यवहार करना चाहिये
[illegible]क, वैमनस्य, क्रोध या गंदगी प्रकट हो। जब लोग
[illegible]र रहे हों, तब दाँतमें खरका नहीं करना चाहिये;
[illegible]ा चाहिये। भोजनके समय मौन रहना और मन-ही-

(४२) बर्तन या खाने-पीनेकी चीज किसी [illegible]
रखनेसे पहले उस जगहको धो डालो या साफ कर [illegible]

(४३) रहनेका मकान बहुत साफ रखना
उसमें रोज कम-से-कम एक बार झाड़ू देना चाहिये; [illegible]
लगा हो तो छुड़ा देना चाहिये। उसका फर्श [illegible]
धुलाना चाहिये। मकान कच्चा हो तो उसको लिप[illegible]
चाहिये। सालमें एक बार बरसातके बाद दीपावलीके
मकानमें सफेदी करानी चाहिये।

(४४) मकानकी सजावटमें विलासिताका [illegible]
होना चाहिये। मकानमें देवी-देवताओं, महापुरु[illegible]
पुरुषों और सती-साध्वी स्त्रियोंके तथा वीराङ्गनाओंके [illegible]
चाहिये।

(४५) घरमें हर जगह जूता नहीं ले जाना
सीढ़ीपर या कमरेके बाहर एक तरफ उतार देना
भोजनालयमें और देवालयमें जूता ले जाना बुरा
जूता बाहर उतार दिया जाय, वहाँ जूतेकी रक्षाक[illegible]
रखना चाहिये।

(४६) जिस बर्तनमें एक बार पानी लो या [illegible]
लो या कोई दूसरा पानी पी ले या खाना खा ले
माँजकर तब काममें लाओ। जब बर्तन जूठा हो
उसको अलग एक तरफ रख दो। बर्तन मिट्टी या
हो तो उसको एक ही बार इस्तेमाल करके फेंक दो
बर्तन भी दूसरेका इस्तेमाल किया हुआ काममें [illegible]
चाहिये।

(४७) डोल, बालटी या घड़ेके पास हाथ धो[illegible]
हमेशा भरा हुआ लोटा रखना चाहिये। खाली हो[illegible]
फिर भर देना चाहिये। पानीसे भरे हुए डोल, [illegible]
घड़ेमें हाथ नहीं डालना चाहिये। हाथकी कलाईसे [illegible]
करके पानी लेना चाहिये, उसमें भी हाथ नही[illegible]
चाहिये। हाथ इस प्रकार धोना चाहिये कि हाथका
गंदा पानी बर्तनमें न चला जाय, न छींटे ही लगें।

(४८) जिस कपड़ेको पहनकर शौचादि [illegible]
हजामत बनवाओ, उसको धो डालना अच्छा है।

(४९) दूसरेकी पहनी हुई धोती, जबतक [illegible]
न हो जाय, काममें मत लाओ।

(५०) एक ओढ़नेमें दो आदमी मत सोओ।
[illegible]ही अलग-अलग सोनेकी आदत डालो। दूसरेके

(१) जूता या जूठे बर्तन छूकर हाथ धोना चाहिये। पान आदि भी जूठे हाथोंसे किसीको नहीं देना पान मुँहमें डालकर भी हाथ धो लेना चाहिये।

(२) प्रतिदिन सबेरे, और हो सके तो शामको भी से नहाना चाहिये। नहाते समय बदनको हाथसे या खूब रगड़ना चाहिये। टबमें नहाना पड़े तो उसका ी-जल्दी बदलते चलो। नहानेके बाद सूखे तौलिये-से बदन पोंछना चाहिये। जिस तौलियेसे बदन पोंछ बराबर साबुन लगाते चलना चाहिये।

(५३) बहते पानीमें, नदीमें नहाना बहुत अ हर एक गढ़े, तालाब या पोखरेमें नहाना ठीक नहीं।

(५४) मोजा पहनकर मत सोओ।

(५५) लँगोट बाँधनेकी आदत अच्छी है।

# हिंदू-समाजके शिष्टाचार

भी समाजके शिष्ट पुरुष जिस प्रकारके व्यवहारको ानते हैं, वही व्यवहार उस समाजका शिष्टाचार है। प्रत्येक समाजके शिष्टाचारमें वहाँकी आकाङ्क्षा, था मर्यादाएँ होती हैं। बहुधा एक ही आचार एक सभ्यता माना जाता है और दूसरेमें वही शिष्टाचार इन आचारोंमें समयके अनुसार बहुत परिवर्तन होते हिंदू-समाज एक ऐसा समाज है, जो बिना धर्म और छ नहीं करता। यहाँ प्रत्येक आचार धर्मपर संतुलित और दार्शनिक तथ्य रखता है। फलतः हमारे शिष्टाचार ऐसा नहीं, जो केवल कल्पना कर लिया उसकी आधारभूमि बहुत दृढ़ है। अवश्य ही परिस्थितियोंने उसे बहुत प्रभावित किया है; किंतु विकृतियाँ ही हैं। उनको अपनानेकी अपेक्षा उनका ी अभीष्ट होना चाहिये।

## अभिवादन

जैसे ही किसी दूसरेके सम्पर्कमें आते हैं, एक दूसरेका न आवश्यक होता है। यहींसे शिष्टाचारका प्रारम्भ वादन दो प्रकारका होता है; छोटा अपनेसे बड़ेको और समान व्यक्ति एक दूसरेको करते हैं। र बड़ेका निर्णय हिंदू-समाजमें सर्वप्रधान त्यागके होता है। समाजका उद्देश्य त्याग होनेसे जो जितना वह उतना महान् है। शुकदेवजीके त्यागके कारण ता व्यासजीने ही उन्हें अभ्युत्थान दिया और प्रणाम त्यागके अनन्तर विद्या, फिर वर्णका विचार होता श्चाका विचार तो अपने ही वर्णमें होता है, यदि र त्यागका तारतम्य न हो।

'जो गुरुजनोंको नित्य प्रणाम करता तथा उ करता है, उसकी आयु, विद्या, यश और बल होती है।'

अपनेसे बड़ेके आनेपर उसे देखते ही खड़े चाहिये और स्वयं आगे बढ़कर उसे प्रणाम करना यदि कोई विशेष स्थिति न हो तो उसके समीप प्रतीक्षा नहीं करनी चाहिये। यह सभी जानते हैं वि शरीरमें एक प्रकारकी विद्युत्शक्ति है। प्रबल विद्युत अपनी ओर आकर्षित करती है। शास्त्र कहते हैं अपनेसे बड़ेके आनेपर प्राण ऊपर उठते हैं। उठकर खड़े हो जानेसे उनमें विकृति नहीं आती। देखते ही अविलम्ब खड़े हो जाना चाहिये।

अभिवादनकी सर्वश्रेष्ठ पद्धति है साष्टाङ्ग प्रणाम बल भूमिपर दोनों हाथ आगे फैलाकर लेट जाना; मस्तक, भ्रूमध्य, नासिका, वक्ष, ऊरु, घुटने, कर पैरोंकी अँगुलियोंका ऊपरी भाग—ये आठ अङ्ग भूि करते हों; इसके अनन्तर दोनों हाथोंसे सम्मान्य चरण-स्पर्श करके घुटनोंके बल बैठकर उसके चरणों भालका स्पर्श कराना और उसके पादाङ्गुष्ठोंका हाथ करके अपने हाथोंको अपने नेत्रोंसे लगा लेना— प्रणामकी पूरी विधि है। घुटनोंके बल बैठकर चरणोंसे स्पर्श कराना इसीका अर्धरूप है। दो जोड़कर मस्तक झुका देना, इस प्रणामका सांकेतिक र बिना दोनों हाथ जोड़े और मस्तक झुकाये प्रणाम न एक हाथसे, हाथकी एक अँगुलीसे, छड़ीसे या टोपीसे प्रणाम भारतीय नहीं हैं। तनिक-सा मस्तक हि [illegible]

उन्हें साष्टाङ्ग प्रणाम करना चाहिये। साष्टाङ्ग प्रणामकी
। हो तो आदरणीय व्यक्तियोंको घुटनोंके बल बैठकर
पादस्पर्श करना ही पर्याप्त है। एक हाथसे झुककर
ना ऐसी विचित्र प्रथा है, जैसे एक भार टाला जा रहा
ने समान लोगोंको तथा जो चरण-स्पर्श करने न
उन्हें दोनों हाथ जोड़कर, अञ्जलिको ठीक मध्य
से लगाकर मस्तक इतना झुकाया जाय कि नासिका
स्थित अञ्जलिका स्पर्श करे—इस प्रकार प्रणाम करना

: अपना शरीर शुद्ध न हो, स्वयं स्नान किये न हों
। करते समय गुरुजनका स्पर्श नहीं करना चाहिये।
णोंके समीप भूमिपर ही मस्तक रख लेना चाहिये।
ते समय, शौचादिके समय, क्षौर कराते समय, दतवन
य, तेल लगा लिया हो और स्नान न किया हो तो
लगानेपर स्नान करना ही चाहिये, यह शास्त्रोंका
। तेल लगानेसे शरीर अपवित्र हो जाता है।) तथा शव
समय प्रणाम नहीं करना चाहिये। स्वयं इन
। हो तो प्रणाम न करे और जिसको प्रणाम करना
न स्थितियोंमें हो, तो भी प्रणाम न करे। श्मशानमें,
में और देव-विग्रहके सम्मुख केवल मानसिक प्रणाम
चाहिये। इन स्थानोंपर शारीरिक प्रणाम करना
नना किया है। इसी प्रकार स्त्रीको किसी भी पर-
रण-स्पर्श कभी नहीं करना चाहिये। पतिके अतिरिक्त
। पुरुषोंको बिना स्पर्श किये ही दूरसे प्रणाम करना

यह सिद्ध हो गया है कि हमारे हाथों तथा पैरोंकी
से निरन्तर एक प्रकारकी विद्युत्किरणें निकलती रहती
मेरिज़्ममें हाथकी किरणोंका उपयोग 'पास' देनेमें
। मस्तकके भालप्रदेश तथा हाथोंकी अँगुलियोंमें
को ग्रहण करनेकी शक्ति है। अपने समान व्यक्तिके
नों हाथ जोड़कर भ्रूमध्य अञ्जलिके अङ्गुष्ठ-भागसे
ो हम परस्पर प्रभाव-विनिमयसे बच जाते हैं।
ावका विनिमय लाभकारी तो होगा नहीं, प्रकृति-
कारोत्पादक हो सकता है। अपनेसे श्रेष्ठके चरणोंपर
ा हाथ रखकर हम उनका प्रभाव ग्रहण करते हैं।
में भी दोनों हथेलियोंको मस्तकपर रखकर या

गुरुजनोंको प्रणाम करते समय अपने गोत्र, पिताका
अपना नाम लिया करते थे—'अमुक ! गोत्रिय अमु
अमुक-नामक मैं प्रणाम करता हूँ।'

**मानितः पूजितो विप्रो दुग्धा गौरिव सीदां**

शास्त्र स्पष्ट ही कहते हैं कि जिसको बहुत अधि
प्रणाम करते हैं, जिसे बहुतोंको आशीर्वाद देना
उसका प्रभाव नष्ट हो जाता है। इसीलिये बहुत-से
एवं साधक चरण-स्पर्श करने नहीं देते। परस्प
करनेके बदले भगवत्स्मरण कर लेते हैं। यहाँतक
ठीक है; किंतु केवल किसीको सम्बोधित कर लेना ह
मान लिया जाय, यह प्रमाद है। इस प्रकारका
शिष्टाचारके अनुकूल नहीं है।

## आशीर्वाद

**प्रत्युद्गमप्रश्रयणाभिवादनं**
**विधीयते साधु मिथः सुमध्य**
**प्राज्ञैः परस्मै पुरुषाय चेतसा**
**गुहाशयायैव न देहमानि**

(श्रीमद्भा० ४। ३

भगवान् शङ्करने श्रीसतीजीको बतलाया—'अ
विनम्रता एवं प्रणाम सज्जनलोग जो परस्पर करते
चित्तमें स्थित ज्ञानस्वरूप परमपुरुषके लिये ही व
शरीर और शरीरमें अभिमान करनेवाले अहङ्कारको नह

इसी आदर्शके कारण हिंदू-समाजमें धन, ऐश्वर्य,
बड़प्पनके कारण नहीं माने गये। अपने वर्णमें स
धनी पुरुष भी एक स्ववर्णके वृद्ध दीन पुरुषको पह
करे, हिंदू-शिष्टाचार यही है। यदि शिष्टाचारके विरुद्ध
कोई अपनेसे बड़ेको प्रणाम न करे तो बड़ेको पह
नहीं करना चाहिये और न बिना प्रणाम किये किसी
आशीर्वाद ही देना चाहिये। जब बड़ा पुरुष छोटेक
करता है या बिना प्रणाम किये आशीर्वाद देता है, त
तेज, आयु, कीर्ति एवं लक्ष्मीका ह्रास होता है। उ
उसे बुरा भी लगे, तो भी उसीके हितके लिये बड़े
नहीं करना चाहिये।

जिसे प्रणाम किया जाता है, उसे समझना चा

द्धिका विचार नहीं करना चाहिये; क्योंकि प्रणाम
शरीरके लिये नहीं ले रहा है। यदि शरीरकी दृष्टिसे
र करता है तो इसका अर्थ है कि प्रणाम उसने अपने
दृष्टिसे स्वीकार किया है। इससे उसके तेज आदिकी
ी है। प्रणाम करनेपर उसे तो मर्यादाके अनुसार
देना ही चाहिये। यह आशीर्वाद वह देहस्थ
की ओरसे देता है। किसीके प्रणाम करनेपर भी
न देना, मौन रहना, संकेतसे स्वीकृति सूचित करना
है।

हाथोंकी अञ्जलि सम्मुख करके आशीर्वाद देना
ष्ट है। दोनों हथेलियोंको प्रणतके मस्तकपर
करके आशीर्वाद देना आशीर्वादका पूर्णरूप है।
से 'आशीर्वचन' का उच्चारण आशीर्वादका संक्षिप्त
समान व्यक्ति परस्पर प्रणामके बदले प्रणाम ही
यदि चरणोंमें प्रणाम करनेवाला व्यक्ति श्रद्धावश
मस्तक रक्खे रहे तो उसे उठनेकी प्रेरणा देना या
ाहिये।

यदि कोई किसी भगवन्नाम-स्मरणसे अभिवादन
तो हमें भी उसी नाम-स्मरणसे उत्तर देना
'जै रामजी' करनेवालेका उत्तर 'जै श्रीकृष्ण' कोई
नहीं है। इसी प्रकार दूसरे सम्प्रदायके लोगोंसे
करते समय प्रणामादिका ऐसा ही रूप होना चाहिये,
क्लेशप्रद तथा चिढ़ानेवाला न हो।

## अङ्कमाल

ीन समयसे स्नेहकी अभिव्यक्तिके लिये परस्पर
देनेकी प्रथा है। गुरुजन प्रणाम करते हुए स्नेह-
यजनोंको और मित्र, सम्बन्धी, सुहृद् एक
अङ्कमाल देते हैं। अङ्कमाल कभी अपरिचितको नहीं
। इसी प्रकार पत्नीके चरणस्पर्श करनेपर भी
सम्मुख उसे आलिङ्गन देना भारतीय शिष्टाचारके
है।

तीय शिष्टाचारमें चुम्बनके लिये कोई स्थान नहीं
कामशास्त्रका ही अङ्ग माना गया है। आजके
शेषज्ञ भी बड़े कठोर शब्दोंमें बच्चोंके चुम्बनका
रते हैं। यह प्रथा बच्चेके स्वास्थ्यके लिये बहुत
है। माता-पिता तथा दूसरे सम्बन्धी- जिनका किसी-

अभिव्यक्तिका उत्कृष्ट बाह्य प्रतीक हिंदू-समाजमें रहा
बच्चोंको चूमनेकी प्रथा जो चल पड़ी है, वह हा
और सड़कोंपर, स्टेशनपर सार्वजनिक स्थानोंमें
सम्मुख, युवा बेटी, बहिन, माता, पत्नी आदिको
भारतीय शिष्टाचारके सर्वथा विपरीत है।

## आसन

अतिथि, सम्मान्य जनके आनेपर उन्हें अ
फिर आसनपर बैठाकर चरण धोनेकी प्रथा थी।
पाद्यका तो लोप हो गया। अब आसन ही बच
किसीसे भी यदि विवशता न हो तो खड़े-खड़े बा
करनी चाहिये। आगत व्यक्तिको पहले बैठाना
जो अपनेसे बड़े हैं, उनके सम्मुख उच्चासनपर न
चाहिये। उनके बराबर भी जहाँतक हो सके,
चाहिये। गुरुजन खड़े हों तो स्वयं बैठे या
शिष्टाचारके विपरीत है।

देवविग्रहके सम्मुख विग्रहसे अधिक ऊँच
किसीको नहीं देना चाहिये। कथा, कीर्तन, पूज
आराध्यके श्रीविग्रहके सम्मुख किसीके आनेपर
एवं आसन देनेकी व्यस्तता प्रकट करना आव
है। वहाँ आनेवाले अपनी श्रेणीके लिये निश्चि
स्वयं स्वीकार कर लें, यही वहाँका शिष्टाचार है
कीर्तनादि स्थानोंमें वक्ताको छोड़कर किसीको दे
सम्मुख तथा गुरुजनोंके सम्मुख 'व्यासासन' से
चाहिये। पैर फैलाकर या उकडूं भी नहीं बैठना

कोई कितना भी गरीब हो, आगतके लिये
उसके बैठनेके लिये कुछ थोड़े तृणोंका अभाव
सकता। आगतको आसन देकर उसके बैठ जाने
चाहिये। जो हमसे छोटे हैं, हमारे लिये उचित
आसन ग्रहण करके उनसे भी बैठनेका अनुरो
गुरुजनोंके सम्मुख तथा सभास्थलोंमें जहाँतक स
स्थिर बैठना चाहिये। बार-बार आसन नहीं
चाहिये।

भोजन, शौच, लघुशंकादि—सबके लिये
प्रकारके आसन निश्चित हैं। इन कार्योंको दूसरे
करना असभ्यता समझी जाती है। इन कार्योंके

के साथ एक आसनपर नहीं बैठना चाहिये। स्त्रियोंको
ं पतिके साथको छोड़कर शेष समयमें किसी भी
सम्मुख पुरुषके समान या ऊँचे आसनपर नहीं बैठना
। एकान्तमें माता, बहिन और कन्याके साथ भी
आसनपर नहीं बैठना चाहिये और एकान्त न हो तो
न्य सदाचार यही है कि पुरुषके सम्मुख स्त्री, चाहे
कोई सम्बन्ध हो, उच्चासन, समानासन तथा एकासन-
ठे।

## वार्तालाप

ष्टाचारका सबसे महत्त्वपूर्ण भाग है बोलना। इससे
योग्यता, स्वभाव, शील—सबका आभास मिल
। मित, मिष्ट और हित—ये तीन वार्तालापके मूल
तत्त्व हैं। किसीके साथ बोलते समय हमें स्वयं ही
ऊते जाना चाहिये। अनाप-शनाप बातको बढ़ाते
जाना चाहिये। जहाँतक सम्भव हो, दूसरेको
अवकाश देना चाहिये और स्वयं सुनना चाहिये।
सर्वथा चुप्पी साधना भी गर्व, उपेक्षाका सूचक है।
ः जितना हो, उतना बोलना ही चाहिये। जो भी
य, उसमें यह ध्यान रखना चाहिये कि वह असत्य
टु न हो, उससे किसीको उद्वेग न हो और किसीका
होता हो।

ः बोला जाय। न तो इतने धीरे कि दूसरोंको सुननेमें
का अनुभव हो और न इतना उच्च स्वरसे कि चिल्लानेका
। भाषा शुद्ध होनी चाहिये। शब्द इस प्रकार बोले
। भावको ठीक-ठीक प्रकट कर सकें। हिंदू-समाजका
म शिष्टाचार यह है कि हम गुरुजनोंके साथ पाण्डित्य-
षाका प्रयोग न करें। पहले विद्वान् स्त्रियाँ और
प्राकृत भाषाका ही प्रयोग करते थे। ऐसी भाषाका
जिसमें पाण्डित्य-प्रदर्शन हो, सामाजिक शिष्टाचारके
है। सभामें, दौत्यकर्ममें या जहाँ विद्वत्ताकी आवश्यकता
ल भाषाका प्रयोग होना चाहिये। परस्पर बातचीतमें
लनेवाला जिस प्रकारकी भाषाका उपयोग कर रहा
सम्भव हो तो उसी या उससे सरल भाषामें हमें
ाहिये। ग्राम्य भाषाका उत्तर शुद्ध भाषामें, हिंदीका
कृत या अंग्रेजीमें—यह तभी क्षम्य होता है, जब हम
ाओंको न जानते हों। इसके विपरीत संस्कृत या

बोलते समय भाषामें व्याकरणके दोषसे भाष
हो जाती है। हिंदीमें सम्बोधनके लिये आप और तु
हैं। अपनेसे बड़ोंको 'आप' और छोटोंको 'तुम' कहा
'तू' किसीको भी कहना उचित नहीं। सम्मान्य
नामोल्लेख 'श्री' तथा 'जी' के साथ ही करना
केवल नामोल्लेख अशिष्टताका द्योतक है। दूसरोंको
करते समय उनके पद, मर्यादा आदिका ध्यान रखन
है। अपनेसे छोटोंको अनेक बार आप कहना उ
व्यंग हो जाता है।

जहाँ कई व्यक्ति हों, वहाँ दो व्यक्तियोंका व
करना या किसी ऐसी भाषाका उपयोग करना, जि
न समझ सकें, असभ्यता है। परस्पर परिहासका ए
है और शिष्ट-परिहास-कुशल व्यक्ति लोगोंका प्रिय
बन जाता है। लेकिन परिहास इस प्रकार करना कि
किसीपर आक्षेप हो, किसीको कष्ट, ग्लानि या संकोच
हो—अशिष्टता है।

भाषा ऐसी होनी चाहिये, जो सरल हो, स्पष्ट
न प्रतीत हो। हम आगतके सम्मुख मौन न बैं
दूसरेकी उपस्थितिमें बातचीत चलाना एक योग्य
साथ ही हमें दूसरोंको अधिक-से-अधिक बोलनेका
देना चाहिये। जहाँ दो व्यक्ति एकान्तमें बातचीत करते
जाना मूर्खता बतलाया गया है। इसी प्रकार दो
परस्पर बातें कर रहे हों तो बीचमें बहुत आवश्यक
न हो तो नहीं बोलना चाहिये। बिना पूछे सम्मा
शिष्टाचारके विपरीत है। किसीसे एक साथ बहुत-से प्र
देना, किसी मार्ग चलतेसे अकारण उसका प
पूछना, आगत व्यक्तिको आसन दिये बिना ही परि
उद्देश्य पूछना शिष्टाचार नहीं है। आगत व्यक्ति ज
स्थितिमें बैठ जाय, जलादि पी चुके, सुस्ता ले, तब प्रश्न
चाहिये।

परिचित व्यक्तियों, घरके उन सदस्यों या सम्बन्धि
जो बाहरसे आये हों, बाहरके समाचार जाननेकी उ
स्वाभाविक है। हिंदूसमाजका शिष्टाचार है कि आगतके लि
उसके बैठने, स्नान, भोजनादिकी व्यवस्था कर देनी च
यदि वह निद्राक्रान्त हो तो भोजनोपरान्त उसे भली प्रकार

व्यक्ति कुछ दिनोंके पश्चात् मिला है, उससे हमारे शिष्टाचारके अनुसार पहले कुशल-प्रश्न किया जाता रेचित अतिथिसे भी कुशल ही पहले पूछी जाती चयके अनन्तर दोनों परस्पर कुशल पूछते हैं। आदेशके अनुसार ब्राह्मणसे 'कुशल' पूछनी चाहिये। 'निरुपद्रवता' अर्थात् सब कार्य शान्तिसे होते हैं, ना चाहिये। वैश्यसे आर्थिक पूर्णताका प्रश्न करना ौर शूद्रसे स्वास्थ्य पूछना चाहिये। कुशल-प्रश्न ानेपर ही प्रयोजनकी चर्चा होनी चाहिये।

## अतिथि-सत्कार

समाज अतिथिप्राण है। हिंदूधर्ममें अतिथिसत्कार नहीं, वह तो मुख्य धर्म है। अतिथि साक्षात् नारायण- प माना जाता है। गृहस्थ-जीवनकी सफलता ही सके द्वारा अतिथिसेवा हो। अतिथिका वर्ण, आश्रम, ोग्यता नहीं देखनी चाहिये। वह तो आराध्य है। द्धसे ही उसकी सेवा होनी चाहिये। जिस गृहसे नेराश लौटता है, उस गृहस्थके समस्त पुण्य वह ले ौर अपने सब पाप वहीं छोड़ जाता है। वे गृह ावास-बिलोंके समान त्याज्य एवं घृणित हैं, जहाँ । स्वागत नहीं होता।

ात अतिथि ( अपरिचित ) हो या अभ्यागत ो ), उसे आसन देकर जलके लिये पूछा जा सकता ठीक है कि इस कपटयुगमें गृहस्थको बहुत सावधान ता है; किंतु किसीको आनेपर नम्रतापूर्वक बैठनेके रोध करना, उसे और कुछ सम्भव न हो तो जल ा, आज भी निर्बाध है। केवल प्रमाद और अहंकार- ातिथिकी उपेक्षा होती है।

ाथिके लिये भी कुछ शिष्टाचार हैं। यदि कोई धार्मिक । हो तो किसीके आतिथ्यका आमन्त्रण अस्वीकार शेष्टता है। जिसके यहाँ अतिथिको ठहरना है, उसके उसकी सुविधा, उसकी मर्यादाका उसे ध्यान रखना ऐसा व्यवहार नहीं करना चाहिये, जिससे उसे या उसके ो कष्ट हो। हम जिसके यहाँ ठहरे हैं, उसे हमारी कम-से- ता करनी पड़े, हमारे लिये कम-से-कम व्यय एवं ना पड़े—इसका सावधानीसे ध्यान रखना चाहिये। ा उसके परिजनोंको जहाँतक सम्भव हो, हमारे द्वारा

## नित्यकर्म

हिंदूसमाजमें जीवनका प्रत्येक भाग शास्त्रीय संयुक्त है। कहीं भी उच्छृङ्खलताके लिये अवकाश अतएव जीवनके प्रत्येक कार्यमें शिष्टाचारका ध्या पड़ता है। प्रातः ब्राह्ममुहूर्तमें ही शय्या त्याग देनी सूर्योदयके पश्चात् भी सोये रहना निन्दनीय माना शय्याके वस्त्रादि उठते ही व्यवस्थित कर देने चाहिये पश्चात् भी देरतक बिस्तर ज्यों-के-त्यों पड़े रहें, यह के लक्षण हैं।

शौच, स्नान, सन्ध्या, भोजनादिके सम्बन्धमें 'हि की दिनचर्या' का पूरा आह्निक कृत्य शास्त्रोंमें सुनिश्चित है क्रियामें शिष्टाचारका यह ध्यान रखना चाहिये कि कोई न बनाया जाय। साथ ही दूसरे परिहास करेंगे, यह भी कर्मोंका त्याग न किया जाय। आजके समाजमें जो एवं उच्छृङ्खलता बढ़ती जा रही है, उसे दूसरों करनेके लिये अपनाना हानिकर है और हिं मान्यताओंके प्रतिकूल है।

## वस्त्र

समाजमें बातचीतके पश्चात् वस्त्रका बड़ा म व्यक्तिका प्रभाव दूसरोंपर शरीरकी आकृतिसे, अनुगामियों या साथियोंसे, वाणीसे और गुणसे पड़ता स्वच्छ होने चाहिये और सादे। तड़क-भड़क तथा ठाट-ब स्थान एवं अवसरपर चाहे आवश्यक हो सकता साधारणतया तो वह गर्व एवं विलासिताका ही सू हिंदूसमाज नग्नताका समर्थक नहीं है, पर गर्मियोंमें पतलून या कुर्तेपर चद्दर डालनेका समर्थन भी नहीं हिंदू-संस्कृति त्यागकी पोषिका है। अतएव हमारे शि त्याग महत्त्वपूर्ण माना जाता है और विलासिता नि

पुरुषके लिये अधोवस्त्र धारण कर लेना पर्याप्त म है। गृहस्थ भी लँगोट लगा लेनेपर भारतीय समाजमें माना जाता। अवश्य ही स्त्रियोंको पर्याप्त वस्त्र पहनने भारतीय नारीका वस्त्र साड़ी ही उपयुक्त है। पाश्चा में पुरुष वस्त्रोंसे अपनेको ढके रहता है और नारी प्राय रहती है। भारतमें नारीका सर्वाङ्ग आच्छादि शिष्टता है और पुरुषका प्राचीन राजसभाका वस्त्र

कोमल शरीरका विकास खुली वायु, धूप एवं मिट्टी
भली प्रकार होता है। उन्हें अनावश्यक वस्त्रोंमें लपेटे
उनके स्वास्थ्यके लिये हानिकर है। बालकोंको दो-तीन
केवल शीत-रक्षाके लिये ही, शीतकालमें ही वस्त्र
क होते हैं। पाश्चात्त्य देशोंकी भाँति शिशुओंको सिरसे
वस्त्राच्छादित रखना और उनमें भी नग्नताका विचार
ारतीय परम्पराके अनुकूल नहीं है।

ोंके तथा पुरुषोंके वस्त्र तड़क-भड़कके नहीं होने
। वस्त्र फटे हों तो कोई हानि नहीं, पर उन्हें स्वच्छ
होना चाहिये। अपनी योग्यता तथा आर्थिक स्थितिसे
ातिके सूचक वस्त्र उपहास एवं अपमानके कारण हो
।

जनोंकी अनुपस्थितिमें भी उनके वस्त्र, आसन, शय्या-
ंतक हो, उपयोग नहीं करना चाहिये। दूसरेके धारण
त्र तथा अपने एक बार पहने अधोवस्त्र बिना धोये
ं पहनने चाहिये। स्त्रियोंके वस्त्रोंका पुरुषको स्पर्श
ना चाहिये। सूखते वस्त्रोंकी छाया अपनेपर नहीं
ा चाहिये और न दूसरेके धोये जाते वस्त्रोंके छींटे ही।
 ही वस्त्रके पहननेकी भिन्न-भिन्न परिपाटियाँ होती
नी जाति एवं समाजके अनुरूप ही वस्त्र धारण करना
है। इसी प्रकार विभिन्न अवसरोंपर वस्त्र-धारणकी
जो मान्यताएँ हैं, उनका भी आदर करना ही चाहिये।
ति, दूसरे उद्योग तथा दूसरे धर्मके लोगोंका अनुकरण
म्बन्धमें उचित नहीं है।

## सत्य और शुद्ध व्यवहार

ृ-शिष्टाचारका एक प्रधान और अन्यतम अङ्ग है—
ौर शुद्ध व्यवहार।' किसी भी क्षेत्रमें किसी भी हेतुसे
ी साथ छल-कपटका बर्ताव न करना, किसीको धोखा
और विश्वासघात न करना। मान-सम्मान, पद-
और धन-सम्पत्ति अथवा अन्य किसी भी स्वार्थके
र कभी असत्य और अशुद्ध आचरण न करके सदा
थ तन-मन-वचनसे सत्य और शुद्ध व्यवहार करना।
न, परस्त्री और परनिन्दाको सांघातिक विषके समान
एवं इनके प्रति मनमें तनिक-सा भी आकर्षण हो तो
पतन और पाप मानना एवं सावधानीके साथ इनसे
रहना। सबको सुख पहुँचे, सबका हित—हो ऐसा

जहाँ ये बातें सहज स्वभावरूप थीं, वहाँ आज इनक
अभाव हो चला है और छल-कपट, धोखा-विश्वास
चोरी-ठगीको जीवनका साधन मानकर भारतीय जन
साथ असत्य और अशुद्ध आचरण कर रहे हैं!

## सामान्य शिष्टाचार

सबके सामने अकारण बार-बार हँसना, ऐसी
करना जो घृणासूचक हो या अश्लीलताकी द्योतक हो,
थूकना, कूड़ेको इधर-उधर बिखेरना, कागजके टु
आदि कूड़ेके स्थानको छोड़कर चाहे जहाँ बिखेर देन
वस्त्र तथा गृहको ठीक प्रकारसे सजाकर न रखना—ये
शिष्टाचारके विपरीत बातें हैं। खाँसी, छींक तथा जम्हा
मुखको वस्त्रसे आच्छादित कर लेना चाहिये। दूसरों
समीप मुख ले जाकर बातें करना भी असभ्यताका परिच

चलते समय मार्गमें पड़े ठोकर लगने योग्य कंक
या ऐसा कोई पदार्थ हो, जिससे दूसरेको कष्ट हो स
हटा देना चाहिये। रोगी, भार लिये हुए, स्त्री, छोटे
वृद्ध, किसी सवारीपर बैठे व्यक्ति तथा अपनेसे श्रेष्ठ
लिये मार्ग छोड़ देना चाहिये। गुरुजनोंके आगे नहीं
चाहिये। मार्गमें अनावश्यक दौड़ना नहीं चाहिये
इस प्रकार साथियोंके साथ चलना चाहिये, जिससे दूसरे
को बाधा पड़े।

देव-विग्रह, गौ या पूज्य पुरुषको सदा अपने
रखकर चलना चाहिये। मार्गमें मन्दिर या मूर्ति
उसे मस्तक झुकाकर ही आगे बढ़ना चाहिये। इ
शास्त्रोंने यात्रामें जिन स्थानोंमें जिस समय जाना म
है, उस समय वहाँ न जाना चाहिये। दो गधोंके
होकर नहीं निकलना चाहिये।

सन्ध्याके समय शयन-भोजनादि शास्त्रवर्जित हैं।
वर्ण एवं आश्रमके लिये जो निश्चित आचार हैं,
पालन शिष्टाचार है। इसी प्रकार पिता-पुत्र, भाई-बहि
सम्बन्धियोंके लिये शास्त्रमें जो आचार है, उसीका अ
शिष्टाचार है।

## स्त्रियोंके लिये शिष्टाचार

नारीको सर्वदा अपने पूरे शरीरको ढके रहना च
लज्जा ही नारीका भूषण है। स्नान, नित्यकर्म, भोजन

ल्ये घरसे बाहर नहीं निकलना चाहिये ।
ोको पुरुषोंके सामने हँसना या आलस्यका भाव
रना सर्वथा अनुचित है । पर-पुरुषके साथ हास-
नहीं करना चाहिये । सार्वजनिक स्थानोंपर छोटे
रोने या उछलकूद करनेसे संयत रखना चाहिये ।
शौचादि सदा लोगोंकी दृष्टि बचाकर कराना चाहिये
नको स्वच्छ कर देना चाहिये ।

। स्वयं अपनेको अस्तव्यस्त न रक्खे और गृहको सजाये
उसे पति तथा पतिके सम्बन्धियोंको अपनी सेवा, शील,
ारसे सन्तुष्ट रखना चाहिये । उच्च स्वरसे बोलना,
जोरसे हँसना और दौड़ना—ये सब कार्य नारीके लिये
के द्योतक हैं । उसे इनसे सर्वदा बचना चाहिये ।
ामयी, सेवापरायण, परिश्रमशील, बुद्धिमती, सुशील
ो स्वर्ग बना देती है और ईर्ष्यालु, द्वेषिनी, आलसी,
सहनशील नारी उसी गृहको कष्ट एवं कलहसे पूर्ण
डालती है । घरकी शान्ति नारीपर ही निर्भर है ।
सदा संयम एवं सावधानीसे काम लेना चाहिये ।

## आचारके अपवाद

धर्ममें अपवाद होते हैं, वैसे ही शिष्टाचारमें भी
होते हैं । बच्चे, वृद्ध, गर्भिणी स्त्रियाँ, प्रसूता स्त्रियाँ,
क्त तो अपवाद होते ही हैं । इसके अतिरिक्त कष्ट-
नयातुर, किसी कारण शीघ्रतामें पड़े व्यक्ति, उद्विग्न-
ा भी अपवाद होते हैं । ऐसे व्यक्तियोंसे शिष्टाचारके
ाका उल्लङ्घन अशिष्टता नहीं माना जाता ।

त्ति-कालमें, यात्रामें, विदेशमें, किसी पर्वपर शिष्टा-
यमोंमें बहुत कुछ फेरफार होता है । जैसे रेलके डिब्बे-
छूट रही हो तो किसीको साष्टाङ्ग प्रणाम नहीं भी
सकता है । ऐसे समय अपवादके होते हैं । अपवाद-
जो त्रुटि होती है, वह सदा क्षम्य होती है । वैसे जो
अवसरोंपर भी त्रुटि नहीं करते, वे प्रशंसाके पात्र हैं ।

## हिंदू-शिष्टाचारकी विशेषता

में सामान्यतः शिष्टाचारकी दो धारणाएँ नहीं हैं;
सम्पत्ति एवं त्यागका प्रश्न आता है, वहीं हिंदू-
दूसरे देशों एवं जातियोंकी धारणासे पृथक् हो जाता
े वस्त्र, अच्छा भवन, बोलने, चलने, मिलनेकी
नयमबद्ध परिपाटीका ज्ञान, तड़क-भड़कका जीवन—
यह पाश्चात्त्य सभ्यता है । व्यक्ति चाहे चोरी करे
मार्केटसे पैसे एकत्र करे, वहाँ शिष्टता ( सभ्यत
सम्बन्धित नहीं है । वह तो ऐश्वर्यपर अवलम्बित है
के साथ समाजके खाने, पीने, रहने, मिलने, बोलने
नियमोंका ज्ञान एवं व्यवहार बहुत आवश्यक नहीं
बड़े धनियोंके वेश, मिलने-जुलनेके नियम ही सभ्यत
बना करते हैं ।

भारतीय सभ्यता—शिष्टाचार इससे सर्वथा भिन्न
व्यवस्थित है । यहाँकी सभ्यता धनकुबेरोंसे न तो प्रभा
और न वे शिष्टाचारके आदर्श माने जाते हैं । यहाँके
के आदर्श तो अरण्यवासी ऋषि हैं । यहाँ एक
या अरबपति असभ्य हो जायगा, यदि उसने शास्त्रीय
का त्याग किया और एक लँगोटीधारी दरिद्र
जायगा, यदि वह धार्मिक मर्यादाओंका पालन करता है
सभ्यता—शिष्टाचार धनियोंका है । दरिद्र वहाँ जेन्टि
हो सकता । भारतीय सभ्यता मनुष्यमात्रकी है । यह
धारी अकिंचन सर्वश्रेष्ठ सभ्य हो जाता है । यहाँके
नियम परिवर्तित नहीं हुआ करते । वे सुनिश्चित हैं,
पूर्वक स्थिर किये हुए हैं ।

सभ्यताका अर्थ है शिष्टाचार और भारत शि
मूल सद्गुण एवं सदाचारको मानता है । सद्गुण,
स्वच्छता, संयम—ये मनुष्यमात्रको अभीष्ट हैं । संस्
सर्वथा भिन्न तत्त्व है । मानवसभ्यता—मानवशिष्टाचा
किया जा सकता है और उसे एक होना ही चा
संस्कृति आन्तर एवं बाह्य संस्कारोंकी परम्परा है
जाति अपनी एक परम्परा रखती है । इन परम
उच्छेद किये बिना उनकी एकताका केवल एक मा
सबको उनके मूलकी ओर उन्मुख किया जाय । जि
संस्कृतिसे सब अपनी विकृतियोंके कारण पृथक् हुई है
पुनः एकत्व प्राप्त करें । ऐसी दशामें सबको किस संस्कृ
होना होगा, यह उत्तर बहुत स्पष्ट है; पर विश्व
संस्कृति अपनेको अपने उद्गममें विसर्जित करने
नहीं है । आज तो मानवसभ्यता सदाचारके आधारपर
यही पर्याप्त है । भारतको, हिंदूजातिको अपने शि
आदर्श विश्वको भेंट करना है । हमें इसके लिये पहल
को शिष्ट बनाना होगा ।

# आर्य-संस्कृतिकी श्रेष्ठता

( लेखक—पण्डित श्रीमदनमोहनजी विद्यासागर )

नीति-वाक्योंको लेकर कुछ विद्वान् सब धर्मोंकी समर्थन प्रारम्भ कर देते हैं। पर जैसे इन्द्रियोंके ा होनेसे सब मनुष्य बराबर नहीं होते, वैसे बात है। महात्मा गांधी, स्वामी विवेकानन्द, यानन्द, महात्मा बुद्ध आदि पुरुषोंके भी पञ्च और पञ्च ज्ञानेन्द्रियाँ थीं। इनकी देह भी पाञ्च- ो। साधारण चोर उचक्केके पास भी ये ही दस इन्द्रियाँ ी देह भी पाञ्चभौतिक है। इतना ही क्यों, 'पशु' य दर्शन करनेसे ये बातें उसमें भी मिलेंगी। क्या ह परिणाम निकाल लें कि ये सब बराबर हैं?

ारनिद्राभयमैथुनं च
सामान्यमेतत् पशुभिर्नराणाम्।

यह प्रसिद्ध लोकोक्ति है। इनकी समानतासे क्या पशु य सर्वथा समान हैं? तो आगे 'धर्म या विवेक' ठकर भेद क्यों कर दिया? आश्चर्य यह है कि ा दावा लेकर चार पदार्थ आगे बढ़े और भेदका र एक। इस एक (विवेक) का इतना प्रभाव है को पशु कहनेमें वह गाली समझकर अपमानित है।

ः यही नियम सभ्यताओंको तुलनात्मक दृष्टिसे करनेवालोंको समझ लेनी चाहिये। सभ्यताओंमें ः ऐसा तत्त्व है, जो आर्य-संस्कृतिको अन्य संस्कृतियों- एवं श्रेष्ठ सिद्ध करता है। जहाँपर अन्य धर्म, मत- सम्प्रदाय-संस्कृतियाँ किसी एक मनुष्यसे सम्बद्ध हैं, री आर्य-संस्कृति 'विवेक' से सम्बन्ध रखती है। संस्कृतिमें तर्क ऋषि है; अन्योंमें तो 'बाबावाक्यं ात्' ही है। यह भेद है, जिसे हमें सदा सामने रखना

े, जो नीतिवाक्य हैं, उनको जीवनमें लागू करनेका ी देखना चाहिये। उससे हम यह समझ सकेंगे ाब्दका क्या अर्थ उन लोगोंने समझा है।

ः ) 'सर्वे भवन्तु सुखिनः' के अर्थवाले वाक्य में मिलेंगे। पर आर्य इस 'सर्व' शब्दके अर्थमें णेमात्र' को आश्रय देता है, जब कि पश्चिमीय उच्चाति- लिये अन्य प्राणियोंका विनाश करनेमें जरा भी नहीं हि और एक मुसलमान तो 'सर्व' का अर्थ 'सब मुसलमान' ही है। क्योंकि अन्य सब तो काफिर हैं, जिनपर कुफ्र किसी-किसीने तो काफिर ही नहीं, अन्यधर्मावलम्बियों तक बताया है!

( २ ) 'ब्रह्मचर्य'। स्त्री-पुरुष ब्रह्मचर्य-व्रत विवाह करें। इस विवाह-विधिका विधान सर्वत्र है। विवाहके बाद भी 'ब्रह्मचर्य' से रहो तथा पच्चा पश्चात् वानप्रस्थमें जाकर पुनः तपःस्वाध्यायद्वारा ब्र पालन करो, ऐसा अर्थ है। पर अन्योंमें कहींपर भी ब्र ऐसा व्यापक एवं उदात्त अर्थ नहीं। चार स्त्रियाँ लेनेका विधान देनेपर उनकी गति ब्रह्मचर्यकी ओर सकती है। दूसरे, वानप्रस्थ तो कहीं है ही नहीं। वि ब्रह्मचर्य-पालनका ही एक अङ्ग है, साधन है, पवित्र अर्थ और कहाँ है?

एक और बड़ी विचित्र बात है। आर्यधर्ममें रिश्ता' बहुत दूरतक माना गया है। यहाँतक कि ए होना 'बहिन' बना देनेके लिये पर्याप्त है। आजसे वर्ष पहले यदि एक व्यक्ति ऐसे ग्राममें पहुँच जहाँ कि उसकी कोई ग्रामवासिनी कन्या वधू बनक हो, तो वह उसके घर जाकर उसके लिये कुछ-न-कु अवश्य दे आता था। इसका परिणाम यह होता व्यभिचारकी मात्रा हिंदुओंमें बहुत ही कम थी। प कई धर्मोंमें बहिनका रिश्ता बहुत ही संकुचित है। बहिनके अतिरिक्त अन्य किसीसे भी विवाह हो सक इसीसे वहाँ व्यभिचार अधिक है, स्त्रियोंकी अत्यधिक पर स्त्रियोंकी लूट और उन्हें बेचना—ये बातें हिं अत्यन्त गर्हित मानी जाती हैं।

ये दो उदाहरण मैंने इसलिये दिये कि हम सकें कि किसी 'नीतिवाक्य' का वास्तविक अर्थ क करता है—यह उसको जीवनमें लागू करते समय प है। वहींपर भेदकी दीवार खड़ी होती है। जब उसे मिटा नहीं देते, तबतक एकता असम्भव है। हमारे प्राचीन ऋषियोंने 'समानं नो मनः', 'सह चि

'स्लोगन्स' ( नारों ) की समतासे ही उद्देश्यकी
हीं हो जाती। क्योंकि 'एक-जैसे नारे' में भी सबने
नने अर्थ डाल रक्खे हैं। नारा एक है, अभिप्राय
परिणामतः चालमें ( संस्कृतिमें ) भेद । जबतक
कता नहीं आ जाती, संस्कृतिमें एकता नहीं। और
कृतिमें भेद है, तब फिर साम्प्रदायिक एकता
? संस्कृतिभेदसे ही विभिन्न सम्प्रदाय बनते
विभिन्न सम्प्रदाय प्रत्यक्ष हैं; परिणामतः
में भेद अवश्य होना चाहिये । इसलिये एकता-
निवेदन है कि 'सांस्कृतिक भेदों'को दूर करें।
ी' को राष्ट्रभाषा बनानेवाले आर्य-संस्कृतिके
को यह बात अधिक गम्भीरतासे सोचनी चाहिये।

प्रायः महाजनोंसे, विद्वानोंसे यह प्रश्न किया
कि 'जब सब-के-सब धर्म एकता, स्नेह,
ा उपदेश करते हैं—आपकी दृष्टिमें विश्वकी सब
में कोई भेद नहीं, तब फिर भिन्न-भिन्न भाव, भिन्न-भिन्न
भिन्न-भिन्न आचार-विचार, भिन्न-भिन्न दृष्टिकोण कैसे
सचमुच वेद, गीता, कुरान, बाइबिल और पुराणादिकी
ं भेद नहीं तो ईसा और मुहम्मदने नये पन्थ क्यों
न चलाते तो क्या था ? इतने झगड़े तो न होते।'
कतावादी इस प्रश्नको सुनते ही 'तुम सम्प्रदायी' हो
देने लग जाते हैं। सत्य तो यह है कि संस्कृतियोंमें
हन-सहन, वेश-भूषामें भेद है । कोई भी इनको
हीं चाहता। इनके एकताके प्रयत्न समीप लानेके स्थान-
जानेवाले तथा सत्यका विनाश करनेवाले सिद्ध हुए हैं।
ादीने कहा 'दो और दो—चार।' दूसरेने कहा 'दो
' इन बुद्धिमानोंने कहा, 'चलो, जाने दो; दो और दो
।' मूर्खके लिये तो कुछ घाटा ही नहीं, क्योंकि
से ही रहा। पर प्रेमका अन्धा प्रचारक भी मूर्ख
। ये सब कम्प्रोमाइजके प्रयत्न ऐसे ही हैं । सत्यमें
।' का अभिप्राय ही क्या है ?

ब एकताके प्रयत्न ऊपरी हैं। दो झगड़तोंपर यदि
दें तो पर्देकी एकता उन्हें मिला नहीं देती। एक
कैदी एक नहीं हुआ करते । होटलकी मेजपर
व्यक्ति एक ( united ) नहीं । कराची या
कानफरेन्स करनेवाले भारत और पाकिस्तानके

इस एकताके पागलपनमें हिंदूधर्मशास्त्रोंके स्थानपर कु
ली थी और निस्सन्तान होनेपर दो मुस्लिम बालिका
थीं, कहा—"देखो भाई ! एक व्यक्तिके सिरपर रूमी
देते हैं, गलेमें क्रॉस लगा देते हैं, हाथमें गीता पकड़ा दे
बाजारमें जाता है, वहाँ एक अबला पड़ी है। यह एकता
प्रचारक मानवमात्रका हितेच्छु आकर कहता है 'बहि
क्या कष्ट है ?' समझिये कि वह बहिन हिंदू है। सि
देखते ही उसके सामने वह दृश्य आ जाता है जिसमें ''
समझिये कि वह मुसल्मान बहिन है। हाथमें गीता, ग
देख वह भी सन्देह करती है। यदि वह बहिन ईसाई
भी यही हाल होता है। परिणामतः उस एकताप्रचार
विश्वास नहीं करता। वह किसीको भी एक न कर
क्योंकि उसके प्रयत्नमें बाह्यरूपकी प्रधानता थी । स
एकताका तो उसमें लेश भी नहीं है।'' मेरी इस
समझकर भी वह अपने दुराग्रहसे हटा नहीं।

× × ×

अब पाठक प्रश्न करेंगे कि यदि सचमुच ही भे
उनको समझाइये।

यद्यपि आजकल विवेकबुद्धिसे अच्छे-बुरेमें,
अपकारीमें भेद बतानेवाला साम्प्रदायिक कहा जाक
किया जाता है, तथापि—

**यस्तर्केणानुसंधत्ते स धर्मं वेद नेतरः**

—के अनुसार धर्मजिज्ञासु बनकर मैं य
दिग्दर्शन कराता हूँ । पाठक मुझे भूलसे भी
न समझें । यह भेद बताकर मैं पाठकको सत्य
ले जाना चाहता हूँ। क्योंकि सत्यके समीप आये बिन
'सर्वभूतदया' या 'आत्मौपम्य'का अधिकारी बन
सकता।

× × ×

भेदको समझनेके लिये हम सोदाहरण चल
( १ ) पाश्चात्त्य सभ्यता विनाशात्मक है।

एक पेन्सिल है । उसमें चारों ओर लकड़ी
सीसा है । आप उसको तभी काममें ला सकते हैं,
सारी लकड़ीको चाकूसे कतरकर फेंक दें । चा
कटनेका डर। लकड़ीपर दो पैसे व्यर्थ खर्च। पेन्सि

ा पड़ेगा । आँखोंसे परिश्रम अधिक, परिणामतः
शक्ति कम।

के विरोधमें भारतीय सभ्यता पत्थरकी पट्टी ( स्लेट )।
स्लेटी। लिखो, स्मरण कर लो। मस्तिष्ककी उचित
आँखोंका अनुचित परिश्रमसे बचाव।

इयाँ देखिये। चार आनेकी दवा। बाजारमें कीमत
या। एक रुपया व्यर्थका भार। दूसरे प्रकृतिका
ह है कि जो मनुष्य जहाँ रहता है, उसके स्वास्थ्यकी
मग्री वहीं एकत्रित होती है। विलायती दवाइयोंका
र कैसे हो।

: ) अब जरा वेश-भूषाको लीजिये। पाश्चात्त्य वेश-
ट, पैंट, टोप प्रधान हैं। भारतवर्षमें धोती, उत्तरीय—
ोपी या पगड़ी। वास्तवमें तो सिर नंगा।

आदमी बाजारमें लहू-लुहान पड़ा है। पाश्चात्त्य-
सज्जित व्यक्ति पाससे गुजरता है। उसका हृदय
है। पर बीमारके सिरपर पट्टी कैसे बाँधे? क्या चीज
ूसरी तरफ एक भारतीय आता है। चार-पाँच गजकी
। चार इञ्च पट्टी फाड़ दे या आधा गज कपड़ा फाड़
का नुकसान नहीं होता। उसको भार नहीं मालूम
एक स्थानपर पोशाकने सेवा करनेमें बाधा डाली
रे स्थानपर वही सहायक बन गयी।

रे, इस पोशाकने गरीब-अमीर, छोटे-बड़ेके भेदको
दिया है! साधारण मनुष्य 'बाबू' के पास जानेमें ही
है। तीसरे, इस पोशाकमें मनुष्य सर्वत्र स्वतन्त्रतासे जा
ता। उसके उठने-बैठनेके लिये विशेष प्रकारके स्थान,
एवं परिस्थितिकी जरूरत है। दूसरी ओर ऐसी बात
चौथे, इस पोशाकमें अतिथि बनकर जाइये तो गृहस्थके
ार पड़ता है। सोना हो तो पोशाक दूसरी चाहिये।
ोट-पैंटमें बल पड़ जानेका डर है।

प्रकार यह स्पष्ट है कि यह सभ्यता मनुष्यको मनुष्य-
करती है, जब कि पूर्वीय सभ्यता मानवको मानवका
बनाती है।

३ ) सजावट—पाश्चात्त्य सभ्यतामें बाहरी तड़क-
स्थान ज्यादा है। फर्नीचर न हो तो मनुष्य
समझा जाता है। पाश्चात्त्य भावनाओंने इतना प्रभाव
कि 'सभ्य' कहानेके लिये इन व्यर्थकी वस्तुओंका होना
-सा हो गया है।

कमरा ऐसा सजाया जाता है कि साधारण आद
आनेसे ही घबराते हैं—शायद कालीन खराब हो
फर्नीचर मैला हो जाय। मनुष्य मनुष्यके पास बैठनेसे
है। पर अमरजीवी बाबूकी चटाई किसीको अपने पा
से नहीं रोकती।

( ४ ) पाश्चात्त्य सभ्यतामें सौन्दर्यके लिये स्नो
पाउडर, लिपस्टिक आदि हैं। भाँति-भाँतिके, बालोंक
करनेवाले तैलादि हैं। ये सब ऊपरी टीम-टामके
हैं जो कि चमड़ेको खराब करते हैं, खुरदरा करते हैं
ओर भारतीय गृहिणी उबटन, शुद्ध तैल, घृत मर्दन व
जो रोमकूपोंके द्वारा शरीरके अंदर जाकर शरीरकी
स्निग्ध, तेजस्वी, लचकीली बनाते हैं। कम खर्चमें
आरोग्य।

इससे एक इस रहस्यका भी पता चलता है कि
सभ्यता अन्तर्दृष्टि रखती है, अंदरसे अधिक सा
चाहती है। इसके सर्वथा विपरीत पाश्चात्त्य सभ्यता बाह
श्रृङ्गार और बनावटको पसंद करती है। शायद यही ए
है कि पाश्चात्त्य राजनीतिकी टोकरी खोलें तो उसके
षड्यन्त्र और काले कारनामे ही दिखायी पड़ते हैं।

यही बात अन्य प्रकारके श्रृङ्गारोंकी है। पुष्पों
भारतीय सभ्यताका एक विशेष भाग है।

( ५ ) खान-पानके तरीकेको देखिये। भारतीय
में मद्य-मांसका सर्वथा निषेध है; क्योंकि प्राणिमा
इसका मूलमन्त्र है।

**शं द्विपदे, शं चतुष्पदे । शं नो ग्रावाण**

इसके विपरीत हिंसक वृत्तिवाले ये लोग मद्य-म
भरपूर प्रयोग करते हैं।

एक और मजेकी बात है। चार मित्र बैठे ए
हैं। गिलासमें चाय लेकर एक दूसरेकी स्वास
करते हुए स्वयं पीते हैं। स्वास्थ्य दूसरेका बढ़ा
स्वयं पान करनेसे कैसे बढ़ेगा? दूसरी ओर भारतीय
आत्मसन्तोषके लिये 'अतिथि' को खिलाती है।

( ६ ) प्रकृतिद्रोह पाश्चात्त्य-सभ्यताका विशेष
प्रकृतिने हमको नाना प्रकारके अन्न-वनस्पति, दुग
दिये हैं। उनका वैसा ही प्रयोग सर्वोत्तम है। पानी
के रूपमें पीना सर्वोत्तम; पर ये लोग पानीकी बर
बनाकर पुनः इससे पानीको ठण्डा करवाकर प्रयो
सिखाते हैं। परिणामतः अपव्यय और मन्दाग्नि।

के विपरीत भारतीय सभ्यता वास्तवमें शाक-मूलाहारकी है । प्रकृतिने जैसा दिया है, उसमें कम-से-कम करके उपयोग करनेको कहती है ।

) चिकित्साशास्त्रके दृष्टि-कोणमें भी स्पष्ट भेद है । द्देश्य सेवा नहीं, रुपया कमाना है । बीमारको दवा हीं दी जाती कि उसे देना कर्तव्य है; पर इसलिये फीस दी है ।

तीय सभ्यता क्योंकि त्यागवादकी पोषक है, इस-का मूलमन्त्र चिकित्सामें 'उपवास' है । क्योंकि सभ्यता भोगवादी है, इससे उसमें उपवास नहीं ।

तीय सभ्यतामें 'शौच'—शुद्धि जीवनकी उन्नतिका अङ्ग है; परिणामतः सर्वप्रथम ही शुद्धीकरण, विरेचन त्य चिकित्सा-प्रणाली बीमारीको दबाती है, निकालती

) शिक्षणमें सदाचार, व्यायाम, खेल-कूदको इतना । कल्चर, सैक्रिफाइस, सर्विसका कोई स्थान नहीं । उद्देश्य रुपया कमाना है, उपाधि प्राप्त करना है; ारतीय सभ्यताका मूलमन्त्र है—

**ा ददाति विनयं विनयाद्याति पात्रताम् ।**
**त्वाद्धनमाप्नोति धनाद्धर्मं ततः सुखम् ॥***

ात्त्य विद्याविधान बहुत खर्चीला है । यह सिस्टम ियल भावनाओंसे भरा पड़ा है; जब कि भारतीय —पेड़ोंके नीचे श्रेणियाँ, जंगलोंमें झोपड़ियोंमें निवास। भ्यतामें स्टडी, राइटिङ्ग, रीडिङ्गका स्थान ज्यादा का कम । वे यह कहते हैं—एक झूठा भी यदि सत्य दस लाभ बताता है और सच्चा यदि दो तो इन झूठा 'बेस्ट स्टूडेण्ट' है । विद्याका जीवनके साथ जोड़कर वे दिमागसे जोड़ते हैं ।

) 'स्वावलम्बन' का शब्द दोनों प्रयोग करते हैं । अभिप्रायमें दोनोंका महान् भेद है ।

तीय सभ्यता शरीर और मनसे परिश्रम करके यथा-ब आवश्यक जीवनोपयोगी वस्तुओंका उत्पादन ना सिखाती है । इसके विपरीत पाश्चात्त्य सभ्यता इस भी व्यापार-बुद्धि लाकर यन्त्रवादका प्रचार करती है।

जबतक दुनियामें यन्त्रवाद है, तभीतक पूँजी पूँजीवादके कारण ही यह सब अशान्ति है । यन्त्रवाद प्रकृतिकी उपज है, जो कि पाश्चात्त्य सभ्यताके हर ए में छिपी है ।

( १० ) पाश्चात्त्य जीवनका उद्देश्य क्या है, नहीं । शायद 'खा, पी और मौज कर' हो । भारत सोद्देश्य है ।

'मनुर्भव' ( ऋग्वेद )—तू सच्चा मनुष्य बन लिये यम-नियमादिका पालन, पञ्चमहायज्ञोंका विधान व्यवस्था आदिका विधान है । परंतु ऐसा कोई पाश्चात्त्य सभ्यतामें नहीं ।

( ११ ) हर बातमें प्रोफेशनलिज्म या कमर्शि रंग है; जब कि इधर सेवा, त्याग, विद्याका ख्याल

( १२ ) 'मनुष्य'को जीवनमें क्या चाहिये ? 'अ निवास, विद्या ।' फिर जिस सङ्घमें वह रहता है, उस नाम । 'अन्न-वस्त्र-विद्या-निवास' पर दोनोंके दृ भेद है, ऊपर निदर्शन किया जा चुका है । इसमें दृष्टि व्यापारिक नहीं है, वह व्यावहारिक है—अर्थात् के पूर्ण विकासके लिये आवश्यक हैं । इसमें व्यापा अत्यन्त नीच भावना है । क्योंकि मेरा शिशु मेरे दू जीवित नहीं रह सकता, इसलिये मैं उससे कुछ रिटर्न क्या कोई जननी ऐसा सोचती है ? वह समझती है जरूरी है, इसमें व्यापार-बुद्धि अमानवीय है ।

परंतु पाश्चात्त्य सभ्यता व्यापारिक है । परिणामत निर्माण'से उसका ध्यान हटकर 'समाजनिर्माण' प है । उसका ध्यान मनुष्यका 'मानसिक, शारीरिक' कैसे हो—इसपर इतना नहीं, जितना कि साङ्घिक— समिति-सम्बन्धी कार्यवाहियोंपर है। इसलिये उसकी च ऐसी चीज नहीं, जो मनुष्यकी आवश्यकता पूर्ण कर पूर्ण विकास करा सके । परिणामतः मनुष्य कमजोर र

भारतीय सभ्यतामें 'उत्तम मनुष्य' बनान कर्तव्य है । जब मनुष्य उत्तम बनता है, तब स्वभ उत्तम समाज बन जाता है; क्योंकि मनुष्योंके र नाम ही तो समाज है । इस सूक्ष्म भेदको भी समझना

---

*द्या विनय सिखलाती है, विनयसे पात्रता (योग्यता)

ान बहुत ऊँचा है। क्योंकि सात्त्विक अभिवृद्धिके लिये
ावश्यकता है। जीवनके लिये रुपया जरूरी नहीं
पाश्चात्त्य सभ्यताका केन्द्रविन्दु रुपया ही है। जीवन
के, शारीरिक शक्तियाँ घटा करके भी रुपया कमाना
त्य है। समय खर्च करके रुपया कमाना। एक बार
त्रके साथ दूसरे दर्जेमें बैठा मद्राससे देहली आ रहा
बात-बातमें कहने लगे कि इससे अच्छा तो सीधे
ा पहुँच जाना है। मैंने पूछा—'क्यों?' कहने लगे कि
समय इसमें लगेगा, उतनेमें मैं कई सौ रुपया कमा
।' उनके पास लाखोंकी सम्पत्ति है।

दिनमें वे निस्सन्देह अपनी व्यापारिक वृद्धि करके
समाजमें स्थान है, उसे बढ़ा लेंगे; पर सोचना तो
उन्होंने अपना अर्थात् अपने शरीर और मनका
नाश किया। उतना रुपया कमानेमें कितना असत्य
ा!

य सभ्यतामें 'रुपये'का इतना प्राधान्य नहीं, इसका
ो क्या? व्यक्तिगत जीवनविकास मुख्य, सात्त्विक
ास नहीं। 'शतायुर्वै पुरुषः।' इसीलिये—

**तेजोऽसि तेजो मयि धेहि**
**वीर्यमसि वीर्यं मयि धेहि।**

की प्रार्थनाएँ हैं।

के लिये इतनी हवड़-धवड़, आपाधापी, आडम्बर
ा एक मित्र यूरोपसे आया। कहने लगा कि 'लंदन-
ऐसा है, जिसमें कोई किसीसे बात करता नहीं
सब इधर-उधर दौड़ते नजर आते हैं। बड़े 'बिजी'
'

पूछा कि 'क्या किसीको किसीसे कोई मतलब
हने लगे—'बिल्कुल नहीं।'······'किसीको किसी-
ोचनेकी फुर्सत नहीं।'

क्या सबको अपनी पड़ी है?'

'हाँ! हाँ!!'·····················

कृपया पाठक लंदनबाजारकी मनोवृत्तिको
कोशिश करें।

(१४) पाश्चात्त्य सभ्यतामें स्त्री-पुरुषका सम्बन्ध
चतुष्टयकी सिद्धिके लिये न होकर 'कामसिद्ध्यर्थ' है
'अर्थ', 'मोक्ष'में स्त्री-पुरुषका परस्पर कोई सहकार

एक मेरे मित्र अमेरिकासे वापस आये, तब उ
मुलाकात हुई। जब उन्होंने समाचारपत्र खरीदन
तब मैंने अपना देकर कहा, 'काहेको खरीदते हो
पास है।'

कहने लगे—'देखो, भाई! वहाँ तो पति
समाचारपत्र खरीदे तो पत्नी अपना अलग लेगी
सबके अकाउन्ट्स अलग, कमरे अलग······यह अ
अलग।'·····'पृथक्त्वकी भावना।

साथ ही यह 'काम-सिद्ध्यर्थ' सम्बन्ध भी
नहीं। इसमें दीर्घता न होकर सर्वत्र तलाक-ही-तलाक

इसके विपरीत विशुद्ध भारतीय सभ्यतामें वि
है। स्त्री-पुरुषका सम्बन्ध अच्छेद्य—अटूट है।

भारतीय सभ्यता न केवल स्त्री-पुरुषके 'पति-पत्नी'
दीर्घता एवं व्यापकताको मानती है पर पारिवारिक ब
शृङ्खलाको भी दृढ़ मानती है। 'संयुक्त-कुटुम्ब
आत्मौपम्यका एक बड़ा सुन्दर उदाहरण है।

× × × ×

मैं यदि इस प्रकार उदाहरण देता जाऊँ तो
बहुत लंबा हो जायगा। पाठकके सामने इतने उदाह
दिखलानेके लिये पर्याप्त हैं कि इन दो सभ्यताओंमें
है, हमारी सभ्यता श्रेष्ठ क्यों है।

यदि मेरे इस छोटे-से निबन्धसे कुछ पाठक
संस्कृति-सभ्यतासे प्रेम करना सीख गये तो मैं अपना
सफल समझूँगा।

# समस्त प्राणियोंमें एकात्मबोध

'भारतीय चरित्रकी आन्तरिक दयालुता, उनके स्वभावकी सुन्दरता और सरलता ही उनको व
ो भावना प्रदान करती है। ऐसा प्रतीत होता है कि उनमें गहराईसे पैठा हुआ समस्त प्रा

# मेरी संस्कृति

( लेखक—श्रीमदनगोपालजी सिंहल )

दिखलाऊँ तुम्हें अपना दिव्य भूतकाल—
ार्णिम अतीत,
दिगन्तरके राजे-महाराजे सभी
णि-मंडित स्वर्णमुकुटोंके साथ-साथ
ुका देते थे,
ाते ही मेरे पुरखाओंके—
दिग्विजय-केतु नभमें फहराता था,
जय-जयकी ध्वनि विश्वमें गूँजती थी।
मेरा देश
स्वामी था,
दिव्य धर्म
ा भूषण था,
वेद-ज्ञान
मुखरित था,
ता था घोष
संस्कृतिका—
पश्चिममें, दक्षिणमें, उत्तरमें,
दिशाओंमें,
कण-कणमें।
न संस्कृतिके एकच्छत्र शासनमें—
राजा थे,
राज्य रामराज्य
जन-जनके सपनोंका राजा है।
भारतके
क्या भूतलके—
न चाहते हैं,
न चाहते हैं—

एक बार फैले फिर, वो ही दिव्य र
सारे भूमण्डलपर।
ऐसा वह धर्म-राज्य
निर्मित किया था इस आर्यकी संस
हिंदूकी संस्कृतिने,
भारतकी संस्कृतिने।
इसकी ही देन था वह।

× ×

'स्वयं भी जीओ और दूसरेको जीने
ये ही सिद्धान्त था मेरी इस संस्कृ
इसके अनुयायियोंने—
भारतके हिंदुओंने
विश्वको दिया था ज्ञान वाणीके द्वार
हाथोंमें वेद और वाणीमें वेद-घोष
'वैदिक'का चिह्न था।
धर्म और ज्ञानके प्रकाशके प्रदानमे
हमने न हाथोंमें खड्ग कभी थामी थ
हमने तो संस्कृतिकी पावन सु-वेदी
मरना ही सीखा था—
जिसके परिणामरूप,
कितने ही नन्हे लाल
भीतोंमें चुन गये,
नींवोंमें दब गये,
आरोंसे कट गये,
टुकड़ोंमें बट गये।
और फौलादी युवा
'हर हर'का घोषकर

-खेतोंमें
ा भारतके एक-एक चप्पेपर।
ठनाओंने
ते कोमल उन पुष्पोंकी कलियोंने,
कमलकी उन दिव्य पाँखुरियोंने—)
धधकती हुई अग्निकी लपटोंका
गा आलिङ्गन—
बार नहीं,
त बार नहीं,
कड़ों ही बार।
भव्य रूप मेरी दिव्य संस्कृतिका।

× × ×

: जानता था—
इस भारतमें
ो संस्कृति है,
है, सभ्यता है,
कर्म है,
यह हिंदु जाति
, अमर है,
ट सकती नहीं
वारसे भी।
र, यही जान
मेटानेमें ही
ं शक्ति सब
। एक साथ।
मिटाया इसे,
ने मिटाया इसे,
र—
मिटाया इसे,

इसे जो न जानते थे
सच्चे स्वरूपमें,
और जो प्रभावित थे
दूसरोंकी बातोंसे।
किंतु सब सहते हुए
अबतक यह जीवित है;
यही तो विशेषता है मेरी इस संस्कृतिकी-
इसको मिटानेवाले
स्वयं मिट जाते हैं।

× × ×

आज यह मेरा देश
बन्धनसे मुक्त है।
भौतिक परतन्त्रताकी इसकी सभी श्रृंखलाएँ
टूटकर गिर पड़ी हैं।
ऐसे पुण्य-युगमें हम
आज ले रहे हैं श्वास;
अतः कर्तव्य है हमारा यह सर्वप्रथम—
अपनी इस संस्कृतिका भूतलपर प्रसार करें
जगको दिखलायें, बतलायें और समझायें
इसकी महत्ता दिव्य,
जिससे अशान्तिमय जगतीमें शान्ति हो—
छूटकर गिर पड़ें भूतलके हाथोंसे
घातक सभी अस्त्र-शस्त्र,
काल-रूप 'ऐटम बम'।
और कह उठे विश्व
कोटि-कोटि कण्ठोंसे—
'जय हो देश भारतकी !
'भारतके हिंदूकी !
हिंदूकी संस्कृतिकी !



# आयुर्वेदीय चिकित्सा-प्रणालीकी श्रेष्ठता

( लेखक—आयुर्वेदाचार्य कविराज श्रीकृष्णपद भट्टाचार्य आयुर्वेद-सरस्वती, काव्य-व्याकरण-पुराण-सांख्य-तीर्थ )

:सहस्र वर्षोंके बाद भारत वैदेशिक परतन्त्रताके कठोर मुक्त हुआ है; पर पूर्ण स्वतन्त्रता हमें उसी समय जब हमारी संस्कृति, भाषा एवं चिकित्सा-पद्धति प्रभावसे मुक्त होंगी। यों तो स्वाधीनता एक व्यापक एवं उसमें सभ्यता, संस्कृति, धर्म, भाषा, भोजन, चिकित्सा—सभी समाते हैं; पर इन सातोंमें तीन भाँति संस्कृति, भाषा एवं चिकित्सा ही किसी जातिकी को जीवित रख सकती हैं। सभ्यता और धर्म वस्तुएँ हैं; एवं भाषा, भोजन, वस्त्र और चिकित्सा—ो आत्मनिर्भर बननेके लिये प्रेरणा देती हैं। इस-यता और धर्मरक्षाके लिये संस्कार या संस्कृतिकी आवश्यकता है, उतनी ही आवश्यकता ग्रन्थिबन्धनके षाकी भी है; क्योंकि भाषाके बिना सभ्यतासे क सभी ग्रन्थिविहीन हैं। अस्तु, अब चिकित्साके भी कुछ प्रकाश डालना चाहिये। मानव-जीवनके -प्रवेशके साथ भोजन और ओषधिकी आवश्यकता अतः भोजन और ओषधिको एक ही पर्यायमें रतके लिये कौन-सी प्रणाली श्रेष्ठ है, इसे अब प्रदर्शित यगा। भोजन और ओषधिको एक ही पर्यायमें इस-या जा रहा है कि मानव-शरीरके लिये जो भोज्य वही ओषधि है; और जो ओषधि है, वही भोज्य है। महर्षि सुश्रुत भी कहते हैं—

**नमूलं बलं पुंसां बलमूलं हि जीवनम्।**

-भोज्यपदार्थ ही बल-रक्षा या शरीर-रक्षाका मूल कारण जीवन बलाधीन है।

महर्षि चरक भी कह रहे हैं—

**णा हि प्राणिभूतानामन्नं लोकोऽभिधावति।**
**र्णप्रसादः सौस्वर्यं जीवितं प्रतिभा सुखम्॥**
**ष्टिः पुष्टिर्बलं मेधा सर्वमन्ने प्रतिष्ठितम्।**
**किकं कर्म यद् वृत्तौ स्वर्गतौ यच्च वैदिकम्॥**
**मोक्षापवर्गे यच्चोक्तं तच्चाप्यन्ने प्रतिष्ठितम्।**

अन्न ही प्राणि-समूहके लिये प्राणस्वरूप है, सर्वलोक अन्नके आग्रहशील हैं; वर्ण, सुस्वरता, जीवन, प्रतिभा, सुख, आजीविकाके लिये लौकिक कार्य, स्वर्ग-लाभके लिये क्रियानुष्ठान एवं मुक्ति-साधनके लिये जो पारमार्थिक की जाती हैं, सभी अन्नपर प्रतिष्ठित हैं।'

आयुर्वेद-चिकित्सा-प्रणालीकी सृष्टि ब्रह्माने की पृथ्वीमें मनुष्योंको रोग-कातर देखकर भरद्वाजादि म देवराज इन्द्रसे प्रार्थना करने जाकर यही कहा 'भूमण्डलमें मानव रोगपीड़ित हो रहे हैं एवं उन रोगियोंकी रक्षाके लिये हम सेवाकार्य करना चाहते लिये आप हमें अष्टाङ्ग आयुर्वेदकी शिक्षा दीजिये।'

उन महर्षियोंका उद्देश्य आजकी भाँति f व्यवसाय करनेका नहीं था, यह तो हम चरक और इतिहास-भागमें देखते हैं।

आयुर्वेदप्रचारका उद्देश्य था चतुर्वर्गकी फ धन-संग्रहके लिये इसका उपयोग प्राचीन आचार्यों नहीं किया, इसीलिये आयुर्वेदमें कहा गया है—'धर्म मोक्षाणामारोग्यं मूलमुत्तमम्।' इसी मूलमन्त्रमें हम संस्कार, धर्म, भाषा, भोजन और वस्त्रको प्रत्य अनुमानद्वारा प्राप्त कर लेते हैं।

आज पृथ्वीमें जो पाँच प्रकारकी चिकित्सा-पद्धति हैं—जिन्हें 'होम्योपैथी, ऐलोपैथी, साइकोपैथी, ने और हाईजीजम' के नामसे पुकारते हैं—उनके मूल आयुर्वेदके पञ्च निदानमें महर्षियोंने लिखा है—

हेतु-विपरीत, व्याधि-विपरीत, हेतु या व्याधि हेतुसम एवं व्याधिसम औषध, अन्न और विहारका शरीरके लिये सुखदायक या आरोग्यकारक है।

महर्षियोंकी गम्भीर दृष्टि चारों ओर घूमा क आजकी होम्योपैथिक—लाक्षणिक एवं एलोपैथीकी चिकित्सापद्धति तथा नेचरोपैथी या प्राकृतिक साइकोपैथी या मानसिक चिकित्सा और हाईजीजम या चिकित्सापर महर्षियोंने उत्तम रीतिसे विचार भी महर्षि चरकने रसायन-अधिकारमें दीर्घ जीवनके कुटी-प्रावेशिक, द्रोणी-प्रावेशिक, वातातपिक एवं रसायनकी व्यवस्था की थी, उसमें पाञ्चभौतिक दे

ा नाश होता है, कहाँकी मृत्तिका रोग हरती है, कहाँ- रोगापहारक है, सूर्य-तेजद्वारा किस ऋतुमें कौन-सा होता है—इस तत्त्वपर व्यापक रूपमें दृष्टि डाली थी। की दिनचर्या, रात्रिचर्या, ऋतुचर्या एवं ब्रह्मचर्य- धि ही सम्भवतया विश्वमें सर्वोत्कृष्ट प्राकृतिक चिकित्सा- है। उत्तरायण या दक्षिणायन-भेदसे सूर्यके आदान, ौर विसर्गकालमें जीव-जगत् एवं पदार्थोंपर उसका व पड़ता है—इसकी लौकिक और आध्यात्मिक ढंगसे क, प्रत्यक्ष और अनुमानद्वारा महर्षि चरकने मीमांसा

ीन आचार्यगण धर्म-शास्त्रके साथ चिकित्साको भी शास्त्र ही मानते थे; क्योंकि भोजनद्वारा मनुष्यकी परीत भावको प्राप्त कर लेती है, इस गम्भीर तत्त्वको ले 'एतद्देशप्रसूत अग्रजन्मा' महर्षिगण ही जान पाये अनुमानद्वारा सिद्ध करनेकी आवश्यकता नहीं। आज लिये प्रत्यक्ष है। वैदेशिक प्रभावमें पड़कर वैदेशिक अभ्यस्त व्यक्ति भारतीय संस्कृति, भारतीय भाषा तीय चिकित्सासे घृणा रखते हैं; नहीं तो आज भारत हिष्णु और संयमहीन कैसे हो गया।

तु, अन्नके सम्बन्धमें आयुर्वेदसे प्रमाण दिये जा चुके उसी अन्नको जब पथ्यके रूपमें महर्षियोंने निर्देश तब कहते हैं—

**ापि भेषजैर्व्याधिः पथ्यादेव निवर्तते।**
**तु पथ्यविहीनानां भेषजानां शतैरपि॥**

थ्यद्वारा ही रोग आरोग्य हो सकता है, पथ्य- कड़ों ओषधियोंसे भी रोग आराम नहीं हो सकता।' । यहाँ भी आयुर्वेद अन्नपर ही चिकित्साको स्थापित है।

ीन आचार्य पञ्चभूतात्मक देहकी प्राकृतिक ढंगसे ये सदैव प्रयत्नशील थे; आधुनिक प्राकृतिक चिकित्सक ो या हाइड्रोपैथीके नामसे जो पद्धतियाँ चल रही मूलतत्त्वमें आयुर्वेद ही है।

**गः शमयेद् व्याधिं यो नैवान्यमुदीरयेत्।**
**ो विशुद्धः शुद्धस्तु शमयेद् यो न कोपयेत्॥**

स ओषधिके प्रयोगसे रोगकी शान्ति होती है एवं किसी व्याधिको उत्पन्न नहीं करता, वही शुद्ध

आधारपर चलते थे। 'स्वल्पाहारी स जीवति'—स्वल्पाह जीवनका उपाय है। महर्षि चरक सूत्रस्थानके पाँचवें लिख रहे हैं—

**मात्राशी स्यात्। आहारमात्रा पुनरग्निबल यावद्ध्यस्याशनमशितमनुपहत्य प्रकृतिं यथाका गच्छति तावदस्य मात्राप्रमाणं वेदितव्यं भवति।**

मिताहारी होना चाहिये, मिताहारसे ही प्रकृ रहती है। परिमित आहारके सम्बन्धमें जैमिनि-दर्श जनश्रुति प्रचलित है। एक बार महर्षि जैमिनि आश्रमम थे। उस समय वृक्षशाखामें एक पक्षी बोल उठा—'के यानी कौन अरोगी है? उत्तरमें जैमिनिने कहा—'हि यानी जो हितकर, पुष्टिकर और विशुद्ध आहार क पक्षी फिर बोला—'कोऽरुक्?' जैमिनिने भी उत्त 'मितभुक्!' यानी परिमित आहार करनेवाला, जिससे न हो! इसी प्रकार पक्षी फिर जब बोल उठा—'के तब जैमिनिने कहा, 'हितभुक्-मितभुक्।' यानी जो अग्निबल एवं द्रव्योंके गुणागुण तथा इन्दु औ आदान-विक्षेप एवं विसर्गकालको जानकर समयानुकू पोषणयोग्य आहार करता है, वही व्यक्ति नीरोग रह जीवन लाभ करता है।

आयुर्वेदका मूल सिद्धान्त इसी नीतिपर आ मनुष्य प्रकृतिको आश्रय करते हुए अन्न, पा सदाचारद्वारा अपने जीवन एवं शरीरको सुरक्षित इसी ध्येयपर आयुर्वेद अनादिकालसे चला आ रहा

आयुर्वेदके सिद्धान्तोंको जब हम भूल गये, त 'नीरोग' शब्दको भी भूल गये हैं, एवं 'शरीरं मन्दिरम्' तत्त्वको पाश्चात्य वैश्यजनोंसे ग्रहण कर लि

महर्षि पतञ्जलिकी वाणी 'मरणं विन्दुपातेन विन्दुधारणात्' को चरकने रसायनमें लेकर आचा बनाया था और हम उस आचार-रसायनको पाश्चा भूमिके अनाचार-रसायनमें रूपान्तरित करते हुए सुखके लिये अपार्थिव अवदानपर स्वयं ही गालियाँ

त्यागव्रती एवं महान् ऋषियोंने भारतको धर्म, अ मोक्ष—इस चतुर्वर्गका फल एक ही साथ प्राप्त करा वेद, उपनिषद् एवं दर्शन-शास्त्रसे सम्बन्ध रखकर अ प्रचार किया था। इसीमें था—'विद्ययामृतमश्नुते,' ि

पार्थिव एवं पारमार्थिक सुख देता था। यदि भारतीय उन लोगोंका विश्वास न होता तो याज्ञवल्क्यपत्नी यणा नारी मैत्रेयी यह नहीं कहती—'येनाहं नामृता किमहं कुर्याम् ।' अर्थात् जिससे अमृतत्व लाभ नहीं से लेकर क्या करूँगी ? इसीलिये विष्णुपुराणमें कहा —

ापि भारतं श्रेष्ठं जम्बूद्वीपे महामुने ।
ा हि कर्मभूरेषा ततोऽन्या भोगभूमयः ॥

ात्‌में भारत ही श्रेष्ठ भूमि है, क्योंकि यह कर्मभूमि ाके सिवा सारी भूमि भोगभूमि है ।'

ा प्रमाण हम आज चारों ओर ही देख रहे हैं। भौतिक विज्ञान मानवको सुखी बनानेके लिये अणुबम Bomb)तक पहुँच गया है। ध्वंसके कराल मुखमें मानव- पहुँचानेके लिये एवं स्वयं सुखी बननेके लिये यह सारी । पाश्चात्त्य चिकित्सा-विज्ञान पेटेन्ट ओषधियोंद्वारा वको ग्रास करनेके लिये जो व्यावसायिक क्रमकी सृष्टि से करता आ रहा है, उसका परिणाम केवल जन- ही नहीं, बल्कि संस्कृतिपर चोट पहुँचानेके साथ-साथ पराधीनतामें भी भारत-जैसे देशको अनन्त कालतक रख सकता है। भारत-जैसे षड्ऋतुप्रधान देशमें ात्यदेशीय ओषधियाँ निर्विचार सभी रोगोंमें चल ा नहीं—इस सम्बन्धमें भारतीय वैज्ञानिक ध्यान देना हीं समझते ।

ों मास मद्य, मांस एवं अण्डे सेवन करनेवाले शीत- देशकी ओषधि, पथ्य एवं इंजेक्शन भारत-जैसे धान—विशेषतया ग्रीष्मप्रधान देशमें सभी ऋतुओंमें हैं या नहीं—इस ओर यदि सांस्कृतिक दृष्टिकोणसे चें तो कम-से-कम हमें स्वास्थ्यकी दृष्टिसे तो सोचना । जहाँ गर्मीके कारण ग्रीष्म ऋतुमें रक्तका उतार- हुत ही शीघ्र होता रहता है, वहाँ शीतदेशीय ा प्रभाव स्नायु और धमनीपर किस ढंगसे पड़ता है—इसे हम नहीं समझते; पर त्रिकालदर्शी महर्षि जानते थे एवं सारी पृथ्वीके लिये ही चरकने लि 'यस्य देशस्य यो जन्तुस्तज्जं तस्यौषधं हितम् ।' क्या प्रमाणित नहीं होता कि आयुर्वेद ही श्रेष्ठ चिकित है ? यदि हमें संस्कृति एवं स्वास्थ्यकी रक्षा कर आयुर्वेदकी राष्ट्रियताके लिये तथा उसकी श्रेष्ठता उसे विश्वसभामें आसन दिलानेके लिये आगे बढ़ना ही

अस्तु, आयुर्वेद-प्रणालीकी श्रेष्ठताके सम्बन्ध हम ऐतिहासिक निर्णयपर जाना चाहें तो हमें जानन कि पाश्चात्त्य देशोंके बहुत-से मनीषी आयुर्वेदकी मानते थे एवं आज भी मानते हैं। जब भारतसे यूनान एवं अरबमें गया था, एवं वहाँसे अनुवादि पाश्चात्त्य देशोंमें छा गया था, उस समयके इतिहाससे कोई विशेष लाभ नहीं। पिथागोरस, हिपोक्रेटीज़, डा० वाइज़, कलब्रोथ, ब्लूमफील्ड, जार्ज कुक—सभी श्रेष्ठता मानी है, पर अवनति-कालमें हमें गालियाँ भं अब पुनरभ्युदय-कालमें हमें आयुर्वेदके लिये वि आसन प्राप्त करनेके लिये देशके प्रमुख नेता, वैज्ञा आम जनताको आयुर्वेदकी ओर आकर्षित भगीरथ-प्रयत्न करना चाहिये। आयुर्वेदमें काष्ठौ रसौषधिकी दो पद्धतियाँ ही एक सीमाके अंदर का आ रही हैं; इसलिये गरीब-से-गरीब जनता एवं धनी राजातक भारतकी सभी जनता आयुर्वेदसे ही लाभ सकती है, जिसमें प्राकृतिक विधान, सदाचार-विधा नैसर्गिक विधि-निषेधका भण्डार भी पूर्णतया विद्यमान है अभिमान प्रत्येक जातिको ही है; इसी दृष्टिसे चि राष्ट्रियताके लिये आयुर्वेदके स्थान-निर्णयद्वारा हमें अ श्रेष्ठता विश्वके सम्मुख उपस्थित करनेके लिये वैज्ञानिकोंका ध्यान इस ओर आकर्षित करना च शारीर-तत्त्वमें जो वैज्ञानिक एवं दार्शनिक सिद्धान्तका हुआ है, यह आधुनिक भौतिक विज्ञानके लिये एक स्वप्न

## नमस्कार

हे प्राचीन भारतभूमि ! हे मानव-जातिकी पालन करनेवाली ! हे पूजनीया ! हे पोषणदात्री ! तुझे ा ाब्दियोंसे लगातार चलनेवाले पाशविक अत्याचार आजतक तुझे नष्ट नहीं कर सके । तेरा स्वागत ा, कला और विज्ञानकी जन्मदात्री ! तुझे नमस्कार है । —ऐम० लुई जेकोलियट

# आयुर्वेदीय चिकित्सा-प्रणालीकी श्रेष्ठता

( लेखक—आयुर्वेदाचार्य कविराज श्रीहरिवक्षजी जोशी काव्य-सांख्य-स्मृति-तीर्थ )

'कित्सा' शब्दका अर्थ रोग-निवृत्ति करना है। गापनयने' धातुसे 'चिकित्सा' शब्द बना है। जितने प्राणी उत्पन्न हुए हैं, चाहे वे स्थावर हों , रोग सबको होता है। इन रोगोंकी निवृत्ति नाम चिकित्सा है। चिकित्साशास्त्र अनेक नेक प्रकारसे विस्तृत और प्रचलित हैं। मनुष्योंकी ो क्या—पशु, पक्षी, बन्दर, नकुल आदि जानवरोंको शास्त्रवेत्ताओंने अपनी चिकित्सा करते हुए देखा नकुल जब किसी बलवान् सर्पसे युद्ध करते हुए ता है, दूसरा नकुल उसको आकर कोई जड़ी सुँघाता है जीवित होकर दूसरे नकुलकी सहायतासे सर्पपर लेता है। गाय-भैंस आदि पशु बीमार पड़नेपर लंघन । अपथ्यका परिहार और पथ्य वनस्पतियोंका यं जंगलमें कर लेती हैं। ऐसी ही बहुत-सी धारणाएँ त्रियोंकी हैं। खैर, जो भी कुछ हो, दुःखके के लिये थोड़ी-बहुत बुद्धि सृष्टिकर्ताने सबको दी है तो मानना ही पड़ेगा। हमारा आजका विषय मानव-शास्त्रसे सम्बन्ध रखता है। यद्यपि चरक, सुश्रुत र्ष-ग्रन्थोंमें चिकित्साशास्त्रका विषय प्राणिमात्रको ही तथापि उन्होंने अपने ग्रन्थोंमें जो चिकित्सा लिखी पुरुष ( मानव ) को ही इङ्गित करके लिखी है। शामें लिखते हैं—

**मात्मा शरीरं च त्रयमेतत् त्रिदण्डवत् ।**<br>
**कस्तिष्ठति संयोगात् तत्र सर्वं प्रतिष्ठितम् ॥**<br>
**पुमांश्चेतनं तच्च स चाधिकरणं स्मृतम् ।**<br>
**स्यास्य तदर्थं च वेदोऽयं सम्प्रकाशितः ॥**

( चरक—सू० स्थान, अध्याय १ )

**स्मिन् हि शास्त्रे पञ्चमहाभूतशरीरिसमवायः पुरुष तस्मिन् क्रिया सोऽधिष्ठानम् । कस्मात्, लोकस्य ात् । लोको हि द्विविधः । स्थावरो जङ्गमश्च । तत्र भूतग्रामः । स्वेदजाण्डजोद्भिज्जजरायुजसंज्ञः । ः प्रधानम् । तस्योपकरणमन्यत् ।**

( सुश्रुत, शारीरस्थान, प्रथम अध्याय )

चिकित्सा लिखी है। परंतु चिकित्साशास्त्रका विषय आत्मा और शरीर—इन तीनोंके संयोगसे तिपाई अन्योन्याश्रित प्राणिमात्र ही है। इन सबकी चिकि जाती है। शालिहोत्र ( अश्वायुर्वेद ), हस्त्यायुर्वेद ग्रन्थ इनके विषयमें स्पष्ट प्रमाण हैं। और भी न ज विषयके कितने ग्रन्थरत्न समय और आक्रान्ताओंके द्व नष्ट हो गये होंगे। तात्पर्य यह कि प्राणि चिकित्साकी आवश्यकता पड़ती है। इसलिये आस्तिक विद्वानोंकी यह दृढ़ धारणा है कि जिस सृष्टिकी रचना करनेके पहले उसके सम्यक् सञ्चालन ईश्वरने वेदोंको प्रकट किया, उसी प्रकार आयु नित्यसिद्ध ईश्वरीय ज्ञान है। कहीं भी किसी भी जहाँ आयुर्वेदकी सम्प्रदाय-परम्पराका वर्णन किया यही लिखा है कि इस ईश्वरीय ज्ञानको ब्रह्माने स्मर प्रजापतिको दिया, वहाँसे क्रमानुसार शिष्य-प्रशिष्य द्वारा यह सर्वसाधारणतक पहुँचा।

**ब्रह्मा स्मृत्वाऽऽयुषो वेदं प्रजापतिमजिग्रहत्**<br>
**सोऽश्विनौ तौ सहस्राक्षं तेऽत्रिपुत्रादिकान् मुनीन्**

इसलिये सुश्रुतकारने कहा है कि इसे मन्त्रकी त कोई शङ्का किये प्रयोग करो। ज्ञानपूर्वक अ ओषधियाँ प्रयोग करनेपर फलमें सन्देहका काम 'मन्त्रवत् संप्रयोक्तव्यम्'।

न्यायदर्शनकारने तो वेदकी प्रामाणिकता सिद्ध लिये आयुर्वेदकी सत्यताको प्रमाणरूपमें उपन्यस्त ऐसे ही वेदोक्त सब कर्मों एवं उनके फलोंकी प्रमाणित की है—'मन्त्रायुर्वेदवच्च तत्प्रामाण्यम्।' अ प्रकार मन्त्र सत्य है, आयुर्वेद सत्य है, उसी प्रकार सत्य है। कहनेका तात्पर्य यह है कि वेदकी तरह भी ईश्वरीय ज्ञान है और यह किसी-न-किसी रूपमें प्रा ही अन्तर्हित रहता है।

भारतमें इस आयुर्वेदकी अष्टाङ्गचिकित्सा अन अविच्छिन्नरूपसे चलती आ रही थी; परंतु इसके बहु मसल्मानी बर्बर आक्रान्ताओंकी बर्बरताके भेंट होकर

ंट हो गये। परंतु इसपर भी जो उपलब्ध हैं, वे
लनामें संसारकी किसी भी चिकित्सा-प्रणालीको
ागे नहीं बढ़ने देते।

प्रान्तकी सरकारने आयुर्वेद और यूनानी चिकित्सा-
पुनः-सङ्गठन-समिति स्थापित की है। उस समिति-
रिपोर्ट पेश करते हुए लिखा है कि 'यह सर्वविदित
क अंग्रेजोंने अनेक दुरुपायोंसे न केवल हमारे देशपर
विजय प्राप्त की, किंतु हमारी आत्माको चिरदासता-
ठमें बाँधनेके कुत्सित उद्देश्यसे हमारी प्राचीन
भाषा, साहित्य एवं विज्ञानको नष्ट करने तथा
नित्व सिद्ध करनेका भी सतत प्रयत्न किया,
का वास्तविक महत्त्व स्वयं हमारी ही दृष्टिमें गिर
न्होंने हमारी कला और विज्ञानके उन्नति-मार्गमें
कानेके सभी प्रयत्न अपनी शक्तिभर किये और
हो सका, हमारे प्राचीन साहित्य और विज्ञानकी
ो राजकीय सहायता और मान्यता नहीं दी।
यह हमारे विदेशी शासकोंकी नीतिका मूल था
लोपैथीकी तुलनामें अपने अन्य शास्त्रोंकी भाँति
भी घृणा करने लगे।

ज व्यापारी थे। व्यापारीको अपने व्यापारके
लिये हर एक भला-बुरा उपाय काममें लाना पड़ता
ो जनतामें अज्ञानता बढ़े या उसके स्वास्थ्यपर बुरा-से-
र पड़े, इसकी व्यापारीको परवा नहीं होती।
चारक यहाँतक प्रचार करते हुए देखे गये हैं कि
ाय कलेजेको ठण्डा करती है।' डाल्डा (जमे हुए
प्रचारमें पहलवानका छायाचित्र देकर लिखा
क इनकी रसोई डाल्डासे बनायी जाती है। जब अपने
देशके व्यापारियोंमें स्वार्थकी इतनी कुत्सित भावना
तब विदेशी, अत्यन्त चतुर अंग्रेज व्यापारियोंने हमारे
लिये नहीं, अपने व्यापारको फैलानेके लिये करोड़ों
ौजार, यन्त्र, ओषधिके मार्केट भारतमें तैयार करनेको
केवल स्वस्थावस्थामें, अपितु आतुरावस्थामें भी हमें
बनानेको यह सब किया, तो आश्चर्य ही क्या है।
जीका भी ऐसा ही मत था। उन्होंने एक बार
या' (Young India) में लिखा था, 'अंग्रेजोंने
ी चिकित्सा-व्यवसायका उपयोग हमें दासतामें
नेके लिये सफलतापूर्वक किया है। पाश्चात्त्य
ास्त्रका अध्ययन करना हमारी दासता

बढ़ाना है। यह प्रणाली बहुत खर्चीली है, इसे स्व
भी जानते हैं। इसमें रोग-परीक्षाके लिये रक्तपरीक्ष
परीक्षा, मूत्रपरीक्षा, कफपरीक्षा आदि कितनी ही
परीक्षाएँ चलती हैं, जिनपर काफी खर्च पड़ ज
डाक्टरोंकी फीसें बहुत लंबी होती हैं। इसक
यूरोपीय देशोंमें हुआ है; उन्हीं देशोंके जलवायुमें
जनताके रहन-सहन, आहार-विहारको दृष्टिमें रखक
बनायी गयी है। परिणामस्वरूप ये ओषधियाँ
जनताकी प्रकृति, जलवायु-सम्बन्धी दशाओंके
अनुपयुक्त सिद्ध हुई हैं। रोगियोंपर इनका कुप्रभाव
आता है। ऐलोपैथिक ओषधियोंके तैयार करनेमें प्र
सुरा, स्पिरिटका उपयोग होता है, जिसका प्रयोग प्रा
यहाँ निषिद्ध माना जाता है। ओषधियोंका प्रयोग रोग
लिये किया जाता है। रोग-परीक्षामें भूल हुई तो
परिणाम अवश्यम्भावी है। यह दोष आयुर्वेदमें नहीं है
इसमें दोषोंके विपरीत औषध-प्रयोग होता है। अत
नाम निश्चित न होनेपर भी दोष-विपरीत ओषधि
देती है।

यदि राष्ट्रके स्वास्थ्यको सुधारना है और देशके
भागोंमें निवास करनेवाले दरिद्रतम व्यक्तिके
चिकित्सा-सम्बन्धी सहायता सुलभ करनी है तो शी
आयुर्वेदके आधारपर, जो चिकित्सा, स्वास्थ्य और दी
क्षेत्रमें हमारे पूर्वपुरुषोंकी सर्वोपरि सिद्धि है और जो ए
या अन्य चिकित्सा-प्रणालियोंमें विद्यमान दोषोंसे स
है, हमारे राष्ट्रकी चिकित्सा और स्वास्थ्यके
भवन गढ़ा जाना चाहिये। इसे अविलम्ब 'राष्ट्रिय-
प्रणाली' स्वीकृत कर लेना चाहिये। यों करनेसे
इस प्रणालीका उच्चतम विकास होगा।

भारतवर्षके लिये विशेष करके आयुर्वेदीय चि
उपयुक्त है; क्योंकि:—

(१) यह उन्हीं जड़ी-बूटियोंके आधारपर
है, जो प्रायः भारत या उसके पड़ोसी समान ज
मुल्कोंमें पैदा होती हैं। यह अटल सत्य है कि जि
में जो प्राणी पैदा होता है, उसी भूमिमें उत्पन्न औ
अन्न उसके लिये विशेष उपयुक्त होता है।

(२) आयुर्वेदीय ओषधियाँ सर्वसुलभ एवं स

(३) आयुर्वेद-चिकित्सा-प्रणालीमें द्रव्योंका
सम्पूर्णरूपसे होता है, न कि कार्यकारी तत्त्वोंका।

) आयुर्वेदकी रोग-परीक्षा-प्रणाली सहज, स्वल्प-
एवं अकाट्य-युक्तिपूर्ण है।

) आयुर्वेदमें रोगोंकी चिकित्सा दोषानुबन्ध होनेसे
र्ग परिचय न होनेपर कुपित दोषका उपशम कर देने-
निवृत्त हो जाता है।

क्तमपि दोषाणां लिङ्गैर्व्याधिमुपाचरेत्।

) आयुर्वेद-चिकित्सा सत्त्व-रजः-तमः-प्रधान
आधारपर है। पिण्ड-ब्रह्माण्ड-न्यायसे जो
व्याप्त तत्त्व हैं, वे ही पिण्डमें हैं। इन तत्त्वोंका
वृद्धि होना ही रोग है। उन्हें सम अवस्थामें कर
'चिकित्सा' है। उनमें विषमता न हो, ऐसे उपाय
ही 'स्वास्थ्याभिरक्षण' है। अतः आयुर्वेदमें जैसा
या गया है, वैसा अन्यत्र कहीं किसी भी चिकित्सा-
नहीं मिल सकता। आयुर्वेदज्ञकी चिन्ताधारा ही

शरीरे धातूनां वैषम्यं न भवेदिति।
नां चानुबन्धः स्यादित्यर्थं क्रियते क्रिया॥
कि—

स्तु दोषवैषम्यं दोषसाम्यमरोगता।
साम्यक्रिया चोक्ता तन्त्रस्यास्य प्रयोजनम्॥

) आयुर्वेदमें हेतु-व्याधि-विपरीत चिकित्साका वर्णन
ल ऐलोपैथिककी तरह व्याधि-विपरीत चिकित्साका
कारण है कि आयुर्वेदीय चिकित्सा-प्रणालीसे
कराकर स्वस्थ हुए रोगी पूर्ण स्वास्थ्य-सुखका स्थायी
करते हैं; क्योंकि उनकी बीमारी केवल उग्र ओषधि
क्शनोंसे दबायी नहीं जाती, किंतु समूल नष्ट की
जिससे न तो वह दूसरे रूपसे, न अपने रूपसे फिर
सकती है।

) आयुर्वेदमें शरीर-शुद्धि करनेके लिये पञ्चकर्म-
वर्णित की गयी है—जिसमें स्नेह, स्वेद, वमन,
नस्य, अनुवासन, धूमपान आदि सब ऐसी वैज्ञानिक
हैं, जिनके द्वारा शरीरमें सञ्चित सभी प्रकारके विकार,
में मिथ्या आहार-विहारसे सञ्चित हो जाते हैं, शरीर-
म बाहर निकाल दिये जाते हैं और शरीरको शुद्ध
जाता है। ऐसी प्रणाली अन्य चिकित्सा-शास्त्रमें नहीं
आयुर्वेद जब अपनी उन्नत अवस्थामें था, यहाँके
व्यग्र नहीं रहते थे, तब प्रतिवर्ष वसन्त, शरद् औ
उक्त प्रणालीके द्वारा शरीर शुद्ध करा लिया करते थे
वे रोगरहित होकर पूर्णायु प्राप्त करते थे। जैसे—

शीतोद्भवं दोषचयं वसन्ते
विशोधयन् ग्रीष्मजमभ्रकाले
घनात्यये वार्षिकमाशु सम्यक्
प्राप्नोति रोगानृतुजान्न जातु

( ९ ) ऋतुचर्या—किस ऋतुमें कौन दोष प्रब
है और उसके उपशमके लिये क्या आहार-विहार करना
कैसे वस्त्र पहनने चाहिये, कब सोना चाहिये, कैसे
रहना चाहिये इत्यादि भिन्न-भिन्न ऋतुओंकी भि
चर्या इतनी महत्त्वपूर्ण है, जो अन्य चिकित्सा-प्रण
कहीं भी नहीं मिल सकती।

( १० ) ऐसे ही इसकी दिनचर्या, रात्रिचर्या,
विधि, आहार-विज्ञान, पथ्यापथ्य-विज्ञान अपूर्व हैं।

( ११ ) आयुर्वेदका औषध-भण्डार तो इतना
है कि जिसकी गणना करना ही मानवशक्तिके बाहरकी
चरकने लिखा है कि 'नानौषधं जगति किञ्चित्' अर्थात
ऐसा कोई भी पदार्थ ( वस्तु ) नहीं है, जो औषधं
न आता हो। रस चखकर अज्ञात ओषधियोंके गुण
की जो विधि आयुर्वेदमें बतलायी है, वह आयुर्वे
विशिष्टता है।

( १२ ) आयुर्वेदकी औषध-निर्माण-प्रणाली
वैज्ञानिक है कि इसमें कोयलेसे लेकर हीरकपर्यन्त
द्रव्य, स्वर्णादि धातु, सींगीमोहरा ( वत्सनाभ )
कालकूटपर्यन्त विष, सब प्रकारके रत्न, पारद, गन्ध
रसोंका शोधन-मारण करके वे इतने सात्म्य ( शरीरमें
लायक ) बना दिये जाते हैं जो कभी भी कोई वि
पैदा करते और जिस उद्देश्यके लिये उनका प्रयो
जाता है, उसे पूर्ण कर देते हैं।

( १३ ) वाजीकरण ओषधियोंका जितना सु
आयुर्वेदमें है, वह बहुत ही उपयोगी और आशुफल

( १४ ) जरा-व्याधिको दूर करनेवाले दिव्य
इसीमें विद्यमान हैं।

आयुर्वेदके जो कुछ उपादेय अंश समयके प्र
अनभ्याससे अदृश्य हो गये हैं, वे ऐलोपैथिक या अ

अङ्गोंकी पूर्ति कर लेनी चाहिये । जैसे व्रणकी ऐलोपैथीमें की जाती है, आयुर्वेद उससे अपनी भिन्नता रखता है; यथा—वातिक व्रण, पैत्तिक व्रण, ग, द्वन्द्वज व्रण, सान्निपातज व्रण—इस सबकी धोने- करनेकी, लेपकी, विदारणकी, विम्लापनकी, चीरने- न-भिन्न ओषधियाँ एवं भिन्न-भिन्न प्रकार हैं । शस्त्रावचरणका अभ्यास डाक्टरोंसे ले लेना इसी प्रकार शालाक्य और प्रसूतितन्त्रमें, आँख, क, गला, दाँत, आदिकी चिकित्सामें तथा बच्चा पैदा भी अभ्यास-पाटव डाक्टरोंसे सीख लेना चाहिये । र्वेदीय चिकित्सा पूर्ण सत्य ज्ञान है, लाखों वर्षोंकी है । इसमें ऐलोपैथिककी तरह प्रति तीसरे वर्ष बदल ओषधियाँ नहीं हैं, जो विज्ञानके नामपर प्रचार करके रोगियोंके शरीरमें उँडेल दी जाती थोड़े ही दिनोंके बाद अज्ञानके गर्तमें समा जाती हैं । पूर्व एम० बी० ६९३ ( M. B. 693 )को निमोनिया- अचूक माना जाता था । उसका व्यवहार अब कितना कम हो गया है ! उसके स्थानमें सल्फो- ग्रूपकी अन्य दवाइयाँ निकल गयी हैं । अब सुना के अमेरिकाके यूनाइटेड स्टेट्ससे चिकित्सकोंके नाम फुलर ( विज्ञप्ति ) निकला है, जिसमें पेनिसिलिन ग्रूपकी ओषधियोंका स्वल्प व्यवहार करनेका आदेश के टीकेका वहाँ कितना भयङ्कर विरोध किया जाता है ! सारांश कि मानव-ज्ञान सदा अधूरा एवं है—खासकर उन सूक्ष्म विषयोंमें, जो इन्द्रिय-ग्रा हैं । ऐसे विषयोंमें तो आप्तोपदेश ही प्रमाण है कौन है ?—

> **रजस्तमोभ्यां निर्मुक्तास्तपोज्ञानबलेन ये**
> **येषां त्रैकालममलं ज्ञानमव्याहतं सद**
> **आप्ताः शिष्टा विबुद्धास्ते तेषां वाक्यमसंशय**
> **सत्यं वक्ष्यन्ति ते कस्मादसत्यं नीरजस्तम**

'तप एवं ज्ञानके बलसे जो रज एवं तमसे स हो गये हैं, जिन्हें त्रिकालका ज्ञान है और वह निर्मल तथा अव्याहत है, वे ही आप्त हैं, वे ही विबुद्ध कहलाते हैं । इन आप्त पुरुषोंके वचन संशय सच्चे होते हैं । वे रज एवं तमसे मुक्त आप्त पुरु क्यों कहेंगे ?'

चिकित्सा-जैसे सूक्ष्म विषयमें इन महापुरुषोंकी एवं अमोघ प्रणाली यदि भारतकी स्वतन्त्रता-प्राप्तिके राष्ट्रिय चिकित्सा-प्रणाली नहीं ठहरायी जाय, प्रत्युत परिवर्तनशील और प्रयोगात्मक ऐलोपैथिक प्रणाल के स्वास्थ्यको बलिदान किया जाय तो यह महान् बात होगी । आशा है हमारी राष्ट्रिय सरकार केवल प्रचारोंके फेरमें न पड़कर देशके अनुभवी वैद्योंकी इसे शीघ्रातिशीघ्र राष्ट्रिय चिकित्सा स्वीकार करेगी ।

## प्रार्थना

### [ छप्पय ]

सब कुछ दिया विसार, आज तुमको पाया है !
और समय यह बहुत समयपर अब आया है !
जबतक तुमसे युक्त, विश्व सब मुझमें ही है !
यदि टूटा सम्बन्ध, पराया फिर तन भी है !
मिले आप तो सब मिला, गये आप तो सब गया !
मम तन-मनके प्रानधन ! हरदम रखना निज दया !

—नयनजी

# सात्त्विक आहार-विवेक

( लेखक—श्रीस्वामी कृष्णानन्दजी )

ु:सत्त्वबलारोग्यसुखप्रीतिविवर्द्धनाः ।
ाः स्निग्धाः स्थिरा हृद्या आहाराः सात्त्विकप्रियाः॥

ाद्भगवद्गीतामें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रजी कहते हैं कि र स्वादु, स्निग्ध ( घृतमय ), स्थिर गुणप्रद और नोहर )—इन सब विशेषणोंसे युक्त हो तथा जिसके आयु, सात्त्विक बुद्धि, शरीर-बल, इन्द्रियोंका बल, शरीर-सुख, मानस सुख और प्रीति ( मन-इन्द्रियोंकी )—इन सबकी विशेष वृद्धि हो, ऐसा आहार सात्त्विक मनुष्यको रुचिकर होता है, अर्थात् ऐसे गुणयुक्त सात्त्विक कहते हैं।

ागवद्गीताका यह वचन साधकोंको व्यावहारिक ालनके साथ पारमार्थिक कल्याणकी प्राप्ति करानेके लिये : इस मन्त्रका तात्पर्य भी उसके अनुरूप ही होना केवल जिह्वास्वाद या इन्द्रिय-मनकी तृप्ति अथवा सुखके निमित्त सात्त्विक आहार नहीं है। हमारे आहारसे , आरोग्यरक्षा, आरोग्यकी उन्नति, मानसिक शान्ति, वृत्ति, सदाचार-पालनमें प्रीति आदि परिणामकी , तभी उस आहारको सात्त्विक कह सकेंगे।

सत्त्व, रज और तम—तीनों गुणोंसे युक्त है, ायुर्वेदकी दृष्टिसे वात, पित्त, कफ—त्रिधातुमय ान् धन्वन्तरिजी कहते हैं कि जिस प्रकार इस ।चन्द्र, सूर्य और वायु त्याग, ग्रहण और संचलनरूप धारण कर रहे हैं, उसी तरह सब प्राणियोंके देहको त और वात धारण करते हैं।* संक्षेपमें कफ- षण, पित्तसे पाचन और वात-धातुसे विद्युत्-शक्तिकी ी है। अतः मनोरम और स्वास्थ्यरक्षक आहारका करनेके लिये प्रकृति, देश, काल, स्वभाव और श्रति आदिके भेदसे आहारमें कुछ भेद करना पड़ता है गुण, रजोगुण और तमोगुण—इन तीनों गुणों और त, कफ—तीनों धातुओंकी समताका रक्षण करना अन्यथा देह स्वस्थ नहीं रह सकता और भगवद्- र ऐसे आहारको सात्त्विक नहीं कहा जा सकता।

योगाभ्यासी और भक्तजनोंको नाड़ियोंको मुलायम लिये और वासनाओंके दमनार्थ सत्त्वगुणी आहारकी अ है। रजोगुणी आहार न मिलाया जाय, तो अच्छ भी दुराग्रह नहीं रखना चाहिये। यकृत्पित्त आमाशयरसस्राव यथायोग्य न होता हो, तो उत मिर्च-लवणादिकी आवश्यकता रहती है। अदरखके नीबूका रस निचोड़कर सेंधानमक मिला लेनेसे लालास्राव और आमाशय-रसस्राव अधिक होता है लौंग, सोंठ, अजवायन, मेथी आदि उष्णद्रव्योंसे यकृत्पित्तका स्राव अधिक होता है। पाचन-क्रि होनेपर भी मसालोंका यथायोग्य उपयोग नहीं किया तो कुछ वर्षोंतक तो निभ जायगा; किंतु कभी रोग कीटाणुओंका आक्रमण होगा, तब रक्षा नहीं हो सकेगी धीरे पाचन-क्रिया अत्यन्त मंद हो जायगी। फिर योग्य पाचन नहीं होगा। शरीर-बल अत्यन्त क्षीण हो और स्वास्थ्यका भी पतन हो जायगा।

स्वस्थ मनुष्य किसे कहना चाहिये—इस भगवान् धन्वन्तरिजीने कहा है कि 'जिसके देहमें वा कफ—तीनों दोष ( Temperaments ), अग्नि रक्तादि सप्त धातु और धातुओंकी मल-क्रिया—ये हैं तथा जिसकी आत्मा, मन और इन्द्रियाँ प्रसन्न स्वस्थ कहलाता है।*

शास्त्रके ध्येयानुसार देहमें रोगकी प्रतीति न हो पूर्ण स्वास्थ्य नहीं माना जाता। बहुतोंके रोग न रहनेपर भी बल, विचारशक्ति और शक्तिमें न्यूनता, विषय-सेवनकी अति लालसा लोभ, ईर्ष्या, क्रोध, क्रूरता, शठता, शोक, निराशा अ संस्कारोंकी प्रबलता दृष्टिगोचर होती है। उनकी बुद्धि और इन्द्रियोंमें प्रसन्नता नहीं रह सकती। अतः अ मतानुसार उनको अस्वस्थ ही कहना पड़ेगा। पूर्ण स्व प्राप्तिमें न तो दुष्ट संस्कारादि रहते हैं और न प्रस प्रसादमें ही त्रुटि रहती है। जबतक ऐसे पूर्ण स्वास्थ्य

---

* ...गादानविक्षेपैः सोमसूर्यानिला यथा ।
...न्ति जगद्देहं कफपित्तानिलास्तथा ॥

* समदोषः समाग्निश्च समधातुमलक्रियः
प्रसन्नात्मेन्द्रियमनाः स्वस्थ इत्यभिधीयते

ी, तबतक दुःखका अभाव और सच्चे सुखकी
ी नहीं हो सकती ।

: उपर्युक्त स्वास्थ्यको सँभालनेकी दृष्टि नहीं रक्खी
केवल 'रस्याः स्निग्धाः'आदि गुणयुक्त आहारको ही
मानकर नियमित ग्रहण किया जायगा, तो देहमें
न हो जायँगे, देह-बलका ह्रास हो जायगा, मन चिन्तातुर
ा, आयु कम हो जायगी, भावी जीवन दुःखरूप बन
ा अकालमृत्युकी प्राप्ति हो जायगी । इनके अतिरिक्त
ान या वंशज रोगी और निर्बल जन्मेंगे । इन सब
बचनेके लिये स्वास्थ्यकी रक्षा करनेवाले सात्त्विक
सेवन करना चाहिये ।

ावस्थामें जीवनी-शक्ति (Vitality) को, स्वास्थ्य-
तिरिक्त देहके प्रत्येक अङ्ग-उपाङ्गकी उन्नति भी
ती है । इसके लिये वातवाहिनियाँ ( Nerves ),
याँ ( Blood-vessels ), मांसपेशियाँ
les ), मांसपेशियोंकी बन्धनियाँ (Ligaments )
स्थि ( Bones ) आदिको मृदु और स्थितिस्थापक
icity )-गुणोंसे युक्त रखना पड़ता है । अतः बाल्या-
ा ब्रह्मचर्याश्रममें रहनेवालोंको मिर्च आदि रजोगुणी
तथा लहसुन आदि तमोगुणी कामोत्तेजक भोजनका
त्कुल नहीं करना चाहिये, अन्यथा मृदु और
पक गुणका ह्रास या नाश हो जायगा । परिणाममें
ी आयुकालतक नहीं निभ सकेगा ।

वस्थामें देहोन्नतिके भारका वहन जीवनी-शक्ति शनैः-
कर देती है । उस समय वातवाहिनी आदिमें
र स्थितिस्थापक गुण स्वाभाविक कम होता जाता
नैः-शनैः कठोरता बढ़ती जाती है, जिससे स्वास्थ्य-
बाल्यावस्थाकी अपेक्षा अधिक परिश्रम पड़ता है ।
हेतुसे जिनके यकृत् आदि पाचन-अवयव निर्बल
ो भोजनके सम्यक्-पाचनकारी रसादि धातुओंका
र्माण कराने और अन्तर्गत कीटाणु और आमको
लिये यकृत्पित्तस्रावी द्रव्य—मिर्च आदि
न्यूनाधिक अंशमें आवश्यकता रहती है । यदि
र्वथा मसालारहित भोजन दिया जायगा, तो उनका
ीर्घकालपर्यन्त नहीं टिक सकेगा ।

वस्थामें जीवनी-शक्तिका क्षय होता जाता है । वात,
—तीनों दोष निर्बल बनते जाते हैं । रोग-निरोधक
mmunity ) यथायोग्य कार्य नहीं कर पाती ।

इन हेतुओंसे कफ-प्रकोप, कास, श्वास, मांसशोष,
मान्द्य, बहुमूत्र, वातप्रकोप, निद्रानाश और स्मरण
ह्रास आदि विकार उत्पन्न हो जाते हैं । इन
उत्पत्तिको रोकने, उत्पन्न रोगोंको दूर करने और
वृत्तिका संरक्षण करनेके लिये जो आहार पथ्य और
हो, उसीको विवेकपूर्वक ग्रहण करना चाहिये ।

हमलोग जो आहार ग्रहण करते हैं, उससे शर
प्राण और वाणीपर असर होता है—इन्हें पोषण ि
अथवा इनका शोषण होता है । भोज्य पदार्थको पचाकर र
करनेके लिये मुखमें स्थित लालास्राव करानेवाली
आमाशय, यकृत्, अग्न्याशय ( Pancreas )
अन्त्रस्थ अनेक ग्रन्थियोंमेंसे स्राव निकलता है । व
तरह आहारमें मिल जानेके पश्चात् आहारका स
होने लगता है और मल भागको आगे ढकेल दि
है । फिर शोषित रसको धात्वग्नि शुद्ध करती है ।
रस, रक्तादि धातुएँ निर्मित होती हैं । यदि इन रसें
यथायोग्य न हो या अतिभोजन हुआ हो अथवा
( प्रकृतिके प्रतिकूल ) भोजन किया गया हो, तो रसः
धात्वग्निसे पाचन-क्रिया ठीक नहीं होती और
स्वास्थ्यका पतन हो जाता है ।

स्वास्थ्यकी रक्षा और रोग-निवारणके लिये
प्रकृति और ऋतु आदिके भेदसे भिन्न-भिन्न रसोंके
आवश्यकता रहती है । इस सम्बन्धमें आयुर्वेदने विस
विवेचन किया है । उसमेंसे यहाँ संक्षिप्त विचार कि
है । किस रसमें कौन-सा मूर्त द्रव्य प्रधान है और वह किस
शमन या वर्द्धन करता है, इतना जान लेनेपर भी र
सहायता मिल जाती है ।

१. मधुर—पृथ्वी-जलप्रधान, वात-पित्त-शामक, कफ
शीतल, साधकोंके लिये मुख्य ।
२. अम्ल—पृथ्वी-अग्निप्रधान, पित्त-कफवर्द्धक, वा
उष्ण, साधकोंके लिये गौण ।
३. लवण—जल-अग्निप्रधान, कफ-पित्तवर्द्धक, वा
उष्ण, साधकोंके लिये गौण ।
४. तिक्त ( कड़वा )—वायु-आकाशप्रधान, कफ-पित्त
वातवर्द्धक, शीतल, आवश्यकतापर सेवन
५. कटु ( चरपरा )—वायु-अग्निप्रधान, वात-पित्तवर्द्धक
उष्ण, साधकोंके लिये गौण ।
६. कषाय—वायु-पृथ्वीप्रधान, कफ-पित्तहर, वातव
शीतल, आवश्यकतापर सेवनयोग्य ।

। 'शुल्बसूत्र'में वर्ग-आयत बनानेकी विधि दी हुई से कर्णका सम्बन्ध, वर्गके समान आयत, वर्गके त आदि प्रश्नोंका इस ग्रन्थमें विचार किया गया है। का काल निश्चित नहीं। विद्वानोंके मतोंमें बड़ा अन्तर क्समूलर इसका काल ईसाके पूर्व ५०० से २०० ते हैं। श्रीरमेशचन्द्र दत्त ईसासे ८०० वर्ष पूर्व, ईसासे ४०० वर्ष पूर्व और श्रीमैकडोनल मैक्समूलर-ो मानते हैं।

तिषमें हिंदुओंने संसारको बहुत अमूल्य रत्न भेंट वेलीका मत है—'ईसाके हजारों वर्ष पूर्व हिंदू रूपसे ग्रह-गणना करते थे।' लैपलेसके मतसे ईसाके ३००० वर्ष पूर्व हिंदू ग्रहोंका स्थान १″( १ विक निकाल लेते थे। प्लेफेयर इस मतसे सहमत हैं। सर जेम्सके अनुसार हिंदू ईसासे ११८० वर्ष पूर्व ग्रह गणना करनेमें समर्थ थे। कतिपय विद्वानोंने इ विरोध किया है। कुछ विद्वान् अब भी यह शङ्का कि 'भारतका ज्ञान तो यूनान या ईजिप्टसे लिया ग बहुत अंशोंमें यह मत अब निर्मूल सिद्ध हो चुका अब भी इस दिशामें बहुत कुछ करनेकी आवश्यक आशा है ऐसे गणितके विद्वान्, जिनको संस्कृतका ज्ञान है और पश्चिमीय तथा प्राच्यगणित दोनोंके ज्ञात शङ्काओंको मिटानेमें सहायक होंगे।

---

# प्रत्यक्ष विज्ञानोंके क्षेत्रमें हिंदुओंकी कृतकार्यता

( लेखक—महामहोपाध्याय डा० श्रीप्रसन्नकुमार आचार्य, एम्० ए०, पी-एच्०डी०, डी०लिट्० )

-तत्त्वज्ञान-विषयक साहित्यके लिये इतिहासकारोंमें ुकता देखनेमें आयी, वैसी उनके वैज्ञानिक साहित्य- नहीं उत्पन्न हुई। इसका कारण अंशतः यही है कि जगत्के अन्य प्राचीन राष्ट्रोंके समान हिंदुओं- क्षेत्रमें कोई विशेष उन्नति नहीं की। इसके सिवा गभग सौ वर्ष पहले, जब संस्कृत, पाली और प्राकृत इतिहास लिखे जाने लगे, तबतक आधुनिक जगत् अनुसन्धानमें इतनी आश्चर्यजनक उन्नति कर चुका हलेके भारतीय-तत्त्वानुसन्धित्सु विद्वान् हमारे वैज्ञानिक विचार करनेकी ओर उत्साहित नहीं हुए। जबतक द्रनाथ शीलने अपना 'प्राचीन हिंदुओंके प्रत्यक्ष ामका ग्रन्थ नहीं लिखा और सर प्रफुल्लचन्द्र रायने हेंदु-रसायन-शास्त्र' ग्रन्थ प्रकाशित नहीं किया, केसी विद्वान्को उस आयुर्वेदके क्षेत्रमें भी कोई न करनेका साहस नहीं हुआ, जिसकी चर्चा प्राचीन- ं भी आती है। इसी प्रकार वास्तुशास्त्र, पाकशास्त्र, ास्त्र, शस्त्रनिर्माणशास्त्र, आभूषणादि बनाने और नेर्माण करने आदिके विविध शास्त्र विद्वानों ाहासकारोंकी दृष्टिसे प्रायः ओझल ही रह गये। और शिल्पविद्याओंकी चर्चा अवश्य ही प्राचीनतम हित्यमें आती है।

ुनिक वैज्ञानिकोंने (जैसे डाक्टर पी. सी. घोषने अपने में ) निश्चितरूपसे यह दिखाया है कि एकमात्र पाटी ही ज्ञान था, जो हिंदुओंने दूसरोंको दिया। उन्होंने तकके मूल अङ्कों और शून्यका भी आविष्कार वि दशमिक संकेत कहते हैं। पर यह बात संदिग्ध दशमलव-पद्धति भी जानते थे। उन्हें योग ( वियोग ( बाकी ), पूरण (गुणा ), वर्ग, घन औ आदि अष्टाङ्गपद्धति ज्ञात थी। भागकी आधुनिव हिंदुओंद्वारा आविष्कृत हुई थी। त्रैराशिकका भी उ हिंदुओंने किया। आर्यभट्टने अपने ग्रन्थमें इसका किया है। वे भग्नाङ्क और उसकी जोड़-बाकीकी व पद्धति जानते थे, जो महावीर (९ वीं शताब्दी) के 'ग संग्रह'में 'निरुद्ध'के नामसे प्रसिद्ध है। वे परिमि संहतिकी वह पद्धति भी जानते थे, जिसे 'छन्द-गणि हैं; क्योंकि पिंगल ( ईसाके पूर्व दूसरी शताब्दी ) सूत्रमें वैदिक छन्दोंके विवेचनमें इसका प्रयोग आर्यभट्टने भी गणित और ज्यामितिके 'श्रेणीव्य उल्लेख किया है। भास्कराचार्यकी 'लीलावती'में यह किया गया है कि जब किसी अङ्कको शून्यसे भाग दि है, तब उसका फल अनन्त अङ्क आता है। 'लीलाव 'बीजगणित' भास्कराचार्य ( ११५० ई० ) कृत ' शिरोमणि'के दो भाग हैं। यह चमत्कृतिजनक भास्कराचार्यने अपनी वयस्के ३६ वें वर्षमें लिखा थ

सका ज्ञान मूसा-अल-ख्वोयोरेजमी ( ८२५ ई० ) के
ओयल-मुकाबिला'से प्राप्त किया था। पर अरबोंने
हिंदुओंसे लिया। चीनी और यूनानी भी इसके
थे। 'ऐलजेबरा'के हिंदू-नाम बीजगणित और
णित हैं। हिंदुओंने धन और ऋण संख्याओंका
ष्कार किया। ब्रह्म-गुप्त (६२८ ई०) ने 'समीकरण'
ाला। इसके चार प्रकार 'एकवर्ण,' 'अनेकवर्ण,'
ण' और 'भावित' प्रयोगमें थे। आर्यभट्टके कथना-
कवर्ण समीकरण' कूटतमको हल करनेकी प्रक्रिया
भट्ट, ब्रह्मगुप्त, श्रीधर, पद्मनाभ और भास्कराचार्य
के ऐसे-ऐसे प्रश्न हल करते थे, जैसे १७ वीं और
ताब्दीके पहलेतक यूरोपके गणितज्ञ नहीं कर पाते थे।
मितिसे बीजगणित उत्पन्न हुआ और बीजगणितने
त उत्पन्न किया। पहले-पहल बौधायन और
ने अपने शुल्ब-सूत्रोंमें ( ईसाके ८०० वर्ष पहले )
दिक यज्ञोंके लिये आवश्यक विविध वेदियोंके स्थापत्य-
त किये। यूनानका प्रसिद्ध ज्यामितिशास्त्रज्ञ पिथागोरस
शास्त्रके इस सिद्धान्तका आविष्कर्ता माना
कि समकोण त्रिभुजकी समकोणवाली भुजापर स्थित
त्र अन्य दो भुजाओंपर स्थित वर्गोंके क्षेत्रोंके योगके
ोता है; परंतु बौधायनने पिथागोरससे बहुत पहले ही
ान्त स्थापित किया था। उन्होंने यह प्रमेय भी सिद्ध
आयतके एक कोणसे दूसरे कोणतककी तिरछी रेखा-
वर्गका क्षेत्र आयतके क्षेत्रसे द्विगुण होता है।

सी त्रिकोणके बराबर वर्ग खींचना—ऐसा वर्ग खींचना
ो वर्गका द्विगुण, त्रिगुण अथवा एक तृतीयांश हो,
त बनाना, जिसका क्षेत्र उपस्थित वर्गके क्षेत्रके बरा-
—इत्यादिकी रीतियाँ भी शुल्बसूत्रमें बतायी गयी हैं।
त्रिकोणका क्षेत्रफल उसकी भुजाओंसे जाननेकी रीति
शताब्दीके 'सूर्यसिद्धान्त' ग्रन्थमें बतायी गयी है।
ा ज्ञान यूरोपको क्लैवियसके द्वारा सोलहवीं शताब्दीमें
ुआ। ब्रह्मगुप्त और भास्कराचार्य दोनों किसी चतुर्भुज
क्षेत्रफल उसकी भुजाओंसे निकाल लेते थे। बौधायन
आपस्तम्ब दोनोंने वर्गकी कोण-से-कोणपर्यन्त-
तिरछी रेखा और उसकी भुजाओंका अनुपात
ाकार फैलाया है—१:१·४१४२१५६ $\left(१+\frac{१}{३}+\ldots+\frac{३}{३\times४\times३४}\right)$। यह परिणाम आधुनिक रीतिसे

त्रिकोणमितिके क्षेत्रमें हिंदुओंने जो काम किया है
बेजोड़ और मौलिक है। इन्होंने ज्या, कोटिज्या
उत्क्रमज्या आविष्कृत की। इनके विवरण हमारे यहाँके
ज्यौतिष ग्रन्थोंमें रहते हैं। चौथी शताब्दीके 'सूर्यसि
ग्रन्थमें इस विषयका जो विवरण है, उसका ज्ञान यू
ब्रिग्सके द्वारा सोलहवीं शताब्दीमें मिला।

भास्कराचार्यकी 'लीलावती'में किसी वृत्तमें बं
समभुज और समकोण त्रिकोणकी तथा चतुर्भुज, पञ्चभुज
भुज, सप्तभुज, अष्टभुज और नवभुज आकृतियोंकी भुज
लंबाई उस वृत्तके व्यासकी अपेक्षासे जाननेकी रीति
हुई हैं। आधुनिक फारमूलासे ये रीतियाँ मिलती हैं
फारमूला उपर्युक्त आठों प्रकारमें क्रमशः इसी प्रक
है—व्यासका क्रमशः ·८६६०२५, ·७०७१०८३, ·५८
·५, ·४३३७९१६, ·३८२६८३ और ·३४१९२५ द्वारा

हिंदू ज्यौतिषशास्त्रमें इससे भी अधिक विशेषज्ञत
हुई है। इस शास्त्रका अध्ययन प्रारम्भिक वैदिक
ही आरम्भ हुआ। कालका सूक्ष्मातिसूक्ष्म अंश
कहलाता है। यह एक सेकंडके ३४००० अंशोंमें
अंशके बराबर होता है। ऐसे सूक्ष्मातिसूक्ष्म क
भास्कराचार्य अपनी गणनामें लाये हैं। वैदिक त्र
जानते थे कि सूर्य चन्द्रको प्रकाशित करता है।
जानते थे कि चन्द्र २७ दिनमें अपनी परिक्रमा पू
फिर उसी स्थानमें आ जाता है। एक पूर्णिमा अथवा अम
दूसरी पूर्णिमा अथवा अमावस्यातक ३० बार सूर्योदय हो
कर ३० दिनोंका मास माना जाने लगा। ३६५ दिनों
माना गया। पर यह देखा गया कि तीस-तीस दिन
चान्द्र मासोंसे वर्षके ३६५ दिन पूरे नहीं होते। अत
और सौर वर्षोंका हिसाब ठीक रखनेके लिये प्रति ती
एक मलमास जोड़ा गया। पृथ्वी घूमती है—इस का
और रातका भेद होता है—इस तथ्यको पहले उ
( सन् ९५० ई० में ) जाना। इसके एक सहस्र
यूरोपमें कोपार्निकके द्वारा इसका आविष्कार हुआ।
सूर्य और चन्द्र-ग्रहणोंके कारण जानते थे, इसमें को
नहीं। उन्होंने यह भी कहा था कि चन्द्र तथा अ
अपना कोई प्रकाश नहीं है। सूर्यके प्रकाशसे वे प्रका
हैं। ये ग्रह भी पृथ्वीके समान सूर्यकी परिक्रमा करते

र वृत्त न माना जाय तो इस कथनका कुछ
ा रह जायगा कि सूर्योदयके पूर्व उषःकाल होता
प्राचीन कालसे हिंदू ज्योतिषियोंका यह प्रयास
के पृथ्वीकी परिधि और व्यास जानें। ब्रह्मगुप्त,
ार्य और सूर्यसिद्धान्तने पृथ्वीका व्यास क्रमशः
१५८१$\frac{1}{24}$ और १६०० योजन माना है।
न यदि ३२००० क्यूबिट या ९$\frac{1}{11}$ मीलके बरा-
ो इस हिसाबसे पृथ्वीका व्यास ७९०५ मील होता
ुनिक वैज्ञानिक गणनासे पृथ्वीका व्यास ७९१८ मील
ों गणनाओंका फल प्रायः एक ही है। हिंदुओंने
नको पृथ्वीका केन्द्र माना था। पर इस समय ग्रीन-
सका स्थान ग्रहण किया है। इससे ज्यौतिष-गणना-
विशेष अन्तर नहीं पड़ेगा। पृथ्वीके ऊपर वायुमण्डल-
रके सम्बन्धमें भी हिंदुओं और आधुनिक ज्योतिषियों-
बहुत कुछ मिलता है। हिंदू-गणनाके हिसाबसे यह
१२ योजन अर्थात् ५५ मील है और आधुनिक
५० मील।

याकर्षणका आविष्कार न्यूटनके नामपर प्रसिद्ध है।
से बहुत काल पहले ही भास्कराचार्यके 'सिद्धान्त-
ण' ग्रन्थमें यह लिखा जा चुका था कि भारी पदार्थ
भारसे) पृथ्वीपर गिरते मालूम होते हैं; पर यह
आकर्षण है, जो उन्हें नीचे खींच लाता है। अतः
यह अर्थ हुआ कि पृथ्वी, ग्रह, नक्षत्र, चन्द्र, सूर्य
रेको आकर्षण करते हैं और इस पारस्परिक आकर्षणके
ब अपनी-अपनी कक्षामें बने रहते हैं।

ससे यह मालूम हो जाता है कि हिंदुओंको वह पदार्थ-
ज्ञात था, जिसके विवेच्य विषय हैं—प्रकाश, उष्णता,
आकर्षण-धर्म और विद्युत्। (रसायनशास्त्रविषयक
का कार्य उनके वैद्यकशास्त्रमें स्पष्ट है।) सूर्य-किरणों-
न्द्रीभूत करनेके लिये वे गोल और अण्डाकार लेन्स
करते थे।

द्यकशास्त्रके क्षेत्रमें हिंदुओंका कार्य विशेष और
। मौलिक था। ऋग्वेदमें रोग-चिकित्सकोंकी चर्चा
है। अथर्ववेदके एक भागका नाम आयुर्वेद है। इसमें
के द्वारा, जड़ी-बूटियोंके द्वारा तथा शस्त्र-प्रयोगके द्वारा
र करनेके प्रकार बताये गये हैं। ईसाके पूर्व तीसरी

वनस्पतियाँ उगायी जाती थीं। यूरोपमें पहला अ
इसके सात सौ वर्ष बाद पैरिसमें ईसाकी चौथी श
कायम हुआ।

ओषधि-चिकित्सामें चरकसंहिता और शल्य-चि
में सुश्रुतसंहिता ईसाके पूर्व ४ थी या ५ वीं श
प्रामाणिक ग्रन्थ हैं। पर इससे भी पहले इस शास्त्र
बड़े आचार्य हो गये हैं; क्योंकि चरकका निर्माण अ
काश्यप, हारीत, भेल और भारद्वाजके पश्चात् ही हु
बौद्धोंकी गाथाओंमें जीवककी चर्चा आती है। वे
आत्रेयके शिष्य थे। बच्चोंकी बीमारियोंके इलाजमें ये
थे। चाणक्यने भी वैद्यकका कोई ग्रन्थ लिखा था।

पश्चिमोत्तर प्रदेशके तक्षशिला-विश्वविद्यालयमें
शास्त्रका विधिपूर्वक अध्ययन कराया जाता था।
आदि विभिन्न देशोंके वैद्य वहाँ जुटते थे। इन
संस्थाओंद्वारा वैद्यक-सम्बन्धी विविध प्रश्नोंके निर्णय ह
मालूम होता है, चरकसंहितामें इन निर्णयोंका संग्रह हु
वेदोंमें शारीर-शास्त्र और भ्रूणविज्ञानके विषय अ
इसी वेदोक्त ज्ञानपर चिकित्सा-पद्धति स्थापित है।
में चिकित्साके आठ अङ्ग (अष्टाङ्ग) वर्णित हैं—

(१) शल्यतन्त्र (सामान्य शस्त्रक्रिया),
शालाक्यतन्त्र (कन्धेके ऊपरके आँख, कान, नाक
होठ आदिके रोगोंमें विशेष शस्त्रक्रिया), (३
चिकित्सातन्त्र, (४) भूतविद्यातन्त्र, (५) कौ
तन्त्र (बच्चोंके रोगोंकी चिकित्सा), (६) अ
(साँप, बिच्छू आदिके काटनेपर इलाज), (७)
तन्त्र और (८) वाजीकरणतन्त्र।

मूल चरकसंहिता पुनर्वसु आत्रेयके शिष्य औ
सहपाठी अग्निवेशद्वारा रचित विविध तन्त्रोंसे संकलि
८ वीं या ९ वीं शताब्दीमें काश्मीरके दृढ़बलने चर
का शोधन किया था। पीछे ईरानी भाषामें इसका
हुआ और उसके बाद अरबीमें। इसके आठ
प्रथम—सूत्रस्थानमें ओषधियों, पथ्यों और वैद्यके
विवरण है। द्वितीय—निदानस्थानमें आठ मुख्य रोगों
है। तृतीय—विमानस्थानमें रोगोंके निदान और भैष
हैं। चतुर्थ—शारीरस्थानमें शरीर-रचना और 
है। पञ्चम—इन्द्रियाभिधानस्थानमें रोग-परीक्षा औ
अनुमान करनेकी पद्धति है। षष्ठ—चिकित्सितस्था

ुत आत्रेय और हारीतके समकालीन थे । ८वीं
में उनका ग्रन्थ पूर्वमें कंबोडियातक और पश्चिममें
प्रसिद्ध था । १३वीं शताब्दीमें चक्रपाणिदत्तने उसे
और चन्द्राटने संशोधित किया । सुश्रुतसंहिताका आरम्भ
थानसे होता है । सूत्रस्थानमें चिकित्सासम्बन्धी विविध
सामान्यरूपसे वर्णित हैं । द्वितीय—निदानस्थानमें
के लक्षण बतलाये गये हैं । तृतीय—शारीरस्थानमें
ज्ञान और भ्रूणविज्ञान है । चतुर्थ—चिकित्सितस्थानमें
ोगोंकी चिकित्साका वर्णन है । पञ्चम—कल्पस्थानमें
ारनेके प्रयोग हैं । शेष तीन खण्ड उत्तरतन्त्रमें हैं
के विविध विषयोंके पूरक हैं ।

य ग्रन्थ भी हैं । भेल-संहितामें ऐसे ही विषयोंका
है । वृद्ध वाग्भटने तथा बालवाग्भटने अपने अष्टाङ्ग-
चरक और सुश्रुत—दोनोंके वचन उद्धृत किये हैं ।
अन्य ग्रन्थ हैं, जिनमें पालतू पशुओंके रोगों और
चिकित्साका वर्णन है । वैद्यक शास्त्रकी व्यापकता और
कारण इसके अनेक कोष भी बन गये । ओषधि-
ौर शल्यतन्त्रके क्षेत्रमें हिंदू यूनानियोंसे बहुत आगे
थे । कितनी ही वनस्पतियोंके प्रयोग यूनानने
सीखे ।

ई भी रोग त्रिधातु—वात, पित्त, कफका सामञ्जस्य
ा होता है । रोगमात्रका यही कारण है, यह बात
हुई । ऋतुओंका भी आरोग्यपर प्रभाव पड़ता है—
मानी गयी । ज्वर तथा अन्य रोगोंकी तीन
; औषधके शीत और उष्ण, अथवा शुष्क
नग्ध उपचार; विषम ओषधियोंके द्वारा रोग दूर
रकार; सद्वैद्यके लक्षण और शिष्टाचार—इत्यादिमें
ा मान कार्य-कौशलकी दृष्टिसे तथा नैतिक दृष्टिसे
भी बहुत ऊँचा था । रोज आनेवाला ज्वर, ति
चौथिया आदि ज्वरोंके प्रकार वर्णित हैं और
चिकित्साका विशेषरूपसे वर्णन किया गया है ।
सर्वथा नवीन है । यह बात मानी जाती है कि ‍
अवयवोंका गठन एक साथ ही होता है; नरसंतान
दायीं तरफसे रहता है । यमज सन्तानोंके होनेका
बतलाया गया है; यह माना गया है कि ८ मही
जीयेगा, सात महीनेका नहीं जी सकता । मृत भ्रूण
निकालनेकी रीति भी बतायी गयी है ।

चीरफाड़के काममें भी हिंदू-वैद्यकने बड़ी उन्न
सुश्रुतसंहितामें मनुष्यशरीरकी चीरफाड़का वर्णन
फाड़के शस्त्रोंका वर्णन ( जिसमें दाँत उखाड़नेका
परिगणित है ) दो अध्यायोंमें हुआ है । एक
चीरफाड़की रीतियाँ वर्णित हैं । पथरीके लिये
विधान था । खूनी बवासीरका इलाज बहुत अ
किया जाता था । दूषित खून निकालनेके लिये १८
जोंक लगायी जाती थी । चक्षुपीड़ामें दाहिनी आँख
में बायें हाथका उपयोग करना हिंदू-वैद्यकको
साँपके काटने तथा अन्य विषों और उनकी चिकि
वर्णन सुश्रुतमें है । सर्पदंशवाले अङ्गका रक्त चू
खींच लेना, उस अङ्गको चीरकर उसमेंसे रक्त निका
उस अङ्गको जला देना—सर्पदंशपर ये उपाय निर्दिष्ट
हैं । मच्छरके काटनेसे मलेरिया हो जानेकी बात भी
विषसंचार करनेवाले १८ प्रकारके चूहे, ८ प्रकार
६ प्रकारकी मक्खियाँ और चींटियाँ, ५ प्रकारके म
५ प्रकारके साँप बताये गये हैं । विभिन्न प्रकारके
सर्पों और सर्पिणियोंके विभिन्न प्रकारके विष
उनकी चिकित्साके भिन्न-भिन्न प्रयोग भी बतलाये

# हिंदुओंकी ईमानदारी

जिस ( भारतीय ) सभ्यताको अपने उच्च वर्गके लोगोंके अत्यन्त विशाल वैभव-विलासपर गर्व
रीको लोग जानते ही नहीं थे । क्या कहींपर भी कोई हिंदुओंकी ईमानदारीके एक जरासे अंशके
ोकी कल्पना कर सकता है ?

—मेगेस्थनीज ( प्रसिद्ध यूनानी

# ग्रीक दर्शनमें भारतीय प्रभाव

( लेखक—श्रीरासमोहन चक्रवर्ती एम्० ए०, पी-एच्० डी०, पुराणरत्न, विद्याविनोद )

सिद्ध भारत-तत्त्व-वेत्ता अध्यापक कीथ (A.B. Keith) के 'प्राचीन ग्रीक दर्शनका भारतीय दर्शनके ऊपर व पड़ा था, ऐसा अनुमान करना भ्रमपूर्ण है। अन्य यकी विवेचना न करें, तो भी यह सुस्पष्ट हो जाता है वर्षमें दर्शनकी चर्चाके प्रारम्भ होनेके बहुत बाद ग्रीस निविद्याका अनुशीलन प्रारम्भ होता है। ऋग्वेदके ी भारतीय दार्शनिक विचारोंका सूत्रपात हुआ है। के पश्चात् भारतीय दर्शनका इतिहास क्रमशः उन्नति-र अग्रसर होता है' ।'

प्रसंगमें यह उल्लेखयोग्य है कि ऋग्वेदके सूक्त--से-कम ईसासे २००० वर्ष पूर्व विद्यमान थे। और नके पिता थेलस् ( Thales ) का जन्म ६४० वर्ष र्व एशिया माइनरके अन्तर्गत आरूयोनिया प्रदेशके नगरमें हुआ था। अतएव यह सिद्ध है कि भारतीय विचारके सहस्रों वर्षतक क्रमोन्नतिके पथपर अग्रसर द ग्रीसमें तत्त्व-विद्याका केवल श्रीगणेश होता है।

ापक गार्बे (Garbe) का अनुमान है कि हेराक्लीटस् klitos ) एम्पेडोक्लस ( Empedocles ) रस (Anaxagoras)डिमाक्रीटस्(Demokritas) क्यूरस ( Epicurus ) के दार्शनिक सिद्धान्त भारतीय नके द्वारा प्रभावित हैं।पीथागोरस (Pythagoaras) दर्शनके द्वारा प्रभावित हुआ था, इसमें भी सन्देहके वकाश नहीं है। तथा Gnostic और atonic दर्शन भी भारतीय दर्शनके द्वारा विशेष-भावित हुए थे। अध्यापक विन्टरनीज /internitz) ने इस बातको मुक्तकण्ठसे स्वीकार ।

ीन भारत और प्राचीन ग्रीसके दार्शनिक विचारोंके ो तुलनात्मक पर्यालोचना करनेपर दोनों देशोंके दार्शनिक विचारोंमें अनेक स्थलोंमें खूब सादृश्य आता है। प्रधान-प्रधान Eleatic दार्शनिकोंके मत और विश्व अभिन्न हैं, परिदृश्यमान नानात्वकी वास्तवि नहीं है। भारतवर्षके वेदान्तदर्शनमें भी इसी प्रकारके प्रतिपादित हुए हैं। ग्रीक दार्शनिक एम्पेडोक्लस(Emped के मतसे 'जो असत् है, उसकी उत्पत्ति सम्भ है; तथा जो सत् है, उसका कभी विनाश नहीं हो स इसके साथ सांख्य-सिद्धान्तका अच्छा मेल खात हेराक्लीटस् ( Heraklitos ) के अग्नितत्त्वके साथ मतका सादृश्य विशेषरूपमें वर्तमान है।

हेराक्लीटस् ( Heraklitos ) ने अग्निके सम्बन्ध शब्दोंका प्रयोग किया है, तदर्थवाचक सभी शब्द पाये जाते हैं।

ग्रीस देशमें किंवदन्ती है कि Thales, Empe Anaxagoras, Demokritos तथा अन्यान दार्शनिक दर्शनशास्त्रके अध्ययनके लिये प्राच्य देशमें भारतीय दार्शनिकोंकी विचारधाराने पारस लोगोंके यहाँ ग्रीस देशमें प्रवेश प्राप्त किया, यह बात सम्भव जान प प्राचीन पारसी जातिके साथ ग्रीस देशका सांसारिक समान विचार-राज्यमें भी आदान-प्रदान चलता उत्तर भारतके कुछ अंशोंमें जब पारसी जातिका प्र उस समय पारसी लोगोंके साथ भारतीयोंका भी ग्री आना-जाना होता था। और ग्रीसके साथ भारतीय वि भी आदान-प्रदान चलता था। ईसासे पूर्व छठी श पारसी राजा दारा ( Daruis ) ने पंजाबका कु जीत लिया था और ग्रीसपर भी चढ़ाई की थी।

दाराके समय तथा उसके पहले साइरस प्रभृति कालमें पारसकी राजसभामें ग्रीक और हिंदू दोनों जा आना-जाना होता था। पारस-सम्राट्की जो महत ग्रीस देश जीतने गयी, उसमें भारतीय वेतनभोगी थी। आर्टाजाराक्सेस ( दाराके पौत्र ) की सभामें नामक एक ग्रीक चिकित्सक थे, उन्होंने भारतवर्षके स एक ग्रन्थ लिखा है। अतएव गौतम बुद्धके समय

---

The Religion and Philosophy of the and Upanishads. By A. B. Keith, Vol. II,

आक्रमणके समय ग्रीक और हिंदुओंका पारस्परिक
ारिचय हुआ तथा उसके बाद बौद्ध प्रचारकोंकी
ानों जातियोंमें घनिष्ठता स्थापित हुई।

सिद्ध ग्रीक दार्शनिक पीथागोरस ( ईसाके पूर्व छठी
) के ऊपर भारतीय दर्शनका प्रभाव बहुत कुछ
; हुआ था। आजकल पीथागोरसके सिद्धान्तके नामसे
प्रचलित है, वह समस्त धार्मिक, दार्शनिक तथा
ान्धी मतवाद ईसासे पूर्व छठी शताब्दीमें भारत-
ालित था। आत्माका पुनर्जन्म, पाञ्चभौतिक तत्त्व,
ईश्वर-सान्निध्य प्राप्त करना—पीथागोरसीय
; ये समस्त सिद्धान्त भारतवर्षमें प्रचलित दार्शनिक
ा पूर्णतया अनुसरण करते हैं। पीथागोरसने
विषयमें जो मत प्रकट किया है, उसके पूर्व पाश्चात्य
। मतको और किसीने प्रकट नहीं किया। यह मत
ग्रीसमें गया था, इस बातको ग्रीक लोग भी स्वीकार
मिस्रदेशसे उनके लिये इन सिद्धान्तोंको प्राप्त करना
ाहीं था; क्योंकि प्राचीन मिस्रदेशमें पूर्वजन्मवाद
न था।

ाधुनिक यूक्लिडकी ज्यामितिकी ४७ वीं प्रतिज्ञा, जो
सके उपपाद्य ( Pythagoreas Theorem ) के
ासिद्ध है, बौधायन-शुल्बसूत्रसे ली गयी है। इसके
: पीथागोरसने जो साधु-सङ्घ स्थापित किया था, उसके
ाधान—ब्रह्मचर्य, मौनव्रत, अहिंसा, ध्यान-धारणा,
ायपरम्परा-क्रमसे दीक्षा-दानकी पद्धति इत्यादि
। भारतीय आदर्शके अनुसार व्यवस्थापित हुआ था।
ासकी शिक्षाने ग्रीस, इटली और एशिया माइनरमें
शताब्दियोंतक क्रियाशील रहकर यूरोपीय विचार-
विशेषरूपसे प्रभावित किया था। पीथागोरसके
ामें भारतीय प्रभाव कितना था, इसका विचार करनेपर
' विचारधाराके ऊपर भारतीय प्रभाव किस प्रमाणमें
ासका अनुमान किया जा सकता है।

क्समूलर कहते हैं कि सुकरातके समय ( ईसासे पूर्व
:९९ वर्ष ) भारतीय दार्शनिक एथेंस नगरमें आते-
ो। एक भारतीय दार्शनिकका एथेंस नगरमें
के साथ विचार-विनिमय हुआ था। सुकरातने कहा
'मनुष्यके जीवनके विषयमें अनुसन्धान करना ही
दर्शनका उद्देश्य है।' इससे भारतीय दार्शनिकको हँसी
यी और वे बोले, 'पहले ईश्वरतत्त्वको समझे बिना
[illegible] नहीं समझ सकता।'

यूरोपके दार्शनिक विचारोंके इतिहासमें प्लेटो (
३४५ वर्ष ई० पू० ) ने अत्यन्त उच्च स्थान प्राप्त कि
प्लेटोके ऊपर भारतीय अध्यात्म-तत्त्वका विशेषरूपसे
पड़ा था—इस बातको मैक्समूलर, इमर्सन आदि म:
एक मतसे स्वीकार किया है। प्रो० ई. जे.
( Prof. E. J. Urwick ) स्वलिखित 'The M
of Plato' नामक ग्रन्थमें लिखते हैं, 'प्लेटो:
'Republic' नामक ग्रन्थमें जिस सिद्धान्तकी स्था
है, वह भारतीय सिद्धान्तकी प्रतिध्वनिमात्र है।
दार्शनिक भाषाके साथ कहीं-कहीं उपनिषदोंके
समानता देखकर मैक्समूलरने यह अनुमान किया
प्लेटोका भारतीय दर्शनके साथ घनिष्ठ परिचय था। उ
जीवको रथी तथा इन्द्रियोंको अश्वके रूपमें वर्णन
( कठ० १।३।३-४ )। प्लेटोने अपने ( Phae
नामक ग्रन्थमें अक्षरशः इसी रूपकका प्रयोग किया है

ग्रीसके अभ्युदयके परवर्ती कालमें मिस्रका रि
( Alexandria ) नगर संसारके एक श्रेष्ठ विद्याके
परिणत हो गया था। प्राच्य तथा पाश्चात्य जातिके
केन्द्रमें मिलकर अपने भावोंका आदान-प्रदान करते थे
ई०में ग्रीसके लाइकोपोलिस शहरमें प्लाटिनस् ( Plo
ने जन्म लिया और दर्शनशास्त्रमें पारङ्गत होने
२८ वर्षकी उम्रमें वह सिकन्दरिया गया। उस
Neo-Platonism यानी अभिनव प्लेटोवादके
के प्रवर्तकरूपमें प्रसिद्धि प्राप्त की। प्लाटिनस् औ
अनुयायी दार्शनिकोंने प्लेटोके द्वारा प्रवर्तित
सिद्धान्तके प्रतिवादमें इस अभिनव सिद्धान्तका प्रसार
इस अभिनव प्लेटोवाद ( Neo-Platonism )
पहुँचकर ग्रीकदर्शन चरम उन्नतिको प्राप्त होता है
मर्मी साधकों ( Christian Mystics ) के ऊ
परवर्ती यूरोपीय विचारधाराके ऊपर अभिनव प्ले
विशेष प्रभाव पड़ा। पुरातत्त्वके ज्ञाताओंने प्रमाणि
है कि प्लाटिनस्ने भारतीय अध्यात्मतत्त्वकी भित्तिके
अपने सिद्धान्तको प्रतिष्ठित किया था।

विलियम राल्फ इंगे ( William Ralf I
द्वारा दी गयी 'The Philosophy of Pl
विषयपर 'Gifford Lectures ( 1917-18 )
व्याख्यानमालामें इस विषयसे सम्बन्ध रखनेवा
मूल्यवान् तथ्य पाये जाते हैं।

पाश्चिमके दार्शनिक सिद्धान्तके [illegible]

र ई० ब्रेहिएर ( E. Brehier ) ने स्पष्टरूपसे र किया है कि प्लाटिनस्ने उपनिषदोंके तत्त्व-ज्ञानसे नये सिद्धान्तवादके लिये प्रेरणा प्राप्त की थी।

जीन प्रजिलुस्की ( Dr. Jean Przyluski ) त किया है कि ईरानी साधक Mani ने भारत-वर्षमें जाकर भारतीय अध्यात्मवादके साथ घनि प्राप्त किया था। २४० ई० में वह अपने देश लौट प्रचारमें लग गया। प्लाटिनस्ने भी प्रायः इसी काल देशमें जाकर Mani के समीप भारतीय त दीक्षा ग्रहण की।*

# हमारे पुराण—एक समीक्षा

( लेखक—डा० श्रीयुत अ० द० पुसाळकर, एम्० ए०, एल्-एल्० बी०, पी-एच्० डी० )

ओंके धार्मिक तथा तदतिरिक्त साहित्यमें पुराणोंका ष स्थान है। वेदोंके बाद इन्हींकी मान्यता है। के साथ इन्हें पञ्चम वेद[1] कहा गया है। इनका और अन्तःस्वरूप प्रायः रामायण, महाभारत और समान ही है। इन पुराणोंको समष्टिरूपसे प्राचीन कालीन हिंदुत्वका—उसकी धार्मिक, दार्शनिक, क, वैयक्तिक, सामाजिक और राजनीतिक संस्कृति-कसंमत विश्वकोष ही समझना चाहिये।

ाण' पदका अर्थ ही है 'वह, जो प्राचीनकालसे ो'।

ात्पुरा ह्यनितीदं पुराणं तेन हि स्मृतम्।
क्तमस्य यो वेद सर्वपापैः प्रमुच्यते॥
( वायुपुराण १ । २०३ )

चीनकालसे प्राणित होनेके कारण पुराण कहा जाता इसकी व्याख्या जानता है, वह सब पापोंसे मुक्त है।'

वा यह भी कह सकते हैं कि—

तनस्य कल्पस्य पुराणानि विदुर्बुधाः।
( मत्स्यपुराण ५३ । ६३ )

'पुरातन कालकी घटनाओंको पण्डितजन पुराण क

इस प्रकार एक विशिष्ट प्रकारके साहित्यके अर्थमें शब्दका प्रयोग जबतक नहीं होता था, तबतक इस अर्थ 'प्राचीन कथा' अथवा 'प्राचीन विवरण' था औ आदिकालसे, वेदोंके प्रकट होनेके भी पहलेसे, इ पुराण विद्यमान थे। अथर्ववेदमें[2] पुराणोंका नाम अ उससे यह स्पष्ट नहीं होता कि उस समय ये पुराण रूपमें भी रहे हों। पर छान्दोग्य उपनिषद् और सू यह स्पष्ट होता है कि असली पुराण उपनिषदों और समयमें आये।

'पुराण' की साहित्यिक परिभाषा अमरकोश पुराणोंमें की गयी है और उसके पाँच लक्षण बतलाये

सर्गश्च प्रतिसर्गश्च वंशो मन्वन्तराणि
वंशानुचरितं चैव पुराणं पञ्चलक्षणम्

सर्ग ( सृष्टि ), प्रतिसर्ग ( लय और पुनः वंश ( देवताओंकी वंशावलि ), मन्वन्तर ( मनु विभाग ) और वंशानुचरित ( राजाओंके वंशवृत्त )— ये पाँच लक्षण हैं।

* The Journal of the Greater India Society, Vol. 1, No. 1, January 1934, pp. 1-10

१—ऋग्यजुःसामाथर्वाख्या वेदाश्चत्वार उद्धृताः। इतिहासपुराणं च पञ्चमो वेद उच्यते॥ 'ऋक्, यजुः, साम, अथर्व नामके चार वेद कहे गये हैं। इतिहास-पुराण पञ्चम वेद कहा जाता है।'

२—ऋचः सामानि छन्दांसि पुराणं यजुषा सह। उच्छिष्टाज्जज्ञिरे सर्वे दिवि देवा दिविश्रितः॥ ( अथर्व० ११। 'ऋक्, साम, छन्द, पुराण, यजुर्वेद, दिव्य लोकका आश्रय करके रहनेवाले देवता—सब यज्ञके उच्छिष्टसे उत्पन्न हुए

३—स होवाच ऋग्वेदं भगवोऽध्येमि यजुर्वेदं सामवेदमाथर्वणम्। चतुर्थमितिहासपुराणं पञ्चमं वेदानां वेदमिति॥ ( छान्दोग्य० ७।

उसने कहा, 'हे भगवन्! मैं ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और चौथा अथर्ववेद, पाँचवाँ इतिहासपुराण, वेदोंका वेद जानता

स्थित पुराणोंमें कोई भी पूर्णरूपसे इस परिभाषाके
नहीं है। कुछ पुराणोंमें तो इनसे कई विषय अधिक
कुछमें इनकी प्रायः कोई चर्चातक नहीं है, अन्य
ुत-से हैं। फिर यह पञ्चलक्षण उपस्थित पुराणोंका
छोटा अंश है। इससे यह मालूम होता है कि
उन पुराणोंके मूल उद्देश्योंमें नहीं था, न इनकी
रचनाका कोई साम्प्रदायिक हेतु ही था। पीछेकी
ो पुराणकी परिभाषामें लानेके लिये स्वयं पुराणोंने
हा है कि पञ्चलक्षण केवल उपपुराणके लिये हैं,
होनेके लिये तो उसमें दस लक्षण होने चाहिये।
पञ्चलक्षणके अतिरिक्त अन्य लक्षण ये हैं—वृत्ति,
धरावतार), मुक्ति, हेतु (जीव) और अपाश्रय
।

ऽस्याथ विसर्गश्च वृत्ती रक्षान्तराणि च।
वंश्यानुचरितं संस्था हेतुरपाश्रयः॥
र्भलक्षणैर्युक्तं पुराणं तद्विदो विदुः।
त्पञ्चविधं ब्रह्मन् महदल्पव्यवस्थया॥
(श्रीमद्भा० ११।७।९-१०)

णवित् पुराणको इन दस लक्षणोंसे युक्त मानते हैं—
सर्ग, वृत्ति, रक्षा, मन्वन्तर, वंश, वंशानुचरित,
ु और अपाश्रय। कोई पाँच ही लक्षण मानते हैं—
व्यवस्थासे ऐसा होता है (अर्थात् महापुराणोंके दस और
के पाँच लक्षण होते हैं)।

ग्रपुराणने इसमें ब्रह्मा, विष्णु, सूर्य और रुद्रकी
ष्टिका लय और स्थिति, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष—
ंको और जोड़ा है।

विष्ण्वर्करुद्राणां माहात्म्यं भुवनस्य च।
हारप्रदानां च पुराणे पञ्चवर्णके॥
र्श्चार्थश्च कामश्च मोक्षश्चैवात्र कीर्त्यते।
ष्वपि पुराणेषु तद्विरुद्धं च यत्फलम्॥
(मत्स्य० ५३।६६।७)

ह्मा, विष्णु, सूर्य और रुद्रका माहात्म्य, सृष्टिके लय
ितिका माहात्म्य, पाँच विषयोंका वर्णन करनेवाले
वर्णित हैं। धर्म, अर्थ, काम और मोक्षका कीर्तन
सब पुराणोंमें है और इसके विरुद्ध जो कुछ है, उसका
वर्णित है।'

एक-सा ही है। इसमें केवल दो-एक परिवर्तनोंको
रूपता ही है। नामावलि यह है—ब्रह्म, पद्म, वि
भागवत, नारद, मार्कण्डेय, अग्नि, भविष्य, ब्रह्मवैव
लिङ्ग, स्कन्द, वामन, कूर्म, मत्स्य, गरुड़ और
निम्नलिखित अनुष्टुप्में पुराणोंकी पूरी नामावलि
गयी है—

मद्वयं भद्वयं चैव ब्रत्रयं वचतुष्टय
नालिंपाग्निपुराणानि कूस्कं गारुडमेव
(देवीभागवत

आदि अक्षर 'म' वाले २, 'भ' वाले २,
३, 'व' वाले ४, 'ना' वाला १, 'लिं' वाला १,
१, फिर अग्निपुराण १, 'कू' वाला १, 'स्कं' वा
गरुड़पुराण १।

उपपुराणोंकी गणनामें एकरूपता नहीं है।
इन उपपुराणोंकी अबतक अपेक्षाकृत उपेक्षा रही
पुराण महापुराणोंसे पीछेकी रचनाएँ हैं, इनका
अधिक साम्प्रदायिक है और इनमें कई विषयोंका
कई स्थानोंमें मिली हुई इनकी नामावलियोंको मिला
से १८ उपपुराण ये निश्चित होते हैं—सनत्कुमार
नन्द, शिवधर्म, दुर्वासस, नारदीय, कपिल, वामन
मानव, वरुण, कलि, महेश्वर, साम्ब, सौर, पराश
और भार्गव।

कौन पुराण ठीक-ठीक पञ्चलक्षणयुक्त हैं और
हैं, यह देखकर इनके प्राचीन और प्राचीनोत्तर—
जा सकते हैं। इस कसौटीके अनुसार वायु, ब्रह्मा
और विष्णु प्राचीन पुराण मालूम होते हैं। मह
फिर और एक वर्गीकरण उनमें विशेषरूपसे वर्णि
शिव और अन्य देवताओंके विचारसे किया ग
वैष्णव दृष्टिसे उन्हें सात्त्विक, राजस और तामस कह

मात्स्यं कौर्मं तथा लैङ्गं शैवं स्कान्दं तथैव
आग्नेयं च षडेतानि तामसानि निबोध
वैष्णवं नारदीयं च तथा भागवतं शुभ
गारुडं च तथा पाद्मं वाराहं शुभदर
सात्त्विकानि पुराणानि विज्ञेयानि शुभानि
ब्रह्माण्डं ब्रह्मवैवर्त्तं मार्कण्डेयं तथैव
भविष्यं वामनं ब्राह्मं राजसानि निबोध

मस हैं। विष्णु, नारद, भागवत, गरुड़, पद्म,
। सात्त्विक पुराण हैं। ब्रह्माण्ड, ब्रह्मवैवर्त्त, मार्कण्डेय,
वामन, ब्राह्म—ये राजस हैं।

पुराणमें अग्निका माहात्म्य वर्णन करनेवाले पुराणों-
। और सरस्वती तथा पितरोंका माहात्म्य वर्णन करने-
णोंको संकीर्ण कहा है।

**त्त्विकेषु पुराणेषु माहात्म्यमधिकं हरेः।**
**सेषु च माहात्म्यमधिकं ब्रह्मणो विदुः॥**
**ग्नेश्च माहात्म्यं तामसेषु शिवस्य च।**
**र्णेषु सरस्वत्याः पितॄणां च निगद्यते॥**

(मत्स्य० ५३। ६८-६९)

त्त्विक पुराणोंमें श्रीहरिका माहात्म्य विशेष है,
राणोंमें ब्रह्माका, उसी प्रकार तामस पुराणोंमें अग्नि
वका। संकीर्ण पुराणोंमें सरस्वती और पितरोंका
वर्णित है।

और तरहका वर्गीकरण स्कन्दपुराणमें इस प्रकार

**ादशपुराणेषु दशभिर्गीयते शिवः।**
**र्भिर्भगवान् ब्रह्मा द्वाभ्यां देवी तथा हरिः॥**

(स्कन्द० केदारखण्ड १)

ारह पुराणोंमें दसमें शिव-स्तुति है, चारमें ब्रह्मा-
दोमें देवी तथा हरिकी है।

णोंमें वर्णित विषयोंका पूर्ण और आलोचनात्मक
करनेके पश्चात् विषयविभागके अनुसार पुराणोंके
किये गये। प्रथम वर्गमें साहित्यका विश्व-कोष
में गरुड़, अग्नि और नारदपुराण आते हैं। द्वितीय
ख्यतः तीर्थों और व्रतोंका वर्णन है। इसमें पद्म,
ौर भविष्य पुराण आते हैं। तृतीय वर्ग ब्रह्म,
और ब्रह्मवैवर्त्तपुराणोंका है। इनके दो-दो संस्करण
हैं। इनका मूल भाग वही है, जो इनका केन्द्रस्थ
है। इनके दो बारके संस्करणोंमें आगे-पीछे बहुत
ड़ा गया है। चतुर्थ वर्गमें, जो ऐतिहासिक
है, ब्रह्माण्ड और वायुपुराण आते हैं। साम्प्रदायिक
। पञ्चम वर्ग है। इसमें लिङ्ग, वामन और मार्कण्डेय-
आते हैं। अन्तमें षष्ठवर्ग उन वाराह, कूर्म और
णोंका है, जिनके पाठोंका संशोधन होते-होते मूल
ही नहीं गया है। तमिळ ग्रन्थोंमें पुराणोंके ये पाँच

सूर्य—ब्रह्मवैवर्त्त; (३) अग्नि—अग्नि; (४) शिव
स्कन्द, लिङ्ग, कूर्म, वामन, वराह, भविष्य, मत्स्य,
और ब्रह्माण्ड; और (५) विष्णु—नारद, भागव
और विष्णु।

पुराण भिन्न-भिन्न प्रकारसे अपनी उत्पत्ति बत
विष्णुपुराणमें यह वर्णन है कि वेदव्यासने वेदोंक
करनेके बाद प्राचीन कथाओं, आख्यानों, गीतों
श्रुतियों तथा तथ्योंको एकत्रकर एक पुराण-संहिता[1]
और अपने शिष्य सूत रोमहर्षणको उसकी शिक्षा दी
छः प्रकारकी व्याख्याएँ लोमहर्षणने अपने शिष्योंको
रोमहर्षणकी यह संहिता और तीन संहिताएँ उनके
मिलाकर पुराणोंकी चार मूल संहिताएँ कही जा
इनमेंसे इस समय कोई संहिता विद्यमान नहीं है। ए
ही विवरण वायुपुराणमें इस प्रकार है कि ब्रह्माने
शास्त्रोंके पुराणका स्मरण किया, पीछे उनके मु
निकले।[2] पुराणोंका संरक्षण करनेका कार्य सूतोंको सौ
था। मूल सूत प्रथम यज्ञसे योगशक्तिके द्वारा उ
और पुराण-परम्पराकी रक्षा उन्हें सौंपी गयी।

अथर्ववेदमें 'पुराण' शब्दका एकवचनमें प्रयोग
में दी हुई वंशावलियोंकी भाषाका सर्वत्र एक-सा हो
यह परम्परागत जनश्रुति कि आरम्भमें केवल एक
था—इन बातोंसे जैक्सन तथा अन्य विद्वानोंको य
हो गया कि आरम्भमें केवल एक ही पुराण
परंतु एकवचनका प्रयोग पुराणोंकी समष्टि पुराण-
वाचक है। वंशावलियोंकी यह बात है कि

---

१. आख्यानैश्चाप्युपाख्यानैर्गाथाभिः कल्पशुद्धिभि
पुराणसंहितां चक्रे पुराणार्थविशारदः
(विष्णुपुराण ३। ६

'आख्यान, उपाख्यान, गाथा और कल्पशुद्धिके साथ
विशारद (व्यास) ने पुराणसंहिता रची।'

२. पुराणं सर्वशास्त्राणां प्रथमं ब्रह्मणा स्मृत
अनन्तरं च वक्त्रेभ्यो वेदास्तस्य विनिर्गता
(व

'सब शास्त्रोंके पुराणका ब्रह्माने पहले स्मरण किया
उनके मुखोंसे वेद निकले।'

३. पुराणमेकमेवासीत्तदा कल्पान्तरेऽनघ॥ (यह व
पुराणोंमें है।)

ोभिन्न वंशावलियोंके साथ आरम्भ होते और
ामयोंमें समाप्त होते हैं, तथा विभिन्न स्थानोंमें उनका
हुआ है। अतः एक ही पुराण नहीं था—जैसे एक
हीं है, न एक ही ब्राह्मण है।

गोंकी जो परिभाषा पहले दी जा चुकी है, उसके
ुराणोंमें सर्ग, प्रतिसर्ग, देवताओं और ऋषियोंके
मन्वन्तर और राजवंश वर्णित होते हैं। इनमेंसे
ान विषयोंमें प्राचीन धर्म, आख्यान और तत्त्वज्ञान
-वर्णन—ये विषय आ जाते हैं। पिछले दो विषयोंमें
वंशवृत्त और इतिहासकी सामग्री मिलती है।
ारिक्त धार्मिक शिक्षा, कर्मकाण्ड, दान, व्रत, भक्ति,
ष्णु और शिवके अवतार, श्राद्ध, आयुर्वेद, संगीत,
साहित्य, छन्दःशास्त्र, नाट्य, ज्यौतिष, शिल्प-
ार्थशास्त्र, राजधर्म इत्यादि उन सभी बातोंका इनमें
होता है, जिनका जीवनके धर्म, अर्थ, काम और
न चतुर्विध पुरुषार्थोंके साथ सम्बन्ध है।

हम पुराणोंके तत्त्वज्ञान और उपास्य, वंशवृत्त,
; पृष्ठभूमि तथा काल-सम्बन्धी पौराणिक भावनाका
वेचार करेंगे।

**ज्ञान**—विश्वोत्पत्ति—जगदुत्पत्तिके सम्बन्धमें पुराणों-
; प्रकारके वर्णन हैं। एक वर्णन ऐसा है कि स्वतः-
मूलतः और तत्त्वतः एक होनेपर भी एकके-बाद-एक
नेवाले पुरुष, प्रधान और काल—इन त्रिविध रूपोंमें
रता है। जब परमपुरुष पुरुष और प्रधानमें प्रवेश
तब प्रधानसे महान् अथवा बुद्धि-तत्त्व उत्पन्न होता
द्धसे अहङ्कार और अहङ्कारसे पञ्चतन्मात्रा, पञ्च-
और एकादश इन्द्रिय उत्पन्न होते हैं। पञ्चीकृत
तोंसे घटित ब्रह्माण्ड समुद्रपर ठहरा है और आप,
यु, अहङ्कार, बुद्धि और प्रधान—इन सात आवरणों-
है। देवाधिदेव ब्रह्माने रजोगुणका आश्रय लेकर
जीव-जगत् उत्पन्न किया, वही देवाधिदेव सत्त्वगुण-
य लेकर विष्णुरूपसे सबका पालन करते हैं और
ा आश्रय लेकर सबका संहार करते हैं।

दूसरा विवरण ऐसा है, जिसमें नौ प्रकारकी सृष्टिका
। प्रथम तीन महत-सर्ग, भूत-सर्ग और ऐन्द्रिय

**पञ्चैते वैकृताः सर्गाः प्राकृतास्तु त्रयः स्मृत**
**प्राकृतो वैकृतश्चैव कौमारो नवमः स्मृ**
**इत्येते वै समाख्याता नव सर्गाः प्रजापते**
(विष्णुपुराण १। ५।

एक और विवरण इस प्रकारका है कि ब्रह्म
बाद-एक चार रूप धारण किये और उनसे अ
पितृ और मनुष्य उत्पन्न हुए। पीछे उन्होंने रा
गन्धर्व, अन्य सब जीव, प्राणी और वनस्पति
उत्पन्न किया। तब मानस पुत्र उत्पन्न हुए, जो ऋ
और देवता उत्पन्न हुए, जो रुद्र कहलाये। इ
स्वायम्भुव मनु और शतरूपाकी सृष्टि हुई। इनके
हुए—प्रियव्रत और उत्तानपाद, और एक कन्या
इस कन्याके साथ विवाह किया। इनके चौबीस
हुई, जिनमेंसे तेरह धर्मको ब्याही गयीं, इनके प्रेम
मूर्तिमान् भाव उत्पन्न हुए। दस कन्याएँ अन्य मा
पितरों और अग्निको ब्याही गयीं। और एक कन्या
विवाह शिवके साथ हुआ।

यह सारी सृष्टि ब्रह्माके एक दिनतक रहती है
एक दिन चौदह मन्वन्तरोंका होता है। प्रत्येक
अन्तमें निम्नकोटिके जीवों और निम्नस्तरके
जीवनका अन्त हो जाता है। अखिल
सत्तत्त्व बना रहता है—देवता और साधु-संत सुर
हैं। चौदहवें मन्वन्तरके अन्तमें अर्थात् ब्रह्माका
बीतनेपर नैमित्तिक प्रतिसर्ग होता है। इसमें अ
जलके द्वारा सब पदार्थोंका अन्त होता है, केव
सृष्टि बनी रहती है और इसके साथ तीन गुण
ऋषि इत्यादि। एक कल्पके परिमाणकी ब्रह्माकी रा
होनेपर ब्रह्मा जागते हैं और अपनी सृष्टि फिरसे आ
हैं। समस्त प्राकृत सर्गका प्राकृत प्रलयमें ही अन्त
यह प्रलय ब्रह्माकी आयु समाप्त होनेपर ही होता
तब सब देवता और सब रूप संहारको प्राप्त होते हैं
महाभूत मूल प्रकृतिमें मिल जाते हैं। मूल प्रकृति
केवल एक ब्रह्मसत्ता रहती है।

**उपास्यवर्णन**—पुराणोंमें उपास्य देवोंकी
है। वैदिक देवताओंकी अपेक्षा लौकिक देवताओं
विशेष है। वैदिक देवताओंमेंसे केवल इन्द्र औ

ई मित्रसे बिछुड़ गये हैं । पुराणोंमें मित्रका पता
कुछ पुराणोंमें सूर्यकी स्तुति बहुत की गयी है,
उपासनाविधिका विवरण भविष्यमें मिलता है ।
ोंके अधीश्वर यम नरकोंमें पापियोंको दण्ड देते हैं।
ौर अप्सराएँ स्वर्गके गायक और परियाँ हैं ।
चार भेद बताये गये हैं—असुर, दैत्य, दानव
स ।

वोंमेंसे ब्रह्मा सृष्टिकर्ता हैं, विष्णु पालनकर्ता और
ारकर्ता । साम्प्रदायिक पुराणोंमें कोई विष्णुको
ाते हैं । कोई शिवको श्रेष्ठ बतलाते हैं । पर
: प्राचीनतर पुराण एकको श्रेष्ठ बताकर दूसरेकी
 करते हैं । इसका परम उत्कर्ष एकेश्वरवादमें
 जहाँ तीनोंका एकत्व प्रतिपादित होता है और यह
 जाता है कि उपासक अपनी इच्छाके अनुसार
केसीकी भी उपासना कर सकता है । अधिकांश
 विष्णुके दस अवतार बतलाये गये हैं । इनमेंसे
 कूर्म, वराह, नरसिंह और वामन—ये
ाणिक हैं; परशुराम, राम, कृष्ण और बुद्ध—ये चार
क हैं और एक कल्कि अभी आनेको हैं । इनमेंसे
रसिंह और वामनके अवतारत्वके बीज वैदिक
 हैं । ये अवतार दिव्य कहाते हैं और अन्य अवतार

णु क्षीरसागरमें रहते हैं, अवतारके समय अवतार
 पर शिव पार्थिव देव हैं । पार्वती, माता भवानी
त्य संगिनी हैं । स्कन्द और गणेश इनके पुत्र हैं ।
सम्प्रदाय इन्हींका उपासक है । शैवपुराणोंमें इनकी
 । लिङ्ग-सम्प्रदाय और शाक्त-सम्प्रदाय भी पीछेके
 आते हैं ।

रोंकी भी उपासना पुराणोंमें है । पितरोंके साथ वर्ग
के समान ही इनके पूजनका भी विधान पुराणोंमें
 आता है । प्रत्येक मन्वन्तरमें देवताओंके साथ ही
 होते हैं । पितरोंका सम्बन्ध श्राद्धसे है, जिसका
पुराणोंमें दिया गया है ।

**ावृत्त**—पुराणोंके वंशवृत्त मनुके साथ आरम्भ होते
ने ही प्रलयकालमें मानवोंकी रक्षा की थी । पहले
स्वत मनुके दस पुत्र थे । समस्त देश इन दस

उनके दो पुत्र हुए, सौद्युम्न और ऐल । इक्ष्वाकु
देशका राज्य मिला । उनकी राजधानी अयोध्
उनके पुत्र विकुक्षिने सूर्यवंशकी मुख्य इक्ष्वा
चलायी । उनके दूसरे पुत्र निमिसे विदेह उत्पन्
यमुनादेशपर राज्य करनेवाले नाभागके वंशधर रथीत
जिनको 'क्षत्रोपेता द्विजातयः' कहा जाता था
धृष्टकवंश चला, जिसका राज्य पंजाबमें था । श
मूल पुरुष शर्याति आनर्त ( वर्तमान गुजरात ) के र
उनकी राजधानी कुशस्थली ( द्वारका ) थी । ना
वर्तमान तिर्हुतपर राज करते थे । इस वंशके राजा
वैशाल वंश चलाया । करूषसे कारूष उत्पन्न हुए,
योद्धा थे और जिन्होंने बघेलखण्ड दखल किया । 
और प्रांशुके बारेमें कोई विशेष विवरण नहीं
पृषध्रको सम्भवतः उनका अंश नहीं दिया गया ।

इलाके पुत्र पुरूरवा ऐल प्रतिष्ठान ( वर्तमान पीह
पैठण )पर राज करते थे । उन्होंने ऐल या चन्द्रवंश
उनके पुत्र आयु पिताके पीछे प्रतिष्ठानके राजरि
बैठे और दूसरे पुत्र अमावसुने कान्यकुब्जवंश च
उनके पाँच पुत्रोंमेंसे नहुष आयुके पीछे राजगद्दीके
हुए । क्षत्रवृद्धने काशीमें अपना राज्य स्थापित कि
अनेनसने क्षत्रधर्माओंको उत्पन्न किया । नहुषके
छः पुत्र थे । ज्येष्ठ पुत्र यति संन्यस्त हो गये औ
यज्ञकर्ता ययाति पितृराज्यके उत्तराधिकारी हुए ।
देवयानी और शर्मिष्ठासे विवाह किया । देवयानी
यदु और तुर्वसु—दो पुत्र हुए और शर्मिष्ठासे अनु,
पूरु । इन सबके वंश खूब बढ़े । पूरुने वंशकी मुख्
चलायी । उनसे पौरव उत्पन्न हुए, जो कौरव-
पूर्वपुरुष थे । यदुसे यादव-वंश चला—जिसमें हैहय,
वृष्णि, सात्वत आदि शाखाएँ सम्मिलित हैं । अनुसे
वंश चला । आनवोंकी यौधेय, सौवीर, कैकय आदि
फैलीं । द्रुह्युके वंशधर भारतके बाहर म्लेच्छदेशों
और तुर्वसुकी शाखा पीछे पौरवोंमें मिल गयी ।

मनुसे भारतीय युद्धतक लगभग ९५ पीढ़ियाँ
गयी हैं । भारतीय युद्धके उत्तरकालीन वंशोंके लि
भविष्य कालकी क्रियाका प्रयोग करते हैं और उन्हें
गिनते हैं । इनका वर्णन केवल सात ही पुराणोंमें है

हम वेदों और पुराणोंका ऐतिहासिक मूल्य तुलनात्मक
ानेका यत्न कर सकते हैं। इस विषयमें इतिहासज्ञों-
ड़ा मतभेद है। कीथको पुराणोंका ऐतिहासिक
ननेमें बहुत सन्देह होता है। ऋग्वेदमें जिसका
निर्देश नहीं मिलता, ऐसी किसी भी पौराणिक
ऐतिहासिकता माननेमें उनका मन निस्सन्देह नहीं
ार्जीटरकी दृष्टि इससे सर्वथा विपरीत दूसरे छोरपर
। वे वेदोंकी अपेक्षा पौराणिक कथाओंको अधिक
मानते हैं। वेदोंकी बातोंको वे ब्राह्मण-परम्परा कहते
त्रिय नाम धारण किये हुई परम्परा भी इतिहासका
हो, ऐसी बात तो नहीं है। वेदोंके पक्षमें दो
य ही प्रबल हैं; वेद एक तो पूर्वकालीन हैं और
के पाठ ज्यों-के-त्यों सुरक्षित हैं। फिर भी, पुराणोंमें
अविश्वसनीय बातोंके होते हुए भी, ऐतिहासिक
राणोंको अप्रमाण कहकर त्याग नहीं दिया जा
यह समझना बहुत बड़ी भूल है कि पुराणोंके
सत्यको निर्वासित कर दिया है।

, यथार्थमें वेदों और पुराणोंकी बातोंमें परस्पर
ध नहीं है। जिस रूपमें आज ऋग्वेद उपलब्ध है,
पाञ्चालकी देन है। इसमें स्वभावतः उस देशके
मुख्यतया वर्णन है, दूसरोंका वर्णन केवल
ा गया है। वेदोंमें जिन राजाओंके नाम आते हैं,
ाणोंमें नहीं मिलते, वे सम्भवतः छोटे-छोटे वंशोंके
रदार थे और इस कारण पुराणोंकी वंशावलियोंमें
ाये। यह भी सम्भव है कि एक ही पुरुषका भिन्न-
से इन दोनोंमें वर्णित वंशावलियोंमें निर्देश हुआ हो।
वंशावलियाँ जिन अंशोंमें खण्डित हैं, वहाँ ऋग्वेदमें
जा बैठाये जा सकते हैं। इसमें सन्देह नहीं कि
वंशावलियोंका संशोधन करनेमें ऋग्वेद ही साधन
जब हम देखते हैं कि पुराणगत वर्णन वैदिक
मलता है, तब यह उचित ही है कि जिस विषयमें
ौन है, उस विषयमें पुराणोंका कथन सत्य माना
म्परागत इतिहास लिखनेकी ठीक पद्धति यही होगी
और पुराणों—दोनोंका संयुक्त प्रमाण माना जाय,
के वर्णन मिलते हैं; और जहाँ दोनोंके परस्परविरोधी
लें, वहाँ सामञ्जस्य स्थापित करनेका यत्न किया

**पुराणोंकी भौगोलिक पृष्ठभूमि**—प्रथम मनुके
उनके राज्यान्तर्गत जगत्का वर्णन आता है
निर्द्धारणके समान इस वर्णनका बहुत-सा भाग काल्प
जगत्का इस प्रकार वर्णन है कि इसमें सात
द्वीप हैं। प्रत्येक द्वीप एक-एक समुद्रसे घिरा है
इन समुद्रोंमें कोई घृतका समुद्र है, कोई दूधका;
विविध द्रव्योंके समुद्र हैं। इन द्वीपोंमें मध्यवर्ती
है, जिसके चारों ओर क्षारसमुद्र है। जम्बूद्वीपका मु
भारतवर्ष है। भरतकी संतानोंके नामपर यह देश
कहलाया। इसके उत्तर भागमें हिमालय है और
समुद्र। इसमें सात मुख्य पर्वत हैं—महेन्द्र, मल
शुक्तिमान्, ऋक्ष, विन्ध्य और पारियात्र। भार
ओर किरात रहते थे, पश्चिम ओर यादव औ
ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र। हिमालय
समुद्रोंसे निकलनेवाली नदियोंके नाम तथा विविध
रहनेवाली विविध जातियोंके नाम दिये गये हैं।
तथा अन्य ग्रन्थोंमें भी ऐसी ही नामावलियाँ
यवन, शक और पह्लवोंका जिक्र है। ये लोग ई
दूसरी और पहली शताब्दियोंमें भारतवर्षमें आये
भी जिक्र है। हूणोंने ईसाकी छठी शताब्दीमें गुप्त
ध्वंस किया। पुराणोंमें इनका वर्णन यह सूचित
कि भौगोलिक नामावलियाँ समय-समयपर नये नाम
पूरी की गयी हैं।

**कालसम्बन्धी पौराणिक भावना**—पुराणोंमें सृ
के जो विविध वर्णन हैं, उनसे युग-मन्वन्तर
विचार करना आवश्यक होता है। मनुष्योंका
देवताओंका एक दिन और रात है। १२००० दिव
अर्थात् मनुष्योंके ४३,२०,००० वर्षोंका एक च
महायुग होता है। इस महायुगके कृत, त्रेता, द्वा
कलि—ये चार युग होते हैं। इनकी वर्षसंख्याक
तारतम्य यथाक्रम ४:३:२:१ इस हिसाबमें बैठ
प्रत्येक युगके आगे और पीछे एक-एक सन्धिच
युगके दशमांशके बराबर होता है। एक सहस्र
( अर्थात् १०००×४३,२०,००० मानुष वर्षोंका )
एक दिन और रातके बराबर होता है। इस एक दि
कल्प कहते हैं। प्रत्येक कल्पमें मानव-जातिके आ

ानोंने इस विषयमें अनेक वाद प्रतिपादित किये हैं। तक मन्वन्तर-चतुर्युगके रहस्यका कोई समाधान-उद्घाटन नहीं हुआ। पार्जीटर कृत, त्रेता, द्वापर रूपसे युगोंके विभाजनका कोई ऐतिहासिक मूल अनुमान करते हैं। भारतीय युद्ध द्वापरके अन्तमें के बाद कलिका आरम्भ हुआ माना जाता है। दाशरथि राम त्रेता और द्वापरके बीचमें हुए। नाशके साथ कृतयुगका अन्त और सगरके राज्यके का आरम्भ हुआ।

**णोंका समय**—पुराणोंके समयके सम्बन्धमें बहुत है। कुछ समय पहले यह सोचा जाता था कि हित्यमें पुराणोंका निर्माण सबके पीछे हुआ है त एक सहस्र वर्षोंके अंदर यह सारी रचना हुई पुराणोंके जो उल्लेख प्राचीन ग्रन्थोंमें मिलते हैं, ह विचार कट जाता है। इसमें कोई सन्देह नहीं पुराण अपने वर्तमान रूपमें किसी एक ही हीं रचे गये हैं; किसी पुराणके कोई-कोई अंशतक र समयके रचे दीखते हैं। पुराणोंमें घटाना-बढ़ाना, करना, मिश्रण करना इत्यादि क्रम बराबर चलता है। अतः पुराणोंका समय निर्द्धारित करनेमें हमें र्वतन अंशोंका ही समय विचारना होगा, बहुत ंशोंका समय नहीं। पुराणोंके प्राचीनतम रूप युद्धके समय निस्सन्देह विद्यमान थे, मेगास्थनीजके थे ही। साहित्य और शिलालेखोंके आधारपर यह सकता है कि वर्तमान पुराण ईसाके पूर्व और पश्चात्-म्भिक शताब्दियोंके हैं।

**णोंका ऐतिहासिक मूल्य**—पुराणोंके वर्तमान रूप हैं र पीछेके; पर इनमें वंशपरम्पराका जो इतिहास वह प्राचीनतम है और इसकी बहुत-सी सामग्री ौर मूल्यवान् है। अतः पुराणोंका प्रमाण सर्वथा त्याज्य ा कोई कारण नहीं है। पुराणोंके सम्बन्धमें विद्वानोंका रुख समय-समयपर बदलता रहा है। कलाओं और ऐतिहासिक घटनाओंका गड्डमगड्ड था 'युगों' के सम्बन्धमें उनकी कुछ विचित्र ही होनेके कारण भारतीय इतिहासके संशोधनके आरम्भ-ईसाके १८वीं शताब्दीके अन्तिम दशकों तथा

(कुशद्वीप) जाकर नील नदीके उद्गमस्थानका पत और उससे पुराणोंके वर्णनका समर्थन हुआ। तब आस्था जमने लगी थी। ताम्रपत्रों और मुद्राओंसे ऐ तथ्य ढूँढ़ निकालनेकी प्रवृत्ति इसी समय उदय हु पुराणोंका मूल्य घटने लगा और कहीं-कहीं परम्पराका इतिहासवृत्त अयथार्थ भी प्रमाणित हु बातोंमें बौद्ध ग्रन्थोंने भी पुराणोंकी बातें काट प्रकार सन्देह बढ़नेसे पुराणोंपर अविश्वास उत्पन्न पिछली शताब्दीके आरम्भिक दशकोंमें विल्सनने पद्धतियुक्त अध्ययन किया और विष्णुपुराणका अनुवाद प्रकाशित किया। इसकी एक बहुत बड़ी भूमिक लिखी थी और आलोचनात्मक तथा तुलनात्मक ि भी जोड़ी थीं। इससे संस्कृत-साहित्यके इस महान् ओर यूरोपियन विद्वानोंका ध्यान विशेषरूपसे हुआ। पुराणोंकी अबतक जो अनुचित उपेक्षा हे उसका अन्त हुआ और स्वतन्त्र प्रमाणद्वारा सम होनेकी हालतमें पुराण विश्वास-स्थापनके योग्य सम लगे। पर पुराणोंका विशेष अध्ययन तो इसी श आरम्भमें पार्जीटरने किया। उनके धैर्य और अध्यव अनुसन्धानका यह फल हुआ कि पुराणोंकी ऐ सामग्रीका एक पर्यालोचनात्मक विवरण जगत्‌वे आया। पुराणोंमें जो ऐतिहासिक वर्णन हैं, उनका बहुत प्रबल हुआ है। स्मिथने यह प्रमाणित कि मत्स्यपुराणमें आन्ध्रोंका जो वर्णन है, वह प्रायः इतिहासके विद्वानोंने अब यह जाना है कि मौर्योंवे विष्णुपुराणका और गुप्तोंके विषयमें वायुपुराणका वर्ण नीय है। पुराणोंकी ओर अबतक जो कुछ ध्यान दि था, उससे कहीं अधिक ध्यान देनेके पात्र वे अब सम हैं। पुराण अब भारतके परम्परागत इतिहासवृत्तके ए बड़े प्रमाण माने जाने लगे हैं। ऐतिहासिक खोजके लिये आजकल पुराणोंका विशेषरूपसे अ त्मक अध्ययन होता है। आधुनिक इतिहासकार औ तत्त्ववित् रैप्सन, स्मिथ, जायसवाल, भांडारकर, राय प्रधान, रंगाचार्य, आळतेकर, जयचन्द्र आदि ऐतिहासिक ग्रन्थों, समीक्षाओं, प्रबन्धों और पौराणिक सामग्रीका उपयोग किया है। भारतीय और सभ्यताके व्यापक इतिहासके लिये पुराणोंका ब है। क्योंकि इनमें अर्थशास्त्र, समाजशास्त्र, शासन

इतिहासकारको विविध आख्यानों और उपाख्यानोंसे तिहासिक और सांस्कृतिक तथ्य अलग करके निकाल । ।

त दो सहस्र वर्षोंसे भी अधिक कालसे रामायण भारतके साथ पुराण भी भारतीय जीवनको अपने आदर्श पुरुषोंके चरित्रोंसे अनुप्राणित और प्रभावित आ रहे हैं। राम, कृष्ण, हरि, शिव आदि नाम करोड़ों मनुष्योंके जीवनधन हैं। दीन-दुखी जनता-वेच्छिन्न स्नायुओं और भग्न हृदयोंको बल देकर में आशा-विश्वासका संचारकर पुराणोंने उन्हें उबारनेका काम किया है। पाश्चात्य शिक्षाके ऐसे लोग पहले निकले, जो पुरातन तथा परम्परा वस्तुकी हँसी उड़ाना ही जानते थे। उनकी दृष्टिमें मूल्य कूड़े-करकटसे अधिक नहीं था। यह महान् शुभ कि पुराणोंके सम्बन्धमें अब आधुनिकोंकी दृष्टि बदल गीताप्रेस और 'कल्याण'ने हमारी पूर्व परम्पराकी रक्ष बहुत बड़ा काम किया है। यह दुर्भाग्यकी बा पुराणोंके पाठ बहुत भ्रष्ट हो गये हैं। हम यह आशा हैं कि पाठपरीक्षणके पाश्चात्य मानके अनुसार जाँ पुराणोंके संशोधित संस्करण शीघ्र ही प्रकाशित होंगे

# आदर्श भ्राता

## ( श्रीलक्ष्मण और भरत )

( रचयिता—पं० श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री 'राम' )

( १ )

**मान रामको सदैव अनुगामी रहे,**
**राम-प्रेममें ही प्राण रहता प्रवण-सा।**
**सुखी तो सुखी, रामके दुखोंसे दुखी,**
**रामकी ही सेवाका सदैव लिये प्रण-सा।**
**त तज सहे आतप विपिन वात**
**रामहित हेतु किये जीवनको पण-सा।**
**ह प्रेरणा सुपुत्रने जहाँसे, ऐसी**
**माई हो सुमित्रा, लघु भाई हो लषण-सा॥**

( २ )

**चञ्चरीक चम्पा-सी, जनक-जननीसे प्राप्त**
**राज-सम्पदा भी तृण-तुल्य ठुकर**
**भाईके विरहमें सुहाई ठकुराई नहीं,**
**गूढ़ प्रेमसिन्धुमें असीम बाढ़ अ**
**राम-वनवासमें भी हेतु अपनेको मान,**
**शोचवश लोचनोंमें अश्रुधार छ**
**क्षण-क्षण वेदन अपार अधिकाई अहो!**
**भारतमें भरत-सदृश कौन भा**

( ३ )

**सेवारत होके बन्धु-चरण पयोद पेख**
**चातक चतुर-सा महान मोद पाता जो।**
**लायक लषण-सा सहायक सतत रह**
**भाईके सुयशकी पताका फहराता जो।**
**तन, धन, प्राण—सब बन्धु-चरणोंमें चढ़ा**
**पादुका पदोंकी सिर ऊपर उठाता जो।**
**क्लेश सह कठिन निदेश पालता है सदा,**
**भ्राता वही भायप भरत-सा निभाता जो॥**



* इस निबन्धके परम आदरणीय विद्वान् लेखक वर्तमान युगके एक प्रसिद्ध अन्वेषक और बड़े ही विचारशील पुरुष हैं।

# कर्म-विज्ञान

( लेखक—रायबहादुर पंड्या श्रीबैजनाथजी, बी० ए० )

ृतिमें कारण और कार्यका नियम सब लोकोंमें व्याप्त
येक कारणका परिणाम कोई-न-कोई अवश्य होगा।
ा नियम है कि क्रिया और उसकी प्रतिक्रिया समान
केंतु विपरीत दिशाकी होती हैं। यह नियम सब लोकोंमें
है। हमारे प्रत्येक कार्यमें स्थूल कार्यके अतिरिक्त भाव
ाचारकी भी क्रिया होती है। प्रथम हम किसी कार्यके
सोचते हैं, तब वह विचार सोची वस्तुपर पहुँचकर
ा करता है। उस विचारके आते ही हमारे मनमें—
हमें वैसा भाव—क्रोध, लोभ, स्नेहादि वैसे भाव
ोते हैं और बाहर निकलकर दूसरोंपर वैसा प्रभाव
। इतनी क्रिया सूक्ष्मरूपसे हो चुकनेपर स्थूलकर्म अपना
ूल जगत्‌में करता है। इस प्रकार प्रत्येक कर्मका
स्थूल-देहमें, वासना-देहमें तथा मनोमय कोशमें
ागा। यदि भली प्रकार उछलनेवाली रबरकी गेंद
ो सीधे धरतीपर मारें तो वह उतने ही वेगसे उछल-
: हाथमें उतनी ही शक्तिसे लगेगी। यह साधारण
स्थूल फल हुआ। इसके साथ-साथ भाव और विचारका
होता है। मान लें कि दो व्यक्तियोंने दो उद्यान
हेतार्थ म्युनिसिपलबोर्ड ( नगर-प्रबन्ध-समिति ) को
दिये। उनमेंसे एकके मनमें केवल परोपकारका भाव
दूसरेके मनमें यह बात थी कि इस सेवाके कारण
मुझे अधिक पुरस्कार या उपाधि मिलेगी। ऐसी
थूल कार्यका फल तो दोनोंको समान मिलेगा; पर
ाव और विचार भिन्न होनेसे उनके भावों तथा
ा विपाक दोनोंके फलोंमें भेद कर देगा। जिसकी
ार्थपूर्ण है, उसे उस दानसे चित्तमें आनन्द, शान्ति
रेत्रिक उन्नति प्राप्त नहीं होगी, पर दूसरेको अवश्य
ो।

के तीन भेद कहे जाते हैं—प्रारब्ध, सञ्चित और
। हमारे समस्त पूर्व कर्म सञ्चित हैं। उसमेंसे जितना
देवता इस जन्ममें हमसे भुगतवाना चाहते हैं, वह
न गया है। उसे हमें अवश्य भोगना पड़ता है।
सञ्चित आगे जाकर क्रमशः प्रारब्ध बनेगा।
वह है, जिसे हम अभी कर रहे हैं। एक ही कर्म
र परिस्थितियोंमें किये जानेपर पृथक्-पृथक्
न करता है।

कर्मका साधारण फल इस प्रकार होता है—उ
कार्योंका फल सुख और अच्छी परिस्थितिका मिलना,
हानि करनेसे बुरी परिस्थिति या पीड़ा, ऊँची-नीची इ
वैसी योग्यता या सामर्थ्यकी प्राप्ति, दीर्घकालीन विच
स्वभाव बनना, अनुभवसे ज्ञान होना, दुःखपूर्ण उ
पुण्य-पाप-विवेकिनी बुद्धिकी वृद्धि, निःस्वार्थ सेवाक
आध्यात्मिकताकी प्राप्ति आदि।

ऊँचे लोकों ( अन्तर्जगत् ) में भलेबुरे कर्म
बहुत बड़ा होता है। भूलोक ( स्थूल जगत् ) मे
जो शक्ति है, उसी कर्मकी वासना ( इच्छा ) क
भुवर्लोक ( वासनादेह ) में उससे पाँचगुनी और
कोषमें—विचारकी शक्ति पचीसगुनी। इस प्रक
अधिक काम करती है। उच्च विचार कारण-देहमें
पाँचगुना अर्थात् १२५ गुना काम ( प्रभाव ) क
यदि हमारे कर्मसे किसी दूसरेके जीवनमें विशेष उ
विशेष बाधा पड़ती है, तो वह हमारे पास स्वतः
लेनेको आकर्षित होगा। स्वार्थपरायणतासे मनुष्यक
रुक जाता है। निःस्वार्थ प्रेम और वैसी ही सेवा
हमारी उन्नति बहुत शीघ्र होती है। इसीलिये हमें
इन दोनों सद्गुणोंका सदैव अभ्यास करते रहना चाहिये
विपरीत निर्दयतासे चिरस्थायी बीमारी होती है औ
दुःख मिलते हैं। यदि निर्दयता जान-बूझकर की
पागलपन भी हो सकता है।

ईश्वरको कर्माध्यक्ष कहा गया है। कर्मका निय
उसकी इच्छा है। प्रकृतिके सब बल उसीसे निक
यह कर्म-नियम भी उसीसे निकला है। जब हम
दुःखका समानभावसे ग्रहण करके केवल जगत्-ह
लिये श्रीकृष्णार्पण-भावसे कर्म करेंगे तो
विपाकके नियमसे मुक्त हो जायँगे। भगवान्‌ने बता
अध्यात्म-मार्गका थोड़ा-सा भी आचरण महाभयसे ब
है ( गीता २। ४० )। साधारण अज्ञानी मनुष्य पा
धर्म-अधर्म, भलाई-बुराईको अच्छी प्रकार नहीं स
उनके कर्म मिश्रित रहते हैं; पर अध्यात्मविद्याके ज
इन बातोंको भली प्रकार समझ-बूझकर कर्म करते हैं।

हमारे चरित्रमें जो बुराई हो, उसे हमें अभीसे स

ाहिये। उसे जीत लेना चाहिये। नहीं तो हमारे दुर्गुण ोंतक बने रहेंगे। महर्षि पतञ्जलिने योगदर्शनमें 'वितर्कबाधने प्रतिपक्षभावनम्' (२। ३३)। अर्थात् मिटानेके लिये उनके विपरीत गुणोंका मनन और ा करना चाहिये। यदि हममें हिंसात्मक भाव है तो

अहिंसाका मनन और अभ्यास करना चाहिये। असत्यकी आदत मिटानेके लिये सत्यका अभ्यास, स्वभाव दूर करनेके लिये अस्तेयका मनन और अभ्य चाहिये। ऐसे ही विपरीत सद्गुणोंके आश्रयसे दुर्गु करना चाहिये।

# उपासनाका तत्त्व

( लेखक—श्रीश्रीकान्तशरणजी )

ओंकी सभी प्रकारकी संस्कृतियोंका मूलस्रोत वेद है, ऐहिक एवं पारलौकिक—सभी प्रकारके कल्याणोंका ापने काण्डत्रयके द्वारा करता है। कर्म, ज्ञान और —ये वेदके काण्डत्रय हैं। सामवेदीय छान्दोग्योपनिषद् । १ की श्रुति है—

**खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति शान्त उपासीत।**

ात् यह सब निश्चय ब्रह्म ही है ( सारा जगत् —ब्रह्मका शरीर है; अतएव सब ब्रह्म ही है )। उसी ब्रह्मके द्वारा उत्पन्न होता है, उसीमें इसका ा है और यह उसीमें चेष्टा करता है; इसलिये शान्त होकर उसीकी उपासना करनी चाहिये। इसी हदारण्यक० ३। ७। ३-२२ में भी जगत्को ब्रह्मका ा गया है। एवं—

**त् सर्वं शरीरं ते।** ( वाल्मी० ६। ११७। २५ )

यह रामायण-वाक्य है। भगवान् विराट्-रूप-प्रदर्शनमें को अपने शरीररूपमें दिखाते हैं।

प्रमाणोंसे निष्पन्न है कि जैसे मनुष्यके हाथ-पैर और ( सभी अङ्ग उसके सेवक रहते हैं, यथा—

ेवक कर पद नयन से मुख सो साहेबु होइ।
( मानस अयो० ३०६ )

वैसे ही यह सारा जगत् ब्रह्मका शरीर होनेसे उसका इसी बातको स्पष्ट करनेके लिये 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' खण्डके साथ ही उसकी उपासनाकी व्यवस्था भी करती कहती है कि यह जगत् उसी ब्रह्मके द्वारा उत्पन्न होता लीन होता है और उसीमें चेष्टा करता हुआ यह ा है—अर्थात उसीके द्वारा इसकी पालन-व्यवस्था

तात्पर्य यह कि जैसे किसी खेतको जो बोता है रक्षा ( पालन ) करता है और जिसके यहाँ उस खेत अन्न जाता है, वही उस खेतका स्वामी माना जाता वही उस खेतमें उत्पन्न हुए अन्नोंका भोक्ता होता खेतसे उत्पन्न अन्न उसीके लिये रहता है, वह स्वेन अन्नका उपभोग करता है—उसी प्रकार जगत्की पालन और लय-व्यवस्थाका आधार होनेसे सच्चि ब्रह्म श्रीरामजी ही इस जगत्के जीवोंके स्वामी हैं औ हैं। जगत् उक्त अन्नवत् उनका परतन्त्र-भोग्य परतन्त्रभोग्यत्वको 'शेषत्व' एवं 'दासत्व' कहा ज यों विचारकर जगत्के सभी जीवोंको ईश्वरकी करनी चाहिये।

श्रीगोस्वामीजीने भी उक्त तीनों व्यवस्थाएँ कह ही उपासना करनेकी बात कही है—

दूरि न सो हितू हेरि हिएँ ही है
……जगदीस, जीवन जीव को, जो साज सब सब को
हरिहि हरिता, बिधिहि बिधिता, सिवहि सिवता जो
सोइ जानकीपति मधुर मूरति, मोदमय मंग
ठाकुर अतिहि बड़ो, सील, सरल सुठि।
ध्यान अगम सिवहू, भेंट्यो केवट उठि॥
……स्वामी को सुभाव कह्यो……
जपि नाम करहिं प्रनाम, कहि गुन ग्राम, रामहि धरि
बिचरहिं अवनि अवनीस चरन सरोज मन मधुकर
( बिनय०

पदके इस प्रसङ्गमें पहले अन्तर्यामी श्री जगदीश कहा गया है; फिर 'हरिहि हरिता' इस पदसे श्री पालनद्वारा केशवा और श्रीशिवजीका तत्व-

ो आदि त्रिदेवोंकी शक्तियोंके कार्योंका आधार भी जीको ही बताया गया है। उनकी मोद-मङ्गलमयी मूर्ति उनके सौलभ्य आदि माधुर्य-गुणोंका वर्णनकर उनके होनेके योग्य स्वभावका वर्णन किया गया है, तब चरणमें उपासना करनेकी रीति कही गयी है। इस कको पढ़कर उपास्यदेवके ऐश्वर्य और माधुर्य दोनों गुणोंको समझना चाहिये।

स प्रकार ईश्वरके स्वरूपपर विचार करनेसे जीवोंको उपासना करनेकी व्यवस्था ज्ञात होती है—

**मैवांशो जीवलोके जीवभूतः सनातनः।**

(गीता १५। ७)

गवान् अर्जुनसे कहते हैं कि मेरा ही सनातन अंश ।

अंस जीव अबिनासी। चेतन अमल सहज सुख रासी॥

(मा० उ० ११६)

र्थात् ईश्वरका अंश जीव अविनाशी और सच्चिदानन्द- है। अंशका अर्थ भाग (हिस्सा) होता है। यथा—

**अंशभागौ तु वण्टके।** (अमरकोष)

र्थात् अंश, भाग और वण्टक—ये तीन भागमात्र ाँक आदि बाटोंके नाम हैं। जो वस्तु जिसके भाग ) की होती है, वह उसकी ही होकर रहती है और उपभोगके लिये समझी जाती है। जैसे किसी पिताने ार पुत्रोंको एक रुपया दिया, तो उसके चार-चार त्येक पुत्रके भागके हुए। वे भागवाले पैसे पुत्रोंके हैं, पभोगके लिये हैं। उसी प्रकार ईश्वरके अंश होनेसे रके भोग्य हैं। अतएव इन्हें हर अवस्थामें उसीके (सेवक) होकर रहना चाहिये। यही स्थिति है।

गोस्वामीजीने भी जीवको ईश्वरका चरण-सेवक ही —

ंघ्रि सेवक बिभीषण बसत मध्य दुष्टाटवी ग्रसित चिंता।

(बि० ५८)

हे श्रीरामजी!) यह जीव स्वरूपतः आपके सेवक है; परंतु यह प्रवृत्तिरूपी लङ्कापुरीमें विभीषण- ान मोहरूपी रावणके परिवार कामादि दुष्टोंके बीचमें त रहता है। भाव यह कि यह स्वरूपतः आपके

जानेसे अत्यन्त दुखी है। इसका यह दुःखभार इस स्वरूप-प्रयुक्त भगवदुपासनाको भुला देनेसे आ प

यथा—

मोह जनित मल लाग बिबिध बिधि……

सब प्रकार मल भार लाग निज नाथ चरन बिसराए

(बि

तथा—

बहु रोग बियोगन्हि लोग हए। भवदंघ्रि निरादर के फल

भव सिंधु अगाध परे नर ते। पद पंकज प्रेम न जे क

अति दीन मलीन दुखी नितहीं। जिन्ह कें पद पंकज प्रीति न

(मा० उ०

इस प्रकार जीव-स्वरूपका विचार करनेपर हरि-उ इसका स्वरूपप्रयुक्त धर्म निश्चित होता है।

## उपासनाके भेद

यह जीव अपनी (उपर्युक्त) स्थितिसे च्युत होकर मोहित हो रहा है। इसके उद्धारार्थ उपासनाके द बतलाये गये हैं—एक भगवान्‌की उपासना और प्रत्यगात्मा (प्रकृतिवियुक्त जीवात्माके शुद्धस्वरूप उपासना। इन दोनों उपासनाओंके विषयमें अर्जुनने भ से पूछा है—

**एवं सततयुक्ता ये भक्तास्त्वां पर्युपासते**
**ये चाप्यक्षरमव्यक्तं तेषां के योगवित्तमाः**

(गीता १२

इस प्रकार निरन्तर प्रयत्नमें लगे हुए जो आपकी भलीभाँति उपासना करते हैं और जो अव्यक्त ( आदि इन्द्रियोंसे प्रकट न होनेवाले) अक्षर (प्रत्यगा जीवात्मा) की उपासना करते हैं, उनमें उत्तम ये कौन हैं?

इस श्लोकमें दोनों उपासनाओंकी बात कही ग इसके आगेके श्लोक २, ६-७ में भगवान्‌की उपासना श्लोक ३, ४, ५ में जीवात्म-उपासनाका वर्णन है। श्रीरा भाष्य देखिये।

अर्जुनका प्रश्न यहाँपर भगवदुपासना और जी साक्षात्कारके परस्पर तारतम्य-ज्ञानके लिये है कि किससे मोक्ष-प्राप्ति होती है। इसपर भगवान्‌ने जीवात्म-साक्षात्क अपेक्षा भगवदुपासनाको ही सुगम और शीघ्र फ

दोनों उपासनाओंके सम्बन्धमें श्रुति-प्रमाण भी हैं—

मेव विदित्वाति मृत्युमेति

नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय ।

( श्वेता० ३ । ८ )

मेवैष सम्प्रसादोऽस्माच्छरीरात्समुत्थाय परं ज्योति-
ः स्वेन रूपेणाभिनिष्पद्यते स उत्तमः पुरुषः ।

( छान्दो० ८ । १२ । ३ )

इत्यादि श्रुतियाँ भगवदुपासनाको मोक्षोपाय कहती हैं।

—

ं त्थं विदुः ये चेमेऽरण्ये श्रद्धां तप इत्युपासते तेऽर्चिष-
वन्ति ······ ( छान्दो० ५ । १०१ )

ऱ एवमेतद्विदुर्ये चामी अरण्ये श्रद्धाः सत्यमुपासते
सम्भवन्ति ······ ( बृह० ६ । २ । १५ )

इत्यादि श्रुतियोंमें पञ्चाग्निविद्योपासककी मोक्षप्राप्ति
है । पञ्चाग्निविद्या तो जीवात्माकी ही उपासना है ।
त्यगात्माकी ब्रह्मात्मरूपसे उपासना की जाती है ।
के उपबृंहणरूप रामायणमें ये दोनों उपासनाएँ
रूपमें हैं ।

—

या ज्ञानं तथोपास्यमिति शक्तित्रयीशितुः ।
ैका बहुविस्तारा फलस्कारा प्रमात्मिका ॥
सां क्रिया तु कैकेयी सुमित्रोपासनात्मिका ।
नशक्तिश्च कौसल्या वेदो दशरथो नृपः ॥
यायां कलहो दृष्टो दृष्टा प्रीतिरुपासने ।
ानेनात्मसुखं नित्यं दृष्टं निर्हेतु निर्मलम् ॥

( शिवसंहिता १८ । ४५-४७ )

—अर्थात् राजा दशरथ वेदस्वरूप हैं, उनकी तीनों शक्तियाँ
याँ ) काण्डत्रय ( कर्म, ज्ञान, उपासना )-रूपा हैं ।
क्ति ( कर्म ) श्रीकैकेयीजी, उपासना-शक्ति श्रीसुमित्रा-
र सरस ज्ञान ( पराभक्ति )-रूपा श्रीकौसल्याजी हैं ।
कलह देखी जाती है, इससे श्रीकैकेयीजीके द्वारा
हुआ । उपासनामें प्रीति होती है, इससे श्रीसुमित्राजीमें
ी ही व्यवस्थाएँ हैं । और ज्ञानमें शुद्ध आत्मसुख
, इससे श्रीकौसल्याजीमें अलौकिक विवेकद्वारा सुख-
स्था है ।

नमें उपासनाशक्ति श्रीसुमित्राजीके दो पुत्र हैं—एक
णजी ब्रह्म श्रीरामजीके उपासक हैं, और दूसरे श्री-

शत्रुघ्नजी प्रकृतिवियुक्त जीवात्मस्वरूप श्रीभरतजीके
हैं । उपासनाकी उक्त दोनों वृत्तियाँ ही यहाँ उनके पु
हैं । अतः भगवदुपासनाके आदर्शस्वरूप श्रीलक्ष्मणजी
प्रकृति-वियुक्त शुद्ध जीवात्म-उपासनाके आदर्श श्री
जी हैं ।

## भगवदुपासना

श्रीलक्ष्मणजीने भगवदुपासनाकी रीति इस
दिखायी है—

बारेहि तें निज हित पति जानी । लछिमन राम चरन रति

इस प्रकारसे सत्ताईस वर्षकी अवस्थातक इन्होंने
में रहते हुए सामान्य धर्मके साथ-साथ अपनी उपास
निबाही । जब इन्होंने देखा कि अब स्वामी वनको
हैं, अतः अब सामान्य धर्मको साथ रखनेपर मेरी
धर्मरूपा शरणागतिपुरस्सर स्वामीकी उपासनाका निव
होगा, तब इन्होंने सामान्य धर्म छोड़कर विशेष ध
आश्रयण किया । अतः स्वामीके साथ रहकर
शेषत्व ( उपासना )-लाभके लिये इन्होंने प्रभु श्रीर
शरणागति की ।

श्रीगोस्वामीजीने श्रीलक्ष्मणजीके इस प्रसंगको इ
लिखा है कि पहले श्रीरामजीने अपनी ( सामान्य
दृष्टिसे श्रीलक्ष्मणजीको माता-पिताकी सेवा एवं प्र
आदि ( सामान्यधर्म ) की शिक्षा दी थी और साथ
धर्मकी प्रशंसा भी की थी; [ क्योंकि श्रीरामजी सामा
प्रकाशक हैं, श्रीलक्ष्मणजी विशेष धर्म ( आर्त्त-प्रप
उपासना ) के, श्रीभरतजी विशेषतर धर्म ( दृप्त-प्रप
उपासना ) के और श्रीशत्रुघ्नजी विशेषतम धर्म (
सेवा-निष्ठा ) के प्रकाशक हैं । ] तब श्रीलक्ष्मणजीने
विशेष धर्मकी दृष्टिसे उसकी विवेचना करते हुए क

उतरु न आवत प्रेम बस गहे चरन अकुला
नाथ दासु मैं स्वामि तुम्ह तजहु त काह बसा

दीन्हि मोहि सिख नीकि गोसाईं । लागि अगम अपनी
नरबर धीर धरम धुर धारी । निगम नीति कहुँ ते अ
मैं सिसु प्रभु सनेहँ प्रतिपाला । मंदरु मेरु कि लेहिं
गुर पितु मातु न जानउँ काहू । कहउँ सुभाउ नाथ प
जहँ लगि जगत सनेह सगाई । प्रीति प्रतीति निगम नि
मोरें सबइ एक तुम्ह स्वामी । दीनबंधु उर अंत
धरम नीति उपदेसिअ ताही । कीरति भूति सुगति प्रिय

रुनासिंधु सुबंधु के सुनि मृदु बचन बिनीत।
मुझाए उर लाइ प्रभु जानि सनेहँ समीत ॥७२॥
बिदा मातु सन जाई। आवहु बेगि चलहु बन भाई॥
( मा० अयोध्या० )

ोसुमित्राजीने उपासनाकी रीतिका जिस प्रकार वर्णन ै, यह उन्हींके मधुर वचनोंमें सुनिये—

ुम्हारि मातु बैदेही। पिता रामु सब भाँति सनेही॥
तहाँ जहँ राम निवासू। तहँइँ दिवसु जहँ भानु प्रकासू॥
सीय रामु बन जाहीं। अवध तुम्हार काजु कछु नाहीं॥
ु मातु बंधु सुर साईं। सेइअहिं सकल प्रान की नाईं॥
ानप्रिय जीवन जीके। स्वारथ रहित सखा सबही के॥
प्रिय परम जहाँ तें। सब मानिअहिं राम के नातें॥
यँ जानि संग बन जाहू। लेहु तात जग जीवन लाहू॥
रे भाग भाजनु भयहु मोहि समेत बलि जाउँ।
तुम्हरें मन छाड़ि छलु कीन्ह राम पद ठाउँ॥ ७४ ॥
जुबती जग सोई। रघुपति भगतु जासु सुतु होई॥
ाँझ भलि बादि बिआनी। राम बिमुख सुत तें हित जानी॥
भाग रामु बन जाहीं। दूसर हेतु तात कछु नाहीं॥
कृत कर बड़ फलु एहू। राम सीय पद सहज सनेहू॥
ु इरिषा मदु मोहू। जनि सपनेहुँ इन्ह के बस होहू॥
प्रकार बिकार बिहाई। मन क्रम बचन करेहु सेवकाई॥
बन सब भाँति सुपासू। सँग पितु मातु रामु सिय जासू॥
रामु बन लहहिं कलेसू। सुत सोइ करेहु इहइ उपदेसू॥
यहु जेहिं तात तुम्हरें राम सिय सुख पावहीं।
ातु प्रिय परिवार पुर सुख सुरति बन बिसरावहीं॥
प्रभुहि सिख देइ आयसु दीन्ह पुनि आसिष दई।
उ अबिरल अमल सिय रघुबीर पद नित नित नई॥
( मा० अयोध्या० )

भगवान्‌की उपासनाका तत्त्व है, जो साक्षात् ाक्तिके द्वारा वात्सल्य-दृष्टिसे प्रिय पुत्रके लिये में कहा गया है। श्रीलक्ष्मणजीने इसी आदेशके चौदह वर्ष वनमें भगवान् श्रीरामजीकी उपासना की वनवासके समान भगवान् अर्चारूपमें सर्वत्र प्राप्त क्त उपदेशके अनुसार आराधनाकर कृतार्थ होना।

में शक्ति-बाधासे चैतन्य होनेपर श्रीलक्ष्मणजीने

हृदयँ घाउ मेरें पीर रघुबीर।
पाइ सजीवन जागि कहत यों प्रेम पुलकि बिसराइ
मोहि कहा बूझत पुनि-पुनि जैसे पाठ अरथ चरचा
सोभा सुख छति लाहु भूप कहँ केवल कांति मोल
तुलसी सुनि सौमित्रि बचन सब धरि न सकत धीरौ
उपमा राम लखन की प्रीति की क्यों दीजै खीरै
( गी० लं०

भावार्थ—'मोहि कहा बूझत ····'—इस पूरे श्रीलक्ष्मणजीने सुग्रीव आदिसे उपासनाके तत्त्वका किया है। जब वे शक्ति लगनेपर संजीवनीद्वारा चैतन्य तब उनसे श्रीसुग्रीव आदिने पूछा कि 'अब घावक कैसी है?' इसपर उन्होंने कहा है कि 'इसकी पीड़ा श्रीर जीसे पूछिये। घाव तो मेरे हृदयपर दीखता है; परन्तु पीड़ा उन्हींको है, जिनकी वस्तुरूप मैं हूँ। मुझमें ज सेवाके गुण हैं, जिनपर रीझकर स्वामी मेरी बाधापर रो वे गुण वस्तुतः उन्हींके द्वारा मुझे प्राप्त हैं। जैसे पाठकके द्वारा पाठ प्राप्त होता है और फिर वह पाठक सुनकर रीझता है, वैसे ही स्वामी मुझपर प्रसन्न हुए इसमें मेरे गुण-वैभवका प्रभाव नहीं है।' आगे अपनी कहते हैं—

जैसे किसी हीरेमें यदि कान्ति और मोल ( रहते हैं तो राजा उसे धारण करता है और फिर उस धारण करनेका सुख एवं उसकी शोभा तथा उसके फूट चोरी जाने आदिकी हानिकी चिन्ता उस राजाको ही है, वैसे उपासकमें उपासनासम्बन्धी विवेकरूपी एवं सेवा-निष्ठारूपी मोल रहनेपर उपास्य उसकी रखता है ( उसका योग-क्षेम वहन करता है )। उपा अपनी चिन्ता नहीं करनी पड़ती; परंतु हीरेके समान राजारूपी स्वामीके परतन्त्र-भोग्य ( शेषत्व ) रूपमें ही स्थिति रहनी चाहिये

इन रीतियोंसे श्रीलक्ष्मणजीने उपासनाशक्तिके उ मार्गपर स्वामीकी उपासना की है। वनवासके उ स्वामीके राज्यग्रहण करनेपर इन्हें फलरूप नित्य शेषत्व हुआ; यथा—

भरतादि अनुज बिभीषनांगद हनुमदादि समेत ते।
गहें छत्र चामर ब्यजन धनु असि चर्म सक्ति बिराजते॥
( मा०

। इन्हें नित्य शेषत्वकी प्राप्ति है । इसी भावको
रनेके लिये श्रीगोस्वामीजीने श्रीरामजीकी परधाम-
ष्टरूपमें नहीं लिखी ।

प्रकार भगवदुपासनाकी रीति श्रीलक्ष्मणजीने प्रकट की।

## प्रत्यगात्म-उपासना

र लिखा गया कि उपासना-शक्ति श्रीसुमित्राजीके
सें एक श्रीलक्ष्मणजी भगवदुपासक हैं और उनके दूसरे
शत्रुघ्नजी प्रत्यगात्मस्वरूपके उपासक हैं । श्रीलक्ष्मण-
पासना कुछ लिखी गयी । श्रीशत्रुघ्नजीकी आगे कुछ
ती है—

त्रुघ्नजीने प्रकृति-वियुक्त शुद्ध प्रत्यगात्मस्वरूप
की उपासना की । उपर्युक्त क्रिया-शक्ति श्रीकैकेयी-
त्र धर्मफल-स्वरूप श्रीभरतजी हैं । शुद्ध निष्काम
अनुष्ठानसे प्रकृति-वियुक्त प्रत्यगात्माके स्वरूपका
र होता है, उसकी स्थिति श्रीभरतजीके समान है ।
ब्ध-भोगकी अवशिष्ट आयुमें जब इसकी प्रकृतिरूपी
परिणामरूपी शरीरकी अङ्गभूता दस इन्द्रियाँ तथा
द्धि, चित्त और अहङ्कार—इन चौदहोंकी भोग-स्पृहा
ोती है, जैसे कैकेयीजीने अपने पुत्रके लिये चौदह
राज्य-भोग चाहा था, तब यह प्रकृति-वियुक्त
श्रीभरतजीकी वृत्तिसे रहकर अपने स्वरूपकी रक्षा
। यह अपनेको श्रीरामजीका अङ्ग मानकर उनके
शेष )-रूपमें ही प्रकृति-भोगोंसे पीठ देकर श्रीरामजी
पर अङ्कित उनके चौबीस चरण-चिह्नोंके लक्ष्यपर—
त्वमें व्यापक भगवत्स्वरूपके आधारपर अपनी स्थिति
। इस वृत्तिसे अवधि ( आयु ) पूरीकर भगवान्‌का
त्व पाता है, जैसे श्रीभरतजीने चौदह वर्षोंकी पूर्तिपर
या ।

त्रुघ्नजीने श्रीभरतजीकी आराधना करके उस प्रकार-
वियुक्त प्रत्यगात्माकी उपासनाकी रीति दिखायी ]।
श्रीभरतजीके साथ ही उनके समान भगवान् श्री-
रामजीके शेषत्व ( नित्य परिकररूपता ) को प्राप्त

भगवदुपासक श्रीलक्ष्मणजी, प्रत्यगात्मोपासक श्र
जी तथा शुद्ध प्रत्यगात्म-स्वरूप श्रीभरतजी—इ
उपासनाकी रीतिसे ही तत्क्रतुन्यायसे मुक्तावस्था प्रा
अतः जीवात्माकी भगवत्-शेषत्वमें ही स्वरूप-
यह उपर्युक्त वाक्य सिद्धान्तरूपमें निष्पन्न हुआ ।

श्रीमद्भगवद्गीताके परम अधिकारी श्रीअर्जु
भगवान्‌की सख्यभावसे उपासना की और तदनुसार
शेषत्व ( सेवकत्व ) रूप मुक्ति ही पायी । स्वर्गारोहण
श्रीयुधिष्ठिरजीने दिव्य शरीरसे परधाममें देखा—

**ददर्श तत्र गोविन्दं ब्राह्मेण वपुषान्वितम्**
**दीप्यमानं स्ववपुषा दिव्यैरस्त्रैरुपस्थितम्**
**चक्रप्रभृतिभिर्घोरैर्दिव्यैः पुरुषविग्रहै**
**उपास्यमानं वीरेण फाल्गुनेन सुवर्चसा**
( महा० स्वर्गा० ४ ।

भगवान् श्रीकृष्ण वहाँ अपने ब्रह्मशरीरसे
उनका शरीर देदीप्यमान है । उनके समीप च
दिव्य अस्त्र तथा और भी घोर दिव्य अस्त्र दिव्य पु
धारण करके उनकी उपासना ( सेवा ) कर रहे
महान् तेजस्वी वीर अर्जुनके द्वारा भी भगवान् सेवित है

इस प्रकरणसे भी सिद्ध है कि गीता-तत्त्वके
सुनने, समझने और धारण करनेका यही परम फल
गीताके अनुष्ठानसे अर्जुनके समान इन्द्रिय-संयमी
त्यागी और परम विवेकसम्पन्न होकर उसे भगवान्
सेवक एवं शिष्य आदि भावोंकी प्राप्ति एवं तदनुसा
उपासनात्मक ही मुक्ति होनी चाहिये ।

इस प्रकार श्रुति एवं इतिहासश्रेष्ठ श्रीमद्रामा
महाभारत आदिके आधारपर उपासनाके तत्त्वपर कु
गया है और यह बताया गया है कि जीवमात्रका यही स्व
धर्म है । अतः सभीको उक्त रीतियोंसे उपासनामार्गप
होकर कृतार्थ होना चाहिये ।



## सेवाधिकार

**भजहिं भावयुत जे सदा भक्त और भगवंत ।**
**प्रभु-पद-सेवा विमल ते पावहिं दुर्लभ संत ॥**



# संस्कृतिका महत्त्व

( लेखक—महामहोपाध्याय, काव्य-सांख्य-वेदान्ततीर्थ, साहित्यवाचस्पति पं० श्रीसकलनारायणजी शर्मा )

कृति' शब्दमें 'कृ'के पहले सकार है, उसका अर्थ है
र अलङ्कार—भूषण । जिस कर्मसे समाजकी शोभा
और समुदाय बनता है, वह संस्कार है—संस्कृति
अष्टाध्यायी कहती है—'सम्परिभ्यां करोतौ भूषणे
त्र ।' संस्कारको बनानेवाली वस्तु अथवा जीवको
कहते हैं । यह शब्द बड़ा व्यापक है । लोग इसका
स्कृत भाषाके प्रचारके समय भिन्न-भिन्न प्रकारसे
और उसके पचासों रूप होते थे ।

ार कायिक, वाचिक और मानसिक भेदसे तीन
है । इनमें मानसिक संस्कार प्रधान है । इसका दूसरा
ना है । कपिलजीने सांख्यसूत्रमें लिखा है कि
भावना ) जब प्रबल हो जाता है, तब मन विशुद्ध
है । तब उसका किया हुआ कार्य यथार्थ-सा बन
—

नोपचयाच्छुद्धस्य सर्वं प्रकृतिवत् ।
( सांख्यसूत्र )

ं जो विचार अथवा भावना होती है, वह सच-झूठ
रकी होती है । सच्ची भावना बराबर एक-सी रहती है,
तेक है । जो भावना असत्य है, अभ्यासवश दृढ़ होती
और संस्कारका स्वरूप धारण करती है, उसका
प्रकृतिसे करना कठिन हो जाता है । योगसूत्रमें
ोने उसके पाँच भेद—अविद्या, अस्मिता, राग,
अभिनिवेश ( मरणभय ) किये हैं । ये झूठे हैं और
ाले हैं—

द्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पञ्च क्लेशाः ।
( योगसूत्र )

का नाम चित्तवृत्तियाँ है, इनसे दूर रहना चाहिये ।
रोधी संस्कार ध्यान है । ध्यानसे झूठे संस्कार नष्ट
-

ध्यानहेयास्तद्वृत्तयः । (

वेदका एक अङ्ग कल्प है, उसके दो भेद हैं—
और श्रौतसूत्र । पहलेमें गर्भाधानसे लेकर मरण
संस्कारोंका वर्णन रहता है । दूसरेमें यज्ञोंकी चर्च
मीमांसादर्शनमें याज्ञिक कर्मोंके सम्बन्धमें संस्कारका व
ज्योतिष्टोम यज्ञमें एक प्रकरण है कि स्थाणु ( ठूँठ ) व
हवन होता है । वह उसका अथवा उससे बने 
( खम्भे ) का सुधार—शुद्धता होती है । यह कार्य
है । निश्चय है कि यूपका संस्कार होता है—

अपि वा शेषभूतत्वात् तत्संस्कारः प्रतीयेत
( मीमांस

कल्पके अनुसार जड-चेतन—दोनोंका संस्कार ह
लौकिक बोल-चालमें 'संस्कार' शब्दका प्रयोग प्रायः
जैसे किसीने बुरा काम बार-बार किया, तब कहते हैं,
संस्कार वैसा हो गया है ।' जब छोटे लड़के पढ़नेमें
लगाते हैं, तब अध्यापक कहते हैं कि ये 'संस्कारी हैं

न्यायशास्त्रमें वेग और स्थितिस्थापक आ
गुणोंकी चर्चा है । वे भी संस्कार हैं ।

'संस्कार' संस्कृत साहित्यमें कई अर्थोंमें प्रयुक्त
पर संशोधन और सुधार—ये ही मुख्य हैं ।

योगके अविद्यादिक क्लेश मनपर प्रभाव डाल
मन अथवा आत्माके यथार्थ गुण नहीं हैं, किंतु
हैं । अनादि वासनास्वरूप हैं । उनपर वासनाका
संस्कार है । अतएव उनकी गिनती संस्कारमें है ।

शाण्डिल्यभक्तिसूत्रमें लिखा है कि परमेश्वर
शक्ति करुणा है—'मुख्यं हि तस्य कारुण्यम् ।'

जो उसकी करुणापर आस्था रखता है, उ
करुणामय संस्कारवाला हो जाता है और उद्धार पा

---

## भारत कल्याण

जो चाहौ भारत-कल्यान, तौ सब मिल भारत सन्तान ।
जपौ निरंतर एक जबान, हिंदी हिंदू हिंदुस्थान ॥

—प्रताप नारायण मिश्र

# विद्या और विज्ञान

( लेखक—श्रीरने गेनों )

**( फ्रेंच भाषासे अनुवादित )**

[ श्रीरने गेनों फ्रांसके एक प्रसिद्ध दार्शनिक विद्वान् हैं । सनातनधर्मके सम्बन्धमें आपका विशाल अध्ययन है । आपने अ
पयोगी ग्रन्थ लिखे हैं, जिनमें चार ( 'East and West', 'The Crisis of the Modern World', 'Introduc
dy of the Hindu Doctrines', 'Man and His becoming according to the Vedanta' )-का तो
भी श्रील्युज़क कम्पनी, लंदनके द्वारा प्रकाशित हो चुका है । यह लेख उन्हींके एक लेखका अनुवाद है, जो उनकी
; पाठकोंके लिये काशीनिवासी एक दूसरे फ्रेंच विद्वान् श्रीशिवशरणजीके द्वारा किया गया है ।—**सम्पादक** ]

ारम्परासे आयी हुई सनातन संस्कृति ज्ञानमूलक है । र्थ यह है कि वेद या श्रुतिके आधारपर स्थित होनेसे न्तप्रधान है; अनेक विद्याएँ इसके अनुगत—इसके ी जाती हैं ।

जगत वर्ण-व्यवस्थादिके रूपमें यह अनुवर्तिता स्पष्ट इ विषयोंसे सम्बन्ध रखनेवाली विद्याएँ भी ऐसी में तत्त्वज्ञानका अङ्ग मानी जाती हैं एवं तत्त्वज्ञानके स्थित रहती हैं ।

ाओंमें तारतम्य माना जा सकता है । गौण विषयोंका अवश्य है; परंतु अप्रधानको प्रधानता देना उचित सकता । कारण, तत्त्वसे अत्यन्त दूर होनेके कारण ; मूल्यमें तारतम्य अवश्य ही आता है ।

ाकल विद्याके महत्त्वके विषयमें दो अत्यन्त भिन्न रविरुद्ध दृष्टियाँ दिखायी पड़ती हैं । एक सनातनी ूसरी आधुनिक दृष्टि । सनातनी सिद्धान्तोंके आधार- विद्याओंपर हम बहुत लिख चुके हैं । सनातनी ीन समय एवं मध्यकालतक अनेक देशोंमें विद्यमान ाजकल उसकी परम्परा केवल पूर्वीय देशोंमें जीवित ाधुनिक पश्चिमी लोग उसकी चर्चा भी नहीं सुनते । ड़ता है कि प्रत्येक संस्कृतिमें इन विद्याओंका स्वरूप ल आदिकी भिन्नतासे भिन्न-भिन्न हो जाता है । ऐसा निवार्य है; क्योंकि साधारण विद्याओंका विषय परम- है, बल्कि तत्त्वके अनुगत जड स्वरूप है । फिर भी स्वरूप देश-काल आदिके अनुसार एवं जाति, व्यक्ति मानसिक शक्तिके अनुसार भिन्न हो जाता है । प्रत्येक ं देशके इतिहासमें देखा जाता है कि समय-समयपर

अन्तर नहीं पड़ता । ब्रह्मविद्याके विवरणके प्रकारमें की सम्भावना है, विषयमें नहीं । जैसे किसी उरि भाषासे दूसरी भाषामें अनुवाद हो सकता है, वैसे ही ब्रह्मविद्या दूसरे-दूसरे शब्दोंमें भिन्न-भिन्न उप सहायतासे समझी जा सकती है । ब्रह्मविद्याके व विकास हो सकता है; किंतु उसका ब्रह्मरूप विषय है, उसमें भिन्नताका प्रसङ्ग नहीं आ सकता; क्यों भेदरहित है ।

आत्मविद्याके अधीन रहते हुए भी अन्य वि बात दूसरी है । विद्याएँ एवं समाज आदिका स्व संसारसे सम्बन्ध रखनेके कारण ये अनेक रूप धा हैं । यहाँ स्वभावसे भिन्नता अनिवार्य है । फल यह कि विषय एक होनेपर भी रूपान्तरके कारण भिन्न बनती हैं । नैयायिकोंकी दृष्टिमें विद्या अपने विषयकी से सीमित रहती है; परंतु यह परिभाषा अति सर साथ-साथ अपूर्ण भी है । कोई विज्ञान किस दृष्टि विषयको ग्रहण करता है, यह बात भी किसी परिभाषामें आनी चाहिये । विज्ञानोंकी संख्या अ एक ही वस्तु अनेक विज्ञानोंके अध्ययनका विषय ह है । दृष्टियोंकी अति भिन्नतासे, साधन एवं लक्ष्यकी विज्ञानोंमें भिन्नता आती है । विभिन्न संस्कृति एवं आदिकी परम्परासे आये हुए विज्ञानोंके बारेमें यह बा कि उनके कई अंशोंमें अवश्य ही सादृश्य होगा; परं अन्तरसे उनका रूप इतना भिन्न हो सकता है लिये एक नाम भी नहीं रक्खा जा सकता । जब विद्याओं एवं अर्वाचीन विज्ञानोंकी तुलनाका प्रयत्न

लक्ष्यमें इतना अन्तर होता है कि किसी भी दृष्टिसे
कता नहीं दिखायी जा सकती। इस बातको स्पष्ट
लिये कुछ दृष्टान्त देना अनुचित न होगा।
के भौतिक विज्ञान (Physics) को ही लें।
देशोंके इतिहासकी सीमामें रहनेपर भी एतद्विषयक
एवं अर्वाचीन दृष्टिमें गम्भीर भेद दिखायी पड़ता है।
जिक्स' अर्थात् 'भौतिक विज्ञान' शब्दका अर्थ
ज्ञान है। इसमें कोई परिच्छिन्नता नहीं है। भौतिक
कालका विज्ञान है; क्योंकि प्रकृति एवं काल वास्तवमें
हीं हैं—यही अरस्तू आदि यूनानी दार्शनिकोंका
। इस भौतिक विज्ञानके अन्तर्गत प्रकृतिके अङ्ग-
ा अन्वेषण करनेके उद्देश्यसे कई खण्ड-विज्ञान हैं,
क विज्ञानके अङ्गभूत विज्ञान हैं।

मान संस्कृतिमें 'भौतिक विज्ञान' अनेक विज्ञानोंमें
भूत विज्ञानका नाम हो गया। यह बात आधुनिक मनः-
ा द्योतक है, क्योंकि अन्य विज्ञानोंका विषय भी
संसार है। इससे वर्तमान विज्ञानकी एक विलक्षणता
ो जाती है। यह विभाग करने एवं सामान्यको छोड़-
शेषपर ध्यान देनेकी वृत्ति है, जिसके प्रभावसे मनुष्य
क एक ही आधारभूत विद्याके अस्तित्वकी कल्पना-
हीं कर सकता। पश्चिममें भी बहुत-से विद्वान् इस
न्न दृष्टिकी एवं इसके परिणामभूत विचार-संकोचकी
ा दिखला चुके हैं। परंतु जान पड़ता है कि उस
ाको समझनेवाले भी दूसरे मार्गको नहीं देख सके;
विज्ञानके विभाग करनेकी आदतसे भिन्न-भिन्न
की संख्या इतनी बढ़ गयी और उनका क्षेत्र इतना
या कि कोई भी मनुष्य उन सबको ग्रहण नहीं कर
और न उनके समग्र विषयको एक दृष्टिसे देख ही
है। उन लोगोंके लिये यह बात समझना कठिन है
से इन विज्ञानोंकी आधारभूत एकताका सिद्धान्त छोड़
गया, तबसे इन सब विज्ञानोंका कोई महत्त्व नहीं रह
क्योंकि भौतिक विषयोंके बारेमें भी एकताका दर्शन
ष्टि अथवा विशिष्ट दृष्टिकी अपेक्षा अत्यन्त फलदायक
सके अतिरिक्त इन सब विशेष विज्ञानोंकी मूलभूत
को ग्रहण करनेमें हम इसलिये असमर्थ हैं कि जब
में एकत्वका ज्ञान छोड़ दिया जाता है, तब बहुत्वके
ापर मूलभूत एकत्वका प्रमाण मिलना असम्भव-सा हो

प्राचीन भौतिक विद्यासे जब वर्तमान भौतिक विज्ञ
(जिसके अन्तर्गत सभी भूत-सम्बन्धी विज्ञानोंकी ग
उचित है) तुलना की जाती है, तब तो सबसे पहले यह
दिखायी पड़ती है कि वर्तमान विज्ञान एक दूसरेसे सम्ब
रखकर अपने-अपने विशेष क्षेत्रमें आबद्ध रहते हैं। कुछ लो
धारणा यह है कि यदि इन सब विभिन्न नूतन विज्ञा
एकत्र किया जा सके तो फिर प्राचीन तत्त्व-विद्या उ
हो सकती है। परंतु ऐसा कभी नहीं हो सकता; व
प्रत्येक बातमें सनातनी विद्या एवं नवीन विज्ञानकी द
अत्यन्त भिन्न हैं। प्राचीन सनातनी दृष्टिमें सम्पूर्ण वि
एक आधारभूत तत्त्व-विद्याकी अङ्गभूता मानी जाती
प्रकृतिकी विशेषताओंके अनुसार वे एक ही विद्याके
प्रयोजन हैं। इस बातको माननेके लिये वर्तमान
तैयार नहीं है। अरस्तूकी दृष्टिमें भौतिक विद्या भूते
वेदान्तका अङ्ग मानी जाती थी। वेदान्तका विषय पर
है। प्रकृतिमें परम तत्त्वका प्रतिबिम्ब पड़ता है। इस अ
से प्रकृतिका वास्तविक रूप समझमें आ सकता है
आभास ही भौतिक विद्याका विषय है। पश्चिमी मध्य
सृष्टि-नियम-मीमांसा (Cosmology) की दृष्टि यही

आधुनिक विज्ञान भिन्न-भिन्न विज्ञानोंको अ
रखनेका प्रयत्न करता है। वह इन विज्ञानोंके विष
परे है, उसको नहीं मानता या अज्ञेय कहता है।
तत्त्वमें अविश्वास यों तो बहुत दिनोंसे चल रहा है
थोड़े समयसे उसे एक दार्शनिक सिद्धान्तका रूप
गया है। उसे पारमार्थिक 'तत्त्वनिराकरणवाद' (Positi
या 'अज्ञेयवाद' के नामसे वर्तमान विज्ञानका आ
सिद्धान्त बनाया गया है। यह दृष्टि है तो पुरान
उन्नीसवीं शताब्दीके पहले ऐसे लोग नहीं मिलते थे,
अज्ञानको गर्वका विषय मानते हों; क्योंकि अपनेको
वादी बतलाना या अज्ञानी कहना एक ही बात है
ही नहीं, ये अज्ञेयवादी लोग औरोंको भी ज्ञानसे
रखना चाहते हैं। यह पश्चिमी देशोंकी मानसिक अ
सूत्रपात है।

विभिन्न विज्ञानोंको उनके विषयसे अतीत तत्त्वसे
रखनेका वर्तमान प्रयत्न ज्ञानकी दृष्टिसे उनको निर
मूल्यहीन बनानेके समान है; क्योंकि वह अत्यन्त
क्षेत्रोंमें उन विज्ञानोंको बाँध रखता है।*

संकुचित क्षेत्रके भीतर जो खोज हो रही है, उसकी
नतिसूक्ष्म रहस्योंकी ओर नहीं है, जैसा बहुत लोगों-
ता है। वह तत्त्वका स्पर्श नहीं करती; परंतु अपने
अङ्ग-प्रत्यङ्गोंको छाँटने और उन्हींके विश्लेषणके
प्रयासमें समाप्त हो जाती है। ऐसा विज्ञान तत्त्वरहित
और वास्तविक ज्ञानका साधन नहीं बन सकता।
कहना पड़ेगा कि पश्चिमी विज्ञानका उद्देश्य ज्ञान
सत्यको जाननेके उद्देश्यसे उसकी खोज नहीं होती।
ज्ञानका एकमात्र प्रयोजन अर्थ है। इसको समझने-
यह देखना होगा कि पश्चिमके लोग विज्ञान एवं
ारम्भमें कोई भी अन्तर नहीं देखते। उनके लिये
ज्ञानिकका सर्वश्रेष्ठ रूप है।

नके इस आधुनिक रूपमें उसकी गम्भीरता चली
: उसकी स्थिरता भी नष्ट हो गयी; क्योंकि निर्विकार
बन्धसे, जहाँतक उसके विषयकी सीमामें इसकी
होती है, विज्ञानमें निर्विकारताका आभास आता
; यह न होनेसे विकाररूप संसारमें सीमित होनेके
ज्ञानका कोई स्थिर आधार नहीं रहता। तब कोई
श्चित न होनेसे विज्ञान कल्पनामात्र हो जाता है।

ये यदि कभी वर्तमान विज्ञान किसी वक्र मार्गसे
ापर पहुँचे, जो प्राचीन विद्याओंके निश्चयसे मिलता-
तीत हो, तो उससे प्राचीन विद्याओंकी वास्तविकता
ाणित नहीं हो सकती; क्योंकि प्राचीन विद्याओंकी
पाटीके सामने आधुनिक प्रमाण-प्रणालीका कोई
ं है। जब ये दोनों दृष्टियाँ परस्परविरुद्ध हैं, तब
न्वय करनेका प्रयत्न व्यर्थ है। आधुनिक विज्ञानकी
ाली काल्पनिक एवं अयुक्तिसङ्गत है। कुछ ही
द इस विज्ञानद्वारा सिद्ध प्रत्येक सिद्धान्तको छोड़ना

रस्पर असम्बद्ध मानने लगे। अवश्य ही यह मानना
दोनों विषय भिन्न हैं एवं उनका क्षेत्र भी भिन्न है, जैसे
र्म विज्ञानके क्षेत्र भिन्न हैं। परंतु उन्हें परस्पर असम्बद्ध
अवच्छेद-दृष्टिवाले मनकी भ्रान्त धारणाका परिणाम है;
न्न होना एवं असम्बद्ध होना एक बात नहीं है। इससे
ह निकलता है कि जब लौकिक शासन धर्मसे अलग हो
तब न्याय-विरुद्ध एवं अधिकारहीन हो जाता है। यही
[illegible]

ही पड़ता है।* वर्तमान विज्ञान कल्पनाके ऊप
करता हुआ चलता है, परम्परासे आयी हुई प्राची
ऐसी नहीं थीं; क्योंकि वे प्रमाणित किये हुए सूक्ष्म
के परिणामोंका ही रूपान्तर थीं।†

क्लॉड बर्नर्ड (Claude Bernard)-जैसे
सिद्ध विज्ञानके उपपादकोंको मानना पड़ा कि प्राकृत
समझनेके लिये पूर्वकल्पनाकी आवश्यकता होती है
वस्तुओंके अनुभवसे कोई भी सिद्धान्त अपने-आप
हो सकता और विज्ञानका उनसे कोई काम नहीं बन

अनुभव-वादके प्रसङ्गमें यह प्रश्न करना अ
होगा कि वर्तमान संस्कृतिमें इन्द्रियोंके प्रत्यक्ष अ
चलनेवाले विज्ञानोंका क्यों इतना विस्तृत विकास हो
जैसा पहले कभी दृष्टिगोचर नहीं हुआ था। इस
यह है कि आधुनिक विज्ञान इन्द्रियगत दृश्य संसारक
है, स्थूलका विज्ञान है, जिसके प्रयोगसे यन्त्र आदि
प्राप्त हो सकते हैं। इस विज्ञानके विकासके साथ
प्रत्यक्ष वस्तुओंमें अन्धविश्वास होने लगा है। यह
संस्कृतिकी प्रधान विशेषता है। दूसरे युगोंमें विषयो
इतना लोभ नहीं था, जिससे उन्नत विद्याओंको छोड़
स्थूल विज्ञानोंके पीछे दौड़ते। हमारे कहनेका यह अ
कि अमुक ज्ञान स्वरूपतः अच्छा नहीं या त्याज्य है
जब मनुष्यका पूरा जीवन अप्रधानकी खोजमें लग
जैसा आजकल दिखायी दे रहा है, तब उससे अव
होती है।

* धर्मके विषयमें यही प्रश्न सामने आ रहा है
बदलनेवाले विज्ञानके प्रमाणित सिद्धान्तोंसे धर्मके
मिलानेका प्रयत्न चालू है। यह व्यर्थ परिश्रम है, जि
अन्त नहीं होता। इससे लाभकी अपेक्षा हानिकी
सम्भावना है; क्योंकि निश्चयरहित निरन्तर विकारशील
निर्विकार एवं प्रमाणकी कसौटीपर कसे हुए धार्मिक सिद्धान
मेल नहीं हो सकता।

इसके अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं। एक उ
है; वह है हिंदू-दर्शनोंमें एवं वर्तमान विज्ञानमें आक
भावना।

† आजकलकी प्रायोगिक विज्ञान-पद्धतिमें यह एक वि
समाया हुआ है कि किसी भी वैज्ञानिक सिद्धान्तको अनुभ
आधारपर सिद्ध किया जा सकता है; परंतु यथार्थमें इन उ
[illegible]

कल्पना की जा सकती है कि किसी संस्कृतिमें सिद्धान्तोंसे अन्य विद्याओंकी भाँति अनुभवसिद्ध ा भी सम्बन्ध हो सकता है। इससे उन विज्ञानोंका ूल्य भी होता है। वास्तवमें यदि ऐसा नहीं हुआ ा कारण यह है कि मनुष्य-जातिकी मनःप्रवृत्ति र रही है। बात भी यह है कि अन्य युगोंमें जब सारका अन्वेषण करनेकी आवश्यकता होती थी, भवकी अपेक्षा अन्य उपायोंद्वारा उसकी खोज करनेमें ुविधा होती थी।

कह रहे थे कि इस युगकी एक विशेषता यह है कि उन रूपोंको, जो अन्य युगोंमें गौण समझकर छोड़ थे, आज अवकाश मिला है। यह अनिवार्य था; ुगका चक्र पूर्ण होनेके पहले उन गौण विषयोंको ाश मिलना चाहिये। उनकी बीजरूपमें स्थिति होनेसे ी-न-कभी प्रकट होनेका अवकाश मिलना अनिवार्य पिछली एक-दो शताब्दियोंमें इन्द्रियानुभवसिद्ध ो उत्पत्ति देखनेसे यह बात स्पष्ट हो जाती है। कुछ ्मान विज्ञानरूप भी हैं, जो प्राचीन विद्याओंके अंशमात्र हैं। उन विद्याओंके स्थूलतम अंश ह्रासके न्य अंशोंसे अलग हो गये। ये स्थूल अंश युगकी अनुसार नवीन विज्ञानका आधार बन गये; परंतु रिणाम यह हुआ कि नवीन विज्ञान अपने आधारभूत वेद्यासे बिल्कुल अलग हो गया। इसलिये यह कथन ान ग्रह-तारक-विज्ञान एवं रसायन-विज्ञान ( Astro- and Chemistry ) प्राचीन ज्यौतिष एवं से निकले हैं, अयथार्थ है। इसमें सन्देह नहीं कि क दृष्टिसे वर्तमान ग्रह-विज्ञान प्राचीन ज्यौतिषके बाद और उससे सम्बद्ध है; परंतु यह सम्बन्ध विकास, ादिके रूपमें नहीं है, जैसा कि लोग कहते हैं; बल्कि का ह्रास है, उसकी अवनत दशा है। आगे इस बात- और स्पष्ट करना आवश्यक मालूम होता है।

ले यह बात ध्यानमें रखनी चाहिये कि 'फलित ज्यौतिष' ology ) और 'गणित ज्यौतिष' ( Astronomy ) शब्द भिन्न-भिन्न अर्थोंके वाचक हालमें ही हुए हैं, हीं थे। प्राचीन यूनानमें दोनों शब्द अभिन्नरूपसे पूर्ण शास्त्रके लिये प्रयुक्त होते थे, जिसके ये दोनों । आधुनिक वैज्ञानिक पद्धति विषयविशेषकी करती है। उसीका यह भी एक उदाहरण है कि मूल ही शास्त्रके जो दो अङ्ग थे, उन्हें इसने दो अल विज्ञान बना दिया। इसमें भी फिर यह विशेष बात एक अङ्ग अर्थात् वह अङ्ग जो इस शास्त्रका स्थूल ग था, उसकी तो स्वच्छन्दताके साथ वृद्धि हुई; पर दूसरा ज्यौतिपरूप इसका अङ्ग सर्वथा नष्ट हो गया। य पश्चिमी देशोंमें यहाँतक हुआ कि प्राचीन फलित ज्यौ रहा होगा, यह अब वहाँ कोई भी नहीं जानता और उसे फिरसे निर्माण करनेका प्रयत्न भी किया, उन प्रयत्नके फलसे उसका केवल एक विकृत रूप ही आया। कुछ लोगोंने विभिन्न ग्रहस्थितियोंके फलों रखकर तथा उससे अमुक ग्रहोंके अमुक फल अनुमानकर फलित ज्यौतिषको नवीन प्रायोगिक रूपमें ढालना चाहा। इनकी यह विचारपद्धति ऐसी प्राचीन अथवा मध्ययुगीन लोगोंकी तो कदापि नहीं थी। कुछ दूसरे लोग भविष्यकथनके एक ऐसे प्रकारके लगे, जो प्रकार पहलेका होनेपर भी फलित ज्यौतिषका चुकनेके बादका उसीका एक विपर्यास था, जिसे हम अ अधिक फलित ज्यौतिषका एक निकृष्ट प्रकार कह सक इसका कोई महत्त्व नहीं माना जा सकता। पूर्वीय दे आज भी देख पड़ता है।

रसायनविज्ञानकी बात और भी स्पष्ट और विल प्राचीन रसविज्ञानके बारेमें आधुनिकोंका अज्ञान ज्यौतिष-सम्बन्धी अज्ञानसे किसी प्रकार कम नहीं है। रसविज्ञान यथार्थमें विश्वब्रह्माण्डकी रचनाका ही और पिण्ड-ब्रह्माण्डके समानधर्मी होनेके नाते यह भी प्रयुक्त है। इसके अतिरिक्त इस विज्ञानका नि उद्देश्य सामने रखकर किया गया कि भौतिक क्षेत्रमें इसका उपयोग पीछे आध्यात्मिक क्षेत्रमें भी किया ज इसीसे इसका लक्ष्यार्थसूचक विशेष महत्त्व है विज्ञानका इतना गौरव है। परम्परागत विज्ञानोंमें ए और पूर्ण विज्ञानके तौरपर इसकी गणना होती है। रसायनविज्ञान इस प्राचीन रसविज्ञानसे नहीं उत्पन्न न इसके साथ उसका कोई मेल ही है। मध्यका ऐसे रासायनिक हुए, जो इस विज्ञानका लक्ष्य भूलकर और प्रत्येक रसक्रियाका स्थूल अर्थ लेकर प्रयोग करनेमें लग गये। वास्तविक रसविज्ञोंने 'धौंकनी धौंकनेवाले' ( blowers ) और

ज्या है। ये धौंकनी धौंकनेवाले और कोयला फूँकनेवाले
ान रासायनिकोंके पूर्वाचार्य हैं। इस तरहसे
विज्ञान प्राचीन विद्याके उच्छिष्ट—अज्ञानियों एवं
रियोंके लिये परित्यक्त जूठनसे प्रादुर्भूत हुआ।

ीन रस-विद्याके पुनः स्थापन करनेवाले आजकल भी
। मिलते हैं, जिनकी दृष्टि अत्यन्त भ्रष्ट है। उनकी
फल प्राचीन रस-विद्यासे उतना ही दूर रहता है,
ाचीन ज्यौतिष प्राचीन ज्यौतिष-शास्त्रसे भिन्न है।
यह कहा जा सकता है कि वर्तमान पश्चिमी संसारमें
विद्याओंका लोप हो चुका है।

क विद्याओंके क्षेत्रमें ऐसे ही उदाहरण दिये जा
। सबमें विद्याका ह्रास दृष्टिगोचर होगा। इसी तरहसे
ानस-विज्ञान, जो कि मनकी गति-विधिका अध्ययन
जी अनुभवैकप्रामाण्यवाद एवं १८वीं शताब्दीकी
तका फल है। यह दृष्टि प्राचीन विद्वानोंके लिये
ाण्य थी कि कभी उसका विचार करनेका प्रसङ्ग
भी उससे कोई विशेष विज्ञान निर्माण करनेकी बात
सोच सकता था; क्योंकि इसमें जो कुछ भी उपयुक्त
। है, वह उससे अति उच्च विद्याओंमें शुद्ध एवं उन्नत
लता है।

मान गणित-विज्ञान भी प्राचीन पिथागोरसके गणितकी
लके सिवा और कुछ नहीं है। संख्याका महत्त्व
आधुनिक लोगोंकी समझके बाहर है। यहाँ भी
उच्च सिद्धान्तोंका लोप हो जानेसे उसका प्रयोगमात्र
है। जो बात ज्यौतिषके बारेमें हुई, वही यहाँ भी
ई। वही बात एक दूसरेके बाद सभी विज्ञानोंके
देखी जा सकती है। इससे स्पष्ट हो जायगा कि यह
वर्तन, जिससे वर्तमान विज्ञानकी उत्पत्ति हुई, बुद्धिको
ी ओर न ले जाकर ह्रासकी ओर ले जाता है।

ातनी दृष्टिसे किसी विद्याका मूल्य स्वरूपतः उतना
जितना ब्रह्मविद्याका अंश होनेके नाते है।* विज्ञान
क्षेत्रमें अवश्य उपयोगी है, जबतक वह अपने
स्थित रहता है। यह सुगमतासे समझमें आ सकता
ो कोई व्यक्ति ज्ञानकी उच्च भूमिकापर पहुँच चुका है,
ठये निम्नश्रेणीके साधारण विज्ञानोंका विशेष मूल्य नहीं
रहता। यह भी कहा जा सकता है कि वास्तविक विद्या
ब्रह्मविद्याके इच्छुक व्यक्तिके लिये विज्ञानोंका मूल्य वह
जहाँतक उनका ब्रह्मविद्यासे सम्बन्ध है अर्थात् जबतक
अपने क्षेत्रमें तत्त्वदृष्टि रखते हैं एवं जिज्ञासुओंके लि
विद्याकी प्राप्तिका मार्ग बन सकते हैं। क्योंकि
अस्थिर फलके लिये शाश्वत एवं सर्वव्यापक विद्याको
मूर्खतामात्र है।

इसलिये प्राचीन प्रधान विज्ञानोंका नाम 'उपवेद' रक्खा
ससे स्पष्ट होता है कि वेदमूलक होनेसे ही उनका मूल्य

सनातनी विद्याओंके दो परस्पर सहकारी कार्य है
तो तत्त्वविद्याके अंश एवं विशेष अङ्ग होनेसे संसारके
क्षेत्रोंकी आधारभूत एकता इनके द्वारा प्रकट होत
दूसरा कार्य यह है कि विशेष व्यक्तियोंके लिये उनकी
शक्ति एवं अधिकार, समय, स्थान आदिके अ
विद्याएँ ब्रह्मविद्याकी ओर ले जानेवाले मार्ग बन सक
वे ऐसी सीढ़ियोंका काम देती हैं, जिनके द्वारा बुद्धि
जड संसारको छोड़कर ब्रह्मविद्याकी ओर अग्रसर हो सक

उपर्युक्त विवेचनसे यह स्पष्ट हो गया होगा कि
प्रयोजनविषयक उक्त दोनों दृष्टियोंसे वर्तमान विज्ञान
वे जड विज्ञानमात्र हैं; परंतु प्राचीन विद्याएँ तत्त्वदृष्टि
कारण सनातनी सिद्धान्तका अङ्ग मानी जाती हैं।

विद्याओंके इन दोनों मुख्य प्रयोजनोंमें कोई
विरोध नहीं है, यद्यपि स्थूल दृष्टिसे वैसी कल्पन
सकती है। इसपर भी कुछ और विचारकी आवश्य
कहा जा सकता है कि यहाँ दो दृष्टियाँ हैं—एक अधो
दूसरी ऊर्ध्वगामिनी। पहलेवाली दृष्टिमें तत्त्वसे
विद्याका पर्यवसान प्राकृत प्रयोजनोंमें होता है (
उसकी गति केन्द्रसे परिधिकी ओर होती है); दू
जड विषयोंसे ज्ञानप्रधान विद्याकी ओर प्रवृत्ति
अर्थात् परिधिसे केन्द्रकी ओर गति होती है। य
जडसे चेतनकी ओर प्रवृत्त होनी चाहिये या चेतन

* हम अपने 'दाँतेकी रहस्यविद्या' (Esoter
Dante) नामक ग्रन्थमें उपर्युक्त सीढ़ियोंके रहस्यमय
विषयमें लिख चुके हैं। प्रत्येक परम्परामें सीढ़ियाँ प्रती
प्रकट होती हैं। कहींपर एक-एक विद्या एक-एक सीढ़ी म
है, कहीं जड स्थितिसे मोक्षपर्यन्त प्रत्येक भूमिका सीढ़ी
रूपमें दिखायी देती है। इससे भी स्पष्ट है कि इन
लोग आजकलके मनुष्योंकी भाँति जड न मानकर तत्त्ववि

स प्रश्नकी चर्चा नहीं और इस प्रश्नकी ही चर्चा द्याका आधार तत्त्वज्ञान होना चाहिये या इन्द्रिय-यक्ष ज्ञान; क्योंकि ऐसा प्रश्न केवल लौकिक दृष्टिसे ता है, जैसा कि प्राचीन यूनानके दार्शनिकोंने । सनातनी विद्याकी दृष्टिसे ऐसे प्रश्नकी सम्भावना क्योंकि धार्मिक विद्या सर्वव्यापक सिद्धान्तोंके आधारपर ती है। इसके अतिरिक्त धार्मिक विद्याके मुख्य प्रमाण यक्ष हैं; जो अन्य ज्ञान-साधनोंकी अपेक्षा अत्यन्त एवं शङ्कारहित हैं एवं मन-बुद्धि आदि साधनोंसे नहीं हैं।

ातन-सिद्धान्तानुकूल वास्तविक विद्याएँ उन ऋषियों-दुर्भूत हुई हैं, जिनको तत्त्वका पूर्ण ज्ञान हो चुका कि उनको छोड़कर कोई भी दूसरा व्यक्ति सनातनी के अनुसार देश और कालकी आवश्यकता समझकर ाओंके स्वरूपमें परिवर्तन नहीं कर सकता था।

। विद्याके किसी रूपकी स्थापना ऊपरसे नीचेके क्रमसे तब उसकी शिक्षा नीचेसे ऊपरके क्रमसे हो सकती प्रकार अनेक विद्याएँ एक तत्त्वके दर्शनमें दृष्टान्त-ाती हैं, जिनकी सहायतासे विविध प्रकारकी बुद्धियोंको न करनेमें सुविधा हो । बहुविध प्रकृतिके वशमें ए जीवकी बुद्धि बहुत्वमें लीन रहती है। इसलिये एकत्वकी ओर ले जानेके लिये बहुविध रूपोंकी लेनी पड़ती है। सर्वोच्च ज्ञानके मार्गोंकी प्रारम्भिक एँ अनेक प्रकारकी हैं; परंतु जीव लक्ष्यके जितना हुँचता है, विभिन्न मार्ग उतने ही अधिक एक दूसरेमें ते जाते हैं। यह कहना भी ठीक है कि इन निम्न ओंकी आत्यन्तिक आवश्यकता नहीं है; परंतु ामें जीवको उनसे बहुत सहायता मिलती है। फिर वन एवं लक्ष्यमें कोई समानता नहीं होती। कुछ ऐसे भी होते हैं, जिनमें भक्तिकी प्रधानता होनेके ऐसे साधनोंकी आवश्यकता नहीं होती, उनको बिना ही तत्त्वदर्शनका सौभाग्य मिल जाता है; परंतु यह रण बात है, साधारण जीवोंको क्रमशः उन्नत अवस्थाकी लना पड़ता है। इसको समझनेके लिये संसार-चक्रका भी दिया जा सकता है । केन्द्रके बिना परिधिका स्तित्व नहीं है। फिर भी परिधिपर स्थित व्यक्तियोंको ओर जानेके लिये अपने-अपने स्थानसे भिन्न-भिन्न मार्गोंका अनुसरण करना पड़ता है।

सभी वस्तुओंकी तात्त्विक एकताके कारण ज भी तत्त्वकी प्रतिमा एवं तत्त्वदर्शनका आधार बन सक यही बात प्रत्येक विद्याके विषयमें सत्य है। कोई आत्मविद्याकी प्रतिमा बन सकती है। यही सनातनी का मुख्य अर्थ एवं प्रयोजन है।

कोई भी विज्ञान, उसका विषय चाहे कैसा आत्मविद्याकी प्रतिमा बन सकता है, यदि उसका सनातनी सिद्धान्तके अनुसार हुआ है। फिर भी तारतम्यसे विज्ञानोंमें भी तारतम्य होना अनिवार्य है उनमें भूमिकाका भेद होनेपर भी सनातनी दृष्टि प्रयोजन एवं विशेषताएँ एक ही रहती हैं। यह बात के विषयमें भी सत्य है, क्योंकि कला प्रतीकोंका उ एवं ध्यान आदिका आश्रय प्रतीक होता है। क नियम आदि अन्य विद्याओंके नियमोंकी भाँति-आधारभूत धर्मके आभास हैं। इस प्रकार विद्याओंके साथ-साथ सनातनी कलाएँ भी हैं, जिनका पाश्चात्त्योंको कोई ज्ञान नहीं है।†

कोई भी लौकिक क्षेत्र ऐसा नहीं है, जो धर्मके क्षे हो सके, जैसा कि आधुनिक लोग मानते हैं। फिर लौकिक दृष्टि अवश्य ऐसी है, जो अज्ञानकी दृ नहीं है।‡ इसलिये वर्तमान विज्ञानको 'अज्ञानरू कहा जा सकता है। वह जड ज्ञानरूप है और जड अतीत सूक्ष्म लोकोंसे किसी प्रकार भी परिचित नहीं एक ऐसा विचित्र ज्ञान है, जो अपनी सीमासे परे वस्तुओंके अस्तित्वतकको नहीं मानता, किसी भी उ तत्त्वको नहीं जानता एवं अपने उद्देश्यको छोड़ दूसरा लक्ष्य नहीं देख सकता, जिसके आधारपर

---

* इस प्रकार ज्यौतिषका भी अनेक सम्प्रदायोंने उप है। इससे प्राचीन ज्यौतिषकी महत्ता समझी जा सकती

† मध्यकालीन शिल्प-कला सनातनी कलाओंका नमूना है; क्योंकि इस कलामें प्रत्येक शिल्प-सम्बन्धी विद ज्ञान स्पष्ट है।

‡ इसको समझनेके लिये 'जगत्सृष्टि-मीमांसा' जैसे विज्ञानोंपर आधुनिक विद्वानोंका विचार देखना चाहिये। मीमांसा बाइबल और सभी सम्प्रदायोंके सार-ग्रन्थ प्रधान अंश है। इसपर जो वर्तमान विचार होते प्राचीन विचारोंसे कोई सम्बन्ध नहीं रहता। विषय पर भी दृष्टिमें कोई साम्य नहीं होता।

स्वरूपमें निम्न-से-निम्न स्थान भी दिया जा सके। परंतु
ग्रा एवं परम सत्यसे उसका कोई सम्बन्ध न होनेके
ह विज्ञान निरर्थक एवं भ्रान्त प्रत्ययके अतिरिक्त
; वह न कहींसे आता है न कहीं जाता है। इन्द्रिया-
जड सीमाओंसे घिरा हुआ यह नव विज्ञान अपनेको
मानता है।

युक्त विवेचनसे आधुनिक विज्ञानकी त्रुटियाँ विदित
। वह विज्ञान, जिसपर वर्तमान संसार इतना गर्व
वास्तविक विज्ञानका—जो आत्मविद्या या सनातनी
विद्यासे भिन्न नहीं है—एक उच्छिष्ट भ्रमपूर्ण
है। वर्तमान विज्ञान ज्ञानको अधम जड
अध्ययनमें आबद्ध करके निरर्थक एवं बुद्धिहीन
है। आधुनिक तर्कप्रधानवादी (Rationalists
बुद्धि एवं तर्कशक्तिको एक मानते हैं, आत्मज्ञानकी
नहीं मानते। इस भ्रमका एवं वर्तमान कालकी अन्य
दृष्टियोंका मुख्य कारण अहंकार है। यह अहङ्कार
धर्म-विरुद्ध दृष्टिका नामान्तर है। यही इस युगके
संभ्रम आदिका प्रधान कारण है।



# नया संसार

(रचयिता—श्रीजयनारायणजी मल्लिक, एम्० ए०, डिप्० एड्०, साहित्याचार्य, साहित्यालंकार)

**एक नया संसार, बसा ले एक नया संसार।**

१

जहाँ प्रेमका अटल राज्य है, कलुषित स्वार्थ-सिंधुके पार।
जहाँ न है मानव-जीवनमें दारुण मूक व्यथाका भार।
मानवताके स्वच्छ गगनमें, जहाँ न तृष्णाका विस्तार।
तिमिरमयी रजनीमें आँखें जिसे खोजतीं बारंबार।
पशुताके भग्नावशेषपर मानवताका कुसुम खिला।
मणि-मंडपकी स्वर्ण-रश्मिमें जीवनका वरदान मिला।
दानवताका, काम-क्रोधका, जहाँ न हिंसाका चीत्कार।
जहाँ न होती अन्तस्तलमें माया-वीणाकी झंकार।
जहाँ त्यागका क्रीड़ास्थल है, स्वार्थ-हीन सेवा-संचार,
वहीं बना ले मधुमय, सुन्दर, एक नया सुरभित संसार॥

२

मानवताकी पुण्य-भूमिमें कर्मयोगका है आधार।
सत्य, अहिंसा, न्याय, दयाका संयम, सदाचार आगार।
भगवत्सेवा-शरणागतिका सद्यः-विकसित मधुमय हार।
ज्ञानयोगकी मधुर रश्मिमें वासुदेवका रूप अपार।
श्रीभागवत-धर्मकी धारा जहाँ मनोरम लहराती।
दिव्य विशिष्टाद्वैत-पताका विश्व-गगनमें फहराती।
भक्ति-प्रपत्ति-स्वर्ण-मंदिरमें निष्कलंक निर्मल आचार।
अहङ्कार, पाषंड, वासना, कलुषित प्रेम जहाँ निःसार।
श्रीमन्नारायण-करुणाका जहाँ न कुछ भी पारावार,
मन-मोहनके निकट बना ले एक नया सुन्दर संसार॥



# हिंदूधर्मके आधार-स्तम्भ

( लेखक—श्रीरामनिरीक्षणसिंहजी एम्० ए०, काव्यतीर्थ )

ारमें हिंदूधर्मके अतिरिक्त जितने भी इतर धर्म हैं, वे किसी समय किसी-न-किसी मनुष्यके द्वारा प्रवर्तित और उनमें ऐसी बहुत-सी बातें हैं, जिनको माननेसे ा उनके अनुयायी कहे जा सकते हैं। उदाहरणार्थ ा मुसल्मान धर्मोंको लीजिये। ईसामसीहके द्वारा प्रायः : वर्ष पूर्व खिष्टधर्मका प्रवर्तन हुआ था, तथा साढ़े वर्ष पूर्व मुहम्मदसाहबके द्वारा मुसल्मान-धर्मका प्रवर्तन । ईसाइयोंका विश्वास है कि ईसामसीहमें विश्वास ः मानवमात्रके सारे पापोंको उन्होंने पहले ही भस्म- : दिया है, एवं मुसल्मानोंकी धारणा है कि मुस्लिम- ाश्वास नहीं करनेवाले सारे मानव काफिर ( धर्महीन ) उनके लिये दोज़ख ( नरक ) में स्थान निश्चित है। के लिये गिरजाघरमें और मुसल्मानोंके लिये मस्जिदमें ामुकामुक समयमें प्रार्थना करना, शिखा नहीं रखना बाह्य पद्धतिका अनुसरण करना पक्के तत्तद्- म्बियोंके लिये अनिवार्य है। हिंदू ( आर्यसनातन )- सारी मनुष्यकृत पद्धतियोंसे मुक्त है।

प्राकृतिक धर्म है, बनावटी नहीं। यह सब देश और ठके लिये है, यह मनुष्यमात्रके लिये है। इसी ाके कारण आजतक हिंदू-धर्म, हिंदू-संस्कृति और ताका सर्वथा विनाश नहीं हुआ है; जबतक प्रकृति क सृष्टि-चक्र चल रहा है, तबतक यह चलता रहेगा।

किसे कहते हैं, धर्मका प्रयोजन क्या है ? विज्ञ छ सकते हैं कि हिंदू-धर्मको विशिष्ट लक्षणोंसे रहित, मान लेनेपर तो हिंदू-धर्म विशाल जंगल-सा हो जाता में न किसी दिशाका और न किसी सीमाका पता । उत्तरमें निवेदन है कि हिंदू-धर्म विशाल जंगल तो स जंगलमें प्रत्येक पौधेका हिसाब है, उसका परिचय उसका अलग-अलग उपयोग है। इसमें एक भी छोटे- ौधा नगण्य और निष्प्रयोजन नहीं है, इस जंगलके —हिंदू-धर्मके तत्त्ववेत्ता आचार्योंकी पैनी दृष्टि जंगलके ाधेके पत्ते-पत्तेपर जा चुकी है और उसका सुन्दर-से- पयोग उन्होंने किया है एवं विश्वनियन्ताकी इच्छाका करनेका मार्ग इस सनातन धर्मके अनुयायियोंको समय-समयपर बतलाया है। धर्मका अर्थ है—'ध मित्याहुर्धर्मो धारयति प्रजाः।' एक मनुष्यका दूसरे साथ ऐसा बर्ताव, जिससे सबका कल्याण हो, जिससे रूपमें सामूहिक जीवन-निर्वाहका क्रम चल सके और प्रवाह ईश्वरेच्छानुसार चल सके,—उसे धर्म कहते सनातन धर्मके प्रवाहको अबाध रूपसे चलानेके लिये वेदोंसे लेकर हिंदू-धर्मके पारदर्शी तत्त्ववेत्ता आचार्यों समयपर जो शास्त्र रचे हैं, वे मनुष्यमात्रके लिये परम साधन हैं, निर्भ्रान्त तथा निरपेक्ष हैं। उन्हें स्वार्थी ब्र कपोल-कल्पित पोपलीलाएँ बतलानेवाले आधुनिक पण्डितमानी अपना एवं दूसरोंका अहित कर रहे निर्विवाद सत्य एकाधिक बार स्पष्ट हो चुका है विश्वहितकारी सनातन धर्मके मुख्य स्तम्भोंपर विज्ञ ध्यान आकृष्ट करना इस निबन्धका लक्ष्य है।

सनातन हिंदू-धर्मका प्रथम स्तम्भ है—वर्णाश्र वर्ण-व्यवस्था तथा आश्रम-व्यवस्थाके द्वारा आचार्योंने मात्रके ऐहिक तथा पारलौकिक कृत्योंकी पूर्तिका सुल सम्पादित किया था। निर्धारित सीमाके भीतर कौलिक पुरुषार्थोंके द्वारा जीविकोपार्जन करना तथ कलाओंके सूक्ष्म अनुसन्धानोंके द्वारा समाजका हित करना वर्ण-व्यवस्थाका उद्देश्य था। ब्राह्मणोंका सर्वविध ज्ञानोंको उपार्जन करके अनासक्त जीवन साथ-साथ समाजमें विशुद्ध ज्ञानका प्रसार करना तथ धार्मिक कृत्योंके सम्पादनमें अधिकारानुसार सब सहायता करना। ऐसे ब्राह्मणोंके भरण-पोषणका समाजपर था, कृषि तथा गोरक्षाके अधिकारी वैश्यों दुःखपर्यवसायी तुच्छ इन्द्रिय-सुखोंकी ओर दुर्लक्ष तपोमय, अध्यात्मचिन्तनशील जीवन व्यतीत करते हु और सदाचारी ब्राह्मणलोग समाजमें कथा-प्रवचनों सदाचारका प्रचार सदा करते रहते थे। द्रव्योपार्जनार्थ सन्मार्गका त्याग नहीं करते थे और न आजकी भाँ ग्रहण करके भृतकाध्यापन करते थे। मानसे दूर र तभी तो राजालोग उनकी अँगुलियोंके इशारेपर न और सारा समाज उनके पैरपर नतमस्तक रहता थ हिंदू-धर्म और हिंदू-समाजकी उत्कृष्टताकी पराकाष्ठा

ातिसे आज ब्राह्मणोंमें वह तेज और अनासक्तिमय
ीं रह गया है और उनमेंसे अधिकांश तमोऽभिभूत
हात्मवादी होकर ऐहिक सुख-साधनमें संलग्न हो रहे
( भी इस विकराल कलिकालमें भी लोकमान्य
हामना श्रीमालवीयजी, पण्डित मोतीलालजी-सरीखे
द्वान् कर्मयोगी ब्राह्मण हो चुके हैं। ब्राह्मणेतर वर्णोंमें
वेकानन्द-जैसे ब्रह्मज्ञानी, अरविन्द-जैसे योगी
धी-जैसे अनासक्त कर्मठ आत्मज्ञानी पुरुष हुए हैं
इससे हमें आशा करनी चाहिये कि आर्योंके जिस
न-भण्डार उपनिषद् तथा दर्शनशास्त्रोंसे प्रकाश प्राप्त
रतके इन सपूतोंने अवनतिके इस युगमें भी अपने
धर्मके ध्वजको दूर-दूर विदेशोंमें भी ऊँचा किया,
नेधि जबतक हमारे पास है, हम किसी क्षण अपने
को प्राप्त कर सकते हैं। अस्तु,

त्रियोंका काम था सैनिक तथा उपसैनिक ( पुलिस )
बाह्य तथा आन्तरिक शत्रुओंसे देश और समाजकी
ा। न्यायकी तुलापर अपने विचारको तौलकर सर्वथा
होकर वे सैनिक रक्षाका काम करते थे। आजकी
। तरह वे पापमें डूबे नहीं थे। उन्हें लोभ छूतक
था। दुर्बलों और सताये हुए व्यक्तियोंकी रक्षा
संसारका कोई भी प्रलोभन उन्हें विमुख नहीं कर सकता
ीतामें भगवान् श्रीकृष्णके द्वारा अर्जुनको दिया हुआ
कर्मका सदुपदेश प्रत्येक क्षत्रिय सैनिकके लिये मार्ग-
ा। क्षणभङ्गुर शरीरको सदा कर्तव्यकी वेदीपर वे
रये हुए रहते थे। आजकी भाँति वे द्रव्यार्थ सेनामें
ीं होते थे। सेनामें ही अथवा घरमें क्षत्रियमात्रको
ाक्षा प्राप्त करनी पड़ती थी और देशपर संकट
वे युद्धके मैदानमें आ खड़े होते थे। सम्मुख समरमें
को प्राप्त करना क्षात्र-जीवनका परम लक्ष्य था।
भारतमें ऐसे देशरक्षकोंका पुनः आविर्भाव हो
।

त्तमोत्तम ढंगसे खेती करके प्रचुर अन्न उपजाकर और
के द्वारा प्रचुर दूध उत्पन्न करके समाजको अन्न तथा
पुष्ट करना वैश्योंका काम था। आजके अव्यवस्थित
जीविकाविहीन असंख्य मनुष्य आँख मूँदकर खेतीकी
ड पड़े हैं। भूमिकी व्यवस्था भी नष्ट हो गयी है।
शासनमें इसकी नहरोंकी व्यवस्था छिन्न-भिन्न हो गयी
नये अधिकारपत्रमें अधिकांश परती—गोचर जम
व्यक्तिविशेषोंका अधिकार लिपिबद्ध कर दिया गय
जनसाधारणको सार्वजनिक कामोंमें बड़ी बाधाओंक
करना पड़ रहा है। प्रचुर गोचरभूमिके अभावमें
दुष्कर हो गया, जिससे प्रचुर दूधका सर्वथा अभाव ।
इत्यादि अस्तव्यस्तताके कारण आज अन्नकी समस
हो रही है और विदेशोंसे प्रतिवर्ष लाखों टन अ
जाकर देशवासियोंकी उदरपूर्ति बड़ी ग्लानिके साथ
रही है, फिर भी पुराने समयकी कृषि-व्यवस्थाकी श
हमारा देश अन्नसंकटसे पार पा सकता है। चतुर
हाथमें—समुचित सिंचाई-व्यवस्थाके साथ बड़े-बड़े
खेतीके प्रबन्ध तथा प्रचुर गोचर-भूमिके साथ-सा
गोपालनके प्रबन्धसे एक बार पुनः यह भूमि अन्न उ
भर दी जा सकती है। इस यज्ञमय भारत-वसुधाके
सर्वथा सम्भव है। उस व्यवस्थामें न तो आजके चो
का स्थान रहेगा और न घूसखोरोंका ही अस्तित्व
व्यापारमें भी प्राचीन भारतके गौरवको पुनः प्रा
चतुर वैश्योंका ही काम है। पराधीन भारतमें चि
भारतीय व्यापारी केवल दलाली करते रहे हैं।

शूद्रोंका काम था समाजकी हर प्रकारसे सेवा
उनमें अहङ्कारकी मात्रा नहीं थी। सेवा-धर्मको वे प
मानते थे। 'सेवाधर्मः परमगहनो योगिनामप्य
समाजमें उनकी भी मान्यता थी। समाजके वे पैर स
थे, जो गाड़ीके पहियेके समान परमावश्यक अङ्ग है
भी ज्ञानियोंका ब्राह्मणोंसे बढ़कर आदर था—जैसे
विदुरका। स्वाधीन भारतमें ऐसे सेवाव्रती, समाजके उ
समुदायकी बड़ी आवश्यकता है।

उपर्युक्त प्रकारकी सुन्दर वर्णव्यवस्था सुन्दर
व्यवस्थापर अवलम्बित थी—जैसे कोई सुन्दर प्रासा
न्यासपर अवलम्बित रहता है। ब्रह्मचर्य, गार्हस्थ्य,
और संन्यास—इन चार भागोंमें प्राचीन भारतमें
जीवन विभक्त थे। तत्तद् वर्णोंके लिये उपयुक्त वि
गुरुकुलमें सामान्य आहार-विहारके साथ नियत काल
प्राप्त करना द्विजाति बालकोंके लिये अनिवार्य था।
तथा पच्चीस वर्षकी आयुतक बालक गुरुकुलमें रहते थे।

। बड़े-बड़े लक्ष्मीपात्रोंके लड़के भी वहाँ अपने निर्धन
ोंके साथ समान दिनचर्याका पालन करते थे और
ोजन तथा समान शय्याका उपयोग करते थे। विवाह-
में आजकी कुरीतियोंका लेश भी नहीं था। वर-
आयु तथा गुणका विचार ही प्रधान नियामक था।
में कई प्रकारकी कुरीतियाँ आ गयी हैं। इनकी ओर
ल हिंदुओंका प्रबल ध्यान अविलम्ब जाना चाहिये
हमारे दुर्भाग्यसे हिंदू-कोड-बिल-जैसे सत्यानाशी बिलों-
जोरोंसे चल रही है—जो हमें रसातलको पहुँचाकर
ी। भगवान् हमारी रक्षा करें।

ा आश्रम है—गृहस्थाश्रम। यह सब आश्रमोंमें
है, क्योंकि गृहस्थोंसे ही ब्रह्मचारियोंकी उत्पत्ति
और गृहस्थोंमेंसे ही वानप्रस्थी और संन्यासी
जाते हैं और भरण-पोषण प्राप्त करते हैं। कलिकालमें
ही आश्रम रह गया है, सम्प्रति ब्रह्मचर्याश्रमका तो
ा ही हो गया है। आजके स्कूल, कालेजोंमें दी
शिक्षा तथा वहाँ पढ़नेवाले और पढ़ानेवाले छात्र
ापक पुराने ब्रह्मचर्याश्रमके प्रहसनमात्र हैं। अधिकतर
के विद्यार्थी विवाहित रहते हैं और उनकी केश-वेशकी
वेलासी पुरुषों-जैसी रहती है। अधिकांश छात्र और
धूम्रपायी होते हैं। ज्ञानार्थ विद्यार्जनकी भावना
न ही रहती है। बाजारू विद्योपार्जन करके येन केनो-
धिकाधिक द्रव्योपार्जन करके विलासितामय जीवन
ी आजकी शिक्षाका एकमात्र लक्ष्य है। स्कूल-कालेजमें
कन्याएँ गृहकार्यके लिये सर्वथा अयोग्य होकर अनेकों
ागाड़ चुकी हैं। और ऐसी शिक्षा पायी हुई गृहिणियोंसे
कितने घर बिगड़ेंगे—भगवान् ही जानें। शिक्षा-
समस्या देशके सामने विकट हो रही है। नित्य नयी-
नाएँ बनती हैं और असफल सिद्ध होती हैं। पर
र अध्यापकोंको एक साथ रखकर ( Residen-
stern ) उनके पारस्परिक निकट सम्पर्कसे चरित्र-
योजना भी अभीतक सफल नहीं हुई है और न द्रव्या-
र्वभौम शिक्षा-प्रचारकी योजना ही कार्यान्वित हो पायी
दशामें पुनः ब्रह्मचर्याश्रमकी शरण लिये बिना देशमें
चिन्तनशील ज्ञानी-विज्ञानी पुरुषोंका सर्वथा अभाव
। इसको कार्यान्वित करना कर्तव्यशील सद्गृहस्थोंका
है। प्राचीन भारतके गृहस्थोंका जीवन कितना त्याग-
—इसकी आज लोग कल्पना भी नहीं कर सकते।
ार्जित द्रव्यका प्रचुर भाग गृहस्थलोग लोकोपकारी

भी गृहपति या गृह-स्वामिनी स्वयं भोजन नहीं कर
इसी कारण देशाटनार्थी लोग कभी अपने साथ
पाथेय लेकर नहीं चलते थे और न कहीं होटल
प्रथा थी। साथ ही अकारण अकर्मण्य रहकर परान्न-भो
लोग महापाप समझते थे। इसी हेतु कृत्रिम भिक्षार्थि
आजकी तरह भरमार नहीं थी।

भारतीय गृहस्थकी ऐसी एक भी नित्य या नैमित्ति
नहीं होती थी, जिसमें लोकहितके साथ-साथ परलो
अंश नहीं रहता हो। शरीरकी क्षणभङ्गुरता तथा
नित्यताका ध्यान सदा उनके हृदयपटलपर अङ्कित रह
यम-नियमके पालन द्वारा वे अपने जीवनको अपा
बनाकर न्यूनातिन्यून सामग्रियोंसे जीवन-यापनका नित्य
करते-करते अन्तमें ममता तथा अहन्तासे शून्य होक
और भौतिक शरीरका त्याग सुखपूर्वक करते थे। ऐ
किस प्रकार दूसरोंके द्रव्य या द्वारपर सतृष्ण दृष्टि र
हैं। समाजमें विवाह-योग्य वयस्के सारे पुरुष अ
कन्याओंके लिये विवाह-बन्धनमें अपनेको बाँधना
था। साथ ही पुरुषोंमें एकपत्नीव्रत और
सतीत्वका महत्त्व लोकोत्तर रूपमें था। इस प्रकारक
वैवाहिक जीवन आर्य-संस्कृतिका मेरुदण्ड था। विव
योग्य सन्तान उत्पन्न करना लोग धार्मिक कृत्य सम
पुत्र-पौत्र-प्रपौत्रके द्वारा वंशको अक्षुण्ण रखना लोक-
लिये परमावश्यक था। 'अपुत्रस्य गतिर्नास्ति' में
दृढ़ विश्वास था। वंशच्छेदको परम दुर्भाग्य समझा ज
समाजमें सत्कारका माप-दण्ड धन नहीं था, वरं चरि
धनसे सुखकी प्राप्तिकी भावना समाजमें नहीं थी।
लोग अपनेको सुखी समझते थे। अपात्रोंके हाथमें
भी नहीं पाता था। इस विषयमें पश्चिमीय सभ्यता
सभ्यताका सर्वथा वैमत्य है। वहाँ ठीक इसके विपरीत
है। वहाँ धन ही समाजमें आदरका साधन है।
सुख माना जाता है। उसी सभ्यताके सम्पर्कसे आज
भी सब लोगोंमें धनकी लिप्सा असीम बढ़ गयी है।
इस घुड़दौड़में अशान्त और चिन्तित हैं। दूसरोंकी
तथा कमाईको हड़पनेकी फिक्रमें अधिकांश लोग रह
कचहरियोंका अस्तित्व भी अधिकांशमें इसी हेतु है।
और कारखानोंमें तथा स्कूल-अध्यापकोंमें नित्य हड़
सिलसिला भी इसीलिये चल रहा है। जबतक देशमें
लौकिक सुखका साधन माननेकी कुबुद्धि चलती रहेगी,

रामरवत् प्राज्ञो विद्यामर्थं च चिन्तयेत् ।
ात इव केशेषु मृत्युना धर्ममाचरेत् ॥
ा ददाति विनयं विनयाद्याति पात्रताम् ।
त्वाद्धनमाप्नोति धनाद्धर्मं ततः सुखम् ॥

-संस्कृति और हिंदू-धर्मको लुप्त करनेका सबसे प्राचीन क प्रयत्न चार्वाकोंने किया था; जिनका सिद्धान्त था—

ज्जीवं सुखं जीवेद् ऋणं कृत्वा घृतं पिबेत् ।
ोभूतस्य देहस्य पुनरागमनं कुतः ॥

कोई प्रमाण नहीं मिलता कि भौतिकवादी चार्यके थोड़े भी अनुयायी हुए हों । उसके ौद्धोंने इसपर आघात किया । उससे आगे नेक प्रकारके अनाचार, व्यभिचार फैल गये । ' पश्चात् कुमारिल भट्टने और पुनः श्रीशङ्कराचार्यने उस अनाचारको दूर किया । समाजको प्राचीन ध विचलित और विशृङ्खलित करना ही बौद्ध देशसे पतनका तात्कालिक अन्तिम कारण हुआ । अम्बेदकर-जैसे देहात्मवादी तथाकथित हिंदू आ और संस्कृतिको विकृत करनेकी चेष्टामें लगे हैं ! धर्मावलम्बी असंख्य नर-नारियोंका दृढ़ विश्वास है कि द्रोहियोंका स्वयं पतन होगा और निकट भविष्यमें भारतमें पुनः एक बार त्यागी, धर्मपरायण आर्योंके प्राचीन आर्य वैदिक सभ्यता चमक उठेगी और शान्तिका प्रचार करेगी—जैसा उसने पूर्वमें किया था दिशाओंमें भ्रान्तिजनक भौतिकवादसे जनता ऐन्द्रियि मृगतृष्णाके पीछे द्रुतगतिसे दौड़ी जा रही है, उसे करके शान्तिसरोवरमें स्नान करा देना इसी देशका

# हिंदू-संस्कृतिकी अखण्डता

( लेखक—आचार्य श्रीक्षितिमोहन सेन )

त भारतमें सभी दिनमें तीन बार एक ही गायत्रीकी करते हैं । एक ही शिव, विष्णु और देवी नाना नामोंसे सर्वत्र पूजित होते हैं । एक ही रामायण, , पुराण और भागवतका विभिन्न प्रदेशोंमें पाठ होता है । ाया तीर्थमें सबके मुख्य पितृकृत्य होते हैं । एक ही बके द्वारा प्रधान शिवार्चना होती है । एक ही हरिद्वार ग सबके लिये तीर्थस्थान हैं । समस्त भारतमें एक ही न्दका गान होता है । कृष्णकर्णामृतके रचयिता बिल्वमङ्गल तो हम सभीके अपने हैं । महाप्रभु त्रोंको बहाकर दक्षिण देशसे इसी कृष्णकर्णामृत संहिताको संग्रह करके लाये थे । श्रीराम और समस्त भारतमें सर्वत्र पूजित होते हैं । एक ही दशकर्म सर्वत्र प्रचलित हैं । प्रादेशिकताकी बाधा कहाँ है ?

ी भी देवताकी पूजा क्यों न करें, चारों धामोंके उत्तर-दक्षिण-पूर्व-पश्चिम समस्त भारतके चौरासी जलसे इष्टदेवताका अभिषेक कराये बिना हमारा पूर्ण नहीं होता । शङ्कराचार्यने सम्पूर्ण भारतके लिये ानामी सम्प्रदायकी स्थापना की । उन्हींके चार मठ

तान्त्रिक तो समस्त भारतवर्षको एक ही ज पुण्यदेह जानकर बावन पीठोंमें बावन अङ्ग मानते पीठस्थानोंमें हिंगलाज बलोचिस्तानमें है और आसाममें । कन्याकुमारीसे ज्वालामुखीतक सर्वत्र ही दे हैं । उस देवीके अखण्ड देहको क्या हम खण्डित हैं ? एक ही शिव, एक ही विष्णु भारतकी चारों चौरासी क्षेत्रोंमें विराजित हैं । उसको हम खण्डि करें ? तन्त्र कहता है कि बावन पीठ हमारी ही देह कैसे अपनेको खण्डित कर सकते हैं ?

इसीसे यह सिद्ध है कि इस देशमें प्रादेशिक स्थान नहीं है । जो प्रादेशिकताका प्रचार करते हैं, वे चिरन्तन साधना और संस्कृतिसे परिचित नहीं हैं उसके प्रति उनके मनमें दर्द नहीं है । अंग्रेज हमें यह विष दे गये हैं । हमने इसको आदरपूर्वक यही आश्चर्यकी बात है ।

अंग्रेजोंके दिये हुए इस विषको यदि दूर कर हमें सब प्रकारकी साम्प्रदायिकता और प्रादेशिकत

# हिंदू-संस्कृतिका आदिस्रोत भारत

( लेखक—श्रीविष्णु हरि वडेर एम्० ए०, एल्-एल्० बी० )

्-देशका अति प्राचीन नाम भारत है । सामान्य
ाह है कि दुष्यन्त और शकुन्तलाके पुत्र भरतसे इस
ाम भारत प्रसिद्ध हुआ । पर इन भरतसे पहले दो
र हुए हैं । प्राचीन वंशावलियोंमें ऋषभ और उनकी
न्तीके नाम आते हैं । इनके १०० पुत्र थे । सबसे
ा नाम भरत था । इन्हींके नामपर इनके राज्यका नाम
हुआ ( भागवत ५ । ४; वायुपु० १ । ३३, ५२;
ु० २ । १४; लिङ्गपु० १ । ४७, २४; विष्णु-
१ । ३२ ) । त्वष्टाके पुत्र विश्वरूपकी कन्या पञ्च-
नका विवाह हुआ और ५ पुत्र हुए—सुमति,
सुदर्शन, आवरण और धूमकेतु । इन भरतकी
श्चात् इनका राज्य इनके पाँचों पुत्रोंमें बँट गया ।
ले इस देशका नाम अजनाभवर्ष था । पृथु नाम
ाहित्यमें आता है । इन्हें आदि राजा कहते हैं ।
ामपर इस धरतीका नाम पृथ्वी पड़ा । ये अपनेको
ते थे । इनके बाद तीसरे दौष्यन्ति भरत हुए ।
कई स्थानोंमें भरत नामके कुलों या वंशोंका उल्लेख
वंश ब्राह्मण, ऐतरेय ब्राह्मण, शतपथ ब्राह्मण और
आरण्यकमें इनके यज्ञसमारम्भोंका वर्णन है । भारती
की कुलदेवी थी । इन्हें सरस्वती भी कहते थे ।
नदीसे भी इसका कुछ सम्बन्ध रहा होगा । पञ्चजन,
ाजा, भरतासः आदि नाम तृत्सु, द्रुह्यु, अनु, यदु
आदिके वंशजोंके लिये आया है । जिन दिवोदासने
ीके पश्चिम तटसे पूर्वकी ओर दिग्विजय किया, वे
े ही राजा थे । ये दौष्यन्ति भरतसे दस पुरुष
। ऋग्वेदका अधिकांश भाग दाशराज-युद्ध और
बीच समयका है । यह दाशराज-युद्ध ऋग्वेदके
ीन मन्त्रोंसे बहुत पहलेकी घटना है ।

युद्धसे पहलेके राजाओंके इतिहासकी बहुत-सी सामग्री
तथा पुराणोंसे मिल सकती है । दाशराज-युद्धसे
ितिहास तैयार करनेमें भी उससे बड़ी मदद मिल
। उस इतिहासकी इतनी झलक तो आज भी मिलती
हमारे पूर्वज उस समय संस्कृतिके उच्च शिखरपर
नकी शासनसंस्था भी उत्कृष्ट थी । श्रीरामचन्द्रने
और सामाजिक संघटन भी बहुत अच्छा था । दाशर
साथ जो ऋषि सम्बद्ध थे, उनके नाम पुराणोंमें ः
ऋग्वेदके तीसरे और सातवें मण्डलोंमें तृत्सु और
साथ तथा छठे मण्डलमें दिवोदासके साथ भारतों
आया है । हमारी प्राचीन आर्यसंस्कृतिके चिह्न उत्त
मध्य एशिया, काकेशस पर्वत, ईरान तथा हिंदूकु
आदि स्थानोंमें अब भी मिलते हैं । इस संस्कृतिका
जीवित रूप भारतवर्षमें ही विद्यमान है, यद्यपि का
अबतक इसमें बहुत परिवर्तन हो चुका है ।

हमारे नित्य-नैमित्तिक कर्मोंमें रोज ही पढ़े
सङ्कल्पमें भारतसम्बन्धी दो शब्द 'भारतवर्षे' और 'भ
एक साथ आते हैं । इससे यह मालूम होता है कि भा
विस्तार बहुत बड़ा था और भरतखण्ड उसका
था । इसे ही हम अब भारत या हिंदुस्थान कहते हैं

हमारे इस देशपर विदेशियोंके अनेक आक्रमण
विदेशियोंके संसर्गसे समय-समयपर बहुत गड़बड़ भी
पर हमारी आर्यसंस्कृति बनी रही । हमारे धर्माच
दार्शनिक सदासे इसकी रक्षा करते चले आये है
संस्कृतिकी संस्कृत वाणीका सर्वविध व्यापक साहित
सम्पूर्ण और विविध संस्कृतिका निदर्शन है ।

यही वह पुण्यमय भारत देश है, जिसकी संस्कृ
सब संस्कृतियोंकी मूल निधि है । संसारमें फी
बैबिलन, सुमेरिया, मिस्र और चीनकी संस्कृतिय
विख्यात हुई । ये सभी आर्य-संस्कृतिकी शाखाएँ
अपने मूलसे पृथक् होकर पीछे विनष्ट हो गयीं ।
पणियोंका वर्णन आता है । ये समुद्रके रास्ते व्याप
थे । ये वरुणादि देवोंको पूजते थे । ये ही देशान्तर
फीनिशियन कहलाये और इनका बसाया हुआ दे
शिया । चाल्डिया अथवा बाबिलनकी संस्कृति
इतिहास यही है कि समुद्रयात्रियों और समुद्रके
रहनेवालोंने चाल्डिया अर्थात् मेसोपाटामियाको उन्नत
इस संस्कृतिपर हिंदू-संस्कृतिकी अमिट छाप थी ।
शब्द 'बभ्र'से निकला है । बाबल 'बभ्र'का अपभ्रंश

सम्मेलन किया जाय, उसे 'सपिण्डन श्राद्ध' कहते शालामें जो श्राद्ध किया जाता है, उसे 'गोष्ठी-श्राद्ध' हैं। शुद्धिके निमित्त जिस श्राद्धमें ब्राह्मणोंको भोजन जाता है, उसे 'शुद्धयर्थ श्राद्ध' कहते हैं। नमें, सोमरस-पानमें, सीमन्तोन्नयनमें और पुं- जो श्राद्ध किया जाता है, उसे 'कर्माङ्ग श्राद्ध' कहते हैं। द् तिथियोंमें विशिष्ट हविष्यके द्वारा देवताओंके जो श्राद्ध किया जाता है, उसे 'दैविक श्राद्ध' कहते हैं। उद्देश्यसे देशान्तर जानेके समय घृतद्वारा जो किया जाता है, उसे 'यात्रार्थ श्राद्ध' कहते हैं। अथवा आर्थिक उन्नतिके लिये जो श्राद्ध ता है, उसे 'पुष्टयर्थ श्राद्ध' कहते हैं।

र्युक्त सभी प्रकारके श्राद्ध श्रौत और स्मार्त- ों प्रकारके होते हैं। 'पिण्डपितृयाग'* को 'श्रौत हते हैं और एकोद्दिष्ट, पार्वण तथा तीर्थ-श्राद्धसे णतकके श्राद्धको 'स्मार्त श्राद्ध' कहते हैं।

। श्राद्धमें केवल श्रुतिप्रतिपादित मन्त्रोंका प्रयोग और स्मार्त श्राद्धमें वैदिक, पौराणिक, तान्त्रिक शास्त्रादिके मन्त्रोंका प्रयोग होता है।

युक्त पिण्डपितृयागको 'प्रकृतियाग' और स्मृत्युक्त दिको 'विकृतियाग' कहते हैं।

ओंके धर्मप्राण ग्रन्थ वेद हैं। वेदोंमें यद्यपि कर्मकाण्ड, काण्ड तथा ज्ञानकाण्ड—इन तीनोंका वर्णन मिलता ने इनमें मुख्य स्थान कर्मकाण्डको ही प्राप्त है। के अन्तर्गत ही वेदोक्त विविध यज्ञोंकी अनुष्ठान- हैं, जिनमें 'पितृयज्ञ' का भी महत्त्वपूर्ण वर्णन किया । इस पितृयज्ञका दूसरा नाम श्राद्ध है। अर्थात् श्राद्ध' शब्दका वाच्यार्थ है। पितृयज्ञका मतलब के पिता-माता आदि पारिवारिक मनुष्योंकी मृत्युके की तृप्तिके लिये श्रद्धापूर्वक किये जानेवाले पिण्डो- मस्त कर्म 'पितृयज्ञ' अथवा 'श्राद्ध' शब्दसे व्यवहृत

के गर्भसे मानव-शरीरधारी प्राणीके भूमिष्ठ होनेके लेकर मृत्युके अनन्तर भी उस प्राणीके मङ्गलार्थ को सर्वदा श्राद्धके साथ सम्बन्धित रहना पड़ता है। जो लोग श्राद्धसे सम्बन्धित नहीं रहते, वे श्रा कारण एक क्षण भी अपना ब्राह्मण्य धर्म सजीव सकते। अतः ब्राह्मण्य धर्मको सजीव रखनेके f करना आवश्यक है।

प्राचीन कालके मनुष्योंमें श्राद्धके प्रति जैसी अ भक्ति थी, वैसी वर्तमान कालके मनुष्योंमें नहीं आजकलके अधिकांश मनुष्य श्राद्धको व्यर्थ समझ नहीं करते। जो लोग श्राद्ध करते हैं, उनमें कुछ तो य यथानियम श्रद्धाके साथ श्राद्ध करते हैं; बाकी प्रतिशत तो केवल रस्म-रिवाजकी दृष्टिसे श्राद्ध वस्तुतः श्रद्धा-भक्तिद्वारा शास्त्रोक्त विधिसे किया हुआ सर्वविध कल्याणको देनेवाला है। अतः प्रत्येक श्रद्धापूर्वक शास्त्रोक्त समस्त श्राद्धोंको यथासमय कर चाहिये। जो लोग शास्त्रोक्त समस्त श्राद्धोंको न उन्हें कम-से-कम वर्षमें एक बार आश्विन मासके* पित अवश्य ही अपने मृत पितृगणकी मरण-तिथिके ि करना चाहिये। पितृपक्षके साथ पितरोंका विशेष रहता है, अतः शास्त्रोंमें पितृपक्षमें श्राद्ध करनेव महिमा लिखी है। महर्षि जाबालि कहते हैं—

**पुत्रानायुस्तथाऽऽरोग्यमैश्वर्यमतुलं तथ**
**प्राप्नोति पञ्चमे कृत्वा श्राद्धं कामांश्च पुष्कला**

'पितृपक्षमें श्राद्ध करनेसे पुत्र, आयु, आरोग्य ऐश्वर्य और अभिलषित वस्तुओंकी प्राप्ति होती है।'

जो लोग आश्विन मासके पितृपक्षमें अपने मृत के प्रति श्राद्ध नहीं करते, उनके पितरलोग उन्हें का देते हैं। जैसा कि महर्षि कार्ष्णाजिनिने भी कहा है—

**वृश्चिके समनुप्राप्ते पितरो दैवतैः स**
**निःश्वस्य प्रतिगच्छन्ति शापं दत्त्वा सुदारुणम**

'कन्याराशिके बाद वृश्चिक राशिके आनेपर अथ पक्षमें पितृगण श्राद्ध न पानेपर निराश होकर दीर्घ श्व करते हुए गृहस्थको दारुण शाप देकर पितृलोकमें वा जाते हैं।'

जो लोग श्राद्धके वास्तविक रहस्यको न समझकर ि निमित्त श्राद्ध नहीं करते, उन्हें शास्त्रोंमें 'मूर्ख' कहा महाभारतकी विदुरनीतिमें धृतराष्ट्रसे विदुरजीने कहा

**श्राद्धं पितृभ्यो न ददाति··················**
**······················तमाहुर्मूढचेतसम्**

---

अमावास्यायां पिण्डपितृयागः' इस वचनके अनुसार ाग' अमावास्याके दिन होता है। इस यागको करनेका

मनुष्य अपने पितरोंके निमित्त श्राद्ध नहीं करता,
द्धिमान् मनुष्य मूर्ख कहते हैं।'

सन्ति पितरश्चेति कृत्वा मनसि यो नरः।
द्धं न कुरुते तत्र तस्य रक्तं पिबन्ति ते॥

(आदित्यपुराण)

मनुष्य दुर्बुद्धिवश पितृलोक अथवा पितृगणको न
श्राद्ध नहीं करता, उसके पितर उसका रक्तपान
'

: मनुष्यको पितृगणकी सन्तुष्टि तथा अपने कल्याण-
श्राद्ध अवश्य करना चाहिये। इस संसारमें श्राद्ध
के लिये श्राद्धसे बढ़कर और कोई वस्तु कल्याणकारक
इस विषयकी पुष्टि महर्षि सुमन्तु भी करते हैं—

द्धात्परतरं नान्यच्छ्रेयस्करमुदाहृतम्।
स्मात्सर्वप्रयत्नेन श्राद्धं कुर्याद्विचक्षणः॥

सारमें श्राद्धसे बढ़कर और कोई दूसरा कल्याणप्रद
ं है। अतः बुद्धिमान् मनुष्यको प्रयत्नपूर्वक श्राद्ध
ाहिये।' श्राद्धकी आवश्यकतापर अनेकों ऋषियोंके
लते हैं।

र हम अनेक ऋषि-महर्षियोंके उन वचनोंको उद्धृत
जिनसे 'श्राद्धकी महत्ता' का सुन्दररूपसे परिचय
ा।

येन विधिना श्राद्धं कुर्यादेकाग्रमानसः।
पेतकल्मषो नित्यं याति नावर्तते पुनः॥

(कूर्मपुराण)

ो प्राणी जिस किसी भी विधिसे एकाग्रचित्त होकर
रता है, वह समस्त पापोंसे रहित होकर मुक्त हो
और पुनः संसारचक्रमें नहीं आता।'

युः पुत्रान् यशः स्वर्गं कीर्तिं पुष्टिं बलं श्रियम्।
शून् सौख्यं धनं धान्यं प्राप्नुयात् पितृपूजनात्॥

(गरुडपुराण)

ितृपूजन (श्राद्धकर्म) से सन्तुष्ट होकर पितर मनुष्यों-
आयु, पुत्र, यश, स्वर्ग, कीर्ति, पुष्टि, बल, वैभव,
ख, धन और धान्य देते हैं।'

ायुः प्रजां धनं विद्यां स्वर्गं मोक्षं सुखानि च।
प्रच्छन्ति तथा राज्यं पितरः श्राद्धतर्पिताः॥

(मार्कण्डेयपुराण)

पुष्टिरायुस्तथा वीर्यं श्रीश्चैव पितृभक्तितः

(महा० अनुशा

'पितरोंकी भक्ति करनेसे पुष्टि, आयु, वीर्य तथा
की प्राप्ति होती है।'

तस्माच्छ्राद्धं नरो भक्त्या शाकैरपि यथाविधि
कुर्वीत श्रद्धया तस्य कुले कश्चिन्न सीदति

(ब्रह्

'जो मनुष्य शाकके द्वारा भी श्रद्धा-भक्तिसे श्राद्ध
है, उसके कुलमें कोई भी दुखी नहीं होता।'

उद्धृतेष्वपि पिण्डेषु याश्चाम्बुकणिका भुवि
ताभिराप्यायनं तेषां ये तिर्यक्त्वं कुले गताः
ये चादन्ताः कुले बालाः क्रियायोगा ह्यसंस्कृताः
विपन्नास्ते तु विकिरसम्मार्जनजलाशिनः
भुक्त्वा चाचमनं यच्च जलाद्यच्चाङ्घ्रिशोधनम्
एवमाप्यायनं वत्स बहूनामपि बान्धवैः
श्राद्धं कुर्वद्भिरन्नाप्सु शाकैरपि हि जायते

(ब्र

'श्रद्धा एवं विश्वासपूर्वक किये हुए श्राद्धमें
गिरी हुई पानीकी नन्ही-नन्ही बूँदोंसे पशु-पक्षियोंकी यो
हुए पितरोंका पोषण होता है। जिस कुलमें जो बाल
ही मर गये हों, वे सम्मार्जनके जलसे ही तृप्त हो
श्राद्धका महत्त्व तो यहाँतक है कि श्राद्धमें भोजन कर
जो आचमन किया जाता है तथा पैर धोया जाता है
बहुत-से पितृगण सन्तुष्ट हो जाते हैं। बन्धु-बान्धवे
अन्न-जलसे किये गये श्राद्धकी तो बात ही क्या है
श्रद्धा-प्रेमसे शाकके द्वारा किये गये श्राद्धसे भी
होते हैं।'

यो वा विधानतः श्राद्धं कुर्यात् स्वविभवोचितः
आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं जगत्प्रीणाति मानव
ब्रह्मेन्द्ररुद्रनासत्यसूर्यानलसुमारुतान्
विश्वेदेवान् पितृगणान् पर्यग्निमनुजान् पशू
सरीसृपान् पितृगणान्यच्चान्यद्भूतसंज्ञिता
श्राद्धं श्रद्धान्वितः कुर्वन् प्रीणयत्यखिलं जगत्

(ब्र

'जो मनुष्य अपने वैभवके अनुसार विधिपूर्वक श्र
है, वह साक्षात् ब्रह्मासे लेकर तृणपर्यन्त समस्त प्र

अग्नि ), वायु, विश्वेदेव, पितृगण, मनुष्यगण,
समस्त भूतगण तथा सर्पगणको भी सन्तुष्ट करता
पूर्ण जगत्को सन्तुष्ट करता है।'

**सम्यग् गृहस्थेन देवताः पितरस्तथा।**
**पूज्या हव्यकव्येन अन्नेनापि स्वबान्धवाः॥**
**त्र च परां पुष्टिं लोकांश्च विपुलान् शुभान्।**
**द्धकृत्समवाप्नोति यशश्च विपुलं नरः॥**

( ब्रह्मपुराण )

प्रकार गृहस्थको चाहिये कि वह हव्यसे देवताओंका, तृगणोंका तथा अन्नसे अपने बन्धुओंका सत्कार तथा। श्रद्धापूर्वक देव, पितृ, बान्धवोंके पूजनसे मनुष्य पुष्टि, विपुल यश तथा उत्तम लोकोंको प्राप्त।'

**ायोपार्जितैरर्थैर्यच्छ्राद्धं क्रियते नरैः।**
**न्ति तेन चाण्डालपुल्कसाद्यासु योनिषु॥**
**ापा विशुद्ध्यन्ति ब्राह्मण्यमुपयान्ति ते।**
**णानां तथैवान्ये न तृप्तिं प्रापयन्ति वै (तैः)॥**
**ाचत्वमनुप्राप्य कृमिकीटत्वमेव च।**
**ये यजमानस्य यच्च तेषां द्विजन्मनाम्॥**
**ाजलादिविक्षेपः शुचिरुच्छिष्टमेव वा।**
**न्येन प्रकारेण तत्तद्योन्यन्तरं गताः॥**
**न्त्याप्यायनं वत्स सम्यक् श्राद्धक्रियावताम्॥**

( स्कन्दपुराण )

यायसे उपार्जित धनसे भी किये हुए श्राद्धसे पुल्कस आदि योनियोंमें भोगवश पहुँचे हुए न्तुष्ट होते हैं। इतना ही नहीं, वे पितृगण पाप- र ब्राह्मणत्व प्राप्त करते हैं। इस प्रकार ब्राह्मणोंकी उपायान्तरसे नहीं हो सकती। यजमान अथवा -किसी भी द्विजके पितृगण यदि पिशाच हो गये हों कोड़े हो गये हों तो उन सबके निमित्त तर्पणका जल च्छिष्ट हो, परंतु वह तत्तद् योनियोंमें पड़े हुए न्तोषके लिये पर्याप्त हो जाता है। अतः श्राद्धकर्म रना चाहिये।'

**द्रादितिसुताः पितरः श्राद्धदेवताः।**
**यन्ति मनुष्याणां पितॄन् श्राद्धेषु तर्पिताः॥**
**ानं गर्भिणी गर्भमपि प्रीणाति वै यथा।**

'वसु, रुद्र, आदित्यगण, पितर और श्राद्ध-दे मनुष्योंसे सन्तुष्ट होकर पितरोंकी तृप्ति करते हैं। जि गर्भवती स्त्रियाँ दोहद ( गर्भ ) की रक्षाद्वारा अपनी रक्षा उसी प्रकार देवगण श्राद्धद्वारा अपनी तथा मनुष्य करते हैं।'

**ब्रह्मेन्द्ररुद्रनासत्यसूर्याग्निवसुमारुतान्**
**विश्वेदेवानृषिगणान् वयांसि मनुजान् पशू**
**सरीसृपान् पितृगणान् यच्चान्यद्भूतसंज्ञक**
**श्राद्धं श्रद्धान्वितं कुर्वन् तर्पयत्यखिलं हि त**

( वि

'श्रद्धायुक्त होकर श्राद्धकर्म करनेसे केवल पि तृप्त नहीं होते, बल्कि ब्रह्मा, इन्द्र, रुद्र, दोनों अश्वि सूर्य, अग्नि, अष्ट वसु, वायु, विश्वेदेव, ऋषि, मनु पक्षी और सरीसृप आदि समस्त भूतप्राणी तृप्त होते

**यो वै श्राद्धं नरः कुर्यादेकस्मिन्नपि वास**
**तस्य संवत्सरं यावत् संतृप्ताः पितरो ध्रुवम्**

( हेमाद्रि, ना

'जो मनुष्य एक दिन भी श्राद्ध करता है, उसके वर्षभरके लिये सन्तुष्ट हो जाते हैं—यह निश्चित है।'

**आयुः प्रजां धनं विद्यां स्वर्गं मोक्षं सुखानि**
**प्रयच्छन्ति तथा राज्यं प्रीता नृणां पितामहा**

( याज्ञवल्

'श्राद्धकर्मसे सन्तुष्ट होकर पितर मनुष्योंके लि संतति, धन, विद्या, स्वर्ग, मोक्ष और राज्य प्रदान क

**ये यजन्ति पितॄन् देवान् ब्राह्मणांश्च हुताशना**
**सर्वभूतान्तरात्मानं विष्णुमेव यजन्ति त**

( य

'जो लोग देवता, ब्राह्मण, अग्नि और पितृगण करते हैं, वे सबकी अन्तरात्मामें रहनेवाले विष्णुकी करते हैं।'

**अरोगः प्रकृतिस्थश्च चिरायुः पितृपुत्रवा**
**अर्थवानर्थयोगी च श्राद्धकामो भवेदिह**
**परत्र च परां तुष्टिं लोकांश्च विविधान् शुभा**
**श्राद्धकृत् समवाप्नोति श्रियं च विपुलां नर**

( देव

सन्तोष प्राप्त करता है और पूर्ण लक्ष्मीकी प्राप्ति
।'

न् पितामहांश्चैव द्विजः श्राद्धेन तर्पयेत् ।
ण्यं स्यात् पितृणां च ब्रह्मलोकं च गच्छति ॥
( व्यासः )

द्विजाति श्राद्धद्वारा अपने मृत पितृ-पितामहादि सन्तुष्ट करता है, वह पितृ-ऋणसे मुक्त होकर ो जाता है ।'

वा भ्रातरो वापि दौहित्रः पौत्रकस्तथा ।
कार्यप्रसक्ता ये ते यान्ति परमां गतिम् ॥
( अत्रिसंहिता )

ा, भाई, पौत्र अथवा दौहित्र यदि पितृकार्यमें ाद्धानुष्ठानमें संलग्न रहें तो अवश्यमेव परम गतिको ो ।'

महाभारतके अनुशासनपर्व (८७ । ९—१७) में से लेकर अमावास्यातक प्रत्येक तिथिमें श्राद्ध करनेक अलग फल युधिष्ठिरजीसे भीष्मजीने बतलाया है ।

इसी प्रकार ब्रह्मपुराणमें भी प्रतिपदासे लेकर अ तक श्राद्ध करनेके विभिन्न फल बतलाये गये है अतिरिक्त ब्रह्मपुराणमें विभिन्न नक्षत्रोंमें श्राद्ध कर भिन्न-भिन्न फल लिखा है ।

उपर्युक्त श्राद्धकी महत्ताको सूचित करनेवाले प्रमाणोंसे स्पष्ट सिद्ध है कि श्राद्धका फल केवल तृप्ति ही नहीं है, अपि तु उससे श्राद्धकर्ताको भी विशिष्ट प्राप्ति होती है । अतः द्विजातिमात्रको अपने परमाराध्य के श्राद्धकर्मद्वारा आध्यात्मिक, आधिदैविक एवं आधि उन्नति प्राप्त करनी चाहिये ।

# विदेशियोंकी दृष्टिमें श्राद्धका महत्त्व

( लेखक—श्रीएस०कान्त बी०ए०, एफ०बी०आई० )

के विषयमें एक संस्कृतके विद्वान् अंग्रेजने अपनी महानता' नामक पुस्तकमें लिखा है— में श्राद्धकी प्रथा बड़ी प्राचीन है और आधुनिक समय- पवित्र तथा शुभ मानी जाती है । यह ईसाई मत- ्र रबानी' ( Holy Communion ) के सदृश नेःसन्देह हिंदू अभीतक पितरोंके प्रति श्राद्ध तथा मोंको विशेष श्रद्धा और आदरभावसे करते हैं । ार है कि हमारे ईसाई मतमें पूर्वजोंकी स्मृति न क त्रुटि है । किसी-किसी देशमें श्राद्ध करनेकी प्रथा रिणत हो गयी है; परंतु वास्तवमें उस कार्यक्रममें के हृदयोंमें अपने पूर्वजोंके प्रति अगाध श्रद्धा और ा निहित रहता है, ऐसे भाव प्रशंसनीय ही नहीं, ो प्रोत्साहित करना भी सर्वथा उचित है । ईसाई- म्भिक कालमें उस मतके अनुयायी अपने पूर्वजों- आत्माओंके कल्याण तथा सद्गतिके लिये प्रार्थना ते थे । दक्षिण देशमें तो वर्तमान कालमें भी तथा आत्माओंका दिवस' ( All Saints and uls Day ) अपने मनकी शान्ति और कामनापूर्तिके नाया जाता है । मेरा मत है कि इस प्रकारकी प्रथा धर्मानुयायियोंमें होना आवश्यक है । पुराने मनुष्योंका यह दृढ़ विश्वास कि यदि वे अपने र्जों और सम्बन्धियोंकी आत्माओंको उनकी मनाकी प्रार्थना प्रतिदिन करके सन्तुष्ट न अथवा उनकी तृप्तिके निमित्त दान देनेमें उपलब्धिमें बाधक बनेंगी, सर्वथा सारहीन नहीं

हिंदुओंके श्राद्ध करनेकी प्रथाकी सराहना मुरि शाहजहाँने भी की है । उसका पुत्र सम्राट् औरंगजेब शासक हुआ है; परंतु उसका सबसे निकृष्ट कलङ्क अप को पूरे सात वर्ष कारागारमें रखना है । प्रत्येक इति इस घटनाका उल्लेख किया है; परंतु आकिल खाँ 'वाकेआत आलमगीरी'में इसका विस्तारपूर्वक वर्णन और साथ ही शाहजहाँका अपने पुत्रके नाम निम्न उद्धृत किया है—

'बाबा बखश बाहदरे मन सलामत । दीरोजे साहि बुदम, इमरोज बारकाबदारी शक्से मोहताज, चे लश्करे मुसलमान हिमा अज़ करदाए खुद परीमान ख्वा हंद शु

ऐ पिसर तू अजब मुसल्मानी,
ब पिदर जिंदा आब तरसानी
आफरीन बाद हिंदवान सद बार,
मैं देहंद पिदर मुर्दाराना दायम आ

इसका अर्थ है 'अभी कलतक नौ लाख (अर्थात अश्वारोही सैनिक मेरे अधीन थे, परंतु आज म अश्वारोहणके लिये भी दूसरोंका आसरा लेना पड़ता है मुझे विश्वास है कि हिंदू तथा मुस्लिम सैनिकोंको, मेरे साथ विश्वासघात किया है, अपने कुकृत्यपर करना पड़ेगा ।'

'हे पुत्र ! तू भी विचित्र मुसल्मान है जो अपने पिताको जलके लिये भी तरसा रहा है । शत-श

# महात्मा गान्धी और हिंदू-संस्कृति

( लेखक—पं० श्रीलक्ष्मण नारायणजी गर्दे )

-संस्कृतिकी दृष्टिसे महात्मा गान्धी हिंदू-संस्कृतिके
प्रतीक थे । हिंदू-संस्कृतिको जिस रूपमें जगत्
र्तमान मनोभूमिकामें समझ सकता था, वही रूप
मानो हिंदू-संस्कृति ही महात्मा गान्धीके रूपमें अवतीर्ण

त्मा गान्धी इस बातके प्रमाण हैं कि हिंदू-संस्कृति
म्प्रदायिक' चीज नहीं है। यह इतनी सार्वभौम है,
कोई भी चीज सार्वभौम हो सकती है। हम जिसे
कहते हैं, वह भी कोई साम्प्रदायिक धर्म नहीं है।
ो देश, काल या व्यक्तिसे बँधा नहीं है—सार्वभौम
न है और प्राणिमात्रके लिये है। 'हिंदू' नाम अवश्य
क है । परप्रत्ययसे हो या स्वप्रत्ययसे, इस देशका
हू है । पर यह देश विश्वको अपनेसे अलग नहीं
महात्मा गान्धीका नाम भी एक व्यक्तिका नाम है।
ामका जो नामी व्यक्ति है, वह किसी मानव-समाजको
अलग नहीं करता । महात्मा गान्धीको इस बातका
कि हम हिंदू हैं। वे अपनेको सनातनी हिंदू कहा
पर इसमें कोई साम्प्रदायिकताकी गन्ध नहीं थी, कोई
यक अहङ्कार नहीं था। वे इस बातके प्रमाण थे कि
प्रदायिक नहीं होता । उसके हृदयमें सबके लिये
ल प्रेम होता है, जो अपने देश या जातिवालोंके लिये
महात्मा गान्धी अपनेको हिंदू कहते हुए अपने आप-
, मुसल्मान, पारसी—सब कुछ अनुभव करते थे।
पर आये हुए सङ्कटके कालमें उनका हृदय
के हृदयके साथ एक हो गया। ज़ेकोस्लोवाकियापर
जब आक्रमण किया, तब ज़ेकोस्लोवाकियाका नेतृत्व
लिये वे तैयार हो गये। ब्रिटेनके प्राण जब जर्मन-
के धक्कोंसे सङ्कटमें पड़ गये, तब अशस्त्रपाणि
ान्धीके प्राण ब्रिटेनके मर्मस्थानमें पहुँच गये। कराची-
ब अली-भाइयोंसे मिलनेके लिये बाबा गुरुदत्तसिंह
तब धर्मकी चर्चा करते हुए मौलाना महम्मद अलीने
हा था कि 'संसारमें कहीं भी मुसल्मानोंपर कोई
ा जाय तो हर मुसल्मानका यह फर्ज होता है कि उन

'सिखोंका यह धर्म है कि कहीं भी किसी मनुष्यपर—
सिख, मुसल्मान, ईसाई, पारसी, कोई क्यों न ह
अन्याय या अत्याचार होता हो तो उसकी मददके लि
दौड़ जाय।' बाबा गुरुदत्तसिंहने सिख-धर्मके नामसे
धर्मकी ही बात बतलायी थी। पर हिंदू-धर्म केवल मानव
का ही नहीं, वह तो अखिल प्राणि-जगत्‌का सङ्कट दू
लिये है।

हिंदू-धर्मका यह मर्म महात्मा गान्धीके हृदय
आनुवंशिक संस्कार था। यदि वे स्वतन्त्र भारतमें ज
होते तो जगत्‌की पीडित मानव-जनताके उद्धारमें
जीवन लगता और उनके पीछे अखिल भारत अपनी
शक्तिके साथ खड़ा होता । परंतु उन्होंने जन्म
पराधीन भारतमें । अतः उनके विश्व-प्रेमी हृदयमें
स्वाधीन करनेका ही धर्म सर्वप्रथम अभ्युदित हुआ
अफ्रिकामें वे असहाय पराधीन भारतवासियोंकी
लड़नेके लिये गये थे । तबसे भारतकी पूर्ण रा
स्वाधीनता सिद्ध होनेतक उन्होंने कई लड़ाइयाँ ल
सब लड़ाइयाँ, ये सब अहिंसात्मक संग्राम भारतको रा
स्वाधीनता दिलानेके ही मानो विविध कार्यक्रम थे
सारे संग्रामोंकी यह खूबी थी कि उनके विश्व-प्रेमी
थोड़ी देरके लिये भी किसीके प्रति कोई शत्रुभाव नहीं
हुआ । गीतामें भगवान्‌ने अपने भक्तका यह
बतलाया है कि वह 'अद्वेष्टा सर्वभूतानां मैत्रः करुण
होता है। अर्थात् वह विश्व-प्रेमी होता है, किसी प्रा
द्वेष नहीं कर सकता, सबका हितू और सबपर दया क
होता है । साधु-महात्माओंमें यह चीज होती है। प
प्रसङ्गमें ऐसे विश्व-प्रेम, मैत्री और करुणाकी बात अ

महात्मा गान्धीका अपने जीवनमें अपना कोई स्व
था । बार-बार उन्होंने अपने लेखों और व्याख्यानों
है कि मेरे जीवनका उद्देश्य मोक्ष, आत्मज्ञान अथव
प्राप्ति है । भारतको राजनीतिक स्वाधीनता दिलान
प्राप्तिके साधनमार्गका ही एक पड़ाव था। वे अपने

था। उनकी राजनीति ईश्वरके साथ योगकी एक
थी। जिस हिंदू-संस्कृतिमें वे पले थे, उसीने उन्हें
दिया था। हिंदू-संस्कृतिके सिवा यह चीज उन्हें
न दे सकता था; हिंदू-संस्कृतिमें ही प्रत्येक मनुष्यके
परम लक्ष्य ईश्वरको पाना है। हिंदू-समाज-
इसी लक्ष्यके आधारपर प्रतिष्ठित है। हिंदू-धर्मनीति,
, समाजनीति और विविध शास्त्र, काव्य और कलाएँ
माजको उसी ओर ले चलती हैं। इसीलिये हिंदुओं-
पुण्यमयी कर्मभूमि धन्य है और धन्य है उसकी वह
जिसमें जगदुद्धारके इस महामन्त्रका उपदेश करने-
ापुरुष सदासे होते चले आये हैं। अकेली एक
मिने किसी एक ही समय जगत्‌को इतने महामानव
दिये हैं, जितने अन्य सब देशोंने सब समय मिलाकर
दिये हैं। परम्परा तो वही है, इसमें सन्देह नहीं।
क क्षेत्रमें तो यह साधुता और महात्मापन निश्चय ही
; परंतु महात्मा गान्धीकी ईश्वरनिष्ठा देखिये कि वे
स्वाधीनताको भी छोड़ देनेको तैयार होते हैं यदि
ंसाके रास्तेसे न मिलती हो। पर वह निष्ठा ही क्या,
ङ्का उपस्थित हो। सन् ३७ के आरम्भमें एक अंग्रेज
कारने उनसे प्रश्न किया था—

ा आपको यह विश्वास है कि अंग्रेज आपके
क आन्दोलनके सामने झुककर आपके देशका राज्य
ौंपकर इस देशसे शान्तिके साथ चले जायँगे?'
त्मा गान्धीने उत्तर दिया, 'हाँ, मैं ऐसा ही समझता

—'आपके इस विश्वासका आधार क्या है?'
र—'ईश्वर और उसकी न्यायकारितापर मेरा
है।'

कार उनके इस उत्तरसे चकित और मुग्ध हुआ।
ा, 'हमलोग ईसाई कहलाते हैं। पर अधिक सच्चे
आप हैं। मैं आपके ये शब्द बड़े-बड़े अक्षरोंमें
'

त्माजीने कहा, 'अवश्य छापिये। यदि ऐसा न
भगवान् प्रेमके भगवान् नहीं रहेंगे, हिंसाके भगवान्
।'

क्या सच्ची ईश्वरनिष्ठा कभी निष्फल हुई है? ...

इतिहासमें यह पहली घटना है कि किसी देशने
बलपर एक विदेशी साम्राज्यका अन्तकर अपना
स्थापित किया हो। महात्मा गान्धीके व्यक्तित्वसे
होकर लोग उनके पीछे चलते थे। पर बहुत कम
यह विश्वास हुआ होगा कि अंग्रेज यहाँसे शान्तिके स
जायँगे। सत्य और अहिंसा क्या किसी राजनीतिके उ
सकते हैं? इन तार्किक प्रश्नोत्तरोंका कोई अन्त नहीं
पर महात्मा गान्धीके नेतृत्वमें पराधीन भारतकी अहि
सत्यके भरोसे स्वाधीनताके किनारे लग गयी, इसक
तो आजका सारा जगत् ही है।

सत्यपर प्रतिष्ठित राजनीति और अहिंसापर
रणनीति ही महात्मा गान्धीकी जगत्‌को सबसे बड़ी दे

ईश्वरनिष्ठाके बिना भी भारतकी इस अद्भुत स्वा
सम्बन्धमें विचार करनेका एक राजनीतिक तरीका है
अनुसार यह कहा जा सकता है कि द्वितीय म
फलस्वरूप जगत्‌की सर्वराष्ट्रिय परिस्थिति इतनी बद
और अंग्रेजोंके लिये रूसकी बढ़ती हुई शक्ति, आज
फौजकी घटनासे उत्पन्न होनेवाला भविष्यके लि
१९४२ की क्रान्तिसे प्रकट होनेवाली भारतकी तैयारी
मुकाबले अपना साम्राज्य सँभालना इतना कठिन मा
कि हिंदुस्थानको छोड़ देनेमें ही उन्होंने अपनी
समझी। पर इन ऊपरी तर्कोंमें अपने सहारेकी क
नहीं है, न यह महात्मा गान्धी और उनकी ईश्वरनि
समझना है। हाँ, महात्मा गान्धीकी-सी ईश्वरनि
देशके नेतृत्वमें बनी रहेगी तो उससे जो विजय अ
प्राप्त हुई है, वह बाहर बड़े-बड़े राष्ट्रोंके अखाड़ेमें
होगी। ईश्वरनिष्ठारहित सत्य और अहिंसाकी कोरी ब
अर्थ नहीं रखतीं, न कोई महत्कार्य साधन करनेमें
सकती हैं। महात्मा गान्धीकी अमोघ शक्तिका रहस्य
ईश्वरनिष्ठा है। ईश्वरके अनेक नाम और रूप हैं।
गान्धी उस ईश्वरको सत्यके नामसे जानते थे और सत्य
सत्यआचरण, सत्यभाषणके रूपमें उन्हें देखते थे
सत्यसे उनका अहिंसाव्रत और ब्रह्मचर्यव्रत निकला
ईश्वरनिष्ठा हिंदू-संस्कृतिका मूल आधार है। इसी
उत्पन्न होनेवाला इसका दूसरा आधार धर्म है।
प्राप्ति लक्ष्य है, धर्म साधन है। इनके बीचमें रहक

: आधारपर महात्मा गान्धीने अपने जीवनका निर्माण किया था।

्-धर्मपर उनकी निष्ठा कैसी थी, यह उन्हींके शब्दोंमें ग्य है। महात्माजी कहते हैं—'मैं अपने-आपको हिंदू कहता हूँ; क्योंकि—

: ) 'मैं वेदों, उपनिषदों, पुराणों और सभी हिंदू-धर्मग्रन्थोंको मानता हूँ······'

: ) 'मैं वर्णाश्रम-धर्मको भी मानता हूँ······'

: ) 'गोरक्षाधर्मपर भी मेरा विश्वास है······।'

' ) 'मूर्तिपूजापर मेरा अविश्वास नहीं है।'

(यंग इंडिया २९ सितंबर १९२०)

त्मा गान्धी पूर्वजन्मके संस्कार और आनुवंशिक ो भी मानते थे। वर्णविभागको वे जन्मसे मानते थे; यदि ऐसा न माना जाय तो वर्णव्यवस्थाका कुछ हीं रहता।' महात्माजी वर्णधर्मको मनुष्यका 'सहज ी जन्मके साथ ही उत्पन्न हुआ धर्म मानते थे। हा था कि 'इस सहज धर्मका यदि पालन किया समाजमें जो उपद्रव आज हो रहे हैं, एक-दूसरेके द्वेषपूर्ण प्रतिस्पर्द्धा बढ़ रही है, धन इकट्ठा करनेके लिये उठाये जा रहे हैं, असत्यका जो प्रचार हो रहा है युद्धके साधन तैयार किये जा रहे हैं, वे सब शान्त । इस नीतिका पालन सारा संसार करे अथवा न करे, करें या न करें; पर जितने लोग इस व्यवस्थापर तना लाभ तो संसारको होगा ही। मेरा विश्वास जाता है कि वर्णधर्मसे ही जगत्का उद्धार होगा।' । आधुनिक समाजवाद या साम्यवादके कायल नहीं का तो था धर्मवाद, ईश्वरवाद, हिंदू-संस्कृतिका द। इस सनातनवादके सामने समाजवाद या -जैसे अल्पजीवी वादोंका कोई महत्त्व नहीं रहता। गान्धीके सामने समाजवादी, साम्यवादी—सभी थे। वादी अपने समाजवादमें महात्मा गान्धीका तेज पाते थे। उन्हें महात्मा गान्धीके अनुयायी होकर ता था। और साम्यवादियोंके लिये महात्मा गान्धीके ड़े होनेके सिवा और कोई गति नहीं थी। हिंदुस्थान-या गान्धीवाद ही; क्योंकि वह हिंदू-संस्कृतिके था। हिंदू-संस्कृति ही उसकी मूल प्रेरणाशक्ति थी।

कोई चीज अपने मूलसे कटकर अलग नहीं रह हिंदू-संस्कृतिसे विच्छिन्न होनेके कारण ही बौद्धमत इर ठहर नहीं सका, यद्यपि बौद्धमतकी वे आधारभूत वस बौद्धमतकी प्राणशक्ति थीं, हिंदू-संस्कृतिमें पहले भी आज भी हैं। गान्धीवादकी जीवनी शक्ति यथार्थ संस्कृति ही है, यह कभी नहीं भूलना चाहिये।

गान्धीजीकी कुछ बातें अवश्य ही सनातनी हिंदू दृष्टिमें अशास्त्रीय थीं। ऐसा होना स्वाभाविक है। कोई सन्देह नहीं कि ऐसी बातोंमें भी महात्मा गान्धी अ कोणके अनुसार हिंदू-संस्कृतिके आधारपर ही खड़े होते थे बातोंमें मतभेदका होना आश्चर्यकी बात नहीं है। उदा महात्मा गान्धी वर्णधर्म और वर्णव्यवस्थाको मानते खान-पान और शादी-ब्याहके सम्बन्धमें वर्तमान प्रति नहीं मानते थे। पर इस सिद्धान्तको तो वे मानते ही विवाह-बन्धन समान संस्कृतिके लोगोंमें ही ठीक है। खान-पानके विषयमें शुचि और संयत रहना उ अभीष्ट था। इसमें सन्देह नहीं कि खान-पान और सम्बन्धोंके विषयमें शास्त्रीय व्यवस्था कोई ऐसी चीज जो तोड़ी जाय। 'शुनां कपीनामिव वर्णसंकरः' वि मानवसमाजके लिये मङ्गलकारक नहीं हो सकता। भाइयोंके विषयमें तथा मुसल्मानोंके विषयमें भी उनकी पद्धति संस्कारमूलक अधिकारभेदके अंशमें शास्त्रीय छोड़ हुई थी, ऐसा कोई शास्त्रज्ञ पुरुष कहे तो उसका य कदापि असंगत नहीं है, तथापि अन्त्यजोंको हरिजन तथा सच्ची हिंदू-मुस्लिम-एकता स्थापित करनेकी उनकी काङ्क्षा सदा ही वन्दनीय रहेगी। इन दोनों समस्याओंको सु की कोई शास्त्रानुकूल विधि निकाली जा सके तो वह गान्धीकी महान् सेवाके प्रति श्रद्धाञ्जलि अर्पण करनेका करेगी। महात्मा गान्धी कहते हैं कि 'दुनियामें संस्कृतिका भण्डार इतना भरा-पूरा नहीं है, जितना संस्कृतिका है। हमलोगोंने उसे अभी जाना नहीं है उसके अध्ययनसे दूर रक्खे गये हैं, हमें उसके गुण और माननेका मौका ही नहीं दिया गया। हमने अनुसार चलना करीब-करीब त्याग दिया है।' यह राजके समयकी हमारी दशाका वर्णन है। पर

ौर अपनी सब जटिल समस्याओंके समाधान उसीमेंसे
 चाहिये । समाजवादी समाधान काम नहीं देंगे ।
जवाद और गान्धीवादमें वही अन्तर है, जो पाश्चात्त्य
और भारतीय संस्कृतिमें है । समाजवादमें भारतीय
 चतुर्विध पुरुषार्थोंमेंसे केवल दो ही पुरुषार्थ हैं—
ौर 'काम', जिनका 'धर्म' और 'ईश्वर'के साथ
न्ध नहीं है । समाजवादकी आर्थिक व्यवस्था उद्योग-
केन्द्रीकरण है, गान्धीवादमें उद्योग-धंधोंके केन्द्री-
निषेध है । कारण, उससे जनता गरीब हो जाती है,
 कुछ थोड़े-से मनुष्योंके हाथोंमें इकट्ठी होती है,
ाही बढ़ती है, बहुत लोग बेकार हो जाते हैं । इससे
और मजदूरोंमें वर्गयुद्ध चलता है, परस्पर द्वेष फैलता
धीवाद उद्योग-धंधोंको सारी जनतामें बाँट देता है ।
ी ही बँट जाती है, धनका अनायास ही एक प्रकारसे
ण होता है और वर्गयुद्धका कोई कारण नहीं रहता ।
वर्ण-व्यवस्थामें यही खूबी है—न कोई वैसी व्यापारिक
ता रहती है, न बेकारी ही बढ़ती है । वर्ग-युद्ध,
षम वितरण और बेकारी—इन सब बुराइयोंकी जड़
रमें महायन्त्रों (बड़े-बड़े कल-कारखानों) का उपयोग,
हिंदूस्मृतिकारोंने निषेध किया है । मनुस्मृतिमें
सेवनकी उपपातकोंमें गणना की गयी है । महात्मा
ारम्भसे बड़े-बड़े कल-कारखानोंका विरोध ही करते
इसी सिलसिलेमें उन्होंने हाथके कते सूतसे हाथका
र पहननेकी प्रथा चलायी । अन्न और वस्त्र, कम-से-
दो अत्यावश्यक पदार्थोंके सम्बन्धमें भारतका प्रत्येक
नी आवश्यकता स्वयं पूरी कर ले—यही उनका मुख्य
जो निश्चय ही हिंदू-संस्कृतिके अनुरूप था । स्वाधीनता
के बादसे उद्योग-धंधोंके इस विकेन्द्रीकरणकी उपेक्षा
 रही है और गान्धीवाद बहुत पिछड़ता-सा दीख रहा
लक्षण अच्छा नहीं है । राष्ट्रकी आर्थिक व्यवस्थामें
का उपयोग वहींतक ठीक है, जहाँतक सर्वराष्ट्रिय
का सामना करनेमें उनकी आवश्यकता हो—
र्थ, युद्ध-सामग्री आदि तैयार करनेमें । घरकी आर्थिक
 महायन्त्रोंका वर्जन ही ठीक है ।

न चोरबाजारी, रिश्वतखोरी और भ्रष्टाचार जितने
तने किसी समयमें भी नहीं थे । यह सही है कि यह
धःपतन अंग्रेजी राज्यकी अनीति-परम्परासे प्राप्त हुआ

स्वाधीन होनेके साथ ही हम इस नैतिक अधःपतन
नहीं कर सके; बल्कि स्वाधीनतामें इसकी और भी वृ
इसका कारण क्या है ? क्या यही तो इसका कारण न
महात्मा गान्धीके सीधे-सरल रास्तेपर चलना छो
सर्वराष्ट्रिय प्रतिष्ठा-लाभके लोभमें पड़ गये ! स
आदर्शोंको जल्दी-से-जल्दी सिद्ध कर दिखानेके म
अभिभूत कर लिया ? हमारे ठाट-बाट और शाहीर
गये; सादगी, सेवा और त्यागकी भावना हुकूमतके
हवा हो गयी ! महात्मा गान्धीके बार-बार कहनेपर
हमने कंट्रोल उठा दिया, पर जनतामें वह जाग
करनेकी ओर कोई ध्यान नहीं दिया, जो धर्मबुद्धिसे
किया जा सकता था । कंट्रोल उठा देनेको 'जूआ'
गया और यह प्रतीक्षा की जाने लगी कि कंट्रोल उ
नीति कब विफल होती है और कब हम फिरसे कंट्रो
हैं । महात्मा गान्धीकी मृत्युके बाद कंट्रोल उठा देनेक
विफल होनेमें देर नहीं लगी और फिरसे कंट्रोल बैठ ग
तो कंट्रोल और भी बढ़ा है ! चोरबाजारी और भ्रष्टा
ही हैं । कंट्रोलके तो ये नित्य सहचर हैं । यह बात
निश्चित नहीं है कि देशमें अन्नकी कमी है । अधिकां
और वस्त्रकी कमी चोरबाजारीसे ही उत्पन्न हुई दी
है । फिर सुशासनका यह लक्षण तो नहीं है कि
जीवनके हर चीजपर सरकारी कंट्रोल हो । उत्तम श
कहा जा सकता है, जिसमें जनताको स्वाधीनताका अ
और उसमें धर्मबुद्धि जागे, नैतिकताका विकास हो
गान्धी यदि जीवित होते तो इस जडयन्त्रवत् शास
विलक्षण चैतन्य उत्पन्न हुआ होता । उनकी स्म
चैतन्य अब भी उत्पन्न किया जा सकता है । बहुत
लोगोंकी सादगी, निःस्वार्थ सेवा और त्यागकी
निर्भर है, जिनके हाथोंमें देशके शासन-सूत्र हैं ।

महात्मा गान्धीने देशके राजनीतिक नेताओं अ
कर्ताओंका विदेशी वेश उतरवाकर उन्हें विशुद्ध ख
दिया । यह सचमुच ही विदेशी पथपर चले हुए रा
महान् संस्कार था । अब इस विशुद्ध वेशके अंदर व
संस्कृति आ जानी चाहिये, जिसके मूलतत्त्व हैं ईश्वर अ
महात्मा गान्धीको हिंदुस्थानपर अंग्रेजोंका बोझ उ
अखरता था, जितना अंग्रेजी सभ्यता और संस्कृतिका
वेशमें यह विदेशी सभ्यता बहुत जगह छिपी हुई है । र

ले यह लिख रक्खा था कि 'अभी इससे बचनेकी कोई
हो सकती है; पर जैसे-जैसे दिन बीतते जाते हैं, वक्त
नकलता जा रहा है ! मुझे तो धर्म प्यारा है—इसलिये
:ख तो मुझे यही है कि हिंदुस्थान धर्मभ्रष्ट होता जा
यहाँ धर्मसे मेरा मतलब उस धर्मसे है, जो सब धर्मोंका
है। सच तो यह है कि हमलोग ईश्वरसे विमुख होते जा

महात्मा गान्धी स्वयं सदा ईश्वरके सम्मुख रहते थे।
प्रेरणाके बिना वे कोई काम नहीं करते थे। उनपर
जका दबाव नहीं पड़ता था। दुनियाके किसी वाद,
ा भौतिक बल-वैभवका उनपर कोई प्रभाव नहीं
। यही उनकी राष्ट्रनीतिकी मौलिकताका कारण है।
बल राम' कितने प्रबल हैं, इसका वे अपने हृदयमें
करते थे और जगत्में उसका तेज प्रसृत होता था।
थे, सारा देश ईश्वरसम्मुख हो। इसलिये उनके
ग और आन्दोलन उपवास और ईश्वर-प्रार्थनासे
होते थे। अब तो विधान-परिषद्में ईश्वर-प्रार्थना
र्य आरम्भ करनेके प्रस्तावको ही ठुकरा दिया है!
ईश्वर-प्रार्थना और उपवास ही सबसे महान् आश्रय
तकी शिक्षा उन्हें बचपनमें माता-पितासे मिली
दुओंके घर-घरमें आज भी जहाँ सनातन हिंदू-धर्मकी
है, यह शिक्षा किसी-न-किसी रूपमें विद्यमान है।
गान्धीने इसे जगाया अपने राष्ट्रको ईश्वरके सम्मुख
ाये। श्रीमद्भगवद्गीताको वे माता कहते थे। उन्होंने
लिखा है—'मुझे जन्म देनेवाली मेरी पार्थिव माता
यीं, पर इस शाश्वती ( गीता ) माताने उनका स्थान
पूरा किया है। यह तबसे सदा मेरे साथ रहती है।
ी कोई बदल नहीं हुआ, कभी इसने मुझे असहाय
ा। जब कोई कठिनाई या दुःख सामने आता है,
सकी गोदमें जा बैठता हूँ।' सभी सद्ग्रन्थोंके प्रति
ादर था, पर गीताग्रन्थ उनका इष्ट था। भगवान्के
ामनाम उनका इष्ट था और भक्तिग्रन्थोंमें था
रेतमानस। मुसल्मानोंको समझानेके लिये कि
ीम—सभी नाम उस अल्लाहके हैं; किसी भी
ई उसका स्मरण करे, स्मरण होता है उसी एक
—इसलिये वे अपनी सार्वजनिक प्रार्थनाओंमें रामके
न, कृष्णके साथ करीम, ईश्वरके साथ अल्लाह नाम
थे ( यद्यपि इसमें सन्देह है कि सामान्य मुस्लिम
इसका क्या प्रभाव पड़ता होगा। ) पर उनका तो

नाम था राम ही। 'रघुपति राघव राजाराम प
सीताराम' की ही उनके यहाँ धुन लगती थी। सूर
मीरा, नरसी आदिके भजन उनकी प्रार्थनाओंमें गाये
यह सारा प्रयत्न इसीलिये था कि देश भगवान्के स
हिंदू और मुसल्मान भगवान्के सम्मुख होकर सच्चे भ
इस देशमें रहें। पर हिंदू-संस्कृति और मुस्लिम-
कोई विलक्षण भेद होनेसे हिंदू-मुस्लिम-एकतामें दी
विलम्ब अनिवार्य है। हाँ, यह नामनिष्ठा हिंदू-
परम्परासे चली आयी है। अर्थमूलक आधुनिक
उसे बहुत कुछ दबा दिया है। महात्माजीने उसे
जो प्रयत्न किया है, वह उनके बाद भी जारी रहेग
बहुत दूर नहीं है, शीघ्र ही देश ईश्वरके सम्मुख
महात्मा गान्धीकी बदौलत आज रेडियोके सब
रामधुन और संतोंके भजन सुननेको मिलते हैं। पर
फैशनके तौरपर केवल जडयन्त्रमें ही न रह जाय, इ
विशेष ध्यान देना आवश्यक है। (अब तो रेडियोमें
रामचरितमानसपर भी रोक लग गयी है! ) देशमें, स्था
जो तीर्थ हैं, जहाँ-जहाँ जो सत्संग, ईश्वरके भजन और भ
कीर्तन होते हैं, वे सब अज्ञात रहकर भी निःस्वार्थभ
महत्कार्य कर रहे हैं। इस बातको समझना और
इसमें प्रोत्साहित करना सरकारका एक मुख्य काम होन
यदि महात्मा गान्धी जो मार्ग दिखा गये, उसप
विश्वास है। देशकी सच्ची सेवा शासनविधान या
कानून बनानेमें उतनी नहीं होती, जितनी जनतामें
जगानेसे होती है। महात्मा गान्धीके प्रयत्नोंकी
और उनकी आकर्षणशक्ति इसी ईश्वर-सम्मुखतामें है

महात्मा गान्धी बहुत जल्दी चले गये! उन
जीवनमें जितना किया, उतना कोई कर नहीं सक
उनके संकल्पमें अभी बहुत कुछ करना बाकी था।
देशमें रामराज्य स्थापित हुआ देखना चाहते थे। स
तो मिल गयी, अशोकका चक्र भी आ गया; पर
युधिष्ठिरका किला हमारी राजधानीमें अभी उजड़ा हुआ
है। उन पाण्डवोंकी कीर्तिका गान अभी हमारी रा
नहीं सुनायी दे रहा है, जिनके विषयमें कहा गया है—

**धर्मो विवर्द्धति युधिष्ठिरकीर्तनेन**
**पापं प्रणश्यति वृकोदरकीर्तनेन**
**शत्रुर्विनश्यति धनञ्जयकीर्तनेन**

ग्रान् श्रीकृष्णने स्वयं जिन महाराज युधिष्ठिरको इन्द्र-
नसिंहासनपर बैठाकर आदर्श धर्मराज्य स्थापित किया,
उनके राज्यकी पावन स्मृति अभीतक हमारे किसी
कर्में नहीं आयी है। युधिष्ठिरका वह धर्मराज्य
ा ही जीर्णोद्धार था। उसी परम्परामें महात्मा गान्धी
ामराज्य स्थापित करना चाहते थे, जिसमें सब मतों
ोंका समन्वय एक धर्मवादमें होता और सब अपने-
में निरत होकर स्नेहपूर्वक एक दूसरेका सुख-
रते और कोई भी प्राणी दुखी न होता। भारतीय प्रकृति
कृतिकी वह एक अनोखी वस्तु होती, जिसे देखकर
त् प्रफुल्लित होता और फिर एक बार जगत्के सब
र वादोंको अपने-अपने चरित्रकी शिक्षा इस देशमे
महात्मा गान्धी तो चले गये! अब तो हम सबके
तना ही है कि उनकी स्मृतिको हम सदा जगाते
र जिस संकल्पको पूरा करनेके लिये वे जीते, उसे
करें—अपने देशमें अपनी दिव्य, उदार, ईश्वराभिमुख
के अनुसार रामराज्य स्थापित करें—जिसमें कोई अधर्म,
र या अनीति न रह जाय।

त्मा गान्धीका जीवन हिंदू-संस्कृतिके अनुरूप जीवनका
ेष्ठ दृष्टान्त है। हिंदू-संस्कृतिमें जिस प्रकार इस
अनुशासन है कि मनुष्यको कैसे जीना चाहिये, उसी
स बातका भी अनुशासन है कि मनुष्यको कैसे मरना
। जीवनका प्रथम क्षण जन्म है, उससे मनुष्यका धर्म
होता है। अन्तिम क्षण मृत्यु है, उससे उसकी भावी
श्रित होती है। इस गतिके परापर अनेक भेद हैं।
ते स्वयं भगवद्धाम है। वही मानव-जीवनका परम
। महात्मा गान्धीके जीवनका वही परम ध्येय था।
म ध्येयका वाचक प्रणव अर्थात् 'ॐ' या 'राम' है।
द्वारा उस परम ध्येयको प्राप्त करनेमें गीताका यह
न है—

**मित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन्।**
**प्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम्॥**

काक्षर ब्रह्म ॐ का उच्चारण और भगवान्का स्मरण

सामान्य मनुष्योंके लिये सहसा यह साध्य नही
कारण, जीवनमें जिस वस्तुका कोई अभ्यास नहीं, वह
क्षणमें कहाँसे टपक पड़ेगी। कहते हैं, बड़े-बड़े ता
मृत्युक्षणमें डिग जाते हैं। 'जनम जनम मुनि जतन
अंत राम कहि आवत नाहीं॥' पर महात्मा गान्धी मृ
भी महात्मा ही थे। 'हे राम' यही उनका अन्तिम श्व
'हे राम' कहकर उनके प्राण निकल गये। अपने समग्र
साररूपसे यही 'राम' शब्द जगत्को देकर वे प
सिधार गये।

उनकी सारी कहानी, उनकी सारी शिक्षा, उन
प्राणशक्ति इसी एक शब्दमें आ गयी है। इससे बढ़
मनुष्य किसी मनुष्यको कोई चीज नहीं दे सकता। य
दिया, उसने सब कुछ दिया। इस रामनामका, कृष्ण
भगवान्के किसी नामका हम आश्रय लें तो महात्मा
संकल्पका रामराज्य हम स्थापित कर सकते हैं। रा
महिमाके विषयमें महात्मा गान्धीने 'नवजीवन'में लि
'रामनामके प्रतापसे पत्थर तैरने लगे, रामनामके बल
सेनाने रावणके छक्के छुड़ा दिये, रामनामके सहारे
पर्वत उठा लिया और राक्षसोंके घर अनेक वर्ष रह
सीता अपने सतीत्वको बचा सकी। भरतने चौदह
प्राण धारण कर रक्खा, क्योंकि उनके कण्ठसे रामना
दूसरा कोई शब्द नहीं निकलता था। इसीलिये तुल
कहा कि कलिकालका मल धो डालनेके लिये रामना
······ मैं अपना अनुभव सुनाता हूँ। मैं संसारमें
होनेसे बचा हूँ तो रामनामकी बदौलत। ···
मुझपर विकट प्रसंग आये हैं, मैंने रामनाम लिया है
बच गया हूँ। अनेक संकटोंसे रामनामने मेरी रक्ष
·········करोड़ों हृदयोंका अनुसन्धान करने औ
ऐक्यभाव पैदा करनेके लिये एक साथ राम-नामकी
दूसरा कोई सुन्दर और सबल साधन नहीं है।' हम
हैं कि महात्मा गान्धीकी अनन्य रामनाम-निष्ठा
होकर रामने ही भारतको यह राजनीतिक स्वाधीनत
अतः अब हमारा उद्योग भी राम-कार्योंमें ही होना चाहि

# हिंदू-संस्कृतिमें गौका स्थान

( लेखक—श्रीशिवभगवानजी गोयनका, बी० ए० )

ो ब्रह्मण्यदेवाय गोब्राह्मणहिताय च ।
द्धिताय कृष्णाय गोविन्दाय नमो नमः ॥
ा गोभ्यः श्रीमतीभ्यः सौरभेयीभ्य एव च ।
ा ब्रह्मसुताभ्यश्च पवित्राभ्यो नमो नमः ॥

न्त्र भारतके लिये गो-वध सबसे बड़ा कलङ्क है । ा विषय है कि इस प्रश्नको साम्प्रदायिक प्रश्न ारी 'धर्म-निरपेक्ष' सरकारद्वारा अभीतक टाला जा ह प्रश्न धार्मिक एवं आर्थिक तो है ही । साथ-ही-साथ सांस्कृतिक भी है । इसी तथ्यका प्रतिपादन इस धान लक्ष्य है ।

ोंके अनुसार गाय धर्म, अर्थ, काम एवं मोक्ष—चारों देनेवाली है । पुराणोंमें लिखा है कि जगत्में सर्व- ़, अग्नि, गाय तथा ब्राह्मणकी रचना हुई । लिये वेदोंमें यज्ञानुष्ठान बताया गया है । 'कर्म विद्धि' एवं ब्राह्मणोंके द्वारा ही वह विधि सम्पन्न होती नरूपी मुखसे देवताओंको यज्ञकी आहुतियाँ प्राप्त —'अग्निमुखा हि देवा भवन्ति' और गायसे को समर्पण करने योग्य हवि प्राप्त होता है । यही कि गायको 'हविर्दुघा' ( हविको देनेवाली )

ं जौ, तिल आदि जिस अन्नकी आवश्यकता होती ा पैदा करनेके लिये गौकी सन्तान अर्थात् बैलकी ता होती है ।

की वेदीको स्वच्छ एवं पवित्र करनेके हेतु गो-मूत्र रकी आवश्यकता होती है । यज्ञाग्निको जलाने तथा करनेके लिये गोबरके कंडे ( उपले ) की ता होती है ।

गव्यका महत्त्व तथा यज्ञमें यजमानद्वारा पञ्चगव्य- ा सर्वविदित है ।

यात्मिक दृष्टिसे गायका महत्त्व अवर्णनीय है । महा- अनुशासन-पर्वमें महर्षि च्यवनने राजा नहुषसे इस वर्णन करते हुए कहा है—

ोस्तुल्यं न पश्यामि धनं किञ्चिदिहाच्युत ॥
नं श्रवणं दानं दर्शनं चापि पार्थिव ।
प्रशस्यते वीर सर्वपापहरं शिवम् ॥

'मैं इस संसारमें गौओंके समान दूसरा कोई समझता । गौओंके नाम और गुणोंका कीर्तन-श्रवण का दान तथा उनका दर्शन—इनकी बड़ी प्रशंसा की ये समस्त कार्य सम्पूर्ण पापोंको दूर करके परम क प्रदान करनेवाले हैं ।'

प्रजापति ब्रह्मा, जगपालक विष्णु तथा भगवा द्वारा भी कामधेनुकी स्तुति की गयी है । यथा—

त्वं माता सर्वदेवानां त्वं च यज्ञस्य कारण
त्वं तीर्थं सर्वतीर्थानां नमस्तेऽस्तु सदान
( स्कन्द-ब्रह्म-धर्मारण्य १०

'हे पापरहिते ! तुम समस्त देवोंकी जन तुम यज्ञकी कारणरूपा हो, तुम समस्त तीर्थोंकी मह तुमको सदैव नमस्कार है ।'

गायके विश्वरूपका वर्णन अथर्ववेद, ब्रह्मा महाभारत, स्कन्दपुराण, पद्मपुराण एवं भविष है । अथर्ववेदमें गायके रोम-रोममें देवताओंका नि गया है । वेदने तो यहाँतक कहा है, 'एतद् वै विश्व रूपं गोरूपम् ।' यहाँपर गायके रूपको सारे ब्र रूप बताया गया है ।

सर्वगुणसम्पन्न पूर्णावतार भगवान् श्रीकृष्णकी बा का सम्बन्ध तो गायके साथ अविच्छिन्न एवं अ गो-पालक गोपालके सरस वर्णनमें तो व्रजभाषा-साहि के सूर्यसे अद्यावधि उद्दीप्त है । आनन्द-कन्द भग कृष्णके द्वारा इन्द्र-पूजनकी प्रथाको बंद कराके पूजाका प्रारम्भ इसका ज्वलन्त प्रमाण है कि गोक कितनी उपादेयता है, गायका हमारे जीवनमें क्या स्थ

गो-मन्त्र-जपसे पापका नाश हो जाता है । जो निम्नलिखित मन्त्रका प्रतिदिन प्रातः-सायं आचमन क करता है, उसके दिनभरके पाप नष्ट हो जाते हैं—

घृतक्षीरप्रदा गावो घृतयोन्यो घृतोद्भवा
घृतनद्यो घृतावर्तास्ता मे सन्तु सदा गृहे
घृतं मे हृदये नित्यं घृतं नाभ्यां प्रतिष्ठित
घृतं सर्वेषु गात्रेषु घृतं मे मनसि स्थितम
गावो ममाग्रतो नित्यं गावः पृष्ठत एव
गावो मे सर्वतश्चैव गवां मध्ये वसाम्यहम्

**चम्य जपेत् सायं प्रातश्च पुरुषः सदा।**
**ा ·कुरुते पापं तस्मात् स परिमुच्यते॥**

( महाभारत अनुशासन० ८० । १-४ )

घी और दूध देनेवाली हैं। घृतको उत्पन्न घृतकी नदी और घृतका भँवररूप हैं। घृत सदा ं रहे, मेरी नाभिमें रहे, मेरे सारे अङ्गोंमें रहे और स्थित रहे। गौएँ सर्वदा मेरे गृहमें निवास करें। गायें आगे-पीछे रहें, मेरे चारों ओर रहें तथा मैं गायोंके स करूँ।'

भगवद्गीतामें भगवान् श्रीकृष्णने अपने दिव्यरूपोंका ते हुए 'धेनूनामस्मि कामधुक्' कहा है। गायोंसे ाप्ति होती है। गाय ही यज्ञके फलोंका कारण है में ही यज्ञकी प्रतिष्ठा है। यथा—

**ो यज्ञस्य हि फलं गोषु यज्ञाः प्रतिष्ठिताः'**

( महाभारत )

तक जनताका तो यहाँतक विश्वास है कि यदि स्वप्न-दर्शन हो जाय तो उससे कल्याण-लाभ एवं व्याधि-है। वैसे तो यदि कोई काली वस्तु स्वप्नमें दिखायी अपशकुन माना जाता है; किंतु यदि स्वप्नमें काली नि हों तो वह शुभ माना जाता है।

घासे लक्ष्मीकी प्राप्ति बतायी गयी है। यथा—

**सेवा तु कर्तव्या गृहस्थैः पुण्यलिप्सुभिः।**
**सेवापरो यस्तु तस्य श्रीर्वर्धतेऽचिरात्॥**

अतिरिक्त गायके गोबर तथा गो-मूत्रमें लक्ष्मीजी-भी एक कथामें वर्णित है। ( गोबर-गोमूत्रकी ुर अन्नरूपी लक्ष्मीकी प्राप्ति प्रत्यक्ष है। )

वासे पुत्र-प्राप्ति होती है। कुल-गुरु ब्रह्मर्षि वसिष्ठ-ा दिलीपको सुरभिनन्दिनीकी सेवाकी आज्ञा हुई। फलस्वरूप ही दिलीपके रघु हुए। पुत्र-कामी राजा जाबालि मुनिके आज्ञानुसार गो-सेवा की और उनके परम भक्त सत्यवान् नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। ही कहा गया है—

**ोः प्रसादो गोश्चापि शिवस्याप्यथवा पुनः।**

वान् विष्णु, गौ और भगवान् शङ्करकी कृपासे से होती है।'

ाऽहं बहु स्याम्'की घोषणाके अनुसार ईश्वरकी सृष्टि-भी जीवके प्रति हिंसा उस जीवमें बसनेवाले स्वयं ईश्वरके प्रति हिंसा है। इस सिद्धान्तके आधारपर ही ज की हिंसाका हिंदू-धर्म विरोध करता है। ऐसी अव

**'मातरः सर्वभूतानां गावः सर्वसुखप्र**

—के वधकी तो कल्पना करना ही पाप है। इतना ह वध तो बहुत ही बड़ी बात है; हमारे यहाँ तो ि गायको कष्ट मिलता हो, उसको नरककी प्राप्ति बतायी ग

**यद्गृहे दुःखिता गावः स याति नरकं नर**

धार्मिक दृष्टिसे ही नहीं, अपितु व्यावहारिक दृ गायका महत्त्व कम नहीं है। 'तीन एकड़ भूमि ए गाय' सर्वदासे भारतका यही स्वर्ण-विधान रहा है तथा मस्तिष्क—दोनोंका अत्युत्तमरूपसे पोषण आहारके कारणरूपमें गाय सार्वभौमिक राष्ट्रिय आर्थिक तथा शिक्षाप्रणाली दोनोंका केन्द्र बन गयी।

गुरुकुलों तथ ऋषिकुलोंमें ब्रह्मचारियोंको गुरुकी से यज्ञसमिधा एकत्रित करनेके अतिरिक्त गुरुकी गायें भी करनी पड़ती थी। प्रत्येक आश्रमकी अपनी गा थीं, जिनकी सेवा वहाँके विद्यार्थी करते थे और इ आभीरकर्म ( Dairy-farming ) में भी वे सुशि जाते थे। गो-सेवामें फुटबाल, हॉकी, बैडमिन्टन त कई आधुनिक व्यायामोंसे अधिक परिश्रम पड़ता है अधिक स्वास्थ्य-लाभ होता है।

गो-मूत्र और गोबर वैज्ञानिक दृष्टिसे भी पा स्वच्छता प्रदान करनेवाला है। ग्रामीण जनता अभी गृहोंको प्रतिदिन गोबरसे लीपकर पवित्र करती है।

यन्त्रोंकी अपेक्षा बैल ही अधिक लाभदायक है की दृष्टिसे खेत जोतना तथा खाद देना, ये दो कार्य हैं। कोई भी यन्त्र ये दोनों कार्य नहीं कर यन्त्रसे खेत जोते जा सकते हैं, किंतु खाद प्राप्त नहीं हो बैलसे खाद भी मिलती है। वैज्ञानिक रीतिसे प्रस्तुत खाद ( Fertilizer ) की तुलनामें बैल और गाय अधिक उत्कृष्ट है। गोबरमें, शरीरकी आँतोंकी क्रिया अत्यधिक परिमाणमें नाइट्रोजन उत्पन्न होता है उत्कृष्ट खाद तैयार करता हुआ हरी वनस्पतियोंमें दृष्टिसे निरर्थक कार्बोहाइड्रेट्सको शक्तिमें परिवर्तितक काम मुफ्तमें कर देता है। बैलोंमें यह बहुत ही वि है। स्पष्ट है कि 'अर्थशास्त्रकी किसी भी दृष्टिसे बैलका स्थान कोई भी यन्त्र ग्रहण नहीं कर सकता बाहरसे मँगानेमें भारतवर्षका करोड़ों रुपया विदेश जायगा। **इसके अतिरिक्त कुछ भूमि-विशेषज्ञोंका**

ावर्षकी सब भूमि ट्रैक्टरोंसे जोतनेके लायक भी नहीं न्त्रिक खाद ( Fertilizer ) की अपेक्षा बैलकी । अन्न उपजता है, वह अधिक पौष्टिक और सुस्वादु

ो सर्वाधिक हानि यह होगी कि मशीनरीके अवगुण ीन-युगके अवगुणोंका प्रवेश हमारे कृषि-कार्यमें यगा और सरल किसान भी उस प्रपञ्चका शिकार ', जिसके चक्रमें मजदूर फँसा हुआ है। बहुत-से । बेकारीका सामना करना पड़ेगा।

रेकाके 'होर्ड्स-डेयरीमैन' नामक पत्रके सम्पादककी त पंक्तियाँ हमारे उन बन्धुओंकी आँखें खोलनेके त होनी चाहिये, जो 'गो-वध बंद करो' के नारेको उसमें संकीर्ण साम्प्रदायिकताकी गन्ध अनुभव करने 'गाय हमारे दुग्ध-भुवनकी देवी है। वह भूखोंको है, नंगोंको पहनाती है और बीमारोंको अच्छा करती ो ज्योति चिरन्तन है।'

तीय संस्कृति तथा गौका सम्बन्ध अविच्छिन्न है, । भारतीय संस्कृतिका स्वरूप गौसे पृथक् स्थिर नहीं '। इस संस्कृतिको स्थिर रखनेके लिये हमें कानूनद्वारा र्वथा बंद करवाना ही पड़ेगा। बूढ़ी गायों या सूखी देनेवाली ) गायोंके वधकी आशाका बना रहना ायोंके वधको नहीं रोक सकेगा। जिस देशमें, जिस ों, मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् श्रीरामचन्द्रजीके पूर्वज णीय महाराज दिलीपने कुलगुरु महर्षि वसिष्ठकी ो रक्षाके लिये सिंहको अपना शरीर अर्पण कर दिया, ते-जी उसकी हत्या न होने दी तथा जहाँ पाण्डव-पार्थ अर्जुनने गायके लिये द्वादश वर्षोंतक वनवासकी तना स्वीकार की, उसी देशमें आज लाखोंकी संख्यामें ो रहा है और हम उफ़तक नहीं करते! यह कितनी है। हम स्वतन्त्र हैं, केन्द्रीय तथा प्रान्तीय मन्त्रिगण ानिधि हैं; हमको उनसे स्पष्ट शब्दोंमें यह कह देना के यदि आप हमारी 'गो-वध बंदी' की माँगको करनेमें आनाकानी करते हों तो आप भारतीय बाधक हैं, हमारे देशकी आर्थिक उन्नतिके अनुकूल कर रहे हैं। केन्द्रीय तथा प्रान्तीय सरकारें 'अधिक ाओ'के आन्दोलनमें सचेष्ट हैं। गो-रक्षा इस आन्दो- ड़ है। रीढ़की रक्षा नहीं हो सकेगी तो शरीर भी

और बुद्धिमानीसे कार्य करेंगे। जिस भारतव और दूधकी नदियाँ बहती थीं, वहाँके आँकड़ोंपर तथा साथ आप विश्वके अन्य राष्ट्रोंके आँकड़ोंपर तुलना डालें तो स्थिति और भी स्पष्ट हो जायगी।

विश्वका एक तिहाई पशुधन भारतवर्षमें है। सन् की गणना ( Census ) की रिपोर्टके अनुसार भारतमें बीस करोड़, बयासी लाख दूध देनेवाली पशु (cattle) थे। देशविभाजनके पश्चात् तीन करीब दूध देनेवाली जातिके पशु पाकिस्तानमें ही गाय और भैंस दोनों मिलाकर भारतवर्षमें २ करोड़, टन प्रतिवर्ष दूध देती हैं। भारतवर्षमें ३ से ४ आ प्रतिमनुष्यको प्राप्त होता है, जब कि डेनमार्कमें ४० आस्ट्रेलिया और अमेरिकामें ३५ आउंस अ ब्रिटेनमें ३९ आउंस प्रतिमनुष्यको दुग्ध प्राप्त है औसतन प्रतिकिसानके पास भारतवर्षमें २-३ बैल हैं इंगलैंड और अमेरिका दोनोंमेंसे प्रत्येकमें प्रायः प्रति पास २७ बैल हैं। भारतवर्षमें औसतन प्रतिगाय २ पौंड दूध देती है, जबकि न्यूजीलैंडमें १४ पाउण्ड, में १५ पाउण्ड तथा हॉलैण्डमें २० पाउण्ड दूधका प्रतिगायका औसत बैठ जाता है। ऊपर दिये हुए स्पष्ट है कि विदेशोंमें भारतवर्षकी अपेक्षा गो-दुग्ध मात्रामें प्राप्य है। हमें भी भारतमें इसी भाँति वृद्धि करनी चाहिये। इसी प्रसङ्गमें विदेशोंमें कि आभीर-कर्म ( Dairy-Farming ) होता है, व सीखना चाहिये।

गो-वध बंद करनेसे ही कार्य नहीं चलेगा। स गोचरभूमि छोड़े जानेकी और बूढ़ी बेकाम गायोंके लि जगह गोसेवा-सदन स्थापित करवानेकी अत्यावश्यक गायोंकी नस्लमें भी सुधार शीघ्र ही होना चाहिये। अ साँड़ ज़्यादा संख्यामें छोड़नेकी आवश्यकता है। बीमा इलाजके लिये समुचितरूपसे अस्पतालों ( Vet Hospitals ) की व्यवस्था होनी चाहिये।

केवल भाषणों तथा सभाओंसे प्रचार-मात्र कि है, ठोस कार्य नहीं। गो-रक्षा हमको अपने घरोंसे प्रार चाहिये और उसका श्रेष्ठ उपाय है गो-पालन। जि सम्पन्न व्यक्ति मोटरप्रभृति प्रसाधन रखते हैं, उ यदि गौएँ भी रक्खें, गो--शालाओंमें योगदान दें, हे चलायें तो इस दिशामें बहुत कुछ कार्य हो स

# हिंदू-संस्कृति और गो-रक्षा

( लेखक—लाला श्रीहरदेवसहायजी )

ङ्कृति स्वाभाविक गुण है, यह शिक्षाप्रचार या
उत्पन्न नहीं होता। जिस तरह अग्निका गुण उष्णता,
ीतलता तथा पृथ्वीका गुरुता है, उसी प्रकार
ंदूका स्वाभाविक गुण है। हिंदू-संस्कृतिको जाननेका
ाधार गोरक्षा है। जो लोग गोरक्षाको मुख्य कर्तव्य
ं, वे ही हिंदू हैं। जैन, सिख आदि (जो हिंदू-धर्मकी
ा-विशेष हैं) ही नहीं, आर्यसमाजी, सनातनधर्मी,
तथा देशके भिन्न-भिन्न भागोंमें बसनेवाले सभी
आचार-व्यवहार, रहन-सहन, जन्म-मरण, विवाह
कृत्य अलग-अलग ही हैं। कितनी ही बातोंमें उनका
वेरोध भी रहता है। पर गोरक्षाके बारेमें सब एकमत
र्यसमाजके प्रवर्तक श्रीस्वामी दयानन्दजी सरस्वती,
वादको नहीं मानते, सुधारक कहे जाते हैं—उन्होंने
महत्त्वको बतलानेके लिये अलग 'गोकरुणानिधि'
ठखी तथा एक गायसे हजारों मनुष्योंके भोजनका
रताते हुए 'गोकृष्यादिरक्षिणी सभाएँ' स्थापित
आदेश दिया। जैन-धर्मावलम्बी वेदों तथा हिंदुओंके
न्थों और उनमें लिखे संस्कारोंको महत्त्व नहीं देते,
ान समयमें जैनधर्मावलम्बी अपनी सम्पत्तिकी गणना
संख्यापर करते थे। व्रज और गोकुल उसके आधार
नगृहके महाशतक तथा काशीके चूलनि पिताके पास
ास्सी हजार गायें थीं। गोहत्या तथा गोभक्षणके सम्बन्धसे
पापके बाबत श्रीमहावीर स्वामीजीने उज्झियके कष्टोंकी
ख्वी है। श्रीहरिविजयसूरिजीने अकबर बादशाहसे
गोवध बंद करवाया। हरियाना, बागड़ तथा
के कुछ जिलोंमें रहनेवाले विष्णोई, जो चोटी नहीं
मूमिमें गाड़े जाते हैं, पर गोरक्षा परमधर्म मानते
के गुरु श्रीजम्भेश्वर महाराजने ग्वाला बनकर गायोंको
था। सिखोंके पूज्य धर्मशास्त्री भाई गुरुदासजीने
को पवित्र और गोहत्याको पातक माना है।

र गामूत्र परमपवित्र भये। (कवित्त २०१)
ण गाय बंस घातक करारे॥ (वार २४, पौडी १६)

१०८ श्रीगुरु गोविन्दसिंहजी महाराजने गोरक्षार्थ
प्रभु-प्रार्थनामें कहा है—

गुरु नानकदेवजीने स्वयं गायोंकी सेवा करके
आदर्शकी शिक्षा दी। श्री १०८ गुरु रामसिंहजी
माननेवाले नामधारी सिखोंने तो अंग्रेजी राज्यके बुरे
भी गोरक्षाके लिये बड़ा त्याग किया। कितने ही फाँ
जेल गये।

संस्कृति तथा साहित्यका आधार-आधेय-सम्ब
हमारे प्राचीन ग्रन्थ गोमहिमासे भरे पड़े हैं। ब्राह्म
गौ दोनोंको बड़ा महत्त्व दिया गया है। राजा
अपना मूल्य गायके बराबर स्वीकार करके महर्षि
गायके महत्त्वको राज्य तथा संसारके सब पदार्थोंसे
बताया। चक्रवर्ती राजा दिलीप गोरक्षाके लिये
शरीरतक देनेको तैयार हुए। पूर्णकला-अवतार
श्रीकृष्णने स्वयं गो-चारण करके हमारे सम्मुख
आदर्श रक्खा। हमारे शास्त्रोंमें गोवंशके महत्त्वका
उपयोगिताके बाबत भी बहुत कुछ वर्णन मि
पारस्कर-गृह्यसूत्रके तीसरे काण्डकी नवीं कण्डिका
तथा बुरे साँड़ोंके लक्षण लिखे हैं। ब्रह्मवैवर्त, अग्नि,
पद्म, मत्स्य आदि पुराणोंमें गायोंके इलाज, गो-
गुण स्थान-स्थानपर दिये हैं।

**धनं च गोधनं धान्यं स्वर्णादयो वृथैव** हि

—कहकर गोवंशको हमारे अर्थशास्त्रका मुख्य
बतलाया गया है। गोवंशसे हमारा सांस्कृतिक सम्बन्ध
आर्थिक व्यवस्था, शारीरिक स्वास्थ्यका आधार होनेके
हमारे यहाँ गायकी आवश्यकता समझी गयी। बाबर
तो गोवंशको राज्यके स्थायी रखनेका मुख्य साधन
अपने पुत्र हुमायूँको गोरक्षाकी विशेष आज्ञा देकर
महत्त्व भी दिया। किसी जातिको शेषप्राय कर
उसकी संस्कृतिको नष्ट करना जरूरी है। हिंदू-संस्कृति
करनेके लिये रावणने अपने अनुचरोंद्वारा गाय
ब्राह्मणोंको नष्ट करनेका यत्न किया था। श्री
तुलसीदासजीने रामायणके बालकाण्डमें लिखा है—

जेहिं जेहिं देस धेनु द्विज पावहिं। नगर ग्राम पुर आगि

अंग्रेजोंने भी इस प्राचीन संस्कृतिको नष्ट करने

ादि पृथ्वीतलपर गो-दुग्ध न होता तो विधाताकी
ही नहीं बढ़ती । विधिवश यदि किसीका जन्म भी
। तो वह रूक्ष, निर्वीर्य, शक्तिहीन, अतिकृश और
ोता ।'

ब दुर्दान्त दानवोंने पृथ्वीपर उत्पात आरम्भ किया,
थ्वीने गोमाताका रूप धारण करके भगवान्‌के सम्मुख
करुण कहानी सुनायी और भगवान्‌ने दानवोंका
था । जिस तरफ देखिये, उसी तरफ भारतीय संस्कृति
के उपकारोंसे सर्वतोभावेन ओतप्रोत है । इसीलिये
ा है—

**न्या इति गवां नाम क एनां हन्तुमर्हति ।**

दे उद्धरणोंकी आवश्यकता हो तो हजारों श्लोक हमारे
न्थोंसे 'गो-महिमा'के सम्बन्धमें यहाँपर लिखे जा
। इसी प्रकार बौद्ध, जैन आदि ग्रन्थोंमें भी गो-
के असंख्य उदाहरण उपलब्ध होते हैं । यही नहीं,
विद्वानोंने भी गो-महिमाका बड़ा विशद गान किया
हाँ उनमेंसे कुछ सम्भ्रान्त गो-भक्तोंके नाम लिख
पर्याप्त होगा; क्योंकि इनके विस्तृत वक्तव्यका
दिया जायगा तो यह लेख बहुत बढ़ जायगा ।
० डामर, मैलकम आर० पेटर्सन, (भूतपूर्व गवर्नर आफ
राल्फ ए० हेने आदि गोमाताको दूध देनेवाली देवी
मानते, बल्कि इनके पवित्र दर्शनको बड़ा महत्त्व

ीन कालमें हमारा देश पूर्णतया गोभक्त था और
-सेवा हुआ करती थी और घी, दूधकी नदियाँ हमारे
ाम-ग्राममें बहा करती थीं । मुसल्मानी राज्य-कालमें
वश्य आरम्भ हुआ । परंतु स्थान-स्थानपर बादशाही
ारा इसका निषेध भी किया गया है । अंग्रेजी
ळमें फौजोंको गोमांस भोजनके लिये देनेके उद्देश्यसे
ढ़ा और मुसल्मानोंको उनके पर्वोंपर गोवध करनेकी
दी गयी । इसका मुख्य उद्देश्य यह था कि हिंदू-
में सदाके लिये वैमनस्य बना रहे । गत दो महायुद्धों-
नी अधिक मात्रामें इस देशके गोधनका नाश किया
सम्भवतः इसकी पूर्तिमें बहुत अधिक समय
इस समय गो-दुग्ध और घृतकी इतनी कमी हो
और इस प्रकारकी मिलावट इन दो मुख्य खाद्य
बढ़ गयी है कि देहातोंमें शुद्ध दुग्ध और घी मिलना

और खली, बिनौला आदिकी मँहगी भी गो-दुग्धके
बहुत कुछ बाधक हो गयी हैं । आज नगरोंमें प्रति
गायें कूड़ा-करकट खाती हुई दिखायी देती हैं ।
अन्य देशोंमें इस समय गो-दुग्धकी खपत औसत
सेर-डेढ़ सेर मानी गयी है । परंतु हमारे देशमें
डेढ़ छटाँकका औसत पड़ता है । सभी वैज्ञानिक
मत है कि कम-से-कम आधसेर दूध प्रतिमनुष्यको
मिलना चाहिये । दूध न मिलनेके कारण ही तर
बीमारियाँ हमारे देशमें बढ़ती जा रही हैं । पाश्चात्
यदि परमायुका औसत ६० वर्ष है तो हमारे देशमें
माना गया है । छोटी उम्रके बच्चोंकी मृत्यु-संख्या अ
में हजारमें ५० है तो हमारे यहाँ हजारमें २००
होती है ।

प्रथम महायुद्धके बाद पेरिसमें खाद्य-सम्बन्धी अ
के लिये एक बृहत् सम्मेलन हुआ था, जिसमें सर्व
निश्चय हुआ था कि 'यदि पर्याप्त मात्रामें गो-दुग्ध
तो अन्य पौष्टिक द्रव्योंकी कोई आवश्यकता नहीं
इसलिये हमारा प्रथम कर्तव्य है कि हमलोग सङ्घ
गो-वधके निवारणके लिये देश-व्यापी आन्दोलन
करें । इस समय हमारे देशके ग्राम-ग्राममें पञ्चायतोंका
हो गया है । प्रत्येक पंचायतका यह मन्तव्य होना च
उनके गाँवका गो-धन किसी अपरिचित व्यक्तिके हा
न पड़ने पाये । जो व्यक्ति गो-वधका व्यवसाय कर
हमारे ही घरसे तो भुलावा देकर या लोभमें डालकर
ले जाते हैं। शहरोंमें फूँकाद्वारा दूध निकालनेका घृणित
भी हमारे देशमें प्रचलित है ! असंख्य गौएँ एक
देनेके बाद निर्जीव बनाकर वधिकोंके हाथ बेची जाती हैं !
का घृणित व्यवसाय भी हमारे ही देशमें चल रहा है
द्वारा गो-हत्याके साथ-साथ भ्रूण-हत्या करके वत्स-चर्म
में भेजा जाता है !

हमको प्रत्येक नगरमें और इसके अनन्तर ग्रा
प्रचार करना है, जिससे कि वधिकोंके हाथों हमारी गो
न जाय । हमको अपनी गौओंको हृष्ट-पुष्ट और
मात्रामें दूध देनेवाली बनानेके लिये उनकी वंश-प
उन्नति भी करनी है । स्थान-स्थानपर विस्तृत गोच
छोड़नेका प्रबन्ध करना है । कानूनके द्वारा गो-वधव

जीवन-निर्वाहकी भी समुचित व्यवस्था सरकारके
त्र करवानी है । इस प्रकार यदि हम सुव्यवस्थित
ो-वंशकी रक्षामें लग जायँ तो वधिकोंके हाथमें गो-
ाना असम्भव हो सकता है । जनताके सङ्गठित मत-
र चलती है । यदि हमारे देशकी जनता एकमत हो

गो-वध-निषेधके प्रस्तावको सरकारके सम्मुख रक्खेगं
सब्रेर वह उसे अवश्य स्वीकार करेगी । स्वतन्
हो जानेके बाद भारतीय संस्कृतिका पुनरुत्थान औ
का हृष्ट-पुष्ट होकर भारतके उज्ज्वल भविष्यका
करना गो-माताके आशीर्वादपर ही निर्भर है ।

# आदर्श पुत्र भीष्म

( रचयिता—पाण्डेय पं० श्रीरामनारायणदत्तजी शास्त्री 'राम' )

( १ )

ारी 'देवव्रत' नामधारी धीर
ान्तनुके सुत शान्त संत थे, उदार थे;
ामाके, सद्गुणोंके, त्यों सुशीलताके
ास, अवतार थे कि वसु-अवतार थे ।
मार-से, पराक्रमी कुमारसे भी,
ेवक पिताके मानो श्रवणकुमार थे,
न हारें सुर, तो भी ये न हारें
ऐसे शौर्यके धनी ये सुरधुनिके कुमार थे ॥

( २ )

मन्त्रियोंसे राजकुअँर सुधीवरने
तट यमुनाके एक धीवर-कुमारी है ।
पेता हैं उसे, ब्याहते न लज्जावश;
किंतु उर-भीतर वियोग-व्यथा भारी है ।
तुरंत दासराजसे की प्रार्थना, जो
सुन उसने भी युक्ति कठिन विचारी है—
सुताको, यदि राजा हो इसीका पुत्र;
ाधा किंतु तुम और संतति तुम्हारी है ॥

( ३ )

बोले मुझसे या मेरे वंशजोंसे बाधा यदि;
तो लो सुनो मेरी सत्य अविचल बा
तोष-हित माताके, पिताके परितोष-हित
छोड़ता हूँ राज्य, नहीं लूँगा राजध
बाल-ब्रह्मचारी मैं रहूँगा सदा जीवनमें,
मनमें न लाऊँ कभी रानी-महा
रक्षामें प्रतिज्ञाकी लगा मैं रोम-रोम दूँगा;
होम दूँगा संयमकी आगमें जवा

( ४ )

सुन यह बात हुई स्तब्ध-सी समूची सृष्टि,
पुष्प-वृष्टि होने लगी शान्तनु-सु
ऋषि, मुनि, साधु सभी साधुवाद देने लगे,
नाविक चकित हुआ कठिन वच
भीष्म है प्रतिज्ञा, तुम भीष्म हो नरेश-पुत्र !
गूँज उठी वाणी देवताओंके व
विगत-विषाद ले निषाद-नन्दिनीको साथ
भीष्मने झुकाया माथ तातके चर

( ५ )

अधर-सुधामें सुन्दरीके अनुरागे नहीं,
विष-सम त्यागे भोग भार वसुधामाके;
व्रत देवव्रतने अखंड ब्रह्मचर्यका ले
देखे नहीं दृगसे सरस रंग रामाके ।
मानसमें काम-आदि सेंध न सके थे लगा,
बेध न सके थे नैन-बाण किसी वामाके;
बाँध न सके थे हाव-भाव किसी भावतीके,
बाँध न सके थे भुजपाश कभी श्यामाके ॥

# ब्राह्मण-महत्त्व

( लेखक—स्वामीजी श्रीविशुद्धानन्दजी परिव्राजक )

ाखाध्यायी, तपस्वी, सदाचारी, स्वाध्यायशील ब्राह्मणों-
ते आजका समाज अनभिज्ञ होता जा रहा है। कुछ
ो तो 'ब्राह्मण' नामसे ही चिढ़ हो गयी है। यह स्थिति
लिये अधःपतनकी सूचना है; क्योंकि बुद्धिहीन,
न, धर्महीन और अशिष्ट मनुष्य पूज्योंका तिरस्कार
त्र नष्ट हो जाते हैं—ऐसा शास्त्रकारोंका मत है।
विमूढ़ राजा धृतराष्ट्रसे परम धर्मात्मा एवं नीतिज्ञ
समाजनाशकी पूर्वसूचना देनेवाले आठ लक्षण
उनसे बचनेका उपदेश किया है। वे आठ लक्षण

**पूर्वनिमित्तानि नरस्य विनशिष्यतः।**
**ाणान् प्रथमं द्वेष्टि ब्राह्मणैश्च विरुध्यते॥**
**ाणस्वानि चादत्ते ब्राह्मणांश्च जिघांसति।**
**ने निन्दया चैषां प्रशंसां नाभिनन्दति॥**
**ान् स्मरति कृत्येषु याचितश्चाभ्यसूयति।**
**ान् दोषान्नरः प्राज्ञो बुध्येद् बुद्ध्वा विसर्जयेत्॥**

ति् 'विनाशको प्राप्त होनेवाले पुरुषमें ये आठ
पहले आ जाते हैं—१-वह ब्राह्मणोंसे द्वेष
लगता है। २-ब्राह्मणोंसे विरोध करता
ाह्मणोंका स्वत्व छीन लेता है। ४-ब्राह्मणोंको मारता
ण्ड देता ) है। ५-ब्राह्मणोंकी निन्दा करनेमें सुख
। ६-ब्राह्मणोंकी प्रशंसाका समर्थन नहीं करता।
ाम ) कार्योंके करनेके समय ब्राह्मणोंका स्मरण नहीं
उनसे सम्मति नहीं लेता और न उन्हें बुलाता है )
ब्राह्मण यदि उससे कुछ माँगते हैं तो उनकी भर्त्सना
। बुद्धिमान् पुरुषको इन दोषोंको जानना चाहिये
ाकर इन्हें छोड़ देना चाहिये।'

ाणका अतिक्रमण और उनकी वृत्तिका अपघात
यातनादायी और इस लोकमें धन एवं यशका नाशक
जो ब्राह्मण दोनों समय सन्ध्या करके वेदमाता
जप करते हैं और दृढ़ आचारनिष्ठ हैं, उन महाभाग
पूजित होकर प्रसन्न होनेपर सारे अमङ्गलोंका नाश
है और उनके रुष्ट होनेपर विनाश होता है।

**ाणो हि परं तेजो ब्राह्मणो हि परं तपः।**
**ाणान् हि नमस्कारैः सूर्यो दिवि विराजते॥**

'ब्राह्मण स्वयं परम तेजोरूप हैं, ब्राह्मण स्वयं प
स्वरूप हैं, ब्राह्मणोंको नमस्कार करनेके प्रभावसे ह
आकाशमें स्थित हैं।'

ब्राह्मण अपने आचारकी विशेषतः रक्षा कर
जो ब्राह्मण सदाचार-सम्पन्न हैं, वे क्षीण एवं दरिद्र
भी पुष्ट तथा ऐश्वर्यशाली हैं और जिनका सदाचार
गया, उन्हें तो नष्ट हुआ ही समझना चाहिये।

**अक्षीणवृत्तो न क्षीणो वृत्ततस्तु हतो हत**

आचारनिष्ठ ब्राह्मणके लिये यदि सभी ग्रह वक्र
तो भी उसके आचारके प्रभावसे वे सब ग्रह उसके लि
एवं सुखदायी हो जाते हैं। उस परम धार्मिक विप्रकी
भी अमङ्गल, अपग्रह, भूत-प्रेत-ब्रह्मराक्षसादि स्पर्श
सकते। कुशिष्यके अध्यापन, अपात्रका यज्ञ कर
कदाचारीके प्रतिग्रह ( दान ) आदि दोषसे सदाचारी वे
शील ब्राह्मण अपने सत्कर्मके द्वारा ही छूट जाता है

**यथा श्मशाने दीप्तौजाः पावको नैव दुष्य**
**एवं विद्वानविद्वान् वा ब्राह्मणो दैवतं मह**

'जैसे प्रदीप्त अग्नि श्मशानमें होनेपर भी दूषित न
वैसे ही ब्राह्मण सदा ही परमदेवता हैं—चाहे वे विद्व
विद्या-विहीन।'

**दुर्वेदा वा सुवेदा वा प्राकृताः संस्कृतास्तथ**
**ब्राह्मणा नावमन्तव्या भस्मच्छन्ना इवाग्नय**

भगवान् व्यास कहते हैं—'ब्राह्मण वेद पढ़े हों या
संस्कारसम्पन्न हों, या उनका कोई संस्कार न हुआ हो—
दशामें उनका अपमान नहीं करना चाहिये; क्योंकि
आच्छन्न अग्निकी भाँति हैं।'

वेदज्ञ, सदाचारी, ज्ञानी, तपस्वी, ब्राह्मण, आ
देवता, अग्नि और तीर्थ—ये सब सदा सम्मानके योग्य
लोग स्वर्गके सोपान-समान अपने गुरुजनों, पूज्योंक
करके भगवद्विमुख, नास्तिक, अधर्मी लोगोंकी सेवा
वे जघन्यमार्गको अपनानेवाले दण्डपाणि यमराजद्वा
होते और नरकोंमें यातना भोगते हैं। जिस प्रकार
धैर्यको एवं कायरता सुयशको नष्ट कर देती है, उ
अपमानित क्रुद्ध ब्राह्मण राष्ट्रको नष्ट कर देता है।

क्रुद्धो ब्राह्मणो हन्ति राष्ट्रम् ।

ास्त्रोंमें स्पष्ट उल्लेख है—

रमानयन् हि मानार्हान् वातापिश्च महासुरः ।
नेहतो ब्रह्मदण्डेन तालजङ्घस्तथैव च ॥

सम्मानयोग्य विप्रोंका अपमान करनेके कारण महासुर ब्रह्मदण्डद्वारा मारा गया और यही दशा तालजङ्घकी इस प्रकार न जाने कितने महाशक्तिशाली, बलाभिमानी दैत्येन्द्र ब्राह्मणोंके अपमानरूप प्रदीप्त अग्निमें भस्म हैं। देवराज इन्द्रके पदको पाकर भी नहुष ब्राह्मणोंके से सर्प-योनिमें गिरे। जो लोग संसारके कपट-प्रपञ्चमें हैं, वे अधर्माचरणमें भी निपुण होते हैं। वे मान्यजनों-ान नहीं करते। वे नहीं जानते कि ब्राह्मणोंका शस्त्र वाणी ( शाप ) ही है। वे उनका अपमान करके में पतित होते हैं। महाभारत स्पष्ट आदेश करता है—

न्युप्रहरणा विप्रा न विप्राः शस्त्रयोधिनः ।
हन्युर्मन्युना विप्रा वज्रपाणिरिवासुरान् ॥

ाह्मण अपने क्रोधसे ही आघात करनेवाले होते हैं। वे कर युद्ध करनेवाले नहीं होते। ब्राह्मण अपने क्रोधसे कार ( अपराधीको ) मार देते हैं, जैसे इन्द्र वज्रके सुरोंको। तात्पर्य यह कि जैसे इन्द्रका वज्र अमोघ है, ब्राह्मणका क्रोध भी व्यर्थ नहीं जाता।'

यद्यपि इस समय ब्राह्मण अत्यन्त आपत्तिग्रस्त एव दशामें हैं, फिर भी उन्हींसे आपद्धर्मके अनुसार बत हुए पूरी शक्ति लगाकर हिंदू-संस्कृति तथा वर्णा रक्षाके लिये आशा की जा सकती है। सनातनधर्मका कभी हो नहीं सकता। बुद्धिमान् मनुष्यको समझना कि विश्वके सारे पदार्थ, समस्त ऐश्वर्य क्षणिक हैं, नाश केवल धर्म ही नित्य है। अतः लोकगत ऐश्वर्यादि मत्त होकर धर्मका अपमान कभी नहीं करना चाहिये। मर्यादाओंका उल्लङ्घन उचित नहीं है। जो बाह्य चाव पीछे मदमत्त होकर दूसरोंकी देखा-देखी अपने परम्परागत मर्यादासे पृथक् हो गये हैं, हमारे उन भ्रान्त को भगवान् सद्बुद्धि प्रदान करें—जिससे वे अपनी महत्त्वको समझें और उसका पालन करके अपना त एवं समाजका उत्कर्ष साधन कर सकें।

स्वस्त्यस्तु विश्वस्य खलः प्रसीदतां
ध्यायन्तु भूतानि शिवं मिथो धिया
मनश्च भद्रं भजतादधोक्षज
आवेश्यतां नो मतिरप्यहैतुकी ।

'( हे प्रभो ! ) समस्त विश्वका कल्याण हो ! दु सुधर जायँ ! सभी प्राणी परस्पर—एक दूसरेके क भावना करें ! हम सबके मन कल्याणमें लगें ! हमा निष्कामभावसे श्रीहरिका भजन करती हुई उन्हींमें ल

# संस्कृति-विनय

( रचयिता—श्रीयुगलसिंहजी एम्० ए०, बार-एट-लॉ )

कृष्ण आकर, मुरली मधुर बजा दे ॥ टेर ॥
दिव्य गाना, वे भव्य भावनाएँ ।
सुरीले स्वरसे, भारतको फिर सुना दे ॥ १ ॥
से तपाकर, मन मैलको मिटाकर ।
पियूष धारा, शुचि स्नेहकी बहा दे ॥ २ ॥
लिमा कलहकी, सब ओर छा रही है ।
ते रीति केशव, इस देशको सिखा दे ॥ ३ ॥
ा नीच कोई, मानव सभी बराबर ।
परिवार विश्व सारा, है प्राणिमात्र प्यारा
एकात्मताके मोहन, मृदु मन्त्रको सुना दे
आदर्श सब गुणोंमें, यह देश था हमारा
वह दिव्य ज्योति फिरसे, भारतमें जगमगा दे।
संसारका शिरोमणि, था शान्तिका निकेतन
भारतको फिर दयामय, आसन वही दिला दे।
धनधाम सब समर्पित, तन मन करें निछावर
स्वदेश-धर्म-हितकी, दिलमें लगन लगा दे।
निष्काम कर्म करना, दुखियोंके दुःख हरना।

# यज्ञोपवीत और वैज्ञानिक रहस्य

( लेखक—आचार्य पं० श्रीरामानन्दजी शास्त्री )

-दुर्विपाकसे इस समय हिंदू-संस्कृतिपर कुठाराघात
जनोंके द्वारा ही विशेष हो रहा है। कतिपय सज्जन
भौतिकवादके बाह्यरूपसे प्रभावित होकर इसपर
त कर रहे हैं—शिखा क्यों धारण करें ? यज्ञोपवीत
नें ? आदि। उनकी दृष्टिमें भारतके पतनका मुख्य
पवीत ही है। अतः इस लघुकाय लेखके द्वारा उनके
ष्टयर्थ यह निवेदन कर रहा हूँ कि यज्ञोपवीतका
ी विज्ञान ही है। जिस प्रकार भारतीय शासनके
तेरंगे झंडेका कोई विज्ञान है,—इसमें तीन रंग
? मध्यगत चक्रका क्या तात्पर्य है ? इत्यादि—
ार यज्ञोपवीतका भी रहस्य है।

ोपवीत ९६ चौआका होता है। ब्रह्मवर्चस्वी होनेके
के बालकका उपनयन-संस्कार पाँचवें वर्ष करना
जब बालक चार वर्ष व्यतीतकर पाँचवें वर्षमें पदार्पण
ी उपनयन युक्त है। इसका रहस्य यह है कि एक
ी आयु सौ वर्ष निर्धारित है, उसमें यह बालक चार
त कर चुका है। अब इसे ९६ वर्ष और जीवित रहना
: ९६ चौआका यज्ञोपवीत धारण करता है, वही
है। अतः सब अवस्थामें उसीको धारण किया
जाता है। यज्ञोपवीत 'नौ गुण' का होता है—
अथर्ववेदके अनुसार 'अष्टचक्रा नवद्वारा' है; अतः
नवद्वारका प्रतीक है। यज्ञोपवीतमें तीन तागे
बताता है कि जन्मतः मनुष्य तीन ऋणोंसे ग्रस्त हो
जिन्हें पितृ-ऋण, देव-ऋण और ऋषि-ऋणके
पुकारते हैं। इसलिये तीन तागे तीन ऋणोंके स्मरण
उन तीन ऋणोंके उद्धारार्थ पाँच महायज्ञोंका विधा
गया है, जिन्हें मनुने अनिवार्य बताया है। अत
पाँच ग्रन्थि लगाते हैं। इन तीन ऋणों एवं पाँच
हृदयसे स्वीकार करना चाहिये। मनुष्यके शरीरमें
वाम भागमें स्थित है, अतः यज्ञोपवीत बायें कंधे
ओर धारण किया जाता है। यज्ञोपवीत त्याग
मनुष्य व्रतोंका पालन कर सकता है; किंतु वह उ
होगा, जिस प्रकार कोई राष्ट्र अपने राष्ट्रिय प्रती
शून्य हो। एवं जब यज्ञोपवीत-संस्कार होता है, तब
समझने लगता है कि अब मेरे ऊपर उत्तरदायित्व
है। वह आत्मपवित्रताका अनुभव करने लगता है। इ
वह हिंदू-संस्कृतिका चिह्न है, युगोंसे आया हुआ स
जिसके द्वारा हम ऋषिचरित्रका स्मरण करते है
द्विजके लिये यज्ञोपवीत अनिवार्य है।

---

# ज्योति जगा

( रचयिता—पु० श्रीप्रतापनारायणजी )

आडम्बर क्या है? यह वन क्या है, यह घर क्या है।
ो के सभी एक हैं—सभी एक हैं जो अनेक हैं॥
सब जंजालों को अपने मन से दूर भगा।
तू अंदर की ज्योति जगा॥ १॥

, मंत्र-जप सारे—उसे ढूँढ़ने में हैं हारे।
ालक सभी उत्तम हैं—पर ये बाहर के मरहम हैं॥

मन्दिर भी पावनतायुत है, जो कुछ देखा वहा
तुझ में ही वह तो अच्युत है, तू उसका सुन्दरतम
तू फिर मानव होकर के भी क्यों जाता है य
तू अंदर की ज्योति जग

इन दिवसों में, इन रातों में—जीवन जाता है
अपनी नाव तझे खेना है, जग से क्या लेना-दे

# हिंदू-संस्कृतिमें विवाहका आदर्श

( लेखिका—श्रीमती विद्यादेवीजी महोदया )

ोकी अन्य सब जातियोंसे हिंदू-जातिकी अपनी कुछ है । इस विशेषताकी आधारशिला इसकी कतामें निहित है । हमारे त्रिकालदर्शी पूज्यपाद मनुष्यके वैयक्तिक और सामूहिक जीवनका सच्चा ो शान्ति और सच्चे आनन्दका तत्त्व अपनी दिव्य ध लिया था । इस कारण उन्होंने हिंदू-जातिके ्या-कलाप, आचार-व्यवहार एवं प्रत्येक चेष्टाको क दृष्टिकोणसे कुछ नियमोंद्वारा नियन्त्रित कर दिया । ण हिंदू-जातिकी सामान्य-से-सामान्य क्रियामें भी सम्बन्ध बाँधा गया है । हमारा सोना, उठना, न करना, हँसना-बोलना, मल-मूत्र त्याग करना ो शारीरिक, मानसिक तथा बौद्धिक चेष्टाओंको इस प्रकार नियन्त्रित किया गया है कि इनको हम जिस दशामें हैं, उससे नीचे न गिरें और स्वास्थ्य, सुख-शान्ति और दीर्घायु प्राप्त करते हुए अभ्युदय तथा सुख-शान्तिको भी प्राप्त कर सकें, में अपनी आध्यात्मिक उन्नतिद्वारा पूर्णता प्राप्त कर म प्रिय सखा एवं सुहृद् भगवान्के मङ्गलमय चरणोंका कर कृतकृत्य हो सकें । हमारे सब वेद-पुराण और का सारा प्रयास मनुष्यजीवनके इसी लक्ष्यकी ये हैं । हिंदू-जाति इन्हीं शास्त्रीय नियमोंसे नियन्त्रित एवं त संस्कारजनित संस्कृतिके कारण करोड़ों-अरबों वर्षोंसे ली आ रही है । समय-समयपर आनेवाले अनेक उथल- झंझावात एवं विदेशी आक्रमण उसका कुछ भी नहीं के, आज भी वह अपने स्वरूपमें विद्यमान है । यों तो ्यके व्यक्तिगत जीवनमें उत्थान-पतन, विपत्ति-सम्पत्ति ्या करते हैं, उसी प्रकार जातीय तथा राष्ट्रिय भी उत्थान-पतन प्राकृतिक नियमसे स्वतः हुआ क्योंकि संसारकी कोई वस्तु सदा एक-सी नहीं रह ही सकती है । इसी नियमसे किसी समय हिंदू- मस्त पृथ्वीका शासन करती थी, इधर सैकड़ों ाधीन रही; अब पुनः भगवान्की कृपासे उसकी तन्त्रताकी जंजीर तो टूट गयी है, परंतु अभी उसकी तथा बौद्धिक परतन्त्रता दूर नहीं हुई । क्योंकि । एक समय [illegible] गया, विदेशीय रहन-सहन एवं

विदेशीय तथा विजातीय आदर्शोंका स्वप्न देखता है हृदय विदेशी है । अस्तु, जिसका आधार ही असत वस्तु कभी स्थायी नहीं हो सकती, जैसा भगवान् कहा ही है—

**नासतो विद्यते भावो नाभावो विद्यते स**

'असत्का भाव नहीं होता और सत् अभाव नहीं होता ।' इसी सिद्धान्तके अनुसार पृथ्व प्राचीन हिंदू-जाति आज भी विद्यमान है; क्यों संस्कृति सत्यपर अवलम्बित है—जहाँ अन्य कितनी ह काल-कवलित हो चुकीं, उनका पृथ्वीपर नाम-नि नहीं रहा ।

हिंदू-संस्कृतिमें विवाह प्रवृत्तिका एक सबसे बड़ है और उसका कुछ विशेष लक्ष्य भी है । पृथ्वीकी जातियोंमें विवाह केवल इन्द्रियोंकी तृप्ति और भोग मात्र है; क्योंकि उनके जीवनका लक्ष्य 'Eat, drink merry,' 'खाओ, पीओ, मौज करो' है । उनक उनको यही सिखाती है । हमारी हिंदू-संस्कृतिमें क्या लक्ष्य या आदर्श है, यही यहाँ विचारणीय विष

मीमांसा-शास्त्रमें सिद्ध है कि सृष्टिके प्रार स्त्रीधारा एवं पुरुषधारा—ये दो स्वतन्त्र धाराएँ स कर्म-मीमांसादर्शनमें—

**'द्वे धारे स्वतन्त्ररूपत्वात्'** ( धर्मपाद,

भगवान् मनुने भी कहा है—

**द्विधा कृत्वाऽऽत्मनो देहमर्द्धेन पुरुषोऽभव**
**अर्द्धेन नारी तस्यां स विराजमसृजत् प्र**

सृष्टिके प्रारम्भमें परमात्माने अपनेको दो विभक्त किया, वे आधेमें पुरुष और आधेमें नारी ह

भगवान्ने भगवद्गीतामें भी कहा है—

**प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभाव**

इन दोनोंमें कौन भाग पुरुष और कौन-सा बना, इस विषयमें भी देवीभागवतमें कहा है—

**स्वेच्छामयः स्वेच्छयायं द्विधारूपो बभूव**

छामय भगवान् स्वेच्छासे दो रूप हो गये, वाम
ंशसे स्त्री और दक्षिण भागके अंशसे पुरुष बने।
सब प्रमाणोंसे स्पष्ट है कि सृष्टिके प्रारम्भसे ही स्त्रीधारा
धारा—ये दो धाराएँ पृथक्-पृथक् चलीं। ये ही
द्भज, स्वेदज, अण्डज और जरायुज योनियोंमें स्त्री
के रूपमें आगे बढ़ती-बढ़ती मनुष्य-योनिमें पहुँचती
दोनोंके सहयोगसे ही सृष्टिका विस्तार होता आया
कारण सृष्टिके प्रत्येक स्तरमें स्त्रीशक्ति और पुरुषशक्ति
हैं। स्वेदज, अण्डज तथा जरायुज योनियोंमें
धारा प्रत्यक्ष ही है। उद्भिज्ज अर्थात् वृक्षादिमें भी
धाराएँ हैं; किसी-किसी उद्भिज्जमें दोनों अलग-अलग
किसीमें एक ही वृक्षमें ये दोनों शक्तियाँ हैं। इनके
एवं पुं-परागका सम्मिलन भ्रमरोंद्वारा या वायुद्वारा
नकी सृष्टि आगे बढ़ती है। ये ही दोनों
जडराज्यमें भी देखी जाती हैं—जैसे विद्युत्-
आकर्षण-शक्ति ( negative ) और विकर्षण-शक्ति
ive ) दोनों विद्यमान हैं। ये दोनों शक्तियाँ
लग रहनेसे कार्यकारिणी नहीं होतीं; किंतु दोनोंको
देनेसे पंखे चलते हैं, बत्ती जलती है तथा
नेक अद्भुत कार्य सम्पन्न होते हैं। मीमांसा-
यह भी सिद्धान्त है कि ये दोनों धाराएँ जबसे
हुई, मनुष्ययोनितक बराबर अलग-अलग चली आयी
ययोनिमें आनेपर भी साधारण क्रममें ऐसा नहीं
स्त्री पुरुष हो जाय, अथवा पुरुष स्त्री बन जाय।
यह भी विज्ञान-सिद्ध और प्रत्यक्ष भी देखा जाता
ना दोनोंके सहयोगके सृष्टिका कोई भी कार्य सम्पन्न
ता है, दोनों अलग-अलग रहकर कुछ भी नहीं
—जैसे मूलमें देखा जाता है कि परम पुरुष
बिना अपनी शक्तिके निष्क्रिय बन जाते हैं। उनका
र्य, सौन्दर्य, माधुर्य उनकी शक्ति प्रकृतिके कारण
बिना शक्तिके वे कुछ भी कर सकनेमें असमर्थ हैं।
भगवान्ने इसी सिद्धान्तकी पुष्टि की है, यथा—

कृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः।'
कृतिं स्वामधिष्ठाय संभवाम्यात्ममायया॥'

इसी प्रकार उनकी शक्ति भी बिना भगवान्के सान्निध्यके
जाती है। वह जो कुछ संसारका सृजन करती है,

मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम्
'मेरी अध्यक्षतामें प्रकृति चराचर
उत्पन्न करती है।' इस प्रकार यही देखा जाता है कि
पुरुष परमात्मा शिव बिना अपनी प्रकृतिके निष्क्रिय
बन जाते हैं और उनकी शक्तिरूपिणी प्रकृति
उनके अधिष्ठानके कार्यकारिणी नहीं होती, क्योंकि
है। अतः ईश्वरकी ईश्वरता उनकी शक्तिपर अवलम्बित
और शक्तिकी तो सत्ता ही शक्तिमान्पर अवलम्बित
इससे यह भी सिद्ध होता है कि दोनों एक दूसरेके पू
दर्शनशास्त्रका यह भी सिद्धान्त है कि स्त्रीधारा पुरुष
होकर ही कैवल्यकी अधिकारिणी होती है। यथा—

स्त्रीधारा पुंधारामयी कैवल्याधिकारिणी
( कर्ममीमांसादर्शन, धर्मपाद,

मनुष्ययोनिमें आनेतक ये दोनों धाराएँ नियमित
प्राकृतिक नियमसे क्रमशः आगे बढ़ती रहती हैं
मनुष्ययोनिसे पहलेकी योनियोंके जीव अपनी शारीरिक,
और बौद्धिक असम्पूर्णताके कारण असमर्थ रहते हैं
प्रकृतिके नियमोंका उल्लङ्घन नहीं कर पाते। इ
उनकी क्रमोन्नति अबाधितरूपसे होती रहती है, उसी क्र
क्रमसे वे मनुष्ययोनिमें पहुँच जाते हैं। मनुष्ययोनिमें
दोनों पूर्णावयव स्त्री तथा पुरुष बन जाते हैं। य
अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय और आ
कोषोंका पूर्ण विकास हो जाता है; साथ ही उनको
नियमोंपर बलात्कार करनेकी शक्ति भी आ जाती
यहाँ प्रकृतिके नियमोंका उल्लङ्घनकर अनर्गल आ
रूपसे विषयोंका भोग और मनमाना आहार-विहार
इनकी अधोगति होने लगती है। विवाहका प्रथम
स्त्रीधाराको पुरुषधारामें मिलाकर उसे मुक्तिकी अ
बनाना तथा दोनोंकी अनर्गल अनियन्त्रित पशु-प्र
नियन्त्रित कर दोनोंकी शारीरिक, मानसिक, बौद्धिक, ऐ
पारलौकिक तथा आध्यात्मिक उन्नति करना औ
मधुर समन्वयसे दोनोंकी पूर्णता सिद्ध करना एवं सांसा
शान्ति प्राप्त करना है। इस विवाह-संस्कारके द्वारा
पुरुष दोनों अपनी-अपनी अनर्गल भोग-प्रवृत्ति
दूसरेमें केन्द्रीभूत एवं नियन्त्रित कर आत्मसं
आत्मत्यागके अभ्यासद्वारा एक दूसरेकी आध्यात्मिक

ाहका दूसरा प्रधान उद्देश्य उत्तम धार्मिक सन्तानकी
ारा पितृ-ऋणसे उऋण होना तथा प्रजातन्तुकी रक्षा
। यह केवल पुरुषजातिके लिये है । पुरुषजातिके
-ऋण, ऋषि-ऋण तथा पितृ-ऋण—ये तीन ऋण हैं,
वान् मनुजीने कहा है—

णानि त्रीण्यपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत् ।
नों ऋणोंको शोधकर मनको मोक्षमें लगाना चाहिये ।'
ोत्य विधिवद्वान् वेदान् पुत्रांश्चोत्पाद्य धर्मतः ।
च शक्तितो यज्ञैर्मनो मोक्षे निवेशयेत् ॥

-वेदाङ्गोंके स्वाध्यायसे ऋषि-ऋण, यज्ञोंके अनुष्ठानसे
और धर्मानुकूल पुत्रोत्पादनद्वारा पितृ-ऋणसे उऋण
में मन लगाये ।' इन्हीं उद्देश्योंसे भगवती श्रुति
है—

प्रजातन्तुं मा व्यवच्छेत्सीः ।
तन्तु उच्छिन्न मत करो ।' इत्यादि ।

हका तीसरा उद्देश्य स्त्री एवं पुरुषके मधुर पवित्र
तथा सामञ्जस्यद्वारा पारिवारिक, सामाजिक तथा
वनकी सुव्यवस्था एवं सुख-स्वास्थ्य-शान्तिकी रक्षा
। विवाहके इन तीनों प्रधान उद्देश्योंमें प्रथम
नोंके लिये समान है, दूसरा केवल पुरुषके लिये है
रा व्यक्ति, समाज तथा राष्ट्र तीनोंके लिये है ।

। कि ऊपर कहा गया है, स्त्री एवं पुरुषजातिमें
भेद होनेसे दोनोंकी प्रकृति और प्रवृत्तिमें भी
भेद है । जैसे मूल प्रकृति परम पुरुषके अधीन है,
कार उसकी अंशभूता स्त्रीजातिका पुरुषजातिके
हनेका स्वभाव है; वह कभी स्वतन्त्र नहीं रह सकती ।
ण स्त्रीजातिके लिये पातिव्रत्य-धर्मका विधान है,
। प्रकृति और प्रवृत्तिके अनुकूल भी है और यही
लिये सीधा सरल सुरक्षित उन्नतिका मार्ग है ।
ग भगवान् मनुने स्त्रीजातिकी स्वतन्त्रताका निषेध
। लोक-व्यवहारमें भी देखा जाता है कि जो स्त्रियाँ
होकर पिता, भ्राता, पति, पुत्र आदि स्वजनोंका
हीं मानतीं, या जिनका ऐसा कोई संरक्षक नहीं है,
तरूपसे किसी अन्य पुरुषका नियन्त्रण मानती
विपथगामिनी हो जाया करती हैं; क्योंकि स्वतन्त्र
का स्वभाव ही नहीं है । हजारोंमें कोई एक स्त्री

हैं; परंतु यह साधारण नियम नहीं, अपवादम
विवाहरूपी पवित्र संस्कारके द्वारा स्त्री अपनी र
प्रकृति, प्रवृत्ति और अधिकारके अनुकूल पतितन्
अपनी आध्यात्मिक उन्नति करती है और पुरु
उच्छृङ्खल पशु-प्रवृत्तियोंको धर्मानुकूल नियोजितकर
ऋषि-ऋण तथा पितृ-ऋणसे मुक्त होकर अन्तमें नि
अधिकारी बन जाता है । विवाह-संस्कारके समय व
प्रतिज्ञाओंके साथ वरको आत्मसमर्पण करती है और
स्वीकार करता है, उनमें भी इन्हीं सिद्धान्तोंकी ए
है । यथा—

तीर्थव्रतोद्यापनयज्ञदानं
मया सह त्वं यदि किन्नु कुर्या
वामाङ्गमायामि तदा त्वदीयं
जगाद वाक्यं प्रथमं कुमार
हव्यप्रदानैरमरान्पितॄंश्च
कव्यप्रदानैर्यदि पूजयेथ
वामाङ्गमायामि तदा त्वदीयं
जगाद कन्या वचनं द्वितीयः
कुटुम्बरक्षाभरणे यदि त्वं
कुर्याः पशूनां परिपालनं
वामाङ्गमायामि तदा त्वदीयं
जगाद कन्या वचनं तृतीयम्
आयव्ययौ धान्यधनादिकानां
पृष्ट्वा निवेशं च गृहे निदध्या
वामाङ्गमायामि तदा त्वदीयं
जगाद कन्या वचनं चतुर्थम्
देवालयारामतडागकूप-
वापीर्विदध्या यदि पूजयेथा
वामाङ्गमायामि तदा त्वदीयं
जगाद कन्या वचनं च पञ्चमम्
देशान्तरे वा स्वपुरान्तरे वा
यदा विदध्याः क्रयविक्रयौ त्वम्
वामाङ्गमायामि तदा त्वदीयं
जगाद कन्या वचनं च षष्ठम्
न सेवनीया परपारकीया
त्वया भवोद्भाविनि कामिनीति



अहिच्छत्र-पार्वती ( मृण्मय मूर्ति )



अहिच्छत्र-शिव-पार्वती ( मृण्मय मूर्ति )

ित् तीर्थ, व्रतोद्यापन, यज्ञ, दान, हव्यदानद्वारा
का पूजन, कव्यदानद्वारा पितरोंका पूजन, कुटुम्बकी
पालन, पशुपालन, आय-व्यय आदिकी व्यवस्था,
बाग, तड़ाग, कूप, वापी आदि बनवाना, स्वदेश या
क्रय-विक्रय—जो कुछ तुम करोगे, सबमें मैं तुम्हारी
ङ्गिनी रहूँगी । तुम कभी परकीया स्त्रीका सेवन नहीं
त्यादि । और भी—

धान्यं च मिष्टान्नं व्यञ्जनाद्यं च यद् गृहे ।
धीनं च कर्तव्यं वधूराद्ये पदे वदेत् ॥
र्वं रक्षयिष्यामि सदा ते मञ्जुभाषिणी ।
धीरा सुखे हृष्टा द्वितीये साब्रवीद्वचः ॥
भक्तिरता नित्यं क्रीडिष्यामि त्वया सह ।
न्यं न नरं मंस्ये तृतीये साब्रवीदियम् ॥
ष्यामि च केशान्तं गन्धमाल्यानुलेपनैः ।
नैर्भूषणैस्तुभ्यं तुरीये सा पदे वदेत् ॥
आर्ता भविष्यामि सुखदुःखविभागिनी ।
ज्ञां पालयिष्यामि पञ्चमे सा पदे वदेत् ॥
होमे च दानादौ भविष्यामि त्वया सह ।
र्थकामकार्येषु वधूः षष्ठे पदे वदेत् ॥
ये साक्षिणो देवा मनोभावप्रबोधिनः ।
नं न करिष्यामि सप्तमे सा पदे वदेत् ॥

कहती है कि 'धन-धान्य, मिष्टान्न आदि जो कुछ
सब मेरे अधीन रहेगा; मैं सदा मधुरभाषिणी,
रक्षा करनेवाली, दुःखमें धीर और सुखमें प्रसन्न
पतिपरायणा होकर तुम्हारे ही साथ विहार करूँगी,
वा अन्य किसी पुरुषको पुरुष ही नहीं समझूँगी ।
ला, लेपन-भूषण आदिसे तुम्हें सदा प्रसन्न करूँगी ।
तुम्हारे दुःखमें दुःखिनी, सुखमें सुखिनी हो तुम्हारी
पालन करूँगी । यज्ञ, दान, होम तथा अन्य
, अर्थ, कामके साधक कार्योंमें सदा तुम्हारे साथ
मेरी इन प्रतिज्ञाओंमें अन्तर्यामी देवतागण साक्षी
कभी तुम्हारी वञ्चना नहीं करूँगी ।' इत्यादि प्रतिज्ञाएँ
गमनके समय वधू करती है; अनन्तर वर उनको इन
स्वीकार करता है—

मम व्रते ते हृदयं दधामि
मम चित्तमनु चित्तं तेऽस्तु ।
मम वाचमेकमना जुषस्व
मदीयचित्तानुगतं च चित्तं
सदा ममाज्ञापरिपालनं च
पतिव्रता धर्मपरायणा त्वं
कुर्याः सदा सर्वमिमं प्रयत्नम् ।

'अपना हृदय मेरे काममें लगाओ, अपना
चित्तके अनुरूप करो, तुम मेरे मनमें अपना मन
मेरे वचनका पालन करो । प्रजापति तुम्हें मुझे प्रसन्न
प्रवृत्त करें । तुम पतिव्रता, धर्मपरायणा, सदा मद्गतचि
आज्ञाकारिणी और अपनी प्रतिज्ञाके अनुसार कार्य
तत्पर रहो ।'

इस प्रकार विवाहरूपी पवित्र संस्कार-सूत्रमें ब
आबद्धकर दोनोंकी उच्छृङ्खल, अनर्गल भोगप्रवृ
संयत और नियन्त्रित किया जाता है तथा
धर्मानुकूल काम-अर्थका सेवन तथा धर्मार्जनमें प्रवृ
जाता है । वस्तुतः पति-पत्नीमें पवित्र प्रेम तथा एक
ही गार्हस्थ्य-जीवनकी सुख-शान्ति, उत्तम सन्तानकी
और दोनोंकी आध्यात्मिक उन्नति होती है । पर
अटूट प्रेम दोनोंकी प्रकृति-प्रवृत्तियोंके मेलसे ही स
इसी कारण हमारे धर्माचार्योंने विवाहके पहले
लक्षण, कुल, शील, वय, जाति तथा जन्मपत्र मिला
अनेक विषयोंपर विचार करनेका विधान किया
कारणोंसे हमारे यहाँ असवर्ण-विवाह, स्वगोत्र-विव
अधिक वयवाली कन्यासे विवाह, विधवा-विवाह अ
विरुद्ध होनेसे वर्जित हैं । महर्षि याज्ञवल्क्यने कहा है

अविलुप्तब्रह्मचर्यो लक्षण्यां स्त्रियमुद्वहे
अनन्यपूर्विकां कान्तामसपिण्डां यवीयसीम्

'ब्रह्मचारी गृहस्थ होनेके लिये अपने
अपनेसे भिन्नगोत्रीया, अपनेसे अल्पवयस्का तथा
पहले किसीके साथ विवाह न हुआ हो, ऐसी कन्या
विवाह करे ।' स्मृतिशास्त्रोंमें आठ प्रकारके विवाहों
पाया जाता है । यथा मनुस्मृतिमें—

ब्राह्मो दैवस्तथैवार्षः प्राजापत्यस्तथाऽऽसुर
गान्धर्वो राक्षसश्चैव पैशाचश्चाष्टमोऽधम

ब्राह्म, दैव, आर्ष, प्राजापत्य, आसुर,
राक्षस और पैशाच—ये आठ प्रकारके विवाह होते हैं
लक्षणोंके विषयमें मनुजीने कहा है कि कन्याक
अलङ्कारादिसे सुसज्जितकर विद्वान्, शीलवान् वरको
कन्यादान करनेका नाम ब्राह्म-विवाह है । यज्ञमें

ाह है। यज्ञादि धर्मकार्यके लिये वरसे एक या एक
ल या गौ लेकर विधिपूर्वक कन्यादान करनेको
ग्राह कहते हैं। 'तुम दोनों मिलकर गृहस्थ-धर्मका
करना' यों कहकर विधिवत् वरकी पूजा करके
। करना प्राजापत्य विवाह कहाता है। अपनी इच्छा-
के कुटुम्बियोंको या कन्याको धन देकर जो कन्यासे
किया जाता है, उसका नाम आसुर विवाह है। कन्या
के परस्पर अनुरागसे जो संयोग होता है, उसको
विवाह कहते हैं। कन्याके सम्बन्धियोंको मार-काटकर,
र तोड़कर रोती हुई और किसी रक्षकको पुकारती
को बलपूर्वक हरणकर विवाह करना राक्षस विवाह
निद्रिता, मद्यपानसे विह्वला अथवा किसी अन्य तरहसे
स्त्रीके साथ एकान्तमें सम्बन्ध करके जो विवाह किया
उसको पैशाच विवाह कहा जाता है। इन आठ
विवाहोंमेंसे केवल प्रथम चार प्रकारके विवाहोंको
हा गया है। शेष चारकी निन्दा की गयी है।

**ादिषु विवाहेषु चतुर्ष्वेवानुपूर्वशः।**
**वर्चस्विनः पुत्रा जायन्ते शिष्टसम्मताः॥**
**सत्त्वगुणोपेता धनवन्तो यशस्विनः।**
**सभोगा धर्मिष्ठा जीवन्ति च शतं समाः॥**
**ेषु च शिष्टेषु नृशंसानृतवादिनः।**
**न्ते दुर्विवाहेषु ब्रह्मधर्मद्विषः सुताः॥**
**न्दितैः स्त्रीविवाहैरनिन्द्या भवति प्रजा।**
**न्दितैर्निन्दिता नृणां तस्मान्निन्द्यान्विवर्जयेत्॥**

ब्र, दैव, आर्ष, प्राजापत्य—इन चार प्रकारके
जो सन्तान उत्पन्न होती है, वह ब्रह्मतेजसे युक्त
प्रिय होती है। ऐसी सन्तान सुन्दर, सात्त्विक,
यशस्वी, पर्याप्त भोगसम्पन्न और धार्मिक होती है
वर्षोंतक जीवित रहती है। शेष चार प्रकारके विवाहों-
मिथ्यावादी, धर्म और वेदके द्वेषी पुत्र उत्पन्न होते
निन्दित स्त्री-विवाहसे अनिन्दित सन्तान और निन्दित
हसे निन्दित सन्तान उत्पन्न होती है। अतः निन्दित
त्याग करना चाहिये।'

ऊपर लिखित आठ प्रकारके विवाहोंमेंसे ब्राह्म,
और प्राजापत्य—केवल इन चार प्रकारके विवाहों-
ाहके जो तीन उद्देश्य या लक्ष्य हैं, उनकी सिद्धि
शेष गान्धर्व, आसुर, राक्षस और पैशाच विवाहोंके
ृङ्खल पाशव प्रवृत्तियोंकी ही वृद्धि होती है। उनसे
उत्तम सन्तानकी उत्पत्ति नहीं होती, न उनसे कौ
सामाजिक या राष्ट्रिय जीवनके सुख-स्वास्थ्य एवं
रक्षा होती है। अतः वे निन्दनीय तथा त्याज्य कहे
यही हिंदू-संस्कृतिमें विवाहका आदर्श है।

आजकल विवाहका जैसा ढंग चलने लगा
विवाहकी पवित्रता पहले ही समाप्त हो जाती है।
वर्षकी अवस्थातक लड़कियोंको अविवाहित रखनेसे
हृदय पातिव्रत्य-संस्कारके उपयुक्त नहीं रह जाता
शास्त्रोंमें विवाहका काल ऋतुदर्शनके पहले है। इस
सभी स्मृतिकार एकमत हैं कि कन्याका विवाह र
पहले हो जाना चाहिये। इसका कारण थोड़ा ई
करनेसे स्पष्ट हो जाता है। ऋतु होना कन्याके
पूर्णताका सूचक है। स्त्रीत्वकी पूर्णता होते ही
दृष्टि पुरुषकी ओर जाना स्वाभाविक और प्रकृतिके
अनुकूल ही है। अतः कन्या अपनेको स्त्रीरूपमें
करते ही पुरुषरूपमें अपने पतिको ही देखे, अन्य
उसकी भोग-बुद्धि उत्पन्न ही न होने पाये—इस
सतीत्वकी रक्षाके लिये रजोदर्शनसे पूर्व कन्याका वि
देनेकी आज्ञा सब महर्षियोंने दी है। कन्याकालमें
विवाह-संस्कार होनेसे ही आदर्श सतीत्वकी रक्षा होत
है, अन्यथा नहीं। विदेशीय अनुकरणसे शिक्षित
युवती-विवाहकी प्रथा चलने लगी है; उससे न तो
धर्मकी पूरी रक्षा हो सकती है, न पति-पत्नीमें वैसा
प्रेम हो सकता है और न पारिवारिक तथा सामाजि
शान्तिकी रक्षा होना सम्भव है। इसका स्वरूप
सामने आने भी लगा है।

कुछ थोड़े विदेशी तथा विजातीय सभ्यता-
पक्षपाती लोगोंको छोड़कर शेष करोड़ों मनुष्य जो
संस्कृतिके पक्षपाती हैं और अपने ऋषि-मुनियोंकी
का अनुसरण करनेवाले हैं, उनको भी कानून बनाव
किया जा रहा है कि कन्याओंको युवती बनाकर विव
अतः इस अवस्थामें संस्कारकी रक्षाके लिये व
वाग्दानकी प्राचीन प्रथा दृढ़ करनी चाहिये। अब
किसी-किसी भागमें वाग्दानकी प्रथा प्रचलित है। इ
आपत्कालके अनुसार कन्यावस्थामें अथवा रजोद
यदि कन्याका विवाह न किया जा सके तो कन्याका
करके इस पवित्र संस्कार एवं प्राचीन मर्यादाकी र
चाहिये।

# भारतीय संस्कृतिमें नारीका स्थान

( लेखिका—आयुर्वेदाचार्या श्रीमती शान्तादेवी वैद्या )

तेस्मृतिपुराणैश्च स्तुता कल्याणदायिनी ।
वहारात्मिका पुण्या आदिमा सैव संस्कृतिः ॥*

रतीय संस्कृतिके अन्वेषणमें उसका आदि स्रोत पर विराजमान शिवा-शिवके दर्शनोंसे उपलब्ध होता नकी पवित्रता, आचारनिष्ठा और व्यवहारप्रियता ही संस्कृतिका उद्गम-स्थल है ।

मान्तरीयसम्बन्धस्तथा पाणिपवित्रता ।
:प्रधाना नार्यश्च कन्यादानस्य श्रेष्ठता ॥
यः प्रसादाय कृतिः जायात्वमेकरूपता ।

न्मान्तरका सम्बन्ध, पाणि ( हाथ ) की पवित्रता, तपोमय स्वरूप, कन्यादानकी श्रेष्ठता, स्त्रीको प्रसन्न यत्न, जाया-पद तथा दम्पतिकी एकरूपता—ये सर्वोच्च आदिम आर्य-संस्कृतिके अन्तर्गत हैं, जो वनकी पूर्णता और दाम्पत्य-प्रेमकी पवित्रताके ।

## जन्मान्तरीय सम्बन्ध

का शिवरूपी चिदाभास जब अन्तःकरणकी बुद्धिरूपा प्रतिबिम्बित होता है, तभी जीवकी उत्पत्ति होती है जीव-संसृति मोक्ष या महाप्रलयतक निरन्तर संसार-गती रहती है । अमैथुनी सृष्टिके बाद प्राणि-जगत्के र्थ पुरुष-स्त्री-सम्बन्ध आवश्यक हो गया। चौरासी लाख विभिन्न भेदोंसे यह विद्यमान है। जीव-सृष्टिके उद्भिज्ज, अण्डज और जरायुज —ये चार मुख्य भेद हैं। जरायुज श्रेष्ठ है, और जरायुजोंमें मानव श्रेष्ठ है। ो असंस्कृत और संस्कृत भेदसे संस्कृत मानव श्रेष्ठ जीव और जीवनके रहस्यको जानते हैं। महाप्रलय-नर्जन्म या आवागमनको मानते हैं। उन्हीं संस्कृत का दाम्पत्य-जीवन संस्कृति है। वे दम्पति संसार-ाथ-साथ रहते हैं, यही जन्मान्तरीय सम्बन्ध है। पदा भव' कहते हुए भूलोकसे सत्यलोकपर्यन्त कोंमें साथ-साथ विचरण करते हैं । दम्पतिके धर्मानुष्ठान और सत्कार्योंका फल सम्मिलित अथव विभक्त हो जाता है । इसीलिये जन्मान्तरमें भी साथ-साथ रहते हैं। कभी कोई असहधर्मी विक्षेपके युगल-जोड़ीका बिछुड़ना भी हो जाता है; किंतु वह होता है । कालान्तरमें वे फिर आकर मिल जाते हैं वियोगकाल भी आदर्श और कल्याणकारी होता है। कालमें ये एक दूसरेकी प्रतीक्षा करते हैं। इसीका ना रस है । संयोगकालमें दोनों धर्मनिष्ठ, आचारनि अपनी जीवन-यात्राको सजाते हैं । इसीका नाम रस है। मा सतीका वियोग होनेपर—

यदैव पूर्वे जनने शरीरं
सा दक्षरोषात् सुदती ससर्ज
तदा प्रभृत्येव विमुक्तसङ्गः
पतिः पशूनामपरिग्रहोऽभूत्

'पूर्वजन्ममें सुन्दर दाँतोंवाली सतीजीने दक्ष होकर जब अपने शरीरका त्याग किया था, तबसे शिव विषय-संगरहित होकर पत्नीशून्य हो गये ।' किस इच्छा नहीं की । तो किया क्या ?

स्वयं विधाता तपसः फलानां
केनापि कामेन तपश्चचार

'स्वयं तपका फल देनेवाले शङ्करभगवान् जन्मान्तरीय सती-सम्मिलनकी कामनासे स्वयं तप करं

इधर मा सतीने पर्वतराज हिमालयके घर पा अवतार ग्रहण किया और तारुण्यपूर्व ही पिताकी आ तप करने शैलशिखरपर चली गयीं । वहाँ उन्ह तपस्या की—

स्वयं विशीर्णद्रुमपर्णवृत्तिता
परा हि काष्ठा तपसस्तया पुनः
तदप्यपाकीर्णमतः प्रियंवदां
वदन्त्यपर्णेति च तां पुराविदः

'अपने-आप सूखकर गिरे हुए पत्तोंको खाकर धारण करना तपस्याकी पराकाष्ठा होती है; किंतु पा पर्णाहार भी त्याग दिया था । अतः पुराणवेत्ताओं 'अपर्णा' नामसे अभिहित किया ।' दम्पतिमें यह जन्म

---

* ुतियों, स्मृतियों और पुराणोंने जिसकी सराहना की है, जो याण प्रदान करनेवाली, परम पवित्र तथा व्यावहारिक है, म आर्य-संस्कृति है ।

नका प्रतीक्षाकाल तपस्यापूर्ण रहा । यह है भारतीय का 'जन्मान्तरीय दम्पति-सम्बन्ध !'

## पाणि-पवित्रता, तपोमय स्वरूप

नादि कालसे ही भारतीय ललनाओंकी पाणि-पवित्रता यी है । उनका पाणिग्रहण पति ही करता है ।

र्वतीजीकी घोर तपस्या देखकर शङ्कर भगवान् वटु—री'का रूप धरकर पार्वतीजीके तपस्याश्रममें आये । ने बहुमान-पुरस्सर ब्रह्मचारीजीका आतिथ्य-सत्कार वे पार्वतीजीसे मिलना और बातचीत करना चाहते खियोंने कहा—'भगवन् ! गृहीतनियमा गिरिजाका र्त बाद नियम समाप्त होगा । तबतक आप प्रतीक्षा । फिर हमारी सखीसे धर्मवार्ता कीजियेगा ।'

श्रम-शोभा देखनेके व्याजसे ब्रह्मचारीजी इतस्ततः रते हुए एक जलकुण्डमें गिर पड़े और तारस्वरसे लगे—'कोई समर्थ मेरा उद्धार करे; दौड़ो, दौड़ो ।' सखियाँ दौड़ी आयीं । उन्होंने कुण्डसे निकालनेके ने हाथ बढ़ाये—

> चुक्रोश ततो गाढं दूरे दूरे पुनः पुनः ।
> ं स्पृशाम्यसंसिद्धां स्त्रियं वा साम्प्रतं त्वहम् ॥

[illegible]चारीने [illegible]नका हाथ नहीं पकड़ा और ऊँचे [illegible] कहा—'दूर रहो, दूर रहो; मैं सिद्धिरहित [illegible] नहीं करूँगा, [illegible] [illegible] मर जाऊँ ।' [illegible] पार्वतीजी [illegible] और [illegible] हाथ ब्रह्मचारीको निकालनेके लिये बढ़ाया । [illegible]चारीने कहा—

> ! यन्नशुचि नैव स्याद्यच्चैवावज्ञया कृतम् ।
> पेण कृतं यच्च तदादद्यां न कर्हिचित् ॥
> ं चाशुचि ते हस्तं नावलम्बामि कर्हिचित् ।

भद्रे ! जो पवित्र नहीं है, जो अपमानसे किया गया जो दोषयुक्त किया गया है, उसको मैं कभी भी ग्रहण [illegible] । तुम्हारा बाया हाथ, जो स्वभावतः अपवित्र है, मैं [illegible] नहीं लूँगा ।'

> [illegible] पार्वती प्राह नाहं हस्तं च दक्षिणम् ।
> [illegible] ! देवदेवाय कल्पितम् ॥
> [illegible]
> [illegible]

दायाँ हाथ तो मैंने देवदेव महादेवको समर्पित क सङ्कल्प कर रक्खा है; अतः अपना दाहिना हाथ दूँगी । मेरे दाहिने हाथको ग्रहण करनेवाले पूर्व स्वामी भगवान् शिव ही होंगे । इस उग्र तपस्या उन्हींका चिन्तन कर रही हूँ । यह सत्य बात कही है ।'

यह सुनकर ब्रह्मचारी बोले—

> यद्येवमवलेपस्ते गमनं केन वार्य

'यदि तुमको महादेवजीपर इतना गर्व है त कौन है ? जाओ, अपनी प्रतिज्ञाका यत्नपूर्वक और मुझे यों ही मरने दो । किंतु रुद्रके लिये कैसी, जो मरते हुए ब्राह्मणको उसी दशामें छोड़ करती हो ? ब्राह्मणको नहीं मानती हो तो मेरी दृ जाओ; और यदि पूजनीय मानती हो तो मु निकाल लो ।'

पार्वतीजी बड़े धर्मसङ्कटमें पड़ गयीं । फि सोच-विचारकर निश्चय किया और—

> विप्रस्योद्धरणं सर्वधर्मेभ्योऽमन्यताधिक
> ततः सा दक्षिणं दत्त्वा करं तं प्रोज्जहार

'ब्राह्मणके उद्धारको सब धर्मोंसे अधिक अपना दाहिना हाथ बढ़ाकर ब्राह्मणको ऊपर निकाल जब दो धर्म परस्पर एक दूसरेके विरोधी होकर अड़ तब अपनी [illegible] करके भी एक धर्मका त्याग अपेक्षाकृत प्रबल धर्मका ग्रहण करना पड़ता है । पर-पुरुषको दक्षिण हस्तसे स्पर्श करना अधर्म पार्वतीजीने ब्राह्मणके प्राणरक्षार्थ इसे स्वीकार किया

> नरं नारी प्रोद्धरति मज्जन्तं भववारिध
> एतत्संदर्शनार्थाय तथा चक्रे भवोद्भव

( स्कन्दपुराण, कुमा

'स्त्री भव-सागरमें डूबते हुए पुरुषका उद्धार है, इस बातको भलीभाँति दिखानेके लिये संसार करनेवाले भगवान् शिवने यह लीला की ।'

पार्वतीजीने ब्रह्मचारीको निकालकर विषम धर्म किया, किंतु इस कर-ग्रहणसे अपने शरीरको उच्छि अतः स्नान करके वे योगासनपर जा बैठीं और इस [illegible] ब्राह्मणके स्पर्शद्वारा अशुद्ध हो

ह्मणकी इच्छासे कोई बातचीत करके अपना
ूरा करो ।'

तीजीने शरीर-त्यागके पहले एक मुहूर्त ( दो घड़ी )
के लिये दिया। बातचीतमें ब्रह्मचारीने उनकी उच्च
वर्णन करते हुए शिवजीके प्रति कुछ निन्दा-
। सखियोंके द्वारा निवारण करनेपर भी ब्रह्मचारी
े। तब पार्वतीजीने सोचा कि 'निन्दक तो पापी
है, निन्दा सुननेवाला भी पापका भागी होता है।
यहाँसे हट जाना ही ठीक है।' ऐसा निश्चय करके
करके तुरंत वहाँसे चल दीं।

छद्मरूपसे ब्रह्मचारी बने हुए भगवान् शिवजीने
व्य शंकरस्वरूप प्रकट कर दिया और हँसते हुए
ई पार्वतीजीको पकड़ लिया। तथा कहा—

**प्रभृत्यवनताङ्गि तवास्मि दासः**
**क्रीतस्तपोभिरिति वादिनि चन्द्रमौलौ।**
**य सा नियमजं क्लममुत्ससर्ज**
**क्लेशः फलेन हि पुनर्नवतां विधत्ते॥**

अवनताङ्गि ! आजसे मैं तुम्हारा तपस्याद्वारा क्रीत
।' पार्वतीजीका सारा क्लेश जाता रहा। कार्य सिद्ध
ष्ट भी आनन्दस्वरूपमें परिणत हो जाता है।'
तीजीने अपनी पाणि-पवित्रता सुरक्षित समझी। यह है
ोवन और पाणि-पवित्रतारूपी उच्च भारतीय संस्कृति!

## कन्या-दान

ूल्य निधि, सर्वोच्च पवित्र वस्तुका व्यावहारिक क्रय-
देन-लेन या सामयिक नियमानुबन्ध नहीं होता।
ो परम पुण्यरूप दान ही होता है।

भगवान् शिवने पार्वतीजीसे कहा—

**तां च महादेवो दासोऽस्मि तव शोभने।**
**द्रव्येण क्रीतश्च समादिश यथेप्सितम्॥**

भने ! मैं तुम्हारा तपोद्रव्य-क्रीत दास हूँ; जो इच्छा
श करो। पालन करनेके लिये सत्वर प्रस्तुत हूँ।'

पार्वतीजी बोलीं—'मेरा मनोरथ पूर्ण हुआ। मन
से ही आपको समर्पण कर चुकी हूँ। अन्तःकरणके तीन
चित्त, बुद्धि और अहंकार अब समर्पण करती हूँ।
शरीर जन्मदाता और पालक माता-पिताका है। इसे
से ही दानस्वरूप लेकर उनका सम्मान और इष्ट-

**मनसस्त्वं प्रभुः शम्भो ! दत्तं तच्च मया त**
**वपुषः पितरावेतौ सम्मानयितुमर्हसि**
( स्क

यह है कन्यादानरूपी भारतीय संस्कृति।

भगवान् शिवने 'तथास्तु' कहकर पार्वतीजीको
और स्वयं कैलास चले गये।

पार्वतीजीका स्वयंवर हुआ। हिमाचलने देव
निमन्त्रणपत्र भेजे। श्रीविष्णुभगवान्ने उत्तरमें लिख

**मातास्माकं हि सा देवी मेरौ गत्वा नमामि ताम**

'पार्वतीदेवी मेरी माता हैं; मैं मेरु पर्वतपर पहुँचक
प्रणाम करूँगा।' श्रीब्रह्माजीने पुरोहिती करनेके लि
स्वीकार किया। ऐसे ही अन्य देवोंके भी स्वीकृतिपत्र
समयपर सब देव स्वयंवर-समारोहमें उपस्थित हुए
पार्वतीजीने भगवान् शिवके गलेमें जयमाला डाली और
सिर अर्पण किया। ब्रह्माजीने विधिवत् विवाह कराया

## लाजाहोम

हिमाचलका एकमात्र पुत्र मैनाक इन्द्र-व
समुद्रमें छिपा था। लइभुजवा ( लाजाहोम ) भाई ह
है। नगराजको चिन्ता हुई, तब भगवान् विष्णुने क

**अत्र चिन्ता न कर्तव्या नगराज कथंच**
**अहं भ्राता जगन्मातुरेतदेवञ्च चान्यथा**

और भगवान् विष्णुने लाई भूनी।

## जायापदकी प्रतिष्ठा, दम्पतिकी एकरूपत पत्नीको प्रसन्न रखनेका प्रयत्न

**पतिर्भार्यां संप्रविश्य गर्भो भूत्वेह जायं**
**जायायास्तद्धि जायात्वं यदस्यां जायते पुन**

इस अध्यात्म-संस्कृतिकी प्रतिष्ठार्थ शिव-लीला दे

**शिशुर्भूत्वा महादेवः क्रीडार्थं वृषभध्वज**
**उत्सङ्गतलसंसुप्तो बभूव भगवान् भव**
**जायेति तत्पदं ख्यातुं तस्य सत्यार्थमीश्वर**

जायात्वकी उच्च प्रतिष्ठाके स्थापनार्थ भगव
लीलासे ही बालरूप होकर पार्वतीजीकी गोदमें स
यह उत्संग-संस्वप्न भारतीय संस्कृतिमें अब भी
रहा है। पति भार्यामें प्रविष्टकर गर्भ होकर जो
पुनः उत्पन्न होता है, वही जायात्व है। इसी अ
संस्कृतिकी रक्षार्थ भगवान् शिवने ऐसी लीला की

उनके सुख-सुविधार्थ शंकर भगवान् जरा-जरा-सी
र भी कितना ध्यान रखते थे, इसका उदाहरण
रीश्वररूपमें देखिये—

आल्मीयं चरणं दधाति पुरतो निम्नोन्नतायां भुवि
स्वीयेनैव करेण कर्षति तरोः पुष्पं श्रमाशङ्कया ।
तल्पे किं च मृगत्वचा विरचिते निद्राति भागैर्निजै-
र्न्तःप्रेमभरालसां प्रियतमामङ्के दधानो हरः ॥

प्रेम-पूरित अन्तःकरणवाली अपनी प्रियतमा पार्वतीको
अर्धाङ्ग ) में धारण किये हुए अर्धनारीश्वर भगवान्
पार्वतीको परिश्रमसे बचानेके लिये सब काम अपने—
ागके अङ्गोंसे ही लेते हैं। चलते समय आगेकी
ऊँची भूमिपर पहले अपना ही पैर रखते हैं। गिरिराज-
थक न जायँ—इस आशङ्कासे वे अपने ही हाथ
वृक्षसे फूल तोड़ते हैं तथा मृगचर्म बिछायी हुई
शय्यापर शयन करते समय अपने ही भागके अङ्ग
रखकर नींद लेते हैं।'

शिवा-शिव-दाम्पत्य भारतीय संस्कृतिमें सर्वोच्च है
उत्तमोत्तम भोग्य पदार्थ हैं, वे सब शिवने पार्वतीज
और स्वयं क्या लिया, यह भी देख लीजिये—

मन्दारमालाकुलितालकायै
कपालमालाङ्कितशेखराय
दिव्याम्बरायै च दिगम्बराय
नमः शिवायै च नमः शिवाय

'भगवती पार्वती और भगवान् शिवको
है। पार्वतीजीकी अलकावलीमें पारिजात पुष्पोंक
गुथी हुई और भगवान् शिवके मस्तकपर खोपड़ियो
सजी है। पार्वतीजी तो दिव्य वस्त्राभूषणोंसे विभूषित
शिवजी दिगम्बर हैं—उनके शरीरपर एक भी वस्त्र न

# प्राचीन भारतके सामाजिक जीवनमें स्त्रियोंका स्थान

( लेखिका—श्रीप्रियंवदा माथुर बी० ए०, सरस्वती )

श्चात्त्य शिक्षा एवं प्रचारके प्रभावसे भारतमें भी आज
अधिकारका आन्दोलन चल पड़ा है; पर वस्तुतः
अधिकार माँगने और देनेके प्रश्नसे बहुत ऊपर है।
नारीका प्राचीन इतिहास इस विषयके लिये एक
प्रतीक बनकर आज भी हमारे समक्ष उपस्थित है।
किस प्रकाशमें देखते हैं, यह हमारे अपने दृष्टिकोणपर
; परंतु उस जीवनकी सरलतायुक्त ज्ञानगम्यता,
युक्त दृढ़ता और त्यागमयी उपभोगप्रियता आदि
का एक ऐसा सर्वाङ्गसम्पूर्ण सुधासुन्दर सरस चित्र
रते हैं, जो सर्वांशमें पूर्ण है, जिसे संसारसे कुछ लेना
। वह हमारी देवी अन्नपूर्णा है—देना ही जानती
ो आकाङ्क्षा उसे नहीं।

सेवाको अपना अधिकार समझती है, इसलिये देवी है;
करना जानती है, इसलिये सम्राज्ञी है; विश्व उसके
य अञ्चलमें स्थान पा सकता है, इसलिये जगन्माता
ɸ, परिवार, समाज, देश, संसार—सभीको अपना-
ाग मिलता है नारीसे; फिर वह सर्वस्वदान देनेवाली
नारी समाजमें अपना स्थान माँगने नहीं गयी थी,
खड़े होकर अपने अभावोंकी माँग पेश करनेकी आव
उसे कभी प्रतीत ही नहीं हुई और न विविध संस्थाएँ
करके उनमें नारीके अधिकारोंपर वाद-विवाद करने
अवकाश ही मिला। उसने अपने महत्त्वपूर्ण क्षेत्रको
था, जहाँ खड़ी होकर वह सम्पूर्ण संसारको अपनी
सेवा और त्यागके सुधा-प्रवाहसे आप्लावित कर सक
नारीकी सरलता और मातृत्वका गौरव लेकर वह
भावसे अपने कर्तव्यमें लीन रहती थी। समाजमें उसक
अलौकिक स्थान था। आजकी नारी उपभोगकी वासन
समाजके समक्ष आती है अपना अधिकार माँगने—
विच्छेदके नियम बनते हैं, सम्पत्तिमें नारीको अधिकार
है। परंतु समाजके लिये नारीका यह रूप अभिन
नहीं है। उसे आज समाजमें स्थान अवश्य मिला है;
मिला है वासनाओंकी मोहावृत प्रतिमूर्तिके रूपमें, पू
स्वर्गादपि गरीयसी माताके रूपमें नहीं। और इसीके फल
आजकी सामाजिक संस्थाएँ हैं—क्लब, कालेज तथा

नेवार्य है; परंतु जीवनके मौलिक सिद्धान्तोंमें विभेद
ापि इष्ट नहीं। स्रष्टाकी रचनामें नारी और पुरुष
ही महत्त्व है। वे एक दूसरेके पूरक हैं और इसी रूपमें
वनकी सार्थकता भी है। यदि नारी अपने क्षेत्रको
ः देकर पुरुषके क्षेत्रमें अधिकार माँगने जायगी तो
ा निश्चित ही है। यदि उस सर्वद्रष्टा यन्त्रीको नारी
षके क्षेत्रमें विभिन्नता नहीं रखनी होती तो बूढ़े
। नारी-पुरुषकी शरीर-रचनामें इतने प्राकृतिक विभेद
कौन-सी आवश्यकता थी। नारीकी कोमलता और
ओज गुण-विशिष्टतामें समान होते हुए भी समान धर्म
जा सकते।

री प्राचीन हिंदू-संस्कृतिमें गृहस्थ-जीवनको एक
रूप दिया गया था और उस यज्ञमें स्त्री अर्धाङ्गिनीके
षको सहयोग प्रदान करती थी, जिसका अत्यन्त
। हमें कवि-कुलगुरु महाकवि कालिदासके शब्दोंमें यों
—

ः सायन्तनस्यान्ते स ददर्श तपोनिधिम्।
ासितमरुन्धत्या स्वाहयेव हविर्भुजम्॥
(रघुवंश १। ५६)

र्न वनस्थलीमें ऋषिराज वसिष्ठ अपनी भार्या
के साथ सायंकालकी होम-क्रिया सम्पन्न कर रहे हैं।
ाका कैसा देदीप्यमान उदाहरण है! अशिक्षित नारी
प्रकार सहयोग प्रदान करनेमें समर्थ हो सकती थी?
ा स्थूल स्वरूप था। परंतु इसी यज्ञकी भावना जब
। हो जाती है, तब नारीका समस्त जीवन ही यज्ञमय
क पवित्र साधनाका रूप धारण कर लेता है। भगवान्
यदि व्रत धारण किया था पितृ-वचन-पालनका तो
ाने उस यज्ञको पूर्ण करनेके लिये उनका अनुगमन
र अन्तमें सीता-वनवास भी क्या सीताके पक्षमें
हीं था? प्रजापालक राम क्या सीताकी त्याग-भावना-
में राम-राज्यका ऐसा सुन्दर चित्र समुपस्थित करनेमें
ते? वह उनके जीवन-यज्ञकी अर्धाङ्गिनी थी। त्याग-
नका गौरव था और अपने प्राप्यको उसने कठिन
रके ही पाया था, राज्याधिकारियोंके समक्ष फरियाद
ी।

ुतः प्राचीन भारतीय नारीके जीवनकी सफलताका
ागमें—तपश्चर्यामें है, उपभोगमें नहीं। जगन्माता
नारीके आदर्शका मानो यथार्थ चित्र उपस्थित कर र

सुनि बोलीं मुसुकाइ भवानी। उचित कहेउ मुनिबर बि
तुम्हरें जान कामु अब जारा। अब लगि संभु रहे स
हमरें जान सदा सिव जोगी। अज अनवद्य अकाम
(राम०

उस पवित्र त्यागमय जीवनकी पवित्रताका अनु
क्या आजके वातावरणमें लगाया जा सकता है—ज
पार्वती पतिकी अनुकूलतामें वासनाओंकी तृप्ति न
उनसे लोकहितकारी राम-कथा सुननेकी अभिलाषा रखत

पति हियँ हेतु अधिक अनुमानी। बिहँसि उमा बोली प्रिय
कथा जो सकल लोक हितकारी। सोइ पूँछन चह सैल
(रामचरि

काम उनके जीवनकी सौम्यताका विनाश करने
नहीं था। उसने उनके जीवनमें यज्ञका स्वरूप धार
था और फलस्वरूप महात्मा कार्तिकेय और अ
गणपतिका जन्म हुआ, जिनकी गौरव-गरिमा आजतक
बनी हुई है। यही था मदन-मर्दनका रहस्य और
उस अज अनवद्य महादेवकी विभूति, जिसके समक्ष
अनेक जन्मोंकी तपस्याको भी यथेष्ट नहीं मानती—

जनम कोटि लगि रगर हमारी। बरौं संभु न त रहौं
(रामचरि

यह था प्राचीन हिंदू-संस्कृतिमें नारीका पत्नीरूप
कोई प्रतिद्वन्द्विता, कोई संघर्ष नहीं है। एक अनुग
है, जो मानो विश्व-चक्रकी पूर्तिके निमित्त नारीद्व
स्वाभाविकरूपसे अपना लिया गया था। पतिमें प्र
प्रतिष्ठित करके वह अपने अपनत्वका समर्पण कर
और वह आत्मनिवेदन इतना पूर्ण, इतना गम्भी
व्यवस्थित होता था कि कोई परिस्थिति, कोई सङ्
विपद् उसे उसकी स्वात्मस्थितिसे च्युत करनेमें स
थी। यही उसके जीवनकी साधना थी और इसी
आश्रय लेकर जब वह इस क्षुद्र अहंकी सीमाको ल
थी, तब प्रकृति उसके आगे शीश झुकाती थी; ब्र
समस्त शक्तियाँ उसके अलौकिक तेजके समक्ष व्यर्थ
हो जाती थीं। सृष्टि उनके इङ्गितपर नाचती थ
स्थितिमें यदि कुष्ठरोग-पीड़ित पतिकी साध्वी स्त्री
सूर्यकी गति रोक दे तथा उसके प्रभावसे वह महासा

। यदि वचनबद्ध होकर सावित्रीके स्वामीके जीवनको
ें तो इसमें विस्मय ही क्या ।

ाधुनिक युग आपत्ति कर सकता है कि ये सब सत्य-
बातें हैं, कलियुगमें इनकी सम्भावना नहीं; परंतु
नेका स्वर्ण-इतिहास आज भी विलुप्त नहीं हुआ है ।
। सरदारकी नवोढ़ा पत्नीका अपूर्व बलिदान आज भी
ोंमें जगमगा रहा है । नारीका सहयोग पुरुषको
नहीं, मुक्तिके रूपमें मिलना चाहिये । सौन्दर्यकी
र कोमलताकी प्रतिमा वह सरदार-पत्नी अपने जीवन-
महत्ताको मधुरतम क्षणोंमें भी विस्मृत नहीं कर सकी
क्षणिक सौन्दर्यका क्या मूल्य है और उसका
ा किस प्रकार किया जा सकता है, इसे वह जानती
फलस्वरूप उसकी मुण्डमाल सरदारके जीवनकी
नकर उसे देशके प्रति अपना कर्तव्य निष्पन्न करनेमें
कर सकी । कितनी दृढ़ता थी उस कोमल
! परंतु ये देवियाँ देह और प्राणकी सङ्कुचित सीमाओं-
उठी हुई थीं । इन्होंने अपने पतिसे अभिन्न
स्थापित किया था एक ऐसे धरातलपर, जहाँ वियोगकी
ा नहीं, जहाँ स्थूल-शरीरका विच्छेद उनकी अभेद
बाधक नहीं बन सकता । ऐसे कितने ही उदाहरण
ूतानेके इतिहासमें उपलब्ध हो सकते हैं और वहाँके
ने तो मानो नारीकी पवित्रताको अग्निमें तपाकर
ुज्ज्वल स्थायी प्रभा प्रदान कर दी है ।

राजपूतानेके इतिहासको भी शताब्दियाँ बीत चुकी
प्रातःस्मरणीया मा शारदा और कस्तूरबा तो आधुनिक
ी ज्योतिष्मती देवियाँ थीं । वे अशिक्षिता थीं,
की कोई भी उपाधि उनके पास नहीं थी; परंतु अपने
। अनुराग-सुधासे विश्वको आप्लावित करके वे
ाज भी मानो भारतीय नारी-आदर्शकी संरक्षा कर
ये माताएँ समाजमें अपना स्थान खोजने नहीं गयीं
समाज ही वात्सल्यका भिखारी होकर उनके आँचलकी
अभयदान माँगने जाता था । वासना और उसकी
उनके जीवनमें कोई स्थान नहीं था । महात्मा गान्धी
करते हैं कि उनके 'महात्मापन'का श्रेय उन्हें नहीं,
ो है । अस्तु,

का पत्नीरूपसे भी अधिक महत्त्वपूर्ण और गौरवशाली
उसके मातृत्वमें । मातृत्वमें मानो पत्नीत्व पूर्णत्वको
ाता था; परंतु वह मातृत्व मोहका बन्धन बनकर
वास्तविक प्रगतिमें बाधक नहीं बनता था । माता
। वात्सल्यमय कोमल हृदय यद्यपि राम-वियोगकी
शतधा विदीर्ण हो रहा था, तथापि उनका मातृत्व
उन सभी कोमल भावनाओंसे ऊपर रामको आदेश दे र

जौं केवल पितु आयसु ताता । तौ जनि जाहु जानि बं
जौं पितु मातु कहेउ बन जाना । तौ कानन सत अवध

और माता सुमित्रा—

पुत्रवती जुवती जग सोई । रघुपति भगतु जासु सु
नतरु बाँझ भलि बादि बिआनी । राम बिमुख सुत तें हि
( रामचरि

—अपने तरुण, नव-विवाहित पुत्र लक्ष्मणको
गामी बनाकर वनवासकी अनुमति प्रदान करती हैं ।
त्याग सराहनीय है; परंतु इसका श्रेय लक्ष्मणको नहीं, उ
सुमित्राको है, उनकी नवोढ़ा पत्नी उर्मिलाको है,
अनुरागकी वेलामें विरागको, संयोगके स्वर्णक्षणमें दीर्घ
अपना सौभाग्य समझकर प्रसन्नतासे वरण कर लिया

हमारी पुरातन माताएँ अपनी सन्तानोंका निर्मा
थीं, उन्हें आदर्शके साँचेमें ढालती थीं और तब उन्हीं
यथार्थकी सम्भाव्यतामें मुखरित हो उठता था । कुन्ती
अपने पुत्रोंको प्रेरित किया था क्षत्रिय-नारीके स्तनपानक
भूमिमें सार्थक बनानेके लिये । माता मदालसाका वह र

शुद्धोऽसि बुद्धोऽसि निरञ्जनोऽसि
संसारमायापरिवर्जितोऽसि

—उसके पुत्रोंके लिये एक स्थायी प्रेरणा बन ग
इस संसारकी वास्तविकताको पहचानकर वे जीवन्मुक्तकी
को प्राप्त हुए । मदालसाका मातृत्व सफल हो गय
अनेक उदाहरण हमें हिंदू-संस्कृतिके प्राचीन इ
मिलेंगे । वीर शिवाजीकी माता जीजाबाई और स
रामदासकी पूजनीया माताके उपदेश विस्मृत नहीं
सकते । क्या आजकी माता कोई भी निश्चित आदर्श
अपनी सन्तानका पालन करनेमें प्रवृत्त होती है
भारतवर्ष दरिद्र है—इसलिये नहीं कि उसके पास धन
शस्यकी कमी है; वरं उस पवित्र पत्नीत्व और म
अभाव हो गया है, जिसकी दिव्यतापर प्राचीन भारतकी
शान्त और प्रोन्नत अवस्था आश्रित थी । आजकी
नारीमें उस आध्यात्मिक तत्त्वका प्रायः अभाव है, जिस
मात्र धरातलपर जगत्‌की यावत् सफलताएँ निर्भर कर

पत्नीत्व और मातृत्व—यह नारीका प्रकृतिप्रदत्त
जिसमें रहकर वह एक सुदृढ़ और सुसंगठित राष्ट्रका
करती थी । समय पड़नेपर बाह्य क्षेत्रमें भी उनकी ये
अपूर्व चमत्कार हमें प्राचीन इतिहासमें देखनेको मिल
महारानी दुर्गावती और लक्ष्मीबाईके जगत-विख्य

के लिये उपस्थित किये जा सकते हैं और राजपूतानेके
तो वीराङ्गनाओंके व्यवस्थित राज्य-सञ्चालन और
-कौशलकी अगणित गाथाएँ छिपी पड़ी हैं। इसके
गार्गी-जैसी विदुषी महिलाएँ भी भारतके पुण्यक्षेत्रमें
हुई थीं, जिन्होंने आजन्म ब्रह्मचारिणी रहकर
पठन-पाठन और ब्रह्मानुभवमें जीवन व्यतीत कर
कुछ भी हो, प्राचीन भारतीय नारीके सभी स्वरूपोंमें
वकता थी, एक सौम्यता थी, एक दिव्यत्व था, जो
शिरोभागको विभूषित करता था; और इस स्थानको
नेके लिये उसे कोई संघर्ष नहीं करना पड़ता था,

वरं अपने प्राकृतिक गुणोंकी सहज अभिव्यक्तिमें स्वभ
उसे वह पुण्यपद प्राप्त था। दुःख है कि आजकी
सभ्यताने नारीके इस तपःपूत स्वभावको उसे मा
करके बुरी तरहसे छीन लिया है। अथवा यों कहें
बाह्य संसारकी चकाचौंधसे प्रभावित होकर उसे स्वयं
दिया है। अन्यथा भारतीय समाजमें नारीके स्थानके वि
दीर्घकालीन युगोंके पहले ही महाराज मनु व्यवस्था कर ग

यत्र नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः
यत्रैतास्तु न पूज्यन्ते सर्वास्तत्राफलाः क्रियाः
( मनु० ३



# हिंदू-नारी

**है कितना गौरवशाली पद वसुधामें हिंदू-नारीका !**

त्रमें, दुखमें, रणमें, बनमें
या पतिकी बन जाती है;
नी कोमल उँगलीको
-चक्केकी कील बनाती है;

कालीसी मतवाली बनकर
अरिदलका रक्त बहाती है;
अन्यायी, आततायियोंकी
दल देती पलमें छाती है;

गत करती बाणों, प्राणोंसे
छी और कटारीका।
कितना गौरवशाली पद
ुधामें हिंदू-नारीका ॥ १ ॥

जिसके उज्ज्वल तपके आगे
झुक जाया करता इन्द्रासन,
लख जिसका अनुपम शौर्य
डगमगाने लगते हैं सिंहासन;

वीपर गिरते राजमुकुट
त्र करके जिसका वीरासन,
मिट जाता वसुधापरसे
यायी क्रूर कुटिल शासन;

थक जाता दस सहस्र गज-बल,
पर अन्त न मिलता सारीका।
है कितना गौरवशाली पद
वसुधामें हिंदू-नारीका ॥ २ ॥

पाताल-लोक भूलोक तथा वह—
स्वर्गलोक जल जाता है,
क्रोधानलसे जिसके क्षणमें
रवि-शशि-मंडल झुलसाता है;

तारक, विद्युत, बादलका क्या
कहना जब नभ थर्राता
सागर गिरि सरिता म
समीरका चिह्न न रहने पाता

जिसके चरणोंपर झुका शीश
यमपुरके भी अधिकारीका।
है कितना गौरवशाली पद
वसुधामें हिंदू-नारीका ॥ ३ ॥

रणमें जाकर डट गयी क
अरिदलको मार भगाने
चंडीका प्रबल प्रचण्ड
दुनियाको याद दिलाने

या झटपट उद्यत हुई स्वयं ही
अनल-ज्वाल धधकानेको;
लपटोंमें जा छिप गई कभी
जो अपना धर्म बचानेको;

इसके ही कारण मान व
जौहर-व्रतकी चिनगारी
है कितना गौरवशाली
वसुधामें हिंदू-नारीका

# हिंदू-धर्ममें पति-पत्नी-सम्बन्ध

( लेखक—कविविनोद, वैद्यभूषण प० श्रीठाकुरदत्तजी शर्मा वैद्य )

ति-पत्नीका क्या सम्बन्ध है; पति-पत्नीमें कौन बड़ा, छोटा है; पति-पत्नीका गृहस्थमें क्या स्थान है, एकका : क्या अधिकार है—इत्यादि विषयोंपर बहुत विचार रहता है। वस्तुतः इसपर हमारे आर्य-धर्ममें बहुत किया गया है। और उसमें पत्नीका स्थान बहुत ही र्ण है। अवश्य ही आधुनिक हिंदू-समाजमें नारीकी बहुत ते हुई है—यहाँतक कि लोग कहने लगे—'स्त्री की जूती है; जब चाहा, उतार फेंकी और दूसरी ली।' परंतु इस मूर्खताकी बातको छोड़कर देखा जाय तो जो पति-पत्नी-सम्बन्ध सब हिंदुओंको है और जिसका वेदोंमें वर्णन किया गया है, त्में सुख-शान्ति स्थिर रख सकता है और सब ो उसीके अनुसार आचरण करना चाहिये। रूढ़ि कुछ इस समयतक भी विवाह-सम्बन्धमें पढ़े जानेवाले ो वही आदर्श सामने रखते हैं। विवाह हो जानेके सप्तपदी होती है, जिसमें वर-वधू सात पग इकट्ठे चलते स्थियोंको सुखी बनानेके लिये जो कुछ भी चाहिये, सब ही मन्त्रोंमें वर्णित है। सातवाँ पग उठाते समय पति —'ओं सखा सप्तपदि भव।' सात पग उठा लिये, आपसमें सखा हैं—मित्र हैं। सखा मित्रसे भी हितचिन्तक होता है।

ोंमें परमेश्वरको भी अपना सखा कहा गया है। जब वर-वधू बैठते हैं तब कहा जाता है—

**ं समञ्जन्तु विश्वेदेवाः समापो हृदयानि नौ'**

न दोनों जो आप सब विद्वन्मण्डलीके सामने विवाह लेये आये हैं, हमारे हृदय इस प्रकारसे मिले हैं दो पानी मिलकर एकस्वरूप हो जाते हैं।' क्या ं मन्त्रोंसे पति-पत्नीका स्थान निश्चय नहीं होता? इससे अधिक समानताकी बात और क्या कही जा स

इतने समानाधिकारके होते हुए भी कुछ क तो होने चाहिये और वैदिक धर्ममें विशेषता यह यहाँ कर्तव्यका अधिकारको अपेक्षा अधिक ध्या गया है।

हमें तो धर्मशास्त्रोंके पढ़ने-सुननेसे ऐसा प्रत है कि गृहस्थमें पति-पत्नीका वही स्थान है जो ि राजा और मन्त्रीका होता है। सब शासन मन्त्रीकी होता है, परंतु आज्ञा राजाकी ही होती है। मन्त्र अधिकार होते हुए भी राजाका मान रखना उसक होता है।

महर्षि दयानन्द, जिन्होंने स्त्रीजातिको पूजनीय वे भी अपनी संस्कार-विधिमें लिखते हैं—'जब-जब सायं या परदेशसे आकर मिलें तब-तब 'नमस्ते' इस नमस्कार कर स्त्री पतिके चरणस्पर्श और पाद आसन दान करे तथा दोनों परस्पर प्रेम बढ़ानेवा आदि व्यवहारोंसे वर्तनकर आनन्द भोगें।'

हिंदू-सभ्यतामें दोनोंके समान अधिकार होते हु का कर्तव्य है कि सदा पत्नीको प्रसन्न रक्खे, उसक करे, उसे वस्त्र-आभूषणसे सन्तुष्ट रक्खे और सब कार्य सम्मतिसे करे, उसको घरकी सम्राज्ञी समझे। और कर्तव्य है कि पतिको सदा प्रसन्न रक्खे और प्र उसकी सेवा करे।

सार यह है कि वेद पति-पत्नीको सखा कहकर अधिकार देता हुआ उनका घरमें सम्बन्ध राजा और र रखता है। हम इसको ठीक समझ लें तो ं बेड़ा पार है।



## भार्याके बिना पुरुष कुछ नहीं कर सकता

**एकचक्रो रथो यद्वदेकपक्षो यथा खगः। अभार्योऽपि नरस्तद्वदयोग्यः सर्वकर्मसु॥**

जैसे एक पहियेका रथ नहीं चल सकता और एक पाँखकी चिड़िया नहीं उड़ सकती, वैसे ही केला पुरुष कोई भी कार्य नहीं कर सकता।

# हिंदू-संस्कृतिमें नारी-धर्मका उत्कर्ष

( लेखक—कविभूषण श्रीजगदीशजी विशारद )

तके संतों और आचार्योंने जहाँ वैराग्यकी प्राप्तिके
ारी-निन्दा की है, वहाँ उन्हीं संतों और आचार्योंने
ो प्रशंसा करनेमें भी कोई कोर-कसर नहीं रक्खी ।
सबसे बड़ा गुण पातिव्रत्य-पालन है । पतिको वह
 रूपमें देखती है । वह उसकी तन-मन और वचनसे
 तथा भक्तिभावसे पूजा-अर्चना करती है । उसके
 कदापि उल्लङ्घन नहीं करती ।

ी ही पतिव्रता स्त्रियोंका संसारमें आदर होता है और
ारपर राज्य करनेकी क्षमता रखती हैं । घोर वनको
ाजप्रासादोंसे अधिक सुखकर बनानेमें समर्थ होती
राज मनुने कहा है—

नार्यस्तु पूज्यन्ते रमन्ते तत्र देवताः ।

स घरमें स्त्रियोंकी पूजा होती है, वहाँपर अवश्यमेव
ाते हैं ।'

के वास्तविक आभूषण उसके सुन्दर गुण हैं ।
स्त्री दीन-हीन मनुष्यके घरको साकेततुल्य बना देती
प्रकार पाटलप्रसून अपनी कण्टकमय डालीको रम्य
ाता है । ऐसी देवी बाहरी शोभा-सुन्दरताकी परवा
ी । उसका हृदय इतना सुन्दर होता है कि उसकी
दरतासे सभी कुछ सुन्दर हो जाता है । महात्मा
 ऐसी देवीकी स्तुति इस प्रकार की है—

व्रता मैली भली, गले काँच की पोत ।
सखियन में यों दिपै, ज्यों रबि ससिकी जोत ॥

ष्यको पृथ्वीसे स्वर्गतक पहुँचानेके लिये एकमात्र
तिव्रता नारी हैं । इस संसारमें अन्य पदार्थ तो
करनेसे प्राप्त हो जाते हैं, परंतु पवित्र सुशील और
र्णा स्त्री तो प्रभुकी असीम कृपासे ही उपलब्ध होती है ।
स्त्रियोंने अपने धर्मकी रक्षा करनेमें कितने कष्ट सहे हैं,
ता इससे अपरिचित नहीं हैं । यदि भारतवर्षकी नारी
अपना धर्म परित्याग कर देती तो आज आर्यावर्त
विश्वकी दृष्टिमें कभीका गिर गया होता । यदि दे
तो हमारे देशकी आन-बान-शान नारीसमाजने ही रक
सोवेलके शब्द नारी-धर्मकी उत्कृष्टता बतलानेके लि
अंशतक न्यून नहीं हैं । वे कहते हैं, 'मैं नारीव
इसलिये नहीं मानता कि विधाताने उसे सुन्दर बना
उससे इसलिये प्रेम करता हूँ कि वह प्रेमके लिये उ
गयी है । मैं तो उसे इसलिये पूज्य मानता हूँ कि मनुष्य
उसीमें जीवित है ।' कविकुलचूडामणि महात्मा तुल
रामायणमें स्त्रियोंका उल्लेख निम्न प्रकार किया है—

जग पतिब्रता चारि बिधि अहहीं । बेद पुरान संत अस
उत्तम के अस बस मन माहीं । सपनेहुँ आन पुरुष ज
मध्यम पर पति देखहिं कैसें । भ्राता पिता पुत्र निज
धर्म बिचारि समुझि कुल रहहीं । सो निकृष्ट तिय श्रुति अस
बिनु अवसर भय तें रह जोई । जानेहु अधम नारि ज

× × ×

नारी सृष्टिकी उत्पादिका—प्रतिपालिका है औ
सान्त्वना देनेवाली है । और कण्टकाकीर्ण मार्गको सुग
का एकमात्र साधन भी वही है । वह दाम्पत्य-स्नेह
सरिताका उद्गम है । और अपने पतिके दिवंगत होनें
जौहर रचकर देहका उत्सर्ग करनेवाली है ।

हिंदू-नारीकी महिमा कहाँतक वर्णन की जाय
यहाँ गार्गी-जैसी विदुषी नारियाँ उत्पन्न हुईं, जिन
तककी ऋचाएँ निर्मित कीं । पद्मिनी-जैसी वीराङ्गनाओं
रचकर पतिव्रत-धर्मका प्रतीक प्रस्तुत किया, जिसकी
कविवर केसरीसिंह सोन्याणाने लिखा—

पदमिन तेरे रूप को रह्यो अनूपम हा
के निरख्यौ रावळ रतन, के जौहर की ज्वा

धन्य है हिंदू-नारीको और उसके त्याग-तपोमय 

---

# लक्ष्मीका निवास

**द् गृहे रमते नारी लक्ष्मीस्तद् गृहवासिनी । देवताः कोटिशो वत्स न त्यजन्ति गृहं हि तत्**

जिस घरमें सद्गुणसम्पन्ना नारी सुखपूर्वक निवास करती है, उस घरमें लक्ष्मीजी निवास करती
करोड़ों देवता भी उस घरको नहीं छोड़ते ।

—।

गवादिक पातक पुंज सु होन लगे उत्पात महाना ।

( जन्मसाखी )

## ३. अवतारवाद

गोविन्दसिंहजी ईश्वरके अवतारका हेतु दसम ग्रन्थमें
त्ववाक्से करते हैं—

होत अरिष्ट अपारा । तब तब देह धरत करतारा[1] ॥
रूप अनन्तन धरहीं । आपन मध्य लीन पुन करहीं ॥

## सारकी रचना और भगवतीका प्रादुर्भाव

गोविन्दसिंहजी दसम ग्रन्थमें लिखते हैं—

प्रथम काल सब जगको ताता,
तातें तेज भयो विख्याता ।
सोई भवानी नामु कहाई,
जिन यह सगली सृष्टि बनाई ॥

## ५. कर्म और ज्ञानका मेल

साहिब—

फलके कारण फुली वनराए ।
फल भया तो फूल बिलाए ॥
ज्ञानके कारण कर्म अभ्यास ।
ज्ञान भया तो कर्मै नाश ॥

## ६. तीर्थ-महिमा

तीरथ, तप्प, दया दतु दान ।
जे को पावे तिलका मान ॥

( जपुजी )

स्नान, तपस्या, दया और दान इत्यादिका फल
करनेसे मन[2] हो जाता है। तथा—

रथ व्रत और दान कर मनमें धरे गुमान ।
नक निष्फल जात है ज्यों कुंजर अस्नान ॥

( ग्रन्थसाहिब )

—

तीर्थ नहावाँ, जे तिस भावाँ,
बिन भाने क्या नहाये करी ।

( ग्रन्थसाहिब )

न तीर्थोंमें इसी लिये नहाते हैं कि जिससे उसके
बनें; उसके प्रिय नहीं बने तो नहाकर क्या किया ।'

---

[1] ईश्वर । [2] चालीस सेरका मन ।

## ७. श्राद्ध-महिमा

आप ने देहि चुलू भर पानी,
तेहि निंदहिं जे गंगा आनी ।

( ग्रन्थ

कलिमें ऐसे पुरुष भी हैं, जो स्वयं अपने पूर्वज
एक चुल्लूभर जल नहीं दे सकते; परंतु उस राजा भ
निन्दा करते हैं, जिसने पूर्वजोंके उद्धारके लिये
अवतरण किया ।

## ८. वेदान्त

ईश जीवमें भेद न जानो ।
साधु, चोर सब ब्रह्म पहचानो ॥
हसती चींटी तृण लों आदं ।
एक अखंडत बसै अनादं ॥
चाप ज्ञान कर जाहि बिराजै ।
छाया द्वैत सगल उठ भाजै ॥
लिवलीन भये आतम मध्य ऐसे ।
ज्यों जल जलहि भेद कहु कैसे ॥
वासुदेव बिन अवर न कोऊ ।
नानक ओं सोऽहं आतम सोऊ ॥

( गुरु

## ९. योग

प्रभुके सिमरन निश्चल आसन ।
प्रभुके सिमरन कमल विगासन ॥
प्रभुके सिमरन अनहत झुंकार ।

( ग

झुनतकार अनहद घनघोरं ।
त्रिकुटी भीतर अति छब जोरं ॥
जानत योगी इह रस बाता ।
सोऽहं शब्द अमी रस माता ॥

( पैंतीस

## १०. राम-महिमा

सिक्ख-सम्प्रदायकी नींव ही राम-नाम है । गु
साहिबमें स्थान-स्थानपर राम-नामकी महिमा लि
राम तो गुरु नानकजीके पूर्वज ठहरे । गुरु नानकज
वंशावली लिखते हैं—

सूरजवंशी रघु भया, रघुकुल वंशी राम
रामचंद्र के दोए सुत, लऊ कुशू तहि नाम

ह हमारे बड़े हैं जुगां-जुगां अवतार ।
सखा सब तज गये, कोऊ न निबहो साथ ।
नानक इस विपतमें टेक एक रघुनाथ ॥
सब ते ऊँच राम परकाश ।
निस बासर जप नानक दास ॥
राम नामं महा मंत्रं ।
न ओ मरें न ठागे जाहिं ॥
जिनके राम बसे मन माहिं ।

**रामायण-महिमा दसम ग्रन्थसे**

कथा जुग-जुग अटल सब कोउ भाखत नेत ।
िवास रघुवर किया सगली पुरी समेत ॥
जो यह कथा सुने अर गावे
दूख पाप तह निकट न आवे ।
वेष्णु-भक्तकी यह फल होई
आधि ब्याध छ्व सके न कोई ॥

## ११. कृष्ण-महिमा

ाकी वार—
एक कृष्णं सर्वं देवा देव देवात आत्मः
आत्मं श्रीवासुदेवस्य जे को जानस भेव
नानक ताका दास है, सोई निरंजन देव ॥
गोपी, आपे कान्हा, आपे गऊ चरावे वाना ।
उपावे, आप खपावे, तुध लेप नहीं इक तिल रंगा ॥
( ग्रन्थसाहिब )

ीलाकी समीक्षा करते हुए गुरु नानकजी लिखते प्रभु कृष्ण! आप ही गोपी हो, आप ही कृष्ण हो। गौ हो और आप ही गौ चरानेवाले हो। आप ही रके कर्ता और संहारक हो, परंतु इसमें आप ं।

हरि-हरि करत पूतना तरी,
बाल-घातनी कपटहिं भरी ।
सी कंस मथन जिन कीया,
जीय दान कालीको दीया ।
णवे नामा, ऐसो हरी,
जास जपत भय-अपदा टरी ॥
( ग्रन्थसाहिब )

**म ग्रन्थमें गुरु गोविन्दसिंहजी कृष्ण-स्तुति लिखते हैं—**

पापनके तेउ पातकमें,
कविशाम भनै, कबहू न जरैंगे
चिन्त समै मिटहै जु रही,
छिनमें तिनके अघवृन्द टरैंगे
जो नर श्याम जुके परसे पग,
ते नर फेर न देह धरैंगे

**दसम ग्रन्थमें गुरु गोविन्दसिंहजी-कृत मुरल**

यह कविता प्रकृतिमें भी रस पैदा कर रही
रूखनं ते रस चूवन लाग, झरै झरना गिरि ते सुख
वास चुगै न मृगा बनके; खग रीझ रहे, धुन जा सुन
देवगँधार बिलावल सारँगकी रिझ कै जिह तान बस
देव सभै मिल देखत कौतक, ज्यौं मुरली नँदलाल बज

## १२. भगवती-महिमा

**च्छके गुरु गोविन्दसिंहजी—**

नमो उग्रदन्ती अनन्ती सवैया,
नमो जोग-जोगेश्वरी जोगमैया
नमो केहरी-वाहनी शत्रु-हंती,
नमो शारदा ब्रह्मविद्या पढ़ंती
नमो ऋद्धिदा, सिद्धिदा, बुद्धि-दैनी ।
नमो कालके कालको काल-छैनी ।
नमो ज्योति-ज्वाला तुम्हें वेद गावै ।
सुरासुर ऋषीश्वर नहीं भेद पावै ।

## १३. नाम तथा भक्ति-महिमा

बसंत महला ५ घर १,
सुन साखी मन! जप प्यार,
अजामल उधरिया कहि एक बार ।
बालमीकि होया साधू संग,
ध्रूको मिलिया हरी निसंगु ।
तेरियाँ सन्तां याचों रेन,
ले मस्तक लावों करि कृपा देन ।
गणिका उधरी, हरि कहै तोत,
गजेन्द्र ध्यायो, हरि कीयो मोख ।
विप्र सुदामे दालदु भंज,
रे मन! तू भी भजु गोविन्द ।

## १४. यममार्गका वर्णन

साहिब—

मात पिता सुत मीत न भाई,
मन ! उहाँ नाम तेरै संग सहाई ॥
महा भयान दूत यम दलै,
तह केवल नाम तेरै सँग चलै ।
मारग एह जात इकेला,
तह हरका नाम सँग होत सुहेला ॥
मारगके गने जाहि न कोसा,
हरका नाम उहाँ संग तोसा ।
जिह पैंडमें अन्ध गुबारा,
हरका नाम संग उजयारा ॥
जह महा भयान तपत बहु घाम,
तह हरके नामकी तुम उपर छाम ।
सभ ते उत्तम हरिकी कथा,
नाम सुनत दारद दुख लथा ॥

गुरुजीके इन शब्दोंसे मैं इस लेखको समाप्त और अपने सिक्ख भाइयोंसे प्रार्थना करता हूँ कि मूलको न भूलें और अपने देश तथा संस्कृतिके रक्षक

काल तुही, काली तुही, तुही तेग़ अर ती
तुही निशानी जीतकी, तुही आज जग बीर

## संस्कृति-सौष्ठव

( रचयिता—विद्याभूषण कविवर श्रीओंकारजी मिश्र 'प्रणव'शास्त्री, सं० उपाध्याय )

**प्रभा-प्रतिभाके पुञ्ज प्रधान, ईशके वैदिक वन्द्य विधान।**
**आर्य (हिंदु) संस्कृति हे अखिल-उदान, विश्वमें तेरा जय-जय-गान ॥ १ ॥**
**'प्रणव'के नैगम नव्य-निनाद, महामुनि मङ्गलमय मर्याद।**
**साधना-सुषमाके संवाद, सृष्टिके श्रेयस्कर पन्थान ॥ २ ॥**
**अलौकिक आलोकोंके लोक, शोकके हर्ता मञ्जु अशोक।**
**अवनि बन जाये तेरा ओक, सुधा-धाराका कर-कर पान ॥ ३ ॥**
**स्वऋग्-यजु-साम-अथर्वाधार, ज्ञानयुत कर्मोंका विस्तार।**
**उपासनका हो प्रचुर प्रचार, बढ़े वर वेद-विटप-विज्ञान ॥ ४ ॥**
**साङ्ख्य, मीमांसा, न्याय, नितान्त, योग शुभ वैशेषिक, वेदान्त।**
**कर रहे शङ्काओंको शान्त, त्रित्वका देकर प्रबल प्रमाण ॥ ५ ॥**
**समुज्ज्वल सूत्रोंका सञ्चार, सुखद शुचि स्मृतियोंका अवतार।**
**उपनिषद्वीणाकी झङ्कार, सुनाती 'श्रेय प्रेय'की तान ॥ ६ ॥**
**अमर युग-दीपक लोक-ललाम, प्रकाशित जहाँ राम, घनश्याम।**
**धरामें सर्वोन्नत, अभिराम, सरलतासे सिञ्चित-उद्यान ॥ ७ ॥**
**उदधि सम ज्ञान-राशि गम्भीर, हिमाचल-सी यह अविचल धीर।**
**गङ्ग सम पावन तारन तीर, भर रही लोकोंमें कल्याण ॥ ८ ॥**
**दे रही शान्ति-सौख्य-सन्देश, सर्गके सभी दूरकर क्लेश।**
**विश्व-बन्धुत्व, वीरता देश, देशको देती है वरदान ॥ ९ ॥**
**विचरते जीव जहाँ स्वच्छन्द, न होता जगज्जन्य दुख-द्वन्द्व।**
**मुक्ति-महलोंकी वीथि बुलंद, बताते स्वयं वेद भगवान ॥ १० ॥**
**पानकर चारु चन्द्रिका प्यार, धर्मसे धवलित हो संसार।**
**उड़े नभमें गुरु-गौरव धार, हिंदु (आर्य) संस्कृतिका विशद विमान ॥ ११ ॥**

# भारतीय संस्कृतिका शत्रु—गंदगी

( लेखक—बाबा श्रीराघवदासजी )

तीय संस्कृतिमें स्वच्छताका सर्वप्रथम स्थान है । शुद्धताके लिये वाणीकी शुद्धताके साथ शरीर और तथा आसपासके वातावरणकी स्वच्छताका सदा खा गया है । हमारे समाजमें न केवल प्रातःकाल वश्यक था; बल्कि आजकलकी भाँति उठकर बिछौना- ed-tea ) लेना नहीं—उठते ही शौच, मुखमार्जन, , स्नानादि नित्यक्रियाएँ आवश्यक थीं और आज अधिकांश भारतीय आवश्यक समझते हैं । त्रिकाल- पासना—ये हमारे जीवनके अङ्ग थे । गृहदेवियाँ उठते वं बाहरका स्थान झाड़ूसे स्वच्छ करके यहाँ पानीसे करती थीं । शौचके लिये दूर जंगलमें जाना, मलको ानेके लिये खुरपीका उपयोग, हवन, पुष्पोंका उपयोग बातें स्वच्छताके लिये ही थीं । रोज बर्तन मलना, ा, अलग थालीमें भोजन, पानीके लिये सबके लग पात्र आदि स्वच्छताकी पूर्णताके लिये ही थे । ा धोतियोंका उपयोग हमारे समाजमें इसीलिये है कि धोया जा सके । इस स्वच्छताके कारण ही भारतीय चिरस्थायी हो सकी । स्वच्छता ही इसका प्राण है ।

े हम गुलाम हुए, स्वच्छताकी ओर हमारा दुर्लक्ष्य । हमने विदेशियोंसे स्वच्छतासम्बन्धी कम बातें र उनका स्नान न करना, देरसे सोकर उठना, बिछौनेपर चाय पीना, धूम्रपान, स्नान-ध्यानका रना हमने सीख लिया । इसीसे महात्मा गान्धीजी- ने अपनी शिक्षा-पद्धतिमें सर्वप्रथम स्थान सफाईको ुचिताके बिना मनकी प्रसन्नता कहाँ ? और उसके ा कैसी ? इसीलिये तो महात्माजीको भंगीका काम ने सर्वप्रथम पाया, जो काम स्वच्छताकी जड़ है ।

आज स्वच्छताके अभावमें हमारे गाँव न केवल गंदे हैं, और उनमें चारों ओर पेशाब, कूड़ा, मल देता है; बल्कि भीतर भी गंदी नालियों, नाबदानों की दुर्गन्धि उनमें भरी होती है । इसके कारण हमा रोग-दुःखमय हो गया है । प्लेग तो गंदगीसे पैदा है; हैजा, काला ज्वर, चेचक, मलेरिया आदि बीमारियाँ इसी गंदगीसे उत्पन्न होती हैं । इन मह प्रतिवर्ष लाखों स्त्री-पुरुष और बच्चे मृत्युके शिकार यदि थोड़े-से लोग अकालमें मरते हैं, यदि कुछ ह साम्प्रदायिक दंगोंमें मारे जाते हैं तो हम उबल पड़ते इन महामारियोंने जो कहर ढाया है, उसे हम नहीं । गत वर्ष श्रीअयोध्याजी-ऐसे तीर्थस्थान होकर हैजेने केवल बस्ती जिलेमें हजारों स्त्र अल्पकालमें कालके द्वारपर भेज दिया । सन् १९१८ ज्वरने साठ लाख स्त्री-पुरुष एवं बालकोंकी भेंट ली गंदगीके कारण । इसी प्रकार यह गंदगी अने प्रतिवर्ष लाखों प्राणोंकी बलि लेती है । तीर्थस्थानों कुष्ठ रोग फैलानेके लिये हमारे देशमें प्रख्यात है ।

जहाँ यह गंदगी एक ओर इतना अनर्थ करत दूसरी ओर यदि उसे ठीक सँभालकर उपयोगमें ि तो वह खादके रूपमें धरती माताकी खुराक है—भ उसीसे श्रीमाता अन्नपूर्णा प्रसन्न होती हैं । आज अन्नका दुर्भिक्ष इस समय अन्नपूर्णाकी अकृपासे ही तो है

सबेरेका भूला यदि शामको घर आ जाय तो कहा जाता । इसी प्रकार यदि हम अब भी इस गंदगीको दूर हटानेमें लग सकें तो हमारे पूर्वज हमें आशीर्वाद देंगे ! वह आशीर्वाद होगा सदु सदुद्योग करनेकी क्षमता ।

---

## सभी निर्मल और पवित्र हों

**जीवन, तन, मन, वचन, धन, भोजन, जन-व्यवहार ।**
**अति निर्मल सुपवित्र हों, वस्तु सभी आचार ॥**

—'अकिञ्चन'

# भारतीय शिक्षाका आदर्श

( लेखक—पं० श्रीरामदत्तजी शुक्ल, एम्० ए० )

ह नाववतु। सह नौ भुनक्तु। सह वीर्यं करवावहै।
ावधीतमस्तु । मा विद्विषावहै। ( कठ० )

ासे अमृतत्वकी उपलब्धि और अविद्यासे सब प्रकार-
की प्राप्ति होती है। इस शाश्वत शास्त्रीय तत्त्वको
करनेवाले वेदमहर्षियोंने धर्म, अर्थ, काम और
पुरुषार्थचतुष्टयको अधिगत करनेके लिये अन्य
ानुष्ठानोंसे पूर्व संस्कार और शिक्षापर विशेष बल
क्योंकि 'संस्कारदोषादिन्द्रियदोषाच्च अविद्या'—
ोष और इन्द्रिय-दोषके कारण अविद्या उत्पन्न होती
ाविद्यासे ही अभिभूत होकर मनुष्य अनेक प्रकारके
वं पापोंकी ओर अग्रसर होता है। अविद्याजनित
ा समस्त विघातक प्रवृत्तियोंसे परिरक्षित रखते हुए
त समस्त उन्मुखी प्रवृत्तियोंकी ओर प्रेरित करते
ये जो चिरकालिक सत्र है, उसीको शिक्षा कहा
इस सत्रकी सफल और पूर्ण समाप्तिपर पुरुषार्थ-
उपलब्धिके अनुरूप विद्या-व्रत-स्नातकरूपमें
ा सर्वशक्तिसम्पन्न व्यक्तियोंका विकास ही भारतीय
प्रयोजन है।

ातीय शिक्षासत्रको मुख्यतया तीन श्रेणियोंमें विभाजित
ा सकता है—प्रथम माताके प्रभावसे होनेवाली
ार संस्कार, दूसरी पिताके प्रभावसे होनेवाली और
ाचार्यके प्रभावसे होनेवाली शिक्षा। यों तो गर्भाधानकी
र्व भावी माता और पिता दोनोंके लिये ही विद्या एवं
क बनकर अविप्लुत ब्रह्मचर्य-साधना करना आवश्यक
के आदर्श सन्तान उत्पन्न करनेके लिये ही एक
ाँ भगवान् मनुका उत्कृष्ट अनुशासन यह है कि—

**ानधीत्य वेदौ वा वेदं वापि यथाक्रमम्।**
**वेप्लुतब्रह्मचर्यो गृहस्थाश्रममाविशेत्॥**

-वहाँ उस आदर्शके परिपालनार्थ भगवान् श्रीकृष्ण
नकी पत्नी रुक्मिणीकी श्रेष्ठ साधना देखिये—

**ाचर्यं महद्घोरं चीर्त्वा द्वादशवार्षिकम्।**
**मवत्पार्श्वमभ्येत्य यो मया तपसार्जितः॥**
**ानव्रतचारिण्यां रुक्मिण्यां योऽन्वजायत।**
**त्कुमारस्तेजस्वी प्रद्युम्नो नाम मे सुतः॥**

( महा० सौप्तिक १२। ३०-३१ )

इस उग्र साधनाके फलस्वरूप भगवान् श्रीकृ
रुक्मिणीने प्रद्युम्नको प्राप्त किया। इस उदाहरणसे स्पष्ट है
माता-पिताकी गर्भावस्थाके पूर्व संस्कारबलोपेत सन्तान
करनेके लिये किस प्रकारकी साधना करना आवश्यक
साधना सम्पन्न होनेके उपरान्त नौ मास माताके गर्भमें
बालक या बालिकाका न केवल शरीर ही निर्मित होता
प्राण, मन, बुद्धि, इन्द्रिय आदि-आदि समस्त अ
शक्तियोंका विकास अथवा विनाश माताके
भावनाओं, चेष्टाओं, संकल्पों और व्यवहारोंके
होता रहता है। संस्कार और शिक्षा—दोनों
शक्तियोंसे सुसम्पन्ना माताएँ अपने गर्भस्थ बाल
विकासके हेतु असाधारण सावधानीके साथ अपने
मासिक जीवनकालको अनेक व्रतों और नियमोंके
व्यतीत करती हैं। अपनी प्रत्येक चेष्टासे बालकका स्वर
वित होगा—इस दृष्टिसे संकल्प, भावना और विच
क्षुद्रता, निम्नता अथवा पतनोन्मुख प्रवृत्तियोंको कि
आश्रय नहीं देतीं। गर्भाधान, पुंसवन और
न्नयनपूर्वक उदीयमान शिशुका जन्म होता है
'वेदोऽसि' इस पवित्र मन्त्रसे सर्वप्रथम सम्बोधित व
पिता-माताके द्वारा उत्पादित शिशुकी सुशिक्षाक
जातकर्म, नामकरण, निष्क्रमण, अन्नप्राशन, कर्णवेध
कर्मादि संस्कारोंके समयमें होता रहता है। माताके
सतत रहते हुए भी समय-समयपर पिताके साक्षात्
सदुपदेश और सुशिक्षासे वंशानुगत संस्कारजन्य उ
शक्तियोंका विकास बालकमें होने लगता है। बालककी
प्रवृत्ति, अभिरुचि और चेष्टाओंसे प्रकट होने लग
अब उसको अपने भावी जीवन-निर्माणके लिये किस
आचार्यकी आवश्यकता है। अत्यन्त तेजस्वी बाल
वर्षकी आयुमें, किंतु अन्य प्रकारके बालकोंका आ
आयुमें अनुकरणीय-चरित्र आचार्यके द्वारा उपनय
करनेका विधान शास्त्रकार मनोवैज्ञानिक आधारपर
यह उपनयन-संस्कार उपवासपूर्वक करनेका विधान है।
तया उपवासका अर्थ अनाहार और उपनयन
समारोहके साथ तीन तागेका सूत्र या यज्ञोपवीत धार
मात्र समझा जाता है। वस्तुतः दोनों शब्दोंमें उप

ाप्य है; समान है; और वस् एवं नी—इन दोनों
' भी 'रहना' तथा 'लाना' लगभग समानार्थ ही है।
दोंमें आचार्यका सामीप्य इतना घनिष्ठ हो जाय कि
र माताकी भाँति अन्तेवासी एवं आचार्यमें अभेद
ने लगे। इतना ही नहीं, अपितु माता और पिता
भिन्न एकत्वकी प्रतिष्ठा आचार्यमें हो जाती है। इसी
म्बन्धको आथर्वण श्रुतिने अपने अमर शब्दोंमें इस
क्त किया है—

**उपनयमानो ब्रह्मचारिणं कृणुते गर्भमन्तः।**
**तस्त्र उदरे बिभर्ति तं जातं द्रष्टुमभिसंयन्ति देवाः॥**

बालकका आचार्य उपनयन करता है, उसको तीन
। अपने गर्भमें परिरक्षितरूपमें रखता है और इस
चार्यके गर्भमें परिपालित होकर जायमान गुणोपेत
ो अवलोकन करनेके लिये अनेक प्रकारके देवगण
वस्तुतः जो ब्रह्मचारी अपने आचार्यकी अनुकम्पाका
अपनेको भाजन बनानेमें समर्थ होता है और
चरणोंमें बैठकर उनके अनुकरणीय चरित्रसे
वेत्र जीवनसे अनुप्राणित होनेका सुयोग प्राप्त
क्षमता अपने संस्कारजन्य जीवनमें रखता है,
ारम्भसंस्कारसे संस्कृत होकर समावर्तन-पर्यन्त
ून द्वादशवर्षव्यापी ब्रह्मचर्यके घोर व्रतका
करके पुरुषार्थचतुष्टयकी उपलब्धिके निमित्त 'आयु-
हि, अमृतत्वमाचार्याय' इस श्रुतिवाक्यको कहनेका
बन जाता है। आचार्यके आश्रममें, पर्वत और
भूपित सरिताके सान्निध्यमें, ओषधि, वनस्पति,
वीरुध्, गवादि पशुसङ्घके मध्य सूर्य, चन्द्र,
ग्नि, वायु, जल और आकाशके प्रभावसे प्रभावित
कह सकता है—'माता भूमिः पुत्रोऽहं पृथिव्याः,
पुत्र हूँ, भूमि मेरी माता है।' इन्हीं पवित्र आर्य-
आश्रमोंमें विकासोन्मुख ब्रह्मचारी पवित्र पावमानी ऋ
आत्मसात् करनेका अभ्यास करता है; और ऐसे अ
लिये, 'तस्मै सरस्वती दुहे क्षीरं सर्पिर्मधूदकम्' यह
कामधेनु बनकर चारों पदार्थोंको अनायास प्रस्तुत क
इस प्रकारसे जब शिक्षा-सत्र सम्पन्न होता है, तब आच
अन्तेवासी दोनों सगर्व एवं यथार्थ कह सकते हैं—

**सह नौ अवतु, सह नौ भुनक्तु, सह वीर्यं क**
**तेजस्वि नौ अधीतमस्तु, मा विद्विषावहै॥**

अर्थात् हम दोनों परस्पर एक दूसरेकी रक्ष
अधिगत विद्याप्रसादको परस्पर मिलकर उपभोग करें
मिलकर अविद्यान्धकारको दूर करनेके लिये प्रयत्न क
दोनोंके द्वारा अधिगत विद्या तेजस्विनी हो और ह
परस्पर कभी किसी प्रकारसे द्वेष न करें। इस श्रु
में दिये हुए पाँच प्रयोजनोंको जब कभी जहाँ कहीं
और अन्तेवासी पारस्परिक व्यवहारमें लानेमें समर्थ
वहीं प्राप्त विद्या वस्तुतः वीर्यवती होकर वि
अविच्छिन्नरूपसे अमर बनाती है, आचार्य और
दोनोंकी साधना सफल होती है।

शिक्षासत्रके पूर्ण होनेपर आचार्यका अपने
अन्तेवासीके लिये उपदेश होता है—

सत्यं वद। धर्मं चर। स्वाध्यायान्मा प्रमदः।
प्रमदितव्यं धर्मान्न प्रमदितव्यं कुशलान्न प्रमदितव
न प्रमदितव्यं स्वाध्यायप्रवचनाभ्यां न प्रमदितव
पितृकार्याभ्यां न प्रमदितव्यम्। मातृदेवो भव। पितृदेव
आचार्यदेवो भव। अतिथिदेवो भव। (तैत्तिरीय० शि

जबतक यह आदर्श शिक्षासत्र भारतके आचार
ब्रह्मचारियोंमें अनुष्ठित होता रहा, तबतक भारतमें
और निःश्रेयस दोनोंकी समुचित उन्नति होती रही।

# हिंदू-देवियोंका बलिदान

**पति-अनुराग लिये आगमें समाई शीघ्र हाहाकार त्याग घोर घनकी गरजमें।**
**हिंदू-देवियोंके बलिदानकी कथाएँ पढ़ो दुर्गमें चितौरके लिखी जो रज-रजमें॥**
**ठाट ठठरीकी काशमीरघाटियोंमें छोड़ उड़के अकाशमें मिलीं जो ईश-अजमें।**

# संस्कृत-व्याकरणशास्त्रका संक्षिप्त परिचय

( लेखक—श्रीयुधिष्ठिरजी मीमांसक )

तीय संस्कृतिका मूल आधार उसका प्राचीन वाङ्मय
ीय प्राचीन वाङ्मय संस्कृत, प्राकृत, पाली, अपभ्रंश
क आदि अनेक भाषाओंमें पल्लवित है। भारतका
चीन वाङ्मय वैदिक संस्कृत भाषामें विद्यमान है
है वेद, उसकी शाखाएँ और ब्राह्मण आदि ग्रन्थ-
। वेदके सम्यक् अध्ययन, ज्ञान और प्रयोगके लिये
ऋषियोंने शिक्षा, कल्प, व्याकरण, निरुक्त, छन्द
तिष—इन छः वेदाङ्गोंको समाम्नात किया।[1] यद्यपि
नके लिये निरुक्त शास्त्रकी स्वतन्त्र प्रवृत्ति हुई तथापि
ज्ञान बिना व्याकरणके सम्भव नहीं। इसलिये
व्याकरणका स्थान गणनाक्रमसे तृतीय होते हुए
ार्थज्ञानमें प्रधानतम साधन है।[2] बिना व्याकरणज्ञानके
समझना न केवल दुष्कर ही है अपितु असम्भव
ाकरणज्ञानशून्य व्यक्तिकी निरुक्तमें भी प्रवृत्ति नहीं
।[3] अतः भारतीय संस्कृति और उसके आधारभूत
ाङ्मयकी रक्षामें वैयाकरणोंका बहुत महत्त्वपूर्ण भाग
के ग्रन्थोंके अध्ययनसे हम वेदार्थज्ञानमें कुछ समर्थ
इसलिये हम इस लेखमें भारतीय संस्कृतिकी रक्षाके
धन संस्कृत-व्याकरणशास्त्रकी प्रवृत्ति, विकास और
क्षेपसे प्रकाश डालेंगे।

तीय ऐतिहासिकोंका सर्वसम्मत सिद्धान्त है कि
स्कृतिसे सम्बद्ध प्रत्येक शास्त्रका आदिस्रोत वेद है।[4]
पतञ्जलिने व्याकरण-शास्त्रका आविर्भाव वेदसे माना
ञ्जलिने अपने सिद्धान्तकी पुष्टिमें **'चत्वारि शृङ्गा०, ाक्०, उत त्वः सक्तुमिव०, सुदेवोऽसि०'**—ये पाँच
उद्धृत किये हैं। पतञ्जलिसे प्राचीन यास्क ( २८००
) ने भी निरुक्त १३।२ में **'चत्वारि वाक्०'** मन्त्रकी
व्याकरणशास्त्रपरक की है[5]। वैदिक मन्त्रोंमें अनेक
प्रत्ययोंकी धातुमूलक व्युत्पत्तियोंका निर्देश मिलता है।

**स्तोतृभ्यो मंहते मघम्।** ( ऋ० १।११।
**ये सहांसि सहसा सहन्ते।** ( ऋ० ६।६६।
**धान्यमसि धिनुहि देवान्।** ( यजुः १।२
केतपूः केतं नः पुनातु। ( यजुः ११।
येन देवाः पवित्रेणात्मानं पुनते सदा
( साम० उ० ५।२।
**तीर्थैस्तरन्ति।** ( अथर्व० १८।४।

इन उद्धरणोंसे व्यक्त है कि व्याकरणके मूलभूत
का आदिस्रोत वेद है।

## व्याकरणशास्त्रकी उत्पत्ति

व्याकरणशास्त्रकी उत्पत्ति कब हुई, इसका निण
अत्यन्त कठिन है। भारतीय इतिहासके अनुसार सर्व
के आदि प्रवक्ता आदि विद्वान् ब्रह्मा हैं। व
विषयमें ऋक्तन्त्र-व्याकरण १।४ में लिखा है—

**ब्रह्मा बृहस्पतये प्रोवाच, बृहस्पतिरिन्द्राय, इ
द्वाजाय, भरद्वाज ऋषिभ्यः, ऋषयो ब्राह्मणेभ्यः।**

## आदितन्त्रप्रणेता

ऋक्तन्त्रके उपर्युद्धृत वचनमें व्याकरणके क्रमश
बृहस्पति, इन्द्र और भरद्वाज प्रवक्ता कहे गये हैं। म
ज्ञात होता है कि बृहस्पतिने इन्द्रको प्रतिपदपाठद्वा
पदेश किया था। उस समयतक लक्षणात्मक शास्त्रक
नहीं हुई थी। इन्द्रने प्रतिपदपाठद्वारा व्याक
प्रक्रियाकी दुरूहताका अनुभव किया और अपने सम
शाब्दिक आचार्य वायुकी सहायतासे एक ऐसी प्रक्रिया
किया, जो न्यूनाधिकरूपसे आजतक व्यवहृत है।
ऐतिहासिक घटनाका निर्देश तैत्तिरीय संहिताके नि
मिलता है—

**वाग्वै पराच्यव्याकृतावदत्। ते देवा इन्द्रमब्रुव
नो वाचं व्याकुर्विति। सोऽब्रवीद्वरं वृणै मह्यं चैवैष
सह गृह्याता इति। तामिन्द्रो मध्यतोऽवक्रम्य व्याक**

इसकी व्याख्या करते हुए आचार्य सायण
भाष्यके उपोद्घात ( पृष्ठ २६, पूना संस्क० ) में लि

---

[1] बेल्मग्रहणायेमं ग्रन्थं समाम्नासिषुर्वेदं च वेदाङ्गानि च।
( निरुक्त १।२० )

[2] प्रधानं च षट्स्वङ्गेषु व्याकरणम्।
( महाभाष्य अ० १, पाद १, आ० १ )

[3] नावैयाकरणाय ( निर्ब्रूयात् )। ( निरुक्त २।३ )

[4] देखो हमारा 'संस्कृत-व्याकरणशास्त्रका इतिहास', पृष्ठ ६।

[5] नामाख्याते चोपसर्गनिपाताश्चेति वैयाकरणाः।

।खण्डां वाचं मध्ये विच्छिद्य प्रकृतिप्रत्ययविभागं ोत् ।

ध्यान रहे कि तैत्तिरीय संहितामें उल्लिखित इन्द्र यु ऐतिहासिक व्यक्ति हैं, आलङ्कारिक नहीं ।

## व्याकरणशास्त्रका रचनाकाल

य़पि व्याकरणशास्त्रकी उत्पत्तिके वास्तविक कालका करना कठिन है, तथापि तैत्तिरीय संहिताके उक्त वचनसे स्पष्ट है कि इसके आदि तन्त्रप्रणेता 'इन्द्र' थे । अब ीय है कि ये इन्द्र कब हुए ।

ऋक्तन्त्रके पूर्वोक्त वचनके अनुसार व्याकरणप्रवक्ता र्योंकी परम्परामें इन्द्रका तृतीय स्थान है । इसलिये ये अत्यन्त प्राचीन व्यक्ति हैं, इसमें कोई सन्देह नहीं ।

संसारके प्रायः समस्त धर्मग्रन्थोंमें मनु ( नूह ) के जल- का उल्लेख मिलता है । उसी जलप्लावनके अनन्तर क्रमशः बृहस्पति और इन्द्र हुए । यह जलप्लावन कब हुआ, यह क विचारणीय समस्या है । महाभारत और पुराणोंके ोकन और विमर्शसे हम इस निर्णयपर पहुँचे हैं कि । जलप्लावन इस चतुर्युगीके प्रारम्भमें हुआ था । चारों का सन्ध्या और सन्ध्यांशसहित काल क्रमशः ४८००, ०, २४०० और १२०० दैववर्ष है ( देखो मनुस्मृति ६८-७० ) । दैववर्ष मानुषवर्षसे ३६० गुना माना । है । हमारा विचार है, यह कल्पना ठीक नहीं । वस्तुतः र्ष सौरवर्ष हैं । सौरवर्षमें चान्द्रवर्षके समान न्यूना- ता नहीं होती । अतः कालगणना सौर—दैव वर्षसे ही की ी है । द्वापरयुगकी समाप्तिको आज ५०५० वर्ष हुए, यह तीय इतिहासानुसार निश्चित है । किन्हीं पुराणपाठोंमें रके अनन्तर १२०० वर्ष परिमाणके कलियुगकी समाप्ति जानेपर कलिवृद्धिका उल्लेख मिलता है । वह हमारे विचार- पोषक है ।[1]

पुराणोंके पाठसे हम इस निर्णयपर पहुँचे हैं कि इन्द्रका ल सत्ययुगके अन्त और त्रेताके प्रारम्भमें था । तदनुसार द्र आजसे लगभग ( ५०५० कलि+२४०० द्वापर+३६०० त्रेता=११०५० ) लगभग ग्यारह सहस्र वर्ष प्राचीन हैं भारतीय काल-गणनानुसार इन्द्रका यह न्यूनतम काल है ( दैववर्षकी दूसरी मान्यताके अनुसार इस इन्द्रका व २१,६५,०५०—लगभग इक्कीस लाख पैंसठ हजार होता है । )

## व्याकरणशास्त्रके तीन विभाग

इन्द्रके अनन्तर इतने सुदीर्घ कालमें कितने व्याक ग्रन्थोंका प्रणयन हुआ, यह अज्ञात है । इस समय व्याक शास्त्रके जितने ग्रन्थ उपलब्ध हैं, उन्हें हम तीन विभा बाँट सकते हैं । यथा—

१. वैदिक-शब्दविषयक—प्रातिशाख्य आदि ।
२. लौकिक-शब्दविषयक—कातन्त्रादि ।
३. उभयविध-शब्दविषयक—आपिशल, पाणि आदि ।

## व्याकरणप्रवक्ताओंके दो भेद

इस समय व्याकरणके जितने ग्रन्थ उपलब्ध हैं, सबसे प्राचीन पाणिनीय व्याकरण है । पाणिनि मुनि उ व्याकरण-प्रवक्ता आचार्योंमें सबसे अर्वाचीन हैं । इ समस्त व्याकरणप्रवक्ता आचार्योंको हम दो विभागोंमें सकते हैं—पाणिनिसे प्राचीन और पाणिनिसे अर्वाचीन

## प्राचीन आचार्योंके दो भेद

पाणिनिसे प्राचीन व्याकरणप्रवक्ता आचार्योंके विभाग हैं—एक छन्दोमात्रविषयक प्रातिशाख्य ः प्रवक्ता, दूसरे सामान्य व्याकरणशास्त्रके प्रवक्ता ।

## प्रातिशाख्य-प्रवक्ता

प्राचीन कालमें वैदिक शाखाओंके जितने च[1] उन सबके प्रातिशाख्य रचे गये ।[2] उनमेंसे इस सम प्रातिशाख्य उपलब्ध होते हैं—

१. ऋक्प्रातिशाख्य—शौनकप्रणीत ।
२. वाजसनेय प्रातिशाख्य—कात्यायनप्रणीत ।
३. तैत्तिरीय प्रातिशाख्य ।

---

१. यदा मघाभ्यो यास्यन्ति पूर्वाषाढं महर्षयः ।
तदा नन्दात् प्रभृत्येव कलिर्वृद्धिं गमिष्यति ॥
( वि० पु०, भाग० पु० )

१. शाखा चरणोंके अवान्तर भेदका नाम है । देखो ( १२ वीं शताब्दी ) का ताम्रपत्र—जमदग्निप्रवराय ः चरणाय यजुर्वेदकण्वशाखाध्यायिने ।
[illegible] भाग १, पृष्ठ ७१ पर उद्धृत

सामप्रातिशाख्य ।
अथर्वप्रातिशाख्य ।
मैत्रायणीय प्रातिशाख्य ।
ें मैत्रायणीय प्रातिशाख्य अभीतक अमुद्रित है।
तिरिक्त—
आश्वलायन-प्रातिशाख्य—आश्वलायनकृत ।
बाष्कल-प्रातिशाख्य ।
चारायण-प्रातिशाख्य ।
प्रातिशाख्य यद्यपि इस समय उपलब्ध नहीं हैं, ो प्राचीन ग्रन्थोंमें यत्र-तत्र उद्धृत हैं। अतः इनकी ोई सन्देह नहीं।

## अन्य छन्दोव्याकरण

तिशाख्योंके अतिरिक्त कुछ ऐसे भी व्याकरण-ग्रन्थ हैं, जिनकी गणना प्रातिशाख्योंमें न होनेपर भी म्बन्ध वेद और उनके शाखा-विशेषोंके साथ है।

ऋक्तन्त्र—शाकटायन या औद्व्रजिकृत ।
लघुऋक्तन्त्र ।
सामतन्त्र—औद्व्रजि या गार्ग्यकृत ।
अक्षरतन्त्र—आपिशलिकृत ।
अथर्व-चतुरध्यायी—शौनक या कौत्सप्रणीत ।
प्रतिज्ञासूत्र—कात्यायन ।
भाषिकसूत्र ।

## प्राचीन व्याकरण-प्रवक्ता

र्वोल्लिखित प्रातिशाख्य आदि वैदिक व्याकरणके २७ व्याकरणप्रवक्ता आचार्योंके नाम उपलब्ध होते प्राचीन आचार्योंके नाम पाणिनिने अपनी अष्टा- लिखे हैं। इनके अतिरिक्त तेरह आचार्य ऐसे हैं, उल्लेख प्राचीन ग्रन्थोंमें मिलता है। यदि हम प्राति- उद्धृत आचार्योंको छोड़ भी दें, तब भी पाणिनिसे २३ आचार्योंके नाम हमें निश्चितरूपसे ज्ञात हैं। —१. इन्द्र २. वायु ३. भरद्वाज ४. भागुरि रसादि ६. चारायण ७. काशकृत्स्न ८. वैयाघ्रपद्य न्दिनि १०. रौढि ११. शौनकि १२. गौतम डि १४. आपिशलि १५. काश्यप १६. गार्ग्य १७.

इनमें अन्तिम दस नाम पाणिनीयाष्टकमें हैं। प्रारम्भके १३ आचार्य यद्यपि पाणिनिसे प्र तथापि पाणिनीयाष्टकमें इनका उल्लेख नहीं है।

इन २३ आचार्योंमेंसे इन्द्र, भागुरि, काशकृत्स्न रसादि और आपिशलि—इन पाँच आचार्योंके अ तथा मत प्राचीन ग्रन्थोंमें उद्धृत हैं[१]। सबसे अधि आपिशलि-व्याकरणके मिलते हैं।

काशकृत्स्न व्याकरणमें तीन अध्याय थे[२]। व्याकरणमें पाणिनीय व्याकरणवत् आठ अध्या उसकी सूत्र-रचना पाणिनीय सूत्र-पाठसे प्रायः मि पाणिनीय व्याकरणके सदृश आपिशल व्याकरणके गणपाठ, उणादिकोष—ये खिलपाठ भी रचे गये

## पाणिनीय व्याकरण

पाणिनीय व्याकरणकी रचना विक्रमसे लगभग वर्ष पूर्व हुई थी। यह हमने अपने 'संस्कृत-व्याकरण इतिहास' ग्रन्थमें अनेक प्रमाणोंसे सिद्ध किया है समय प्राचीन आर्ष व्याकरणोंमें एकमात्र यही उपलब्ध होता है।

भारतीय इतिहासके अनुसार मनुष्योंकी आ धारणा-शक्तिके ह्रासके कारण प्राचीन विस्तृत उत्तरोत्तर संक्षेप हुआ है। तदनुसार पाणिनीय व्या प्राचीन आर्ष व्याकरणोंका संक्षिप्त संस्करण है। कहा है—

**यान्युज्जहार माहेन्द्राद् व्यासो व्याकरणार्णवा**
**पदरत्नानि किं तानि सन्ति पाणिनिगोष्पदे**

इसलिये आधुनिक वैयाकरणोंका **'उत्तरोत्त प्रामाण्यम्'** इस स्वकल्पित नियमके अनुसार अपाणिनीय प्रयोगोंको अपशब्द कहना चिन्त्य है। ' साधु, छन्दोवत् कवयः कुर्वन्ति' आदि क प्रकारान्तरसे उन्हें अपशब्द समझना है। सोलहवीं

१. देखो 'संस्कृत व्याकरणशास्त्रका इतिहास' ग्रन् प्रकरण।

२. त्रिकं काशकृत्स्नम् (काशिका ५। १। ५८) वृत्ति ३। २। १६१—त्रिकं काशकृत्स्नीयम्।

३. अष्टका आपिशल-पाणिनीयाः। जैन-शाकटायन

प्रक्रियासर्वस्वके रचयिता भट्ट नारायणने अपने
ीयप्रामाणिकता' ग्रन्थमें इसपर भली प्रकार विचार
। प्राचीन आचार्योंके प्रयोगोंकी कथा तो दूर रही;
अपने सूत्र-पाठमें भी **'जनिकर्तुः, तत्प्रयोजकः'**
नेक प्रयोग ऐसे हैं, जो पाणिनिके अपने लक्षणानुसार
ीं होते। क्या वे भी अपशब्द हैं? क्या पाणिनि-
करण भी अपशब्दोंका प्रयोग करेगा? 'शान्तं पापम्,
म्।'

ानीय व्याकरणके पाँच ग्रन्थ हैं—शब्दानुशासन,
गणपाठ, उणादिसूत्र और लिङ्गानुशासन।
दानुशासन अर्थात् अष्टाध्यायी मुख्य है, शेष
ोंके खिल या परिशिष्ट हैं। अष्टाध्यायीमें आठ
ौर प्रति अध्यायमें चार-चार पाद हैं। अष्टाध्यायी-
ग ४००० सूत्र हैं।

ध्यायीकी रचना इतनी सुसम्बद्ध है कि इसमें एक
यतिक्रमसे अर्थका अनर्थ हो जाता है। इस ग्रन्थ-
लोकन करनेवाला प्रत्येक व्यक्ति इसके रचना-
देखकर इसकी मुक्तकण्ठसे प्रशंसा करता है।
सूत्रोंकी बालकी खाल निकालनेमें अत्यन्त पटु
पतञ्जलिने भी लिखा है—

**ामर्थ्ययोगान्न हि किञ्चिदस्मिन्**
**पश्यामि शास्त्रे यदनर्थकं स्यात्**[1]।

ध्यायीके सम्बन्धमें पाश्चात्य विद्वानोंके कुछ उद्गार
हैं—

**-प्रो० मोनियर विलियम्स**—पाणिनीय व्याकरण
स्तिष्ककी प्रतिभाका वह आश्चर्यतम नमूना है, जिसे
ाने अबतक सामने नहीं रक्खा[2]।

**-सर विलियम हण्टर**—संसारके व्याकरणोंमें
ा व्याकरण चोटीका है। उसकी वर्णशुद्धता, भाषाका
सिद्धान्त और प्रयोग-विधियाँ अद्वितीय एवं
।······यह मानवमस्तिष्कका अत्यन्त महत्त्वपूर्ण
ा है[2]।

**ो० टी० शेरवात्सकी**—पाणिनीय व्याकरण इन्सानी
सबसे बड़ी रचनाओंमें एक है[3]।

---

महाभाष्य ६।१।७७।

'महान् भारत' में पृष्ठ १५९, १५० पर उद्धृत।

० जवाहरलालंलिखित 'हिंदुस्तानकी कहानी' पृष्ठ १३१।

सम्प्रति समस्त भारतवर्षमें पाणिनीय व्याक
मुख्यरूपसे पठन-पाठन होता है। लगभग पाँच शत
पाणिनीय व्याकरणका पठन-पाठन पाणिनिविरचित
छोड़कर प्रक्रियाक्रमसे होता है। यह सर्वथा अस
है। प्रक्रिया-ग्रन्थोंके आधारपर व्याकरण
चिरकालमें भी उतना ज्ञान नहीं होता, जितना अष्ट
क्रमसे स्वल्पकालमें होता है। इतना ही नहीं,
सूत्रके साथ-साथ उसकी चार, पाँचगुनी वृत्ति भ
पड़ती है। अष्टाध्यायीके क्रमसे पढ़नेमें वृत्ति
महान् परिश्रम नहीं करना पड़ता। छात्रको केवल
सम्बन्धका ज्ञान करानेसे वृत्ति गतार्थ हो जाती है।
अध्ययन करनेपर पूर्वापरक्रमका ज्ञान न होनेसे 'वि
**परं कार्यम्, असिद्धवदत्राभात्, पूर्वत्रासिद्धम्,**
**परं बलीयः'** इत्यादि विधियोंके विषयमें ग्रन्थमात्रवे
रहना पड़ता है। प्रक्रियानुसार व्याकरणाध्ययनमें
यह भी है कि इन ग्रन्थोंमें गुण, वृद्धि, इडाग
प्रकरणोंके सूत्र विभिन्न स्थानोंमें बँटे हुए हैं;
इनके विषयमें सन्देह होनेपर योग्य छात्र भी
नहीं हो पाता। अष्टाध्यायीमें सब प्रकरणोंके सूत्र एक
संगृहीत होनेसे साधारण छात्र भी तत्तत् प्रकरण
करके स्वल्पकालमें सन्देहमुक्त हो सकता है। हमने
व्याकरणकी उभयविध अध्ययनप्रणालीका परिशील
है और अनेक छात्रोंको व्याकरण पढ़ाया है।
इसी परिणामपर पहुँचे हैं कि प्रक्रियाग्रन्थोंके
अपेक्षा पाणिनीय अष्टाध्यायी-क्रमका अनुसरण
अध्येताके लिये उपकारक है।

अब हम पाणिनीय व्याकरणपर लिखे गये
व्याख्याग्रन्थोंका संक्षेपसे वर्णन करते हैं—

**वार्तिक**—पाणिनीय सूत्रपाठपर कात्यायन
अनेक आचार्योंने वार्तिक-पाठकी रचना की। उनमें
निम्न सात वार्तिककारोंका नाम महाभाष्य तथा अन्य
ग्रन्थोंमें मिलता है—१. कात्यायन २. भारद्वाज ३
४. क्रोष्टा ५. वाडव ६. व्याघ्रभूति ७. वैयाघ्रपद्य।

पतञ्जलिके महाभाष्यका मुख्य आधार
विरचित वार्तिक ही हैं, तथापि वे कहीं-कहीं अन्य
कारोंके वार्तिक भी उद्धृत करते हैं। कात्यायन
विक्रमसे लगभग २७०० वर्ष पूर्व है। अन्य वार्ति
विषयमें हम निश्चयपूर्वक नहीं कह सकते।

ों के अतिरिक्त **गोनर्दीय, गोणिकापुत्र, कुणारवाडव,** **वान्** आदि आचार्योंके मत भी महाभाष्यमें उद्धृत ई टीकाकार गोनर्दीय और गोणिकापुत्र पतञ्जलिके र मानते हैं, परंतु हमें ये भिन्न व्यक्ति प्रतीत ।

**ाभाष्य**—पाणिनीय व्याकरणपर सबसे महत्त्वपूर्ण तञ्जलिविरचित महाभाष्य है । महाभाष्यकी भाषा सरल, सरस और स्वाभाविक है । ग्रन्थरचनाकी दृष्टिसे दर्शभूत है । पतञ्जलि शुङ्गवंश्य महाराज पुष्यमित्रके क और उनके पुरोहित माने जाते हैं । पुष्यमित्रका श्चात्त्य विद्वानोंके मतानुसार विक्रमसे लगभग १५० ं है, परंतु भारतीय पौराणिक काल-गणनानुसार का काल विक्रमसे लगभग बारह सौ वर्ष पूर्व है ।

**ाभाष्यकी टीकाएँ**—महाभाष्यपर अनेक वैयाकरणोंने थ लिखे । इन टीकाग्रन्थोंके दो विभाग हैं । एक ग्रन्थ हैं, जो सीधे महाभाष्यपर लिखे गये और हैं, जो कैयट-विरचित महाभाष्यप्रदीपपर रचे गये । पर जो टीका-ग्रन्थ लिखे गये, उनमेंसे इस समय बीस समग्र या असमग्र ग्रन्थ उपलब्ध हैं । इसी महाभाष्यप्रदीपपर रचे गये लगभग पंद्रह ग्रन्थ इस त हैं ।

टीकाग्रन्थोंमें सबसे प्राचीन और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ रचित **'महाभाष्यदीपिका'** है । पाश्चात्त्य विद्वान् काल विक्रमकी आठवीं शताब्दी मानते हैं । उनके मुख्य आधार इत्सिंगका वह लेख है, जिसमें उसने मृत्यु चालीस वर्ष पूर्व लिखी है । इत्सिंगका लेख है । यह हमने **'भागवृत्तिसंकलनम्'** की भूमिकामें दर्शाया है । वस्तुतः महाभाष्यदीपिका और यके रचयिता भर्तृहरि लगभग विक्रमके सम- हैं । वे विक्रम-सं० ४०० से अर्वाचीन तो किसी नहीं हैं, इतना निश्चित है ।

ृरि-विरचित महाभाष्यकी टीकाका उल्लेख महाभाष्य- गरत्नमहोदधि आदि अनेक ग्रन्थोंमें मिलता है । गणरत्न- ं महाभाष्यदीपिकाका परिमाण तीन पाद लिखा है ।[1] कमात्र हस्तलेख बर्लिनके पुस्तकालयमें है । वह प्रथम ङ्क्ष्व ( १ । १ । ५३ ) सूत्रपर समाप्त हो जाता है । उसके आदिके भी दो पत्रे खण्डित हैं । इस हस्तलेख से प्रथम परिचय देनेका श्रेय डा० कीलहार्नको है । लेखकी एक प्रतिकृति ( फोटो ) लाहौर यूनि पुस्तकालयमें थी । सन् १९३० में हमारे आचार्य महा पं० श्रीब्रह्मदत्तजी जिज्ञासुने उस प्रतिकृतिको प्रा उसकी एक प्रतिलिपि कर ली थी । वह उनके सुरक्षित है । सम्भवतः इसकी एक प्रतिकृति मद्रासके हस्तलेख-पुस्तकालयमें भी है । यह टीका अत्यन्त प्रौ महत्त्वपूर्ण है । इसका सम्पादन हमारे आचार्यजीने सन् में प्रारम्भ किया था, परंतु विशेष कारणसे उसके फार्म ( ३२ पृष्ठ ) ही मुद्रित हो सके । अब हम इस प्रकाशित करेंगे ।

भर्तृहरिकी महाभाष्यदीपिकाके अनन्तर महत्त्वपूर्ण व्याख्या कैयटविरचित महाभाष्यप्रदीप व्याख्या अत्यन्त सरल और पाण्डित्यपूर्ण है । महाभाष्य-जैसे दुरूह ग्रन्थके समझनेमें यही मुख्य सा इसकी इतनी उपयोगिताको देखकर अनेक वैय महाभाष्यकी व्याख्याएँ न लिखकर इसीकी टीकाएँ उनमेंसे लगभग १५ व्याख्याएँ पूर्ण या आंशिकरूपसे के विभिन्न पुस्तकालयोंमें विद्यमान हैं ।

**वृत्तिग्रन्थ**—पाणिनीय सूत्रपाठपर अनेक वैय वृत्तिग्रन्थ लिखे । स्वयं पाणिनिने भी अपने सूत्रोंकी ए लिखी थी, यह हमने अपने 'संस्कृत-व्याकरणशास्त्रका ग्रन्थमें अनेक प्रमाणोंसे दर्शाया है । इस समय अष्टा जितनी वृत्तियाँ उपलब्ध होती हैं, उनमें काशि ही सबसे प्राचीन है । **कुणि** तथा **माथुर** आदिकी वृत्तियाँ महाभाष्यसे पूर्व लिखी जा चुकी थीं उनमेंसे इस समय एक भी उपलब्ध नहीं है । विरचित वृत्तिका उल्लेख भर्तृहरिविरचित महाभाष्य ( पृष्ठ ३०९, हमारा हस्तलेख ) और महाभाष्यप्रदी १ । ७५ में मिलता है । माथुरी वृत्तिका एकमात्र पुरुषोत्तमदेवविरचित भाषावृत्ति ( १ । २ । ५ उपलब्ध होता है । इनके अतिरिक्त काशिकासे प्राचीन भट्टि, निर्लूर आदि कुछ वृत्तियोंके नाम प्राचीन टीका मिलते हैं ।

अष्टाध्यायीकी जितनी वृत्तियाँ इस समय उ हैं, उनमें सबसे प्राचीन और प्रामाणिक व

---

[1] भर्तृहरिर्वाक्यपदीयप्रकीर्णयोः कर्ता महाभाष्यत्रिपाद्या

चार न केवल भारतवर्षमें ही हुआ अपितु अति-
भारतसे बाहर भी इसके पठन-पाठनका प्रचार
। चम्पाके राजा इन्द्रवर्मा ( सन् ९११ ई० ) के
एक शिलालेखमें लिखा है—

············षट्तर्कजिनेन्द्रसूर्मिः
सकाशिकाव्याकरणोदकौघः ।[१]

पि काशिकामें कहीं-कहीं महाभाष्यके मतकी अवहेलना
है, तथापि उसका वह लेख अप्रामाणिक नहीं है ।
के ऐसे समस्त लेख अष्टाध्यायीकी प्राचीन वृत्तियोंपर
हैं । काशिकाका जो संस्करण वर्तमानमें उपलब्ध
। उसमें आदिके पाँच अध्याय जयादित्यविरचित
अन्तके तीन अध्याय वामनकृत हैं । चीनी यात्री
लेखानुसार काशिकाकी रचना विक्रमकी सातवीं
ं हुई है । जिनेन्द्रबुद्धिविरचित न्यास ( ३ । १ ।
; तथा अन्यत्रके पाठोंसे व्यक्त होता है कि जयादित्य
मन दोनोंने पृथक्-पृथक् सम्पूर्ण अष्टाध्यायीकी वृत्तियाँ
ं । जयादित्य और वामन दोनोंकी वृत्तियोंका
। कब और क्यों हुआ, यह अज्ञात है; परंतु इतना
कि न्यासग्रन्थकी रचनासे पूर्व ही यह सम्मिश्रण हो
। न्यासनाम्नी व्याख्या दोनोंके सम्मिश्रित संस्करणपर
गवृत्तिके जो उद्धरण विभिन्न ग्रन्थोंमें उपलब्ध होते
के अनुसार भागवृत्तिकी रचनासे पूर्व जयादित्य और
वृत्तियोंका सम्मिश्रण हो चुका था । भागवृत्तिका
ल विक्रम संवत् ७००—७०५ के मध्य है। काशिका-
त्वपूर्ण ग्रन्थपर अनेक व्याख्याग्रन्थ लिखे गये ।
जिनेन्द्रबुद्धिविरचित **न्यास** अपरनाम **काशिका-
ञ्जिका** सबसे प्राचीन और विशद ग्रन्थ है । उसके
हरदत्तविरचित **पदमञ्जरी**का स्थान है । हरदत्तने
पर एक **महापदमञ्जरी** भी रची थी ( पदमञ्जरी, भाग
७२ )। यह इस समय अप्राप्य है । न्यासका रचना-
क्रम-सं० ११०० से पूर्व है। हमारा विचार है वह
। आठवीं शताब्दीमें रचा गया है। पदमञ्जरीकी रचना
। १२ वीं शताब्दीमें हुई है । काशिकाके अनन्तर
का स्थान है । भाषावृत्तिके व्याख्याता सृष्टिधराचार्यके
र भागवृत्तिके रचयिता भर्तृहरि थे । ये भर्तृहरि
दीपिका और वाक्यपदीयके रचयिता आद्य भर्तृहरिसे
। कुछ लेखक भागवृत्तिके रचयिताका नाम विमलमति

लिखते हैं । हमारा विचार है कि भागवृत्तिके र
वास्तविक नाम विमलमति है और उनके प्रौढ़ वैयाकर
भर्तृहरि उनका उपनाम है । भागवृत्तिकी रचना
महाराज श्रीधरसेन चतुर्थके कालमें वि०-सं० ७००-७०५
हुई है, यह हमने '**भागवृत्तिसंकलनम्**' की भूमिकामें
से दर्शाया है । इनके अतिरिक्त पुरुषोत्तमदेवकी भ
और शरणदेवकी **दुर्घटवृत्ति** भी उपयोगी ग्रन्थ हैं
अतिरिक्त अष्टाध्यायीपर लगभग २५ वृत्तियाँ और
हैं । इनमेंसे अभीतक केवल अन्नम्भट्टकी मि
ओरम्भट्टकी **व्याकरणदीपिका** और स्वामी दयानन्दव
**ध्यायीभाष्य**—ये तीन ग्रन्थ मुद्रित हुए हैं ।

**प्रक्रिया-ग्रन्थ**—हम पूर्व लिख चुके हैं कि ल
शताब्दियोंसे पाणिनीय व्याकरणका पठन-पाठन
अष्टाध्यायी-क्रमको छोड़कर प्रक्रिया-क्रमसे होता है ।
ग्रन्थोंमें सबसे प्राचीन धर्मकीर्तिका **रूपावतार** ग्रन्थ
धर्मकीर्ति न्यायबिन्दुके रचयिता धर्मकीर्तिसे भिन्न
हैं । इनका काल विक्रमकी बारहवीं शताब्दी य
कुछ पूर्व है । पाणिनीय व्याकरण-प्रक्रियानुसारी अ
रचे गये । उनमेंसे रामचन्द्रविरचित **प्रक्रिय**
भट्टोजिदीक्षितरचित **सिद्धान्तकौमुदी** और नाराय
**प्रक्रियासर्वस्व** ग्रन्थ मुख्य हैं । रामचन्द्रका काल
सोलहवीं शताब्दीका प्रथम चरण, भट्टोजिदीक्षितका
शताब्दीके द्वितीय, तृतीय चरण और नारायणभट्टका
शताब्दीका उत्तरार्ध है । इन प्रक्रियाग्रन्थोंपर भ
टीकाएँ लिखी गयीं । प्रक्रियाकौमुदीपर शेषकृष्ण उ
कारके पुत्र विठ्ठलकी व्याख्याएँ प्रसिद्ध हैं । सिद्धान्त
ग्रन्थकारकृत **प्रौढमनोरमा**, वासुदेवकृत **बालमनोरमा**,
सरस्वतीरचित **तत्त्वप्रबोधिनी** और नागेशभट्टकी **लघु**
**शेखर** व्याख्याएँ मुख्य हैं । बालकोंके व्याकरणप्रवे
**लघुकौमुदी** और **मध्यकौमुदी** ग्रन्थोंकी रचना हुई ।

## पाणिनिसे अर्वाचीन शब्दानुशासन

पाणिनिके अनन्तर अनेक वैयाकरणोंने शब्द
ग्रन्थोंकी रचनाएँ कीं। उनमें कातन्त्र, चान्द्र, जैनेन्द्र,
विद्याधर, अभिनवशाकटायन, सरस्वतीकण्ठाभरण
सारस्वत, जौमार और मुग्धबोध मुख्य हैं ।

**कातन्त्र**—कातन्त्रके दो भाग हैं—तद्धितप्रक
पूर्वार्ध और कृदन्तप्रकरणरूपी उत्तरार्ध । तद्धिता

ृहद्वृत्तिके रचयिता हैं। अनुश्रुतियोंके अनुसार कातन्त्रकी
महाराज सातवाहनके कालमें मानी जाती है, परंतु यह
ग उससे बहुत प्राचीन है। हमारा विचार है कि कातन्त्र-
ृतान्त भाग पातञ्जल महाभाष्यसे भी प्राचीन है।
ृत्तिकार दुर्गसिंहके मतसे कृदन्तभागके रचयिता
न हैं। ये कात्यायन अपरनाम वररुचि महाराज
ी सभाके सभ्य तथा उनके पुरोहित थे। कातन्त्र-
ाके अत्यन्त सरल होनेसे इसका प्रचार बहुत हुआ।
र बौद्धमतावलम्बियोंको संस्कृतका ज्ञान करानेमें यही
ा मुख्य साधन था। उनके द्वारा इस व्याकरणका
भारतसे बाहर भी पर्याप्त हो गया था। कीथ अपने
साहित्यके इतिहासमें लिखते हैं—'कातन्त्रके कुछ
ध्य एशियाकी खुदाईसे प्राप्त हुए थे।' कातन्त्रका
तिब्बती भाषामें अभीतक उपलब्ध है।
की देशी पाठशालाओंमें अभी पिछले दिनोंतक
ो प्रारम्भमें पाटीपूजाके अनन्तर **'सीधो वरणा
ाया'** की सीधी पाटी पढ़ायी जाती थी। वह कातन्त्रके
ादका विकृत पाठ है। कहीं-कहीं पाँच पाटियाँ (पाँच
ढ़ानेका क्रम है। बुन्देलखण्डमें भी 'ओनामासीधम्'
बालकोंको ये पाटियाँ पढ़ायी जाती हैं। सम्प्रति
ा पठन-पाठन केवल बंगालतक सीमित है। सुकुमार-
ारोंको संस्कृतका ज्ञान करानेके लिये कातन्त्रकी
ई है। इसलिये इसका एक नाम कौमार भी है।
ण और गरुडपुराणमें कातन्त्रको कुमार अर्थात्
क कहा है।

न्त्रपर इस समय सबसे प्राचीन वृत्ति दुर्गसिंहकी उपलब्ध
हमारा विचार है ये दुर्ग और निरुक्तके वृत्तिकार दुर्ग
क हैं। हमने इनकी एकता अपने व्याकरणशास्त्रके
ं अनेक प्रमाणोंसे सिद्ध की है। धातुवृत्तिकार सायण-
सार यह दुर्गवृत्ति काशिकासे प्राचीन है। काशिका
९३ में दुर्गवृत्तिका खण्डन है (देखो धातुवृत्ति, पृष्ठ
ाशी-संस्करण)। दुर्गवृत्तिपर दुर्गसिंह, उग्रभूति,
दास और काशिराज आदि अनेक वैयाकरणोंने टीका-
े हैं। कातन्त्रपर जिनप्रभसूरि और जगद्धरभट्टने भी
लखी हैं।

[illegible]

राजतरङ्गिणीसे ज्ञात होता है कि चन्द्रगोमीने
महाराज अभिमन्युके आदेशसे विनष्ट महाभाष्यका
किया था और अपना व्याकरण रचा था।[1] भर्तृहरि
वाक्यपदीयसे भी इसकी पुष्टि होती है।[2] महाराज अ
काल-विषयमें ऐतिहासिकोंमें वैमत्य है। पाश्चात्य विद्वा
विक्रम पूर्वसे ४०० विक्रम पश्चात्‌तक विविध कालकी
करते हैं।[3] कल्हणके गणनानुसार अभिमन्यु विक्रमसे
सहस्र वर्ष प्राचीन है।

चान्द्रव्याकरणमें सम्प्रति छः अध्याय मिलते हैं।
अध्यायोंमें केवल लौकिक भाषाके शब्दोंका अन्वाख्
आजसे लगभग ८०० वर्ष पूर्व वैयाकरणोंका भी य
रहा है कि चान्द्रव्याकरण केवल लौकिकभाषाका व्याक
परंतु चान्द्रव्याकरणका सम्पादन करते हुए हमें उसकी
वृत्तिमें अनेक ऐसे प्रमाण मिले हैं, जिनसे सिद्ध होत
चान्द्रव्याकरणमें स्वरप्रकरण भी था। चान्द्रव्याकरण १
१३४ की वृत्तिमें स्वरप्रकरणका **'अनौ वसः'** सूत्र भी
है। स्वरशास्त्रका मुख्य प्रयोजन वेदमें पड़ता है। अत
होता है कि चन्द्रगोमीने वैदिक भाषाविषयक सूत्र
थे। चान्द्रव्याकरण १। १। १४५ की वृत्तिके **'स्व
मष्टमे वक्ष्यामः'** पाठसे विदित होता है कि चान्द्रव्
भी आठ अध्याय थे। इस पाठसे यह भी प्रती
है कि स्वरप्रकरण आठवें अध्यायमें था। अतः
अध्यायमें वैदिक प्रकरण रहा होगा, यह सिद्ध है
विवेचनासे विदित होता है कि चान्द्रव्याकरणके स्व
प्रकरणविषयक अन्तिम दो अध्याय चिरकालसे नष्ट हो
चान्द्रव्याकरणके मुख्य आधार पाणिनीय शब्दानुशास
पातञ्जल महाभाष्य हैं, परंतु चन्द्रगोमीने अनेक स
उनकी उपेक्षा करके प्राचीन व्याकरणोंका भी आश्र
है। चान्द्रसूत्रोंकी एक वृत्ति रोमन अक्षरोंमें छपी
धर्मदासकी कही जाती है, परंतु ग्रन्थके आन्तरि
बाह्य साक्ष्योंसे वह चन्द्रगोमीकी स्वरचित वृत्ति
होती है।

**जैनेन्द्र**—इस व्याकरणकी रचना आचार्य दे

१. राजतरङ्गिणी १। १७४—१७६।

२. वाक्यपदीय २। ४८८-४८९।

[illegible]

पूज्यपादने की है। पूज्यपादने पाणिनीय शब्दानु-
शब्दावतार नामक एक न्यास भी रचा था। पूज्य-
ाल विक्रम-संवत् ५००—५५० के मध्य है। जैनेन्द्र-
ो इस समय दो संस्करण उपलब्ध होते हैं। एक
वह है, जिसपर अभयनन्दीकी महावृत्ति रची गयी है;
ा संस्करण वह है, जिसपर गुणनन्दीने शब्दार्णव-
ी रचना की है। इनमें महानन्दी-स्वीकृत सूत्रपाठ
पाठ कहाता है और दूसरा दाक्षिणात्य। औदीच्य
ाणात्य पाठकी अपेक्षा लघु है। शब्दार्णवचन्द्रिकाके
पं० श्रीलाल शास्त्रीने दाक्षिणात्य पाठको
मूल पाठ माना है, परंतु यह ठीक नहीं है।
ाकरणका मूल पाठ वह है, जिसपर अभयनन्दीकी
है। इस विषयपर पं० नाथूरामजी प्रेमीने अपने
हेत्य और इतिहास' ग्रन्थमें विस्तारसे लिखा है। इन
ठोंकी आन्तरिक तथा बाह्य परीक्षासे हम भी इसी
र पहुँचे हैं कि औदीच्य पाठ ही जैनेन्द्रका मूल पाठ
न्द्रके औदीच्य पाठपर अभयनन्दी, प्रभाचन्द्राचार्य
ाचन्द्र प्रभृति अनेक वैयाकरणोंने वृत्तियाँ लिखी हैं।
वनन्दीने भी अपने सूत्रपाठपर एक जैनेन्द्रसंज्ञक
रचा था।

**श्रान्तविद्याधर**—इस व्याकरणकी रचना वामनने की
कृत वाङ्मयमें वामन नामके अनेक ग्रन्थकार प्रसिद्ध
द्ध जैन तार्किक मल्लवादी सूरिने विश्रान्तविद्याधर-
न्यासग्रन्थ रचा था।[1] राजशेखरकृत प्रबन्धकोशके
मल्लवादीका काल वि०-सं० ३७५ है।[2] प्रबन्धकोशके
ः जिनविजय मुनिने इसे वि०-सं० ५७३ माना है।
ामनका काल वि०-सं० ६०० से पूर्व है, यह निश्चित है।
विद्याधर-व्याकरणका उल्लेख गणरत्न-महोदधि और
न्यास आदि अनेक ग्रन्थोंमें मिलता है, परंतु यह ग्रन्थ
ाय अप्राप्य है।

**ाभिनवशाकटायन**—इस व्याकरणकी रचना जैन आचार्य
ीर्तिने की है। पाल्यकीर्ति महाराज अमोघवर्षकी
सभ्य थे। इसलिये उन्होंने अपने व्याकरणकी स्वोपज्ञ
नाम अमोघा रक्खा है। अमोघवर्षका राज्यकाल वि०-
७१—९२४ तक माना जाता है। पाल्यकीर्तिविरचित
शासनका नाम शाकटायन क्यों प्रसिद्ध हुआ, यह
अज्ञात है। सम्भव है जैन वैयाकरणोंमें पाल्यकीर्तिके
साधारण वैयाकरण होनेसे इसका उपनाम शाकटायन प्रसि
गया हो; क्योंकि वैदिक-मतावलम्बी वैयाकरणोंमें शाक
सर्वश्रेष्ठ वैयाकरण माने जाते हैं। शाकटायनकी स्वोप
अभीतक प्रकाशित नहीं हुई। इसपर यक्षवर्माकी
चिन्तामणि नामक लघु वृत्ति काशीसे प्रकाशित हुई है

**सरस्वतीकण्ठाभरण**—धाराधिपति महाराज भो
सरस्वतीकण्ठाभरण नामका एक शब्दानुशासन रचा है
शब्दानुशासन अत्यन्त विस्तृत है। ग्रन्थकारने ग
परिभाषापाठ और लिङ्गानुशासन आदि सबका सू
ही सन्निवेश कर दिया है। इस शब्दानुशासनके मुख्य
पाणिनीय और चान्द्रव्याकरण हैं। महाराज भोजका स
कण्ठाभरण नामक एक साहित्यका भी ग्रन्थ है।
भोजका काल वि० सं० १०७५—१११० तक है। स
कण्ठाभरणपर दण्डनाथकी **हृदयहारिणी** टीका है। य
सबसे प्राचीन है। देवराज यज्वाने निघण्टु-भाष्यमें इ
किया है। यह टीका चतुर्थ अध्यायतक छप चुकी है
महत्त्वपूर्ण टीका कृष्णलीलाशुक मुनिकी है। यह
अमुद्रित है।

**हैम शब्दानुशासन**—इसकी रचना जैन-सम
आचार्य हेमचन्द्र सूरिने की थी। हेमचन्द्रका जन्म वि
११४५ में 'धुन्धुक' (अहमदाबाद)में हुआ था
स्वर्गवास सं० १२२० में हुआ। **हैम शब्दानुशासनमें**
और प्राकृत दोनोंका अनुशासन है। प्रारम्भके सात अ
संस्कृतका और आठवेंमें प्राकृत भाषाका व्याकरण है
व्याकरणकी रचना पाणिनीय, चान्द्र, जैनेन्द्र और जैन
यन आदि प्राचीन शब्दानुशासनोंके ढंगकी नहीं है
रचना कातन्त्रके समान प्रकरणानुसारी है। हेमचन्द्र
सूत्रपाठपर लघ्वी और बृहती दो वृत्तियाँ लिख
बृहद् वृत्ति अभीतक पूर्ण प्रकाशित नहीं हुई। कहा
कि हेमचन्द्रने अपने व्याकरणपर ९० सहस्र श्लोक प
**'बृहन्न्यास'** भी लिखा था। हेमचन्द्रने अपने व्य
धातुपाठ, गणपाठ, उणादिसूत्र और लिङ्गानुशास
खिलपाठोंकी भी रचना की थी। इनपर ग्रन्थकारकी
वृत्तियाँ भी मिलती हैं। मेरुतुङ्गाचार्यकृत प्रबन्धचिन
लिखा है कि हेमचन्द्रने सवा लाख श्लोक परिमाणक
व्याकरण एक वर्षमें रचा था।[1]

. प्रभावकचरित, मल्लवादीप्रबन्ध।

३. हेमचन्द्राचार्यैः श्रीसिद्धहेमाभिधानमभिनवं

वत—इस व्याकरणके रचयिताका नाम अनुभूति-
ि है। अनुभूतिस्वरूपका काल वि०-सं० १३००
है। क्षेमेन्द्रने अपनी सारस्वतप्रक्रियाके अन्तमें इसे
की रचना लिखा है।[1] तदनुसार कई विद्वान्
कर्ता नरेन्द्राचार्यको मानते हैं। नरेन्द्राचार्यका प्रक्रिया-
ादि अनेक ग्रन्थोंमें उल्लेख हुआ है। एक नरेन्द्रसेन
करण प्रमाणप्रमेयकलिकाके रचयिता हैं। नरेन्द्रसेनके
लेखा है कि उनका चान्द्र, कातन्त्र, जैनेन्द्र, ऐन्द्र
नीय शब्दानुशासनोंपर अधिकार था। नरेन्द्रसेनके
सेन और उनके अजितसेन थे। इन नरेन्द्रसेनका
९७५ अर्थात् वि०-सं० ११११ है। क्या नरेन्द्रसेन
ाचार्य दोनों एक हैं? वस्तुतः सारस्वतसूत्रोंका
है, यह एक समस्या है। अनुभूतिस्वरूपने सारस्वत-
थ भी रचा है। सारस्वत-प्रक्रियापर अनेक लेखकों-
लिखी हैं। उनमें चन्द्रकीर्तिकी सुबोधिनी सबसे
काशीनाथने सारस्वतपर भाष्य रचा है। काशीनाथ-
वि०-सं० १६६७ के लगभग है।

ार—इसकी रचना क्रमदीश्वरने की है। इसका अपना
क्षसार' है। कइयोंका कहना है कि क्रमदीश्वरका
ा था, जुमरनन्दीने उसे पूरा किया। हमारा विचार
दीने इसकी वृत्ति लिखी और इसका प्रवचन किया।
ा यह जौमारके नामसे प्रसिद्ध हुआ। जुमरनन्दीकी
ाम 'रसवती' है। इस व्याकरणपर गोपीचन्द्रने भी
ी है। जुमरनन्दीका काल संवत् १२०० के लग-
ा जाता है। आफ्रेक्ट इन्हें बोपदेवसे प्राचीन
और कोलब्रुक बादका।

बोध—यह बोपदेवकी रचना है। बोपदेवके पिता-
केशव' और गुरुका नाम 'धनेश' था। धनेशने
की एक टीका लिखी है। बोपदेवका काल विक्रमकी
शताब्दीका पूर्वार्ध है। मराठा-साम्राज्यके कालमें
का विशेष प्रचार हुआ था। सम्प्रति इसका पठन-पाठन
ालतक सीमित है। यह व्याकरण बहुत संक्षिप्त है।
के अतिरिक्त सुपद्म, हरिनामामृत आदि अनेक व्याकरण
ये। ये प्रायः अप्रसिद्ध और एकदेशीय तथा
हैं। अतः इनका यहाँ उल्लेख नहीं किया गया। वस्तुतः
ासन-रचयिताओंकी समाप्ति हेमचन्द्रपर हो जाती है।
विक रूपमें व्याकरण कहा जा सके। सारस्वत, मुग्धबे
सुपद्म आदि बालकोंके खिलवाड़ हैं। इनके अध्ययन
व्यक्ति वैयाकरण नहीं बन सकता। संस्कृत भाषा औ
नियमोंका कुछ बोध हो जाना और बात है।

## व्याकरणके परिशिष्ट

प्रत्येक शब्दानुशासनके रचयिताको धातुपाठ अ
पाठकी रचना करनी पड़ती है। कई वैयाकरणोंने उ
और लिङ्गानुशासनकी भी रचना की है। ये चारों
शासनके खिल अर्थात् परिशिष्ट कहाते हैं। इन पाँचों अ
समूह पञ्चाङ्ग, पञ्चपाठी आदि नामोंसे व्यवहृत होता

**धातुपाठ**—संस्कृत-व्याकरणशास्त्रका मुख्य
प्रत्येक पदके प्रकृति-प्रत्यय-विभागको दर्शाना है।
यन प्रभृति वैयाकरणोंने समस्त नाम-शब्दोंको अ
=धातुज माना है। अतः धातुपाठ व्याकरण-शास्त्रक
अङ्ग है। उपलब्ध धातुपाठोंमें पाणिनिका धातुपा
प्राचीन है। पाणिनिसे प्राचीन आपिशलिके धा
उल्लेख भी अनेक प्राचीन ग्रन्थोंमें मिलता है।
धातुपाठपर क्षीरस्वामी, मैत्रेयरक्षित और सायणकी
उपलब्ध हैं। चान्द्र धातुपाठपर पूर्णचन्द्रकी वृ
कातन्त्रका धातुपाठ तिब्बती-भाषामें उपलब्ध हो
जैनेन्द्र, जैन शाकटायन और हैमशब्दानुशासनके अ
पृथक् धातुपाठ विद्यमान हैं। हेमचन्द्रने अपने ध
'पारायण'नामकी वृत्ति लिखी है।

**गणपाठ**—शब्दानुशासनके सूत्रपाठको संक्षिप्त
लिये गणपाठकी रचना हुई है। उपलब्ध गणपाठ
प्राचीन पाणिनिका गणपाठ है। आपिशलिके ग
उल्लेख भर्तृहरिने महाभाष्यदीपिका १।१।२७
है। पाणिनीय गणपाठ काशिका आदि वृत्तिग्रन्थोंमें प
और पृथक् स्वतन्त्ररूपसे भी मिलता है। चन्द्रका गणप
वृत्तिमें छपा है। इसी प्रकार जैनेन्द्र और शाकटायन
भी अपने-अपने स्वतन्त्र गणपाठ विद्यमान हैं।
गणपाठको तत्तत् सूत्रोंमें ही पढ़ दिया है। गणपा
विद्वान् वर्धमान सूरिका **'गणरत्नमहोदधि'** ग्रन
उत्कृष्ट है। इसमें प्रायः सभी गणपाठोंकी विवे
पाणिनीय गणपाठपर भट्टयज्ञेश्वरकी **'गणरत्नावल**
टीका मिलती है। इसका एक हस्त-लेख हमारे संग्रह

{उ}त्तरवर्ती आचार्योंने अपने शब्दानुशासनके परिशिष्ट- उणादिसूत्रोंकी रचना की । अब ये प्रायः सभी ोंके अङ्ग बने हुए हैं । प्राचीन उणादिसूत्र दो मिलते हैं । एक पञ्चपादी और दूसरे दशपादी । तुलनासे स्पष्ट है कि दशपादीकी रचना पञ्चपादीके र हुई है । पञ्चपादी उणादिसूत्र शाकटायनविरचित ते हैं, परंतु यह भूल है । नारायणभट्टने प्रक्रिया- उणादिप्रकरणमें पञ्चपादीको पाणिनिविरचित कहा । हमारा विचार है पञ्चपादी आपिशलिकी कृति दशपादी पाणिनिकी । पञ्चपादी उणादिसूत्रोंपर २० टीकाएँ ज्ञात हैं । उनमें श्वेतवनवासी, उज्ज्वल- र स्वामी दयानन्दकी वृत्तियाँ श्रेष्ठ हैं ।[1] दशपादीपर ाचीन अज्ञातनामा वृत्तिका हमने सम्पादन किया व्याकरणके अनेक ग्रन्थोंमें उद्धृत है । इसके अतिरिक्त र दो वृत्तियाँ और हैं । एक विठ्ठलकी प्रक्रिया- ादान्तर्गत और दूसरी अज्ञातनामा । दूसरीका एक हमारे पास भी है । कातन्त्र, चान्द्र, सरस्वती- ा, हैम और सारस्वत व्याकरणोंके भी अपने-अपने त्र हैं । इनपर अनेक टीकाएँ भी उपलब्ध हैं । त्र और उनकी वृत्तिका इतिहास हमने **'दशपादी त्ति'** के उपोद्घातमें विस्तारसे लिखा है ।

**ानुशासन**—इस समय सबसे प्राचीन पाणिनिका ासन प्राप्त है । व्याडिविरचित लिङ्गानुशासनके ्धरण प्राचीन ग्रन्थोंमें उपलब्ध होते हैं । **वामन, शाकटायन, वररुचि** और **हेमचन्द्र**के लिङ्गानुशासन समय प्राप्त हैं । इनपर कई टीकाएँ हैं । चान्द्र ासन कई ग्रन्थोंमें उद्धृत है । संस्कृत भाषामें । अत्यन्त दुष्कर है, अतएव प्रत्येक वैयाकरणने ना ग्रन्थ रचा है ।

## व्याकरणके दार्शनिक ग्रन्थ

हम व्याकरणके दार्शनिक ग्रन्थोंका उल्लेख न करें निबन्ध अधूरा ही रहेगा । अतः हम उनका भी नेदर्शन कराते हैं ।

**ह**—व्याकरणका सबसे प्राचीन और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ 'संग्रह' है । यह आचार्य व्याडि अपरनाम की रचना है । भर्तृहरिके लेखानुसार इसमें दस सहस्र पदार्थोंकी परीक्षा की गयी है ।[2] दाक्षायण पाणि थे । यह हमने अपने 'व्याकरण-शास्त्रका इतिहा भली प्रकार दर्शाया है । अन्य विद्वान् इन्हें पाणिनि भाई मानते हैं । शब्दब्रह्मवादके आदि प्रवर्तक व्याडि माने जाते हैं । महाभाष्यमें 'संग्रह'का दो उल्लेख मिलता है । वाक्यपदीय ब्रह्मकाण्डकी स्वोप संग्रहके दस वचन उद्धृत हैं । कुछ वचन हमें अन्य भी मिले हैं । हमने 'संग्रह'के समस्त उपलब्ध वच व्याकरणके इतिहासके 'संग्रहकार व्याडि' नामक संगृहीत कर दिये हैं । वाक्यपदीयके द्वितीय काण होता है कि 'संग्रह' चिरकालसे उत्सन्न हो गया था ।

**वाक्यपदीय**—यह आचार्य भर्तृहरिकी कृति है तीन काण्ड हैं । **ब्रह्मकाण्ड, पदकाण्ड** और प्रकी प्राचीन परम्पराके अनुसार प्रकीर्णकाण्ड वाक्यपदीयक नहीं है । वर्धमानने लिखा है—

**भर्तृहरिर्वाक्यपदीयप्रकीर्णयोः** कत

( ग० र० महोदधि,

वाक्यपदीयके प्रथम दो काण्डोंपर ग्रन्थकारक विवरण है । रामलाल कपूर ट्रस्ट लाहौरद्वारा इसके ब्रह्मकाण्डकी और आधे पदकाण्डकी स्वरचित व्या चुकी है । द्वितीय काण्डपर पुण्यराज और तृतीय ( काण्डपर हेलाराजकी व्याख्या काशीमें मुद्रित हो चुकी

**लघुमञ्जूषा**—वाक्यपदीयके बाद लघुमञ्जूषा है । यह नागोजिभट्टकी रचना है । इसपर क विद्यमान हैं । नागेशने इसका एक संक्षिप्त संस्क लिखा है, वह **परम** लघुमञ्जूषाके नामसे प्रसिद्ध है

इनके अतिरिक्त कुछ और भी दार्शनिक ग्रन्थ मुख्य ये तीन ग्रन्थ ही माने जाते हैं ।

व्याकरण-शास्त्रका प्राचीन वाङ्मय बहुत विशा सङ्केत हम पूर्व कर चुके हैं । व्याकरणके सम्प्रति वाङ्मयका पूरा परिचय देनेके लिये अनेक वि ग्रन्थोंकी अपेक्षा है । तथापि हमने इस लेखमें व्याकरणशास्त्रके प्रधान-प्रधान लेखक और उनके संक्षिप्त परिचय देनेका प्रयत्न किया है ।[3] आशा संस्कृत-भाषाके व्याकरणपर लिखे गये ग्रन्थोंका कुछ अवश्य प्राप्त होगा ।

# हिंदू-संस्कृतिसे संस्कृत-भाषाका अविच्छेद्य सम्बन्ध

( लेखक—पं० श्रीरामाधीनजी पाण्डेय साहित्याचार्य, व्याकरण-शास्त्री, काव्यतीर्थ, विशारद )

-संस्कृतिके मूलाधार हैं वेद, पुराण, शास्त्रादि सद्ग्रन्थ। । ग्रन्थोंकी रचना आर्योंकी आदिभाषा संस्कृतमें ौर आज भी वह भारतीय ग्रन्थोंके पृष्ठोंपर समुद्भासित । अनेक उथल-पुथल हुए, भाषाओंके कितने हुए; फिर भी यह उसी रूपमें वर्तमान है। इसका ी रहा है कि हम अभीतक अपनी संस्कृतिसे पृथक ाये हैं। साथ-साथ महान् परिवर्तनके युगोंमें भी ति अक्षय रूपसे विद्यमान रही और इसपर किसी आँच न लगी। इसका श्रेय यदि किसीको है तो इस शाको ही। हम तो नयी रोशनीवाली कान्त-कामिनियों- नित्य-नूतन तरुणी सभ्यताओंके फेरमें पड़कर अपनी को सर्वथा भूल बैठे थे; फिर भी यह वात्सल्य- ्ति कसक और वेदनाकी घड़ियोंमें दिन काटती, सोये हुए अपने प्यारे लाड़लोंके सिरहाने बैठी सिर चली आ रही है। सारांश यह कि हिंदू, हिंदी तथा की जन्मदात्री, पोषिका और प्रकाशिका यदि कोई संस्कृत-भाषा ही—इसमें तनिक भी अतिशयोक्ति कती। आज भले ही हमारे बीच इसका सम्मान हो पर था वह एक समय, जब कि देशके कोने-कोनेमें ती बोलती थी, सर्वत्र इसीके शुभ गीत गाये जाते श्रेणियोंके नर-नारी, बाल-वृद्ध, मनुज-दनुज इसी परम भक्त बने रहते थे। इतना ही नहीं, यहाँके तोते और सुग्गे भी इसी पवित्र भाषाके आश्रयणमें द्ध वैदिक ज्ञान एवं परिमार्जित शब्द-साधनोंके ं ही लीन रहा करते थे, जिसे देख भगवान् शङ्करा- ो विस्मयविमुग्ध हो जाना पड़ा था—दूसरोंकी अलग रहे। जिस समय यह भाषा भारतवर्षकी के आसनपर आसीन थी, सम्पूर्ण देशमें इसीका विकास तथा प्रचार था, अटकसे कटक तथा हिमालयतक इसी सर्वतन्त्रात्मिका भाषाकी सत्ता न थी। हमारा सांस्कृतिक विकास उन्नतिके उस समुन्नत पहुँच चुका था, जिसे देख विदेशी विज्ञशिरोमणि खाते और भरि-भरि प्रशंसा किया करते थे।

अनुपम विश्राम प्राप्त करनेके लिये लालायित रहा भाषा तथा संस्कृतिके इतिवृत्तोंके अध्ययनसे यह प है कि इसी देववाणीकी अटूट सेवाके फलरूप वृद्ध भ सम्पूर्ण विश्वका नेतृत्व तथा सभी देशोंमें जा-जाक सभ्यताका उत्तरोत्तर विकास किया था। उस सम अबाधगति थी। अस्तु, सभी क्षेत्रोंमें पहुँच-पहुँच असभ्योंको सभ्य, मूकोंको वाचाल, पङ्गुओंको जानुचल दिगम्बरोंको दिव्याम्बराभूषित और वनचरोंको अपन बना साहित्य, संगीत, शिल्प, कृषि तथा वास्तुक विविध कलाओंका ज्ञान कराया था। आज भले ही माने या न माने; पर बड़े-बड़े पश्चिमीय विद्वानोंने बाहु हो यह प्रमाणित किया है कि भारतवर्ष केवल धर्म तथा संस्कृतिका ही नहीं, अपितु सम्पूर्ण जगत्के संस्कृतिका आदि स्रोत था। साथ-ही-साथ बड़े अभिमा यह भी उद्घोषित किया है कि सारे भूभागकी भाषा कभ संस्कृत ही थी। बड़े ही दुःखकी बात है कि आ की छाया पड़ जानेके कारण आज हम भी यह कहने भी नहीं हिचकते कि संस्कृत-भाषा भारतकी ए विशेषकी भाषा है तथा इसमें न कोई इतिहासका भौगोलिक विश्लेष; न ज्ञान है न विज्ञान; फिर कैसे लिये हितकर एवं उपयुक्त कही जा सकती है। हड़ताल फेरनेवाले सहृदय वृन्द यदि गम्भी अनुसन्धान करें और विचारें तो सहज ही यह सकता है कि वे तथ्यसे कितनी दूर खड़े हैं तथा और भी दूर होते चले जा रहे हैं।

जिस समय देशकी तिल-तिल भूमि संस्कृत सुरसरि-धारासे परिप्लावित होती थी, भारतवर्षने दार्शनिक, वैज्ञानिक, साहित्यिक, इतिहासकार, कल कवियोंको समुत्पन्न किया था, जिनके पावन संस हम धन्य हो जाते हैं तथा जिनकी कीर्ति-गाथाओंको सुन नहीं समाते और आज भी सभ्य-जगत्में गर्वोन्नत उठाकर चल रहे हैं। दुर्दान्त कालके कुचक्रसे इस

ार्पण हुआ था, हम भारतीय इनकी दृष्टिमें निरे पशु
ड़े और लाठियोंके बल हाँके जाते थे; पर इन्हें जब
र्वाणीके एक छोटे-से सेवक कवि कालिदासकी कृति
नशाकुन्तल तथा रघुवंश महाकाव्यका दर्शन हुआ, तब
ा रह जाना पड़ा। इन ग्रन्थोंकी और विशेषताओंके
थ गालवका कण्व ऋषिके यहाँ आकाशमार्गसे गमन
शि-दिवाकी सुमेरु-प्रदक्षिणा आदि वैज्ञानिक रहस्योंने
ाश्चर्यचकित कर दिया। भारतीय विज्ञानके एक
रहस्यको भी समझनेमें उनका माथा ठनकने लगा और वे
ाँतले अँगुली दबाने। हमारे सांस्कृतिक विकास-
अन्तर्गत संस्कृत-ग्रन्थोंमें ऐसे-ऐसे वैज्ञानिक एवं
; रहस्य मिलेंगे, जिनकी छायाको छूनेमें भी आजका
विकासवाद मुख मोड़ लेता है, वहाँतक पहुँचनेकी बात
ा दूर है ही। आज नये जगत्‌की नयी सभ्यता और
कासवादकी ओर जब हम दृष्टिपात करते हैं, तब हमें
ं एक अनोखी विशिष्टता, नवीनता, पूर्णता एवं
आभास मिलता है। हमारे नेत्रोंके समक्ष ऐसी
ा उपस्थित हो जाती है कि उसकी नयी चमक-दमक-
र्षित हो हम उसी ओर लपक तो पड़ते हैं; पर क्या
मारा वह नैतिक एवं सामाजिक स्तर ऊँचा
, जो हमारे प्राचीन सांस्कृतिक विकासवादसे सम्भव
दापि नहीं। इससे हमारे चर्मचक्षु भले ही अभिभूत
हमारा बाह्य जीवन देखनेमें भले ही आदर्श-सा प्रतीत
पर अन्तर्जीवन तो सदा ही उस चमत्कारपूर्ण रहस्यकी
हेगा, जिसके आश्रयमें पलकर हमारे पूर्वज वास्तविक
भ्युदयिक उन्नति, अनन्त सुख, शान्ति तथा विश्राम-
उपलब्धिमें सतत निमग्न रहा करते थे। सच तो
नवीनतम विकासवादके ऐन्द्रजालिक रंगमें सराबोर
पने वास्तविक रूपको सर्वथा खो बैठे हैं, जिससे
: असली रूप दीख ही नहीं पड़ता। हमें तो उसी
अन्वेषण करना चाहिये, उसी तत्त्वका पता लगाना
जिससे हमारा सर्वदेशीय जीवन उसी प्राचीन आदर्शपर
; हमारा देश, समाज तथा हमारी जाति पुनः उसी

पदपर आरूढ़ हो सके; न कि पाश्चात्त्य देशोंकी नकल
समाज और जातिकी नैयाको भ्रमपूर्ण विकासवादके ग
विस्तृत आवर्तमें ही चक्कर काटती रहने दें।

हिंदू-जाति संस्कृत-भाषाकी अवमानना तथा
संस्कृतिकी अवहेलना करनेसे जिस अभावको प्राप्त ह
है, उसे पूरा करनेमें इसे बहुत संयम, नियम, ध
अदम्य उत्साहका अपनेमें समावेशकर पल-पलकी
करनी होगी। इस अभावकालमें हिंदू-जातिको तो अ
नित्य-नूतन प्रलोभिनी सभ्यताओंके बवंडरमें सर्वथा
हो जाना चाहिये था; पर कैसे आज भी यह तथाग
ही सुव्यवस्थित है, यह कोई कम आश्चर्य तथा कुतूह
नहीं है। आज जब कि हमारे देशकी भूमि, वायु और
परतन्त्रतासे मुक्त हैं, तब क्या कारण और अधिकार
संस्कृतिके ऊपर उसकी छाप बनी रहे और हम
स्वीकार करनेमें अपना अहोभाग्य समझें। यदि व
यही बात सत्य होती जा रही है तो इसका एकमा
कारण हो सकता है कि अभी भी हम अपनी प्र
तम भाषासे उदासीन ही हैं और उसके सुविशाल
पलनेको तैयार नहीं। अपनी संस्कृतिको खोकर
स्वतन्त्रता उपलब्ध हो तो यह हमारे लिये अभिर
समुन्नतिका वरदान नहीं। पूज्य महात्माजीका यह आदे
'प्रत्येक हिंदूको अपनी संस्कृति तथा सभ्यतासे उसी
लिपटे रहना चाहिये, जिस प्रकार बच्चा अपनी मासे
रहता है' किसी भी अवस्थामें हमें विस्मृत नहीं
चाहिये। हमारे लिये यह महामन्त्र होना चाहिये और
सार्थकता तभी सम्भव है, जब कि इस देशके अणु-परम
संस्कृत-भाषारूपिणी जाह्नवीके तीर्थ-सलिलसे पुनः एक
परिक्षालितकर पावन तथा भावन बना दिया जाय। क्या
वर्षका ऐसा सुसमय फिर आयेगा जब कि राजप्रासादोंसे
झोंपड़ियोंतक तथा प्रशस्त राजपथोंसे लेकर संकीर्ण वीथियों
घर-घरसे यह ध्वनि सुनायी पड़ेगी—

**स्वतः प्रमाणं परतः प्रमाणं कीराङ्गना यत्र गिरो गिरन्ति**
**द्वारस्थनीडान्तरसन्निरुद्धा जानीहि तन्मण्डनमिश्रधाम**

---

**भजो रे भैया ! राम गोविंद हरी।**
**जप तप साधन कछु नहिं लागत, खरचत नहिं गठरी॥**

आबूपर्वतपर विमलशाहका जैन-मान्दर



शत्रुञ्जय पहाड़ी

# प्राचीन भारतकी तीन महान् शिक्षण-संस्थाएँ

( लेखक—पं० श्रीईश्वरबोधजी शर्मा )

ोन भारतमें शिक्षाके तीन महाकेन्द्र तक्षशिला, और विक्रमशिला विश्वविद्यालय थे, जिनके ध्वंसा- ी भी देखनेमें आते हैं। इनमें पहला विश्वविद्यालय और शेष दो मगध ( बिहार ) में थे। इनका विशद । भारतके इतिहासमें मिलता है। विदेशी यात्रियोंने ण्ठसे इनकी प्रशंसा की है।

## ( १ ) तक्षशिला विश्वविद्यालय

तकी प्राचीनतम शिक्षण-संस्था पंजाबप्रान्तके ो शहरसे प्रायः १८ मीलकी दूरीपर ( अब निर्जन ान स्थान ) तक्षशिला नामकी नगरीमें थी। यहाँकी ंसारकी सर्वोत्तम और पुरातन सभ्यताओंमेंसे एक गक्य-जैसे राजनीतिज्ञ और भृत्य कौमारजीव-जैसे केत्सक ( सर्जन ) यहीं अध्यापक थे। यहाँ देश- बड़े-बड़े विद्वान् वेद आदि अठारह विद्याएँ— से अर्थशास्त्र, राजनीति और आयुर्वेदके अध्ययनके ते और उसमें अच्छी जानकारी प्राप्त करते थे।

ी भाषामें तक्षका अर्थ है पहाड़ और तक्षशिला है भी पहाड़ोंके बीच। इतिहासकारोंका कथन है कि दो पुत्र थे—तक्ष और पुष्कर। पुष्करने पुष्करावर्त्त ने तक्षशिला बसायी थी।'

ी सन्‌के पाँच सौ वर्ष पूर्वसे लेकर छठी शताब्दी- क्षशिला बहुत ही उन्नतिशील रही। इसके बाद हूण- कारियोंने तक्षशिलाका सर्वनाश कर दिया। फिर ढाई हजार वर्षोंके अनन्तर वैज्ञानिकोंके कठिन ानके पश्चात् वहाँकी खुदाई हुई। और वहाँ उस जमानेके ड़े, जिनमें छोटे-छोटे बर्तनोंसे लेकर चार-चार फुटके ो हैं, तथा कलम, दावात, थाली, लोटा, हीरक-हार, तम्भ, कसौटी-पत्थर और सुरमेदानी ही नहीं, अपितु कलाके सर्वोत्कृष्ट नमूने एवं बौद्ध भिक्षुओंके अवशेष भी मिले हैं। इसके अतिरिक्त 'ब्राह्मी' और 'खरोष्ट्री' ं लिखे शिला-लेख भी पाये गये। ये सभी सामान म्यूजियम'में रक्खे गये हैं।

रिचस्तूप आदि इलाके पास ही एक-दो मीलकी दूरीपर ः हैं, जिन्हें अच्छी तरह देखे बिना यहाँकी सभ्यत तरह हृदयङ्गम नहीं की जा सकती। भिड़माउण्ड की राजधानी थी। जौलियामें बौद्धोंका निवासस्था यहाँ उनके व्यवहारकी वस्तुएँ चक्की, घड़ा तथा थाल मिलती हैं। यहाँ उन भिक्षुओंके भांडागार, बिह स्नानागार बने थे, जिनके अवशेष और विशेषकर कलाकी उत्कृष्टतम मूर्तियाँ दर्शकोंके चित्तको मोह ले रिचस्तूपमें कनिष्कने ईस्वी सन्‌के पूर्व एक स्तूप बनवा इनके अतिरिक्त तक्षशिलामें ब्राह्मण-बौद्ध दर्शन, अर्थशास्त्र एवं वैद्यकके ग्रन्थ भी लिखे गये थे। उर एक महान् देशकी समृद्धिशालिनी सभ्यताका महान् निहित है।

## ( २ ) नालन्दा विश्वविद्यालय

तक्षशिलाके बाद नालन्दा-विश्वविद्यालयका स्था है। सचमुच यह संसारभरका ज्ञानपीठ था। इसीने जगत्‌को भारतीय ज्ञान, विज्ञान, धर्मशास्त्र, साहित्य कला, शिल्प, सभ्यता और संस्कृति आदिका दान दि यहाँके स्नातक प्रकाण्ड पाण्डित्यमें अपना सानी नहीं जब बौद्ध-धर्मकी विजय-पताका सारे एशियाखण्डमें थी, भारतीय ज्ञान-विज्ञानका मूलस्रोत नालन्दा ही था। में अध्ययन किये बिना शिक्षा अधूरी ही समझी जा

नालन्दाकी स्थितिके बारेमें इतिहासकारोंके वि हैं। 'पालि-साहित्य'में नालन्दा राजगृहसे आठ दूरीपर बताया गया है। चीनी यात्री 'फाहियान'की सम्मति है। और दूसरे चीनी यात्री ट्वान्-ध्वाङ्के क नालन्दा वर्तमान बिहारशरीफ शहरके दक्षिण-पश्चि एक आमका बगीचा था। उस बगीचेमें 'नालन्दा एक नागराज रहता था। यह भी कहा जाता है कि बुद्ध पूर्वजन्ममें वहाँ 'बोधिसत्त्व'के रूपमें पैदा हु खैर जो कुछ हो, खंडहरोंकी खुदाई हो जानेपर अनु कल्पनाकी कोई गुंजाइश ही न रही। नालन्दाका

है। अगर यह प्रतिमा शून्यवादी नागार्जुनकी मान ली तो इससे यह साबित होता है कि नालन्दा दूसरी शताब्दी-में एक सुप्रतिष्ठित शिक्षा-केन्द्र था। क्योंकि नागार्जुन नके प्रवर्तक थे और नालन्दा महायानियोंका गढ़।

हाँ कभी नालन्दा-विद्यापीठके सुन्दर-सुदृढ़ भवन थे, ब 'बड़गाँव' नामकी एक बस्ती है। इसके निकट-विस्तृत और सुदूरव्यापी नालन्दाके ध्वंसावशेष—ऊँची-उजाड़ दीवारें, अनगिनत टीले, प्राचीन तालाब आदि प्राचीनतम गौरवमय दिनोंकी महत्ताके सूचक हैं।

ालन्दा विश्वविद्यालयमें सुदूरवर्ती चीन, जापान, मध्यएशिया, तिब्बत, श्याम, अनाम, बर्मा, मलय अनेक देशोंसे ज्ञान-पिपासु व्यक्ति अध्ययनार्थ आते हाँ अठारह बौद्धनिकाय-ग्रन्थोंके अतिरिक्त वैद्यक, साहित्य, कला, ब्राह्मण एवं जैन दर्शन आदिकी भी ी जाती थी। खंडहरोंकी खुदाईके सामान यह कह क केवल किताबी शिक्षा ही पर्याप्त नहीं थी, हस्त-ी शिक्षाका भी सुप्रबन्ध था।

ाँके चीनी स्नातक ह्वेनसांगके अनुसार नालन्दामें रसे अधिक छात्र पढ़ते थे और अध्यापकोंकी संख्या र थी। प्रधानाध्यापक शीलभद्र थे। विश्वविद्यालयके द्वारमें आठ विस्तृत कक्ष और तीन सौ प्रकोष्ठ थे। न दस भागोंमें विभक्त था। शिक्षार्थियोंके रहनेके न्न-भिन्न तीन सौ छात्रावास-भवन थे। तीन विशाल य—रत्नसागर, रत्नोदधि और रत्नरञ्जक नामके थे। कालयोंमें हीनयान, महायान, वज्रयान आदि बौद्ध यान्य सम्प्रदायोंके विविधविषयक ग्रन्थ मौजूद थे।

क्षा-विभागमें जिनमित्र, शीघ्रबुद्ध, चन्द्रपाल, , स्थिरमति, प्रभाकरमित्र, धर्मपाल, भद्रसेन, शान्त-ादि प्रथम श्रेणीके प्रकाण्ड विद्वान् थे—जिनमें शान्तरक्षितका नाम विशेष उल्लेखनीय है। उनके नालन्दाकी कीर्ति अखिल विश्वमें परिव्याप्त हो ।

न्दा केवल मगधका ही ज्ञान-भण्डार नहीं वरं समस्त ज्ञान-विज्ञानका पथप्रदर्शक था। नालन्दाके अन्तिम घोर वज्रयानका विकृत-से-विकृत रूप जनतामें किया जा रहा था। इन्हीं आन्तरिक दुर्बलताओं स्मानोंके आक्रमणने नालन्दाको मिट्टीमें मिला दिया। ने बड़ी निष्ठुरतासे इस विद्यालयको लूटा। इसके —वहाँकी जली ईंटें, चौखटें, चावलके जले हुए ादि। भारतीय स्थापत्य-कलाके उत्कृष्टतम नमूने बर्बाद किये गये! यदि भयंकर अमानुषिक प्रहारोंसे का नाश न हुआ होता तो वहाँके ग्रन्थ-संग्रहालय दुनियाको यह बतला सकते कि उस समय नालन्दा विस्तृत एवं गम्भीर ज्ञान-समुद्र था, उसका ज्ञान भूमण्डलपर कैसा अद्वितीय था।

## ( ३ ) विक्रमशिला विश्वविद्यालय

भारतके तीसरे विश्वविद्यालय विक्रमशिलाके विषयमें इतिहासकारोंके विभिन्न मत होते हुए भी तिब्बती बौद्धग्रन्थोंके अनुवादके बाद, उसके अ वर्तमान भागलपुर जिलेके सुलतानगंजको 'विक्रम निश्चित किया गया है।

इस विश्वविद्यालयके चारों ओर चार तोरण थे। प्रवेशद्वारपर एक-एक प्रवेशिका-परीक्षागृह था। इन द्वारोंपर एक-एक दिग्गज विद्वान् थे। जो प्रवेशार्थ पढ़ने आते थे, उन्हें पहले इन्हीं द्वारस्थ पण्डितोंको प सन्तुष्ट करना पड़ता था।

अध्यापन-विभागमें रत्नवज्र, लीलावज्र, कृष्णसम तथागतरक्षित, दीपंकर श्रीज्ञान, बोधिभद्र, कमलरक्षित नरेन्द्र श्रीज्ञान—ये आठ महापण्डित और १०८ पण्डि आचार्य 'दीपंकर श्रीज्ञान' थे। इस विश्वविद्यालयमें साहित्य, दर्शन, न्याय आदिके अतिरिक्त विशेषरूपसे शास्त्रकी शिक्षा दी जाती थी। नालन्दा-जैसे प्राचीन विक्रमशिला-जैसे नवीन विश्वविद्यालयोंमें तन्त्रशास्त्र प्रधानता थी। यहाँके महापण्डितोंमें मैत्री या डोम स्मृत्याकर आदि 'सिद्ध' ही थे।

विक्रमशिलामें भारतीय छात्रोंके अतिरिक्त ब विदेशी छात्र भी विद्याध्ययनके लिये आते थे। छ निवास एवं भोजनादिका प्रबन्ध विश्वविद्यालयकी ही था।

दीपंकर श्रीज्ञानके समयमें यहाँके संघस्थविर 'रत्न थे। बिहारके मध्यमें 'बोधिसत्त्व'की मूर्ति थी। तान्त्रिक देवालय थे। विदेशी छात्रोंको विशेष सुविधा प्राप्त

सन् ११९३ ईस्वीमें पालवंशी राजाओंके अधःप साथ-साथ ये विश्वविद्यालय भी सदाके लिये अन्धक विलीन हो गये। विजय-मदान्ध मुसल्मानोंने महम्मद-अख्तियारके नेतृत्वमें गोविन्द पालको मारकर नालन्दा विक्रमशिलाको खूब लूटा। हजारों विद्यार्थी और अध्य तलवारके घाट उतारे गये! विजेताओंने लगभग दो वर्षके पुराने धर्म और भारतीय सभ्यताको इस बर्बरतासे किया कि पुनः उसका उद्धार न हो सका!!

# भारतके प्रसिद्ध मन्दिरोंका शिल्पदृष्टिसे आलोचन

( लेखक—श्रीभगवतीप्रसादसिंहजी एम्० ए० )

तमें प्राचीन कालमें मन्दिर प्रायः काष्ठके बनते थे, कल नैपाल, तिब्बत, चीन तथा जापानमें बनते हैं। । है कि अत्यन्त प्राचीन कालके मन्दिर इस समय प्रायः ते ।

ीन मन्दिरोंमें शक्तिके तथा शिवके मन्दिर बहुत अधिक ।-मन्दिरोंके विषयमें पाठकगण कल्याणके 'शक्ति-अङ्क' शत मेरे लेखमें उल्लेख पायेंगे तथा इस विषयपर येंगे कि शक्ति-मन्दिरोंके निर्माणका प्रधान कारण । शिव-उपासना भी परम प्राचीन है और इसको मझना भूल है। शिव तथा शक्तिकी उपासना संसारके । धर्मोंमें पायी जाती है—यथा मिस्र, फिनीशिया, टेन इत्यादि देशोंमें। भारतमें भी यही उपासना । कालान्तरमें वैष्णव आचार्यों तथा संतोंके प्रभावसे उपासना भी बहुत बढ़ी। इस समय भारतमें मन्दिर इन्हीं तीन श्रेणियोंमें आते हैं। प्राचीन ारतमें सूर्य-उपासना भी बहुत बढ़ी-चढ़ी थी। कहा सकता कि सूर्यकी पूजाके लिये मगलोग बाहरसे क्यों ाये गये। कालान्तरमें सूर्य-उपासना भारतमें बहुत यी और साथ-ही-साथ मेक्सिकोके मयलोगोंमें बहुत उस देशमें मयलोगोंके बनाये हुए सूर्य-मन्दिरोंके ध्वंसावशेष मिलते हैं। अनेक प्रदेशोंमें सूर्यकी ों नरबलितक दी जाने लगी थी। गणेश-उपासना केवल महाराष्ट्र देशमें ही कुछ स्थानोंपर मिलेगी। हिंदुओंके पञ्च-देव हैं।

तके वर्तमान मन्दिर सब-के-सब बड़े-बड़े राजाओंके ए हैं। इन मन्दिरोंका निर्माण रूपमण्डन इत्यादि ग्रन्थोंके आधारपर हुआ है। और इन मन्दिरोंमें मिलने-क बातें जो देखनेमें साधारण मालूम पड़ती हैं, वे सब-की-मेतरूपसे बनी हुई पायी जायँगी। जिज्ञासु पाठकोंको ाथरावकृत 'Hindu Iconography' नामक पुस्तक देखनी चाहिये। इसमें शिव, देवी, विष्णु देवताओंके विविध रूपोंका वर्णन है और मन्दिरोंके विषयमें भी बहुत कुछ लिखा है। इसके अतिरिक्त नमेंटद्वारा प्रकाशित 'श्रीतत्त्व-निधि' नामक संस्कृत र्तियोंके विषयमें द्रष्टव्य है। अनेक देवता ऐसे हैं, जिनके मन्दिरके समीप तालाब अथवा कूप होना अन्यथा जनताका अनिष्ट हो सकता है। ऐसी मूर्तियाँ काली इत्यादि उग्र देवताओंकी हैं। मन्दिरोंमें भद्रपीठ श्रेणियोंका स्तर एक मुख्य वस्तु है। अर्थात् मन्दिर भूमिपर अधिकतर सोलह स्तर ऐसे होते हैं, जिनमें ऊपर एक स्तरमें नानाविध पशु-पक्षी तथा मनुष्योंकी दिखलायी जाती हैं। मन्दिरके शिखरके विषयमें भी नियम हैं कि किस मन्दिरमें कितने शिखर होने च विष्णु-मन्दिरोंके बाहर विष्णुके कौन-कौनसे अवतार कि स्थानपर दिखलाये जायँ, इसका भी नियम है। शिव-म बाहरकी ओर गणेश, गौरी तथा कार्तिकेयकी मूर्तियाँ जाती हैं। शिव-मन्दिरोंके भीतर भी यही मूर्तियाँ स्थानोंपर बनायी जाती हैं। अनेक मन्दिरोंमें बाहर छोटे-छोटे मन्दिर उपदेवताओंके बनाये जाते हैं। मन्दिरोंमें यथा खजुराहोके विशाल चन्देल मं भुवनेश्वरके मन्दिरोंमें, पुरीके जगदीश-मन्दिरमें, ध्वस्त सूर्य-मन्दिरमें तथा काशीके नेपाली मन्दिरमें ओर कई नियमित स्थानोंपर अश्लील मूर्तियाँ मिल इनके विषयमें अनभिज्ञ समालोचकोंने मन्दिरोंको बन राजाओंको तथा उनको बनानेवाले शिल्पियोंको बुरा-भ है। पर यथार्थमें इन अश्लील मूर्तियोंका प्रयोजन म वज्रपातादिसे रक्षा करना है। नये मकान बनाते स स्थानोंपर झाड़ू, डलिया इत्यादि इसलिये लटका दी कि किसीकी 'नजर' न लगे। मैंने स्वयं तो नहीं देख पढ़ा है कि Roman Catholic मन्दिरोंमें बात मिलेगी। इस बातके प्रमाणस्वरूप नीचे कुछ दिये जाते हैं। यथा—

वज्रपातादिभीत्यादिवारणार्थं यथोदितम्
शिल्पशास्त्रेऽपि मण्यादिविन्यासं पौरुषाकृतिम्
( उत्क

अधःशाखाचतुर्थांशे प्रतीहारौ निवेशयेत्
मिथुनै रथवल्लीभिः शाखाशेषं विभूषयेत्
( अग्नि

मिथुनैः पत्रवल्लीभिः प्रमथैश्चोपशोभयेत्
( बृहत

क्षिणके अनेक मन्दिरोंमें कासव नामक एक चबूतरा
हता है, जिसपर सिर रखकर यात्री लोग देवताको
करते हैं। दक्षिणके मन्दिरोंमें मन्दिरकी परिधिके
एक तालाब होता है, जिसमें देवताकी चलमूर्ति उत्सवोंके
र समारोहके साथ नौकामें घुमायी जाती है। ऐसे
को तेप्पाकुलम् कहते हैं। इन मन्दिरोंमें अधिकतर
को मुख्य मूर्तिका स्पर्श नहीं करने दिया जाता।
की ओरसे मन्दिरके सेवकगण द्रव्य लेकर मूर्तिकी
देते हैं। कई मन्दिर ऐसे भी हैं, जहाँ शिवलिङ्गपर
चढ़ाया जाता, केवल तेलका लेप करते हैं।

ा कि ऊपर कहा गया है, भारतके प्रसिद्ध मन्दिर
राजकुलोंद्वारा बनवाये गये हैं। मन्दिरके निर्माणमें
प्रधान है। यथार्थमें भगवान् प्रत्येक मनुष्यके घट-
ास हैं; पर प्रत्येक भावुक भक्त भगवान्के साकार
ूजा, अर्चा इत्यादि करके अपने अन्तःकरणको सुख
वास्तवमें मूर्तियाँ एक प्रकारके दिव्य आदेश कहे
हैं, जिनके द्वारा भक्त अपनी साधना पूरी करते हैं।

—

**तेमामन्त्रतीर्थेषु दैवज्ञे भैषजे गुरौ।**
**दृशी भावना यस्य सिद्धिर्भवति तादृशी॥**

र वास्तवमें यह सब भावका ही खेल है।
of the Golden Flower नामक अंग्रेजी
चीनियोंकी ध्यान-विधि वर्णित है। इस पुस्तककी
सुप्रसिद्ध जर्मन-विद्वान् Jung ने लिखी है। उसमें
लेखा है कि जबतक मनुष्य भक्तिमें इतना सराबोर
जाता कि असम्भाव्य बातोंका भी विश्वास करे, तबतक
वान्का साक्षात्कार नहीं होता। अतः जिसे हम
ास कहते हैं, कुछ नियमोंके अनुसार होनेके कारण
उत्कट भक्तिका रूप धारण कर सकती है। हिंदुओं-
क देवी-देवताओंकी पूजा प्रचलित होनेपर भी
ारमें हिंदूलोग मूर्तिपूजक नहीं कहे जा सकते।
graphy शब्द मूर्तियोंके वर्णनके लिये आता है। यह
on से निकला है। प्राचीन कालमें फिनीशियन लोग
ी मूर्तियाँ ( Icon ) अभिचार, मारण इत्यादिके लिये
। अतः मन्दिरोंका निर्माण भक्तोंकी भावना प्रकट
मित्त और 'स्वान्तःसुखाय' कहना चाहिये। प्राचीन
त्य-गीतादि भी देवमूर्तियोंके सम्मुख होते थे और

कारण इन बड़े-बड़े मन्दिरोंमें जगमोहन, मण्डप
मन्दिरके मुख्य अङ्ग माने गये हैं। शक्ति-
जीव-बलिकी प्रथा तथा दक्षिण और वाम उपासना, शि
अनगढ़ लिङ्गोंकी स्थिति अथवा नर्मदेश्वरकी स्था
विष्णुमन्दिरोंमें शालग्राम इत्यादिकी स्थिति गूढ़ और
विषय हैं, जिनपर विचार करनेके लिये यहाँपर स्था
मन्दिर पहले गुफाओंमें बनते थे, जैसा काश्मीरके
तथा कालिंजरके मन्दिरोंमें दिखलायी पड़ता है। का
पत्थरके मन्दिर बनने लगे। नाना प्रकारके पत्थरोंक
मन्दिरोंके निर्माणमें हुआ है। कहीं-कहीं तो केवल सं
ही-संगमरमर लगाया गया है। मन्दिरकी रक्षाका प्र
एक मुख्य विषय है, जो ध्यानमें रक्खा गया है।
मन्दिरोंके चारों ओर सात-सात परकोटेतक बने हैं
अतिरिक्त भक्तोंने अनेक प्रकारसे मन्दिरोंको सुसज्जित
प्रयत्न किया है। जैसे, पंजाबके सुप्रसिद्ध महाराजा रणजी
काशीविश्वनाथ, ज्वालाजी तथा अमृतसरके सुप्रसिद्ध
सुवर्ण-मन्दिरपर सोनेका पत्र चढ़वाया, जो अबतक
है। कहा जाता है कि इन्हीं महाराजाने प्रसिद्ध कोह
श्रीजगन्नाथजीको अर्पण करनेकी इच्छा प्रकट की थी, प
यह इच्छा कई कारणोंसे उनके देहावसानके उपरा
नहीं की गयी। प्रातःस्मरणीया अहल्याबाईने भी
मन्दिरोंका निर्माण कराया है और सम्भवतः काशीविश्
वर्तमान मन्दिर भी उन्हींका बनवाया हुआ है।

कुमार दाराशिकोहने एक पुस्तक 'रिसाला ह
नामक लिखी थी, जिसका अंग्रेजी अनुवाद प्रयागके
आफिससे प्रकाशित हुआ है। बड़ी सुन्दर पुस्तक है।
मुसल्मानोंके चिश्तिया सम्प्रदायके अनुसार प्राणायाम-
वर्णन है। इसमें भी भावोंके गूढ़ स्तरोंका विशेष
किया गया है। मन्दिरोंकी स्थापना विशिष्ट भक्तकी
निर्भर होती है। और इसीसे सिद्धि भी प्राप्त होती है।
योगीजनोंका सम्बन्ध भी ऐसे मन्दिरोंकी स्थापनामें होत

उत्तरी भारतमें मुसल्मानोंके आक्रमणके कारण
सब पुराने मन्दिरोंकी बहुत क्षति हुई है। सोमना
मुसल्मानोंने प्रायः सम्पूर्ण मन्दिर ही नष्ट कर दिया।
विश्वनाथके दो मन्दिरोंको यवनोंने नष्ट कर दिया। क
दुर्गके मन्दिरोंको यथासाध्य नष्ट-भ्रष्ट करके छोड़ा।
अयोध्या और मथुराके भी असंख्य मन्दिरोंको इन्हों

अपरिचित न होंगे। उड़ीसा अथवा उत्कलप्रदेशमें
न्नाथजीके मन्दिरपर कई बार मुसल्मानोंके आक्रमण
र कोणार्कके सुप्रसिद्ध सूर्य-मन्दिरके ध्वस्त होनेकी
भी इन यवनोंका ही हाथ बतलाया जाता है! इन्हीं
उत्तर भारतमें बहुत कम प्राचीन मन्दिर मिलते हैं;
मिलते भी हैं, उनमें कलाका कोई विशेष प्रदर्शन नहीं

जपूतानेमें यवनोंका प्रवेश अधिक न हो पाया। इसी
हाँ कुछ प्राचीन मन्दिर मिलते हैं। मारवाड़ अथवा
में दो अत्यन्त सुन्दर मन्दिर विद्यमान हैं। पहला
ग्रानमंडीमें 'महामन्दिर' नामसे विख्यात है। इसमें
म्भवाला सुन्दर जगमोहन बना हुआ है। जगमोहनके
गशीयुक्त तथा अत्यन्त सुडौल बने हैं। मन्दिरके
क मुख्य तथा अन्य छोटे-छोटे कई शिखर इस मन्दिर-
को बढ़ाते हैं। दूसरा मन्दिर एक शिखरवाला है;
पि इसमें पहले मन्दिरका-सा जगमोहन नहीं है, तथापि
में पहले मन्दिरसे बहुत ही सुन्दर हैं। इस मन्दिरमें
विशाल गवाक्ष तीन ओर बने हैं। ठीक ऐसा ही
उज्जैनमें महाकालेश्वरका भी है।

यपुर राज्यमें भी दो बड़े सुन्दर मन्दिर मिलते हैं।
न्दिर उदयपुर राजधानीसे बारह मील उत्तर एक
वेत संगमरमरका बना हुआ एकलिङ्गजीका विशाल
। इस मन्दिरके पीछे चौबीस गाँव लगे हुए हैं। मन्दिर-
ट एक विशाल पर्वतकी-सी है, जिसमें चोटियोंकी जगह
खर ऊपर-नीचे दीखते हैं। कहते हैं कि एकलिङ्गजी-
की स्थापना मेवाड़के आदिपुरुष बाप्पा रावलके
हुई थी और ईसाकी पंद्रहवीं शताब्दीमें महाराणा
इस मन्दिरका जीर्णोद्धार करवाया था। खास उदयपुर-
दीशजीका मन्दिर भी देखने योग्य है। यह मन्दिर
एकलिङ्गजीके मन्दिरकी ही तरह बना है। इसका
बड़ा ही सुन्दर बना है। इसके स्तरोंमें नाना प्रकारके
हाथी-घोड़े तथा मनुष्य बने हैं। बहुत बारीक
काम किया गया है। और मनुष्योंकी बनावट
स्वाभाविक तथा बारीक है।

बू पर्वतपर कई बड़े ही सुन्दर संगमरमरके जैन-मन्दिर
जिनमें करोड़ों रुपयोंकी लागत उस समय लगी थी।
चारों ओर बड़ा ही सुन्दर काम दीखता है। स
छतको लेते हुए कोई भी कोना कारीगरीसे खाली
काठियावाड़ प्रान्तमें पालीताणा राज्यमें शत्रुञ्जय नाम
इन जैन-मन्दिरोंसे परिपूर्ण है तथा द्रष्टव्य है। जैनी
श्रद्धासे इन तीर्थोंकी यात्रा करते हैं।

राजपूतानेके पूर्वी कोनेपर ग्वालियरका सुप्रसिद्ध
किला बना है। इसमें सास-बहू (सहस्र-बाहु) क
अत्यन्त सुन्दर बना है। ग्वालियरका किला अत्यन्त
है और इसमें बने हुए महल तथा मन्दिर बादके प्र
हैं। सास-बहूका मन्दिर सातवीं या आठवीं शताब्
प्रतीत होता है और कहा नहीं जा सकता कि इ
देवताकी प्रतिष्ठा हुई थी। मन्दिर तीन खण्डका है अ
चारों ओर द्वार-ही-द्वार हैं। इसमें बहुत ही बारीक
भीतरकी ओर की गयी है। छतमें तथा प्रत्येक
बेल-बूटोंकी बनावटसे कोई स्थान खाली नहीं। और
भी साधारण नहीं, किंतु बड़े ही सुन्दर बने हैं।

मध्यभारतके चन्देल मन्दिर खजुराहोमें बने
खजुराहो इस समय एक छोटा-सा गाँव है; परंतु कि
यह जझोती प्रान्त (यजुर्होती) की राजधानी थी अ
अनेक विद्वान् तथा धनी लोग रहते थे। इस समय
छतरपुर स्टेटमें है। महोबासे खजुराहो चौंतीस मील,
सत्ताईस मील तथा पन्नासे पचीस मील है। यहाँ जा
मोटर-लारियाँ मिल जाती हैं; केवल थोड़ी ही दू
चलना पड़ता है। महोबाके चन्देल राजपूत राजा च
आठवीं शताब्दीमें चन्देल राज्यकी नींव डाली, तबसे
पाँच शतकतक चन्देल राजाओंका राज्य रहा। चन्देल
मुख्य स्थान कालिंजरका दुर्ग था, और उनके रहने
स्थान महोबा था। खजुराहोमें उनके सुप्रसिद्ध मन्दि
इनमें कंडरिया महादेवका सुप्रसिद्ध मन्दिर है। यह
अनुमानतः दसवीं शताब्दीमें राजा धंगदेवने बनवा
खजुराहोमें कुल तीस मन्दिर हैं, जिनमेंसे आठ जैनिय
जनरल कनिंघमने गंठाई नामक मन्दिरको बौद्ध म
है, परंतु उनकी धारणाके आधार पुष्ट नहीं हैं। जित
कंडरिया महादेवका मन्दिर है, उतने बड़े यहाँ लगभग
दस मन्दिर हैं। प्रत्येक मन्दिर एक ऊँचे चबूतरेपर
कंडरिया महादेवका मन्दिर एक सौ सौ फुट लंब

ाने हैं। मन्दिरकी छतमें बहुत अच्छा काम किया हुआ मन्दिरका कोई भाग ऐसा नहीं है, जिसमें पत्थरको ूर्तियाँ न बनायी गयी हों। इस मन्दिरमें कनिंघमने र्तियाँ दो और तीन फुटके अंदर ऊँची गिनी थीं। र्तियाँ तो सहस्रोंकी संख्यामें हैं। अनेक मूर्तियाँ ाव्यञ्जक भी हैं। देवी-देवताओंकी जितनी मूर्तियाँ बहुत सुन्दर हैं। मन्दिरके गवाक्ष भी अत्यन्त ही ा प्रभावोत्पादक हैं। मन्दिरके शिखरपर तथा मण्डप शिखरपर एक-एक आमलक बना है। इनमें एकके शिखर उत्तरोत्तर ऊँचे बड़े ही आकर्षक हैं। इस । मन्दिर बनवानेमें कम-से-कम बीस-पचीस लाख गे।

ः बाद उड़ीसाके मन्दिर आते हैं। उड़ीसामें तीन दर हैं—भुवनेश्वरमें श्रीलिङ्गराजका मन्दिर, पुरीमें थका मन्दिर और कोणार्कमें श्रीसूर्यनारायणका इस प्रान्तके मन्दिरोंकी बनावट अपने ढंगकी निराली र चार भागोंमें विभक्त किया जा सकता है। पहला दर या विमान, जिसमें प्रधान देवमूर्ति स्थापित होती ो लगा हुआ सामनेकी ओर जगमोहन होता है, जिसे प, मुखशाली तथा भद्रक भी कहते हैं। मण्डपसे एक रकी ओर जाता है और इसीसे दर्शकगण भीतर ान देवमूर्तिका दर्शन करते हैं। जगमोहनके आगे न्दर होता है, जिसमें नृत्य तथा कीर्तनादि किये जाते य-मन्दिरके आगे भोग-मन्दिर होता है, जहाँ रखकर ाया जाता है।

नेश्वर केशरी राजाओंकी राजधानी रहा है। केशरी चौथी शताब्दीके उत्तर भागसे लेकर ग्यारहवीं ः पूर्व भागतक छः सौ सत्तर वर्ष और चौवालीस क उत्कल प्रदेशपर राज्य किया। जलवायुकी उत्तमताके वनेश्वर फिर उड़ीसाप्रान्तकी राजधानी होने जा रहा जाता है कि केशरी राजाओंने इस स्थानपर सात हजार नवाये थे। इस समय भी यहाँ लगभग पाँच सौ ो होंगे ही। इनमें ईसाकी पाँचवीं सदीसे लेकर सदीतकके मन्दिर विद्यमान हैं। काशीको छोड़कर कदाचित् ही कोई ऐसा स्थान हो, जहाँ इतने अधिक र एक साथ विद्यमान हों। इन मन्दिरोंमें मुख्य श्रीलिङ्गराजका है, जिसे ललाटेन्दु केशरी (६१७ से

एक सौ अस्सी फुट ऊँचा है। मन्दिरकी बनावट कि उसका कोई भी बाहरी भाग पशु-पक्षी त नारियोंकी बड़ी तथा बारीक मूर्तियोंसे खाली नहीं है। बाहर तीन छोटे-छोटे मन्दिर गणेश, कार्तिकेय तथ हैं, जो विमानसे लगे हुए हैं। गौरीकी प्रतिमा इतने ः से सजायी गयी है और ऐसे सुन्दर काले पत्थरकी ब देखते ही बनता है। मूर्तियोंमें हाथी, घोड़े, हिर इत्यादिकी जो मूर्तियाँ बनी हैं, उनमें सजीवताका भा रूपसे उल्लेख्य है। इनके अतिरिक्त राजभवनकी सम्बन्धी तथा राजा-रानी और सिद्धोंके दरबारर्क विशेषरूपसे दर्शनीय हैं। मन्दिरके चारों ओर नामक सिंह उभड़े हुए बने हैं। इस मन्दिरमें भ मूर्तियाँ अश्लील कही जा सकती हैं। यहाँसे समु लगभग पचीस मील दूर है और समुद्रकी रूखी वा अनेकानेक मूर्तियाँ नष्ट-सी होती जा रही हैं। फिर बूटे बहुत ही सुन्दर बने हैं।

श्रीजगन्नाथपुरीका वर्तमान मन्दिर, जिसका राजा अनङ्गभीमदेवने तेरहवीं शताब्दीमें कराया जहाँकी मूर्तियाँ तीसरी शताब्दीकी कही जाती हैं, के ही ढंगपर बना है। इस मन्दिरपर मुसल्मानोंने आक्रमण किया और कई बार मन्दिरकी मरम्मत कारण शिल्पकी दृष्टिसे इस मन्दिरकी मूर्तियाँ बहुत हैं। हाँ, मराठोंने लगभग तीन सौ वर्ष हुए भोग-जीर्णोद्धार कराया था और इस भोग-मन्दिरकी दाक्षिणात्य शिल्पके अनुसार उत्तम कही जा सकती बातका कोई प्रमाण नहीं कि मराठोंने यह भो कोणार्कसे मूर्तियाँ लाकर बनाया है। इस भोग-मूर्तियोंको देखनेसे इतना अवश्य मालूम पड़ता दाक्षिणात्य शिल्पमें वज्रपातादि-निवारणार्थ अश्लील अत्यन्त सुसभ्य ढंगकी होती हैं। उड़ीसाके मन्दिरों इधर वाममार्गके प्रचारसे तथा अन्य विशिष्ट कारणों अश्लीलरूपमें बनी हैं। यहाँ 'मिथुन' को 'मैथुन लिया गया है।

जगन्नाथजीके मन्दिरके विमानभागमें दक्षिण जो नया द्वार बना है, वह हालमें ही एक मैनेजरने था। अन्यथा विमानभागमें एकसे अतिरिक्त अ द्वार नहीं होता।

ा है। इस मन्दिरकी मूर्तियोंकी कला इतनी सुन्दर है कि कहते हैं कि एशियामें इतना सुन्दर मन्दिर नहीं है। गवर्नमेंटने भी कई लाख रुपये लगाकर मन्दिरका जीर्णोद्धार करवाया है। कहा जाता है न्दिरके विमान-भागके शिखरपर एक बहुत बड़ा छड़ लगा हुआ था, जिसके कारण पासमें जानेवाले र खिंच आते थे। इसी कारण कहा जाता है कि नाविकोंने चुम्बक निकालनेके लिये मन्दिरको तोड़ मेरा मत यह है कि यदि ऐसा चुम्बक मन्दिरके लगा हुआ था तो उसका प्रयोजन यह था कि वह लोहेकी शहतीरोंको ठीक स्थानपर स्थित रक्खे; स विशाल मन्दिरमें लगभग पचीस ऐसी शहतीरें गज लंबी अबतक मिलती हैं और इनमेंसे प्रत्येकका गभग डेढ़ सौ मन होगा। जगमोहनके पीछेका थवा मुख्य भाग ध्वस्त हो गया है। जगमोहन ान-भाग मिलाकर एक विशाल रथकी योजना की जिसके पहिये अबतक विद्यमान हैं। जगमोहनके गमें जो मूर्तियाँ बनी हैं, वे पुरुषाकार हैं। इसीसे विस्तारका कुछ अनुमान हो सकता है। जगमोहनका गभग दो सौ फुट ऊँचा है और इस विशाल भवनके होनेपर आदमीको अपनी तुच्छताका अनुभव होता मोहनकी चौखटके द्वार क्लोराइट नामक नीले पत्थरके जसे यहाँ मुगनी कहते हैं। इसपर बने हुए बेल-बूटेका ना सुन्दर है कि वैसा और कहीं नहीं देखनेको वैसे तो सारा मन्दिर ही मूर्तियोंसे भरा पड़ा है, पर पहियोंकी बनावट विशेषरूपसे द्रष्टव्य है। प्रत्येक ढ़े दस फुट ऊँचा है और ऐसे चौबीस पहिये बने इन पहियोंमें कोई भी स्थान बेल-बूटे तथा मूर्तिकारीसे है। सूर्यकी सुन्दर मूर्तियाँ भी इसी मुगनी पत्थरकी हैं। यहाँका अरुणस्तम्भ, जो पैंतीस फुट ऊँचा तथा त्थरका बना है, इस समय जगन्नाथजीके मन्दिरके गा है। यहाँ मन्दिरोंके द्वारपर नवग्रह बनानेकी था नाग-कन्याओंकी मूर्तियाँ भी अनेक स्थलोंपर

मोहनके आगे नाट्य-मन्दिर अभी बालूसे खोदकर गया है। इसकी शोभा अपूर्व है। यह मन्दिर नवीं ा बना हुआ माना जाता है और सोलहवीं शताब्दी-

वर्षतक यह बालूके ढेरमें ढका हुआ पड़ा थ

दक्षिण भारतके मन्दिर उत्तरके मन्दिरोंकी बिलकुल भिन्न हैं। दक्षिणमें पहले सबसे नीचेके पाण्ड्य राजाओंका आधिपत्य था, जिसमें मदुरा तथा ि जिले अन्तर्गत थे। पूर्वी घाटकी ओर चोलर अधिकार था और पश्चिमी घाटकी ओर चेर राज ईसाकी तीसरी शताब्दीमें एक चौथे राज्यका उदय पल्लवोंका राज्य कहा जाता है। इनका राज्य आठवीं तक था और इस कालमें पल्लवलोग ही दक्षिणव अधिष्ठाता थे। कालान्तरमें चालुक्य राजाओंके उदय पल्लवोंने अपनी राजधानी काञ्चीपुर अथवा कां बनायी। और इसी समयमें इन लोगोंने अपने मुख बनाये। नवीं शताब्दीमें चोल राजाओंने पल्लवोंको किया। पल्लव लोग पहले बौद्ध थे और कालान्तरमें गये। इन्होंने मामल्लपुर नामक स्थानमें पत्थरोंके काटकर मन्दिर बनानेकी प्रथा प्रचलित की। य समुद्रके किनारे ही है और यहाँपर पञ्चपाण्डवोंके रथ तथा त्रिमूर्ति, वराह और दुर्गाके मन्दिर भी बने हैं स्थानपर एक चट्टानके ऊपर विंसेंट स्मिथके अर्जुनकी तपस्या तथा कुमारस्वामीके मतानुसार गङ्गा दृश्य बना है। इन मन्दिरोंमें सातवीं सदीकी पल्लव-मूर् बहुत सुन्दर नमूना मिलेगा।

कालान्तरमें शैव तथा वैष्णव आचार्योंके उदय दक्षिणमें शैव तथा वैष्णव मन्दिर बनने लगे। इन म शैली एक-सी ही थी। इनमें चार विभाग होते थे विभाग विमान कहा जाता था और चतुष्कोण हो इनके शिखर Pyramidal अर्थात् पर्वताकार होते इनकी छत एक या अधिक खण्डोंकी होती थी। दूसर मण्डपका होता था, जो विमानके सामने होता था और होकर दर्शनार्थी भीतर जाते थे। तीसरा विभाग नामक द्वारका होता था। ये गोपुरम् भी पर्वताकार और ये उन घेरोंके बाहर लगाये जाते थे, जो वि मण्डपके चारों ओर बने होते थे। प्रत्येक मन्दिरमें घेरे, एकके भीतर एक, शिल्पशास्त्रोंमें लिखे हैं। केवल एक ही स्थानपर अर्थात् श्रीरंगम्के श्रीरंगजीके मिलेगा और चौथा भाग चोल्ट्री या अनेक स्तम्भोंके होता था, जो लोगोंके ठहरनेके काममें आता था।

णम् इत्यादिके मन्दिर ऐसे हैं कि इनमें गोपुर ही
ा मुख्य भाग लगता है। ये गोपुर इतने ऊँचे हैं,
चोल-मन्दिरोंमें विमान बनते थे।

दहवीं शताब्दीमें मुसल्मानोंके आक्रमण होने लगे और
राज्य छिन्न-भिन्न होने लगे। इसी समय विजयनगर
स्थापना तुङ्गभद्राके दक्षिण-तटपर १३३६ ईस्वीमें
विजयनगरकी मन्दिर-शैली अपनी अलग ही थी। इन
ें मण्डप ही प्रधानता पाने लगे और मन्दिरका मुख्य
ा गये। किष्किन्धा नामक स्थानपर होसपेटसे सात
ी हाम्पी गाँवके पास विरूपाक्ष शिवका सुप्रसिद्ध
ै। यह मन्दिर भी कलाकी दृष्टिसे बड़ा ही सुन्दर है।
ापर अनेक मन्दिर हैं, जो ध्वस्त अवस्थामें पड़े हैं।
ोंने इन मन्दिरोंको तोड़-फोड़कर बिल्कुल नष्टप्राय
ा है।

र प्रान्तमें होसाल राजाओंके समयके कई बहुत ही
न्दिर दो-तीन स्थानोंपर विद्यमान हैं। इन मन्दिरोंकी
रतके अन्य मन्दिरोंसे अनोखी ही है। कहा जाता है
राजाओंके प्रसिद्ध शिल्पकार गृह-निर्माण-विद्यामें
डंकनाचारीने बारहवीं शताब्दीमें इन मन्दिरोंको
ा। इन मन्दिरोंमें बड़ा ही बारीक, सुन्दर तथा
म किया हुआ है, जिसकी समता अन्यत्र नहीं मिलती।
पुरमें प्रसन्न-केशवका मन्दिर, जिसमें प्रसन्न-केशव,
तथा जनार्दन भगवान्‌के मन्दिर हैं, बना है। इस
तीन शिखर बड़े ही सुन्दर और ध्यानसे देखने
। मन्दिरमें नीचेसे ऊपरतक शिल्पकारीका सुन्दर
ा हुआ है। चारों ओरकी बाहरकी नींवोंपर महाभारत,
तथा भागवतकी बहुत-सी कथाओंकी घटना पत्थरोंमें
है। हलेबीद नामक स्थानपर हौसलेश्वर तथा केदारेश्वरके
मन्दिर बने हैं। हौसलेश्वरका मन्दिर प्राचीन है।
क बहुत ही ऊँची कुर्सीपर बना है और इसकी
और बनावट विचित्र है। केदारेश्वरका मन्दिर
के मन्दिरसे बहुत छोटा है; किंतु इसकी कारीगरी
अधिक बारीक है। इसकी नींवसे लेकर शिखरतक
ातराशीका काम है। बेलूर नामक स्थानपर, जिसे
मयमें दक्षिण-काशी भी कहते थे, चिन्नके शवका विशाल
ना है। इस मन्दिरमें दो उत्तम गोपुर भी बने हैं।

मन्दिर और जगमोहनमें संगतराशीका काम बहुत
है। मैसूर गवर्नमेंटने हालमें ही इन मन्दिरोंकी
प्रबन्ध किया है और इन स्थानोंकी पथ-प्रदर्शक
भी सचित्र प्रकाशित की हैं।

राष्ट्रकूट राजाओंके समयमें बने हुए सुप्रसिद्ध
नामक गुफा-मन्दिरका उल्लेख भी इस
आवश्यक है। ऊपरसे प्रायः डेढ़ सौ फुट
एक समूचे पहाड़को छेनीसे काटकर प्रायः डेढ़ स
यह मन्दिर बना है। निजाम स्टेटके औरंगाबाद शह
ही वेरूल अथवा इलोरा नामक स्थानपर प्रायः ती
मन्दिर बौद्धों, हिंदुओं तथा जैनियोंके बने हैं और
मन्दिरोंमें यह मन्दिर सबसे अधिक उत्तम है। यह
आठवीं शताब्दीमें बना था। मन्दिर चार खण्डका
इसमेंका कुल काम केवल छेनीसे ही हुआ है अथ
इमारत और मूर्तियाँ पत्थर एवं पर्वतको काटकर ही
गयी हैं। बड़े-बड़े हाथी, सिंह, घड़ियाल, हरिण,
बैल चट्टान काटकर बनाये गये हैं। शिव, विष्णु
बहुत-सी बड़ी-बड़ी मूर्तियाँ बगलके मन्दिरोंमें बनी
मन्दिरमें पुराणकी कथाओंकी मूर्तियाँ इतनी अधि
हुई हैं कि यदि कोई व्यक्ति केवल इस एक मन्दिरकी मू
कथाएँ समझ जाय तो वह महान् पण्डित हो जायगा

भारतके विशाल मन्दिरोंकी चर्चा इस छोटे-से
पूर्णरूपसे नहीं की जा सकती। जिज्ञासु पाठकोंको इन
को प्रत्यक्ष देखकर तथा प्रामाणिक पुस्तकोंको पढ़कर
मर्म समझनेका प्रयत्न करना चाहिये। इस स्थानपर इ
देना आवश्यक मालूम पड़ता है कि मिस्र देशके
मन्दिर कदाचित् दक्षिण भारतके मन्दिरोंकी शैलीपर
हैं और उनके द्वार-भाग तो मानो निश्चय ही गोपुरोंक
हैं। कम्बोडिया देशमें किसी समय दक्षिण भारतके
शैव तथा वैष्णव धर्मोंकी बड़ी उन्नति की थी। उस
बने हुए अंकुरवट नामक सुविशाल मन्दिरका एक चि
लेखके साथ दिया जाता है। प्रारम्भमें यह मन्दिर वि
मन्दिर था। इस मन्दिरमें दीवारोंपर महाभारत तथा रा
की कथाएँ अब भी खुदी हुई हैं। पाठकगण देखेंगे।
मन्दिरका भी घेरा दक्षिणके मन्दिरोंकी ही पारपाटीप
है। इस विशाल मन्दिरका निर्माण कम्बुजके राजा स
द्वितीयके राज्यकालमें प्रायः ११२५ ई० में हुआ था।

* इस लेखके साथ सम्पर्क रखनेवाले इस अंकमें प्रकाशित चित्र रेलवे बोर्डके सौजन्यसे प्राप्त हुए हैं, अतः लेखक उन
ा कृतज्ञ है।

# हिंदू-मन्दिर

( लेखक—पं० श्रीभास्करनाथजी मिश्र, एम्० ए० )

ोकके समयसे लेकर आजतकके भारतीय जीवन और
ाका जो अमूल्य सङ्कलन यहाँकी कलापूर्ण रचनाओं-
हुआ है, उसके लिये विश्व भारतका ऋणी है। किसी
राष्ट्रने, प्राचीन हो अथवा अर्वाचीन, इतनी उच्च
निर्माण नहीं किया। किसीने भी धर्मको जीवनका
ानेमें इतनी सफलता नहीं प्राप्त की। यहाँतक कि
ी मानवीय ज्ञानको इतना समृद्ध एवं शक्तिशाली
या।'[1] श्रीहैवेलके इन शब्दोंमें एक निष्पक्ष हृदयसे
ई ऐसी गूँज है, जो भारतीय शिल्पकलाके प्रेमियों
ोंको इसकी परख करनेके लिये आवाहन करती है।
ौर बर्गसकी भाँति उन्होंने यूरोपीय पक्षको प्रधानता
ारतीय शिल्पकलाकी मौलिकताका समुचित ज्ञान
है और इस प्रकार भारतीय कलाके प्रति ही नहीं,
चे एशियाके प्रति यथोचित न्याय किया है।

तीय कलाके इतिहासमें शिल्प-कलाका सर्वमान्य
स्थान है। इसीकी प्रचुर सामग्रीसे वर्तमान संग्रहालय
ौर लगभग १५०० वर्षोंसे यह कला हमें नित्य-
ा देती रही है।

के शिल्पकी अनमोल कृतियाँ यहाँके नागरिकके लिये
ोरञ्जनका सामान नहीं रहीं; उनका जन्म 'कला-कलाके
े सिद्धान्तपर नहीं हुआ, वे कोरी भावना और
खातिर नहीं गढ़ी गयीं, बल्कि उनकी उपस्थितिने
जीवनके शुष्क कलेवरको अपनी मौलिकता और
ौन्दर्यद्वारा अनुप्राणित किया है। शिल्पकारकी तीक्ष्ण
र्मम पत्थरोंको मोमकी भाँति छीला और उसपर
विचार-पद्धति, भारतीय वेश-भूषा, भारतीय वाता-
ं भारतीय जीवनके विविध अङ्गोंके विहंगम तथा
चित्र आँके। उसकी संजीवित कलाने उसे देशों-
मे अजर-अमर कर दिया और वह भारतीय कलाका
कहा जाने लगा।

तीय जीवनके दर्शन और संस्कृतिको अपना सर्वोच्च
ाकर उसने राष्ट्रके पवित्रतम स्थान चुने और वहाँ
ीवन होमकर ऐसे-ऐसे विशाल भवन निर्माण किये,
जो विश्वकी शिल्पकलाके इतिहासमें अद्वितीय हैं
देखकर दर्शककी मानवबुद्धि चकरा जाती है।
चट्टानोंको तोड़कर उसने दूधिया और मूँगिया पत्थर
भूख-प्यासकी परवा न करके उन्हें तराशा और अप
देन राष्ट्रके चरणोंपर चढ़ायी। जनता-जनार्दनने देश
गर्भगृह अथवा गूढ़ मण्डपोंमें अपनी संस्कृति
प्रतीक प्रस्थापित किये और शङ्खनाद करके अपने क
अक्षय कीर्तिको चतुर्दिक फैला दिया।

मन्दिर-निर्माणकी इस भावनाका प्रत्यक्षारम्भ
इसपर अनेक मत-मतान्तर हैं; किंतु श्रीरायकृष्ण
शब्दोंमें 'मन्दिर-स्थापत्यका विकास स्वतन्त्ररूपसे औ
के पहलेसे ही हुआ जान पड़ता है।'[1] है भी ऐसा
शास्त्रमें, नगरके भीतर कई देवताओंके मन्दिर बनाने
है, जिसका तात्पर्य यह हुआ कि ऐसे मन्दिरों
चाणक्यके पहलेसे चली आती थी, जिसके कारण
शास्त्रमें स्थान मिला। श्रीकृष्ण-पूजा पाणिनि ( ८वीं
पू० )के समयमें विद्यमान थी और चन्द्रगुप्त-का
प्रचलित थी। ई० पू० २री-३री सदीमें तो
फैल गयी थी कि ऐसे पूजा-स्थानोंके तीन-तीन
अकेले उदयपुर राज्यमें मिले हैं।'[2] इससे स्प
ब्राह्मण-सम्प्रदायके मन्दिर-वास्तुपर जैन, बौद्ध य
वास्तुकलाका प्रभाव नहीं पड़ा, बल्कि वे ही उससे
मात्रामें प्रभावित हैं। हिंदू-शिल्पकलाकी प्रसिद्ध
और स्वस्तिक, कमल तथा अमलक आदि प्र
प्रतीकोंका प्रयोग ही इस पहेलीको सुलझानेके लिये प

शुंगकालमें हिंदू-देव-मन्दिरोंकी प्रचुरता थी।
इससे प्रभावित होकर बुद्ध-सूचक चिह्नोंपर शिखरवा
मन्दिर बनाये। बिहारमें इस कालका एक ऐसा टि
है, जिसपर शिखरवाले मन्दिरकी आकृति पायी गयी
टिकरा पकायी हुई मिट्टीका बना है। इसी मन्दिर
प्रताक भद्रासन स्थापित किया गया देख पड़ता है
मन्दिरोंके पर्वतशिखरोंकी भाँति बौद्धोंने शिखरकी भा
भौम घरोंसे ली। वे न तो अपने मन्दिरोंमें नयी

. E. B. Havell: 'A Study of Indo-Aryan
ion, 1915, p. 220.

१. रायकृष्णदास—भारतीय मूर्तिकला, पृ. ४४.
२. वही पृ. ८७.

और न खुलकर हिंदू-मन्दिरोंका अनुकरण ही कर सके; ; ब्राह्मणमन्दिर पर्वतके नमूनेपर अवलम्बित थे और ासनामें पर्वतके लिये कोई स्थान न था ।

ृषाण-सातवाहनकालमें अग्नि-मन्दिरोंको एक कुषाण-करा डाला था । और उनके स्थानपर बौद्ध-मन्दिर थे । महाभारत, वनपर्व, अध्याय १८८ और १९० में है—'वे ( कुषाण ) देवताओंकी पूजा वर्जित कर देंगे हड्डियोंकी पूजा करेंगे । ब्राह्मणोंके निवासस्थानों, ोंके आश्रमों, देवस्थानों, चैत्यों और नागमन्दिरोंकी एड्डक बन जायँगे और सारी पृथ्वी उन्हीं ( एड्डकों ) ृत हो जायगी । वह देवमन्दिरोंसे विभूषित न '

रशिव-वाकाटक काल ( तीसरी-चौथी सदी ) में नाग-मन्दिर बने । वे सादे होते थे और 'उनकी छेंकन होती थी, जिसपर शिखर भी चौकोर होते थे, जो ऊपरकी ओर सँकरे होते चले जाते थे ।' शुंगकालीन का ही यह क्रमिक विकास आगे बढ़ा और शकोंके र सामने आया । इन मन्दिरोंके अलङ्करणमें खर्जुर नाग-चिह्न ) अधिकतासे मिलता है । भारशिवोंके ही गङ्गा-यमुना आदि नदी-देवियोंकी प्रतिमाएँ ोरणोंके चौखटोंपर बनने लगीं । भूभराके मन्दिर ारकी चौखटवाले हैं । देवगढ़का मन्दिर भी इसी है ।

र्यावर्त और दक्षिणापथकी संस्कृतिको 'भारतवर्ष' न्तर्गत लानेका श्रेय वाकाटक वंशको ही है । इनके अनेक शिवमन्दिर बने, जिनमें एकमुखी लिङ्ग और लिङ्गोंकी स्थापना हुई । इन मन्दिरोंसे ही वास्तु-ौर अलङ्करणकी प्रथा आरम्भ हो जाती है । भार-के चौकोर शिखरमें चारों ओर कैलासशिखरोंके-से दिये जाते हैं और पार्वतीके मन्दिरमें हिमालयसूचक मिलने लगते हैं; क्योंकि पार्वती हिमालयकी पुत्री मन्दिरोंका प्रमुख केन्द्र नचना है, जो भूभरासे १३-पर स्थित है । नचनाके मन्दिर गुप्तकालीन मन्दिरोंकी ासे काफी साम्य रखते हैं—मानो वे भूभरा और ी कलाओंको जोड़नेवाली कड़ी हैं । वाकाटक-मन्दिर गुप्तकालके ही हैं । हाँ, परस्पर सम्प्रदाय-भेद तो नागवाकाटकोंके सब मन्दिर शैव-सम्प्रदायके तथा

गुप्तकालका कोई मन्दिर अब पूरी तरह सुर पाया जाता । बम्बईप्रान्तके ऐहोलीके गुप्त-मन्दिर नमूने नहीं माने जाते । एरण ( जिला सागर ) में रा समुद्रगुप्तकी राजमहिषीका बनवाया हुआ विष्णुमन् कहीं सुन्दर है । देवगढ़ ( ललितपुर, जि० झाँसी बाहरी दीवारोंपर एक ओर शेषशायी विष्णुके चर चापती हैं, और विष्णुके नाभिकमलपर ब्रह्मा बैठे हैं ही योगिराज शिव खड़े हैं । ऊपरसे देवगण इस दर्शन कर रहे हैं । इसी दृश्यके नीचे विष्णुके छः पा दूसरी ओर नर-नारायणकी अखण्ड तपस्याका हुआ है ।

पूर्व मध्यकाल ( ६००-९०० ई० ) के वेरूल ( इलौरा ) के मन्दिर अत्यन्त प्रसिद्ध हैं । ब्राह्मण-मन्दिर कैलास सबसे विशाल और सुन्द इसके सभी भाग निर्दोष और कलापूर्ण हैं । इसकी लगभग १४२, चौड़ाई ६२ और ऊँचाई १०० फुट है स्थानपर द्वारों, झरोखों, सीढ़ियों तथा अलङ्कृत स पंक्तियाँ निर्मित की गयी हैं । मन्दिरसे लगे हुए तीन प्रति हैं, जिनमें ४२ पौराणिक दृश्य उत्कीर्ण हैं । एक रावण कैलास पर्वतको उठा रहा है; भयत्रस्त पार्वती विशाल भुजदण्डकी शरण ले रही हैं और उनकी भाग रही हैं; किंतु शिव अडिग हैं और अपने कैलासको दबाकर रावणके श्रमको निरर्थक किये दे मन्दिरके एक बाह्य पार्श्वमें त्रिपुर-दाहका विहङ्गम-नि है । मन्दिरका दीपस्तम्भ भी दर्शनीय एवं मनोर यहाँके अन्य मन्दिरोंमें नृसिंहावतारका दृश्य, भैरवकी पूर्ण मूर्ति, इन्द्र-इन्द्राणीकी लवलीन मूर्तियाँ, शिव-पा विवाह, मार्कण्डेयका उद्धार आदि अनेक पौराणिक खचित हैं । कैलास-मन्दिरका निर्माण राष्ट्रकूट राजा ( लगभग ७६०-७७५ ई० ) ने कराया था ।

इस कालका दूसरा कला-केन्द्र ऐलिफैंटाके गुफा-हैं । यह स्थान बम्बईसे प्रायः छः मील दूर एक टापू टापूका वास्तविक नाम धारापुरी है ( भारतीय मूर्ति पृ० १०८ ) । यहाँका शिव-पार्वतीके विवाहका दृश्य वेरू दृश्यसे बढ़कर है । पार्वतीके आत्मसमर्पणका भाव और

द्र-तटपर मामल्लपुरम्में चट्टानोंसे काटे गये विशाल
। हैं । इन्हें संसारकी अद्भुत वस्तुओंमें गिना जाता
की शैली छाजनदार वास्तुकी है और इनके
दरोंके एक समूहको 'सप्त-रथम्' कहा गया है ।
रोंको पल्लवराज महेन्द्रवर्मा प्रथम ( लग० ६००-
) और उसके पुत्र नरसिंहवर्मा ( लग० ६२५-
) ने बनवाया था । इनमें आदि वराहके रथ-
महेन्द्र और उसकी पटरानियोंकी तथा धर्मराज-
में नरसिंहकी मूर्तियाँ बनी हुई हैं । धर्मराज-रथ
७०० ई० ) शैव-सम्प्रदायका सर्वोत्तम मन्दिर-
है । भीमरथ सातवीं सदीका एक उत्कृष्ट
ाहरण है । यह मन्दिर दोमञ्जिला भवन है
इट* पत्थरसे बना है। इसकी लंबाई ४८, चौड़ाई
ऊँचाई २६ फुट है; किंतु अन्य रथोंकी भाँति यह रथ
ी ही रह गया । महिष-मण्डपम् मन्दिरमें शेष-
ष्णुकी मूर्तिपर आक्रमण करते हुए मधु-कैटभ नामक
खाये गये हैं । एक अन्य स्थानपर महिषमर्दिनी
क भव्य मूर्ति भी चित्राङ्कित है ।

र मध्यकाल ( ९००-१३०० ) के मन्दिर-
ललितकलाकी विशेषता छोड़कर शिल्पीमात्र रह
। उनकी कला रूढिग्रस्त हो गयी और उसमेंसे
का लोप हो गया । इसी समयसे मन्दिर-वास्तुकी
अलङ्कृत शैलीका क्रमिक विकास दृष्टिगोचर होता
ाएव इनकी कृतियोंमें कला नहीं, कलाभास है ।
यसे देवताओंकी मूर्तियोंका यह उद्देश्य कि वे
कुल-पर्वतोंमें देवताओंके आवासका भान करायें
ााता है । अलङ्करण बढ़ा, किंतु उद्देश्यहीन ही रहा ।
ते हुए भी यही एक ऐसा काल है, जिसकी वैभव-
स्मृतियाँ आजतक भारतीय शिल्पकलाके कोषस्वरूप
हैं। मोटे तौरपर इस कालको निम्नलिखित मण्डलोंमें
सकता है—

१ ) उड़ीसा, ( २ ) बुन्देलखण्ड, ( ३ ) मध्यभारत,
ुजरात-राजस्थान, ( ५ ) तामिलनाड, ( ६ ) काश्मीर,
नेपाल, ( ८ ) बंगाल-बिहार ।

## ( १ ) उड़ीसा-मण्डल

उड़ीसा ब्राह्मण-सम्प्रदायकी कलाका अनूठा और
केन्द्र है, जिसपर विजातीय कलाओंका प्रभाव नहीं
यहाँके मन्दिर-वास्तुके दो प्रधान भाग हैं—( १ )
(Towered Sanctuary ) और जगमोहन ( Aud
Chamber )। विमान और जगमोहन दोनों ही व
निर्माण किये गये हैं। ( २ ) भुवनेश्वर और जगन्ना
मन्दिरोंमें दो विशेषताएँ और हैं—( ३ ) नाट्यमन्दिर
रङ्गमण्डप, और ( ४ ) भोगमन्दिर—जहाँ दान आदि
जाता है । साधारण मन्दिरोंका टिकाव सीधा ज़मीनपर
किंतु बड़े और महत्त्वपूर्ण मन्दिर चबूतरोंपर अवस्थि
यह कहना भ्रमपूर्ण है कि उड़ीसाके सभी मन्दिर च
रहित होनेके कारण बूचे लगते हैं । कोणार्कके मन्दिरव
चबूतरा अभीतक अपनी मनोहरता लिये हुए विद्यमा

उड़ीसाके मन्दिरोंको एक-दूसरेसे पृथक्रूपमें
करनेके लिये पार्श्वस्तम्भ या थमलों ( Pilasters ) व
करनी आवश्यक है । ये एक प्रकारके स्तम्भ हैं, जो
आकारवाले होते हैं और मन्दिरके बाह्य पार्श्वमें हो

उड़ीसाके मन्दिरोंको निम्नलिखित श्रेणियोंमें ब
सकता है—

( १ ) एकरथ देवल—इसमें पाग-स्तम्भ नहीं

( २ ) त्रिरथ—जिसमें बीचमें एक रथपा
और दो कोनकपाग-स्तम्भ होते हैं ।

( ३ ) पञ्चरथ—इसमें एक रथपाग-स्तम्भ, दो
पाग-स्तम्भ और दो अनर्थपाग-स्तम्भ अथवा
स्तम्भ होते हैं ।

( ४ ) सप्तरथ—इसमें केन्द्रीय रथपाग-स्त
कोनकपाग-स्तम्भ, चार अनर्थपाग-स्तम्भ ( जिनमें
अनर्थपाग-स्तम्भ भी हैं ) ।

( ५ ) नवरथ—इसमें केन्द्रीय रथपाग-स्तम
कोनकपाग-स्तम्भ ( जिनमें दो परिकोनकपाग-स्तम्भ

इन मन्दिरोंमेंसे नवरथ ब्राह्मणोंके लिये, सप्तरथ
के लिये, पञ्चरथ वैश्योंके लिये और त्रिरथ शूद्रों
व्यवहृत होते हैं । नवरथ-मन्दिरका कोई उदाहरण
मिलता ।

---

* ग्रैनाइट उस पत्थरका अंग्रेजी नाम है, जो धरतीके भीतर

ङ्गराज-मन्दिरके विभिन्न अङ्गोंके नाम दिये जा रहे हैं, अधिकांश अन्य मन्दिरोंमें भी पाये जाते हैं—

तीय शिल्पकलाकी प्रमुख प्रणालियाँ तीन हैं— गाली, चालुक्य-प्रणाली और आर्य-प्रणाली ( Indo- ) द्रविड़-प्रणालीमें मन्दिरकी बनावटका खाका होता है और शिरोभाग पिरामिडके शिखरकी तरह। गालीमें बनावटका खाका वर्गाकार होता है और शिखर ऊँचे पर्वतके नुकीले शिखरकी शक्लका। प्रणालीमें खाका नक्षत्राकार होता है और शिरोभाग के शिखरका-सा। दक्षिणापथमें द्रविड़ और चालुक्य- ंका प्राधान्य है और उत्तरापथ ( आर्यावर्त ) में गालीका।

१ ) विमान—जङ्घा, बरण्डी, बन्धन, उत्तर बरण्डी, ङ्घा।

२ ) जगमोहन—जङ्घा, बरण्डी, बन्धन, उत्तर उत्तर जङ्घा।

३ ) नटमन्दिर—जङ्घा, बरण्डी, बन्धन, उत्तर बरण्डी, ङ्घा।

टे तौरपर ये ही अङ्गोपाङ्ग उड़ीसाके मन्दिरोंके हैं; कहीं-कहीं भोग-मन्दिर भी साथ-ही-साथ रहते हैं, नन्त-वासुदेव-मन्दिरमें।

क्तेश्वर और परशुरामेश्वर-मन्दिरोंको छोड़कर प्रायः न्दिर पूर्वाभिमुख हैं। उपान ( चबूतरा ) वाले के उपानका उपरला भाग खुर-पृष्ठ और निचला भाग कहा गया है।

ड़ीसाके मन्दिरोंमें दक्षिणापथके-से अद्भुत विशाल के दर्शन नहीं होते। तो भी भोगमण्डप अथवा नके आधारस्वरूप स्तम्भ हैं अवश्य। कोणार्कके भोग- ा आधार चार स्तम्भ हैं, जिनके उपपीठ (Pedestal) १० इंच ऊँचे हैं।

न्दिरोंकी दीवारें पत्थरोंके बड़े-बड़े शिला-खण्डोंसे यी हैं। शिलाखण्डोंकी परस्पर जुड़ाई लोहेके मोटे- ाँकुड़ोंसे की गयी है और चूना, गारा या बजरीका नहीं किया गया। श्रीमनमोहन गाङ्गुलीका कथन है नहीं मिला है। कोणार्कमें हालकी खुदाई कराते ईंटोंका भी एक ध्वस्त मन्दिर मिला है।[२]

## ( अ ) भुवनेश्वर-मन्दिर

लिङ्गराज-मन्दिरके पूर्वमें स्थित सहस्रलिङ्ग ता चारों ओर लगभग १०० मन्दिर हैं। इनमेंसे ७७ ३ अच्छी हालतमें हैं। लिङ्गराजके ही उत्तरमें बिन् नामक विशाल तड़ाग है, जिसका क्षेत्रफल १३००› वर्गफुट है। इसके बीचमें एक टापू है और टापू सुन्दर-सा मन्दिर है। इसी प्रकार अन्य प्रमुख मं अपने-अपने तालाब हैं—यमेश्वरताल, रामेश्वरताल, गौरी केदारेश्वरताल, चल-धुआकुण्ड, मुक्तेश्वर और ब्रह्मेश्वर, दक्षिणमें मरीचिकुण्ड है। मरीचिकुण्डका जल चैत्रके अच्छे दामोंमें बिकता है; क्योंकि अत्यन्त पवित्र औ होनेके कारण लोग इसे खूब खरीदते हैं।

भुवनेश्वरके ये मन्दिर ब्राह्मण-सम्प्रदायकी शिल् अनूठे उदाहरण हैं। इनका प्रभाव ऐहोली-स्थानके दुर इच्छीमल्लिगुडीके मन्दिरोंपर विशेषकर तथा अन्य मं भी पड़ा है। वैसे तो इन मन्दिरोंका काल ठीक नहीं आँका जा सकता; किंतु कहा जा सकत यहाँके प्रमुख मन्दिर १० वीं शताब्दी ई० से लेकर शताब्दी ई० तकके बीच निर्मित हुए हैं।

भुवनेश्वरमें और उसके आसपास लगभग ५०० म जिनमेंसे उल्लेखनीय ये हैं—मुक्तेश्वर, केदारेश्वर, परशुरामेश्वर, गौरी, उत्तरेश्वर, भास्करेश्वर, रा नायकेश्वर, ब्रह्मेश्वर, मेघेश्वर, अनन्त वासुदेव, गो सावित्री, लिङ्गराज सरिदेवल, सोमेश्वर, यमेश्वर, कोहि इहकेश्वर, कपालमोचनी, रामेश्वर, गोसहस्रेश्वर, शि कपिलेश्वर, वरुणेश्वर, चक्रेश्वर आदि।

मुक्तेश्वरको फर्गुसनने उड़ीसा वास्तुशिल्पका है। इसकी स्थिति वन-उपवनके बीच ऐसी बन प देखते ही बनता है। प्रकृतिका ऐसा निखरा सौन्दर्य को छोड़कर भारतमें अन्यत्र शायद ही हो। य ब्राह्मण-स्थापत्य-कलाका सर्वोत्तम नमूना है। "It appropriately be called a dream in stone adapting the immortal phras

:olonel Sleeman regarding Taj Mahal. eems that the artist must have owed all his care and skill to make perfect, well-proportioned model of san architecture." अर्थात् 'ताजमहलकी भव्यता- हे गये कर्नल स्लीमनके अमर वाक्योंको यह मन्दिर ाँति चरितार्थ करता है । लगता है कि कलाकारने ुन्दर अनुपातयुक्त और सर्वाङ्ग-सम्पूर्ण बनानेमें अपना ौशल व्यक्त किया है ।'*

ांच भूमियोंवाला यह पञ्चरथ देवल राजारणिया नामक पीतवर्ण पत्थरसे बना है । बाहरसे इसके विमान और नका माप २६×१५ वर्गफुट है, और उपपीठ १ फुट ऊँचा है । जगमोहनके झरोखे चटाईदार मोहरोंके हैं और हैं । गङ्गा-यमुना, नन्दी और महाकाल तथा उड़ते न्धर्वगण इसके विमान और जगमोहनकी शोभा हैं । हाथीको रौंदते हुए शार्दूल देखते ही बनते हैं । ी शोभा नाग-मूर्तियाँ हैं । बंदरोंके फुदकते-उछलते श्य मनको मोह लेते हैं । पार्श्वोंमें, कोनकपागोंमें ाण समाधिरत अथवा उपदेश देते दिखायी देते हैं । रहपागमें अङ्कित मृगयाका अद्भुत दृश्य बड़ा ही ापूर्ण है । कुछेक मृग पीछे घूम-घूमकर देखते जाते ग्राध नजदीक आ पहुँचा क्या ।

ारा उल्लेखनीय मन्दिर परशुरामेश्वरका है । यह छठी शताब्दी ई० का है और भुवनेश्वरके सबसे प्राचीन ेंसे है । सामान्य उड़ीसा-मन्दिर-पद्धतिसे यह मन्दिर ात्र है और पश्चिमाभिमुख है । यह मन्दिर पीठ th ) पर स्थित नहीं है । इसका विमान त्रिरथ देवल ाता है और चौड़ाई अधिक होने और ऊँचाई कम ारण स्थूलकाय लगता है । इसके जगमोहनका आकार- अन्य मन्दिरोंसे अच्छा है । कलाकी दृष्टिसे यह भी दर्शनीय है । टप्पादार नकाशी, सूर्याकृतिके ौर कोनकपागोंमें आमलकी पद्धति अत्यन्त शोभनीय ाव-चुनावमें यह मन्दिर बहुत कुछ मुक्तेश्वरका-सा है ।

हरे, लहलहाते हुए खेतोंसे परिवेष्टित राजारानी अपनी एक निजी छटा है । विमानमें चारों ꣿ दिक्पालोंका सुन्दर दिग्दर्शन है । आलोंमें पार्श्व- स्थापन नहीं हुआ । इसके बारेमें यही कहा जा कि इसके मनोहर जगमोहनके तोरणद्वारपर लक्ष्म नवग्रहोंकी स्थापना इस बातका प्रमाण है कि य पूजा-अर्चामें भी प्रयुक्त होता रहा होगा । मन्दि सम्प्रदायका है और इसका निर्माण राजारणिया पत्थ है । विमान और जगमोहन दोनों ही अत्यन्त अल विमान रेखा-देवलकी पद्धतिका है और दोमंजि जगमोहनके स्तम्भोंपर नागिनियोंकी आकृतियाँ खुद इसके तोरणद्वारोंकी रक्षा द्वारपालगण करते हैं पद्म-पंखुड़ी, दली, जलबाई आदि अनेक प्रकार उत्कीर्ण हैं । मन्दिरके कोनेके खम्भे या पाग अत्यन हैं और उनकी बनावट अद्भुत है । इन पागोंपर मूर्तियाँ भारतीय कलाके इतिहासमें बेजोड़ हैं । पद्म-पं पर बैठे वाहनारूढ़ अग्नि और नन्दीश्वर शिव हा लिये बड़े शोभायमान हैं । यहाँकी युवतियोंकी अपनी उपमा नहीं रखतीं । राष्ट्रिय म्यूजियम, नयी इसी मन्दिरकी तीन स्त्री-मूर्तियाँ प्रदर्शनार्थ रक्खी हैं । एक स्त्री दर्पणमें मुख देखती हुई श्रृङ्गार कर रही है पृष्ठभागमें एक तरु है, जिसपर फल लदे हैं और बं तोता उन्हें आनन्दसे चख रहे हैं । दूसरी मूर्ति अपने पुत्रको हलरा रही है और तीसरी मूर्तिकी युव भाव-भंगीसे अपने प्रियतमको पाती लिख रही है स्त्रियाँ साड़ियाँ पहने हैं । साड़ियोंके किनारे चौ बेलदार हैं । उत्तरीय-पटको भी तीनोंने बड़े कलात्मक ओढ़ रक्खा है । इन्हें देखनेमें दर्शक कभी नहीं उसे आज फिर अपने कुशल शिल्पी पूर्वजोंकी आती है ।

भास्करेश्वर-मन्दिर शैव-सम्प्रदायका है । उसमें लिङ्गकी ऊँचाई यहाँ ९ फुट है, जिसका आयास १ १ इंच है । इसकी बनावट अनलङ्कृत है औ पश्चिमाभिमुख है ।

लिङ्गराज-मन्दिर अन्य मन्दिरोंसे बड़ा है और मु मन्दिरकी भाँति ब्राह्मण-कला-पद्धतिका सर्वोत्तम प्रमा इसके स्थानका परिमाण ५२०×४६५ वर्गफुट है और ६ इंच मोटी दीवारसे घिरा है । दीवारमें तीन तोरणद्व [illegible]

ठके ही होती है। यह दशभूमिका मन्दिर है।
न्दरता पार्श्वदेवता, दिक्पति और लक्ष्मी बढ़ाते हैं।
रामायण और महाभारतकालीन दृश्य प्रदर्शित हैं।
। स्वर्गारोहण अत्यन्त भव्य बन पड़ा है। कलशतक
रकी ऊँचाई १४३.०३ फुट है और इसके जगमोहन-
ई लगभग ९० फुट है। यह मन्दिर नवीं शताब्दीमें
आ था।

मन्दिरोंमें वैताल-मन्दिर उल्लेखनीय है। यह
ण्डा नामक पत्थरसे बना है और एकरथ देवल
ता है। इसके भाग हैं—वैताल-पाद (रेखा, बरण्डी
ा) और वैताल-मस्तक। वैताल-पादपर गजारोहियों-
ाङ्कन है। वैताल-पाद और वैताल-मस्तकके बीचमें
जाली-पञ्जरका काम है। वैताल-मस्तकपर तीन अमलक
के नुकीले त्रिशूल-शिखर दर्शनीय हैं। मस्तकपर
किया हुआ है। मन्दिरके जगमोहन और विमानके
एक अलङ्कृत आला मुकुटाकार स्थित है। इसके
ागमें नटराज शिवकी और निचले भागमें नारायण-
है। मन्दिरमें कपालिनीकी प्रतिमा स्थापित है।
र मन्दिरकी तरह यह मन्दिर भी ५वीं-६ठी शताब्दी-
र बौद्धशिल्पकलासे प्रभावित है।

ोसाके मन्दिरोंके विभिन्न अङ्गोंका अध्ययन बड़ा ही
है। यदि ऊपरसे नीचेतक उनके अङ्गोंका वर्णन
य तो मोटे तौरपर निम्नाङ्कित भाग होंगे—

## (ब) जगन्नाथपुरीका मन्दिर*

मन्दिरकी वास्तुकलापर बौद्ध-प्रभाव है। बौद्धोंके
-बुद्ध, धर्म और सङ्घकी भाँति मन्दिरमें जगन्नाथ,
और बलरामकी मूर्तियाँ हैं। बौद्धोंने धर्मको
माना है, इस दृष्टिसे जगन्नाथ और सुभद्राका
ढ यहाँ बैठाया गया है—यह उल्लेखनीय है। जब
-पार्वती, विष्णु-लक्ष्मी और ब्रह्मा-सावित्री आदिका
पुरुष और प्रकृतिके रूपमें हुआ है, तब यह भाई-
दिग्दर्शन यहाँ बौद्धोंकी दृष्टिसे ही ठीक बैठ
।

न्नाथपुरीकी रथ-यात्रा तो प्रसिद्ध है ही। फाहियान-
सका विशद वर्णन किया है। मन्दिरका विमान

हिंदू देवी-देवताओंकी मूर्तियोंसे शोभित है। राहु, ज
बलराम, सुभद्रा, हनुमान् आदिकी भव्य मूर्तियाँ अङ्कि
कहीं-कहींपर कालिय-दमनलीला, गरुड़-वाहन, न
नृसिंह-लक्ष्मी, हरि-हर, गोपालकृष्ण, गोवर्धन-लीला
रावण-युद्धका दृश्य आदि ऐतिहासिक तथा धार्मिक
सुन्दर समावेश है। रहपागोंके आलोंमें वामन, व
नृसिंह आदिकी मूर्तियाँ हैं। विमानकी पूरी ऊँचाई २
८ इंच है।

जगन्नाथ-मन्दिरका जगमोहन पञ्चरथपीड़ देवल
६ फुट ३ इंच ऊँचे पीठपर यह स्थित है। जगमोहनके
पार्श्वमें मन्दिरका कोश सुरक्षित रहता है। जगमो
लगा हुआ नटमन्दिर है, जो भुवनेश्वरके लिङ्गरा
मन्दिरसे साम्य रखता है। नटमन्दिरकी छतके आ
स्तम्भ हैं और यह ६७ फुट चौड़ा है। जगन्नाथमन्दिरक
मण्डप भी पञ्चरथ पीड़ देवली है और पीतवर्ण पत्थर
हुआ है। इसका उपपीठ ६ फुट ४ इंच ऊँचा और
१ फुट ५ इंच ऊँचा है।

जगन्नाथ-मन्दिरके आस-पास बहुत-से मन्दिर हैं
मुक्ति-मण्डप, विमलादेवीका मन्दिर, लक्ष्मी-मन्दिर,
(सूर्यनारायण) का मन्दिर, पातालेश्वर, ल
मार्कण्डेयेश्वर, सत्यवादी मन्दिर आदि अत्यन्त प्रसिद्ध

## (स) कोणार्क-मन्दिर

कोणार्क-क्षेत्र जगन्नाथपुरीके उत्तर-पूर्वमें २१
दूरीपर स्थित है। इस क्षेत्रको अर्क-क्षेत्र तथा पद्म
कहते हैं। कोणार्क-मन्दिरके दक्षिण-पूर्वमें २
बंगालकी खाड़ी लहरें मारती दिखायी देती है।
उत्तरमें लगभग आध मीलपर चन्द्रभागा नदी बहती

कोणार्क-मन्दिरके तीन भाग हैं—विमान,
और भोगमण्डप। जगमोहन और भोगमण्डप परस्प
अलग हैं। गर्भगृहकी देव-प्रतिमाका सिंहासन यह
बन पड़ा है। इसका निचला भाग छोटे-छोटे ह
मूर्तियोंसे अलङ्कृत है। मन्दिरका विमान और जग
दोनों एक-एक फुट ऊँचे पीठोंपर स्थित हैं। पीठ
हाथियोंकी कतारदार मूर्तियोंसे सजा हुआ है। तल
खुरपृष्ठ मिलाकर उपपीठकी ऊँचाई १६ फुट ६ इंच है
[illegible]

ह एक रथवाला मन्दिर देवताकी सवारीके लिये है।
हिया एक है। सम्भवतः अपनी पूर्व दशामें इस
मन्दिरको खींचनेके लिये सात घोड़े भी थे।

दरका विमान अब गिर गया है और बहुत-सी विचित्र
इस सम्बन्धमें प्रचलित हैं। मन्दिरका जगमोहन एक
ाला विशाल भवन है, जो ऊँचाईमें ३९ फुट १० इंच है।
अपना निजी भोगमन्दिर भी है; किंतु वह बादका
किया हुआ है।

## ( २ ) बुन्देलखण्ड-मण्डल

लखण्ड-मण्डलके शिल्पकला-प्रतिनिधि खजुराहोके
। खजुराहो बुन्देलखण्ड प्रान्तके वर्तमान छतरपुर
है और उन सड़कोंके सन्धि-स्थानपर स्थित है, जो
सागर और नौगाँवसे सतना जाती हैं। महोबासे
मील दक्षिण और छतरपुरसे २७ मील पूर्वमें है।

लोंकी इस पवित्र भूमिके इतिहाससे विदित होता
व होते हुए भी उन्होंने अन्य धर्मों तथा सम्प्रदायों-
विद्वेष न जताकर सराहनीय सहिष्णुता दिखायी।
र्म, जैन-धर्म, शैव-धर्म तथा बौद्ध-धर्म आदि विभिन्न
अनुयायियोंने पूरी स्वतन्त्रताके साथ अपनी संस्कृतिके
म मन्दिर निर्माण किये।

जुराहोके ऊँचे-ऊँचे टीले और भग्नावशेष विस्तार-
ले हैं और नगरका लगभग आठ वर्गमील क्षेत्र
लावके अन्तर्गत आता है। अब यह नगर एक छोटा-
मात्र रह गया है, जो खजुराहो-सागर या निनोरातालके
र्वी किनारेपर स्थित है।

नोराताल, खजुराहो गाँव और पास ही स्थित शिव-सागर
इर्द-गिर्द प्राचीन समयमें ८५ मन्दिर थे। उनमेंसे
गभग २० ही शेष हैं। इन मन्दिरोंको सुगमतापूर्वक
णियोंमें विभाजित किया जा सकता है—( १ ) पश्चिमी,
पूर्वी तथा ( ३ ) दक्षिणी।

श्चिमी श्रेणीके सर्वश्रेष्ठ प्रतिनिधियोंमें प्रथम चौसठ
योंका मन्दिर है। इसके भीतरका आँगन १०४×
है, जिसके चारों ओर ६५ कमरे हैं। इनमेंसे अब केवल
अवशिष्ट हैं। यह मन्दिर नवीं शताब्दीका है।
रा मन्दिर है कंडरिया महादेवका। यह चौसठ

१०१।-९″ है। इसके प्रवेशद्वारका तोरण अभिन
है। इसपर देवी-देवताओं, गन्धर्वों आदिका अङ्क
अर्धमण्डप और मण्डपकी छतें अनोखी कलासे प
हैं। इनकी चित्रकारी और बेल-बूटेका काम आबूके
मन्दिरोंसे किसी कदर कम नहीं। मण्डपसे आगे
महामण्डप मिलता है। इसकी छतकी सुन्दरताका
शब्दोंसे परे है। सम्पूर्ण छत चौकोर आकारवाली है
मध्यमें एक बड़ा-सा वृत्त है। इसके चारों ओर आठ अ
हैं। इन आठों वृत्तोंके भीतर ताशके चिड़ी पत्तोंके-से
चिह्न अङ्कित हैं। इन वृत्तोंके बाहर मुग्धकारी बेल-बूटे
किये गये हैं। इस अलङ्करणके बाद आता है एक द
जो इन सब वृत्तोंको अपने अन्तरमें समेटे है। इस द
चारों कोनोंपर अनोखी बेलें हैं, जो समूचे दीर्घवृत्तकी
चार चाँद लगा देती हैं। तदनन्तर एक चतुर्भुज बन
छतके मध्यभागको देदीप्यमान किये है। इस चतुर्भुज
ओर तो तीन-तीन मङ्गलकर्ता पुष्प हैं, जो सरसोंके
पुष्पोंकी भाँति खिले हुए छतका शृङ्गार किये हैं
कोरोंमें और मध्यमें कुछ छोटी-छोटी मूर्तियाँ हैं। स
कर छत वर्णनातीत है और वे दर्शक धन्य हैं, जि
इस छतवाले कंडरिया मन्दिरकी प्रदक्षिणा कर आये हैं

अन्तमें महामण्डप पार करके गर्भगृह आता है
प्रवेश-द्वारपर लता-चित्रोंके साथ-साथ तपस्वियों और
के ध्यानावस्थित चित्र भी प्रदर्शित किये गये हैं
स्तम्भोंपर गङ्गा और यमुना नदियाँ अपने-अपने
समेत विराजती हैं। गङ्गाका वाहन है मकर और
कच्छप। गर्भगृहमें संगमरमर-निर्मित एक शिवलिङ्
देखनेमें दूध-ऐसा श्वेत और स्पर्शमें हिमानी-जैसा
लगता है। मन्दिरकी बहिर्मुख दीवारोंपर नीचे आठों दि
की मूर्तियाँ हैं। मन्दिरके उत्तरी, दक्षिणी तथा पश्चिम
पर स्तम्भाधारित बड़े-बड़े आलय हैं, जिनमें ब्रह्मा, वि
महेशकी साक्षात् मूर्तियाँ अथवा उनके अवतारोंकी
स्थापित हैं। मन्दिरभरमें अप्सराओं और किन्नरियोंके
विध नृत्य-मुद्राएँ और भाव-भंगियोंका दिग्दर्शन है
लगता है मानो वे अपने लुभावने सौन्दर्यसे मुनि
तपस्वियोंको आकर्षित कर रही हैं और उन्हें उनक
समाधिसे डिगानेका प्रयत्न कर रही हैं। मन्दिरके
क्रमशः अमलक बड़े होते चले गये हैं। सर्वोच्च

ा महत्त्वपूर्ण मन्दिर है लक्ष्मण-मन्दिर, जो कंडरियाके ीमें स्थित है। इसकी निर्माणकलाकी तुलनामें ा कोई मन्दिर नहीं ठहरता। इस मन्दिरके एक ुरु और उसके चारों ओर बैठे हुए विद्यार्थियोंका ाया गया है। लक्ष्मण-मन्दिरके तीन ओर प्रदक्षिणा-

न्त पवित्र मन्दिर मतङ्गेश्वर महादेवका है। इसमें की ४ फुट ५ इंच ऊँची शिवलिङ्ग-मूर्ति है और इसका फुट ४ इंच है। इसकी चमक अद्भुत है। मूर्तिपर कई उत्कीर्ण हैं, जिनमें एककी भाषा फारसी है तथा शेषकी इसी मन्दिरके सामनेकी वराह-मूर्ति ८' फुट ९ इंच×५ फुट आयतकी है और एक ही शिलाखण्डसे गढ़ी गयी काल पहले वराह-मूर्तिके बायें दाँतपर अवस्थित ीकी मूर्ति भी थी, जिसके अवशेष आधार-शिलापर -चिह्न हैं।

श्रेणीके महत्त्वपूर्ण मन्दिरोंमें हनुमान्-मन्दिर है। र्षकालीन राज्यवर्ष ३१६=९२२ ई० का एक है। यह मन्दिर अत्यन्त प्राचीन है।

रा मन्दिर है जवारि। इसके गर्भगृहमें चतुर्भुज भगवान् शुचितामयी मूर्ति है।

क्षिणी श्रेणीके मन्दिरोंमें दूला-देवमन्दिर प्रसिद्ध है। ास्तु-विधान सराहनीय है। इसका दूलादेव नाम क्यों ह विवादपूर्ण विषय है। कहा जाता है कि एक समय त इस मन्दिरके पाससे ज्यों ही गुजरी, त्यों ही वर सवारी-चे गिर पड़ा और परम गतिको प्राप्त हो गया। तभी-रको दूलादेवका मन्दिर कहा जाने लगा।

 श्रेणीमें जत्कारि-मन्दिरकी विष्णु-मूर्ति ९ फुट ऊँची है भयमुद्रामें है।

जुराहोके मन्दिर शिल्पकलाके महान् प्रतीक हैं। ारकी सूझ-बूझ, विशाल सदाशयता तथा टाँकीका नुपम उदाहरण है।

## ( ३ ) मध्यभारत-मण्डल

वालियर ( मालवा ) में प्रसिद्ध सास-बहूका एक मन्दिर १०९३ ई० का बना है[1]। वास्तु-कलाका यह नूठा और मौलिक नमूना है। उदयादित्य परमारका बनवाया हुआ उदयेश्वर महादेवका मन्दिर, जो उ ( भिलसाके पास ) स्थित है, लाल पत्थरका है और प्रदेशके मन्दिरोंमें सर्वश्रेष्ठ है। इसके शिखरसे चा पट्टियाँ चारों दिशाओंमें चलकर तलपादतक पहुँचती सिद्ध करती हैं कि यह मन्दिर अपने ढंगका अनोखा पट्टियोंके बीचमें मुठियादार पाँच-पाँच मुठियों ( शि की सात कतारें हैं, जो मन्दिरके विमान और जग जोड़तक नीचे पहुँचती हैं। पट्टियों और मुठियादार या अण्डकोंके उपरले सिरेपर एक कलशपीठ है, त्रिकोणाकार आमलकी-शिखर है। इसके जग अलङ्करण भी अद्भुत है। यह ६-७ मंजिलकी है औ अङ्ग-प्रत्यङ्गपर कलाकारने अपना तन-मन न्यौछावर क है। जगमोहन और विमानके जोड़पर ही एक मु विशाल तथा अत्यधिक अलङ्कृत आला है, जिसके उप पर एक विशालकाय सिंहकी मूर्ति स्थापित है। इ मन्दिरकी शोभा और भी बढ़ जाती है। इस मुकुट एक नमूना बैताल-मन्दिर ( भुवनेश्वर ) में भी इसे 'भोस' कहा गया है।

मध्यप्रान्तके ग्वालियरका तेलीका मन्दिर भी इस एक सुन्दर उदाहरण है। अन्य मन्दिरोंमें जिन्हें राजाओंने बनवाया था, चौसठ जोगिनियोंका मन्दि ऐसा उत्कृष्ट नमूना है, जो अबतक विद्यमान है।

## ( ४ ) गुजरात-राजस्थानमण्डल

इसके अन्तर्गत जोधपुर, मुटेरा, डभोई और पाटनके मन्दिर आते हैं। ओसिया ( जोधपुर ) मन्दिरोंकी संख्या १२ है। 'गिरनार' और ( पालीताणा ) के देवनगर ( अर्थात् जहाँ मन्दिरोंके बसे हैं, जिनमें आदमी रातको नहीं टिकने पाता ) इ के उदाहरण हैं[1]।'

इस मण्डलके सोमनाथ-मन्दिरको भारतीय जो महिमा और गरिमा प्राप्त है, वह पश्चिमी भार किसी भी मन्दिरको नहीं प्राप्त है। इसकी गणना बारह ज्योतिर्लिङ्गोंमें होती है, जो सिन्धसे आसाम हिमालयसे कन्याकुमारीतक फैले हुए हैं। यह म भी अपने उन्नत एवं प्रशस्त आकारसमेत का दक्षिणी समुद्री किनारेपर स्थित है और सोमेश्व प्राचीनतम स्थान है।

---

१. ... के अनुसार इसका निर्माण-काल १०६० ई० है

न पड़ता है कि भीमदेव प्रथम (१०२२—१०७२) त्चीन मन्दिरका जीर्णोद्धार किया था, क्योंकि उसके ालके पहले ही महमूद तथा उसके सिपहसालारने । ध्वस्त कर दिया था।

त होता है कि मन्दिरमें एक दीर्घाकार मण्डप ( गूढ़- था, जिसमें तीन द्वार थे। शिव-लिङ्ग इसी मण्डपके भागमें स्थापित था। लिङ्गके चारों ओर काफी चौड़ा पथ भी बना था। मन्दिरकी रक्षा करनेवाले तथा ी-प्रसंगपरायणोंकी सभाके लिये एक 'सभामण्डप' भी न्दरके बाहरी भागपर जो संगतराशी विद्यमान थी, बहुत कुछ नष्ट हो चुकी है। आक्रमणकारियोंने ते घोर अन्याय किया है, यहाँतक कि दीवारोंपर कुछ मूर्तियोंको पहचाना ही नहीं जा सकता। दीवारों- यणके कुछ प्रसिद्ध कथा-दृश्य भी प्रदर्शित किये कहा जाता है कि सोमनाथ-मन्दिरके दरवाजे चन्दनकी बने थे और महमूद गजनवी उन्हें अपने साथ गया।

ठेयावाड़के मध्यकालीन मन्दिरोंमें घुमली ( बारदा- ) का नवलाखा मन्दिर बहुत प्रसिद्ध है। यह के मन्दिरसे पहलेका है; किंतु वास्तु-पद्धति लगभग है। इसे देखकर सोमनाथ-मन्दिरकी सजीव मूर्तिका किया जा सकता है।

## ( ५ ) तामिलनाड-मण्डल

मण्डलमें हिंदू-कलाका एक नया रूप देख पड़ता है, विकास ठीक उसी प्रकार हुआ है, जैसे यूनानी ाका विकास इटलीमें हुआ था। दक्षिणके ं द्रविड़-पद्धति अर्थात् शैव-सम्प्रदायके मन्दिरोंका । निर्माण हुआ। बौद्धधर्मके पतनके बाद ही शैव- ासार दक्षिणमें अधिक हुआ। उत्तरी भारतकी तरह दीसे लेकर १० वीं सदीतकके दीर्घकालमें ही इन ा निर्माण किया गया। मामल्लपुरम्के शैल-मन्दिर के प्रथम केन्द्र हैं तथा बादमें बादामी और पट्टडकलके आते हैं। बहुधा मन्दिरोंका निर्माण उन्हीं स्थानोंपर जो ऐतिहासिक एवं धार्मिक दृष्टिसे अत्यन्त प्रख्यात । भारतीय मन्दिरकी यह एक बड़ी विशेषता है। के विरूपाक्ष-मन्दिरकी स्थापना भी प्रेमी ही सहायतासे निर्मित हुआ-सा लगता है। जब यह । इसीके अवशेषोंपर शिला-खण्डोंकी सहायतासे विशा बनाया गया। मामल्लपुरम्के अर्जुनरथ और मन्दिरोंकी-सी बनावट इस मन्दिरकी भी है; ि अन्तरालकी छत बड़ी ऊँची है। अन्तरालके सामने मण्डप है, जो १६ स्तम्भोंपर आधारित है। इस प्रवेश-द्वारोंको गो-द्वार या गोपुरम् कहा गया है। मन्दिरवाले मण्डपसे यह मण्डप दुगुना बड़ा है।

इन धार्मिक भवनों अथवा मन्दिरोंका इतिह पुराना है। सुविधाके लिये यहाँ कलामर्मज्ञ जॉन अनुसार शिल्पकलाके पाँच निम्नाङ्कित विभाग किये ज

( १ ) धार्मिक . (Devotional) —स मन्दिर।

( २ ) स्मारक ( Memorial )—साँचीके स

( ३ ) नागरिक ( Civil )—दीवाने खास य आम।

( ४ ) Military ( सामरिक )—गढ़ औ

( ५ ) वैयक्तिक ( Domestic )—राजभव

अन्तिम चार विभागोंके अवशेष अब कम ह हैं और जो हैं भी, वे हिंदू-शिल्पकलासे सीधा सम्ब रखते; किंतु धार्मिक भवनोंकी प्रचुरताके लिये भा विख्यात है।

यद्यपि विरूपाक्ष-मन्दिरकी स्थिति अब जीर्ण- चली है, तो भी वास्तु-कलाका यह मनोरम उदा मण्डपके सामने ब्रह्माकी मूर्ति है और शिवका वाह भी इसी मूर्तिके पास है।[1] श्रीहैवलका कथन है— temple was not an archaeological but a sermon in stone, suggesting symbolism the rhythm of the ( teaching the lessons of the un life, and recording the sacred tra of the Indian people."[2] समस्त भारतीय साथ-साथ दक्षिणापथके मन्दिरोंपर भी यही निय होता है। यह मन्दिर ऊँचे उपान (Plinth) पर स जगतीपीठका चौड़ा वक्ष सुडौल हाथियोंकी अलङ्कृत है।

रके चारों ओर परकोटेकी बड़ी-सी चौकोर दीवार
। और दीवारमें पूर्वी तथा पश्चिमी पार्श्वोंमें
ने हैं। इन्हीं दीवारोंकी छायामें आचार्य ब्राह्मण और
ष्य पठन-पाठन करते थे। यात्रियोंके विश्राम लेनेका
हीं दीवारोंकी मोटी चद्दरोंके नीचे था। दक्षिणके
न्दरोंकी भाँति विरूपाक्ष-मन्दिरका विमान-शिखर भी
ण्डपोंसे बहुत ऊँचा है। मन्दिरका वर्तमान खाका
न्त विशाल लगता है; किंतु अब गिरने-फूटनेसे
सा हो गया है। अब वह धूमिल और भद्दापन लिये
। अतएव इसकी रक्षाकी ओर मद्रास-सरकारको
ीघ्र ध्यान देना चाहिये।

ोरकी महिमा उसके विशाल और बहुविध अलङ्कृत
कारण है। यदि किसीने गयाके विशाल बौद्ध-
ो देखा हो तो वह तंजौरके मन्दिरका अंदाजा लगा
। चौकोर पीठपर खड़ा हुआ यह मन्दिर क्रमशः सँकरा
ा एक चौकोर शिखरतक चला गया है। इस
शिखरके चारों कोणोंपर नन्दीकी मूर्तियाँ स्थापित
ीं मूर्तियोंके मध्यमें एक गुम्बजाकार कलश-सा है,
त्रिशूल स्थित है। मन्दिरके अलङ्करणमें सूर्याकृतियोंके-
वोंसे काम लिया गया है। मन्दिरपर एकके ऊपर एक
१३ मंजिली छतें हैं। मन्दिरके अलङ्करणकी दूसरी
है विष्णु-सम्प्रदायकी मूर्तियोंका गोपुरोंमें प्रयोग,
अन्यत्र शिवकी ही महिमाका अलङ्करण है। वैष्णव
ैव-सम्प्रदायका यह पारस्परिक मेल प्रशंसनीय है।
सन कहते हैं—"It is only an instance of
xtreme tolerance that prevailed at
ge at which it was erected, before
religions became antagonistic."*

ाव-मन्दिरके परकोटेमें ही शिवके पुत्र सुब्रह्मण्यका
मन्दिर है। इसकी बनावट एकदम भिन्न है।
के साथ-साथ छोटे आकार-प्रकारका किंतु अलङ्कृत
जुड़ा हुआ है। गोपुरम्में गणेशमूर्तिकी स्थापना है
वेमानके अन्तरालमें सुब्रह्मण्यकी। शिव-मन्दिरका
लगभग चौदहवीं शताब्दी और सुब्रह्मण्यका पंद्रहवीं
ी है।

## तिरुवल्लूर

[illegible]

मन्दिरोंका निर्माण बड़ी ही निराली पद्धतिका है
लंबा-चौड़ा परकोटा है, जिसमें चारों ओर मन्दि
गोपुरम् बने हैं, जिनमेंसे होकर भीतर मन्दिरमें जाया
है। यह परकोटा ९४०फुट×७०१ फुट है। भीतरके
आँगनमें ही मन्दिरकी स्थापना है, जिसमें शिव-प
मूर्तियाँ हैं। किंतु यह सब होते हुए भी मन्दिरके
भाग इतने दूर-दूर बनाये गये हैं कि उन्हें देखकर विस्
भाव नहीं उत्पन्न होता।

## श्रीरङ्गपट्टन

यहाँका मन्दिर दक्षिणके समस्त मन्दिरोंमें बड़
वास्तु-कलाका सर्वोत्तम नमूना है। यहींपर मन्दिर
सहस्र १६×७० स्तम्भोंवाला मण्डप है, जिसका
४५०फुट×१३० फुट है। यहाँके गोपुरम् और मन्दि
अलङ्करण दक्षिणमें और कहीं नहीं मिलता। कुण्ड
झपकती हुई बेलें, पुष्पाकृतियाँ, छाजन और चक्रार्ध
सब मिलाकर अनोखी छटा उत्पन्न करते हैं; किंतु तिरुव
सी बेढंगी निर्माण-पद्धति यहाँ भी अपनायी गयी है
मन्दिरके विभिन्न भाग दूर-दूर रक्खे गये हैं। यदि
चारों गोपुरम् केन्द्रस्थ मन्दिरके पास ही चतु
स्थापित किये जाते तो वास्तु-कलाके एक ठोस और
दृश्यके दर्शन होते।

## चिदम्बरम्

दक्षिणके अत्यन्त प्राचीन मन्दिरोंमें इस मन्दिर
है। इसमें चिदम्बर शिवकी मूर्ति प्रस्थापित है।
एक बड़े परकोटेके भीतर है, जिसके मध्यमें एक ताल
तालाबके उत्तरी पार्श्वमें पार्वती-मन्दिर, दक्षिणी
सहस्रस्तम्भ मण्डप और पश्चिमी पार्श्वमें शिव-गर्भगृ
स्तम्भ-कलाकी दृष्टिसे चिदम्बरम्का मन्दिर अत्यन्त
है। स्तम्भोंकी अलङ्कृतशोभा मण्डपोंमें है। नीचेसे
उनमें अनेकविध अलङ्करण है और शिरोभागका
और धाजननुमा भाग, जो छत भी सँभालता है, शोभ
ये स्तम्भ ४१×२४ के हिसाबसे स्थित हैं। वर्तमा
मन्दिरका विमान ध्वंस हो चुका है।

## रामेश्वरम्

दक्षिणमें द्रविड़-कलाका सर्वोत्तम प्रतिनिधि रा
बहुश्रुत शिव-मन्दिर है। दक्षिणके अधिकांश

यह मन्दिर लगभग ११-१२ वीं शताब्दियोंका है। ःइ०×४० के आकारका है। इसके अन्तरालके चारों नन्दीकी मूर्तियाँ स्थापित हैं, जिससे लगता है कि -मूर्तिकी ही स्थापना पहले-पहल हुई होगी।

से मन्दिरके चारों ओर एक परकोटा खिंचा है, फ़ुट ऊँचा और ४ गोपुरोंसे युक्त है। इनकी बनावट ानिक है कि श्रीफर्ग्युसनके शब्दोंमें भूचाल ही इन्हें त कर सकता है, और कुछ नहीं।

श्वर-मन्दिरकी पहली खूबी यह है कि श्रीराम-चरित्रकी ्यावलियाँ इसके अन्तरङ्ग और बहिरङ्गपर अङ्कित दूसरी खूबी इसके भीमाकार बरामदों, दालानों दरियोंकी है। कहीं-कहीं ४००० फुटतककी लंबी ां हैं, जिनकी चौड़ाई २० फुटसे ३० फुटतक है ई ३० फुटसे भी अधिक है। इनकी छतोंका मध्य-ङ्कृत वृत्तोंसे परिपूर्ण है, जो एक-दूसरेको स्पर्श करते त किये गये हैं। छतोंका आधार अनोखी कलावाले हैं। स्तम्भोंका पद-पीठ मध्यदण्डसे अवश्य कुछ किंतु शिरोभाग क्रमशः वजनदार, अधिकाधिक और विस्तृत होता गया है, जिससे छतके किनारे-ोंका भार वहन कर सके। उन बारादरियोंमें, जो पार्श्वभागोंमें स्थित हैं, मूर्ति-अलङ्करणको स्थान गया है।

## मदुरा

तिरुमल्ल नायक (१६२१–१६५७ ई०)-द्वारा निर्मित एक अत्यन्त वैभवशाली मन्दिर है, जिसकी बारादरियाँ भ उल्लेखनीय हैं। उदाहरणार्थ एक बारादरी : × १०५ आयतमें है और स्तम्भोंकी चार कतारों-छत आधारित है। प्रत्येक स्तम्भकी अपनी छटा, द्युति और अपनी शैली है। मन्दिरका निर्माण-काल ४५ ई० है, अर्थात् मन्दिर २२ वर्षोंमें बनकर ा। इसके स्तम्भोंका निर्माण और श्रृङ्गार रामेश्वरम्-रोंके समान ही है। स्तम्भोंके बीच-बीचमें ा रौंदते हुए शार्दूल खड़े हैं और कहीं-कहीं भी स्थित हैं। अश्वोंके खुरोंको पदातियोंकी ढालें । ये अश्वारोही कहीं शत्रुओंका हनन करते दिखाये कहीं सिंहका शिकार करते हुए दिग्दर्शित किये

का मन्दिर दक्षिणके अनुपम मन्दिरोंमेंसे एक माना ज द्राविड़ मन्दिर-कलाकी सभी विशेषताएँ इसमें हैं। चौकोर आकारका है और लंबाई ७२०—७२९ ु ८३४–८५२ फुटतक है। इसके परकोटेमें ९ गोपुर चार बड़े और पाँच छोटे। परकोटेमें एक मनोहर त है। एक सहस्र स्तम्भ (१०×१००) वाला सभामण मन्दिरमें भी है और रामेश्वरम्‌के मन्दिरकी स्तम्भ-क बढ़-चढ़कर है। अन्तरालमें १५ स्तम्भोंसे परिवेष्टित स्थानीय देवी मीनाक्षीकी स्थापना है।

इसी प्रकारका एक मन्दिर काञ्जीवरम्‌में भी द्राविड़ी कलाका अत्यन्त सुन्दर प्रतिनिधि कहा जा यहाँके मन्दिरमें भी एक सहस्र स्तम्भवाला सभामण जिससे मिले हुए बहुत-से उपमण्डप और तड़ाग हैं।

## वेलौर और पेरूर

यहाँके मन्दिर वास्तु-कलाकी दृष्टिसे दक्षिणके म द्वितीय श्रेणीके हैं; किंतु प्रवेश-द्वारों और की जैसी शोभा यहाँ बन पड़ी है, वह अन्यत्र दुर्लभ है दुर्गके अंदर स्थित मन्दिरके परकोटेको अंग्रेजोंने छावनी बनाकर बड़ी क्षति पहुँचायी है। यहाँके प्रवे पर बहुधा शार्दूल-राक्षसों और अश्वारोहियोंकी मूर्ति मण्डपोंके स्तम्भोंका कटाव-बनाव यहाँ अनोखा है अपने बहुरूपिया रूपमें स्तम्भोंके अङ्गपर कलाकारके से छन-छनकर छपी है। ये स्तम्भ इतने सुन्दर हैं इन्हें प्रत्यक्ष देखे इनकी भव्यताका अनुमान नहीं लग सकता। मन्दिरका निर्माण-काल फर्ग्युसनके अनुसार १४ वीं शताब्दियोंका मध्यान्तर है।

## विजयनगर

राजधानीके स्थानीय देवता विठोबाके (जो अवतार माने जाते हैं) स्थापनार्थ विठोबा-म अच्युत रावलने (१५१९–१५४२) बनवाया था, मन्दिर पूरा नहीं बनाया जा सका। मन्दिरकी भव्यता मण्डपमें है। ग्रैनाइट पत्थरका इसके निर्माणमें प्रयोग किय और अपने श्रृङ्गारमें यह मण्डप बेजोड़ है। द्राविड़ पूरा प्रभाव इसकी कलापर अङ्कित है। व्याल यहाँ भी प्रवेश-द्वारोंपर स्थित हैं और उनपर नर आरोहित हैं।

श-द्वार और कोण-अलङ्करण अनन्यतम सौन्दर्य-
।

## ( ६ ) काश्मीरी मण्डल

ाँके मन्दिर विशाल तो नहीं कहे जा सकते, किंतु शैली-
से अनोखे और स्थानीय ग्राम-गृह-निर्माण-कलासे भली-
भावित हैं। पहली विशेषता इनकी है कई परतोंवाली
ानका भाव काश्मीरी मकानोंकी लकड़ीकी छतोंसे लिया
। दूसरी विशेषता छतोंमें खिड़कियोंका होना है।
न्दिरोंमेंसे मार्तण्ड-मन्दिर है। यह इस्लामाबादसे पाँच
र्गमें स्थित है और काश्मीरी वास्तु-कलाका प्रतिनिधि
एक ऊँचे पठारपर अवस्थित है और दूरसे ही देखा
ता है। वर्तमान मन्दिरकी छत एकदम नष्ट हो गयी
न्दिरका विस्तार २२० × १४२ वर्गफुट है। मन्दिर-
ङ्करण सादा और सुलझा हुआ है। कमलाकृतियाँ,
, समानान्तर रेखाएँ आदि अलङ्करणके साधन लिये
इसका निर्माण-काल ८ वीं शताब्दी है।

नन्तर अवन्तिपुरके मन्दिर आते हैं। ये लगभग
ताब्दीके हैं। इनकी निर्माणपद्धति मार्तण्ड-मन्दिर-
है और २०० × १६० × १७० फुटके क्षेत्रमें ये
। इनके स्तम्भोंकी एक विशेषता यह है कि उनपर
ृतियोंके अलङ्करण हैं; वैसे भी अलङ्करणकी दृष्टिसे ये
ार्तण्ड-मन्दिरसे बढ़-चढ़कर हैं।
श्मीरमें अधिकांश सूर्य-मन्दिर हैं।

## (७) नेपाल-मण्डल

ालकी जनता इतनी धार्मिक है कि उसने घरोंसे
मन्दिर ही बनाये हैं। नेपाली वास्तुकलाका इतिहास
तकी गाथाओंको लेकर आरम्भ हुआ है। बौद्ध-
ागे-पीछे नेपालियोंने ब्राह्मण-धर्मको भी प्रमुखता दी
इसीलिये शिव, विष्णु तथा अन्य हिंदू देवताओं
वयोंके लिये मन्दिरोंकी स्थापना की।

ाँके मन्दिरोंकी बनावट विचित्र है। नीचेको झुकती
कोर कई मंजिलोंवाली छतें इन मन्दिरोंपर होती हैं।
मता चीन और जापानके पगोडा ही कर सकते हैं।
दर अधिकांशतः शिव-सम्प्रदायके हैं, जिनमें शिव और
 मन्दिर आते हैं। भटगाँवका भवानी-मन्दिर पाँच-

महादेव-मन्दिरसे कुछ हटकर उत्तरमें कृष्ण-मन्दिर
खजुराहोके मन्दिरोंके विमानोंके समान है। यह ए
मन्दिर है, अपने आपमें पूर्ण है। इसकी पद्धति व
काश्मीरी मन्दिरोंकी-सी है।

## ( ८ ) बंगाल-बिहार मण्डल

पालवंशीय वास्तुकलाके प्रमाण मूर्तियोंके रूपमे
मिलते हैं; किंतु बंगालमें मुगलकालीन शासनने
अवशेषतक नहीं छोड़े। यही कारण है कि इस
मन्दिर-कलापर कुछ भी नहीं कहा जा सकता।
मन्दिर, उदाहरणार्थ कन्तनगर ( दीनाजपुर ) का नौ
वाला मन्दिर प्रसिद्ध हैं; पर वे बहुत बादके हैं अ
आधुनिकताकी पूरी-पूरी छाप है।

ऊपरके कुछ पृष्ठोंसे अनुमान लगाया जा सक
हिंदू-मन्दिरका विकास क्रमशः कैसे हुआ, उसका निम
हुआ और किस प्रकारकी निर्माणपद्धति अपनायी
कलाकी दृष्टिसे फर्ग्युसन-जैसे यूरोपीय कलाके ह
भारतीय कलाका लोहा मान गये हैं। इस
उनके शब्द स्पष्ट और उचित ही हैं। वे कह

'भारतवर्षका अध्ययन करनेसे जैसे सुन्दर प्र
आशा की जा सकती है, वैसी आशा सम्भवतः किसी
देशके अध्ययनसे नहीं की जा सकती—कम-से-कम
बाहर तो कोई देश ऐसा है ही नहीं, जिसका अध्यय
लाभदायक सिद्ध हो। ऐसा कोई भी देश नहीं
प्राकृतिक विज्ञान अथवा कला-सम्बन्धी सारी समस्य
स्पष्ट एवं इतने सुखद रूपमें हमारे सामने उपस्थित हो
कहीं भी प्रकृति ऐसे भव्य एवं मोहक रूपोंमें हमारे
प्रकट नहीं होती और किसी भी भूभागमें मानव-
स्थिति यहाँकी अपेक्षा अधिक वैचित्र्यमयी एवं अधिक
दायक नहीं है।' पाश्चात्य-कला-मर्मज्ञ इस बातको
करते हैं कि 'भारतीय कलाएँ अधिक मौलिक एवं
वैविध्यपूर्ण हैं और यहाँकी सभ्यताके प्रकारोंमें भी नि
वैचित्र्य है, जैसा अन्यत्र कहीं भी देखनेमें नहीं
भारतीय कलाको जीवनका रूप देते हुए वे लिखते हैं—
का स्थापत्य आज भी एक जीती-जागती कला है।'
शिल्पी एवं भारतीय शिल्पीकी तुलना करते हुए वे
निर्णय देते हैं कि 'भारतीय स्थपतियोंका ध्यान तो

। सकते हैं। यूरोपीय पद्धतिमें यह बात अधिक समझी जाती है कि जिस भवनका वहाँ निर्माण किया वह हूबहू किसी दूसरे मकानकी नकल हो—खासकर ग़ी बातोंमें तो उसके सदृश हो ही, भले ही वह उत्तम अथवा अपने उद्देश्यके अनुकूल न हो। यही णाममें अन्तर होनेका।'

; यही गौरवपूर्ण कला १० वीं शताब्दीके पश्चात् अवनति-गिरने लगी। शुद्ध आर्यत्व और ब्राह्मणधर्मकी मूल भावनाका गलत अर्थ लगाया जाने लगा। कलाकारको णोंकी प्रेरणा न मिली। वह इस प्रेरणासे वञ्चित अपनेमें ो कलाके दायरेमें ही सिकुड़ा रह गया और बार-बार कलाकी पुनरावृत्ति करने लगा। उसकी नयी सूझका लोप और साथ ही भारतीय कलाके विकासपर भी पटाक्षेप हो गया। अकबर-कालतक लगातार यह पुनराव् शान्त वातावरण पाकर खूब हुई। तदनन्तर जो कलाके नामपर बना-बनाया था, उसपर म्लेच्छोंके पर-आक्रमण होने लगे। सोमनाथ, कन्नौज, बंगाल वृन्दावन, सारनाथ, नालन्दा और लखनौतीको दुर्भा देखने पड़े। चारों ओर इस्लामकी धर्मान्धताका चलने लगा!

इतनेपर भी भारत और भारतीय कला आजत है। अपने बचे-खुचे अवशेषोंपर ही उसे गर्व है। अवशेष ही विदेशियोंकी आँखें खोल देते हैं। संस्कृतिकी नींव न हिलायी जा सकी है और न हि सकती है। इसकी भित्ति एक ऐसा विशाल समा भारतके सात लाख गाँवोंमें बसा है।

# भारतके प्राचीन गुफा-मन्दिर

( लेखक—श्रीत्रिलोकीनाथजी मेहरोत्रा, बी० ए०, एल्-एल्०-बी०, एल्० एस्० जी० डी० )

ीन कालमें अरण्यवासी लोग विचित्र तरहसे गुफाएँ । मिर्जापुरसे रीवाँ जानेवाली Great Deccan ( ग्रेट डेकन रोड ) पर मिर्जापुरसे प्रायः पैंतालीस 'लहोरिया दह' नामक गाँवके पास ऐसी अनेक सिक कालकी गुफाएँ सड़कके पास ही विद्यमान हैं। पथरी', 'मोरहना पथरी', 'बागा पथरी' तथा थरी' नामकी पहाड़ियोंमें प्रायः एक सौ ऐसी गुफाएँ इन गुफाओंके अंदर लाल, पीले तथा सफेद र-पाँच हजार वर्ष पुरानी चित्रकारी अब भी मिलती के अध्ययनसे प्राचीन परिस्थितिका अच्छा ज्ञान हो । कुछ लोगोंका ख्याल है कि इन चित्रोंमें अनेक दूके लिये बनाये गये थे। एक स्थानपर सुसज्जित ोतर एक चोंचदार आदमी बैठा दिखलाया गया है सके सामने दो व्यक्ति उसकी पूजा-सी कर रहे हैं। ! कि गुफा-मन्दिरोंके प्राचीनतम कालमें इसी प्रकारके नते थे।

के बाद काश्मीरकी सुप्रसिद्ध 'अमरनाथ गुफा' में ावलिङ्गका युग आता है। अमरनाथकी यात्रा वर्षमें क दिन होती है। इस गुफामें ऊपरसे जल टपकनेके

भारतवर्षमें सबसे प्राचीन गुफाएँ गयासे पटना लाइनपर बेला स्टेशनसे आठ मील पूर्व स्थित गुफाओंको 'बराबर पहाड़ीकी गुफाएँ' कहते हैं। सिद्धेश्वरनाथका प्राचीन मन्दिर तथा पातालगङ्गा झरना है। इस स्थानकी गुफाएँ बड़े-बड़े कमरोंके रू हैं। कहीं-कहीं दो कमरोंके रूपमें अथवा एक बड़े रूपमें बनी हैं। गुफाएँ सात-आठ हैं और इनवे 'वज्रलेप' नामक सुन्दर पालिस की हुई है। यह वह है, जो अशोकके स्तम्भोंपर मिलती है। इसमें कहीं-आदमी अपना मुखतक देख सकता है। प्रायः सभी लेख हैं, जिनमें सम्राट् अशोक, सम्राट् दशरथ आदि गुफाओंका निर्माण आजीवक ब्राह्मण साधुओंके निमि गया लिखा है। इन गुफाओंके नाम सुदामा, लोमः रामाश्रम, विश्वझोपड़ी, गोपी, वेदाथिक इत्यादि गुफाओंके कारण यहाँकी नागार्जुनी पहाड़ी सतघर पुकारी जाती है। निश्चय ही ये गुफाएँ ईसासे बहु की बनी हुई हैं।

काठियावाड़में जूनागढ़ स्टेटमें 'खपराखोड़िया गुफाएँ भी बहुत ही प्राचीन हैं। ये गुफाएँ प्राची

दर ग्यारह फुट ऊँचा है। ऊपरके खण्डमें एक और उसके चारों तरफ गली इत्यादि हैं। यहाँके विषयमें डा० बरजेसका कहना है कि कदाचित् ऐसे म्भ कहीं नहीं हैं। गिरनार पर्वतपर जानेके लिये ारपर 'बाबा प्यारा' नामक गुफाएँ हैं। ये गुफाएँ कके समयकी बनी हुई हैं और बहुत ही प्राचीन हैं।

र्लेका सुप्रसिद्ध गुफा-मन्दिर बंबई-पूना लाइनपर मलवली तीन-चार मील पूर्व है। यह गुफा पहाड़के मध्यमें ायः दो फर्लांग ऊँचेपर बनी है। यह गुफा चैत्यके ी है और इसके बगलमें कई छोटे-छोटे विहार भी इसके भीतर एक धातु-गर्भ अर्थात् स्तूप बना है और ों ओर सुन्दर स्तम्भ तथा परिक्रमा बनी हैं। बाहर-उन राजाओं तथा रानियोंकी मूर्तियाँ बनी हैं, जिनके गुफाएँ पत्थरको छेनीसे काटकर बनायी गयी थीं। ागमें निश्चय ही काठकी बड़ी-बड़ी शहतीरें लगी ब नष्ट हो गयी हैं। गुफाके बाहर एक सुन्दर थरका बना है। इस गुफामें कई लेख हैं, जिनसे ा है कि ईसासे दो सौ वर्ष पूर्व उशवदत्तने यह दर बनवाया तथा अजमित्रने इस स्तम्भकी स्थापना यह गुफा आन्ध्रवंशी राजाओंके समयमें बनायी ।

कालमें बनी हुई नासिककी सुप्रसिद्ध 'पांडुलेण' । आगरा-बंबई रोडपर नासिकसे पाँच मील आगे ायीं ओर त्रिरश्मि पर्वतपर प्रायः सड़कसे एक फर्लांग गुफाएँ बनी हैं। इनमें कुछ तो चैत्य अर्थात् ! और कुछ विहार अर्थात् बौद्ध भिक्षुओंके रहनेके गुफाएँ भी आन्ध्रवंशी राजाओंकी बनवायी हुई हैं ं कई विस्तृत लेख भी विद्यमान हैं। विद्वानोंका कि ये गुफाएँ ईसासे एक या दो सौ वर्ष पूर्वसे के बादकी दूसरी शताब्दीकी बनी हुई हैं। इनमें बड़े विहार और एक चैत्य विशेषरूपसे दर्शनीय गुफाओंमें जो मूर्तिकारी मिलती है, उसको देखनेसे ाओंके समयकी वेश-भूषा, उन राजाओंकी श्रद्धा के विजय किये हुए देशोंके नाम मिलते हैं। राजाओं तथा पुलमावी राजा इत्यादिके वर्णन तथा ष्टरूपसे दृष्टव्य हैं। ये गुफाएँ हीनयान नामक बौद्ध

ही मिलती है। पीछेकी अर्थात् महायान मतकी अनेकानेक मूर्तियाँ बनी हुई मिलेंगी।

ऊपर लिखे हुए मलवली स्टेशनके प्रायः अ पश्चिम सुप्रसिद्ध 'भाजाकी गुफाएँ' पर्वतपर नीचे सड़ ही ऊपर बनी हैं। भाजाकी गुफाएँ भी ईसासे दो-ती पूर्व बनी हुई मानी जाती हैं। यहाँपर अठारह ग जिनमें बीचका चैत्य बहुत ही प्राचीन तथा क दृष्टव्य है। इस चैत्यमें अब भी प्राचीन समयकी शहतीरें लगी हुई मिलती हैं। सम्भव है कि इन ढाई हजार वर्षतक विद्यमान रहनेका कारण यह हो वि वर्षतक ये गुफाएँ मिट्टीके अंदर दबी थीं। इस एक बहुत ही प्रसिद्ध विहार भी है, जिसमें मूर्तिकारी विचित्र है। इसमें भीतरकी ओर एक मनुष्य बन हाथमें पहुँची पहने हुए तथा विचित्र तरहसे भाले ि है। विहारके बाहर बरामदेमें और भी विचित्र चित्र एक मूर्तिमें एक पुरुष हाथीपर बैठा दिखलाया जिसके बारेमें कुछ लोगोंका मत है कि यह इन्द्रकी है। दूसरी प्रतिमामें एक पुरुष बड़ी पगड़ी बाँधे ए जा रहा है, जिसके नीचे बड़े-बड़े दैत्य आ गये लोगोंका कहना है कि यह मूर्ति सूर्यकी है। इनके यहाँपर कई और मूर्तियाँ भी मिली हैं, जिनके विषयमें का अभीतक कोई निश्चित मत नहीं स्थापित हुआ है मूर्तिकारी इस देशमें केवल यहीं मिलती है।

उड़ीसामें भुवनेश्वरसे चार-पाँच मील पश्चिम उ खण्डगिरि तथा नीलगिरिकी गुफाएँ भी अत्यन्त ही कही जाती हैं। ये जैन-गुफाएँ हैं। कुल मिलाकर दो ६६ हैं। यहाँकी गुफाएँ दो-एकको छोड़कर स कष्टसे रहने लायक बनी हैं। तपस्वियोंके लिये उपयुक्त भी था। कहीं-कहींपर गुहाद्वार इतने छो कि प्रवेश बहुत कठिनाईसे हो सकता है। इनमेंसे ईसासे तीन सौ वर्ष पूर्व बनी थीं। इन पहाड़ियोंके पास बहुत घना जंगल है। यहाँ कल्पवृक्षकी पूजा क दिखलायी गयी है और रानी-गुम्फा तथा गणेश-गुम् दृश्य पार्श्वनाथके जीवनसे सम्बन्ध रखते हुए मि 'हाथी-गुम्फा' नामक गुफामें सम्राट् खारबेलका एक लेख ईसासे १५५ वर्ष पूर्वका मिलता है, जिससे

ऍं भिलसाके पास स्टेशनसे चार मीलकी दूरीपर स्थित हैं,
गिरिकी गुफाएँ कहलाती हैं। यहाँकी गुफाएँ प्रायः सब-
ाह्मणधर्मकी हैं। उदयगिरि पहाड़ीका पत्थर बलुआ है,
छोटी-छोटी कोठरियोंमें मूर्तियाँ खुदी हैं। इन गुफाओंमें
संस्कृतमें हैं, जिनमें प्रसिद्ध गुप्त राजाओंका उल्लेख
-धर्मके देवी-देवताओंकी मूर्तियाँ प्रायः अच्छी ही
पाँच नंबरकी गुफामें एक विशाल मूर्ति वराह-
की है। भगवान्‌की सूँडके पास पृथ्वीकी मूर्ति है और
के बायें पैरके नीचे शेषकी मूर्ति है। अनेक देवता-
ावान्‌की स्तुति कर रहे हैं। कदाचित् इतनी विशाल
तें और कहीं नहीं बनी है। गुफा-सं० १३ में एक
तें शेषशायी विष्णुकी है, जो वर्षाके कारण कुछ खराब
है; परंतु गुप्तकालीन शिल्पकलाका वह एक अच्छा
।

जंताकी गुफाओंके विषयमें पाठकगण जानते ही
अजंताकी पहाड़ी निजाम स्टेटके उत्तरमें जलगाँव
पास स्थित है। अथवा पाचोरा-जामनेर लाइनपर
ामक स्टेशनसे सात मील दक्षिण पड़ती है। अजंतासे
म ग्राम फर्दापुर पड़ता है, जहाँसे चार मीलकी दूरीपर
पर्वतकी सुन्दर घाटीमें २९ गुफाएँ बनी हैं।
ंके पास विस्तृत पारिजातके वन हैं। इन गुफाओंका
काल ईसासे पूर्वकी द्वितीय शताब्दीसे लेकर ईसाके
छठी शताब्दीतक माना जाता है। यहाँपर पहाड़ी
न्द्राकार है और उसीके बीचमें अर्थात् धरतीतल तथा
के मध्यमें ये गुफाएँ बनी हैं। इन गुफाओंके चारों
हाड़की ऊँची-ऊँची दीवारें हैं। गुफाओंके सामने
नदी बहती है। ऐसे शान्त स्थानमें ये गुफाएँ बनी हैं
स समय लोगोंने इनको १८१८ में देखा, उनमें व्याघ्र
रहने लगे थे। इन २९ गुफाओंमें ९, १०, १९ और
नंबरकी गुफाएँ चैत्य हैं और शेष विहार हैं। इन
ोंमें बौद्ध भिक्षु रहते थे और चैत्यमें पूजा करनेके लिये
होते थे। इन गुफाओंमें अनेक चित्रकारोंने वर्षोंतक
काम किया है। उनमेंसे एक ग्रिफिथ्स (Griffiths)
। उन्होंने एक कल्पना-चित्र इस बातको दिखलानेके लिये
ा है कि अपनी ऊर्जित अवस्थामें ये गुफाएँ कैसी रही होंगी।
फाओंमें मिट्टी, भूसा इत्यादि मिलाकर पत्थरकी दीवारों-
प किया जाता था और उसके ऊपर जातक-कथाओंके

बने हैं कि उनका वर्णन करना कठिन है। स्त्रियोंके
आभूषण, उनके तरह-तरहके केश-कलाप तथा उनकी
हस्तमुद्राएँ दर्शनीय हैं। आश्चर्य तो यह है कि इतनी
मूर्तियोंको देखते हुए भी चित्तमें किञ्चित् विकार नहीं
स्त्रियोंकी नेत्रमुद्राएँ विशेष रूपसे द्रष्टव्य हैं। अ
दम्पतियोंके प्रेमालापके भी चित्र हैं; परंतु वे फूल-से
हैं। बैलों, हाथियों, कमलों तथा आभूषणोंका दिखाव
ही रोचक है। अजंताकी कलासे मध्य एशियाकी क
प्रभावित हुई थी, भारतकी कलाओंका तो कहना ही क
आजकल भी अजंताके चित्रपट—जब कि अनेक चित्र
क्षत-विक्षत हो गये हैं—अपना वही स्थान रखते हैं, जं
रखते थे।

१, २, ९, १०, १२, १६, १७, १९ तथा २६
की गुफाएँ विशेषरूपसे द्रष्टव्य हैं। व्यार इनकी चि
मूर्तिकारी तथा शिल्पकला विशेषरूपसे अध्ययन
योग्य हैं।

ग्वालियर स्टेटमें मांडूसे ३० मील पश्चिम बाघ
हैं। गुफाओंतक सुन्दर सड़क बनी है और
जगह-जगह 'रेस्ट हाउस' बने हैं। महू स्टेशनसे
इत्यादिका प्रबन्ध हो सकता है। ये गुफाएँ विन्
बाघ नदीके ऊपर बनी हैं। यहाँपर बाघेश्वरी देवी
प्राचीन मन्दिर है। यहाँपर ९ गुफाएँ थीं, जिनमें २
गिर पड़ी है और उनसे गुफाओंका रास्ता बंद हो ग
इन गुफाओंमें भी अजंताकी तरह सुन्दर चित्रकारी
है। इन गुफाओंको लोग 'पञ्चपाण्डव गुफाएँ' क
गुफाएँ बौद्ध धर्मके महायान-सम्प्रदायसे सम्बन्ध
और इनका निर्माण-काल ईसाकी ७ या ८ वीं शताब
गया है। सब गुफाएँ विहार या मठ हैं। प्रत्येक
पीछेकी ओर एक छोटा-सा चैत्य या मन्दिर बना हु
भिक्षुओंके रहनेकी कोठरियाँ बगलमें बनी हैं। लो
गुफाओंके नाम 'गोसाईंकी गुफा', 'हाथीखाना' इत्य
दिये हैं। यहाँकी चित्रकारीमें बुद्धदेवकी पूजा, रा
सवार, भिक्षु तथा सेवकगण दिखलाये गये हैं।
शेषशायी विष्णुके मन्दिर भी पासमें ही हैं।

मद्रासके पास महाबलीपुर नामक स्थानमें पल्लव-
के नमूने अनेक गुफा-मन्दिर हैं। इनमें पञ्चपाण्ड
अर्थात मन्दिर तथा त्रिमूर्ति, वराह और दुर्गाके



इलोरा—गर्भगृहके सम्मुख सस्तम्भ मण्डप





इलोरा—इन्द्र-सभा



इलोरा—ढेढवाड़ा गुफाका प्रवेशद्वार

ाम स्टेटमें औरंगाबादसे प्रायः १६ मील दूर एक
ड़कपर 'इलोराके गुफा-मन्दिर' बने हैं। इस स्थानपर
गुफाएँ बौद्ध-सम्प्रदायकी, इनके बाद १७ गुफाएँ
र्मकी और अन्तमें ५ गुफाएँ जैन-धर्मकी हैं। अजंता-
ँ खड़ी पहाड़ीमें बनी हैं। इस कारण उनके सामने
ान-सा स्थान नहीं मिलता। पर इलोराकी गुफाएँ
ए पहाड़को काटकर बनायी गयी हैं और प्रायः
ही हैं। प्रत्येक गुफाके सामने कुछ स्थान मिलता
ुफाएँ दन्तिदुर्ग इत्यादि राष्ट्रकूट राजाओंके समयमें
छठी और सातवीं शताब्दियोंमें बनी हुई हैं। बौद्ध
एक तीन खण्डका विशाल महल बना है, जिसमें
सम्प्रदायकी अनेकानेक मूर्तियाँ पुरुषाकार बनी हैं।
येक गुफामें एक विशाल बौद्ध मूर्ति पूजाके स्थानपर
हिंदू-गुफाओंमें प्रसिद्ध 'कैलास-मन्दिर' है, जो इन
ओंमें अथवा भारतके सम्पूर्ण गुफा-मन्दिरोंमें सर्व-
एक समूचे पहाड़को छेनियोंसे काटकर चार खण्डका
नाया गया है। और इसके तीन ओर सैकड़ों दृश्य
कथाओंके मन्दिरसे बाहर चारों तरफकी दालानमें बने
मन्दिरमें बैलों, सिंहों तथा हाथियोंका अच्छा दिखाव
ान् शङ्करकी लीलाएँ अधिकतर मूर्तियोंमें बनी हैं।
न्दिरके भीतर सुन्दर चित्रकारी भी थी, जिसके बहुत
अब भी बचे हैं। 'रामेश्वर' तथा 'सीताकी नहानी'
और प्रसिद्ध गुफाएँ हैं। 'सीताकी नहानी' को देखते
की प्रसिद्ध एलीफेंटा गुफाओंका स्मरण होता है।
ओंमें छोटा कैलास, इन्द्रसभा तथा जगन्नाथसभा
से द्रष्टव्य हैं। इनमें गोमटेश्वरकी सुन्दर मूर्तियाँ
ौर यह दिखलाया गया है कि ये ध्यानमें इतने मग्न
कि लताएँ इनके पैरोंमें लिपटकर बढ़ने लगीं।

ंगाबादमें ही पंचक्की नामक स्थानके पास एक
छोटी-छोटी कई बौद्ध-गुफाएँ बनी हैं, जो देखने
। कुल ९ गुफाएँ बनी हैं। इनमें दो ऐसी हैं,
ीतर प्रवेश करते ही मालूम पड़ता है कि दोनों ओर
र स्त्रियाँ बैठे हैं। बात यह है कि पुरुषाकार मूर्तियाँ
ान्का पूजन करती हुई दिखायी गयी हैं। इनके
प भिन्न प्रकारके हैं और द्रष्टव्य हैं। एक गुफामें
ोकितेश्वरकी बड़ी-सी मूर्ति बनी है। और उसके
र छोटी-छोटी मूर्तियाँ विविध प्रकारकी आपदाओंसे
्योंकी दिखलायी गयी हैं। इनको देखकर मार्कण्डेय-

रक्षांसि यत्रोग्रविषाश्च नागा
यत्रारयो दस्युबलानि य
दावानलो यत्र तथाब्धिमध्ये
तत्र स्थिता त्वं परिपासि विश्व

बंबई शहरके पास कई गुफाओंकी श्रेणियाँ हैं
धारापुरी (एलीफेंटा), योगेश्वरी, कन्हेरी, मरो
मण्डपेश्वरकी गुफाएँ हैं। धारापुरीकी गुफाएँ बंबईके
समुद्रमें स्थित एलीफेंटा टापूपर हैं। इस स्थानको रो
लॉन्च जाता है। इस टापूपर पहले एक पत्थरक
था, जिसको देखकर पोर्चगीज लोगोंने इस टापूको "ए
नाम दिया। वह हाथी अब बंबईके विक्टोरिया
अजायबघरमें रख दिया गया है। इस टापूका प्राच
गिरिपुर है और कुछ विद्वानोंका यह ख्याल है कि य
गुप्त राजाओंकी राजधानी था। इस टापूपर कुछ
ऐतिहासिक चिह्न भी विद्यमान हैं; परंतु इलोराकी ग
साथ बनी हुई ७ वीं अथवा ८ वीं शताब्दीकी हिं
देखने योग्य हैं। कुल पाँच गुफाएँ हैं, जिनमें एक स
है। इसमें सुन्दर मूर्तिकारी तथा शिल्पकला दीख
कहीं-कहीं प्राचीन चित्रकारीके अवशेष भी मिलते
प्राचीन ग्रन्थोंके अवलोकनसे मालूम होता है कि वि
इस सम्पूर्ण गुफामें सुन्दर चित्रकारी विद्यमान थी
प्रत्येक गुफामें शिवलिङ्ग स्थापित हैं। पोर्चगीजोंद्वारा
को बहुत क्षति पहुँची है और उन्होंने गुफाओंके अ
चलाकर बहुत-सी मूर्तियाँ नष्ट कर दी हैं। इस गुफा
विचित्र बनावटके हैं। जलका प्रबन्ध भी अच्छा है
शङ्कर भगवान्‌की लीलाएँ कई स्थानोंपर बनी हैं—य
योगी, नटेश्वर, भैरव, पार्वतीपरिणय, गङ्गावतरण, अर्द्ध
पार्वती-मान, कैलासके नीचे रावण तथा महेश-मूर्ति
भ्रमवश त्रिमूर्ति कहते हैं। यथार्थमें तीनों मूर्तियाँ
शङ्करकी ही हैं और उन्हींके तीन रूप इस मूर्तिमें
गये हैं।

योगेश्वरीकी गुफाएँ जोगेश्वरी नामक स्टेशनके
हैं। यह स्टेशन बी० बी० सी० आई रेलवेपर बंबईसे
है। यह गुफा प्रायः भूगर्भमें ही बनी है अर्थात्
नीचेको बनी है, इसका पत्थर भुरभुरा है।
कारण बहुत-सी मूर्तियाँ और खंभे कालकी गा
हो गये हैं। यह गुफा भी ब्राह्मण-धर्मकी है औ
समय वही है, जो धारापुरीकी गुफाओंका। इस

रोलकी गुफाएँ योगेश्वरी गुफाके पास ही पर्वतके दूसरी । प्रायः २० गुफाएँ होंगी । ये गुफाएँ पृथ्वीतल र्वतके शिखरके मध्यमें हैं । इनका पत्थर भी बहुत ही है और यही कारण है कि इनमेंसे बहुत-सी गुफाएँ हो गयी हैं । ये गुफाएँ बौद्ध गुफाएँ लगती हैं ।

ण्डपेश्वरकी गुफाएँ भी बंबईके पास माउंट पोयसर unt Poisur ) नामक स्टेशनके पास ही हैं । ये भी ब्राह्मण-गुफाएँ हैं और ८ वीं सदीकी बनी हुई ती हैं । रोमन कैथलिक लोगोंने इस स्थानपर अपना र स्थापित किया और योगियोंको वहाँसे हटा दिया । कि १६ वीं सदीमें जब यहाँ गिरजा स्थापित हुआ, ०० योगी रहते थे ।

सिद्ध कन्हेरीकी गुफाएँ टाँडाँ तथा बोरेवली स्टेशनोंसे ऊपर स्थित हैं । यह स्थान भी बंबईके पास ही है । ये ो ९वीं शताब्दीमें बनी हुई मानी जाती हैं । यहाँ- बौद्ध-गुफाएँ हैं । पर इनमें एक ही गुफा मुख्य है, कि नमूनेपर बनी है । इनमें महायान-सम्प्रदायकी वेद्यमान हैं । इनमें भी सुन्दर चित्रकारी की गयी थी, पर पत्थरकी खराबीसे इनकी बहुत-सी चित्रकारी गयी है ।

ऊपर भारतकी केवल प्रसिद्ध गुफाओंका ही व गया है और वह भी बहुत ही सरसरी तौरपर । गुफाओं' की पालिस, अजंताकी गुफाओंकी चित्रक इलोराकी गुफाओंकी मूर्तिकारी एक बार देखनेपर हृदय-पटलसे विस्मृत नहीं हो सकतीं । जिस समय इलोराकी दशावतार नामक ब्राह्मण-गुफा देख रहे उसमें बनी विशाल मूर्तियोंका अवलोकन कर रहे थे, लोगोंने देखा कि एक अमेरिकन बुढ़िया खड़ी रो पूछनेपर मालूम हुआ कि वह इस कारण रो रही है मूर्तिकारी उसने जीवनभरमें कहीं नहीं देखी । उस एक और कारण था और वह यह था कि इतने बड़े-ब जिन्होंने ऐसे गुफा-मन्दिर बनवाये थे, वे सब-के-सब न और उनकी बनायी हुई गुफाओंमें लोग जूता पहनक लगे । आशा है कि पाठकगण उपर्युक्त विवरणसे इन को देखनेकी अभिलाषा करेंगे और कालकी गतिका करेंगे * ।

# हिंदुओंके प्रिय जलतीर्थ

( लेखक—श्रीवैकुण्ठनाथजी मेहरोत्रा एम्०ए०, एल्-एल्० बी०, एल्०एस्०जी०डी० )

महात्मासे किसीने पूछा कि हिंदू-जातिका कोई एक बतलाइये, जो अन्य जातियोंसे भिन्न हो । महात्माने —'जलप्रियता' । यथार्थमें हिंदुओंके प्रत्येक उत्सव- थ नदी, तड़ागादिमें स्नान करनेकी प्रथा प्रचलित कारण है कि हमारे अधिकांश तीर्थ विशिष्ट नदियों वरोंके रूपमें तथा उन्हींसे सम्बद्ध हैं । इन नदियोंके सी धारणा की जाती है और यह धारणा वैज्ञानिक स्थित है कि विशेष नदियोंका जल विशेष गुण और ता है । सब जल एक-से नहीं होते । सब नदियोंका क-सा नहीं होता अर्थात् किसी नदीके जलमें कृमि ो हैं, किसीमें देरसे पड़ते हैं और किसीमें पड़ते ही ालयका पश्चिमी-प्रदेश, जहाँ मानससरोवर स्थित है, प्लक्षप्रस्रवण प्रदेशके नामसे विदित था । कहा जाता प्रदेशमें कल्पवृक्ष था और देवतालोग रहते थे । राजपूताना, पंजाब इत्यादि जलमें डूबे हुए थे । काश्मीर भी अपनी झीलमें डूबा हुआ था । संयुक्त बिहार, बंगाल इत्यादि भी जलमग्न थे । हिमालयके भी जल-ही-जल था । कालान्तरमें पृथ्वीकी उथल- उत्तरी भारतके प्रदेश जलसे बाहर निकले । उस समय भारतकी नदियोंका प्रादुर्भाव हुआ, जिनमें हमारी मुख्य हैं । ये सब नदियाँ एक प्रकारसे मानस-सरोवर निकली हैं । सिन्धु तथा पंजाबकी अन्य नदियाँ, जिनमें सरस्वती भी सम्मिलित थी, और ब्रह्मपुत्र तो प्रत्य मानस-सरोवरसे सम्बन्ध रखती हैं । शारदा, गङ्गा यमुना भी अन्तःसलिला होकर उसी मानस-सरोवरसे निक गङ्गाजीको इस प्रदेशमें लानेका श्रेय महाराज भगीरथको हुआ । अवश्य ही इतने ऊपर हिमालयसे नीचे के आनेमें विकट प्रयत्न करना पड़ा होगा और अवश्य भगवान् शङ्करकी अनुकम्पाके बिना उनकी जटाओं व हिमालयकी विकट घाटियोंसे भगवती भागीरथीका निय

ोगा। यही घटना गङ्गावतरणके नामसे विख्यात है। त् भगवती भागीरथी ऐसी शिलाओंपरसे बहती हैं कि वेकृत जलमें भी कभी कृमि नहीं पड़ते। गङ्गामें स्नान लोंका वर्ण भस्मावलेपित भगवान् शङ्करके शरीर-सा जाता है। यमुनामें स्नान करनेवालोंका वर्ण किञ्चित् ोता है। गोमतीमें, जो एक बहुत ही प्राचीन नदी है, करनेवालोंका वर्ण विशेष श्याम तथा पुष्ट होता है। ् जलमें स्नान करनेवाले लोगोंका वर्ण गङ्गामें स्नान लोंसे किञ्चित् ही न्यून होता है। पाठकोंने विविध ो रेणुकाएँ ( बालू ) देखी होंगी। किसी बालूमें सुवर्ण-ते हैं, किसीमें रजत-कण, किसीमें ताम्र-कण तथा लौह-कण। विविध वस्तुओंकी बालूकी तौल भिन्न-ोती है। बुन्देलखण्डकी केन नदीमें ऐसे पत्थर मिलते नके ऊपर मूर्ति अङ्कित हो गयी होती है। गण्डकीमें ा मिलते हैं अर्थात् यह नदी ऐसे स्तरोंसे होकर ै, जहाँ अधिक सुवर्ण है; क्योंकि शालग्रामकी हिरण्य-र्तिमें सुवर्ण ही होता है। इसके अतिरिक्त, प्रत्येक जलचर भिन्न-भिन्न प्रकारके हैं। इसका अर्थ यह है में, विशिष्ट चट्टानोंपर बहनेसे, वात, पित्त तथा कफकी आ जाती है और उसीके अनुसार जीव-जन्तु उस उत्पन्न होते हैं। कई वर्ष हुए मेरे पिताजी हमीरपुरमें कलेक्टर थे। हमीरपुरमें डेढ़ ही मीलके अंदर दो यमुना तथा बेतवा दो तरफ पड़ती हैं। उनमें यमुना-वायुकारक तथा गरिष्ठ होता है और बेतवाका धिरहित और पाचक। बेतवामें धुले हुए वस्त्र भी साफ होते थे। अस्तु, मेरा तात्पर्य यह है कि इस ताके अंदर हमारे महर्षियोंके विशाल अनुभव तथा नींव है।

के अतिरिक्त पूजामें भी प्रायः हर अवसरपर आचमन, स्नान इत्यादिके लिये जलकी आवश्यकता होती है। णमें भी जलका होना परमावश्यक है।

व मैं भारतकी कुछ प्रसिद्ध नदियोंसे सम्बद्ध तीर्थों-न करूँगा। भगवती भागीरथी लक्ष्मणझूलेके पास पृथ्वीपर आती हैं। इसके बाद ही ऋषिकेश तथा इसके तटपर पड़ते हैं। इन स्थानोंमें गङ्गाके जलमें छोटे-छोटे कण बहुत रहते हैं और उनके कारण जलको पीकर थोड़ी देर रखकर पीना चाहिये। आजकल ऐसे स्थानोंकी तो बात ही क्या है। इस तीर्थमें पाखण्ड तथा आडम्बर बढ़ जानेपर भी सन्ध्याके समय नेक स्त्रियों तथा पुरुषोंको गङ्गाजीकी सच्चे भावसे करते मैंने देखा है। हरिद्वार ही गङ्गा-द्वार है और महर्षि वेदव्यासने अपने तपोबलसे महाभारतमें मरे हु तथा अन्य वीरोंका साक्षात्कार उनके कुटुम्बवालोंके था। पास ही कनखलमें दक्ष-यज्ञका स्थान है।

काशी दूसरा परम प्रसिद्ध स्थान है, जो गङ्गापर ब है। गङ्गाजीका जल फर्रुखाबाद जिलेतक अन्य नदि दूषित जलोंसे अछूता मिलता है और प्रायः इस पहुँचते-पहुँचते जलमें मिले हुए पाषाण-कण भी नी जाते हैं। इसी कारण कहा जाता है कि फतेहगढ़ नगरमें लोगोंकी आयु अधिक होती है। इस बात सरकारी पुस्तकोंद्वारा भी होती है। सरकारी पुस्तकों बात चुनारके विषयमें भी लिखी है। काशीका मुख अथवा प्राचीन नगर कंकड़की एक लंबी पहाड़ीपर ब यह पहाड़ी तीन अथवा चार मील लंबी है। यही कि गङ्गा काशीके नीचे सदा ही बहती हैं। महा कहना है कि उस कंकड़की पहाड़ीमें पुराने घरोंकी नीचे टाँकोंमें अनेक महायोगियोंके जीवित समाधि शरीरोंके अवशेष विद्यमान हैं। काशीके प्रायः पाँ लंबे घाट अधिकांश मरहठोंके समयमें तीन सौ बनने शुरू हुए थे। ओङ्कारेश्वर, विश्वेश्वर तथा के नामक तीन खण्डोंमें यह काशी नामक पहाड़ी विभ काशीमें अब भी अनेक देवस्थान ऐसे हैं कि जहाँ पहुँ मनुष्यकी वृत्ति अनायास ही सात्त्विक हो जाती है। इस भी पाखण्ड, आडम्बर इत्यादिके आ जानेपर भी अब त्वकी कुछ-कुछ आभा विद्यमान है ही। भावनाके क तीर्थमें भगवान्‌ने भक्तोंको विविध रूपोंमें दर्शन दि विद्वान् अब भी काशीमें विद्यमान हैं। काशीमें ग सुलभ तथा निरापद-सा है। यही कारण है कि य प्रायः दो-तीन बजे रातसे ही गङ्गा-स्नान प्रारम्भ कर सबसे पहले जो लोग स्नान करते हैं, उनको लोग अच देख और पहचान नहीं पाते। कहते हैं कि देवताल समय आते हैं। इतना तो निश्चय ही है कि इस सम वाले व्यक्ति देवभावसे विशेषरूपमें परिपूरित हो काशीमें अनेक तीर्थ—यथा नीलकण्ठेश्वर, मणिका इत्यादि पृथ्वीतलसे बहुत नीचे बने हैं और इसीसे प्राची

को काशी ज्योतिर्मय दिखलायी दी और यथार्थमें
ीन नगरकी विभूतियोंका वर्णन करना कोई सरल
।

ीसे पहले प्रयाग नामक तीर्थ भागीरथी तथा
संगमपर बसा है। गङ्गाको नगरकी ओर आनेसे
लेये कहते हैं कि सम्राट् अशोकने एक सुदृढ़ बाँध
था, जिसे सम्राट् अकबरने फिरसे ठीक करवाया।
में शान्ति विशेष होनेपर भी काशीवाली बात नहीं
पर संगम-स्नान यहाँ विशेष महत्त्वकी चीज है। इस
अनादि कालसे राजाओं तथा अन्य लोगोंने महान्
किये हैं। यहाँपर माघ मासमें अनेकानेक व्यक्ति
करते हैं अर्थात् गङ्गातटपर ही रहते हैं और मास-
अपनी कुटियाको भी दान कर देते हैं। यद्यपि यहाँ भी
ा गया है, तथापि इस पुण्यक्षेत्रमें विशिष्ट महात्मा-
र्शन हो ही जाते हैं। और सबसे बड़ी बात तो उन
र-नारियोंके भक्ति-भावकी है, जो भारतके कोने-
त पुण्यस्थानपर आते हैं। १९३० के कुम्भकी बात
थानपर ४० लाख यात्री निवास कर रहे थे। हमलोग
ोके साथ उस अवसरपर यहाँ आये थे। हमलोग स्नान
: रहे थे कि हमलोगोंने देखा काठियावाड़ प्रान्तकी
रियाँ रास्तेके दोनों ओर लगे हुए रस्सोंको तोड़कर
आना चाहती थीं। हमलोगोंको इस बातसे कुछ
आ; अतः वहीं खड़े होकर हमलोग देखने लगे कि
है। उस समय नागा लोगोंका अखाड़ा निकल रहा
के निकल जानेपर वे स्त्रियाँ, कड़ी रुकावट होनेपर
पर आ गयीं और उन्होंने उस मार्गकी धूलिको अपने
लगाया तथा थोड़ी-सी रज अपने आँचलमें भी बाँध
। है ऐसा निःसीम भक्तिभाव।

ा नदीके तटपर मुख्य नगर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र-
की लीलाभूमि मथुरा है। इस स्थानपर भी प्राय
व्यक्तियोंके दर्शन हो जाते हैं। यहाँके घाट काशीवे
सुन्दर तो नहीं, किंतु सदा यात्रियोंसे परिपूरित र
व्रजभूमिमें अनेक रमणीय स्थान अब भी विद्यमा
उनमेंसे अनेकोंके विषयमें किंवदन्तियाँ प्रचलित हैं।

मध्यभारतमें नर्मदा बड़ी ही पुनीत मानी ज
और जहाँतक ज्ञात है, इसमें किसी नगरकी गंदगी न
है। कलियुगमें नर्मदाकी तुलना गङ्गासे की जाती है
व्यक्ति भिक्षुकका वेश धारणकर इस महानदीकी परिक्र
हैं और अपनी अनन्य भक्तिके अनुसार सिद्धि-ल
हैं। धायवी-कुण्ड नामक स्थानसे नर्मदेश्वर नामक
दूर-दूरतक जाते हैं। नर्मदाजीपर एक प्रसिद्ध तीर्थ
मान्धाता है। यह स्थान बड़ा ही तेजःपूर्ण है। जब
इस पुण्यतीर्थमें पहुँचे, तब हमलोगोंने देखा कि श्रीओ
समीप ही नर्मदाजीका जल धीरे-धीरे ऊपर आ रहा
कि नदीका जल लगभग तीस हाथ नीचे था। अ
यह स्थान सिद्धोंसे परिपूर्ण है और विशेष शान्तियुक्त

गोदावरीके तटपर नासिकक्षेत्रमें इस आधुनिक
प्रचारसे वह छटा नहीं आ पाती, जो अन्य बड़े-बड़े
मिलती है। इस तीर्थके आसपास बड़े-बड़े सुन्द
रमणीक स्थान हैं। त्र्यम्बकेश्वर एक जाग्रत् स्थान है
ऐसे ही महत्त्वपूर्ण स्थान पञ्चवटीके आगे भी हैं।

अजमेरके पास पुष्कर तीर्थमें भी कुछ तीर्थक
छाया दृष्टिगोचर होती है, यद्यपि वहाँपर और तरह
भी चित्तमें आते हैं। ब्रह्माजीका मन्दिर, कहा ज
केवल इसी स्थानपर है।

मैंने बहुत ही थोड़े तीर्थोंका वर्णन बड़े ही संक्षेप
है। आशा है कि भावुक भक्त तत्त्वको ग्रहणकर अन्य
पर विशेष ध्यान न देंगे।



# हिंदू-धर्म सर्वश्रेष्ठ है

मैंने यूरोप और एशियाके सभी धर्मोंका अध्ययन किया है, परंतु मुझे उन सबमें हिंदू-धर्म ही
देता है × × × × × मेरा विश्वास है कि इसके सामने एक दिन समस्त जगत्‌को सिर

# श्रीगङ्गा और यमुनाका जल

( लेखक—पं० श्रीगङ्गाशङ्करजी मिश्र, एम्० ए० )

## गङ्गाजलकी महिमा

ङ्गाजलकी महिमाका कहना ही क्या है, उसके नसे बड़े-बड़े पाप दूर हो जाते हैं। उसके सम्बन्धी गुणोंका भी प्राचीन कालसे उल्लेख मिलता रकने, जिनका काल आधुनिक विद्वानोंद्वारा आजसे दो हजार वर्ष पहले माना जाता है, लिखा है से निकलनेवाले जल पथ्य हैं—**हिमवत्प्रभवाः** इसमें विशेषरूपसे गङ्गाजलका ही सङ्केत है; क्योंकि नके आगे ही आता है—**पुण्या देवर्षिसेविताः**। कृत 'अष्टाङ्गहृदय' में, जिसका निर्माणकाल ईसवी आठवीं या नवीं शताब्दी माना जाता है, इसको या गया है—

**मवन्मलयोद्भूताः पथ्यास्ता एव च स्थिराः।**

क्रपाणिदत्तने भी, जो सन् १०६० के लगभग हुए, कि हिमालयसे निकलनेके कारण गङ्गाजल पथ्य है—

**ोक्तलक्षणहिमालयभवत्वादेव गाङ्गं पथ्यम्।**

डारकर ओरियंटल इंस्टीट्यूट, पूनामें अठारहवी का एक हस्तलिखित ग्रन्थ है—'भोजनकुतूहल'; हा गया है कि गङ्गाजल श्वेत, स्वादु, स्वच्छ, अत्यन्त पथ्य, भोजन पकानेयोग्य, पाचनशक्ति बढ़ानेवाला, ोंको हरनेवाला, प्यासको शान्त तथा मोहको नष्ट ा, क्षुधा और बुद्धिको बढ़ानेवाला होता है—

**ादु स्वच्छमत्यन्तरुच्यं पथ्यं पाक्यं पाचनं पापहारि।**
**ृध्वंसनं दीपनं च प्रज्ञां धत्ते वारि भागीरथीयम्॥**

तरह गङ्गाजलके स्वास्थ्यसम्बन्धी गुणोंपर बराबर हाँ जोर दिया गया है। इन्हीं गुणोंपर मुग्ध होकर और अहिंदुओंको भी इसे अपनाना पड़ा।

बतूताने सन् १३२५–५४ में अफरीका तथा एशियाके ोंकी यात्रा की थी। वह भारत भी आया था। यात्रा-वर्णनमें लिखता है कि सुलतान मुहम्मद- लिये गङ्गाजल बराबर दौलताबाद जाया करता के वहाँ पहुँचानेमें ४० दिन लग जाते थे ( गिब्स- 'आईने अकबरी' में लिखता है कि 'बादशाह ग 'अमृत' समझते हैं और उसका बराबर प्रबन्ध लिये उन्होंने योग्य व्यक्तियोंको नियुक्त कर रक्ख बहुत पीते नहीं हैं, पर तब भी इस ओर उनका रहता है। घरमें या यात्रामें वे गङ्गाजल ही पीते हैं। कुछ पात्र लोग गङ्गातटपर इसीलिये नियुक्त रहते हैं कि गङ्गाजल भराकर और उसपर मुहर लगाकर बराबर भे जब बादशाह सलामत राजधानी आगरा या फतेहपुर रहते हैं, तब गङ्गाजल सोरोंसे आता है और ज जाते हैं, तब हरिद्वारसे। खाना पकानेके लिये व यमुनाजल, जिसमें थोड़ा गङ्गाजल मिला दिया जाता लाया जाता है।' अकबरके धार्मिक विचार दूसरे थे; इसलिये उन्हें यदि गङ्गाजलमें श्रद्धा हो तो को नहीं। पर सबसे मजेकी बात तो यह है कि कट्टर औरंगजेबका भी काम बिना गङ्गाजलके न चलत फ्रांसीसी यात्री बर्नियर, जो भारतमें सन् १४५९- रहा था और जो शाहजादा दाराशिकोहका चिकि अपने 'यात्राविवरण' में लिखता है कि 'दिल्ली और औरंगजेबके लिये खाने-पीनेकी सामग्रीके साथ गङ्ग रहता था। यात्रामें भी इसका प्रबन्ध रहता था। स्वयं ही नहीं, दरबारके अन्य लोग भी गङ्गाजलका व्यव थे। बर्नियर लिखता है कि ऊँटोंपर लदकर यह बर रहता था। प्रतिदिन सबेरे नाश्तेके साथ उसको सुराही गङ्गाजल भेजा जाता था। यात्रामें मेव मिठाई, गङ्गाजल, उसको ठंडा करनेके लिये शोरा बराबर रहते थे।'

फ्रांसीसी यात्री टैवर्नियरने भी, जो उन्हीं दिन आया था, लिखा है कि इसके स्वास्थ्यसम्बन्धी देखकर मुसल्मान नवाब इसका बराबर व्यवहार क कप्तान एडवर्ड मूर, जो ब्रिटिश सेनामें था औ टीपू सुलतानके साथ युद्धमें भाग लिया था, लि कि सबन्नर ( शाहनवर ) के नवाब केवल गङ्ग पीते थे। इसको लानेके लिये कई ऊँट तथा (आदम

केमनने गङ्गाजलके बराबर कोई दूसरा जल नहीं है,
ही दिनोंतक रक्खे रहनेपर भी यह बिगड़ता नहीं।
श्वर ओरियंटल इंस्टीट्यूट, 'तिरुपति' की पत्रिका
स ) के खण्ड १ भाग ३ (सितम्बर १९४०)
के श्रीगोडका 'मुसल्मान शासकोंद्वारा गङ्गाजलके
पर एक अच्छा लेख है। किसी भावसे सही, गङ्गा-
व्यवहारसे अहिंदुओंका भी हित ही हुआ होगा।

र्नियरके यात्रा-विवरणसे यह भी पता लगता है कि
ं हिंदुओंमें विवाहके अवसरपर भोजनके पश्चात्
को गङ्गाजल पिलानेकी चाल थी। इसके लिये बड़ी-बड़ी
ाजल मँगाया जाता था। जो जितना अमीर होता
ा ही अधिक गङ्गाजल पिलाता था। दूरसे गङ्गाजल
ख़र्च भी बहुत पड़ता था। टैवर्नियरका कहना है कि
कभी-कभी इसपर दो-तीन हजार रुपयेतक खर्च हो
पेशवाओंके लिये बहँगियों ( कावड़ी ) में रखकर गङ्गा-
जाया करता था। मराठी पुस्तक 'पेशवाईच्या
( पूना १९३७ ) से पता लगता है कि काशीसे पूना
लिये एक बँहगी गङ्गाजलका खर्च २० रुपया
से श्रीरामेश्वरम् ले जानेके लिये ४० रुपया पड़ता
हुत नहीं कहा जा सकता। गढ़मुक्तेश्वर तथा हरिद्वार-
ावाओंके लिये गङ्गोदक जाता था। श्रीबाजीराव
बतलाया गया था, गङ्गाजलके सेवनसे ऋण-मुक्त
—'श्रीतीर्थसेवन करून महाराज चिकर्त-परिहार
रते समय गङ्गोदक देनेकी चाल तो सुदूर दक्षिणमें
। विजयनगरके राजा कृष्णरायको, जब वे सन्
मृतप्राय थे, गङ्गोदक दिया गया और वे अच्छे
जयनगर, थर्ड डायनेस्टी १९३५ )। भूटानयुद्धका
र तिब्बतके तूशीलामाने वारेन हेस्टिंग्जके पास एक
र गङ्गातटपर कुछ भूमि माँगी और वहाँपर एक मठ
न्दिर बनवाया; क्योंकि 'गङ्गा हिंदुओंके लिये ही
द्धोंके लिये भी पुनीत है।' यह मठ और भूमि जो
न' के नामसे प्रसिद्ध है, तूशीलामाने श्रीपूर्णगिरिको

कोई गङ्गाका इतिहास लिखे, जैसा कि श्रीलुडविग-
दीका लिखा है, तो कितना रोचक हो!

## गङ्गा-यमुनाके गुण

यह दिखलाया गया है कि स्वास्थ्यकी दृष्टिसे
स्वास्थ्य-सम्बन्धी गुणोंका कुछ और पता लगा है। वि
श्रीहैनबरी हैंकिन किसी समय युक्तप्रान्त तथा
की सरकारोंके 'रसायन-परीक्षक' ( केमिकल एकजामि
आपने 'पासचर इंस्टीट्यूट' की फ्रांसीसी
सन् १८९६ में एक लेख लिखा था। उसक
अनुवाद राँचीसे निकलनेवाले 'मैन इन इंडिया'
त्रैमासिक पत्र, जिल्द १८, अङ्क २-३ ( अप्रैल-
१९३८ ) में प्रकाशित हुआ था। उस लेखका
दिया जा रहा है। श्रीहैंकिनसाहब लिखते हैं कि
तथा यमुनाको हिंदू जैसा पवित्र समझते हैं, वह
ज्ञात है। विदेशियोंको और बहुत-से अंग्रेजी-
हिंदुओंको उनकी यह श्रद्धा अविवेकपूर्ण जँचती
किसी बड़े नगरके समीप इनके गंदे और मटीले
हजारों लोगोंको नहाते और पशुओं तथा कपड़ों
हुए कोई देखता है, जब वह यह याद करता है
अधजली लाशें इसमें फेंक दी जाती हैं, तब उ
यह सोचना स्वाभाविक ही है कि इन नदियोंका
कितना खतरनाक है और हिंदुओंमें इनके प्रति
भक्ति है, वह उनके शुद्धतासम्बन्धी नियमोंके
प्रमाण है।' हैजाके अधिक प्रकोपका अभीतक
विद्वान् यह एक कारण मानते रहे हैं। उनकी रायमें
गङ्गाद्वारा फैलाया जाता है, क्योंकि उसका जल इसके की
का घर है। परंतु हालकी वैज्ञानिक खोजने यह प्र
दिया है कि गङ्गा तथा यमुनाका जल अन्य नदियों
कहीं अधिक शुद्ध है।

अणुवीक्षणयन्त्र ( माइक्रॉसकोप )-द्वारा साधारण
ही यह स्पष्ट हो जाता है कि इन नदियों तथा यूरोपीय
जलोंमें कितना अन्तर है। यूरोपीय नदियोंके जलोंमें कि
सड़ी तथा हरी घासें मिलती हैं, मृत तथा जीवित ज
संख्या भी कम नहीं दिखायी देती। परंतु गङ्गा तथा
जलोंमें ऐसी वस्तुएँ बहुत कम पायी जाती हैं; जो
भी देती हैं, वे प्रायः घाटीके पास या बड़े शहरोंसे अ
कर। बालू या अभ्र ( माइका ) के कणोंसे प्रायः इनके
मैलापन दिखायी देता है। सन् १८९४ में जो '
मेडिकल कांग्रेस' हुई थी, उसमें पढ़े गये 'अ
माइक्रोब्स ऑफ इंडियन रिवर्स' ( भारतीय नदियोंके

क्ष्म परीक्षा करनेसे कीटाणुओंसे इनका जल शुद्ध
कारण जान पड़ते हैं। यूरोपकी तरह इन नदियोंमें
के बड़े-बड़े नल नहीं गिरते। बड़े-बड़े शहरोंमें
त्य ऐसे कुछ नल बन गये हैं, परंतु तब भी उनकी
भी कम है। इसी तरह यूरोपकी अपेक्षा इनके तटों-
क कल-कारखाने नहीं हैं, जिनका रासायनिक पदार्थोंसे
ा जल इनके जलोंको गंदा करता हो। इनके जलों-
का एक और कारण है। इनके प्रायः दोनों तटोंके
मील या दो मील ऊसर जमीन पड़ी रहती है, जिनमें
कगारे होनेके कारण आबादी बहुत कम रहती है। आगरासे
ल नीचेतक केवल दो गाँव यमुनाके तटपर हैं। ऊपर-
२३ मीलकी दूरीमें केवल तीन गाँव हैं। इनमेंसे
आबादी ५००से अधिक नहीं है। इन नदियोंको
जो गंदगी प्राप्त होती है, वह इन सब ऊसरोंमें जज्ब
है। ये दोनों नदियाँ बालूकी तलहटियोंमें बहती हैं।
कई महीने कड़ी धूप और खुली हवासे भी इनका
होता रहता है। यूरोपकी नदियोंका जल वर्षाके
ाता है; परंतु इन नदियोंको हिमालयसे जल निरन्तर
रहता है, जो स्वभावतः शुद्ध होता है।

िके दिनोंमें आगरासे ५ मील ऊपर यमुना-जलके एक
ीमीटरमें ७५-७६ कीटाणु देखे गये। आगरासे
ऊपर इनकी संख्या ७००–७५० मिली और नगर-
यह संख्या बढ़कर २५,०००तक पहुँच गयी। परंतु
२॥ मीलकी दूरीपर यह संख्या घटकर १३० से ८०
गयी। इससे स्पष्ट है कि जलमें स्वतः शुद्ध करनेकी
। हैजेके सम्बन्धमें प्रायः कहा जाता है कि यह बंगालसे
तरफ चलता है, नीचेकी ओर कभी नहीं गया। यदि
ीके बहावके साथ फैलता है, तो फिर यह कैसे सम्भव
न नदियोंके तटपर जब किसी मेलेमें हैजा फैलता है,
नीचेकी ओरके गाँवोंमें क्यों नहीं पहुँचता? उत्तरमें
ं कहा जा सकता कि इसके कीटाणु जलतक नहीं
। यह ठीक है कि प्रायः हिंदू इन नदियोंके बिल्कुल
मल-त्याग नहीं करते; परंतु कपड़ा धोने और नहानेसे
ीटाणुओंका प्रवेश हो ही जाता है। सबसे बड़ी बात
है कि हैजेके रोगियोंके शव इन नदियोंमें फेंके जाते हैं।
लाशें अधजली होती हैं और कहीं वैसे ही फेंक दी
ं। इस दृष्टिसे इन दोनों नदियोंके जलोंकी रासायनिक

तत्त्व हैं, जिनमें हैजेके कीटाणुओंको नष्ट कर देनेकी श
पहली परीक्षामें जल आध घंटेतक गरम किया गया
गङ्गा, यमुना तथा आगरेके नलके पानीको बराबर
लेकर नलियोंमें भरा गया और उनमें कीटाणु छोड़े
परिणाम इस प्रकार हुआ—यमुना-जलमें १२,५००
४८ घंटेमें ५००० ही रह गये, नलके पानीमें १
कीटाणु उतने ही कालमें १५,००० हो गये और ग
१०,००० के ११,००० हो गये। इसके बाद गङ्गाज
कुआँजलको बिना गरम किये हुए, केवल अच्छी तर
( फिल्टर ) कर परीक्षा की गयी, तो फल इस प्रकार
गङ्गाजलमें ५,५०० कीटाणु तीन घंटेमें ही साफ हो ग
कुआँजलमें ८,५००के ४९ घंटेमें १५,००० हो गये
यह सिद्ध हुआ कि गङ्गाजलको गरम करनेसे उसमें की
को नष्ट करनेकी शक्ति जाती रहती है। इसीलिये गङ्
गरम करना दोष माना जाता है। यमुनाजलमें
बात पायी गयी; दो ही घंटोंमें ४,२०० कीटाणु स
नष्ट हो गये। परीक्षा करनेपर यह भी पता लगा
जलको नलियोंमें भरकर बिल्कुल बंद करके गरम कि
है तो फिर जलकी कृमिनाशक शक्ति नष्ट नहीं होत
जलोंकी, वर्षा छोड़कर प्रायः सभी ऋतुओंमें, परीक्षा
और उनमें यही बात पायी गयी। गर्मीके दिनोंमें
जल प्रायः दिल्लीके पास नहरमें जमा हो जाता है
फाटक भी बंद कर दिया गया; तब भी देखा गय
जलकी कृमिनाशक शक्ति सर्वथा नष्ट नहीं हुई। इससे
लगता है कि हिमालयसे बर्फ गलनेपर जलमें जो शा
है, वह बादमें भी बहुत कुछ बनी रहती है, नदीके
वह बराबर बढ़ती जाती है। गङ्गाजलमें भी यही ब
गयी है। आगरेसे ऊपर और नीचेके जल तथा ऐ
भी, जिसमें मुर्दे फेंके जाते हैं, परीक्षा की गयी। इ
गया कि यमुना-जलमें आगराके ऊपर १,२०० कीटाणु
२०० ही रह गये और दो घंटेमें बिल्कुल नष्ट हो गये
ओर १,५०० कीटाणु घंटेभरमें ही खतम हो गये।
हुए मुर्देके पासके पानीमें १,५०० कीटाणु
५० रह गये और दूसरे घंटेमें एकदम नष्ट
परंतु कूपजल गरम करनेपर देखा गया कि १,२०
बढ़ते-बढ़ते २१ घंटेमें ३,००० और ४५ घंटेमें १६,
बढ़ गये। इस परीक्षासे यह भी स्पष्ट होता है कि
भी इन जलोंकी कृमिनाशक-शक्ति सर्वथा नष्ट नहीं हो

: हैजा रोकनेके लिये यह आज्ञा निकाल देनी चाहिये
ोंका जल बिल्कुल बंद करके केवल इन नदियोंका
दिया जाय।

ेतक हिंदुओंका तो विश्वास है कि श्रीगङ्गा-यमुनाका जल मन तथा शरीर दोनोंके मलका हरण करता है बात नवशिक्षितोंकी ही समझमें नहीं आती। स्वास्थ्यके लिये विदेशी 'मिनरल् वाटर' चाहिये। अच्छा होता यदि भारतीय वैज्ञानिक भी इस ओर ध



# हमारे पथ-प्रदर्शक

जब अकबरकी गहन अँधेरी हमको ग्रसने आयी।
उसकी कूटनीतिमें फँसकर भाई रहा न भाई॥
किसको अपना कहें, न अपना देता कहीं दिखाई।
तब भी जिसने निडर अकेले अपनी असि चमकाई॥
वह वीरोंका वीर, व्रती, राणा सिरमौर हमारा हो।
धर्मानलमें शलभ-सदृश जलना ही हमको प्यारा हो॥ १॥

गुरू तेगकी टेक, गुरू गोविन्दसिंहका पानी।
बच्चोंको जीवित चुनवा देनेकी करुण कहानी॥
आज याद आया है हमको वह बन्दा बैरागी।
देश-जातिके लिये प्राणकी ममता जिसने त्यागी॥
गर्म चीमटोंसे जब उसका मांस गया नुचवाया था।
तब भी धर्म-विमुख हो करके जीना जिसे न भाया था॥ २॥

जिसने बाजी तानाजी-से अगणित वीर बनाये।
मुट्ठी भर युवकोंसे जिसने दुर्गम दुर्ग जिताये॥
जिसके गौरवगीत अमर-कवि भूषणने हैं गाये।
जिससे सदा पराजित होकर मुगल-तुर्क थर्राये॥
दिल्लीमें भी दिल्लीपतिको जिसने सिर न झुकाया था।
स्वतन्त्रताका मूल्य चुकाना उसने हमें बताया था॥ ३॥

जिसके हित सदियोंसे सीखा हमने रक्त बहाना।
पहना बार-बार जिसके हित प्रिय केसरिया बाना॥
स्वतन्त्रताकी देवि! वही आयी हमने पहचाना।
दुनियावालो! समझ-बूझ अब उसपर आँख उठाना॥
उसकी पूजाके हित हमने जीवन-थाल सँवारा है।
इन वीरोंकी अमर ज्योतिसे ज्योतित मार्ग हमारा है॥ ४॥

—शिवदुलारे मिश्र, बी० ए०

# चौसठ कलाएँ

( लेखक—पं० श्रीदुर्गादत्तजी त्रिपाठी )

ीन कालमें भारतीय शिक्षा-क्रमका क्षेत्र बहुत व्यापक ामें कलाओंकी शिक्षा भी अपना महत्त्वपूर्ण स्थान । कलाओंके सम्बन्धमें रामायण, महाभारत, पुराण, ादि ग्रन्थोंमें जाननेयोग्य सामग्री भरी पड़ी है; का थोड़ेमें, पर सुन्दर ढंगसे विवरण शुक्राचार्यके ' नामक ग्रन्थके चौथे अध्यायके तीसरे प्रकरणमें । उनके कथनानुसार कलाएँ अनन्त हैं, उन सबके नहीं गिनाये जा सकते; परंतु उनमें ६४ कलाएँ कलाका लक्षण बतलाते हुए आचार्य लिखते हैं ो एक मूक ( गूँगा ) व्यक्ति भी, जो वर्णोच्चारण कर सकता, कर सके, वह 'कला' है—

**। मूकोऽपि यत् कर्तुं कलासंज्ञं तु तत् स्मृतम् ।**

दे श्रीबसवराजेन्द्रविरचित 'शिवतत्त्वरत्नाकर' में य ६४ कलाओंका नामनिर्देश इस प्रकार किया है—द, २ आगम, ३ काव्य, ४ अलङ्कार, ५ नाटक, व, ७ कवित्व, ८ कामशास्त्र, ९ दुरोदर (द्यूत), भाषालिपिज्ञान, ११ लिपिकर्म, १२ वाचन, क, १४ व्यवहार, १५ स्वरशास्त्र, १६ शाकुन, द्रिक, १८ रत्नशास्त्र, १९ गज-अश्व-रथकौशल, ास्त्र, २१ सूपकर्म (रसोई पकाना), २२ भूरुहदोहद नी), २३ गन्धवाद, २४ धातुवाद, २५ रससम्बन्धी २६ बिलवाद, २७ अग्निसंस्तम्भ, २८ जलसंस्तम्भ, व:स्तम्भन, ३० वय:स्तम्भन, ३१ वशीकरण, कर्षण, ३३ मोहन, ३४ विद्वेषण, ३५ उच्चाटन, ा, ३७ कालवञ्चन, ३९ परकायप्रवेश, ४० पादुका-१ वाक्‌सिद्धि, ४२ गुटिकासिद्धि, ४३ ऐन्द्रजालिक, ा, ४५ परदृष्टिवञ्चन, ४६ स्वरवञ्चन, ४७ मणि-मन्त्र-की सिद्धि, ४८ चोरकर्म, ४९ चित्रक्रिया, क्रेया, ५१ अश्मक्रिया, ५२ मृत्क्रिया, ५३ दारुक्रिया, क्रेया, ५५ चर्मक्रिया, ५६ अम्बरक्रिया, ५७ अदृश्य-८ दन्तिकरण, ५९ मृगयाविधि, ६० वाणिज्य, ाल्य, ६२ कृषि, ६३ आसवकर्म और ६४ लाव-ादियुद्धकारक कौशल ।

ायनप्रणीत 'कामसूत्र' के टीकाकार जयमङ्गलने

शास्त्राङ्गभूता' और दूसरी 'तन्त्रावापौपयिकी' दोनोंमेंसे प्रत्येकमें ६४ कलाएँ हैं। इनमें कई समान ही हैं और बाकी पृथक् । पहले प्रका कर्माश्रया, २० द्यूताश्रया, १६ शयनोपचारि ४ उत्तर कलाएँ,—इस तरह ६४ मूल कलाएँ भी अवान्तर और कलाएँ हैं, जो सब मिलकर ५१८

कर्माश्रया २४ कलाओंके नाम इस प्रकार हैं—२ नृत्य, ३ वाद्य, ४ कौशल-लिपिज्ञान, ५ उ ६ चित्रविधि, ७ पुस्तकर्म, ८ पत्रच्छेद्य, ९ मा १० गन्धयुत्यास्वाद्यविधान, ११ रत्नपरीक्षा, १२ १३ रङ्गपरिज्ञान, १४ उपकरणक्रिया, १५ मानविधि, १६ ज्ञान, १७ तिर्यग्योनिचिकित्सित, १८ मायाकृतपाषण्ड १९ क्रीड़ाकौशल, २० लोकज्ञान, २१ वैचक्षण्य, २२ २३ शरीरसंस्कार और २४ विशेष कौशल ।

द्यूताश्रया २० कलाओंमें १५ निर्जीव और ५ स निर्जीव कलाएँ ये हैं—१ आयु:प्राप्ति, २ अक्षविधान संख्या, ४ क्रियामार्गण, ५ बीजग्रहण, ६ नयज्ञान, दान, ८ चित्राचित्रविधि, ९ गूढ़राशि, १० तुल ११ क्षिप्रग्रहण, १२ अनुप्राप्तिलेखस्मृति, १३ १४ छलव्यामोहन और १५ ग्रहदान । सजीव ५ हैं—१ उपस्थानविधि, २ युद्ध, ३ रुत, ४ गत और

शयनोपचारिका १६ कलाएँ ये हैं—१ पुरुषका २ स्वरागप्रकाशन, ३ प्रत्यङ्गदान, ४ नख-दन्त नीवीस्रंसन, ६ गुह्याङ्गका संस्पर्शनानुलोम्य, ७ कौशल, ८ हर्षण, ९ समानार्थताकृतार्थता, १० अनु ११ मृदुक्रोधप्रवर्तन, १२ सम्यक्क्रोधनिवर्तन, १३ क्रु १४ सुप्तपरित्याग, १५ चरमस्वापविधि और १६ गु

४ उत्तरकलाएँ ये हैं—१ साश्रुपात रमणको २ स्वशपथक्रिया, ३ प्रस्थितानुगमन और ४ पु रीक्षण । इस प्रकार दूसरे प्रकारकी भी सर्व लिये उपयोगिनी ६४ कलाएँ हैं ।

श्रीमद्भागवतके टीकाकार श्रीधरस्वामीने भी के दशम स्कन्धके ४५ वें अध्यायके ६४ वें टीकामें प्रायः दूसरे प्रकारकी कलाओंका नामनिर्दे

दिया है, उनमें कुछ तो उपर्युक्त कलाओंसे
ं, पर बाकी सभी भिन्न हैं। यहाँपर जयमङ्गल-
ूसरे प्रकारकी कलाओंका केवल नाम ही पाठकोंकी
ि लिये देकर उसके बाद 'शुक्रनीतिसार'के क्रमा-
लाओंका दिग्दर्शन कराया जायगा। जयमङ्गलके
६४ कलाएँ ये हैं—१ गीत, २ वाद्य, ३ नृत्य,
य, ५ विशेषकच्छेद्य ( मस्तकपर तिलक लगानेके
ज, पत्ती आदि काटकर आकार या साँचे बनाना ),
ल-कुसुमबलिविकार ( देव-पूजनादिके अवसरपर
के रँगे हुए चावल, जौ आदि वस्तुओं तथा रंग-
लोंको विविध प्रकारसे सजाना ), ७ पुष्पास्तरण,
सनाङ्गराग ( दाँत, वस्त्र तथा शरीरके अवयवोंको
९ मणिभूमिका-कर्म ( घरके फर्शके कुछ भागोंको
ग आदि रत्नोंसे जड़ना ), १० शयनरचन ( पलंग
, ११ उदकवाद्य ( जलतरङ्ग ), १२ उदकाघात
( हाथों या पिचकारीसे जलकी चोट मारना ),
गाश्च योगाः ( जड़ी-बूटियोंके योगसे विविध
सी तैयार करना या ऐसी औषधें तैयार करना
से मन्त्रोंका प्रयोग करना जिनसे शत्रु निर्बल हो या
नि हो ), १४ माल्यग्रथनविकल्प ( माला गूँथना ),
रकापीड़योजन ( स्त्रियोंकी चोटीपर पहननेके विविध
के रूपमें पुष्पोंको गूँथना ), १६ नेपथ्यप्रयोग
े वस्त्र, आभूषण, पुष्प आदिसे सुसज्जित करना ),
त्रभङ्ग ( शङ्ख, हाथीदाँत आदिके अनेक तरहके
भूषण बनाना ); १८ गन्धयुक्ति ( सुगन्धित धूप
, १९ भूषणयोजन, २० ऐन्द्रजाल ( जादूके खेल ),
ुमारयोग ( बल-वीर्य बढ़ानेवाली ओषधियाँ बनाना ),
लाघव ( हाथोंकी काम करनेमें फुर्ती और सफाई ),
विचित्रशाकयूषभक्ष्यविकार-क्रिया ( तरह-तरहके
कढ़ी, रस, मिठाई आदि बनानेकी क्रिया ),
करस-रागासव-योजन ( विविध प्रकारके शर्बत, आसव
नाना ), २५ सूचीवान कर्म ( सुईका काम, जैसे
रफू करना, कसीदा काढ़ना, मोजे-गंजी बुनना ),
क्रीडा ( तागे या डोरियोंसे खेलना, जैसे कठपुतलीका
२७ वीणाडमरुकवाद्य, २८ प्रहेलिका ( पहेलियाँ
), २९ प्रतिमाला ( श्लोक आदि कविता पढ़नेकी
क रीति ), ३० दुर्वाचकयोग ( ऐसे श्लोक आदि

समस्यापूरण, ३४ पट्टिकावेत्रवानविकल्प ( पीढ़ा,
कुर्सी, पलंग, मोढ़े आदि चीजें बेंत वगैरे वस्तुओंसे ब
३५ तक्षकर्म ( लकड़ी, धातु आदिको अभीष्ट
आकारोंमें काटना ), ३६ तक्षण ( बढ़ईका
३७ वास्तुविद्या, ३८ रूप्यरत्नपरीक्षा ( सिक्के, रत्न
परीक्षा करना ), ३९ धातुवाद ( पीतल आदि ध
मिलाना, शुद्ध करना आदि ), ४० मणिराग
( मणि आदिका रँगना, खान आदिके विषयका
४१ वृक्षायुर्वेदयोग, ४२ मेषकुक्कुटलावक
( मेंढे, मुर्गे, तीतर आदिको लड़ाना ), ४३ शुक
प्रलापन ( तोता-मैना आदिको बोली सिखाना ), ४४
संवाहन, केशमर्दनकौशल ( हाथ-पैरोंसे शरीर दबान
का मलना, उनका मैल दूर करना आदि ), ४५ अ
का-कथन ( अक्षरोंको ऐसी युक्तिसे कहना कि उस
जाननेवाला ही उनका अर्थ समझे, दूसरा नहीं; मु
द्वारा बातचीत करना, जैसे दलाल आदि कर ले
४६ म्लेच्छित विकल्प ( ऐसे सङ्केतसे लिखना, जिसे उ
को जाननेवाला ही समझे ), ४७ देशभाषा-विज्ञान,
शकटिका, ४९ निमित्तज्ञान ( शकुन जानना ),
मातृका ( विविध प्रकारके मशीन, कल, पुर्जे आदि
५१ धारणमातृका ( सुनी हुई बातोंका स्मरण
५२ संपाठ्य, ५३ मानसी काव्य-क्रिया ( किसी श्लो
हुए पदको मनसे पूरा करना ), ५४ अभि
५५ छन्दोज्ञान, ५६ क्रियाकल्प ( काव्यालङ्कारोंक
५७ छलितक-योग ( रूप और बोली छिपाना ), ५८
( शरीरके अङ्गोंको छोटे या बड़े वस्त्रोंसे यथायोग्य
५९ द्यूतविशेष, ६० आकर्ष-क्रीडा ( पासोंसे ख
६१ बालक्रीडनक, ६२ वैनयिकी-ज्ञान ( अपने औ
विनयपूर्वक शिष्टाचार करना ), ६३ वैजयिकी-ज्ञान
प्राप्त करनेकी विद्या अर्थात् शस्त्रविद्या ) और ६४
विद्या। इनका विशेष विवरण जयमङ्गलने व
व्याख्यामें किया है।

शुक्राचार्यका कहना है कि कलाओंके भिन्न-भि
नहीं हैं, अपितु केवल उनके लक्षण ही कहे जा
क्योंकि क्रियाके पार्थक्यसे ही कलाओंमें भेद होत
व्यक्ति जिस कलाका अवलम्बन करता है, उसकी ज
कलाके नामसे कही जाती है। पहली कला है नृत्य ( न

ा की जाती है। नृत्यके दो प्रकार हैं—एक नाट्य, ाट्य। स्वर्ग-नरक या पृथ्वीके निवासियोंकी कृतिका 'नाट्य' कहा जाता है और अनुकरण-विरहित नृत्य । यह कला अति प्राचीन कालसे यहाँ बड़ी उन्नत ी। श्रीशङ्करका ताण्डवनृत्य प्रसिद्ध है। आज तो का पेशा करनेवाली एक जाति ही 'कत्थक' नामसे । वर्षाऋतुमें घनगर्जनासे आनन्दित मोरका नृत्य देखा होगा। नृत्य एक स्वाभाविक वस्तु है, जो सन्नताका उद्रेक होते ही बाहर व्यक्त हो उठती है। ाविद् पुरुषोंने इसी स्वाभाविक नृत्यको अन्यान्य विशेषोंसे रँगकर कलाका रूप दे दिया है। जंगली-और सभ्य-से-सभ्य समाजमें नृत्यका अस्तित्व किसी-रूपमें देखा ही जाता है। आधुनिक पाश्चात्योंमें नृत्य-प्रधान सामाजिक वस्तु हो गयी है। प्राचीन कालमें की शिक्षा राजकुमारोंतकके लिये आवश्यक समझी । अर्जुनद्वारा अज्ञातवासकालमें राजा विराटकी कन्या बृहन्नलारूपमें इस कलाकी शिक्षा देनेकी बात त'में प्रसिद्ध है। दक्षिण-भारतमें यह कला अब भी ुत विद्यमान है। 'कथाकलि'में उसकी झलक मिलती ादयशङ्कर आदि कुछ कलाप्रेमी इस प्राचीन कलाको त् करनेके प्रयत्नमें लगे हुए हैं।

अनेक प्रकारके वाद्योंका निर्माण करने और उनके ज्ञान 'कला' है। वाद्योंके मुख्यतया चार भेद हैं—२ सुषिर, ३ अवनद्ध और ४ घन। तार अथवा जिसमें उपयोग होता है, वे वाद्य 'तत' कहे जाते हैं वीणा, तम्बूरा, सारङ्गी, बेला, सरोद आदि। जिसका भाग सच्छिद्र ( पोला ) हो और जिसमें वायुका होता हो, उसको 'सुषिर' कहते हैं—जैसे बाँसुरी, ा, शहनाई, बैण्ड, हार्मोनियम, शङ्ख आदि। चमड़ेसे आ वाद्य 'अवनद्ध' कहा जाता है—जैसे ढोल, तबला, मृदङ्ग, डफ, खँजड़ी आदि। परस्पर । बजानेयोग्य वाद्य 'घन' कहलाता है—जैसे झाँझ, करताल आदि। यह कला गानेसे सम्बन्ध रखती है। ाद्यके गानमें मधुरता नहीं आती। प्राचीन कालमें वाद्योंमें वीणा मुख्य थी। इसका उल्लेख प्राचीन ग्रन्थोंमें भी उपलब्ध होता है। सरस्वती और नारद-

उनमें अनेक वाद्योंके परिमाण, उनके बनाने और करनेकी विधियाँ मिलती हैं। राज्याभिषेक, यात्रा, विवाह, उपनयन आदि माङ्गलिक कार्योंके अवसरोंपर भिन्न वाद्योंका उपयोग होता था। युद्धमें सैनिकोंके शौर्यको बढ़ानेके लिये अनेक तरहके वाद्य बजाये जाते

३—स्त्री और पुरुषोंको वस्त्र एवं अलङ्कार सुच पहनाना 'कला' है। ४—अनेक प्रकारके रूपोंका अ करनेका ज्ञान 'कला' है। इसी कलाका उपयोग हनुम श्रीरामचन्द्रजीके साथ पहली बार मिलनेके समय ब्राह्म धारण करनेमें किया था। ५—शय्या और आस्तरण ( बि सुन्दर रीतिसे बिछाना और पुष्पोंको अनेक प्रकारसे 'कला' है। ६—द्यूत ( जूआ ) आदि अनेक क्रीड़ाओंसे का मनोरञ्जन करना 'कला' है। प्राचीन कालमें द्यूतके प्रकारोंके प्रचलित होनेका पता लगता है। उन सबमें क्रीड़ा ( चौपड़ ) विशेष प्रसिद्ध थी। नल, युधिष्ठिर, आदि इस कलामें निपुण थे। ७—अनेक प्रकारके आर सुरतक्रीड़ाका ज्ञान 'कला' है। इन सात कलाओंका 'गान्धर्ववेद'में किया गया है।

८—विविध प्रकारके मकरन्दों ( पुष्परस ) से आ आदिकी कृति 'कला' है। ९—शल्य ( पादादि अङ्ग काँटे ) की पीड़ाको अल्प कर देना या शल्यको निकाल डालना, शिरा ( नाड़ी ) और फोड़े आदि फाड़ करना 'कला' है। हकीमोंकी जर्राही और ड सर्जरी इसी कलाके उदाहरण हैं। १०—हींग अ ( मसाले ) से युक्त अनेक प्रकारके अन्नोंका पकाना है। महाराज नल और भीमसेन-जैसे पुरुष भी इस निपुण थे। ११—वृक्ष, गुल्म, लता आदिको लगाने विविध प्रकारके फल, पुष्पोंको उत्पन्न करने एवं उन का अनेक उपद्रवोंसे संरक्षण करनेकी कृति 'कला' है संस्कृत-ग्रन्थोंमें सुरम्य उद्यान, उपवन आदिका बहुत प्राप्त होता है। विष्णुधर्मोत्तरपुराण, अग्निपुराण तथ नीतिसारमें इस विषयपर बहुत प्रकाश डाला गया है मालूम होता है कि बहुत प्राचीन कालमें भी यह क दशामें थी। १२—पत्थर, सोने-चाँदी आदि ध ( खानमेंसे ) खोदना, उन धातुओंकी भस्म बनान है। १३—सभी प्रकारके इक्षु ( ईख ) से बनाये जा स

ोषधियोंको परस्पर मिश्रित करनेका ज्ञान (सिनथेसिस) । १५–मिश्रित धातुओंको उस मिश्रणसे अलग-कर देना ( अनालिसिस ) 'कला' है । १६–धातु मिश्रणका अपूर्व ( प्रथम ) विज्ञान 'कला' है। ण ( नमक ) आदिको समुद्रसे या मिट्टी आदि निकालनेका विज्ञान 'कला' है । इन दस कलाओंका सम्बन्ध है, इसलिये ये कलाएँ आयुर्वेदके अन्तर्भूत आधुनिक बॉटनी, गार्डनिङ्ग, माइनिङ्ग, मेटलर्जी, आदि आ जाते हैं ।

–पैर आदि अङ्गोंके विशिष्ट सञ्चालनपूर्वक ( पैंतरा ए ) शस्त्रोंका लक्ष्य स्थिर करना और उनका चलाना । १९–शरीरकी सन्धियों ( जोड़ों ) पर आघात या भिन्न-भिन्न अङ्गोंको खींचते हुए दो मल्लों नों ) का युद्ध ( कुश्ती ) 'कला' है । इस कलामें प्राचीन कालसे अबतक सर्वश्रेष्ठ रहा है । श्रीकृष्णने गके चाणूर, मुष्टिक आदि प्रसिद्ध पहलवानोंको इस गड़ा था । भीमसेन और जरासन्धकी कुश्ती कई चलनेका उल्लेख 'महाभारत' में आया है । आज आदिके नाम जगद्विजयी मल्लोंमें हैं । पंजाब, मथुरा ल्ल अभी भी इस कलामें अच्छी निपुणता रखते हैं। ा एक भेद 'बाहुयुद्ध' है । इसमें मल्ललोग किसी प्रयोग न कर केवल मुष्टिसे युद्ध करते हैं। इसे मुक्काबाजी' ( बाक्सिंग ) कहते हैं। काशीके दुर्गा-र्तिकमें होनेवाली मुक्की सुप्रसिद्ध है । बाहुयुद्धमें नेवालेकी शुक्राचार्यने निन्दा की है। वे लिखते हैं—

य तस्य न स्वर्गो यशो नेहापि विद्यते ।
र्पविनाशान्तं नियुद्धं यशसे रिपोः ।
त्स्यासीद्धि कुर्याद्वै प्राणान्तं बाहुयुद्धकम् ॥

युद्धमें मरनेवालेको न तो इस लोकमें यश मिलता ोकमें स्वर्ग-सुख । किंतु मारनेवालेका यश अवश्य योंकि शत्रुके बल और दर्प ( घमण्ड ) का अन्त युद्धका लक्ष्य होता है । इसलिये प्राणान्त ( शत्रुके क ) बाहुयुद्ध करना चाहिये ।' ऐसे युद्धका उदाहरण के साथ विष्णुका युद्ध है, जो समुद्रमें पाँच हजार ाता रहा था—

टभौ दुरात्मानावतिवीर्यपराक्रमौ ॥
रक्तेक्षणावत्तुं ब्रह्माणं जनितोद्यमौ ।
थाय ततस्ताभ्यां युयुधे भगवान् हरिः ॥
र्षसहस्राणि बाहुप्रहरणो विभुः ।
( सप्तशती १ । ९२–९४ )

२०–कृत और प्रतिकृत आदि अनेक तर भयङ्कर बाहु ( मुष्टि )-प्रहारोंसे अकस्मात् शत्रुपर किये गये आघातोंसे एवं शत्रुको असावधान पाकर ऐ उसको पकड़कर रगड़ देने आदि प्रकारोंसे जो जाता है, उसे 'निपीड़न' कहते हैं और शत्रुद्वारा ऐसे 'निपीड़न' से अपनेको बचा लेनेका नाम 'प्रति अर्थात् अपना बचाव करते हुए शत्रुपर केवल भयङ्कर आघात करते हुए युद्ध करना 'कला' है । २ लक्षित देश ( निशाने ) पर विविध यन्त्रोंसे अस्त्रों और किसी ( बिगुल, तुरही आदि ) वाद्यके संके रचना ( किसी खास तरीकेसे सैन्यको खड़ा करने करना 'कला' है । इससे पता चलता है कि म जानेवाले अस्त्र—आजकलके बन्दूक, तोप, मशीनगन आदिकी तरह—प्राचीन कालमें भी उपयोगमें लाये होंगे । किंतु उनसे होनेवाली भारी क्षतिको देखकर उन कम कर दिया गया होगा । मनुने भी महायन्त्र-निषेध किया है । २२–हाथी, घोड़े और रथों गतियोंसे युद्धका आयोजन करना 'कला' है । १ तककी पाँच कलाएँ 'धनुर्वेद' से सम्बन्ध रखती हैं ।

२३–विविध प्रकारके आसन ( बैठनेका प्र मुद्राओं ( दोनों हाथोंकी अँगुलियोंसे बननेवाली अ धेनु आदिकी आकृतियों ) से देवताओंको प्रसन्न करना इस कलापर आधुनिकोंका विश्वास नहीं है, तो भी कहीं-क जाननेवाले व्यक्ति पाये जाते हैं । इसका प्राचीन स प्रचार था । संस्कृतमें तन्त्र एवं आगमके अनेक ग्र आदिका वर्णन देखनेमें आता है । हिप्नॉटिज्म जा कुछ मुद्राओंका प्रयोग देखा जाता है । वे मुद्राद्व शक्तिका संक्रमण अपने प्रयोज्य—विधेयमें क २४–सारथ्य—रथ हाँकनेका काम (कोचवानी) ए घोड़ोंको अनेक तरहकी गतियों ( चालों ) की 'कला' है । इसकी शिक्षा किसी समयमें सभी राजकुमा आवश्यक समझी जाती थी । यदि विराटपुत्र उत्तर इ निपुण न होते तो जब दुर्योधन आदि विराटकी अपहरण करनेके लिये आये, उस समय अर्जुनका कैसे कर सकते थे । भारत-युद्धमें श्रीकृष्ण अर्जुनका हाँक सकते या कर्णका सारथ्य शल्य कैसे कर स आज भी शौकीन लोग सारथि ( ड्राइवर ) को पीछे स्वयं मोटर आदि हाँकते हुए देखे जाते हैं । २

पत्थर और पीतल आदि धातुओंसे बर्तनोंका बनाना है। यह कला भी इस देशमें बहुत पुराने समयसे दशामें देखनेमें आती है। इसका अनुमान जमीनकी निकले हुए प्राचीन बर्तनोंको 'वस्तु-संग्रहालय' यम ) में देखनेसे हो सकता है। २६—चित्रोंका ा 'कला' है। प्राचीन चित्रोंको देखनेसे प्रमाणित कि यह कला भारतमें किस उच्चकोटितक पहुँची हुई ाचीन मन्दिर और बौद्ध विहारोंकी मूर्तियों और आदि गुफाओंके चित्रोंको देखकर आश्चर्य होता है। ई शताब्दियोंके व्यतीत हो जानेपर भी वे ज्यों-के-त्यों ी पड़ते हैं। उनके रंग ऐसे दिखलायी पड़ते हैं कि जैसे रीगरने उनका निर्माणकार्य समाप्त किया हो। प्रत्येक रों विदेशी यात्री उन्हें देखनेके लिये दूर-दूरसे आते प्रयत्न करनेपर भी वैसे रंगोंका आविष्कार अबतक सका है। यह कला इतनी व्यापक थी कि देशके कोनेमें घर-घरमें इसका प्रचार था। अब भी घरोंके णेराजी आदिके चित्र बनानेकी चाल प्रायः सर्वत्र ती है। कई सामाजिक उत्सवोंके अवसरोंपर स्त्रियाँ और जमीनपर चित्र लिखती हैं। प्राचीन कालमें स्त्रियाँ इस कलामें बहुत निपुण होती थीं। बाणासुर- ा ऊषाकी सखी चित्रलेखा इस कलामें बड़ी सिद्धहस्त ; एक बार देखे हुए व्यक्तिका बादमें हूबहू चित्र ती थी। चित्रकलाके ६ अङ्ग हैं—१ रूपभेद ( रंगों- वट ), २ प्रमाण ( चित्रमें दूरी, गहराई आदिका ा और चित्रगत वस्तुके अङ्गोंका अनुपात ), ३ भाव वण्यकी योजना, ४ सादृश्य, ५ वर्णिका ( रंगोंका ) और ६ भङ्ग ( रचना-कौशल )। 'समराङ्गणसूत्रधार' चीन शिल्पग्रन्थोंमें इस कलाका विशदरूपसे विवरण होता है।

—तालाब, बावली, कूप, प्रासाद ( महल और देव- आदिका बनाना और भूमि ( ऊँची-नीची ) का ाबर ) करना 'कला' है। 'सिविल इंजीनियरिंग' का ा समावेश किया जा सकता है। २८—घटी ( घड़ी ) मयका निर्देश करनेवाले यन्त्रों एवं २९—अनेक वाद्यों- ाण करना 'कला' है। प्राचीन कालमें समयका माप लिये जलयन्त्र, वालुकायन्त्र, धूप-घड़ी आदि साधन ा घड़ीके बन जानेसे यद्यपि उनका व्यवहार कम हो

विवाह आदिके अवसरपर जलयन्त्रद्वारा ही सूर्यो कालका साधन करते हैं। एवं कई प्राचीन राजाओंव पर अब भी जलयन्त्र, वालुकायन्त्र या धूप-घड़ीके समय-निर्देशक घण्टा बजानेकी प्रथा देखनेमें अ आश्चर्य है कि इन्हीं यन्त्रोंकी सहायतासे प्राचीन ज्यो सूक्ष्मातिसूक्ष्म समयके विभागका ज्ञान स्पष्टतया प्राप्त करते थे। और उसीके आधारपर बनी जन्मपत्रिका की घटनाओंका ठीक-ठीक पता लगा लिया जाता था

३०—कतिपय रंगोंके अल्प, अधिक या सम ( मिलावट ) से बने विभिन्न रंगोंसे वस्त्र आदि व रँगना—यह भी 'कला' है। पहले यह कला घर-घ किंतु इसका भार, अब मालूम होता है, रँगरेजोंके छोड़ दिया गया है। यहाँके रंग बड़े सुन्दर और होते थे। यहाँके रंगोंसे रँगे वस्त्रोंका बाहरके देश आदर था। अब भी राजपूतानेके कई नगरोंमें कुशल रँगरेज हैं कि जो महीन-से-महीन मलमलको दो से दो विभिन्न रंगोंमें रँग देते हैं। जोधपुरमें कपड़ेव स्थानपर बाँधकर इस तरहसे रँग देते हैं कि उसमें अ और बेल-बूटे बैठ जाते हैं।

३१—जल, वायु और अग्निके संयोगसे उत्पन्न बा के निरोध ( रोकने ) से अनेक क्रियाओंका सम्पाद 'कला' है—

**जलवाय्वग्निसंयोगनिरोधैश्च क्रिया कल**

भोजदेव ( वि० सं० १०६६-९८ ) कृत 'स सूत्रधार' के ३१ वें अध्यायका नाम ही 'यन्त्रविधा उस अध्यायमें २२३½ श्लोक हैं, जिनमें विलक्षण विविध यन्त्रोंके निर्माणकी संक्षिप्त प्रक्रियाका दिग्दर्श गया है। इससे तो यह बात स्पष्ट रीतिसे जानी जा स प्राचीन भारतके लोगोंको भापके यन्त्रोंका ज्ञान था उन यन्त्रोंसे अपने व्यावहारिक कार्योंमें आजकी तरह लिया करते थे।

३२—नौका, रथ आदि जल-स्थलके आवागमनके का निर्माण करना 'कला' है। पहलेके लोग स्थ यातायातके साधनोंका—अच्छे-से-अच्छे उपकरणोंसे अश्व, रथ, गौ ( बैलों ) के रथ आदिका बनाना ते ही थे; साथ ही अच्छे-से-अच्छे सुदृढ़, सुन्दर, उ सर्वसाधनोंसे सम्पन्न बड़े-बड़े जहाजोंका बनाना भी

दूर-दूरके देशोंके साथ अच्छा व्यापार होता था। से आने-जानेवाले मालपर कर आदिकी व्यवस्था थी। सी तरह यहाँके मल्लाह भी बड़े साहसी और यात्रामें ते थे; किंतु पाश्चात्त्य शासकोंकी कृपासे अन्यान्य की तरह भारतमें यह कला भी बहुत क्षीण हो

-सूत्र, सन आदि तन्तुओंसे रस्सीका बनाना 'कला' -अनेक तन्तुओंसे पटबन्ध ( वस्त्रकी रचना ) 'कला' ा भी बहुत प्राचीन समयसे भारतमें बड़ी उन्नत दशामें में 'ईस्ट इण्डिया कम्पनी' के शासनके पहले यहाँ ऐसे जबूत, बारीक वस्त्र बनाये जाते थे, जिनकी बराबरी कोई दूसरा देश नहीं कर सका है। 'ईस्ट इण्डिया समयमें यहाँके वस्त्र-निर्माण एवं वस्त्र-निर्यातके ो पाश्चात्त्य स्वार्थी व्यापारियोंने कई उपायोंसे नष्ट ।

-रत्नोंकी पहचान और उनमें वेध ( छिद्र ) करनेकी ान 'कला' है। प्राचीन समयसे ही अच्छे-बुरे रत्नों- न तथा उनके धारणसे होनेवाले शुभाशुभ फलका ज्ञान गोंको था। ग्रहोंके अनिष्ट फलोंको रोकनेके लिये त्नोंको धारण करनेका शास्त्रोंने उपदेश किया है। ुसार रत्नोंको धारण करनेका फल आज भी प्रत्यक्ष देता है। पर आज तो भारतवर्षकी यह स्थिति है ांश लोगोंको उन रत्नोंका धारण करना तो दूर रहा, दुर्लभ है।

-सुवर्ण, रजत आदिके याथात्म्य ( असलीपन ) का ला' है। ३७—नकली सोने-चाँदी और हीरे-मोती ोंको निर्माण करनेका विज्ञान 'कला' है। पुराने ोंकी बातें सुननेमें आती हैं। वे कई वस्तुओंके योगसे ली-जैसा सोना-चाँदी आदि बना सकते थे। अब तो नकी बातें ही सुननेमें आती हैं। रत्न भी प्राचीन कली बनाये जाते थे। मिश्रीसे ऐसा हीरा बनाते थे जौहरी भी उसको जल्दी नहीं पहचान सकते थे। लूम होता है कि 'इमिटेशन' हीरा आदि रत्न तथा मोतियोंका आविष्कार पाश्चात्त्योंने कुछ नया निकाला बात नहीं है। किंतु यह भी मानना ही पड़ेगा कि इन नकली वस्तुओंका व्यवसाय आजकलकी तरह स्तृत नहीं था। देशके सम्पन्न होनेके कारण उन्हें थी। पर आजकी स्थिति कुछ और है, इसीसे इन व्यवहार अधिक बढ़ गया है। ३८—सोने-चाँदीके बनाना एवं लेप ( मुलम्मा ) आदि ( मीनाकारी 'कला' है—

**स्वर्णाद्यलङ्कारकृतिः कलालेपादिसत्कृति**

३९—चमड़ेको मुलायम करना और उससे उपयोगी सामान तैयार करना और ४०—पशुओंके चमड़ा निकालकर अलग करना 'कला' है—

**मार्दवादिक्रियाज्ञानं चर्मणां तु कला स्मृत**
**पशुचर्माङ्गनिर्हारक्रियाज्ञानं कला स्मृत**

आज तो यह कला भारतके लोगोंके हाथसे विदेशियोंके हाथमें चली गयी है। यहाँ केवल घरोंमें कुछ अवशिष्ट रही है; किंतु वे भी चमड़ोंके विदेशियोंके मुकाबलेमें उन्हें मुलायम करना नहीं जान

४१—गौ, भैंस आदिको दुहनेसे लेकर दही मथना, मक्खन निकालना तथा उससे घी बनाने क्रियाओंका जानना 'कला' है। इसे पढ़कर हृदयमें एक टीस उठ जाती है। वह भारतका सौभाग्य-का जब घर-घरमें अनेक गौओंका निवास था, प्रत्येक इस कलासे अभिज्ञ होता था, दूध-दहीकी मानो नदि थीं, दूधके पौसरे बैठाये जाते थे—जहाँ लोग पानी मुफ्तमें दूध पी सकते थे। और कहाँ आजका समय! घी-मक्खनका तो दर्शन दूर रहा, बच्चे भी मिलना कठिन है। कहाँ वह श्रीकृष्णके समय वृन्दावनका दृश्य, और कहाँ आज बड़े-बड़े शहरोंके बूचड़खानोंमें प्रतिदिन हजारोंकी संख्यामें वध कि वाली गौ माता और उनके बच्चोंका करुण क्रन्दन!

४२—कुर्ता आदि कपड़ोंको सीना 'कला' है—

**सीवने कञ्चुकादीनां विज्ञानं तु कलात्मक**

४३—जलमें हाथ, पैर आदि अङ्गोंसे विविध तैरना 'कला' है। तैरनेके साथ-साथ डूबते हुए बचाना चाहिये, थका या डूबता हुआ व्यक्ति यदि बचानेके लिये आये व्यक्तिको पकड़ ले, तो वैसी किस तरह उसने अपनेको छुड़ाकर और उसे लेकर पहुँचना चाहिये—इत्यादि बातोंका जानना भी आवश्यक है।

। घरकी स्त्रियाँ ही करती थीं, आज भी कई घरोंमें
ळ है; परंतु अब बड़े घरानोंकी स्त्रियाँ इसमें अपना
समझती हैं। ४५—वस्त्रोंका संमार्जन ( अच्छी तरह
ाफ करना ) 'कला' है ४६—क्षुरकर्म ( हजामत
) 'कला' है। आजकल यह बड़ी उन्नतिपर है।
ानाके घाटों, बाजारोंमें चले जाइये, आपको इस
उदाहरण प्रत्यक्ष देखनेको मिल जायगा। कोई
ा आधुनिक सभ्य पुरुष प्रायः ऐसा न मिलेगा,
ाह्निकमें अपना 'क्षुरकर्म' सम्मिलित न हो!—

**ञ्रसम्मार्जनञ्चैव क्षुरकर्म ह्युभे कले।**

—तिल, तीसी, रेंड़ी आदि तिलहन पदार्थ और
तेल निकालनेकी कृति 'कला' है। ४८—हल
जानना और ४९—पेड़ोंपर चढ़ना जानना भी
है। हल चलाना तो कृषिका प्रधान अङ्ग ही
ंपर चढ़ना भी एक कला ही है। सभी केवल
त्रसे ही पेड़ोंपर चढ़ नहीं सकते। खजूर, ताड़,
सुपारी आदिके पेड़ोंपर चढ़ना कितना कठिन
देखनेवाला ही जान सकता है। इसमें जरा-सी भी
ानी होनेपर मृत्यु यदि न हो तो भी अङ्ग-भङ्ग
मूली बात है।

—मनोऽनुकूल ( दूसरेकी इच्छाके अनुसार उसकी )
नेका ज्ञान 'कला' है। राजसेवक, नौकर, शिष्य
लिये इस कलाका जानना परमावश्यक है। इस कलाको
ावाला किसीको प्रसन्न नहीं कर सकता। ५१—बाँस,
ाजूर, सन आदिसे पात्र ( टोकरी, झाँपी आदि )
कला' है। ५२—काँचके बरतन आदि सामान बनाना
। मालूम होता है कि यह कला भारतमें प्राचीन समयसे
किंतु मध्यकालमें यहाँसे विदेशियोंके हाथमें चली
त्रयोंका सौभाग्य-चिह्न चूड़ियाँतक विदेशोंसे आने लगीं!

—जलोंसे संसेचन ( अच्छी तरह खेतोंको सींचना )
४—संहरण ( अधिक जलवाली या दलदलवाली
जलको बाहर निकाल डालना अथवा दूरसे जलको
क स्थानपर ले आना ) 'कला' है। ५५—लोहेके
त्र बनानेका ज्ञान 'कला' है। ५६—हाथी, घोड़े,
र ऊँटोंकी पीठ-सवारीके उपयुक्त पल्याण ( जीन,
बनाना 'कला' है। ५७—शिशुओंका संरक्षण
) और ५८—धारण ( पोषण ) करना एवं ५९—बच्चों-
ोंके लिये तरह-तरहके खिलौने बनाना 'कला' है—

**शोः संरक्षणे ज्ञानं धारणे क्रीडने कला।**

—अपराधियोंको उनके अपराधके अनुसार ताड़न

देशोंकी लिपिको सुन्दरतासे लिखना 'कला' है।
इस कलामें बहुत उन्नत था। ऐसे सुन्दर
लिखे जाते थे कि उन्हें देखकर आश्चर्य हो
लिखनेके लिये स्याही भी ऐसी सुन्दर बनती थी कि
वर्षोंकी लिखी हुई पुस्तकें आज भी नयी-सी मालू
हैं। छापनेके प्रेस, टाइपराइटर आदि साधनोंका
होता जा रहा है, जिससे लोगोंके अक्षर बिगड़ते जा
स्थिति यहाँतक पहुँची है कि कभी-कभी अपना ही
हुआ अपनेसे नहीं पढ़ा जाता। पहले यह कला इतन
थी कि 'महाभारत-जैसा सवा लाख श्लोकोंका बड़ा पोथा
अन्ततक एक ही साँचेके अक्षरोंमें लिखा हुआ
आता है। कहीं एक अक्षर भी छोटा-बड़ा नहीं हो प
स्याही भी एक-जैसी ही है—न कहीं गहरी न कहीं
विशेष आश्चर्य तो यह है कि सारी पुस्तकमें न तो ए
गलत लिखकर कहीं काटा हुआ है न कहीं कोई घ
है। ६२—पानकी रक्षा करना—ऐसा उपाय करना कि
पान बहुत दिनोंतक न सूखने पाये, न गले-सड़े, 'कल
आज भी बहुत-से ऐसे तमोली हैं, जो मगही पानको
तक ज्यों-का त्यों रखते हैं। इस तरह ये ६२ कलाएँ
अलग हैं; किंतु दो कलाएँ ऐसी हैं, जिन्हें सब क
प्राण कहा जा सकता है। यही सब कलाओंके गुण
जा सकती हैं इन दोमें पहली है ६३-आदान औ
६४-प्रतिदान। किसी कामको करनेमें आशुकारित्व (
फुर्तीसे करना ) 'आदान' कहा जाता है और उस
चिरकाल ( बहुत समय ) तक करते रहना 'प्रतिदा
बिना इन दो गुणोंके कोई भी कला अधिक उपयुक्त
सकती। इस तरह ६४ कलाओंका यह संक्षिप्त विव

यह पाठ्यक्रम कितना व्यापक है! इसमें प्राय
विषयोंका समावेश हो जाता है। इसी अङ्कमें
प्रकाशित 'हिंदू-संस्कृतिका आधार' शीर्षक लेख
३२ विद्याओंका संक्षिप्त वर्णन किया गया है, उन
इसी पाठ्यक्रममें समावेश है। शिक्षाका यह उद्देश
जाता है कि उससे ज्ञानकी वृद्धि हो, सदाचारमें प्र
और जीविकोपार्जनमें सहायता मिले। इस क्रममें इन
ध्यान रक्खा गया है। इतना ही नहीं, पारलौकिक
भी नहीं छोड़ा गया है। संक्षेपमें धर्म, अर्थ, काम,
इन चारों पुरुषार्थोंको ध्यानमें रखकर ही शिक्षाका
निश्चित किया गया है। इससे पता लगता है कि उस
की शिक्षाका आदर्श कितना उच्च तथा व्यावहारि
श्रीकृष्णानन्दको इन सभी विषयोंकी पूरी शिक्षा दी

ीम आदि पाकविद्यामें निपुण थे। परशुराम, ी-सरीखे ब्राह्मण धनुर्वेदमें दक्ष थे। इससे जान कि गुरुकुलोंमें ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्योंके बालकोंको । सभी विषयोंकी थोड़ी-बहुत शिक्षा दी जाती रही ारंतु इस शिक्षासे ऐसा न हो कि जो काम जिसके जीमें ने लगा, जैसा कि आजकल होता है—इसका भी खा गया था। क्योंकि ऐसा होनेसे सारी समाज- ही बिगड़ जाती, श्रेणी-सङ्घर्ष और बेकारीकी ोती, जैसा कि आजकल देखनेमें आ रहा है। सब ' स्वभाव एक-सा नहीं होता, किसीकी प्रवृत्ति किसी किसीकी किसी ओर होती है। जिसकी जिस ओर उसीमें अभ्यास करनेसे कुशलता प्राप्त होती है। शुक्राचार्यने लिखा है—

**ां कलां समाश्रित्य निपुणो यो हि मानवः।**
**यकरणे सम्यक् तां तां कुर्यात् स एव हि ॥**

गत कलाके सीखनेमें कितनी सुगमता होती है, । है। एक बढ़ईका लड़का बढ़ईगिरी जितनी और सुगमताके साथ सीखकर उसमें निपुण हो उतना दूसरा नहीं; क्योंकि वंश-परम्परा और बालकपनसे ही उसके उस कलाके योग्य संस्कार हैं। इन मनोवैज्ञानिक सिद्धान्तोंके आधारपर प्राची क्रमकी रचना हुई थी। उसमें आजकलकी-सी घ थी, जिसका दुष्परिणाम आज सर्वत्र देख पड़ प्रायः सभी विषयोंमें चञ्चुप्रवेश और कि विषयकी, जिसमें प्रवृत्ति हो, योग्यता प्राप्त करनेसे शिक्षा और यथोचित ज्ञानकी प्राप्ति हो सकती है पाश्चात्त्य विद्वान् भी प्रचलित शिक्षा-पद्धतिकी अनेव का अनुभव कर रहे हैं; परंतु हम उस दूषित पद्धति करनेकी ही धुनमें लगे हुए हैं। वर्तमान शिक्षासे अपने वंशागत कार्योंसे घृणा तथा अरुचि होती रही है और वे अपने बाप-दादाके व्यवसायोंको बड़ छोड़ते चले जा रहे हैं। शिक्षित युवक आफिसमें छं नौकरियोंके लिये दर-दर दौड़ते हैं, अपमान सहते हैं की ठोकर खाते हैं और जीवनसे निराश होक आत्मघात कर बैठते हैं। यदि यही क्रम जारी रहा विनाश सामने है। क्या ही अच्छा होता, यदि हमारे आयोजकोंका ध्यान एक बार हमारी प्राचीन शिक्षा- ओर भी जाता!

# हिंदू-संस्कृतिमें अतिथि-सत्कार और सच्चा त्याग

( रचयिता—श्रीआत्मारामजी देवकर साहित्यमनीषी )

व्रके योगेशको
राजर्षिने आसन दिया।
हने लगे कृतकृत्य मुझको
आज प्रभुने है किया ॥ १ ॥

स जन्मका यह पुण्यबल है
आप ही कह दीजिये।
वा करूँ क्या आपकी
आदेश मुझको कीजिये ॥ २ ॥

तिथि बनकर नाथ आये
स्वयं मेरे द्वारपर।
ध होता हूँ हरे!
इस प्रेमके आचारपर ॥ ३ ॥

ण बोले सत्य ही है
आपने जो कुछ कहा।
पका औदार्य ही है
पुष्टि इसकी कर रहा ॥ ४ ॥

ती-तनयकी प्राण-भिक्षा
माँगनी थी आपसे।
दग्ध होता है हृदय पर
शोकके संतापसे
कैसे कहूँ मुखसे उसे
उपदेश सत्वर दीजिये
धर्म रखकर प्राणप्रिय
आतिथ्य मेरा कीजिये।

भक्तिमय हो भीष्म बोले—
धन्य यह संयोग है
आपकी यह शीलता, बस
आप ही के योग्य है।
मेरा निधन ही भक्तवत्सल
वह सुपथ दिखलायेगा
आतंक कुन्तीका उसीसे
आप ही मिट जायेगा।

है शीश अर्पित है विभो
तृण तुच्छ वन, निस्सार है
पूज्यवर ले लीजिये यह
अतिथिका सत्कार है।

# भारतीय मूर्ति-कला

( लेखक—श्रीशारदाप्रसादजी )

मन्दिरके बाहर पड़ी एक पुरानी मूर्तिका खण्ड
एक मित्रने मेरा ध्यान उसकी ओर आकर्षित किया ।
यह बौद्धकालीन मूर्ति !' मुझे हँसी आ गयी—
धिकांश हिंदू पुरानी मूर्तिको बौद्धकालीन समझते हैं ।
'ये तो महादेव बाबा हैं । मस्तकका तीसरा नेत्र
करा रहा है । और है मध्यकालीन कलाका एक
मूना । शायद चौदहवीं सदीका होगा ।' मेरे मित्रने
'आपने तो मूर्तिका समय भी बता दिया । क्या
ंवत् खुदा है कहीं ? तीसरा नेत्र दिखाकर तो
द्ध कर दिया कि मूर्ति बुद्ध भगवान्‌की न होकर
ी है । पर आपके तिथि-निर्णयका क्या आधार है ?'

ने कहा कि 'विद्वानोंने पूर्ण परिश्रम करके भारतीय
का इतिहास तैयार कर लिया है । विभिन्न समयकी
रूप रेखाका उन्होंने अध्ययन किया है और यह
गया है कि एक समयकी मूर्तिका आकार-प्रकार
मयकी मूर्तिके आकार-प्रकारसे सर्वथा भिन्न है ।
देखते ही यह कहा जा सकता है कि मूर्ति गुप्तकालीन
आदि महाराजाओंके समयकी । भगवान् विष्णु या
ो मूर्तियाँ कहीं रख दीजिये; तुरंत पहचान हो जायगी,
मूर्ति चौथी-पाँचवीं सदीकी गुप्तकालीन है और कौन
न ग्यारहवीं-बारहवीं सदीकी है । पहचानमें भूल
दोनोंके चेहरे-मोहरेमें वैसा ही प्रकट भेद है, जैसा
तथा शिवशङ्करके चेहरोंमें है ।' अस्तु,

स सम्बन्धमें एक बात बड़ी दुःखद है । हमारी
का उत्तरोत्तर ह्रास हुआ है । ग्यारहवीं सदीकी मूर्ति-
से चौदहवीं सदीकी मूर्तिकी कला निकृष्ट है ।
न तथा गुप्तकालीन मूर्तियाँ बड़ी मनोमोहक हैं ।
न ग्यारहवीं-बारहवीं सदीतककी मूर्तियाँ भी बहुत
। बादमें तो ह्रास ही हो गया मानना होगा ।

रतीय मूर्तिकलाके सम्बन्धमें मेरा ज्ञान अति सीमित
लयमें अथवा पुस्तकोंद्वारा कुछ विशेष प्राप्त हुआ
जो कुछ भी जान पाया था विद्वानोंके साथ कुछ
स्थलोंके देखनेमें । इस कारण इस लेखमें अखिल-
होंगे । अवश्य ही वे अखिल-भारतीय कलाके प्रतीक
अधिकांशमें अप्रकाशित हैं ।

सबसे प्राचीन प्रस्तर-मूर्तियाँ भरहुत, बुद्धग
साँचीकी मिलती हैं । ये ईसापूर्व तीसरी सदीकी मा
हैं । भरहुत तथा साँचीके स्तूपोंके तथा बुद्धगयाके
परिक्रमा-पथकी बाड़ (परकोटा—रेलिंग) में ये थीं ।
तो अधिकांश सुरक्षित है । भरहुत तथा बुद्धगयाका
ही बचा है । इनमें भी भरहुतकी कला कुछ श्रेष्ठ है
उदाहरण साथमें प्रकाशित हैं । यह बौद्धक
शुंगकालीन । कमलके बीच रानीकी मूर्ति बहुत सुन्द

गुप्तकाल (चौथी-पाँचवीं सदी) भारतका
था । उस समयकी मूर्तियाँ भी बहुत सुन्दर थीं ।

पाश्चात्य विद्वान् कहते हैं कि प्राचीन
मनुष्याकृति बनानेमें निपुण थे, पर वे पशुओंकी म
बना सकते थे । हमारे दिये हुए एक चित्रमें हिरन तथ
दो मूर्तियोंको देखनेपर उन्हें अपना यह मत बदलना
वे चाहे मूर्तिकला चाहे चित्रकलाकी दृष्टिसे विचार क
उत्कृष्टता स्वीकार करनी होगी ।

मध्यकाल (दसवींसे चौदहवीं सदीतक) की
कला अच्छी थी । परंतु इसके बाद यह नीचे स्तरमें
हमारे पास इसके कई उदाहरण हैं ।

आधुनिक पौराणिक मूर्तियोंके दर्शन तो नित्य
मिलते ही हैं । उनमें केवल चेहरा ठीक बनानेक
किया जाता है । शेष शरीरको तो कारीगर किसी प्र
सीधा-सादा गढ़ देता है । दर्जीकी कला उनकी
पूर्ति कर ही देगी । मूर्तिको तो कपड़ोंसे ढक
जायगा । इधर कुछ दिनोंसे कलामें पुनः उन्नति प्रा
है । रामवनकी श्रीमारुति-मूर्ति, जो अभी दो व
निर्मित हुई थी, इसका उदाहरण है । मूर्तिको कपड़ों
लज्जा मालूम होती है । अवश्य ही कलाने अभी गु
गरिमा नहीं प्राप्त की है, पर निकृष्टतासे काफ
उठ गयी है ।

हमारी मूर्तिकलाके क्रमिक ह्रासका कारण विचार

के काफिले थे । उनकी अपनी चलती-फिरती समाज
नके लोभसे मूर्ति-निर्माण नहीं करते थे । जब कहीं
नवानेका निश्चय हुआ, इन समाजोंसे बात की जाती
ो समाज खाली होती, आकर वहीं बस जाती थी ।
लि उनके रहने, भोजन, वस्त्र आदिका भार उठा
प्रमुख कारीगर पूजा-पाठ-ध्यानमें लग जाते थे ।
आदि करने लगते थे । इस प्रकार उनको ध्यानमें
होते थे । जो मूर्ति उनके सामने सम्मुख प्रकट
उसीके अनुसार बनानेका वे उद्योग करते थे । जब-
ारको देव-दर्शन प्राप्त नहीं होता, वह तबतक ध्यान
ही लगा रहता था । बनवानेवाला यह नहीं कहता
, पाँच वर्ष बीत गये; तुमने एक दिन भी छेनी
ीं ली । हम तुम्हारा वेतन क्यों दें' वेतन ? वेतन-
म ही नहीं था । इस प्रकार धर्मात्मा कारीगरोंकी
तैयाँ क्यों न कलामें उत्कृष्ट हों । ऐसी ही एक मूर्तिके
काशीप्रसाद जायसवालने कहा था कि 'इस मूर्तिके
तौलका सुवर्ण दिया जाय, तब भी इसका मूल्य
।'

तो दैनिक वेतन या ठेकेपर मूर्तियाँ बनती हैं ।
ल्दी बने, उतना अधिक पैसा मिले । पैसे-ऐसी
स्तुसे जिसका मूल्य अङ्कित किया जाता है, वह
से हो ।

समाप्त करनेके पूर्व मध्यकालीन मूर्तिकलाके स्वर्ग
कुछ उदाहरण देनेका लोभ मैं संवरण नहीं कर
खजुराहो विन्ध्यप्रदेशमें है । अबतक छतरपुर
ा । कहते हैं यहाँ ८४ मन्दिर थे । शायद २२ तो
ैं । मन्दिर इतने विशाल और सुन्दर हैं कि एक-
ते रहिये, मन न भरेगा । यहाँके कारीगरोंने अनेक
संवत् खोद दिये हैं । सं० १००० से १४०० तक-
याँ यहाँ हैं । ४०० वर्षतक बराबर काम जारी रहा ।
राजनैतिक बाधाएँ न पड़तीं तो शायद यहाँका
समाज आगे भी काम करता जाता । साक्षात् कुबेरकी
भी ऐसे मन्दिर बनवा नहीं सकती । वे तो प्रेमसे
हैं । राजकुलसे तो समस्त समाजके कुल खर्च तथा
ही व्यवस्था रही होगी ।

देखिये खजुराहोका एक विशाल मन्दिर तथ
प्राङ्गणके कोनोंके दो छोटे मन्दिर । यह ल
मन्दिरके नामसे प्रसिद्ध है । मन्दिरनिर्माणके शास्त्री
पालन खजुराहोमें किया गया है । उन्हें वर्णन करनेका यह
नहीं है । कुल मन्दिरोंकी कुल दीवालें मूर्तिमय हैं
कोने, पत्थर-पत्थरमें मूर्ति या नक्काशी मिलेगी । व
मन्दिरकी दीवालका एक थोड़ा-सा अंश भी चित्रमें
मन्दिरोंके भीतर गर्भगृहके चारों ओरका परिक्रमा-प
इतना कम चौड़ा है कि दो आदमी एक साथ
सकते । पर दोनों ओरकी दीवालें यहाँ भी मूर्ति

अपनी भग्न दशामें खजुराहो देशका माथा
रहा है । हिंदू-संस्कृतिके नामपर गला फाड़नेवालोंके
चार जन्मतक अध्ययन करनेको सामग्री प्रस्तुत कर
हमने ताजमहलको संसारके सात आश्चर्योंमें गिन
खजुराहोको समझेंगे, तब संसारका वह सर्वप्रथम
आश्चर्य माना जायगा । मुझे तो सन्देह है कि स्वर्गी
स्थलको अभी किसीने देखा ही नहीं है ।

इस छोटे-से लेखमें रामवनमें संगृहीत दो-एक
तथा खजुराहोमें स्थित कुछ मन्दिरोंका अति संक्षिप्त व
गया है । केवल विहङ्गम-दृष्टिपात हुआ है । भारत
बहुत बड़ा है । भारतीय मूर्तियोंकी सुरक्षा तथ
प्रकाशनका प्रबन्ध हो जाय तो संसारकी चकाचौंध
पड़ेगा । हिंदू-संस्कृतिकी रक्षामें हिंदू-मूर्तियोंका
ऊँचा स्थान है, यह तो सहज ही समझा जा सकता है

## भारत हमारा है

**रामकी प्रसिद्ध जन्मभूमि है अयोध्या यहीं, यहीं हरिद्वार-चित्रकूट सुखराशी है ।**
**व्रज मथुरा है द्वारिका है कृष्ण-लीला-भूमि, यहीं है प्रयाग और शंकरकी काशी है ॥**
**'शारद' समस्त पाप-ताप-नाशिनी महान, बहती यहींपे गंगधार अविनाशी है ।**
**वेदके निनादसे निनादित प्रसिद्ध देश भारत हमारा हम भारतके वासी हैं ॥**

—श्री'शारद'

# भारतीय शिल्प एवं चित्रकलामें काष्ठका उपयोग

( लेखक—मुनि श्रीकान्तिसागरजी )

तके प्रतिभासम्पन्न कलाकारोंने अपनी सात्त्विक और उत्प्रेरक भावनाओंको धातु, प्रस्तर और कागज- साकारकर न केवल कलाके उपकरणोंकी रक्षा ही तु यह भी प्रमाणित कर दिखाया कि अन्तर्भावनाओंके एवं स्थैर्यके लिये अमुक प्रकारका अलङ्करण ही हो, ऐसी बात नहीं है। कलाकी उत्कट भावना ो प्रकारके उपकरणद्वारा व्यक्त की जा सकती है। व्योंमें ही कला और सौन्दर्यका समुचित विकास ता है। प्रस्तुत निबन्धमें मैं कलाके एक उपकरण ोर पाठकोंका ध्यान आकृष्ट करना चाहता हूँ; क्योंकि चीन कालसे यहाँके साधारण जनसमूहसे लेकर के कलाकारोंतकने काष्ठका व्यापक उपयोगकर अपने के दैनिक आवश्यक कार्योंकी पूर्ति तो की ही, साथ-ही- । श्रेणीके प्रतीकोंका भी सृजनकर उसे सजीव प्रतीकोंकी श खड़ा किया।

सभी जानते हैं कि वैदिक युगमें यज्ञ-यागोंकी प्रधानता मित्त मण्डपोंकी बहुत बड़ी आवश्यकता रहती थी। उसमें न, चर्या, गीत, नृत्य आदि आध्यात्मिक एवं जनरञ्जक हुआ करते थे। ये मण्डप अत्यधिक द्रव्य व्यय न्दर-से-सुन्दर बनाये जाते थे। कहीं-कहीं पारस्परिक के कारण भी वर्ग अपनी धन-सम्पत्तिके बलपर अधिक-से-अधिक सजाता था; परंतु इन मण्डपोंका क्षणिक—निर्धारित समयके लिये ही होता था। इतने और विपुल अर्थ-व्ययसे तैयार होनेके बाद भी ये के सौभाग्यसे वञ्चित रह जाते थे। समयने पलटा स्वाभाविक भी है कि जैसे-जैसे आवश्यकताएँ बढ़ने वैसे-वैसे ही समाजमें क्रान्ति और संघर्ष शुरू हो वर्णित मण्डपोंके सौन्दर्यपर मुग्ध होकर कुछ लोग से पक्के मण्डप बनवाने लगे। कमान आदि और लङ्करणोंका क्रमिक विकास होने लगा। इन सब के बाद भी आखिर वह काष्ठ ही तो ठहरा। भला वह टिक सकता। शीत, धूप और वर्षा आदिसे [illegible]

गये। इससे हमें यह तो मानना ही होगा कि शिल्पकलामें वैदिक कालसे ही काष्ठका उपयोग प्रचुर होने लगा था। उस कालके शिल्पियोंमें कल्पना औ शक्ति अद्भुत थी। उनका जीवन कलाकारका ए था। वे सांसारिक होते हुए भी जब कलाकी जुटते, अलिप्त हो जाते थे। धनिकवर्गद्वारा कर समुचित सम्मान भी होता था। इस सम्मानके पीछे में अपनी-अपनी प्रतिभाके तत्त्व थे, जिनके बलपर में वे समादृत होते थे। न कि अर्थसे उनको खरीदा जाता था। क्योंकि उस समय भारतका जीवन ही कुछ ऐसा बन गया था कि शायद ही ऐसा रहता, जिसपर सुरुचिपूर्ण कलात्मक अङ्कन गया हो। बिना सूक्ष्म खनन ( कोरनी ) के गृ और अपशकुनजनक माना जाता था। लकड़ी रहने देनेसे काष्ठोपजीवी वर्ग स्वयं इन्कार कर गृह-कार्यमें आनेवाले झूले, पलंग, चौकी, बालकोंके बेलन, पेटियाँ और प्रधान वाहन, रथ भी कारीग तथा रंगीन रहा करते थे। इस साधारण वस्तु-नि कलाकार अपना श्रम लगाकर उसे जीवित प्रतीक दिया करते थे। तात्पर्य यह कि घरकी कोई भी न रह पाती थी, जिसमें कलात्मक अभिव्यक्ति किसी भी देशका आर्थिक विकास सामयिक महत्त्व परंतु कलात्मक विकास तो शताब्दियोंतक देशकी गरिमा बनाये रखता है।

यज्ञस्तम्भ काष्ठके गढ़वाये जाते थे, जिन उदाहरण देनेका लोभ संवरण नहीं किया जा बिलासपुर (सी० पी०)-जिलान्तर्गत चन्द्रपुर तालुकेमें नामक ग्राममें 'हीराबन्ध' जलाशयमेंसे १८०० व एक प्राचीन काष्ठका यज्ञस्तम्भ उपलब्ध हुआ है। सलईका प्रतीत होता है। इसपर जो लिपि है, वह पूर्वकी है। मैंने इसे नागपुर आश्चर्यगृहमें देखा स्तम्भमें विशेषकर उन दिनोंके राजनैतिक कर्म [illegible]

पू० छठी सदीमें महाश्रमण भगवान् महावीरकी
ष्ठपर मूर्ति खोदी गयी थी। उसे उज्जैनीके राजा
तनने बनवाया था। गत वर्ष जब मैं पटनामें था,
ीन पाटलिपुत्रकी खुदाईके अवशेष एवं भूमिको
सुअवसर आया था; वहाँपर बड़े-बड़े काष्ठके
पटरे पड़े हुए थे, जिनमें कुछ अधजले भी थे।
में विस्तृत आग लगनेके उल्लेख बौद्ध-साहित्यमें
। मौर्यकालमें काष्ठका उपयोग व्यापकरूपसे हो
तक्षण-कलामें तो होता ही था। पटनाके संग्रहालयमें
बहुत-से काष्ठावशेषोंमें एक रथका पहिया भी है।
अशोकके रथका चक्र बनाया जाता है। इसमें
त्य है सो पता नहीं; पर पहियेकी बनावटसे इतना
कोचभावसे कहा जा सकता है कि यह ई० पू० का
त ही है। रचनाकौशल प्रेक्षणीय है।

म बुद्धने अक्षरारम्भ करते समय चन्दनकाष्ठ-पट्टिका-
ग किया था। इस उदाहरणसे ज्ञात होता है कि
लेखनकलाके विशेष अभ्यासमें काष्ठका सुचलन
। 'ललितविस्तर' और 'कटाहक-जातक' इसके
हैं। यद्यपि प्राचीन और मध्यकालीन जितने भी
प्रतीक मिले हैं, वे प्रायः सभी प्रस्तरोंके हैं, तथापि
प्रमाणित नहीं होता कि उस कालमें गृह-निर्माणादि-
काष्ठका प्रयोग नहीं होता था। 'वसुदेव हिंदी' जो
सदीका एक प्रामाणिक ग्रन्थ माना जाता है,
क काष्ठशिल्पीकी एक रोचक कथा आती है।
सकी काष्ठनिर्माणकलापर पर्याप्त प्रकाश डाला गया
य समाजका प्रतिबिम्ब है; ऐसी दशामें मानना पड़ेगा
मकालीन तथा इतः पूर्व कुछ शताब्दियोंके पूर्व
काष्ठको कलात्मक उपकरणनिर्माणमें अवश्य ही
थान मिला था। भागवतमें मूर्तिनिर्माणविषयक
की जहाँपर चर्चा की गयी है, वहाँपर काष्ठकी मूर्तियाँ
स्पष्ट विधान है। ठीक, इसी प्रकारके एकाधिक
जैन-शिल्पके ग्रन्थोंमें भी पाये जाते हैं। जैनमूर्तियाँ
ने कई जगह देखी हैं। (कलकत्ता- विद्यालयान्तर्गत)
म्यूजियममें काष्ठकी विशाल जैनमूर्ति है, जो
(विहार) से प्राप्त की गयी थी। नैपालमें
सुन्दर काष्ठमूर्तियाँ बनानेकी विशिष्ट प्रथा थी।
ियोंके निर्माणमें वहाँके सौन्दर्यप्रेमी कलाकारोंने जो

देखकर कल्पना नहीं होती कि ये प्रतिमाएँ काष्ठकी
विशेषकर बौद्धतन्त्रोंसे सम्बन्धित मूर्तियाँ मिलती
भी नैपाल पहाड़ी प्रदेश होनेके कारण काष्ठ-शिल्पमें क
रहा है। और भी पहाड़ी प्रदेशोंमें काष्ठका उपयोग
अच्छे रूपमें होता है।

पश्चिम भारतके विशाल भवन और देव-
निर्माणमें बहुत कुछ अंशोंमें पत्थरका स्थान काष्ठ—ल
रक्खा था। इतना अवश्य मानना पड़ेगा कि विवक्षित
काष्ठके ऊपर कलात्मक रेखाएँ शायद ही खचित
हों, जैसे पत्थरोंपर खींची जाती थीं।

सोमनाथका मन्दिर वैदिकोंकी दृष्टिमें ऊँचा स्थान
है। द्वादश ज्योतिर्लिङ्गोंमें उसकी परिगणना है। ि
प्राचीन तक्षणकलामें अभिरुचि रखनेवालोंके ि
मन्दिरकी रचनाशैली महत्त्वपूर्ण है। मन्दिरका प्रथम
किस पद्धतिसे हुआ होगा, यह कहना कठिन ही न
असम्भव है। कारण, उतनी प्राचीन कोई सामग्री न
उपलब्ध ही हुई है और न अन्यत्र उल्लेख ही वर्त
परंतु बारहवीं सदीके प्राप्त ऐतिहासिक उल्लेखोंसे यह
कहा जा सकता है कि परमार्हत महाराजा कुमारपालकृ
द्धारके समय सम्पूर्ण मन्दिर काष्ठका था। इसकी वि
काष्ठके ५७ मजबूत खम्भोंपर आधृत थी, वे खा
तौरसे अफ्रीकासे लाये गये थे। इस मन्दिरको महमूद
ने बुरी तरह क्षत-विक्षत कर दिया था। अतः भीम
महाराजा कुमारपालने (जैन होते हुए भी) इसका
करवाया था, जो धार्मिक सहिष्णुता तथा प्रेमका
उदाहरण है। कुमारपालने तारंगा हिलपर भगवान
नाथजीका एक मन्दिर बनवाया था; इसमें ऐसे
उपयोग किया गया था कि जिससे अग्निस्पर्श कराये
जल निकलता था। ऐसा प्रवाद आज भी है। मैं
सकता इसमें सत्य कितना है।

प्राचीन नीतिविषयक ग्रन्थोंमें काष्ठका उपयोग ि
तक बिना तैलके जलनेवाली मशालके रूपमें आया है
नीतिमें मैंने इसका वर्णन देखा है।

प्राचीन कालमें तिब्बत और चीनमें जिस प्रक
लिखित ग्रन्थोंकी रक्षाके लिये काष्ठफलकोंका प्र
लगा था एवं कलाकारोंद्वारा उनपर कई प्रकारकी न
काम प्रारम्भ हुआ था, ठीक उसीके अनुरूप भा

पूर्व भी हुआ हो। दोनोंमें अन्तर केवल इतना ही
तिब्बत और वर्माके कलाकारोंने अपने सम्पुटके ऊपरी
कलात्मक रेखाओंद्वारा सुन्दर बनानेपर अधिक ध्यान
उनपर अपने धर्ममान्य विविध भावोंका उत्खनन
र वेल-बूटोंके समूह अङ्कित किये। इनके पीछे धर्म-
ो थी ही; परंतु वह समाजमूलक थी, प्रकृतिगत थी।
क्षकोंके लिये इतनी ही सामग्री काफी है, इतनेपरसे
की जनताके मनोभावोंका हलका पता तो लग ही
इनके विशाल संग्रह बर्मा, चीन और बोडलियन-
ीमें विद्यमान हैं। मुझे पता चला है इस प्रकारके
निर्माणमें लामा लोग चन्दनका उपयोग—शायद
होनेके कारण करते थे। चन्दनका व्यवहार बौद्धोंने
भी किया था। गोपालके पुत्र धर्मपालने ( बिहार-
ामें ) एक विशाल विहार बनवाया था, इसमें
अवलोकितेश्वरकी प्रतिमा चन्दनकी स्थापित की
विहारकी यात्रा ह्वेनसांगने की थी। अस्तु,

ास भारतमें जैनोंने तालपत्रके ग्रन्थोंको चिरकालतक
रखनेमें सहायक काष्ठफलकोंके बाह्य भागोंपर तनिक
न दिया, जैसा बौद्ध लोग देते थे। परंतु भीतरी
ाधिक ध्यान दिया। अन्तर्भागको भलीभाँति स्वच्छ-
र जैन-साहित्यके कथाविभागसे सम्बन्धित भावोंका
ीर्थङ्कर एवं उनके अधिष्ठाता-अधिष्ठातृदेवियोंके
ङ्कित किये जाते थे। कभी-कभी ग्रन्थलेखक या
वालेके द्वारा अपने आत्मीय पूज्याचार्योंके जीवनकी
ेतिहासिक घटनाका तथा सर्वप्रिय महात्माओंके चित्र
त करवानेके पर्याप्त उदाहरण मिले हैं। यों तो इस
काष्ठफलक बहुत-से ज्ञानागारोंमें मिलते हैं; परंतु
ज्ञातपट्टिकाएँ जैसलमेरके ज्ञानभण्डारकी अच्छी
ती हैं। इनका दो दृष्टियोंसे महत्त्व है—एक तो
की दृष्टिसे और द्वितीय ऐतिहासिक घटनावलीसे।
ाका प्रकाशन भारतीय विद्या—सिंघी स्मृति अङ्कमें
जिनमेंसे कुछका परिचय इस प्रकार है—

) दूसरी पट्टिकामें आचार्य श्रीजिनदत्त सूरि
ा हैं। सम्मुख पण्डित जिनरक्षित गुणचन्द्राचार्य एवं
विकाएँ बैठी हैं। काष्ठपट्टिकाके भागपर भगवान्
। प्रतिष्ठोत्सव बतलाया गया है, जो त्रिभुवनगिरिमें
श्रीजिनदत्त सूरिद्वारा सम्पन्न हुआ था। पट्टिकाके

और भी काष्ठ-पट्टिकाएँ जैसलमेरमें होनेकी सम्भ
कुछ तो जैन-समाजके गुरु कहलानेवाले यतियोंने
मोल विदेशियोंके हाथों बेच दीं। तिब्बतमें भी इस
काष्ठ-फलक प्रज्ञापारमिताकी पोथियोंमें पाये जाते हैं
भारतमें भी तालपत्रोंपर खरोंचकर लिखा जाता था
भी पश्चिम भारतके समान ही कलापूर्ण काष्ठ-फलक
होंगे; परंतु दक्षिण भारतमें अभीतक प्राचीन-ग्रन्
समुचित अन्वेषण नहीं हुआ।

( २ ) आचार्य वादिदेव सूरि और कुमु
शास्त्रार्थ महाराज सिद्धराजकी सभामें हुआ था। प्रस्तु
फलकपर इसी शास्त्रार्थके पाँच-छः प्रसङ्गोंपर प्रकाश ड
भाव अङ्कित हैं। संगीतके तीनों अङ्ग बड़ी खूबीसे
गये हैं।

उपर्युक्त काष्ठपट्टिकाओंपर जो कला अवतरित
यों तो वह धर्ममूलक है; परंतु मध्यकालीन भारतीय चि
की दृष्टिसे भी इनका कम महत्त्व नहीं। कारण कि
पूर्व विकसित चित्रकलाके उदाहरण अद्यावधि अत्यल्प
हुए हैं। जितने मिले हैं, वे जैनोंद्वारा पोषित कलाके
हैं। अतः इन पट्टिकाओंको यदि राजपूत-पूर्व विकसि
कलाका आदि रूप कहें तो अत्युक्ति न होगी।

प्रश्न हो सकता है कि काष्ठ-फलकोंपर जिन रे
कलाकारोंने अङ्कित किया है, उनकी प्रेरणा उन्हें कह
थी। कलाकी दृष्टिसे यह विषय इतना गम्भीर है कि
तद्विषयक तत्कालीन प्रचुर सामग्री उपलब्ध नहीं हो
तबतक निश्चितरूपसे कुछ भी कहना कठिन है। शि
चित्रकलाका रेखाओंकी दृष्टिसे अभिन्न सम्बन्ध है
परस्पर एक-दूसरेमें प्रतिबिम्बित हैं। प्राचीन तिब्बती
कलाके विकासकी कल्पना जैसे हम तात्कालिक
चित्रोंसे करते हैं, उसी प्रकार वहाँपर भी ८ वीं
सदीके विकसित शिल्प-कलात्मक अवशेषोंसे अ
कालीन चित्रकलाकी रेखाओंकी दृष्टिसे विकासकी कर
सकते हैं। 'शान्तिनिकेतन' के आचार्य श्रीनन्दलाल
इस सम्बन्धमें मेरी बातचीत हुई थी। उनका अ
कि जैनाश्रित चित्रकलाके विकासके बहुत कुछ तत्त्व इ
शिल्पकलामें निहित हैं। अर्थात् जैनाश्रित कल
इलोराकी शिल्प-रेखाओंसे प्रेरणा प्राप्त की। इलोराकी
कला और विवक्षित जैनाश्रित फलकवाले चित्रोंका तुल
दृष्टिसे देखनेसे उस महोदयका उपर्युक्त कथन स

नी भी प्राचीन काष्ठपट्टिकाएँ उपलब्ध हुई हैं, १४२९ वाली दो हैं। दोनों "३३×३" साइजकी र श्रमण-संस्कृतिके परमोन्नायक भगवान् पार्श्वनाथ दशीभव और पञ्च-कल्याणक चित्रित हैं। यद्यपि असावधानीसे चित्रोंका बहुत-सा भाग तो नष्ट हो ो भी अवशिष्ट भाग भी कलाकी अभिव्यञ्जनाकी लिये सं० १४५४ की तालपत्रीय सूत्रकृत्यङ्गवृत्ति नामक उपलब्ध हुई है। इसकी काष्ठ-पट्टिकापर श्रमण महावीरके २७ भवोंमेंसे कुछ भवों और पञ्च-के चित्र अङ्कित हैं। काष्ठ-पट्टिकाओंका ह्रास जब तालपत्रालेखन-पद्धति जैन-समाजसे उठ गयी। दीके बादकी तालपत्रीय प्रतियाँ नहींके बराबर। कागजकी पोथियोंके विकासके साथ काष्ठ-फलक-ङ्कन किया जाता था, वह चित्रोंके रूपमें परिवर्तित अर्थात् दीवालोंपर लगे काष्ठपर चित्राङ्कन-पर्व-सूत्रपात हुआ। अहमदाबाद, सूरत, राधनपुर और आदि नगरोंके जैन-मन्दिरोंमें अच्छे-से-अच्छे प्रतीक उपलब्ध हुए हैं। वे प्रतीक धर्ममूलक होते ध्यकालीन भारतीय चित्र-कलाके क्रमिक विकासपर काश डालते हैं।

वीं सदीके बाद कुछ ऐसी भी लकड़ीकी पट्टियाँ , जिनपर सम्पूर्ण वर्णमाला, संख्या और संयुक्ताक्षर हैं। इनके दूसरे भागमें अपने-अपने धर्ममान्य भाव ते हैं। इस प्रकारकी पद्धतिके विकासके पीछे दो भावनाएँ ो हैं। बालकोंकी लिपि प्रारम्भसे ही साधु रहे और ाचीन लिपिकी मरोड़का भी समुचित ज्ञान हो योंकि प्राचीन कालमें समाजके पास ग्रन्थाध्ययन-ाधन स्वल्प थे। आजकल प्राचीन संग्रहालयोंमें रकी कई पट्टिकाएँ प्राप्त होती हैं और आज भी न लिपियोंसे परिचय रखनेके लिये जैन मुनियोंको ड़ती हैं। मुझे भी इस कोटिमें छुटपनमें आना पड़ा था। तिके ये उपकरण शोषित समाजके रहे हों चाहे ; परंतु इतना सच है कि साधारण श्रेणीके मनुष्य ाधन रहनेके बावजूद भी उन दिनों अक्षर-ज्ञानसे हीं रहते थे।

दिनों मैं त्रिपुरीमें था, मुझे चन्दन काष्ठकी तीन

मूल्यवान् हैं। प्रथम काष्ठपट्टिका ९६ इंचकी है एक स्त्री भूषणोंसे विभूषित बैठी है। ये छत्तीसगढ़मे आभूषणोंसे मिलते हैं। बायीं ओर तलवार एवं कटार है। कानोंके जेवर विलक्षण हैं। मस्तकके हैं। सम्भवतः यह कोई गौड़ राजकुमारी रही होग किसी सतीका प्रतीक हो तो कोई आश्चर्य नहीं।

दूसरी पट्टिका १०"×५" की है। अश्वपर स्प वाला पुरुष अधिष्ठित है। निम्नभागमें ये शब्द 'कल्याणसिंह समवत् १६९६ वः सुना।' मेरी रायमें योद्धाका चित्र है।

उपर्युक्त तीनों काष्ठ-शिल्पके अध्ययनसे मैं इस पहुँचता हूँ कि ये १६वीं, १७वीं सदीकी महाकोस सुन्दर उदाहरण हैं।

चाँदवड ( जिला नासिक ) में अहल्याबाई एक विशाल राजमहल है, इसके निर्माणमें ४०० से अ स्तम्भ लगे हैं। ये स्तम्भ ऐसे हैं कि जिन्हें दोनों व्यक्ति मिलकर अङ्कमें लेना चाहें तो नहीं ले सकते काष्ठकी कड़ियोंपर जो नक्काशी की गयी है, वह सदीकी अच्छी कारीगरीके नमूनोंमें है। यद्यपि अह यह महल इतिहासकी दृष्टिसे बहुत प्राचीन नहीं सकता, फिर भी प्राचीन भारतीय गृह-निर्माण-कल अन्तिम कड़ी है। अहल्याबाईका धर्मप्रेम भारत-प्र जिस हालमें वे बैठा करती थीं, उसकी विस्तृत द दोनों ओर रामायण और महाभारतके चित्र महारा अङ्कित हैं। इन चित्रोंका अध्ययन सम्भवतः अभी है।········टीपू सुल्तानने श्रीरंगपट्टनका सम ही काष्ठका बनवाया था। १७वीं-१८वीं सदीका म विशाल काष्ठ-सिंहासन दीवानबहादुर श्रीराधाकृष्ण ( पटना ) के संग्रहालयमें है। इसपर सुनहरी स्याही गयी है। इसकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि भगवान् बुद्धकी विशिष्ट जीवन-घटनाएँ एवं लामाओं की आकृतियाँ खचित हैं। साथ-ही-साथ भिन्न-भिन्न उभरे हुए पुष्प प्रेक्षकोंका ध्यान खींच लेते हैं। यह तिब्बतीय कलाका अनुपम प्रतीक है। बर्मामें विस्तृ निर्मित राज्यसिंहासनसे शायद ही कोई अपरिचि उपर्युक्त जालान महोदयके संग्रहालयमें काष्ठकी क

गमें उत्कर्ण शिखर भुवनेश्वरकी शिखाकृति है। प्नोंका जमाव होनेसे और मध्यमें कलशाकृति स्पष्ट नेःसन्देह यह किसी जैन-मन्दिरका ही भाग है।
अन्य प्रान्तोंकी अपेक्षा आज भी कलाके उपकरण-ष्ठका व्यवहार व्यापकरूपसे होता है। फिर भी वहाँ-ग जनताका जीवन सर्वथा कलाविहीन नहीं है। र्थमें भी वे अपनी कला-क्षुधा शान्त कर सकते हैं। ी भी देहातमें चले जाइये, वहाँ जगन्नाथके मन्दिर । बने हुए मिलेंगे। इनमें विष्णुके दशावतारोंके चित्र ात एवं रामायणसे सम्बन्धित चित्र लकड़ीपर खुदे ते हैं। इन मन्दिरोंके बहाने आज भी जनताके का पोषण उड़ीसामें होता है।
वीं सदीमें हस्तलिखित ग्रन्थोंको सुरक्षित रखनेके लिये से ८″×१५″ परिमाणके बनाये जाते थे। इनपर भी जैन-संस्कृतिसे सम्बन्धित मूर्तियाँ एवं कई प्रकारकी आकृतियाँ अङ्कित मिलती हैं। मेरे संग्रहमें भी क्स हैं, जिनपर क्रमशः सरस्वती और गणेशके चित्र -गुजरातसे अभी-अभी कुछ काष्ठ-पुतलियाँ प्राप्त सौराष्ट्रमें आज भी जो बड़े-बड़े भवन बनते हैं, उनपर काफी नक्काशी पायी जाती है। सौराष्ट्र और रा के प्रदेशद्वार भारतमें प्रसिद्ध हैं।

## उपसंहार

इतने लंबे विवेचनके बाद एक बातकी ओर ध्यान आकृष्ट करना आवश्यक प्रतीत होता है। निर्मित वस्तुएँ प्रत्यक्ष मिलती हैं, उनकी चर्चा ऊपर परंतु इस प्रकारके अध्ययनमें अजंता, बाघ गुफाओंके भित्तिचित्रोंको नहीं भुलाना चाहिये। उनमें तात्कालिक जनताके आमोद-प्रमोद-उत्सवकी घटनाओंके साथ-साथ समाजमूलक प्रवृत्तियोंमें सहा भिन्न-भिन्न वाहनोंके चित्र भी अङ्कित मिलते हैं इतना अंदाज तो लगाया ही जा सकता है कि वे क बने होंगे। इस प्रकार प्राचीन साहित्य, शिल्प एवं चित्र-भी इसके अध्ययनमें स्थान देना चाहिये। इन पंक्ति भी प्रतीत होता है कि कलात्मक भावोंको व्यक्त करने सौन्दर्यसम्पन्न उपकरण ही आवश्यक हों, ऐसी बात कला वही है, जो असुन्दर वस्तुमें सत्य, शिव, स्थापना कर सके।' भारतीय कलाकारोंपर यह पंक्ति आने चरितार्थ होती है।

---

# हिमाचल-चित्रकला

( लेखक—डा० श्रीवासुदेवशरणजी अग्रवाल एम्० ए०, डी० लिट्० )

ाड़ा-चित्रकलाको पहाड़ी चित्रकला भी कहा जाता छ विद्वान् इसे हिमालय-चित्रकलाका नाम देते हैं। ऊमें श्रीनान्हालाल मेहताने इसके लिये 'हिमाचल-।' यह सुन्दर नाम चुना है। सन् १९१६ में ड कुमारस्वामीने विशेषरूपसे इस चित्रशैलीके सौन्दर्य का बखान किया था और अपनी पुस्तक 'राजस्थानी राजस्थानी चित्रकलाके अन्तर्गत ही हिमाचल-चित्र-भी स्थान दिया था। कुमारस्वामी भारतीय कलाके पारखी थे। छिपे हुए सौन्दर्यको उनकी पैनी आँख चान लेती थी। उन्होंने देखा कि भारतीय कलामें ड अपूर्व सोता अभीतक अनजाना हुआ पड़ा है। शैलीमें सुन्दरता और आनन्दकी जो रसलहरी है, रेचित होना मनुष्यमात्रके लिये उचित है। अतएव मीकी तेजस्वी लेखनीने दो बड़ी जिल्दोंमें राजस्थानी ीके अन्तर्गत काँगड़ा चित्रोंका सचित्र रसात्मक वर्णन मनुष्यमात्रके लिये है। इस कारण यह चित्रशैली संसार श्रेष्ठ कलाओंमें स्थान पाने योग्य है, जो मनुष्यके भावोंको रंग और रेखाके द्वारा अमर बनानेका प्रयत हैं। समयके बीतनेपर कुमारस्वामीकी यह सम्मति खरी और हिमालयकी गोदमें पली हुई यह सुकुमार आज अपने सौन्दर्यसे सहृदय पारखी व्यक्तियोंके मन और पश्चिममें एक-समान रस-सिञ्चित करनेमें सफल अंग्रेजी कलापारखी लारेंस बिनयन ब्रिटिश म्यूजियममें विभागके अध्यक्ष और विश्वकी अनेक चित्रशैलियोंके जानकार थे। काँगड़ा-चित्रोंसे जब उनका परिचय हु उनका मन किसी छिपी हुई सौन्दर्यराशिके सम्पर्कमें विचलित-सा हो उठा। उन्होंने लिखा—'वह अपू और थिरकन, जो काँगड़ा प्रदेशके चित्रोंको पहले-पहल मैंने अनुभव की, मैं कैसे भूल सकता हूँ। कैसे सम्भव हुई कि इस मोहिनी चित्रराशिका परिचय

चत्रमें दो प्रेमी चाँदनी रातमें सरोवरके तटपर मग्ध्प-
नंगीतका सुख लूटते हुए दिखाये गये थे। चित्र
याके कान्तिमय जगत्में हरे लिये जाता था; वह
तरल—पर मुक्तक गीतकी तरह चुभता हुआ था।
के जो सर्वोत्तम चित्र हैं, उन्हें देखते हुए कहना
कि काँगड़ाकी कला ठेठ आह्लादका रूप है। जो इन
ध्येय है, उससे अधिककी आशा हम उनसे न करें;
भावोंका उद्घाटन और किन चित्रोंकी रेखाओंमें
राईके साथ मिलता है? काँगड़ाके चित्रोंमें निष्कपट
के भाव उघाड़े हुए मिलते हैं। उनकी सहज छूट
है, जैसी पुराने रासोगीत या पवाड़ोंकी होती है,
ठास हृदयमें घर कर लेता है। संसारकी कलामें
बात है।' सुन्दरताके एक सच्चे पारखीके ये
र काँगड़ाशैलीके प्रति हमारे मनके उत्साहको बरबस
र खींच लेते हैं।

से टिहरी और पठानकोटसे कुल्लूतक फैला हुआ
१५० मील लंबा और १०० मील चौड़ा पहाड़ी
ाँगड़ा-चित्रशैलीका क्षेत्र है। काँगड़ेका इतिहास
। महाभारतमें इसे त्रिगर्त कहा गया है। रावी,
लज—तीन नदी-घाटियोंसे बना होनेके कारण इसका
र्त पड़ा था। रावीके उत्तरी किनारेपर चम्बा और
, जहाँ बहुत-से सुन्दर चित्र बने। रावी और ब्यासके
ौड़ी घाटीका नाम काँगड़ा है, जो बहुत ही उपजाऊ
नूरपुर, हरिपुर (गुलेर), काँगड़ा, बैजनाथनगर
शहर हैं। ब्यास और सतलजके बीचमें मण्डी,
लासपुर, बशहर आदि रियासतें कटहलके कोयोंकी
ी हुई हैं। बशहरके ठीक दक्षिण टिहरी-गढ़वाल
१९ वीं सदीके मध्यमें काँगड़ा-चित्रशैली अन्तिम बार
लुप्त हो गयी। इन रियासतोंमें प्राचीन सभ्यता बाहरी
बचती हुई अपना जीवन बनाये रख सकी। वहाँ
ते स्त्री-पुरुष अपने उमङ्गभरे जीवनमें हिमालयकी
ोटियोंको देखते हुए देवदार, कैल और चीड़के
ती हुई हवा और वनोंके पशु-पक्षियोंके साथ किलोल
। शान्ति और आनन्दका यह अध्याय बहुत ही
ंगसे चित्रात्मक कलाके रूपमें प्रकट हुआ। १७ वीं
प्रकर १८वीं सदीमें चित्रसृष्टिकी यहाँ बाढ़-सी आ
जिसके फलरूप लगभग पचास हजार चित्र यहाँ
जो आज भी अधिकांश सुरक्षित रह गये हैं।

काँगड़ा-चित्रशैलीका ध्रुवबिन्दु सुन्दर नारी है
चारों ओर इन चित्रोंका जाल पूरा हुआ है। ना
अध्यात्म और बारहमासी जीवन है, उसीके ताने-बाने
चित्रशैलीका सुरम्य पट बुना गया है। प्रेम और
संयोग और वियोग, इस किमखाबी वस्त्रको सजाव
करते हैं। काँगड़ाचित्रोंमें नारीकी दीप्तमूर्तिके अ
मनपर छप जाते हैं। पुरुषोंका अस्तित्व नारीके
विकसित करनेके लिये है। चित्रकार पुरुषके रूप-र
उतना उत्सुक नहीं जान पड़ता और न पुरुषकी वि
आकृतिका संस्कार काँगड़ा-चित्र अपने पीछे छो
किन्तु स्त्रीकी अपार सुषमा, अङ्ग-प्रत्यङ्गकी बहुविध
शरीरके लावण्य और मुखकान्तिको सैकड़ों प्रकारसे प्र
हुए वे नहीं अघाते। शायद ही नारी-सौन्दर्यकी इत
अनुभूति अन्य किसी चित्रकलामें मिलती हो। र
कवियोंने सूरसे लेकर मतिराम, देव और बिहारीके
शब्दोंके सूक्ष्म अभिप्राय रचकर स्त्री-सौन्दर्यका उ
उपस्थित किया था, उसका प्रत्यक्ष दर्शन हम काँगड़ा
पाते हैं। नायक-नायिकाओंके प्रेममय जीवनकी एक-
इन चित्रोंमें प्रस्फुटित दिखानेका प्रयत्न किया ग
चित्रकारोंकी दृष्टिमें प्रेम ही जीवनका सार है। देवो
सुन्दर स्वस्थ शरीर, भावुक तरङ्गित मन यदि कि
हो सके तो उसके लिये जीवनमें जो सबसे ऊँची
वस्तु है—वह प्रेम है। प्रेमसे ही जीवनमें विचित्र
होती है। शान्तिसे सञ्चित होते हुए जीवनको ज
मलयवात प्रथम बार छू देती है, तब वहींसे जीवनकी
का अध्याय शुरू हो जाता है। उसके आगे सं
वियोगके, मुग्ध और प्रौढ़ स्नेहके कोमल पल्लव
वनलक्ष्मीके सहचरकी भाँति प्रेमिकाके जीवनको भरते
किन्तु प्रेमकी यह आराधना भक्तिधर्मका आधा
ऊँचे स्तरपर प्रतिष्ठित हो गयी। प्रेम करनेवाले युग
स्वयं अपना कोई अस्तित्व नहीं रखते। उनका जीवन
मानवके जीवनका प्रतीकमात्र है। इसी कारण काँगड़
कार प्रेमकी सञ्चित तीव्र अनुभूतिको श्रीराधाकृष्णके
ढालकर उसके अनेक सुन्दर संस्करण सजाते हैं। श्री
की लीला, दिव्य किशोर-किशोरीका जीवन इन चित्रों
भाषा है। यह भाषा जातिगत संस्कारके रूपमें ग
पढ़े-अनपढ़—सबके लिये सुलभ थी। भागवतके दशम
श्रीकृष्णकी बाललीला और यौवनगत विलासलीलाका
मनोहर और उन्मुक्त वर्णन है, जिसे संस्कृत औ

दावानल-पान



पहाड़ी ) चित्रशैली १८ वीं शती मध्यभाग ]                                                    ( पृष्ठ

दमयन्ती-स्वयंवर



रससम्पन्न बनानेमें बहुत प्रयत्न किया। इन विषयोंके
ुन्दर चित्र काँगड़ा-चित्रशैलीके रत्न हैं। कृष्णका
वंशीकी मोहिनी तान, गोवर्धन-धारण, दानलीला,
नन आदि अनेक लीलाएँ चित्रोंके विषय हैं।

ईके श्रीमोदीके संग्रहमें भागवतकी एक अत्यन्त
थीके बहुत-से चित्र हैं, जो इन चित्रोंकी मँजी हुई
ादाहरण हैं। गीतगोविन्दके सचित्र और ललित
संस्करण तैयार करनेका रिवाज पश्चिमी जैनशैलीमें
दीसे ही आरम्भ हो गया था। वही परम्परा राज-
ौर पहाड़ी चित्रशैलीमें अपनायी गयी जान पड़ती है।
गलीला और नायक-नायिकासम्बन्धी चित्रोंके
काँगड़ा-चित्रशैलीके अन्य विषयोंमें रामायण,
, नल-दमयन्ती और सावित्री-सत्यवान्‌की कथाओंके
सुन्दर चित्र मिलते हैं। रामायणके चित्र अपेक्षाकृत
ौर उनमें वनप्रकृतिका चित्रण मनोहर ढंगसे हुआ
ीके सरकारी भवनमें जो भारतीयकलाप्रदर्शनी कुछ
े हुई थी, उसमें काँगड़ाका एक चित्र था। चित्रमें
मुनिके आश्रममें वीणा लिये हुए नारद पधारे हैं
मीकि उनसे रामचरित्रके विषयमें प्रश्न कर रहे हैं।
बहुत ही प्रसन्नतासे भरा हुआ है और मूल-रामायण-
भावके सर्वथा अनुकूल है। नल-दमयन्तीकी एक
ात्रावलीमें केवल रेखा-चित्र मिले हैं, जिन्हें पहली
स्वामीने प्रकाशित किया था। उसीके कुछ चित्र
राष्ट्रिय संग्रहालयकी ओरसे प्राप्त हुए हैं। पालकी-
दमयन्तीके स्वयंवरमें आनेका चित्र तरल और
ङ्गनके कारण बहुत ही सुन्दर बन पड़ा है। उसमें
ाल रंगकी जमीन तैयार करके चितेरेने शेष रंगोंको
ड़ दिया है फिर भी चित्र बहुत भावपूर्ण है।
के पास लोककथाओंके चित्रोंकी माँग भी रही
इसी कारण हम्मीरहठ, विक्रम-वेताल-चरित्र,
-कामकन्दला, सोनी-महीवालके चित्रोंके कई संग्रह
। राजासाहब चम्बाके यहाँ ऊषा-अनिरुद्ध-चरित्रका
र चित्राधार या मुरक्का है, जो उस समय प्रदर्शनीमें
ा था। रागमाला और बारहमासाके चित्रोंकी भरमार
शैलीमें पायी जाती है। पर काँगड़ा-चित्रशैलीमें
पेक्षाकृत कमी है।

ाड़ा-चित्रपदेशमें एक स्थान बसौली है, जो ग्तीके दाहिने

सदीतक यहाँ बहुत ही विशिष्ट चित्र तैयार होते रहे
में चम्बाने बसौलीपर हमला करके उसका अस्ति
दिया। बसौलीके चित्रकार लाल, पीले, नीले आदि स
प्रेम करते थे, जो कि गुजरात और राजस्थानी नि
मिलते हैं। इन चित्रोंमें सुकुमारताकी जगह तेज और
स्फूर्ति पायी जाती है। श्रीमेहताजीके शब्दोंमें
चित्रकार जो कुछ कहना होता है, उसे सीधी-सादी
हुई रेखाओंमें, सादे फड़कते हुए रंगोंसे रंगीन ३
द्वारा कह देते हैं। पहाड़ी चित्रोंकी अपेक्षा बसौली
ग्रामीण हैं, किन्तु इसी ग्रामीणतामें इनकी विशेषता है
बल और ओजका प्रदर्शन एक बलवती शैलीद्व
जाता है। इन चित्रोंकी रंग-विशेषताके अतिरिक्त
लेखनमें उत्फुल्ल कमलकी तरह बड़ी-बड़ी आँखें,
गाल, पीछे जाता हुआ ललाट, इस चित्रशैलीके विशे
हैं। इनकी रेखाओंमें कुछ रूखेपनके साथ भी ओज
है। रेखा और रंगका अद्भुत समन्वय होता है। इ
में एक विचित्र बात यह है कि स्त्रियों और पुरुषोंके ३
में गुबरीलेके पंखोंके चमकीले हरे रंगके टुकड़ोंका
किया गया है। मालूम होता है कि १७ वीं शता
इस शैलीमें सहस्रोंकी संख्यामें श्रीमद्भागवत, रामाय
धार्मिक ग्रन्थोंके चित्र बने। इन चित्रोंके सजीले न
चटकीले रंगोंको देखकर इनका सम्बन्ध राजपूतानेके
जान पड़ता है। एक तरहसे पुराने भित्ति-चित्रोंके ये
हैं। कला-प्रदर्शनीमें पहली बार बसौली-चित्रोंका ब
एकत्र किया गया था। इनमें वनमें हिरनोंको प्यार क
राजकुमारीका चित्र बहुत ही सुन्दर है। यह चित्र श्र
संग्रहमें है। श्रीखंडालावालाके संग्रहमें एक बसौली
है, जिसमें श्रीकृष्णके दावानलका आचमन करनेका द
यह चित्र बसौलीके बहुत ही प्राणवन्त उत्कृष्ट चि
जिसमें आकृतियोंका संपुञ्जन चित्रकौशलकी प
प्रकट करता है।

काँगड़ाके राजा संसारचन्द्र ( १७७४-१८२३
चित्रकलाके लिये समुद्रगुप्त और विक्रमादित्यकी त
हैं। उनके समयमें महाभारत और कृष्णलीलाके अने
बने, जिनमें पहाड़ी चित्रशैलीकी रेखा और रंगोंक
अपनी चरम सीमाको पहुँच गया था। चित्रकारोंने आ
किसी भी विषयको छोड़ा नहीं है। राधाकृष्णको
बनाकर जीवनकी तमाम लीलाओंका इन चित्रकारोंने ३

वनवाटिका-विहार, भोजन, वसन, शृङ्गार, ताम्बूल-
आखेट, नौका-विहार, अनेक प्रकारकी क्रीड़ाओं
ायके प्रसंगोंका चित्रण इन चित्रोंमें हुआ है, जो
ालीको विषयकी दृष्टिसे बहुत ही रोचक और
बना देता है।

ाड़ा-चित्रशैलीका ही क्षेत्र गढ़वालमें था, जहाँ १९वीं
व्यतक आकर्षक चित्रोंका निर्माण होता रहा। इन
चित्रोंमें मानकू, चैतू और भोलारामके चित्र प्रसि

काँगड़ा-चित्रशैली भारतमें कलात्मक सौन्दर्य
अनुपम निधि है। उसमें जितने अधिकसंख्यक सुन्द
रसात्मक चित्रोंका आलेखन हुआ, उतना अन्यत्र नहं
चित्रोंके सामूहिक संग्रह और प्रकाशनकी आवश्यक
जिससे मध्यकालीन भक्ति और शृङ्गारप्रधान जीवनव
और अन्तरङ्ग परिचय साक्षात् मिल सके।

# मुगल-चित्रकला तथा उसका विवेचन

( लेखक—काव्यालङ्कार पं० श्रीमथुराप्रसादजी शर्मा 'मथुरेश' )

ाकलाका आधार कपड़ा, कागज, लकड़ी, मिट्टी आदि-
ाट है, जिसपर चित्रकार अपनी तूलिका या लेखनीसे
ा प्रकारकी वस्तुओं और जीवधारियोंकी आकृतियाँ
करता है। वह अपनी तूलिकासे समतल धरातलपर
न्यूनता, दूरी, निकटता प्रदर्शित करता है। उसे देख-
ास्तविक वस्तुके मूलरूपका अनुभव करने लगते
ाकार अपनी चित्रकलाके द्वारा मानसिक सृष्टिका
रता है। चित्रकारको कोई घटना या दृश्य अङ्कित
वल उसके बाहरी अङ्गोंको ही जानना तथा अङ्कित
ाहीं होता, प्रत्युत उसे उसमें सजीवता लानेके लिये
नसिक भावोंका चित्र-सा उपस्थित करना पड़ता है।
तवासी प्राचीनकालसे ही चित्रकलाको जानते हैं,
ाके चित्रोंसे स्पष्ट है। पूर्व मध्यकालमें भी चित्रकारी
थी; किंतु कुछ मुसल्मान राजाओंकी धार्मिक कट्टरता-
उसकी समुचित उन्नति नहीं हो सकी थी। मुगलों-
मणके पश्चात् चित्रकलाने पुनर्जीवन प्राप्त किया।
के राजाओंने एक नवीन शैलीका, जो फारसी कलासे
थी, उद्घाटन किया; किंतु अन्तको वह भी
ताके रंगमें रँग गयी।

ा हुमायूँ फारससे लौटकर आया, तब वहाँसे वह
ली और अब्दुस्समद नामके चित्रकारोंको लाया, जिनके
ने प्रसिद्ध फारसी काव्य 'अमीर हमज़ा'को चित्राङ्कित
जो अत्यन्त उत्तम है। अकबरको चित्रकलामें अधिक
। उसने भारतीय और फारसी चित्रकलाओंको
करके मुगल चित्रकलाको जन्म दिया। अकबर
चित्रकारोंमें बसावन, दसवंत, सावँलदास लाल,
फारूख बेग और मुराद मुख्य-मुख्य थे। इन चि
महाभारत, बाबरनामा, अकबरनामा तथा निजामीके
चित्राङ्कित किया। उस समय कपड़ोंपर भी चित्र बन
थे। अकबर अपने चित्रकारोंको उनकी कृतिकी सु
पारितोषिक भी देता था। चित्रकारोंकी चित्रकलाको
सभी व्यक्ति उनसे प्रेम करने लगे थे।

मुगल राजाओंमें जहाँगीर चित्रकलाका अत्य
था। चित्रकलाको जाननेमें वह अत्यन्त निपुण था
दरबारी चित्रकारोंमें अबुलहसन, मंसूर अधिक प्रसि
वह पक्षियों, पौधों तथा फलोंके चित्र खींचनेमें अत्यन्
थे। विशनदास, मनोहर, गोवर्धन, दौलत, उस्त
मुराद भी प्रसिद्ध चित्रकार थे। इन्होंने चित्रकलाका
विकास किया तथा आँख, हाथ और होठोंके चित्र
मनुष्यके चरित्र और भावोंको प्रकट करनेकी
योग्यता प्राप्त की।

शाहजहाँ तथा औरंगजेबको चित्रकलासे कोई विरे
था; पर उनके कालमें चित्रकलाकी उन्नति अवश्य हुई।
जेब अपने बेटेके बीमार होनेपर उसके चित्र देखने
मँगवाया करता था, परंतु इस समय चित्रकारोंका वि
नहीं था। औरंगजेबकी मृत्युके पश्चात् मुगलकलाका
लगा था। तत्पश्चात् चित्रकार समाज और ग्राम्य
दृश्य चित्रित किया करते थे। मुगलदरबारसे
प्रोत्साहन न पानेपर चित्रकार लखनऊ और हैदराबा

# नाट्यकलाकी उत्पत्ति तथा विकास

( लेखक—पं० श्रीराधाशरणजी 'मिश्र' )

ी गुण या कौशलके कारण जब किसी वस्तुमें विशेष
ा और सुन्दरता आ जाती है, तब वह वस्तु
हो जाती है। कलाके दो भेद होते हैं—एक
कला और दूसरी ललित कला। उपयोगी कलामें
सुनार, जुलाहे आदिके व्यवसाय सम्मिलित हैं।
कलाके पाँच भेद होते हैं—वास्तुकला, मूर्तिकला,
, सङ्गीतकला और काव्यकला। उपर्युक्त दोनों
(उपयोगी कला और ललित कला) में ललित कला,
त कलाओंमें काव्यकला श्रेष्ठ होती है। तथा काव्य-
ी 'काव्येषु नाटकं रम्यम्', 'नाटकान्तं कवित्वम्'
रपर नाट्यकला ही सर्वश्रेष्ठ मानी गयी है।

ार परिवर्तनशील है, इसके परिवर्तनशील होनेके
साथ तदाधारभूत काव्य या साहित्यमें भी परिवर्तन होना
क ही नहीं अपितु अनिवार्य-सा भी है। जैसे हम
क समाजके विकसित रूपको देखकर प्राचीन गौरव-
को दन्तकथा बतलाने लग जाते हैं, वैसे ही हमें
ाराणिक नाट्य-साहित्यपर भी अविश्वास-सा ही है।
नीचेकी पङ्क्तियोंमें एतद्विषयक विद्वानोंके बिखरे
ार संगृहीत करके लिखे जा रहे हैं।

-डाक्टर रिजवे नाटककी उत्पत्ति वीरपूजासे सम्बन्धित
हैं। उनका कहना है कि नाटक-प्रणयनकी प्रवृत्ति उन
हुए वीर पुरुषोंके प्रति आदरका भाव प्रदर्शित करने-
ही हुई है। हमारे भारतीय नाटकोंमें भी श्रीराम या
आदि वीर पुरुषोंके चरित्रसे सम्बन्ध रखनेवाले नाटक
टेमें रक्खे जा सकते हैं।

-जर्मन विद्वान् डाक्टर पिशेल नाटककी उत्पत्ति
कानृत्यसे मानते हैं। तथा यह पुत्तलिकानृत्य सबसे
भारतमें ही प्रारम्भ हुआ था। इसके बाद विदेशोंमें
का प्रचार पूर्णरूपसे होने लगा। सूत्रधार, स्थापक
शब्दोंका अर्थ इस मतका अच्छी तरहसे पोषण करता
जैसे पुत्तलिकानृत्यमें उनका सूत्र किसी सञ्चालकके
रहता है तथा एक व्यक्ति पुत्तलिकाओंको स्थापित
रहता है, वैसे ही नाटकके भी सूत्रधार और स्थापक
मानी है। छायानाटक भी आधुनिक सिनेमाकी तरह
कालमें प्रदर्शित किये जाते थे। तथा इस मतको सुपुष्ट
लिये उन्होंने प्राचीन उल्लेखोंकी भी खोज की है। पर
समीचीन नहीं प्रतीत होता। क्योंकि हमारा नाट्य-साहित
पुराना है तथा संस्कृतमें दूताङ्गद नामक नाटक अवश्य
जाता है जो कि छायानाटकके सिद्धान्तोंपर आधारि
किंतु उसमें इतनी प्राचीनता नहीं, जिससे हम उसे
भारतीय नाटकोंकी आधारशिला मान सकें।

४—अनेक भारतीय तथा पश्चिमी विद्वान् न
वेदमूलक मानते हैं। ऋग्वेदमें कई संवादसूक्त ह
जिनमें पुरूरवा और उर्वशीका संवाद विशेष प्रसिद्ध
गया है। इन संवादसूक्तोंका कथोपकथन बिल्कुल ही न
आधार-स्तम्भ कहा जा सकता है।

५—महामुनि भरत जो कि भारतीय नाट्य-स
प्रथम प्रवर्तक माने गये हैं, उनका मत है कि
मनुष्योंको आपत्तियोंसे क्लान्त देखकर इन्द्रादि दे
श्रीब्रह्माजीसे ऐसे वेदकी रचनाके लिये प्रार्थना की,
अलौकिक आनन्द सर्वसाधारणके लिये समानरूपसे
सके; क्योंकि चतुर्वेदोंके अधिकारी शूद्रादि निम्नवर्ग
नहीं माने गये हैं। इसी प्रार्थनाको दृष्टिगत करके
पितामह ब्रह्माजीने चतुर्वर्णके लिये—विशेषतः शूद्र
पञ्चम वेदका निर्माण किया। इसमें ऋग्वेदसे पा
सामवेदसे गान, यजुर्वेदसे अभिनय, अथर्ववेद
लिया गया, जो कि—

**जग्राह पाठ्यं ऋग्वेदात्सामभ्यो गीतमेव**
**यजुर्वेदादभिनयान् रसानाथर्वणादपि।**

(नाट्यशास्त्र अ० १ श्लो

—से सिद्ध होता है। हमारे नाट्य-साहित्यके
होनेके कारण ही भरत मुनिने नाट्य-साहित्यकी यहाँ
कर दी है—

**न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कल**
**न स योगो न तत्कर्म नाट्येऽस्मिन् यन्न दृश्य**

(नाट्यशास्त्र १

े आदि काव्य 'वाल्मीकीय रामायण' में भी नाट्य-
ाई बातें मिलती हैं। जैसे—

राजके जनपदे प्रहृष्टनटनर्तकाः।
(२।६७।१५)

ा जनपदमें राजा नहीं है, वहाँ नट और
ा नहीं दिखलायी देते।' इससे सिद्ध है कि राजा-
ोंको अपने आश्रयमें रखकर उनको नाटकका
करनेके लिये प्रोत्साहित किया करते थे। इसी प्रकार
' में भी 'नट' शब्दका कई जगह उल्लेख मिलता
रतके अन्तर्गत हरिवंशपुराणमें भी रामायणसे कथा
टक खेलनेका स्पष्ट उल्लेख मिलता है। वैसे ही
ण' के ३३६-४६ तकके सर्गोंमें श्रव्य तथा दृश्य
ही विवेचना की गयी है; पर उपर्युक्त ग्रन्थों-
ाल भी सन्दिग्धपूर्ण होनेके कारण हम यह निर्णय
सकते कि अमुक समयमें नाट्य-साहित्य अच्छी
रम्भ हो गया था। किंतु यह जरूर मालूम हो
कि भारतीय नाट्य-साहित्य प्राचीनतम है तथा
ी दैन है—अन्य किसी देशकी नहीं।

के तीन शताब्दी पूर्वतकका नाट्य-साहित्य अज्ञात-
। इसके बाद पाणिनिके व्याकरणशास्त्रमें शिलालिन्,
ादि नाट्यसाहित्यके आचार्योंका उल्लेख मिलता
नन्तर पतञ्जलिके महाभाष्यमें भी 'कंसवध',
न' का उल्लेख पाया जाता है। संस्कृत-साहित्यके
प्रमुख नाटककार 'कालिदास' का समय भी ईसा
शताब्दी पूर्व मान लिया गया है; इनके भी 'श
'मालविकाग्निमित्र' आदि नाटक संस्कृत-साहित्यकी
निधि समझे गये हैं। इसके बाद 'भवभूति', 'विश
'शूद्रक' और 'राजशेखर' आदि नाटककारोंने बड़े ही
एवं व्यवस्थापूर्ण नाटकोंकी रचना की। उपर्युक्त ना
नाटक पूर्ण विकसित हैं। अतः इसमें कोई स
कि इन नाटकोंके समयसे कई शताब्दियों पूर्व ह
रचना सफलतासे की जा चुकी थी।

इस प्रकार दसवीं शताब्दीतक संस्कृत-नाटकों
भरमार रही। बादमें १९ वीं शताब्दीतकका लंबा का
साहित्यकी रचनासे वञ्चित ही रहा। यद्यपि 'हनु
'प्रबोधचन्द्रोदय', 'रत्नावली' आदि नाटक इसी अ
बने थे, फिर भी उनमें नाटकत्वके नियमोंका यथाव
न होनेके कारण वे अच्छे नाट्य-साहित्यकी को
रक्खे जा सकते। पर इधर कुछ वर्षोंसे नाटकजगत
हलचल मचने लगी है। भारतेन्दु, प्रसाद, श्रीलक्ष्म
मिश्र और सेठ गोविन्ददास आदि स्वनामधन्य ना
कई मौलिक नाटक लिखे तथा संस्कृत और बंगलासे अ
भी किये हैं। अभी हिंदी-साहित्यके मौलिक
प्रारम्भिक युग या मध्य युग कहा जा सकता है।
हमारे हिंदी नाटकोंके सुशिक्षित कर्णधार भविष
हिंदी-साहित्यको अच्छे-अच्छे मौलिक नाटक
इसे सुसमृद्ध एवं महत्त्वपूर्ण बनायँगे।

# हिंदू-संस्कृतिमें भगवत्प्रेम

व हिंदू-संस्कृतिका प्रेम, प्रेम-आस्पद भगवान।
रम पुरुषार्थ, प्रेमपथ यही बताते वेद-पुरान॥
श हरने हर्षित हो किया तुरंत हलाहल-पान।
ठ बन, रक्षा की, सबकी, धर उरमें हरिका ध्यान॥
मरते प्राणीको देकर महामन्त्रका दान।
भरकर हृदय प्रेमसे नारद करते नित्य ईश-गुण
ध्रुव-प्रहलाद प्रेमसे कर भगवद्दर्शन हो गये म
प्रेमदिवानी मीराजीने किया प्रेम-परवश वि
विष अमृत बन गया उसी क्षण बचे भक्त मीराके
पाता प्रेम प्रेमियोंसे वह जो तजता ममतामद

# भारतीय संस्कृतिमें गान्धर्व-विद्या

( लेखक—श्रीशिवशरणजी )

रतीय दर्शन एवं अध्यात्मविचारमें नादका स्थान विलक्षण है। वाणी विचारशक्तिका वाहन है। बेना विचारका कोई भी अस्तित्व नहीं रहता—

**सोऽस्ति प्रत्ययो लोके यः शब्दानुगमादृते ।**
**ुविद्धमिव ज्ञानं सर्वं शब्देन भासते ॥**

( वाक्यपदीय )

ाकमें कोई भी प्रत्यय ( ज्ञान ) ऐसा नहीं, जो शब्द-प्राप्य हो। प्रत्येक ज्ञान शब्दसे अनुविद्ध होता ब्द इस लोक एवं परलोकका आधार है। यदि ईश्वरकी विचारशक्तिका एक दृश्यस्वरूप मान य तो इस दिव्यकल्पनाके स्पन्दनरूप नादको संसार-ाविका कारण मानना युक्तिसङ्गत है—

**ाव विश्वा भुवनानि जज्ञे वाच इत् ।**
**सर्व्वममृतं यच्च मर्त्यमिति श्रुतिः ॥**

कूसे समस्त ( विश्व ) भुवन उत्पन्न हुए। वाकूसे वं मर्त्य संसारका प्रादुर्भाव हुआ।'

**ह्य परिणामोऽयमित्याम्नायविदो विदुः ।**

( वाक्यपदीय )

नादि परम्परा जाननेवाले ऋषियोंका कहना है कि ब्दका परिणाम है।'

ने विचार प्रकट करनेके लिये जीव शब्दका दो ारसे प्रयोग करता है। वे प्रकार हैं—वर्णरूप शब्द रूप शब्द। दोनों रूप भिन्न होते हुए भी एक ही स्थित हैं। क्योंकि दोनोंमें विचार एवं भाव प्रकट ाये ध्वनिका प्रयोग होता है। आधार एक ही होने-ानिरूप स्पन्दनकी भिन्न विशेषताएँ प्रयोग करनेसे दके भिन्न मार्ग माने जाते हैं।

## प्राचीन एवं वर्तमान दृष्टि

ीन भारतीय दार्शनिकोंका कहना है कि भाषा एवं क ही विद्याके दो अंश हैं। दोनोंके शास्त्रकार ; ही हैं। आधुनिक विद्वानोंने प्रायः शब्द, नाद, दिके विषयमें बहुत विचार नहीं किया। शब्दका ना समझे वे प्राचीन आचार्योंके मतको कपोल-रंग आदिके रहस्यपर विचार करनेका प्रयत्न अपनी योग्य नहीं मानते। इन विषयोंपर गम्भीर विचा विदित होता है कि इनमें कल्पना लेशमात्र भी नहीं का रहस्य समझनेके लिये वे एक उत्तम विद्याके प हैं। नादके आधारस्वरूप एवं कार्यको समझनेर शक्तिका तत्त्व एवं इस तत्त्वसे दृश्य अर्थोंके सम्बन्धव खुल सकता है।

## गान्धर्व-शास्त्र

व्याकरण एवं सङ्गीतका आधारभूत तत्त्व गान विषय था; परंतु आज गान्धर्ववेद लुप्त माना ज फिर भी व्याकरणाचार्यों एवं संगीताचार्योंके प्राप्य नाद एवं ध्वनिके विषयमें बहुत विचार मिलते हैं इस विद्याके सिद्धान्त समझमें आ सकते हैं।

आधुनिक लोग भाषा एवं सङ्गीतका अर्थ मानते हैं। वे नहीं मानते कि शब्द एवं अर्थका सम्बन्ध है। उनके मतमें किसी वस्तुका नाम किस कारण एक समय दे दिया है। लोगोंने उसे याद क इसलिये वह उस वस्तुका नाम हो गया। वैसे ही अभ्याससे हमलोगोंमें भिन्न स्वर हास्य या कर उत्पन्न करते हैं।

प्राचीन शास्त्रकार इस मतके अत्यन्त विरुद्ध हैं कहना है कि स्पन्दनरूप वस्तु एवं स्पन्दनरूप बीच घनिष्ठ सम्बन्ध रहता है। इसलिये हर एक अ एक शब्द होता है। इस शब्दमें वह अर्थ उत्पन्न शक्ति भी रहती है। यह मन्त्रोंका रहस्य है। शब्दके उच्चारकमें अशुद्धि आ जाय तो वह केवल रहता है। यही बात सङ्गीतके विषयमें भी है। आदिका एक स्वाभाविक अर्थ है, जिससे रस उत्प है। फिर भी स्वरोंकी अशुद्धि होनेपर लोग इसमें बलसे कुछ अर्थ लगाते हैं। परंतु ऐसे गान सर्वसा नीरस विदित होंगे।

शब्द एवं स्वरोंका स्वाभाविक अर्थ होना म रागका कारण है। जप एवं सङ्गीतका अभ्यास मोक्षके साधन माने जाते हैं। परंतु फल देनेके लिये उनका

वादनतत्त्वज्ञः श्रुतिजातिविशारदः ।
ज्ञश्चाप्रयासेन मोक्षमार्गं स गच्छति ॥
( याज्ञवल्क्यस्मृतिः )

वीणाके वादनका तत्त्व जाननेवाले हैं, श्रुतियोंकी
वाननेमें निपुण हैं और ताल जाननेवाले हैं, वे बिना
ो मोक्षको पा लेते हैं ।'

: ब्रह्म सगुण ब्रह्म है । वह प्रपञ्चका कारण माना
सगुण निर्गुणका मार्ग होनेसे मोक्षका साधन
।

गीतप्रपञ्चस्य श्रुत्यादेस्तत्त्वदर्शनात् ।
स्यात्सच्चिदानन्दरूपिणः परमात्मनः ॥
ः प्रभाप्रवृत्तस्य मणिलाभो यथा भवेत् ।
सन्ततयात्यन्तम्······················· ॥

की श्रुति आदिके तत्त्व-दर्शनसे सच्चिदानन्द
ो प्राप्ति वैसे ही हो जाती है, जैसे अग्निशिखाके
वृत्त पुरुषको मणिलाभ होता है ।'

## ाब्द-रहस्यसे सम्बन्धित शास्त्र-ग्रन्थ

सि वर्णादिरूप शब्दोंके वास्तविक सम्बन्धका
ाकरणके प्रधान शास्त्रकारोंके ग्रन्थोंमें सुरक्षित है ।
पाणिनि, पतञ्जलि, भर्तृहरि एवं नन्दिकेश्वर

र्व-विद्याके दार्शनिक ग्रन्थ प्रायः लुप्त हो चुके हैं ।
ारद, नन्दिकेश्वर, मतंग, कोहल आदिद्वारा प्रणीत
ाप्य भागसे इस विद्याका रहस्य थोड़ा-बहुत समझ-
कता है । दूसरे ग्रन्थ केवल प्रयोगसे सम्बन्ध रखते
द्वारा रस एवं विचारके प्रकट हो जानेका रहस्य
ारा शब्दब्रह्मको प्राप्त करना साधारण गायकोंकी
बाहरकी बात है । अतः इस कठिन विद्यासे
शास्त्र-ग्रन्थोंकी रक्षा गायकोंसे नहीं हो सकती ।
ाक् वर्णरूप शब्दका सूक्ष्म स्वरूप है । सङ्गीतके
आधार मध्यमा वाक् है, वैखरी वाक् नहीं । विशेष
स्पन्दन—मध्यमा वाक् पश्यन्ती नामक व्यक्त ( स्पष्ट )
परिणाम है । मध्यमा वाक् नादरूप होनेसे
से ग्राह्य है, फिर भी वर्णरूप नहीं होती; इसलिये
स्वररूप नादमें अलग-अलग अक्षर नहीं होते ।
र्थ खण्डित न होनेसे एकत्रित रहता है । इसलिये

ऐतरेय ब्राह्मणका कहना है कि वेदके शब्दोंका
मध्यमा वाक्से करना चाहिये अर्थात् उनको गाना न
वेदके शब्दोंके गानेसे बुद्धि संस्कृत हो जाती है ।

तं मध्यमया वाचा शंसत्यात्मानमेव तत्संस्कुरुते

सङ्गीत एवं व्याकरणके तत्त्वसूत्र माहेश्वरसूत्र हैं
स्थानोंसे उच्चारित व्याकरणके पाँच शुद्ध स्वर अ इ उ
हैं । इनके दो मिश्रित रूप हैं 'ए ओ' और दो ऽ
जोड़े हुए रूप हैं 'ऐ औ ।' प्रथम तीन स्वरों ( अ
के विकृत दीर्घरूप भी हैं । इस प्रकार स्वर १२ हो ऽ

सङ्गीतके सात स्वरोंमें भी पाँच स्वर प्रधान ः
गौण हैं । सामगानके पाँच प्रधान स्वर प्रथम, द्वितीय,
चतुर्थ और मन्द्र कहे जाते हैं । दो गौण स्वर ;
अतिस्वार्य हैं । गान्धर्व-गानमें इन पञ्चस्वरोंके नाम
गान्धार, ऋषभ, षड्ज एवं धैवत हैं । गौण स्व
एवं निषाद हैं । परंतु शैवगानमें षड्ज, ऋषभ,
मध्यम और पञ्चम प्रधान एवं धैवत, निषाद गौ
जाते हैं ।

इन सात स्वरोंके अतिरिक्त दो और मिश्रित
उनके नाम 'काकली' और 'अन्तर स्वर' हैं । सङ्गीत
मिश्रित स्वरोंका नाम साधारण अर्थात् बीचका स्वर
है । इनके अतिरिक्त तीन और स्वरोंके एक-ए
रूप हैं । इससे शुद्ध-विकृत स्वरोंकी संख्या १२ होती

व्याकरण एवं सङ्गीतके स्वरोंका अर्थ भिन्न न
उनके वास्तविक एवं सांकेतिक अर्थका समन्वय
मतंग आदिप्रणीत ग्रन्थोंमें मिलता है ।

सङ्गीतमें नादके ६६ भिन्न रूप होते हैं, जिनको
कहते हैं । उनमेंसे २२ प्रधान होते हैं । दूसरी दृष्टिसे
अनन्त कही जा सकती हैं ।

द्वाविंशतिं केचिदुदाहरन्ति
श्रुतीः श्रुतिज्ञानविचारदक्षाः
षट्षष्टिभिन्नाः खलु केचिदासा-
मानन्त्यमेव प्रतिपादयन्ति
(

व्याकरणमें भी भिन्न नादरूप ६६ व्यञ्जन हैं,
आधी संख्या ३३ साधारण प्रयोगमें आती हैं ।

श्वर-सूत्रानुसार वैखरीरूप व्यञ्जनोंकी दस जातियाँ
ह अर्थ भिन्न होते हैं।

ीतमें श्रुतियोंकी भिन्न रस उत्पन्न करनेवाली पाँच
होती हैं, जिनके नाम दीप्ता, आयता, मृदु, मध्या
ा है। उन स्वर-जातियोंके दो स्वरूप हैं—एक
आधारस्वरूप, दूसरा रसका आधारस्वरूप। हम
सकते हैं कि वीणाके तारका तीसरा अंश या पाँचवाँ
से एक रस-विशेष हमारे मनमें उत्पन्न होगा अर्थात्
रा भाव या विचारके तत्त्वको गणितरूप दिया जा
। श्रुतियोंके दो रूप हैं—एक भावरूप और दूसरा
। गणितरूपके द्वारा प्रपञ्चके अनेक अर्थोंसे शब्द-
ा सम्बन्ध समझा जा सकता है। इसका फल यह है
र-रचनाका रहस्य समझनेके लिये नादविद्या एक
ाधन बनती है। विदित होगा कि स्वरोंसे देवता,
ह, नक्षत्र, रंग, छन्द आदिका सम्बन्ध निरर्थक
नहीं, बल्कि युक्तिसंगत एवं गम्भीर तत्त्वपूर्ण
सत्य है एवं प्राचीन तत्त्वदर्शक ऋषियोंकी
न है।

## माहेश्वरसूत्रमें ईश्वरका रूप

के डमरूसे उत्पन्न माहेश्वरसूत्रोंसे सर्वप्रपञ्चका
हुआ है। माहेश्वरसूत्रोंका रहस्य जाननेसे सर्व-
रहस्य खुल जाता है। भाषाके स्वरोंका वास्तविक
नन्दिकेश्वरकी 'काशिका' में प्राप्य है। सङ्गीतके स्वरों-
भाषाके स्वरोंका सम्बन्ध 'रुद्रडमरूद्भवसूत्रविवरण'
ा है। माहेश्वरसूत्रका प्रथम सूत्र 'अ इ उ ण्' है।
र 'अ' कण्ठमें स्थित है, उसका उच्चारण बिना
होता है। अकार सर्वस्वरोंका आधार एवं

**अकारो वै सर्ववाक्।**

ा' निर्गुण ब्रह्मका द्योतक है।

**कारो ब्रह्मरूपः स्यान्निर्गुणः सर्ववस्तुषु।**
(नन्दिकेश्वरः)

**अक्षराणामकारोऽस्मि।** (गीता)

ङ्गीतमें 'अ' का रूप आधारभूत स्वर षड्ज है।
बिना किसी भी स्वरका अस्तित्व नहीं है।

निकालनेकी प्रवृत्ति 'इ' शब्दका कारण है। 'इ' श
प्रवृत्ति आदिका द्योतक है। उसको 'कामबी
कहते हैं—

**इकारः सर्ववर्णानां शक्तित्वात्कारणं मतम्**
(नन्दिकेश

शक्तिका द्योतक होनेसे 'इ' कार सर्व वर्णोंका क

**अकारो ज्ञप्तिमात्रं स्यादिकारश्चित्कला मत**
(नन्दि

अकार ज्ञानस्वरूप मात्र है, इकार ज्ञानसाधन चि

**शक्तिं विना महेशानि प्रेतत्वं तस्य निश्चितम्**
**शक्तिसंयोगमात्रेण कर्मकर्ता सदाशिवः**

'शक्तिरूप इकारके बिना शिव 'शव' होता है।
संयोगमात्रसे सदाशिव कर्म कर सकता है।'

सङ्गीतमें 'इ' शिवका वाहन, वीर्य एवं शक्तिरू
होता है। उसके श्रवणसे वीर-रस उत्पन्न होता है; उस
बलवान्, शक्तिमान् विदित होता है।

जब कण्ठ, जिह्वा आदि 'इ' कारके उच्चारण
तैयार किये जायँ और बिना किसी भी अंशके बदले
उच्चारणका प्रयत्न होता है, तब फलरूप 'उ' कार
है। 'उ' कार 'इ'से परिच्छिन्न 'अ' का स्वरूप है
अर्थ होता है शक्तिपरिच्छिन्न ब्रह्म अर्थात् सगुण ब्रह्म

**उकारो विष्णुरित्याहुर्व्यापकत्वान्महेश्व**
(नन्दिके

उकार विष्णुनामक सर्वव्यापक ईश्वरका स्वरूप

सङ्गीतमें 'उ'कार गान्धार स्वर है (आधुनिक
का कोमल गान्धार)। वह श्रृङ्गार-रस एवं क
उत्पन्न करता है। विष्णुदर्शनकी सुन्दरताका अनुभव
स्वरसे कहा जा सकता है। गान्धार वाक्का वाहन
गन्धोंसे भरा है।

**गां धारयति [गां वाचं धारयति] इति गान्धा**
(क्ष

वाक्का वाहन होनेसे गान्धार कहा जाता है।

**नानागन्धवहः पुण्यो गान्धारस्तेन हेतुन**
(ना

## तीन ग्राम

न स्वर सर्व सङ्गीतके आधार होनेसे तीन ग्रामोंके
त स्वर माने जाते हैं—

ग्रामस्त्विति विज्ञेयस्तस्य भेदास्त्रयः स्मृताः ।
'''षड्जऋषभगान्धारास्त्रयाणां जन्महेतवः॥

( भरतमुनिप्रणीत गीतालंकार )

न ग्राम हैं, जिनके आधार षड्ज, ऋषभ और
हैं। ऋषभ ग्राम अन्य दोनोंके बीचमें होनेसे
' या 'मध्यमग्राम' कहा जाता है।

## ब्रह्म-मायास्वरूप 'ऋलक्'

श्वरसूत्रका दूसरा सूत्र नपुंसक स्वरोंका सूत्र है।
धानता नहीं होती। सङ्गीतमें दोनों स्वर 'काकली'
तर' नामसे प्रसिद्ध हैं—

**त्र ते स्वराः प्रोक्तास्तेषु ऋ ऌ नपुंसकौ ॥**

' मूर्धन्य स्वर है। इसका अर्थ ऋत अर्थात्
है। 'ऋ परमेश्वरः इत्यत्र'—

**सत्यपरं ब्रह्म पुरुषं कृष्णपिङ्गलम्' इति श्रुति-**
।

**तत्पदार्थं परं ब्रह्म ऋ सत्यमित्यर्थः ।**

( अभिमन्यु-टीका )

ीतमें ऋ अन्तर स्वर कहा जाता है, जो आधुनिक
धार है। उसका शान्त रस है।

' दन्त्य स्वर है। यह परमेश्वरकी वृत्ति या शक्ति
मायाके सङ्केत हैं—

**ाः सत्ताधरास्तत्र मायाचालक उच्यते ॥**

क्तिमान् अपनी शक्तिसे अभिन्न होता है। जैसे चन्द्र
। या शब्द अर्थसे अभिन्न है, वैसे ही ऋ ऌसे
अभिन्न है।

**वृत्तिमतोरत्र भेदलेशो न विद्यते ।**
**द्रचन्द्रिकयोर्यद्वद्यथा वागर्थयोरपि ॥**

( नन्दिकेश्वरः ११ )

ीतमें ऌ 'काली' नामसे प्रसिद्ध है। वह आधुनिक
पाद है, जिसका भाव श्रृङ्गार है। अर्थात्
काम—

**सोऽकामयत ।**

केवल पाँच होते हैं। वैसे ही शैव सङ्गीतमें आधार
पाँच स्वरोंके हैं।

अकार एवं इकारका मिला हुआ रूप एकार है
अर्थात् शक्तिमें अकार अर्थात् ब्रह्मका प्रवेश एकार
है। इसलिये एकार ज्ञानस्वरूप है अर्थात् प
प्राप्तिका द्योतक है। टीकाकार अभिमन्यु एकारको—

**सम्प्रज्ञानस्वरूपः प्रज्ञानात्मा स्वयं प्रविश्य तद्रू**
**इति ।**

—कहते हैं।

सङ्गीतमें एकार मध्यम स्वर कहा जाता है।
रस शान्त रस है। चन्द्रमा उसकी मूर्ति है।

**'ए ओ ङ् मपौ'** ( रुद्रडमरू

अकार एवं उकारका मिला हुआ रूप ओ
अकार अर्थात् परब्रह्मका उकार अर्थात् उनसे उत्पन्न
प्रवेश ओका स्वरूप है।

**तत्सृष्ट्वा तदेवानुप्राविशदिति ।**

'अ' निर्गुण रूप है और 'उ' सगुणरूप।
निर्गुण 'ओ' का रहस्य है। अतएव 'ओ' का
बनता है। निर्गुण-सगुणकी वास्तविक अद्वितीयता
ओकार है। उसका मूर्तरूप गणपति है।

सङ्गीतमें 'ओ' पञ्चम स्वर कहा जाता है। स्व
पाँचवाँ स्वर होनेसे एवं कारण-तत्त्व आकाशक
होनेसे पञ्चम स्वरका मूर्तरूप सूर्य है। पञ्चम स्वर सुन
जीव आनन्दपूर्ण हो जाते हैं।

## विश्वमें दिव्यरूप ( ऐ औ च् )

'ए' कारमें 'अ' कारका मिला हुआ रूप 'ऐ'
'ओ' कारमें 'अ' कारका मिला हुआ रूप 'औ'
अतः 'ए' अर्थात् ज्ञानसे 'अ' अर्थात् परब्रह्मका
ऐकार है, सङ्गीतमें 'ऐ' धैवत स्वर कहा जाता है।

**'ध नि ऐ औच्'** ( रुद्र

धैवत स्वरके दो रूप होते हैं। एक रूप शान्त
रस और दूसरा रूप क्रियास्वरूप है।

'औ'कार अर्थात् 'ओ'में 'अ'का मिला हुआ
विश्वमें परमतत्त्वकी व्यापकताका द्योतक है।

षीदन्ति स्वराः सर्वे निषादस्तेन कथ्यते ।
( बृहद्देशी )

उपनिषदोंका तत्त्व है, वही निषाद कहा जाता है। उसका नाम भी है ।

ी तरह व्याकरण एवं सङ्गीतके स्वरोंके अर्थका होता है । अत्यन्त संक्षेपमें उसका रूप यहाँ बतलाया । फिर स्वरोंके बाद व्यञ्जनों एवं श्रुतियोंके अर्थ भी मिलते हैं । लेख-विस्तारके भयसे इसका विस्तार किया जा सकता । फिर भी इतनेसे विदित होगा कि विद्या अत्यन्त गम्भीर विद्या है। उसके अध्य विद्याओंका रहस्य खुल जाता है । यह गान्धर्व-विद्या संस्कृतिका एक अनुपम रत्न है । उसके तेजसे मन हो जाता है और प्राचीन भारतीय ऋषियोंकी अनुप की ओर अत्यन्त आदर एवं प्रेमसे हृदय भर जाता

# प्राचीन भारतके वाद्ययन्त्र

( लेखक—विद्याभूषण पं० श्रीमोहनजी शर्मा, विशारद )

वीन वाद्यविद् लोगोंने वाद्ययन्त्रों—बाजोंको चार विभक्त किया है—१. तत अर्थात् तन्त्रीगत, २. आनद्ध चर्माबद्ध, ३. शुषिर अर्थात् रन्ध्रयुक्त और ४. घन ग्रातुनिर्मित ।

त्रीगत वाद्ययन्त्रका साधारण नाम वीणा है। 'संगीत-ग्रन्थमें इसके २९ प्रकार-भेद और उनका विस्तृत देया गया है । हम नीचे 'संगीतदामोदर'के अनुसार रकी वीणाओंका नामोल्लेख करते हैं—१. अलावणी, ीणा, ३. किन्नरी, ४. लघुकिन्नरी, ५. विपञ्ची, ६. ७. ज्येष्ठा, ८. चित्रा, ९. घोषवली, १०. जया, ११. १२. कुनजिका, १३. कूर्मी, १४. सारंगी, १५. ी, १६. त्रिशवी, १७. शतचन्द्री, १८. नकुलौष्ठी, वी, २०. ऊडंबरी, २१. पिनाकी, २२. निःशंक, २३. २४. गदावारणहस्त, २५. रुद्र, २६. स्वरमण्मल, लास, २८. मधुस्यन्दी और २९. घोण ।

के अतिरिक्त नारदकृत 'संगीतमकरन्दमें' १९ वीणाओंका उल्लेख आया है और सारंगदेवके वीणा केवल ११ प्रकारकी ही है ।

ाकी पोगरी अथवा वीणाका दण्ड खोखली लकड़ी-तन्त्री ताँत, सन, सूत आदि उपकरणोंकी सहायता-की जाती है । वीणा निर्माण करनेके लिये और भी न उपकरण है, जिसे अलाबु कहते हैं । अलावणी निर्माण-प्रणाली संगीतदामोदर ग्रन्थमें नीचे लिखे र्णित है—

ष्ठिकापरिधर्द्धिमध्यच्छिद्रेण संयुतः ।
प्रष्टिमितो दण्डः खादिरो वैणवोऽथवा ॥
ःकरभवानूर्ध्वे छत्रवल्याभिशोभितः ।
निवेश्य तुम्बिकां भद्रालाबुखण्डं निवेशयेत
द्वादशाङ्गुलविस्तारं दृढपक्वं मनोहरम
तुम्बिकावेधमध्येन दण्डच्छिद्रे तु निर्मिताम
अलाबुमध्यगां डोरीं कृत्वा स्वल्पान्तु काष्ठिकाम्
तथा संवेष्ट्य तन्मध्ये काष्ठिकां भ्रामयेत्ततः
यया स्यान्निश्चलालाबुर्बन्धश्च करभोपरि
पञ्चाङ्गुलिषु संत्याज्यालाबुं स्वल्पाञ्च बन्धयेत
केशान्तनिर्मिता पट्टमयी सूत्रकृताथवा
समा सूक्ष्मा दृढा तत्र तन्त्री देया विचक्षणैः
एतल्लक्षणसंयोगादलावणी प्रकीर्तिता

दूसरे दो वाद्ययन्त्र बनानेके सम्बन्धमें भी संगी ग्रन्थोंमें विशद विवरण मिलता है ।

प्राचीन कालमें चर्माच्छादित वाद्यको आनद्ध या वाद्य कहते थे । संगीतविषयक विविध ग्रन्थोंमें इस तरहके भेदोंका उल्लेख पाया जाता है । आनद्ध वाद्य से कुछेकके नाम निम्न प्रकार हैं—

१ मुरज, २ पटह, ३ ढक्का, ४ विश्वक, ५ दर्पव घन, ७ पणव, ८ सरुहा, ९ लाव, १० जाहव, ११ त्रिवर करट, १३ कमठ, १४ भेरी, १५ कुडुक्का, १६ हुडुव झनसमुरली, १८ झल्ली, १९ ढुक्कली, २० दौंडी, २ २२ डमरू, २३ ढमुकि, २४ मड्डु, २५ कुण्डली, २६ २७ दुन्दुभी, २८ अङ्क, २९ मर्द्दल, ३० अणीकस्थ

इनमें दुन्दुभी-भेरी प्रभृति रणवाद्य हैं। संगीतश भरत आदिके मतानुसार मर्द्दल-मृदङ्ग ही सर्वोत्कृ हैं । शास्त्रमें मर्द्दलकी निर्माणप्रणालीके सम्बन्धमें है—इसका मध्यभाग स्थल और दोनों मुँह चर्माच्छादि

१२, १३ अंगुल तथा दक्षिण तरफके मुँहका व्यास भाध अंगुल कम होता है। खैरकी लकड़ीका मर्दल दूसरी जातिकी लकड़ीका निकृष्ट होता है। रक्त- लकड़ीसे तैयार किये गये मर्दलसे बहुत ही गम्भीर कलती है। भस्म, गेरू, मिट्टी, चावलका माँड, ृतिके मेलसे स्याही नामक एक प्रलेपविशेष तैयार लके दक्षिण मुँहपर लेपन करते हैं और बायें मुँहपर जाती है। सब प्रकारके वाद्ययन्त्र मर्दल या सहयोगसे बजाये जानेपर बहुत ही सुशोभन ो हैं।

ुक्त वाद्य वंशी आदिको सुषिर कहा जाता है। योंने अनेक प्रकारके सुषिर बताये हैं। उनमें ाम इस प्रकार हैं—

शी, २ प्यारी, ३ मुरली, ४ माधुरी, ५ तित्तिरी, ६ ;, ७ तोरही, ८ कक्का, ९ भृङ्गीका, १० स्वरनाभि, १२ कृपालिका।

र वाद्ययन्त्रोंमें वेणु खोखली लकड़ी, रक्तचन्दन, न, हस्तिदन्त, स्वर्ण, रौप्य, ताम्र, लोह और स्फटिक नायी जाती है।

ो वर्तुल, सरल और पर्वदोषरहित होती है तथा र्भरन्ध्र कनिष्ठ अङ्गुलिके तुल्य होता है। इसके दो अंगुलके अन्तरपर स्थित फूत्कार-रन्ध्रसे ५ अंगुलके ७ छेद और इन ७ छेदोंमें परस्पर प्रायः दो व्यवधान होना आवश्यक है। इन सात छेदोंमेसे छेद छोटे-छोटे बीजके बराबर होता है।

ाङ्ग मुनिने महानन्द, नन्द, विजय और जय—इन चार वंशियोंको उत्तम कहकर निर्देश किया है और उनकी गाली ऊपर कही हुई वंशीकी निर्माणप्रणालीसे भिन्न बतायी है।

ीके फूत्कार-छिद्रपर ओठ रखकर वंशी बजानेकी । निबिड़ता, प्रौढ़ता, सुस्वरत्व, शीघ्रता एवं -ये फूत्कारके ५ गुण हैं। और शीत्कार, बहुलता, स्तब्धता, विस्वर, स्फुटितस्वर, लघुस्वर, अमधुर ६ फूत्कारके दोष हैं।

वृथावादन, प्रयोगबाहुल्य एवं अल्पता वादक-वालेके दोष हैं और स्थान तथा लयकी अभिज्ञता निपुणता, स्फुटस्वर, शीघ्रहस्तता बजानेवालेके गुण क

प्रमुक्ति, बद्धमुक्ति, युक्ति, सुस्थान, सुस्वर अंगुलिसारण—अंगुली सरकाना क्रियाके गुण हैं।

करताल आदि धातुमय बाजोंको घनवाद्य क घनवाद्य भी कई तरहके हैं। उनमेंसे कुछेकके न देखिये—

करताल, कांस्यवन, जयघंटा, शुक्तिका, कंठिका, पट्टाघोष, घर्घर, झंझताल, मञ्जीर, कर्तरी, उष्कूक करतालके विषयमें संगीतशास्त्रमें इस प्रकार उल्लेख

त्रयोदशाङ्गुलव्यासौ शुद्धकांस्यविनिर्मितं
मध्यमुखौ स्तनाकारौ तन्मध्ये रज्जुगुम्फितौ
पद्मिनीपत्रसदृशौ कराभ्यां रज्जुयन्त्रितं
करतालावुभौ वाद्यौ ने वाद्यपाटे झङ्कृति

वाद्यविद्याविशारदोंने वाद्यके २० प्रकारके उल्लेख किया है। उनके नाम—१ यति, २ उभ, ३ उ ४ अवच्छेद, ५ जोड़नी, ६ चण्डनी, ७ पद, ८ स झंकार, १० पैसार, ११ तुटकु, १२ ऊस्वर, १३ दे मलप, १५ मलपांक, १६ प्रहरण, १७ अन्तरा, १८ १९ यवनिका, २० पुष्पाञ्जलि।

किंतु 'संगीतदामोदर' ग्रन्थमें केवल १२ उल्लेख देखा जाता है। उनमेंसे आठका नाम ऊपर तालिकामें दिये गये प्रबन्धोंसे भिन्न है। हम 'संगीत से कुछ पंक्तियाँ उद्धृत करते हैं—

यतिरोढव्यवच्छेदो गजरो ।रूपकं ध्रुव
गनपः सारिगो नीचनादश्च कथितस्तथ
·······प्रहरणं वृन्दनञ्च प्रबन्धा द्वादश स्मृत

प्रबन्धभेदसे ही बाजोंके विविध स्वरोंकी उत्पत्ति

## काम, क्रोध, लोभकी प्रबलता

# भारतीय प्राचीन क्रीडाएँ

( लेखक—श्रीहरिदत्तजी शास्त्री एम्० ए०, वेदान्त-व्याकरणाचार्य )

कृति तथा सभ्यता—ये दोनों शब्द बड़े ही संग्रथित
का परस्पर अभेद्य तथा अच्छेद्य सम्बन्ध है—संस्कृति
तो सभ्यता शरीर। अच्छे-अच्छे गुणोंको आत्मामें
करना संस्कृति कहाता है तथा शरीर या पाणि-
अङ्गोंसे उसकी अभिव्यक्ति सभ्यता कहाती है। आज-
पय महानुभावोंका विचार है कि हमारे यहाँ Polo,
s, Football, Cricket आदि खेल नहीं
गरे पूर्वज इन खेलोंसे परिचित ही थे। इस वस्तु-
प्रकाश डालना अपना कर्तव्य समझ इस लेखका
केया है—

द्भागवतमें यह लिखा मिलता है—

तौ लोकसिद्धाभिः क्रीडाभिश्चेरतुर्वने।
( १० । १८ । १६ )

यतया क्रीडाओंके चार भेद किये जा सकते हैं।
श्रेणीमें वे क्रीडाएँ आ सकती हैं, जो आत्ममनोवि-
ज़ेली जाती थीं। २—दूसरी श्रेणीमें वे क्रीडाएँ रक्खी
हैं, जो प्रेक्षकोंकी प्रसन्नताके लिये की जाती थीं।
क्रीडाएँ धर्मोत्सवादिप्रधान थीं तथा ४—चतुर्थ
क्रीडाएँ मिश्रित होती थीं—जिनके प्रकारविषयमें भी
। कुछ क्रीडाओंका परिचय प्राप्त कीजिये।

### १. कृत्रिम वृषभक्रीडा

जिस क्रीडामें बालक बैलका-सा कपड़ा ओढ़कर या सिंह-
र्म ओढ़कर लड़ते थे तथा शब्द करते थे, वह
षभक्रीडा' कहाती है—इसमें पशु-पक्षियोंकी बोलियाँ
ी शामिल है।

### २. निलयनक्रीडा

( क ) जहाँ एक बालक छिप जाय तथा दूसरा ढूँढ़े।
छ चोर बनते तथा कुछ सिपाही बनकर उन्हें
।

( ) बालक तीन श्रेणियोंमें विभक्त हो जाते हैं—
पालक, दूसरा पशुचौर, तीसरा मेषायित। मेष
नते हुए बालकको पशुचौर उठाकर ले जाता है।

### ३. मर्कटोत्प्लवनक्रीडा

—जिसमें बंदरकी तरह पेड़ोंपर चढ़कर बालक
अनेकों वृक्षोंपर चढ़ते हुए छिपते फिरते हैं। इ
भागवतमें वर्णन मिलता है।

### ४. शिक्यादि-मोषणक्रीडा

—जिसमें एक गेंद-जैसी वस्तु जिसकी है, उसे
अन्योंके पास फेंक दी जाती है तथा स्वामी दे
जाता है। जब स्वामी थककर अपनी चीज़ माँगता है
उसे दे दी जाती है।

### ५. अहमहमिका-स्पर्शक्रीडा

—जिसमें दूर बैठे बालकको कौन पहले छू सक
प्रण हो।

### ६. भ्रामणक्रीडा

—जिसमें बालक एक दूसरेका हाथ पकड़कर
उठते-बैठते हैं।

### ७. गर्तादिलङ्घनक्रीडा

इस खेलमें किसकी कितनी दूरतक कूदनेकी
है—यह परीक्षा की जाती है।

### ८. बिल्वादिप्रक्षेपणक्रीडा

—जिसमें बेल या गेंद आदि इस प्रकार फेंके
रास्तेमें ही टकरा जायँ।

### ९. अस्पृश्यत्वक्रीडा

इस खेलमें एक छूना चाहता है, दूसरा बचना च

### १०. नेत्रबन्धक्रीडा

—( क ) जिसमें पीछेसे आकर आँख मूँदे
नेत्रोंवाला बाँधनेवालेको पहचान ले।

( ख ) या नेत्र बंद करनेपर छोड़ा हुआ बाल
हुए बालकोंका पता लगाता है।

( ग ) या जहाँपर बँधे नेत्रवाले बालकको अन्
छू-छूकर जाते हैं तथा बद्धनेत्र उन्हें पकड़नेका यत्न करत

### ११. स्पन्दान्दोलिकाक्रीडा

### १२. नृपक्रीडा

जिसमें एकको राजा बनाकर अन्य लोग मन्त्री आदि ार्य करें ।

### १३. हरिणाक्रीडनक

गकी तरह उछलते हुए एक दूसरेसे आगे निकलनेकी ा।

### १४. वाह्य-वाहकक्रीडा

जेसमें विजेता पराजितके कंधेपर चढ़कर चले ।

### १५. देव-दैत्यक्रीडा

जेसमें कुछ व्यक्ति देव तथा कुछ दैत्य बनकर धूल ा-उड़ाकर खेलते हैं—जैसे शिवाजी खेला करते थे ोंको पराजित किया करते थे ।

### १६. जलक्रीडा

क ) जिसमें पेड़ोंपरसे कूदकर जलमें गिरते हैं एक दूसरेपर पानी उछालते हैं।

) यह क्रीडा स्त्री-पुरुषोंमें भी होती थी, जिसका वि, माघ और कालिदासने किया है ।

### १७. कन्दुकक्रीडा

( क ) जिसमें गेंद ऊपर फेंकी जाती है और दूसरा उसे लेता है। यदि ग्रहण नहीं करता तो वह पहले फेंकने-धेपर चढ़कर फिर फेंकता है तथा अन्य गेंदको गिरनेसे पूर्व ही ग्रहण कर लेते हैं।

ा ) यह खेल बालक या कन्या सभी खेलते हैं। तपर गेंद मारकर या जमीनपर गेंद मारकर दबोचना आ जाता है । यही आजकल Volley Ball ।

### १८. वनभोजनक्रीडा

लमें जाकर खेलना तथा वहींपर बाटी आदि बना-ा—जिसे आजकल Picnic 'पिक्निक्' कहते हैं ।

### १९. रासक्रीडा

रेतीले मैदानमें श्रीकृष्णलीलाका अनुकरण किया जैसे आजकल रामलीला होती है । गुजरातका कुछ ऐसा ही है ।

### २०. छालिक्यक्रीडा

ं खेलनेवाले मस्त होकर होलीके दिनोंकी तरह गाते- इसका वर्णन पुराणोंमें मिलता है।

### २१. नियुद्धक्रीडा

—जिसमें घूँसे मारकर या कुश्ती लड़कर खेल जाता है। जरासन्ध और भीमके बीच यह क्रीडा हुई

### २२. नृत्यक्रीडा

—जिसमें कुछ नाचें तथा कुछ ताली बजा लड़के या लड़कियाँ मिलकर या अलग-अलग खेलते

### २३. अक्षक्रीडा

यह क्रीडा 'महाभारत'का कारण हुई—इसका निषेध मिलता है ।

### २४. मृगयाक्रीडा

यह क्रीडा 'आखेट'के नामसे राजाओंमें वि प्रसिद्ध थी ।

### २५. पक्षिग्रहणक्रीडा

—जिसमें श्येनकी तरह पक्षियोंका पकड़ना जाता था ।

### २६. मत्स्यक्रीडा

मछली पकड़नेके प्रकार राजपुत्र नावपर चढ़कर स

### २७. चतुरङ्गक्रीडा

—जिसे शतरञ्ज, चौपड़ या 'चाँदमारी'के नाम कल पुकारते हैं ।

### २८. शालभञ्जिकाक्रीडा

—जिसे 'कठपुतलियोंका खेल' या गुड़ियों कहते हैं ।

### २९. लतोद्वाहक्रीडा

पेड़ एवं बेलको पालकर उनका विवाह रचाने जैसा शकुन्तलाने किया था। तुलसी विवाह तो धार्मि रूपमें किया जाता है ।

### ३०. वीटाक्रीडा

गिल्ली-डण्डेका खेल - इसका महाभारतमें देखिये आदिपर्व ( १३१ । १७ )

### ३१. कनकशृङ्गकोणक्रीडा

'पिचकारी चलाना' ।

### ३२. विवाहक्रीडा

जब वर विवाह करने चला जाय, तब पीछे स्त्रियाँ वर या वधू बनकर खेल करती हैं, जिसे कहते हैं ।

### ३३. हल्लीशक्रीडा

एक लड़की, फिर लड़का, फिर लड़की, फिर

र बैठकर जो मण्डलाकार घूमते हैं, इसे यह क्रीडा है ।

### ३४. गानकूर्दनक्रीडा

-जिसमें कुछ गायें तथा कुछ कूदें—

### ३५. नौक्रीडा

-जो बनारसमें दशहरेपर होती है—लोग नौकाएँ ।

### ३६. जलक्रीडा

ामें बैठकर भोजनादि करना—जैसे दुर्योधन जल-ाद्याको जानकर करता था ।

### ३७. वनविहारक्रीडा

क्रीडामें फूलोंका चुनना, माला बनाना तथा भोजन मग्रीके बनाना आदि आता है । इसका दूसरा नाम ाय' क्रीडा है ।

### ३८. आमलकमुष्ट्यादिक्रीडा

ो बंद करके पूछना, न बतलानेपर या गलत बतलाने-ता उसे मुष्टि-प्रहारसे पराजित करता था ।

### ३९. दर्दुरप्लावक्रीडा

ढकोंकी तरह कूद-कूदकर चलना ।

### ४०. नाट्यक्रीडा

ाक खेलना ।

### ४१. अलातचक्रक्रीडा

ामी' जलाकर उसे घुमाना तथा आकाशमें उससे खना ।

### ४२. गदाक्रीडा

ावटी 'गदायुद्ध' करना; इसी प्रकार 'धनुःक्रीडा' ीडाएँ भी हैं ।

### ४३. अशोकपादप्रहारक्रीडा

'किसी पेड़को' सजाना तथा उसे फिर सींच बढ़ाना—और यह कहना कि मेरी जूतियाँ खाकर है । इसका वर्णन भी कालिदासने किया है ।

### ४४. चित्रक्रीडा

विरहादि अवस्थामें यक्षकी तरह चित्र बनाना, ing करना, ड्राइङ्ग ( drawing ) करना आदि

### ४५. काव्यविनोदक्रीडा

जिसमें 'बिन्दुच्युतक', 'मात्राच्युतक', 'समस 'प्रहेलिका', 'खड्गबन्ध', 'पद्मबन्ध' आदि काव्यों आते हैं । आज-कलकी Puzzles भी इसीमें आ

### ४६. वाजिवाह्यक्रीडा

घोड़ोंपर चढ़कर 'गेंद' खेलना । तुलसी गीतावलीमें इसका वर्णन किया है ।

### ४७. करिवाह्यक्रीडा

हाथीपर चढ़कर गेंद खेलना ।

### ४८. मृगवाह्यक्रीडा

हरिणके रथपर चढ़कर या 'बारहसिंगे'के रथपर दौड़ते हुए व्यक्तिको छूना ।

### ४९. गोपक्रीडा

यह 'रासक्रीडा'के अन्तर्गत है ।

### ५०. घटक्रीडा

सिरपर अनेकों घड़ोंको रखकर चलना, अङ्गारोंपर बाँस लेकर चलना, एक रस्सीपर चलना—ये सब घटक्रीडाके ही अन्तर्गत हैं । पाठकोंके मनोविनोदार्थ क्रीडा-संस्कृतिके प्रथम प्रकारका संक्षेपमें हमने वर्णन कि

## एक रामतें मोर भल

रामु मातु, पितु, बंधु, सुजनु, गुरु, पूज्य, परमहित ।
साहेबु, सखा, सहाय, नेह-नाते पुनीत चित ॥
देसु, कोसु कुलु, कर्म, धर्म, धनु, धामु, धरनि, गति ।
जाति-पाँति सब भाँति लागि रामहि हमारि पति ॥
परमारथु, स्वारथ, सुजसु, सुलभ रामतें सकल फल ।
कह तुलसिदासु, अब, जब-कबहुँ एक रामतें मोर भल ॥

( कवितावली )

# आर्योंके अस्त्र-शस्त्र

( लेखक—श्रीअशोकनाथजी शास्त्री )

ज हम यूरोपके अस्त्र-शस्त्र देखकर चकित और हो जाते हैं और सोचने लगते हैं कि ये सब नये र हैं । हमें अपनी पूर्वपरम्पराका ज्ञान नहीं है । आर्यावर्तके आर्यपुरुष अस्त्र-शस्त्रविद्यामें निपुण थे । अध्यात्मज्ञानके साथ-साथ आततायियों और दुष्टोंके लेये सभी अस्त्र-शस्त्रोंकी भी सृष्टि की थी । आर्योंकी धर्म-स्थापनामें सहायक होती थी, न कि घातक । ाल भयंकर बाणोंके आगे बम-फम क्या चीज हैं । के विस्फोटक बम और गैसोंके समान उस कालमें भी ारा अग्निवर्षा होती थी । पैराशूट भी थे, सभी कुछ ा-विद्या तो भारतमें पिछले समयतक रही । रामायण भारतमें हम जो पढ़ते आये हैं, आज वर्तमान प्रगति हमारी उस उन्नतिका एक अंश भी नहीं ।

ीनकालमें जिन अस्त्र-शस्त्रोंका उपयोग होता था, उनका । प्रकार है—(अ) अस्त्र उसे कहते हैं, जिसे मन्त्रोंके से फेंकते हैं । वे अग्नि, गैस और विद्युत् तथा यान्त्रिक चलते हैं । ( ब ) शस्त्र खतरनाक हथियार हैं, ारसे चोट पहुँचती है और मृत्यु होती है । ये हथियार पयोग किये जाते हैं ।

ोंको दो विभागोंमें बाँटा गया है—

) वे आयुध जो मन्त्रोंसे चलाये जाते हैं—ये दैवी क शस्त्रपर भिन्न-भिन्न देव या देवीका अधिकार ौर मन्त्र-तन्त्रके द्वारा उसका संचालन होता है । न्हें दिव्य तथा मान्त्रिक अस्त्र कहते हैं । इन बाणोंके इस प्रकार हैं—

आग्नेय—यह विस्फोटक बाण है । यह जलके समान ाकर सब कुछ भस्मीभूत कर देता है । इसका र्जन्य है ।

पर्जन्य—इस बाणके चलानेसे कृत्रिम बादल पैदा वर्षा होती है, बिजली तड़पती है और तूफान ।

वायव्य—इस बाणसे भयङ्कर तूफान आता है और छा जाता है ।

न्नग—इससे सर्प पैदा होते हैं । इसके प्रतिकारस्वरूप

५. गरुड़—इस बाणके चलते ही गरुड़ उत्पन्न जो सर्पोंको खा जाते हैं ।

६. ब्रह्मास्त्र—यह अचूक विकराल अस्त्र है । श करके छोड़ता है । इसका प्रतिकार दूसरे ब्रह्मास्त्रसे सकता है, अन्यथा नहीं ।

७. पाशुपत—इससे विश्व नाश हो जाता है । महाभारतकालमें केवल अर्जुनके पास था ।

८. वैष्णव—नारायणास्त्र—यह भी पाशुपतवे विकराल अस्त्र है । इस नारायण-अस्त्रका कोई प्र नहीं है । यह बाण चलानेपर अखिल विश्वमें कोई श मुकाबला नहीं कर सकती । इसका केवल एक ही है और वह यह है कि शत्रु अस्त्र छोड़कर नम्रतापूर्वक अर्पित कर दे । कहीं भी हो, यह बाण वहाँ जाक करता है । इस बाणके सामने झुक जानेपर यह अप नहीं करता ।

इन दैवी बाणोंके अतिरिक्त ब्रह्मशिरा और एका बाण हैं । आज यह सब बाण-विद्या इस देशके लिये घटना बन गयी । महाराज पृथ्वीराजके बाद बाण सर्वथा लोप हो गया ।

( २ ) वे शस्त्र हैं, जो यान्त्रिक उपायसे फेंके ये अस्त्रनलिका आदि हैं । नाना प्रकारके अस्त्र इसके आते हैं । अग्नि, गैस, विद्युत्से भी ये अस्त्र छोड़े प्रमाणोंकी जरूरत नहीं है कि प्राचीन आर्य गोल और भारी तोपें, टैंक बनानेमें भी कुशल थे । इन लिये देवी और देवताओंकी आवश्यकता नहीं प भयङ्कर अस्त्र हैं और स्वयं ही अग्नि, गैस या विद्युत् चलते हैं ।

यहाँ हम कुछ अस्त्र-शस्त्रोंका वर्णन करते हैं, प्राचीन संस्कृत-ग्रन्थोंमें उल्लेख है ।

१. शक्ति—यह लंबाईमें गजभर होती है, उस बड़ा होता है, उसका मुँह सिंहके समान होता है औ बड़ी तेज जीभ और पंजे होते हैं । उसका रंग नी है और उसमें छोटी-छोटी घंटियाँ लगी होती हैं ।

तोमर—यह लोहेका बना होता है। यह बाणकी शकल-
ै और इसमें लोहेका मुँह बना होता है। साँपकी तरह
। होता है। इसका धड़ लकड़ीका होता है। नीचेकी
लगाये जाते हैं, जिससे वह आसानीसे उड़ सके।
डेढ़ गज लंबा होता है। इसका रंग लाल होता है।

पाश—ये दो प्रकारके होते हैं, वरुणपाश और
पाश; इस्पातके महीन तारोंको बटकर ये बनाये जाते
सिर त्रिकोणवत् होता है। नीचे जस्तेकी गोलियाँ
। हैं। कहीं-कहीं इसका दूसरा वर्णन भी है। वहाँ
कि वह पाँच गजका होता है और सन, रूई, घास
के तारसे बनता है। इन तारोंको बटकर इसे
।

ऋष्टि—यह सर्वसाधारणका शस्त्र है, पर यह बहुत
। कोई-कोई उसे तलवारका भी रूप बताते हैं।

गदा—इसका हाथ पतला और नीचेका हिस्सा वजनदार
इसकी लंबाई जमीनसे छातीतक होती है। इसका
मनतक होता है। एक-एक हाथसे दो-दो गदाएँ
जाती थीं।

मुद्गर—इसे साधारणतया एक हाथसे उठाते हैं। कहीं
या है कि वह हथौड़ेके समान भी होता है।

चक्र—दूरसे फेंका जाता है।

वज्र—कुलिश तथा अशनि—इसके ऊपरके तीन भाग
बने होते हैं। बीचका हिस्सा पतला होता है।
बड़ा वजनदार होत. है।

त्रिशूल—इसके तीन सिर होते हैं। इसके दो रूप

. शूल—इसका एक सिर नुकीला, तेज होता है।
भेद करते ही प्राण उड़ जाते हैं।

. असि—तलवारको कहते हैं। यह शस्त्र किसी रूपमें
ालतक उपयोग होता रहा। पर विमान, बम और
आगे उसका भी आज उपयोग नहीं रहा। पर हम
कनेवाले हथियारको भी भूल गये। लकड़ी भी हमारे
, तब तलवार कहाँसे हो।

२. खड्ग—बलिदानका शस्त्र है। दुर्गाचण्डीके सामने
न रहता है।

३. चन्द्रहास—टेढ़ी तलवारके समान वक्र कृपाण है।

१५. मुशल—यह गदाके सदृश होता है, जो दूरसे
जाता है।

१६. धनुष—इसका उपयोग बाण चलानेके लिये हो

१७. बाण—सायक, शर और तीर आदि भिन्न
नाम हैं। ये बाण भिन्न-भिन्न प्रकारके होते हैं। हमने
कई बाणोंका वर्णन किया है। उनके गुण और कर्म
भिन्न हैं।

१८. परिघ—एकमें लोहेकी मूठ है। दूसरे रूप
लोहेकी छड़ी भी होती है और तीसरे रूपके सिरेपर व
मुँह बना होता है।

१९. भिन्दिपाल—लोहेका बना होता है। इसे
फेंकते हैं। इसके भीतरसे भी बाण फेंकते हैं।

२०. नाराच—एक प्रकारका बाण है।

२१. परशु—यह छुरेके समान होता है। भगवान
रामके पास अक्सर रहता था। इसके नीचे लोहे
चौकोर मुँह लगा होता है। यह दो गज लंबा होता है

२२. कुण्टा—इसका ऊपरी हिस्सा हलके समान है
इसके बीचकी लंबाई पाँच गजकी होती है।

२३. शङ्कु बर्छी—भाला है।

२४. पट्टिश—एक प्रकारका कुल्हाड़ा है।

इसके सिवा वशि तलवार या कुल्हाड़ाके रूपमें है

इन अस्त्रोंके अतिरिक्त अन्य अनेक अस्त्र हैं, जि
यहाँ वर्णन नहीं कर सके। भुशुण्डी आदि अनेक
वर्णन पुराणोंमें है। हममें जितना स्वल्प ज्ञान है
आधारपर उन सबका रूप प्रकट करना सम्भव नहीं।

आज हम इन सभी अस्त्र-शस्त्रोंको भूल ग

---

* लगभग १५ वर्ष पहले बस्ताके प्रज्ञाचक्षु प० श्रीध
के दर्शन हुए थे। उन्होंने बतलाया था कि धनुर्वेद, धनुष
और धनुष-प्रदीप—तीन प्राचीन ग्रन्थ उन्हें याद हैं, इन
प्रत्येककी श्लोक-संख्या ६०००० है। अन्य ग्रन्थोंके साथ इन
उन्होंने एक सूची भी लिखवायी थी, जो सम्भवतः बनारसके
और सेशन जज श्रीकृष्णचन्द्रजी श्रीवास्तव्यके पास है। इसमें
से शक्तिनिर्माणका भी वर्णन है। यह विषय संवत् १९९५ में
स्वर्गीय प्रो० श्रीरामदासजी गौड़के 'हिंदुत्व' नामक ग्रन्थमें

श्रीरामके हाथमें धनुष-बाण और भगवान् श्रीकृष्णके
,दर्शन चक्र, महादेवके हाथमें त्रिशूल और दुर्गाके
ास्त्र देखकर भी उनके भक्त बनते हैं। पर निर्बल,
ार भीरु पुरुष क्या भगवान् श्रीराम, श्रीकृष्ण और
भक्त बन सकते हैं ? क्या रामायण, गीता और दुर्गा-
केवल पाठ करनेके ही ग्रन्थ हैं ? क्या इन अमर ग्रन्थों-
। हमें वीर, शक्तिशाली और अस्त्र-शस्त्रधारी बननेकी
हीं करते ? सच तो यह है कि हम भगवान्‌को भूल
अपने धर्म-ग्रन्थोंको भी। हम भगवान्‌को पुकार-
बुलाना चाहते हैं। पर हम कर्तव्यहीन निर्बलोंके
पास भगवान् कैसे आयेंगे। वे आये थे महाभार
उन्होंने अर्जुनको गीतामृतके द्वारा रणमें जूझ पड़
उद्यत किया था। आवश्यकता है कि रणमें क
दिखानेवाले भगवान् श्रीरामचन्द्र, सुदर्शनचक्रधारी
श्रीकृष्ण और महामाया दुर्गाको हम कभी न भूलें। ए
बलशाली बनकर आर्यधर्म और आर्यदेशकी रक्षा कर
हों। यदि आज हम न सम्हले, तो हमारे विनाशका अ
भारतमाता आशामय नेत्रोंसे हमारी ओर निहार रही है
पुत्र, ऋषियोंकी सन्तानें क्या एक बार फिर उठ
होंगी। 'मानव-धर्म'

# यातायातके प्राचीन वैज्ञानिक साधन

( लेखक—अनुसन्धानकर्ता श्रीशिवपूजनसिंहजी कुशवाहा 'पथिक' सिद्धान्तशास्त्री, साहित्यालङ्कार )

ान समयमें रथ, यान, धूम्रशकट (रेलगाड़ी), वायु-
जलयान प्रभृति यातायातके जो कुछ भी साधन हैं,
का वर्णन प्रायः वेदोंमें पाया जाता है। प्राच्य एवं
विद्वान् भी इस मतसे सहमत हैं। यहाँ इसके कुछ
दिये जाते हैं—

—रथमें वायुका जोड़ना—

**ो वायुं रथयुजं कृणुध्वम्' (ऋ० ५। ४१। ६)**

ुको तुम अपने रथमें जुड़नेवाला बनाओ अर्थात् ऐसा
ो कि जिससे वायु तुम्हारे रथका सञ्चालन करे[1]।'

ला ( Three-storeyd ) रथ—

**त्रिपृष्ठे त्रिबन्धुरे रथे युञ्जन्ति यातवे।**
**······ऋषीणां सप्त धीतिभिः॥**
**( ऋ० ९। ६२। १७ )**

। ऋषि अपनी बुद्धियोंद्वारा उस ( पवमान ) को
ानेके लिये तीन बन्धुरोंवाले एवं तीन पृष्ठों—तलोंवाले
ते हैं[2]।

द्रथ— बिजलीसे चलनेवाले रथ—

**ता मन्द्रो विदथान्यस्थात्सत्यो यज्वा कवितमः स
ुद्रथः सहसस्पुत्रो अग्निः शोचिष्केशः पृथिव्यां पाजो**

**( ऋ० ३। १४। १ )**

'वह मस्त करनेवाला होता सभी ज्ञानोंका अधि
वह सच्चा याज्ञिक है, वह सर्वाधिक क्रान्तदर्शी वेधा।
जो अतिशय बलसम्पन्न होकर, प्रकाशमय अग्नि
पालक बनकर, विद्युद्रथवाला होकर पृथ्वीमें रहता है

यहाँ 'विद्युद्रथ' निर्माण करनेकी प्रशंसा की गय

चतुर्वेद-भाष्यकार पं० जयदेव शर्मा वि
मीमांसातीर्थ लिखते हैं—······( विद्युद्रथः )
चलनेवाले रथका स्वामी[1]।

अनश्वरथ—

**अश्विनोरसनं रथमनश्वं वाजिनीवतोः। तेना
चाकन। ( ऋ० १। १२०। १० )**

'शक्तिशालियोंको इधर-उधर ले जानेवाला रथ
( घोड़े आदिसे रहित ) है। उससे भी मैं बहुत चमत

पं० जयदेवशर्मा विद्यालङ्कार मीमांसा
( अनश्वरथम् ) बिना अश्वके चलनेवाले रथ, विमान
गाड़ी आदि रमण करनेयोग्य आनन्दप्रद यान। इस
विमान, मोटरगाड़ीका भी सङ्केत है।

त्रिचक्र-रथ ( Tri-Cycle )—

**त्रिबन्धुरेण त्रिवृता रथेन त्रिचक्रेण सुवृता यातम
पिन्वतं गा जिन्वतमर्वतो नो वर्धयतमश्विना वीर**
**( ऋ० १। ११८**

---

ाभातक ऐसा रथ बन नहीं पाया है। —लेखक
ो तलोंवाली बसें और नौकाएँ हैं, तीन तलोंवाली अभी
।······लेखक

१. ऋग्वेदसंहिता-भाषाभाष्य, तृतीय खण्ड, प्रथमावृत्ति,

विद्वान् शिल्पीजनो ! आप तीन प्रकारके बन्धनोंसे
ीन प्रकारके आवरणोंसे युक्त, तीन घेरोंवाले, उत्तम
के, तीन चक्रोंवाले रथसे सीधे जाओ । गौओंको
रो, अश्वोंकी वृद्धि करो, हमारे वीरोंको बढ़ाओ ।'

ाँ रथके साथ 'त्रिचक्र' विशेषण स्पष्ट तीन चक्रोंवाले
ऊ अथवा अन्य किसी तीन पहियोंवाले अभीतक
कृत यानका सङ्केत है ।

ैक और महाकाव्य-कालके योद्धा पदानुसार रथी,
और अतिरथी कहलाया करते थे ।

भारतकालके रथ सब प्रकारके अस्त्र-शस्त्रों—बाण, भाला,
ण्ड, काष्ठके दण्ड, तोमर, रस्सी, यन्त्र, ढाल, लोहेके
ड्ग, छुरी, कटार, शूल, मुद्गर आदिसे परिपूर्ण होते
को बाहरसे व्याघ्रादिके चर्मसे मढ़ दिया जाता था ।
ूप एवं वर्षा आदिसे सुरक्षित रखनेके लिये ऊपरसे
जाता था । प्रत्येक रथको खींचनेके लिये सामान्यतः
ह हुआ करते थे । कभी-कभी रथको खींचनेके लिये
भी काम लिया जाता था[1] ।

सोनेकी झालर तथा मणियोंसे खूब सजे-धजे होते
अथवा किलोंकी तरह चारों ओरसे उनकी सुरक्षाका
न्ध रहता था, जिससे शत्रुगण उनपर आसानीसे
न कर सकें[2] ।

ाणके पास एक यान ( यन्त्रयान ) भी था, जो भूमि-
चलता था—

ृत्स्वखरसंयुक्तो रथो मेघसमस्वनः ।
( वा० रा० युद्ध० ६९ । ९ )

ाणके पास सहस्र खरोंसे युक्त मेघके समान गर्जन
ा रथ था ।

र ( Car ) का चलाना—

े प्रासिष्यदक्कविः सिन्धोरूर्मावधि श्रितः । कारं
स्पृहम् । ( ऋ० ९ । १४ । १ )

दी या समुद्रकी तरङ्गपर स्थित क्रान्तदर्शी ज्ञानी
अत्यन्त स्पृहणीय कारको समुद्रकी लहरोंपर धारण
आ सब ओर चलाता है ।'

ाजकलका 'कार' ( Car ) शब्द [ वायुशकट,
हवागाड़ी, मोटर ] वैदिक है । 'कार' का अर्थ
होता है[1] ।

अनश्वो जातो अनभीशुरुक्थ्यो रथस्त्रिचक्रः परिवर्तते
महत्तद्वो देव्यस्य प्रवाचनं द्यामृभवः पृथिवीं यच्च पुष्
( ऋ० ४ । ३

इसका अर्थ जयपुरके पं० मधुसूदन झा 'विद्याव
करते हैं—'बिना घोड़ोंका तीन पहियोंवाला रथ, जो अ
उड़ सके—हे ज्ञानियो ! वह प्रशंसाके योग्य है[2] ।'

ऋभुओंने एक ऐसे रथका निर्माण किया था,
जा सकता था ।

( ऋ० १ । २० । ३; १० । ३९ । १२;
२८ और १२९ । ४; ५ । ७५ । ३ और ७७ ।
२९; १ । ३४ । १२ और ४७ । २; १ । ३४ ।
११८ । १-२ तथा १५७ । ३ )[3]

( वायुयान ) विमान—ऋग्वेदसंहिता १ । ८ ।
१ । ८ । ८, ९, ५, १; १ । ३ । ४ । २; १ ।
१; १ । २ । ३४ । ३; १ । ६ । ९ । ४; २ । ३
१, २में नौ-विमानादि-विद्याका स्पष्ट वर्णन है ।[4]

ऋ० १ । ११६ । ३; १ । ११६ । ४; १ ।
६ । ६२ । ६; १ । ११७ । १४; १ । ११७ ।
२५ । ७ में वायुयानका वर्णन है ।[5]

क्रीडं वः शर्धो मारुतमनर्वाणं रथे शुभ
······कण्वा अभिप्रगाय

यह मत ऋग्वेदका है । इसपर आचार्य देवपा
भाष्य है, जो कि लौगाक्षिगृह्यसूत्रोंके भाष्यके प्रस
हुआ है । आचार्य देवपालजी इस मन्त्रके सम्बन्धमें लि

1. महाभारत, उद्योगपर्व १५५ । ४—१२
2. महाभारत, उद्योगपर्व १५५ । १५—२३

१. देखिये पं० जयदेवशर्मा विद्यालङ्कारकृत 'ऋ
भाषा-भाष्य', षष्ठ खण्ड, प्रथमावृत्ति पृष्ठ ४३ ।

२. 'इन्द्रविजय' पृष्ठ ११४।

३. विस्तारपूर्वक जाननेके लिये देखिये—'वेदोंमें विम
लेख ( लेखक—डा० बालकृष्णजी एम्०ए०, पी-एच्०डी०, ए
ई० एस्० का मासिक 'गङ्गा' का 'वेदाङ्क', पृष्ठ २०५

४. देखिये ऋषि दयानन्दजीकृत 'ऋग्वेदादिभा
नौ-विमानादि-विद्याविषयप्रकरण ।

५. देखिये ऋग्वेद-सायणभाष्य तथा मासिकपत्र
विज्ञान', अजमेर, वर्ष १, दिसम्बर १९३२ ई०,
पृष्ठ ९८ से १०४ तक श्रीप्रो० विश्वनाथ विद्यालङ्कार
नौका' शीर्षक लेख । —लेखक

मरुतः वः युष्माकं सम्बन्धि शर्धः बलं क्रीडं अस्मान्। कणतिः शब्दकर्मा, कणन्तीति कण्वा यूयमेव मारुतं मरुतां सम्बन्धि शर्धः प्रगायत यादृशं तदिति। कीदृशं शर्धः, रथे शुभं रथ-ेनामनुकूलं गमने, तथानर्वाणं लिङ्गव्यत्ययः, अनर्व मेत्यर्थः।

ात् 'हे (मरुतः) वायुओ! तुम्हारा जो बल है, ा क्रीडाका साधन बने। तुम कण्व हो अर्थात् शब्द वायु हो; तुम ही हमें कहो, जैसा कि, अद्वितीय ाका हुआ करता है—वह बल जो कि रथोंके निमित्त ा है अर्थात् रथ और विमान आदिके चलानेके होता है, तथा जो अप्रच्युत है, जिसका कोई नहीं कर सकता, जिसका कोई प्रतिरोध नहीं ।'

ार्य देवपालके इस लेखसे तीन परिणाम निकलते हैं—

) मरुतों या वायुओंके बलका प्रयोग इस प्रकार सकता है कि जिससे वे हमारी क्रीडाका साधन बन जकलकी मोटरें आदि रथ क्रीडाके ही साधन हैं।

( ) मरुतोंके बलको रथों तथा विमानोंके चलनेके प्रयुक्त किया जा सकता है।

) 'कण्व' शब्द वेदमें कण्व ऋषिके वंशके सम्बन्धमें होता हो, सो नहीं। श्रीसायणाचार्यने इस मन्त्रमें र्थ लिया है कण्वगोत्रके ऋषि। परंतु आचार्य यहाँ कण्वका अर्थ किया है 'शब्द करनेवाले वायु।'

यणके अंदर वायुयान (विमान) के सम्बन्धमें नपर वर्णन आता है—

सपर्वतं गत्वा विजित्य नरवाहनम्।
ानं पुष्पकं तस्य कामगं वै जहार यः॥

(वा० रा० अरण्य० ३१। १४)

ास पर्वतपर जाकर वहाँ सवारी लेकर जानेवाले मानको लाया।'

तत्पुष्पकं नाम विमानं कामगं शुभम्।
दावर्जितं भद्रे येन यामि विहायसम्॥

(वा० रा० अरण्य० ४८। ६)

ा सीतासे कहता है कि 'हे सीते! सुन्दर पुष्पकविमान विश्रवणका था, जिसे मैं बलसे जीतकर लाया हूँ। आकाशमें जाता हूँ।'

दिवं गते वायुपथे प्रतिष्ठितं
व्यराजतादित्यपथस्य लक्ष्मव
स पुष्पकं तत्र विमानमुत्तमं
ददर्श तद्वानरवीरसत्तम

(वा० रा० सुन्दर० ८। :

'आकाशमें उड़नेपर वायुमार्गमें विराजमान, चिह्नकी भाँति दीखनेवाले पुष्पकविमानको देखा।'

जालवातायनैर्युक्तं काञ्चनैः स्फाटिकैर्रा

(वा० रा० सुन्दर० ९

'वह पुष्पक-विमान सोनेकी जालियों और स्फटि खिड़कियोंसे युक्त था।'

जलयान—

यास्ते पूषन्नावो अन्तःसमुद्रे हिरण्ययीरन्तरिक्षे च
ताभिर्यासि दूत्यां सूर्यस्य कामेन कृतश्रव इच्छम

(ऋग्वेदसंहिता ६। ५

'हे पूषन्! जो तेरी लोहादिकी बनी नौकाएँ भीतर अर्थात् समुद्रतलके नीचे और अन्तरिक्षमें च मानो तू उनके द्वारा इच्छापूर्वक अर्जित यशको चाहत सूर्यके दूतत्वको प्राप्त कर रहा है।'

इस मन्त्रमें 'नावः' का विशेषण 'हिरण्ययी'=ा विकार वा हिरण्यसे बनी हुई ध्यान देने योग्य है। का अर्थ जहाँ सोना है, वहाँ वेदमें लोह और धा लिये भी प्रयुक्त होता है

'अन्तःसमुद्रे' का अर्थ केवल 'समुद्रमें' नहीं अर्थको तो केवल 'समुद्रे' कह सकता है। इस 'अन्तः' पद लगानेसे 'समुद्रके भीतर' अर्थ बनता है इस मन्त्रमें वायुयानों=विमानोंके साथ प (Submarines) का भी वर्णन है।

सोमापूषणा रजसो विमानं सप्तचक्रं रथमविश्वमि

(ऋ० २। ४

'सात पहियोंके विमानका, जो सोम और पूषणकी चलाया जाय।'

रिसर्च स्कालर पं० रघुनन्दन शर्मा, साहि लिखते हैं—

'विमान नामक यन्त्र तो वैदिक कालमें ही इ

---

ैदिक विज्ञान', वर्ष १, सन् १९३२ ई०, संख्या ३,

है कि जो आकाशमें उड़नेकी स्थितिको जानता है, -आकाशकी नाव-विमानको जानता है।'[1]

अमेरिकन आलोचक स्वीकार करते हैं कि प्राचीन ाष्प-यन्त्र ( Steam Engine ) हुआ करते थे, थके नामसे प्रसिद्ध थे।[2]

के सम्बन्धमें पर्यटक अलबेरूनी लिखता है—जंगी ाविष्कार एक हिंदूने किया था, जब कि प्रलयके ं बाद वह मिस्रपर शासन करता था।'[3]

जकोलियट नामक प्रसिद्ध विद्वान् अपने "The in India" नामक ग्रन्थमें अनेक मतोंकी ाविषयक कल्पनाओंका उल्लेख करके वैदिक विचारके ा उद्गार प्रकट करता है—

stonishing fact! The Hindu revela- Veda) is of all revelations the one whose ideas are in perfect ny with modern Science as it ims the slow and gradual ion of the world."

एक बड़ी ही आश्चर्यजनक बात है। ईश्वरीय धर्म- एकमात्र वेद ही ऐसा है, जिसके विचार वर्तमान साथ सम्पूर्णतया संगत हैं; क्योंकि उस (वेद) में भी अनुसार जगत्की क्रमिक रचनाका प्रतिपादन है।'

ारिकन महिला ह्वीलर विल्कॉक्स ( Mrs. Wheeler ) कहती हैं—

Ve have all heard and read about ıcient religion of India. It is the of the great Vedas, the most cable works, containing not only us ideas on a perfect life, but acts which all the science has proved true. Electricity, Radium, ons, Airships, all seem to be to the sires who found the Vedas."[4]

ात् 'हमलोगोंने प्राचीन भारतीय धर्मके विषयमें सुना और पढ़ा है। भारत उन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण वेदों है, जिनके अंदर न केवल पूर्ण आदर्श जीवनके लिये तत्त्वोंका निरूपण है, वरं उन सचाइयोंका भी जिनको सारे विज्ञानशास्त्रने सत्य प्रमाणित किया है। ऋषियोंको विद्युत्, रेडियो, एलेक्ट्रॉन, हवाईजहाज सब बातोंका ज्ञान था—ऐसा प्रतीत होता है।'

फ्रांसके सुविख्यात योगी भी स्वीकार करते हैं कि 'वर्तमान विज्ञान केवल उन्हीं सिद्धान्तोंको पुनः प्रस्तु है, जो वेदोंमें वर्णित हैं।'

प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता राल्सोविल्सनने भी जिन वेद- उद्धरण देकर प्राचीन भारतके जहाजी बेड़ेका परिचय उनमेंसे एक स्वयं अपने बलसे चलनेवाला, अन्तरिक्ष करनेवाला जहाज है।[2]

प्रो० मैक्समूलर अपने "Biographical E में लिखते हैं—

"If any historical or geogra names occur in the Vedas, al explained away because, if tak their natural sense, they would i to the Vedas historical or ten talent. To Swami Dayanand, ever contained in the Vedas was not perfect truth, but he went on further and, by their interpre succeeded in persuading others everything worth knowing—even most recent inventions of n science were alluded to in the steam-engine, electricity, talegraph wireless, morconogram were sho have been known at least in the to the poets of the Vedas."[3]

अर्थात् 'ऋषि दयानन्दने वेदोंमें आये हुए ऐ तथा भौगोलिक नामोंकी व्याख्या ( यौगिक-पद्धतिसे क्योंकि वेदोंमें कोई ऐतिहासिक विवरण नहीं है दयानन्दजीको दृष्टिमें जो कुछ भी वेदोंमें है, वह न वे

'वैदिक सम्पत्ति' द्वितीय संस्करण' पृष्ठ ३९४।

"Hindu Superiority' तथा 'महान् भारत' पृष्ठ

"Alberuni's India", Vol. I, page 407.

१. 'महान् भारत' पृष्ठ ३८३।

२. "Intercourse between India and the world", page 4.

अपितु उससे एक पद आगे बढ़कर ऋषि कहते हैं में ज्ञानके योग्य हर वस्तुका वर्णन है। यहाँतक कि वीन आधुनिक आविष्कारों—जैसे स्टीम इंजिन, तार, बिना तारके तार, मॉरकोनोग्रामका भी प्रतिपादन किया गया है—कम-से-कम बीजरूपमें तो अवश्य क्त वस्तुओंका वर्णन वेदोंमें है।'

ी श्रीअरविन्द कहते हैं—'वेदोंमें सृष्टि-विद्या-तत्त्वका कम आविर्भाव नहीं है।········आधुनिक पदार्थ-सत्यताएँ भी वैदिक मन्त्रोंमें प्रकटित होती हैं।'[1]

वार्य सत्यव्रतजी सामश्रमी कलकत्ता संस्कृत कॉलेजके ाहित्यके प्रोफेसर थे। पाश्चात्य तथा प्राच्य वैदिक इनकी बड़ी प्रतिष्ठा थी। बंगाल एसियाटिक के कई ग्रन्थोंका इन्होंने सम्पादन किया है। इनके ष्ट्य', 'त्रयीपरिचय, 'निरुक्तालोचन', 'ऐतरेयालोचन' थ अत्यन्त प्रसिद्ध हैं। आपने अपने 'त्रयीचतुष्टय' ंग्रह-ग्रन्थमें वेदोंके भाष्यकारोंके सम्बन्धमें अपनी लखी है। आप लिखते हैं—

Vhen the त्रयीसंग्रह was being compiled, ıpression grew upon me that the ıeaning of many Mantras did not out in Sāyaṇa's commentary, and esire became strong in me to ı the interpretation of Yāska and old expositors of the Veda. At a when photography, phonography, ıt, telegraph, the telephone, Railway aloons had not been introduced ıe country, how could our people tand any verses referring to these ? Our opinion is that, in Vedic our country had made extra-ry progress. In those days the sciences of Geology, Asronomy Chemistry were called "Ādhid Vidyā" and those of phys psychology and Theology "Adh Vidyā."

"Though the works embodyin scientific knowledge of those time entirely lost, there are sufficient i tions in Vedic works of those sc having been widely known in days."[2]

अर्थात् "'त्रयीसंग्रह' पुस्तकका जब सङ्कलन हो उस समय मुझे अनुभव हुआ कि सायण-भाष्यमें मन्त्रोंके यथार्थ भाव प्रकट नहीं हो सके; इसलि यह इच्छा प्रबल हुई कि यास्क तथा अन्य प्राचीन कारोंके भावार्थोंका मैं स्वयं उद्घाटन करूँ।

"उस समय जब कि फोटोग्राफी, फोनोग्राफी, गै टेलिग्राफ, टेलिफोन, रेलवे और हवाई जहाजोंका प्रचार न था, किस प्रकार भारतके वेदभाष्यकर्ता उन यथार्थ रहस्योंको समझ सकते थे, जिनमें इन व सङ्केत हों। हमारी सम्मति है कि वैदिक कालमें हमा देशने पर्याप्त उन्नति कर ली थी। उस समय भूग ज्यौतिष और रसायन-विद्याको आधिदैविक विद्या कह था और शरीरविद्या, मनोविज्ञान तथा ब्रह्मविद्याको अ विद्या। उस समयके वैज्ञानिक ग्रन्थ यद्यपि इस समय लुप्त हो गये हैं, तो भी वेदोंमें उन विज्ञानोंके सम्बन्धके निर्देश मिलते हैं, जिनसे प्रतीत होता है कि वैदिक उन विज्ञानोंका पर्याप्त प्रचार था।"

अतएव इन उपर्युक्त प्रमाणोंसे स्पष्ट सिद्ध होता प्राचीन भारतमें यातायातके आश्चर्यजनक वैज्ञानिक पर्याप्त मात्रामें थे। उनमेंसे कुछका तो शायद अ आविष्कार नहीं हो पाया है।



## विपत्तिके मित्र

**तुलसी असमयके सखा धीरज धरम विवेक।**
**साहित साहस सत्यव्रत रामभरोसो एक॥**



—श्रीतुलसीदासजी

# भारतीय नौ-निर्माणकला

( लेखक—पं० श्रीगङ्गाशङ्करजी मिश्र, एम्० ए० )

ाहास, पुराण तथा अपने यहाँके अन्य प्राचीन साहित्यमें जहाजोंकी बहुत चर्चा आयी है। रामायण 'अयोध्या- में ऐसी बड़ी-बड़ी नावोंका उल्लेख है, जिनमें सैकड़ों द्धा तैयार रहते थे—

ां शतानां पञ्चानां कैवर्तानां शतं शतम्।
द्धानां तथा यूनान्तिष्ठन्त्वित्यभ्यचोदयत्॥

ाभारत' में तो यन्त्रसञ्चालित नावोंका भी वर्णन —

वातसहां नावं यन्त्रयुक्तां पताकिनीम्।

द्रमार्गसे विभिन्न देशोंसे बराबर व्यापार होता था। ाण' में गोकर्ण वैश्यकी कथा आती है, जो विदेशों- ा व्यापार किया करता था—

स्तत्रैव गमने वणिग्भावे मतिर्गता।
द्रयाने रत्नानि महास्थौल्यानि साधुभिः॥

डीके 'दशकुमारचरित' में रत्नोद्भव वणिक्की कथा का जहाज पटना जाते हुए डूब गया था—

सोदरविलोकनकुतूहलेन रत्नोद्भवः कथञ्चिच्छ्वशुर- चपललोचनयानया सह प्रवहणमारुह्य पुरुषपुरमभि- । कल्लोलमालिकाभिहतः पोतः समुद्राम्भस्य-

ा वणिक् मित्रगुप्त किसी द्वीपमें पहुँचा; वहाँ श्वान ाहको घेर लेते हैं, वैसे ही यवनोंकी नावोंने घेर लिया—

दतिजवा नौकाः श्वान इव
वराहमस्मत्पोतं पर्यरुत्सत।

हरिने लिखा है कि दुस्तर समुद्रके पार करनेमें म देता है—

पोतो दुस्तरवारिराशितरणे।

टलीय 'अर्थशास्त्र' के 'नावध्यक्ष' प्रकरणमें नौसेना ज्यकी ओरसे नावोंके प्रबन्धका पूरा विवरण ।

नावों और जहाजोंकी निर्माण-कलापर ज्यौतिषाचार्य

वृक्षोंमें भी ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र—ये चा हैं। लघु तथा कोमल लकड़ी, जो सहजमें जोड़ी ब्राह्मणजातिकी मानी जाती है। क्षत्रियजातिकी लक और दृढ़ होती है। वह अन्य प्रकारकी लकड़ि नहीं जा सकती। वैश्य जातिकी लकड़ी कोमल होती है और शूद्रजातिकी लकड़ी दृढ़ तथा भारी जिनमें दो जातियोंके गुण पाये जाते हैं, वे 'द्विजाति

लघु यत्कोमलं काष्ठं सुघटं ब्रह्मजाति तद
दृढाङ्गं लघु यत्काष्ठमघटं क्षत्रजाति तत
कोमलं गुरु यत्काष्ठं वैश्यजाति तदुच्यतं
दृढाङ्गं गुरु यत्काष्ठं शूद्रजाति तदुच्यते
लक्षणद्वययोगेन द्विजातिः काष्ठसङ्ग्रहः

भोजका कहना है कि क्षत्रिय काठकी बनी सुख-सम्पत्प्रद होती है—

क्षत्रियकाष्ठैर्घटिता भोजमते सुखसम्पदं नौक

इसके बने हुए जहाज विकट जलमार्गोंमें सकते हैं—

अन्ये लघुभिः सुदृढैर्विदधति जलदुष्पदे नौका

दूसरी प्रकारकी लकड़ियोंसे जो नौकाएँ बन हैं, उनके गुण अच्छे नहीं होते। उनमें आराम नहीं वे टिकाऊ भी नहीं होतीं, पानीमें उनकी लकड़ी सड़ है और साधारण भी धक्का लगनेपर वे फट जाती हैं—

विभिन्नजातिद्वयकाष्ठजाता
न श्रेयसे नापि सुखाय नौका।
नैषा चिरं तिष्ठति पच्यते च
विभिद्यते सरिति मज्जते च॥

भोजने यह भी लिखा है कि जहाजोंके पेंदोंके जोड़नेके लिये लोहेसे काम न लेना चाहिये; क्योंि है कि समुद्रकी चट्टानोंमें कहीं चुम्बक हो तो वह लोहेको अपनी ओर खींचेगा, जिससे जहाजों खतरा है—

विपद्यते तेन जलेषु नौका
गुणेन बन्धं निजगाद भोजः ॥

क्तिकल्पतरु' में आकार-प्रकार, लंबाई-चौड़ाईकी नौकाओंके कई प्रकार बतलाये गये हैं। नौकाओंके ो दो विभाग किये गये हैं—एक तो 'सामान्य', जो नदियोंमें चल सकें और दूसरे 'विशेष', जो समुद्र-काम दे सकें—

मान्यश्च विशेषश्च नौकाया लक्षणद्वयम्।

ाई-चौड़ाई और ऊँचाईका ध्यान रखते हुए क्षुद्रा, भीमा, चपला, पटला, भया, दीर्घा, पत्रपुटा, मन्थरा—ये दस प्रकारकी सामान्य नावें बतलायी । क्षुद्राकी लंबाई १६, चौड़ाई ४ और गहराई या ४ हाथ होनी चाहिये। इसी तरह इन सबकी नाप है और मन्थराकी लंबाई १२०, चौड़ाई ६० और भी ६० हाथकी बतलायी गयी है। सबमें चौड़ाई ाईकी एक ही नाप है—

हस्तमितायामा तत्पादपरिणाहिनी।
देवोन्नता नौका क्षुद्रेति गदिता बुधैः॥
ः सार्द्धमितायामा तदर्द्धपरिणाहिनी।
भागेनोत्थिता नौका मध्यमेति प्रचक्षते॥
ाथ मध्यमा भीमा चपला पटला भया।
र्गा पत्रपुटा चैव गर्भरा मन्थरा तथा॥
ादशर्कामित्युक्तं राजहस्तैरनुक्रमम्।
कवृद्धैः सार्द्धैश्च विजानीयाद् द्वयं द्वयम्॥
ातिश्च प्रवीणा च हस्तादर्द्धांशलक्षिता॥

शेष' के भी दो विभाग किये गये हैं—दीर्घा और । फिर दीर्घाके दीर्घिका, तरणि, लोला, गत्वरा, तरी, जङ्घाला, प्लाविनी, धारिणी और वेगिनी—विभाग किये गये हैं। इनमें लंबाई अधिक है, पर थोड़ी और गहराई उससे भी कम है। वेगिनीकी १७६, चौड़ाई २२ और ऊँचाई १७$\frac{3}{5}$ हाथ गयी है—

हस्तद्वयायामा अष्टांशपरिणाहिनी।
केयं दीर्घिका नाम दशाङ्गेनोन्नतापि च॥
र्घिका तरणिर्लोला गत्वरा गामिनी तरिः।
ाला प्लाविनी चैव धारिणी वेगिनी तथा॥
हस्तैकैकवृद्ध्या नौकानामानि नै तथा।

उन्नताके ऊर्ध्वा, अनूर्ध्वा, स्वर्णमुखी, गर्भिणी मन्थरा—ये पाँच विभाग किये गये हैं। इनमें म ऊँचाई ४८ हाथतक रक्खी गयी है—

राजहस्तद्वयमिता तावत्प्रसरणोन्नता
इयमूर्ध्वाभिधा नौका क्षेमाय पृथिवीभुजाम्
ऊर्ध्वानूर्ध्वा स्वर्णमुखी गर्भिणी मन्थरा तथा
राजहस्तैकैकवृद्ध्या नामपञ्चत्रयं भवेत्

नौकाकी सजावटोंका भी बहुत सुन्दर वर्णन आ सजावटमें सोना, चाँदी, ताँबा और तीनोंको मिलाकर करना चाहिये। चार शृङ्ग (मस्तूल)-वाली सफेद, तीनवालीको लाल, दोवालीको पीला और ए को नीला रँगना चाहिये। नौकाओंका मुख सिंह, महि हाथी, व्याघ्र, पक्षी, मेढक या मनुष्यकी आकृतिका जा सकता है—

धात्वादीनामतो वक्ष्ये निर्णयं तरिसंश्रयम्
कनकं रजतं ताम्रं त्रितयं वा यथाक्रमम्
ब्रह्मादिभिः परिन्यस्य नौकाचित्रणकर्मणि
चतुःशृङ्गा त्रिशृङ्गाभा द्विशृङ्गा चैकशृङ्गिणी
सितरक्तापीतनीलवर्णान् दद्याद् यथाक्रमम्
केसरी महिषो नागो द्विरदो व्याघ्र एव च
पक्षी भेको मनुष्यश्च एतेषां वदनाष्टकम्
नावां मुखे परिन्यस्य आदित्यादिदशाभुवाम्

नावोंके ऊपर कोठरी, कमरा आदि बनानेकी नावोंके तीन भेद हैं—सर्व, मध्य और अग्रमन्दिरा—

सगृहा त्रिविधा प्रोक्ता सर्वमध्याग्रमन्दिरा

जिसमें एक सिरेसे दूसरे सिरेतक मन्दिर बना नावें सर्वमन्दिरा कहलाती हैं। ये राजाके कोष, अश्व आदि ले जानेके लिये होती हैं—

सर्वतो मन्दिरं यत्र सा ज्ञेया सर्वमन्दिरा
राज्ञां कोषाश्वनारीणां यानमत्र प्रशस्यते

जिनके मध्यमें मन्दिर है, वे मध्यमन्दिरा कहला ये राजाके सैर-सपाटेके काममें आती हैं और वर्ष लिये बहुत उपयुक्त हैं—

मध्यतो मन्दिरं यत्र सा ज्ञेया मध्यमन्दिरा
राज्ञां विलासयात्रादिवर्षासु च प्रशस्यते

जिनके आगेकी ओर मन्दिर बना हुआ है, वे अग्र

ातो मन्दिरं यत्र सा ज्ञेया स्वग्रमन्दिरा ।
राप्रवासयात्रायां रणे काले घनात्यये ॥

ल्मानोंके शासनकालमें भी भारतमें बड़े-बड़े जहाज
े । मार्को पोलो, जो तेरहवीं शताब्दीमें भारत आया
खता है कि 'जहाजोंमें दोहरे तख्तोंकी जुड़ाई होती
हेकी कीलोंसे उनको मजबूत बनाया जाता था और
ूराखोंको एक प्रकारकी गोंदसे भरा जाता था ।
ड़े जहाज होते थे कि उनमें तीन-तीन सौ मल्लाह
ो । एक-एक जहाजपर ५ से ६ हजारतक बोरे लादे
ते थे । इनमें रहनेके लिये ऊपर कई कोठरियाँ बनी
ीं, जिनमें सब तरहके आरामका प्रबन्ध रहता था ।
ा खराब होने लगता था, तब उसपर लकड़ीका एक
जड़ दिया जाता था । इस तरह कभी-कभी एकके
क ६ तहतक लगायी जाती थीं ।' पंद्रहवीं शताब्दीमें
कांटी नामक यात्री भारत आया था । वह लिखता
'भारतीय जहाज हमारे जहाजोंसे बहुत बड़े होते हैं ।
ेंदा तेहरे तख्तोंका ऐसा बना होता है कि वह
तूफानोंका सामना कर सकता है । कुछ जहाज ऐसे
हैं कि उनका एक भाग बेकार हो जानेपर बाकीसे
ल जाता है ।' वर्थमा नामक एक दूसरे यात्रीने
में जहाजोंके बननेका वर्णन किया है । वह लिखता
'लकड़ीके तख्तोंकी ऐसी जुड़ाई होती है कि उनमेंसे
पानी नहीं आता । जहाजोंमें कभी दो-दो बादबान
सूती कपड़ेके लगाये जाते हैं कि जिनमें हवा खूब
। लंगर कभी-कभी पत्थरके भी होते थे । ईरानसे
ारीतक आनेमें आठ दिनका समय लग जाता था ।'
ार्ती राजाओंके पास जहाजोंके बड़े-बड़े बेड़े रहते
श-नदियोंमें चलनेवाले हजारों नावोंके बेड़े होते थे ।
नौ-विभागका अध्यक्ष 'मीर बहर' कहलाता था ।
शिवाजीका भी अपना जहाजी बेड़ा था, जिसका
'दरियासारङ्ग' कहलाता था । डाक्टर राधाकुमुद
अपनी 'इण्डियन शिपिङ्ग' नामक पुस्तकमें भारतीय
बड़ा रोचक, सप्रमाण इतिहास दिया है । अब
है कि इस भारतीय प्राचीन नौ-निर्माणकलाको नष्ट
ा गया ।

ात्योंका जब भारतसे सम्पर्क हुआ, तब वे यहाँके
भारतमें उन्होंने 'गोघा' नामक ऐसे बड़े-बड़े जह
जो १५ सौ टनसे भी अधिकके होते थे । यूरोपीय
इन जहाजोंको काममें लाने लगीं और हिंदुस्तानी
द्वारा जहाज बनवानेके लिये उन्होंने कई कारख
दिये । सन् १८११ में लेफ्टिनेंट वाकर लिखत
'ब्रिटिश जहाजी बेड़ेके जहाजोंकी हर बारहवें व
करानी पड़ती थी, परंतु सागौनके बने हुए भारती
पचास वर्षोंसे अधिकतक बिना किसी मरम्मतके
थे ।' 'ईस्ट इण्डिया कम्पनी' के पास 'दरिया
नामक एक जहाज था, जो ८७ वर्षतक काम दे
जहाजोंको बनानेमें शीशम, साल और सागौन—तीनों
काममें लायी जाती थीं । सन् १८११ में एक फ्रांसी
बाल्टजर सालविन्स अपनी 'ले हिंदू' नामक पुस्तकमें
है कि 'प्राचीन समयमें नौ-निर्माणकलामें हिंदू सबसे
और आज भी वे इसमें यूरोपको पाठ पढ़ा स
अंग्रेजोंने, जो कलाओंके सीखनेमें बड़े चतुर होते हैं,
से जहाज बनानेकी कई बातें सीखीं । भारतीय
सुन्दरता तथा उपयोगिताका बड़ा अच्छा योग है
हिंदुस्थानियोंकी कारीगरी और उनके धैर्यके नमू
बम्बईके कारखानेमें १७३६ से १८६३ तक ३०
तैयार हुए, जिनमें बहुतसे इंगलैंडके 'शाही बेड़े' में
कर लिये गये । इनमें 'एशिया' नामक जहाज २२८
था और उसमें ८४ तोपें लगी थीं । बंगालमें
सिलहट, चटगाँव, ढाका आदि स्थानोंमें जहाज
कारखाने थे । सन् १७८१ से १८२१ तक १,२२,६९
२७२ जहाज केवल हुगलीमें तैयार हुए थे ।

ब्रिटेनके जहाजी व्यापारी भारतीय नौ-निर्माणकल
उत्कर्ष सहन न कर सके और वे 'ईस्ट इण्डिया
को भारतीय जहाजोंका उपयोग न करनेके लिये दबा
इस सम्बन्धमें कई बार जाँच की गयी । सन् १८११
वाकरने आँकड़े देकर यह सिद्ध किया कि 'भारतीय
बहुत कम खर्च पड़ता है और वे बड़े मजबूत होते
ब्रिटिश बेड़ेमें केवल भारतीय जहाज ही रक्खे जायँ,
बड़ी बचत हो सकती है ।' जहाज बनानेवाले अंग्रेज
तथा व्यापारियोंको यह बात बहुत खटकी । डाक्टर
लिखता है कि 'जब हिंदुस्थानी मालसे लदा हुआ हिं

स नदीमें शत्रुपक्षके जहाजी बेड़ेको देखकर भी न ।' लंदन-बंदरगाहके कारीगरोंने सबसे पहले हो-हल्ला और कहा कि 'हमारा सब काम चौपट हो जायगा रे कुटुम्ब भूखों मर जायँगे ।' 'ईस्ट इण्डिया कम्पनी' ' आफ डिरेक्टर्स' ( निरीक्षक-मण्डल ) ने लिखा स्थानी खलासियोंने यहाँ आनेपर जो हमारा सामाजिक देखा, उससे भारतमें यूरोपीय आचरणके प्रति जो और भय था, नष्ट हो गया । अपने देश लौटनेपर म्बन्धमें वे जो बुरी बातें फैलायेंगे, उनसे एशिया-गोंमें हमारे आचरणके प्रति जो आदर है, जिसके ही हम अपना प्रभुत्व जमाये बैठे हैं, नष्ट हो जायगा सका प्रभाव बड़ा हानिकर होगा ।' इसपर पार्लिमेंटने र्ट पीलकी अध्यक्षतामें एक कमेटी नियुक्त की । परस्पर मतभेद होनेपर भी इसकी रिपोर्टके आधारपर ८१४ में एक कानून पास किया गया, जिसके अनुसार य खलासियोंको ब्रिटिश नाविक बननेका अधिकार न रहा । ब्रिटिश जहाजोंपर भी कम-से-कम तीन चौथा खलासी रखना अनिवार्य कर दिया गया । लंदनके ब में किसी ऐसे जहाजको घुसनेका अधिकार न रहा स्वामी कोई ब्रिटिश न हो और यह नियम बना दि कि इंग्लैंडमें अंग्रेजोंद्वारा बनाये हुए जहाजोंमें ई माल इंग्लैंड आ सकेगा ।' कई कारणोंसे इस कार्यान्वित करनेमें ढिलाई हुई, पर सन् १८६३ पूरी पाबंदी होने लगी । भारतमें भी ऐसे काय बनाये गये कि जिससे वहाँकी प्राचीन नौ-निर्मा अन्त हो जाय । भारतीय जहाजोंपर लदे हुए माल बढ़ा दी गयी और इस तरह उनको व्यापारमें अलग प्रयत्न किया गया । सर विलियम डिगवीने ठीक है कि 'पाश्चात्त्य संसारकी रानीने इस तरह प्राच्य रानीका वध कर डाला !'

संक्षेपमें भारतीय नौ-निर्माणकलाको नष्ट कर कहानी है !

# हमारी प्राचीन वैमानिक-कला

( लेखक—श्रीदामोदरजी झा साहित्याचार्य )

ैमान समयसे कुछ दिन पहले वैमानिक कला प्रायः हो गयी थी । बादमें पाश्चात्त्य विद्वानोंके बुद्धिविकाससे फिर इस संसारमें दिखायी देने लगे हैं । कहा जाता है ान नामकी कोई वस्तु पहले नहीं थी, बल्कि पक्षियों-काशमें उड़ते देखकर भारतीयोंकी यह निरी कपोल-थी कि विमान नामकी कोई वस्तु पहले देशमें थी, काशमें उड़ती थी एवं जिसका उल्लेख रामायणादि पाया जाता है । महर्षि कर्दमके विमानके विषयमें भी यही धारणा है; किंतु आज भी हमारे समक्ष णार्थ एक ऐसा ग्रन्थरत्न उपस्थित है, जिससे यह पड़ेगा कि विमानके विषयमें हमारे पूर्वजोंने जिस उच्च-का वैज्ञानिक तत्त्व ढूँढ़ निकाला था, उसे आज भी य विज्ञानवेत्ता खोज निकालनेमें असमर्थ ही हैं । वह है प्राचीनतम महर्षि भारद्वाजका बनाया हुआ त्रवस्व ।'

यह ग्रन्थ बड़ौदा राज्यके पुस्तकालयमें हस्तलिखित न है, जो कुछ खण्डित है । उसका 'वैमानिक प्रकरण' पहले प्रकरणमें प्राचीन विज्ञानविषयके पचीस ग्रन्थ सूची है, जिनमें अगस्त्यकृत 'शक्तिसूत्र', ईश्वरकृत 'सौ कला', भारद्वाजकृत 'अंशुमतन्त्र', 'आकाशशास्त्र 'यन्त्रसर्वस्व', शाकटायनकृत 'वायुतत्त्वप्रकरण', 'वैश्वानरतन्त्र', 'धूमप्रकरण' आदि हैं । वृत्तिकार लिखते हैं—

> निर्मथ्य तद्वेदाम्बुधिं भारद्वाजो महामुनि
> नवनीतं समुद्धृत्य यन्त्रसर्वस्वरूपकम्
> प्रायच्छत् सर्वलोकानामीप्सितार्थफलप्रद
> तस्मिन् चत्वारिंशतिकाधिकारे सम्प्रदर्शितम्
> नानाविमानवैचित्र्यरचनाक्रमबोधकम्
> अष्टाध्यायैर्विभजितं शताधिकरणैर्युतम्
> सूत्रैः पञ्चशतैर्युक्तं व्योमयानप्रधानक
> वैमानिकाधिकरणमुक्तं भगवता स्वयम्

अर्थात् भरद्वाज महामुनिने वेदरूपी समुद्रक करके यन्त्रसर्वस्व नामका ऐसा मक्खन निकाला मनुष्यमात्रके लिये इच्छित फल देनेवाला है । उस

ं विमानविषयक रचनाके क्रम कहे गये हैं। वह आठ में विभाजित किया गया है, जिसमें एक सौ अधिकार ंच सौ सूत्र हैं। उसमें विमानका विषय ही प्रधान है।

ं विधाय विधिवन्मङ्गलाचरणं मुनिः।
र्वाचार्यांश्च तद्ग्रन्थान् द्वितीयश्लोकतोऽब्रवीत्॥
श्वनाथोक्तनामानि तेषां वक्ष्ये यथाक्रमम्।
रायणः शौनकश्च गर्गो वाचस्पतिस्तथा॥
क्रायणिर्धुण्डिनाथश्चेति शास्त्रकृतः स्वयम्।
मानचन्द्रिका व्योमयानतन्त्रस्तथैव च॥
न्त्रकल्पो यानबिन्दुः खेटयानप्रदीपिका।
ैव व्योमयानार्कप्रकाशश्चेति षट् क्रमात्।
रायणादिमुनिभिः प्रोक्तानि ज्ञानवित्तमैः॥

र्थात् भारद्वाजमुनिने इस तरह विधानपूर्वक मङ्गलाचरण रे श्लोकमें विमानशास्त्रके पूर्वाचार्यों तथा उनके बनाये हुए नाम भी कहे हैं। उनके नाम विश्वनाथके कथनानुसार र हैं—नारायण, शौनक, गर्ग, वाचस्पति, चाक्रायणि ण्डिनाथ। ये छः ग्रन्थकार हैं तथा विमानचन्द्रिका, तन्त्र, यन्त्रकल्प, यानबिन्दु, खेटयानप्रदीपिका और ार्कप्रकाश—ये छः क्रमसे इनके बनाये हुए ग्रन्थ हैं। मानकी परिभाषा बतलाते हुए कहा गया है—

थेव्यप्स्वन्तरिक्षेषु खगवद्वेगतः स्वयम्।
समर्थो भवेद् गन्तुं स विमान इति स्मृतः॥

र्थात् जो पृथ्वी, जल और आकाशमें पक्षियोंके समान चल सके, उसका नाम विमान है। 'रहस्यज्ञोऽधिकारी।' जसूत्र अ० १ सू० २)। त—

ानिकरहस्यानि यानि प्रोक्तानि शास्त्रतः।
त्रिंशदिति तान्येव यानयन्तृत्वकर्मणि॥
न यानयन्तृत्वे रहस्यज्ञानमन्तरा।
ेऽधिकारसंसिद्धिर्नेति सूत्रेण वर्णितम्॥
ानरचने व्योमारोहणे चालने तथा।
म्भने गमने चित्रगतिवेगादिनिर्णये॥
ानिकरहस्यार्थज्ञानसाधनमन्तरा।
ेऽधिकारसंसिद्धिर्नेति सम्यग्विनिर्णितम्॥

ानके रहस्योंको जाननेवाला ही उसके चलानेका ी है। शास्त्रोंमें जो बत्तीस वैमानिक रहस्य बतलाये विमानचालकोंको उनका भलीभाँति ज्ञान रखना

सूत्रके अर्थसे यह सिद्ध हुआ कि रहस्य जाने बिना म चलानेका अधिकारी नहीं हो सकता; क्योंकि विमा उसे जमीनसे आकाशमें ले जाना, खड़ा करना, आगे टेढ़ी-मेढ़ी गतिसे चलाना या चक्कर लगाना और विम को कम अथवा अधिक करना आदि वैमानिक रहस अनुभव हुए बिना यान चलाना असम्भव है।

विमान चलानेके जो बत्तीस रहस्य कहे गये हैं कुछ रहस्योंका यहाँ संक्षिप्त दिग्दर्शन कराया जा जिनके द्वारा यह ज्ञात होता है कि पाश्चात्य विद्वानोंकी कला प्राचीन भारतकी वैज्ञानिक कलासे कितनी पिछड़ी

**(३) 'कृतकरहस्यो नाम—विश्वकर्मछायापुरुषमन शास्त्रानुष्ठानद्वारा तत्तच्छक्त्यनुसन्धानपूर्वकं ता सङ्कल्पानुसारेण विमानरचनाक्रमरहस्यम्।'**

अर्थात् उन बत्तीस रहस्योंमेंसे यह कृतक नामक रहस्य है। विश्वकर्मा, छायापुरुष, मनु, मयदानव विमानशास्त्रकारोंके बनाये हुए शास्त्रोंका अनुशील उन-उन धातु-क्रिया आदिमें जो सामर्थ्य है—उसका होनेपर इच्छाके अनुसार नवीन विमानरचना करनी

**(५) 'गूढरहस्यो नाम—वायुतत्त्वप्रकरण वातस्तम्भाष्टमपरिधिरेखापथस्य यासावियासाप्रयास शक्तिभिः सूर्यकिरणान्तर्गततमश्शक्तिमाकृष्य तत्संयो विमानाच्छादनरहस्यम्।'**

अर्थात् गूढ़ नामक पाँचवाँ रहस्य है। प्रकरणमें कही गयी रीतिके अनुसार वातस्तम्भकी जो परिधिरेखा है, उस मार्गकी यासा, वियासा, प्रयासा वायुशक्तियोंके द्वारा सूर्यकिरणमें रहनेवाली जो अन्ध है, उसका आकर्षण करके विमानके साथ उसका करानेपर विमान छिप जाता है।

**(९) 'अपरोक्षरहस्यो नाम—शक्तितन्त्रोक्त विद्युत्प्रसारणेन विमानाभिमुखस्थवस्तूनां प्रत्यक्ष क्रियारहस्यम्।'**

अर्थात् अपरोक्ष नामक नवें रहस्यके अनुसार श में कही गयी रोहिणी विद्युत् (कोई विशेष प्रकारकी के फैलानेसे विमानके सामने आनेवाली वस्तुओंको देखा जा सकता है।

**(२२) 'सार्पगमनरहस्यो नाम—दण्डवक्र**

धोऽस्य पश्चात्तद्ग्राहृत्य शक्त्युद्गमनाले प्रवेशयेत् । ततः
वाक्रगाद्विमानस्य सर्पवद्गमनक्रियारहस्यम् ।'

र्थात् सर्पगमन नामक बाईसवें रहस्यके अनुसार दण्ड-
दि आठ प्रकारके वायु और सूर्यकिरणोंकी शक्तियोंको
करके यानके मुखमें जो तिरछे फेंकनेवाला केन्द्र है,
उन्हें नियुक्त करके पश्चात् उसे खींचकर शक्ति
निकलनेके नालमें प्रवेश कराना चाहिये; तब उसके वक्र
विमानकी गति साँपके समान टेढ़ी हो जाती है ।

२५ ) 'परशब्दग्राहकरहस्यो नाम—सौदामनीकलोक्त-
विमानस्थशब्दग्राहकयन्त्रद्वारा परविमानस्थजना-
ादिसर्वशब्दाकर्षणरहस्यम् ।'

र्थात् परशब्दग्राहक पचीसवें रहस्यके अनुसार 'सौदामनी-
 कही गयी रीतिसे विमानपर जो शब्दग्राहक यन्त्र है,
ारा दूसरे विमानपरके लोगोंकी बातचीत आदि शब्दों-
र्षण किया जाता है ।

२६ ) 'रूपाकर्षणरहस्यो नाम—विमानस्थरूपाकर्षण-
ा परविमानस्थितवस्तुरूपाकर्षणरहस्यम् ।'

र्थात् रूपाकर्षण नामक छब्बीसवें रहस्यके अनुसार
में स्थित रूपाकर्षण-यन्त्रद्वारा दूसरे विमानमें रहनेवाली
का रूप दिखलायी देता है ।

२८ ) 'दिक्प्रदर्शनरहस्यो नाम—विमानमुखकेन्द्र-
ाकनेन दिशाम्पतियन्त्रनालपत्रद्वारा परयानागमन-
र्शनरहस्यम् ।'

र्थात् दिक्प्रदर्शन नामक अट्ठाईसवें रहस्यानुसार विमान-
केन्द्रकी कीली ( बटन ) चलानेसे 'दिशाम्पति' नामक
 नलीमें रहनेवाली सुईद्वारा दूसरे विमानके आनेकी
जानी जाती है ।

३१ ) 'स्तब्धकरहस्यो नाम—विमानोत्तरपार्श्वस्थ-
मुखनालादपस्मारधूमं संग्राह्य स्तम्भनयन्त्रद्वारा तद्धूम-
ात् परविमानस्थसर्वजनानां स्तब्धीकरणरहस्यम् ।'

तब्धक नामके इकतीसवें रहस्यके अनुसार विमानकी
 बगलमें रहनेवाली सन्धिमुख नामकी नलीके द्वारा
ारनामक ( किसी विशेष छेदसे निकलनेवाले ) धूएँको
करके स्तम्भनयन्त्रद्वारा दूसरे विमानपर फेंकनेसे उस दूसरे
में रहनेवाले सब व्यक्ति स्तब्ध ( बेहोश ) हो जाते हैं

( ३२ ) 'कर्षणरहस्यो नाम—स्वविमानसंहारा
विमानपरम्परागमने विमानाभिमुखस्थवैश्वानरनाला
ज्वालिनीप्रज्वालनं कृत्वा सप्ताशीतिलिङ्कप्रमाणोष्णं कृत्
तथा चक्रद्वयकीलीचालनात् शत्रुविमानोपरि वर्तुल
लाकृतिप्रसारणद्वारा शत्रुविमाननाशनक्रियारहस्यम् ।'

अर्थात् कर्षण नामक बत्तीसवाँ रहस्य है । इससे
विमानका नाश करनेके लिये शत्रुविमानोंके आनेपर वि
मुखमें रहनेवाली वैश्वानर नामकी नलीमें ज्वालिनी (
शक्तिका नाम ) को जलाकर सत्तासी लिङ्क प्रमाण (
डिग्रीकी तरह किसी मापका नाम है ) गर्मी हो, उतन
चक्रोंकी कीली ( बटन ) चलाकर शत्रु-विमानोंपर गोल
उस शक्तिको फैलानेसे शत्रुके विमान नष्ट हो जाते हैं ।

इस वैमानिक प्रकरणमें कहे गये ग्रन्थ और ग्रन्थकारों
से यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि हमारे पूर्वज विमानशास्त्रमें
निपुण थे । इसके रहस्योंको देखनेसे यह पता लगत
आजकलके वैज्ञानिक विमानद्वारा जिन-जिन कलाओंका
करते हैं, वे सभी कलाएँ तो उन लोगोंके पास थीं ही,
जिन कलाओंकी खोजमें आज आधुनिक वैज्ञानिक
या जिनकी कल्पना भी अभी वे नहीं कर पाये हैं, उ
हमारे पूर्वज जानते थे । नवें रहस्यसे यह पता लगत
दूरबीनकी तरह कोई दूरदर्शक यन्त्र उनके पास था ।
रहस्यसे यह सिद्ध होता है कि 'वायरलेस', रेडियो भी उ
था । अट्ठाईसवाँ रहस्य बतलाता है कि आजकलके वैज्ञा
तरह दूरसे ही शत्रुविमानका पता लगा लेनेकी कला भ
पास थी । बत्तीसवें रहस्यसे यह स्पष्ट है कि जैसे ये ल
बम आदिद्वारा शत्रु-संहार करते हैं, वैसे ही वे लोग
शस्त्रास्त्रोंका उपयोग करते थे । छब्बीसवें रहस्यसे मा
है कि आजके वैज्ञानिकोंने टेलीफोनपर बात करनेवालेक
दिखा देनेवाले 'टेलीविजन' नामक जिस यन्त्रका आ
किया है, वह इससे अधिक चमत्कारिक रूपमें हमारे
पास था । इसमें जो विमानोंको अदृश्य करनेवाल
रहस्य है तथा उसके सदृश अन्य कई रहस्य
विस्तारभयसे यहाँ उद्धृत नहीं किये गये हैं,
विषयमें आजके वैज्ञानिक हमारी समझमें अभीतक
हीं सके हैं । 'सिद्धान्त'



सम्राट् अयसका सिक्का
( नन्दी-चिह्न )



महाराज वीम कदफिसका सिक्का
( शिव-वृषभ-चिह्न )



महाराज समुद्रगुप्तका सिक्का
( गरुड-ध्वज एवं लक्ष्मी-चिह्न )



महाराज चन्द्रगुप्त द्वितीयका सिक्का
(गरुड-ध्वज और कमलासना लक्ष्मी-चिह्न)



महाराज चन्द्रगुप्त द्वितीयका सिक्का
( पद्महस्ता लक्ष्मी-चिह्न )



महाराज कुमारगुप्त प्रथमका सिक्का
( अम्बिका-लक्ष्मी-चिह्न )





# भारतके प्राचीन सिक्कोंकी धार्मिक भावना

( लेखक—श्रीवासुदेवजी उपाध्याय एम्० ए० )

यदि भारतका प्राचीन साहित्य ज्ञान-राशिसे भरा है, तथापि क ऐतिहासिक ग्रन्थोंका हमारे यहाँ अभाव-सा ही है। क कालमें भारतका सभी प्राचीन साहित्य क्रमबद्धरूपमें न नहीं होता, तो भी भारतवासियोंके इतिहासकी अभिरुचि- ण उनमें मिलता है। भारतीय साहित्य तथा पुरातत्त्वकी ोंके सहारे सम्पूर्ण इतिहास तैयार किया जा रहा है। चीन बिखरी सामग्रियोंको एकत्रकर इतिहासका रूप वेद्वान् लगे हुए हैं। पुरातत्त्व-विषयक सामग्रियोंकी उपयोगिताको सभी मानने लगे हैं। पुरातत्त्वने भारत- ीय इतिहासको तैयार करनेमें आशातीत सहायता की है। ई विभाग हैं, जिनमें सिक्कोंको विशेष स्थान दिया गया ाँपर लेख आदि पीछे रह जाते हैं, सिक्के उस विषयको देते हैं। अतएव प्राचीन सिक्कोंके अध्ययनसे आर्थिक, क, राजनैतिक विषयोंकी जानकारीके अतिरिक्त प्राचीन धार्मिक भावनापर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। भारतीय ें ऐसे काल-विभाग आते हैं, जिनका सम्पूर्ण ज्ञान बलपर ही उपलब्ध होता है। इसीके अध्ययनसे ा ( गण )-शैलीके शासनका पता लगता है। उनपर तिथियोंसे राजाओंके राज्यकालका विवरण तैयार किया मुद्राओंके आधारपर उस वंशमें नये शासकोंके नामों- लगता है। इन बातोंके अतिरिक्त प्राचीन धर्मका तत्कालीन सिक्कोंसे किया जाता है। उनका अध्ययन यह है कि किस भूभागमें कौन-सा धर्म प्रधान समझा । इस स्थानपर यह कहना अत्यन्त आवश्यक है कि उत्कीर्ण लेखोंमें किसी विशेष घटनाका उल्लेख नहीं परंतु उनपर खुदे चिह्नोंके आधारपर धर्मकी बातें ाती हैं। अतएव सिक्कोंपर चिह्नोंके सहारे यहाँ प्राचीन प्रचलित धार्मिक भावनाकी चर्चा की जायगी। चिह्नों- ा बड़ा इतिहासमें स्थान है, इस विषयपर विवेचन ाप्रासङ्गिक होगा; परंतु इतना कहना पर्याप्त होगा कि हासिक कालसे भारतमें प्रचलित चिह्न तत्कालीन ावनाके द्योतक हैं। मोहन-जो-दड़ोसे लेकर बारहवीं ; विभिन्न चिह्न पाँच हजार वर्षोंके धार्मिक ो बतलाते हैं।

( आहत सिक्के ) के नामसे पुकारे जाते हैं, जिनके यह कहना कठिन है कि उनपर खुदे चिह्न वास्त बतलाते हैं; तो भी लोगोंकी धार्मिक विचारधाराका किया जाता है। वृक्ष, वृषभ तथा चक्र आदि प्राची प्रयोग होते रहे हैं। वृषभका चिह्न तो मोहन-ज मुद्राओंपर भी मिलता है। इसका सम्बन्ध शैवमत ही था। पञ्चमार्क ( आहत ) सिक्कोंपर पीपलका जाता है। शिवके वाहन नन्दीको भी वहीं स्थान दि है। ईसापूर्व सदियोंमें उत्तर-पश्चिमी भारतमें ऐसे मिले हैं, जिनपर नन्दी तथा त्रिशूलकी आकृतियाँ पा हैं। यद्यपि पश्चिमी विद्वानोंने इन प्रतीकोंको महत्त्व न था, तथापि भाण्डारकर महोदयने सप्रमाण सिद्ध कर शैवमतके प्रचारके समझनेमें उन सिक्कोंसे वास्तविक मिलती है।

## नन्दीका प्रधान चिह्न

प्राचीन गणराज्यों—यौधेय, आर्जुनायन, औदुम्बर तथा मालवने जो सिक्के प्रचलित किये थे, उन सबपर नन्द मिलता है। आजकल भी मन्दिरोंपर त्रिशूल तथा शिवमन्दिरका बोध हो जाता है, उसी प्रकार पुराने नन्दीसे शैवमतके प्रचारका ज्ञान किया जाता था अतिरिक्त अयोध्या, अवन्ति, कौशाम्बी जनपदोंने भी अपना विश्वास घोषित किया और सिक्कोंपर नन्दीक दिया था। पाञ्चाल ( वर्तमान रामनगरका भूभाग )- तो शिवलिङ्गकी आकृति पायी जाती है। उत्तर-पश्चिमी में इसका प्रचार इतना हो गया था कि विदेशी भी इ अछूते न रह पाये। भारतीय यूनानी राजाओंने अपनाकर उस प्रभावको दर्शाया है। उनमेंसे अन्तलदत्त मिलिन्दके सिक्कोंपर नन्दीकी आकृति मिलती है भूभागपर ईसापूर्वसे ही कई शताब्दियोंतक शैवमतका रहा। विदेशी आक्रमणकारी यहाँ आनेपर इस धर्मसे प्र होते रहे। पहली सदी ईसा-पूर्वमें शकराजा मोअने गा शासन किया था। तक्षशिला उसकी राजधानीके रूपमें उसके सिक्कोंपर भी नन्दी प्रधान स्थान पा चुका था। ( Maues ) के उत्तराधिकारी अयस ( Azes ) ने उसी

लाते हैं कि शैवमत राजधर्मका रूप धारण कर चुका
राज वीम कदफिसके सिक्कोंपर भगवान् शिवकी मूर्ति
के वाहन नन्दीकी आकृति तैयार की गयी थी। उसके
महाराज राजधिराज सर्वलोक ईश्वरस्य महीश्वरस्य
फीसस' लिखा मिला है। राजाकी पदवी 'महीश्वरस्य'से
ता है कि राजा शैव-मतावलम्बी हो गया था। इसमें
स्थान नहीं रह जाता कि गान्धारमें शताब्दियोंसे
ा प्रचार था। वहाँ प्रचलित मुद्राचिह्न इसे स्पष्टतया
रते हैं। कनिष्क बौद्ध होनेपर भी हिंदू-धर्मकी प्रतिष्ठा
। यही कारण है कि उसके सिक्कोंपर अन्य देवोंके
। ओइशो (महेश) का भी नाम खोदा जाता रहा।
भी वही नीति रक्खी। बौद्ध-धर्मके प्रचारसे शैवमत-
न हो सकी। शकराजा वासुदेवने शिवको सबसे
ता मानकर शिवमूर्तिको ही सिक्कोंपर खुदवाया था।
ाथ नन्दी तथा त्रिशूलकी भी आकृतियाँ मिली हैं।
षाण तथा ससेनियन राजाओंने उसी चिह्नको अपनाया;
इ कलाकी दृष्टिसे घटकर है, यद्यपि उनपर खुदे लेख
(महेश) से सभी भ्रम दूर हो जाता है और शकराजा
ा प्रभावित सिद्ध होते हैं।

## शैवमत तथा चिह्न

चीन समयमें प्रचलित सिक्कोंके आधारपर यह पता
है कि राजपूताना, मालवा तथा सौराष्ट्रमें शैवमतका
था। द्वितीय शताब्दीसे ग्वालियरके समीप नागवंशी
ासन करते रहे, जिनके सिक्के तथा लेख बतलाते हैं कि
शिवका अनन्य भक्त था। नाग-सिक्कोंपर नन्दीकी
तो मिलती ही है; परंतु उस वंशके राजा तो सिरपर शिव-
हन करते रहे हैं। यही कारण है कि उनको भारशिवके
पुकारा जाता था। तत्कालीन ऐसी मूर्तियाँ भी मिली
लेखोंमें उल्लिखित बातोंकी पुष्टि करती हैं। उस भूभागमें
का प्रचार शताब्दियोंतक रहा, जिस कारण उस कालमें
ासकोंने उसे ग्रहण किया था। हूण, मैथक तथा
लीन हिंदू राजाओंने जो सिक्के तैयार किये, उनपर शैव-
ो स्थान दिया था। गुप्तकालीन सिक्कोंके विवरणको
र जब हूण-मुद्राका अध्ययन किया जाता है, तब पता
है कि पाँचवीं सदीसे पूर्वी पंजाब तथा मध्यभारतमें
ह्नयुक्त सिक्के प्रचलित थे। यद्यपि हूण राजा मिहिरकुल
उत्कीर्ण कराया था। इससे स्पष्ट हो जाता है कि उस
विदेशी हूणको भी शैवमत अपनाना पड़ा और भारतीय स
मिल जाना पड़ा। सौराष्ट्रके शासक बलभी-नरेशोंने
प्राचीन चिह्नसे काम लिया और त्रिशूलको सिक्कोंपर खुद
शिवपूजामें अपनी आस्था प्रकट की। पूर्व मध्यकालके
राजा छोटी रियासतोंके शासक होकर भी सिक्के तैयार
रहे। उनके सिक्कोंपर नन्दीकी आकृति मिलती है,
राजपूतानेमें शैवमतके प्रचारका पता लगता है। इस
कहना कठिन है कि उन राजाओंने शैवमतको राजधर्म
दिया था या नहीं। परंतु इतना तो स्पष्ट है कि पश्चिमी
जनता शिवभक्त थी। टकसालघरोंमें शताब्दियोंसे
चिह्न-प्रयोग किया जाता रहा, जो उपर्युक्त कथनको प्र
करता है। यह भी सत्य हो सकता है कि राजपूत
सम्मुख शैवमतके अतिरिक्त कोई दूसरा धर्म न था। उ
विचारधाराको ग्रहणकर स्वभावतः उन्हें शैवचिह्नोंका
करना पड़ा। तोमर, चौहान तथा नरवर रियासतों
यही हालत रही। साहित्यिक ग्रन्थ भी इस बातको प्रमाणि
हैं कि कापालिक तथा पाशुपत नामक शैव-पन्थ राज
फैले रहे। अतएव साहित्य तथा मुद्राशास्त्रके पा
पुष्टीकरणसे सब बातें प्रकाशित हो जाती हैं और
स्थान नहीं रह जाता। इसी प्रसङ्गमें एक बात कहना
प्रतीत होता है कि पश्चिमी भारतके अतिरिक्त बंग
कुछ समयतक शैवमतका विस्तार हो गया था। गौ
शशाङ्कके सिक्कोंका अध्ययन यह बतलाता है कि
शिवभक्त होनेके कारण भगवान् शिवकी मूर्ति त
नन्दीकी आकृति स्वर्णमुद्रापर तैयार करायी थी
बंगालमें यह अवस्था थोड़े समयके लिये थी।
लेकर सौराष्ट्रमें प्रचलित सिक्कोंके आधारपर यह सिद्ध
है कि उस भागमें शैवमत शताब्दियोंतक प्रधान
रहा।

## सिक्कोंमें वैष्णव-परम्परा

भारतवर्षके इतिहासमें गुप्तकाल स्वर्ण युगके
विख्यात है। उस समय देशका वैभव तथा समृ
सीमाको पहुँच गयी थी। गुप्त शासकोंने वैष्णवधर्म
धर्मका स्थान दिया था और स्वयं परम भागवतकी
विभूषित किये गये थे। उनके लेखोंमें होकर

मीकी मूर्तिको प्रमुख स्थानपर खुदवाया था। सोनेके तो विष्णुके वाहन गरुड़ तथा लक्ष्मीकी आकृतियोंसे सन्तोष किया; परंतु चाँदीके सिक्कोंपर 'परम- की पदवी भी अङ्कित करायी थी। इन सब बातोंके शासकोंके विचार तथा प्रचलित धर्मका अनुमान ा सकता है। यद्यपि राजाओंमें धार्मिक सहिष्णुता : भी वैष्णवमतकी प्रधानताके विषयमें सन्देहके लिये न नहीं रह जाता। सोनेके सिक्कोंपर आकृतियाँ तथा । समयके वैष्णवमतके प्रचारका ज्ञान कराते हैं। इसके स्वयं कुछ राजाओंकी मूर्तियोंके हाथमें चक्रध्वज लायी पड़ता है। भरतपुर राज्यके बयाना-ढेरसे जो मी मिले हैं, इनमें चक्र-विक्रमका सिक्का विशेषरूपसे ोय है। उसके अग्रभागमें प्रभामण्डलयुक्त भगवान् आकृति बनी है, जो गुप्त राजा चन्द्रगुप्त विक्रमादित्यको क भेंट कर रही है। पृष्ठभागमें चक्रविक्रमका लेख । इस प्रकार सिक्कोंके अध्ययनसे यह प्रमाणित हो कि गुप्तनरेश परम वैष्णव थे और साम्राज्यमें वैष्णव- खूब प्रचार था। पिछले गुप्त-नरेशोंने पूर्वजोंका । किया, जिसके कारण वैष्णवमत शताब्दियोंतक सदीसे १२ वीं सदीतक ) प्रचलित रहा। इसका ध्यभारत, संयुक्तप्रान्त तथा बिहारमें तो भलीभाँति ंमध्यकालके गहरवार, चन्देल तथा कलचूरी शासकोंने

१२वीं सदीतक उस परम्पराको कायम रक्खा और टकसालघरोंमें वैष्णवचिह्नके साथ सोनेके सिक्के बनते इन आठ सौ वर्षोंमें सिक्कोंके पृष्ठभागमें लक्ष्मीकी मूर्ति स्थान पाती रही। उस समृद्धिकालमें विभिन्न प्रकारके तैयार किये गये थे; परंतु सबपर वैष्णवचिह्न वर्तमान इस कारणसे जनतामें विष्णुपूजाके गहरे प्रभावका अ मिलता है। सभी पहलुओंपर विचार करनेसे प्रकट होता भारतवर्षके बिचले भागमें वैष्णवमतका प्रचार सीमित नन्दीका जो स्थान पश्चिम भारतके सिक्कोंपर था, वही गरुड़ तथा लक्ष्मीको मिल चुका था। उत्तर भारतके अ दक्षिण भारतके सिक्कोंपर भी स्थानीय प्रभाव दिख पड़ता है; परंतु उनके अध्ययनसे किसी प्रकारका नि स्थिर नहीं कर सकते। सातवाहन-सिक्के जिस प्रान्तमें रहे, उस स्थानके प्रचलित ढंगको उन्होंने अपनाया। चो पाण्ड्य सिक्कोंके विषयमें भी यही बात कही जा सकत अन्तमें यह कहना अप्रासङ्गिक न होगा कि सिक्कोंके अ भारतके धार्मिक इतिहासमें नया मार्ग उपस्थित कर दि विद्वानोंका ध्यान इस ओर पूर्णरूपसे आकृष्ट नहीं ह है; परंतु भारतीय समाजके इतिहास-निर्माणमें मुद्र पर्याप्त सहायता मिलती है। जहाँतक धार्मिक इति सम्बन्ध है, प्राचीन सिक्कोंकी धार्मिक भावना उसे स सहायता देती है। उसके बिना उन मतोंका अध्ययन रह जायगा।

## जगत्में धन्य कौन है ?

जो अपना समय भगवत्-तत्त्वके चिन्तन और कीर्तनमें बिताता है, जो दम्भवाद तथा विवाद ता है और जो सबके आदि ब्रह्मका आत्मसुख-संवाद करता है, ऐसा सर्वोत्तम श्रीरामचन्द्र स जगत्में धन्य है।

जो अखिल विश्वमें सदा-सर्वदा सरल, प्रिय, सत्यवादी और विवेकसम्पन्न है, तथा जो भाषण नहीं करता, वह सर्वोत्तम श्रीरामचन्द्रजीका भक्त इस जगत्में धन्य है।

जिसके मनमें दुष्ट आशा तथा विषयकी आशा नहीं होती, जिसके अन्तःकरणमें भगवत ा लगी है और भगवान् भक्तिभावके कारण जिसके ऋणी हैं, ऐसा सर्वोत्तम श्रीरामचन्द्रजीका ातमें धन्य है।

—समर्थ रामदा

# हिंदू-संस्कृति और कालज्ञान

( लेखक—श्री... निरञ्जन )

कालः स्वभावो नियतिर्यदृच्छा
भूतानि योनिः पुरुष इति चिन्त्या ।
( श्वेताश्वतर० १ । २ )

...तिके मूलकारणोंका निर्देश करते हुए श्रुतिने कालको सबसे ...ठ्या है । वस्तुतः बुद्धि कालकी ही एक कला है, अतएव ...लकी सीमामें बहुत ही सीमित होकर चिन्तन करती ...लातीतका चिन्तन या कल्पना करना बुद्धिकी सीमाके ...स्तु है । कालके उत्पादक हैं महाकाल शिव । अतएव ...न अथवा काल-विद्याके आदि गुरु भी महाकाल शिव ... महाकालने अनादि-अनन्त-स्वरूप काल अभिव्यक्त ...अपनी कलासे अनन्त-अनन्त प्रकृति-वैचित्र्यका उत्पादक ... ।

...ा जिस जगत्में रहते हैं, उसका नियामक काल सूर्यरूपसे ...कलाका विस्तार करता है । ग्रह-उपग्रहोंकी सृष्टि करके ...नाना प्रकारके प्राणधारियोंकी उत्पत्ति, स्थिति और ...की लीला-रचनामें रत हुआ वह अतिशय प्रकाशमान है । प्रजाको उत्पन्नकर उसके कर्मोंका वही द्रष्टा है ...ही उन कर्मोंके परिपाकका हेतु है ।

...लकी कृतिको देखकर सभी हैरान हैं । अच्छे-बुरे ... निर्माण करता हुआ काल-ही-काल लीला कर रहा ...ह ही मृत्यु है, यम है; वही ब्रह्मा है, विष्णु है और ... । वही लोक है, परलोक है, सत्य है, असत्य है, शून्य ...य है—सब कुछ है । सत् और असत् कालरूप पक्षीके ... हैं, वह अनन्त शून्यरूप हो रहा है । जो साधक उस ...विलीन होनेकी चेष्टा करते हैं, उन्हें निर्वाण प्राप्त होता ...रम शान्तिके साम्राज्यमें प्रवेश करते हैं । कालकी ...अनन्त है, अगम-अगोचर है—उसका वर्णन नहीं ... सकता ।

...लको दैव भी कहते हैं । लोकमें कालके लक्षणोंके ...वज्ञ कहलाते हैं । क्योंकि कालका विधायक सूर्य ... है, अतएव कालविद्याको ज्योतिर्विज्ञान या ज्योतिः-...ी कहते हैं और इसके ज्ञाता ज्योतिषी या ... कहलाते हैं । ज्योतिर्विज्ञानमें ज्योतिर्मय लोकोंके ...

क्षेत्र अन्य विज्ञानोंकी अपेक्षा बहुत ही श्रेष्ठ है ... मानवी दृष्टिको दैवीदृष्टिमें परिणतकर मनुष्यको भौति... कलापमें प्रेरणा प्रदान करनेवाली दिव्य ज्योतिर्मय ... गतिविधिकी आलोचना करनेका मार्ग प्रशस्त करता ...

अन्य विविध विज्ञान बुद्धिके विलासमात्र हैं ... कालकी कला होनेके कारण कालगत पूर्वापर-सम्बन्... अवलम्बित होकर कार्य करती है । कालगत पूर्वापर ... ही कार्य-कारणकी भावनाका उत्पादक या स्वरूप है ... यही समस्त विज्ञान और दर्शनका हेतु है । यही क... विद्याएँ, सारी गवेषणाएँ और सब प्रकारकी खोजमें ... कारण-सम्बन्ध ही प्रबल और प्रथम हेतु होता है ... वृत्ति भी कार्य-कारणमय ही होती है, अतएव का... कलामें ही सारी ज्ञान-लीलाएँ होती रहती हैं । ... कालविज्ञान यदि मनुष्यकी राष्ट्र अथवा विश्वकी वि... धर्म-अधर्म, उत्थान-पतन, सुख-दुःख आदिका ... ज्योतिर्लोक—ग्रह-उपग्रहादिके प्रकाशके अनुसार करत... इसमें कोई आश्चर्यकी बात नहीं । सच्चा दैवज्ञ इस ... क्रिया-कलापको नियन्त्रित अथवा प्रेरित करनेवाले ... स्थिति, गति, दृष्टि और सम्बन्धके आधारपर भूत, ... और भविष्यकी घटनाओंको हस्तामलकवत् देख सक... परंतु कालका द्रष्टा होनेके लिये कालातीत स्थितिमें ... अर्थात् आत्मस्थ होना परम आवश्यक है । प्रपञ्चमें ... रत रहनेवाला पुरुष दैवज्ञ कहलाये, यह भी एक वि... है । ज्योतिर्विद्के लिये अध्यात्मसाधन करना परम आ... है; जो दैवज्ञ इस मार्गमें जितना ही अधिक अग्रसर ... कालकी कलाओंकी लीला, ज्योतिर्लोकके विभिन्न प्रका... उनका पारस्परिक मिश्रण तथा प्रभाव-प्रपञ्च उतना ही ... स्पष्टरूपसे उसके सामने दीखने लगेंगे । साधनाविहीन ... कपट-कलेवर धारण किया हुआ पुरुष साधु नहीं कहला... उसी प्रकार दैवज्ञका बाना धारणकर प्रपञ्चके अन... भटकनेवाले पुरुषको ज्योतिर्लोकका दर्शन नहीं हो ... साथ ही ऐसे लोगोंको देखकर साधुत्व या कालज्ञानकी ... विषयमें सन्देह करना भी बुद्धिमानी नहीं है ।

ावना लेकर महाकाल शङ्करकी ओर संकेत करता
। कराल रूप धारण कर मृत्युके रूपमें प्रकट होता है;
ो ग्रास करनेवाला महाकाल है, अतएव वह महामृत्यु
ता है। वह भगवत्-स्वरूप ही है। कालाधीन होना
दुःखका मूल है। महाकालाधीन होना मुक्ति है,
है; अतएव ज्योतिर्विज्ञान मर्त्यजीवनके मूलभूत
का ही अध्ययन करता है, अमरत्वके सिद्धान्तोंका
सका समावेश अपरा विद्यामें होता है, परामें नहीं।

तीय चिन्तनका प्रवाह मुख्यतः दो ही धाराओंमें
होता है—परा विद्याकी धारा और अपरा विद्याकी
रा विद्याका विषय है अक्षर ब्रह्म और अपरा विद्याका
अर्थात् नाशवान् जगत्। श्रुतिमें इन दोनों विद्याओं-
सन्निहित है और वैदिक संस्कृतिमें इन दोनोंको
कर जगत्-जीवनको सौम्य बनानेकी चेष्टा की गयी
र्तिविज्ञान अपरा विद्याका एक अंश है।

ठकी शक्ति है कालिका। कालिका-ज्ञान विषय है
ाका। अतएव कालविज्ञानका तन्त्रविद्याके साथ
म्बन्ध है। शक्तिका एक उपासक अपनी इस स्तुतिमें
का उद्घाटन करता है—

**ानो भास्वत्तामममृतनिलयो लोहितवपु-**
**मात्राणां सौम्यो गुरुरपि कवित्वं च कलयन्।**
**ौ मन्दो गङ्गाधरमहिषि कामाक्षि भजतां**
**ःकेतुर्मातस्तव चरणपद्मो विजयते॥**

शङ्करवल्लभे! कामाक्षि! तुम्हारे चरणकमल विजयको
रहे हैं। भास्वत्ता ( भास्वान् सूर्य ) को धारणकर ये
निलय ( चन्द्र ), लोहितरूप ( मङ्गल ), उपासकोंके
ौम्य ( बुध )-स्वरूप, गुरु ( बृहस्पति ) अर्थात्
क होनेपर भी कवि-( शुक्र ) की कलना करते हुए,
शनि ) गतिसे युक्त तथा भजन करनेवालोंके तम (राहु)
मोहान्धकारको नाश करनेवाले ( केतु ) हैं।'

ःतुतः शक्तिके बिना रवि-चन्द्र आदि ग्रह-उपग्रहोंका
हो ही नहीं सकता। अतएव शक्तिका उपासक इनको
अङ्गभूत ही देखता और जानता है। ज्योतिर्विज्ञानका
यदि शक्तिका उपासक और तान्त्रिक है तो वह इसके
के ज्ञानका अधिकारी हो सकता है। तान्त्रिक

होता है, वह दिव्यता साधनाके बलसे अथवा शक्तिक
इन चर्मचक्षुओंमें ही प्राप्त होती है। भारतीय ज्योति
आधार दूरबीन नहीं, दिव्यचक्षु है।

योगदर्शनमें आता है—'भुवनज्ञानं सूर्ये सं
'चन्द्रे ताराव्यूहज्ञानम्', 'ध्रुवे तद्गतिज्ञानम्।'*
सूर्यमें संयम ( धारणा, ध्यान और समाधि ) का
दिव्य-दृष्टिसे चतुर्दश भुवनोंको देखता है, चन्द्रमें
करनेसे तारा-व्यूहका ज्ञान होता है, ध्रुवमें संयम
ताराओंकी गतिका ज्ञान होता है। महर्षि पतञ्जलि
प्रकार योगसाधनके द्वारा दिव्य-दृष्टि प्राप्तकर ज्योति
अध्ययनका जो मार्ग प्रशस्त किया है, उसके द्वारा प्र
निर्भ्रान्त ज्ञान है। वह प्रत्यक्ष प्रमाणके आधारपर प्र
है और वह प्रत्यक्ष भी यौगिक प्रत्यक्ष है। लौकिक
भ्रान्ति हो सकती है, परंतु यौगिक प्रत्यक्ष तत्त्वदर्श
कारण सदा भ्रान्ति-शून्य होता है। आधुनिक दू
यन्त्रोंके द्वारा प्राप्त ज्ञान लौकिक प्रत्यक्ष और अ
आधारपर होनेके कारण अनाप्त ( Hypothetica
है। अतएव इसमें भ्रान्ति होती है और अगले
अपने पूर्वके अन्वेषणोंके लिये बाधक होते जाते
प्रकारके संशयग्रस्त और अनिश्चित ज्ञान योगज द
प्राप्त आर्षज्ञानके सम्मुख प्रमाणकोटिमें नहीं रक्खे ज
अतएव भारतीय ज्योतिर्विज्ञानकी महिमा निर्विव
होती है।

**यौगिक संयमसे केवल आकाशीय ग्रहोंका** (Astron
ज्ञान ही नहीं होता, बल्कि तद्द्वारा होनेवाले जीव
शुभाशुभ कर्मफलोंका (Astrological) ज्ञान भी

**प्रवृत्त्यालोकन्यासात् सूक्ष्मव्यवहितविप्रकृष्टज्ञान**
( विभूति

ज्योतिष्मती प्रवृत्तिके आलोकमें संयम करनेसे
सूक्ष्म, व्यवहित और दूरकी वस्तुओंका ज्ञान होता है
योगीकी दृष्टिको देश और कालका व्यवधान बाध
सकता। उसे हस्तामलकवत् प्रत्यक्ष त्रिकालज्ञान
यही नहीं, कालका एक क्षुद्र अंश है क्षण। क्षण
क्रममें संयम करनेसे विवेकजन्य ज्ञान होता है, अ
असत् आदिका योगी प्रत्यक्ष द्रष्टा हो जाता है। क
भी एक महिमा है। अतएव काल-ज्ञान लोक औ

लके क्षणोंका पूर्वापर-क्रम जिस प्रकार कार्य-कारणकी
। हेतु होता है, उसी प्रकार इन क्षणोंकी स्थिति
' भावनाको उत्पन्न करती है। कालविज्ञानके साथ
' अटूट सम्बन्ध इसी कारणसे है। शून्य अर्थात्
। कालकी क्रीड़ा होती है; इस कारण रेखागणित या
अन्य गणनाओंमें आकाशकी प्रमुखता तथा अङ्क-
। तत्प्रधान अन्य गणनाओंमें कालकी प्रमुखता हेतु
एव आकाशीय ज्योतिर्लोकोंकी गति, स्थिति और
ौकिक फलाफलके निर्णयमें गणित-शास्त्रका अटूट
हता है। आधुनिक आधिभौतिक विज्ञानोंके मूलमें इस
ज्ञानने प्रयोगात्मक सहायता प्रदान की है, अतएव
ान-विस्तारमें मूलतः कालकी ही लीला दृष्टिगोचर

ल्की महिमा अपार है। परंतु काल निरन्तर परिवर्तन-
कालके प्रतीक ज्योतिर्लोक भी क्षण-क्षण परिवर्तनके
। रहे हैं। आकाशीय ज्योतिर्लोक—ग्रह, उपग्रह,
कोंकी स्थिति बदलती रहती है। पहलेकी अपेक्षा
में बहुत परिवर्तन हो गया होगा। योग और तन्त्रके
द्वारा प्राप्त दृष्टिका आज अभाव है, अतएव काल-
उसका फलाफल-निर्णय आज कुछ सन्दिग्ध-सा हो
अविद्या अर्थात् योगमायाके इस महा-अन्धकारमय
दिव्य-दृष्टिसे देखनेका आनन्द लूटने और त्रिकाल
सौभाग्य हमें कब प्राप्त होगा ? ऋषियोंके द्वारा प्र
हुआ निर्भ्रान्त ज्ञानालोक भी दिव्य-दृष्टिविहीन हमारे नेत्र
धुँधला-सा दीख पड़ता है। स्वतन्त्र भारतके मह
युवक ऋषि-प्रदर्शित इस मार्गकी ओर अग्रसर ह
सर्वश्रेष्ठ विज्ञान—ज्योतिर्विज्ञान या काल-ज्ञानके
अपने जीवनकी आहुति देनेके लिये तैयार हों तो विश्व
परम कल्याण साधन कर सकेंगे। यह विषय बहुत ग
दुर्बोध है; यदि अवकाश मिला तो इस विषयके अ
पुनः कुछ विवेचना करनेकी चेष्टा की जायगी।

**नाभिजात्यं न वै शीलं न बलं न च नैपुण**
**भवेत्कार्याय पर्याप्तं कालश्च ह्यनिरोधक**

'कुलीनता, शील, बल, बुद्धिमानी—ये सब
कार्य-साधनके लिये समर्थ नहीं होते। काल कुछ-का
डालता है, उसकी रेखाको कोई मिटा नहीं सकता।'

# हिंदू-ज्योतिर्विज्ञान अथवा भारतीय ज्योतिःशास्त्र

(लेखक—ज्यो० भू० पं० श्रीइन्द्रनारायणजी द्विवेदी)

तीय ज्ञानभण्डारकी निगम, आगम और दिव्य नाम-
शतशः विद्याओंके अन्तर्गत हिंदू-ज्योतिर्विज्ञानका
स्थान है (देखिये इन्द्रविजय अ० ११)। ऋग्वेद-
। ३ । २२ । १६४) में, तैत्तिरीय ब्रा० (२ ।
में और इन्हीं मन्त्रोंके भाष्यमें सायणाचार्यने प्रणव-
पदी; व्याहृति और सावित्रीरूपा द्विपदी; वेदचतुष्टय-
ष्पदी; छः वेदाङ्ग, पुराण और धर्मशास्त्ररूपा अष्ट-
ांसा, न्याय, सांख्य-योग, पाञ्चरात्र, पाशुपत, आयुर्वेद,
गान्धर्ववेदरूपा नवपदी और अनन्त विद्याओंमें
ज्ञानका भी वर्णन है। छान्दोग्योपनिषद् (७ । १ । २)
नारदने अपनी पठित विद्याओंमें राशिविद्या, गणित
विद्या, निधिविद्या, नक्षत्रविद्या एवं फलित ज्यौतिष-
वर्णन किया है। मुण्डकोपनिषद् (१ । ५) में
ाके रूपमें चारों वेदोंके साथ ही षडङ्गमें ज्यौतिषको
है। और विष्णुपुराण (३ । ७ । २८-२९) में
कि 'तक्षशिलाके विश्वविद्यालयमें १८ विद्याओंमें
करायी जाती थी' (मौर्यसाम्राज्यका इतिहास पृ० ६
अवश्य ही जातकोंमें उल्लिखित १८ विद्याएँ वे ह
विष्णुपुराणमें कही गयी हैं और जिनमें वेदाङ्गस्वरू
ज्योतिर्विज्ञान भी है।

जिस ज्योतिर्विज्ञानकी अविच्छिन्न परम्परा ऋ
ब्राह्मण, छान्दोग्य और मुण्डकोपनिषद् तथा विष्
बौद्ध जातकों-तकके प्राचीन साहित्यमें हमको मिलत
जिसका उपयोग हमारे धार्मिक और व्यावहारिक
सनातन कालसे सतत होता आ रहा है, आज हम उ
ज्योतिर्विज्ञानके विषयमें महर्षि वात्स्यायनके सिद्धा
उद्देश्य, लक्षण और परीक्षाद्वारा किञ्चित् विचार करने ज

## ज्योतिर्विज्ञानका उद्देश्य

विनैतदखिलं श्रौतस्मार्तकर्म न सिध्यति

ात् 'इस ज्योतिर्विज्ञानके बिना हमारे श्रौत और सिद्ध नहीं हो सकते। अतएव जगत्के हित-साधनके ाजीने इसकी प्रथम रचना की।' ज्योतिर्विज्ञानके रे श्रौत-स्मार्त कर्म क्यों नहीं सिद्ध हो सकते? इस निराशार्थ महर्षियोंने बहुत कुछ लिखा है, किंतु याजुषज्यौतिषके तीसरे और आर्चज्यौतिषके श्लोकमें तथा विष्णुधर्मोत्तरपुराणके दूसरे खण्डके अध्यायके अन्तमें ( जो पितामहसिद्धान्तका अन्तिम ) लिखा है—

**यज्ञार्थमभिप्रवृत्ताः कालानुपूर्वा विहिताश्च यज्ञाः।**
**कालविधानशास्त्रं यो ज्योतिषं वेद स वेद सर्वम्॥**

ात् 'वेद तो विविध यज्ञानुष्ठानोंके लिये प्रवृत्त हैं तने यज्ञ हैं, उनका अनुष्ठान कालाधीन है। अतएव न् कालविधानशास्त्र—ज्योतिर्विज्ञानको जानते हैं, वे ् सब कुछ जानते हैं।' इस विष्णुधर्मोत्तरपुराणके और याजुष एवं आर्चज्यौतिषके पाठोंमें केवल न्तर है कि 'वेदास्तु'के स्थानमें 'वेदा हि' है और स्थानमें 'यज्ञान्'। शेष पाठ अक्षरशः समान है।

ांश यह कि ज्योतिर्विज्ञानके गौणरूपसे भले ही अनेक ; किंतु मुख्य उद्देश्य है 'कालविधान', जिस कालज्ञानके ुजातिके षोडश संस्कार; तिथि, वार और नक्षत्रोंके विविध व्रतोत्सव तथा मुहूर्तादिविचार; प्रश्न, एवं हायन ( ताजक ) सम्बन्धी होराविचार और ीसंहिताके शकुन, वायुपरीक्षा, मयूरचित्रक, , ग्रहश्रृङ्गाटक आदिके विचार ही नहीं हो सकते। नहीं, कालज्ञानके बिना दर्श, पौर्णमास, चातुर्मास्य, विषुव, आयन, गवामयन, ज्योतिषामयन आदि ्वं महालयादि पैतृक यज्ञोंके अनुष्ठान भी नहीं हो सारांश यह कि ज्योतिर्विज्ञानका मुख्य उद्देश्य है।

## ज्योतिर्विज्ञानका लक्षण

त ज्योतिर्विज्ञानके ज्ञानके बिना हिंदू-जातिके नित्य- कार्य ही नहीं चल सकते, उसका लक्षण क्या है के स्वरूपमें समयानुसार कैसे-कैसे परिवर्तन हुए हैं? दू जातिका ज्योतिर्विज्ञान अपरिवर्तनशील है, जिसका ातन स्वरूपसे प्रमाण उपस्थित किया जा सकता हो?

**सिद्धान्तसंहिताहोरारूपस्कन्धत्रयात्मकम्**
**वेदस्य निर्मलं चक्षुर्ज्योतिःशास्त्रमनुत्तमम्**
( नारदसंहिता

अर्थात् 'सिद्धान्त, संहिता और होरारूप स्कन्धः ज्योतिःशास्त्र वेदभगवान्‌का निर्मल नेत्रस्वरूप ३ विज्ञान है।' भास्कराचार्यने सिद्धान्तशिरोमणिके गणि में सिद्धान्तका लक्षण लिखा है—

**त्रुट्यादिप्रलयान्तकालकलना मानप्रभेदः क्रमा**
**चारश्च द्युसदां द्विधा च गणितं प्रश्नास्तथा चोत्तरा**
**भूधिष्ण्यग्रहसंस्थितेश्च कथनं यन्त्रादि यत्रोच्यते**
**सिद्धान्तः स उदाहृतोऽत्र गणितस्कन्धप्रबन्धे बुधै**

अर्थात् 'त्रुटिकालसे लेकर प्रलयके अन्तकालतक लेखक, प्राणपल, विनाड़ी, नाड़ी, अहोरात्र, मास, अयन, वर्ष, सत्यादि चारों युग, स्वायम्भुवादि चौदह म ब्राह्म दिन, रात्रि, कल्प ) की गणना और नौ कालमान ( ब्राह्म, दिव्य, पित्र्य, प्राजापत्य, गुरु, सौर, चान्द्र और नाक्षत्र ) के भेद; सूर्यादि ग्रहोंकी चाल और अव्यक्त गणित; दिशा, देश और कालसम्बन्धी प्रश्न तथा उनके उत्तर; पृथ्वी, नक्षत्र और ग्रहोंके सं कक्षादि; और वेधद्वारा ग्रह-नक्षत्रादिके स्थान, क्रा आदिके ज्ञापक तथा क्षणादि अहोरात्रपर्यन्त काल तथा जल, वालुका एवं कील आदिद्वारा स्वयं विविध यन्त्रोंके बनानेकी विधि और उपयोगका जिस हो, उस गणितशास्त्रको ज्योतिर्विज्ञानका 'सिद्धा कहते हैं।'

ज्योतिर्विज्ञानके संहितास्कन्धका वर्णन आचार मिहिरने महर्षियोंके मतानुसार अपनी बृहत्संहिता ( १ में विस्तारके साथ किया है, जिसका सारांश यह है कि ग्रहों, विविध केतुओं—पुच्छल ताराओं, नक्षत्रों, अगस्त्य आदि ताराव्यूहोंके स्थान, चार योग, उद के द्वारा शुभाशुभादिका वर्णन तथा विविध उत्पातों और उनके फलोंके विचार और रत्नपरीक्षा, पशुप साथ ही विविध मुहूर्तोंका वर्णन और मानवजाति व्यावहारिक विषयोंका वर्णन संहितामें रहता है। अत ज्योतिःस्कन्धका दूसरा नाम व्यवहारशास्त्र भी रक्खा

तीसरे होरास्कन्धका लक्षण सत्याचार्यने आदि

# हिंदू-संस्कृतिमें सामुद्रिक-शास्त्र

( लेखक—पं० श्रीबन्नालाल रेवतीरमणजी जोशी )

त प्रकार हिंदू-संस्कृतिमें अन्यान्य विद्याओंपर पूर्ण डाला गया है; उसी प्रकार सामुद्रिक-शास्त्रपर भी ार हुआ है। सामुद्रिक-शास्त्रका विषय बहुत गहन ठेन है। यह भारतकी प्राचीन विद्या है और पाश्चात्त्योंने से लिया है। अनेक कारणोंसे इस समय यह इस त्प्राय है और इस विषयका उपयोगी साहित्य भी ्प्राप्य हो गया है। यदि इस शास्त्रका कोई पूर्ण तो इससे सब बातें ठीक मिलती हैं। जन्मलग्नसे ानेवाले फलादेशमें भूल हो सकती है; क्योंकि समयके न्तरमें ग्रहदशा बदल जाती है। परंतु हाथकी रेखा- ओंमें किसी प्रकार भी अन्तर नहीं पड़ता। क्योंकि हाथके साथ ही आती है। इस शास्त्रमें तिथि, क्षत्र, योग, करण, मेषादि राशियों और लग्न हाथकी रेखाओंसे ही बता दिये जाते हैं। प्रभात- हाथका दर्शन करना पुण्यदायक, मङ्गलप्रद और ीर्थसेवनके सदृश माना गया है। इसीसे हमारे यहाँ ऽ उठते ही हाथोंके देखनेकी प्रथा है। सामुद्रिक- प्रणेताओंने बतलाया है कि मातृरेखा, पितृरेखा और —ये तीनों क्रमसे गङ्गा, सरस्वती और यमुना हैं। दर्शन त्रिवेणीसङ्गमके दर्शनके समान पुण्यदायक है।·

ृरेखा भवेद् गङ्गा मातृरेखा सरस्वती।
ूरेखात्र यमुना तत्संगस्तीर्थमक्षयम्॥
सिंहासनं साक्षात् तत्रस्थस्त्रिजगद्गुरुः।
देंदेवोऽङ्गुलैः सेव्यो जयादिदेवताजनैः॥

-शास्त्रोंके प्रणेताओंने कैसे-कैसे श्रेष्ठ शास्त्र रचे हैं, वल हिंदुओंका ही कल्याण नहीं होता, अपितु मनुष्य- ा मङ्गल होता है। सामुद्रिक-शास्त्रमें केवल रेखाओं— देखकर भूत, भविष्यत्, वर्तमानके सभी शुभाशुभ जा सकते हैं। मैं यहाँ इस शास्त्रके अन्य विषयोंको केवल रेखाविमर्शनाधिकारकी कुछ बातें संक्षेपमें करता हूँ—

कराद् गोत्ररेखा करभाद् धनतेजसोः।
ा रेखा यान्ति तिस्रस्तर्जन्यङ्गुष्ठकान्तरे॥
ास्तिस्रोऽप्यमूर्येषां सम्पूर्णदोषवर्जिताः।
े धने जीविते च तेषां वृद्धिर्न संशयः॥

हस्तरेखात्रयं चैतद् विश्वत्रयमुदाहृत
पितृरेखोर्ध्वलोकं स्यान्मातृरेखा च मानव
पातालमायूरेखा स्यादेता दक्षिणहस्तगा
धातुमूलं तथा जीवं वामे चैता विपर्यया

अर्थात् मणिबन्धसे अङ्गुष्ठ और तर्जनीके बी रेखा गयी हो, उसको गोत्र या पितृरेखा कहते हैं। उत्पन्न होकर इन्हीं अङ्गुष्ठ-तर्जनीके बीचमें जानेवाली मातृरेखा या धनरेखा कहते हैं। और तीसरी आ जीवित वा तेजरेखा कहते हैं। ये तीनों रेखाएँ किसी सम्पूर्ण और निर्दोष हों तो वे गोत्र, धन एवं आयु बतलाती हैं। पितृरेखाको ऊर्ध्वलोक, मातृरेखाको म और आयुरेखाको पाताललोक कहते हैं। इन्हीं तीनों रे धातु, मूल, जीव भी कहते हैं। पितृरेखाके स्वामी ब्रह रेखाके स्वामी विष्णु और आयुरेखाके स्वामी शिव ह इन्द्र, यम, वरुण और धनकुबेर ( वैश्रवण )—ये चारों दिशाओंके क्रमसे स्वामी हैं।

पितृरेखा बाल्यावस्थाकी द्योतक है, मातृरेख वस्थाकी और आयुरेखा वृद्धावस्थाकी द्योतक है। पि वायुप्रकृति, मातृरेखासे पित्तप्रकृति, आयुरेखासे क जानी जाती है। पितृ, मातृ और आयुरेखा क्रमसे च और द्विस्वभावसंज्ञक हैं। क्रमसे पुरुष, स्त्री, नपुं नभचर, थलचर, जलचर और इसी प्रकार सत्वगुणी, और तमोगुणी भी है। इन तीनों रेखाओंमेंसे जिसके जिस रेखाकी प्रधानता हो, उसीका फल कहना चाहि और दाहिने हाथसे आवागमनका भी ज्ञान होता है। किसीके बायें हाथमें पितृरेखा स्पष्ट हो, वह पितृलोक है एवं दाहिने हाथमें हो तो वह मरनेके पश्चात् पि जायगा।

इस प्रकार रेखाओंपरसे समस्त ज्ञेय, चराचर भूत, भविष्य, वर्तमानका प्रकाश होता है। जीवनके सभी शुभाशुभ हाथकी रेखाओंसे स्पष्ट ज्ञात हो जा विस्तारभयसे प्रत्येक रेखाके फलोंको पृथक्-पृथक् न साधारणतया यहाँ केवल उन बत्तीस लक्षणोंके नाम द देता हूँ, जो सर्वथा शुभसूचक हैं। छाता, कमल, रथ, वज्र, कछुआ, अङ्कुश, बावली, स्वस्तिक, तोरण

।, चक्र, शङ्ख, हाथी, समुद्र, कलश, मन्दिर, मछली, ', स्तूप, कमण्डलु, पर्वत, चमर, दर्पण, वृष, पताका, ष्पमाला, मोर—ये लक्षण जिनके हाथमें हों, वे ण्यवान्, भाग्यवान् और धनवान् होते हैं।

द्रिक शास्त्र हिंदू-जातिका एक गौरवास्पद एवं : और मनन करने योग्य शास्त्र है। वाल्मीकि-रामायण, डके ३५ वें सर्गमें जब महावीर हनुमान्‌जीने माता दर्शन किये, तब उन्होंने कहा, 'माता! मुझे आप ीरामचन्द्रका दूत समझें। मैं उन्हींकी आज्ञासे आपका समाचार लेनेके लिये आया हूँ।' तब माता जनक आज्ञा की कि 'यदि तुम भगवान्‌के दूत हो तो उ लक्षणोंका वर्णन करो।' इसपर महावीर श्रीहनुमान्‌ने समस्त सामुद्रिक लक्षणोंका वर्णन किया है।

महाराज वीर विक्रमादित्यमें भी ये सब लक्षण वे 'परदुःख-भञ्जनहार' कहलाते थे। प्राचीन समयमें विज्ञान बड़ी उन्नत दशामें था और अधिकांश ले अच्छे जानकार थे। परंतु समयके प्रभावसे अब यह हो गया है।

# फलित ज्यौतिषके प्रत्यक्ष अनुभव

( लेखक—पं० श्रीदेवीदत्तजी शर्मा ज्यौतिषाचार्य )

तिषशास्त्रके अठारह सिद्धान्त प्रसिद्ध हैं। करणग्रन्थ ाक फलितग्रन्थ हैं; परंतु फलविचारमें मतभेद भी फल ठीक न मिलनेसे लोगोंकी श्रद्धामें न्यूनता भाविक है।

ादेशके साथ-साथ अनुभवके आधारपर फल बतलाने- तिर्विद् अपना मान तो बढ़ायेगा ही, साथ ही इससे ास्त्रका गौरव भी उन्नत होगा। कई वर्षोंके मुझे जन्म और वर्ष-सम्बन्धी जो चमत्कारिक ाप्त हुए हैं, उनमेंसे कुछ यहाँ लिख रहा हूँ। ; ज्योतिर्विज्ञानवेत्ता तथा ज्यौतिषशास्त्रमें रुचि ो जनता इससे प्रसन्न होगी; क्योंकि प्रत्येक विद्याके ाके कारण ही विद्याका ह्रास और लोप हुआ। इसके ाहरण हैं।

फलितग्रन्थोंमें बृहत्पाराशरीके राजयोग शत-प्रतिशत ते हैं।

२—जन्ममें छठे घरका चन्द्रमा प्रमेह ( बीस कोई भी ) रखता है।

३—सप्तम मङ्गल अर्श ( खूनी बवासीर ) का स

४—सूर्य-शुक्रका रिपुभावमें योग मूत्रकृच्छ्र करत

५—शुक्र, मङ्गलका अष्टम घरमें योग उपदंश व

६—लग्नके सूर्य प्रायः अर्द्धशिरकी पीड़ा देते हैं

७—सप्तम केतु पथरी, दर्द एवं गुदा आदिमें शूल

८—जन्मलग्नेश शुभयुक्त, दृष्टकेन्द्र वा त्रिकोणमें प्रायः आजीवन सुखी, मानयुक्त तथा प्रतापी बना

९—पञ्चमेश, दशमेशका सम्बन्ध प्रबल राजयोग क

१०—पत्नीका सप्तम सूर्य हो तो वह पतिद्वारा पाती है।

११—वर्षमें सप्तमेशका लग्नमें पड़कर गुरुदृष्ट हो उन्नतिका सूचक है।

# कौन-सी तिथियाँ कब हानिकारक होती हैं

**रबि हर दिसि गुन रस नयन मुनि प्रथमादिक बार।**
**तिथि सब काज नसावनी होइ कुजोग बिचार॥** ( दोहावली )

द्वादशी, एकादशी, दशमी, तृतीया, षष्ठी, द्वितीया और सप्तमी—ये सातों तिथियाँ यदि क्रम

# हमारी संस्कृति और नक्षत्र-विज्ञान

ात् और जीवन जितना आश्चर्यजनक है, यह ऊपर ारह ढकनेवाला आकाश उससे कम आश्चर्यप्रद नहीं। अपना प्रभाव जगत् और जीवनपर डालता है। जब ़पी नेत्रसे देखता है, तब यहाँ प्रकाश हो जाता है, सुस ाग्रत् हो जाता है, और जीवनमें गति और विकास होने ़। दुनिया कुछ-की-कुछ होने लगती है। और वह नेत्रको मूँदकर सोमरूपी अपने दूसरे नयनको खोलता चन्द्रिकाकी सुधा-धारासे जगत् और जीवन परिप्लावित हैं, ओषधियाँ और वनस्पतियाँ अमृत-स्नान करके हो जाती हैं और बल सञ्चय करती हैं। प्राणियोंको ानी योगमायाके वशीभूत करने लगती है। जब वह ़ो भी बंद कर लेता है, तब उस आकाशरूपी महा- तीसरा नेत्र असंख्य रूपोंमें बिखरा हुआ सुनसानमें ौर उसके प्राणियोंके कर्मोंका लेखा देखने लगता है। द्भुत है यह आकाश! आकाशके बीच होनेवाली ानन्त कोटि-कोटि लीलाओंका वर्णन कौन कर ।

आकाशको ऋषियोंने तीन भागोंमें विभाजित ा—पृथिवी, अन्तरिक्ष और द्युलोक। प्रत्यक्ष- ़के कारण ऋषियोंके लिये कुछ परोक्ष न था। शुनः- ़ द्युलोकको देखकर कहते हैं—

**ऋक्षा* निहितास उच्चा नक्तं ददृशे कुहचिद् दिवेयुः।**
**ने वरुणस्य व्रतानि विचाकशच्चन्द्रमा नक्तमेति॥**

(ऋक्सं० १। २। १४। ५)

ऊँचे आकाशमें स्थित नक्षत्रगण रात्रिको दिखलायी तथा दिनमें कहीं और चले जाते हैं। आदित्यके कर्म ़क्त हैं; वह जिधर होकर जाता है, उधर ये नक्षत्र हो दिखलायी नहीं देते और दूसरी ओर चमकने । उसीकी किरणोंसे चन्द्रमा प्रकाशमान होकर रातको ़।'

ण अर्थात् आदित्यको देखकर वही शुनःशेप ऋषि अगले ़हते हैं—

**वेदा यो वीनां पदमन्तरिक्षेण पतताम्।**
**वेद नावः समुद्रियः॥**
**वेद मासो धृतव्रतो द्वादश प्रजावतः।**
**वेदा य उपजायते॥**

'जो आदित्य अन्तरिक्षमें उड़ती हुई चिड़ियों देखता है तथा जो समुद्रके मध्यमें जानेवाली नौ देखता है, अर्थात् पृथिवी और अन्तरिक्षमें होनेवा घटनाओंको देखता है; जो धृतव्रतः अर्थात् नियमपूर्वक और अपनी नयी छटा दिखानेवाले बारह महीनोंको दे और उनके साथ उत्पन्न होनेवाले मलमासको भी देख

प्रस्कण्व ऋषि ऋग्वेदके प्रथम मण्डलके ५० कहते हैं—

**अप त्ये तायवो यथा नक्षत्रा यन्त्यक्तुभिः।**
**सूराय विश्वचक्षसे॥**

'सारे संसारको प्रकाश देनेवाले सूर्यका आगमन चोरोंके समान सारे नक्षत्र रात्रिके साथ चले जाते हैं।

आगे अङ्गिराके पुत्र कुत्स ऋषि ११५वें कहते हैं—

**चित्रं देवानामुदगादनीकं चक्षुर्मित्रस्य वरुण आप्रा द्यावापृथिवी अन्तरिक्षं सूर्य आत्मा जगतस्त**

'यह पूजनीय रश्मियोंका आश्चर्यजनक समूह मि और अग्निको प्रकाश प्रदान करनेवाला आदित्य पृथिवी, और द्युलोकको अपनी रश्मियोंसे व्याप्त कर रहा समस्त स्थावर और जङ्गम जगत्का प्राण है।'

ऋग्वेदकी एक दूसरी ऋचा कहती है—

**पञ्चपादं पितरं द्वादशाकृतिं दिव आहुः परे अर्द्धे पुरी अथेमे अन्य उपरे विचक्षणं सप्त चक्रे षळरे आहुर**

(ऋक्सं० २। ३। १

द्युलोकके परे अर्ध स्थानमें स्थित आदित्यने ऋतुरूपी पैरवाले तथा द्वादश मासरूपी आ सबके पालक संवत्सरको प्रदान किया है। और दूस

---

यारकने 'ऋक्षाः'का अर्थ 'नक्षत्राणि' किया है; परंतु 'ऋक्ष' ़ालू अर्थ भी होता है। सायणने इसी दृष्टिसे 'ऋक्षा'का तारका:' किया है। इसीके अनुकरणमें पाश्चात्योंने सप्तर्षियोंको

* यास्क कहते हैं—

'इति पञ्चर्तुतया पञ्चर्त्तवः संवत्सरस्येति च ब्राह्मण शिशिरयोः समासेन।'

अर्थात् ब्राह्मण-ग्रन्थोंमें हेमन्त और शिशिरको एक क

ाशमें अवस्थित अन्य सप्त ऋषियोंने ( दस-दस वर्ष-
अरोंवाले अर्थात् साठ संवत्सररूपी चक्रमें सूर्यको अर्पित
अर्थात् साठ संवत्सररूप चक्रको लेकर सूर्य आकाशमें
हो रहा है। जिस प्रकार बारह महीनोंको लेकर एक
चलता है, उसी प्रकार संवत्सर-चक्रको लेकर सूर्य घूमता
ह महीनोंमें चन्द्रमाके बारह चक्कर लगते हैं और
क्रमें साठ बार सूर्य चक्कर लगाता है।

ाथ ब्राह्मणके अध्याय २ । १ । ३ । १, ३ में
—

न्तो ग्रीष्मो वर्षाः । ते देवाऽऋतवः शरद्धेमन्तः
। पितरो य एवापूर्यतेऽर्द्धमासः स देवा योऽपक्षीयते
ऽहरेव देवा रात्रिः पितरः पुनरह्नः पूर्वाह्णो देवा
पितरः ॥ १ ॥

यत्रोदङ्ङावर्तते । देवेषु तर्हि भवति देवाँस्तर्ह्यभि-
यत्र दक्षिणाऽऽवर्त्तते पितृषु तर्हि भवति पितॄंस्तर्ह्यभि-
॥ ३ ॥

न्त, ग्रीष्म और वर्षा—ये देवोंकी ऋतुएँ हैं, और
न्त और शिशिर—ये पितरोंकी ऋतुएँ हैं। शुक्लपक्ष
का है और कृष्णपक्ष पितरोंका है। दिनके अधिपति
और रात्रिके पितर हैं। फिर दिनका पूर्वार्द्ध देवताओंका
उत्तरार्द्ध पितरोंका।

सूर्य उत्तरकी ओर बढ़ता है अर्थात् उत्तरायणमें
ताओंका अधिपति होता है और दक्षिणायनमें
अधिपति होता है।'

संहिता और शतपथब्राह्मणके इन अवतरणोंसे स्पष्ट
है कि नक्षत्र, चान्द्रमास, सौरमास, मलमास, ऋतु-
दक्षिणायन-उत्तरायणके साथ-साथ आकाशचक्रमें
द्रमाका तात्त्विक ज्ञान ऋषियोंने हमें प्रदान किया है।
नक्षत्र-विज्ञान और आधुनिक पाश्चात्योंके नक्षत्र-
Astronomy ) की पद्धतिमें अन्तर यह है कि
नक्षत्र-विज्ञान वेदका एक मुख्य अङ्ग अर्थात् नेत्र
ा था। क्योंकि वैदिक अनुष्ठानोंके लिये काल-निर्णय
क्षत्रोंकी गतिपर विशेष ध्यान दिया जाता था। दर्श-
यज्ञ तथा सांवत्सरिक अहीन याग तथा सहस्रों वर्षोंमें
नेवाले सत्रोंके अनुष्ठानमें काल-गणना करनेके लिये जो
बीच विविध स्थितियोंमें सूर्यका संक्रमण होता था,
अवलोकन करके नक्षत्र-विद्याका व्यावहारिक ज्ञान

के बीचमें संक्रमण करनेवाले सूर्यमण्डलके अन्यान्य ग्र
और स्थिति तथा उसके द्वारा होनेवाले प्रभावोंका अध्य
गया। नक्षत्र-मण्डलको राशिचक्रमें विभाजितकर प्रत
के साथ सूर्य-संक्रमणको देखकर राशियोंके नामप
द्वादश सौरमासोंका अवलोकन किया । और पू
अर्थात् पूर्णिमाकी रात्रिमें नक्षत्रविशेषके पास चन्द्रमाक
चान्द्रमासोंका ज्ञान प्राप्त किया। अर्थात् जिस मासक
चित्रा नक्षत्रसे युक्त थी, उसे चैत्रमास, विशाखासे युक्त
वाले मासको वैशाखमास, ज्येष्ठासे ज्येष्ठ, पूर्वाषाढ़ा य
षाढ़ासे आषाढ़, श्रवणसे श्रावण, पूर्वभाद्रपद या उत्तर
भाद्रपद, अश्विनीसे आश्विन, कृत्तिकासे कार्तिक, म
मार्गशीर्ष, पुष्यसे पौष, मघासे माघ, पूर्वाफाल्
उत्तराफाल्गुनीसे फाल्गुनमास नाम प्रदान किया गय

परंतु पाश्चात्य देशोंमें प्रकारान्तरसे जो कुछ
नक्षत्र-विज्ञानका अरब-ग्रीक लोगोंके द्वारा प्रसार हु
उनके एतद्विषयक ज्ञानका मूलधन था। इसी
यन्त्रयुगके विकासके साथ उन्होंने दूरवीक्षण यन्त्रोंका
आविष्कार किया। और उसके द्वारा प्रत्यक्ष उनकी
अवलोकन करनेका प्रयत्न किया। इस विज्ञानके स
गणितकी जो सम्पत्ति हमसे उनको मिली थी, उसको
बहुत कुछ समृद्ध किया—यह उनकी विशेषता है
दिन, मास, ऋतु, अयन अथवा राशि-चक्रका जो य
करण हुआ था, उसको अधूरा ही उन्होंने अपनाया। यहाँ
नाम रवि, चन्द्र, भौम, बुध, गुरु, शुक्र और शनि प्रभृत
नामसे आबद्ध था। उसे तो उन्होंने ग्रहण किया, परंतु म
नाम उनके यहाँ अवैज्ञानिक ढंगसे रक्खा गया; च
सूर्यकी गतिके साथ जो नक्षत्र अथवा राशियाँ महीनोंका
करती हैं, उनकी पर्याप्त उपेक्षा की गयी। और
फरवरी आदि नाम ही नहीं, बल्कि इनकी स्थिति भी
सूर्यकी गतिसे कुछ सम्बन्ध नहीं रखती। अतएव पाश
मास और वर्षोंकी गणना हमारे सौरवर्षके आधारपर ह
भी अनर्गल-सी है और भारतीय शैली सर्वथा पू
वैज्ञानिक है।

सूर्य जिस आकाशमार्गसे नक्षत्रमण्डलमें होकर
उसके द्वादश समान भाग करके मेष, वृष प्रभृति रा
अवतारणा की गयी। मेषराशिके प्रथम बिन्दुपर जब स
होता है, तबसे लेकर जब वह पुनः उसी बिन्दु

नक्षत्रमण्डलमें सूर्यका एक संक्रमण-काल एक कहलाता है । सूर्यसिद्धान्तमें सौरवर्ष ३६५ ६४८४ दिनोंका माना जाता है । आधुनिक युगके क्षत्रविज्ञानवेत्ता ( Astronomer ) डब्ल्यू० एम्० अनुसार यह संख्या ३६५·२५६४ दिनोंकी है । वर्ष इससे ·००२३ दिन अधिकका हो जाता है । के पाश्चात्त्य नक्षत्रविज्ञानके मतसे यह वर्ष अनुमानतः ५९६ दिनोंका होता है, जो भारतीय मतसे ·०००८ होता है । भारतवर्षमें जो मेष-संक्रान्तिसे वर्षगणना है, उससे साठ वर्षोंके संवत्सरचक्रका हिसाब ठीक-ता है । इन संवत्सरोंके अलग-अलग प्रभव, विभव आदि नाम दिये गये हैं ।

सिद्धान्तके अनुसार हिंदुओंके द्वारा जो काल-गणना की उसके सामने विश्वकी किसी जातिकी कोई भी काल-गणना द्ध होती है । हमारे शास्त्रोंके मतसे ४,३२,००० सौर-कलियुग होता है, द्वापरमें ८,६४,००० वर्ष होते हैं, २,९६,००० वर्ष और कृतयुगमें १७,२८,००० वर्ष इस प्रकार कुल मिलाकर ४३,२०,००० वर्षोंका एक होता है । १००० महायुगोंका एक कल्प होता है । एक कल्पमें ४,३२,००,००,००० वर्ष होते हैं । कल्पकी करनेवाले ज्योतिर्विदोंने यह भी निश्चय किया था कि ७१४ वर्षोंमें अयनान्त १०° पीछे चला जाता है । तिरिक्त वर्षमें १२ राशियाँ, एक राशिमें ३० अंश, में ६० कला, एक कलामें ३० काष्ठा और एक १८ निमेष अर्थात् पलकी सूक्ष्मतम कालगणना ज्ञात होता है कि भारतीय मस्तिष्कने इस विषयमें सफल प्रयास किया है । इतना बड़ा काल-ज्ञान दूसरे शके निवासियोंको अबतक नहीं हुआ ।

रतीय नक्षत्र-विज्ञानवेत्ताओंने क्रान्तिवृत्तको २८ भागोंमें त किया; इस प्रकार चन्द्रमाके मार्गमें पड़नेवाले २८ ह हो गये, जिन्हें चान्द्र नक्षत्रोंके नामसे पुकारते े चलकर इसमें सुधार हुआ और २८ के स्थानमें चान्द्र नक्षत्र माने गये । और क्रान्तिवृत्तके २७ भाग करके १३°, २०′ ( तेरह अंश, बीस प्रत्येक नक्षत्रका क्षेत्र रक्खा गया । प्रत्येक क्षेत्रमें से अधिक चमकता हुआ तारा दीख पड़ता है, नाम योगतारा रक्खा गया । और नक्षत्रका

साथ-साथ कुछ महत्त्वपूर्ण और सुप्रकाशित ताराअ नाम और स्थान निश्चय किया गया । उनमें दक्षिणमें और अगस्त्य तथा उत्तरमें अभिजित्, ब्रह्महृद्य, अ प्रजापति मुख्य हैं । इनके सिवा क्रान्तिवृत्तके समीप दूसरे प्रकाशमान तारे, जिनकी आवश्यकता ग्रहोंके गणनामें पड़ती है, निश्चित किये गये । उनमें मघा, पुष्य, शततारका और चित्रा मुख्य हैं । रत्नमाला नामवे इन तारोंका उल्लेख आता है । पाश्चात्त्य ज्योर्ि सम्पूर्ण आकाशके ताराओंको ऐंड्रोमेडा ( Andror आदि विभिन्न प्रकारके ८८ तारा-मण्डलोंमें ि किया है । यह तारा-मण्डलकी सूची बनानेकी शैल निवासियोंकी प्राचीन शैलीका अनुकरण है । अनावश्यक ताराओंकी सूची न बनाकर काल-गण सूर्यग्रहण-चन्द्रग्रहणादिकी स्थितिका निश्चय अपने कृत्योंके लाभार्थ किया गया था । सूर्य और चन्द्र-ग्रहण साथ चन्द्रकी गतिसे होनेवाले तारा-ग्रहणका भी भारतीयोंको था, इस प्रकार चन्द्रके द्वारा मघाका ग्रह हुआ करता है । ग्रहोंके सिद्धान्तपर भास्कराचार्य सिद्धान्तशिरोमणि नामक ग्रन्थमें विस्तारसे विवेच है । परवर्तीकालमें आर्यभट्ट, ब्रह्मगुप्त और भास्व इस विज्ञानके विषयमें विशेष अनुसन्धान किया है ।

नक्षत्र-मण्डलके बीच होकर भ्रमण करनेवाले के और सूर्यकी ही स्थिति और गतिका निरीक्षण आर किया; बल्कि इनके साथ-साथ मङ्गल, बुध, बृहस्पा और शनि नामक अन्य पाँच ग्रहोंकी गति और भी निरीक्षण किया । और क्रान्तिवृत्तमें इनकी गतियोंके साथ अतिचार और मन्दगतिको भी देख पाँचोंके अतिरिक्त रवि-चन्द्र तथा तमोग्रह राहु-केतु कुल नौ ग्रह माने गये हैं । पाश्चात्त्य लोगोंने चन्द्र पृथिवीको ग्रह माना है, और राहु-केतुको छोड़कर नेप्च्यून और प्लूटो—इन तीन ग्रहोंको लेकर कुल माने हैं । ग्रह-गतिके विषयमें भारतीय और गणनामें बहुत ही थोड़ा अन्तर पड़ता है ।

वराहमिहिरकी बृहत्संहितामें केतु अर्थात् ताराओंका वर्णन आता है । उन्होंने पहले शुभ धूमकेतु नामसे दो भेद किये हैं और छोटे र स्निग्ध सोम्य्य, मीठे और श्वेतवर्णके केतको,

अशुभ दर्शनवाले धूमकेतु हैं । बृहत्संहितामें सूर्यादि था पृथिवी और विभिन्न नक्षत्रोंसे उत्पन्न होनेवाले केतुओंका वर्णन मिलता है, जिसमें उनकी गति, तथा उनके उदयसे होनेवाले शुभाशुभ परिणामोंका न किया गया है । सुदीर्घ कालके अध्ययनका यह है कि हमारे यहाँ धूमकेतुके इतने भेदोंका अवलोकन इसके पश्चात् होनेवाले फलोंका निरीक्षणकर उसे कर दिया गया है । पाश्चात्त्य नक्षत्र-विज्ञानने अभी ५ वीं शताब्दीसे ही इस विषयमें अनुसन्धान प्रारम्भ । पहले-पहल १४५७ ई० में दिखलायी देनेवाला जो १६२५, १८१८ और १८७३ तथा १९२८ ई० ायी दिया था और जिसके बारेमें पाश्चात्त्योंका अनुमान १९५६ ई० में पुनः उसका दर्शन होनेवाला है, ाया-विनेक-फॉर्बे ( Pons-coggia-winnecke- . ) के नामसे प्रसिद्ध है । कुछ दूसरे प्रसिद्ध धूमकेतु ts ) जो निरीक्षण करनेवालेके नामसे प्रसिद्ध हैं, वे हैं— Halley ), डोनाटी ( Donati ), डेनियल l ) और पेल्टियर ( Peltier ) । पाश्चात्त्योंकी जानकारीमें । धूमकेतु, जिसकी छः पूँछें थीं, सबसे बड़ा आश्चर्यजनक ा । इसके सिवा पाँच-सात और धूमकेतुओंका उल्लेख ज्योतिर्विज्ञानने किया है । परंतु बृहत्संहितामें तो भयानक रँगीली पूँछवाले अग्निकेतु, जो अग्नि- ते और विलीन हो जाते हैं, तीन पूँछोंवाले ब्रह्मदण्डकेतु, का कौङ्कुम नामक केतु, बाँसकी आकृतिवाले चन्द्रमा- के समान प्रभापूर्ण कङ्क नामके केतु इत्यादि-इत्यां धूमकेतुओंका वर्णन पाया जाता है ।

यह तो हुई धूमकेतुकी बात । उल्काओं ( sh stars ) के बारेमें भी बृहत्संहितामें जो वर्णन मिल आधुनिक पाश्चात्त्य ज्योतिर्विज्ञानकी अपेक्षा कहीं अ है । अन्तर केवल यह है कि वराहमिहिरने द्युलोकसे करके गिरनेवाले लोकके नामसे उन्हें पुकारा है और ज्योतिर्विद् उन्हें नीहारिका-पुञ्जके रूपमें देखते हैं । दृष्टिकोण आध्यात्मिक होनेके कारण सर्वत्र, यहे ज्योतिर्लोकोंमें भी उन्हें धर्म-तत्त्वकी ही चमक दी है; परंतु पश्चिमका विज्ञान जडवादी होनेके कार जडबुद्धिकी प्रधानताको ही द्योतित करता है । परंतु दृष्ट और अनुभूत होनेके कारण हमारा दैवी विज्ञा पूर्ण है, आकाशमें होनेवाली प्रमुख घटनाओंके विषय गणना ठीक-ठीक उतरती है । इसके विपरीत पा आसुरी विज्ञान सर्वथा अपूर्ण है । क्योंकि भारतीय विज्ञान हमारे धार्मिक जीवनके लिये उपयोगी पाश्चात्त्योंका सामाजिक जीवन इससे वञ्चित रहता है; इस विज्ञानकी महिमा वहाँ इतनी नहीं है जितनी यहाँ है । इसी कारण शास्त्रकार कहते हैं—

**वेदस्य चक्षुः किल शास्त्रमेतत्**
**प्रधानताङ्गेषु ततोऽस्य युक्ता**
**अङ्गैर्यतोऽन्यैरपि पूर्णमूर्त्ति-**
**श्चक्षुर्विना कः पुरुषत्वमेति**

—अलख

---

# किन नक्षत्रोंमें गया हुआ धन वापस नहीं मिलता

**ऊ गुन पू गुन वि अज कृ म आ भ अ मू गुनु साथ ।**
**हरो धरो गाड़ो दियो धन फिरि चढ़इ न हाथ ॥**

( दोहावली )

'उ' से आरम्भ होनेवाले तीन नक्षत्र ( उत्तराफाल्गुनी, उत्तराषाढ़ा, उत्तराभाद्रपद ), 'पू' से आरम्भ ह त्र ( पूर्वाफाल्गुनी, पूर्वाषाढ़ा, पूर्वाभाद्रपद ), वि (विशाखा), अज (रोहिणी), कृ (कृत्तिका), म (मघा भ (भरणी), अ (अश्लेषा) और मू (मूल)को भी इन्हींके साथ समझ लो—इन चौदह नक्षत्रोंमें हरा हु हुआ, धरोहर रक्खा हुआ, गाड़ा हुआ तथा किसीको दिया हुआ धन फिर लौटकर हाथ नहीं आ

# हिंदुओंका रत्नविज्ञान

( लेखक—पं० श्रीजानकीनाथजी शर्मा )

र्षि कश्यपका कहना है कि माणिक्यादि रत्नोंको धारण
सी प्रकारका कष्ट नहीं होता; अतएव कष्टनिवृत्ति तथा
होंकी प्रीतिके लिये क्रमशः माणिक्य, मौक्तिक, विद्रुम,
पुष्पराग, वज्र, नीलम, गोमेद तथा वैदूर्य धारण
हिये—

**दीनां च संतुष्ट्यै माणिक्यं मौक्तिकं तथा।**
**द्रुमं मरकतं पुष्परागं च वज्रकम्॥**
**गोमेदवैदूर्यं धार्यं स्वस्वदढक्रमात्।**

नारदीयका भी यही मत है—

**मुक्ताफलं विद्रुमाख्यं मरकतं तथा।**
**रागं तथा वज्रं नीलं गोमेदसंज्ञकम्।**
**र्यं भास्करादीनां तुष्ट्यै धार्यं यथाक्रमम्॥**

( पू० भा० ५६। २८२ )

नपुराणके रत्नपरीक्षाप्रकरणमें बहुत-से रत्नोंके नाम
—यथा वज्र, मरकत, पद्मराग, मुक्ता, महानील,
वैदूर्य, गन्धशस्य, चन्द्रकान्त, सूर्यकान्त, स्फटिक,
कर्केतन, पुष्पराग, ज्योतीरस, राजपट्ट, राजमय,
, गञ्ज, शङ्ख, गोमेद, रुधिराक्ष, भल्लातक,
थक, सीस, पीलु, प्रवाल, गिरिवज्र, भुजङ्गमणि,
टिट्टिभ, पिण्ड, भ्रामर, उत्पल। (अग्नि० २४५ अ० )
का कहना है कि वज्र (हीरा), मोती, मूँगा, गोमेद,
वैदूर्य, पुखराज, पाचि और माणिक्य—ये नौ
हैं, ऐसा विद्वानोंका मत है—

**मुक्ता प्रवालं च गोमेदश्चेन्द्रनीलकः।**
**र्यः पुष्परागश्च पाचिर्माणिक्यमेव च॥**
**रत्नानि चैतानि नव प्रोक्तानि सूरिभिः।**

( शुक्रनीतिसार ४। २। १५६ )

ं लाल वर्णका इन्द्रगोपके समान कान्तिवाला माणिक्य
ाय है तथा लाल, पीला, सफेद एवं श्याम कान्तिवाला
द्रमाको प्रिय है—

**प्रियं रक्तवर्णमाणिक्यं त्विन्द्रगोपरुक्।**
**पीतसितश्यामच्छविर्मुक्ता प्रिया विधोः॥**

प्रकार पीलापन लिये लाल मूँगा मङ्गलको प्रिय है
या चाषके पंखोंके समान वर्णका पाचि बुधको प्रिय
है। सोनेकी झलकवाला पुखराज बृहस्पतिको प्रिय
तारोंके समान कान्तिवाला वज्र शुक्रको प्यारा है। श
सजल मेघके समान कान्तिवाला इन्द्रनील प्रिय है;
लाल, पीली कान्तिवाला गोमेद राहुको तथा बिलावके
समान कान्तिवाला एवं लकीरवाला वैदूर्य केतुको प्रि

**सपीतरक्तरुग् भौमप्रियं विद्रुममुत्तमम्**
**मयूरचाषपत्राभा पाचिर्बुधहिता हरित**
**स्वर्णच्छविः पुष्परागः पीतवर्णो गुरुप्रिय**
**अत्यन्तविशदं वज्रं तारकाभं कवेः प्रियम्**
**हितः शनेरिन्द्रनीलो ह्यसितो घनमेघरुच**
**गोमेदः प्रियकृद्राहोरीषत्पीतारुणप्रभः**
**ओत्वक्षभाश्चलत्तन्तु वैदूर्यं केतुप्रीतिकृत**

( शुक्र० ४। २। १५८

शुक्र कहते हैं कि सभी रत्नोंमें वज्र ( हीरा )
पर सन्तानकी इच्छावाली स्त्री इसे कभी धारण
गोमेद और मूँगा सभी रत्नोंमें नीच हैं—

**रत्नं श्रेष्ठतरं वज्रं नीचं गोमेदविद्रुमः**
**न धारयेत्पुत्रकामा नारी वज्रं कदाच**

आश्चर्य नहीं कि भगवान् श्रीरामके राज्यमें
साधारण-से-साधारण प्रजाके सभी मकानोंके द्वारों
ही किवाड़ थे और उनमें सर्वत्र हीरे जड़े हुए थे—

प्रति द्वार द्वार कपाट पुरट बनाइ बहु बज्रन्हि ख

रत्नोंकी परीक्षाके लिये 'युक्तिकल्पतरु'में राजा भो
अपने 'अर्थशास्त्र'में कौटिल्यने बड़े लंबे-चौड़े
लिखे हैं। अग्निपुराणका कहना है कि जो हीर
तैर सके, भारी चोट सह सके, षट्कोण हो, इ
आकारका हो, हल्का हो या सुग्गोंके पंखके रंग
चिकना हो, कान्तिमान् तथा विमल हो, वह श्रेष्ठ है

**अम्भस्तरति यद्वज्रमभेद्यं विमलं च य**
**षट्कोणं शक्रचापाभं लघु चार्कनिभं शुभ**
**शुकपक्षनिभः स्निग्धः कान्तिमान्विमलस्तथ**

( अग्निपु० २४६।

कौटिल्य कहते हैं कि मोटा, चिकना, भारी चोट
वाला, बराबर कोनोंवाला, पानीसे भरे हुए पीतल
बर्तनमें डालकर हिलाये जानेपर बर्तनमें लकीर ब

कवेकी तरह घूमनेवाला और चमकदार हीरा प्रशस्त
ाता है—

ं गुरु प्रहारसहं समकोटिकं
भाजनलेखितं कुभ्रामि भ्राजिष्णु च प्रशस्तम्।
(२।११।४१)

कोण, तीक्ष्ण कोनेसे रहित तथा एक ओरको अधिक
ए कोनोंवाला हीरा दूषित समझा जाता है—

कोणं निरश्रि पार्श्वापवृत्तं चाप्रशस्तम्।'

छः स्थानोंमें उत्पन्न होता है तथा छः रंगोंवाला
यह बरार, कोसल, कास्तीर (काश्मीर), श्रीकरनक,
तथा कलिङ्ग—इन छः स्थानोंमें उत्पन्न होता है
वकी आँखके समान, सिरसके फूलके समान, गोमूत्रके
ोरोचनके समान, श्वेत वर्णके स्फटिकके समान और
फूलके रंगवाला होता है।

योंके वर्णनमें कौटिल्यने अपार बुद्धिमत्ता प्रदर्शित
उनका कहना है कि मोती तीन कारणोंसे उत्पन्न
-शङ्खसे, शुक्तिसे तथा हाथी-सर्पादिके मस्तकसे।
स्थानभेदसे इसके दस प्रकार होते हैं। मोटा,
तलरहित (चिकनी जगहपर बराबर लुढ़कते जाने-
दीप्तियुक्त सफेद, भारी, चिकना तथा ठीक मौकेपर
ी उत्तम समझा जाता है। अग्निपुराणका कहना
ी शुक्तिसे उत्पन्न होते हैं, किंतु शङ्खसे बने मोती
पेक्षा विमल एवं उत्कृष्ट होते हैं। हाथीदाँतसे उत्पन्न,
पसे उत्पन्न, वेणुनागसे उत्पन्न या मेघोंद्वारा उत्पन्न
न्त श्रेष्ठ होते हैं—

फलास्तु शुक्तिजाः·········।
ास्तेभ्य उत्कृष्टा ये च शङ्खोद्भवा मुनेः॥
दन्तभवाश्चाद्याः कुम्भसूकरमत्स्यजाः।
ागभवाः श्रेष्ठा मौक्तिकं मेघजं वरम्॥
(अग्निपु० २४५।१२-१३)

छता, वृत्तता (गोलाई), शुक्लता (उजलापन)
ता (भारीपन)—ये मौक्तिक मणि (मोती) के

वं शुक्लता स्वाच्छयं महत्त्वं मौक्तिके गुणाः।
(अग्निपु० २४६।१४)

का कहना है कि सिंहलद्वीपवाले कृत्रिम मोती भी
हैं, इसलिये मोतीकी परीक्षा करनी चाहिये। रातभर
मिले हुए गर्म जलमें रक्खे, फिर उसे धानोंमें मले।

इतनेपर भी जो मैला न हो, वह असल मोती होता है
से उत्पन्न मोतीकी कान्ति सर्वाधिक होती है—

कुर्वन्ति कृत्रिमं तद्वत्सिंहलद्वीपवासिन
तत्सन्देहविनाशार्थं मौक्तिकं सुपरीक्षयेत
उष्णे सलवणस्नेहे जले निश्युषितं हि त
व्रीहिभिर्मर्दिते नेयाद्वैवर्ण्यं तदकृत्रिमम
श्रेष्ठाभं शुक्तिजं विद्यान्मध्याभं त्वितरं विदु
(शुक्रनीतिसार ४।२।१७६

कौटिल्यने मोतियोंकी मालाओंके वर्णनमें कमा
है। वे कहते हैं कि मालाओंके गाँथनेके तरीकों
शीर्षक, उपशीर्षक, प्रकाण्डक, अवघाटक और तरलप्रब
पाँच भेद हैं। फिर मोतियोंकी संख्याके अनुसार इनके
हैं। जैसे १००८ लड़ोंकी मालाका नाम 'इन्द्रच्छन्द', ५
नाम 'विजयच्छन्द', १०० यष्टिका नाम 'देवच्छन्द',
'अर्धहार', ५४ का 'रश्मिकलाप', ३२ का 'गुच्छ',
'नक्षत्रमाला', २४ का 'अर्धगुच्छ', २० का 'माणव
दस लड़ोंकी मालाका नाम 'अर्धमाणवक' है। इन्हीं
के बीच मणि पिरो देनेसे फिर इनके ५० और भेद
जिनके बड़े-बड़े लंबे नाम हो जाते हैं—जैसे 'इन्द्रच्छन्द
कार्धमाणवक', 'इन्द्रच्छन्दप्रकाण्डार्धमाणवक' इ
शुक्रका कहना है कि मोती और मूँगा—ये दो ही रत्न
जिनपर पत्थर और लोहेसे लकीर पड़ती है और जो
हल्के होते हैं, अन्यथा अन्य सभी रत्न सर्वदा ए
निष्कलङ्क रहते हैं—

नायसोल्लिख्यते रत्नं विना मौक्तिकविद्रुमात
पाषाणेनापि च प्राय इति रत्नविदो विदुः
न जरां यान्ति रत्नानि विद्रुमं मौक्तिकं विना

इसी प्रकार इन ग्रन्थोंमें तथा 'युक्तिकल्पतरु'
प्रवालादि अन्यान्य मणियोंका भी विस्तारसे लक्षण,
अवान्तर भेद तथा मूल्यादिका विस्तृत विवेच
होता है।

महाभारतका कहना है कि रत्नदानका पुण्य
महान् है—

रत्नदानं च सुमहत्पुण्यमुक्तं जनाधिप
(अनुशासन० दान० ६८

भारतवर्षमें पहले रत्नोंका कैसा बाहुल्य था, यह
पुराण'के रत्नाचलवर्णनमें देखते बनता है। वहाँ क
है कि १००० मोतियोंका एक जगह ढेर करे। इस

और गोमेदका ढेर रक्खे, इनमें प्रत्येककी संख्या
ानी चाहिये। इतनी ही संख्याकी इन्द्रनील और
ाणियोंको दक्षिण दिशाकी ओर रखकर गन्धमादन-
ा करे। पश्चिममें वैदूर्य और प्रवाल ( विद्रुम या
ा विमलाचल बनाये एवं उत्तरमें पद्मराग और
ेर रक्खे। धान्यके पर्वत भी सर्वत्र बनाये एवं
इपर सोनेके वृक्ष एवं देवताओंकी रचना करे, फिर
ष्प-गन्धादिसे पूजा करे एवं 'यदा* देवगणाः सर्वे'
ान्त्रोंको पढ़कर इस रत्नाचलको विधिपूर्वक ऋत्विजों
र्य आदिको दान कर दे—

**ाफलसहस्रेण पर्वतः स्यादनुत्तमः।**
**र्थांशेन विष्कम्भपर्वताः स्युः समन्ततः॥**
**ग वज्रगोमेदैर्दक्षिणेनेन्द्रनीलकैः।**
**ागयुतः कार्यो विद्वद्भिर्गन्धमादनः॥**
**र्वविद्रुमैः पश्चात्संमिश्रो विमलाचलः।**
**ागैः ससौवर्णैरुत्तरेण च विन्यसेत्॥**
**यपर्वतवत्सर्वमत्रापि परिकल्पयेत्।**
**ावाहनं कुर्याद् वृक्षान्देवांश्च काञ्चनान्॥**
**येत्पुष्पगन्धाद्यैः प्रभाते च विमत्सरः।**
**द् गुरुऋत्विग्भ्य इमान् मन्त्रानुदीरयेत्॥**
**न विधिना दद्याद्रत्नाचलमनुत्तमम्।**

( मत्स्यपुराण ९० । १–९ )

भारतका कहना है कि जो इन रत्नोंको बेचकर सौम्य
ाज्ञ करता है या प्रतिग्रह लेकर इन्हें किसी अन्यको दान
है, उन दोनोंको ही अक्षय पुण्य होता है—

**ान् विक्रीय यजते ब्राह्मणो ह्यभयङ्करम्।**
**ददाति विप्रेभ्यो ब्राह्मणः प्रतिगृह्य वै॥**
**योः स्यात्तदक्षय्यं दातुरादातुरेव च।**

( महा० अनु० ६८ । २९-३० )

र्षि वाल्मीकिने अयोध्यापुरीका वर्णन करते हुए लिखा
ई सब प्रकारके रत्नोंसे भरी-पूरी और विमानाकार
शोभित थी—

**ादै रत्नविकृतैः पर्वतैरिव शोभिताम्।**
**रत्नसमाकीर्णां विमानगृहशोभिताम्॥**

( वाल्मीकि० बाल० ५ । १५-१६ )

अपनी गीतावलीमें गोस्वामीजीने भी इसका खू
किया है—

कोसलपुरी सुहावनी सरि सरजू के ती
भूपावली मुकुटमनि नृपति जहाँ रघुबीर
. . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . . .
गृह गृह रचे हिंडोलना, महि गच काँच सुढा
चित्र बिचित्र चहूँ दिसि परदा फटिक पगा
सरल बिसाल बिराजहीं बिद्रुम खंभ सुजो
चारु पाटि पटी पुरट की झरकत मरकत भौंर
मरकत भँवर डाँड़ी कनक मनि जटित दुति जगमगि
पटुली मनहुँ बिधि निपुनता निज प्रगट करि राखी
बहुरंग लसत बितान मुकुतादाम सहित मने
नव सुमन माल सुगंध लोभे मंजु गुंजत मधु

( गीता० उत्तर० १९ ।

जनकपुरीकी शोभा भी आपने ऐसे ही वर्णित
मण्डप-रचनाकी शोभामें तो आपने अपने अनूठे रत
का ज्ञान प्रदर्शित किया है—

हरित मनिन्ह के पत्र फल पदुमराग के फू
रचना देखि बिचित्र अति मनु बिरंचि कर भू
बेनु हरित मनिमय सब कीन्हे। सरल सपरब परहिं नहि
कनक कलित अहिबेलि बनाई। लखि नहिं परइ सपरन
तेहि के रचि पचि बंध बनाए। बिच बिच मुकता दाम
मानिक मरकत कुलिस पिरोजा। चीरि कोरि पचि रचे

—आदिमें भला कितना ठोस रत्नविज्ञान
वाल्मीकीयका लङ्का-वर्णन भी ऐसा ही है।—

कनक कोट मनि खचित दृढ, बरनि न जाइ

इस एक ही दोहेमें गोस्वामीजीने इसकी
कह डाली है।

सचमुच भारतकी अन्तिम अलौकिक विभूति
पढ़-सुनकर आश्चर्यचकित हो जाना पड़ता है।
आश्चर्य क्या, इन सभी ऐश्वर्योंका कारण इसकी
धर्मपरायणता थी; पर आज तो हम इस तरह धर्मके
गये हैं कि यह शब्द ही हमारे कानोंमें खटकने लग
धर्मविहीनता दिखलानेमें ही हम सभी प्रकार
अनुभव करने लगे हैं और इसका जो उचित परिणा
भी हमारे सामने है!

---

* यदा देवगणाः सर्वे सर्वरत्नेष्ववस्थिताः। त्वं च रत्नमयो नित्यं नमस्तेऽस्तु सदाचल॥
यस्माद्रत्नप्रदानेन तुष्टिं प्रकुरुते हरिः। सदा रत्नप्रदानेन तस्मान्नः पाहि पर्वत॥

# हमारा हिंदुत्व

( लेखक—ठाकुर श्रीगंगासिंहजी )

।प हिंदू हैं ?'

।'

ा प्रमाण है इसका आपके पास ?'

गण ? प्रमाण तो मैं नहीं जानता; पर मैं अपनेको ता हूँ।'

पनी इस मान्यताके सिवा और भी कोई सबूत

'

मैं गायको अपनी माता समझता हूँ और उसके लिये ोको तैयार हूँ।'

र ?'

र गङ्गामें स्नान करके मैं अपनेको पवित्र समझता हूँ।'

र ?'

र अपने धर्मग्रन्थोंको मानता हूँ।'

न किसे धर्मग्रन्थ कहते हैं ?'

का मूल तो वेद है; पर प्रधानतया गीता, रामायण वतादि पुराण भी।'

य धर्मोंके प्रति आपका क्या भाव है ?'

सबका आदर करता हूँ। किसीकी निन्दा नहीं

र ?'

र जगत् मुझे क्या कहता है, इसकी मुझे परवा नहीं। ान्का भय है। मैं उनका प्रिय बनना चाहता हूँ।'

ा आप हिंदू-कोड-बिलके समर्थक हैं ?'

ं, मुझे आप विरोधी समझें। मैं समझता हूँ कि विषयोंमें सरकारको कानून बनानेका कोई अधिकार

'

ा आप मुसल्मानोंसे नफरत करते हैं ?'

ं ! मैं किसीसे नफरत नहीं करता। हिंदूधर्ममें तो भगवान्के स्वरूप हैं या अपने आत्मा ही हैं। के पात्र हैं और आत्मोपम हैं; फिर हिंदू किसीसे और कैसे करे।'

ा आप चाहते हैं कि मस्जिदें तोड़कर उनके स्थान-र बना दिये जायँ ?'

ं। पर जहाँ पहले मन्दिर रहा हो और मुसल्मानोंने कर मस्जिद बना ली हो, उस स्थानपर मन्दिर होना और न्यायोचित समझता हूँ।'

ा आप हिंदू-धर्मको कभी बदल भी सकते हैं ?'

मुझे भगवत्प्राप्ति नहीं हुई तो भगवान् करें जन्मान्तरोंमें हिंदू ही बनता रहूँ।'

'क्या हिंदू-धर्मके अतिरिक्त अन्य धर्मोंमें भ नहीं होती ?'

'होती क्यों नहीं। पर मुझे तो हिंदू-धर्म ही प्र मैं मानता हूँ कि भगवान्के स्वरूपकी व्याख्या तथ प्राप्तिके सुगम और सरल साधन जैसे इसमें हैं, कहीं नहीं हैं।'

'हिंदू-संस्कृतिके अनुसार आदर्श व्यक्ति, आद आदर्श भाई, आदर्श स्वामी और आदर्श राजा कौन

'मर्यादा-पुरुषोत्तम श्रीराम। उनमें सारे आदर्श वे एकपत्नीव्रती हैं। पिताकी वचनरक्षा और भाई लिये उन्होंने राज्यका अधिकार छोड़ दिया और लिये तो वे सब कुछ करनेको तैयार रहते हैं।'

'आदर्श राजा कैसे ?'

'आदर्श राजा उनके समान और कौन होगा राज्यमें कुत्ते और पशु-पक्षियोंतकको न्याय मिल जिन्होंने स्वयं अपनी प्यारी प्रजाके एक व्यक्तिके न्यायपर—जिसे उसने एकान्तमें अपनी पत्नीके साम किया था—अपने सारे सुखका, अग्निद्वारा प्रमाणि निर्दोष प्राणप्रियाका परित्याग कर दिया और प्रसन्नताके लिये सदाके लिये कलङ्कको सहर्ष स्वी लिया। इसीलिये तो रामराज्यकी इतनी महिमा है।'

'आदर्श पत्नी कौन है ?'

'महारानी सीताजी, जिन्होंने दुःखमें पतिव नहीं छोड़ा। भगवान् श्रीराम उन्हें वनमें नहीं ले उनके प्राण निकल जाते। उन्हीं प्राणोंको अपने कालमें उन्होंने आर्यपुत्रकी प्रसन्नता एवं वंश-रक्षा धारण कर रक्खा।'

'हिंदुओंका आदर्श नवयुवक ?'

'वीरवर अर्जुन, जिसने एकान्तमें उर्वशी-जैसी प्रणय-प्रस्तावको अस्वीकार करके उसे मातृरूपमें दे तो उन्हें उसका विश्वविमोहन रूप लुभा सका और शाप ही उन्हें डिगा सका।'

'आपकी कसौटी क्या है ?'

'शास्त्र, संत और आत्माकी आवाज। इ कसौटियोंपर जो बात खरी उतरती है, उसे करनेमें

# धनोपार्जनके वर्तमान साधन हिंदू-आदर्शके विरुद्ध हैं

( लेखक—पं० श्रीदयाशङ्करजी दुबे, एम्०ए०, एल्-एल्०बी० )

ान युग अर्थप्रधान है। संसारमें सर्वत्र अर्थके
ा-हाय मची हुई है। मजदूर और मालिक, किसान
ंदार, सरकारी अफसर और कर्मचारी, धनवान् और
सब लोग अधिकाधिक धन प्राप्त करनेका प्रयत्न कर रहे
ः-से अपने प्रयत्नोंमें सफल न होनेके कारण आवश्यक
धन नहीं प्राप्त कर पाते, इसलिये दुखी होते हैं।
 धन प्राप्त करनेपर भी सुखी नहीं हो पाते;
ाह विचार नहीं करते कि उनके दुःखका प्रधान
ा है। हिंदू-धर्मशास्त्रने धनके उपार्जनके सम्बन्धमें
बतलाया है, यदि उसके अनुसार धन प्राप्त किया
उससे कभी भी दुःख नहीं मिल सकता। हमारे
का आदेश है कि धनका उपार्जन धर्मके द्वारा ही
हिये। धन कभी भी ऐसे साधनद्वारा नहीं प्राप्त
हिये, जिससे सत्यका हनन होता हो, दूसरोंका अहित
का शोषण हो, किसीका न्याय्य स्वत्व मारा जाता
ाने हिस्सेमें आता हो अथवा दूसरोंको दुःख पहुँचता
ज हमलोग धन कमानेकी धुनमें साधनोंका विचार
करते और जायज या नाजायज तरीकोंसे धन प्राप्त
ा हैं। जब हम धन कमानेमें दूसरोंका हक छीनकर
ी करते हैं, तब फिर हमको उससे सुख कैसे प्राप्त
है। यदि अपने प्रयत्नोंद्वारा हमने दूसरोंके लिये दुःख-
ोया है तो उसका फल दुःखके रूपमें हमको अवश्य
ड़ता है। इसमें सन्देह करनेकी कुछ भी गुंजाइश
यह संसारका अटल नियम है कि जो जैसा बीज
उसको वैसा ही फल प्राप्त होता है। बेईमानी या
ो धन कमाया जाता है, दूसरोंको दुःख पहुँचाकर
ाप्त होता है, वह प्रायः विलासिताकी वस्तुओंमें या
स्तुओंपर खर्च होता है। उससे केवल हमारी आदतें
बेगड़तीं, स्वास्थ्यपर भी उसका बुरा असर पड़ता है
 दिन विलासितामय जीवन व्यतीत करनेके बाद
ःख ही प्राप्त होता है। हमको स्थायी सुख तो
सुखी करके ही प्राप्त हो सकता है। यह तबतक

किसी एक कपड़ेके दूकानदारके पास ऐसा ग्राह
है, जो उसपर पूर्णरूपसे विश्वास करता है। वह दू
एक जोड़ा धोती माँगता है। दूकानदार यह जानते
उस प्रकारकी धोती अन्य दूकानदारोंके पाससे १०)
सकती है; वह उस ग्राहकसे १२) माँगता है। ग्राहक दू
१२) देकर धोती खरीद लेता है। दूकानदार इस
२) अधिक लेनेपर प्रसन्न होता है। वह यह कर्म
नहीं करता कि उसने अपने ग्राहकके साथ जो विश्वासघ
है, उसका फल उसे दुःखके रूपमें अवश्य भोगना
यदि प्रत्येक दूकानदार अपनी आमदनीके सम्बन्धमें ग
पूर्वक विचार करे तो उसे मालूम हो जायगा कि उसके
का एक बड़ा भाग विश्वासघात और बेईमानीसे ही प्र
गया है। आजकल तो जो दूकानदार सबसे अधिक
करता है, चोरबाजारी करता है, या पदार्थोंमें घटिया
की मिलावट करता है, वह सबसे अधिक योग्य और व
समझा जाता है और अन्य दूकानदार उसका अनुकरण
प्रयत्न करते हैं। आजकल दूकानदारोंमें यह भ्रम
है कि बिना थोड़ी-बहुत बेईमानी किये दूकानदार
सफलतापूर्वक चलाया ही नहीं जा सकता। यह धार
नहीं है। इस युगमें भी ऐसे दूकानदार मिल जा
अपने ग्राहकोंको कभी धोका नहीं देते और ईमानदारी
कार्य चलाते हैं। वे शीघ्र लखपती तो नहीं हो पा
अपनी ईमानदारीकी कमाईसे जो सुख और सन्तो
प्राप्त होता है, वह लखपतियोंको प्राप्त नहीं हो पात
अधिकांश व्यापारी आज धनके उपार्जनमें हिंदू-
भूल गये हैं। इसलिये उनको दुखी होना पड़ता है
सुखी होना चाहते हैं तो उनको थोड़े मुनाफेमें
करके अपने ग्राहकोंके साथ ईमानदारीका व्यवहा
चाहिये।

इसी प्रकार आजकल घूसखोरी बहुत बढ़ गयी है
उपार्जनका यह एक सरल साधन मान लिया गया है।

दे देता है। नियमानुसार यात्रीको दस रुपये देने इस प्रकार घूसद्वारा कर्मचारी दो रुपये प्राप्त कर लेता यात्री आठ रुपये बचा लेता है; परंतु टिकट जाँच । कर्मचारी क्या कभी यह भी सोचता है कि उसने र्तव्यका पालन नहीं किया, उसने अपने मालिकके साथ ात किया और अपने दो रुपयोंके लाभके लिये अपने : दस रुपयोंकी हानि पहुँचा दी। यात्री भी आठ । लेता है; परंतु इस अधर्मद्वारा बचे हुए धनसे क्या ख और शान्ति मिल सकती है? क्या रेलवे-कर्मचारी अपने कर्मके फलसे बच सकता है? अपने मालिकसे अपनी बेईमानी छिपा ले; परंतु ईश्वरीय न्यायसे वह हीं बच सकता। अधर्मद्वारा प्राप्त धनसे कर्मचारी ो दोनोंको सुख और शान्ति नहीं मिल सकती।

स-विभागके कर्मचारियोंका कर्तव्य घूसखोरी बंद । परंतु जब वे ही घूस लेते हैं, तब वे अपने पालन नहीं करते और उसका फल उनको अन्तमें ोगना पड़ता है। आजकल घूसखोरी इतनी बढ़ गयी ः उसने हकका रूप धारण कर लिया है। कुछ अब यह समझने लगे हैं कि घूसके रूपमें किसी ये एक निश्चित रकम ले लेना उनका हक है। जब क अपना दस्तावेज रजिस्ट्री कराने रजिस्ट्रारके दफ्तरमें तब उस विभागके कर्मचारी रजिस्ट्रीकी फीसके साथ- बेना अपना हक लिये उसकी रजिस्ट्री ही नहीं करते। अपने हल्केके पटवारियोंसे एक मासका वेतन प्रति- ना कानूनगो अपना हक समझते हैं। घूसको इस हक समझना और उसे वसूल करना अपने-आपको । है। धनका यह उपार्जन हिंदू-आदर्शके विरुद्ध है। ो अर्थात् अधर्मसे प्राप्त धनसे कभी भी स्थायी : शान्ति प्राप्त नहीं हो सकती। प्रत्येक मनुष्यको यह रहसे समझ लेना चाहिये कि धन सुखका एक साधन और जब अधर्मद्वारा प्राप्त धनसे सुख नहीं प्राप्त हो ब फिर उसे गलत साधनद्वारा प्राप्त करनेका प्रयत्न द्धिमानी नहीं है। सुख चाहनेवाले व्यक्तियोंको घूस- मेशा दूर रहना चाहिये।

ोंका शोषण करके भी धन प्राप्त होता है। जब एक अपने कारखानेमें मजदूरोंको उचित मजदूरी नहीं एक महाजन अपने कर्जदारोंसे अत्यधिक ब्याज ता है, जब एक जमींदार अपने किसानोंसे लगान और बेगार लेता है, तब मजदूरों, कर्ज- किसानोंका शोषण होता है। उनकी आर्थिक दश होती जाती है और वे बरबाद हो जाते हैं। पूँजीपति और जमींदार इस शोषणद्वारा धनवान् अवश्य हो परंतु कुछ समयके बाद उनको अपने कर्मोंका फ भोगना पड़ता है। अन्तमें दुःख ही उनके हाथ रह इनका कार्य भी हिंदू-आदर्शके विरुद्ध होता है। जब कृपासे पूँजीपतियों, महाजनों और जमींदारोंको अपने काफी धन प्राप्त हो गया है, तब उनको उसका उपयोग सुखी बनानेमें करना चाहिये। इससे उनको अधिक प्राप्त होगा और स्थायी सुख और शान्ति भी प्रा यह कार्य कठिन अवश्य है; क्योंकि लक्ष्मीजी जिस करती हैं, उसको अपना वाहन ( उल्लू ) बना लेती दिन होनेपर उसको अन्धकार-ही-अन्धकार दिखायी उसकी बुद्धि भ्रष्ट हो जाती है और वह अपने धनका करके, दूसरोंका शोषण करके शीघ्र अधिक धनी होने करता है। उसे एक बार अधिक धन तो मिल सकता उसे अपने कर्मोंके फलोंको भी भोगना पड़ता है सुख और शान्तिके लिये वह तरसने लगता है। यदि होना चाहता है तो शोषणके सब कार्य उसे शीघ्र देने चाहिये और दूसरोंको सुखी करके ही अपने धन करनी चाहिये।

कुछ व्यक्ति मादक वस्तुओंको उत्पन्नकर या अपनी जीविका चलाते हैं। वे यह विचार नहीं उनके ग्राहकोंके स्वास्थ्यपर मादक वस्तुओंके उपभोग प्रभाव पड़ेगा। लाखों परिवारोंकी आर्थिक दशा वस्तुओंके उपयोगसे चौपट हो गयी है। क्या मादक के विक्रेता अपने ग्राहकोंकी दुर्दशामें सहायक होकर सु होनेकी आशा करते हैं? यदि वे सुखी होना चा उनको धन-उपार्जनका यह साधन त्याग देना चाहि ऐसे साधनद्वारा अपनी जीविका प्राप्त करनी चाहिये दूसरोंका भी भला हो।

कुछ लोग हिंदू होकर भी गोमांसका ठेका लेते हैं चमड़ेका व्यापार करते हैं, जिसके लिये गायें कसाईखा जाती हैं। भला बताइये, इसका अन्तिम परिणाम क्य दुःखदायी नहीं होगा।

धन-उपार्जनके लिये आजकल बड़े-बड़े कारखा जाते हैं। उनका गंदा पानी नदियोंमें छोड़ा ज

ड़ा जाता है। चीनीकी मिलोंका गंदा पानी भी
छोड़ा जाता है। इस प्रकारके कार्यसे नदियोंके
वित्रता कम हो जाती है। नदियोंके किनारे निवास
व्यक्तियोंके स्वास्थ्यपर इसका बुरा असर पड़ता है।
रका कार्य हिंदू-आदर्शके विरुद्ध है। सरकारको इन
का ऐसा नियन्त्रण करना चाहिये, जिससे इनका गंदा
दियोंमें न पहुँचने पाये। इंगलैंडकी नदियोंमें गंदा
राना कानूनद्वारा रोक दिया गया है। भारतमें भी
रा इसे रोकनेका प्रयत्न शीघ्र होना चाहिये। प्रान्तीय
मन्त्री और व्यवस्थापक-सभाके सदस्योंको इस
कानून शीघ्र स्वीकृत करा लेना चाहिये।

त गरीब देश है। इसमें धनकी उत्पत्ति शीघ्रतासे
लिये हमारी भारत-सरकार कुछ नदियोंपर बड़े-बड़े
वाकर बिजली उत्पन्न करनेकी योजनाएँ तैयार कर
इस बिजलीकी सहायतासे बड़े-बड़े कारखाने और
ग-धंधे चलाये जायँगे। नदियोंसे नहरें भी निकाली
जिससे सिंचाईमें सहायता मिलेगी और अन्नसंकट
। कोसी, दामोदर, महानदी, नर्मदा और ताप्तीपर
ये जानेकी योजनाएँ विचाराधीन हैं। धन-उपार्जनकी
एँ बहुत अच्छी हैं; परंतु इनके सम्बन्धमें एक बात
विचारणीय है। श्रीनर्मदाजीके दोनों किनारे तपो-
गये हैं। हमारे शास्त्रोंमें आदेश दिया गया है
र्मदाजीके पवित्र तटपर तपस्या करनी चाहिये। इस
अनुसार सैकड़ों संत-महात्मा आजकलके जमानेमें
र्मदाजीके किनारे गुफाओं और झाड़ियोंमें शान्तिपूर्वक
हे हैं और हजारों व्यक्ति प्रतिवर्ष बड़ी श्रद्धासे
जीकी परिक्रमा करते हैं। श्रीनर्मदाजीपर बाँधोंके बन
र किनारोंपर बड़े-बड़े कारखाने स्थापित हो जानेसे

श्रीनर्मदाजीके किनारेकी भूमि तपस्याके योग्य तो न
जायगी। नहर निकालकर सिंचाई करनेसे भि
परिक्रमा भी नहीं की जा सकेगी; इसलिये आजकल अ
उन्नतिका जो एक प्रधान साधन भारतवासियोंको प्रा
लुप्त हो जायगा। थोड़ी बहुत भौतिक उन्नतिके लि
आध्यात्मिक उन्नतिके साधनसे वञ्चित हो जाना पड़ेगा
वासियोंकी सर्वतोमुखी उन्नतिके लिये यह आवश्
भौतिक और आध्यात्मिक उन्नतिके साधनोंके सामञ्जस्
ध्यान रक्खा जाय। श्रीगङ्गाजीकी पवित्रता तो शह
पानीद्वारा नष्ट हो ही चुकी है। भारतमें केवल नर्मदा
ऐसी नदी है, जिसकी पवित्रता अभीतक नष्ट नहीं
है। हम भारत-सरकारसे अनुरोध करते हैं कि अ
उन्नतिके साधनको अक्षुण्ण बनाये रखनेके लिये भारत
तपके लिये शान्तिपूर्ण स्थान सुरक्षित रखनेके उद्देश्यसे
पर बाँध बनानेकी योजनाको त्याग दे। श्रीनर्मदा
निवास करनेवाले व्यक्तियोंसे—विशेषकर मण्डला,
होशंगाबाद, हंडिया, ओंकारेश्वर, महेश्वर, बड़वानी,
चाँदोई, शुक्लतीर्थ, भड़ौंच इत्यादि स्थानोंके नि
अनुरोध करते हैं कि वे सभाएँ करके भारतसरक
योजनाको त्याग देनेकी प्रार्थना करें और अपने प्रा
द्वारा वैधानिकरूपसे आन्दोलन करें। यदि योजनाके
श्रीनर्मदाजीपर बाँध बनानेका कार्य आरम्भ हो गया
महात्माओं और परिक्रमावासियोंको बहुत कष्ट हो
देशवासियोंकी आध्यात्मिक उन्नतिमें बड़ी बाधा उप
जायगी। भौतिक उन्नति देशवासियोंके सुखका एक
और जब किसी भौतिक उन्नतिके साधनसे आध्यात्मिक
साधनमें बाधा पड़ती है, तब भौतिक उन्नतिके उस सा
धनके उपार्जनके उस तरीकेको त्याग देना ही उचित

# तृष्णाके त्यागमें ही सुख है

**ा हि सर्वपापिष्ठा नित्योद्वेगकरी स्मृता। अधर्मबहुला चैव घोरा पापानुबन्धिनी**
**दुस्त्यजा दुर्मतिभिर्या न जीर्यति जीर्यतः। योऽसौ प्राणान्तिको रोगस्तां तृष्णां त्यजतः सुखम्**

(महा० वन० २। ३

तृष्णा सबसे बढ़कर पापिष्ठा है, सदा ही उद्वेग उत्पन्न करनेवाली मानी गयी है। उसके द्वारा अ
ही प्रवृत्ति होती है। वह बड़ी भयङ्कर है और पापकर्मोंमें ही बाँध रखनेवाली है। दुष्ट
लिये जिसका त्याग अत्यन्त कठिन है, जो मनुष्यके बूढ़े होनेपर भी बूढ़ी नहीं होती—सदा ज
ी है, जो मानवके लिये प्राणोंका अन्त कर देनेवाले रोगके समान है; ऐसी तृष्णाको जो त्याग
सुख मिलता है।

# तुलसीका बिरवा

( लेखक—पं० श्रीशिवनाथजी दुबे साहित्य रत्न )

ा-सा परिवार था गाँवका। खपरैलका मकान और ाँगन था। आँगनके बीचमें तुलसीका चबूतरा था, सीका बिरवा लगा हुआ था। हवाके झकोरेसे वह ा उठता। प्रातः होते ही गृहिणी स्नान करती ठभरा लोटा लेकर तुलसीपर चढ़ा देती। ी और पृथ्वीपर माथा टेककर प्रार्थना बच्चे उसके पीछे खड़े रहते, वे भी अपनी ाथ तुलसी मैयाके चरणोंमें सिर झुकाते। अपनी पूर्तिके लिये निवेदन करते और इसी प्रकार जब अस्ताचलकी ओर चले जाते, गृहिणी घृतका दीप लाकर तुलसीके समीप रख देती और प्रार्थना ाच्चे तब भी साथ रहते।

ि मनमें आशा थी, विश्वास था और थी दृढ़ ह मा है, जननी है, इससे हमारी सुख-शान्ति रह सकेगी। यह कल्याणकर्त्री है। इससे लोक लोक दोनों ही सुधर सकेंगे। उनका मन सात्त्विक भर जाता; उनके मनमें दया, प्रेम और दिव्य अभिवृद्धि होती। यह तुलसीकी कृपा है—यह वे रते।

र्तनशील समयने परिवारमें परिवर्तन किया। वृद्धि हुई। लड़के बड़े हुए। उन्होंने शिक्षा । वे सभ्य बने।

वहाँ खपरैलका मकान नहीं है। वहाँ पक्का न गया। कुर्सी, मेज और आधुनिक सजावटकी सामग्रियोंसे घर भर गया। गङ्गाजल अब वहाँ ही मिलता, अब तो वहाँ अंग्रेजी दवाओंकी शीशियाँ चारों ओर दीखने लग गयीं और तुलसीका ......वह तो कभी उखाड़कर फेंक दिया गय उसकी आवश्यकता नहीं थी। व्यर्थ ही आँगनमें रक्खा था उसने, शिक्षित मस्तिष्कने यही निश्चय कि तुलसी-चबूतरेसे आँगनकी शोभा कौन बिगाड़े प्रातः न तो किसीको जल चढ़ाना पड़ता है औ धूपकी सुगन्ध ही उड़ती है। सन्ध्या-समय दीप-दा न तो गृहिणी आती है और न उसके आँचलका हुए शिशु एकत्र होते हैं। पूजा गयी, श्रद्धा गयी, गयी। अब तो चाय, समाचार-पत्र और शृङ्गार आ

...और साथ ही सारा परिवार छिन्न-भिन्न ह सब अलग हो गये। सब अपने-अपने स्वार्थकी पूर्ति प्रयत्न करने लगे। अब वहाँ सुख-शान्तिके दुःख-दैन्य भर गया। जहाँ प्रेमकी सरिता प्रवाहित ह वहाँ ईर्ष्याकी अजस्र धार बहने लगी।

× × ×

धरित्रीपर पैर रखनेके लिये निशा काली चाद रही थी और उक्त परिवारकी वृद्धा गृहिणी अपने घर गयी थीं। उन्होंने देखा, वहाँ तुलसीका बिर हुआ है आँगनके बीचमें चबूतरेपर और पूजा हो घरके समस्त बच्चे एकत्र होकर सिर झुका रहे हैं। सुख-शान्तिका निवास है। दुःख-दैन्यका नाम नहीं।

गृहिणीकी स्मृति उदित हुई। उनकी आँखोंसे आँसू लुढ़क पड़े। उनके हृदयने कहा यदि मेरा अ लिया गया होता, वह आँगनका चबूतरा बचा ह उसपर होता हरा-भरा माता तुलसीका बिरवा....



# तुलसी-महिमा

**ुसीकाननं चैव गृहे यस्यावतिष्ठते। तद्गृहं तीर्थभूतं हि नायान्ति यमकिङ्कराः**
**ुसीमञ्जरीभिर्यः कुर्याद्धरिहरार्चनम्। न स गर्भगृहं याति मुक्तिभागी भवेन्नरः**

जिसके घरमें तुलसी-वन होता है, वह घर तीर्थरूप हो जाता है, वहाँ यमदूत नहीं आते। जो ञ्जरीसे भगवान् हरि-हरकी पूजा करता है, वह फिर गर्भमें नहीं आता, वह मुक्तिका भागी हो ज

# हिंदू-संस्कृति

( लेखक—पं० श्रीमल्लिनाथजी शर्मा चोमाल )

त-से विद्वानोंका मत है कि 'संस्कृति' और —प्राय: एक ही अर्थके बोधक हैं; क्योंकि ये ब्द प्राय: मिलते-जुलते-से ही प्रतीत होते हैं। परंतु े अर्थके बोधक न होकर कुछ भिन्नता रखते हैं । संस्कृति' शब्द तो किसी जाति या व्यक्तिके मानसिक, और बौद्धिक विकाससे सम्बन्ध रखता है और शब्द उसके केवल भौतिक विकाससे ।

कृत-व्याकरणके आधारपर 'संस्कृति', 'संस्कृत' और —ये तीनों शब्द एक ही अर्थके वाचक और मिलते- ही प्रतीत होते हैं। 'संस्कृति' शब्दसे 'संस्कृत' शब्दका ाषयमें इतना ही भेद प्रतीत होता है कि 'संस्कृत' ायोग बहुधा संस्कार की हुई वस्तुके अर्थमें ही ौर 'संस्कृति' शब्दका प्रयोग संस्कार अर्थमें । अतः और संस्कार एक ही वस्तुके नाम हैं।

ाता भी संस्कृतिमूलक ही है, सम्यताका आधार ी है; क्योंकि जन्म-जन्मान्तरोंकी संस्कृतिके आधारपर ात्मक आदर्श रक्खे जाते हैं, वे ही सभ्यता कहलाते हरण यह है कि जैसे कोई जाति या व्यक्ति किसीका कार आदि अच्छे काम करता है, तो वहाँ यही कहा के इस जातिकी या इस व्यक्तिकी संस्कृति ऐसी ही इनमें इस प्रकारकी सभ्यता चली आ रही है ।

'संस्कृति' शब्द आत्मा, बुद्धि और मनके विकासको से सूचित करता है और 'सभ्यता' शब्द उसके विकासको । अतः किसी जातिके ऐहलौकिक और क जीवन बितानेके ढंग और उस विषयके विचारों- स्कृति कहा जा सकता है । तथा इसी प्रकार उस आन्तरिक भावों और जीवन-सम्बन्धी विचारों ; उच्च आदर्शोंको भी संस्कृति कहा जा सकता है । ा संस्कृतिमूलक है ही; क्योंकि संस्कृतिरूपी बीजका ो सभ्यता कहलाता है । संस्कृतिके द्वारा ही जातियोंकी परीक्षा होती है ।

-जातिकी संस्कृति अन्य जातियोंकी संस्कृतिसे भिन्न भिन्नता ही इसकी विशेषता है। सृष्टिके प्रारम्भिक

और वशिष्ठ-जैसे ब्रह्मर्षि तथा राजा जनक और श्री जैसे राजर्षि—ये सब वैभवशाली होनेपर भी जन्मभ वृत्तिसे एवं साधुवृत्तिसे ही रहे । क्या किसी अहिं ऐसे उदाहरण मिल सकते हैं ?

हिंदू-जातिने अपनी संस्कृतिरूपी निधिके ब संसारको—

**स्वं स्वं चरित्रं शिक्षेरन् पृथिव्यां सर्वमानवा**

—का निमन्त्रण दिया था । क्या मिस्र, यूनान अ यूरोप इस बातको भूल गये हैं कि इनको संस्कृ सभ्यताका पाठ किसने पढ़ाया था ? सार यह है कि स बलपर ही हिंदू-जाति आजतक अपने अस्तित्वकी सकी है ।

हिंदू-संस्कृति मनुष्यके सामने विशाल औ आदर्शोंको रखती है । हिंदू-संस्कृति बतलाती है ि आत्मोन्नतिका साधनमात्र है; परंतु अन्य ज संस्कृतियाँ बतलाती हैं कि शरीर ही जीवनका अ एवं सर्वेसर्वा है । अर्थात् अन्य जातियोंकी संस जीवनका जो अन्तिम ध्येय है, वह हिंदू-संस्कृतिमें ध्येयकी पूर्तिका केवल साधनमात्र है ।

हिंदू-जातिको छोड़कर अन्य जातियोंमें उपासना अधिक मात्रामें पायी जाती है । वे केवल उपासिका हैं । शरीरकी उपासना ही उनका अन्तिम परंतु हिंदू-जाति केवल शारीरिक उन्नतिको अपना ल बनाती, वह शारीरिक उन्नतिको आध्यात्मिक केवल साधन या सहायक मानती है । शारीरिक उन्न हुए आध्यात्मिक उन्नति करना हिंदू-संस्कृतिका लक्ष्य है ।

हिंदू-जातिकी संस्कृतिको छोड़कर अन्य ज संस्कृतिमें आत्मविकासके लिये कोई स्थान नहीं । वे अधूरी हैं । वे यह नहीं जानतीं कि आत्मविकास जीवनमें सुख और शान्ति कहाँ है; परंतु हिंदू-सं आत्मविकासको प्रथम स्थान दिया गया है । इसीलिये संस्कृतियोंसे हिंदू-संस्कृति श्रेष्ठ और दृढ़ है, तथ

नको नियमित—नियन्त्रित करना; परंतु अन्य ोंका लक्ष्य है—आवश्यकताओंको बढ़ाना और उनको त और अनियन्त्रित करना। आवश्यकताओंके ही वे उन्नति मानती हैं। पाश्चात्त्योंमें किसी उन्नतिका निर्णय उसकी आवश्यकताओंसे होता है। तेमें आवश्यकताओंकी जितनी भी अधिकता पायी वह उतनी ही उन्नत मानी जाती है।

ू-संस्कृतिका लक्ष्य है 'जियो और जीने दो;' परंतु अन्य ोंका लक्ष्य इससे विपरीत है। वे कहती हैं कि 'हम जीयेंगी, किंतु दूसरोंको जीने नहीं देंगी।' यह लक्ष्य अ अपूर्ण है। अतः संसारकी समस्त जातियाँ जबर संस्कृतिके लक्ष्यको ग्रहण नहीं करेंगी, तबतक उन और सुख मिलना कठिन है। हिंदू-संस्कृति त श्रेष्ठताको अपने लक्ष्यके द्वारा ही प्रकट करती है—

सर्वे वै सुखिनः सन्तु सर्वे सन्तु निरामय
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु मा कश्चिद्दुःखभाग्भवे

यही नहीं, हिंदू-संस्कृतिमें ऐसे अनेक एवं असंख भरे पड़े हैं। हिंदू-संस्कृति आदर्शोंका भण्डार है।

# आदर्श शिष्य

(१)

मिट्टीकी बनायी द्रोण-मूर्ति भीलने थी; उसे श्रद्धासे सजीव, भक्तिसे भी किया भव्य-सा;
साधन-निरत गुरुदेवकी दयासे हुआ विज्ञ शस्त्र-विद्यामें सदेह शौर्य नव्य-सा।
माँगा गया दक्षिणामें दक्षिण अँगूठा जब, माना गुरुभक्तने इसे भी भवितव्य-सा;
सादर अँगूठा काट द्रोणके करोंमें दिया, धन्य-धन्य शिष्य एक ही हो 'एकलव्य'-सा॥

(२)

'उपमन्यु' भी थे गुरु धौम्यके अनन्य भक्त, भूखे ही जिन्होंने गुरु वचन निभाया था;
आकके चबाके पत्र अन्ध हो गये थे, किंतु प्रतिबंध मान कभी अन्न नहीं खाया था।
'आरुणि'ने गुरुके निदेशसे शरीरको ही नीर रोकनेके लिये मेड़-सा बनाया था,
'वेद'ने भी सेवाकी अनूठी गुरुदेवजू की, तीनोंने सुयश, वरदान श्रेष्ठ पाया था॥

(३)

'कृष्ण' औ 'सुदामा' गुरुहेतु गये ईंधनको, वन घनघोरमें घटा भी घिर आई थी;
संझाके समय झंझानिलका प्रकोप हुआ, लोप हुआ दिनका, न राह दी सुझाई थी।
क्लेश सहे साथ हाथ धर एक दूसरेका, भीगते हुए ही रात वनमें बितायी थी;
उदित प्रभात, गुरु मुदित खड़े थे पास; दोनोंको अभीष्ट शुभ आशिष सुनायी थी॥

(४)

सत्य था सेवासे रिझाया 'सत्यकाम'ने भी,
रामने भी गुरुको प्रमोद पहुँचाया है;
'कौत्स'ने, 'उतंक'ने, अनेक राव-रंकने भी
गुरु-चरणोंमें प्रेम परम बढ़ाया है।
विधि-हरि-हरकी उपाधि जिनको है मिली,
जीवमें जिन्होंने ज्ञान-ज्योतिको जगाया है,
उन गुरुदेवको प्रणाम है हमारा नित्य
जनका महत्त्व श्रुतियोंने सदा गाया है॥

# हिंदू-संस्कृति और जीवरक्षा

( लेखक—श्रीसैयद कासिमअली साहित्यालङ्कार )

-संस्कृतिमें यह माना गया है कि सभी चराचर जीवोंमें
त है। आज तो अधिकांश चीजोंका सजीव होना
भी सिद्ध हो चुका है। श्रीजगदीशचन्द्र वसु महोदयने
धोंमें जीवका होना सिद्ध कर दिया था यह सभी जानते
कीड़े-मकोड़े, पशु-पक्षी और मनुष्यको तो क्रमानुसार
नते हैं। इनमें किसी-किसीके मतसे इन्द्रिय-न्यूनता
हो; किंतु हैं सभी जीवधारी। जैसे हमें चोट लगनेपर
होता है, वैसे ही प्राणिमात्रको होता है। तब इन सब-
हमें क्यों नहीं करनी चाहिये। परंतु बड़े ही
विषय है कि आज हमारे भारतमें सब प्राणियोंका
ष्य स्वयं दूसरे मनुष्यकी हिंसा करके अपने धर्म,
ाति और अपने ऐश्वर्यका साइनबोर्ड लगाये हुए हैं!
केटिंग रिपोर्टके अनुसार हमारी गौ-माताकी
१८ करोड़के लगभग थी और उसमें डेढ़ करोड़
तथा पौन करोड़ वध की जानेवाली गौओंके
विवरण है। भारत ही भूमण्डलमें चमड़ेकी
ड़ी मंडी है। गर्भिणी गौके भ्रूणोंतकके कोमल
दस्ताने, बटुए, घड़ीके फीते, चप्पल और बूट
ते हैं; बछड़ोंकी खालोंसे हैंडबेग, मनीबेग, अटैची,
केस आदि बनते हैं! काफ क्रोम-लदर केवल
खालके बनते हैं। भारतमें बारह बड़े कारखाने
जिनमें ६०० लाख खालोंका व्यय होता है तथा लगभग
र जूते प्रतिदिन बनते हैं। लाखों खालें विदेशोंको
। अभी २२ अप्रैल ४९ ई० को भारत-सरकारने
ंडको गायका कच्चा चमड़ा एक लाखकी संख्यामें देनेका
क्या है। यह कच्चा चमड़ा वध की हुई गौओंका
इसके अलावा सूखा मांस, हड्डी, सींग, खून और
भी विदेशोंमें भेजकर कई लोग लखपती बन रहे
यह निःसन्देह सत्य है कि भारतकी गोमाता और
ायक पशुधन चमड़ेके व्यापारकी घृणित बलिवेदीपर
ा है! यह बूटभक्ति और क्रोम-लदरके जूते हमारे
पशुधनको नष्ट कर रहे हैं!! पक्षी और जंगली जानवर
रूपमें अधिकांश मारे जाते हैं। धीमर और भोई
च्च घरोंमें भोजनालयकी स्वच्छता आदिका काम
, प्रतिदिन मछली पकड़कर बेचते हैं। कई
जागीरदार अपनी कृषिकी रक्षाके लिये खुद नहीं तो,

नौकरोंके द्वारा दीन-हीन पशुओंका वध कराते
साश्चर्य खेद तो यह है कि सैकड़ों पूँजीपति जन्मजात
वादी होते हुए भी ब्याज और लेन-देनके व्यवसायमें
का पतन कर रहे हैं और कई साम्प्रदायिक व्यक्ति र
ज्वारभाटेमें दिन-दहाड़े मानवोंका रक्त बहा रहे
दशामें इस प्रकारके क्रूर हृदयोंके क्रूरसमाजसे ज
आशा करना कैसे सम्भव है? साधारण बातपर अथ
पशुकी रक्षाके नामपर अथवा साम्प्रदायिक मुक्ति
के लालचमें मनुष्यका वध करने या करानेवाले कैसे
हो सकते हैं। परंतु मनुष्य साहस करे और युक्तिसे
तो कोई भी काम असम्भव नहीं है। यथार्थमें भारत
शान्ति, अहिंसा अथवा जीवरक्षाके आदर्श सिद्धान्त
सकता है; उसमें स्वार्थ, पक्षपात और लोभके
राजनीतिके दाँव-पेंचको भी छोड़ना होगा।

१—हमको इसके लिये 'जीवरक्षा-मण्डल' स्था
चाहिये। ये जीवरक्षा-मण्डल हर-एक प्रान्त, जिला
और कस्बोंतकमें स्थापित हों और इनके द्वारा
साहित्य प्रचारित हो।

२—हर-एक जीवरक्षा-मण्डलमें मांसाहारके वि
सदस्य हों।

३—हर-एक सदस्य ऐसे लोगोंको प्रोत्साहन दे,
रक्षामें सहयोग दें और पूर्ण विश्वास रखते हों त
हिंसकोंको नौकरी आदि न दिलायें और न अपने पास

४—ऐसा व्यवसाय न करें, जिससे किसी भी
असहनीय दुःख हो।

५—यदि केन्द्रीय जीवरक्षा-मण्डल कोई परीक्षा प्र
और उससे जीवरक्षक, उपकारी, कृपालु, दयासाग
उपाधि प्रदान करता रहे तो उससे भी लाभ हो सक

६—जीवरक्षक सभासद् प्रान्तीय और भारतीय
भी उनकी नीति, प्रेरणा तथा कार्यक्रमोंपर सम्मति दि

७—ऐसे अखबार, पुस्तकोंका प्रकाशन बढ़ाया ज
वह ग्रामोंकी झोपड़ियोंतक पहुँचाया जाय। इस साहित्
हिंसाकी बुराई तथा जीवरक्षाके लाभ बताये जायँ।

८—जीवरक्षक सदस्य पहले मानव-रक्षा, फिर

ाकी रक्षाकी शपथ लेकर अपना प्रण पूरा करें।
ःहातोंके सदस्य आर्थिक झमेलोंकी समस्याका भी
ामय, स्थान आदिके अनुकूल करें।
-उपयोगी और अति उपयोगी पशु तथा गौओंकी रक्षा-
प्रतिज्ञा की जाय और इनका बेचना भी रोका जाय तथा
जाय तो ऐसे लोगोंको जो कि स्वप्नमें भी वधिक-वर्गसे
ःक्खें और किसी भी लालचमें आकर उनको न दें!
-जीवरक्षक सदस्य किसी जाति-धर्मके विरुद्ध निन्दित
ें।
-जीवरक्षाके प्रेमी ग्रामपंचायत, जनपद, डिस्ट्रिक्ट बोर्ड,
ःटी और कौंसिल आदिमें अपने अटल प्रतिज्ञाधारी
।
-जीवरक्षक व्यक्ति विधर्मी, विभिन्न भाषा-भाषी और
दलित तथा अछूत आदि जातियोंमें विशेष प्रचार करें।
-बाजार, मेला और सिनेमाओंके द्वारा जीवरक्षाके
लाभ तथा स्वास्थ्यवर्द्धक दृश्य विशेष रूपसे
ायँ।

१५–जीवहिंसकोंके विरुद्ध शान्तिमय प्रद
समयानुसार किये जायँ।

१६–उपयोगी और आदर्श पशुशालाएँ खोली
और भी उत्तम हो।

१७–जीवरक्षक-मण्डल लोकोपकारी कामोंमें
भाग लें।

१८–पशुओंकी बीमारी आदिको दूर करनेके
अधिक प्रयत्न किये जायँ।

१९–जीवरक्षाका कार्य रचनात्मक ढंगसे प्रार
जाय और आवश्यकतानुसार ँजीपतियोंसे सहा
ली जाय।

२०–सरकारसे भी आर्थिक सहायता आदि
सकती है।

इन बातोंसे जीवरक्षा-प्रेमियोंको अवश्य सफ
सकती है; परंतु पहले इसके सञ्चालनके लिये सं
आवश्यकता है, इसपर और पाठक भी अपने विचार प्रक

# संस्कृतिका स्वार्पणयज्ञ

( लेखक—पं० श्रीमङ्गलजी उद्धवजी शास्त्री, 'सद्विद्यालङ्कार' )

विद्यामें जीवनपर्यन्त रत रहनेवाले आर्योंका यह
न भारतवर्ष कहलाता है। इस देशमें एक, दो,
सौ-दो सौ नहीं; किंतु लाखों नर-नारियोंने धर्म और
लिये अपनी सत्ता, सम्पत्ति एवं मस्तकतकका
ा बलिदान कर दिया है। आज हमारे नेतृवृन्द
गोगान करते नहीं अघाते, उनसे कई-गुने अधिक
ः दृष्टान्त हमारे प्राचीन इतिहास-पुराणादिमें भरे पड़े
स्वार्पणयज्ञके अमर यजमानोंके न कीर्तिमन्दिर हैं
ो कोई स्मारक ही; एवं न उन्हें जीवनकालमें किसी
धिकारका ही लोभ था। उनका वह त्याग सच्चा

ाका त्याग और कष्ट-सहन तो एक व्यापारमात्र है,
ा-न-किसी वस्तुके बड़े प्रलोभनसे किया जाता है,
मिलनेपर क्षुब्ध हृदयसे उसे स्वत्व बतलाकर माँगा

बहुलता है, फिर चाहे उनमें और कोई योग्यता न हो
कुर्बानीकी मुहर जो लगी है! वस्तुतः विचार
निश्चय होता है कि इसमें त्यागके नामपर भोगका ही वि

हमारी आर्य-संस्कृति जो कुछ भी त्याग करने
देती है, हमारा धर्म जिस वस्तुका स्वार्पण माँगता है
स्वार्पणयज्ञ कहा जा सकता है, चाहे वह समर्पण
चीज छोटी-से-छोटी ही क्यों न हो। जिस काल
किसी भी अवस्थामें धर्म और संस्कार स्वार्पणके लि
करता है, उसी कालमें, उसी अवस्थामें माँगी हुई
प्रिय वस्तुका त्याग ही सच्चा स्वार्पण है।

हो सकता है कि हमारा धर्म, हमारी संस्
छोटे-से धागेका ही स्वार्पण चाहे और कभी
बलिदान भी माँग ले; परंतु ऐसे अवसरपर भार
नारियोंने अपनी प्यारी-से-प्यारी वस्तु, अपनी सर्व

भावनासे परिपूर्ण भक्तजन जितनी प्रसन्नतासे एक
ा दे देते हैं, उतनी ही प्रसन्नतासे वे अपने प्राणोंतक-
ावर कर देते हैं। इसी भव्यतासे तो आजतक हमारा
चा रहता आया है।

बातको विशेष पुष्ट करनेके लिये यहाँ दो-एक
दिये जाते हैं।

ागढ़के क्षत्रिय राजा राव महिपालदेव [राव दीयास]
धराशायी हुए। शत्रुसेना मार-मार करती हुई
के अत्यन्त समीप आ पहुँची। इस समय अन्तःपुरमें
कलौता पुत्र नौघण और राजरानी चिन्तातुर होकर
। अकस्मात् एक विश्वासपात्र मन्त्रीको कर्तव्यकी
ायी पड़ी। उसने अपने प्राणोंकी बाजी लगाकर
कुमारको गुप्तमार्गसे बाहर निकाला और गिरनारकी
ाटियोंको पार करके वे गिरिके जंगलमें स्थित एक
ाँवमें जा पहुँचे।

में देवायत नामका एक अहीर रहता था। उसको
कार सुनायी पड़ी और उसने पतिहीना राजरानीकी
मल राजकुमारकी रक्षा करनेका वचन दिया।
ी निश्चिन्त होकर वहाँसे लौटा। बीचमें ही शत्रु-
े घेर लिया और भागी हुई महारानीसहित राज-
पता बतानेके लिये उसपर जोर डाला गया।
मन्त्रीने इस बातको बतानेसे साफ इन्कार कर
ात्रु-सेनापतिने उसे अनेकों प्रलोभन दिये और पता
र अन्तमें कत्ल कर डालनेका भय दिखाया; परंतु
ा भी विचलित नहीं हुआ। अन्तमें उसे कत्ल कर
। उसने हँसते-हँसते पुष्पमालाकी भाँति खड्गको
र अर्पण कर दिया! इसे कहते हैं सच्चा स्वार्पण-यज्ञ।
ही दिनों बाद शत्रुदलको मालूम हो गया कि रानी
जकुमार दोनों अमुक गाँवके देवायत नामके एक
संरक्षणमें रहते हैं। शत्रु-सेना वहाँ भी जा पहुँची।
ने अहीरको रानी और कुमारको सुपुर्द करनेकी
; परंतु उस अहीरने इन्कार कर दिया। अन्तमें
ने आज्ञा दी कि 'अहीरको बाँध लो और उसके
े-कोनेको छानकर कुमारका पता लगाओ।'
ायतने मन-ही-मन तुरंत अपने धर्म और कर्तव्यका
र किया। पत्नीको बुलाकर उसने नेत्रके संकेतसे कुछ

चतुर अहीरनी अपने कठिन कर्तव्यको
समझ गयी। उसने अपने इकलौते पुत्रको कुमा
पहनाकर उन अत्याचारियोंके सम्मुख उपस्थित किया
इस तरह यमदूतोंके हाथों सौंपनेमें अहीर-दम्पतिके
जरा भी विषादकी रेखा नहीं आयी। आश्चर्यकी
यह थी कि उस ग्यारह-वर्षीय अहीरपुत्रने भी अपन
निःसङ्कोच कुमार नौघणके नामसे ही दिया
सेनापतिने उस किशोर बालकको माता, पिता और ए
सी बहिनके सामने ही कत्ल कर डाला; परंतु उनमें
नेत्रसे एक आँसू भी न गिरा। सभीके मुख अपने
राजकुमारकी रक्षा हो जानेके कारण प्रसन्न थे और थ
सच्चे त्यागका सन्तोष!

(२)

अब एक दूसरा उदाहरण लीजिये। कार्ति
प्रतिपदा थी। एक गरीब किसानके खेतमें पहल
सर्वप्रथम एक ही नन्हा-सा तरबूज फला। उसे बेच
वह बाजारको चला। घरमें अन्नका एक कण भी न
बाल-बच्चे भूखे थे। तरबूजका जो भी मूल्य आये
थोड़े चावल लाकर उसे आजका नव-वर्षोत्सव मना

बाजारमें आते ही एक आदमीने उस छोटे-से
खरीदना चाहा। बीचमें एक धनी सेठ आ धमके
भी उसी तरबूजको खरीदना चाहा और तुरंत म
दिया 'एक रुपया!'

एक रुपया कितना बड़ा था उस गरीब किसान
उसने तो इकन्नीकी ही आशा रक्खी थी; परंतु
यह मामला स्पर्धामें आ पड़ा! होड़ लग गयी।
आदमीने कहा—'दो रुपये।'

बात बढ़ती ही गयी। एक ही तरबूजके सौ
दाम चढ़ गये। सेठजी चाहते थे, पहली ऋतुके पहले
सागका स्वाद लेना और सामनेवाला आदमी च
अन्नकूट-महोत्सवमें भगवान्‌को उस प्रथम तरबूज
लगे। किसान तो ताकता ही रह गया। गाँवमें दूस
उस दिन मिलना असम्भव था, मौसिमकी शुरुआत

आखिर किसानने उस साधारण आदमीसे पूछा
'भाई! सेठजी तो धनी हैं, वे तो एक हजार
पर भी इसे ले सकते हैं; आप तो इतने धनी भी नहीं

आदमीने कहा—'देखो भाई ! मेरे पास जो कुछ भी , सब भगवान्की ही तो है । फिर मेरे जीवनकी र्ग सम्पत्ति इन्हीं सौ रुपयोंमें समाप्त हो जाती है । दरमें उत्सव है । भगवान्के लिये अनेक शाक-पाक मैंने मन्दिरकी पाकशालामें देखा, सिर्फ तरबूजके । कमी है । मैं भगवान्के लिये अपना सर्वस्व देकर ठ्ये, इसे खरीदना चाहता हूँ ।'

ानने सोचा—एक ओर तो रुपयोंका ढेर है; मैं इस : चाहूँ तो दो सौ रुपये भी ले सकता हूँ । परंतु प्रति मेरा भी तो कोई कर्तव्य है ।······भगतजी कि आज भगवान्के अन्नकूटमें तरबूज नहीं है, के लिये वे अपना सर्वस्व दे देना चाहते हैं ।

ज्यों किसान सोचता गया, उसके अन्तःकरणमें ां प्रकाश बढ़ता गया । आखिर उसने निश्चय किया— । सर्वस्व भी तो एक इसी तरबूजमें है । भला मैं स सर्वस्वको भगवान्के श्रीचरणोंमें समर्पित न कर को आज खाना न मिलेगा, न सही; मैं भी भूखा र ऐसा सुअवसर भी तो रोज-रोज नहीं आता । फिर मैंने और मेरे बच्चोंने तो भरपेट खाया ही कब है ! एक दिन और उपवास सही ।' दोनों ग्राहक दे गये, वह सीधा मन्दिरमें चला गया और बड़े प्रेमसे उसने उस तरबूजको भगवान्के सम्मुख रख दिया !

तरबूज क्या था ? एक पाईकी ही तो चीज किसानका तो उसीमें सर्वस्व था । आज यदि वह तो उसी एक तरबूजके मूल्यसे वह अपने कुटुम्ब महीनोंतक लगातार मिष्टान्न खिला सकता था; पर सच्चे स्वार्पणमें स्वार्थकी दुर्गन्ध कैसी । यही कसौटी है । और वह भी जीवनमें एक बार ।

इन दोनों दृष्टान्तोंपर विचार करनेसे यह निश्च है कि पहले दृष्टान्तमें अपने मस्तकका बलिदान मन्त्रीसे, अहीरपुत्रके स्वार्पणसे और उस अही: अपने इकलौते प्यारे पुत्रके बलिदानसे, दूसरे द किसानके एक तरबूजका मूल्य भी कोई कम नहीं है किये हुए बलिदानका मूल्य समान ही होता है । क सर्वस्वका स्वार्पण है ! सो भी धर्म और संस्कृतिके ि

हमारा भारतवर्ष ऐसे ही अनेक स्वार्पण-यज्ञोंव यज्ञभूमि है । ऐसे महायज्ञोंसे ही हमारा मस्तक उन्नत रहा है और आगे भी रहेगा ।



# हिंदुओंके मुख्य देवता

रे शास्त्र प्रत्येक पदार्थकी दृश्य जड सत्ताकी नियामक स्वीकार करते हैं । यह शक्ति चेतन है । यही उस अधिदेव-शक्ति है । सर्वत्र व्यापक चेतन सत्ता तो सर्वरूप है । पदार्थके स्वरूप, गुण, उपयोगके वह आधार नहीं हो सकती । पदार्थमें जिस चित्-अहंभाव हो, वही उसके गुण-रूपादिका आधार बिना चेतन आधारके जडकी कोई स्थिति नहीं हो शरीरमेंसे शरीराभिमानी चेतन जीव जब चला , तब शरीर रहता नहीं । इसी प्रकार प्रत्येक वस्तुके द देवता हैं । उनके बिना वस्तुका अस्तित्व ही नहीं

र देवताओंकी संख्या तैंतीस करोड़ कही गयी है । ो कुछ ही मुख्य हैं । त्रिदेव ( ब्रह्मा, विष्णु, महेश ) नकी शक्तियाँ ( सरस्वती, लक्ष्मी, दुर्गा ) तथा सूर्य

आधिदैविक जगत्के मुख्य देवता अष्ट लोकपाल ( इन्द्र कुबेर, यम, अग्नि, निर्ऋति, मरुत् तथा अर्यमा भग, अश्विनीकुमार तथा सोम ( चन्द्र ) का यज्ञोंमे होनेसे श्रुतियोंमें इनका पर्याप्त वर्णन है ।

देवगुरु बृहस्पति, देवसेनापति स्वामिकार्तिक—इ आराधना होती है । दक्षिण-भारतमें स्वामिकार्तिक धनाका प्रचार मुख्यतः है । इस समय कामदेवकी : लोप हो गया; किंतु भगवान् विष्णुके इस पुष्पधन्व आराधना तथा कामगायत्रीका कभी बहुत अधिक प्र प्रजापति दक्ष तो जगत्के प्रजापति हैं ही, यमराज उनके सहकारी चित्रगुप्तजीकी पूजाका विधान शास्त्र दैत्याचार्य शुक्रजी देवगुरु बृहस्पतिजीके समान ही देवशिल्पी विश्वकर्माजी जैसे हिंदू-शिल्पसेवीमात्रके वैसे ही दैत्य-शिल्पी मय ऐन्द्रजालिक तथा आह

मकाली तथा ग्रामनागकी यथासमय पूजा करे—ऐसा
आचार है। इनके अतिरिक्त अनेक प्रकारकी काम-
पूर्तिके लिये उन कामनाओंको पूरा करनेवाले देव-
उपासना की जाती है। इन देवताओंका संक्षिप्त
हाँ दिया जा रहा है—

## देवराज इन्द्र

क मन्वन्तरमें स्वर्गाधिपतिका यह पद बदलता है।
तु कहलाते हैं। सौ अश्वमेध यज्ञ करनेवाला चक्रवर्ती
सी मन्वन्तरमें इन्द्र होता है। अबतक वर्तमान कल्पके
तर व्यतीत हो चुके हैं। यह सप्तम मन्वन्तर चल रहा है।
न्तरमें पुरन्दर देवराज हैं। इनकी पत्नी शची दैत्य-
माकी पुत्री हैं। जयन्त और जयन्ती नामके इनके
और एक कन्या हैं।

राज इन्द्र वर्षाके अधिपति हैं। वृष्टिसे ही लोकका पोषण,
लता है। वैदिक कालमें महेन्द्रके निमित्त बृहत् यज्ञ
श्रुतियोंमें परमात्माका नाम इन्द्र तो आया ही है,
इन्द्रकी भी स्तुतियाँ हैं। ये ऐरावतारूढ या मातलि-
ाये गये हरित वर्णके घोड़ोंसे जुते रथपर विराजमान
ामें वानरराज वाली और द्वापरमें अर्जुन इन्हींके
त्पन्न हुए थे। रावणपुत्र मेघनादने युद्धमें इन्हें परा-
ा था। द्वापरमें श्रीकृष्णचन्द्रने जब इनका यज्ञ बंद
या, तब रुष्ट होकर सात दिनतक ये प्रलय-वृष्टि करते
ावान्ने गोवर्द्धन धारण करके इनका दर्प मिटाया।

राज इन्द्रकी आराधना श्रुतियोंमें अनादि कालसे चली
। इन्होंने दीर्घकालतक ब्रह्मचर्यपूर्वक रहकर ब्रह्मा-
ह्मज्ञान प्राप्त किया था। भारतीय अध्यात्मज्ञान
गत्में इन्हींकी कृपासे आया। यही आयुर्वेदके
पदेष्टा हैं। भगवान् धन्वन्तरिने इन्हींसे आयुर्वेद
्या था। अनेक शास्त्रोंका प्रवर्तन देवराजद्वारा
हुआ है। हमारी संस्कृति अधिदेवपर अधिष्ठित
में देवराजका पद अत्यन्त गौरवमय है।

## राजराजेश्वर वरुण

प्रथम समस्त सुरासुरोंको जीतकर राजसूययज्ञ जला-
णजीने ही किया था। ये सम्पूर्ण सम्राटोंके सम्राट् हैं।
म दिशाके लोकपाल और जलोंके अधिपति हैं।
समुद्र-गर्भमें इनकी रत्नपुरी विभावरी है। इनका
स्त्र पाश है। इनके पुत्र पुष्कर इनके दक्षिण भागमें
स्थित रहते हैं।

अनावृष्टिके समय भगवान् वरुणकी उपासना
कालसे होती आयी है। ये जलोंके स्वामी, जलके निव
श्रुतियोंमें इनकी अनेक स्तुतियाँ हैं। कुछ आचार्यों
केवल देवराज इन्द्रका पद कर्मके द्वारा प्राप्त होता है
कुबेर, यम आदि लोकपाल कारक-कोटिके हैं। वे भ
ही स्वरूप हैं।

## धनाधीश कुबेर

महर्षि पुलस्त्यके पुत्र महामुनि विश्रवाने भरद्व
कन्या इलविलाका पाणिग्रहण किया। उसीसे कु
उत्पत्ति हुई। भगवान् ब्रह्माने इन्हें समस्त सम्पत्तिक
बनाया। ये तप करके उत्तर दिशाके लोकपाल हुए।
के समीप इनकी अलकापुरी है।

श्वेतवर्ण, तुन्दिल शरीर, अष्टदन्त एवं तीन चर
गदाधारी कुबेरजी अपनी सत्तर योजन विस्तीर्ण वैश्रवण
विराजते हैं। इनके पुत्र नलकूबर और मणिग्रीव भगवान्
चन्द्रद्वारा नारदजीके शापसे मुक्त होकर इनके समी
रहते हैं। इनके अनुचर यक्ष निरन्तर इनकी सेवा क

प्राचीन ग्रीक भी प्लूटो नामसे धनाधीशको मा
पृथ्वीमें जितना कोष है, सबके अधिपति कुबेरजी हैं
कृपासे ही मनुष्यको भूगर्भस्थित निधि प्राप्त हो
निधि-विद्यामें निधि सजीव मानी गयी है, जो स्वत
न्तरित होती है। पुण्यात्मा योग्य शासकके समय
रत्नादि स्वतः प्रकट होते हैं। आज तो अधिकांश म
लुप्त हो गये। कोई स्वतःप्रकाश रत्न विश्वमें नहीं,
मानव उनको उपभोग्य जो मानता है। यज्ञ-दानके उ
उपभोग हो, यह वृत्ति लुप्त हो गयी। कुबेरजी मनुष्य
कारके अनुरूप कोषका प्रादुर्भाव या तिरोभाव कर
भगवान् शङ्करने इन्हें अपना नित्य सखा स्वीकार कि
प्रत्येक यज्ञान्तमें इन वैश्रवण राजाधिराजको पुष्पा
जाती है।

## परम भागवत यमराज

विश्वकर्माकी पुत्री संज्ञासे भगवान् सूर्यके पुत्र
जी, श्राद्धदेव मनु और यमुनाजी हुईं। यमराज परम
द्वादश भागवताचार्यमें हैं। ये जीवोंके शुभाशुभ
निर्णायक हैं। दक्षिण दिशाके इन लोकपालकी सं
समस्त प्राणियोंके लिये, जो अशुभकर्मा हैं, बड़ी भयप्रद
धर्मराज, मृत्यु, अन्तक, वैवस्वत, काल, सर्वभूतक्षय

त्र, नील, परमेष्ठी, वृकोदर, चित्र और चित्रगुप्त—इन
नामोंसे इन महिषवाहन दण्डधरकी आराधना होती
ों नामोंसे इनका तर्पण किया जाता है।

र द्वारों, सात तोरणों तथा पुष्पोदका, वैवस्वती आदि
ादियोंसे पूर्ण अपनी पुरीमें पूर्व, पश्चिम तथा उत्तर-
से प्रविष्ट होनेवाले पुण्यात्मा पुरुषोंको यमराज शङ्ख-
ा पद्मधारी, चतुर्भुज, नीलाभ भगवान् विष्णुके रूप-
महाप्रासादमें रत्नासनपर दर्शन देते हैं। दक्षिण-द्वार-
करनेवाले पापियोंको वह तप्त-लौहद्वार तथा पूय, शोणित
पशुओंसे पूर्ण वैतरणी नदी पार करनेपर प्राप्त होते
से भीतर आनेपर वे अत्यन्त विस्तीर्ण सरोवरोंके
त्रवाले, धूम्रवर्ण, प्रलय-मेघके समान गर्जन करने-
वालामय रोमधारी, बड़े तीक्ष्ण प्रज्वलित दन्तयुक्त,
से नखोंवाले, चर्मवस्त्रधारी, कुटिल-भृकुटि भयङ्कर-
में यमराजको देखते हैं। वहाँ मूर्तिमान् व्याधियाँ,
पशु तथा यमदूत उपस्थित मिलते हैं।

ावलीसे पूर्व दिन यमदीप देकर तथा दूसरे पर्वोंपर
ी आराधना करके मनुष्य उनकी कृपाका सम्पादन
है। ये निर्णेता हमसे सदा शुभकर्मकी आशा करते हैं।
द्वारा जीवको शुद्ध करना ही इनके लोकका मुख्य
।

## चित्रगुप्त

तः! मेरा नाम क्या है? मैं कौन-सा कार्य
मेरे लिये स्थानका निर्देश करें!' पितामह ब्रह्माजी
र्य सम्पन्न करके परमतत्त्वका ध्यान कर रहे थे।
उनका ध्यान भंग हुआ, उन्होंने देखा कि उनके
प्रकट एक विचित्र वर्णका पुरुष मसिपात्र और
लिये उन्हें प्रणाम कर रहा है।

री कायासे उत्पन्न होनेके कारण तुम कायस्थ
तुम्हारा नाम तुम्हारे वर्णके अनुसार चित्रगुप्त
। जीवोंके शुभाशुभ कर्मोंका अङ्कन करनेके लिये
मपुरमें निवास करो!' भगवान् ब्रह्माने आदेश
।

ट्ट, नागर, सेनक, गौड़, श्रीवास्तव्य, माथुर,
ण, शकसेन और अम्बष्ठ—ये नौ पुत्र चित्रगुप्तजीके
कार्तिक शुक्ल द्वितीयाको चित्रगुप्तजीकी पूजा होती
[illegible] है।

## अग्निदेव

दक्षिण एवं पूर्वदिशाके मध्यका कोण अग्निके
जाता है। अग्निदेव उसके दिक्पाल हैं। विराट्
मुखसे प्रकट होकर ये देव जगत्में धर्मके
वसुभार्यासे उत्पन्न हुए। इनकी पत्नी स्वाहा हैं
इनका वाहन है। अक्षसूत्र और शक्ति इनके
हैं। अङ्गारवर्ण, पीतलोचन द्विमुख अग्निदेव
देवताओंकी आहुति वहन करते हैं।

अग्निके अनेक रूप हैं। प्राणियोंके भीतर ये
बनकर पाचन करते हैं। समुद्रमें बडवाग्निरूपसे
प्रज्वलित रहते हैं। वनमें दावाग्निरूपसे और सूर्य
दिव्याग्निरूपसे विराजमान हैं। लोकमें यही
अव्यक्त सामान्य अग्नि हैं। मेघोंमें इन्हींकी
विद्युत् होती है।

व्यवहारमें आनेवाले अग्निके भी ब्राह्म, प्र
गार्हस्थ्य, दक्षिणाग्नि और क्रव्यादाग्नि—ये पाँच
हैं। ब्राह्म अग्नि यज्ञमें अरणिमन्थनसे मन्त्रके द्वा
होते हैं। ये आहवनीय अग्नि हैं। प्राजापत्याग्नि ब्रह
अग्निहोत्रके लिये उपनयनके समय प्राप्त हो
वानप्रस्थाश्रमतक इनकी रक्षा, आराधन और
नित्य हवन उसका कर्तव्य है। गार्हस्थ्याग्नि
पश्चात् कुलमें प्रतिष्ठित होते हैं। गृहस्थके सम
हवनादि इन्हींसे सम्पन्न होते हैं। चिताके
दक्षिणाग्नि हैं। इनमें शरीरकी अन्तिम आहुति
है। अभिचार यज्ञ भी इन्हींमें होते हैं। यज्ञ
बाहर उपद्रवोंके शमनके लिये दक्षिण भागमें य
प्रतिष्ठित होते हैं। क्रव्यादाग्नि परित्याज्य हैं।

गति, तेज, प्रकाश, उष्णता, पाचन आदि
शक्तिके विविध कार्य हैं। यह वर्तमान
सिद्ध कर दिया है। इस शक्तिके अधिदेवता
हैं। इनकी आराधनासे शक्ति, तेज, स्वास्थ्य और
प्राप्ति होती है। अग्निदेव ज्ञानस्वरूप हैं
उपदिष्ट अग्निपुराण विश्वविद्याकोश कहे जाने यो
अग्निदेव अनेक भारतीय जातियोंके कुलपुरुष हैं

## नैर्ऋत और निर्ऋति

नैर्ऋत्यकोणमें दिक्पाल निर्ऋत या दि
निर्ऋति [illegible] आता है।

पुण्यशील एवं अपुण्यशील दो प्रकारके प्राणी
। जो राक्षसयोनिमें जन्म लेकर भी हिंसादि नहीं
ो म्लेच्छ-चाण्डालादि होकर भी हिंसा, चोरी,
ेर पर-पीड़नसे अपनेको दूर रखते हैं, वे इस
ुण्यात्माओंके भोग प्राप्त करते हैं ।

पति निर्ऋति पूर्वजन्ममें विन्ध्याचलमें शबरोंके
पिंगाक्ष थे । वे यात्रियोंको सदा सुविधा प्रदान
ेर उनकी हिंसक जीवों तथा दस्युओंसे रक्षा
। एक बार वे अकेले वनमें घूम रहे थे ।
। एक दल उनका नाम लेकर 'त्राहि', 'त्राहि'
था । वहाँ पहुँचनेपर ज्ञात हुआ कि पिंगाक्षके
स्युदलको लेकर यात्रियोंको लूट रहे हैं । पिंगाक्षने
ो रोका । फलतः उनका युद्ध दस्युओंसे
इस युद्धमें वे मारे गये । दूसरोंके लिये प्राण
वे लोकपाल हो गये ।

ृत-मन्थनके समय समुद्रसे पापकी अधिदेवी
ी उत्पत्ति हुई । वे महालक्ष्मीसे पहले उत्पन्न
ारण ज्येष्ठा कही जाती हैं । उनकी प्रार्थनासे
विष्णुने निर्ऋतिको पीपलके वृक्षमें निवास दिया
ालक्ष्मी वहाँ शनिवारको अपनी अग्रजाके समीप
हैं ।

## मरुत्

ामाता दिति अत्यन्त दुखी थीं । उनके दोनों
ण्याक्ष और हिरण्यकशिपुका भगवान् विष्णुने संहार
ा । दितिका रोष इन्द्रपर था । इन्द्रके लिये
उनके पुत्र मारे गये । बड़े संयम, प्रेम और
उन्होंने महर्षि कश्यपको प्रसन्न किया । पतिके
पर स्त्रीके लिये अप्राप्य क्या रहता है । दितिने
ातिदेवसे ऐसा पुत्र चाहा, जो इन्द्रका वध कर
महर्षि अपने ही पुत्रका वध कैसे स्वीकार करें !
दितिको पुंसवन-व्रतका आदेश दिया ।

ता दिति मेरे वधके निमित्त सन्तान-प्राप्तिके लिये
ी आराधना कर रही हैं ।' इन्द्रकी चिन्ता
ायी । वे व्रतस्था दितिकी सेवामें लगे थे । तनिक
द हो तो उद्देश्य नष्ट करनेका अवसर मिले, पर
त-पालनमें अत्यन्त सावधान थी । वर्ष व्यतीत
ुछ दिन ही शेष रहे थे । एक दिन सन्ध्याकालमें
ृति सो गयीं । इन्द्रने इस प्रमादसे अवसर प्राप्त
किया । उन्होंने दितिके गर्भमें जाकर गर्भको
उन्चास टुकड़ोंमें काट डाला । पर वे टुकड़े म
व्रतके प्रभावसे वे सब बालक हो गये । इन्द्र
सोमपायी देवता बना लिया ।

वायुके उन्चास रूप हैं । उनके इतने ही अ
भी हैं । किसी कल्पमें ये रुद्र और वृश्निके पु
इनके सब उपभेद मिलाकर १८० रूप होते हैं
आराधना शरीरमें स्वास्थ्य तथा जीवनमें सि
संसारमें उचित व्यवस्थाकी स्थापनाके लिये होती

## पितृराज अर्यमा

अर्यमा पितरोंके अधिपति हैं । और
पितर हैं । श्राद्धमें पितरोंकी तृप्ति इन्हींकी तुष्टिसे हो
यज्ञमें मित्र और वरुणके साथ ये 'स्वाहा' क
श्राद्धमें 'स्वधा' का दिया हव्य-कव्य दोनों स्वीक
हैं । ये कश्यपजीकी पत्नी देवमाता अदितिके पुत्र हैं
जगत्में उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र इनका निव
शास्त्रोंमें कहा गया है ।

अर्यमा 'मित्रता' के अधिष्ठाता हैं । मित्रकी
मित्रत्वका निर्वाह आदि इनकी ही कृपासे क
होता है । वंश-परम्पराकी रक्षाके लिये भी
आराधनाका विधान है । किसी प्रकारकी पैतृक
शान्ति ( पितृकोटिके प्रेतके उपद्रवकी शान्ति )
पूजासे सहज हो जाती है ।

## पूषा

ये पशुओंके अधिष्ठाता, दण्डहस्त, बकरेपर
तथा इन्द्रजाल-क्रियाके मुख्य देवता हैं । द्वादश अ
ये भी एक आदित्य हैं । सूर्यमण्डलमें स्थित
निश्चित कालमें ये जगत्का परिदर्शन करते अ
सम्पत्तिकी अभिवृद्धि करते हैं । दक्षयज्ञमें वीरभ
दाँत गिरा दिये थे; क्योंकि ब्रह्मसभामें इन्होंने
शङ्करका दाँत दिखाकर हँसते हुए अपमान किय
इनको यज्ञमें चावलका चूर्ण ( पिष्टान्न ) दि
है । भग ऐश्वर्यके अधिष्ठाता हैं । वीरभद्र
नेत्रहीन कर दिया । मित्र ( सूर्य ) के नेत्रोंसे
देखते हैं ।

## अश्विनीकुमार

त्वष्टाकी पुत्री सरण्यु या संज्ञा भगवान् विवस्वान्

पतिके असह्य तेजसे व्याकुल होकर वे अपनी छाया
मीप छोड़कर अश्विनी ( घोड़ी ) का रूप धारण
करने चली गयीं। उनके अन्वेषणमें अश्वरूपसे
वहाँ पहुँचे। उस समय संज्ञाको दो यमज सन्तान
। माताके अश्विनीरूपमें होनेसे वे अश्विनीकुमार
हैं। उनमें एकका नाम 'नासत्य' और दूसरेका नाम
। ये आयुर्वेदके परम ज्ञाता और देवताओंके
हैं।

एवं आरोग्यके देवता हैं अश्विनीकुमार।
उपदिष्ट अश्विनीकुमारसंहिता आयुर्वेदका उत्कृष्ट
।

## चन्द्रदेव

त-मन्थनके समय क्षीर-सिन्धुसे चन्द्रमा निकले थे।
लक्ष्मीजीके इसीसे वे भाई हैं और इसीसे हम-आप
'चन्दा मामा' भी हैं। ब्रह्माजीके मानस-पुत्र महर्षि
तपसे उनका ऊर्ध्वगामी रेतः सोमरूपमें परिणत
ह्माजीने अपने अंशभूत अधिदेव चन्द्रमाको उसमें
किया; क्योंकि महर्षि अत्रिको त्रिदेवोंने अपने-अपने
त्र होनेका वचन दिया था। महर्षिपत्नी अनुसूया
उज्ज्वल करनेवाले इस गर्भको रख न सकीं। पृथ्वीपर
को ब्रह्माजीने अपने रथपर बैठाया। वहाँ उस रथपर
न्द्रमाने पृथ्वीकी २१ बार प्रदक्षिणा की। उस समय
जो भाग भूमिपर गिरा, उसीसे ओषधियाँ उत्पन्न
भगवान् शङ्करकी कृपासे इन्हें चन्द्रलोक ( दृश्य
ल ) का राज्य प्राप्त हुआ।

तिषशास्त्र चन्द्रमण्डलको ही वृष्टिका जलाधार मानता
का ज्वार-भाटा चन्द्रमासे सम्बन्धित है, यह प्रत्यक्ष है।
लोकोंसे प्राणी पृथ्वीपर चन्द्रमण्डलसे होकर जलवृष्टिके
आता है। चन्द्रदेवने अमृत-पानके समय देववेष-
य राहुका सङ्केत कर दिया था भगवान्‌को। राहु
ङ्केतसे मारा गया। परंतु सिर धड़से अलग हो जानेपर
त पी लेनेके कारण वह मरा नहीं। इसीलिये राहु
इन्हें ग्रास करना चाहता है। जब भी वह कुछ सफल
ग्रहण लगता है।

ोपीय विद्वान् मनुष्यजातिको हेमेटिक एवं सेमेटिक—
की यही दो परम्पराएँ हैं। चन्द्रदेव समस्त वन
पोषक तथा अधिदेवता हैं। ग्रहोंमें ये सबसे तीव्रग
इनके रथमें मृग जुड़े हुए हैं। ये अमृतरूप, सुधाक
मनके अधिष्ठातृ-देवता और विराट् पुरुषके मन हैं
उपासनासे कफरोगोंकी शान्ति, वीर्यदोषकी निवृ
मनकी एकाग्रताका सम्पादन होता है। शारीरिक
प्राप्तिके लिये इनकी पूजा अब भी होती है।

आज वैज्ञानिक चन्द्रलोककी यात्राकी बात
समय ही बतायेगा कि यह आकाशकुसुम प्राप्त भी
या नहीं। वैसे चन्द्रबिम्बमें मनःसंयम करनेसे भू
समस्त घटनाओंका ज्ञान हो जाता है, यह योगशास्त्रक
अनेक परिवर्तित रूपोंमें चन्द्रमाकी उपासना यहूदि
उनकी धर्मपरम्परामें चलती रही है।

## देवगुरु बृहस्पति

महर्षि अङ्गिराकी पत्नी अपने कर्मदोषसे
हुईं। प्रजापतियोंके स्वामी ब्रह्माजीने उनसे पुंस
करनेको कहा। सनत्कुमारसे व्रत-विधि जानकर मु
व्रतके द्वारा भगवान्‌को सन्तुष्ट किया। भगवान् विष्
से प्रतिभाके अधिष्ठाता बृहस्पतिजी उनको पुत्ररूपसे प्र

पीतवर्ण, तेजोमय, ज्योतिर्विज्ञानके आधार
आह्वान किये बिना यज्ञ पूर्ण नहीं होता। श्रुतियोंने इन
चन्द्रका नियन्ता बताया है। सम्पूर्ण ग्रहोंमें ये सर्वश्रेष्ठ
माने जाते हैं। ये आठ घोड़ोंसे जुते अपने नीतिघ
आसीन होकर ग्रह-गतिका नियन्त्रण करते हैं। महर्
बृहस्पतिके औरस पुत्र हैं।

'बृहस्पति-संहिता' देवगुरुका इन्द्रको दिया हु
धर्मपर विस्तृत उपदेशोंका संग्रह था। उसका ब
अंश प्राप्त है। कुछ आचार्योंका मत है कि असुरं
दान, तप आदिसे च्युत करके शक्तिहीन बना
चार्वाकमतका उपदेश भी इन्हीं देवगुरु बृ
किया था।

## स्वामिकार्तिकेय

षण्मुख, द्विभुज, शक्तिधर, मयूरासीन दे
कुमार कार्तिककी आराधना दक्षिण भारतमें बहुत
है। ये ब्रह्मपुत्री देवसेना षष्ठीदेवीके पति होने

कासुरके अत्याचारसे पीड़ित देवताओंपर प्रसन्न गवान् शङ्करने पार्वतीजीका पाणिग्रहण किया । शङ्कर भोले बाबा ठहरे । उमाके प्रेममें वे एकान्त- गये । अग्निदेव सुरकार्यका स्मरण कराने वहाँ कपोतवेशसे पहुँचे । उन अमोघवीर्यका रेतस् धारण ? भूमि, अग्नि, गङ्गादेवी सब क्रमशः उसे धारण समर्थ रहीं । अन्तमें शरवण ( कास-वन ) में वह होकर तेजोमय बालक बना । कृत्तिकाओंने उसे त्र बनाना चाहा । बालकने छः मुख धारणकर छहों ोंका स्तनपान किया । उसीसे षण्मुख कार्तिकेय शम्भुपुत्र । देवताओंने अपना सेनापतित्व उन्हें या । तारकासुर उनके हाथों मारा गया ।

द-पुराणके मूल उपदेष्टा कुमार कार्तिकेय ( स्कन्द ) मस्त भारतीय तीर्थोंका उसमें माहात्म्य आ गया ोंमें यह सबसे विशाल है ।

मेकार्तिकेय सेनाधिप हैं । सैन्यशक्तिकी प्रतिष्ठा, यवस्था, अनुशासन इनकी कृपासे सम्पन्न होता है । क्तिके अधिदेव हैं । धनुर्वेदपर इनकी एक संहिता- मिलता है, पर ग्रन्थ प्राप्य नहीं है ।

## कामदेव

भगवान् विष्णु रमा-वैकुण्ठमें भगवती लक्ष्मीद्वारा पमें आराधित होते हैं । ये इन्दीवराभ चतुर्भुज , धनुष और बाण धारण करते हैं । सृष्टिमें धर्मकी तासे इनका आविर्भाव हुआ । वैसे दैवजगत्‌में ये संकल्पके पुत्र माने जाते हैं । मानसिक क्षेत्रमें काम ही व्यक्त होता है । संकल्पके पुत्र हैं काम और ोटे भाई क्रोध । काम यदि पिता संकल्पके कार्यमें हों तो क्रोध उपस्थित होता है ।

ादेव योगियोंके आराध्य हैं । ये तुष्ट होकर मनको बना देते हैं । कवि, भावुक, कलाकार और विषयी ाराधना सौन्दर्यकी प्राप्तिके लिये करते हैं । इन के पञ्चबाण प्रख्यात हैं । नीलकमल, मल्लिका, , चम्पक और शिरीष कुसुम इनके बाण हैं । ये सौकुमार्य और सम्मोहनके अधिष्ठाता हैं । भगवान् को उत्पन्न होते ही इन्होंने क्षुब्ध कर दिया । ये तोतेके कर ( मछली ) के चिह्नसे अङ्कित लाल ध्वजा लगाकर करते हैं ।

वान शङ्कर समाधिस्थ थे । देवता तारकासुरसे पीड़ित थे । तारकका निधन भगवान् शिवके पुत्रसे श देवताओंने कामको भेजा । एक बार मन्मथ पुरारिके म करनेमें सफल हो गये, पर दूसरे ही क्षण प्रलयङ्करकी नेत्रज्वालाने इन्हें भस्म कर दिया । कामपत्नी रतिके स्तवनसे तुष्ट आशुतोषने वरदान दिया—'अब य शरीरके ही सबको प्रभावित करेगा ।'

कामदेव अनङ्ग हुए । द्वापरमें भगवान् श्रीकृष्ण रुक्मिणीजीके पुत्ररूपमें ये उत्पन्न हुए । भगवान् चतुर्व्यूहमेंसे हैं । ये मनके अधिष्ठाता हैं ।

## प्रजापति दक्ष

भगवान् ब्रह्माके दक्षिणाङ्गुष्ठसे प्रजापति दक्षकी हुई । कल्पान्तरमें वही प्रचेताके पुत्र हुए । स्रष्टाकी वे प्रजाकी सृष्टि करनेमें लगे । उन्होंने प्रजापति कन्या असिक्नीको पत्नी बनाया । सर्वप्रथम इन्होंने द हर्यश्व नामक पुत्र उत्पन्न किये । ये सब समान स्वभा पिताकी आज्ञासे ये सृष्टिके निमित्त तपमें प्रवृत्त हु देवर्षि नारदने उपदेश देकर उन्हें विरक्त बना दिया बार एक सहस्र शबलाश्व ( सरलाश्व ) नामक पु किये । ये भी देवर्षिके उपदेशसे यति हो गये । द आया । उन्होंने देवर्षिको शाप दे दिया—'तुम दे अधिक कहीं स्थिर न रह सकोगे ।'

भगवान् ब्रह्माने प्रजापतिको शान्त किया मानसिक सृष्टिसे वे उपरत हुए । उन्होंने अपनी पत्न कन्याएँ उत्पन्न कीं । इनमें १० धर्मको, १३ महर्षि २७ चन्द्रमाको, एक पितरोंको, एक अग्निको ३ भगवान् शङ्करको विवाही गयीं । महर्षि कश्यपको १३ कन्याओंसे ही जगत्‌के समस्त प्राणी उत्पन्न हु लोकमाताएँ कही जाती हैं ।

भगवान् शङ्करसे विवाद करके दक्षने उन्हें य नहीं दिया । पिताके यज्ञमें रुद्रभाग न देखक योगाग्निसे शरीर छोड़ दिया । भगवान् शङ्कर पत्न त्यागसे रुष्ट हुए । उन्होंने वीरभद्रको भेजा । वीरभ का मस्तक दक्षिणाग्निमें हवन कर दिया । देवताओंकी पर तुष्ट होकर भगवान् शङ्करने सद्योजात प्राणीके सि को जीवनका वरदान दिया । बकरेका मस्तक तत्क सका । तबसे प्रजापति दक्ष 'अजमुख' हो गये ।

दक्षता—निपुणताके रून अधीश्वरको भगवा

ोंमें श्रेष्ठ पद प्रदान किया है। देवता भी उनका रते हैं। उनकी प्रसन्नता व्यक्तिमें दक्षताका विस्तार ।

## आचार्य शुक्र

र्षि भृगुके पुत्र शुक्राचार्यजीने बृहस्पतिजीसे ता रखनेके कारण दैत्योंका आचार्यत्व स्वीकार ृहस्पतिके पुत्र कचने इनसे संजीविनी विद्या पढ़ी। बलिके यज्ञमें भगवान् वामन जब भूमिदान लेने लगे, र्यने बाधा दी। दानमें बाधा देनेके अपराधसे, इनके एक नेत्रको ज्योतिहीन कर दिया। तबसे न एकाक्षताका द्योतक हो गया।

चार्य शुक्र वीर्यके अधिष्ठाता हैं। दृश्य जगत्‌में ोक शुक्र तारकका भूमि एवं जीवनपर प्रभाव ास्त्रमें वर्णित है।

चार्य शुक्र नीतिशास्त्रके प्रवर्तक थे। इनकी शुक्रनीति ोकमें महत्त्वपूर्ण मानी जाती है। इनके पुत्र षण्ड मर्क हिरण्यकशिपुके यहाँ नीतिशास्त्रका अध्यापन ।

## विश्वकर्मा

ास नामक वसुकी पत्नी महासती योगसिद्धा इन ोंकी माता हैं। देवताओंके समस्त विमानादि तथा त्र इन्हींके द्वारा निर्मित हैं। लङ्काकी स्वर्णपुरी, द्वारिका- गवान् जगन्नाथका श्रीविग्रह इन्होंने ही निर्मित किया। क नाम त्वष्टा है। सूर्यपत्नी संज्ञा इन्हींकी पुत्री हैं। त्र विश्वरूप और वृत्र हुए। सर्वमेधके द्वारा इन्होंने सृष्टि की और आत्मबलिदान करके निर्माण-कार्य ा।

स्त शिल्पके ये अधिदेवता हैं। भगवान् श्रीरामके लिये ाण करनेवाले वानरराज नल इन्हींके अंशसे उत्पन्न । हिंदू-शिल्पी अपने कर्मकी उन्नतिके लिये भाद्रपद- ान्तिको इनकी आराधना करते हैं। उस दिन शिल्प- ः उपकरण व्यवहारमें नहीं आता। बंगालमें यह पूजा प्रचलित है।

## दानवेन्द्र मय

रम शैव, परम धार्मिक, दानव-विश्वकर्मा मय भगवान् ो कृपासे सुतलमें निर्द्वन्द्व निवास करते हैं। ये दैत्य- शिल्पी हैं। इनकी कला विश्वकर्मासे किसी प्रकार कम नहीं है। इनके निर्माणने अनेक बार विश्वकर्मा तथा देवताओंको पराजित कर दिया।

मयका अद्भुत निर्माण इनका त्रिपुर था। स्वर्ण, और लौहके तीन विशालकाय नगर स्वेच्छापूर्वक उ पृथ्वी तथा जलमें चल सकते थे। ये नगर इन्होंने पुत्रोंको दे दिये। इन नगरोंका एक स्थानपर सहस्र एक बार स्वतः संयोग निश्चित था। उस संयोगके अ ही उनका विनाश हो सकता था। इन नगरोंमेंसे स्व में एक अमृत-कूप था। भगवान् शङ्करने नगरोंके कर दिया, परंतु मयकी उन्होंने रक्षा की।

मयकी पुत्री मन्दोदरी रावणकी पत्नी हुई। म पुत्र मायावी और दुन्दुभि त्रेतामें वानरराज वालीसे मारे गये। एक पुत्र व्योम द्वापरमें व्रजमें जाकर श्रीकृ द्वारा मुक्त हुआ।

अग्निकी प्रार्थनापर भगवान् श्रीकृष्ण और अर्जु रथपर बैठकर खाण्डववन अग्निदेवको भेंट करने गये समय दानवेन्द्र मय उसी वनमें तप कर रहे थे। अर्जुनक वर्षासे एक बिन्दु जल वनमें गिर नहीं पाता था। प्रयत्न करनेवाला प्रत्येक प्राणी मारा जाता था श्रीकृष्णचन्द्रकी शरण ली। उन्हें परित्राण मिला। प्र स्वरूप मयने महाराज युधिष्ठिरके लिये दिव्यस निर्मित किया।

मय मायावियोंके परमाचार्य हैं। इन्द्रजाल तथ आसुरी सिद्धियोंका इन्होंने ही प्रवर्तन किया है। मयकी आराधना तामस एवं राजस सिद्धि देती है।

## देवजातियाँ

देवता, गन्धर्व, अप्सराएँ—ये तीन सात्त्विक जातियाँ मानी गयी हैं। यक्ष, किन्नर और दैत्य— दिव्य जातियाँ हैं। राक्षस, नाग, प्रेत—ये तामस दे प्राणी हैं।

देवताओंमें पदार्थोंके अधिष्ठाता नित्य देवता अ शक्तियाँ, इनमें लोकपाल, प्रजापति तथा ग्रामदेवत शक्तियोंमें महाविद्या, योगिनी तथा उपनायिका ३ कालीतक आती हैं। यज्ञोंके रक्षक ऋभुगण भी दे हैं। दूसरे वे देवता हैं जो पुण्यसे स्वर्गमें केवल सुख लिये गये हैं।

गन्धर्व गानविद्याके आचार्य हैं। चित्ररथ

हैं। ये लोग देवताओंके समान सुखोपभोग करते राएँ स्वर्गकी नृत्य करनेवाली नित्य कुमारियाँ हैं। तथा गन्धर्व-कन्याएँ इनसे भिन्न हैं। उर्वशी, लोत्तमादि इनमें प्रधान हैं। यक्ष कुबेरके अनुचर क प्रकारके असुर ही हैं। किन्नर देवताओंके स्तुति- ।

। और दानव—ये दोनों अधोलोकोंमें स्वर्गाधिक ग करनेवाली दिव्य जातियाँ हैं। ये भी महर्षि कश्यपके देवताओंके ज्येष्ठ भ्राता हैं। अहङ्कार, क्रूरता तथा गकी प्रधानतासे ही ये निकृष्ट माने गये। राक्षस महाक्रूर तथा दैत्योंके सेवक हैं। नाग दिव्य जातिमें ही माने शेष, वासुकि, कर्कोटकादि दिव्य नाग अधोलोकोंमें र ग्रामदेवता, ग्रामकालीके समान ही ग्रामके अधिदेव होते हैं।

प्रेत, पिशाच, डाकिनी, शाकिनी, वेताल, भूत विनायक, कूष्माण्ड आदि भगवान् रुद्रके गण म हैं। ये क्रूर, उत्पीड़क तथा अपवित्र स्थानों तथा रुचि रखनेवाले होते हैं। भयसे भीत होनेवालेपर इन प्रभाव पड़ता है। प्रेतादि यातना-योनिके प्राणी हैं घोर कष्टमें रहते हैं।

---

# भारतीय संस्कृतिकी रक्षा

( लेखक—श्रीश्रीनिवासदासजी पोद्दार )

रामराज्यमें तीन बातें प्रधान थीं। दैहिक, दैविक, भौतिक ताप किसीको नहीं होता था। कारण सारी प्रजा ष्ठ और साथ ही स्वास्थ्यके नियमोंका पालन करते हुए अपने कर्तव्यपर दृढ़ थी। अतः दैहिक ताप क्यों में सभीने सत्यमार्गका अनुसरणकर पशु-पक्षीतकको भी प्रेम-धारासे प्लावित कर दिया था। तब भौतिक ताप था। दैविक ताप तो कर्तव्यविमुख और अधर्मरत होनेपर ही दण्डस्वरूप प्राप्त होते हैं। अतः रामराज्य प्रयोग संन्यासियोंके हाथमें रहनेवाले धर्मदण्डके लिये ही होता था, या प्रणामके साथ साष्टाङ्ग दण्डवत् कर प्रयोग किया जाता था।

परंतु ये सब क्यों और कैसे? इसका मूल कारण था—साक्षात् भारतीय भूदेवी गोमाताका अमित प्रभाव ो गावस्ततो वयम्' और जिस स्थानमें गौके दुःख-संतप्त श्वास निकलें या गोरक्त गिरे, उस स्थानके एक योजनके बुद्धिकी प्राप्तिके लिये किये गये धर्मानुष्ठान निष्फल होते हैं।' इन वाक्योंको रामराज्यकी प्रजा, आबाल-वृ तक भी जानते थे और जब कभी राक्षसोंको देवताओंपर अपना आधिपत्य जमाना होता तो वे सर्वप्रथम नाश करनेकी ही सोचा करते थे। और इस 'यतो गावस्ततो वयम्' और गोरक्तके सात्त्विकताविनाशक लिये ही भारतमें समय-समयपर साक्षात् भगवान्ने अवतार धारण किया है।

अतः 'यतो गावस्ततो वयम्' और गौके दुःखी श्वास निकलने और खून गिरनेसे हमारी सात्त्विक वृत्तिका नाश हे मारा सर्वनाश निश्चित है। यह बात प्रत्येक भारतवासीको भलीभाँति जान लेनी चाहिये। धर्मपूर्ण रामराज्यक लताके लिये इसकी परम आवश्यकता है। मुझे दुःख है कि आज ऐसा समय आ गया, कि जिसमें हमारे जके एक दो व्यक्ति नहीं, अनेकों प्रतिष्ठित धनी पुरुष ऐसे हो गये हैं, जो वृद्ध, रोगग्रस्त अतः अनुपयोगी कर देनेकी राय रखते हैं। क्योंकि उनके खयालमें खाद्यकी कमी इसी तरह पूरी हो सकती है। पता नहीं क्या दुष्परिणाम होगा।

लेकिन पाश्चात्य शिक्षा और संग-प्राप्त इन विभ्रमित बुद्धिवाले विद्वानोंको यदि ठीक रास्ता दिखाना है ो वयम्' और गौके दुःखी श्वास निकलने और रक्त गिरनेसे सद्बुद्धिके नाशके साथ हमारा नाश निश्चित झानी होगी। पोस्टरों, लेखों और आध्यात्मिक, भौतिक विज्ञानके अन्वेषणोंद्वारा इनकी बुद्धिको सुधारनेके ड़ेगा। अतः भारतीय संस्कृति और धर्मानुयायी विद्वानोंसे प्रार्थना है कि वे इस विषयमें अपनी लेखनी उ आवश्यकता स्वयं अनुभव करें और दूसरे लोगोंको भी अनुभव करावें। यह पाप यों ही चलता रहा तो ी रक्षा बड़ी कठिन हो जायगी। गोरक्षामें ही भारतीय संस्कृतिकी रक्षा है।

# भगवान्‌के सगुण स्वरूप और अवतार

दू-संस्कृति जिन श्रुति-शास्त्रोंपर अवलम्बित है, उनमें सच्चिदानन्दस्वरूप द्विविधरूप माना गया है। एक ाका निर्गुण, निराकार, मन तथा वाणीके अगोचर ी अपने योगकी साधनासे निर्विकल्प समाधिमें गाक्षात्कार करते हैं। ज्ञानी तत्त्व-चिन्तनद्वारा समस्त पदार्थोंसे मनको पृथक् करके द्रष्टारूपसे उसमें ा होते हैं; पर सर्वसाधारण उसके इस रूपकी भावना सकते। जगत्‌का वह उत्पत्ति, स्थिति, प्रलयका तु दया करके या लीलाके लिये अनेक भावमय नित्य ान रूपोंमें नित्य लीला करता है। उसके इन सगुण, चिन्मय रूपोंके ध्यान-स्मरण, नाम-जप, लीला- मानवहृदय शुद्ध हो जाता है। मनुष्य इन रूपोंमेंसे नैष्ठिकरूपसे हृदयमें विराजमान करके संसार-सागरसे ाता है।

ण-साकार प्रभुके ये रूप नित्य सर्वेश्वर तथा अवतार- ों प्रकारके हैं। सृष्टि, स्थिति, प्रलयके लिये ब्रह्मा, महेशरूपसे वे उपासित होते हैं। उनके साथ उनकी शक्तियाँ होती ही हैं। वही सूर्य और गणेश रूपसे ा सेवित होते हैं। पञ्चदेवोपासनामें गणेश, शिव, ूर्य और विष्णु उन्हींके रूप हैं।

ात्‌में धर्मकी स्थापना, ज्ञानके संरक्षण, भक्तोंके परित्राण ततायी असुरोंके दलनके लिये एवं प्रेमी भक्तोंकी ञा पूर्ण करनेके लिये वे प्रभु बार-बार अवतीर्ण होते नके ये अवताररूप दिव्य, सच्चिदानन्दघन हैं। ये लीलाएँ परम मङ्गलमय हैं।

**ातारा ह्यसंख्येया हरेः सत्त्वनिधेर्द्विजाः।**

वमूर्ति भगवान्‌के अवतारोंकी कोई संख्या नहीं। ा, २—कच्छप, ३—वाराह, ४—नृसिंह, ५—वामन, ६— ,७—श्रीराम,८—बलराम,९—बुद्ध और १०—कल्कि—ये र युगावतारोंके रूप शास्त्रोंने माने हैं। इनके अतिरिक्त कृष्णका अवतार पूर्णावतार कहा जाता है। उसका ाश्चित समय नहीं। पिछले अट्ठाईसवें द्वापरमें यह हुआ था। अर्थात् इस श्वेतवाराह कल्पसे पूर्व श्रीकृष्णने अवतार-विग्रह धारण नहीं किया। १२— ायण, १३—सनकादि, १४—कपिल, १५—दत्तात्रेय, १६—यज्ञ, १७—ऋषभ, १८—हंस, १९—धन्वन्तरि, हयग्रीव, २१—व्यास—ये भगवान्‌के अवतार विश्व परम्पराकी रक्षा, प्रसार तथा उसके आदर्श-स्थापन हुए। २२—पृथुरूपमें भगवान् लोक-व्यवस्थाके स लिये पधारे। २३—ध्रुवके लिये और २४—गजेन्द्र भगवान्‌का अवतार हुआ। इनके अतिरिक्त असुरोंको करनेके लिये भगवान्‌ने मोहिनीरूप धारण किया था

हिंदू-शास्त्रोंने ही इस सगुण तत्त्वके रहस्यको और स्वीकार किया। मूर्तिपूजा विश्वके प्रत्येक प्रत्येक प्राचीन जातिमें प्रचलित थी और मानव मूर्तिपूजक होनेसे किसी-न-किसी रूपमें वह मनुष रहेगी ही; परंतु मनुष्यको यह स्वभाव उस दयामय प्रदान किया? इसका उत्तर श्रुति एवं महर्षि ही दे वह स्वयं सगुण-साकार है। उसके दिव्यरूपमें हमारी ड हो तो हम समस्त कष्टोंसे परित्राण पा जायँ। अवतार- पृथक् विचार किया गया है। यहाँ भगवान्‌के नित्य रूपों एवं चरितोंका अत्यन्त संक्षिप्त स्मरण मात्र करन

## भगवान् गणपति

गणपति नित्य देवता हैं; परंतु विभिन्न समयोंमें प्रकारसे उनका लीलाप्राकट्य होता है। जग लीलामयी हैं। कैलासपर अपने अन्तःपुरमें वे विराजमा सेविकाएँ उबटन लगा रही थीं। शरीरसे गिरे उबटन आदिशक्तिने एकत्र किया और एक मूर्ति बना डाली। उन मयीका वह शिशु अचेतन तो होता नहीं। उसने प्रणाम किया और आज्ञा माँगी। उसे कहा गया वि आज्ञा कोई द्वारसे अंदर न आने पाये। बालक डंडा लेकर खड़ा हो गया। भगवान् शङ्कर अन्तःपुरमें जाने उसने रोक दिया। भगवान् भूतनाथ कम विनोदी न उन्होंने देवताओंको आज्ञा दी बालकको द्वारसे हटा इन्द्र, वरुण, कुबेर, यम आदि सब उसके डंडेसे होकर भाग खड़े हुए—वह महाशक्तिका पुत्र जो था औद्धत्य उचित नहीं। भगवान् शङ्करने त्रिशूल और बालकका मस्तक काट दिया।

'मेरा पुत्र!' जगदम्बाका स्नेह रोषमें परिणत है देवताओंने उनके बच्चेका वध करा दिया था। पु

नाता कैसे शान्त रहे। देवताओंने भगवान् शंकरकी
।।

सी नवजात शिशुका मस्तक उसके धड़से लगा दो।'
ाजका नवजात शिशु मिला उस समय। उसीका
कर वह बालक गजानन हो गया। अपने अग्रज
के साथ संग्राममें उसका एक दाँत टूट गया और
ोशजी एकदन्त हैं।

णवर्ण, एकदन्त, गजमुख, लम्बोदर, अरुण-वस्त्र,
तलक, मूषकवाहन। ये देवता माता-पिता दोनोंको
ऋद्धि-सिद्धि इनकी पत्नियाँ हैं। ब्रह्माजी जब
में कौन प्रथमपूज्य हो' इसका निर्णय करने लगे, तब
क्षिणा ही शक्तिका निदर्शन मानी गयी। गणेशजीका
सबसे आगे दौड़े। उन्होंने देवर्षिके उपदेशसे
राम' नाम लिखा और उसकी प्रदक्षिणा कर ली;
के अनुसार भगवान् शंकर और पार्वतीजीकी
की। वे दोनों प्रकार सम्पूर्ण भुवनोंकी प्रदक्षिणा
थे। सबसे पहले पहुँचे थे। भगवान् ब्रह्माने उन्हें
बनाया। प्रत्येक कर्ममें उनकी प्रथम पूजा होती
गवान् शंकरके गणोंके मुख्य अधिपति हैं। उन
की प्रथम पूजा न हो तो कर्मके निर्विघ्न पूर्ण होनेकी
म ही रहती है।

देवोपासनामें भगवान् गणपति मुख्य हैं। प्रत्येक
ारम्भ 'श्रीगणेश' अर्थात् उनके स्मरण-वन्दनसे ही
उनकी नैष्ठिक उपासना करनेवाला सम्प्रदाय भी
ण भारतमें भगवान् गणपतिकी उपासना बहुत
से होती है। 'कलौ चण्डीविनायकौ।' जिन लोगोंको
तक सिद्धि चाहिये, वे इस युगमें गणेशजीको शीघ्र
पाते हैं। वे मङ्गलमूर्ति सिद्धिसदन बहुत अल्प
त होते हैं।

वान् गणेश बुद्धिके अधिष्ठाता हैं। वे साक्षात् प्रणव-
उनके श्रीविग्रहका ध्यान, उनके मङ्गलमय नामका
उनकी आराधना मेधा-शक्तिको तीव्र करती है।
के यदि वे लेखक न बनते तो भगवान् व्यासके
वेदसे जगती वञ्चित ही रह जाती।

### भगवान् शङ्कर

अल्पशक्ति, अल्पप्राण सामान्य मानवका सामा
क्या अर्थ रखता है। उससे किसीका क्या ल
महिमामय चन्द्रचूड प्रभुके कुछ चरितोंका स्मरणमा
जा सकता है। उनका वर्णन तो समाप्त होनेवाला है
कल्पभेदसे उन सर्वाधारके दैव जगत् (आधिदैविक
में आविर्भावके अनेक प्रकारके वर्णन शास्त्रोंमें हैं
कल्पमें स्वयंभू ज्योतिर्लिङ्गरूपमें और कभी दूसरे
वस्तुतः तो वे एक ही महेश्वर जगत्की सृष्टि, पा
संहारके लिये ब्रह्मा, विष्णु, महेशका त्रिविध रू
करते हैं।

वर्तमान सृष्टिके आदिमें ब्रह्माजीने सर्वप्रथम
सृष्टि की सनकादि चारों कुमारोंकी। पहले ही पुत्र
करनेकी आज्ञा अस्वीकार कर दी। ब्रह्माजीको ब
आया। उन्होंने अपने क्रोधको संयत करना चाहा
उनके भ्रूमध्यसे वह रोष नीललोहित कुमार बनकर
गया। उत्पन्न होते ही वे भगवान् भव रोने लगे।
अपना नाम और स्थान पूछा। रोनेके कारण उनका न
पड़ा। भगवान् श्रीकृष्णने गीतामें कहा—'रुद्राण
श्चास्मि' और उन्होंने ही श्रीमद्भागवतमें 'रुद्राणां नील
कहा। इस प्रकार रुद्रोंमें भगवान्का नीललोहित
शङ्करस्वरूप है, यह कहा गया।

मन्यु, मनु, महिनस, महान्, शिव, ऋतध्वज,
भव, काल, वामदेव और धृतव्रत—ये एकादश
उन प्रभुके। हृदय, इन्द्रिय, प्राण, आकाश, वायु
जल, पृथ्वी, सूर्य, चन्द्र और तप—ये उनके ग्यारह
धी, वृत्ति, उशना, उमा, नियुति, सर्पि, इला,
इरावती, सुधा और दीक्षा—ये क्रमशः उनकी प
ब्रह्माजीने उन्हें सृष्टि करनेकी आज्ञा दी। स्वभावानु
पिशाच, भैरव, विनायक, यातुधान, डाकिनी,
कूष्माण्ड, बेताल, विनायक, योगिनी आदिकी उन्हों
की। ये सब उनके गण हुए। ब्रह्माजीने इस विक
रोककर उनको तप करनेका आदेश दिया।

प्रजापति दक्षने अपनी पुत्री सतीका विवाह
शङ्करसे किया। ब्रह्म-सभामें दक्षके आगमनके समय
शङ्करने उनका अभ्युत्थानसे आदर नहीं किया। रु

भगवान् शङ्करको निमन्त्रण नहीं दिया गया था। जाती देवाङ्गनाओंद्वारा सतीने पिताके महोत्सवका ा। वे अनिमन्त्रित थीं, भगवान् शिव मना कर रहे भी हटपूर्वक वे पिताके घर आयीं। वहाँ देखा कि गवान् शङ्करको भाग नहीं दिया जा रहा है। पतिके वे क्षुब्ध होकर योगाग्नि प्रकट करके वे वहीं भस्म । रुद्रानुचर उत्पात अवश्य करते, पर महर्षि भृगुने नसे ऋभुगण उत्पन्न किये। उन ऋभुओंने जलती की मारसे रुद्रगणोंको भगा दिया।

वान् शङ्करको समाचार मिला। उन प्रलयङ्करने ट्टहास करके एक जटा उखाड़ी। वीरभद्र प्रकट न्होंने यज्ञ ध्वंस कर डाला। भृगुकी दाढ़ी उखाड़ ाको दन्त और भगदेवताको नेत्रोंसे हीन कर दिया। स्तक आहुति बन गया। अन्तमें सब देवता भगवान् शरण गये। भगवान्‌के आदेशसे नवजात बकरेका की देहपर रक्खा गया। वे जीवित हो गये। यज्ञ या।

वती सतीने दूसरा जन्म पर्वतराज हिमवान्‌के यहाँ या। देवर्षि नारदके उपदेशसे उन्होंने शङ्करजीको नेके लिये कठोर तप प्रारम्भ किया। वे उमा सूखे ो भी छोड़कर अपर्णा हो गयीं। देवताओंको च्छा थी कि भगवान् शङ्करका परिणय हो। असुर स्वर्गपर आधिपत्य कर लिया था। उसने ब्रह्माजीसे प्राप्त कर लिया था कि केवल शङ्करजीके औरस पुत्र ा वध कर सकेंगे। भगवान् शङ्करका विवाह हो तो । भगवान् तो समाधिमें स्थित हैं। देवताओंने कामको वसन्तका प्रादुर्भाव हुआ। उसी समय वहाँ पार्वतीजी पुष्पधन्वाके बाणसे सम्मोहनास्त्र छूटा। तनिक विकार समाधि भङ्ग हुई। विकारका कारण इधर-उधर मदन दृष्टिगोचर हुआ। तृतीय नेत्रकी ज्वालामें ने उसे भस्म कर दिया। तभीसे काम अनङ्ग हो गया।

ोपार्वतीजीकी तपस्या कामके भस्म होनेपर भी सफल हुई। शङ्करने उनका पाणिग्रहण किया। भगवान्‌के औरस ार कार्तिकने तारकको संग्राममें मारा। भगवती पार्वतीसे होकर शङ्करजीने उन्हें अपने आधे शरीरमें ही स्थान दे और अर्धनारीश्वर हो गये।

× × × ×

क्षीरोदधिका मन्थन हो रहा था। सबसे पहले प्रकट हुआ। समस्त प्राणी विषकी भीषण ज्वालासे जल प्रजापतिगणने प्रार्थना की। आशुतोष द्रवित हुए। विषको एकत्र करके वाम करतलपर उठाया और पी विष कण्ठमें अवरुद्ध कर दिया गया, अतः कण्ठ गया। भगवान् नीलकण्ठको समुद्रसे निकला शशि बनकर भूषित करने लगा।

× × × ×

मयने स्वर्ण, रजत और लौहके तीन नगर ब ये नगर गगनमें उड़ते रहते थे। मयके तीनों पु अधिपति थे। वे दानव पृथ्वीपर चाहे जहाँ नगरोंको भूतलके प्राणियोंका नाश कर डालते। गगनमें दे विमानोंको तोड़ डालते। देवलोक तथा लोकपालों पुरियाँ उन विमानोंसे ध्वस्त होती रहतीं। सबने वि भगवान् विश्वनाथकी शरण ली। पिनाकपाणि प्रभु युद्ध करने लगे।

मयने अमृत-रसका कूप बना लिया था। यु दानव कूपमें डाले जाते और जीवित हो जाते। विष्णुने गोरूप धारण किया, ब्रह्माजी बछड़े बने सुन्दर गौका मोह दानव छोड़ न सके। गौने दे कूपका समस्त रस पी लिया। देवमय रथपर भगवा विराजमान हुए। तीनों पुर आधे क्षणके लिये परस मिले। इसी समय बाण छूटा और वे भस्म हो गये।

× × × ×

अन्धक, बाणासुर, मय—सभी असुर तो भगवा आराधनासे ही सफल हुए। मयसे बढ़कर कौ नैष्ठिक सेवक रहा? सब गर्वोन्मत्त हुए, किंतु स दयामयकी दया ही प्राप्त हुई। बाणासुरके लि श्रीकृष्णसे संग्राम करने आये। रावणने कैलास ह चाहा था। अपने दस मस्तकोंकी आहुति देकर उसने का वैभव प्राप्त किया।

× × × ×

भगवान् शङ्करके अनेक रूप हैं, अनन्त नाम चरित हैं। वे कुन्दगौर शिव हैं, वे नीललोहित महाज्वालाकार प्रलयङ्कर हैं, महाकाल हैं। पुराणोंमें इतने चरित हैं कि सबकी सूची ही एक ग्रन्थ

ामय-समयपर अवतार धारणकर शैवमतकी लोकमें की है। अघोर, वामदेवादिरूपसे शैवाचार्य होकर वे धारे हैं। नैष्ठिकरूपसे भगवान् शङ्करकी आराधना सम्प्रदायोंमें होती है।

ातमें ऐसा कोई ग्राम कदाचित् ही होगा, जहाँ हिंदू-ोग हों और भगवान् शङ्करकी लिङ्गमूर्ति न प्राप्त तो पञ्चवक्त्र, एकवक्त्र आदि श्रीविग्रह भी प्राचीनकाल-ाते हैं; किंतु भगवान् शिवका मुख्य उपासना-विग्रह ङ्गमूर्ति ही है। यह अनादि ऋषिपरम्परामें प्रतिष्ठित ाना श्रुति, स्मृति, पुराणसे प्रतिपादित है। स्मृतिकी ासनामें भगवान् शङ्कर इसी रूपमें अर्चित होते हैं।

ङ्गपूजा क्या है? शक्ति और शक्तिमान्‌का प्रतीक। ातिका सहज चिह्न। इसे कोई ऐन्द्रियक चिह्न मानकर ाको विकृत करे तो यह उसके भीतरका ही कलुष है। ाल्पनिक नहीं हुआ करती। वह वास्तविककी प्रति-ो है। जगत्‌में वैज्ञानिक इस मूर्तिको अणु-अणुमें ता है। ऋणात्मक एलेक्ट्रॉन या विद्युत् और धनात्मक ा विद्युत् किस आकृतिपर युक्त होते हैं? चुम्बक को खींचता है, दोनोंकी शक्तिका क्या रूप होता ातिमें वही प्रतीक है सर्वत्र। लिङ्गविग्रह शिवका न्वित प्रतीक है। वह साधकको उस परमपुरुषमें ार देता है।

× × × ×

ूर्ण विद्याओं तथा कलाओंके भगवान् शङ्कर आदि हैं। व्याकरण तो माहेश्वर सूत्रोंसे ही निकला है। नके डमरूके नादकी देन है और ताण्डव तथा लास्य ाही विधायक हैं। आयुर्वेद, धनुर्वेद प्रभृति समस्त के द्वारा ही मानव और देवताओंको प्राप्त हुए हैं।

ाम ( श्रुति ) भगवान् विष्णुकी निःश्वासभूतके हैं। तपाद्य भगवान् विष्णु हैं। वैसे भगवान्‌के दूसरे सभी ासम्मत हैं। निगमके समानान्तर ही आगम (तन्त्र) है। आगमके उपदेष्टा और आराध्य भगवान् शङ्कर ाकी भाँति ही तन्त्र भी भगवान्‌के समस्त रूपोंके ाी स्वीकृति देता है।

हैं। 'अनमिल आखर, अरथ न जापू।' न तो उन म से कोई ठीक शब्द बनता और न उनका कुछ अर्थ उनके जपका कोई बड़ा विधान भी नहीं, किंतु उच्चा वे प्रभाव उत्पन्न करते देखे गये हैं।

भगवान् विष्णु परम शैव, परम शिवाचार्य हैं और शङ्कर परम वैष्णव, परम वैष्णवाचार्य। 'सेवक स्वा सिय पी के।' वस्तुतः तो दोनों परस्पर अभिन्न हैं एक मूर्तिसे जलनिधिमें शेषशायी बने हैं और दूस हिमप्रान्तमें शेषभूषणधारी। एक रूपसे वे सृष्टिप एक रूपसे इस अपनी लीलाको संवरण करनेवाले।

हिंदू-संस्कृति निगम-आगम दोनोंको प्रमाण मान हुई है। भगवान् विष्णु और भगवान् शिव दोनों आराध्य हैं। एक यज्ञके स्वरूप हैं, यज्ञसे आराधित तो दूसरे तपोमूर्ति हैं, तपसे तुष्ट होते हैं। भगवान् तपस्वियोंके सेवक, रक्षक हैं। भगवान् शङ्कर यज्ञके भागके भोजी। 'यज्ञ और तप' इन दो शब्दोंमें सम्पू संस्कृति है। दोनोंके प्रतीक हैं—'विष्णु और शिव'

× × × ×

**सर्वेश्वरत्वे सति भस्मशायिने उमापतित्वे सति चोध**
**वित्तेशभृत्ये सति चर्मवाससे निवृत्तरागाय नमस्त**

कर्पूरगौर, विभूतिलिप्ताङ्ग, चतुर्भुज, त्रिलोचन, शेखर, गङ्गाधर, अहिभूषण, नीलकण्ठ, मुण्डमाली डमरु-त्रिशूल-वरदमुद्राकर, वृषभवाहन, वृषभध्वज, वृ श्मशानविहारी, भूतनाथ, उमापति, आशुतोष—उन ि को प्रणाम।

जिनके लिये क्रूरकर्मा असुर और सत्त्वमूर्ति सु हैं, प्रलय जिनकी सहज क्रीडा है, जीवन जिनका स्मित है, अपनी पुरी काशीमें मरनेवाले समस्त कीटादिकों मोक्ष वितरित करते रहते हैं, उन नित्य निरपेक्ष, भगवान् शूलपाणिको प्रणाम। वे आशुतोष प्रसन्न हों

## महाशक्ति

श्रुतियोंने शक्ति-शक्तिमान् स्वरूप अद्वयतत्त्वका प्र किया है। वही एक तत्त्व परमपुरुष और परा श द्विविध है। वे परमपुरुष जगत्‌की सृष्टि, स्थिति, लिये ब्रह्मा, विष्णु, महेशस्वरूप होते हैं तो उनकी 

,' वैसे ही उन त्रिपुरसुन्दरी पराशक्तिके रमा, दुर्गा, ा रूप भी नित्य हैं। भिन्न होकर भी अभिन्न हैं वे। शक्तिकी नैष्ठिक उपासना करनेवाले शाक्त सम्प्रदायोंमें तीके विविध रूप हैं। महालक्ष्मी, महासरस्वती, महा-ेरी, काली, तारा, चामुण्डा, कूष्माण्डा, ललिता, ावती, छिन्नमस्ता, दुर्गा, मातङ्गी आदि रूपोंमें ासना भिन्न-भिन्न विधियोंसे होती है। शैलपुत्री, गी, चन्द्रघण्टा, कूष्माण्डा, स्कन्दमाता, कात्यायनी, , महागौरी और सिद्धिदात्री—इन नवदुर्गारूपोंमें उन्हीं क्तिकी आराधना होती है। वही शाकम्भरी हैं, वही , वही कुलकुण्डलिनी हैं और वही योगमाया हैं। एवं चैत्रके नवरात्रोंमें उनकी उपासना समस्त भारतमें से होती है। महिषासुर, शुम्भ-निशुम्भ आदि प्रबल ैत्योंका वधकर आपने जगत्की रक्षा की थी। उनकी त्र गाथा मार्कण्डेयपुराणमें ग्रथित है। उसीका नाम है, जिसके अनुष्ठानसे लौकिक-पारलौकिक एवं क—सभी प्रकारके मनोरथ सिद्ध होते हैं।

× × × ×

लोकव्यापी अकालको अपने शरीरसे उत्पन्न शाकोंसे नेवाली वही महाशक्ति शाकम्भरी कही जाती हैं। ही असुर दुर्गको मारकर दुर्गा नाम धारण किया है। वरित पुराणोंमें, तन्त्रग्रन्थोंमें सर्वत्र व्याप्त हैं। वही ल, प्रतिभा, श्री, कान्ति आदिकी अधिष्ठात्री हैं। द्विभुज, चतुर्भुज, अष्टभुज, दशभुज, शतभुज एवं ान्त अनन्त रूप हैं। वे महाकरुणामयी जगन्माता अपने शिशुओंपर नित्य प्रसन्न ही रहती हैं।

## भगवान् सूर्य

गवान् विराट्के नेत्रसे जिनकी अभिव्यक्ति है, जो वनके अधिदेवता हैं, जो उपासना करनेपर समस्त रोगों, ों, ग्रहपीड़ाओंको दूर करके उपासककी सम्पूर्ण ओंको पूर्ण करते हैं, अनादि कालसे भारतीय कर्मनिष्ठ जिन्हें प्रतिदिन अपनी अर्घ्याञ्जलि निवेदित करते हैं, स्त सचराचर जगत्के जीवनदाता और सम्पूर्ण के आराध्य हैं, उन ज्योतिघन, जीवन, उष्णता और स्वरूप भगवान् सूर्यनारायणको हमारा शतशः प्रणिपात।

[illegible]

कितने ही नीहारिकामण्डल हैं। सब आकाशगङ्गा है सूर्योंसे जगमगाती हैं। कोई नहीं जानता, उनकी कितनी है। उन सब सूर्योंके अधिष्ठाता भगवान् ना हैं। श्रीसूर्यनारायणकी आराधना इसी रूपमें आराधक व

महर्षि कश्यप लोकपिता हैं। उनकी पत्नी अदितिके गर्भसे भगवान् विराट्के नेत्रोंसे व्यक्त जगत्में प्रकट हुए। सूर्यमण्डलका दृश्यरूप भौतिक उनकी देह है। विश्वकर्माकी पुत्री संज्ञासे उनका परिण संज्ञाके दो पुत्र और एक कन्या हुई—श्राद्धदेव ( वै मनु और यमराज तथा यमुनाजी। संज्ञा भगवान् तेजको सहन नहीं कर पाती थी। उसने अपनी छा पास छोड़ दी और स्वयं घोड़ीका रूप धारण क करने लगी। उस छायासे शनैश्चर, सावर्णि मनु औ नामक कन्या हुई। भगवान् सूर्यने जब संज्ञाको त देखा तो उसे तुष्ट करके अपने यहाँ ले आये। संज्ञाके ( घोड़ी ) रूपसे अश्विनीकुमार हुए। त्रेतामें कपिरा और द्वापरमें महारथी कर्ण भगवान् सूर्यके अ उत्पन्न हुए।

पक्षिराज गरुड़के बड़े भाई विनतानन्दन भगवान् सूर्यके रथको हाँकते हैं। रथमें सात उज्ज जुते हैं। अहर्निश यह रथ पूर्ण वेगसे चलता रहता है स्थिर हैं और पृथ्वी चलती है' वैज्ञानिक यूरोपने इस लिये काम चलानेको स्थिर किये भारतीय सिद्धान्तको रूप दे दिया। सौरसिद्धान्त भी वस्तुतः सूर्यको मानता है। विज्ञानके महान् विद्वान् अभी पर सम्बन्धमें सहमत नहीं हैं। उनका अन्वेषण चल नित्य नये सिद्धान्त वहाँ बनते जा रहे हैं।

भगवान् सूर्य अपने रथपर आसीन अविश्रा मेरुकी प्रदक्षिणा करते रहते हैं। उन्हींके द्वारा दि मास, ऋतु, अयन, वर्ष आदिका विभाग होता दिशाओंके भी विभाजक हैं।

भगवान् सूर्यकी उपासना बारह महीनोंमें बारह होती है। उस समय उनके पार्षद भी परिवर्तित हो इन पार्षदोंमें ऋषि, अप्सराएँ, गन्धर्व, राक्षस, नाग हैं। ऋषि रथसे आगे चलते हुए भगवान् करते हैं। गन्धर्व गान करते हैं। अप्सराएँ नाचती हैं

| | भगवान् सूर्यका मास-सम्बद्ध नाम | ऋषि | अप्सरा | गन्धर्व | राक्षस | भल्ल | न |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| त्र) | धाता | पुलस्त्य | कृतस्थली | तुम्बुरु | हेति | रथकृत् | व |
| वैशाख) | अर्यमा | पुलह | पुञ्जिकस्थली | नारद | प्रहेति | ओजः | क |
| ष्ठ) | मित्र | अत्रि | मेनका | हाहा | पौरुषेय | रथस्वन | त |
| आषाढ़) | वरुण | वसिष्ठ | रम्भा | हूहू | शुक्र | चित्रस्वन | [illegible] |
| वण) | इन्द्र | अङ्गिरा | प्रम्लोचा | विश्वावसु | वर्य | श्रोता | ए |
| भाद्रपद) | विवस्वान् | भृगु | अनुम्लोचा | उग्रसेन | व्याघ्र | आसारण | श |
| श्विन) | पूषा | गौतम | घृताची | धनञ्जय | वात | सुरुचि | सु |
| कार्तिक) | क्रतु | भरद्वाज | वर्चा | पर्जन्य | सेनजित् | विश्व | ऐ |
| र्गशीर्ष) | अंशु | कश्यप | उर्वशी | ऋतसेन | विद्युच्छत्रु | तार्क्ष्य | मह |
| ष) | भग | आयु | पूर्वचित्ति | स्फूर्ज | अरिष्टनेमि | ऊर्ण | क |
| घ) | त्वष्टा | ऋचीकतनय (जमदग्नि) | तिलोत्तमा | शतजित् | ब्रह्मापेत | धृतराष्ट्र | कम |
| ल्गुन) | विष्णु | विश्वामित्र | रम्भा | सूर्यवर्चा | मखापेत | सत्यजित् | अश |

वान् सूर्यकी आराधना नैष्ठिक रूपसे करनेवाले थोड़े लोग मिलते हैं। सौर-सम्प्रदाय अब व्यापक । किंतु सन्ध्या भगवान् आदित्यकी ही उपासना है और तिमात्रका अनिवार्य कर्तव्य है।

वान् सूर्य साक्षात् नारायण हैं। उन श्रुतिधामने अश्व )-रूप धारण करके महर्षि याज्ञवल्क्यको शुक्ल ' उपदेश किया। श्रीहनुमान्‌जीके विद्यागुरु भी वही तमें रविवारका व्रत खूब प्रख्यात है। अनेक आर्त ल्काम होते हैं।

## भगवान् विष्णु

ासारसर्वस्व वे आदिनारायण अपनी योगमायासे उत्पत्ति, स्थिति एवं प्रलयके लिये ब्रह्मा, विष्णु, त्रविध रूपोंमें व्यक्त होते हैं। परवैकुण्ठमें वही अष्टदल नित्य पद्मासनपर आसीन हैं। श्वेतद्वीपमें शवर्ण चतुर्भुज' रूपसे विराजमान हैं। क्षीरोदधिमें नन्तशायी हैं और रमावैकुण्ठमें भगवती लक्ष्मीके ोंका नित्यलीलाविलास चलता है।

प्रभु ब्रह्माण्डरूप विराट् पुरुष हैं और वही ब्रह्माण्डो- नारायण हैं। सम्पूर्ण जल उन्हींसे प्रकट हुआ है। न्हींके निःश्वाससे निसृत हैं। वे ही श्रुतिके प्रतिपाद्य उन्हींकी स्तुति करती है। वे ही यज्ञस्वरूप हैं। से व्यक्त हुए। वे स्वयं यज्ञके होता, ऋत्विक्, अग्नि और उपकरण हैं। यज्ञोंद्वारा उन्हीं यज्ञ-

चक्र चतुर्भुज मेघश्याम' रूपसे शेषशय्यापर विराजमा उन्हींकी नाभिसे पद्म प्रकट हुआ। पद्मसम्भव ब्र उसी पद्ममें निखिल लोक-कल्पना की है।

मधु-कैटभको मारकर ब्रह्मा तथा श्रुतियोंका उद्धा प्रभुने किया है। वही नाना अवतार धारणकर धराव मुक्त करते हैं। भगवान् शङ्करको भस्मासुरसे उन्होंने ब त्रिपुरका रसकूप पानकर त्रिपुरारिको विजयी किय जलन्धरके संग्राममें भी शङ्करजीकी विजय उन्हींके द्वार समस्त धर्मोंसे उन्हींकी आराधना होती है। अतः ज पत्नी वृन्दाका पातिव्रत्य उनकी ही तो अर्चा थी। वृन्दाको तुलसी बनाकर अपने वक्षपर नित्य विलसित व में स्थान दिया, अपने चरणोंकी अधिकारिणी बनाया।

वही सच्चिदानन्द प्रभु देवताओंके परमाश्रय हैं। ही समुद्रमन्थनके समय वासुकिके मस्तक और पकड़कर समुद्र-मन्थन किया। कौस्तुभरत्न उन्हींके भूषित करता है। भगवती लक्ष्मी उनके वक्षमें वास हैं। वे ही श्रीवत्सलाञ्छित प्रभु उन्मद असुरोंका दमन हैं और शरणागतोंका परित्राण करते हैं। त्रिदेवोंमें कौ है—इसका निर्णय करनेके लिये महर्षि भृगुने उनके पाद-प्रहार किया। उन नित्य आनन्दघनमें रोष-कषाय विप्रका चरण प्रभुने करोंसे मर्दित करते हुए कहा—'इस पदको कष्ट हुआ होगा।' उन शोभासिन्धुके विशाल विप्रका वह चरण-चिह्न—भृगुलता नित्य भूषण हो

त शास्त्र उन्हींका गुणगान करते हैं। उनके नाम, रेतका वर्णन, कीर्तन भगवान् शेष सहस्र मुखोंसे ते हैं। अनन्त कालमें भी समाप्त होनेवाले वे गुण नहीं .न निखिल सद्गुणगणैकधाम, सर्वरूप, सर्वमय, , सर्वपर, सर्वेश्वर, शोभाधाम, लक्ष्मीकान्त नारायणके ादपद्मोंमें शतशः प्रणाम।

नादिकालसे श्रुतियाँ उन प्रभुका गुणगान करती हैं। ष्ठिक आराधनाकी सम्प्रदाय-परम्पराएँ अनादि हैं। म्प्रदायोंको आचार्योंने न तो नूतन प्रतिष्ठित किया कुछ उसमें घटाया-बढ़ाया। द्वापरके अन्तमें ये क्षीण होने लगी थीं। 'न हि वैष्णवता कुत्र सम्प्रदाय- ।' आचार्योंने लुप्त होती उन परम्पराओंको पुनः मात्र किया है। स्मृतियाँ श्रुतियोंकी अनुगामिनी र्त धर्म पञ्चदेवोंमें किसी एकको नैष्ठिकरूपसे आराध्य प्राणीको आदेश देता है। वैष्णव या भागवतधर्म ृति-पुराणप्रतिपादित अनादि धर्म है। हिंदू- कलाके क्षेत्रमें वैष्णव-भावनाके अपार वरदान हैं। में तो सर्वश्रेष्ठ महापुरुषोंकी वाणी भगवान्‌के ही पावन परिपूत हुई है। 'रसो वै सः।' उस रसरूपको छोड़कर वास्तविक परिपाक जो अन्यत्र नहीं होता।

## भगवती लक्ष्मी

ीश्यामसुन्दर सदाके कौतुकी हैं। गोलोकमें अपने ासमण्डलमें उन्होंने अपनी शक्तिको दो रूपोंमें प्रकट या। समान वेश, समान रूप, समान सौन्दर्य। वामाङ्ग- ्र शक्ति चतुर्भुज रमा और दक्षिणाङ्गसे द्विभुज श्रीराधा। ो तुष्टिके लिये स्वयं भी दो रूपोंमें व्यक्त हो गये। ज श्रीनारायणरूपसे रमावैकुण्ठमें आ विराजे रमाके और द्विभुज श्यामसुन्दर-रूप तो नित्य गोलोकविहारी ।

महर्षि दुर्वासाके शापसे इन्द्रके साथ त्रिलोकीकी श्री गयी। अब साक्षात् श्री ब्रह्माण्डमें पधारें, तब लोकोंको , शक्ति आदि प्राप्त हों। श्रीनारायणके निर्देशसे समुद्र- ्चल रहा था। देव-दैत्य दोनों श्रान्त हो गये। वे पुरुष ही एक हाथसे वासुकिका पुच्छभाग और दूसरेसे पकड़कर मन्थन कर रहे थे। क्षीराब्धिमें महोर्मियाँ उठ थीं। प्रथम निकला कालकूट। भगवान् शङ्कर उसे पान हो गयीं। सभी मुग्ध थे, सभी उनकी कामना करते किसीने आसन दिया, किसीने वस्त्र; किसीने स्नान क किसीने अङ्गराग दिये। सबने माला, आभरण आदि उत्कृष्टतम वस्तुओंसे सत्कार किया। उन जगद् सबकी सेवाएँ स्वीकार कर लीं। सब उनके सेवक ही त

'ये बड़े क्षुद्र हैं, ये चञ्चल हैं, ये अल्पसत्त्व पराधीन हैं।' हाथमें कमलोंकी माला लेकर वे अपने पुरुषका वरण करने चली थीं। 'ये क्रोधी हैं, ये कुर ये अल्पायु हैं, ये अमङ्गलरूप हैं, ये भयानक हैं।' दैत्य, गन्धर्व, नाग, यक्ष, किन्नर, मानव, ऋषि—यहाँत लोकपाल और स्वयं सदाशिव भी उनको उपयुक्त पड़े। सबमें कोई-न-कोई खटकनेवाली बात थी।

'ये तो मेरी ओर देखते ही नहीं।' दोनों वरमाला लिये महालक्ष्मी देखती रहीं उन वनमाली पद्म लोचन परम पुरुषकी ओर। वे समुद्र-मन्थनके अपने तल्लीन थे। उन्होंने रमाको देखकर भी नहीं देखा ही सर्वगुणागार अनुकूल पुरुष और वह इतना नि लक्ष्मीजीको तो दूसरा पुरुष दीखता ही न था। जयमाल डाल दी उनके कण्ठमें और सिर झुकाकर र गयीं। उन दयामयको दया आयी। उन्होंने अपनी सहचरीको हृदयमें स्थान दिया। भगवान्‌के वक्षके भागपर जो स्वर्णिम रोमावली-आवर्त है, श्रुति उसे कहती है। वही महालक्ष्मीका अमर धाम है।

महालक्ष्मी भगवान्‌में नित्य स्थिर, कमलासना, सना या ऐरावतारूढा निखिलकल्याणधाम्नी है भगवान्‌को भूलकर जब उनकी आराधना होती है कहता है कि तब वे उलूकवाहना होती हैं। उनका उलूक होता है। वे चञ्चला बन जाती हैं।

## भगवान् शेष

सहस्रफणधारी, कमल-तन्तुके समान श्वेतवर्ण मण्डितमौलि, एककुण्डलधर, नीलवस्त्रधारी भगवा संकर्षणविग्रह जगत्‌का आधार है। सम्पूर्ण पृथ्वी शेषके एक फणपर राईके समान स्थित है। प्रलयके उनके फूत्कारकी अग्निमें विश्व सूखे गोबरके सम हो जाता है।

ापने पूर्व फणसे उनके नाभिनालके लोकपद्मको, उत्तर
ुके मस्तक एवं दक्षिण फणसे उनके चरणोंको
त किये रहते हैं। वे अपना पश्चिम फण फैलाकर
व्यजन करते हैं तथा अन्य फणोंसे भगवान‍्के शङ्ख,
ा, पद्म, नन्दकखड्ग, दोनों तूणीर, धनुष, गरुड़
धारण किये रहते हैं।

ालमें नागकन्याएँ भगवान् अनन्तके महाभोगको
ारके सुगन्धित अङ्गरागोंसे उपलिप्त करती हैं।
इष्टसिद्धिके लिये उनकी आराधना करते हैं।
उनसे तत्त्वज्ञान प्राप्त करते हैं। प्रभुका यह रूप
का अधिष्ठान है। वे समस्त बलके आश्रय हैं। वे
के परमोपदेष्टा आदिगुरु हैं।

## भगवान् ब्रह्मा

कहाँ हूँ?' प्रलयाब्धिके मध्य एक सुमहत् प्रकाश-
ा कमल खिला था। उसकी कर्णिकापर एक पद्मके
' बालक बैठा था। बालकने चारों ओर देखनेकी
ा और वह चतुर्मुख हो गया। वहाँ उस कमल और
छोड़कर कुछ नहीं था। तेजःपुञ्ज पद्मके अतिरिक्त
अन्धकारमग्न थीं। बालकने कमलनालमें प्रवेश
कमलमूल जाननेकी उत्कण्ठा थी।

ा! तप! तप!' सहस्रों वर्ष कमलनालमें नीचे
ी जब उसका अन्त न मिला, तब ब्रह्माजी लौट
हसा अलक्ष्यवाणीने उन्हें तपस्याका आदेश दिया।
ापके पश्चात् हृदयमें ही उन्होंने उस कमलनाभके
िये, जो सहस्रफणमौलि हिमश्वेत शेषकी शय्यापर
; कृपापूर्वक उनकी ओर देख रहे थे।

ृष्टि तो बढ़ती ही नहीं।' ब्रह्माजीकी स्वाभाविक रुचि
में थी। वे बराबर अपने मनसे मानसिक सृष्टि कर
मानसिक सृष्टिके प्राणी कल्पान्त अमर तो हो गये,
ी प्रवृत्ति सृष्टिमें तबतक न हुई। अन्तमें स्वयं
पने दाहिने भागसे मनु और वाम भागसे शतरूपाको
या। यह जोड़ी सृष्टि बढ़ानेमें प्रवृत्त हुई। मनुकी
वहूति महर्षि कर्दमको विवाही गयीं। इस प्रकार
; सृष्टिका भी सहयोग क्रमशः मिला।

ावान् ब्रह्मा असुरोंके उपास्य रहे हैं। सृष्टिकर्ममें लगे
ो बहुत कठोर तप करनेपर ही तुष्ट होते हैं। [illegible]

रक्षाके लिये बार-बार उन्हें क्षीरसागरशायी प्रभुसे प्रार्थ
पड़ी है। पृथु या विश्वामित्रकी भाँति कोई स
सृष्टिमें व्यतिक्रम करने लगता है, तब भी उन्हें आना
है उसे समझाने। वे हंसवाहन प्रभु नित्य ही जगत
सचिन्त रहते हैं। उनके चरित पुराणोंमें बहुत औ
समस्त कार्योत्पादनके वे ही अधिष्ठाता हैं।

## भगवती सरस्वती

श्वेतपद्मपर आसीना, शुभ्रहंसवाहिनी, तुषारधव
शुभ्रवसना, स्फटिकमालाधारिणी, वीणामण्डितकरा
हस्ता वे भगवती भारती प्रसन्न हों, जिनकी कृपा ही
कला, विद्या, ज्ञान तथा प्रतिभाका प्रकाश करती है
समस्त विद्याओंकी अधिष्ठात्री हैं। यश उन्हींकी धव
ज्योत्स्ना है। वे सत्त्वरूपा, श्रुतिरूपा, आनन्दरूपा हैं
सुख, सौन्दर्यका वही सृजन करती हैं।

वे अनादि शक्ति भगवान् ब्रह्माके कार्यकी स
हैं। उन्हींकी कृपासे प्राणी कार्यके लिये ज्ञान प्राप्त क
उनका कलात्मक स्पर्श कुरूपको परम सुन्दर कर
वे हंसवाहिनी हैं। सदसद्विवेक ही उनका वास्तवि
है। भारतमें उनकी उपासना सदा होती आयी है।
कालिदासने उन्हें प्रसन्न किया था। प्रत्येक कवि उन
पदोंका स्मरण करके ही अपना काव्यकर्म प्रारम्भ क
यह यहाँकी सनातन परम्परा थी।

प्रतिभाकी उन अधिष्ठात्रीके चरित तो सर्वत्र प्र
समस्त वाङ्मय, सम्पूर्ण कला और पूरा विज्ञान
वरदान है। मनुष्य उन जगन्माताकी अहैतुकी द
शक्तिका दुरुपयोग करके अपना नाश कर लेता है औ
भी दुखी करता है। ज्ञान-प्रतिमा भगवती
वरदानका सदुपयोग है अपने ज्ञान, प्रतिभा और
भगवान‍्में लगा देना। वह वरदान सफल हो
मनुष्य कृतार्थ हो जाता है। भगवती प्रसन्न होती हैं

'भारतीय प्राचीन कला प्रायः मन्दिरोंमें व्यक्त
पाश्चात्त्य विद्वानोंके ये आक्षेप ठीक ही हैं।
नश्वर मनुष्य और उसके नश्वर अर्थहीन
व्यर्थ स्थायी करनेका प्रयत्न नहीं किया।
भगवती भारतीकी सदा समुज्ज्वल कृपा
मानव—अमृतपुत्र मानवको उन्होंने नित्य अमरत्व

स चिरन्तन ज्योतिर्मयसे एक होकर धन्य हो गयी। ल जगत्में भले नित्य न हो, अपने उद्गमको नित्य पहुँचानेमें सफल हुई। भगवती सरस्वतीके दिव्य न समझकर उनके मञ्जु प्रकाशके क्षुद्रांशमें भ्रान्त मनुष्य शदाका दुरुपयोग करने लगा है। अन्धकारके गर्तमें तो कदाचित् कहीं अटकता भी; पर वह तो प्रकाशमें ा है नीचे घोर अतल अन्धकारमें।

गवती शारदाके मन्दिर हैं, उपासना-पद्धति है, उनकी से सिद्ध महाकवि एवं विद्वानोंके इतिहासमें चारु । यह सब होकर भी उनकी कृपा और उपासनाका ल यश नहीं। यश तो उनकी कृपाका उच्छिष्ट है। है परमतत्त्वको प्राप्त कर लेना। इसी फलके लिये उन वाग्देवीकी स्तुति करती हैं।

## भगवान् मत्स्य

से पूर्व कल्पकी बात है—भगवान् ब्रह्मा अपने दिनके ान्त होकर योगनिद्राका आश्रय ले रहे थे। श्रुतियाँ ज्ञ भावसे उनके मुखसे निकलीं। उन श्रुतिस्वरूप- से निद्रामें और प्रकट भी क्या होता। दितिपुत्र उन्हें स्मरण कर लिया। एक असुर श्रुतिका न ण कर सकता और न उसका अर्थ-दर्शन। वह लिन बुद्धिसे श्रुतियोंका अनर्थ करेगा। श्रुतियोंके लिये, उनकी परम्परा विशुद्ध रखनेके लिये भगवान् मत्स्यरूप धारण किया।

न-भास्कर विवस्वान्के पुत्र राजर्षि सत्यव्रत जल र तपमें लीन थे। प्रातःस्नान करके कृतमाला र्णके लिये उन्होंने अञ्जलि उठायी। हिलसा जातिकी एक शफरी ( छोटी मछली ) उसमें आ गयी थी। अञ्जलि विसर्जित कर दी।

। हम छोटी मछलियोंको आहार बना लेनेवाले बहुत उनसे डरकर मैं आपकी शरण आयी हूँ।' शफरी ीं। वह बोल रही थी। राजर्षिने उसे उठाकर जलमें रख लिया।

आपकी शरण हूँ। मेरी सुविधाका आपको प्रबन्ध हिये। यहाँ तो मैं हिल भी नहीं सकती।' आश्रममें मछलीने पुनः प्रार्थना की। वह स्वची वह गयी

कहीं कुछ मुहूर्तोंमें वह स्थान उसकी वृद्धिसे पूर्ण था। अन्तमें समुद्रमें छोड़ना पड़ा उसे।

'निश्चय ही आप सर्वेश हैं। जब आपने मुझ की है, तब अपने इस शरीर-धारणका प्रयोजन ब राजर्षिने तब प्रार्थना की, जब समुद्रमें मत्स्यने अ मगर आदिका भय बताया। भला, कोई जलजी शीघ्र यह आकार-वृद्धि कहाँ पा सकता था। भगवान ने बताया कि प्रलय सातवें दिन ही होनी है। अ आदेशानुसार राजर्षिने बहुत बड़ी नौका बनवायी सम्पूर्ण वनस्पतियोंके बीज और प्राणियोंके जोड़े किये। सातवें दिन चारों ओरसे बढ़कर समुद्रने प्लावित कर दिया। नौकामें इसी समय सप्तर्षि भी बैठ गये। प्रबल पवनसे नौका चञ्चल हो उठी। उस एक-श्रृङ्गधारी अयुत योजन विशाल स्वर्णोज्ज्वल मत्स्य प्रलय-सागरमें प्रकट हुए। नागराज वासुकी नौकामें विराजमान थे। नौका उन महासर्पके मत्स्यके सींगमें बाँध दी गयी।

भूः-भुवः आदि सम्पूर्ण लोक जलमग्न हो ग अन्धकारमें सागरकी उत्तुङ्ग तरङ्गोंके बीच महामत्स विचरण कर रहे थे। नौकामें ऋषियोंका तेज प्रकाश था। राजर्षिने प्रश्न किया और भगवान्ने उत्तर भगवान् मत्स्यका वही दिव्य उपदेश भगवान् व्यासने पुराणमें संकलित किया है। प्रलयकाल व्यतीत हुआ। उतरा। भगवान्के आदेशसे हिमालयके एक श्रृङ्गमें सत्यव्रतने अपनी नौका बाँध दी। वह श्रृङ्ग अब भी बन्धन श्रृङ्ग कहा जाता है। राजर्षि सत्यव्रत इस मन्व वैवस्वत मनु हैं। भगवान् मत्स्यने हयग्रीवका वध क्योंकि सृष्टिकालमें असुरके समीप श्रुति रहना नहीं था।

यहूदियोंके धर्मग्रन्थमें, बाइबिलमें और कुरान मनुकी इस जलप्रलय और नौकारोहणका प्रकारान्तरसे है। चीनमें तथा प्राचीन आस्ट्रेलिया एवं अमेरिका-निव में भी यह चरित प्रसिद्ध है। बहुत थोड़ा अन्तर इन स्थानोंमें हुआ है। कथाका सब कहीं मिलना ब है कि सब जातियाँ भारतसे गयी हैं और मनुकी संतति

प्रलयपयसि धातुः सुप्तशक्तेर्मुखेभ्यः
श्रुतिगणमपनीतं प्रत्युपादत्त हत्वा ।
दितिजमकथयद् यो ब्रह्म सत्यव्रतानां
तमहमखिलहेतुं जिह्ममीनं नतोऽस्मि ॥
( श्रीमद्भा० ८ । २४ । ६१ )

## भगवान् कच्छप

इंकार और महज्जनोंकी उपेक्षा अनर्थोंके कारण होते महर्षि दुर्वासा प्रसन्न थे। उन्होंने ऐरावतपर जाते द्रको अपने कण्ठकी पुष्पमाला दी। महेन्द्रने उसे के मस्तकपर डाल दिया। ऐरावतने सूँड़से उठाकर ाला और पैरसे कुचल दिया। 'तेरी श्री नष्ट हो अपने प्रसादका अपमान देख महर्षिने शाप दिया े गये।

ाँ ऋषिके अपमानसे श्रीहीन देवता और कहाँ आचार्य द्धालु सेवक दैत्यराज बलि। दोनोंके युद्धमें देवता । स्वर्ग असुरोंका क्रीडोद्यान हो गया। बलिने तीनों अधिकार कर लिया। देवता और क्या करते, वे ी शरण गये। सबने मिलकर शेषशायी प्रभुसे की।

ाप सब दैत्योंसे सन्धि कर लें। समस्त ओषधियाँ में डालकर उसका मन्थन करें। मन्दराचलको बनावें और वासुकी नागको रस्सी। यह काम वताओंसे न होगा। पहले महाविष निकलेगा, उससे करना। वस्तुओंमें लोभ करके लड़ना मत। अन्तमें :-हारिणी सुधा प्रकट होगी।' भगवान्ने प्रकट होकर ायी।

गये दैत्यराजके समीप। कुशलतापूर्वक उन्होंने ' स्मरण कराया। अमृतके लोभसे सन्धि हो गयी। दोनोंने मिलकर मन्दराचलको उखाड़ा। पर्वत ्र न जा सका। वह गिरा, बहुतसे लोग पिस उठे। ही भक्त-भयहारी स्मरण करनेपर पधारे। एक हाथसे उन्होंने गरुड़पर मन्दराचलको रख लिया।

त क्षीराब्धि-तटपर आया। समुद्रमें डालनेपर वह ा। समस्त देवता और दैत्य मिलकर उसे सम्हालने- र्थ थे। अन्ततः भगवान्ने नियुत योजन विशाल । धारण करके मन्दराचलको पीठपर धारण किया।

निद्राका आश्रय किये हुए थे। उनके शरीरसे आद्याश हुई। उसीसे इस ब्रह्माण्डके ब्रह्मा, विष्णु, महेश प्रव शक्ति शवरूपमें ब्रह्माके पास गयी। उसे उन्होंने च देखा, फलतः वे चतुर्मुख हो गये। विष्णुने उसे दू दिया। सौ बार शरीर बदलनेपर शिवने उसे कर लिया।

शक्ति स्थिर हो गयी; किंतु ब्रह्मा सृष्टि न कर पृथ्वी जो नहीं थी। भगवान् विष्णुने कर्णमलसे उत्पन्न किये। वे दोनों रुष्ट होकर ब्रह्माजीको मारने भगवान् विष्णुने उन्हें मार डाला। उन दैत्यों मेदिनी—पृथ्वी बनी। उनकी अस्थियाँ पर्वत बनीं। स्थिर करनेके लिये भगवान्ने कच्छपरूप धारण किय

भगवान्के अवतार नित्य हैं। वही प्रभु पृथ्वीक करते हैं, वही मन्दर धारण करके अमृत-मन्थनके ि हैं। वही मनुष्यकी धृति बनते हैं और तभी मानव धामके पथमें स्थिर होता है। सबके वही आधार हैं

पृष्ठे भ्राम्यदमन्दमन्दरगिरिग्रावाग्रकण्डूयना-
न्निद्रालोः कमठाकृतेर्भगवतः श्वासानिलाः पा
यत्संस्कारकलानुवर्तनवशाद् वेलानिलेनाम्भसां
यातायातमतन्द्रितं जलनिधेर्नाद्यापि विश्र

## भगवान् वाराह

'भगवन्! हमारे लिये स्थान निर्देश करें!' स मनुने स्रष्टासे प्रार्थना की। चारों ओर महाप्रलयका सम ले रहा था। लोकमूल कमलपर ब्रह्माजीने मानसिक सृ कर ली। मनुको सृष्टिकी आज्ञा हुई। मानव-सृष्टि स्थूल स्थान चाहिये। पृथ्वी तो जलमें डूब गयी थी

'वे सर्वेश्वर ही इसका उद्धार करें।' भगवान् देखा कि रसा तो रसातलमें है। वे ध्यानस्थ हो गये। छींक आयी। अङ्गुष्ठके बराबर एक उज्ज्वल वाराह शिशु न से निकलकर आकाशमें स्थित हो गया।

'यह क्या है?' ऋषियोंके साथ ब्रह्माजी साश्चर्य थे। वाराह क्षणभरमें हाथीके बराबर हो गया। वह जा रहा था। एक घनगर्जन-सी घुरघुराहट हुई। स सटाएँ हिलायीं और समुद्रमें प्रविष्ट हो गये।

× × ×

। हिरण्याक्ष देवर्षि नारदसे पूछ रहा था । उसने
को युद्धके लिये ललकारा था । देवता उसकी हुंकार
स्वर्गसे भाग गये थे । समुद्र उसकी क्रीड़ासे चीत्कार
था । उसे कोई चाहिये, जिससे वह लड़े । उसका बल
युद्धको चाहता था । युद्ध किये बिना उसे शान्ति नहीं
वरुणने भी कह दिया था कि वे वृद्ध हो गये हैं । उन्होंने
विष्णुभगवान्‌के पास भेजा था ।

अभी श्वेत वाराहरूप धारण करके इसी समुद्रमें सीधे
रहे हैं । तुम शीघ्रता करो तो पकड़ लोगे ।' देवर्षिने
देखा । भगवान्‌के पार्षद् जय और विजयने सनकादि-
। वैकुण्ठ-प्रवेशके समय रोक दिया था । ऋषियोंने शाप
उन्हें असुर होनेका । अब वे दितिके गर्भसे प्रकट
। उनमें एक तो यही है । देवर्षिको दया आयी ।
के हाथसे मरकर यह दूसरा जन्म ले । तीन ही जन्ममें
अपने रूपको पा लेगा । इन जन्मोंसे जितनी जल्दी
ना अच्छा ।

रे, इसे कहाँ ले जाता है ? यह तो स्रष्टाने हम रसातल-
के लिये भेजी है ।' दैत्य पाताल पहुँचा । भगवान्
पृथ्वीको अपने दाँतोंपर उठा लिया था । दैत्यको तो
करना था, पर भगवान्‌ने जैसे कुछ सुना ही नहीं । वे
लेकर चले । दैत्य पीछे-पीछे दौड़ा । 'तू इसे छोड़
तो मारा जायगा ।'

च्छा, अब तू अपने मनकी कर ले !' दैत्य पीछे
ाया । भगवान्‌ने पृथ्वीको ऊपर स्थापित करके उसे
। दोनोंमें घोर संग्राम हुआ । अन्तमें दैत्य मारा
। श्वेतवाराह-कल्पकी सृष्टि पृथ्वीकी उसी पुनः प्रतिष्ठा-
से प्रारम्भ हुई है ।

## भगवान् नृसिंह

ाके उद्धारके समय भगवान्‌ने वाराहरूप धारण करके
क्षका वध किया । उसका बड़ा भाई हिरण्यकशिपु
। हुआ । उसने अजेय होनेका संकल्प किया । सहस्रों
ा जलके वह सर्वथा स्थिर तप करता रहा । ब्रह्माजी सन्तुष्ट
दैत्यको वरदान मिला । उसने स्वर्गपर अधिकार कर
लोकपालोंको मार भगा दिया । स्वतः सम्पूर्ण लोकों-
ाधिपति हो गया । देवता निरुपाय थे । असुरको किसी
। पराजित नहीं कर सकते थे ।

'इन मिथ्या भोगोंको छोड़कर वनमें श्रीहरि
करना !' बालक प्रह्लादका उत्तर स्पष्ट था । दैत्यराज
कर रहे थे, देवताओंने असुरोंपर आक्रमण किया
उस समय भाग गये थे । यदि देवर्षि न छुड़ाते तो
की पत्नी कयाधूको इन्द्र पकड़े ही लिये जाते थे ।
कयाधूको अपने आश्रममें शरण दी । उस समय
गर्भमें थे । वहींसे देवर्षिके उपदेशोंका उनपर प्र
चुका था ।

'इसे आपलोग ठीक-ठीक शिक्षा दें !' दैत्यराज
आचार्य शुक्रके पुत्र षण्ड तथा अमर्कके पास भेज
दोनों गुरुओंने प्रयत्न किया । प्रतिभाशाली बालक
धर्म, कामकी शिक्षा सम्यक् रूपसे प्राप्त की; परंतु
पिताने उससे पूछा तो उसने श्रवण, कीर्तन,
पादसेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य, सख्य और आत्मनि
इन नौ भक्तियोंको ही श्रेष्ठ बताया ।

'इसे मार डालो । यह मेरे शत्रुका पक्षपाती है
दैत्यराजने आज्ञा दी । असुरोंने आघात किया । भ
मुड़ गये, खड्ग टूट गया, त्रिशूल टेढ़े हो गये
कोमल शिशु अक्षत रहा । दैत्य चौंका । प्रह्लादको ि
गया; पर वह जैसे अमृत हो । सर्प छोड़े गये उ
और वे फण उठाकर झूमने लगे । मत्त गजराजने
उन्हें मस्तकपर रख लिया । पर्वतसे नीचे फेंकनेपर
उठ खड़े हुए, जैसे शय्यासे उठे हों । समुद्रमें पाषा
डुबानेपर दो क्षण पश्चात् ऊपर आ गये । घो
उनको लपटें शीतल प्रतीत हुईं । गुरुपुत्रोंने मन्त्रबल
(राक्षसी) उन्हें मारनेके लिये उत्पन्न की तो वह गुरु
प्राणहीन कर गयी । प्रह्लादने ही प्रभुकी प्रार्थना क
जीवित किया । अन्तमें वरुणपाशसे बाँधकर गुरु
उन्हें पढ़ाने ले गये । वहाँ प्रह्लाद समस्त
भगवद्भक्तिकी शिक्षा देने लगे । भयभीत
दैत्येन्द्रसे प्रार्थना की 'यह बालक सब बच्चोंको
पाठ पढ़ा रहा है !'

'तू किसके बलसे मेरे अनादरपर तुला है ?' हिर
ने प्रह्लादको बाँध दिया और स्वयं खड्ग उठाया ।

'जिसका बल आपमें तथा समस्त चराच
प्रह्लाद निर्भय थे ।

ित्र ? इस स्तम्भमें भी ?'

श्चय !' प्रह्लादके वाक्यके साथ दैत्यने खंभेपर घूसा ह और समस्त लोक चौंक गये। स्तम्भसे बड़ी र्जनाका शब्द हुआ। एक ही क्षण पश्चात् दैत्यने मस्त शरीर मनुष्यका और मुख सिंहका, बड़े-बड़े दाँत, प्रज्वलित नेत्र, स्वर्णिम सटाएँ, बड़ी भीषण खंभेसे प्रकट हुई। दैत्यके अनुचर झपटे और अथवा भाग गये। हिरण्यकशिपुको भगवान्ने या।

ने ब्रह्माजीने वरदान दिया है !' छटपटाते हुए दैत्य। 'दिनमें या रातमें न मरूँगा; कोई देव, दैत्य, शु मुझे न मार सकेगा। भवनमें या बाहर मेरी होगी। समस्त शस्त्र मुझपर व्यर्थ सिद्ध होंगे। , गगन—सर्वत्र मैं अवध्य हूँ।'

सन्ध्याकाल है। मुझे देख कि मैं कौन हूँ। यह देहली, ये मेरे नख और यह मेरी जंघापर पड़ा हास करके भगवान्ने नखोंसे उसके वक्षको विदीर्ण।

उग्ररूप—देवता डर गये, ब्रह्माजी अवसन्न हो लक्ष्मी दूरसे लौट आयीं; पर प्रह्लाद—वे तो प्रभुके त्र थे। उन्होंने स्तुति की। भगवान् नृसिंहने गोदमें उन्हें बैठा लिया। स्नेहसे चाटने लगे। प्रह्लाद हुए।

## भगवान् वामन

रि जिसपर कृपा करें, वही सबल है। उन्हींकी वताओंने अमृत-पान किया। उन्हींकी कृपासे असुरों- वे विजयी हुए। पराजित असुर मृत एवं आहतों- अस्ताचल चले गये। असुरेश बलि इन्द्रके वज्रसे चुके थे। आचार्य शुक्रने अपनी संजीवनी विद्या- था दूसरे असुरोंको भी जीवित एवं स्वस्थ कर लिने आचार्यकी कृपासे जीवन प्राप्त किया था। हृदयसे आचार्यकी सेवामें लग गये। शुक्राचार्य ए। उन्होंने यज्ञ कराया। अग्निसे दिव्य रथ, ोण, अभेद्य कवच प्रकट हुए।

सुरी सेना अमरावतीपर चढ़ दौड़ी। इन्द्रने देखते लिया कि इस बार देवता इस सेनाका सामना नहीं

बना। शुक्राचार्यने बलिका इन्द्रत्व स्थिर करने अश्वमेध-यज्ञ कराना प्रारम्भ किया। सौ अश्वमे बलि नियमसम्मत इन्द्र बन जायँगे। फिर उन्हें कं सकता है।

'स्वामी, मेरे पुत्र मारे-मारे फिरते हैं !' देवमाता अत्यन्त दुखी थीं। अपने पति महर्षि कश्यपसे प्रार्थना की। महर्षि तो एक ही उपाय जानते हैं— की शरण, उन सर्वात्माकी आराधना। अदितिने प शुक्ल पक्षमें बारह दिन पयोव्रत करके भगवान्की उ की। प्रभु प्रकट हुए। अदितिको वरदान मिला। गर्भसे भगवान् प्रकट हुए। शङ्ख-चक्र-गदा- चतुर्भुज पुरुष अदितिके गर्भसे जब प्रकट हुए, वामन ब्रह्मचारी बन गये। महर्षि कश्यपने ऋषियों उनका उपनयन-संस्कार सम्पन्न किया। भगवान् पितासे आज्ञा लेकर बलिके यहाँ चले।

नर्मदाके उत्तर-तटपर असुरेन्द्र बलि अश्वमे दीक्षित थे। यह उनका अन्तिम अश्वमेध था। छत्र दण्ड तथा कमण्डलु लिये, जटाधारी, अग्निके समान वामन ब्रह्मचारी वहाँ पधारे। बलि, शुक्राचार्य, ऋ सभी उस तेजसे अभिभूत अपनी अग्नियोंके साथ हुए। बलिने उनके चरण धोये, पूजन किया औ की कि जो भी इच्छा हो, वे माँग लें।

'मुझे अपने पैरोंसे तीन पद भूमि चाहिये ! कुलकी शूरता, उदारतादिकी प्रशंसा करके वामनने बलिने बहुत आग्रह किया कि और कुछ माँगो ज वामनने जो माँगना था, वही माँगा था।

'ये साक्षात् विष्णु हैं !' आचार्य शुक्रने सावधा समझाया कि इनके छलमें आनेसे सर्वस्व चला जाय

'ये कोई हों, प्रह्लादका पौत्र देनेको कहकर नहीं करेगा !' बलि स्थिर रहे। आचार्यने ऐश्व शाप दे दिया। बलिने भूमिदानका संकल्प किया औ विराट् हो गये। एक पदमें पृथ्वी, एकमें स्वर्ग तथा शरीरसे समस्त नभ व्याप्त कर लिया उन्होंने। वाम पद ब्रह्मलोकसे ऊपरतक गया। उसके अङ्गु ब्रह्माण्डका आवरण तनिक टूट गया। ब्रह्मद्र ब्रह्माण्डमें प्रविष्ट हुआ। ब्रह्माजीने भगवान्क

ूरा पद रखनेको स्थान कहाँ है ?' भगवान्ने
रकका भय दिखाया। संकल्प करके दान न करने-
रक होगा ही।

े मेरे मस्तकपर रख लें !' बलिने मस्तक झुका या।
हाँ चरण रक्खा। बलि गरुड़द्वारा बाँध लिये गये।
म अगले मन्वन्तरमें इन्द्र बनोगे! तबतक सुतलमें
करो। मैं नित्य तुम्हारे द्वारपर गदापाणि उपस्थित
दयामय द्रवित हुए। प्रह्लादके साथ बलि सब
लेकर स्वर्गाधिक-ऐश्वर्यसम्पन्न सुतल लोकमें पधारे।
ने भगवान्के आदेशसे यज्ञ पूरा किया।

न्द्रको स्वर्ग प्राप्त हुआ। ब्रह्माजीने भगवान् वामनको
द प्रदान किया। वे इन्द्रके रक्षक होकर अमरावतीमें
हुए। बलिके द्वारपर गदापाणि द्वारपाल तो बन
थे। त्रेतामें दिग्विजयके लिये रावणने सुतल-प्रवेश-
ा की। बेचारा असुरेश्वरके दर्शनतक न कैर सका।
ारपालने पैरके अँगूठेसे उसे फेंक दिया। पृथ्वीपर
ा दूर लङ्कामें आकर गिरा था वह।

## भगवान् परशुराम

ह गौ आप मुझे दे दें।' हैहयराज सहस्रबाहु अर्जुन
हर्षि जमदग्निके आश्रमके पाससे निकले थे। महर्षिने
आतिथ्यके लिये निमन्त्रित किया। आश्रमकी
की कृपासे सबका सत्कार हुआ। राजाके मनमें लोभ
जब महर्षिने गौ माँगनेपर भी न दी तो बलपूर्वक
न ली। वह अपने बलके गर्वसे उन्मत्त हो रहा था।
म, तुमने अधर्म किया। हम ब्राह्मण हैं। हमें क्षमा
ाहिये।' परशुराम वनसे लौटकर राजाका अन्याय
के थे। अकेले ही परशु लेकर ससैन्य सहस्रार्जुनका
ध करके वे होमधेनु लौटा लाये थे। महर्षि जमदग्नि
हीं हुए। उन्होंने पुत्रको वर्षभर समस्त तीर्थोंमें
तस्वरूप घूमनेका आदेश दिया।

म, हा राम!' भगवान् परशुराम यात्रासे लौटे।
ाता रेणुकाका करुणस्वर उन्होंने सुना। अग्निशालामें
महर्षि जमदग्निको सहस्रार्जुनके पुत्रोंने मार दिया था।
का मस्तक लेकर भाग गये थे। भगवान् परशुरामके
अग्निवर्ण धारण किया। उन्होंने पृथ्वीको इक्कीस बार
ीहीन कर दिया। समन्तपञ्चक स्थानमें राजाओंके

महर्षि जमदग्नि जीवित हुए। उन्हें सप्तर्षियोंमें पद
प्राप्त हुआ।

'राम! तुम अब मेरी भूमिसे चले जाओ!'
बार-बार क्षत्रियोंके गर्भस्थ बालकोंकी रक्षा करते। उ
बनाते। परशुरामजी उनका वध कर डालते। अं
जब कश्यपजीको उन्होंने समस्त पृथ्वी दान कर दी
कश्यपने उन्हें आदेश दिया कि 'अब मेरी भूमिपर क
वास न करना।' तबसे परशुरामजी महेन्द्र-पर्वतपर
करते हैं। वे कल्पान्त अमर हैं। अनेक बार योग्य
उनके दर्शन पाते हैं।

## भगवान् श्रीराम

**गुर्वर्थे त्यक्तराज्यो व्यचरदनुवनं पद्मपद्भ्यां प्रिय**
**पाणिस्पर्शाक्षमाभ्यां मृजितपथरुजो यो हरीन्द्रानुजा**
**वैरूप्याच्छूर्पणख्याः प्रियविरहरुषाऽऽरोपितभ्रूविजृ**
**स्त्रस्ताब्धिर्बद्धसेतुः खलदवदहनः कोसलेन्द्रोऽव**

(श्रीमद्भा० ९। १

अयोध्याका सिंहासन शून्य होने जा रहा था
सन्तति-परम्पराका इस प्रकार कहीं उच्छेद हो सकत
महाराज दशरथने तीन विवाह किये, अवस्था
गयी; किंतु उस चक्रवर्ती साम्राज्यका उत्तराधिकार
रानीकी गोदमें न आया। रघुवंशके परम रक्षक
वशिष्ठ हैं। महाराजने अपने उन कुलगुरुकी शरण
गुरुदेवके आदेशसे शृङ्गी ऋषि आमन्त्रित हुए।
यज्ञका अनुष्ठान हुआ। साक्षात् अग्निदेवने प्रकट हो
प्रदान किया। उस दिव्य चरुको ग्रहण कर रानियाँ
हुईं।

देवता लङ्काधिप पुलस्त्यके पौत्र राक्षसराज
सन्त्रस्त हो गये थे। अपने ऐश्वर्यमें मत्त वह कुबेरक
भाई वेदज्ञ होनेपर भी राक्षस हो गया। दानवे
अपनी पुत्री मन्दोदरी उससे विवाह दी। श्वशुरक
उसकी प्रकृति एक हो गयी। ऋषियों, ब्राह्मणों,
तथा धर्मका वह शत्रु हो गया। यज्ञ बलपूर्वक रो
गये, पूजनस्थल ध्वस्त किये गये। तपोवन राक्षसों
दिये। ऋषि-मुनि राक्षसोंके भक्ष्य हो गये। देवत
पराजित हो चुके थे। लोकपालगण रावणकी आज्ञा

महाराज दशरथकी बड़ी रानी कौसल्याकी गोदमें मनवमीके मध्याह्नमें वे साकेताधीश शिशु बनकर । उनके अंश भी आये—माता सुमित्राकी गोद गौर कुमारोंसे भूषित हुई और कैकेयीजीने भावमूर्ति : वर्ण रूपराशि भरतको प्राप्त किया ।

ों कुमार बड़े हुए । कुलगुरुसे शास्त्र एवं शस्त्रकी मिली । सहसा एक दिन महर्षि विश्वामित्र आ उनके आश्रममें प्रत्येक पर्वपर राक्षस उपद्रव करते र्षिको राम-लक्ष्मणकी आवश्यकता थी । केवल दो अवधकी चतुरङ्गिणी सेनाको तपोवनमें ले जाना था । चक्रवर्ती महाराजकी चाहे जितनी अनिच्छा -समर्थ विश्वामित्रजीका आग्रह कैसे टले । श्रीरामने ाथ प्रस्थान किया । राक्षसी ताड़का मार्गमें ही एक ेंट हो गयी । मुनिवरका यज्ञ रक्षित हुआ । सदल ारा जा चुका था और उसका भाई मारीच रामके न बाणके आघातसे सौ योजन दूर समुद्र-तटपर जा ।

र्षिको तपोवनमें ही विदेहराज जनकका आमन्त्रण उनकी अयोनिजा कन्या सीताका स्वयंवर हो रहा र्षिके साथ दोनों अवध-कुमार मिथिलाको धन्य ारे । गौतमाश्रममें पाषाणभूता अहल्या श्रीरामकी का स्पर्श पाकर पतिके शापसे मुक्त हो गयी । वह तेधाम चली गयी । 'जनकपुत्री भूमिसुता उसे वरण ो शङ्करके महाधनुष पिनाकको तोड़ेगा ।' मिथिला- यह प्रतिज्ञा श्रीरामने पूर्ण की । श्रीपरशुरामजी ाराध्यदेवके धनुर्भङ्गसे क्रोधमें भरे आये और श्रीरामके क्ति, तेजसे गर्वरहित होकर लौट गये । अयोध्या- आमन्त्रण मिला । उनके चारों कुमार जनकपुरमें हुए ।

ाराज चाहते हैं, प्रजा चाहती है, गुरुदेव चाहते हैं मका राज्याभिषेक हो; परंतु राम राज्य करें तो धराका न दूर करे ? देवताओंने प्रेरणा की । माता कैकेयीको ा । 'भरत-शत्रुघ्न ननिहाल हैं और चुपचाप रामको या जा रहा है !' सन्देह स्वयं पापमूल है । 'भरतको ार रामको चतुर्दश वर्ष वनवास !' छोटी रानीने ो वचनबद्ध करके वरदान माँगा । पिताके सत्यके वंशविभूषण प्रातः वल्कलधारी होकर वनको विदा

श्रीराम भाई एवं पत्नीके साथ वन गये । प्रिय पुत्रके वियोगमें शरीर छोड़ दिया । भरत- दशा, दुःख, वेदना कौन कैसे कहे । गुरुका आदेश न चरने सुनाया था । अयोध्या आकर पिताकी अन्त्येि पड़ी । समस्त समाज लेकर श्रीरामको चित्रकूट लौटा पर वहाँसे भी चरण-पादुका लेकर लौटना पड़ा । भ भाईकी चरण-पादुका लेकर लौटे । अयोध्याका सिंहासन उन पादुकाओंसे भूषित हुआ । रामहीन अ भरत रहेंगे ? उन्होंने नन्दिग्राममें 'महि खनि कुस सँवारी ।' और 'गोमूत्र-यावक' ( गोबरसे निक गोमूत्रमें पकाकर ) उसके आहारपर तप करते हुए वर्ष व्यतीत करना स्थिर किया ।

श्रीराम चित्रकूटसे आगे चले । अयोध्यासे ही म दर्शनकी सुलालसा थी । प्रयागमें भरद्वाजजी, आगे वाल्मीकिके दर्शन हुए ही थे । चित्रकूटके तो मह ही कुलपति थे । आगे शरभङ्ग, सुतीक्ष्ण, अग दर्शन करके दण्डकारण्यको पवित्र किया उन्होंने विराध चित्रकूटसे निकलते ही मिला और मार पञ्चवटीमें पर्णकुटी बनी । कुछ वर्ष वहाँ शान्तिसे हुए । गृध्रराज जटायुसे परिचय हुआ ।

उस दिन रावणकी बहिन कुलटा शूर्पणख घूमती-घामती आ पहुँची । मर्यादा-पुरुषोत्तम वा दुष्टोंका निग्रह तो करते ही । नाक-कान कटनेपर उ दूषणसे पुकार की । वे असुर चौदह सहस्र सेनाके स और अकेले श्रीराघवेन्द्रके शरोंके भोग हो गये । रावणके पास पहुँची । रावणने मारीचको साथ लिय मृगके पीछे श्रीजानकीकी इच्छासे श्रीराम दौड़े । छल सफल हुआ । वह शराघातसे मरा, किंतु रावण जानकीको हरण करनेमें सफल हो गया । लङ्काके वनमें वह विश्वधातृ बंदिनी बनीं ।

श्रीराम लौटे मृगकी वञ्चनाका दण्ड देकर शून्य था । अन्वेषण प्रारम्भ हुआ । आहत जटायु वे दशाननको रोकनेके प्रयत्नमें छिन्नपक्ष हुए थे । चरणोंमें उनका शरीर छूटा । राघवने अपने हाथ अन्त्येष्टि की । कबन्ध असुरका वध और शबरीके आस्वादन करते वे पम्पासर पहुँचे । वालीसे सुग्रीवको शरण मिली और दूसरे ही दिन जब वाली

ार राघवने वर्षा व्यतीत की । शरदागममें वानर-
ान्वेषणको निकले ।

वनकुमार शतयोजन सागर पार लङ्कामें विदेह-
ा दर्शन कर आये । स्वर्णपुरी उनकी पूँछकी लपटोंमें
थी । श्रीरामने ससैन्य प्रस्थान किया । मदान्ध
ादताड़ित विभीषण उन विश्व-शरणदकी शरण आ
ागरपर सेतु बना और वह सुरासुर-अगम्य पुरी
ुओंसे धर्षित होने लगी । राक्षस-सेनानी मारे जाने
भूमिने रावणपुत्र इन्द्रजित् तथा कुम्भकर्णकी आहुति
अन्तमें दशाननका वध करके श्रीरामने सुरकार्य
देया ।

। चौदह वर्षसे एक दिन अधिक प्रतीक्षा न करेंगे ।
ा इस अवधिमें आबद्ध हैं । पुष्पक सज्जित हुआ ।
ई तथा श्रीजानकी एवं सुग्रीव, विभीषण, हनुमान्,
प्रधान नायकोंके साथ उस दिव्य विमानसे अयोध्या
पुरवासियोंकी, माताओंकी, भरतकी चिरप्रतीक्षा
। श्रीराम कोसलाके चक्रवर्ति-सिंहासनपर वैदेहीके
जमान हुए ।

ा-राज्य'—सुशासन, सुव्यवस्था, धर्म, शान्ति,
देकी पूर्णताके द्योतनके लिये आज भी मनुष्यके
। सुन्दर शब्द नहीं । ग्यारह सहस्र वर्ष वह दिव्य
राको कृतार्थ करता रहा । श्रीवाल्मीकीय रामायण
वामी तुलसीदासजीके श्रीरामचरितमानस श्रीरामके
चरितसे लोकमें कल्याणका प्रसार करते हैं ।
व्यासके अतिरिक्त अनेक संस्कृत, हिंदी तथा
ााओंके कवियों, विद्वानोंने अपनी वाणी राम-गुण-
वेत्र की है ।

ाम मर्यादा-पुरुषोत्तम हैं । हिंदू-संस्कृतिकी पूर्ण
ानके चरितमें हुई है । जीवनके प्रत्येक क्षेत्रके लिये
ादर्श हैं । हिंदू-संस्कृतिका स्वरूप 'श्रीरामचरित'
 में ही पूर्णतः प्रतिबिम्बित हुआ है । भारतका वह
आज विश्व-मानवका गेय-ध्येय बने, तभी मानव
बन सकेगा ।

## भगवान् बलराम

ृष्णावतार तो पिछले द्वापरमें सत्ताईस कलियुगोंके
आ था । द्वापरमें पृथ्वीका भार हरण करने तो
वे पधारे । योगमायाने गोकुलमें नन्दबाबाके य
रोहिणीजीमें उन्हें पहुँचा दिया । इस प्रकार वे
कहलाये । इनकी गोकुल, मथुरा और द्वारकाकी क
बड़ी ही अद्भुत और आनन्ददायिनी हैं ।

श्रीकृष्ण-बलराम परस्पर नित्य अभिन्न हैं । उन
चर्चा एक दूसरेसे पृथक् जैसे कुछ है ही नहीं ।
दोनोंकी सङ्ग-सङ्ग बालक्रीड़ा और वहाँसे वृन्दावन
बहुत थोड़े चरित हैं, जब श्यामसुन्दरके साथ उ
नहीं थे । ऐसे ही बलरामजी अपने अनुजसे पृथक्
रहे हैं ।

वह कंसप्रेरित असुर प्रलम्ब आया था । श्रीकृ
कोई साथी चाहिये खेलनेके लिये । एक नवीन गोप
देखा और मिला लिया अपने दलमें । असुरने श्या
दलन-चरित सुने थे । उसे उनसे भय लगा । अपने
वह दाऊको पीठपर बैठानेमें सफल हुआ और भ
सम्पूर्ण ब्रह्माण्डका धारक है, उसे कौन ले जा स
दैत्यको अपना स्वरूप प्रकट करना पड़ा । एक
तत्क्षण उसके मस्तकपर और फिर क्या सिर बच रह
उस दिन सखा कह रहे थे कि उन्हें पक्व ताल-फलों
लुब्ध कर रही है । सखा कुछ चाहें तो वह अप्राप्य
असुर-गर्दभ धेनुक और उसका सब गर्दभ-परिवार
नष्ट हो गये । प्रकृतिका उन्मुक्त दान कानन है ।
गर्दभोंने उसे पशुओंतकके लिये अगम्य बना दि
भगवान् बलरामने सखाओंको ताल-फल प्रदान करने
सबके लिये निर्बाध कर दिया उसे ।

कन्हैया तो महाचञ्चल है; किंतु दाऊ भैय
परमोदार, शान्त हैं । श्याम उन्हींका संकोच भी क
वे भी अपने अनुजकी इच्छाको ही जैसे देखते रहते
लीलामें जब श्यामने शङ्खचूड़को मारा, उसने सम
नारियोंके सम्मुख उस यक्षका शिरोरत्न अपने अग्रजके
रूपमें दिया । कुवलयापीड़—कंसका उन्मत्त गजरा
भाइयोंकी थप्पड़ों और घूसोंकी भेंट हुआ और म
चाणूरको श्यामने पछाड़ा तो मुष्टिक बलरामजीकी
भेंट हो गया ।

दोनों भाइयोंने गुरुगृहमें साथ-साथ निवास
जरासन्धको बलरामजी ही अपने योग्य प्रतिद्वन्द्वी

जा रहे थे। जिसे सत्रह युद्धोंमें पकड़कर छोड़
ीके सम्मुखसे अठारहवीं बार भागना कोई अच्छी
थी। किया क्या जाय। श्रीकृष्णने प्रातःसे वह दिन
लिये स्थिर कर लिया था। कालयवनके सम्मुख वे
ागे। जरासन्धके सम्मुख भागनेमें इतना आग्रह
अग्रजको साथ भागना ही पड़ा।

भी कोई बात है कि केवल हँसा जाय! जो बना-
सकता हो, वह हँसे या पश्चात्ताप करे!' बलरामजीका
आ। रेवतीजी सत्ययुगकी कन्या ठहरीं। स्वभावतः
ी थीं। श्यामसुन्दर तो सदाके परिहासप्रिय हैं।
ोने पत्नीको अपने अनुरूप ऊँचाईमें पहुँचा दिया।

ाम अकेला गया है!' कुण्डिनपुरके राजा भीष्मककी
क्मिणीके विवाहमें शिशुपालके साथ जरासन्धादि
ा रहे हैं, यह समाचार तो मिल ही चुका था। वहाँ
ीकृष्ण कन्या-हरण करने गये, यह तो अच्छा नहीं
लरामजीने यादवी सेना सज्जित की। वे इतनी
चले कि श्रीकृष्ण मार्गमें ही मिल गये। श्यामसुन्दर-
रुक्मिणीजीको लेकर चल देना था। शिशुपाल और
थी तो रामके सैन्यसमूहसे ही पराजित हुए।

ष्ण! सम्बन्धियोंके साथ तुम्हें ऐसा व्यवहार नहीं करना
' बलरामजी राजाओंकी सेनाको परास्त करके आगे
रुक्मीकी सेना आ गयी। उसके साथ उलझनेमें कुछ
हुआ। आगे आकर देखा तो छोटे भाईने अपने ही
मीको पराजित करके रथमें बाँध रक्खा है। उसके
श्रु आदि मुण्डित कर दिये हैं। बड़ी दया आयी।
ाया उसको। परंतु आगे चलकर रुक्मीने अपने
श बलरामजीका अपमान किया, तब वह उन्हींके हाथों
ा।

× × ×

ोधन भी मदमत्त हो उठा था। क्या हुआ जो
के पुत्र साम्बने उसकी पुत्री लक्ष्मणाका हरण किया।
लिये स्वयंवरमें कन्या-हरण अपराध तो है नहीं।
लड़केको छः महारथियोंने मिलकर बंदी किया, यह
ाय ही था। श्रीकृष्णचन्द्र कितने रुष्ट हुए थे समाचार
यदि वे नारायणी सेनाके साथ आ जाते—बलरामजीने
ंको शान्त किया। दुर्योधन उनका शिष्य था।

वह मिथिलाके समीप पहुँचकर मारा जा सका। म
वस्त्रोंमें मिली नहीं। बलरामजी इतने समीप आकर
नरेशसे मिले बिना न लौट सके। दो मासतक वहाँ
उनसे गदा-युद्धकी शिक्षा ली। वही दुर्योधन यदुव
अपना कृपाजीवी, क्षुद्र कहकर चला गया था।
बलरामके सम्मुख ही यादव महाराज उग्रसेनके प्रति
कहे उसने। क्रुद्ध हलधरने हल उठाया। हस्तिनापु
घूमने लगा। वे धराधार नगरको यमुनाजीमें फेंक
थे। 'पशूनां लगुडो यथा।' पशु डंडेसे मानते हैं
भीत कौरव शरणापन्न हुए। वे क्षमामय दण्डका
नाट्य करते हैं। उन्हें भी क्या रोष आता है।

महाभारतमें वे किस ओर होते? दुर्योधन प्रि
और दूसरी ओर श्रीकृष्ण। वे तीर्थयात्रा करने च
नैमिष-क्षेत्रमें इल्वल राक्षसका पुत्र बल्वल अपने
ऋषियोंको आकुल किये था। उस विपत्तिसे उन तप
त्राण मिला। जब वे तीर्थयात्रासे लौटे, तब महा
समाप्त हो चुका था। भीम-दुर्योधनका अन्तिम सं
रहा था। दोनोंमेंसे कोई समझानेसे माननेको उद्यत

यदुवंशका उपसंहार होना ही था। भगवान्की
अभिशप्त यादव परस्पर संग्राम कर रहे थे। भगवा
उन्हें समझाने—शान्त करने गये, पर मृत्युके वश हु
इनकी बात नहीं सुनी और नष्ट हो गये। अब लील
करना था। समुद्र-तटपर उन्होंने आसन लगाया
'सहस्रशीर्षा' स्वरूपसे जलमें प्रविष्ट हो गये।

## भगवान् श्रीकृष्ण

'तू जिसे इतने उत्साहसे पहुँचाने जा रहा है
आठवाँ पुत्र तुझे मारेगा!' आकाशवाणीसे कंस
सचमुच वह अपने चाचाकी छोटी लड़की
विवाह होनेपर कितने उत्साहसे पहुँचाने जा र
दिग्विजयी कंस—मृत्युका भय शरीरासक्तको का
देता है। वह अपनी बहिनका वध करनेको ही
गया। वसुदेवजीने सद्योजात शिशु उसे देनेका वच
इतनेपर भी कंसने दम्पतिको रक्खा कारागारमें ही
करनेपर अपने ही पिता उग्रसेनको भी उसने बन्दी
वह स्वयं मथुराका नरेश बन गया।

भगवान् शेष पधारे । योगमायाने उन्हें आकर्षित गोकुलमें रोहिणीजीके गर्भमें पहुँचा दिया । अष्टम वह अखिलेश आया । धरा असुर-नरेशोंके अशुभ आकुल है, उसके आराधक उसीकी प्रतीक्षामें हो रहे हैं, तो वह आयेगा ही ।

सका कारागार, भाद्रकृष्ण अष्टमीकी मेघाच्छन्न ा—जैसे प्रकृतिने सम्पूर्ण कलुषको मूर्ति दे दी हो । के साथ श्रीकृष्णचन्द्र-प्राकट्य हुआ । बन्दियोंके नेत्र गये । वह चतुर्भुज देखते-देखते शिशु बना, स्वतः शिथिल हुई, द्वार उन्मुक्त हुआ, वसुदेवजी त्य-धनको गोकुल जाकर नन्दभवन रख आये । मेली यशोदाकी कन्या और वे योगमाया, जब कंस पर पटक रहा था उन्हें—गगनमें सायुधाभरण हो गयीं ।

कुलकी गलियोंमें आनन्द उमगा । आनन्दघन की गोदमें जो उतर आया था । कंसके क्रूर प्रयास वाहमें प्रवाहित हो गये । पूतना, शकटासुर, —सब विफल होकर भी कन्हैयाके करोंसे सद्गति । मोहन चलने लगा, बड़ा हुआ और घर-घर घूम ी—वह हृदयचोर नवनीत-चोर जो हो गया था । उल्लसित भाव सार्थक करने थे उसे । यह लीला ई अपने घरका ही नवनीत लुटाकर । मैयाने ऊखलमें दामोदर बना दिया । यमलार्जुनका उद्धार तो कंतु उन महावृक्षोंके गिरनेसे गोप शङ्कित हो गये । छोड़कर वृन्दावन जा बसे ।

ावन, गोवर्धन, यमुना-पुलिन, व्रज-युवराजकी क्रीड़ाके चलनेमें सबने और सहायता दी । श्रीकृष्ण क बने । कंसका प्रयत्न भी चलता रहा । बकासुर, प्रलम्ब, धेनुक, अघासुर, मयपुत्र व्योमासुर आदि आते श्यामसुन्दर तो सबके लिये मोक्षका अनावृत द्वार ालियके फणोंपर उस व्रजविहारीने रासका पूर्वाभ्यास ा । ब्रह्माजी भी बछड़े चुराकर उस नटखटकी ो अन्तमें कर गये । इन्द्रके स्थानपर गोवर्धन- ूया गोपोंने और गोपालने । देव-कोपकी महावर्षासे को सात दिन अँगुलीपर उठाकर व्रजको बचा लिया । उस गिरिधारीको गोविन्द स्वीकार कर गये । कंसके ासुर, केशी आदि जब गोपालके करोंसे कर्मबन्धन-मुक्त

राजाको सन्देश मिला धोबीकी मृत्युसे पधारनेका । उस दिनका उनका अङ्गराग मार्ग ्चिर-चञ्चलने स्वीकार करके कुब्जाका कूबर दूर क कंसका आराधित धनुष उसके गर्वकी भाँति त गया । दूसरे दिन महोत्सव था कंसकी कूटनीति मण्डपके द्वारपर श्रीकृष्णचन्द्रने महागज कुवल मारकर उसका श्रीगणेश किया । अखाड़ेमें उन श्याम-गौर अङ्गोंसे चाणूर, मुष्टिक, शल, तोशल चूर्ण हो गये । कंसके जीवनकी पूर्णाहुतिसे उ हुआ । महाराज उग्रसेन बन्दीगृहसे पुनः राज्य आये ।

श्रीकृष्ण व्रजमें कुल ग्यारह वर्ष, तीन मास इस अवस्थामें उन्होंने जो दिव्य लीलाएँ कीं, वे जीवनपथ तो प्रशस्त करती हैं, पर आलोचककी बुद्धि उनका स्पर्श नहीं कर सकती । वह इ बालकमें या तो उन लीलाओंको समझ न पा अपने अन्तरके कलुषमें डूबेगा । अस्तु, फिर तो पधारे ही नहीं । उद्धवको भेज दिया एक बार देने । अवश्य ही द्वारिकासे बलरामजी एक मास रह गये एक बार ।

अवन्ती जाकर श्यामसुन्दरने अग्रजके साथ प्राप्त की । गुरुदक्षिणामें गुरुका मृतपुत्र पुनः आये । मथुरा लौटते ही कंसके श्वशुर ज चढ़ाइयोंमें उलझना पड़ा । वह सत्रह बार ससै और पराजित होकर लौटा । अठारहवीं बार उसके सूचनाके साथ कालयवन भी आ धमका । कहाँ प्रकार युद्धमय जीवन सहा जाय । समुद्रके मध्यमें दु द्वारिका नगर बना । यादवकुलको वहाँ पहुँचाकर पैदल यवनके सम्मुखसे भागे । पीछा करता हु गुफामें जाकर चिरसुप्त मुचुकुन्दकी नेत्राग्निसे भस्म ह उधरसे लौटते ही जरासन्ध सेना लेकर आ पहुँचा । आज रणछोड़ हो रहे थे । बलरामजीको भी साथ पड़ा । दोनों भाई प्रवर्षणपर चढ़कर भाग छूटे ।

श्रीकृष्णके विवाह तो लोकप्रसिद्ध हैं । रुक्मि उन्होंने हरण किया था । स्यमन्तकमणिकी जाम्बवन्तसे युद्ध करके उपहारस्वरूप जाम्बवती

जी उनके लिये तप ही कर रही थीं। लक्ष्मणाजीके
। मत्स्यभेद करनेमें दूसरा कोई समर्थ ही न हो सका
जित् नरेशके सातों साँड़ एक साथ नाथकर उनकी
शसे दूसरा कौन विवाह कर पाता। मित्रविन्दाजीको
स्वयं हरण किया और भद्राजीको उनके पिताने
दान किया। यह तो आठ पटरानियोंकी बात है।
भौमासुरने वरुणका छत्र, अदितिका कुण्डल
ग्या था। उसका वध आवश्यक था। सत्यभामाजीके
डारूढ होकर जब उसे निजधाम दे चुके, तब जो
हस्र नरेन्द्र-कन्याएँ उसने बन्दी बना रक्खी थीं,
उद्धार भी आवश्यक था। उनको अपनाये बिना
र्य कैसे पूर्ण होता। इस यात्रामें अमरावतीसे बलात्
द्वारिका ले आये। इन्द्रने युद्धकी धृष्टता की और
। हुए।

ासुरसे युद्ध विवश होकर करना पड़ा। अपनी सहस्र
मदमें वह अपने आराध्य भगवान् शङ्करका
करने लगा था। अनिरुद्धको बन्दी कर लिया था
क्तवत्सल भोलेबाबाने फिर भी युद्धमें उसका पक्ष ग्रहण
चक्रने असुरके हाथोंका वन काट डाला। वह
हो गया। पौण्ड्रक, दन्तवक्त्र, शाल्व—ये सब मारे
ने ही अपराधसे। पौण्ड्रक वासुदेव ही बननेपर तुला
युद्ध माँगा था उसने। दन्तवक्त्रने आक्रमण
र शाल्व तो मय-निर्मित विमानसे द्वारिका ही नष्ट
या था। शिशुपाल भरी सभामें गालियाँ देने लगा
क क्षमा की जाय। सौ गालियोंके पश्चात् चक्रकी
या वह।

डवोंका परित्राण तो श्रीकृष्ण ही थे। राजसूय यज्ञ
ा होता नहीं, यदि जरासन्ध मारा न जाता।
: वह सभास्थल—उसे वनमालीके आदेशसे मयने
द्यूतमें हारे पाण्डवोंकी पत्नी राजसूयकी साम्राज्ञी
ब भरी सभामें दुःशासनद्वारा नग्न की जाने लगी,
: धारण किया उसने। दुर्योधनने दुर्वासाजीको
ा ही था पाण्डवोंके विनाशके लिये, पर शाकका
खाकर त्रिलोकीको तुष्ट करनेवाला वह पार्थ-प्रिय
जो हो गया।

मयरमकी पाण्डवोंके लिये सन्निधत बनकर

युद्धारम्भ हुआ और वह राजसूयका अग्रपूज्य प
बना। संग्राममभूमिमें उस गीता-गायकने अर्जुनक
दिव्य अमर वाणीसे प्रबुद्ध किया। भीष्म, द्रो
अश्वत्थामाके दिव्यास्त्रोंसे रक्षा की पाण्डवोंकी। यु
हुआ। युधिष्ठिरको सिंहासन प्राप्त हुआ।
एकमात्र वंशधर उत्तरापुत्र परीक्षित् मृत उत्पन्न
अश्वत्थामाके ब्रह्मास्त्रने उसे प्राणहीन कर दिय
श्रीकृष्णने उसे पुनर्जीवन दिया।

'यादवकुल पृथ्वीपर रहे तो वही बलोन्मत्त हो
करेगा।' श्रीकृष्णको यह अभीष्ट नहीं था। ऋषि
तो निमित्त बना। समस्त यादव परस्पर कलह
और आप देखते रहे। व्याधने पादतलमें बाण
उसे सशरीर स्वर्ग भेजनेका पुरस्कार दिया गय
प्रकार लीला संवरण की द्वारकेशने।

श्रीकृष्णचन्द्र पूर्णपुरुष लीलावतार कहे ग
भगवान् व्यासकी वाणीने श्रीमद्भागवतमें उन
लीलाओंका वर्णन किया है। शुकदेवजी-से ि
रसाम्बुधिमें मग्न रहा करते थे। श्रीमद्भागवत
लीलाका अमृतपयोनिधि है। श्रीकृष्णका चरित
ज्वलन्त प्रतीक है। भगवत्ताके छः गुण—ऐश्वर्य,
शोभा, ज्ञान, वैराग्य—सब उसमें पूर्ण हैं। त्याग, प्रे
नीति—सब उन पूर्ण पुरुषमें पूर्ण ही हैं। हिं
निष्ठाकी पूर्णताको आदर्श मानती है। श्रीकृष्ण
निष्ठाओंकी पूर्णता होती है।

## भगवान् बुद्ध

यह विवादास्पद विषय है कि पुराणों
बुद्धावतारका वर्णन है, वह महाराज शुद्धोद
अमिताभ गौतम बुद्ध ही हैं। पुराणोंका बुद्धावता
देशमें ( गयाके पास ) ही हुआ था, यह तो ठ
उनके पिताको वहाँ 'अजिन' कहा गया है। ज
यहाँ तात्पर्य भगवान्के उस बुद्धावतारसे है, जिस
पुराणोंमें है।

दैत्य प्रबल हो गये थे। स्वर्गपर उनका अधिक
दैत्येन्द्रने इन्द्रका पता लगाया और पूछा, 'हमार
स्थिर कैसे रहे?' इन्द्रने शुद्धभावसे उन्हें यज्ञ ए

।-राम ! तुमलोग यह क्या पाप करते हो ! यज्ञमें हिंसा होती है । अग्निमें ही पता नहीं कितने कीट ।' भगवान् विष्णुने बुद्धरूप धारण किया । वे एक ाड़ू लिये मार्ग स्वच्छ करके पादक्षेप करते पहुँचे पास । उनके वस्त्र मलिन थे । स्नान वे करते न न्तधावनके बिना दाँत स्वच्छ न थे, सबमें हिंसा । दैत्योंको उनका वह तत्त्वबोध ठीक जान पड़ा । गया । देवताओंने उन यज्ञहीन, मलिन, प्रतिरोधहीन असुरोंको पराजित करके स्वर्गसे ा ।

## भगवान् कल्कि

के अन्तमें सम्भल-ग्राममें विष्णुयश ब्राह्मणके वान् कल्किका प्रादुर्भाव होगा । अभी कलिके ारसे कुछ ही अधिक वर्ष बीते हैं । इस अवतारके ाखों वर्ष अभी शेष हैं । उस समय श्रुतियोंका चुकेगा । मानव सदाचारहीन, अल्पकाय, । अत्यन्त अल्पायु होंगे ।

वान् परशुराम स्वयं कल्कि भगवान्को वेदोंका करेंगे । भगवान् शिव उन्हें शस्त्रास्त्रकी शिक्षा देंगे । अश्व एवं खड्ग प्राप्तकर भगवान् पृथ्वीके समस्त वृत्तिके प्राणियोंका वध कर डालेंगे । भगवान्के होनेके कारण नूतन संतति शुद्ध भावापन्न तथा ी । इस प्रकार सत्ययुग प्रतिष्ठित होगा ।

## भगवान् नर-नारायण

। ही लोककी सृष्टि है । तप ही लोकका धारण । करता है । विनाशके अधिष्ठाता भगवान् शिव तो हैं ही । आज युग शारीरिक तामस तपका है । वैसे ।—कष्टके आज भी कोई कार्य नहीं होता । तप का स्वरूप है । ऋषियोंने तपका महत्त्व जाना और आज भी सृष्टि तपकी अज्ञात शक्तिपर ही प्रतिष्ठित है। : अन्तर्मुख चित्तके उस शक्तिका अनुभव नहीं होता। ारिने सृष्टिके आदिमें धर्मकी पत्नी मूर्तिसे दो रूपोंमें धारण किया । शुक्ल-वर्ण, तापस-वेश दो शरीर होकर ार-नारायण रूप, रंग, स्वभावमें एक-से हैं । प्रकट वे उत्तराखण्डमें तपस्या करने चले आये । तपस्वियोंके

भगवान् नर-नारायण बद्रीनाथमें अविचल तप हैं । द्वापरमें भी अधिकारी ही उनके दर्शन पाते थे अधिकारी हों, वे आज भी पा सकते हैं । भगव अवतार कल्पतक तप करनेको हुआ । हमारी संस्कृ एवं तपकी संस्कृति है । भगवान् स्वयं उसका आदर्श कर रहे हैं । जहाँ पृथ्वीमें देश-भेदसे आराध्यरूपां विधान शास्त्रोंने किया है, वहाँ तपोभूमि भारतके भगवान् नर-नारायण ही कहे गये हैं ।

## भगवान् कपिल

'पुत्र ! सृष्टिका अभिवर्द्धन करो । यही मेरी औ की सेवा है ।' भगवान् ब्रह्माको एक ही धुन है । वे अपने सभी पुत्रोंको उनका एक ही आदेश है । भाँति महर्षि कर्दमने पिताकी आज्ञा अस्वीकार नहीं उसे स्वीकार करके बिन्दुसर तीर्थके समीप तप क उस समय तप ही समस्त उद्देश्योंका दाता था । भाँति कीटप्राय प्राणी उत्पन्न करना किसीको अ था । भगवान् प्रसन्न हुए । उन्होंने वरदान आदिराज मनु स्वयं आश्रममें पधारे और अपनी पुत्री का महर्षिसे परिणय कर गये ।

'कल्याणी ! तुमने मेरी सेवामें अपनेको सुखा अब तुम्हें जो अभीष्ट हो, माँग लो ।' महर्षि भोग-बुद्धिसे विवाह किया ही न था । विवाहके अपने तपमें लग गये । राजकुमारी देवहूति उनकी लगीं । समिधाएँ, कुश, फल तथा जल वनसे संग्र आश्रम स्वच्छ रखना—ये सब उनके कार्य हो ग दिन महर्षिका ध्यान पत्नीकी सेवापर गया । श्रम वे दुर्बल हो गयी थीं । मस्तकके सुगन्ध-सि कहाँ थे, वे तो अब जटा बन चुके थे । केवल वल्क तापसी थीं वे । महर्षि प्रसन्न हुए ।

देवहूतिको सन्ततिकी कामना थी । महर्षि योगप्रभाव प्रकट हुआ । दिव्य विमान, सहस्रों दास रत्नोपकरण—सभी लोकोत्तर ऐश्वर्य थे विमानमें । देवहूतिके साथ विमानारोहण किया । गार्हस्थ्यमें व हो गये । नौ पुत्रियाँ हुईं । उनमें कला मरीचि अनसूयाका अत्रिसे, श्रद्धाका अङ्गिरासे, हविर्भूका

! मैं इन्द्रियोंके विषयमें मूढ़ बनी रही। मैंने
रम प्रभावको नहीं जाना। फिर भी आप-जैसे
ा सङ्ग कल्याणकारी होना चाहिये।' देवहूति अत्यन्त
ो रही थीं। उनके पति पुनः विरक्त होकर वनमें जा
इस बार वे अकेले जायँगे। यह विषयोंमें लगकर तो
र्थ चला गया। उनमें वैराग्यका पूर्णोदय हुआ।
लैभ विमान तथा उसके ऐश्वर्यमें उनका कोई आकर्षण

! व्याकुल मत हो। तुम्हारे गर्भसे परम पुरुष प्रकट
हैं। वे तुम्हें तत्त्वज्ञानका उपदेश करेंगे। मैं उनके
के ही यहाँसे जाऊँगा!' महर्षिको उन सर्वेशके दर्शन
आदेश लेकर तप करने गये। भगवान् कपिलने
त्त्वज्ञानका उपदेश किया। माताका समाधान करके
आज्ञासे समुद्र-तटपर गये। समुद्रने उन्हें अपने भीतर
ा। माता देवहूति उन परात्पर प्रभुको पुत्ररूपसे
न्य हो गयीं। उन्होंने उस उपदिष्ट ज्ञानमें चित्तको
र दिया। कुछ दिन दूसरोंके द्वारा उनका शरीर
क्षित होता रहा और कब वह वेणीकुसुमके समान
—इसका पता देवहूतिजीको लगा ही नहीं।

सहस्र सगर-पुत्र अश्वान्वेषणके लिये पृथ्वी खोदते
लाश्रम पहुँचे और महर्षि कपिलकी नेत्राग्निमें भस्म हो
ङ्गा-सागर-सङ्गमपर कपिलाश्रमके दर्शन तो हो जाते
; किंतु महर्षि कपिलका दर्शन तो वे जिस अधिकारी-
करें, उसे ही हो सकता है। वे सांख्य-दर्शनके
ज्ञान-मार्गके परमाचार्य प्रभु जगत्के कल्याणके लिये
ं स्थित हैं।

## भगवान् दत्तात्रेय

त्के अधिष्ठाता प्रभु प्रसन्न हों! मुझे वे अपने समान
प्रदान करें।' महर्षि अत्रि तप कर रहे थे। उनके
वल पितामहकी सृष्टि वर्द्धित करनेका आदेश था।

े एक ही जगदाधारकी आराधना की है।' महर्षिको
हुआ। उनके सम्मुख वृषभारूढ़ कर्पूर-गौर भगवान्
खर, हंसपर विराजमान सिन्दूरारुण भगवान् चतुरानन
ड़की पीठपर शङ्ख, चक्र, गदा, पद्मधारी मेघसुन्दर
थ एक साथ प्रकट हुए थे। जगत्के तो तीनों ही

स्तुति की। तीनोंके अंशसे सन्तान-प्राप्तिका उन्हें वरदा

महासती अनसूयाकी गोद तीन कुमारोंसे भूषित
भगवान् शङ्करके अंशसे तपोमूर्ति महर्षि दुर्वासा,
ब्रह्माके अंशसे सचराचरपोषक चन्द्रमा और भगवान्
अंशसे त्रिमुख, गौरवर्ण, ज्ञानमूर्ति श्रीदत्तात्रेय प्रभु।

भगवान् दत्तात्रेय आदियुगमें प्रह्लादके उप
अजगर मुनिके वेशमें प्रह्लादजीको उन्होंने अवधूतकी
का उपदेश किया है। महाराज अलर्कको उन्होंने त
उपदेश किया। कुत्तोंसे घिरे, उन्मत्त-सा वेश बना
सिद्धोंके परमाचार्यको पहचानना बहुत उच्च-कोटिके अ
का ही काम है।

गिरिनार प्रभुका सिद्धपीठ है। दक्षिणमें दत्तात्रेयकी
का व्यापक प्रचार है। सिद्धोंकी एक परम्परा ही भगवान्
को उपास्य मानती आयी है। इनमें 'रस-सिद्धि' का बहु
था। ये सिद्धियाँ भले लोगोंको प्रलुब्ध करें और कु
कामनावश सामान्य साधक इन्हींको लक्ष्य बनाते हैं
भगवान् दत्तात्रेयके उपदेश मनुष्यको इन प्रलोभनोंसे
करते हैं। साधनके द्वारा परमपुरुषार्थ मोक्षकी प्राप्ति है
का सच्चा लक्ष्य है। योग-सम्बन्धी अनेक ग्रन्थ
दत्तात्रेयके कहे जाते हैं। दक्षिणमें भगवान् दत्तकी उ
बहुत प्रचार है।

## भगवान् यज्ञ

स्वायम्भुव मन्वन्तर—इस कल्पके प्रथम मन्वन्तर
अनाहारसे क्षीण हो रहे थे। देवताओंके दुर्बल होने
जगत् नष्ट होता जा रहा था। वर्षा, अन्न, अग्नि, व
पृथ्वी—सब निःसत्त्वप्राय हो चले। यमराज क्या क
यहाँ प्राणियोंका एक ही अपराध था कि वे अशक्त
प्रमाद था। उनके सम्मुख कोई व्यवस्थित कृत्य भी
था। तीनों लोक इस अवस्थासे त्रस्त हो रहे थे।

प्रभु तो सदासे आर्त-पुकार सुननेवाले हैं।
प्राणियोंकी पुकार सुनी। महर्षि रुचिकी पत्नी आकूति
हुए। उन्होंने अग्निहोत्रकी स्थापना की। उन्हींके नाम
होत्र यज्ञ कहा जाने लगा। हवनसे देवता पुष्ट हुए।
की शक्तिसे जगत् शक्तिसम्पन्न हुआ। देव-पूजा
अपनी और पदार्थोंकी शक्तिका नाश करनेवाले वर्तम
प्राणी इसे कैसे समझेंगे। पदार्थ आज चाहिये

## भगवान् ऋषभदेव

राज नाभिने सन्तान-प्राप्तिके लिये यज्ञ किया । तपः
त्विजोंने श्रुतिके मन्त्रोंसे यज्ञ-पुरुषकी स्तुति की ।
ा प्रकट हुए । विप्रोंने उन सौन्दर्य, ऐश्वर्य, शक्ति-
ान ही नरेशको पुत्र हो, यह प्रार्थना की । उस अद्वय-
दूसरा कहाँसे आये । महाराज नाभिकी महारानीकी
यं वही परमतत्त्व प्रकट हुआ ।

ाज नाभि कुमार ऋषभदेवको राज्य देकर वनके लिये
ाये । देवराज इन्द्रको धराका वह सौभाग्य ईर्ष्याकी
पड़ा । अखिलेशकी उपस्थितिसे पृथ्वीने स्वर्गको
दासे लज्जित कर दिया था । महेन्द्र वृष्टिके अधिष्ठाता
ी न हो तो पृथ्वीका सौन्दर्य रहे कहाँ । शस्य ही तो
म्पत्ति है । देवराजको लज्जित होना पड़ा । वर्षा बंद
। भगवान् ऋषभने अपनी शक्तिसे वृष्टि की ।
देवराजने अपनी पुत्री जयन्तीका विवाह कर दिया
थसे । पृथ्वी और स्वर्गमें सम्बन्ध स्थापित हुआ ।

ौ पुत्र हुए ऋषभदेवजीको । इनमें सबसे ज्येष्ठ
रत हुए । इन्हीं आर्षभ भरतके नामपर यह देश
कहा जाता है । शेष पुत्रोंमें नौ ब्रह्मर्षि हो गये
ासी महातपस्वी हुए । भरतका राज्याभिषेक करके
वानप्रस्थ स्वीकार किया ।

, गौ, मृग, कपि आदिके समान आचरण, आहार-
वासादि जडयोग हैं । ये सिद्धिदायक हैं और संयम-
भी । भगवान् ऋषभने इनको क्रमशः अपनाया,
; किंतु इनकी सिद्धियोंको स्वीकार नहीं किया ।
श्चर्याका अनुकरण जो सिद्धियोंके लिये करते हैं, वे
परमादर्शको छोड़कर पृथक् होते हैं ।

मानन्दकी वह उन्मद अवधूत अवस्था—बिखरे
अवच्छन्न शरीर, न भोजनकी सुध और न प्यासकी
किसीने मुखमें अन्न दे दिया तो स्वीकार हो गया ।
ीरको आवश्यकता हुई, मलोत्सर्ग हो गया ।
व्यदेहका मल अपने सौरभसे योजनोंतक देशको
कर देता । जहाँ शरीरका ध्यान नहीं, वहाँ शौचा-
पालन कौन करे । यह आचरणीय नहीं—यह तो
है । शरीरकी स्मृति न रहनेपर कौन किसे सचेत

भारतके पश्चिमीय प्रदेश—कोंक, वेंक, कुटकादि
भगवान् ऋषभदेव भ्रमण कर रहे थे । उनका शरीर
किंतु अनाहारसे कृश हो गया था । वनमें दावाग्नि
देह आहुति बन गया ।

जैनधर्म भगवान् ऋषभको प्रथम तीर्थङ्कर मा
उन्हींके आचारकी व्याख्या पीछेके जैनाचार्योंने की

## भगवान् हंस

'चित्त स्वयं त्रिगुणात्मक है और तीनों गुण नि
रहते हैं । इनका सम्बन्ध स्थायी है । ऐसी दशामें नि
की प्रतिष्ठा कैसे होगी ?' सनकादि कुमारोंने
प्रश्न किया । यदि चित्त गुणहीन नहीं हो सकता
किस प्रकार सम्भव है ? हिंदू-धर्मका परम लक्ष्य तो
यदि वही सिद्ध न हो तो सम्पूर्ण धर्म ही व्यर्थ हो
ब्रह्माजीने बहुत सोचा; परंतु प्रश्नमें कहाँ सन्देहका
पता न लगा । वे आदिपुरुषका ध्यान करने लगे ।

'आप कौन हैं ?' वहाँ एक महाहंस प्रकट
जैसे सहस्र-सहस्र चन्द्रज्योत्स्ना घनीभूत हो ग
कुमारोंके साथ लोकस्रष्टाने अर्घ्य निवेदित करके
जानना चाहा ।

'मैं क्या कहूँ---यह आपलोग स्वयं निर्णय
हंसकी वाणीमें विचित्र भंगी थी । 'आत्मामें कोई
कोई परिचय नहीं और शरीरकी दृष्टिसे भी स
पञ्चतत्त्व हैं । उनमें भी कोई विलक्षणता नहीं । अ
ब्रह्मज्ञानी हैं । आप स्वयं सोचें कि गुणोंमें चित्त
और चित्तमें गुण हैं; पर मुझमें तो चित्त और गु
हैं तथा दोनों नहीं हैं । स्वप्नमें देखनेवाला, देखनेव
और दृश्य—सब क्या भिन्न-भिन्न होते हैं ?' भगवान्‌ने
सन्देहका निराकरण कर दिया । ब्रह्माजीके साथ
उनकी विधिवत् पूजा की ।

## भगवान् धन्वन्तरि

बात समझमें आये या न आये; पर सत्य यही
सम्पूर्ण जड-चेतन जगत् दैवी जगत्से प्रकट हुआ
परस्पर विकसित नहीं है । देवता एवं दैत्योंके स
प्रयासके श्रान्त हो जानेपर क्षीरोदधिका मन्थन स
सागरआरी कर रहे थे । हलाहल, गौ, ऐरावत, उ

हाथमें अमृतपूर्ण स्वर्णकलश लिये श्यामवर्ण, भगवान् धन्वन्तरि प्रकट हुए।

त-वितरणके पश्चात् देवराज इन्द्रकी प्रार्थनापर धन्वन्तरिने देव-वैद्यका पद स्वीकार कर लिया। उनका निवास बनी। कालक्रमसे पृथ्वीपर मनुष्य त्यन्त पीड़ित हो गये। प्रजापति इन्द्रने धन्वन्तरिजी- ा की। भगवान्ने काशिराज दिवोदासके रूपमें अवतार धारण किया। इनकी 'धन्वन्तरि-संहिता' ा मूल ग्रन्थ है। आयुर्वेदके आदि आचार्य सुश्रुत न्वन्तरिजीसे ही इस शास्त्रका उपदेश प्राप्त किया।

## भगवान् मोहिनीरूपमें

ादधिका मन्थन हुआ। प्रत्येक वस्तुके लिये ले दैत्य जैसे ही धन्वन्तरि प्रकट हुए, उनके हाथसे ा छीनकर भागे। उनमेंसे प्रत्येक प्रथम अमृत- । चाहता था। किसीको किसीपर विश्वास नहीं था। ही सब पी जाय तो?' कलशपर छीना-झपटी चल देवता निराश खड़े थे। असुर भी समझ रहे थे यह द्वन्द्व न मिटा तो अमृत व्यर्थ गिरकर नष्ट हो कोई समाधान ज्ञात नहीं होता था।

हरि, हम सब महर्षि कश्यपके पुत्र हैं। हममें इस द्रवके लिये विवाद हो रहा है। तुम्हारी बड़ी कृपा ममें इसका उचित विभाजन कर दो। हमने इसके न श्रम किया है।' एक अपरूप लावण्यवती नारी क्ष हुई। सब उसके रूपसे मुग्ध थे। सब उसे रना चाहते थे। असुरोंने उसीको मध्यस्थ बनाना ब परस्पर इस निर्णयसे सहमत थे।

हैं मेरे कुल, शील आदिका पता नहीं, तुम मुझपर स कर रहे हो?' नारीने अपने कोकिल-कण्ठकी भ्रूविलास, मन्दहास्यादिसे पूर्ण कर दी। असुर ध्यानसे अधिक विश्वस्त हुए।

उचित विभाजन करूँ या अनुचित—तुमलोग धा न दो, तभी इस कार्यको करूँगी।' बात ठीक मध्यस्थके निर्णयमें अपनी सम्मति बाधा दे तो े होगा।

दैत्य दोनों वर्गोंने स्नान किया, नूतन अनाहत वस्त्र

'यह असुर है!' सूर्य एवं चन्द्रने नेत्रोंसे संकेत नारी असुरोंके समीपसे चल रही थी और दूरस्थ अमृत-पान करा रही थी। असुरोंको उससे प्रेम सम्भावना थी। वे उसकी भाव-भंगीसे मुग्ध थे स्त्रीसे विवाद न करनेकी प्रतिज्ञा करके फिर झगड़ना नहीं था। वे मौन बैठे थे। छायापुत्र स्वर्भानु ( राहु न रख सका। वह देवताओंका रूप धारण करके और सूर्यके समीप जा बैठा। जैसे ही उसे अमृतघूँ दोनों देवताओंने संकेत कर दिया।

'यह तो विष्णु हैं!' असुर चौंके। नारी सहसा घनश्याम, पीताम्बरधारी पुरुष हो गयी। उन परम चक्रसे राहुका मस्तक कटा पड़ा था। असुरोंने शस्त्र देवासुर-संग्राम होने लगा।

भगवान्की यह नित्य लीला है। जगत्में भी एक रूप है। 'कामिनां बहु मन्तव्यं संकल्पप्रभ कामनाके वश पुरुषके लिये अभीष्टसिद्धि ही सब बु यह दृश्य जगत्, इसके पदार्थ, यह आकर्षण— मायापतिकी मोहिनी है। सब कामके वश उसे भूल मायारूपमें मुग्ध हैं। यह आसुर भाव अमृतसे व रहा है। वे प्रभु दया करें, तभी उनका वास्त बुद्धिमें प्रतिष्ठित हो।

**असदविषयमङ्घ्रिं भावगम्यं प्रपन्ना-**
**नमृतममरवर्यानाशयत् सिन्धुमथ्य**
**कपटयुवतिवेषो मोहयन् यः सुरारीं-**
**स्तमहमुपसृतानां कामपूरं नतोऽस्मि**

( श्रीमद्भा० ८ । १

## भगवान् हरि

बात अधिदेव-जगत्की है—

क्षीरोदधिके मध्यमें विशाल द्वीप है। उसपर वरुणका ऋतुमत्नामक क्रीड़ाकानन है। काननमें गजेन्द्र अपनी हथिनियों, कलभों तथा दूसरे गजों स्वेच्छापूर्वक घूमते रहते थे। महर्षि अगस्त्यको न देनेसे राजा सुद्युम्न शाप होकर इस कुञ्जरयोनि थे। उनके अमित पराक्रमके सम्मुख सिंहादि तुच्छ वे उनके गण्डमण्डलकी मदधाराकी गन्धसे ही दूर भा

रा स्वच्छ सरोवर गजोंकी क्रीड़ासे क्षुब्ध हो गया। हँसे जल उछाल रहे थे। गजेन्द्र उन्हें स्नान कराते, ड़से जल पिलाते और स्वयं उनके द्वारा स्नात होते। रवार स्नेहसे उनका सत्कार कर रहा था।

नहीं कहाँसे एक मगरने गजेन्द्रका चरण पकड़ उन्होंने सूँड़ उठाकर चीत्कार की। बल लगाया। थियोंने उन्हें अपनी सूँड़से सहायता दी, हथिनियाँ में, कभी बाहर दौड़ने लगीं। कोई सफल न हुआ। हूहू महर्षि देवलके शापसे ग्राह हो गये थे। पराक्रम कम नहीं था। गजेन्द्र बाहर खींचना र ग्राह भीतर। जल कीचड़ होने लगा। कमल गये। जलजीव व्याकुल हो गये। सहस्र वर्षोंतक चलता रहा।

द्रका बल थकित हो गया। जलमें जलजीवसे युद्ध करें। अब डूब जायँगे—अब और नहीं टिका। शिथिल शरीर खिंचा जा रहा था। सूँड़से एक ड़कर उठाया ऊपर और पुकार की 'विश्वेश्वर! नारायण!'

वान्‌ने हरिमेधस ऋषिकी पत्नी हरिणीमें अवतार या था। वे गरुड़ारूढ़ प्रभु दौड़े। गजेन्द्र उन्हें थे, ब्रह्मादि देव गजेन्द्रके साथ उनका स्तवन कर चक्र चमका और ग्राह अपने शरीरसे छूटकर पुनः पा गया। गजेन्द्रको प्रभुने अपने हाथों उठाया। स्पर्श प्राप्तकर उनके दिव्य नित्य पार्षद हो गये।

## भगवान् हयशीर्ष

कल्प भेद हरि चरित सुहाए।

ोदधिमें अनन्तशायी प्रभुकी नाभिसे पद्म प्रकट पद्मकी कर्णिकासे सिन्दूरारुण चतुर्मुख लोकस्रष्टा ए। क्षीरोदधिसे दो बिन्दु कमलपर पहुँच गये। गत्मक नाभिपद्म—दोनों बिन्दु सजीव हो गये। वे देदैत्य मधु-कैटभ थे। दैत्योंने कमलकर्णिकापर बैठे को देखा। वे एकाग्र मनसे भगवान्‌के निःश्वाससे श्रुतियोंको ग्रहण कर रहे थे। दैत्योंने श्रुतिका हरण ौर वहाँसे नीचे भाग गये। आदिमें ही अनधि- को श्रुतिकी प्राप्ति—ब्रह्माजी चञ्चल हुए। उन्होंने की स्तुति प्रारम्भ की। प्रभु प्रसन्न हुए, उन्होंने रूप धारण किया। दैत्योंको मारकर उन्होंने श्रुतिका किया।

× × × ×

दूसरे कल्पकी बात—

दितिपुत्र हयग्रीव सरस्वतीके तटपर उग्रतपमें था। महामाया प्रसन्न हुई। उन्होंने वरदान माँगनेव दैत्यको अमरत्व अभीष्ट था; किंतु कोई भी आसुर होकर अमर कैसे हो सकता है। 'मुझे हयग्रीवके कोई न मारे!' दैत्यने समझा कि मैं स्वयं अपना व करूँगा। देवीने 'तथास्तु' कह दिया। असुरक उसका छल सफल हो गया। वह अमर ही तो हो ग

सात्त्विकता न हो तो अमरत्व जगत्‌के लिये बनेगा। दैत्य हयग्रीव निःसंकोच अपनी असुरता कर रहा था। देवता उससे विजय नहीं पा सकते थे एवं मर्यादाका विनाश हो रहा था। सर्वेश्वर कब अधर्म चलने देते। हयग्रीवने देखा कि अङ्गारतप्त जैसा, मुखसे ज्वाला निकालता हयशीर्ष पुरुष प्रकट है। दैत्य उस ज्वालामें पतिंगेकी भाँति नष्ट हो गया

## भक्तश्रेष्ठ ध्रुवके लिये भगवान्‌का अवत

वह ध्रुव जो समस्त मार्गनिर्देशकोंका मार्गद वह ध्रुव जो चल नक्षत्रोंमें स्थिर है, वह ध्रुव जो शुभ स्मरण किया जाता है, वह ध्रुव जिसकी समस्त नक्ष परिक्रमा करता है, भगवान्‌के उसी अविचल अधिष्ठाताकी बात है—

मनुके पुत्र महाराज उत्तानपाद अपनी छो सुरुचिपर अधिक आकृष्ट थे। बड़ी रानी सुनीतिके पिताकी गोदमें बैठ गये थे। पतिप्रेम-गर्विता बालकको गोदसे बलात् उतार दिया। 'तुझे पिता या पिताका सिंहासन चाहिये तो भगवान्‌की आराध मेरे उदरसे उत्पन्न हो। इनपर मेरे पुत्र अधिकार है।'

'तुम्हारी विमाताने ठीक ही कहा है। भगवान् पिताका सिंहासन या उससे भी श्रेष्ठ पद देनेमें सम सुनीतिके नेत्र स्वयं क्षोभसे भर आये थे। उनका पुत्र तिरस्कारके कारण हिचकियाँ ले रहा था। वे कैसे आश्वस्त करें।

'मैं वह पद चाहता हूँ, जिसे मेरे पिता, पि और किसीने भी न पाया हो!' पाँच वर्षका बालक माताके वचनोंपर विश्वास करके वनको चल पड़ा था

शिक्षा दी। जब कोई बात ध्रुवके हृदयपर न बैठ
वे द्रवित हुए। द्वादशाक्षरकी दीक्षा देकर मधुवन
) में यमुनातटपर जानेका आदेश दे दिया।

बालक सही, पर वह आदियुगकी निष्ठा और
था। पहले महीने कपित्थ ( कैथ ) और बेर, दूसरे
पत्ते, तीसरे महीने जल, चौथे महीने केवल वायु—
नित्य नहीं, इनको ग्रहण करनेकी अवधि भी बड़ी
। पाँचवें महीने तो वह बालक एक चरणसे खड़ा
श्वास लेना बंद कर दिया। मन्त्रके अधिष्ठाता
वासुदेवमें चित्त एकाग्र हो गया।

ा विघ्न करते हैं उसे, जो बाहर देखता है। वर्षा,
ायु, शीत, सर्प, व्याघ्र या वसन्त और काम उसका
जो श्वासतक नहीं लेता। जिसे शरीरका पता ही
देवताओंकी कठिनाई बढ़ती जा रही थी। ध्रुव
में एकाग्र होकर श्वासरोध किये हुए थे। देवताओंका
स्वतः हो रहा था। वे बहुत पीड़ा पा रहे थे।
प्रभुसे प्रार्थना की उस बच्चेको तपसे निवृत्त

यकी वह ज्योति अन्तर्हित हो गयी। व्याकुल ध्रुवने
और चकित देखते रहे। वही सुनील, सुमधुर,
वनमाली, कमललोचन, रत्नकिरीटी बाहर प्रत्यक्ष
ध्रुव अज्ञान बालक—उसने हाथ जोड़े। सुना था
ान्‌की स्तुति करनी चाहिये। क्या कहे? क्या करे?
ुछ जानता नहीं। उन सर्वज्ञने मन्दस्मितके साथ
थ बढ़ाया। करस्थ श्रुतिरूप शङ्खसे बालकके कपोल-
कर दिया। बालकके मानसमें हंसवाहिनी जाग्रत्
।

को अविचल पदका वरदान मिला था; पर वे प्रसन्न
सर्वेश्वरको प्राप्तकर फिर याचना क्या। उनको
के लिये प्राप्त किया जा सकता था। महाराज
र तो जबसे ध्रुव वन गये, निरन्तर उन्हींका चिन्तन
। अपनी भूल उनके हृदयका शूल बन गयी थी।
ताने स्वागत किया। विमाता इस प्रकार मिलीं,
उनके ही पुत्र हों। जिसपर विश्वेश प्रसन्न हों,
भी प्रसन्न रहते हैं। पिताने ध्रुवको सिंहासनपर
किया और स्वयं वानप्रस्थ स्वीकार करके तप

गये थे। कुबेरके किसी अनुचरने उनको मार डाला
की माता पुत्रशोकसे वनमें गयीं और दावाग्निमें ज
ध्रुवने कुबेरपर भ्रातृवधसे क्रुद्ध होकर चढ़ाई की।
यक्ष मारे गये। पितामह मनुने ध्रुवको शान्त किया
शान्त होनेपर कुबेरने दर्शन देकर आश्वस्त किया,
दिया।

संसारमें प्रारब्ध शेष हो गया। दिव्य विमा
ध्रुवको लेने। विप्रोंके मङ्गलपाठके मध्य ध्रुव विम
करने जा रहे थे। 'मर्त्यलोकके प्रत्येक प्राणीका
करता हूँ।' मृत्युने प्रार्थना की। प्रार्थनासे अधिकर्क
थी नहीं। ध्रुव हँसे, 'तुम्हें मेरा स्पर्श प्राप्त हो!'
मस्तकपर पैर रखकर विमानमें बैठ गये वे। मार्गमें
माताका उन्हें स्मरण हुआ। भला, कहीं ऐसे पुत्रव
मर्त्यलोकमें रहेंगी। वे ध्रुवसे आगे जा रही थीं।

वह अविचल धाम ध्रुवको प्राप्त हुआ। ध्रुव व
भी भगवान्‌की उपासना करते हैं। उत्तर दिशामें
स्थानपर स्थित वही ज्योतिर्मय ध्रुव-धाम है, जो रात्रि
गगनमें दीख पड़ता है।

## भगवान् आदिराज पृथुके रूपमें

'कुपुत्रकी अपेक्षा पुत्रहीन रहना ही भला
महाराज अङ्गने देवताओंका यजन करके पुत्र प्रा
और वह पुत्र घोरकर्मा हो गया। प्रजा उसके उपद्रवों
त्राहि करने लगी है। ताड़नादिसे भी उसका शासन
पाता। महाराजको वैराग्य हो गया। रात्रिमें ही वे
अज्ञात वनमें चले गये।

'कोई यज्ञ न करे! कोई किसी देवताका
करे। एकमात्र राजा ही प्रजाके आराध्य हैं! उ
करनेवाला कठोर दण्ड पायेगा।' भेरीनादके सा
ग्राममें घोषणा हो रही थी। महाराज अङ्गका कोई
लगा। ऋषियोंने उनके पुत्र वेनको सिंहासनपर
राज्य पाते ही उसने यह घोषणा करायी।

'राजन्! यज्ञसे यज्ञपति भगवान् विष्णु तुष्ट
उनके प्रसन्न होनेपर आपका और प्रजाका भी कल्याण
ऋषिगण वेनको समझाने एकत्र होकर आये थे
दर्पमत्तने उनकी अवज्ञा की। ऋषियोंका रोष हुंकार
कुशोंमें ही ब्रह्मास्त्रकी शक्ति बन गया। वेन मारा

;; कमलाक्ष पुरुषको देखकर ऋषिगण प्रसन्न राजकता होनेपर प्रजामें दस्यु बढ़ गये थे । चोरी, ; मर्यादानाश, परस्वहरणादि बढ़ रहे थे । शासक था । ऋषियोंने एकत्र होकर वेनके शरीरका रम्भ किया । उसके ऊरुसे प्रथम ह्रस्वकाय, कृष्ण- उत्पन्न हुआ । उसकी सन्तानें निषाद कही गयीं । लता रहा । दक्षिण हस्तसे पृथु और वाम बाहुसे नित्य-सहचरी लक्ष्मीस्वरूपा आदि-सती अर्चि ।

राज हम सब क्षुधासे मरणासन्न हैं । हमारी रक्षा श्वमें प्रथम राजाके सम्मुख प्रजा पुकार कर रही में पहला अकाल पड़ा था । न फल थे, न अन्न । जा रहे थे । वेनके अत्याचारसे देवशक्ति क्षुभित । देवताओंका रोष मानवके अभ्युदयका घातक होगा न आचारहीन, कुकर्मरत हो गया । त्रेताके आदिमें भोगके लिये नहीं थे । सम्पूर्ण पदार्थ यज्ञार्थ थे । ल यज्ञावशेषभोजी था । जब मनुष्यने पदार्थोंको वे समझना प्रारम्भ किया, धराने उनका उत्पादन देया ।

मेदिनी—यह मेरी अवज्ञा करती है !' पृथुने [पु]कार सुनी । धरा अन्न देती क्यों नहीं ? नेत्रोंमें ायी । आजगव धनुषपर बाण चढ़ाया उन्होंने ! मेदसे सबको तृप्त करूँगा ! लोकका धारण मेरी करेगी !' उन्हींकी योगमाया तो लोक धारण ।

, मुझे क्षमा करें । 'काँपती, भीता गोरूपधारिणी हुई ।' मुझे समान करें, जिसमें वर्षाका जल टिक योग्य वत्स हो तो मैं कामदुहा ( अभीष्ट फल ) हूँ ।'

ने पृथ्वीका दोहन किया । भूमि समान की गयी । प्रारम्भ हुआ । मनुष्यने तरु एवं गुफाओंका नेवास छोड़ दिया । समाज बना । नगर, ग्राम, र्वट आदि बसाये गये । इस प्रकार पृथुने प्रजाकी की ।

ने धराको पुत्री माना । तबसे यह भूमि पृथ्वी कही । वे ही प्रथम नरेश थे । मनुष्यको नगर, ग्रामादिमें वर्तमान संस्कृति एवं सभ्यताको उन्होंने ही जन्म है । उन आदि शासकका मानवके लिये यही अ जबतक मानव उनके आदेशपर चला, सुख एवं शा नित्य प्राप्त रही; आदेश भङ्ग करके वह पीड़ा एव चिन्तामें उलझ गया ।

## भगवान् व्यास

महर्षि पराशरके पुत्र कृष्णद्वैपायन भगवा हैं । उत्पन्न होते ही वे मातासे आज्ञा लेकर तप चले गये । द्वीपमें जन्म होनेसे व्यासजी द्वैपायन क उनका वर्ण घननील है, अतः उन्हें कृष्णद्वैपा जाता है ।

आदियुगमें वेद एक ही था । महर्षि अङ्गिरा सरल तथा भौतिक उपयोगके छन्दोंको पीछे संगृहीत यह संग्रह छान्दस, आङ्गिरस या अथर्ववेद कहला भाग एक ही रूपमें था । भगवान् व्यासने उसमेंसे गायनयोग्य मन्त्रों और गद्यभागको पृथक्-पृथक् किया । इस प्रकार ऋग्वेद, सामवेद और वर्तमान स्वरूप निश्चित हुआ । इस कार्यसे वे कहलाये ।

स्त्री, शूद्र तथा पतित द्विज ( द्विजबन्धु ) अधिकारी नहीं थे । उत्तरोत्तर द्विजबन्धुओंकी संख जा रही थी । उनका उद्धार भी होना ही चाहिये दर्शनकी शक्तिके साथ अनादि पुराण भी लुप्त हो भगवान् व्यासने पुराणोंका संकलन किया । निष्ठाके उनमें आराध्यके रूपकी प्रतिष्ठा हुई । वेदार्थ स सहज-सुलभ हो गया । अष्टादश पुराणोंके बहुत-से उपपुराण तथा अन्य ग्रन्थ भी उन्हींके हैं ।

पुराण बहुत विस्तृत हैं । उनमें कल्पभेदसे भेद आया है । समस्त चरित इस कल्पके अनु समस्त धर्म-अर्थ-काम-मोक्षसम्बन्धी सिद्धान्त एक विचारसे उन्होंने महाभारतकी रचना की । पञ्चम वेद कहा गया । श्रुतिमें जो कुछ है, म भगवान् व्यासने उसको एकत्र कर दिया है । भगव बोलते जाते थे और साक्षात् गणेशजी लिख रहे प्रकार यह पञ्चम वेद लिपिबद्ध हुआ ।

उपासना तथा साधनकी प्रतिष्ठा दर्शनशास्त्र

। हुआ है, कोई दर्शन उसे व्यक्त नहीं करता था। व्यासने उन सिद्धान्तोंको सूत्ररूपमें ग्रथित किया। ग्रन्थ वेदान्त-दर्शन या उत्तरपूर्वमीमांसा कहा जाता तके सम्प्रदायोंमें उसीको मानकर चलनेकी प्राचीन ।

वान् व्यास कल्पान्ततक रहेंगे। श्रीआद्य शंकराचार्यने र्शन पाये थे। और भी अनेक महापुरुषोंको उनका लाभ हुआ, यह वर्णन मिलता है। उनका

स्थानीय आश्रम बद्रीनाथ धाम है, पर वे लोक करते रहते हैं। उच्च कोटिके अधिकारी उन्हें देख

हिंदू-संस्कृतिका वर्तमान स्वरूप भगवान् सम्हाला एवं सजाया गया है। यह अनादि सनातन आज भगवान् व्यासके पुराणों, महाभारत तथा दूसरे अवलम्बित है। भगवान्ने स्वयं इस रूपमें अवता करके कलिके मानवोंके लिये श्रुतिका तात्पर्य दिया है।—सु०

# कुछ आदर्श ऋषि-महर्षि

## सनकादि कुमार

का आदिकाल ही था। भगवान् ब्रह्माने अपने नारायणका साक्षात्कार किया। वे सृष्टिमें संलग्न र्वप्रथम उनके चार मानस पुत्र हुए—सनक, सनातन और सनत्कुमार। चारों नित्यसिद्ध, ज्ञान-न-विरक्त। उन्होंने पिताकी आज्ञा होनेपर भी सृष्टि-कार नहीं किया। वे सदा अपने योगबलसे अथवा हरिः शरणम्' मन्त्रके जप-प्रभावसे पाँच वर्षके ही हैं। जनलोकमें निरन्तर भगवच्चर्चाको छोड़ उन्हें ई कार्य नहीं। लोकोद्धारके लिये लोक-पर्यटन भी

त्कुमारसंहिता' धर्मशास्त्रका मुख्य ग्रन्थ है। के प्रधानाचार्योंमें ये कुमारचतुष्टय हैं। देवर्षि इन्होंने श्रीमद्भागवतका उपदेश किया। ज्ञानमार्गके ादिप्रवर्तक हैं ही। भगवान्के ये स्वरूप ज्ञान, क्तिकी प्रतिष्ठाके लिये हैं। शैशव ही निरपेक्षावस्था व-भावके साथ वह अवस्था भी चिरस्थायी हो गयी । जय-विजय इन्हींके शापसे तीन जन्मोंतक क्रमशः ापु-हिरण्याक्ष, रावण-कुम्भकर्ण और शिशुपाल-हुए। ज्यौतिष और आयुर्वेदका भी इन्हें आचार्य है।

## सप्तर्षि

र्षि-मण्डल आकाशमें सुप्रसिद्ध ज्योतिर्मण्डलोंमें है। धिष्ठाता ऋषिगण लोकमें ज्ञान-परम्पराको सुरक्षित

हैं। प्रत्येक मन्वन्तरमें इनमेंसे कुछ ऋषि परिवर्तित हैं। इनकी नामावली (विष्णुपुराणके अनुसार) इस प्रक

**प्रथम स्वायम्भुव मन्वन्तरमें**—मरीचि, अत्रि, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु और वशिष्ठ।

**द्वितीय स्वारोचिष मन्वन्तरमें**—ऊर्ज, स्तम्भ प्राण, पृषभ, निरय और परीवान्।

**तृतीय उत्तम मन्वन्तरमें**—महर्षि वशिष्ठके सात

**चतुर्थ तामस मन्वन्तरमें**—ज्योतिर्धामा, पृथु चैत्र, अग्नि, वनक और पीवर।

**पञ्चम रैवत मन्वन्तरमें**—हिरण्यरोमा, वेदश्री बाहु, वेदबाहु, सुधामा, पर्जन्य और महामुनि।

**षष्ठ चाक्षुष मन्वन्तरमें**—सुमेधा, विरजा, ह उतम, मधु, अतिनामा और सहिष्णु।

**वर्तमान सप्तम वैवस्वत मन्वन्तरमें**—काश्य वशिष्ठ, विश्वामित्र, गौतम, जमदग्नि और भरद्वाज।

**अष्टम सावर्णिक मन्वन्तरमें**—गालव, द परशुराम, अश्वत्थामा, कृप, ऋष्यश्रृङ्ग और व्यास।

**नवम दक्षसावर्णि मन्वन्तरमें**—मेधातिथि सत्य, ज्योतिष्मान्, द्युतिमान्, सवन और भव्य।

**दशम ब्रह्मसावर्णि मन्वन्तरमें**—तपोमूर्ति, ह सुकृत, सत्य, नाभाग, अप्रतिमौजा और सत्यकेतु।

**एकादश धर्मसावर्णि मन्वन्तरमें**—वपुष्मान् आरुणि, निःस्वर, हविष्मान्, अनघ, और अग्नितेजा

**द्वादश रुद्रसावर्णि मन्वन्तरमें**—तपोद्युति, सुतपा, तपोमूर्ति, तपोनिधि, तपोरति और तपोधृति।

१ इन्द्रसावर्णि मन्वन्तरमें—अग्नीध्र, अग्नि-
चे, युक्त, मागध, शुक्र और अजित ।

ऋषियोंमेंसे सब कल्पान्त-चिरजीवी, मुक्तात्मा और
ारी हैं ।

## देवर्षि नारद

देवर्षिके तीसरे जन्मकी बात है—

वान् ब्रह्माकी सेवामें अप्सराएँ और गन्धर्वगण
थे । वे नृत्य एवं गीतसे उन जगत्स्रष्टाकी आराधना
। गन्धर्वश्रेष्ठ उपबर्हण अपनी स्त्रियोंके साथ वहाँ
त्रसौन्दर्य एवं कलाके गर्वने उन्हें प्रमत्त कर दिया
ाराधनाका भावमय सङ्गीत केवल कला ही तो नहीं
महने देखा और शाप दिया 'तुम शूद्र हो जाओ !'
ेवा— ऐन्द्रियक तृप्ति ही तो शूद्रत्वका कारण है ।
र्षिका दूसरा जन्म—

तपस्वी विप्रका आश्रम था । आश्रम-सेविका एक
सीकी गोदमें छोटा-सा बालक था । दासी और
तना ही था यह परिवार । आश्रममें प्रायः परिव्राजक
ारते । बालकका चित्त उनकी सेवामें लगता था ।
ी उसका चित्त किसी अज्ञातकी ओर आकर्षित था ।
तथा उपभोगके पदार्थोंमें रुचि थी नहीं । संतोंका
प्राप्त होता, उनकी वाणी कर्णोंको पवित्र करती,
ावाका सौभाग्य मिलता ।

संतोंने चातुर्मास्य किया उस आश्रममें । बालक
उनके समीप रहनेका प्रयत्न करता । सुशील सरल
महात्माओंका स्नेह स्वाभाविक ही था । चार महीने
ुए । उन भ्रमणशील साधुओंको प्रस्थान करना था ।
श्रद्धा, व्याकुलताने द्रवित किया । महात्माओंने
का ध्यान तथा मन्त्रका उपदेश किया ।

भी ऐसा ही बनूँगा !' जन्मसे बालककी महान् उच्च
त्रा विरक्तोंको देखकर उमड़ती थी । अब उसे एकान्त
। वन चाहिये । लेकिन माताका स्नेह—वह है भी
-पाँच वर्षका ही । भगवान्‌को कृपा करनी होती है
य नहीं देखा करते । वह शूद्रा दासी सायंकाल अन्ध-
गो-दोहन कर रही थी । एक सर्पने उसके पैरमें काट
था । अब कोई उसको घड़ी-घड़ीपर ढूँढ़नेवाला नहीं
रात्रिमें ही वह चल पड़ा ।

सुन्दर सरोवरतट, अश्वत्थका अरुण पत्तोंसे
बालकको पसंद आया । वह प्रायः चलते-चलते थ
था । पीपलकी जड़में बैठकर ध्यान करने लग
अलौकिक ज्योति हृदयमें विद्युत्‌की भाँति चमक गयी

'तुम इस जन्ममें मेरा साक्षात् नहीं पा सकते
तो मैंने अनुग्रह करके दर्शन दिया ।' बालक बराबर
व्याकुल होकर प्रयत्न कर रहा था । आकाशवाणी
उसने उस दिशाकी ओर मुख करके भूमिपर मस्तक
जिधरसे शब्द आया था । अब उसे भगवद्गुण-ग
लोकमें असङ्ग विचरण करना था ।

देवर्षिका वर्तमान स्वरूप—

सृष्टिके समय भगवान् ब्रह्माके मनसे देवर्षि उत्प
उन्होंने निवृत्तिमार्ग स्वीकार किया । भगवान् ब्रह्
वीणा लेकर बराबर भगवन्नाम-गुण गाते रहना
स्वभाव है । पहले वे आश्रम बनाकर निवास क
प्रह्लादकी माता, जब प्रह्लादजी गर्भमें थे, देवर्षिके
बहुत दिन रही थीं । प्रजापति दक्षके ग्यारह सहस्र
निवृत्तिपथमें देवर्षिने लगा दिया । इससे क्रुद्ध होक
शाप दे दिया कि वे कहीं दो घड़ीसे अधिक न ठहर
तबसे वे नित्य परिव्राजक हो गये ।

देवर्षिका एक ही व्रत है—जीवमात्रका कल्य
जैसा अधिकारी है, उसे वैसे मार्गमें लगा देते हैं
ओर वे बालक ध्रुवके उपदेष्टा हैं तो दूसरी ओर कंस
भी । सच्चे अर्थमें केवल वही अजातशत्रु हैं । दे
सभी उनका सम्मान करते हैं । सबका उनपर वि
सब उनसे सम्मति पानेको उत्सुक रहते हैं ।

भागवत-धर्मका आधार पाञ्चरात्र तो देवर्षिसे
ही, भक्तिमार्गके द्वादश आचार्योंमें मुख्य होनेके
सङ्गीत-विद्या, ज्यौतिष, आयुर्वेद, नीति आ
मुख्याचार्य हैं । उनकी संहिताएँ इन विषयोंके
आधार हैं । वे लोकपर्यटक सदा ही अधिकारीक
देते हैं । हिंदू-संस्कृतिके व्यवस्थापक भगवान्
प्रेरक हैं ।

## महर्षि वशिष्ठ

स्वीकार किया । मर्यादा-पुरुषोत्तम भगवान् श्रीराम-कुलगुरु होनेका सौभाग्य आपको ही प्राप्त था। श्रेष्ठ वर्तमान मन्वन्तरके आदिमें ब्रह्माजीके मानस

ष्ठजीने परशुरामजीके कोपसे रघुवंशकी रक्षा की। ने द्वेषवश उनके समस्त पुत्रोंका नाश कर दिया, ने क्रोध प्रकट नहीं किया । महर्षि वशिष्ठके पुत्र शक्तिके पराशर और पराशरजीके भगवान् व्यास हैं। सप्तर्षिमण्डलमें अपनी पत्नी अरुन्धतीजीके साथ । वशिष्ठसंहिताके अतिरिक्त वशिष्ठजीके श्रौत-सूत्र, शुल्ब-सूत्र तथा वशिष्ठस्मृति—ये ग्रन्थ भी मिलते ष्ठजी भगवान् श्रीरामके समयतक पृथ्वीपर प्रत्यक्षरूपसे न्होंने अपने तपोबलसे रघुवंशके चक्रवर्ती नरेशोंकी ो तथा हिंदू-धर्मका सुयश विस्तीर्ण किया । भगवान् साकेत पधारनेपर वे सप्तर्षिमण्डलमें ही स्थित हो

## भगवान् मनुजी

ान् ब्रह्मा सृष्टिकार्यमें सफल नहीं हो रहे थे। ासिक सृष्टि ज्यों-की-त्यों थी। उसमें अभिवृद्धि नहीं हो अन्तमें स्रष्टाने अपने दक्षिण भागसे मनु और वाम ारूपाको उत्पन्न किया। इन स्वायम्भुव मनुसे ही मनुष्य-सृष्टि हुई। मनुष्योंके लिये उनके आचार-ज्ञानके नुने श्रुतिके तात्पर्यको स्पष्ट किया। आदि मनुके वे र्म-सूत्र' अब उपलब्ध नहीं हैं। आदि मनुके प्रियव्रत, प्रभृति पुत्र तथा देवहूति आदि कन्याएँ हुई।

यकल्पमें भगवान्ने मत्स्यरूप धारण करके जिन द्धदेवकी रक्षा की, वे विवस्वान् ( सूर्य ) के पुत्र । इस मन्वन्तरके मनु हैं । महाराज इक्ष्वाकुप्रभृति पुत्र हुए। वर्तमान मनुस्मृति इन्हीं मनुकी कृति ा मूलाधार प्राचीन मानवधर्मसूत्र हैं और उनका नुने महर्षि भृगुसे प्राप्त किया था, यह मनुस्मृतिसे ा होता है। मनुस्मृति धर्मशास्त्र एवं समाजशास्त्रका ाधार है।

## महर्षि याज्ञवल्क्य

र्य वैशम्पायन पितृश्राद्ध होनेके कारण ऋषियोंकी

उन्होंने अपने सब शिष्योंको आज्ञा दी—'तुम सब इसका प्रायश्चित्त कर लो।'

'ये बच्चे क्या प्रायश्चित्त करेंगे । मैं अ प्रायश्चित्त कर दूँगा।' याज्ञवल्क्यजीने अपने आचार्य वैशम्पायनजीके भानजे होनेके कारण कुछ धृष्ट हो ग

'तू ब्राह्मण-बालकोंका अहंकारवश अपमान क मेरी पढ़ायी हुई सब श्रुतियाँ त्याग दे।' वैशम्पायन रोषसे कहा। याज्ञवल्क्यने श्रुतियोंका त्याग कर ऋषियोंने तीतर होकर उन श्रुतियोंका ग्रहण किया। व यजुर्वेदकी तैत्तिरीय शाखा हुई।

'मैं अब मनुष्यको गुरु नहीं बनाऊँगा।' याज्ञव तपस्याके द्वारा भगवान् सूर्यको सन्तुष्ट किया। अश्व भगवान् सूर्यने उन्हें शुक्लयजुर्वेदका उपदेश किया। इस को वाजसनेय शाखा कहा जाता है।

महर्षि याज्ञवल्क्यका आश्रम मिथिलामें था। विदेहके वे योगोपदेष्टा गुरु तथा कर्मकाण्डके प्रकाण्ड म महाराज विदेहकी सभामें वाचक्नवी गार्गीसे उनका शास्त्र जब वे विदेहराजकी सर्वश्रेष्ठ ब्रह्मवेत्ताको दी गयी स ले जाने लगे थे।

महर्षिकी दो पत्नियाँ थीं—मैत्रेयी और कात्यायनी इनसे ब्रह्मविद्या प्राप्त की। भरद्वाजजीको श्रीरामचरितमानसका उपदेश किया। इनकी याज्ञव स्मृतियोंमें प्रधान है । हिंदू-सम्पत्तिका उत्तराधिक निर्णीत होता है। इसके अतिरिक्त 'याज्ञवल्क्य-शिक्षा' ब्राह्मण', 'प्रतिज्ञासूत्र' और 'योगि-याज्ञवल्क्य' इनके श्रेष्ठ शास्त्र हैं। महर्षि याज्ञवल्क्यके व्याकरण, आर धनुर्वेदसम्बन्धी ग्रन्थोंके नाम भी पाये जाते हैं।

## ब्रह्मर्षि विश्वामित्र

'मैं आपको एक सहस्र कपिला गौएँ दूँगा; यह गौ प्रदान करें।' भगवान् परशुरामके मामा महाराज ग महाराज विश्वामित्रजीने महर्षि वशिष्ठसे उनकी न माँगी। वशिष्ठजीने उस कामधेनुसुता नन्दिनीके प्र ससैन्य विश्वामित्रका तपोवनमें राजोचित सम्मान कि इतनी ऐश्वर्यमयी गौ तो राजसदनमें ही शोभा देगी

'नन्दिनी मेरी पूज्या हैं। वे सम्पत्ति नहीं, जिसक

तः ! स्वयं आप अपनी रक्षा कर सकें तो कर लें।
तीकार करनेमें असमर्थ होते हैं।' विश्वामित्र गौको बल-
ा रहे थे। गौ क्रन्दन कर रही थी। महर्षि वशिष्ठजीने भरे
की ओर देखा। नन्दिनी क्रुद्ध हुई। उनके नथुनोंसे
ास्त्र योद्धा प्रकट हुए। विश्वामित्र पराजित हो गये।
मान्य बलसे तपोबल श्रेष्ठ है। विश्वामित्रजी राज्य छोड़-
में जाकर भगवान् शङ्करकी आराधना करने
भगवान् शिवने उन्हें धनुर्वेद और दिव्यास्त्र
किये। इन अस्त्रोंको लेकर वे वशिष्ठको
ये; किंतु महर्षि वशिष्ठके तेजोमय ब्रह्मदण्डसे सब
ाये।

बलके सम्मुख अस्त्रबल व्यर्थ है। मैं ब्राह्मणत्व प्राप्त
दक्षिण दिशामें जाकर पुनः वे तपस्या करने लगे।
देव ! मैं आपकी शरण आया हूँ, मेरी इच्छा सशरीर
नेकी है।' त्रिशंकु अपने कुलगुरु वशिष्ठजीसे निराश
े। गुरुपुत्रोंने शाप देकर उन्हें चाण्डाल बना दिया
वेश्वामित्रजीकी शरण आये। तपोबलसे विश्वामित्रजीने
ीर स्वर्ग भेज दिया। स्वर्गसे देवताओंने त्रिशंकुको
ल दिया। विश्वामित्रजीने उन्हें गगनमें ही स्थिर कर
अब भी वहीं नीचे मुख किये हैं। उनके मुखकी
र्मनाशा नदी उत्पन्न हुई है।

× × × ×

ाह्मण नहीं हो सकता तो नवीन सृष्टिका ब्रह्मा बनूँगा।'
ाने पूर्व दिशामें आकर कठोर तपके अनन्तर नवीन
म्भ की। अन्न, तृण, तरु, पशु—सबमें कुछ जातियों-
ने उत्पन्न किया। भगवान् ब्रह्माने उन्हें तब आकर
ा रोक दिया, जब वे मनुष्य-सृष्टि करने जा रहे थे।
ह्मर्षि तो वशिष्ठ ही बना सकते हैं।' भगवान् ब्रह्माने
ाह्मणत्व स्वीकार करके भी एक प्रतिबन्ध लगा दिया।
त्रजीने महाराज सुदासको शाप देकर बारह वर्षके लिये
ना दिया। इस राक्षसभावमें वह वशिष्ठके सभी पुत्रों-
ग कर गया।

न्य हैं विश्वामित्र, जो इस नीरव ज्योत्स्नामें तप करते
र्षि वशिष्ठ एकान्त तपोवनमें रात्रिको अपनी पत्नीसे
कर रहे थे। विश्वामित्रजी उन्हें मारने आये थे।
में ऐसे शत्रुकी भी प्रशंसा करनेवाले ये महापुरुष—'
त्रजीने सारे शस्त्र फेंक दिये। वे जाकर महर्षि वशिष्ठके

'आपने मुझे पहले ही ब्रह्मर्षि क्यों नहीं स्वीकार वि
आज वशिष्ठजीने विश्वामित्रको 'ब्रह्मर्षि' कहकर
लगाया था।

'आज आप अपने रजोगुण और उनके प्रतीक
पृथक् हो सके हैं।' महर्षि वशिष्ठने ब्राह्मणत्वका मुख
क्षमा बताया।

× × × ×

महाराज हरिश्चन्द्रके सत्यकी परीक्षा विश्वामित्र
ली। त्रेतामें अपने यज्ञकी रक्षाके लिये वे भगवान् श्रीर
लक्ष्मणको अयोध्यासे ले आये थे। सीता-स्वयंवरमें श्
उन्होंने ही उपस्थित किया। भगवान् शंकरसे प्राप्त
दिव्यास्त्र उन्होंने श्रीरामको दे दिये। भगवान् रामके
पधारनेपर विश्वामित्रजी सप्तर्षिमण्डलमें प्रतिष्ठित हुए।

तपके द्वारा एक ही जन्ममें क्षत्रियसे ब्राह्मण
करनेका अपूर्व आदर्श विश्वामित्रजीने ही स्थापित
उनके निर्मित धनुर्वेद तथा नीति एवं धर्मके ग्रन्थोंका
मिलता है, पर ग्रन्थ उपलब्ध नहीं हैं।

## महर्षि दधीचि

प्रजापति कर्दमकी कन्या शान्तिके गर्भसे अथर्वा
परम तपस्वी, नैष्ठिक शिवभक्त दधीचि ऋषि-जैसी
प्राप्त हुई थी। महर्षि दधीचिने दक्षको बहुत समझाय
वे रुद्रभागसे हीन यज्ञमें प्रवृत्त हुए। प्रजापति द
उनके आदेशको स्वीकार नहीं किया, तब वे यज्ञस्थल
अपने आश्रमपर चले आये।

'दधीचि मेरा स्थान लेना चाहते हैं।'
प्रत्येक कठोर तपस्वीसे यही आशङ्का होती है।
अप्सराश्रेष्ठ अलम्बुषाको उनकी तपस्यामें विघ्न
लिये भेजा। अप्सराका सम्पूर्ण नृत्य-गान, हाव-भा
रहा। मदनके सम्मोहन शर और वसन्तकी शोभा
कोई प्रभाव न पड़ सका। अन्तमें देवताओंके साथ इ
तपस्वीको मार देनेपर उद्यत हुए। महर्षिको कोई
नहीं करना था, पर उनका तपस्तेज और उनके
त्रिशूलधारी महारुद्र अप्रमत्त नहीं हो सकते थे। व
यमदण्ड तथा इन्द्रकी अमोघशक्ति—सब व्यर्थ हुए।
होकर वहाँसे देवता लौटे।

'हम आपत्तिमें पड़कर आपसे याचना करने अ
हमें आपके शरीरकी अस्थि चाहिये।' वही इन्द्र, व

। उन उदारचेताने पिछले कृत्योंका स्मरणतक नहीं योगके द्वारा शरीर छोड़ दिया, जिसमें देवेन्द्र उनकी ले सकें। जंगली गायें उनके चर्मको चाट गयीं; तब अस्थि ले जाकर वज्र बनाया।

## आदिकवि वाल्मीकि

। निषाद प्रतिष्ठां त्वमगमः शाश्वतीः समाः।
उ क्रौञ्चमिथुनादेकमवधीः काममोहितम्॥

ादिकविके मुखसे प्रथम लौकिक श्लोक व्याधद्वारा ीके जोड़ेमेंसे एकके मारे जानेपर दयाके आवेशमें ।

रामद्वारा निर्वासिता नित्य-निष्कलङ्का रजक-लाञ्छिता नन्दिनी तमसा-तटपर महर्षि वाल्मीकिके आश्रमपर ही ीं। यहीं लव-कुशकी उत्पत्ति हुई। महर्षिने उन्हें आदिकाव्य रामायणका गान भी शस्त्रविद्याके साथ । वाल्मीकीय रामायण इतिहासके साथ ही संस्कृत-का अपूर्व काव्य है।

र्षि वाल्मीकि ब्राह्मणसन्तान होनेपर भी डाकुओंके संगसे गये थे। यात्रियोंको लूटकर उन्हें मार देना उनका था। हिंसा उनका स्वभाव बन गया था। एक दिन स मार्गसे आये, जहाँ वाल्मीकि लूटपाट करते थे। नुसार सप्तर्षियोंको इन्होंने पकड़ लिया। दयामय ने दया की। वाल्मीकिने समझा घरके सदस्योंसे पूछ-अपने पापके फल उन्हें स्वयं भोगने होंगे, उसमें ा नहीं लेगा।

ा मरा मरा·········।' वाल्मीकिके मुखसे 'राम' नहीं पाता था, पर उनकी निष्ठा दृढ़ थी। ानपर लगे रहे जपमें। वर्षों व्यतीत हो गये। शरीर मिट्टीमें छिप गया। अन्तमें भगवान् ब्रह्माने आदि-नेका वरदान दिया। वल्मीक (दीमककी मिट्टीके निकलनेके कारण वे वाल्मीकि कहलाये।

## मार्कण्डेय मुनि

ण्डु मुनिके पुत्र मार्कण्डेयजीका जन्म होनेपर पिताको ा कि पुत्र अल्पायु है, वह केवल बारह वर्षकी ं मृत हो जायगा। जब मार्कण्डेयजी बड़े हुए, उन्होंने निश्चिन्त करते हुए कहा—'मैं मृत्युपर विजय प्राप्त ।

ब्रह्माजीद्वारा दीर्घायु दिलायी। एक कल्पमें वे विष्णुकी आराधनासे मृत्युको जीत सके। एक कल्पमें शङ्करने तपसे सन्तुष्ट होकर उनकी यमराजसे रक्षा की

मार्कण्डेयजीकी तपस्यासे भीत होकर इन्द्रने त करनेके लिये काम तथा अप्सराओंको भेजा। सम प्रयत्न व्यर्थ हुए। वे लौटकर देवसभामें महर्षिकी करनेको बाध्य हुए। भगवान् नर-नारायण इन एक के तपको सफल करने पधारे। महर्षिने वरदान माँग आपकी माया देखना चाहता हूँ।'

सायंकालका समय था। मुनि नदी-तटपर सन्ध्य थे। सहसा वेगपूर्वक घोर आँधी आयी, चारों ओर उमड़ता दीख पड़ा। पृथ्वी, नक्षत्रादि सब जल गये। उस निरालोक सागरकी उत्तुङ्ग तरङ्गोंके ताड़ित एवं जलजन्तुओंसे व्यथित होते ऋषि सह तैरते रहे। सहसा महोदधिमें एक वटवृक्ष दीख पड़ा। ईशान कोणकी शाखामें पर्णपुटकमें स्थित एक ज नीलकमल-सुन्दर शिशु अपने चरणके अँगूठेको में लेकर चूस रहा था। मुनि जैसे ही उस बालकके पा श्वासके साथ विवश होकर उसकी नासिकाके छिद्रमें खि उस शिशुके उदरमें ससागरा पृथ्वी, समस्त पर्वत, प्राणी, पूरा ब्रह्माण्ड देखा उन्होंने। वहाँ भी वे सह घूमते रहे। शिशुके श्वासके साथ पुनः सागरमें फिर सहसा वट, शिशु, प्रलयसागर—सब कुछ हो गया। वे उसी नदी-तटपर थे। जैसे सब स्वप्न दे

भगवती पार्वतीके अनुरोधसे शङ्करजीने मार्कण् दर्शन दिया। उन शशाङ्कशेखरके वरदानसे मा पुराणाचार्य हुए। वे कल्पान्त अमर हैं। उनका म पुराण तो प्रचलित ही है। उनकी पत्नीका नाम धूम और उनके पुत्र वेदशिरा श्रुतियोंके द्रष्टा ऋषि प्र चार्य हुए।

## महर्षि मुद्गल

'देव! आप महान् पुण्यवान् हैं। अपने इसी स्वर्गको कृतार्थ करें।' देवदूत विमान लाये थे। शि वृत्तिसे ३४ सेरसे अधिक अन्न न एकत्र करनेका व्रत केवल अमावस्या और पूर्णिमाको ही सपरिवार आहार ग्रह वाले मुद्गलजीके यहाँ पिछले छः पक्षोंसे दोनों पर्वोंपर महर्षि

न, धर्मपर स्थिर है। ऐसे महापुरुषके पधारनेसे स्वर्ग
। जायगा।

तुम्हें प्रणाम करता हूँ। मुझे दुःखपूर्ण स्वर्ग या
, कुछ नहीं चाहिये।' मुद्गलजीने देवदूतको लौटा
पूछनेपर उन्हें पता लग गया था कि ऊर्ध्वलोकोंमें
, ईर्ष्या, अभावबोध आदि हैं। जो शाश्वत सुखका
ी है, वह इन तुच्छ प्रलोभनोंपर कैसे लुब्ध होता।
ाग-वैराग्यसे मुद्गलजीने परमपद प्राप्त किया।

## महर्षि कणाद

षिक दर्शनसूत्रोंके निर्माता महर्षि कणादके सम्बन्ध-
अधिक और कुछ ज्ञात नहीं कि उनका वास्तविक
लूक मुनि है। वे बाजारमें क्रय-विक्रय समाप्त
श्चात् जो दाने मार्गमें सबके चले जानेपर बिखरे होते
को चुनकर लाते थे। इन 'कणों'पर अपना
करनेके कारण उनको 'कणाद' कहा जाता
। वीतराग तापससे कैसे आशा की जा सकती है कि
ा कोई परिचय छोड़ जायँगे। भारतीय संस्कृतिमें
रीरके नाम या रूपके लिये आसक्तिको स्थान कहाँ।

## महर्षि गौतम

ायदर्शनके कर्ता महर्षि गौतम परम तपस्वी एवं
े। महाराज वृद्धाश्वकी पुत्री अहल्या इनकी पत्नी
महर्षिके शापसे पाषाणी बन गयी थी।

ामें भगवान् श्रीरामकी चरण-रजसे अहल्याका शाप-
ुआ। वह पाषाणीसे पुनः ऋषि-पत्नी हुई।

र्षि गौतम बाण-विद्यामें अत्यन्त निपुण थे। विवाह-
काल पश्चात् वे बाण-विद्याका अभ्यास कर रहे थे।
उन्हें दूर गये बाण लाकर देती थीं। एक बार वे
ौटीं। ज्येष्ठकी धूपमें उनके चरण तप्त हो गये थे।
के लिये वे वृक्षकी छायामें बैठ गयी थीं। महर्षिने
र रोष किया। सूर्यने ब्राह्मणके वेषमें महर्षिको छत्ता
ादत्राण ( जूता ) निवेदित किया। उष्णतानिवारक ये
पकरण उसी समयसे प्रचलित हुए।

हर्षि गौतम न्यायशास्त्रके अतिरिक्त स्मृतिकार भी हैं
नका धनुर्वेदपर भी कोई ग्रन्थ था, ऐसा विद्वानोंका
। उनके पुत्र शतानन्दजी निमिकुलके आचार्य थे।

## महर्षि पतञ्जलि

ीरकी शुद्धिके लिये वैद्यकशास्त्रका, वाणीकी शुद्धिके
ाकरणशास्त्रका और चित्तकी शुद्धिके लिये योगशास्त्र-
का प्रणयन करनेवाले महर्षि पतञ्जलिका जन्म
गोणिकासे हुआ था। ये गोनर्द देशमें निवास क
इन्होंने योगदर्शनके अतिरिक्त पाणिनिके व्याकरण
ध्यायी ) पर महाभाष्य निर्मित किया।

भगवान् शेषने उसी समय अथर्ववेदसे आयुर्वेद
लिया, जब श्रीहरिने मत्स्यावतार धारण करके वेदों
किया। भगवान् अनन्त गुप्तरूपसे पृथ्वीपर विचरण
थे। मनुष्यों तथा दूसरे प्राणियोंको शारीरिक एवं
रोगों एवं कष्टोंसे पीड़ा पाते देख प्रभुको दया आयी।
पर अवतीर्ण हुए। उन्होंने शारीरिक व्याधिकी निवृत्ति
आयुर्वेदको प्रकट किया। क्योंकि वे चरकी भाँति
पहले आये थे। आयुर्वेदकर्ताके रूपमें उनका नाम
हुआ। उन्हीं भगवान् अनन्तने 'पतञ्जलि' नाम
दर्शन और महाभाष्यका निर्माण किया।

श्रीचरकजीने आयुर्वेदमें आत्रेय ऋषिकी
प्रतिपादन किया है। आत्रेय मुनिके शिष्य अग्निवेशने
पर अनेक ग्रन्थोंका निर्माण किया था। उन सबका
चरक-संहितामें संकलित हुआ। इससे चरकसंहिता
उसके कर्ता अग्निवेश कहे गये हैं। भावप्रकाशके
भगवान् चरकको चिकित्सा-ज्ञानका संकलनकर्ता बता

## आचार्य जैमिनि

आचार्य जैमिनिकी गिनती ब्रह्मवादकोंमें है।
कृष्णद्वैपायन श्रीव्यासदेवके शिष्य थे। उनसे आपने
और महाभारतकी शिक्षा पायी थी। ये ही प्रसिद्ध पूर्व
दर्शनके रचयिता हैं। इसके अतिरिक्त इन्होंने 'भारत
की भी रचना की थी, जो 'जैमिनिभारत' के नाम
है। आपने द्रोणपुत्रोंसे मार्कण्डेयपुराण सुना था
पुत्रका नाम सुमन्तु और पौत्रका नाम सत्वान्
तीनोंने वेदकी एक-एक संहिता बनायी है। हिरण्यनाभ
और अवन्त्य नामके इनके तीन शिष्योंने उन संहि
अध्ययन किया था।

## महर्षि आयोद धौम्य और उनके आदर्श

महर्षि धौम्यका आश्रम सेवा, तितिक्षा और संय
प्रख्यात था। ये अपने शिष्योंको सुयोग्य बनाने
उनको तपमें लगाते थे। स्वयं महर्षि धौम्यकी तपःशक्ति
आशीर्वादसे शिष्यको शास्त्रज्ञ बनानेमें समर्थ थी।
उपमन्यु और वेद—ये तीन शास्त्रकार ऋषि महर्षि ध
शिष्य थे।

ारुणि, तुम कहाँ हो ?' महर्षिने अपने पाञ्चाल देशके
गारुणिको कल सायंकाल वर्षा होनेपर अपने खेतोंसे
नेकल जाय, इसलिये बाँध बनाने भेजा था। पूरी रात्रि
हो गयी और वह छात्र लौटा नहीं। स्वयं महर्षि
होकर उसका अन्वेषण करने प्रातः निकले थे।

ुरुदेव ! मैं यहाँ हूँ।' आरुणिने मेड़की बाँधके सहारे
ही उत्तर दिया। उनका शरीर शीत और जलसे अकड़-
था। मेड़ बाँधनेमें वे सायंकाल सफल न हो सके।
ग अधिक था। नवीन मिट्टी रखते ही प्रवाहमें चली
अन्तमें वे स्वयं लेट गये मेड़के सहारे। रात्रिभर स्थिर

स ! सम्पूर्ण श्रुतियाँ तुमपर प्रकाशित हों।' महर्षिने
ाद होकर शिष्यको कण्ठसे लगाया। आरुणि गुरुका
ाकर धन्य हो गये। यही महर्षि उद्दालकके नामसे
ोंमें प्रख्यात हैं। इनके पुत्र श्वेतकेतु थे। श्वेतकेतु
में प्रवीण थे। उन्होंने धर्मशास्त्रका प्रणयन किया।

× × ×

स ! तुम क्या भोजन करते हो ?' महर्षि धौम्यने अपने
पमन्युसे, जो उनकी गायें चरानेपर नियुक्त थे, पूछा।
ो कुछ देते नहीं और बिना आहारके ऐसा स्वस्थ
नहीं सकता।

ुरुदेव ! भिक्षान्नसे मेरा भली प्रकार निर्वाह हो जाता
पमन्युने सरलतासे बतला दिया।

झे निवेदित किये बिना तुम्हें भिक्षा ग्रहण नहीं करनी
।' आचार्यको तो तप कराना था शिष्यसे।

न दूसरी बार भिक्षा माँगने जाते हो, इससे दूसरे भिक्षुकों-
मारा जाता है। गृहस्थोंपर अधिक भार पड़ता है।'
जो भिक्षा लाकर गुरुदेवके सम्मुख रखते, उसमेंसे
छ प्राप्त नहीं होता। दूसरी बार वे अपने लिये भिक्षा
र उसे भी मना कर दिया गया।

छड़े बहुत दयालु होते हैं। तुम्हारे प्रेमके कारण वे
दूध फेन बनाकर गिरा देते होंगे। इससे उनकी क्षुधा-
होती होगी।' उपमन्युने भिक्षा बंद होनेपर वह
ना प्रारम्भ किया था, जो दूध पीनेपर बछड़ोंके मुखसे
था। महर्षिने यह भी मना कर दिया।

हो गयी थी। उपमन्यु वनसे लौटा नहीं। महर्षि
हुई। वे शिष्योंके साथ वनमें पहुँचे।

'बेटा ! तुम अश्विनीकुमारोंकी स्तुति करो !
उपमन्यु जलहीन कूपमें गिर गया था। क्षुधाकी ज्व
सकनेमें असमर्थ होकर उसने आकके पत्ते खा लिये
पत्तोंके विषने उसे अन्धा बना दिया था।

'तुम्हारे सब दाँत स्वर्णके हो जायँ ! तुम्हारी
अबाध प्रकाशित हो !' स्वर्गके वे युगल देववैद्य
कुमार कूपमें प्रकट हुए। उपमन्यु उनका स्तवन कर
स्वयं महर्षि धौम्य ध्यान कर रहे थे। उन्हें आना ही

'समस्त श्रुतियाँ और समस्त धर्म-शास्त्र तुम्हा
प्रकाशित हों !' अश्विनीकुमारोंने बाह्य नेत्रज्योति
गुरुदेवने शिष्यको ज्ञान-नेत्र प्रदान किया। उपमन
कृपासे धर्मशास्त्रके आचार्य हो गये।

## उत्तङ्क

'मैं ऋतु-स्नानसे निवृत्त हुई हूँ' आयोद धौम्य
शिष्य वेदमुनिकी पत्नीने उनकी अनुपस्थितिमें उत्तङ्कसे
कहा 'तुम्हारे गुरु बाहर गये हैं। उन्होंने अपना स
तुम्हें करनेके लिये कहा है। मेरा ऋतुकाल व्यर्थ न
तुम ऐसा प्रयत्न करो।' बड़ी कठिन परीक्षा थी।

नतमस्तक उत्तङ्कने अत्यन्त विनयसे कहा, '
नहीं हो सकेगा, मा !' उत्तङ्क परीक्षामें उत्तीर्ण हुए
गुरुपत्नीके हर्षका पार न रहा।

× × ×

'भय मत करो, उत्तङ्क !' धर्मरूपी बैलपर चढ़े
पथमें उत्तङ्कसे कहा। 'इस बैलका गोबर तुम्हारे गुरुने
तुम भी खा लो।'

इन्द्रकी आज्ञासे उन्होंने बैलका पवित्र गोबर
पान कर लिया तथा साधारण आचमन करके चल

'भीतर रानी नहीं।' उत्तङ्कने राजमहलको अच्छी
लिया था। उन्होंने पौष्यनरेशसे कहा 'आप मुझ
करते हैं।'

'स्नातक ब्रह्मचारीसे मैं विनोद नहीं करता।'
गये 'सती स्त्रियाँ उच्छिष्ट पुरुष और दुष्टको नहीं द
उत्तङ्क लज्जित हुए। उन्हें गोबर खानेके बा

जसे चौथे दिन पुण्यक नामक व्रतके अवसरपर मेरी
आपका कुण्डल पहनकर ब्राह्मणभोजन कराना चाहती
कुण्डल चाहिये ।'

ोंका राजा तक्षक इन कुण्डलोंकी तलाशमें घूमा
।' कुण्डल सहर्ष देते हुए भक्तिमती रानीने कहा,
ासे ले जाइयेगा ।'

पर नित्यकर्म करते समय तक्षकने मनुष्यके वेशमें
के लिये और पाताल-प्रवेश कर गया । इन्द्रकी
उत्तङ्कने कुण्डल ठीक समयपर गुरु-पत्नीको समर्पित
; 'तुम्हें सब सिद्धियाँ प्राप्त हों ।' गुरु-पत्नीका
मिला ।

; मेरे मित्र हैं !' उत्तङ्कका वृत्तान्त सुनकर वेदमुनिने
; गोबर अमृत था, उसीके प्रभावसे तुम पातालमें जा
तुम्हारे साहस और भक्तिसे प्रसन्न हूँ । अब तुम घर
उत्तङ्कने गुरु-पद-धूलि ली और अपने घर आ गये ।
ङ्क त्याग-वैराग्यकी मूर्ति थे । तपस्या और ज्ञानमें वे
ो निकल गये थे । महाभारत-युद्धके अनन्तर द्वारका
मय भगवान् श्रीकृष्णने इन्हें अपने विराट्रूपका
ा दिया था । —शि० दु०

## महर्षि शुकदेव

ानन्दघन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र श्रीरासेश्वरीके साथ
मसे व्रजभूमिपर पधारे । गोलोकमें नित्य-पार्षदोंका
लीलाका दर्शन किये बिना कैसे माने । श्रीराधिकाके
ने एक परम पावन शुकीके द्वारा शरीर धारण किया
ः पावन प्रदेशमें । भगवती पार्वतीको श्रीकृष्णचन्द्रकी
ा सुननी थी । भगवान् शङ्करने उस गुह्य रहस्यको
सुनाना चाहा । अमरनाथके निर्जन प्रान्तमें एक
अंडा भी है, इसपर ध्यान नहीं गया । भगवान्
ःथा सुनाने लगे । जब पार्वतीजी निद्रित हो गयीं,
ाकला शुक-शिशु 'हुंकार' देकर कथा सुनता रहा ।

ार्यक्-योनिका प्राणी इस रहस्यका अनधिकारी है !'
शङ्करने त्रिशूल उठाया और दौड़े । शुकशावक
ौर उड़ता हुआ व्यासपत्नी वटिकाके मुखमें प्रविष्ट
।

के कठोर तपसे प्रसन्न होकर उन्हें पहले ही परम तेज
होनेका वरदान दिया था ।

× × ×

'पुत्र ! तुम बाहर आओ । मैं तुम्हारा सुन्दर मु
को उत्सुक हूँ ।' बारह वर्ष व्यतीत हो गये, पर व्या
गर्भस्थ बालक बाहर नहीं आता । भगवान् व्यासने
'तुम अपनी माताको कष्ट मत दो । बाहर आनेपर
माया नहीं सतायेगी ।'

'श्रीकृष्णचन्द्र यदि आश्वासन दें तो मैं बाहर
गर्भस्थ बालक पूरा वेदज्ञ हो चुका था ; श्याम
आकर आश्वासन देना पड़ा । बालक बाहर आया ग
नाल हाथमें लेकर वनकी ओर चल पड़ा । जब
प्रभाव नहीं तो आसक्ति और मोह कैसा । उसे तो
तप करना था ।

'पुत्र !' व्यासजी विरह-कातर होकर पीछे च
सभी वृक्षोंसे उन्हें सुनायी पड़ा—'पितः !' मन्त्रोंत
उनके शुक क्या लौटाये जा सकते हैं ।'

× × ×

'तुम यह पूरा श्लोक मुझे पढ़ा दो ।' कुछ ब्रह्म
आधा श्लोक बार-बार पढ़ रहे थे । बड़ी सुन्दर श्या
शोभाका वर्णन था उसमें । शुकदेवने सुना और वे वि
के पास आये । विद्यार्थियोंको तो आधा श्लोक ही
उनके आचार्यके पास आना पड़ा ।

'मैंने ऐसे अठारह सहस्र श्लोक बनाये हैं !'
व्यासने पुत्रको सम्पूर्ण भागवत पढ़ाया । शुकदेवज
उपायसे न बुलाया जा सकता था और न रोका ही ।

'बिना गुरुके ज्ञान अधूरा रहता है । तुम महारा
अध्यात्मविद्या प्राप्त कर लो !' शुकदेवजीने पिताकी
स्वीकार की । मिथिलामें परीक्षा करके महाराज जन
लिया कि वे समस्त भोगोंमें अनासक्त हैं । ब्रह्मविद्या
अधिकारीको प्राप्त कर सार्थक होती है ।

परम विरक्त, साक्षात् नन्दनन्दनस्वरूप, गृह
गोदोहनमात्र रुकनेवाले शुकदेवजी परीक्षित्के स
पहुँचे, जब वे उपवास करके गङ्गातीरपर आ बैठे थे, उ
के शापसे सातवें दिन तक्षक उन्हें काट लेनेवाला था
मुनिमण्डलीने उठकर उन तेजोमूर्तिका स्वागत

# कुछ प्राचीन आदर्श परोपकारी भक्त राजा और सत्पुरुष

## महाराज इक्ष्वाकु

ान वैवस्वत मन्वन्तरके श्राद्धदेव मनुके प्रथम पुत्र
ा प्रजाके असन्तुष्ट होनेसे विरक्त होकर वनमें चले
मनुने सन्तानकी कामनासे तप किया। प्रजापतिकी
के इक्ष्वाकु, नृग, शर्याति, दिष्ट, धृष्ट, करूषक,
पृषध्र, नभग और कवि—ये दस पुत्र हुए। इनमें
मेंसे निःस्पृह होकर परिव्राजक हो गये। पृषध्र गुरुकी
क्षा कर रहे थे। अन्धकारमयी रात्रिमें गोष्ठमें व्याघ्रके
न्होंने उसे मारनेका प्रयत्न किया। प्रातः देखा गया
ि गोवध हो गया है। गुरुने शाप दिया कि इस
चाण्डाल हो जायँ। शप्त होनेपर नैष्ठिक ब्रह्मचर्यका
ते हुए वे भगवान्के भजनमें लीन हो गये। करूषसे
इके राजाओंका वंश चला और धृष्टकी सन्तति
बलसे ब्रह्मत्वको प्राप्त हुई। नृगके वंशमें सुमति,
ति, वसु आदि हुए। नरिष्यन्तकी सन्तति-परम्परामें
ग्नदेव अग्निवेश्यके रूपमें अवतीर्ण हुए। नभगके
ागसे परम भक्त राजर्षि अम्बरीषका जन्म हुआ।
त्रका नाम भी नाभाग था। इनके वंशमें आगे
क्रवर्ती महाराज मरुत्त हुए, जिनके महायज्ञमें सहस्र
ाण्ड घृतधारा सहस्र वर्षोंतक देते रहे। इनके यज्ञमें
पकरण मण्डप आदि स्वर्णके थे। इस महान् यज्ञमें
ोमसे और अग्निको आज्य ( घी ) से अजीर्ण हो
र्यातिकी पुत्री सुकन्याका विवाह च्यवन ऋषिसे हुआ।
के उपर्युक्त दस पुत्रोंमें इक्ष्वाकु सबसे बड़े थे। मनुने
ज्य और भगवान् सूर्यसे प्राप्त ब्रह्मविद्याका उपदेश भी
ो दिया। इक्ष्वाकुने स्वयं मध्यदेशका राज्य स्वीकार किया
राज्य भाइयोंमें बाँट दिया। इनकी राजधानी अयोध्या
के सौ पुत्र हुए। सूर्यवंशीय क्षत्रियोंका इन्हींसे विस्तार
इनके मुख्य पुत्रोंमें विकुक्षि और निमिके नाम आते
कुक्षिका नाम ही आगे शशाद पड़ा। इनकी सन्तति
याकी राजगद्दीपर रही। महाराज रघुके पश्चात् इस
ाम रघुवंश हो गया। निमि मिथिलानरेश हुए।
शिष्ठके शापसे शरीर छोड़कर इन्होंने मनुष्योंके पलकों-
पाया। इनके शरीर-मन्थनसे विदेहकी उत्पत्ति हुई।
निमिके सन्तानोंमें सभी आत्मविद्याके ज्ञाता नरेश

## वीरवर ककुत्स्थ

महाराज ककुत्स्थ वैवस्वत मनुके प्रपौत्र, इ
पौत्र और विकुक्षिके स्वनामधन्य पुत्र थे। देवासुर-
इन्होंने वृषरूपधारी इन्द्रके ककुत् ( थूहे ) पर चढ़कर
को पराजित किया था। इसीसे ये ककुत्स्थ नामसे
हुए। ये बड़े ही प्रतापी और वीर थे। इन्हींके नामप
वंशज काकुत्स्थ कहलाते रहे।

## सम्राट् मान्धाता

यावत्सूर्य उदेत्यस्तं यावच्च प्रतितिष्ठति
सर्वं तद् यौवनाश्वस्य मान्धातुः क्षेत्रमुच्यते
( श्रीमद्

बड़े गर्वसे अंग्रेज विद्वान् कहा करते थे 'अंग्रेजोंके 
सूर्यास्त नहीं होता।' चाहे अंग्रेजोंके शासनमें सूर्यास्त
रहा हो; परंतु कभी भी ऐसा नहीं हुआ कि पृथ्वीपर 
समान शक्तिके प्रतिद्वन्द्वी राष्ट्र न रहे हों। छोटे
चर्चा छोड़ भी दें, तो भी कई महाराष्ट्र सदा ब्रिटेनके प्र
रहे ही हैं। सो भी केवल एक जम्बूद्वीप ही आजकी पृ
सप्तद्वीपवती पृथ्वीके शासक तो भारतके क्षत्रिय सम्रा
हैं। जहाँतक सूर्योदय होकर सूर्यास्त होता है, जहाँतक सूर्यक
पहुँचता है, उस समस्त स्थानके शासक सम्राट मान्ध
वह सब उनका राज्य कहा जाता था। सम्राट् मान्धा
इक्ष्वाकु, प्रियव्रत आदि अनेक चक्रवर्ती सम्राट् हो
भारतमें।

सूर्यवंशी सम्राट् युवनाश्वके कोई सन्तति नह
ऋषियोंने पुत्रेष्टि-यज्ञका अनुष्ठान कराया। यज्ञकी
हो चुकी थी। महाराज तथा सभी लोग यज्ञीय कार्यो
हो गये थे। रात्रिको महाराजको प्यास लगी। उन्होंने
को जगाना उचित नहीं समझा। जल कहीं था नहीं
कलशका जल उन्होंने पी लिया। पुंसवन-अभिमन्त्रि
पीनेसे उन्हींकी दाहिनी कुक्षि फाड़कर समयपर प
उत्पन्न हुआ। ऋषियोंके प्रभावसे युवनाश्व मरे नहीं।

'यह किसका दूध पीयेगा!' ऋषियोंकी चिन्ता

ुखमें दे दी। उससे स्रवित होते हुए अमृतको ठक पुष्ट हो गया। इन्द्रने 'मां धास्यति' कहा था, ुमारका नाम 'मान्धाता' हुआ।

धाता जन्मसे प्रबल पराक्रमी एवं परम तेजस्वी थे। यास्त्र उनके सम्मुख स्वतः उपस्थित हो गये थे। ारा उनको आजगव धनुष, अक्षय त्रोण और दिव्य ला। सम्राट् मान्धाताके प्रतापके सम्मुख रावण-जैसे ुस भी तुच्छ दस्यु हो गये थे। वे सम्राट्से नित्य हा करते थे। सम्राट्का नाम 'त्रसद्दस्यु' इसीलिये था कि उनसे सभी दस्यु त्रस्त रहते। भयके मारे अन्याय करते ही नहीं।

ाज्य भोगके लिये नहीं, सेवाके लिये है। ऐश्वर्यकी भगवान्‌की आराधनामें है। भारतके विमल हृदयोंने इस बातको सीखा था। सम्राट् मान्धाताने बड़े- किये। उनकी अतिथि-सेवा प्रख्यात है। कभी से कोई अतिथि निराश होकर नहीं लौटा।

राज शतबिन्दुकी पुत्री बिन्दुमतीका सम्राट्ने पाणि- या था। उनके तीन पुत्र पुरुकुत्स, अम्बरीष और हुए थे। इन्हीं मुचुकुन्दने सहस्रों वर्षोंतक स्वर्गमें ेवताओंके पक्षमें दैत्योंसे युद्ध किया। देवताओंके गिरिगुहामें आकर वे सो गये। द्वापरमें भगवान् े उनके द्वारा कालयवनको नष्ट कराया और उन्हें दर्शन सम्राट् मान्धाताकी पचास कन्याएँ महर्षि सौभरिके वाही गयीं।

## राजर्षि भरत

देश जिसे हम भारत कहते हैं, इसका प्राचीन ुनाभखण्ड या अजनाभवर्ष है। भगवान् ऋषभदेवके पुत्रोंमें सबसे बड़े भरत थे। उनके शासनकालसे यह ड या भारतवर्ष कहा जाने लगा। राजर्षि भरत समान प्रभावशाली, प्रजापालक तथा शास्त्रपरायण । यज्ञस्वरूप भगवान्‌की अग्निहोत्र, दर्श, पौर्णमास्य, ास, सोमयाग आदि नाना प्रकारके यज्ञोंसे निरन्तर में वे लगे रहते।

ज्योपभोगका समय समाप्त हुआ। विश्वरूपकी पुत्री से उनका परिणय हुआ था। पाँच पुत्र थे उनके।

मनका कुछ ठिकाना नहीं। चक्रवर्ती सम्राट्ने अनुकूला पत्नी, सुन्दर सुकुमार सद्गुणी पुत्र तथ वैभवको तृणके समान त्यागकर काननवास किया था; हिरनमें आसक्ति जा अटकी। एक गर्भिणी मृगी जल थी। सिंहका घोर गर्जन सुनकर वह भयातुर भागी, ग गिर पड़ा। मृगी मर गयी। नवजात शावक जल तड़पने लगा। समीप स्नान करते भरतने देखा द दयावश वे उस मृगशिशुको उठा लाये। दया स्नेहमें उस मृगके पोषणमें आनन्द आने लगा। मोह हो ग यम-नियम धीरे-धीरे छूट गये, मृगकी चिन्ता रहने शरीर छूटते समय भी मृगकी ही चिन्ता थी; फल जन्म मृगदेहमें हुआ।

श्रीहरिकी आराधना व्यर्थ नहीं जाती। मृगदे था कालिंजरमें, परंतु वहाँ भी पूर्वजन्मकी स्मृति थी फिर पुलहाश्रम आये। सूखे पत्तोंका आहार करते। तक न छूते। काल-क्रमसे शरीर छूटा गण्डकी नदी जलमें। तीसरे जन्ममें ब्राह्मण-शरीर प्राप्त हुआ।

'दूधका जला छाँछ भी फूँक-फूँककर पीता है।' पि न हो जाय, अतः परम ज्ञानी भरत अपनेको मूर्ख पागल दिखलाते। लौकिक शिक्षामें उनकी कोई रुचि न पिताके शरीरान्तके समय माता सती हो गयी सौतेल पुत्रोंको इनकी इतनी चिन्ता नहीं थी। ये उनके य द्वारा बताये कार्यमें लग जाते। जो कोई कुछ दे देत स्वीकार कर लेते। खेतकी रक्षामें बैठे हुए इनको ए सेवक देवीको बलि देने पकड़ ले गये। इनको तो मोह था नहीं, पर भगवती ऐसे सर्वात्मभावापन्नकी ले लें। चण्डिकाने प्रकट होकर दुष्टोंका शिरश्छेदन सिन्धुराजके सेवक इन्हें राजाकी पालकी ढोने पकड़ वहाँ वे सौवीरनरेश इनके उपदेशोंसे तत्त्वज्ञान कृतार्थ हुए।

## सम्राट् भरत

ठीक-ठीक यह कहना कठिन है कि हमारे देश भारतवर्ष भगवान् ऋषभदेवके पुत्र भरतके नाम या दुष्यन्तपुत्र भरतके नामपर। दोनों चक्रवर प्रतापशाली, प्रजापालक, धर्मात्मा तथा भगवद्भ शतशः बड़े-बड़े यज्ञोंके करनेवाले हुए हैं।

काको घेरकर अपने पक्षोंकी छायासे उसकी रक्षा कर फलतः बालिकाका नाम शकुन्तला हुआ। महर्षि अपने आश्रममें उठा लाये। वहीं उसका पालन-श्रा।

राज दुष्यन्त आखेट करते हुए कण्वाश्रममें पहुँचे। ने उनका आतिथ्य किया। 'पुरुवंशियोंके चित्तमें सना कभी उठती नहीं।' नरेशको अपने अन्तःकरण-पर विश्वास था। मुनिकन्याके प्रति मनमें क्षोभ न्होंने परिचय पूछा और तब परस्पर सहमतिसे दोनों-र्व-विवाह हो गया।

ा राजधानीको चले गये। महर्षिके आश्रममें ही को एक पुत्र हुआ। बचपनसे वह बालक अत्यन्त ा। सिंहिनीकी गोदसे उसके शावक बलात् छीनकर थ वह खेला करता। जब मनमें आता, एक छोटी कर सिंहके मस्तकपर पीटने लगता—'तू मुख खोल, ंत गिनूँगा।' महर्षि कण्वने उसका नाम सर्वदमन

ुन्तला पुत्रको लेकर दुष्यन्तके समीप आयीं। नरेशने पने समीप रखना अस्वीकार कर दिया। वे गान्धर्व बात भूल गये थे। सहसा आकाशवाणीने दिलाया—'शकुन्तलाका अपमान मत करो, यह ही पुत्र है। इसका भरण करो।' राजाने भूल की। पुत्रका नाम इसलिये 'भरत' हुआ! क्योंकि ाणीने उसके भरणकी बात कही थी।

यन्तके पश्चात् भरत सम्राट् हुए। उन्होंने गङ्गातटपर र यमुनातटपर ७८ अश्वमेध यज्ञ किये। दिग्विजय-समय भरतने किरात, हूण, यवन, पौण्ड्र, कंक, खश, दि अनेक म्लेच्छजातियोंको पराजित करके निर्जन भगा दिया। दानवोंने देव-कन्याओंका हरण किया था। जाकर भरतने उन देवाङ्गनाओंका दानवोंसे उद्धार सम्राट् भरत पृथ्वीके एकच्छत्र अधिपति थे। पाताल-ा उनसे भयभीत रहते थे और स्वर्गाधिपति देवेन्द्र नत्र थे।

## महाराज भगीरथ

हाराज सगरका सौवाँ अश्वमेध यज्ञ अधूरा पड़ा था। श्वका पता नहीं था। महाराजकी छोटी रानी ...

कपिलाश्रममें बाँध दिया था। पिताके आदेशसे वे श खोदने लगे। भाग्यकी बात, वे पूर्व दिशासे दक्षिण खोदने लगे थे। फलतः उन्हें प्रायः पूरा जम्बूद्वी ओरसे खोदना पड़ा। जब वे दक्षिण, पश्चिम, उत्तर ईशानकोणमें लगभग वहाँ पहुँचे, जहाँसे खोदना किया था, भूमिके नीचे अश्व चरता दिखायी पड़ा। वहाँ ध्यानस्थ महर्षि कपिलको देखा। बड़ा क्रोध आ और वे चिल्लाते हुए महर्षिको मारने दौड़े—'यह च यहाँ नेत्र बंद करके आ बैठा है।'

भगवान् कपिलने नेत्र खोले। उनका रोष नेत्रसे रूपमें प्रकट हुआ। सब-के-सब वहीं भस्म हो गये। सगर खोदी वह भूमि ही सागर कहलायी। भूतत्त्ववेत्ता स्वीकार कि पहले दक्षिण-भारत, लङ्का, जावा, आस्ट्रेलिया, तथा दक्षिण अफ्रिकाको मिलाता एक पर्वतीय भूखण किसी प्राकृतिक घटनासे वह जलमग्न हो गया। उसके भाग समुद्रमें हैं। यह भूखण्ड वह रेखा सगरपुत्रोंके ईशानकोण तथा पूर्वमें खोदनेसे रह गयी

महाराज सगर चिन्तित हुए। बड़ी रानी केशिन असमञ्जसको वे निर्वासित कर चुके थे। उस निर्वासि लड़के अपने पौत्र अंशुमान्को उन्होंने भेजा। अं देवर्षि नारदने मार्गमें ही सब बातें बता दीं। वे कपिलके समीप जाकर उनकी प्रार्थना करके, उनकी अश्व ले आये। महाराज सगरका यज्ञ पूरा हुआ।

'इन सबका उद्धार गङ्गाजलके स्पर्शसे ही होगा कपिलने अंशुमान्को बताया था। महाराज सगरके जानेपर अंशुमान् नरेश हुए। जैसे ही उनके पुत्र योग्य हुए, उनको राज्य देकर गङ्गाजीको लानेके करने चले गये। दिलीपने भी पिताका अनुसरण किया दिलीपके पुत्र भगीरथ सिंहासनासीन हुए, तब उन्हें चिन्ता हुई। पितामह तथा पिता जिस उद्देश्यमें भगीरथको वह सफल करना था। उनकी प्रजा सुख देवराज इन्द्र अनेक बार उनसे सहायता ले चुके थे जाकर इन्द्रके साथ एक सिंहासनपर बैठकर वे सो चुके थे; पर उनका उद्देश्य तो गङ्गाजीको लाना था मन्त्रियोंको राज्यका प्रबन्ध सौंपकर गोकर्ण तीर्थमें वे लगे। कल्पभेदसे ऐसा वर्णन है कि उन्होंने ब्रह्माजी,

ब्रह्मा हिमालयकी ज्येष्ठ पुत्री गङ्गाको धरापर भेजनेको
ए। भगीरथने पुनः तप करके गङ्गाजीको धारण
रने भगवान् शङ्करकी स्वीकृति प्राप्त की। गङ्गाजी चलीं।
अपने वेगमें भगवान् शङ्करको बहाकर रसातल पहुँचने-
ा कर ली। भगवान् शङ्कर गङ्गाके गर्वको जानकर रुष्ट
। उन्होंने अपनी जटाओंमें उन्हें धारण कर लिया।
ङ्गाजी रुद्रकी जटाओंसे निकल न सकीं।
प्रार्थना करनेपर शङ्करजीने बिन्दुसरकी ओर गङ्गाको
ा। गङ्गाकी वहाँ सात धाराएँ हो गयीं। उनमें एक
भगीरथका अनुगमन किया।

जा भगीरथ दिव्य रथपर चढ़कर आगे-आगे चल रहे
छे गङ्गाजी आ रही थीं। सहसा राजाने देखा, पीछे
नाम नहीं है। गङ्गाजी जब जह्नु ऋषिके आश्रमके
निकलीं, उन्होंने ऋषिके पूजाके उपकरण बहा दिये।
रोषमें आकर उनको पी लिया था। भगीरथने प्रार्थना
उन परम तापसको तुष्ट किया। ऋषिने अपनी दक्षिण
गङ्गाजीको निकाल दिया और उन्हें अपनी पुत्री कहा।
ऋषिकी पुत्री होनेसे गङ्गाजी जाह्नवी कही जाती हैं।
ज भगीरथ रथसे गङ्गासागरके समीप पहुँचे। वहाँ
जलके स्पर्शसे उनके पूर्वज सगरके वे साठ सहस्र पुत्र
हो गये। भगीरथद्वारा लायी गयी गङ्गाजी भागीरथी
जाती हैं।

भगवती गङ्गा भगवान् वामनके विराट्रूपका चरणोदक
। ब्रह्माण्डके बाहरका यह चिन्मय ब्रह्मद्रव राजा भगीरथकी
ल कीर्ति-कौमुदीके रूपमें विद्यमान है। हिंदुओंकी ये
उपास्य है। ऋषियोंने इनका भूरि-भूरि स्तवन किया
'गङ्गा' इस नामके स्मरणसे ही पाप नष्ट हो जाते हैं।
ोंमें जाह्नवीका अनन्त माहात्म्य है। इन्हें लानेवाले महाराज
ीरथ हिंदू-संस्कृतिके नित्य वन्द्य हैं।

## महाराज रघु

'आज मैं कृतार्थ हुआ! आप-जैसे तपोनिष्ठ, वेदज्ञ ब्रह्म-
ीके स्वागतसे मेरा गृह पवित्र हो गया। आपके गुरुदेव
रतन्तु मुनि अपने तेजसे साक्षात् अग्निदेवके समान हैं।
के आश्रमका जल निर्मल एवं पूर्ण तो है? वर्षा वहाँ ठीक
यपर होती है न? आश्रमके नीवार समयपर पकते हैं तो?
आश्रमके मृग एवं तरु पूर्ण प्रसन्न हैं न? आपका अध्ययन

सौभाग्य मानूँगा।' ब्राह्मणकुमार कौत्सका महाराज
स्वागत किया था। महाराजके कुशल-प्रश्न शिष्टाचा
नहीं थे। उनका तात्पर्य था। इन्द्र, वरुण, अग्नि,
वनदेवता, पृथ्वी—सबको वे दण्डधर शासित कर सकते
तपोमूर्ति ऋषियोंके आश्रममें विघ्न करनेका साहस
देवताको भी नहीं करना चाहिये।

'आप-जैसे धर्मज्ञ एवं प्रजावत्सल नरेशके राज्यमें
मङ्गल सहज स्वाभाविक है। आश्रममें सर्वत्र कुशल है
गुरुदेवसे अध्ययनके अनन्तर गुरुदक्षिणा माँगनेका
किया। वे मेरी सेवासे ही सन्तुष्ट थे; पर मेरे बार-बार
करनेपर उन्होंने चौदह कोटि स्वर्ण-मुद्राएँ माँगीं; क्यों
उनसे चतुर्दश विद्याओंका अध्ययन किया है। नरेन्द्र!
मङ्गल हो। मैं आपको कष्ट नहीं दूँगा। पक्षी होने
चातक सर्वस्व अर्पितकर सहज शुभ्र बने घनोंसे याचन
करता। आप अपने त्यागसे परमोज्ज्वल हैं। मुझे
दें।' कौत्सने देखा था कि महाराजके शरीरपर
आभूषण नहीं है। मिट्टीके पात्रोंमें उस चक्रवर्तीने अ
अर्घ्य एवं पाद्य निवेदित किया था। यज्ञान्तमें म
सर्वस्व दान कर दिया था। राजमुकुट और रा
अतिरिक्त उनके समीप कुछ नहीं था।

'आप पधारे हैं तो मुझपर दया करके तीन
अग्निशालामें चतुर्थ अग्निकी भाँति सुपूजित होकर
करें!' रघुके यहाँसे सुयोग्य वेदज्ञ ब्राह्मण निराश
कैसे सहा जाय। कौत्सको महाराजकी प्रार्थना स्वीक
पड़ी।

'मैं आज रथमें शयन करूँगा। उसे शस्त्रोंसे
कर दो! कुबेरने कर नहीं दिया है।' यज्ञके
सम्पूर्ण नरेश कर दे चुके थे। सम्पूर्ण कोश दान हो
अतिथिकी याचना पूरी किये बिना भवनमें प्र
अनुचित जान पड़ा। कुबेर तो दूसरे देवताओं
स्वर्गमें नहीं रहते। उनकी अलका हिमालयपर है
तब वे भी चक्रवर्तीके एक सामन्त ही हैं। कर देन
उन्हें। महाराजने प्रातः अलकापर आक्रमणका निश्च

'देव! कोशागारमें स्वर्ण-वर्षा हो रही है।' ब्रा
महाराज नित्यकर्मसे निवृत्त होकर रथपर बैठे। उन
ध्वनि की। इतनेमें दौड़ते हुए कोशाध्यक्षने निवेदन

द्रव्य आपके निमित्त आया है। ब्राह्मणके निमित्त मेंसे मैं या मेरी प्रजा कोई अंश कैसे ले सकती है।' ा आग्रह ठीक ही था।

ब्राह्मण हूँ। 'शिल' या 'कण' मेरी विहित वृत्ति ाक्षिणाकी चौदह कोटि मुद्राओंसे अधिक एकका भी लिये लोभ तथा पाप है।'' ब्रह्मचारी कौत्सका कहना ा ही था। आजके युगमें, जब मनुष्य दूसरोंके स्वत्व- करनेको नित्य सोत्साह उद्यत है, यह त्यागमय विवाद ा सकेगा वह। ब्रह्मचारी चौदह कोटि मुद्रा ले गये। णोंको दान हो गयीं।

× × ×

कवि कालिदासने रघुवंशमें पुराणोंकी वंशावलीको ऽट-पुलट दिया है। पुराणोंके अनुसार खट्वाङ्गके बाहु थे और उनके महाराज रघु। रघुके पुत्र अज ाके महाराज दशरथ हुए। महाराज रघु परम पराक्रमी, ाशस्वी तथा पुत्रके समान प्रजाकी रक्षा करनेवाले थे। ामपर ही सूर्यवंशीय क्षत्रियोंका कुल रघुवंशी । भगवान् मर्यादापुरुषोत्तम श्रीराम इसी महिमामय ावतीर्ण हुए।

## शरणागतवत्सल महाराज शिबि

ीनर देशके महाराज शिबि अपने राजसदनमें आनन्द- ठे थे। सहसा एक कबूतर उड़ता हुआ आया और ाकी भाँति उनके वस्त्रोंमें छिप गया। दो क्षण पश्चात् ाज उसके पीछे झपटता हुआ आया। बाजने स्पष्ट मनुष्य- कहा—'यह मेरा आहार है, आप इसे छोड़ दें।'

ह मेरे शरण आया है!' महाराजने कबूतरको स्नेहसे ते हुए कहा। 'भला, कहीं शरणागतका त्याग किया ा है।'

ं क्षुधातुर हूँ। आपका धर्म मेरे आहारका हरण करना ना चाहिये।' बाजने महाराजकी ओर नम्रतासे देखा। ुम दूसरे मांससे भी जीवित रह सकते हो। कितना ाहिये तुम्हें?' क्या आवश्यकता कि बाजके लिये वह ही मरे।

महाराज! अन्ततः किसी प्राणीको तो मारा ही जायगा। तो मत पता हैं। सब आपकी शरणमें ही हैं। जब होगी।' इस बार बाजने महाराजको धर्मसङ्कटमें डाल 'मैं कोई अपवित्र मांस ग्रहण नहीं करूँगा।'

'मैं जीवित हूँ और मेरा मांस पवित्र भी है।' शिबिने सम्पूर्ण परिषद्को चकित कर दिया। 'मैं अप मांस दूँगा। तुमको कितना मांस चाहिये?'

'आप सोच लीजिये! एक कबूतरके लिये आप होकर अपना अङ्ग-भङ्ग करें, यह उचित नहीं।' गम्भीरतासे कहा। 'कैसे मैं इस कबूतरकी तौलके बरा मांस चाहता हूँ।'

काँटा मँगवाया गया। कबूतर एक पलड़ेमें गया। महाराज शिबिने तलवार उठायी। भला, दूसरा उनके सुरपूजित शरीरसे शस्त्रका स्पर्श करानेका साहस अपने हाथसे उन्होंने बायीं भुजा काटकर दूसरे पलड़ेप दी। आश्चर्य! कबूतरका पलड़ा तनिक भी नहीं महाराजके मुखपर खेद या कष्टकी रेखातक नहीं आयी।

'यह व्यर्थ है। तुम स्वेच्छापूर्वक मेरे पूरे शरीरको अपनी क्षुधा शान्त कर लो।' महाराज शिबिका शरीर लथपथ हो गया था। उन्होंने अपने एक हाथके अ कटितक दोनों पैर क्रमशः काटकर पलड़ेपर चढ़ा दिये कबूतर अब भी भारी था। उसका पलड़ा भूमिपर ह था। महाराजका चरणहीन शरीर भूमिपर रक्तकीच था। उन्होंने खड्ग पृथक् कर दिया। मुकुट, आभूष कवच तथा वस्त्र उतार दिये और स्वयं दूसरे पलड़े बैठे। अब महाराज शिबिका पलड़ा भारी होकर पहुँच गया था। उन धर्ममूर्तिकी तुलनामें समता शक्ति उस छद्मकपोतमें नहीं थी।

'महाराज! आपका कल्याण हो।' महाराज जब कहने जा रहे थे कि वह सङ्कोच छोड़कर उनका भक्ष उन्होंने देखा कि बाज साक्षात् देवराज इन्द्रके रूप गया। कपोतके स्थानपर अग्निदेव खड़े थे। म शरीर पूर्ववत् स्वस्थ हो गया था। दोनों देवता कह 'आपका धर्म महान् है। आप हमारी परीक्षासे विश्रुत होंगे।'

हिंदू-धर्ममें शरणागतकी रक्षा परम धर्म माना ग शत्रु भी शरणागत हो तो उसकी रक्षा करन आवश्यक हो तो उसकी रक्षामें प्राणोंतकको उत्सर्ग

# अतिथिसेवी महाराज रन्तिदेव

ग्नतिथिदेवो भव !' श्रुतिके इस आदेशको सदा
अपने हृदयमें स्थान दिया है। अतिथि-सत्कार हिंदू-
|की महान् विशेषता है। अतिथिकी सन्तुष्टिके लिये
सर्वस्व एवं शरीरतककी बलि देनेवाले महापुरुष
इतने हुए हैं कि उनकी संख्या करना कठिन है।
यौंने मुक्तकण्ठसे भारतीय आतिथ्यकी प्रशंसा की है।
जेस घरसे अतिथि निराश लौटता है, उस घरके
पुण्य वह अपने साथ ले जाता है। जिस घरमें तृण,
ा सुमधुर वाणीसे अतिथिका सत्कार नहीं होता, वह
के बिलके समान व्यर्थ है।' शास्त्रोंके ये आदेश हिंदू-
प्राणोंमें निवास करते थे। हिंदू-गृहस्थ केवल अतिथि-
: उद्देश्यसे गृहस्थाश्रम स्वीकार करता था।

ाराज संकृतिके पुत्र महाराज रन्तिदेव तो भारतीय
के मूर्तिमान् प्रतीक हो गये हैं। उनके राज्यकालमें
जसदनमें नित्य सहस्रों अतिथि पधारते। महाराजका
ातिथिशाला बन गया था और अतिथि भी उनके
ला लगाये रहते थे। महाराजने आगतकी इच्छा
ो इच्छित वस्तु दे देनेका व्रत ग्रहण कर लिया था।
यक्तियोंमें वितरित होते-होते राज्यका कोष समाप्त हो
महाराजके पास देनेको कुछ नहीं बचा। जो एक दिन
था, वह नितान्त अकिंचन हो गया।

त्रेय नरेश भिक्षा नहीं माँग सकता। स्त्री और पुत्रके
ाराजने चुपचाप राजसदन छोड़ दिया। वे जनहीन
ार्गसे यात्रा करने लगे। कन्द, मूल, फल या कोई
गे कुछ दे दे तो वही उनकी आजीविका हो गयी।
लिये एक मुट्ठी तो कौन कहे, एक दाना अन्न नहीं।
ऐसे वनमें पहुँच गये थे जहाँ न कन्द थे, न फल
जल ही। भूख और प्याससे व्याकुल होकर कोई
चल सकता है। अन्ततः महाराज एक स्थानपर
होकर पड़ गये। सुकुमार महारानी, नन्हा-सा पुष्प-
ाजकुमार—प्यासके मारे प्राण निकले जाते थे। सब
: थे। एक-दो नहीं, पूरे अड़तालीस दिन बीत गये
ार।

ाराज रन्तिदेव तथा परिवारमें अब उठनेकी भी शक्ति
भगवान्का स्मरण करते हुए वह परम भगवद्विश्वासी
अन्तिम समयकी प्रतीक्षा कर रहा है। उनचासवाँ

पश्चात् महाराजको एक व्यक्तिने आदरपूर्वक ः
खीर, संयाव ( गुजरातकी ओर प्रचलित पक्वा
और शीतल जल निवेदित किया। कोई भी समझ
कि इतने दीर्घ-उपवासी प्राणियोंको इतना स्वादि
मिल जाय तो उनके चित्तकी क्या दशा होगी।
हम-आप-जैसे प्राणी नहीं थे। महाराजने बड़ी
उस सामग्रीको भगवान्के लिये मन-ही-मन अर्पण ि
सोचने लगे—'जीवनमें आज प्रथम बार क्या बिना उ
भोजन कराये ही भोजन करना होगा ?'

'राजन् ! तुम्हारा कल्याण हो ! मैं बहुत क्षुधात
महाराजको तो जैसे उनके आराध्यने वरदान दि
उन्होंने देखा कि प्रभुने उनकी प्रार्थना सुन ली ै
ब्राह्मण-देवता भोजन करने आ गये हैं। बड़
महाराजने उन्हें भोजन कराया। वे भली प्रकार भोज
तृप्त होकर, महाराजको आशीर्वाद देते विदा हुए।
जानेपर महाराजने शेष पदार्थ स्त्री तथा पुत्रको उनवे
अनुसार बाँट दिया। वे अपना भाग लेकर भोजन व
रहे थे कि एक शूद्र आ गया। वह भूखा था।
उसे भी भोजन कराया।

'महाराज ! मैं और मेरे ये कुत्ते बहुत भूखे हैं !
जाते ही एक दूसरा अतिथि आ पहुँचा। उसके र
कुत्ते थे। सचमुच कुत्ते बहुत भूखे थे। महाराज र
जितना भोजन बचा था, सब उस अतिथिको दे
भोजन पर्याप्त था। वह व्यक्ति और उसके कुत्ते तृप्त
अब महाराजके पास केवल थोड़ा-सा जल बच रहा थ
उपवाससे प्राण कण्ठगत हो चुके थे। उस जलसे ही
ने अपनी तृषा शान्त करनेका विचार किया।

'महाराज ! मैं चाण्डाल हूँ ! प्याससे मेरे प्राण ज
मुझे दो घूँट जल देनेकी कृपा कीजिये !' बड़ी क
वाणी सुनायी दी। स्पष्ट था कि आगत चाण्डा
तृषार्त है। उसने बड़े कष्टसे यह बात कही थी।

न कामयेऽहं गतिमीश्वरात्परा-
मष्टर्द्धियुक्तामपुनर्भवं वा।
आर्तिं प्रपद्येऽखिलदेहभाजा-
मन्तःस्थितो येन भवन्त्यदुःखाः।

स्वयं महाराज रन्तिदेवके प्राण कण्ठगत हो :
निश्चित था कि अब जल दे देनेपर जीवन नहीं

: ! मैंने अतिथिरूपमें सदा आपकी आराधना की आपसे परमगति नहीं चाहता । अष्टसिद्धि या समस्त ा मुझे नहीं चाहिये ! आप मुझे मुक्त करें, इसकी ' कामना नहीं । आप मेरा निवास प्राणियोंके हृदयमें जैसे निमिका निवास पलकोंपर है ) । मैं प्राणियोंके स्थित होकर उनके सब दुःख भोग लिया करूँ, ब प्राणी दुःखहीन हो जायँ ।'

ने ही सब दुख दे दे, जगजन सारे सुख पायें ।
ारोंके कलुष-भोग हों, इस जनके ऊपर आयें ॥

ाई, तुम भली प्रकार जल पीकर अपने प्राणोंको तृप्त महाराजने जलपात्र उठाया । चाण्डाल दूर खड़ा रह । बड़े साहस, धैर्यसे महाराज वहाँतक गये । उनके एक ही रट थी—

**त्वहं कामये राज्यं न स्वर्गं नापुनर्भवम् ।**
**मये दुःखतप्तानां प्राणिनामार्तिनाशनम् ॥**

सर्वसाक्षिन् ! मैं राज्य नहीं चाहता, स्वर्ग नहीं मोक्ष नहीं चाहता । मैं चाहता हूँ दुःखसे संतप्त के क्लेशका नाश ! यही मेरी एकमात्र अभिलाषा है ।

**क्षुत्तृट्श्रमो गात्रपरिश्रमश्च**
**दैन्यं क्लमः शोकविषादमोहाः ।**
**र्वे निवृत्ताः कृपणस्य जन्तो-**
**र्जिजीविषोर्जीवजलार्पणान्मे ॥**

र्वव्यापी नारायण ! इस जीवनकी लालसासे व्याकुल रूपमें तुम्हीं मेरे सम्मुख उपस्थित हो ! मैं यह जल अर्पण कर रहा हूँ । जीनेकी इच्छासे व्याकुल इस प्राणी- देनेसे मेरी क्षुधा, पिपासा, मानसिक तथा शारीरिक ीनता, खिन्नता, विषाद, मूर्छा आदि सब दुःख दूर !' महाराजने चाण्डालको भरपेट जल पिला दिया । ने पूरा जल पी लिया और चला गया । धन्य है इस कातरता और त्यागको !

हाराज रन्तिदेव चाण्डालके जाते ही लड़खड़ाये, गिरे । —उन्हें किन कोमल करोंने सम्हाल लिया है ? ये स्थित अरुणवर्ण भगवान् ब्रह्मा हैं, ये गरुड़ासनासीन ाक सजल-जलदश्याम भगवान् विष्णु हैं, ये र विराजे साक्षात् दण्डधर धर्मराज हैं और सबसे

और चाण्डाल बनकर यही अतिथि आये थे उनका नैवेद्य स्वीकार करने । .

आतिथ्य-धर्मकी उन गौरवमूर्तिको लेने आये त्रिभुवनके अधीश्वर । महाराज रन्तिदेवकी परदुःख और अतिथिसेवाने उन्हें आकर्षणकर खींच लिया था आतिथेयका आतिथ्य स्वीकार करनेका लोभ वे भी ह सके थे । आतिथ्य-धर्म और उसके प्रतीक महाराज धन्य हैं ।

## भक्तवर अम्बरीष

'धनोन्मत्त अम्बरीष ! तुमने मेरा अनादर कि श्रीदुर्वासाने तपोबलसे जान लिया था कि कालिन्दी-कू आनेके पूर्व ही इन्होंने श्रीहरिका चरणामृत ले लि द्वादशी केवल एक घंटा शेष थी । वर्षभरका एकादशी-व सविधि पूर्ण हुआ था । वस्त्राभूषणोंसे सुसज्ज अने दान दी गयी थीं और सादर ब्राह्मण-भोजन कराया ग पारण-विधिकी रक्षाके लिये अम्बरीषने यह व्यवस्था पर ऋषि क्रोधित हो गये । 'तू श्रीविष्णुका भक्त महा अभिमानी और धृष्ट है । आमन्त्रण देकर अनादर दण्ड दिये बिना मैं नहीं रह सकूँगा ।' ऋषिने अपन एक बाल उखाड़कर पृथ्वीपर पटक दिया ।

महाभयानक कृत्या हाथमें तीक्ष्ण खड्ग लिये उ गयी । वह अम्बरीषपर झपटी ही थी कि तेजोमय च उठा, कृत्या वहीं राख हो गयी । ऋषि प्राण लेकर वह तीव्र प्रकाशपुञ्ज उनके पीछे पड़ गया था ।

दसों दिशाओं और चतुर्दश भुवनोंमें ऋषि घू थक गये, पर कहीं आश्रय नहीं मिला और वह चक्र उनके प्राणकी क्षुधा लिये आतुरतासे पीछे ल श्रीविष्णुके चरणोंमें प्रणिपात करते ही उत्तर मिला, ' हूँ, महामुने ! अपनी रक्षा चाहते हैं तो आप अम क्षमा माँगें । वे ही आपको शान्ति दे सकते हैं ।'

'समस्त प्राणियोंके आत्मा प्रभु मुझपर सन्तु ऋषिका सङ्कट दूर हो ।' अम्बरीषने रोते हुए प्रा ब्राह्मणको अपना पैर स्पर्श करते देखकर वे काँप अत्यन्त दुःखसे एक वर्षसे वे केवल जलपर जीवन थे । ऋषिके पीछे सुदर्शन-चक्रको लगे इतना गया था ।

॰ लिये सुमन-शय्या प्रस्तुत कर देते हैं । दूसरेका सुख अपना सुख है ।'

षकी आँखें गीली हो गयी थीं और श्रीअम्बरीषका नके चरणोंपर था ।

× × ×

... वैवस्वत मनुके पौत्र महाराज नाभागके

—...

## महाराज जनक

... वसिष्ठके शापसे निमिने शरीर छोड़ दिया । के ... भी वे शरीर-बन्धन स्वीकार करनेको ... हुए । राजर्षि निमिके कुलका उच्छेद नहीं होना यह सोचकर ऋषियोंने उनके शरीरका मन्थन किया । स शरीरसे एक बालक उत्पन्न हुआ । देहहीन निमिका ... वह विदेह, स्वयं उत्पन्न होनेसे जनक और उत्पन्न होनेसे मिथि कहा गया । उसने बड़े होकर राज्यकी स्थापना की । इस कुलके सब नरेश जनक ह कहे गये ।

...कुल परम ज्ञानियोंका कुल रहा । योगीश्वर ...यके अनुग्रहसे सभी मैथिल नरेश परम ज्ञानी हुए । ...नके हलकी नोकसे भूमिमेंसे सीताजीका प्रादुर्भाव ...उन भूमिनन्दिनीके पिता जनकका नाम महाराज हुआ ।

...राज जनक भगवान् शङ्करके परम भक्त थे । शङ्कर-...न्न होकर उन्हें अपना धनुष 'पिनाक' दिया था । ...ीके स्वयंवरमें इसी धनुषको मर्यादापुरुषोत्तमने ...महाराज जनक निरन्तर ब्रह्मस्वरूपमें स्थित रहते थे । ...र संसारकी आसक्तिका उनमें नाम नहीं था । बड़े-...-महर्षि उनसे ज्ञानचर्चा करने और ब्रह्मज्ञानका ...ाप्त करने आते थे ।

...रमें शुकदेवजी-जैसे परमज्ञानी, सहज वीतरागने ... व्यासके आदेशसे जनकजीसे जाकर ज्ञानोपदेश प्राप्त ... ब्रह्मज्ञानके साथ भगवद्भक्तिका अपार रससागर ...जनकके हृदयमें हिलोरें लिया करता था । श्रीरामको ...उनका वह आन्तरिक गुप्तभाव प्रकट हो गया था ।

...ारमें कुशलतापूर्वक राग-द्वेष-अहङ्कारशून्य होकर ... बर्ताव करनेवालोंके महाराज जनक आदर्श हैं । ...ने गीतामें प्रवृत्तिमार्गके आदर्शके रूपमें जनकका

## भीष्म

त्रिलोकपावनी भगवती सुरसरिने नारीरूप... किया । महर्षि वशिष्ठके शापसे वसुओंको ज... करना था । पौरव चक्रवर्ती महाराज शन्तनुके ... वसु मानवयोनिमें आये । गङ्गाजी उन्हें उत्पन्न ... जलमें प्रवाहित करके पुनः उनके धाम मे... करती थीं । द्यौ नामक अष्टम वसु जब उत्प... नरेशने गङ्गाजीसे एक पुत्र माँगा । पुत्रको पि... छोड़कर गङ्गाजी चली गयीं ।

'मेरी कन्यासे उत्पन्न पुत्रको आप सिंहास... वचन दें तो मैं उसका विवाह आपके साथ क... दूँ ।' दाशराजने महाराज शान्तनुके लिये एक ... उपस्थित कर दी । महाराज दाशराजकी पो... योजनगन्धा सत्यवतीपर मोहित हो चुके थे । सद्गुणी, शूर, पितृभक्त गङ्गा-पुत्र देवव्रतको ... च्युत करना भी उन्हें प्रिय नहीं था ।

'मैं सिंहासनका सदाके लिये त्याग करत...' देवव्रतको पिताकी म्लानताका कारण ज्ञात हो ग... वे स्वयं दाशराजके समीप उन्हें सन्तुष्ट कर... गये !

'आपके पुत्र मेरी कन्याके पौत्रोंको सिंहासन... रहने देंगे ।' दाशराज तो अपनी पुत्रीकी परम्पराके लिये राज्य चाहते थे ।

'मैं आजन्म अविवाहित रहनेकी प्रतिज्ञा कर...' देवव्रतने नैष्ठिक ब्रह्मचर्य स्वीकार किया । इ... प्रतिज्ञाके कारण आकाशवाणीने उन्हें 'भीष्म...' दिया ।

'पुत्र ! तू इच्छामृत्यु हुआ । तेरी इच्छाके... मृत्यु तेरा स्पर्श नहीं कर सकेगी !' महारा... भीष्मको वरदान दिया उनकी पितृभक्तिसे प्रसन्न...

× × × ×

'भीष्म ! तुम अम्बाको स्वीकार कर...' भगवान् परशुरामने काशिराजकी पुत्रीका पक्ष... भीष्मने स्वयंवरमें काशीनरेशकी तीनों पुत्रियोंक... छोटे भाईके लिये हरण किया था । उनमें स... पहलेसे मद्रनरेशको चाहती थी । उसकी इच्छा

## आदर्श पुत्र



घोर प्रतिज्ञा देवव्रतने की तब वहाँ उठाकर हाथ,
'सत्यवतीका तनय हमारे कुरु-कुलका होगा नर-नाथ।
मैं न विवाह करूँगा, अपना छोड़ रहा हूँ नृप-अधिकार'
सुन सहसा सुर चकित हो गये बोल भीष्मकी जय-जयकार!

सरेके द्वारा हरी गयी कन्याको पत्नी कैसे बना
म्बा वहाँसे निराश लौटी । उसने भीष्मको
रना चाहा । ब्रह्मचारी भीष्मके अस्वीकार करने-
परशुरामजीके शरण गयी । परशुरामजी अपने
ाके शिष्यके समीप आये ।

य, दया, धनके लोभ या किसी भी कामनासे
ना व्रत नहीं छोड़ सकता ।' बड़ी नम्रतासे
जीको भीष्मने समझाया, परंतु परशुरामजी बराबर
करने लगे । वे धमकी देने लगे । अन्तमें
आवेश आया—'आपने अकेले पृथ्वीके समस्त
ो केवल इसलिये जीत लिया कि उस समय भीष्म
। आपकी ही कृपासे मैं आपका गर्व दूर
समर्थ हूँ ।'

नोंमें भयङ्कर संग्राम प्रारम्भ हो गया । दोनों
के मर्मज्ञ, दोनों दृढ़चित्त, दोनों मृत्युकी
से । पूरे तेईस दिन युद्ध अविराम चलता रहा ।
ने दोनोंको समझाया । भीष्मका उत्तर स्पष्ट
ैं युद्धमें पीठ दिखाकर कायरोंकी भाँति पीछेसे
प्रहार सहता हुआ हट नहीं सकता ।'
ोंको बीचमें पड़कर युद्ध बंद कराना पड़ा ।
ाजी भीष्मको पराजित नहीं कर सके ।

× × × ×

टा ! मेरी आज्ञासे तुम विवाह करके वंशकी रक्षा
और सिंहासनपर बैठो ।' सत्यवतीके दोनों पुत्र
के थे । भरतवंशका कोई आधार नहीं था ।
का सिंहासन सूना पड़ा था । पिताने पुत्रीके लिये
दानरूप व्यवस्था की, वह अभिशाप बन रही थी ।
यदि माताकी आज्ञा मान लें तो वंश बच जाय ।

ाता ! तू मुझसे यह आग्रह मत कर ! पृथ्वी गन्ध,
उष्णता, आकाश शब्द, वायु स्पर्श, जल आर्द्रता,
ीतलता, सूर्य तेज, इन्द्र बल और धर्मराज धर्म चाहे छोड़
तीनों लोकोंके राज्य या उससे भी महत्तर सुखके
भीष्म अपना व्रत नहीं छोड़ेगा ।' भारतभूमि
जो ऐसे लोकोत्तर पुरुषोंकी क्रीडास्थली बनती
।

युधिष्ठिरके राजसूय-यज्ञमें अग्रपूजाका प्रश्न
पितामह भीष्मने बड़े दृढ़ शब्दोंमें अपना भाव
किया । और जब शिशुपाल उन्हें कटुवचन क
आक्रमणको उद्यत हुआ, धर्मराज भी चिन्तित
पर भीष्म स्थिर थे । 'श्रीकृष्ण ही समस्त
उत्पत्ति और विनाशके कारण हैं ।' इस निश्चयकी
उन्होंने की और अपने विश्वासपर अन्ततक हि
भाँति दृढ़ रहे ।

महाभारतके युद्धमें ये अकेले दस दिनोंतक कौरव
सेनापतित्व करते रहे, जब कि शेष आठ दिनोंमें द्रो
कर्ण और शल्य—ये तीन सेनापति बदल गये ।
दुर्योधनको अनेक बार समझाया, कर्णकी तो वे
भर्त्सना ही करते रहे । महाभारतके संग्राममें
प्रतिज्ञा कर ली । 'कल श्रीकृष्णचन्द्रको शस्त्रधारण
विवश कर दूँगा ।'

दूसरे दिन युद्ध छिड़ा । भीष्मकी बाण-वर्षा
मूर्च्छित हो गये । भक्तवत्सल प्रभुने भक्तके लिये
प्रतिज्ञा तोड़ी । श्रीकृष्णचन्द्र बार-बार सिंहनाद कर
टूटा चक्का हाथमें उठाकर भीष्मकी ओर दौड़े
चक्रधरके करोंमें वह पहिया सहस्रार चक्र बन गया
सबके हृदय बैठ गये । सब चिल्लाने लगे 'भीष्म म
भीष्म मारे गये ।'

भीष्म ? उनके तो आनन्दका पार ही नहीं था
धामने उनके लिये अपनी प्रतिज्ञा तोड़ दी । वे धनु
रखकर, दोनों हाथ जोड़कर, घुटनोंके बल बैठे प्रा
रहे थे—'पुण्डरीकाक्ष ! पधारो । पधारो, पुरुषोत्त
आज मेरा वध करो ! गोविन्द ! कृष्ण ! जगन्नाथ
हाथसे मरनेपर मेरा सब प्रकार कल्याण होगा ।
त्रैलोक्यमें सम्मानित हूँ । हे निष्पाप प्रभु ! मेरे
मुझपर प्रहार करो ।'

अर्जुनने दौड़कर पीछेसे भगवान्‌के पैर पकड़
उन्हें लौटाया । वे दयामय केवल भीष्मकी प्रति
पूर्ण करने चले थे । वह पूर्ण हो गयी ।

× × × ×

'मैं शिखण्डीको सम्मुख पाकर धनुष रख
अपने वधका उपाय स्वयं बताना पितामहकी ही

के प्रतिकारहीन पितामहपर शरवर्षा की । जब
से भूमिपर गिरे, उनके शरीरका रोम-रोम बिंध चुका
शरीर बाणोंपर उठा रह गया । यह थी उनकी
।

ह ! मेरे योग्य तकिया दो !' मस्तकमें बाण नहीं लगे
नीचे लटक रहा था । दुर्योधनादि कोमल सहारा
हते थे मस्तकको ! पितामहने अर्जुनकी ओर देखा ।
न बाण मारकर मस्तकको ऊपर उठा दिया । भीष्म
प्रसन्न हुए । अनेक शस्त्र-वैद्य दुर्योधनने वहाँ भेजे ।
ो निकालकर चिकित्सा करनेको प्रस्तुत थे, पर उस
न्हें लौटा दिया । क्षत्रियकी शोभा रणाङ्गणमें
ही तो है ।

× × × ×

ु ! आप किसका ध्यान कर रहे थे ?' नीरव अर्ध-
ीकृष्णचन्द्रको आसनसे बैठकर ध्यान करते देख
युधिष्ठिरको आश्चर्य हुआ । वे चुपचाप प्रतीक्षा
।

शय्यापर पड़े नरशार्दूल भीष्म मेरा ध्यान कर रहे
उन भक्तवाञ्छाकल्पतरुने भरे लोचनोंसे उत्तर

**यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम् ।**

-की प्रतिज्ञा जो कर रखी है उन्होंने ।

धिष्ठिर भाइयोंके साथ रणाङ्गणमें पितामहके समीप
ा प्राप्त करने गये । भगवान्‌ने भीष्मसे अनुरोध
उनके कष्ट, ग्लानि, मूर्च्छादिको अपने प्रभावसे दूर
और बताया—'मैं स्वयं उपदेश न करके इसलिये
उपदेश कराना चाहता हूँ कि मेरे भक्तकी कीर्ति
विस्तृत हो ।'

ति, धर्म, ज्ञान, वैराग्य, भक्ति आदिका जो उपदेश
भीष्मने दिया, वह महाभारतके शान्तिपर्वमें ही
योग्य है । अन्तमें उत्तरायण काल आया । चतुर्भुज,
मल-सुन्दर श्रीकृष्णचन्द्रका दर्शन एवं स्तवन करते
न्होंने शरीर छोड़ दिया । अन्तिम समयकी भीष्मकी
ति श्रीमद्भागवतमें इतनी भावपूर्ण है कि उसे मूलमें
ाकर कण्ठस्थ कर लेना चाहिये ।

श्राद्धके समय प्रत्येक हिंदू उन्हें पिण्डदान करता
शौर्य, तेज, ज्ञानके साक्षात् विग्रह थे । जीवनमें उन
एक बार प्रमाद हुआ—कौरव-सभामें द्रौपदीका व
जाते समय वे मौन रह गये थे । उन्होंने शरशय्याप
था कि यह प्रमाद दुर्योधनके अन्नके दोषसे उनमें
नित्य श्रीकृष्णमें अखण्ड अनुराग रखकर कर्तव्य
रहनेका उन्होंने उज्ज्वल आदर्श उपस्थित किया है ।

## धर्मराज युधिष्ठिर

धर्मके अंशसे देवी कुन्तीमें उत्पन्न पाण्डुके ज्ये
युधिष्ठिरके कीर्तन ( -स्मरणादि ) से धर्मकी वृद्धि ह
महाराज पाण्डुके वनमें परलोकगामी होनेपर भीष्म
पाण्डवोंको हस्तिनापुर ले आये । आचार्य द्रोणने उ
शिक्षा दी । धृतराष्ट्रके अन्धे होनेके कारण पाण्डु
अधिकारी हुए थे । न्यायतः पाण्डुके पश्चात् उ
पुत्रको राज्य मिलना चाहिये । वैसे भी युधिष्ठिर
बड़े थे । दुर्योधन राज्यलिप्साके कारण बचपनसे ही
द्वेष करने लगा । धृतराष्ट्र अपने पुत्रके प्रेमवश
समर्थन करते थे ।

युधिष्ठिर अजातशत्रु थे । संसारमें उन्हों
किसीको अपना शत्रु नहीं माना । भीमको दुर्योध
दिया, लाक्षाभवनमें पाण्डवोंको जलानेका प्रयत्न
राजसूय यज्ञके पश्चात् छलपूर्वक जुएमें युधिष्ठिरको
पाण्डवसम्राज्ञी द्रौपदीको भरी सभामें अपमानि
उसने । प्रत्येक दशामें युधिष्ठिर शान्त बने रहे । उन्हे
भाइयोंको नियन्त्रित रखा । सत्य और धर्मपर वे
बने रहे । वे इतने धर्मप्राण थे कि जिस देशमें र
अकाल नहीं पड़ता और प्रजा सर्वथा सुखी रहती ।

दुर्योधनको दुष्टतासे वनवास मिला । वहाँ
अपमानित करनेके लिये ससैन्य आ रहा था ।
चित्ररथने उसे बंदी कर लिया । युधिष्ठिरको
मिला । 'जो भी हो, है तो अपना भाई ही । दूसरे
हम सब एक हैं ।' उन्होंने अर्जुनको भेजकर
दुर्योधनको मुक्त कराया और बड़े सम्मानसे उसे वि

सरोवरपर जल लानेको गये हुए चारों भाई प्रा
थे । वहीं एक यक्ष दिखायी दिया । युधिष्ठिरके अ

न था। यक्ष उनकी धर्मनिष्ठासे प्रसन्न हो गया। बको जीवित कर दिया। इसी प्रकार विराटने उनके सेसे प्रहार किया था; पर वे चिन्तित थे कि कहीं देख लिया तो विराटनरेशका अनिष्ट होगा।

प्रस्थानके समय दिव्यरथ उन्हें लेने आया। उस न्होंने अपने अनुगामी कुत्तेको छोड़कर स्वर्ग जाना- वीकार कर दिया। उनकी धर्मनिष्ठा देखकर कुत्ता पमें प्रकट हो गया। इस प्रकार महाराज युधिष्ठिरका न धर्म, शान्ति, क्रोधहीनता, निर्वैरता तथा समदर्शिता- नान् आदर्श है। उनके धर्म और भक्तिसे ही भगवान् उनके अपने हो गये थे।

## महारथी अर्जुन

र्जुनकी योग्यताका प्रमाण उसी दिन मिल गया, जब द्रोण कौरव और पाण्डव—सब बालकोंकी शस्त्र-परीक्षा थे। वृक्षपर कृत्रिम पक्षी बैठाया गया था। बाणसे दाहिने नेत्रका वेध करना था। आचार्यने पूछा— तुम क्या देख रहे हो?'

से पक्षीके दाहिने नेत्रको छोड़ कुछ दिखायी नहीं लक्ष्यमें जिसकी इतनी एकाग्रता हो, वही जीवनका धा हो सकता है।

र्जुनकी शूरताका ही वर्णन एक प्रकारसे महाभारतमें। उनके दृढप्रतिज्ञ होनेका वह अद्वितीय उदाहरण वे बारह वर्षके लिये स्वेच्छापूर्वक वनवास करने थे। अनेक कारणोंसे द्रौपदीका विवाह पाँचों हुआ था। विश्वमें भूमि और भामा ( स्त्री )— संघर्षके मुख्य हेतु हैं। परस्पर कोई विवाद न उठ , इसलिये पाण्डवोंने द्रौपदीके साथ रहनेकी एक अवधि बना ली। यह नियम निश्चित हुआ कि यदि द्रौपदीके पास हो और दूसरा वहाँ पहुँच जाय तो ला बारह वर्षका निर्वासन स्वीकार करे।

दिन एक ब्राह्मण दौड़ता हुआ आया। उसकी स्यु बलपूर्वक लिये जा रहे थे। अर्जुनने विप्रको दिया। दस्युओंको दण्ड देनेके लिये धनुष था। धनुष द्रौपदीके अन्तःपुरमें था और वहाँ थे। अर्जुनने ब्राह्मणकी गौओंकी रक्षाके लिये भीतर

'मैं तुम्हारा ज्येष्ठ भ्राता हूँ। द्रौपदीसे मैं सामा ही कर रहा था। तुमने ब्राह्मणकी गायें बचाक धर्मकी रक्षा की है।' धर्मराजने बहुत समझाया कि स्वीकार करनेकी कोई आवश्यकता नहीं है।

'धर्मपालनमें बहानेबाजी नहीं करनी चाहिये।' नियम-भङ्ग करना स्वीकार नहीं किया। वे स्व वर्षोंतक हस्तिनापुरसे बाहर रहे।

× × × ×

'अर्जुन मेरा अत्यन्त प्रियपात्र है। उर्वशी पुरुषश्रेष्ठको सन्तुष्ट करना चाहिये।' देवराज चित्रसेनको आदेश दिया। अपने तप एवं पराक्रमसे शङ्करको सन्तुष्ट करके अर्जुनने उनके पाशुपतास्त्रको लिया था। लोकपालोंने उन्हें अपने दिव्यास्त्र दिये थे आकर उन्होंने असुरोंका दमन किया था। आज देवसभामें जब अप्सराएँ उनके सम्मानमें नृत्य कर र महेन्द्रने देखा था कि वे बार-बार उर्वशीकी अ रहे हैं।

'मातः! देवराजको मेरा भाव समझनेमें भ्रम राजसभामें मैंने आपको देखा तो मुझे स्मरण उ आप ही हमारे भरतकुलकी जननी हैं। मैं आपको करता हूँ।' उर्वशी स्वयं अर्जुनके शौर्य एवं सौन्दर्य थी। देवराजका आदेश पाकर वह एकान्त रात्रिमें करके अर्जुनके पास पहुँची थी। स्वर्गकी सर्वश्रेष्ठ एकान्तमें आयी थी और निर्लज्ज होकर स्वयं कामया रही थी। अर्जुनने उसके बार-बारके अनुरोधको अ कर दिया। जिसे एक बार मातृभावसे देखा ज उसके प्रति अन्यथाभाव तो महापाप होगा। क्रु उर्वशीने शाप दिया—'तू वर्षभर नपुंसक रहेगा और नाचना-गाना सिखायेगा।'

धर्मपर स्थिर संयमीको कोई शक्ति कष्ट सकती। मङ्गलमय धर्म समस्त प्रतिकूलताओंको अनु देता है। उर्वशीका शाप अर्जुनके लिये वरदा हुआ। अन्यथा उनके-जैसा ओजस्वी शूर विरा अपनेको वर्षभरतक छिपाये रखनेमें सफल सकता था।

× × × ×

ाँगने पहुँचे। दुर्योधन कुछ पहले पहुँचे थे। ायन कर रहे थे, अतः वे सिरहाने एक आसनपर । अर्जुन पीछे पहुँचे। वे चरणोंके समीप धीरेसे भगवान् उठे । दुर्योधनका कहना था कि वे ; हैं, अतः उन्हें सहायता मिलनी चाहिये । अर्जुनको ा नहीं था। श्रीकृष्ण स्वयं कह रहे थे कि मैंने नको देखा है।

; ओरसे समस्त नारायणी सेना सशस्त्र युद्ध करेगी ी ओर अकेला मैं रहूँगा। मैं न युद्ध करूँगा और ग्रहण करूँगा।' लीलामयने निर्णय सुनाते हुए ; पहले अर्जुनको ही पसंद करनेका अधिकार है।

ण्डवोंके सर्वस्व आप ही हैं। मैं आपको छोड़कर ी शक्ति भी स्वीकार नहीं कर सकता।' अर्जुनके ोई विकल्प था ही नहीं। दुर्योधन भी प्रसन्न हो उसे नारायणी सेना ही अभीष्ट थी। चक्रधर श्रीकृष्णसे ा था; उसके मनमें यह भी था कि शस्त्रहीन श्रीकृष्ण । भला करेंगे।

र्जुन! अब भी बहुत-से महारथी हैं। तुम मुझे लेकर ोगे?' भगवान्ने हँसकर पूछा।

बहुत दिनोंसे इच्छा है कि आपके हाथोंमें अपने रथकी ः दूँ। अब आप रथ हाँकेंगे मेरा।' अर्जुन हँस पड़े। ; श्रीचरण जहाँ हैं, वहाँ और किसी वस्तुकी अपेक्षा ा है।'

सी निर्भरताने श्यामसुन्दरको अर्जुनका रथ हाँकनेवाला बनाया। दूसरे समस्त ऋषि-मुनियोंको छोड़कर ो ही भगवान्ने गीताके दिव्य ज्ञानामृतका अधिकारी यों हीं बनाया था।

× × × ×

'अर्जुन मेरा प्राण है। दारुक! तुम भली प्रकार समझ लो दि कल युद्धमें अर्जुनकी प्रतिज्ञा सफल न हुई तो मैं । प्रतिज्ञा तोड़कर चक्र उठाऊँगा और सारे कौरवदलका कर दूँगा। अर्जुनके लिये मुझे कोई कार्य करनेमें व नहीं।' महाभारतके युद्धमें अभिमन्युकी मृत्युसे ात अर्जुनने जब दूसरे दिन सूर्यास्तसे पूर्व जयद्रथका करनेकी प्रतिज्ञा कर ली, तब भक्तवत्सल प्रभुको रात्रिभर ; नहीं आयी। उन्होंने अपने सारथि दारुकको अपना । रथ शस्त्र-सज्ज करके प्रस्तुत रहनेकी आज्ञा दी।

**आत्मा हि कृष्णः पार्थस्य कृष्णस्यात्मा धनञ्जयः।**

अर्जुनके जीवनाधार श्रीकृष्ण ही हैं और श्रीकृ प्राण अर्जुनमें निवास करते हैं। यह बात दुर्योधनने स्वीकार की। महाभारतके युद्धमें श्रीकृष्णने पल-पल अ ध्यान रक्खा। अर्जुनकी रक्षाके लिये वे सतत सचे और अर्जुन तो उनके करोंमें रथके साथ जीवनको भी सौंप चुके थे।

श्रीकृष्णसे नित्य अभिन्न, उन नारायणके नित्य नर ही अर्जुनके रूपमें प्रकट हुए थे। उनका शौर्य, दृढ़ निश्चय, अटल प्रतिज्ञा और सबसे बढ़कर श्रीकृ अनन्य विश्वास—ये सब गुण दूसरे किसीमें एक साथ कठिन हैं। अर्जुन नरके अवतार कहे जाते हैं। सच्च नर ( मानव ) के वे पूर्णतम आदर्श हैं।

## वीरवर अभिमन्यु

वीरवर अभिमन्यु श्रीकृष्णसखा अर्जुनके पुत्र थे जन्म भगवान् श्रीकृष्णकी बहिन महाभागा सुभद्राजीके हुआ था। अभिमन्युका विवाह मत्स्य-देशके राजा ि कन्या उत्तराके साथ हुआ। अभिमन्युने गर्भमें ही मात वार्तालापसे व्यूह भेदकर उसमें प्रवेश करनेकी कला लिया था। महाभारत युद्धके समय अभिमन्युने अ शूरत्वका परिचय दिया था। गुरु द्रोणने जब चक्र रचना की, तब युधिष्ठिर, भीम, नकुल, सहदेव, द्रुपद तथा धृष्टद्युम्न आदि पाण्डवपक्षके वीरोंमेंसे कं प्रयत्न करनेपर भी व्यूहमें प्रवेशलाभ नहीं कर सका अभिमन्युने उसे भेदकर उसमें प्रवेश किया और कौ असंख्य वीरोंको रणभूमिमें सुला दिया। सारी विचलित हो उठी। तब अन्तमें द्रोण, कर्ण, अश्वत्था सात महारथियोंने इनको चारों ओरसे घेर लिया बार हार खाते हुए बड़ी कठिनतासे अन्यायपूर्ण युद्ध कर वध कर सके। उत्तरा उस समय गर्भवती थीं। इ पाण्डवोंके उत्तराधिकारी महाराज परीक्षित्का जन्म हु

## उद्धवजी

देवगुरु बृहस्पतिके शिष्य, भगवान् श्रीकृष्ण और मन्त्री उद्धवजी मथुरासे भगवान्का संदेश ले आये थे। उस समयका वर्णन श्रीमद्भागवत तथा सू पदोंमें भक्तिकी धारासे आप्लावित है। भगवान् निजधाम गोलोक जाने लगे। उद्धवजीको उन्होंने त

करके आदेश दिया, 'आप बद्रीनाथमें तपस्या करते नी शक्तिसे कलियुगमें मेरे भक्तोंका पोषण करें।' रजा श्रीकृष्णचन्द्रके समीपसे बद्रीनाथके लिये मार्गमें प्रेममयी व्रजभूमिने उन्हें आकर्षित किया। रूपसे वे गिरिराज गोवर्धनके समीप लता-वल्लियोंमें रह गये और दूसरे रूपसे बद्रीनाथ चले गये। के निजलोक पधारनेपर महाराज युधिष्ठिरने मथुराका श्रीकृष्णचन्द्रके प्रपौत्र वज्रनाभको प्रदान किया।

श्रीकृष्णचन्द्रकी अवशिष्ट पत्नियोंके साथ व्रज कालिन्दीके उपदेशसे गिरिराजके समीप उन्होंने संकीर्तनका आयोजन किया। इस संकीर्तनमें उद्धवजी ए। उद्धवजीने सबको एक मासमें श्रीमद्भागवतकी नायी। कथाके अन्तमें सबने नित्य-लीलामें प्रवेश ।

ने दूसरे अलक्ष्य रूपसे उद्धवजी बद्रीनाथमें तप कर उनकी तपःशिला उद्धवशिलाके नामसे वहाँ पूजित । कलिके अन्तमें वे लोकमें भागवतधर्मको पित करेंगे।

### विदुरजी

वोंके नियन्ता धर्मराज महर्षि अणिमाण्डव्यके शापसे र्यकी दासीके गर्भसे भगवान् व्यासके औरस-रूपमें हुए। अन्ततक उन न्यायमूर्ति विदुरजीने बड़े भाई को नीति एवं धर्मपर चलनेका उपदेश किया। वनमें पाण्डवोंको जलानेकी दुरभिसन्धि उन्हींकी से असफल हुई। पाण्डवोंके वनवासके समय उनकी न्तीदेवी विदुरजीके समीप ही रहीं। सन्धिदूत बनकर श्रीकृष्ण जब पधारे, उन्होंने स्वतः विदुरजीका आ ग्रहण किया। दुर्योधनके द्वारा अपमान किये जानेपर वि अवधूत-वेशमें तीर्थाटन करने चले गये। उन्होंने ती करते समय उद्धवजीसे महाभारतके युद्ध और यदु उपसंहारका समाचार सुना। हरद्वारमें मैत्रेयजीसे ज्ञान प्राप्तकर वे हस्तिनापुर लौटे। उन्हींके उपदेशसे धृत वैराग्य हुआ। धृतराष्ट्रके वन जानेपर विदुरजी भी उनके श्रीविदुरजीका नीति-उपदेश 'विदुरनीति' कहा जाता विदुरजी नीतिके साथ अध्यात्मज्ञानमें भी परम निष्णात भगवान् श्रीकृष्णमें उनका अनन्य अनुराग था। आदेशको धृतराष्ट्रने माना होता तो महासंहार बच जाता।

### संजय

सूतजातिमें गवल्गणके पुत्र संजय महाराज धृत मन्त्री थे। भगवान् व्यासने धृतराष्ट्रको महाभारतका देखनेके लिये दिव्यदृष्टि देनी चाही। धृतराष्ट्रने पुत्रोंका निधन देखनेसे अरुचि प्रकट की। व्यासजीकी संजयको दिव्यदृष्टि प्राप्त हुई। युद्धमें जो कुछ या परोक्ष होता था, वह सब संजय देख सकते थे। वे संकल्पके भी द्रष्टा हो सके थे। धृतराष्ट्रको उन्होंने ही महाभारत सुनाया।

भगवान् श्रीकृष्णके अन्तरंग विश्वासपात्र थे भगवान्के अन्तःपुरमें कोई भी नहीं जा सकते थे, वहाँ प्रवेशाधिकार प्राप्त था।

धृतराष्ट्र कुन्ती और गान्धारीके साथ जब होकर वनमें चले गये, तब संजयने हस्तिनापुर छो और वे हिमालयमें तप करने चले गये। सु०

# हिंदू-समाजपर अपहृत हिंदू अबलाके दो आँसू

( रचयिता—पं० श्रीराधेश्यामजी द्विवेदी साहित्य-मनीषी )

अबलाके आँसूसे है धरा धसकती जहाँ-तहाँ।
गोकुल-पूजक हिंदू ! तुम भूले उनकी सीख कहाँ ॥
रीके पंजेसे उन्मुक्त निराश्रित अबलाएँ।
कहतीं ! हम-निरपराध, भैया मेरे अब जायँ कहाँ ॥
! कह दो, क्या नहीं तुम्हारी पुरुषहीनताका प्रसाद।
या धर्म जिसके कारण हम हैं बहिष्कृत पड़ी यहाँ ॥
रहे कुठाराघात स्वयं हिंदू-संस्कृतिपर हिंदू ही।
दय-देवता ! छिपे आज तुम कहाँ, तुम्हारी शक्ति कहाँ ॥

'शङ्कराचार्य'की ज्योति तुम्हीं, ओ 'भास्करीय'के पुज
हो प्रकट शून्य-अज्ञान-हृदय, हिंदू ! अपनालो हमें
औरस-संतति-प्रिय ओ हिंदू ! मस्तिष्क तुम्हारा आज
कर शीघ्र ठिकाने उसे आज, अपनालो हमको जह
क्यों विवशकर रहे हमें, भ्रात ! कर्तव्य मार्गसे च्युत
सन्तान वर्ण-संकर जननें, मा-बाप ! भगाते हमें
हो रही खोखली जब हिंदू-संस्कृतिकी, देखो नेत्र
कीटाणु नष्टकर फिर समाजको पनपानेकी चाह

# कुछ आदर्श हिंदू-देवियाँ

( लेखक—पं० श्रीशिवनाथजी दुबे, साहित्यरत्न )

## सती सावित्री

द्रदेशके नरेश अश्वपति धर्मके प्राण थे । धर्मानुकूल आचरण एवं इन्द्रिय-संयमपूर्वक भगवद्भजन ही उनके ा आधार था। अठारह वर्षोंतक सावित्रीदेवीकी ना करके इन्होंने सन्तति-प्राप्तिका आशीर्वाद पाया था। ने इन्हींकी सौभाग्यवती पत्नी ( जो मालवनरेशकी कन्या गर्भसे जन्म लिया था।

वित्री अपूर्व गुण-शीलवती थी। वह क्रमशः बढ़ती हुई ; योग्य हुई। उस समय वह बाह्याभ्यन्तर सौन्दर्यकी प्रतिमा-सी प्रतीत होती थी। अनुपम रूप-लावण्यके ;समें अतुलनीय तेज भी उद्भासित हो रहा था, कारण लोग उसे देवकन्या समझ लेते थे और इसी ोई भी राजकुमार उसका पति बननेका साहस नहीं कर

वित्रीको पूर्णवयस्का देखकर चिन्तित अश्वपतिने उसे ( ढूँढ़नेका आदेश दिया। अत्यन्त लज्जा और । माता-पिताके चरणोंका स्पर्श कर वह वृद्ध मन्त्रियोंके ारूढ़ होकर रमणीय तपोवनकी ओर चली। कुछ बाद जब वह लौटी, तब देवर्षि नारद उसके पिताके ठे हुए मिले। चरण-स्पर्श करनेपर अश्वपतिके साथ जीने भी उसे प्रेमपूर्वक आशिष दी।

श्वपतिने सावित्रीको वरान्वेषणके लिये भेजा था, यह ीनारदजीको पहले ही बतला दिया गया था। उन्होंने े धीरेसे कहा, 'बेटी! तुमने किसे पति चुना है, बता दो।'

वित्रीने नतमुख हो अत्यन्त संक्षेपसे कहा—'शाल्व-र्मपरायण नरेश द्युमत्सेनके पुत्रका नाम सत्यवान् है। ने जन्म तो नगरमें लिया था, पर उनका लालन-पोवनमें हुआ है। मैंने उन्हींके चरणोंमें अपनेको करनेका निश्चय किया है। द्युमत्सेन नेत्रहीन हो गये उनके एक शत्रु राजाने उनका राज्य भी छीन लिया अपनी पतिव्रता पत्नी और शीलवान् तथा धर्मज्ञ साथ तपोवनमें निवास कर रहे हैं। इस प्रकार — — — — ... — है ..

उदास-मुँह होकर श्रीनारदजीने कहा—'रा अत्यन्त खेदकी बात है। निश्चय ही सत्यवान् रू और गुणोंमें अद्वितीय हैं; किंतु एक वर्षके बाद आयु समाप्त हो जायगी। वे इस लोकमें नहीं रह सके

अश्वपति बोलना ही चाहते थे कि धर्मज्ञा तुरंत कहा—'पिताजी! सत्यवान् दीर्घायु हों अथवा गुणवान् हों अथवा निर्गुण, मैंने एक बार उन्हें अप स्वीकार कर लिया। अब दूसरे पुरुषको मैं नहीं वर स

सावित्रीका निश्चय सुन लेनेपर देवर्षि अश्वपतिसे कहा—'राजन्! सावित्री बुद्धिमती और है। आप इसे सत्यवान्के हाथों सौंप दें।' देवर्षि चले

अश्वपति समस्त वैवाहिक सामग्रियोंके साथ द्यु आश्रमपर पहुँचे। द्युमत्सेनने इनका यथोचित सत्कार वे सावित्रीके गुणोंपर मुग्ध होकर अश्वपतिका आ टाल सके। उसी तपोवनमें सावित्रीका परिणय स साथ विधिपूर्वक हो गया। अत्यधिक वस्त्राभूष अश्वपति विदा हुए।

पिताके जाते ही सावित्रीने आभूषणादि वनोचित वस्त्र धारण कर लिये। वह तपस्विनी हो उसने अपने सद्गुण, विनय और सेवाके द्वारा सास-मनपर अधिकार कर लिया। वह सास-श्वशुरकी अ पुतली बन गयी। पति तो उसे प्राणकी तरह प्या ही थे।

सावित्रीसे पूरा परिवार परम सन्तुष्ट था, वह स्वयं और अत्यन्त सुखी दीखती थी; परंतु उसे श्रीनार बात याद थी। उसका हृदय प्रतिक्षण अशान्त रहता पतिकी मृत्युकी स्मृतिसे उसका कलेजा काँप जाता उधर समय सरिताकी तीव्र धाराकी भाँति द्रुतगतिसे जा रहा था।

धीरे-धीरे वह समय भी आ गया जब सत्यवान्की चार दिन शेष रह गये थे। पतिप्राणा सावित्री अधीर है

---

* दीर्घायुरथवाल्पायुः सगुणो निर्गुणोऽपि वा ।
सकृद्वृतो मया भर्ता न द्वितीयं वृणोम्यहम् ॥

े तीन रात्रिका निराहार व्रत धारण किया । चौथे प्रातःकाल ही सूर्यदेवको अर्घ्य दानकर सास-श्वशुर तथा शुभ आशीर्वाद प्राप्त किया । इसके बाद देवर्षि के वचनानुसार वही दिन आ गया, जिस दिन ो काल-ग्रास बनना था ।

ान् समिधा लेने चले, तब सास-श्वशुरकी आज्ञा लेकर स दिन उनके साथ हो गयी । वनमें थोड़ी लकड़ी ं ले पाये थे कि उनका सिर चकराने लगा; सिरकी ड़ाके कारण सत्यवान् सावित्रीकी गोदमें लेट गये । ोमल सावित्रीका हृदय हाहाकार कर उठा ।

ं देखा, सामने लाल वस्त्र पहने श्यामकाय एक तड़े हैं । चकित होकर उसने प्रणाम किया तो उत्तर ावित्री ! मैं यम हूँ । तुमने अपने कर्तव्यका पालन अब मैं सत्यवान्‌को ले जाऊँगा । इनकी आयु यी है ।'

सत्यवान्‌के सूक्ष्मशरीरको लेकर आकाशमार्गसे चल ेरा सावित्री भी उनके पीछे लग गयी । यमराजने उसे लेये कहा तो वह बोली, 'भगवन् ! पतिदेवका अत्यन्त प्रिय है । मेरी गति कहीं नहीं रुकेगी, ाथ ही चलूँगी ।'

त्रीकी धर्मयुक्त वाणी सुनकर यमने उससे सत्यवान्‌को अन्य वर माँगनेके लिये कहा तो सावित्रीने अपने त्रज्योति माँग ली, पर फिर भी उनके साथ चलती रही। के कष्टको देखकर कहा, 'अब तुम लौट जाओ;' पर रमें कहा, 'पतिके साथ आपका दुर्लभ सङ्ग छोड़कर मैं सकूँगी ।' यमने पुनः उससे सत्यवान्‌के अतिरिक्त गनेके लिये कहा । सावित्रीने अपने श्वशुरका खोया लिया ।

ं देखा वह अब भी पीछे चली आ रही है और प्रार्थना करती हुई सत्सङ्ग-महिमा तथा धर्मयुक्त बातें ी है । प्रसन्न होकर यमराजने फिर वैसे ही वरदान लेये कहा तो उसने अपने निस्सन्तान पिताके लिये पुत्र माँग लिये । चौथी बार यमराज शर्त लगाना तब उसने अपने लिये भी सत्यवान्‌के वीर्यसे सौ रदान प्राप्त कर लिया ।

पर भी उसने यमका साथ नहीं छोड़ा । सतीत्वके ाकी गति अबाध थी । उसने यमकी स्तुति करते वरदान दीजिये । इससे आपके ही सत्य और धर्म होगी । पतिके बिना सौ पुत्रोंका आपका वरदान स हो सकेगा । मैं पतिके बिना सुख, स्वर्ग, लक्ष् जीवनकी भी इच्छा नहीं रखती ।'

अत्यन्त सन्तुष्ट होकर यमने सत्यवान्‌को अपने मुक्त कर दिया और अपनी ओरसे चार सौ वर्षके आयु दे दी । सतीत्वके प्रभावसे नवीन प्रारब्ध बन ग

इस प्रकार सावित्रीने अपने सुहागकी रक्षा की तथ पातिव्रत्यसे पतिकुल और पितृकुल दोनोंको सुखी ं पतिव्रताओंकी अमोघ शक्तिको तो उसने जगत्‌के उपस्थित किया ही ।

## प्रातःस्मरणीया अनसूया

पुण्यश्लोका अनसूया स्वायम्भुव मनुकी पुत्री दे दुहिता थीं । महर्षि कर्दम इनके पिता थे । सिद्धेश्वर जो भगवान् विष्णुके अवतार माने जाते हैं, इन भाई थे । श्रीअनसूयाजी अत्यन्त सत्यपरायणा, ध शीलवती, सदाचारिणी, विनयवती, लज्जावती, क्षमाशी परमसहिष्णु थीं । ये समस्त दिव्य गुणोंसे सम्पन्न अत्यन्त संयमी तथा तपस्विनी थीं । यही कारण ब्रह्माजीके मानस पुत्र परम तपस्वी महर्षि अत्रिको पतिरूपमें प्राप्त कर लिया ।

महर्षिके चरणोंमें इनकी अनन्य प्रीति थी । ऋषिके मनोऽनुकूल उनकी सेवामें लगी रहती थीं । लिये ही इन्होंने अपने जीवनका उपयोग समझा इस प्रकार ये महर्षि अत्रिको प्राणोंसे भी अधिक प्रिय

इन्होंने अपने जीवनमें पतिसेवाको ही प्रधान ये सतियोंमें सर्वश्रेष्ठ मानी जाती हैं । एक बार उ और ब्रह्माणीने इनके सतीत्वकी ख्यातिसे अप पतियोंको इन्हें विचलित करनेके लिये भेजा । शङ्कर, क्षीराब्धिशायी विष्णु और चतुरानन अप वाहनोंपर अलग-अलग महर्षि अत्रिके आश्रमपर वहाँ तीनों मिले । त्रिदेवोंका एक ही उद्देश्य था ।

वे साधुवेषमें भगवती अनसूयाके समीप भगवती पाद्य, अर्घ्य और आचमनीय लेकर आयीं लोगोंने स्वीकार नहीं किया । 'आप विवस्त्र होकर सत्कार करें तो आपकी पूजा स्वीकार की जा सक

की अपार महिमा है । श्रीअनसूयाजीने तनिक-सा
गाया तो सब भान गयीं । उन्होंने कहा 'यदि मैं
तिव्रता हूँ, भूलसे स्वप्नमें भी कामभावसे पर-
चिन्तन न किया हो तो ये तीनों छः-छः मासके बच्चे हो

का पुराना कहना था कि त्रिदेव छः मासके बच्चे
। अब त्रिदेवको गोदमें लेकर माताने दुग्ध पान कराया ।
आकर यह दृश्य देखा तो हँस पड़े । अब त्रिदेव
त्पधर जीवन धारण कर रहे थे ।

अधिक दिन बीत जानेपर उमा-रमा-ब्रह्माणी
पने-अपने पतियोंका पता लगाने चलीं, तो महर्षि
आश्रमके समीप तीनोंका मिलन हो गया । तीनोंने
नमस्कारके क्षमा माँगी । कृपापूर्वक अनसूयाने उनके
वापस किया । ब्रह्मा, विष्णु, महेश—तीनोंने अपने-
शसे उनका पुत्र बननेका वचन दिया ।

ताकी आज्ञासे भगवान् श्रीरामचन्द्रने जब वन-गमन
ा, तब वे महर्षि अत्रिके आश्रमपर भी ठहरे थे ।
र्षिने स्वयं अपने मुँहसे अनसूयाजीके लिये श्रीरामसे
ा कि 'ये तुम्हारी माताकी भाँति पूजनीया हैं ।
न्दिनी इनके पास जायँ, ये सम्पूर्ण प्राणियोंके लिये
हैं ।'

सीतादेवीने आश्रममें जाकर श्रद्धापूर्वक भगवती
के चरणोंमें प्रणाम किया । पतिके साथ वनमें आनेका
पाकर श्रीअनसूयाने अत्यन्त प्रसन्न होकर सीतादेवीसे
—

**रस्थो वनस्थो वा शुभो वा यदि वाशुभः ।**
**सां स्त्रीणां प्रियो भर्ता तासां लोका महोदयाः ॥**
**शीलः कामवृत्तो वा धनैर्वा परिवर्जितः ।**
**णामार्यस्वभावानां परमं दैवतं पतिः ॥**

(वा० रा० अयोध्या० ११७ । २१-२२)

वासी नगरमें रहें या वनमें, भले हों या बुरे—जिन
े वे प्रिय होते हैं, उन्हें महान् अभ्युदयशाली
प्राप्ति होती है । पति बुरे स्वभावका, मनमाना बर्ताव
ला अथवा धनहीन ही क्यों न हो—वह उत्तम
वाली नारियोंके लिये श्रेष्ठ देवताके समान है ।'

ीसीताजीके मुँहसे सती-धर्मकी महिमा सुनकर भगवती
। अत्यन्त प्रसन्न हुई थीं । उन्होंने श्रीसीताजीसे जो

मातु पिता भ्राता हितकारी । मितप्रद सब सुनु राजकु
अमित दानि भर्ता बयदेही । अधम सो नारि जो सेव न
धीरज धर्म मित्र अरु नारी । आपद काल परिखिअहिं
बृद्ध रोगबस जड़ धनहीना । अंध बधिर क्रोधी अति
ऐसेहु पति कर किएँ अपमाना । नारि पाव जमपुर दुख
एकइ धर्म एक ब्रत नेमा । कायँ बचन मन पति पद
जग पतिब्रता चारि बिधि अहहीं । बेद पुरान संत सब क
उत्तम के अस बस मन माहीं । सपनेहुँ आन पुरुष जग
मध्यम परपति देखइ कैसें । भ्राता पिता पुत्र निज
धर्म बिचारि समुझि कुल रहई । सो निकिष्ट त्रिय श्रुति क
बिनु अवसर भय तें रह जोई । जानेहु अधम नारि ज
पति बंचक परपति रति करई । रौरव नरक कल्प सत
छन सुख लागि जनम सत कोटी । दुख न समुझ तेहि सम क
बिनु श्रम नारि परम गति लहई । पतिब्रत धर्म छाड़ि छल
पति प्रतिकूल जनम जहँ जाई । बिधवा होइ पाइ त

सहज अपावनि नारि पति सेवत सुभ गति लह
जसु गावत श्रुति चारि अजहुँ तुलसिका हरिहि प्रि

सतीत्वकी महिमा बतलानेके बाद श्रीअ
श्रीसीतादेवीको अत्यन्त प्रेमपूर्वक सुन्दर वस्त्राभू
अनुलेपन प्रदान किये थे और अपने सामने
करवाये थे । ऋषिपत्नीद्वारा मातृसुख पाकर
बड़ी सुखी हुई थीं । उनसे विदा होते समय श्रीसीत
आँखें बरबस गीली हो गयीं ।

श्रीअनसूयाजीने अपने तपके प्रभावसे ही श्र
एक धारा प्रकट कर दी, जो मन्दाकिनीके नामसे
एवं उसमें मज्जन-पानसे पाप-ताप शान्त हो जाते हैं

## सती दमयन्ती

विदर्भनरेश भीष्मकको महर्षि दमनकी कृ
सन्तानें हुईं—तीन पुत्र और एक पुत्री । दम, द
दमन पुत्रोंके नाम थे । पुत्रीका नाम दमयन्ती रक्ख

दमयन्ती अत्यन्त रूपवती थी । वह स
सदाचारादि अनुपम गुणोंसे भी सम्पन्न थी । धीरे-
यौवनमें प्रवेश किया । उस समय एक दिव्य हंस
नरेश नलसे इनकी प्रशंसा करके उनके हृदयमें
लिये प्रेमका बीज बो दिया और उसी हंसने दमयन्ती
नलके गुण गा-गाकर उन्हें नलकी ओर आकृष्ट
नल और दमयन्ती अपने-अपने निवासस्थानमें रहते हुए ही
[illegible]

भ्मकने दमयन्तीको विवाहके योग्य देखकर उसके ो तिथि निश्चित की। दमयन्तीके अपूर्व लावण्य एवं प्रशंसा सुनकर देवलोकसे देवता और यक्ष तथा ो विवाहकी कामनासे विदर्भ-राज्यमें पधारे। आमन्त्रण न्य राजकुमारोंकी भाँति नल भी गये।

ादि देवोंने लोकोत्तर रूप-सम्पत्तिसम्पन्न नलको उन्हें दमयन्तीके पास अपनेको पतिके रूपमें वरण लेये भेजा। उन्होंने नलको अन्तर्धान-विद्या प्रदान थी।

उक्त विद्याके सहारे महलमें दमयन्तीके सामने पहुँच छनेपर दमयन्तीसे उन्होंने अपना स्पष्ट परिचय बता र यह भी कहा कि 'इन्द्र, अग्नि, वरुण और यम से अपनी रक्षा किसी प्रकार सम्भव नहीं। अतः से किसी एकको पतिरूपमें स्वीकार कर लो।'

यन्ती रोने लगी। उसने अपना दृढ़ निश्चय व्यक्त ैंने आपको पति मान लिया है। अब अन्यकी पत्नी सकूँगी।'

लौट आये। उन्होंने दमयन्तीकी सारी बातें स्पष्ट । देवता नलके वेषमें स्वयंवरमें पधारे। दमयन्ती- ानपर नलके स्वरूप पाँच एक-सरीखे देखे, पर उसने बलपर निषध-नरेशको पहचान लिया और उनके वरमाला डाल दी। अन्य सभी निराश हो गये।

यन्तीका त्याग अपूर्व था। उसने मनसे निश्चित पतिके ताओंको भी ठुकरा दिया। धर्मज्ञ देवगण इससे र और इन्द्रने यज्ञमें अपना दर्शन देनेके लिये नल- न दिया। अग्निने कहा, 'तुम्हारे स्मरण करते ही हो जाऊँगा और मेरे ही समान प्रकाशमय लोक तुम्हें ' यमराजने कहा, 'तुम्हारे हाथकी रसोई मीठी होगी' ने वर देते हुए कहा कि 'तुम्हारी इच्छासे ही जल ाया करेगा।' दमयन्ती नलकी राजरानी बनकर राज्यमें और उन दोनोंका जीवन सुखपूर्वक बीतने लगा।

सद्गुणसम्पन्न थे, परंतु द्यूत-क्रीडाका उनमें एक था और यही कारण था कि कुछ ही दिन बीतने- एक दिन अपनेसे अलग रहनेवाले अपने भाई साथ जुआ खेलने बैठ गये। जूएमें सारा राज्य वे

चली। नगरनिवासी पुष्करके आदेशानुसार उन स्वागत भी नहीं कर सके।

नल तीन दिनोंतक भूखे रहे। चौथे दिन उन्हें पंखवाले कुछ पक्षी देखे। उन्हें पकड़नेके लिये उन्ह धोती उनपर फेंकी तो वे धोती लेकर उड़ गये। झाड़ीमें ही दोनों पति-पत्नी छिपकर रहने लगे।

अत्यन्त कोमलाङ्गी दमयन्तीके मनमें पति-साहचर्य यद्यपि सुखकी ही अनुभूति हो रही थी, तथापि नलसे नहीं गया। उन्होंने सोचा, 'यह सती है, सुरक्षित घर जायगी।' इस विचारसे उन्होंने उसकी साड़ीका तलवारसे फाड़ लिया और उसे सोती छोड़कर चले

निद्रा टूटनेपर दमयन्ती विलाप करने लगी। इ में एक अजगर आ गया और वह मुँह फैलाकर को निगलने लगा। यह दृश्य एक व्याधने देखा अ तुरंत अजगरको मार डाला। पर वह दुर्बुद्धि थ दमयन्तीके सौन्दर्यको देखकर अधीर हो गया अ बलात्कार करना चाहा; किंतु दमयन्तीके तेजको सह सका। वहीं भस्म हो गया।

दमयन्ती रोती हुई दैवयोगसे चेदिनरेश राजधानीमें जा पहुँची। खिड़कीसे राजमाताने इसे अ बुला लिया और दमयन्तीके पातिव्रत्यपर आँच न अ ऐसी शर्तोंपर उसे अपने पास रखना स्वीकार कर लिय ही दिनोंके बाद पता चला कि राजमाता दमयन्ती मौसी थीं। उसके बाद ही दमयन्ती अपने पित चली गयी।

उधर नल दमयन्तीको छोड़कर आगे बढ़े सहसा दावाग्नि उठी। उसके भीतर नारदजीके कर्कोटक नाग पड़ा हुआ था। नलने उसकी रक्षा नागसे उनकी मैत्री हो गयी। उसने नलको क दिया। वे काले हो गये और उसने उन्हें एक वस् दी, जिसे ओढ़ लेनेपर वे पुनः अपने पूर्वरूपमें हो स

नागकी सम्मतिके अनुसार नलने अपना नाम बा लिया और ऋतुपर्णकी राजधानी अयोध्यामें आकर दस सहस्र स्वर्णमुद्रा वेतनपर अश्वशालाके अध्यक्ष

दमयन्तीने नलको ढूँढ़नेके लिये अपने पिता अनेक ब्राह्मणोंको चतुर्दिक् भिजवा दिया। एक

करूँगी। आप कलतक आ जायँ।' यह संवाद
ऋतुपर्णके पास भिजवाया।

पर्णने बाहुकको बताया। वे चिन्तित हो गये, पर
तैयार किया और ऋतुपर्णको लेकर विदर्भके
थल हो गये। रथ हवाकी तरह इतने वेगसे उड़ा
कि ऋतुपर्णकी चादर गिरी। किंतु उसे उठानेके लिये
क रथ कई कोस दूर चला गया था। रास्तेमें ही
तुपर्णको रथ हाँकनेकी विद्या बता दी और नलने
द्यूतक्रीड़ामें विजय पानेकी विद्या सीख ली।

में अयोध्यासे सौ योजन दूर था। पर बाहुक एक
वहाँ पहुँच गया। वहाँ स्वयंवरकी कोई बात नहीं
यन्तीने प्रत्येक रीतिसे परीक्षा करके देख लिया कि
ी हैं। नलने इसे दमयन्तीके सामने स्वीकार किया
के आकाशसे फूलोंकी वर्षा होने लगी। वायुदेवने
दमयन्तीके पातिव्रत्यका साक्ष्य दे दिया था।

टकका वस्त्र पहनकर नल अपने पूर्वरूपमें हो गये।
आकृतिपर दिव्यता झलकने लगी। सर्वत्र प्रसन्नता
।

दमयन्तीके साथ निषध पहुँचे और वहाँ जूएमें पुष्कर-
त किया तथा पुनः निषध-नरेशका पद प्राप्त कर
राजा होनेपर भी उन्होंने अपने उदार स्वभावके
ुष्करको निर्वासित नहीं किया।

पण विपत्तिमें भी अनुपम सौन्दर्यमयी दमयन्तीने अपने
ी रक्षा की तथा अपने पतिको प्राप्त कर लिया—यह
काम था। भारतकी इस पुण्य-नारीपर विश्वके पुरुषोंके
बलः नत हो जाते हैं।

## जगज्जननी सीता

ी-शिरोमणि जगज्जननी श्रीसीतादेवी मिथिला-नरेश
जनक-जैसे परम धर्मात्मा एवं वैराग्यवान् पिताकी पुत्री
अपने त्याग और ब्रह्मज्ञानके प्रभावसे जनकने राजर्षिकी
प्राप्त कर ली थी। यज्ञके लिये ये एक बार हल जोत
उस समय चौड़े मुँहवाली सीता (हलके धँसनेसे बनी
री रेखा) से परम रूप-लावण्यसम्पन्ना तेजस्विनी कन्याका
व हुआ। वे ही सीता कहलायीं।

तेमीतादेवी दिव्य गुणोंका अक्षय आगार थीं। इनको

देख लेता मुग्ध हो जाता। ये शुक्ल पक्षके चन्द्रकी भाँ
धीरे बढ़ने लगीं और समयपर विवाहके योग्य वयको प्रा

मिथिलानरेश अपनी अनुपम पुत्रीके लिये उप
प्राप्त करना चाहते थे, इसलिये उन्होंने प्रतिज्ञा की कि श्री
के धनुषको भंग करनेवाला ही सीताका पति होगा
भंग श्रीविश्वामित्रके साथ पधारे हुए अवधनरेश दशर
भगवान् श्रीरामचन्द्रने किया और सीतादेवी उनसे
गयीं। अब वे पितृकुलसे विदा होकर अयोध्यामें आ

पिताकी आज्ञाका पालन करनेके लिये भगवान्
चतुर्दश वर्ष वनमें व्यतीत करनेके लिये प्रस्थान करना
उस समय कौसल्यादेवी अपनी पुत्रवधू सीताका मुँह
जिस प्रकार आकुल और अधीर हो गयीं, उससे स्पष्ट
है कि सीताके दिव्य एवं आदर्श सद्गुणोंसे सास-ससुर
प्रभावित थे। रोती हुई माता कौसल्याने कहा—

मैं पुनि पुत्रबधू प्रिय पाई। रूप रासि गुन सील
नयन पुतरि करि प्रीति बढ़ाई। राखेउँ प्रान जानकिहि

• • • • • • • • • • • • • • • • • • • • • •

जिअनमूरि जिमि जोगवत रहऊँ। दीप बाति नहिं टारन
सोइ सिय चलन चहति बन साथा। आयसु काह होइ

भगवान् श्रीरामने सीताके सामने वनकी भयङ्कर
का वर्णन किया तो वे अधीर हो गयीं। उन्होंने जिस
अपने आन्तरिक प्रगाढ़ प्रेम और पति-पद-पद्मोंमें
व्यक्त की थी, वह विश्वके नारी-समाजके लिये अ
उन्होंने कहा—

प्राननाथ करुनायतन सुंदर सुखद सुजान
तुम्ह बिनु रघुकुल कुमुद बिधु सुरपुर नरक समान

मातु पिता भगिनी प्रिय भाई। प्रिय परिवारु सुहृद स
सासु ससुर गुर सजन सहाई। सुत सुंदर सुसील
जहँ लगि नाथ नेह अरु नाते। पिय बिनु तियहि तरनिहु
तनु धनु धामु धरनि पुर राजू। पति बिहीन सबु सोक
भोग रोगसम भूषन भारू। जम जातना सरिस
प्राननाथ तुम्ह बिनु जग माहीं। मो कहुँ सुखद कतहुँ क
जिय बिनु देह नदी बिनु बारी। तैसिअ नाथ पुरुष बिनु
नाथ सकल सुख साथ तुम्हारें। सरद बिमल बिधु बदनु

नाथ कहे बहुतेरे। भय बिषाद परिताप घनेरे॥
ोग लवलेस समाना। सब मिलि होहिं न कृपानिधाना॥
जानि सुजान सिरोमनि। लेइअ संग मोहि छाड़िअ जनि॥
हुत करौं का स्वामी। करुनामय उर अंतरजामी॥
त्रअ अवध जो अवधि लगि रहत न जनिअहिं प्रान।
बंधु सुंदर सुखद सील सनेह निधान॥

.................................

ारि नाथ बन जोगू। तुम्हहि उचित तप मो कहुँ भोगू॥
उ बचन कठोर सुनि जौं न हृदउ बिलगान।
प्रभु बिषम बियोग दुख सहिहहिं पावँर प्रान॥

ावान् विवश हुए और श्रीसीतादेवीको साथ चलनेकी दे दी। श्रीसीता तो यही चाहती थीं। उनका यही सुख में शान्ति थी कि नित्य प्रभुके चरण-कमलोंकी भ्रमरी। भगवान् गङ्गाके पार पहुँचते हैं, वे अवध-नरेशके पर भी केवटको कुछ नहीं दे पाते, इस कारण अत्यन्त ाते हैं; पर सीता-जैसी अनुभवी और चतुरा गृहिणी तुरंत णे-मुदरी प्रसन्नमन दे देती हैं। यह सर्वोत्तम आदर्श नारी ही कर सकती है। श्रीगोस्वामीजीके मुँहसे सुन लें—

ढ़ भए सुरसरि रेता। सीय रामु गुह लखन समेता॥
ारि दंडवत कीन्हा। प्रभुहि सकुच एहि नहिं कछु दीन्हा॥
की सिय जाननिहारी। मनि मुदरी मन मुदित उतारी॥

ाप्रिय भगवान् श्रीराम और लक्ष्मणके साथ श्रीसीता-र्षि अत्रिके आश्रमपर गयी थीं। वहाँ सती अनसूयाने कर अत्यन्त प्रसन्नता प्रकट की और पातिव्रत्यके दिव्य साथ प्रेमपूर्वक वस्त्राभूषण और अङ्गराग दिया तथा ने सामने धारण कराया।

प्रकार वे जहाँ भी गयीं, उनके शील, सरलता और दिव्य गुणोंपर चराचर प्राणी मुग्ध होते गये।

सीतादेवी पतिके समीप रहकर भयङ्कर जन्तुपूरित ानमें भी पतिचरणोंके सामीप्यसे अत्यन्त सुखानुभव थीं, किंतु भगवान्को कुछ और ही लीला करनी थी। बहिन शूर्पणखा सज-धजकर पञ्चवटीमें इस त्रिमूर्तिके आयी। उसकी कुचेष्टासे विवश होकर श्रीलक्ष्मणने ाक-कान काट लिये। वह राक्षसी खर, दूषण और ो चौदह सहस्र सैनिकोंके साथ ले आयी। वे सब

श्रीसीतादेवीको चुरा लिया। श्रीसीतादेवीका कोई वश वे चिल्लाती रहीं, पर रावण उन्हें ले ही गया। वे वाटिकामें रक्खी गयीं।

इधर श्रीरामने सुग्रीवसे मैत्री स्थापित की। श्र असंख्य बंदरोंके साथ जगजननीका पता लेने चले लाँघकर श्रीहनुमान् लङ्का पहुँचे। वहाँ अशोकवाटिव देखा, तपस्विनी सीता पतिवियोगमें सूखकर काँटा हैं। वे निरन्तर रोते हुए प्रभुके ध्यानमें तल्लीन हैं

कृसतनु सीस जटा एक बेनी। जपति हृदयँ रघुपति गु

अशोक-पल्लवकी ओटमें छिपे श्रीहनुमान्ने श्र हृदयसे उन्हें मन-ही-मन प्रणाम किया। थोड़ी ही देर वहाँ आया और बड़ी-बड़ी युक्तियोंसे उसने सीताको करना चाहा; पर ऐसे क्रूर राक्षसके समीप एकाकी हो उन्होंने जो कुछ उससे कहा, वह सीता-जैसी अद्विती परायणा सती देवीके ही अनुरूप है। उन्होंने अत्य और क्रोधसे कहा—

सुनु दसमुख खद्योत प्रकासा। कबहुँ कि नलिनी करइ
अस मन समुझु कहति जानकी। खल सुधि नहिं रघुबीर
सठ सूनें हरि आनेहि मोही। अधम निलज्ज लाज नहि

रावण यह वाग्बाण न सह सका। उसने कहा सिर अपने कठोर कृपाणसे काट डालूँगा, नहीं तो मान ले।' पर श्रीसीतादेवीने तुरंत कहा—

स्याम सरोज दाम सम सुंदर। प्रभु भुज करि कर सम द
सो भुज कंठ कि तव असि घोरा। सुनु सठ अस प्रवान प

इस सच्चे प्रणकी बलिहारी! धन्य थीं सी धन्य था उनका पातिव्रत्य! अञ्जनीनन्दनके नेत्र निकल पड़े। रावणके जाते ही उन्होंने माताको प्रणा अपना परिचय दिया। फल खानेकी आज्ञा ली औ राक्षसोंका संहार करते हुए लङ्कामें आग लगा दी। उ कर राख कर दिया। यह परिणाम निशाचरोंद्वारा उन जलानेके उपक्रमसे हुआ था।

माताको सान्त्वना देकर श्रीहनुमान् श्रीरामके पास सीताका करुण-संवाद सुनकर भगवान् अधीर हो उठे सैन्यके साथ वे लङ्कापर चढ़ आये तथा समस्त निशाचरोंके साथ रावणको मृत्यु-मुखमें डाल दिया।

कुको मिटानेके ि ये किया है । तुमने राक्षसके अन्तः-
े दिनोंतक निवास किया है, इस कारण मैं तुम्हें
। नहीं रख सकूँगा । अपने इच्छानुसार तुम कहीं भी
हो ।'

ोतापर जैसे वज्र गिर पड़ा । वे कुछ नहीं बोल
मनप्राणेश और सर्वथा निर्दोष मातापर यह सन्देह
सहा नहीं था, पर वे बड़े भाईके सामने विवश थे ।
ाने लक्ष्मणसे चिता तैयार कर दी । माताने अवरुद्ध
ा—

मे हृदयं नित्यं नापसर्पति राघवात् ।
लोकस्य साक्षी मां सर्वतः पातु पावकः ॥

( वा० रा० युद्ध० ११६ । २५ )

ि मेरा हृदय कभी एक क्षणके लिये भी श्रीरघुनाथजीसे
ुआ हो तो सम्पूर्ण जगत्के साक्षी अग्निदेव ही सब
ी रक्षा करें ।'

लित अग्निमें श्रीसीतादेवी प्रवेश कर गयीं । इस
ख अनन्त वानर-भालू और राक्षस चीत्कार कर
काशमें देव-समुदाय एकत्र हो गया था । स्वयं अग्नि-
ट होकर उनकी निर्दोषता सिद्ध की । स्वयं दशरथ-
कर श्रीसीताकी पवित्रताका बखान करते हुए
की ।

क-विमानपर सवार होकर श्रीसीतादेवी तथा समस्त
साथ भगवान् अयोध्या पधारे । राज्यका शासन-सूत्र
ाथमें लिया । श्रीसीतादेवीके सद्गुणोंसे सभी उनके
ा-भक्ति रखते थे ।

यपर श्रीसीतादेवी गर्भवती हुईं । पर एक साधारण
कथनको गुप्तचरोंद्वारा सुनकर मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामने
के लिये बड़ी कठोरतासे काम लिया । उन्होंने श्रीसीता-
नमें छोड़ आनेके लिये लक्ष्मणको भेजा । लक्ष्मणने अपनी
पत्थर रखकर माताको वनमें छोड़ दिया और आँसुओं-
लेकर लौट आये ।

नमें मूर्च्छिता सीतापर महर्षि वाल्मीकिकी दृष्टि पड़ी ।
सीताको अत्यन्त प्रेमपूर्वक अपने आश्रममें रक्खा । वहाँ
ी फलोंपर जीवन बिता रही थीं । वहीं लव-कुश नामक
पुत्र उत्पन्न हुए । महर्षिने उन्हें सारी विद्याएँ प्रदान
।

देवीने अश्वको वापिस कर दिया और उनके सैनि
अपने सतीत्वके बलसे जीवित कर दिया ।

श्रीरामके अश्वमेध-यज्ञमें लव-कुश भी गये थे । उ
रामायण सुनकर भगवान् बहुत प्रसन्न हुए और जब उन्हें
कि ये मेरे ही पुत्र हैं तब बड़े प्रसन्न हुए और उन्होंने
पूर्वक महर्षि वाल्मीकिके साथ श्रीसीतादेवीको बुलव
उनसे शुद्धताके लिये शपथ करनेको कहा । यह सुनते
वाल्मीकि बोल उठे—

बहुवर्षसहस्राणि तपश्चर्या मया कृत
नोपाश्नीयां फलं तस्या दुष्टेयं यदि मैथिलं

( वा० रा० उ० ९६

'मैंने सहस्रों वर्षतक तपश्चर्या की है । यदि
आचरणवाली हों तो मुझे उस तपस्याका फल न मिले

सीतादेवी बहुत दुखी थीं, वे भगवान्का दर्शन
थीं, यही उनके लिये परम सुख था । उन्होंने पृथ्वीसे
करते हुए कहा कि 'यदि मैंने मन, वाणी और क्रिया
स्वप्नमें भी भगवान्के सिवा और किसीका चिन्तन न
तो पृथ्वीमाता मुझे अपने अङ्कमें स्थान दें ।'

श्रीसीताके कहते-कहते वहाँ पृथ्वी फट गयी—
से एक दिव्य और परम सुन्दर सिंहासन प्रकट हुआ ।
महापराक्रमी नागोंने अपने सिरपर धारण कर रख
सिंहासनके साथ साक्षात् पृथ्वीदेवी भी प्रकट हुईं
सीताको अपने अङ्कमें लिया और सिंहासनसहित
रसातलमें प्रवेश कर गयीं । आकाशस्थित देवगण
जयनादका उच्च घोष करते हुए पुष्प-वर्षण कर
अयोध्यानिवासी अवसन्न दृष्टिसे देखते रह गये ।

इस प्रकार भगवती श्रीसीतादेवीने अपने जीवन
कष्ट सहते हुए भी अपने धर्मपर दृढ़ रहकर विश्वके
आदर्श रक्खा, उसका अनुकरण और अनुसरण सम
जातिके लिये अत्यन्त कल्याणप्रद है ।

## देवी द्रौपदी

द्रौपदीका प्रादुर्भाव महाराज द्रुपदके यहाँ
हुआ था । ये अत्यन्त सुकुमार, सुन्दरी और परम सा
पाँचों पाण्डव इनके पति थे । कपट-द्यूतमें समस्त रा
महात्मा युधिष्ठिर इन्हें भी दावमें हार गये । तो

उन पाषाण-हृदयोंको द्रवित न कर सके । दस सहस्र
ाक्ति रखनेवाला दुष्ट दुःशासन उनकी साड़ी पकड़कर
ागा ।

दी काँप गयी । उसकी आँखें मुँद गयीं और प्राण
; समीप चले गये । भगवान्‌का वस्त्रावतार हो गया
:—

हजार गज बल घट्यौ, घट्यौ न गज भर चीर ।

ासन लज्जित होकर पसीना पोंछते हुए बैठ गया !

× × ×

ासके समयकी बात है । दुर्योधनकी प्रेरणासे अति
ेत होनेवाले महर्षि दुर्वासा अपने दस सहस्र शिष्योंके
ाष्ठिरके पास तब आये, जब भोजन समाप्त हो चुका
ुधिष्ठिरने प्रार्थना की 'स्नान कर आइये ।'

त्तिमें पड़ी द्रौपदीके आँसू छलक पड़े । एकमात्र
ीकृष्णकी पुकार हुई । नन्दनन्दन दौड़े आये ।
ी है' श्रीकृष्णके कहनेपर द्रौपदीके मुँहसे निकल
हें भी इसी समय मजाक सूझी ।'

ा हुआ रिक्तपात्र सामने रख दिया । एक पत्ता सटा
ं ! श्रीकृष्णने मुँहमें डाल लिया और डकार ले ली ।
ष्योंसहित दुर्वासाका पेट फूल आया । उलटी-सीधी
कारें आने लगीं । दुर्वासाकी आँखोंमें अम्बरीष घूम
हर-ही-बाहर प्राण बचानेके लिये सशिष्य सिरपर पाँव
ाग खड़े हुए ।

× × ×

ाभामाके साथ श्रीकृष्ण वनमें पाण्डवोंसे मिलने आये
ाभामाने द्रौपदीसे पूछा, 'बहिन, तुम्हारे पति सदा
शमें रहते हैं । ऐसा कोई व्रत, तप, तीर्थ, मन्त्र,
विद्या, जप, हवन या उपचार मुझे भी बता दो,
तेको अपने वशमें रख सकूँ ।'

ादीको सत्यभामाका यह प्रश्न अच्छा नहीं लगा ।
शान्तिसे उन्होंने कहा—'पतिको मन्त्र-यन्त्रसे वश नहीं
ता । मेरे पति जिस प्रकार प्रसन्न रहें, मेरा वही काम
का सुख ही मेरा सुख है । मैं ईर्ष्या, अभिमान और
ा नहीं करती । स्त्रियोचित उत्तम गुण ही पुरुषोंको
कर लेते हैं । सरलता, सज्जनता, सदाशयता,
सुखके लिये सतत सत्प्रयत्न ही उनको अपना बना दे

द्रौपदी परम विदुषी, सदाचारिणी, उदार, ः
और भक्तिमती थीं । इनकी गणना पञ्चकन्याओंमें है

## चिरवन्दनीय मीराबाई

संवत् १५७३ के लगभग चोकड़ी नामक ग्राममें
राठौर श्रीरतनसिंहकी पत्नीके गर्भसे प्रातःस्मरणीया
देवीने जन्म लिया था । आपका विवाह उदयपुरके राण
ज्येष्ठ पुत्र महाराज कुमार भोजराजके साथ हुआ ः
मीराका आन्तरिक और सच्चा सम्बन्ध वृन्दाविपि
श्रीगिरिधरलालसे था । पति कुछ ही दिनोंमें इस
छोड़ चले गये । फिर तो मीरा खुलकर श्रीकृष
करने लगीं ।

लोक-लाज और मिथ्या आडम्बरसे दूर हो आप
बीचमें पैरोंमें घुँघुरू बाँध और करताल बजाकर नाच
अपने प्रभुको रिझाने लगीं ।

पग घुँघरु बाँध मीरा नाची रे ।
लोग कहै मीराँ भई रे बावरी, सास कहै कुळनासी

परिवारवालोंने अपने सम्मानकी रक्षाके लिये मी
चरणामृतके बहाने विष भेज दिया । मीरा उसे सम
कर गयी । उन्होंने अपने ही मुँहसे कहा—

बिष को प्यालो राणाजी भेज्यो, पीवत मीराँ हाँसी
मैं तो अपने नारायण की आपहि हो गइ दासी
मीराँ के प्रभु गिरधर नागर सहज मिल्या अबिनासी

अधिक असन्तोष देखकर मीरा चल पड़ीं वृ
ओर, उनके एक हाथमें एकतारा और दूसरेमें कर
उठा ।

मेरे तो गिरधर गोपाल, दूसरो न कोई ।

—उन्होंने स्पष्ट कह दिया ।

वे जिधर गयीं, श्रीकृष्ण-प्रेमकी वर्षा होने लगी ।
का अजस्र स्रोत बह चला । आनन्दकी मन्दाकि
लेने लगीं । मीराने अनेक पद गाये । एक-एक प
श्रीकृष्ण-प्रीतिके सन्देश हैं । नरसीजीका मायर
गोविन्द-टीका, रागगोविन्द, राग सोरठ—ये चा
मीराकी कही जाती हैं । प्रेमयोगिनी मीराबाईके ः
पावन गायन, उनके स्मरण, उनके चिन्तन आज भी

स्वामी श्रीतुलसीदासजीके जीवनके सम्बन्धमें निर्विवाद-
ःतना ही ज्ञात हो सकता है, जितना उनके ग्रन्थोंमें
कुछ है । ऐसी सामग्री बहुत थोड़ी है । शेष बातें
ःपद हैं । उनके ग्रन्थोंसे यह जान पड़ता है कि वे
ःलमें उत्पन्न हुए थे । किसी भी कारण अत्यल्प वयमें
ःासे पृथक् हो गये । प्रारम्भिक जीवनमें अनेक
ः शारीरिक आवश्यकतावश भटकते रहना पड़ा ।
अच्छी प्रकार अध्ययन किया और तीर्थाटन किया ।
ःन्थ उनकी विद्वत्ता तथा देशभ्रमणके साक्षी हैं ।

वामीजीका प्रारम्भिक जीवनमें विवाह हुआ था
ःृहस्थाश्रममें कुछ समय रहकर वे विरक्त हुए थे ।
६३१ में चैत्र शुक्ल नवमीको श्रीअयोध्याजीमें उन्होंने
रितमानसका लिखना प्रारम्भ किया । बहुत समयतक
कूटमें रहे और जीवनके अन्तिम वर्ष उनके काशीमें
हुए । काशीमें वे इससे पूर्व भी कई बार आये
ःा लगता है ।

ः दिनों काशीमें एक राय टोडरमल ( अकबरके मन्त्री
ःडरमलसे भिन्न ) रहते थे । ये सम्पन्न और श्रद्धालु
ः । गोस्वामीजीमें इनकी श्रद्धा हो गयी थी । इन्होंने
जीके लिये काशीमें असीघाटके पास स्थान बनवा
ःा । अन्तिम समयतक गोस्वामीजी यहीं रहे । तुलसी-
ः नामके साथ 'गोस्वामी' उपाधि क्यों लगी, यह
कठिन है । उत्तर-भारतमें ब्राह्मण गोस्वामी नहीं कहे
'तुलसी गोसाईं भयो' कहकर इस पदके लिये
जीने खेद प्रकट किया है 'गीतावली' में ।

स्वामीजीने काशीमें एक महामारीका वर्णन किया है ।
र उनके बाहुमें भयङ्कर पीड़ा हो गयी । हनुमान-
उसी समय लिखा गया । संवत् १६८० में काशीके
ःपर गोस्वामीजीने शरीर छोड़ा । उनके जीवनमें ही
अत्यन्त ख्याति हो गयी थी । काशीके विद्वानोंने
ः विरोधके पश्चात् उनका श्रेष्ठत्व स्वीकार कर
ःा ।

ःस्वामीजीके अनेक ग्रन्थ हैं—रामलला नहछू, जानकी-
पार्वतीमङ्गल, कवितावली, विनय-पत्रिका, दोहावली,
ःी और श्रीरामचरितमानस आदि । उस समय कविता-
ःे दोहे, कवित्त, सवैया, छप्पय, गीति तथा चौपाई-
विभिन्न प्रथाएँ थीं । गोस्वामीजीने सभी शैलियोंमें
...

अपने काव्य लिखे । उनके गेय तो सदा श्रीराम
श्रीरामचरितमानस उनका मानस-धन है और ः
तथा विश्व-मानवके लिये वह महामूल्यवान् माणिः
हो चुका है ।

गोस्वामीजी किस सम्प्रदाय या किस सिद्धान्तके ः
थे, यह प्रश्न ही व्यर्थ है । वे शास्त्रोंके प्रबल समः
शास्त्रविरोधी कोई भी क्रिया, भाव तथा सिद्धान्त हो—
उन्होंने कड़े शब्दोंमें प्रतिवाद किया । श्रुति, स्मृति
सम्मत सनातनधर्म ही उन्हें इष्ट था । 'नानापुराणनिः
सम्मत' मत ही उनका मत था । सिद्धान्त, आचाः
उपासना—सब स्मृति-पुराणसम्मत ही उन्हें अभीः
श्रीरामचरितमानस इसीलिये श्रेष्ठ शास्त्र बन गयः
इसीलिये उसके सम्बन्धमें अनेक मतवाद प्रश्रय
क्योंकि प्रस्थानत्रयीसे इन मतवादोंकी व्याख्या हुः
यद्यपि साधारण जनोंकी भाषामें 'मानस'-जैसे शास्त्रः
लिये गोस्वामीजीको बहुत विरोधका सामना करनः
फिर भी उनका 'मानस' उसी समय श्रीमधुसूदन सरः
विद्वान्का आदरपात्र हो गया था । झोपड़ीसे राजः
अबाध 'मानस' का प्रवेश है । सामान्य जनता धर्मः
'मानस' से ही प्राप्त करती है ।

## भक्त नरसी मेहता

'भगवद्विश्वास' इस एक शब्दमें नरसीदासजीः
चरित है । बचपनसे उनमें भगवान्पर विश्वास था
कीर्तन छोड़कर उन्हें कोई कार्य अच्छा नहीं लगः
घरवालोंने उन्हें उपार्जनका उद्योग करते न देख पृः
दिया । अपने बाल-बच्चोंके साथ इस प्रकार पिताकी
पश्चात् भाइयोंसे अलग होना पड़ा उन्हें ।

काठियावाड़ प्रान्तके जूनागढ़ राज्यमें नरसीजीका जः
था । भगवान् शङ्करकी उपासना करके नित्य-रासः
गोलोककी रास-क्रीड़ाका उन्होंने दर्शन पाया था
व्ययकी चिन्ता, भला वे क्यों करते । भक्तोंके 'योग-
वहनकी प्रतिज्ञा करनेवाले श्यामसुन्दर क्या कभी
होते हैं, जो उनके जन उनके गुण-गानको छोड़ दूसः
को सोचें ।

नरसीजीके जीवनमें भगवद्विश्वास एवं भगः
चमत्कार बहुत अधिक हैं । द्वारिका जानेवाले यात्रियोंः
लेकर आपने साँवलिया साहके नाम हुंडी लिख दी । ः
...

श साँवलिया ( श्यामसुन्दर ) को सचमुच सेठ डी स्वीकार करनी पड़ी ।

गढ़के ब्राह्मण नरसीजीका सदा तिरस्कार करते थे । पिताके श्राद्धके समय उन लोगोंने पूरी जातिको रानेका इनसे आग्रह किया । नागर ब्राह्मणोंकी वहाँ ती थी । श्राद्धके दिन कुछ घृत कम हो गया । घी लाने बाजार गये । मार्गमें कुछ संत भगवान्का रते मिले । नरसीजी उसमें सम्मिलित हो गये । में मग्न होनेपर किसे घरका स्मरण रहता है । घरमें न रहा था । बेचारी ब्राह्मणी पतिकी प्रतीक्षा कर । भक्तवत्सल प्रभु नरसीके रूपमें घृत लेकर पहुँच द्ध, विप्रभोज आनन्दसे पूर्ण हुआ । पत्नीको आश्चर्य रात्रिमें नरसीजी घी लेकर घर पहुँचे और विलम्ब- खेद प्रकट करने लगे ।

के पुत्रका विवाह भी श्रीकृष्णचन्द्रको ही कराना र पुत्रीके विवाहको भी उसी 'साँवरिया' ने पूरा त्रीके यहाँ नरसीजी तो 'मायरे' (भात) में गोपीचन्दन, ला और रामनामी ही ले जा सके थे; लेकिन जिसके विश्वेश स्वयं उपस्थित हो, उसके 'मायरे' के ' से लदे हुए छकड़ोंको गिना कैसे जाय ।

-एक करके स्त्री और पुत्रका शरीरान्त हो गया । जैसे पूर्ण निश्चिन्त हो गये अपने आराध्यमें लगनेके जूनागढ़के 'रा' माण्डलिकने एक बार इन्हें बुलाकर केया—'तुम्हारे उपदेशोंके सम्बन्धमें बहुत-से विद्वान् रते हैं । यदि भगवान्को प्रसन्न करनेके लिये तुम्हारी ठीक हैं और तुम सचमुच भक्त हो तो भगवान्के के गलेमें माला डालो और प्रार्थना करो कि भगवान् त तुम्हारे गलेमें पहना दें ।'

सीजीमें अविश्वासके लिये स्थान ही नहीं था । सायंकाल भगवान्के श्रृङ्गारके समय उनके गलेमें हना दी । रात्रिभर मन्दिरके द्वारपर कीर्तन करते प्रातः जब पहले दिनके श्रृङ्गारको उतारनेका समय बड़े भारी जन-समूहके मध्य भगवान्ने वह माला लेसे निकालकर नरसीजीके गलेमें डाल दी ।

ष्णव जन तो तेने कहिये, जे पीड़ पराई जाणे रे ।'

सरोंकी पीड़ामें जो दुःखानुभव करे, वही वैष्णव है ।' सब समय, सबमें अपने आराध्यको देखनेवाले उन गुजराती संतकी यह महावाणी है । उनके पद पूरे अत्यन्त प्रिय हैं । —सु०

## श्रीनाभादासजी

'भगवान्के चरित तो सुलभ हैं, क्योंकि वे भ हैं; परंतु भाव-भेदसे प्रभुको अपना बनानेवाले संतों अत्यन्त दुर्बोध हैं । गुरुकी कृपा और आज्ञासे दुष्कर कार्यमें प्रयास करता हूँ ।' नाभादासजीके उद्गार हैं । भक्तोंके पावन चरितोंकी जो माला उन्हों माल' के रूपमें प्रस्तुत की, वह भगवान्के वक्षको तो करेगी ही, उनके जनोंका सर्वदा कण्ठाभरण रहेगी ।

श्रीनाभादासजी दाक्षिणात्य ब्राह्मण थे । उन संवत् १५४० में हुआ था । वैराग्योदय होनेप रामानन्द-सम्प्रदायके जयपुरकी 'गलता गादी' के मा अग्रदासजी महाराजसे दीक्षा ग्रहण की थी । 'भक्त अग्रदासजीकी पद्यात्मक टीका है । गुरुने शिष्यके व्याख्या की—यह गुरुके संत-स्वभाव और ग्रन्थ दोनोंका सूचक है ।

'भक्तमाल' में १०८ छप्पय हैं । इसमें संतसेवी की अद्भुत कथाएँ हैं । श्रीनाभादासजी महाराज प्रति निष्ठा रखनेवाले संत थे । वे साधुओंका ( उच्छिष्ट ) ग्रहण करते । 'साधु साक्षात् आरा हैं ।' यह उनकी दृढ़ धारणा थी । 'भक्तमाल' में इस उन्होंने पुष्ट किया है ।

भगवच्चरित्र तथा भक्त-चरित्र—यही दो गेय, तथा चिन्त्य हैं । लौकिक चरित्र उपेक्षणीय हैं । संस्कृतिकी यही परम्परा है । लौकिक महत्त्व चाहे कितना भी मिला हो, भारतने उसे स्मरण रखना नहीं माना । भगवच्चरित्रोंका अनेक संतोंने विवि गान किया है । 'राम ते अधिक राम कर दासा । भक्त-चरितोंकी माला बनानेवाले नाभादासजी स्व मालके सुमेरु हैं, यह कहना अत्युक्तिपूर्ण नहीं । –

## स्वामी दयानन्द सरस्वती

काठियावाड़के मोरवी राज्यमें टंकारा छोटा-सा जहाँ वेदपाठी, धर्मिष्ठ ब्राह्मण अम्बाशङ्करके यहाँ उस जन्म लिया, जो आगे देशमें स्वामी दयानन्द स नामसे विख्यात हुआ । बालकका घरका नाम मूलशङ्क बालक मूलशङ्कर बचपनसे वीतराग एवं सत्यान्वे

स्कार सम्पन्न होनेका निश्चय किया पिताने और
स तिथिसे एक सप्ताह पूर्व ही घर छोड़ दिया।
तटपर स्वामी पूर्णानन्द सरस्वतीसे मूलशङ्करने
हण किया। वे स्वामी दयानन्द सरस्वती हो गये।
श्रममें पर्यटन करते हुए काशी होकर वृन्दावन
हीं उन्हें प्रज्ञाचक्षु स्वामी विरजानन्दजीके दर्शन
तुतः स्वामी दयानन्दजीके यही वास्तविक शिक्षा-
। इन्हींसे स्वामीजीने व्याकरण, वेदप्रभृतिकी शिक्षा
इन्हीं गुरुदेवके आदेशसे वे वैदिक धर्मकी स्थापनामें
ए। सन् १८७६ के हरिद्वार-महाकुम्भके अवसरपर
हले-पहले अपने मतका प्रचार प्रारम्भ किया।

मी श्रीदयानन्दजीने अपनी शैलीसे वेदोंका भाष्य
क्या। उनके द्वारा सर्वप्रथम बम्बई और लाहौरमें
नकी स्थापना हुई। पहले वे एनी बेसेंटके साथ कुछ
र्य करते रहे; किंतु वेदोंमें स्वामीजीकी अखण्ड निष्ठा
ासफी-सम्प्रदायसे उनका मत मिल नहीं सका, वे
चारमें लग गये। उनमें प्रकाण्ड प्रतिभा थी,
याग था और उनकी वाणीमें अद्भुत शक्ति थी।
उनका प्रभाव बहुत अधिक पड़ा।

मी दयानन्द सरस्वती महान् पुरुष थे; उनके-जैसे
निर्भीक वक्ता बहुत कम होते हैं। वेदोंमें, प्राचीनतम
संस्कृतिमें उनकी अगाध निष्ठा थी। उन्होंने भरपूर
ाा हिंदू-धर्मकी रक्षाका। हिंदुत्वपर होनेवाले
का उन्होंने प्राणपणसे विरोध किया। एक विद्वान्
ब्दोंमें—'आर्यसमाज हिंदूधर्मका चौकीदार है।'
। सचाईसे प्रयत्न किया हिंदूधर्मकी रक्षाका। इसमें
स्थान ही नहीं है।

ीतराग महापुरुष—वे दो-टूक वक्ता, असदाचरणसे
। घृणा थी। महाराज जोधपुरके निमन्त्रणपर वे
ाये। महाराजके आचरणका उन्होंने स्पष्ट प्रतिवाद
फलतः महाराजकी रखैल वेश्याने उन्हें विष दिला
उन महापुरुषने विषके प्रभावसे १६ अक्टूबर सन्
ो शरीर छोड़ा और मरते-मरते अपने घातकके लिये
ादेश दे गये। दीपावलीकी वह रात्रि, दीपालोकोंमें
द्व्यालोक निर्वापित हो गया।

भेद—यह तो हिंदू-धर्मकी परमोदारताका महान
सत्यको स्वीकार करनेके लिये प्रतिक्षण ऐसी उज्ज्वल
और वेदोंके प्रति अगाध श्रद्धाके स्वामी दयानन्दज
आदर्श हैं। वेदोंके प्रति उनका त्याग, उद्योग
महान् हैं। —

## स्वामी रामकृष्ण परमहंस

बंगालके हुगली जिलेमें एक ग्राम है कामारपुकु
१८ फरवरी सन् १८३६ को बालक गदाधरका जन
गदाधरके पिता खुदीराम चट्टोपाध्याय निष्ठावान् गरी
थे। गदाधरकी शिक्षा तो साधारण ही हुई, किंतु
सादगी और धर्मनिष्ठाका उनपर पूरा प्रभाव पर
वर्षकी अवस्थामें ही पिता परलोकवासी हुए। सत्र
अवस्थामें बड़े भाई रामकुमारके बुलानेपर गदाधर
आये और कुछ दिनों बाद भाईके स्थानपर रानी र
दक्षिणेश्वर-मन्दिरमें पूजाके लिये नियुक्त हुए। यहीं
मा महाकालीके चरणोंमें अपनेको उत्सर्ग कर दिया।
इतने तन्मय रहने लगे कि लोग उन्हें पागल सम
घंटों ध्यान करते और माके दर्शनोंके लिये तड़पत
दिन अर्धरात्रिको जब व्याकुलता सीमापर पहुँची, उन ज
प्रत्यक्ष होकर कृतार्थ कर दिया। गदाधर अब
रामकृष्ण ठाकुर हो गये।

बंगालमें बाल-विवाहकी प्रथा है। गदाधरका भ
बाल्यकालमें हो गया था; उनकी बालिका पत्नी जब द
आयी, गदाधर वीतराग परमहंस हो चुके थे। मा
मणिका कहना है—'ठाकुरके दर्शन एक बार पा
यही क्या मेरा कम सौभाग्य है?' परमहंसजी कहा क
'जो मा जगत्का पालन करती हैं, जो मन्दिरमें पीठपर
हैं, वही तो यह हैं।' ये उद्गार थे उनके अपनी
शारदामणिके प्रति।

अधिकारीके पास मार्गनिर्देशक स्वयं चले अ
उसे शिक्षा-दाताकी खोजमें भटकना नहीं पड़ता। ए
सन्ध्याको सहसा एक वृद्धा संन्यासिनी स्वयं दक्षिणेश्वर
परमहंस रामकृष्णको पुत्रकी भाँति उनका स्नेह प्र
और उन्होंने परमहंसजीसे अनेक तान्त्रिक साधनाएँ
उनके अतिरिक्त तोतापुरी नामक एक वेदान्ती महात्म
परमहंसजीपर बहुत अधिक प्रभाव पड़ा। उनसे परम
अद्वैत-ज्ञानका सत्र प्राप्त करके उसे अपनी साधनासे

परमहंसजीकी महत्ता उनके त्याग, वैराग्य, पराभक्ति
। अमृतोपदेशमें है, जिससे सहस्रों प्राणी कृतार्थ
सके प्रभावसे ब्राह्मसमाजके अध्यक्ष केशवचन्द्र सेन-
ान् भी प्रभावित थे, जिस प्रभाव एवं आध्यात्मिक
रेन्द्र-जैसे नास्तिक, तर्कशील युवकको परम आस्तिक,
गौरवका प्रसारक स्वामी विवेकानन्द बना दिया।

मी रामकृष्ण परमहंसजीका अधिकांश जीवन प्रायः
ी स्थितिमें ही व्यतीत हुआ। जीवनके अन्तिम तीस
न्होंने काशी, वृन्दावन, प्रयाग आदि तीर्थोंकी यात्रा
नकी उपदेश-शैली बड़ी सरल और भावग्राही थी।
छोटे दृष्टान्तमें पूरी बात कह जाते थे। स्नेह, दया
नाके द्वारा ही उन्होंने लोकसुधारकी सदा शिक्षा
५ अगस्त सन् १८८६ को उन्होंने महाप्रस्थान
सेवाग्रामके संतके शब्दोंमें 'उनका जीवन धर्मको
त्रमें उतारकर मूर्तस्वरूप देनेके प्रयासकी एक
ा है।'

—रा० श्री०

## स्वामी विवेकानन्द

वश्वनाथदत्त पाश्चात्त्य सभ्यतामें आस्था रखनेवाले
। कौन जानता था कि उनके घरमें १२ जनवरी
६३ को उत्पन्न होनेवाला उनका पुत्र नरेन्द्रदत्त
जगत्को भारतीय तत्त्वज्ञानका सन्देश सुनानेवाला
वश्व-गुरु होगा। रोमा रोलाँने नरेन्द्रदत्त (भावी
द) के सम्बन्धमें ठीक कहा है—'उनका बचपन
वस्थाके बीचका काल योरोपके पुनरुज्जीवन-युगके
कार राजपुत्रके जीवन-प्रभातका स्मरण दिलाता
पनसे ही नरेन्द्रमें आध्यात्मिक पिपासा थी। सन्
ं पिताकी मृत्युके पश्चात् परिवारके भरण-पोषणका
उन्हींपर पड़ा। गरीब परिवार, कुशल थी कि
विवाह नहीं हुआ था। दुर्बल आर्थिक स्थितिमें
रहकर अतिथियोंके सत्कारकी गौरव-गाथा उनके
उज्ज्वल अध्याय है। नरेन्द्रकी प्रतिभा अपूर्व थी।
चपनमें ही दर्शनोंका अध्ययन कर लिया। ब्रह्म-
ी हो गये, पर वहाँ उनकी जिज्ञासा शान्त न हुई।

हुआ। परमहंसजी-जैसे जौहरीने रत्नको परखा। उ
महापुरुषके स्पर्शने नरेन्द्रको बदल दिया। कहा जात
उस शक्तिपातके कारण कुछ दिनोंतक नरेन्द्र उन्मत्त
उन्हें गुरुने आत्मदर्शन करा दिया था। जीवनके उ
जगत्के अन्धकारमें भटकते प्राणियोंके समक्ष उन्हें
करना था।

पच्चीस वर्षकी अवस्थामें नरेन्द्रदत्तने काषायवर
किये। वे स्वामी विवेकानन्द हो गये। पैदल ही
पूरे भारतकी यात्रा की। सन् १८९३ में शिकागोकी
धर्म-परिषद्में भारतके प्रतिनिधिके रूपमें उपस्थित
पहुँचे। परिषद्में उनके प्रवेशकी अनुमति मिलनी ई
हो गयी। उनको समय न मिले, इसका भरपूर प्रय
गया। भला, पराधीन भारत क्या सन्देश देगा—
वर्गको तो भारतके नामसे ही घृणा थी। एक अ
प्रोफेसरके उद्योगसे किसी प्रकार समय मिला अ
सितम्बर सन् १८९३ के उस दिन उनके अलौकिक त
ने पाश्चात्त्य जगत्को चौंका दिया। अमेरिकाने स्वी
कर लिया कि वस्तुतः भारत ही जगद्गुरु था और
सन् १८९६ तक वे अमेरिका रहे। उन्हींका व्यक्ति
जिसने भारत एवं हिंदू-धर्मके गौरवको प्रथम बार ि
जाग्रत् किया।

'अध्यात्मविद्या, भारतीय धर्म एवं दर्शनके बि
अनाथ हो जायगा।' स्वामी विवेकानन्दका यह दृढ़
था और विश्वने उनके सम्मुख मस्तक झुकाया।
तथा अमेरिकामें भी रामकृष्णमिशनकी अनेकों :
स्थापित हुईं। अनेकों अमेरिकन विद्वानोंने उनका ि
ग्रहण किया। धर्म एवं तत्त्वज्ञानके समान भारतीय स्वतं
प्रेरणाका भी उन्होंने नेतृत्व किया। वे कहा करते
'मैं कोई तत्त्ववेत्ता नहीं हूँ। न तो संत या दार्शनि
हूँ। मैं तो गरीब हूँ और गरीबोंका अनन्य भक्त हूँ
तो सच्चा महात्मा उसे ही कहूँगा, जिसका हृदय ग
लिये तड़पता हो।'

४ जुलाई सन् १९०२ को उस महान् विभूतिने
देह त्याग दिया; किंतु स्वामी विवेकानन्द तो भारतीय :

# आदर्श वधू और आदर्श पत्नी सीता

( रचयिता—पाण्डेय रामनारायणदत्त शास्त्री 'राम' )

( १ )

ससे पाके पास हियमें हुलास भरे,
निहार नित्य आनँद पगी रहे;
जिसे हैं सुरवृन्दसे अधिक मान्य,
समस्त स्वजनोंकी जो लगी रहे।
विनयसे, उदार व्यवहारसे भी
सबकी हो, बनी सबकी सगी रहे;
ानकी-सी आर्य-कुलकी वधू है वही,
सदा जो अनुरागमें रँगी रहे॥

( २ )

न्दिरा-सी उतरी थी राजमन्दिरमें,
केरणोंका स्वर्णजाल-सा बिछाती थी;
ालसाओंसे लुभाती रामका ही मन,
प्रीति, उरमें उमंग उमगाती थी।
की सेविका, सुमित्राकी सुमित्रा बनी,
कौसलाका सदा हौसला बढ़ाती थी;
देव, देव रानियाँ भी रानियाँ थीं,
सबसे ही स्नेह सहज निभाती थी॥

( ३ )

ागे रह कुश-कंटक हटाऊँ दूर,
पियाके चुन कुसुम बिछाऊँ मैं;
दबाऊँ, करूँ अंचल-बयार मृदु
र्मणी हूँ सहधर्मको निभाऊँ मैं।
रही सुखमें सदैव प्राणनाथके जो,
दैव ! दुखमें न हाथ क्यों बटाऊँ मैं;
बनाऊँ शत अवध समान आज,
रीको राज-मंदिर बनाऊँ मैं॥

( ४ )

निश्चय यही ले चली संग रघुनं
नन्दनके देवकी वधू-सी छवि पात
नित्य वसुधामें जिसे सुलभ सुधाका
पतिका प्रसाद कंद-मूल-फल खात
रंच अभिमान नहीं, कंचन-सी काय
प्रिय चरणोंकी वह धूल बन जात
मुदित अमंद मुखचंद देख प्र
मैथिली-चकोरी बार-बार बलि जाती

( ५ )

देखा हनूमान्‌ने अशोक-शिंशपाके
सीता ध्यान-मग्न हैं, दृगोंका वंद पु
वयस तरुण, विभा अरुण, लुनाई
दस्यु दसमुखका विवेक गया लु
मन मैथिलीका मोह लेने या मना
विपुल विलासिनीका वृन्द गया जु
फिर भी पतिव्रताका आसन हिला थ
पैरों तले लोट रहा लंकाका मुकु

( ६ )

तन-मन-प्राण रघुनाथमें लगाये उ
तज रनवास वनवासिनी हुई
हरण हुआ तो आमरण उपवास
जीवनसे, जगसे उदासिनी हुई
बंक हुई भृकुटि, सुरासुर सशङ्क
लोभी लंकपतिकी विनाशिनी हुई
संशय विलोक लोक-पावन च
अनल-परीक्षा दे प्रकाशिनी हुई

( ७ )

त्याग दिया प्रियने प्रजाकी प्रीति पाने हेतु,
दग्ध हो वियोगमें दुसह दुख पाती वह;
किंतु नहीं रोष था, न दोष देती प्रीतमको;
अपने कियेका फल मान पछताती वह।
'हाय ! अब सेवा प्राणधनकी करेगी कौन,
सोच यही शोचसे अचेत हुई जाती वह;



भगवान् बुद्धका प्रथमोपदेश (सारनाथ)



[ भारतीय पुरातत्त्व-विभागके सौजन्यसे

कपिलवस्तुके राजा महाराज शुद्धोदनकी पत्नी मायादेवी-
में जो दिव्य तेज प्रविष्ट हुआ था, उसे वर्तमान
ज्यके 'लुम्बिनी' नामक स्थानमें सन्तानरूपसे प्राप्त
लोकमें वे एक सप्ताहसे अधिक न ठहर सकीं।
कुमार सिद्धार्थका पालन उनकी विमाता गौतमी
केया। ज्योतिषियोंने बतलाया था कि राजकुमार
इ त्यागकर परम वीतराग कोई अतिप्रख्यात महा-
ो अथवा चक्रवर्ती सम्राट् होंगे। उन्नत भाल, विशाल
जानुलम्बित बाहु, दीर्घ कर्ण—सभी उनमें महापुरुषोंके
। उन्होंने अपनी प्रतिभासे बहुत शीघ्र विद्याध्ययन
र दिया। महाराज शुद्धोदन इसी चिन्तामें रहते थे
कहीं विरक्त होकर गृहत्याग न करें। महाराजने
ी व्यवस्था कर दी कि राजकुमारके सम्मुख दुःख,
द्धावस्था, मृत्यु, पीड़ा आदिकी कोई बात कभी न
ानन्द, उल्लास, राग-रंग ही उनके चारों ओर बना
। सुन्दरी राजकुमारी यशोधरा (गोपा) से सिद्धार्थ-
कर दिया महाराजने।

कुमार सिद्धार्थ छोटेपनसे एकान्तप्रिय, परम दयालु
ःखकातर थे। वे अपने आमोदभवन और क्रीडो-
ी प्रायः एकान्तमें बैठ जाते। कोई अज्ञात शक्ति
एक अस्पष्ट इङ्गित करती जान पड़ती। उन्होंने
नगर देखनेकी इच्छा प्रकट की। महाराजने व्यवस्था
राजकुमारको नगरमें कोई अप्रिय दृश्य न दिखायी
पूर्ण व्यवस्था होनेपर भी कुमारने पहली नगर-
एक वृद्धको देखा, दूसरीमें एक रोगीको और
एक शवको। सब वृद्ध होते हैं, सब रोगी हो
सब एक दिन मरेंगे—हम-आप सभी यह बात
; किन्तु महापुरुषकी बात ही भिन्न है। गौतमने
वेचार किया और उनके मनमें विश्वको इन
। मुक्ति दिलानेकी प्रबल प्रेरणा हुई।

कुमारी यशोधराने एक पुत्ररत्न पाया। इस
नाम राहुल था। सिद्धार्थने पुत्र हो जानेपर
करनेका निश्चय किया। अर्धरात्रिमें सोती हुई
ा पुत्रको छोड़कर वे अपने प्यारे घोड़े छन्दकपर
य सहचर छन्दके साथ राजसदनसे निकल गये।
...

गौतमने अनेक प्रसिद्ध आचार्योंका आश्रमा-
किया। उनकी सच्ची जिज्ञासा कहीं तृप्त न हुई
उन्होंने कठोर तप करनेका निश्चय किया। शरीर
गया। शक्तिका ह्रास हो गया। अन्तमें केवल
कष्ट देना व्यर्थ समझकर उन्होंने सुजाताका पाय
करके बोधिवृक्षके नीचे आसन लगाया। 'मार'
पराक्रम करके पराजित हुआ। गौतमने यहीं 'बो
किया। वे 'बुद्ध' हुए।

भगवान् बुद्धने काशीके निकट सारनाथमें अप
उपदेश चतुर्वर्गीय भिक्षुओंको किया। उन्होंने आ
अनेक विद्वानों, तपस्वियों और नरेशोंको अपने मतकं
दी। दीक्षित भिक्षुओंके लिये 'विहारों' की स्थापन
पुरुष भिक्षुओंके अतिरिक्त भगवान् तथागतने
भी भिक्षुणी होनेका अधिकार दिया। स्त्रियोंके लि
'विहार' बने। इन विहारोंके नियमादिका स्वय
उपदेश किया है।

भगवान् बुद्ध जब 'बोध' प्राप्तिके पश्चात् क
लौटे, उनकी पूर्वाश्रमकी पत्नी यशोधराने उनसे दीक्ष
की। छोटा बच्चा राहुल भी सद्धर्ममें दीक्षित हुआ। र
प्रायः सभी स्त्री-पुरुषों और महाराज शुद्धोदनने भी व

धम्मं शरणं गच्छामि।
संघं शरणं गच्छामि।
बुद्धं शरणं गच्छामि॥

भगवान् बुद्धने जिस तत्त्वज्ञानका उपदेश कि
चार आर्य सत्य कहा जाता है। १—सब कुछ क्षणि
दुःख रूप है। २—संसारके क्षणिक पदार्थोंकी तृ
दुःखोंका कारण है। ३—उपादानसहित तृष्णाका नाश
दुःखोंका नाश होता है। ४—हृदयसे अहंभाव और राग
सर्वथा निवृत्ति होनेपर निर्वाणकी प्राप्ति होती है।

भगवान् बुद्धने साधनके आठ अङ्ग बतलाये
आर्य अष्टाङ्गमार्ग कहे जाते हैं। १—सत्यविश्वास, २—न
३—उच्च लक्ष्य, ४—सदाचरण, ५—सद्वृत्ति, ६—सत
स्थिति, ७—बुद्धिका सदुपयोग, ८—सद्ध्यान। भगवा
धर्म-प्रचारके लिये खूब प्रयत्न किया। उन्होंने अनेक का

ने लगे। उन्होंने अन्ततक दृढ़ निष्ठासे भगवान्‌की ४५ वर्ष धर्म-प्रचार करके अस्सी वर्षकी अवस्थामें ्से ५३५ वर्ष पूर्व गोरखपुरसे कुछ दूर कुशीनगरमें ो निर्वाण प्राप्त किया। उनके शरीरकी भस्मके लिये रसे माँग आने लगी। सब उनका स्मारक बनवाना । भस्मके आठ भाग किये गये। देशके भिन्न-भिन्न नोंमें भस्मकी स्थापना होकर उसपर स्मारक बने।

वान् बुद्धने जिस जीवदया और अहिंसा-धर्मका किया था, उनके अनुयायी भिक्षुसङ्घ तथा नरेशोंने वेस्तृत प्रचार किया। राजकुमार तथा सुकुमार रयाँ राजसुख छोड़कर भिक्षु एवं भिक्षुणी बने। र-दूर देशोंमें जाकर तथागतका ज्ञान-सन्देश दिया। यवद्वीप (जावा), सुवर्णद्वीप (सुमात्रा), चीन तथा जापानतक भारतीय भिक्षु गये। ब्रह्मदेश, श्याम तो मध्यमें थे ही। इन समस्त देशोंने तथागतका आदरपूर्वक सुना। उनके धर्मकी छत्रछायामें आकर शान्ति प्राप्त की।

ईसामसीहने अहिंसाकी शिक्षा भारत आकर ब विद्यालयमें प्राप्त की थी, यह अब इतिहासज्ञोंसे अज्ञात बुद्धधर्मके कारण भारतमें तथा भारतसे बाहर भी धर्मभाव, साहित्य, कला एवं संस्कृतिका व्यापक प्रचा मूर्तियों और ग्रन्थोंके रूपमें भारतीय संस्कृति बहुत बड़ी सामग्री अब भी 'बृहत्तर भारत' के इन दे

भगवान् बुद्धकी धारणा थी कि वे शाश्वत सनात ही उपदेश कर रहे हैं। उन्होंने मनुष्यको पशुताकी अ से वर्जित करके मानवताका सन्देश दिया है। —सु



# भगवान् महावीर

ाकुवंशके क्षत्रियोंमें अनेक शाखाएँ हो गयी हैं। ावंशीय राजा सिद्धार्थकी राजधानी विहारप्रान्तका क्षत्रिय-ार था। आजसे २,५३७ वर्ष पूर्व चैत्र शुक्ल त्रयोदशीको शला देवीकी गोदमें एक महापुरुषका प्रादुर्भाव ये महापुरुष थे तीर्थंकर भगवान् महावीर। माता-नका नाम 'वर्द्धमान' रक्खा था। राजकुमार वर्द्धमानने तक समस्त क्षत्रियोचित कलाओंका अभ्यास कर माताके आग्रहसे समरवीर नामक नरेशकी कन्या देवीसे इनका विवाह हुआ। इनके एक कन्या 'प्रिय-नामक हुई। उसका विवाह जमाली नामक राजपुत्रसे भगवान् महावीरके इस जामाताने पीछे उनसे दीक्षा रके भी उनके विरुद्ध एक नवीन मतका प्रचार किया।

जकुमार वर्द्धमान अट्ठाईस वर्षके थे, जब उनके माता-शरीर-त्याग किया। महावीर गृह त्यागकर 'निर्ग्रन्थ होनेको दीर्घकालसे उत्सुक थे। भाई नन्दिवर्द्धनके दो वर्ष और उन्हें घर रहना पड़ा। घर रहते हुए दीन-दुखियोंमें राजकुलके संचित द्रव्यका दान प्रारम्भ एक वर्षमें तीन अरब, अट्ठासी करोड़, अस्सी लाख द्राओंका दान कुमार वर्द्धमानने याचकोंको किया।

स वर्षकी अवस्थामें गृह त्यागकर राजकुमार वर्द्धमानने पर सम्यक् विजय तथा सर्वज्ञताकी सिद्धिके लिये उन तप प्रारम्भ किया। यह तप साढ़े बारह वर्ष चल कभी-कभी छः-छः महीने वे निर्जल उपवास करते र महीनों खड़े-खड़े ध्यान करते रहते। साढ़े बारह व चौंतीस बार उन्होंने आहार ग्रहण किया था।

'श्रेयांसि बहुविघ्नानि'—राजपुत्र वर्द्धमानके तप विघ्न आये। उन्हें मनुष्य, पशु, प्रकृति तथा देवताअ प्रकारसे उत्पीड़ित किया। जंगली आभीरोंने उन अग्नि लगा दी। उनके कानोंमें काष्ठकी कीलें ठोंक द बिच्छू तथा दूसरे पशुओंने उन्हें भयंकर कष्ट दिये वर्षा, लू, ओले—सबने उन महामनस्वीको डिगाने प्रयास किया। 'संगम' नाम एक दुष्ट देवता ( पि उनको नाना प्रकारसे यन्त्रणाएँ दीं। वे सामान्य मनु थे। उनका निश्चय हिमालयकी भाँति अविचल था उनके धैर्य तथा मनोबलको देखकर ही उन्हें 'महावी अन्ततः तपस्या पूर्ण हो गयी। अन्तःकरणके दोष एका हो गये। महावीर वीतराग, सर्वज्ञ एवं महासिद्ध हो

'भूतदया और अहिंसा'—भगवान् महावीरने लो कल्याणमय धर्मका उपदेश प्रारम्भ किया। इन्द्र प्रख्यात विद्वानोंने उनका शिष्यत्व ग्रहण किया।

ने लगे। उन्होंने अन्ततक दृढ़ निष्ठासे भगवान्‌की ४५ वर्ष धर्म-प्रचार करके अस्सी वर्षकी अवस्थामें ईसे ५३५ वर्ष पूर्व गोरखपुरसे कुछ दूर कुशीनगरमें ने निर्वाण प्राप्त किया। उनके शरीरकी भस्मके लिये रसे माँग आने लगी। सब उनका स्मारक बनवाना। भस्मके आठ भाग किये गये। देशके भिन्न-भिन्न नोंमें भस्मकी स्थापना होकर उसपर स्मारक बने।

वान् बुद्धने जिस जीवदया और अहिंसा-धर्मका किया था, उनके अनुयायी भिक्षुसङ्घ तथा नरेशोंने वेस्तृत प्रचार किया। राजकुमार तथा सुकुमार रेयाँ राजसुख छोड़कर भिक्षु एवं भिक्षुणी बने। र-दूर देशोंमें जाकर तथागतका ज्ञान-सन्देश दिया। यवद्वीप (जावा), सुवर्णद्वीप (सुमात्रा), चीन तथा जापानतक भारतीय भिक्षु गये। ब्रह्मदेश, श्याम तो मध्यमें थे ही। इन समस्त देशोंने तथागतका आदरपूर्वक सुना। उनके धर्मकी छत्रछायामें आकर शान्ति प्राप्त की।

ईसामसीहने अहिंसाकी शिक्षा भारत आकर ब विद्यालयमें प्राप्त की थी, यह अब इतिहासज्ञोंसे अज्ञात बुद्धधर्मके कारण भारतमें तथा भारतसे बाहर भी धर्मभाव, साहित्य, कला एवं संस्कृतिका व्यापक प्रचार मूर्तियों और ग्रन्थोंके रूपमें भारतीय संस्कृति बहुत बड़ी सामग्री अब भी 'बृहत्तर भारत' के इन दे

भगवान् बुद्धकी धारणा थी कि वे शाश्वत सनात ही उपदेश कर रहे हैं। उन्होंने मनुष्यको पशुताकी अ से वर्जित करके मानवताका सन्देश दिया है। —सु



# भगवान् महावीर

ाकुवंशके क्षत्रियोंमें अनेक शाखाएँ हो गयी हैं। वंशीय राजा सिद्धार्थकी राजधानी विहारप्रान्तका क्षत्रिय-ार था। आजसे २,५३७ वर्ष पूर्व चैत्र शुक्ल त्रयोदशीको शला देवीकी गोदमें एक महापुरुषका प्रादुर्भाव ये महापुरुष थे तीर्थंकर भगवान् महावीर। माता-नका नाम 'वर्द्धमान' रक्खा था। राजकुमार वर्द्धमानने तक समस्त क्षत्रियोचित कलाओंका अभ्यास कर माताके आग्रहसे समरवीर नामक नरेशकी कन्या देवीसे इनका विवाह हुआ। इनके एक कन्या 'प्रिय-नामक हुई। उसका विवाह जमाली नामक राजपुत्रसे भगवान् महावीरके इस जामाताने पीछे उनसे दीक्षा रके भी उनके विरुद्ध एक नवीन मतका प्रचार किया।

जकुमार वर्द्धमान अट्ठाईस वर्षके थे, जब उनके माता-शरीर-त्याग किया। महावीर गृह त्यागकर 'निर्ग्रन्थ होनेको दीर्घकालसे उत्सुक थे। भाई नन्दिवर्द्धनके दो वर्ष और उन्हें घर रहना पड़ा। घर रहते हुए दीन-दुखियोंमें राजकुलके संचित द्रव्यका दान प्रारम्भ एक वर्षमें तीन अरब, अट्ठासी करोड़, अस्सी लाख द्राओंका दान कुमार वर्द्धमानने याचकोंको किया।

स वर्षकी अवस्थामें गृह त्यागकर राजकुमार वर्द्धमानने पर सम्यक् विजय तथा सर्वज्ञताकी सिद्धिके लिये उन तप प्रारम्भ किया। यह तप साढ़े बारह वर्ष चल कभी-कभी छः-छः महीने वे निर्जल उपवास करते र महीनों खड़े-खड़े ध्यान करते रहते। साढ़े बारह व चौंतीस बार उन्होंने आहार ग्रहण किया था।

'श्रेयांसि बहुविघ्नानि'—राजपुत्र वर्द्धमानके तप विघ्न आये। उन्हें मनुष्य, पशु, प्रकृति तथा देवताअ प्रकारसे उत्पीड़ित किया। जंगली आभीरोंने उन अग्नि लगा दी। उनके कानोंमें काष्ठकी कीलें ठोंक द बिच्छू तथा दूसरे पशुओंने उन्हें भयंकर कष्ट दिये वर्षा, लू, ओले—सबने उन महामनस्वीको डिगाने प्रयास किया। 'संगम' नाम एक दुष्ट देवता (पि उनको नाना प्रकारसे यन्त्रणाएँ दीं। वे सामान्य मनु थे। उनका निश्चय हिमालयकी भाँति अविचल था उनके धैर्य तथा मनोबलको देखकर ही उन्हें 'महावीर अन्ततः तपस्या पूर्ण हो गयी। अन्तःकरणके दोष एका हो गये। महावीर वीतराग, सर्वज्ञ एवं महासिद्ध हो

'भूतदया और अहिंसा'—भगवान् महावीरने ले कल्याणमय धर्मका उपदेश प्रारम्भ किया। इन्द्र प्रख्यात विद्वानोंने उनका शिष्यत्व ग्रहण किया।

ख्य महापुरुष हुए हैं। राजगृह, श्रावस्ती, वैशाली-
ख नगरोंमें भगवान्ने चातुर्मास्य किया। मगध,
बेहारकी प्रजाका उनके प्रति अगाध प्रेम था। राजा
नन्दिवर्धन, चण्ड, प्रद्योतन, चेटक, उदयन,
र, अदीन-शत्रु प्रभृति नरेश महावीर स्वामीके शिष्य
वर्षतक धर्म-प्रचार करके बहत्तर वर्षकी आयुमें कार्तिक
गावस्याको पावापुरीमें उन्होंने निर्वाण प्राप्त किया।
क ही वस्तुमें देश, काल तथा अवस्था-भेदसे अनेक
अविरुद्ध धर्मोंका होना सम्भव है। अतः एकान्त
मुक वस्तुका अमुक धर्म है, दूसरा नहीं—यह कहना
ीं।' इस 'स्याद्वाद' सिद्धान्तकी महावीर स्वामीने

स्थापना की। समाजमें दया, परोपकार और अहिं
जीवनमें त्याग, तितिक्षा, तप, संयम, इन्द्रियनिग्र
मनुष्य-जातिके लिये उनके अमृत-सन्देश हैं। उ
जितने व्यापक एवं सार्वभौम रूपमें जैन धर्ममें ग्रहण कि
है, उतने व्यापक रूपमें वह दूसरे किसी धर्ममें नहीं ल
घोर तपस्या और उससे प्राप्त सिद्धियोंके लिये जैन
सदा प्रख्यात रहे हैं। भगवान् महावीरने मानव-सं
अहिंसा और त्याग तथा तपका जो वरदान दिया, वह
जातियोंके लिये आदर्श हुआ। मनुष्य अपनी दुर्बलत
भले अपना न सके; परन्तु यह स्वतःसिद्ध है कि उसका
तथा कल्याण त्याग, संयम और हिंसासे निवृत्त होनेमें



# अश्वमेधपराक्रम सम्राट् समुद्रगुप्त

युगमें पुष्यमित्रने वैदिक ध्वजाको उन्नत किया
नरेशोंने उस सनातन हिंदू-धर्मको उज्ज्वलरूपमें
त किया। आज जो मूर्तियाँ, चित्र आदि प्राचीन
लब्ध हैं, उनमें हिंदू-मूर्तियों और चित्रोंमें अधिकांश
ोंके समयके हैं। कला—श्रद्धामयी कला उस समय
ङ्गोपाङ्ग रूपमें प्रकट हुई है।

ातके कारण पाश्चात्त्य इतिहासकारोंने गुप्तकालके
महान् प्रतापी सम्राट् समुद्रगुप्तकी बहुत कम चर्चा
च तो यह है कि यूरोपके इतिहासमें इतना पराक्रमी,
र साथ ही परम उदार धार्मिक कभी हुआ ही नहीं;
रके पश्चात् जबसे इतिहास प्राप्त है, सम्पूर्ण भारतका
ान् सम्राट् भी कोई नहीं हुआ। महाकवि हरिषेणके
सम्राट् समुद्रगुप्त 'लिच्छविदौहित्र' हैं। वे
सम्राट् चन्द्रगुप्त प्रथमके पुत्र हैं। पिताने अपनी
वस्थाके लगभग प्रेम एवं उल्लाससे उन्हें राज्यासन
प्रयागमें प्राप्त प्रशस्तिसे ज्ञात होता है।

नरेशोंके लिये दिग्विजय सदा स्पृहाकी वस्तु रही
हेंदू-धर्म नरेशोंको केवल विजयके लिये प्रोत्साहित
नरेशोंके राज्यापहरणके लिये नहीं। सिंहासनपर
श्चात् समुद्रगुप्तने अपना अमित पराक्रम प्रकट
उत्तराखण्ड, दक्षिणापथ और सीमान्तके देशोंके
ी शक्तिके सम्मुख झुकनेको विवश हुए। उज्ज्वल
परम्पराके अनुसार सम्राट्ने किसीके राज्यका
नहीं किया। उन्होंने केवल कर लेकर राजाओंको

बने रहने दिया। उनकी दिग्विजययात्रा धर्मस्थापक
और हिमालयसे दक्षिण-सागरतक उन चक्रवर्ती र
छत्रछायामें हिंदू-धर्मकी उन्मुक्त ध्वजा फहराती थी।
धूमसे दिशाएँ पवित्र होती थीं। पूरा गान्धार (
अफगानिस्तान) और उससे आगेतकका प्रदेश र
करद प्रान्त था। नैपाल और ब्रह्मदेश उन्हें
मानते थे।

महाराज जनमेजयके पश्चात् पहली बार दिग्विजयी
समुद्रगुप्त अश्वमेध करनेमें सफल हुए। उस समय
जो मुद्रा प्रचलित की, उसपर एक ओर अश्व एवं
चित्र है और पीछे 'अश्वमेधपराक्रम' अङ्कित है। स
उपाधि थी 'परम भागवत' और सचमुच वे परम वैष्ण
उनकी मुद्रामें उनकी शिखामें झूमती तुलसीकी माला तथ
द्वारा निर्मित मन्दिरोंकी अब प्राप्त मूर्तियाँ इसका
हैं। सम्राट् अच्छे कवि एवं कुशल वीणावादक थे,
मुद्राओं तथा प्रशस्तियोंसे सिद्ध है। हिंदू-धर्म कभ
धर्मोंके प्रति असहिष्णु रहा ही नहीं। परम वैष्णव
समुद्रगुप्त महाश्रमण वसुबन्धुका पूरा-पूरा आदर करते
सिंहलनरेश मेघवर्माको बौद्धगयामें विहार बनानेकी
अनुमति दी।

इतिहासकालके भारतके एकछत्र सम्राट् अश्वमेधप
अतुल-शौर्य समुद्रगुप्तकी उपेक्षा जान-बूझकर स
न होती तो आज यह पाश्चात्त्योंको कहनेका अवसर न
कि 'भारतको एक देशका रूप अंग्रेजोंने दिया।'

के समयका वह गान्धार एवं मलयतक विस्तृत भारत, र्व धर्मनिष्ठा, वह साहित्य एवं कलाका सात्त्विक र्ग और हिंदू-धर्मका वह अकल्पित वैभव इतिहासज्ञों-के लिये अब भी खोजकी वस्तु है । सम्राट् समुद्र पराक्रमी, कलाप्रिय, कलाका आश्रयदाता और परम सार्वभौम फिर नहीं हुआ ।

—र

# देवप्रिय सम्राट् अशोक

दर्शी सम्राट् अशोकके सम्बन्धमें यद्यपि इतिहास-हुत कुछ लिखा है, पर बहुत शेष है अब भी । न-प्रियजन' ( सामान्य नागरिकके लिये अशोक-ाब्द ) के उपदेशक और स्वयं सम्राट् होते हुए जिन' से शिक्षा-ग्रहणके उद्देश्यसे उनमें जानेवाले सम्राट्की पूरी बातें अब भी प्रकाशमें आयी

ट् बिन्दुसार बहुत बड़ा साम्राज्य छोड़ गये थे । मौर्यके उन सुयोग्य पुत्रने अपनी विजय-ध्वजा कन्याकुमारीतक विस्तीर्ण करनेका पूरा प्रयत्न किया पने युवराज अशोकसे उन्हें बहुत बड़ी आशा थी भी था । कठोर, उग्र, क्रूर प्रकृतिके अशोक जनतामें क' विख्यात थे । सम्राट् बिन्दुसारकी मृत्युके चार ात् परिषद्की अनुमतिसे अशोक सिंहासनासीन भिषेकके बादके बारह वर्ष अशोकके जीवनके क्रूरता, जयके वर्ष हैं । अन्तिम युद्ध था कलिङ्गका । रण-से पटती जा रही थी । कलिङ्गके देशभक्त शूर सदर्प रहे थे । सहसा अशोकका हृदय पलटा—विजेता विजयके समीप पहुँचकर युद्ध रोक दिया । पश्चात्ताप-द्र कर दिया उन्हें । सच ही तो है—भूमि, पर्वत, सीमाओंसे सीमित राज्यकी अपेक्षा मानव-हृदयोंका महान् है । अशोकने उस महान् साम्राज्यके लिये भूमिमें शस्त्र फेंक दिये और सचमुच मानव-हृदयोंके महान् सम्राट् हुए । राज्याभिषेकके तेरहवें वर्षमें न्दुभिके स्थानपर अशोककी धर्म-दुन्दुभि बजी । म्राट् जनतामें धर्म-प्रचार, धर्म-शिक्षाके लिये घूमने सम्राट्के सगे भाई महेन्द्र और बहिन संघमित्रा बौद्ध-ंवं भिक्षुणीके वेशमें सिंहल पहुँचे । नैपालमें स्वयं और उनके पश्चात् उनकी प्रियपुत्री चारुमतीने धर्म-ल्या ।

बौद्ध-धर्मकी ओर झुके । उन्होंने बौद्ध-धर्मको र घोषित किया और वे अपना सर्वस्व लगाकर उसके लग गये । अशोक—देवप्रिय प्रियदर्शी सम्राट् बौद्ध थे । वे राज्यके साथ 'सङ्घ' का भी सञ्चालन व परंतु वे थे भारतीय सम्राट् । उनमें शुद्ध हिंदू-रक्त औ उदारता थी । उन्होंने ब्राह्मणों, मन्दिरों और वैदिव कोई तिरस्कार नहीं किया । उनकी शिक्षा, उनका हृ भी उनके उन शिलालेखोंसे स्पष्ट है, जो भारतके स्थलोंमें पाये जाते हैं । ये शिलालेख अपनी कल लिये भी प्रख्यात हैं ।

सम्राट् अशोक चालीस वर्षतक सिंहासनपर र अवधिमें उन्होंने स्वयं विभिन्न तीर्थोंमें घूमकर, : भेजकर, शिला लेख गाड़कर, अनेक प्रकारसे लोकमें स एवं धर्म-प्रचारका प्रयत्न किया । तीन वर्षके अ चौरासी हजार स्तूपोंका निर्माण कराना प्रियदर्शी ही कार्य था । गयाके समीप उन्होंने गुफाओंका आवास निर्मित कराया । सैकड़ों विहार, संघारा स्थापित किये हुए थे । अपने शिला-लेखोंमें उन्होंने माता एवं प्राणियोंकी सेवा, सभी सम्प्रदायोंकी परस्पर सद परलोकके सुधार तथा सत्य, त्याग, तप आदि सार्वभौम ही पूरा बल दिया है । सम्राट् सचमुच 'देवप्रिय' थे लोगोंको देवपथमें ले जानेका पूरा प्रयत्न किया । वे थे । जनतामें जनतासे शिक्षा-ग्रहण एवं विचार-वि भावनासे जाना उन्हीं जैसे महत्तमका कार्य था ।

चार सिंहोंके ऊपर स्थापित धर्मचक्र—अशोकके का यह प्रतीक अब भारतका राष्ट्रिय प्रतीक है । व्यापी पराक्रमपर धर्मचक्रकी स्थापना अशोकने की जानते हैं । उनका राज्य सम्पूर्ण भारतमें था औ सिंहल, मलय आदिमें उनका नाम आदरसे लिया ज

शेला, कौशाम्बी, नालन्दा आदि महाविद्यालय ·शासनमें ही समृद्ध हुए। सम्राट्ने स्वयं जीवनके देन बौद्ध-भिक्षुके रूपमें राजगृहमें किसी बौद्ध-मठ- त किये। उन्होंने एक आदर्श भारतीय सम्राट्का जीवन व्यतीत किया और भारतीय परम्पराके अ अन्तमें वीतराग भिक्षु हो गये। एक चीनी यात्रीने में सम्राट्की भिक्षुरूपमें एक प्रतिमा देखी थी, ऐ वर्णन है। —

# सम्राट् हर्षवर्धन

ण्वीश्वरके अधिपति उस समय भारतमें बहुत प्रख्यात जब भाई राज्यवर्धनके युद्धमें मारे जानेपर मन्त्रि- सम्मतिसे हर्ष सिंहासनासीन हुए। अमितपराक्रम —उनका अपूर्व शौर्य, संगठित सैन्यशक्ति और त्साह; बहिन राज्यश्री-जैसी कुशल मन्त्रदात्री प्राप्त अल्पकालमें ही सिन्ध, सौराष्ट्र, कान्यकुब्ज, मिथिला, गौड़ तथा हिमालयके पर्वतीय प्रान्तपर भी अपना ापित कर लिया। दक्षिणापथके शासक पुलकेशीने ना सम्राट् स्वीकार किया। वे सार्वभौम नरेश हो ल छः वर्षोंमें यह सफलता प्राप्त की।

कवि बाणभट्टकी लेखनीने 'हर्षचरित' में सम्राट्की ाका बड़ा भावपूर्ण वर्णन किया है। सम्राट् हर्ष धर्म स्वीकार कर चुके थे। चीनी बौद्ध आचार्य उनके उपदेष्टा थे। उन्होंने स्वयं लिखा है कि र्ष परम उदार थे और उनकी उदारता सभी धर्मोंके मानरूपसे थी। प्रत्येक वर्ष सम्राट् प्रख्यात बौद्ध परिषद् आयोजित करते, उसमें सद्धर्मके प्रचारपर ार होता। प्रति पाँचवें वर्ष श्रीगङ्गा-यमुनाके संगम- गमें सम्राट्की मोक्षसभा आयोजित होती। युद्ध- सामग्री और शस्त्रास्त्रको छोड़कर सम्राट् सर्वस्व दान थे। ह्वेनसांगने लिखा है—'जब सम्राट्के पास द देते कुछ नहीं बचा, तब उन्होंने बहिन राज्यश्रीसे ए वस्त्र लेकर उसे उत्तरीय बनाया।' यह सर्वस्व- सम्राट्का है, जिसके पीछे इक्कीस नरेश और सैकड़ों चलते थे और जो सिंहासनपर बैठनेपर रत्नस्तूप जा था। इस महादानमें बौद्ध या ब्राह्मणका भेद सम्रा नहीं करते थे।

सम्राट् स्वयं श्रेष्ठ कवि थे। उनकी रत्नावली, आदि रचनाएँ प्रख्यात हैं। धर्मप्रचारके लिये उन्हों स्तूप बनवाये। आश्रम, संघाराम, विहार तथा समानरूपसे उन्होंने दान किये। सुमात्रा, जावा, आदिसे उनका बराबर सम्बन्ध रहा और उनके प्रभा हिंदू-संस्कृति समृद्ध होती रही। देशमें 'विहारों'में धर्मचर्चा और आश्रमोंमें यज्ञ उनकी महत्सेवासे चल उन्होंने धर्म, विद्या, कला—सबको पुरस्कृत, प्रोत्सा समृद्ध किया। कहा जाता था कि राज्यमें सम्राट् सब व्यक्ति थे; प्रजाकी चिन्ता, धर्म-प्रचारसे उन्हें अव नहीं मिलता था। —

# सम्राट् चन्द्रगुप्त

क शासकोंसे भारतको स्वतन्त्र करनेवाले सम्राट् के सम्बन्धमें इतिहासके विद्वानोंमें बहुत मतभेद है। त्र (मगध)-नरेश नन्दके चन्द्रगुप्त पुत्र थे—यह तो न लिया गया है। कुछ विद्वान् उन्हें मुरा नामक पुत्र कहते हैं और कुछका कहना है कि नन्दकी एक तीय नरेश 'मोरिय' की कन्या थीं। उनके गर्भसे गुप्तकी उत्पत्ति हुई। नन्दकी बड़ी रानीके नौ पुत्र न सौतेले भाइयोंने बचपनमें चन्द्रगुप्तको अनेक भागना पड़ा। जब ग्रीकनरेश सिकन्दर (अलेक्ज भारत-सीमान्तपर आक्रमण किया, उस समय उनसे भेंट की थी और उनकी यूनानी सेनाके रण- ज्ञान प्राप्त किया था। जो भी हो, चन्द्रगुप्तको परम आचार्य चाणक्यका सहयोग प्राप्त हुआ। चाणक्यकी कुशलतासे नन्दके नौ पुत्र मारे गये और चन्द्रगुप्त सिंहासनाधीश्वर हुए।

चन्द्रगुप्त-जैसा शूर, आचार्यसेवी नरेश और

नम्र चरणानुगामी थे। किंतु चाणक्य ब्राह्मण थे, ह्मणत्वका आदर्श त्याग था। वे एक उटज (झोपड़ी) तथा विद्यार्थियोंको शिक्षा देकर अपना निर्वाह करते समय देशकी समृद्धि अतुलित वृद्धि पाती ही थी। विदेशी (ग्रीक) राजदूत मेगस्थनीजने चन्द्रगुप्तके ऐश्वर्यका वर्णन करते हुए लिखा है कि 'सम्राट् के स्कन्धावारमें सदाचारी लक्ष पुरुष उपस्थित ।'

ात्य ऐतिहासिक विद्वानोंने अलेक्जेण्डर महान् र) की शूरताको बहुत बढ़ा-चढ़ाकर वर्णन किया भूलने योग्य नहीं है कि सिकन्दरने केवल भारती कुछ साधारण नरेशोंको पराजित किया था। पुरुके में वह कठिनाईसे छल करके ही जीत सका था। ज्य भी साधारण पर्वतीय राज्य ही था। किंतु उसी ानी सैन्यका साहस तोड़ दिया। सिकन्दरको पीछे ड़ा। उसने विजित प्रदेशोंमें अपना शासक नियुक्त ।

न्दरके लौटनेके कुछ ही दिन पश्चात् चन्द्रगुप्तने ज्य सज्जित की। आचार्य चाणक्यकी कृपासे मगधके ान्तरिक कलह शान्त हो गये थे। सिकन्दरके सेना-पति सिल्यूकस सिकन्दरद्वारा जीते हुए प्रदेशोंके शा चन्द्रगुप्तसे उनका संग्राम हुआ। सिल्यूकस इतनी पराजित हुए कि उन्होंने चन्द्रगुप्तके साथ अपनी विवाह करके गान्धार (अफगानिस्तान या कन्दहार समूचा देश चन्द्रगुप्तको भेंट कर दिया और वे यू गये। ग्रीसके राजदूत होकर मेगस्थनीज पाटलिपुत्रक उपस्थित हुए थे। उन्होंने लिखा है कि चन्द्रगुप्तने का (श्वशुर होनेके कारण) सत्कार करनेके लि तीन सौ हाथी भेंट किये थे।

पाश्चात्त्य इतिहासकारोंने सिल्यूकसको पराजयको तथा कम करनेका भरपूर प्रयत्न किया है। उन्होंने को नीच कुलोत्पन्न सिद्ध करनेका प्रयास किया है। भी उन्हें स्वीकार करना पड़ा है कि उस महान् सेनामें बीस हजार अश्वारोही, दो हजार रथ, च हाथी तथा दो लाख पदाति सैनिक थे। भारत- विदेशी सत्ताको सर्वथा पराजित करके भारतीयत करनेवाले सम्राट् चन्द्रगुप्तने जैनाचार्य भद्रबाहु दीक्षा ग्रहण की थी। उनके पुत्र बिम्बसार थ अशोक उनके पौत्र थे। कुछ दिन जैन रहकर अ बौद्ध हो गये थे।—सु०

---

# सम्राट् विक्रमादित्य

:खभञ्जक, वेतालसिद्ध, न्यायादर्श शकारि सम्राट् त्य आजके ऐतिहासिकोंके लिये एक समस्या हैं। क्रम-संवत् जिन लोकोत्तर मालवगणाधीश भगवान् वरके परम सेवकने प्रचलित किया, आजके क उनका पता ही नहीं लगा पाते। चन्द्रगुप्त प्रथमने की उपाधि धारण की, इस कल्पनापर ही उनका । जाता है। यह भूलने योग्य नहीं है कि गुर्जरके सम्राट् सिद्धराज जयसिंह सदा विक्रमका स्वप्न देखते ा एवं विद्वानोंके लोकविख्यात शरणद महाराज आदर्श सदा सम्राट् विक्रमादित्य रहे। भर्तृहरि- निर्माता, योगिराज गोरखनाथजीके अमर शिष्य । सम्राट् विक्रमके बड़े भ्राता कहे जाते हैं। बड़े रक्त होकर सिंहासन त्याग देनेपर विक्रमादित्यने काश्मीरकी पवित्र भूमि दस्युओंसे दलित हो र विक्रमादित्यने उन दुर्दम शत्रुओंको अपने प्रबल केवल पराजित ही नहीं किया, उन्हें भारतके उत्तर भगा दिया। इसी शौर्यने उन्हें 'शकारि' नामसे भू और कहा जाता है कि इसी विजयके उपलक्षमें वि प्रचलित हुआ।

महाराज विक्रमादित्य अपने न्यायके लिये इतने हैं कि उनके भूमिमें गड़े दिव्य सिंहासनके स्थान चरवाहा बैठ जाता तो वह भी उत्तम न्याया जाता था। राजा भोजने भूमिसे वह सिंहासन निकलवाया। सिंहासनमें बत्तीस मणिपुत्तलिकाएँ स्थानपर बनी थीं। भोजको उन पुत्तलिकाओंने भाँति सिंहासनपर बैठनेसे रोक दिया और सिंहासन

दुखीके कष्टको निवारण करनेके लिये सदा प्रस्तुत
ामान्य व्यक्तिके दुःख दूर करनेमें भी यदि प्राण
ी बात हो तो सम्राट्‌को संकोच नहीं था। अपना
नी सुविधा, अपना जीवन-जैसी कोई वस्तु वहाँ
। अनेक आख्यायिकाएँ सम्राट् विक्रमादित्यके
प्रचलित हैं। सबका एक ही विषय है। सम्राट्‌ने
ष्टके लिये अपनेको आपत्तियोंमें झोंक दिया और
ोत्तर पुरुष असफल तो हो ही नहीं सकता। इसी पर-

दुःखभञ्जकताने विक्रमको भारतके हृदयमें प्रतिष्ठि
जहाँसे ऐतिहासिकोंके अल्प प्रयत्न उन्हें हटा नहीं
डा० पीटर्सन, डा० ब्याऌट तथा प्रो० फ्लीटने ईस्
पूर्व सम्राट् विक्रमादित्यकी स्थिति मन्दसोरके शि
आधारपर स्वीकार की है। विक्रमादित्य शा
पूर्ववर्ती हैं, यह इतिहाससिद्ध है। ऐतिहासिक अन्वे
मानते हैं कि इनका बनवाया रामकूट नामक महल
संवत्‌से लगभग आधी शती पूर्वका है।—सु०



# महाराज शालिवाहन

-संवत्सरके प्रवर्तक शकराज शालिवाहनको
स्थान'के कर्ता 'टॉड' साहब गजनीके शकराजा
पुत्र बतलाते हैं। इन्हीं 'गज'ने 'गजनी' नगर
था। शत्रुओंद्वारा 'गज' जब युद्धमें मारे गये, तब
शालिवाहन वहाँसे भागकर भारत चले आये। इन्होंने
पने शौर्यसे पंजाबपर अधिकार कर लिया और
इनका राज्य दक्षिण-भारततक विस्तृत हो गया।
इनने गोदावरीके तटपर प्रतिष्ठानपुर (पैठण)को अपनी
बनाया।

स्मरण रखनेकी बात है कि उस समयतक विश्वमें
केवल एक ही धर्म था—हिंदू-धर्म। ईसाई या
धर्म तबतक उत्पन्न नहीं हुए थे। हिंदू-धर्ममें जो नि
हुए, वे बहिष्कृत हो गये। शक, हूण आदि
जाकर बसी हुई ऐसी ही बहिष्कृत जातियाँ थीं
आनेपर इन जातियोंके लोग विशेष प्रायश्चित्त
हिंदू-धर्ममें ले लिये जाते थे; क्योंकि वे हिंदू ही थे।

शालिवाहनने हिंदू-धर्ममें अपनेको पुनः सम्मि
लिया। उसने अपने यहाँसे बहुत-से लोगोंको
उनमें चारों वर्णोंके ही लोग थे। ये लोग उन-उन व
धीरे सम्मिलित हो गये। इन लोगोंको 'मग' कहा जाता है



# महाराज पृथ्वीराज

ल्लीके अन्तिम हिंदू-सम्राट् महाराज पृथ्वीराजके
में महाकवि चन्दवरदाईने जो 'पृथ्वीराजरासो' लिखा
की ऐतिहासिकता सन्दिग्ध है। ऐतिहासिक प्रमाणोंसे
वर्णन मिलते नहीं। 'रासो' उच्चकोटिका जातीय
महाकाव्य है; पर जान पड़ता है कि उसमें बहुत-सी
जनश्रुतियाँ मिल गयी हैं। पृथ्वीराजकी राजसभाके
विद्वान्‌ने संस्कृतमें 'पृथ्वीराजविजय' नामक काव्य
था। इतिहासके विद्वान् इस काव्यको प्रामाणिक
हैं। महाराज पृथ्वीराजके सम्बन्धमें इसी काव्यके
पर ठीक विवरण प्राप्त होता है।

पृथ्वीराजके पितामह अर्णोराज और पिता सोमेश्वर
[illegible]
राज्योंको जीता भी। गजनीके अधीश्वर
मुहम्मद गोरीने सन् ११७५ ई० में मुलतानप
प्राप्त की। इसी समय उनके मनमें भारत
लालसा जगी। सन् ११७८ ई०में वे मुलत
अनहलवाड़पत्तन (नाहरवारा)की ओर आगे बढ़े
नरेश मूलराज तथा भीमदेवसे उनका घोर संग्राम हो
कि पृथ्वीराजकी सेना गुर्जर-नरेशकी सहायताको पहुँ
भारतकी पवित्र भूमि म्लेच्छोंसे अपवित्र हो, यह पृ
सह्य नहीं था। जिस समय गुर्जरनरेशके दूत
पहुँचकर यवन-वाहिनीके पराजित होकर लौट
संवाद दिया, पृथ्वीराज प्रसन्नतासे सिंहासनसे
हुए। उन्होंने दूतको बहुमूल्य पुरस्कारोंसे सन्तुष्ट कि

र ली थी । भारतमें हिंदू नरेशोंपर आक्रमण
नय था कि पृथ्वीराज उनकी सहायता करने आ
। सुल्तानने कूटनीतिसे काम लिया । उस समय
राज्य महमूद गजनवीके वंशधर खुसरू मलिकके
था । सुल्तानने इस मुसलमानी राज्यको हस्तगत
ल्लीके सीमान्तपर अधिकार करना ठीक समझा ।
चक्रदेवने उनकी सहायता की और कहना यही
के जम्मूनरेशकी सहायतासे ही सुल्तान लाहौरपर
कर सके । अन्यथा वे दो बार विफल होकर
थे ।

राज पृथ्वीराजका दिग्विजय-क्रम चलता रहा ।
बन्देलनरेश परमर्दिदेवको पराजित कर दिया था ।
रेश जयचन्दके साथ उनका बहुत बड़ा संग्राम
इस युद्धमें विजयी होकर उन्होंने 'परमभट्टारक
धेराज'की उपाधि धारण की ।

ीराज केवल अपने ऐश्वर्यके लिये महाराजाधिराज
थे । उन महान् दूरदर्शीने सुल्तानकी बढ़ती शक्ति
थी । 'भारतभूमि' की पावनताकी रक्षा करनेकी
थी उन्हें । सन् ११९१ ई०में सुल्तानने तबरहिंद
डा ) पर अधिकार किया । महाराज पृथ्वीराज
ाचार पाते ही दो लाख अश्वारोही तथा तीन
नेषादी ( गजसैन्य ) के साथ जा धमके । सुल्तानके
म्मूनरेशको भी दण्ड देनेका उन्होंने निश्चय कर लिया
सुल्तान पहले ही तबरहिंदसे चले गये थे । उनके
जियाउद्दीनने सामना किया । युद्ध चल ही रहा
सुल्तान भी अपनी विशाल वाहिनी लेकर 'तराइन'
आ गये । बड़ा विकट युद्ध हुआ । कन्नौजनरेश
तथा जम्मूनरेश विजयदेवको छोड़कर सभी
। नरेश पृथ्वीराजके पक्षमें थे । सब म्लेच्छ-वाहिनीके
महाराजाधिराजकी विजय चाहते थे । महासमरमें
जके भाई दिल्लीपति गोविन्दरायका पराक्रम अतुलनीय
था । उनके अव्यर्थ बाणने सुल्तानको आहत कर
म्लेच्छ-वाहिनी पराजित हुई । महाराज पृथ्वीराज
होकर लौटे ।

सुल्तान मुहम्मद गोरी बड़ी निराशासे गजनी
उनको महाराजाधिराज पृथ्वीराजका बंदी होना प
बहुत बड़ा अर्थदण्ड देकर उन्होंने प्राण-भिक्षा प्राप्त
उनका और महमूद गजनवीके समयतकका भारत
पृथ्वीराजने अधिकृत कर लिया था । अब सुल्तानमें
नहीं था; किन्तु भारतकी भाग्यलक्ष्मी रूठ चुकी थ
समय कन्नौज-नरेश जयचन्दका दूत उनके पास
द्वेषने कन्नौज-पतिको अंधा कर दिया था । उन्हें
सम्पूर्ण अर्थ तथा सैन्यबलसे सहायताका आश्वा
था । विद्वान्, विद्वानोंका सत्कार करनेवाले, आल्ह
जैसे शूरोंके शरणद कन्नौज-नरेश व्यक्तिगत द्वेपसे
विधर्मियोंको आमन्त्रण दें—यह विधिकी विडम्बना ह

सुल्तानको यह सुअवसर चूकना नहीं था
फिरसे अपनी सेनाका संगठन किया । महाराज
प्रमत्त नहीं थे । वे अपनी सेनाके साथ तबरहिंद
आगे कुरुक्षेत्रमें आकर उपस्थित थे । उनकी सेनामें
राजपूत और अपगणस्थ ( अफगानी ) शूरम
पुण्यतोया सरस्वतीके तटपर पुनः संग्राम हुआ ।
जम्मूनरेशके बदले उनके राजकुमार नरसिंहदेव से
सुल्तानकी सहायता करने आये थे । कन्नौजनरेश
भी ससैन्य आ गये थे म्लेच्छवाहिनीको सहायत
महावीर गोविन्दराय ( दिल्लीनरेश ) रणभूमिमें ग
महाराज पृथ्वीराज शत्रुके बंदी हुए । सुल्तान
नेत्र फोड़ दिये, किन्तु अन्धे होनेपर भी उन
अपने शब्दवेधी बाणद्वारा भरे दरबारमें
मार दिया । इस प्रकार भारतीय स्वाधीनताका वह
उज्ज्वल प्रदीप सन् ११९३ ई०में निर्वापित हो गया

# इतने दुर्लभ हैं !

**सिंहनके लँहड़े नहीं, हंसनकी नहिं पाँत ।**

# सिद्धराज जयसिंह

ावामें जो सुयश महाराज विक्रमादित्यका है, राज-
ो महत्ता महाराणा प्रतापकी है, गुर्जरमें वही सुकीर्ति
जयसिंहकी है। ये जयकेशीकी कन्या मैणालदेवीके गर्भसे
ए थे। इनके पिता चौलुक्यवंशीय महाराज कर्णने इन्हें
ं ही इनकी योग्यताके कारण राज्य दे दिया।
ताके सहोदर भ्राता देवप्रसादने भी अपने पुत्र
लका भार इनपर छोड़ा और परलोकगामी हुए।
कुमारपाल इन्हीं त्रिभुवनपालके पुत्र थे।

क नामक एक मुसलमान दस्यु अपने शिल्पनैपुण्यसे
आकर प्रजापर अत्याचार करने लगा था।
के राजाके छोटे भाई भी उसके समर्थक थे।
ं ससैन्य आक्रमण करके उस दस्युको श्रीस्थल
ास्त किया। कहा जाता है कि यवन दस्युने कोई
न कर ली थी। उसे पराजित करनेसे पूर्व योगिनीको
सिद्ध किया। सुप्रसिद्ध वीर जगदेव परमार उनके
थे। इस महान् सेनापतिने उनको समराङ्गणमें बहुत
हायता दी।

जयिनीमें महामाली-मन्दिरमें भगवतीकी आराधना
महायश प्राप्त कर सकते हो।' जयसिंहको योगिनी-
दिया। जयसिंहने सैन्य सज्जित की। अवन्तिनाथ
उनके हाथ बंदी हुए। उज्जयिनीके साथ धार
ध भी उन्होंने विजय किये। अनेक नरेशोंने
न्याएँ देकर उनसे सम्बन्ध स्थापित किया।

राज जयसिंहने सरस्वती नदीके तटपर रुद्रमाल और
महावीर स्वामीके मन्दिर बनवाये। इन जैन
अतिरिक्त उन्होंने सहस्रलिङ्ग सरोवर खुदवाया
स्थानोंमें देव-मन्दिर निर्मित किये, सदाव्रत चल
विद्यालय स्थापित किये। उनकी राजसभामें उ
समान प्रसिद्ध कवि थे। जैनाचार्य हेमचन्द्र पहले उ
पण्डित रह चुके थे।

सन् ११४३ ई० में महावीर परमयशस्वी
सिद्धराजने स्थिरचित्त होकर आराध्यके चरणोंमें
लगाया। वे अन्न-जल छोड़कर बैठ गये। अनशन-
अपने नश्वर शरीरका उन्होंने त्याग किया। जीवनमें
प्रकार अदम्य, सबके सम्मान्य, अद्भुतविक्रम, उज्ज
रहे थे, उनकी मृत्यु भी वैसी ही असाधारण, लोकोत्त
समान हुई।

सिद्धराज जयसिंहने अपने सम्मुख सदा परदु
त्यागमूर्ति, दिगन्तविजयी शकारि महाराज विक्रम
आदर्श रक्खा। वे विक्रमके शौर्य, सुयश, वि
साम्राज्यके समान ही उनकी शक्ति, दया, उदार
अपनानेके लिये नित्य उत्सुक रहे। उन्होंने यो
दुखियोंका दुःख निवारण करनेके लिये ही प्राप्त की

जयसिंह धर्मके सम्बन्धमें परम निष्पक्ष शासक रहे
जैन एवं हिंदू, दोनों धर्मोंका समान आदर किया
मन्दिर बनवाये। दोनोंकी समृद्धिमें योग-दान
गुजरातमें वे उच्च सांस्कृतिक नरेश हुए हैं। अब
यशोगाथा गुजरातके गौरवकी वस्तु है।—सु०



# महाराज छत्रसाल

ं कौं सराहौं, कै सराहौं छत्रसाल कौं।
-शौर्यके गायक राष्ट्रकवि भूषणने अपने समयमें
के योग्य दो ही शूर पाये। वे किसी नरेशके गुण-
ीं थे। वे तो हिंदू-जातिके शौर्यके गायक थे और
छत्रपति महाराज शिवाजी तथा बुन्देला-केसरी
ो छोड़कर और कोई इस शौर्यका प्रतीक नहीं हो
।

साथ रहनेसे तुम्हारी कीर्ति मेरी कीर्तिमें लुप्त हो
[illegible]
छत्रसालकी महत्ता शीघ्र अनुभव कर ली। छत्रसा
धर्मकी सेवाकी तीव्र लगन थी और उनमें अविच
था। वे महाराज शिवाजीकी कीर्ति सुनकर उनके
कार्यमें यथाशक्ति सहायता करने गये थे। महाराज
उन्हें अपने संगठन और युद्धकौशलकी शिक्षा दी
स्वामी रामदासका उन्हें आशीर्वाद प्राप्त हुआ।

पन्नामहाराज चम्पतरायके शरीरान्तके पश्चात्
छत्रसाल सिंहासनपर बैठे। उस समय दिल्लीमें
दुर्बल हो चली थी। छत्रसालको यवनोंकी चिन्ता न

जीत लिया । दामनी नगर उन्होंने नवाब ो पराजित करके सन् १७०० में अपने राज्यमें । दिल्लीके बादशाह बहादुरशाहने सन् १७०७ में शीका शासक स्वीकार किया । मुसल्मानोंने यह एक त्रली थी उन बुन्देलकेसरीको शान्त करनेकी । ३३ में फरुखाबादके शासक अहमदखाँ बंगसने बड़ी ाके साथ उनपर आक्रमण किया । नीतिज्ञ छत्रसालने ाजीराव प्रभुसे सहायता माँगी । महाराष्ट्र एवं । संयुक्त शक्तिने पूरे बुन्देलखण्डको स्वाधीन कर ाज्यका तृतीयांश पेशवाको प्राप्त हुआ । दोनों शूरोंने कि पेशवा और उनके उत्तराधिकारी तथा छत्रसाल के उत्तराधिकारी सदा एक दूसरेके सहायक रहेंगे ।

सालके राजकवि लालने 'छत्रप्रकाश'में महाराजके सुन्दर वर्णन किया है । पण्डितराज विश्वनाथने य' काव्यमें उन हिंदू-मर्यादारक्षककी तेजस्वितासे कलाको पवित्र किया है । छत्रसाल विद्वानोंका आदर करते थे । कहा जाता है कि महाकवि भूषणकी उन्होंने स्वयं एक बार उठायी । उनका छत्रच्छायामें बुन्दे में साहित्ययुगका निर्माण हुआ । सैकड़ों कवि या हुए उस समय । छत्रपुरमें महाराजके बनवाये एक भग्नावशेष अब भी है ।

महाराज छत्रसाल विद्वानोंके सेवक थे । म और ब्राह्मणोंमें उनकी अपार श्रद्धा थी । दीन प्रजाके लिये वे प्राणोत्सर्ग करनेको सदा उद्यत रहते । प्र साक्षात् देवता मानती । दूर-दूरके लोग केवल उन करने आते थे । महाराजके मनमें हिंदू-धर्मके उद्धार ज्वाला प्रज्वलित होती थी । उन्होंने भय क्या होता जाना ही नहीं । विपक्षी उनके नामसे भयभीत केवल उन्होंने महाराष्ट्रके हिंदू-धर्मके पुनरुद्धारका म समय समझा था और उस महाकार्यमें सहयोग दिया था

# मेवाड़चूड़ामणि महाराणा सांगा

( लेखक—श्रीरामलालजी श्रीवास्तव बी० ए० )

राणा प्रताप कहा करते थे 'यदि मेरे पितामह और मेरे पिता न आये होते, दिल्ली चित्तौड़के चरणोंमें जिसके शरीरपर शस्त्रोंके चालीस आघातोंके भयंकर , जिसने संग्राममें ही एक नेत्र, एक हाथ, एक पैर ा था, उस परम पराक्रमी महाराणा संग्रामसिंहके शल एवं तेजस्वी सेनापति विश्वके किसी दूसरे देशने नहीं । महाराणाकी सेवामें अस्सी हजार घुड़सवार रहते थे और जोधपुर, मारवाड़, ग्वालियर, चन्देरी, आबू आदिके नरेश उन्हें अपना मानते थे । उस महासेनानीको एक ही धुन थी—रम पावन भारतभूमिको यवनोंके अपवित्र शासनसे रना ।' लेकिन उनका व्यवहार मुसल्मान प्रजाके ऐसा ही था, जैसा पिताका पुत्रके प्रति होता है—ात्य इतिहासज्ञोंने भी स्वीकार किया है ।

लवा और दिल्लीके शासकोंके विरुद्ध महाराणा सांगा हीम लोदीने बकरोले और घटोलेके युद्धोंमें घुटने टेक मालवाके शाह मुजफ्फरको उसकी राजधानीमें ही उन्न किया और रणथम्भोरके दुर्गका उद्धार किया ।

वह कनवाहका अन्तिम युद्ध—बाबरके छक्के थे, उसके सैनिक विद्रोह करके भाग जानेको उद्यत थे अपने शराबके प्याले फोड़ डाले, कुरान लेकर उत्तेजित किया । इतनेपर भी कुछ होना नहीं था दुर्भाग्य—राणाका हाथी सहसा युद्धभूमिसे भाग सेनापतिके हटते ही सेना अस्त-व्यस्त हुई और बाबर हुआ । महाराणा सांगा कनवाहकी पराजयोंमें च विजय प्राप्त किये बिना चित्तौड़में चरण रखना अ धनी' को प्रिय नहीं था ।

महाराणा प्रतापने अपने उन्हीं पितामहका किया था । राजस्थानका इतिहास आनपर मिटनेव और अग्निमें अपने सुकोमल शरीरकी हँसते हँसते आ वाली सतियोंका पावन इतिहास है और उस

# अपहृत मुस्लिम-महिला और हिंदू

( रचयिता—'श्रीविप्र' तिवारी )

रोंकी औरतोंको उड़ाकर अपनी बनानेकी कुप्रवृत्ति हिंदूकी नहीं है, उसके सामने तो 'परदारेषु मातृवत्'क
ज तो अपहृत महिलाओंकी शोचनीय अवस्था देखकर हृदय रो उठता है; क्या उन लोगोंकी यही सभ
उ सामने एक सर्वांगसुन्दरी मुस्लिम-महिला पकड़कर लायी गयी, उसे देखकर शिवाजीने कहा 'माता ! यदि
ने हुआ होता तो मैं भी आज कितना सुन्दर होता !' और उन्होंने उस महिलाको ससम्मान उसके पा
त्या ! यह है हिंदू-संस्कृति और हिंदू-धर्मकी मर्यादा।

( १ )

नीय लेखनी यह कविके स्वकरको
र मसिपात्रको चलती है सर-सर !
दू-सभ्यताके उन अङ्कोंको बनाती !
य भारतीके जो भालपर चमकते हैं !
दू-संस्कृतिके अङ्क*, मुक्तासे प्रभावान,
नावलियोंको जो चकाचौंध करते !
दू-संस्कृतिके उन जलते प्रदीपोंकी
तित शिखाओंसे विश्वने किये हैं
ने मणि-मंदिरोंको शाश्वत ज्योतिर्मय;
ोंने बाँधी जो हिंदूकी मर्यादा,
ज भी अखंड है !
त्रकारकी यह, तूलिका विचित्रमय
त्रित करती है हिंदू-संस्कृतिका चित्र !

( २ )

वीरवर शिवाके उस रोष-भूक
कम्पित हो डोल उठे तख्त शहनशाहों
अस्त-व्यस्त हो गयी शासनकी शृंख
काँटोंकी राहोंमें †हरमोंकी निवासि
दर-दर डोलती थीं वे न्योढ़ा 'हूर परियाँ
विश्वस्त परिचारक सम्मुख शिवाके,
सुन्दर सुललनाको लाया प्रमोद
अपहृत मुस्लिम वह नारी थी सु
चाँदको लजाती थी, लाज लजवंती
यौवन वसंतका उसपर प्रभाव
खिलती गुलाब पीत केशरकी क्यारी-स
बोले शिवराज-वीर भृत्यसे क्रुद्ध हो
'सैनिक ! किया है तुमने निंदनीय क्रू

( ३ )

अपहृत महिलासे फिर बोले शिवराज वीर
माता ! यदि जन्म लेता तेरे ही गर्भसे,
तेरे ही समान होता मैं भी तो रूपवान;
मा अधिकारणी हो समुचित सम्मानकी;
कंठसे उतार अनमोल मणि-मालाको
मेल डाली मोदसे सुराही···सुग्रीवमें;
बोले फिर गद्गद हो—'हिंदूने सीखा है
नारीके गौरवकी, नारीके धर्मकी
रक्षा करना ही, बस; अपनी हो, पराई हो;
माता हो, भगिनी हो, पुत्री हो, पत्नी हो;
सबका समादर वह करता है निर्विरोध !
अवनी और अम्बरमें, कण-कणमें, अणु-अणुमें—
हिंदू-सभ्यताकी जय, गूँज उठा जय-निनाद !!



---

* अक्षर । † अन्तःपुर ।

# महाराणा प्रताप

रहसी, रहसी धरा, खिस जासे खुरसाण।
ɪ बिसंभर ऊपंर रखिओ नहचो राण ॥
—अब्दुलरहीम खानखाना

र्न रहेगा और पृथ्वी भी रहेगी, (पर) मुगल-साम्राज्य नष्ट हो जायगा। अतः हे राणा! विश्वम्भर भगवान्के मने निश्चयको अटल रखना।'

राणाका वह निश्चय लोकविश्रुत है—

क कहासी मुख पतो इण तनसूँ इकलिंग।
तै ज्हाँईं ऊगसी, प्राची बीच पतंग॥

ार्य यह कि भगवान् एकलिङ्गकी शपथ है, प्रतापके से अकबर तुर्क ही कहलायेगा। मैं शरीर रहते धीनता स्वीकार करके उसे बादशाह नहीं कहूँगा। सूर्य ता है, वहाँ पूर्वमें ही उगेगा। सूर्यके पश्चिममें समान प्रतापके मुखसे अकबरको बादशाह निकलना है।

मई सन् १५३९, वि० सं० १५९६ ज्येष्ठ शुक्ला वह तिथि धन्य है, जब मेवाड़की शौर्य-भूमिपर कुटमणि प्रतापका जन्म हुआ। बाप्पा रावलके अक्षुण्ण कीर्तिकी उज्ज्वल पताका, राजपूती आन का वह पुण्य प्रतीक, महाराणा सांगाका वह पावन वि० सं० १६२८ फाल्गुन शुक्ला १५ ता० सन् १५७३ को सिंहासनासीन हुआ, अधिकांश नरेश परम कूटनीतिज्ञ सम्राट् अकबरके दरबारमें हो चुके थे। अनेकोंने अपनी कन्याएँ देकर बादशाहसे कर लिया था। प्रताप—शौर्यकी मूर्ति प्रताप एकाकी नी प्रजाके साथ और एकाकी ही उन्होंने जो धर्म एवं के लिये ज्योतिर्मय बलिदान किया, वह विश्वमें न्त्रता और अधर्मके विरुद्ध संग्राम करनेवाले, मान-रवशील मानवोंके लिये मशाल सिद्ध होगा।

ाट् अकबरकी कूटनीति व्यापक थी; राज्यको जिस न्होंने राजपूत-नरेशोंसे सन्धि एवं वैवाहिक सम्बन्ध-र्नय एवं विस्तृत कर लिया था, धर्मके सम्बन्धमें भी वे ीन इलाही' के द्वारा हिंदू-धर्मकी श्रद्धा थकित करनेके नहीं थे—कहना कठिन है। आज कोई कल कहे. प्रताप। अकबरका शक्तिसागर इस अरावलीके शिख ही टकराता रहा—वह नहीं झुका, नहीं झुका।

अकबरके महासेनापति मानसिंह शोलापुर वि लौट रहे थे। उदयसागरपर महाराणाने उनके प्रबन्ध किया। हिंदूनरेशके यहाँ, भला अतिथिका र होता; किंतु महाराणा प्रताप ऐसे राजपूतके सा भोजन कैसे कर सकते थे, जिसकी बुआ मुगल-अन्तः मानसिंहको बात समझनेमें कठिनाई नहीं हुई। अपम वे दिल्ली पहुँचे। उन्होंने सैन्य सज्जित करके आक्रमण कर दिया।

'हल्दीघाटी'—राजपूतानेकी वह पावन बलिद विश्वमें इतना पवित्र बलिदान-स्थल कोई नहीं। पृष्ठ रँगे हैं उस शौर्य एवं तेजकी भव्य गाथासे। अपने देश और नरेशके लिये वह अमर बलिदान वीरोंकी वह तेजस्विता और महाराणाका वह लोकोत्तर प इतिहासका, वीरकाव्यका वह परम उपजीव्य है। उष्ण रक्तने श्रावण संवत् १६३३ वि० में हल्दीघाट कण लाल कर दिया। अपार शत्रुसेनाके सम्मुख थोड़े- और भील सैनिक कबतक टिकते? महाराणाको प पड़ा और उनका प्रिय अश्व चेतक—उसने उन्हें पहुँचानेमें इतना श्रम किया कि अन्तमें वह सदाके लि स्वामीके चरणोंमें गिर पड़ा।

महाराणा प्रताप—वे प्रजाके आजसे शासक नह पर शासन करनेवाले थे। एक आज्ञा हुई और विज देखा—व्यर्थ है उसकी विजय। चित्तौड़ भस्म हो ग उजड़ गये, कुएँ भर दिये गये और ग्रामके लोग जं पर्वतोंमें अपने समस्त पशु एवं सामग्रीके साथ च गये। शत्रुके लिये इतना विकट उत्तर, यह उस सम राणाकी अपनी सूझ है। अकबरके उद्योगमें राष्ट्रियता देखनेवालोंको इतिहासकार बदायूनी आसफखाँके स्मरण कर लेने चाहिये—'किसीकी ओरसे सैनिक क्यों थे वे हिंदू ही और प्रत्येक स्थितिमें विजय इस्लामकी यह कूटनीति थी अकबरकी और महाराणा इसके समक्ष राष्ट्रगौरव लेकर अडिग भावसे उठे थे।

ंसी प्रकार जीवन व्यतीत करनेको बाध्य हुए। ो गुफाएँ ही आवास थीं और शिला ही शय्या थी। सम्राट् सादर सेनापतित्व देनेको प्रस्तुत था, उससे ?—वह केवल चाहता था प्रताप अधीनता स्वीकार उसका दम्भ सफल हो जाय। हिंदुत्वपर दीन-इलाही ी हो जाता। प्रताप—राजपूतकी आनका वह सम्राट्, वह गौरव-सूर्य इस संकट, त्याग, तपमें अम्लान डिग रहा। धर्मके लिये, आनके लिये अकल्पित है ा। कहते हैं महाराणाने अकबरको एक बार सन्धिपत्र पर इतिहासकार इसे सत्य नहीं मानते। यह अबुल-गढ़ी हुई कहानीभर है।

ल्पित सहायता मिली, मेवाड़के गौरव भामासाहने चरणोंमें अपनी समस्त सम्पत्ति रख दी। महाराणा सम्पत्तिसे पुनः सैन्य-संगठनमें लग गये। चित्तौड़को महाराणाने अपने समस्त दुर्गोंका शत्रुसे उद्धार कर लिया। उदयपुर उनकी राजधानी बना। अपने २५ वर्षों कालमें उन्होंने मेवाड़की केशरिया पताका सदा ऊँची

'चित्तौड़के उद्धारसे पूर्व पात्रमें भोजन, शय्या दोनों मेरे लिये वर्जित रहेंगे।' महाराणाकी प्रतिज्ञा अ और जब वे वि० सं० १६५३ माघ शुक्ला ११, जनवरी सन् १५९७ में परमधामकी यात्रा करने लगे परिजनों और सामन्तोंने वही प्रतिज्ञा करके उन्हें किया। अरावलीके कण-कणमें महाराणाका जीव अङ्कित है। शताब्दियोंतक पतितों, पराधीनों और उत लिये वह प्रकाशका काम देगा। चित्तौड़की उस पवि युगोंतक मानव स्वराज्य एवं स्वधर्मका अमर सन्देश होता सुन सकता है।

**माई एहड़ा पूत जण, जेहड़ा राण प्रताप**
**अकबर सूतो ओधकै, जाण सिराणै साप**

—र

# छत्रपति शिवाजी

'शत्रु महान् सेनानी है। मैंने उन्नीस सालतक युद्ध युद्धका सञ्चालन किया, परंतु उसकी शक्ति बढ़ती ही गयी।' —बादशाह औरंगजेब।

पूतोंका रक्त और वह भी विश्वके सर्वश्रेष्ठ मानधनी कुलका—जहाँ भी उसने अपनेको प्रकट किया, र्य अदम्य रहा है। महाराज सज्जनसिंह इसी कुलके वि०सं० १३७६में चित्तौड़ छोड़कर दक्षिण-भारतको ास बनाया। भोंसला* जाति आरम्भमें राणा कही और वह महाराज सज्जनसिंहकी ही सन्तति है। महारानी की कुक्षिसे इसी कुलमें शिवाजीका जन्म हुआ। जन्मसे शिवाजी 'मावली' बालकोंके साथ उनकी टुकड़ियाँ द्धके खेल ही खेलते। माता जीजाबाई-जैसी वीर-उन्हें पुराणोंकी महान् गाथाओंसे प्रोत्साहित किया। कोंडदेव-जैसे परमनीतिज्ञ एवं शूरमाके संरक्षणमें स्त्र-शिक्षा प्राप्त की और समर्थ स्वामी रामदास-जैसे महापुरुषके करोंकी अभय छाया उन्हें प्राप्त हो गयी। धर्मपर, गायोंपर, ब्राह्मणोंपर, मन्दिरोंपर, सती और असहाय जनतापर जो अत्याचार निरङ्कुश शकोंद्वारा हो रहे थे, शिवाजीका वीर हृदय उस आर्त क्रन्दनको सह नहीं सका। युवा होते-न-होते अपने बचपनके मावली-शूरोंका नेतृत्व सम्हाला राष्ट्र एवं संस्कृतिके परित्राणके लिये 'भवानी' ( तलवार ) की शरण ली।

शिवाजीके पिता शाहजी बीजापुर नवाबके सामन्त थे; किंतु शूर शिवाजी अन्यायी यवनको मस्तक यह सम्भव नहीं था। शिवाजीने बीजापुरके दुर्गोंपर करके अधिकार करना प्रारम्भ किया। शाहजीको कैद कर लिया। धुरन्धर राजनीतिज्ञ शिवाजीने सीधे पत्रव्यवहार किया और फल यह हुआ कि शाहजहाँने अपना सामन्त घोषित कर दिया। बीजापुर-नवाब दम नहीं था कि दिल्लीदरबारके सामन्तको कैद रख

बीजापुर-नवाबका सेनापति अफजलखाँ सेना बढ़ आया। धूर्ततापूर्वक उसने सन्धिके लिये बुलाया। दोनों अकेले मिलनेवाले थे। यवन- मिलते ही तलवार उठायी, परंतु शिवाजी अबोध यवनोंके विश्वासघातसे परिचित थे। उनके हाथके अफजलखाँकी कोख फाड़ दी। वनमें छिपे मराठे टूट पड़े। यवन-सेना परास्त हुई। बीजापुरने विवश सन्धि की। शिवाजीने मुगलोंके किले जीतने प्रारम्भ

* भोंसला' शब्द सूर्यवंशके द्योतक 'भास्वत' कुलका अपभ्रंश है।

बड़ी भारी सेनाके साथ शायस्ताखाँ भेजा गया, अपने ही गर्व और प्रमादसे परास्त हुआ। उसकी घुसकर मराठोंने आक्रमण किया और शिवाजीकी उसकी चार अँगुलियाँ कट गयीं। औरंगजेबने मुअज्जम और जयसिंहको भेजा शिवाजीके विरुद्ध। र ही लड़ें, यह महाराज शिवाजीको अभीष्ट नहीं ापति जयसिंहके परामर्शसे वे दिल्ली जानेको प्रस्तुत हो रंगजेबने उनका उचित सत्कार नहीं किया। दरबारमें शिवाजी यह अपमान कैसे सह लेते। धूर्त औरंगजेबने द कर लिया, पर कौशलसे वे निकल आये। लौटनेपर रायगढ़ दुर्गमें सन् १६७४ ईस्वीमें शिवाजीका राज्याभिषेक हुआ। बीजापुरनरेशने देकर उनसे मित्रता की। दक्षिणके शासकोंने उन्हें ग्रणी स्वीकार किया। महाराज शिवाजीका ध्येय वी' स्वराज्यका संस्थापन और उसके लिये वे सतत ह।

ोखाँ लिखते हैं कि 'शिवाजीने कभी किसी मस्जिद, थवा किसी धर्मको माननेवाली स्त्रीको हानि नहीं। यदि उनके हाथ कोई कुरानकी प्रति लग । वे उसे तुरंत आदरपूर्वक किसी मुसल्मानको।' छत्रपति शिवाजी महाराजके उद्योगको येक या संकीर्ण माननेवालोंको मुसल्मान लेखकका पढ़ लेना चाहिये। कहा जाता है कि किसी युद्धमें एक परम सुन्दरी यवनराजकुमारीको बंदी करके महाराजके सम्मुख उपस्थित किया। महाराज कुछ क्ष और देखकर बोले—'यदि मेरी माता ऐसी सुन्दर मैं इतना कुरूप न होता।' फिर सैनिकको डाँटकर 'इसको सुरक्षित इसके घर पहुँचा दो।' उन्होंने उसे पूर्वक उसके पिताके समीप भिजवाया। पर-स्त्रीमात्र भावका यह उज्ज्वल आदर्श ! महाराजका किसे द्वेष नहीं था। उन्होंने तो अत्याचार एवं अधर्मके तलवार उठायी थी। उनका उद्योग राष्ट्रिय संस्कृतिकी लिये था।

५३ वर्षकी अवस्थामें रायगढ़ दुर्गमें ही उन ा शरीर छोड़ा। उनका साम्राज्य—वह तो कभी उन था। उसे तो उन्होंने अपने गुरु समर्थ स्वामी र चरणोंपर चढ़ा दिया था और समर्थके साम्राज्यकी ह है वह गैरिकध्वजा। महाराज एक प्रतिनिधि गुरुदेवके और इस रूपमें महाराज एक निःस्पृह मह योगी हैं इतिहासके पृष्ठोंमें।

> राखी हिन्दुआनी, हिन्दुआन को तिलक राख्यो
> स्मृति पुरान राख्यो बेद बिधि सुनी ै
> राखी रजपूती, राजधानी राखी राजन कै
> धरामें धरम राख्यो, गुन राख्यो गुनी
> 'भूषन' सुकवि जीति हद मरहट्टन क
> देश-देश कीरति बखानी तव सुनी
> साहके सपूत सिवराज ! समसेर तेरी
> दिल्ली दल दाबिके दिवाल राखी दुनी



# पेशवा बाजीराव

ई भी हिंदू बाजीरावसे अधिक सचाई और सफलताके दुओंकी एकताके लिये प्रयत्न न कर सका।'

—वीर सावरकर

न् १६९९ में महाराष्ट्रके श्रीवर्द्धन ग्राममें एक ब्राह्मण- जन्म लिया। बचपनमें ही उसके पिता पेशवा बालाजी ने उसे सैनिक शिक्षा दिलायी और श्रीब्रह्मेन्द्रस्वामीने कृपा की। योगिराज ब्रह्मेन्द्रस्वामी उस हिंदूनरेशसे क नहीं थे, जिसके राज्यमें हिंदू-धर्मके तनिक भी की सम्भावना होती। पिताकी मृत्युके पंद्रह दिन यही बालक बाजीराव शाहूजी भोंसलेद्वारा पेशवा बनाये उन्होंने सनद प्राप्त करके पूनामें अपना केन्द्र बनाया था। मुगल बादशाह, निजाम, मालवाके यवन सूबे फिरंगी इसमें बाधक थे और अपनी नीतिकुशलता तथ पेशवा बाजीरावने इन सब बाधाओंको सुलझा लिया मालवापर दो बार विजय प्राप्त की। कर्णाटक वि निजामके षड्यन्त्रको विफल कर दिया, जो वह मिलकर करना चाहता था, और उसे युद्धमें पराजि सन् १७२७ के युद्धमें निजामने घुटने टेक दिये लौटते ही बुन्देलखण्डके शासक महाराज छत्रसा मिला। मालवाके सूबेदार बंगशने बुन्देलखण्डपर किया था और बुन्देलकेसरीने हिंदुत्वकी एकताके पेशवासे सहायता माँगी थी। [illegible]

ळकर, भोंसले, गायकवाड़, सिंधिया—सभी महाराष्ट्र-
शवाको अपना नेता और सेनापति स्वीकार कर चुके
वाका हिंदू-संगठन बड़े सफलरूपमें चल रहा था।
बादशाहने उन्हें मौखिकरूपमें मालवाका शासक
कर लिया, पर आज्ञापत्र देनेमें इधर-उधर करने लगा।
सेना सजायी और धावा किया, पर दिल्ली-बादशाहके
निजाम और अवधके नवाब सआदतखाँने भी
पराजित करनेका प्रयत्न किया; फिर भी तीनोंकी एक
नहीं। बादशाह सन्धि करनेपर विवश हुए। हिमालय-
कुमारीतक पेशवाका प्रभाव व्यापक हो गया।

दिल्लीपर नादिरशाहने आक्रमण किया, यह
पाते ही पेशवा बाजीरावने सेना सजायी और घोषि
कि 'नादिरशाह हिंदू-मुसलमान दोनोंका शत्रु है।' य
यह सिद्ध करनेके लिये पर्याप्त है कि पेशवा समस्त
विदेशी आक्रमणसे सुरक्षाके लिये कितने सचिन्त थे
युद्धयात्रामें नर्मदा किनारे सन् १७४० की २२
हिंदुत्वके इस महासेनापतिने शरीर छोड़ा। बीस व
पेशवापदपर रहे और जीवनके अन्तिम दिनतक उन्हों
जातिकी एकता और धर्मकी सुरक्षाके लिये अथक उद्यो

—र



# गुरु गोविन्दसिंह

नानककी संतवाणीने सात्त्विक श्रद्धालुओंमें जो
ना दी, दिल्लीके बादशाहोंके अत्याचारने उसे
रके तलवार उठानेपर बाध्य किया। कोई भी सच्चा
राश्रय उत्पीड़ितोंका आर्तनाद कैसे सह सकता है।
नदेवके द्वारा ग्रन्थसाहबका संकलन हुआ, उस समय-
ोका शासन अकबरके हाथमें था; किंतु जहाँगीरके
र आते ही गुरु हरगोविन्द धर्म एवं निराश्रयोंकी
ये भाला और तलवार उठानेको विवश हुए।
सैनिकवृत्ति उन्हींसे प्रारम्भ हुई। जहाँगीरने गुरु
दको बंदी किया और वे बारह वर्षोंतक ग्वालियरके
ैद रहे।

तेगबहादुर परम सौम्य एवं परहितचिन्तक महा-
। उन्होंने समझ लिया था कि धर्मकी रक्षा उनके
रा ही होगी। गुरु तेगबहादुर एक दिन उदास
ालक गोविन्दसिंहने उदासीका कारण पूछा। गुरुने
 देश और धर्मको किसी महान् आत्माके बलिदानकी
ता है। बालककी तेजस्विता व्यक्त हो गयी—'आपसे
ंसारमें महान् आत्मा कौन है?' सचमुच गुरु
रने बालककी बात हृदयमें रख ली। मुसल्मानोंके
से पीड़ित, शरणमें आये ब्राह्मणोंके द्वारा उन्होंने
कराया—'हिंदुओंके नेता गुरु तेगबहादुर इस्लाम
र लें तो सब हिंदू मुसल्मान हो जायँ।' क्रूर
ने धर्तापूर्वक उन्हें दिल्ली बुला लिया और

गुरु गोविन्दसिंहपर पिताके बलिदानका प्रभाव
ही, साथ ही उन्होंने देख लिया कि औरंगजेबके अ
हिंदू-धर्मकी रक्षा केवल संगठित सैनिक शक्तिसे ही
है। नैनादेवीके पर्वतपर वर्षभरतक भवानीकी र
लिये यज्ञ किया गुरुदेवने और उसके पश्चात् उन वीरे
लिया, जो देवीके लिये स्वयं बलिदान होनेको उद्यत हुए,
'खालसा' कहलाये। स्वयं गुरुदेवने इन्हें 'अमृत'
और उनके हाथसे पिया। 'खालसा' वही हो सकता
पाँच खालसा बन्धुओंके हाथसे अमृत (कृपाणसे अ
जल) पी ले। सिख-जाति सम्पूर्ण सैनिक हो गयी
गोविन्दसिंहने कंघी, कच्छ, कर्द (कड़ा), केश और
अनिवार्य कर दिया प्रत्येक सिखके लिये।

गुरु गोविन्दसिंह अमोघ निशान मारते थे। उन
अचूक था। वे महाशूर थे और दो लंबी तलवारें बाँ
उन्होंने नाहन, आनन्दपुर और चकोरमें अपने सैनिक
स्थापित किये। दुर्भाग्यसे कुछ पहाड़ी हिंदूनरेश
विरुद्ध हुए। औरंगजेबने सरहिंद और लाहौरके सूबे
उनके विरुद्ध भेजा। गुरुदेवके दो बालक बंदी हुए
पिशाचोंने उन होनहार बालकोंको जीते-जी मस्जिदकी
चुन दिया। इस युद्धसे हटनेपर दमदमा
गोविन्दसिंहने सिखोंका 'दसवाँ ग्रन्थ' निर्मित किया।
अन्तिम दिन गुरु गोविन्दसिंहने दक्षिण-भारतमें गो
तटपर 'हुजूर साहब' में बिताये। यहीं सोते समय दो प

क, अद्वितीय शूरमा और माधवदास बैरागी ( बन्दा
जैसे विरक्तका प्रेरक योगिराज महापुरुष उठ गया ।

सकल जगतमें खालसा पंथ गाजै ।
जगै धर्म हिंदू, सकल भंड भाजै ॥

का महान् आदर्श सम्मुख रखकर गुरु गोविन्दसिंहने को हिंदू-धर्मके रक्षक सैनिकोंके ही रूपमें संगठित । वे किसी नवीन धर्मकी स्थापनामें नहीं लगे थे, में ग्रन्थ' से सिद्ध है । सनातन धर्म एवं संस्कृतिकी ये ही उन्होंने सिख जातिका सैनिक संगठन किया । की फतह' और 'सत् श्री अकाल' के युद्धघोष गौ, ब्राह्मण, मन्दिर और धर्मकी रक्षाके लिये ही गु आज्ञाकारियोंने गुंजित किये ।

गुरु गोविन्दसिंह अच्छे सुकवि थे और हिंदू-धर्ममें गाढ़ निष्ठा थी । सुनीतिप्रकाश, सर्वलोहप्रकाश, प्रेम बुद्धिसागर, चण्डी-चरित्र आदि उनके ग्रन्थ केवल ही कारण नहीं, अपनी उन्नत रचनाके कारण भी अ हैं । उनकी वाणीमें धर्मनिष्ठा, श्रद्धा और ओज है । कृपाण तो सदा धर्मरक्षाके लिये ही खुली रही । धर्म हिंदू-धर्मके परित्राणके लिये ही उन्होंने पिताकी, पुत्रों स्वयं अपनी आहुति दी । —र



# महाराज रणजीतसिंह

करचकिया' उस समय पंजाबकी एक छोटी-सी ी, जब वीरवर महासिंहकी पत्नी मलबाईने दो नवम्बर ८०को रणजीतसिंहको जन्म दिया । बचपनमें ही कलनेसे रणजीतसिंहका एक नेत्र नष्ट हो गया और ख दागोंसे भर गया । पाँच वर्षकी अवस्थामें ही वेवाह 'कन्दिया' की राजकुमारी 'महताबकुमारी' के ो गया । और बारह वर्षकी अवस्थामें पिताके ो होनेपर रणजीतसिंह सिंहासनपर बैठे । उन्होंने र्षकी अवस्थामें वस्तुतः राज्य सँभाला । इससे पूर्व र्षतक उनकी सास 'सदाकुमारी' राज्यका सञ्चालन हीं । शूर, नीतिनिपुणा सासने उन्हें नीतिकुशल । रणजीतसिंहकी आगामी विजयोंमें उनकी सास ाके साथ अनेक बार उनकी सहायता करती रहीं ।

सन सँभालते ही रणजीतसिंहको सबसे पहले उन सरदारोंका दमन करना पड़ा, जो उनकी अल्पवयमें बढ़ा चुके थे । अफगानोंके आक्रमणसे उस समय सिक्ख सरदार पहाड़ोंमें भाग जाते थे । जब अफगान ते, तब वे पहाड़ोंसे लौटकर शासन-व्यवस्था चलाते । सरदार जमानशाहके सिन्धुनद पारकर लाहौरकी ओर ही दूसरे सब सिक्खनरेश पहाड़ोंमें भाग गये । सिंहको भी पलायन करना पड़ा । रणजीतसिंहने उसी इस भयसे पंजाबको मुक्त करनेका दृढ़ संकल्प कर उन्होंने पहाड़ोंमें छिपे सरदारोंको एकत्र करके की । बाद लाहौरमें ही था कि रणजीतसिंह सरदारोंने

रणजीतसिंहके बढ़ते प्रभावने सहयोगी सरदारों ईर्ष्या उत्पन्न कर दी । उन्होंने षड्यन्त्र करके हस्सतख एक छट्ठा जातिके सरदारको रणजीतसिंहके वधके लिये किया । षड्यन्त्र विफल रहा । हस्सतखाँ मारा गय रणजीतसिंह समझ गये कि सरदारोंका संगठ मुसल्मानोंके भयसे छुटकारा सम्भव नहीं है । उन्हें पंजाबपर विजय करके उसे दृढ़रूप देनेका निश्चय दूसरा उपाय नहीं था विदेशियोंके आतङ्कसे मुक्ति

महाराज रणजीतसिंह केवल प्रारम्भिक ही पढ़े थे और विदेशियोंसे हिंदी तथा पं पंजाबी बोलते थे और उनके आज्ञापत्र गुरुमुखी जाते थे; परंतु वे अत्यन्त कुशल राजनीतिज्ञ थे लक्ष्यसिद्धिके सुअवसरोंका बड़ी निपुणतासे चुनाव शत्रुके दुर्बल समय एवं स्थानको वे भली प्रकार सकते थे । वैसे वे परम उदार थे और उन्होंने ऐसे किर राज्यपर अधिकार नहीं किया, जिसने उनकी स्वीकार कर ली । कर लेकर राजाओंको छोड़ देनेकी भारतीय परिपाटी उन्होंने बनायी रक्खी । सन् उन्होंने लाहौरपर अधिकार किया । इससे पूर्व अ राज्य उनके वशवर्ती हो चुके थे । सन् रणजीतसिंहका विधिवत् अभिषेक हुआ । उन्होंने की उपाधि धारण की । उसी समय लाहौरमें उनके सिक्का ढालनेवाली टकसाल स्थापित हुई । उन

पंजाबतक फैली थीं । नीतिकुशलता और शौर्यसे हने सबको अपने वशमें कर लिया । उन्होंने पूरे आधिपत्य स्थापित किया । इस प्रकार 'सुकरचकिया' के पुत्र होकर वे 'पंजाबकेसरी' हो गये । उनका पूर्ण हुआ । अफगान अब पंजाबकी ओर देखनेका हीं कर सकते थे । अंग्रेजोंने उनके यहाँ दूत भेजा ई लेकने उनसे मित्रताकी सन्धि की । पटियाला, दिके सरदार जब महाराज रणजीतसिंहके विरुद्ध प्रतिनिधिसे सहायता लेने गये, तब उसने स्पष्ट कह वह केवल गुप्त सहायता दे सकता है, प्रकटरूपसे सरी' का विरोध अंग्रेज नहीं करेंगे । यह समाचार राज रणजीतसिंहको मिला, तब उन्होंने स्वयं पटियाला सरदारोंको आमन्त्रित किया और उनसे मैत्री की ।

ाबके विस्तृत शासनमें महाराज रणजीतसिंहका जीवन द्रोही सरदारोंके साथ युद्ध करते ही व्यतीत हुआ । ो शक्ति बढ़ रही थी । शतद्रू ( सतलज ) के दक्षिणी उन्होंने अपना पंजा फैला लिया था । महाराज हने भारतके मानचित्रको देखकर ठीक ही कहा क दिन यह सब लाल ( अंग्रेजशासित ) हो ' महाराज रणजीतसिंहको शतद्रूके उत्तर-तटतक ही ाज्यसीमा रखनी पड़ी । वे परम नीतिज्ञ थे । उन्होंने र इस विदेशी सत्ताको नीचे ढकेलनेकी इच्छा की; न्होंने देखा कि दूसरे नरेश अंग्रेजोंके सहयोगी हैं । ा साथ देंगे, इसकी आशा नहीं । विवश होकर उन्होंने ो मित्र बनाये रखना हितकर समझा । अंग्रेज भी चेष्टा करके समझ चुके थे कि वे महाराज सिंहको छेड़कर लाभ नहीं उठा सकते । अतः उनके ालमें शतद्रूको पार करनेका लोभ उन्हें भी दबाये ा पड़ा । सन् १८०९ में अंग्रेजोंकी महाराज सिंहसे जो सन्धि हुई, उसमें दोनोंने शतद्रूको राज्य-ान लिया ।

ोलियन बोनापार्टके वाटरलूके संग्राममें पराजित अनेक फ्रांसीसी युवक वहाँसे भागे और उन्होंने [illegible]

काश्मीरके शासक शाहशुजाको पराजित करके कोहेनूर हीरा प्राप्त किया था । उनकी इच्छा थी हीरा पुरीमें भगवान् जगन्नाथके श्रीविग्रहको भूषि दुर्भाग्यवश महाराज जीवनकालमें उसे पुरी भेजनेकी नहीं कर सके । महाराजके शरीरान्तके पश्चात् अधि हीरेको 'राज्यकी सम्पत्ति' कहकर भेजना अस्वी दिया ।

सन् १८३१में १६ अक्टूबरको रोपड़में दशहर हुआ । गवर्नर-जनरल लार्ड विलियम बैंटिङ्कसे इ महाराजकी भेंट हुई । इस समय महाराजकी अंग्रेजे सन्धि हुई । अंग्रेजोंको सिन्धु नदीसे व्यापार अधिकार मिला । सन् १८३८में महाराज रणजी सहायतासे ही अंग्रेज-सेना अफगानिस्तानमें विजयी ह वहाँके सिंहासनपर शाहशुजाको बैठा पायी । इस विजयोत्सवके उपलक्षमें अतिथियोंके सत्कारके स महाराजको लकवेका रोग हुआ । इससे पहले भ इस रोगका एक बार आखेट होना पड़ा था । इसी क्रममें २८ जून सन् १८३९ को पंजाबका वह सूर्य गया । महाराजकी अन्त्येष्टिमें दस लाख रुपये व्य महाराजके साथ उनकी सन्तानहीन चार रानियाँ, सात तथा तीन और सेविकाएँ सती हुईं । ध्यानसिंह श सपरिवार चितापर चढ़ने जा रहे थे । उन्हें बड़ी ब रोका जा सका ।

महाराज रणजीतसिंह छोटे कदके अत्यन्त पुरुष थे । विदेशियोंने उनके आतिथ्य-सत्कार और सम्भाषणकी भूरि-भूरि प्रशंसा की है । अपने जीवनमें अनेक तीर्थोंकी यात्रा की । उनके लिये सिक्ख-गुरु हिंदू-मन्दिर समान थे । काशीमें भगवान् विश्वनाथके शिखरको उन्होंने स्वर्णपत्रसे आच्छादित तीर्थयात्राके समय दुखियों, दीनों तथा साधु-ब उन्होंने लाखों रुपये वितरित किये । दुष्टोंको दमन वे सदा दत्तचित्त रहे । जब भी उन्हें किसी अत्याचारका समाचार मिला, उन्होंने अविलम्ब उसके उद्योग किया । पंजाबमें मुसलमानोंके आतङ्कसे सि हिंदू-धर्मको निर्भीक करके पुनः शक्ति देनेवाले वे

# बन्दा बैरागी

ामय प्रभुके इस अद्भुत रंगमञ्चपर एक-से-एक
ात्र आया ही करते हैं। त्याग, तटस्थता, शौर्य तथा
जितना सुन्दर सामञ्जस्य बन्दाके जीवनमें हुआ है,
ाके निष्काम कर्मयोगका वैसा उज्ज्वल आदर्श इस
तिहासमें मिलना अत्यन्त दुर्लभ है। गुरु गोविन्द-
तीर्थयात्रा करते हुए दक्षिणभारत पहुँचे, तब
मणराव उन्हें त्यागी, तपस्वीके वेशमें एक पर्वत-
।

ाथ अबलाएँ तुमसे रक्षाकी आशा करती हैं।
आज म्लेच्छोंकी छुरियोंके नीचे तड़पती हुई तुम्हारी
रही हैं! हमारे देव-मन्दिर ध्वस्त किये जा रहे हैं।
। धर्म कार्यक्षेत्रमें तुम्हारी सेवाकी पुकार कर रहा
किस धर्मकी आराधना करोगे तुम?' एक प्रख्यात
क लक्ष्यवेधी धनुर्धर, अमित उत्साही सुयोग्य शासक
र भारी आपत्तिके कालमें राज्य छोड़कर कौपीन
रके वनवासी हो जाय—यह गुरु गोविन्दसिंह-
ष्ट नहीं था।

आपका बन्दा हूँ!' लक्ष्मणरावने घुटने टेककर
ुकाया और उसी दिनसे वे सचमुच 'बन्दा' हो
ा जाता है कि गुरु गोविन्दसिंहने स्वयं उन्हें अपनी
प्रदान की।

ाण भारतसे 'बन्दा' पंजाब आये। गुरु गोविन्दसिंह
ो चुके थे। उनका शरीर अधिक दिनोंतक चल
। इतिहासमें वह घटना भी क्या भूलनेकी वस्तु है,
गोविन्दसिंहके छोटे-छोटे बच्चोंको जीवित ही दीवालमें
या गया था? बन्दा इस घटनासे अत्यन्त क्षुब्ध हो
न्होंने सिक्ख शूरोंको उत्साहित किया, एकत्र किया
होरपर आक्रमण कर दिया।

ल्मान इतिहासकारोंने द्वेषवश बन्दाको अनेक
लाञ्छित करनेका प्रयत्न किया है। वे उन महापुरुष-
जादूगर, पता नहीं क्या-क्या कहते हैं; पर उन्हें भी
करना पड़ा है कि बन्दा लोकोत्तर शूर थे। उनके
छूटे बाण कभी लक्ष्यच्युत नहीं होते थे। वे रणक्षेत्रमें
किट होते और विपक्षके प्रधान-प्रधान नायकोंको चुन-

थे। बन्दा सदा बैरागी ही रहे। वे प्रायः यु
समीप पहाड़ीपर ध्यानस्थ बैठे रहते। उनका स्वभाव
एकान्तमें ध्यान करनेका था। एक क्षण भी अनावश
कार्यमें लगनेकी उनसे आशा नहीं की जा सकती थ
क्षेत्रमें जब शत्रु बलवान् पड़ते, तब सिक्खसेनाके
उनको ढूँढ़ते। वे अपने अश्वपर बैठकर तूफानव
आते थे और जैसे ही उन्हें लगता कि अब उनकी आ
नहीं है, वे लौट पड़ते और इस प्रकार पर्वतप
ध्यानस्थ हो जाते, जैसे कोई घटना ही नहीं हुई हो।

दिल्ली-सम्राट् बहादुरशाह प्रथमने स्वयं सेन
बन्दाका सामना किया और वह उन्हें बन्दी करने
भी हो गया। लोहेकी जंजीरोंमें बँधे बैरागीको ह
जाया जा रहा था। बड़ी कठिनतासे छलपूर्वक
उस सिंहको बाँध सके थे। बन्दा—महायोगी
अपनेको सम्हाला। प्राणोंको स्थिर किया और सुदृढ़
जिनमें वे जकड़े थे, तड़-तड़ करके टूट गयीं।
सावधान होनेसे पूर्व समीपका यवन सैनिक घोड़ेसे
फेंक दिया गया। उसकी तलवार लेकर अश्व-पी
बन्दाका—सावधान बन्दाका कौन सामना करता
अपने सभी बन्दी साथियोंको अकेले मुक्त कर लिया

सिक्खसेना बन्दाके नेतृत्वमें दुर्दमनीय हो ग
अनेक बार उसने यवन-दुर्गपतियोंको परास्त किया
बार अपार सम्पत्ति उनके हाथ लगी। कई
नायकोंने अनुभव किया कि उन्हें बन्दाका स्थायी ने
हो जाय तो अजेय सिक्ख-साम्राज्य स्थापित हो स
अनेक बार उन्होंने अनुरोध किया कि विजयमें मि
वितरित न करके बन्दा स्वयं उसको स्वीकार कर
विजित दुर्गोंपर अधिकार करके उनके अधिपति बनें
ही शक्ति थी कि वे सिक्खसरदारोंको चाहे जब
कर लेते थे।

'मैं बैरागी हूँ और गुरुका बन्दा। मुझे
राज्यका क्या करना है!' सचमुच वे महान् बैर
कभी विजयमें मिले धनका कोई अंश उन्होंने छुअ
उनकी निजी आवश्यकताओंका भार भी उनके

थे । बन्दा तो दो स्थानोंपर मिलते थे—समर-क्षेत्रमें पीठपर या पर्वतकी शिलापर ध्यानस्थ ।

ल्लीके सिंहासनपर बहादुरशाहके बाद फरुखसियर उन्होंने काश्मीरके सूबेदार अब्दुलसमदखाँको रागीके विरुद्ध ससैन्य भेजा । अब्दुलसमदखाँने से काम लिया । उसने सिख-सरदारोंके पास सन्देश हमारी सिखोंसे कोई शत्रुता नहीं । सम्राट् सिखोंको राज्य देनेको प्रस्तुत हैं । बन्दा सिख नहीं है । सिखोंको भड़काकर सम्राट्का द्रोही बना दिया है । सिखोंका विनाश हो जायगा । हम केवल बन्दाको आये हैं ।'

दाने देख लिया कि सिखोंमें बुद्धि-भेद उत्पन्न हो । युद्धमें वे पूरा उत्साह नहीं दिखलाते । विवश उन्होंने दुर्गका आश्रय लिया । समदखाँ अपनी के सन्देश भेजनेमें लगा रहा । सिखोंने बन्दासे वह सिख है या नहीं । बन्दाका एक उत्तर था गुरुका बन्दा है । इससे न कम न अधिक । सिखोंने हकानेमें आकर दुराग्रह किया कि बन्दा विधिपूर्वक स्वीकार कर ले ।

र्म स्वीकार किया नहीं जाता । वह हृदयसे स्वीकार । मेरा धर्म किसी प्रकार त्रुटिपूर्ण नहीं और न किसी क कारणसे मैं उसे बदलनेको प्रस्तुत हूँ ।' निर्भीक । बैरागीका । सिखोंमें अनेक इससे रुष्ट हो गये । प्रधान नायक अपने दलके साथ दुर्ग छोड़कर गये । अब्दुलसमदने उन्हें आश्वासन दिया था चुपचाप जाने दिया जायगा; परन्तु उन्हें बन्दी गया और बड़ी निर्दयतापूर्वक मारा गया ।

त थोड़े सिख थे, जो उस महापुरुषको ठीक समझ । उन्होंने बन्दाका अन्ततक साथ दिया । थोड़े थे, दुर्गकी सामग्री समाप्त हो गयी थी । अन्ततः किसी अपने ही सैनिकने शत्रुके बहकानेसे दुर्ग-द्व दिया । बन्दा और उनके ७८४ साथी पकड़ लिये ग बार सिंहके पिंजड़ेमें बन्दाको बंद करके हाथीप भेजा गया ।

'तुम हमारा धर्म स्वीकार कर लो, तुम्हें ज दिया जायगा !' सम्राट्के प्रलोभनको एक भी सिखने नहीं किया । बन्दाको उन्होंने धर्म-परिवर्तनका भी छोड़कर अपनी सेनाके सेनापति पदको स्वीकार कहा । बैरागी क्या यवन-सम्राट्के अत्याचारोंमें यों स्वीकार कर लेते ? प्रतिदिन १०० बैरागी सिख-शूरोंके जाते । सात दिनोंतक यही क्रम चला । धर्मके लिये देना उन मनस्वियोंको गौरवमय प्रतीत हो रहा था । प्रलोभन उनके सम्मुख तुच्छ सिद्ध हुए ।

सन् १७१५ का वह मनहूस दिन आया । आठ बन्दा नगरसे बाहर लाये गये । निश्चित योजनाएँ पैशाचिक थीं कि बादशाह उन्हें देखनेका साहस न कर बन्दाके सम्मुख उनके इकलौते पुत्रकी छाती फाड़कर ज उस बालकका कलेजा निकाल लिया और बलपूर्वक मुखमें ठूँस दिया । वे बैरागी अर्धोन्मीलित नेत्र कि कुछ देखते ही न हों । तपायी हुई लोहेकी शलाखोंसे को पीटा गया और जब उनका पूरा शरीर झुल तब गरम चीमटोंसे उनका मांस नोचा जाने लगा इतनेपर भी मुसकरा रहे थे । निजाबुद्दौलाने पूछा— पीड़ा मिलनेपर भी तुम प्रसन्न कैसे हो ?' बन्दाने कहा आत्माके स्वरूपको पहचानता है वह इस बातको जानत आत्मा अमर है तथा दुःखातीत है ।' इस उत्तरसे चकित रह गये । बैरागीके मुखपर वेदनाका चिह्नत था । वे शरीरके संसर्गसे कबके परे हो चुके थे । उनके शरीरको अत्याचारियोंने हाथीके पैरोंतले रुँदवाया सच्चे शहीद हो गये । धर्मकी रक्षाके लिये उनका यह अमर है । —सु०

**ज्ञान-योग-रत बन्दा वीर विकट त्यागी वैरागी था ।**
**संस्कृति-धर्म-देशका सच्चा रक्षक औ अनुरागी था ॥**

# उदार हिंदू-धर्म

( रचयिता—श्रीसूरजचंदजी सत्यप्रेमी उपनाम डाँगीजी )

( १ )

हमारा हिंदू-धर्म उदार।
योंका संग्रह-मन्दिर, सत्य-प्रेमका द्वार॥
हमारा हिंदू-धर्म उदार॥ ध्रु०॥
ड़-शक-हूण-देव था आर्य-अनार्य अनेक—
का सुन्दर संगम हिंदु-जाति सब एक॥
ले सब आचार-विचार,
किंतु हैं सहयोगी-व्यवहार।
योग्यता या रुचिके अनुसार,
किया करते हम सदा सुधार॥
शैव, शाक्त, गणपति, रविके पूजक सब सार।
हमारा हिंदू-धर्म उदार॥

( २ )

ुरि, हर, गणराज, प्रभाकर, सिद्ध बुद्ध, सुरनाथ।
ारदा, श्री, सावित्री आदि शक्तियाँ साथ॥
ग्नि, जल, पवन, शून्य या स्थान,
मनुज, पशु, पक्षी—सभी महान।
विविध हैं वर्ण, विविध पहिचान,
विविध वाहन, सबका सम्मान॥
वह भगवान् बसा है, निराकार-साकार।
हमारा हिंदू-धर्म उदार॥

( ३ )

ुसुंडि, वराह, मत्स्य, हिमवान, गरुड़, जगदीश—
सबका आदर सीखा, जङ्गम हो कि गिरीश॥
भीमें पाया निर्गुण एक,
सफल हो गयी सगुणकी टेक।
जहाँ था भावोंका उद्रेक,
वहाँ भी छोड़ा नहीं विवेक॥
कहीं अतिरेक हुआ पर, बना न [illegible]

( ४ )

व्यास, पतञ्जलि, जैमिनि, शङ्कर, गौतम, कपिल, क
नाना दर्शन-शास्त्र हमारे न्यारे-न्यारे
कहींपर नित्य वेदका गान,
कहीं सर्वस्व ब्रह्म—भगवान।
कहींपर सांख्य-योगकी तान,
कहींपर आतम-तत्त्वका मान
सबका ज्ञान समान हितङ्कर, सबमें सत्य
हमारा हिंदू-धर्म

( ५ )

नास्तिक-से-नास्तिक दर्शन भी रहे हमारे
सबको परखा, किंतु न छोड़ा कभी किसीका
इसीसे होता रहा विकास,
बढ़ाते गये आत्मविश्वास।
नहीं हम हुए व्यक्तिके दास,
बनाया हृदय विवेक-निवास॥
विविध हमारी परम्पराएँ, विविध पन्थ-
हमारा हिंदू-धर्म

( ६ )

कोई धर्मी, कोई प्रेमी, परमहंस या
कोई अर्थी, कोई कामी, धन-जन-बल-से
कहींपर है बहु-जनका स्वार्थ,
कहीं एकान्त पूर्ण परमार्थ।
हमारे पन्थ समष्टि-हितार्थ,
सभीमें जीवनके पुरुषार्थ॥
[illegible]

( ७ )

ां, दाम्पत्य प्रेममय, वानप्रस्थ, संन्यास।
आश्रम धर्म हमारे, समयोचित उल्लास॥
मी अध्ययन, कभी गृह-कर्म;
कभी विश्रांति, कभी मुनिधर्म।
समझते हम जीवनका मर्म,
सदा सर्वत्र शान्ति या शर्म॥
ात्मसन्तोष निरन्तर, ईश्वरका आधार।
हमारा हिंदू-धर्म उदार॥

( ८ )

क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र—ये वर्ण-व्यवस्था-भेद।
रहती नहीं वृत्तिकी, नहीं किसीको खेद॥
ीके भिन्न-भिन्न व्यापार,
परस्पर करते पर-उपकार।
किसीका है न किसीपर भार,
चलाते सब मिलकर संसार॥
सम सत्कार हृदयमें है, स्वाभाविक प्यार।
हमारा हिंदू-धर्म उदार॥

( ९ )

शक्तियाँ, विविध लब्धियाँ, ऋद्धि-सिद्धिदातार।
योग-विज्ञान आदि सब, मानस-बल-सञ्चार॥
ीका ध्येय विश्व-कल्याण,
यही तप-ज्ञान-ध्यानका प्राण।
इसीमें है जीवनका प्राण,
जगत-हित बिना व्यक्ति म्रियमाण॥
ा निर्माण हुआ अध्यात्म-दृष्टि-अनुसार।
हमारा हिंदू-धर्म उदार॥

( १० )

ईसाई, इस्लाम, पारसी, जैन, बौद्ध-अ
जो पथ हितके हेतु बनाये, वे हमको स्वं
'चर्च', 'मस्जिद' या 'चैत्य' विहार,
शान्तिके हैं सब ही आगार।
'मसीहा', नबी, संत, अव
हमारे प्रभुका सबपर प
सत्य प्रेमका अवलम्बन ले किया विश्व-
हमारा हिंदू-धर्म उ

( ११ )

कायर बनकर किया अहिंसाका न कभी अ
जहाँ हुआ अन्याय, मचाया वहाँ घोर, सं
सत्यमें रक्खा हितका ध्यान,
प्रेममें रही न्याय-पहिचान।
नम्रताका न भूलकर मान,
बढ़ाया सदा आत्म-अभिमान॥
गुरु-जनका सम्मान किया, पर रहे स्वतन्त्र वि
हमारा हिंदू-धर्म उ

( १२ )

सभी धर्म ऐसे उदार हैं, प्रेम सभीका
निर्मल नीर बादलोंमें, पर मिली धरापर
हमारा पन्थ महान् विशाल,
किंतु हममें है दम्भ-कुचाल।
स्वार्थका फैला करके जाल,
अरे, हम व्यर्थ बजाते गाल
'सूर्य-चन्द्र'के सत्य-प्रेमसे, ज्योतिर्मय सं
हमारा हिंदू-धर्म उ



# लोकमान्य तिलक

( लेखक—श्रीरामलालजी श्रीवास्तव बी० ए० )

धीनता हमारा जन्मसिद्ध अधिकार है ।' भारतीय के इस मूल-मन्त्रके गायक लोकमान्य बालगङ्गाधर जन्म महाराष्ट्रके कोंकण प्रदेशमें समुद्रतटके रत्नगिरि !३ जुलाई सन् १८५६ को हुआ। उनके पिता व स्थानीय पाठशालाके शिक्षक थे । बचपनमें ह पिता उन्हें श्लोक कण्ठ कराया करते थे। ाल्से तर्कशील एवं प्रचण्ड मनोवृत्तिके व्यक्ति थे । ास करके भी १८८५ ईस्वीमें फर्ग्युसन कालेजमें णितका अध्यक्षपद स्वीकार किया। देशकी पराधीनता णोंको सदासे आकुल करती थी। सन् १८९१में और 'मराठा' का सम्पादन हाथमें लेकर उन्होंने ं नवजीवन देना प्रारम्भ किया। उनकी लेखनी वाक्य लिखने लगी । केवल इस सम्पादनकार्यको के चार वर्ष बाद सन् १८९५ ईस्वीमें वे बम्बई-धारा-सदस्य निर्वाचित हुए। लेकिन अंग्रेज-सरकारकी भयङ्कर सिद्ध हो चुके थे। प्लेगकमेटीके अध्यक्ष रैंड-; युवकने हत्या की और सरकारने लोकमान्यपर उसे करनेका अभियोग लगाकर १४ सितम्बर सन् १८९७ सालकी सजा दे दी।

कमान्य जेलसे छूटे। उन्हें महाराष्ट्रको जाग्रत् करना शको विदेशी शासनके साथ विदेशी संस्कृतिसे मुक्त धुन थी। महाराष्ट्रमें 'गणेशोत्सव' तथा 'शिवाजी-व' उन्हींके प्रयत्नसे प्रारम्भ हुए। गोखले एवं ो नीति लोकमान्यको प्रिय नहीं थी। 'भीख माँगनेसे ता नहीं मिलती !' वे कांग्रेसमें गरमदलके अग्रणी थे ह सूरत-कांग्रेसका अधिवेशन इतिहासमें अमर रहेगा, आक्रमण करके लोकमान्यने दक्षिण पक्षसे कांग्रेस ी। कांग्रेस प्रार्थना करनेवाली वैधानिक संस्थासे उसी स्वतन्त्र राष्ट्रिय संस्था बनी, उसके राष्ट्रिय स्वरूपके क लोकमान्य ही हैं।

महात्मा गान्धीके शब्दोंमें 'लोकमान्य सदा मेरे लिये समुद्र रहे।' सचमुच उनका ज्ञान अथाह था। उनकी दृष्टिने विदेशी राज्यके दोषके साथ विदेशी संस्कृतिके दोष बड़ी स्पष्टतासे देख लिये थे। सनातनधर्म-प्रचार, निषेध, शिवाजीकी राष्ट्रियता, विद्यार्थियोंमें व्यायाम ए प्रेमका प्रचार और गीताकी महत्ताका लोकमें व्याख्य प्रमुख आन्दोलन थे लोकमान्यके। लोकमान्यका ही था कि उस समयके क्रान्तिकारी युवक गीताकी पुस्त फाँसीके तख्तेपर चढ़नेमें गौरव मानते थे। सरका भयभीत हो गयी। वे १९०२ में फिर गिरफ्तार कर से बाहर मांडले जेलमें भेज दिये गये। वहीं जेलमें अपना महान् ग्रन्थ 'गीता-रहस्य' लिखा। जेलसे छू होमरूल-आन्दोलनमें सम्मिलित हो गये।

सन् १९१६ की लखनऊ-कांग्रेसमें लोकमान्य ज में अंग्रेजोंको सहायता देनेके सर्वथा विरुद्ध थे ; गान्धी बिना शर्त सहायता देनेके पक्षमें थे। युद्ध भारतकी सहायताके बदले अंग्रेजोंकी ओरसे उसे रौ प्राप्त हुआ। देशने देखा कि लोकमान्यकी चेतावनी सत्य सिद्ध हुई। वे सदा स्वाधीनता एवं भारतीय लिये प्रयत्नशील रहे। देश आज स्वाधीन है, लो एक प्रयत्न पूर्ण हुआ; किंतु उनका गोवध-निषेध, संस्कृतिके लिये प्रयत्न—क्या देशके अग्रणी उ दिवंगत नेताको तुष्ट करेंगे ?

लोकमान्यने खोजके सम्बन्धमें 'ओरायन' एवं आर्कटिक निवास'—ये दो ग्रन्थ लिखे सही, परंतु पिछले दिनोंमें उन्होंने मान लिया था कि वे ब भूलें कर गये हैं और इसका कारण अंग्रेजोंकी अन्वेषकोंकी पुस्तकें हैं। हमें विश्वस्त सूत्रसे ज्ञात हु वे उन भूलोंको सुधारना भी चाहते थे, परंतु ३ सन् १९२० को उन्हें परलोकका निमन्त्रण आ बम्बईमें पाँच लाख जनताने समुद्रतटतक उनके पहुँचाया। महात्मा गान्धी भी उसमें थे। लोकमान्यकी जलती चितामें उनके वियोगसे व्य मुसल्मान युवक कूद पड़ा था। उनकी लोकप्रिय उन्हें लोकमान्य बनाया था। स्वाधीनता-संग्राममें वे सांस्कृतिक योधा थे और अब भी उनका कार्य अधूर



# लाला लाजपतराय

ला लाजपतराय व्यक्ति नहीं, संस्था थे। उन्हें अपने सारे संसारसे प्रेम था।'—महात्मा गान्धी

ग राधाकृष्णराय विद्यालयोंके निरीक्षक थे। उनका लुधियाना जिलेके जगरावाँ प्रान्तमें। २८ जनवरी ६५ को अपने ननिहाल ढोंडी ग्राममें उत्पन्न होनेवाले जपतने अपने इन पिताका नाम इतिहासमें अमर । पिताने उनकी शिक्षाकी समुचित व्यवस्था तिभाशाली बालक लाजपतराय शीघ्र ही शिक्षाके गे बढ़ गये। जब वे लाहौरमें मुख्तारी करने पहुँचे, यानन्द सरस्वतीके शिष्य गुरुदत्तकी वहाँ बड़ी धूम लालाजीके विचारोंपर आर्यसमाजका गम्भीर प्रभाव र आगे चलकर वे स्वयं आर्यसमाजके प्रमुख नेता

वर्षकी अवस्थामें लाला लाजपतराय प्रयाग-कांग्रेसमें त हुए। उन्होंने कांग्रेस-मञ्चसे पहला प्रभावशाली ईदोंमें दिया। शीघ्र ही वे लोकमान्य तिलकके साथ क्योंकि नरम दलकी नीति उन्हें चापलूसी जान पड़ती न् १९०५ में जो कांग्रेस-शिष्टमण्डल लंदन गया, उसमें एक प्रमुख सदस्य थे। लंदनसे लौटकर लोकमान्यकी नीतिका जोरोंसे समर्थन और प्रचार किया। सरकार उनसे चिढ़ उठी। सन् १९०७ में ला देकर उन्हें माण्डले-जेल भेज दिया गया। माण्डले-पर लालाजी इंगलैंड चले गये।

न् १९०९ में इंगलैंडसे लौटकर लालाजीने पण्डित हन मालवीयजीके सहयोगसे हिंदूमहासभाकी स्थापना लाजी राष्ट्रिय युद्धके सेनानी होनेके साथ सदा हिंदू-और उनकी स्वाधीनताका अर्थ सदा हिंदू-धर्म, हिंदू-एवं हिंदुस्थानकी सम्यक् स्वाधीनता था। वे हिंदू-के लिये सदा उद्योगशील रहे। सन् १९१२ में जब गान्धीजीका दक्षिण-अफ्रिका-सत्याग्रह छिड़ा, तब ने महात्माजीको प्रचुर धन भेजकर सहायता की। त्याग्रहके सम्बन्धमें शिष्टमण्डलके साथ वे पुनः इंगलैंड गये और जब प्रथम जर्मन-महासमरके समय उन लौटनेका आज्ञापत्र देना ब्रिटिश सरकारने अस्वीकार व तब वे वहाँसे अमेरिका चले गये। अमेरिकासे 'यंग इंडिया' पत्र निकालकर भारतीय स्वाधीनताके लिये विदेशोंमें प्रचार प्रारम्भ किया। सन् १९१९ में इत्याकाण्डका समाचार पाकर लालाजी भारत आने व्यग्र हो उठे। उन्होंने ब्रिटिश सरकारकी बड़ी कटु आ की। अन्ततः २० फरवरी सन् १९२० को वे बम्बई देशने उनका हृदय खोलकर स्वागत किया। महा असहयोग-आन्दोलनमें उन्होंने पूरा भाग लिया औ समयके कलकत्ता कांग्रेस-अधिवेशनके वे अध्यक्ष असहयोगका वह आन्दोलन—लाहौरके उसी डी० ए कालेजकी सीढ़ियोंपर बैठकर लालाजी सत्याग्रह क जिस कालेजके पहले वही सर्व-सर्वा थे। सन् १ सरकारने उन्हें डेढ़ वर्षका कारावास-दण्ड दिया, पर ने पूर्व ही छोड़ दिये गये। उन्हें पुनः गिरफ्तार कि और वे १९२३ में छोड़े गये। कांग्रेसमें सक्रिय हुए भी वे हिंदू-महासभाके लिये तत्परतापूर करते रहे।

सन् १९२८ में वह कुख्यात साइमन कमीशन कांग्रेसने उसके बहिष्कारका निर्णय किया। लालाजी लेकर लाहौरमें विरोध-प्रदर्शनका नेतृत्व कर रहे थे नृशंसतापूर्वक जुलूसपर लाठियाँ चला रही थी। लाल हटनेवाले शूर नहीं थे। एक अंग्रेज सार्जेंटकी १७ नवम्बर सन् १९२८ को सदाके लिये उन्हें मा गोदमें सुला दिया। लालाजी गये—राष्ट्रिय आन्दोल उच्चतम नेता और हिंदू-संगठनका प्रबल स्तम्भ चल लालाजीके पश्चात् तो कांग्रेस स्वदेशी संस्कृतिसे होती गयी। लाला लाजपतराय, वे निर्भीक सत्यनि पुरुष—उनका अपने सम्बन्धका कथन सबके म है। वे कहा करते थे—''मेरा मत 'सत्य' है। मेरा धर्म पूजा है। मेरा न्यायालय स्वयं मेरा अन्तःकरण है।''—

# विश्वकवि श्रीरवीन्द्रनाथ ठाकुर

वेश्वजनो, हे अमृतपुत्रो, हे दिव्य-धामवासी देवगण ! उस महान् पुरुषको जानता हूँ, जो अन्धकारसे ;, परम ज्योतिर्मय है । उसे जानो ! उसे जानकर ; पार हम हो सकते हैं । इसके अतिरिक्त दूसरी है । हे मृत भारत ! तेरे लिये भी यही एकमात्र न्य नहीं ।'

—रवीन्द्रनाथ

लका 'ठाकुर-परिवार' अपनी उदात्त विचारधारा, त्ति, जनसेवाके साथ विपुल ऐश्वर्यके लिये भी हा है । 'गुरुदेव' इसी परिवारमें महर्षि देवेन्द्रनाथ । प्रमुख जननायक एवं गम्भीर विचारकके कनिष्ठ पमें ७ मई सन् १८६१ ई० को जोड़ासाँकूके ाजप्रासादमें उत्पन्न हुए । भगवती लक्ष्मी एवं ोनोंका समान रूपसे यह कुल चिरकालसे कृपापात्र ासमाज' की विचारधाराका यही कुल प्रश्रय था । ोंका अतुल ऐश्वर्य और वैसी ही शान-शौकतके ्निक चिन्तन, साहित्य-साधना, कला-सेवा और समाज-सेवा, सुधारके आन्दोलनोंका नेतृत्व—ये ही -परिवारकी विशेषताएँ थीं । 'गुरुदेव' इसी वातावरणकी पले । यह ऐश्वर्य—स्वयं गुरुदेवका कहना था कि सेवा और निरीक्षण इतना अधिक था कि वह उनके न बन गया था । वे तनिक भी अकेले या स्वतन्त्र । थे । इस बन्धनने उन्हें गम्भीर और चिन्तनशील । बचपनमें ही वे अद्भुत कल्पनाएँ करते और पनालोकमें निमग्न रहते ।

-बहिनोंसे भरा परिवार और उसमें भी सब-के-सब एवं कलाके विनोदी, इस गोष्ठीने शैशवमें ही को कवि बना दिया । वे जब ग्यारह वर्षके केवल ्यार्थी थे, 'विद्यापति-पदावली' एवं ऐसी ही पुरानी के अनुकरणपर तुकबंदियाँ करने लगे थे । उस ालमें कवि विहारीलालके 'गीतकाव्य' बहुत सम्मान । गुरुदेवने उसी शैलीपर अपनी रचनाएँ प्रारम्भ वल चार-पाँच वर्षोंमें ही गीत, नाटक, कहानी, निबन्ध, आलोचनादि साहित्यके सभी क्षेत्रोंमें एक

गया । 'भुवनमोहिनी' उपन्यास, 'बनफूल' पद्य—उ की प्रारम्भिक रचनाएँ हैं, जो 'ज्ञानाङ्कुर', मासि प्रकाशित हुईं । 'कालमृगया', 'वाल्मीकि-प्रतिभा' संगीत', 'छवि ओ गान', 'प्रकृतिर प्रतिशोध' 'बौ ठ हाट' एवं 'कवि-काहिनी' प्रभृति प्रारम्भिक रचनाएँ बहुत हैं और उन्हींमें वह अङ्कुर है, जो आगे विश्वतरुके रू सम्मुख आया ।

बीसवीं सदीका वह युगारम्भ ही था, जब अपनी सर्जनाको कर्म-जगत्में मूर्त करनेके लिये गुरुदेव अ धर्मिणीके साथ अपने पूर्व-पुरुषोंकी उस तपोभूमि निकेतन' में आ गये थे । महाकवि उसे प्राचीन स शिक्षाकेन्द्रका मूर्तरूप देनेका स्वप्न लेकर आये थे । शिक्षाके दोषोंसे मुक्त उन्हें एक आदर्श सांस्कृत स्थापित करना था । सन् १९०१में इस प्रकार ब्रह्मचर्याश्रम' की स्थापना हुई । यही आश्रम थोड़े ही 'विश्वभारती'-जैसी अन्ताराष्ट्रिय संस्था बन जायगा, यह त सोचा था । गुरुदेवने इसकी स्थापनाके लिये सपत्नीक त्याग किया था । अपना पुरीवाला मकान, बहुमूल्य भरण, पुस्तकें आदि सब बेचकर उन्होंने आश्रमकी कठिनाई दूर की और छात्रों तथा अध्यापकोंके स मिल गये । 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि ।' एक वर्ष भी उ स्थापनाको नहीं हुआ था कि सहधर्मिणी, दो बच्चे, तथा पूज्य पिता—सभी एक-एक कर परधाम पधारे हृदयपर यह बार-बार होनेवाला आघात ! लेकिन सुव होकर ज्योतिर्मय ही होता है, वेदनाकी महाज्वाला भावना गम्भीरसे गम्भीरतम होती गयी । 'खेया', 'प्रा 'राजा', 'गीताञ्जलि', 'गोरा', 'जीवनस्मृति', 'अचल और 'डाकघर'-जैसी उत्कृष्टतम कृतियाँ सन् १९ १९१२ तकके अल्पकालमें निर्मित हुईं । सन् १९ महाकविने विलायतयात्रा की । आयरिश कवि यीट्सने 'गीताञ्जलि' की ओर पाश्चात्य विद्वानोंका ध्यान आकृष्ट फलतः 'गीताञ्जलि' विश्वविश्रुत 'नोबेल पुरस्कार'से स हुई । विश्वने भारतकी इस दिव्यविभूतिको 'विश्व स्वीकार किया । गुरुदेव जब स्वदेश लौटे, उनकी

द्र 'गीताञ्जलि'के अंग्रेजी अनुवादपर गुरुदेवको रस्कार' मिला था; परंतु बँगला-काव्य-मर्मज्ञ महाकविकी रचना 'गीताञ्जलि' न मानकर 'खेया'को मानते हैं। की रहस्य-भावनाका उच्चतम रूप प्रस्फुटित हुआ है। यह ते-संग्रह तब लिखा गया था, जब बंग-भंग-आन्दोलनमें नेताके रूपमें थोड़े दिनोंके लिये वे मैदानमें आ । 'स्वदेशी समाज', 'राष्ट्रिय कोष', 'राखी-बन्धन' वनकी ओजमयी कलाकृतियाँ हैं; किंतु उस र्ण संघर्षमय जीवनमें अपने स्थिर एकान्त कविरूपको कर 'खेया' का निर्माण तो सचमुच अद्भुत घटना है।

देव' विश्वमें सैनिक बनने नहीं आये थे। वे जनता कोंके पथ-दर्शक अपनी भव्य भावमयी कलासे जीवन-देव ही थे। आन्दोलनसे शीघ्र ही उनका तटस्थ सहज स्वाभाविक था; किंतु देशका अनुराग तो ीवन था। महात्माजीके सत्याग्रहसे पूर्व ही अपने वैरागी' पात्रके रूपमें गुरुदेवने आदर्श सत्याग्रहीकी प्रदान की। सरकारने—अंग्रेज सरकारने उन्हें 'सर' धि प्रदान की, जिसे जलियानवाला बागके काण्डके उन्होंने लौटा दिया।

की दयनीय दशाके प्रति गुरुदेवके हृदयमें जितनी उतनी ही घृणा थी उन्हें संकुचित राष्ट्रियतासे। स्वाधीनता उनके लिये अपनी स्वार्थ-सिद्धि । वे सदा उसके निखिल मानव-मुक्तिके रूपके थे। गुरुदेवने अटूट-अविरल रूपसे प्रतिवर्ष देशोंकी यात्राएँ कीं। इन सांस्कारिक यात्राओंका उनके साहित्य-सृजनसे कम महत्त्वका नहीं है। 'विश्व-—'वसुधैव कुटुम्बकम्' की भावनाका प्रसार, पूर्व-अन्तरका निवारण और विश्व-मानवकी प्रतिष्ठा इन का उद्देश्य था। प्रत्येक देशके विद्वानोंमें उन्हें रण सम्मान प्राप्त था और 'एकत्व' की भावनाके अपने व्यक्तित्वका उन्होंने पूरा उपयोग किया। , कवितापाठ, परस्पर बातचीत तथा पत्रव्यवहार-गुरुदेवने संकुचित राष्ट्रवृत्तिकी कठोर भर्त्सना करते नवकी एकता तथा विश्व-परिवारकी भावना जाग्रत् करनेका अजस्र उद्योग किया। उनके ऐसे पत्र अनेक संग्रहोंके रूपमें प्रकाशित हैं।

अपनी जीवन-सन्ध्याके निकट 'गुरुदेव' का और प्रोज्ज्वल हो उठा था। ऑक्सफोर्ड युनिवर्सिटीने उ लिट्की उपाधिसे सन् १९४१ में सम्मानित किया पूर्व ही शान्ति-निकेतनमें उनका 'उत्तरायण' नामक देश-विदेशके यात्रियोंके लिये तीर्थभूमि बन चुका थ वे वहाँ चाँदी-जैसे श्वेत दीर्घ श्मश्रुधारी, झुर्री पड़े ऋषिकल्प 'गुरुदेव' के दर्शन करने पधारते थे। गु आकृति जितनी भव्य थी, उनकी वेश-भूषा वैसी ह कविके उपयुक्त थी। ८१ वर्षकी अवस्थामें रोग पड़े-पड़े भी उन महामानवकी चिन्ता स्वार्थकलुष लिये ही थी। उस समय भी उन्होंने 'सभ्यतार नामक ओजस्वी निबन्ध मानवताको सन्देश देने लिखा। अन्तमें वह विदा-क्षण भी आया। ७ सन् १९४१ को विश्वकवि 'गुरुदेव' ने कलकत्ता मह इस धराका त्याग कर दिया। बंगाल या भारतका ह ही नहीं—मानवता रोयी, विश्व रोया और रोयी वह अधिष्ठात्री, जिसकी गोदमें न केवल साहित्य, अपितु एवं चित्रकलाके क्षेत्रमें भी 'गुरुदेव' ने अनुपम अर्पित की थीं।

'यत्र विश्वं भवत्येकनीडम्' विश्वसंस्कृति महापुरोहितने अपने 'शान्तिनिकेतन' तथा अप 'विश्वभारती' के द्वारा इस आर्ष भावनाको सार्थक श्लाघ्य प्रयत्न किया। उनके कारण विश्वमानसमें का, भारतका, भारतीय ऋषि-संस्कृतिका, चिन्तनशीलताका गौरव जाग्रत् हुआ। मानवताको उन्हें मञ्जुकलाकी मधुर तानोंसे जगाया, प्रबुद्ध किया शान्तिका समुज्ज्वल पथ दिखाया। आज स्थूल आसक्त, अस्थिपर लड़नेवाले कुत्तोंसे भी गया बीत क्या गुरुदेवकी उस वाणीको सुनेगा? क्या उसके वह दिव्य झंकार उठेगी? मानवताके त्राणका दूस तो है नहीं। —सु०



# महात्मा गान्धीजी

...में अनेक सुख्यात राजनैतिक पुरुष हुए हैं और होते ...न्तु महात्माजीके समान विश्वकी संस्कृतियोंमें एक ...पन्न कर देनेवाले महापुरुष सदा विश्वमें नहीं आया करते। ...पुरुष तो कभी-कभी मानव-समुदायको जाग्रत् करने, ... प्राप्त करनेका दिव्य सन्देश देने ही आते हैं।

...की चरम परिणति ही साध्य है; अतः अपवित्र, ...अनीतिपूर्ण साधनसे शुद्ध, पवित्र लक्ष्यकी प्राप्ति ...हीं । बुराईसे भलाईकी उत्पत्ति हो नहीं सकती। ... पवित्र, आदर्श होना जितना आवश्यक है, उतना ...क है उसकी प्राप्तिके साधनका शुद्ध एवं पवित्र ... भारतके लिये यह नवीन बात नहीं है। धर्मसे ही ...प्राप्तिका हिंदू-संस्कृतिने अत्यन्त बलपूर्वक समर्थन ...। युद्धमें भी असत्य, अन्याय यहाँ गर्हित माने गये ... आजके मोहग्रस्त अपवित्र साधनोंको ही आदर्श ... विश्वके सम्मुख साधनकी शुद्धिका परम गम्भीर ...उद्घोष करनेवाला महापुरुष संस्कृतिकी ... वाणीका मूर्त प्रकाश बनकर आया था जगत्‌में।

...श्विन कृष्ण १२, संवत् १९२६ (२ अक्टूबर, सन् ... ई०) की वह पावन तिथि धन्य है, जब विश्वने उस ...को प्राप्त किया और धन्य है वह गुजरातकी ... भारतीय भूमि, जहाँ वह आया। कोई विशेषता ...मोहनदास कर्मचन्द गान्धीके उस बाल्यकालमें और ...शेषता नहीं है उनके लन्दन जाकर अध्ययन करनेमें ...रिस्टर होकर भारत लौटनेमें; किन्तु यह कहना सत्य ...ा। सत्य, संयम, सादगीका उनका जीवन जन्मसे ...का जीवन है। सत्यपर स्थिरता, विलायतमें दृढ़ ...निष्ठा और सादगी—ये सामान्य जीवनकी बातें नहीं ... मातासे प्राप्त 'रघुपति राघव राजा राम' तथा ...', 'गीता' एवं 'नरसी'के पदोंका बीज तो ...मय पड़ा और पल्लवित हुआ। महात्माजी आजीवन ...मके जापक रहे। गीता और रामायण उनके ... ग्रन्थ थे। उनका सम्पूर्ण जीवन नरसीका वह 'वैष्णव' ...ा, जिसके सम्बन्धमें उन्होंने कहा है—'वैष्णव जन तो

'राम'-नाम—महात्माजीके शब्दोंमें, वह उनका ... सहायक और शक्तिका मूल स्रोत था। सत्य उन... था। अहिंसा उनका साधन थी। सेवा उनकी ... त्याग और संयम उनके धर्म थे; किंतु 'राम'-नाम... जीवन था। महात्माजीके आदर्शपर विचार क... उनके 'राम'-नामको छोड़ देनेपर हमारे सम्मुख... प्राण-हीन जीवन, क्रिया एवं शक्तिहीन आदर्श ही ... है। वे इस दिव्य नामका जप, कीर्तन, स्मरण—सब... भगवान्‌पर अपार विश्वास ही उनके महान् धैर्य ... क्षमताका रहस्य है।

महात्माजी विलायतसे बैरिस्टर होकर लौटे, ब... लिये ही दक्षिण-अफ्रिका गये थे। दक्षिण-... भारतीयोंका जो अपमान वहाँके गोरे करते थे, जो ... वहाँ केवल सफेद चमड़ा न होनेसे सहना पड़... उसका पद-पदपर अनुभव हुआ। 'मनुष्य मनु... अपमान क्यों करे?' मानवताकी पुकार वहीं कानों... 'अन्याय करना जितना बड़ा पाप है, उसे चुपचाप ... भी उतना ही बड़ा पाप है!' महात्माजीने वहीं बड़... अपने इस महावाक्यकी घोषणा की। जीवनमें ... महावाक्यका सन्देश विश्वके उत्पीड़ित दुर्बलोंको सु...

'अन्यायका विरोध करते हुए भी अन्यायी... सद्भाव रखना ही सच्ची मानवता है। अन्यायी प... व्यक्ति होता है, वह दया और प्रेमका पात्र है... द्वारा उसके हृदयपर विजय पाना ही अन्यायका ठीक ... है। अन्यायका निषेध बलपूर्वक करना और उ... प्रति रोष या दण्डका प्रयोग करना एक भ्रान्त उ... उससे अन्याय रुक भले जाय, उसका बीज और ... चला जाता है।' बापूके इन विचारोंने ही उन्हें ... बनाया। दक्षिण-अफ्रिकामें ही उनके अन्यायके ... करनेके नूतन अस्त्र 'सविनय अवज्ञा'का जन्म ... उनका यह अस्त्र जीवनमें 'असहयोग', 'सत्याग्रह' ... रूपमें उपस्थित होता रहा। अपमान, मार सहना, ... अनेक दूसरी यन्त्रणाएँ सत्याग्रहीको मिलनी अनि...

अधमरा-सा कर दिया। उनके दो अगले दाँत एक
ारसे ही टूटे पर वे सदा दृढ़ और शान्त रहे;
हना जो था—'सत्याग्रह दुर्बल एवं कायरका शस्त्र
सबल एवं मनस्वीका अभेद्य कवच है।' अंग्रेजोंने
रि-भूरि प्रशंसा की, जब बोअर-युद्धमें वे स्वतः स्वयं-
र गये। विश्वने कभी सोचा ही न था कि अपने-
ाचार करनेवाले विपक्षीकी आपत्तिमें कोई उसका
बन सकता है और वह भी बिना शर्त—शुद्ध सेवा-

ण्येवाधिकारस्ते'—जैसे गीताका यह वाक्य उनके
ध्वनित होता हो। परिणाम क्या होगा, सहायक
, प्रभाव क्या पड़ेगा—यह सब कुछ नहीं। कार्यकी
के बाह्य परिणामसे नहीं, कर्ताके हृदयकी स्थितिसे
इये। विशुद्ध साथी न मिलें तो अकेले प्रलयमारुतके
स्थिरतासे खड़े होनेवाले उस महापुरुषको कितना
! किसीने! प्रवासी-भारतीय-समस्या, खिलाफत
, असहयोग-आन्दोलन, सत्याग्रह, पीड़ित-सेवा, ग्राम-
अन्तिम भीषण दिनोंकी वह नोआखाली-समस्या—
ी जागरूकता, दृढ़ता और श्रेयकी ओर निश्चित
ढ़नेकी प्रवृत्ति। साधनकी विशुद्धता तथा औद्धत्य-
तीव्र प्रतिकार!

रोधीका हृदय परिवर्तन करना है और वह प्रेम
वासे ही होगा।' महात्माजीके इस सुनिश्चित
ो अनेकोंने भ्रान्त रूपमें देखा। अनेकोंने उसे
तथा पक्षपात कहा। भारतका दुर्भाग्य कि इसी विचारके
एक हिंदू युवककी गोलियोंसे ही उन महापुरुषने
ोड़ा! उस समय भी वे प्रार्थनाके लिये प्रार्थना-
ा रहे थे। 'राम'—जिसका जीवन इस महामन्त्रसे
रहा हो, उसके जीवनका विलयन भी उसमें
था।

ने हाथसे कते सूतकी लँगोटी पहननेवाले; चर्खेको
प्रतीकके रूपमें स्वीकार करके भारतके प्राचीन
एवं ग्राम्य जीवनकी महत्ताको मशीनोंके वर्तमान
युगमें भी उज्ज्वल करनेवाले; सहिष्णुता, त्याग, स
सादगीकी मूर्ति बापूके जीवनके सम्बन्धमें जित
गया है, उसके संग्रहसे एक पूरा बड़ा पुस्तव
सकता है। भारतके उन राष्ट्रपुरुषकी स्वत
'आत्मकथा' एक महापुरुषका आत्मजीवन है।

बापूने भारतको केवल स्वाधीनता ही नहीं दी
कांग्रेसके वे सदा प्राण रहे; हमारे आन्दोलन अ
स्वाधीनता उन्हींके तप, त्याग, मार्गदर्शन और
व्यक्तित्वके पुरस्कार हैं; फिर भी राजनैतिक पुरुष (
शब्दोंमें कूटनीतिज्ञ) बापू कभी नहीं रहे। उ
शोधकका महत्त्व राजनीतिके क्षेत्रसे जीवनके क्षेत्रमें
है। उन्होंने लुप्त भारतीय प्राणोंको इसलिये जगाय
कि उन्हें विश्वास था कि स्वाधीन उद्बुद्ध भारत
शान्ति, अहिंसा, सत्यका सत्पथ दिखलायेगा
महालक्ष्यको लेकर वे भारतीय स्वाधीनता-संग्रामके
सेनानी बने।

'हिमालय-जैसी भूल।' बापूकी यह महान
अपनी भूलको कभी छोटा नहीं कहते थे। उन्हें
अपनी भूलके लिये दुराग्रह करनेकी बात ही नहीं
उनका जीवन ऋषियोंका सादा, श्रमपूर्ण, नैति
रहा है। उनके आदेश भारतके ग्रामोंको अपनी
संस्कृतिकी ओर लौटनेकी प्रबल प्रेरणा देते हैं
अथक उद्योग किये हैं इसके लिये। 'दूसरोंके बद
दोषको देखो! दूसरोंको क्षमा करो! उनकी सेव
उनकी सहायता करो और आवश्यकता पड़नेपर उ
दृढ़तापूर्वक—पर शान्तिसे अस्वीकार कर दो।'
जीवनके लिये यह सजीव सन्देश है।

विश्वको ईश्वर-विश्वास, भगवन्नाम, सत्य, उ
प्रशस्त मार्ग दिखानेवाले; जगत्के पीड़ि
वर्गको 'सत्याग्रह'का दिव्यास्त्र देकर चैतन्य
उन दिव्य पुरुषके प्रत्येक जीवन-कार्य एवं प्रयत्न ही
अशान्त जगत्को शान्ति दे सकता है, यदि मनु
सच्चाईसे स्वीकार करे और अपनाये! —सु०

# महामना मालवीयजी

तो मालवीयजी महाराजका पुजारी हूँ। यौवनकालसे उनकी देशभक्तिका प्रवाह अविच्छिन्न है। मैं उनको हिंदू मानता हूँ। वे आचारमें नियमित और विचारमें र हैं। वे किसीसे द्वेष कर ही नहीं सकते। उनके हृदयमें शत्रु भी समा सकते हैं।'

—महात्मा गान्धी

दावेके साथ कह सकती हूँ कि विभिन्न मतोंके ल मालवीयजी महाराज ही भारतीय एकताकी मूर्ति हैं।'

—ऐनी बेसेंट

मना पण्डित मदनमोहन मालवीयका जन्म तीर्थराज २५ दिसम्बर, सन् १८६१ को हुआ। उनके पूर्वज प्रयाग आ बसे थे। उनके पिता श्रीव्रजनाथजी तनधर्मी एवं आस्तिक थे। उनका भगवद्विश्वास था। श्रीमद्भागवतकी कथा या पूजा-पाठ ही ा थी। कोई स्वतः बुला ले जाय तो पण्डितजी चले र्मपत्नीके यह कहनेपर कि घरमें भोजनके लिये कुछ उनका बँधा उत्तर था—'कोई कथा या पूजाके लिये तब कुछ प्रबन्ध हो।' लेकिन दान लेनेके वे इतने े कि उदार पड़ोसियोंकी सहायता भी मालवीयजीकी पाकर ही स्वीकार करती थीं। ऐसे विशुद्ध आस्तिक ाका प्रभाव मदनमोहनपर पड़ना ही था। मिर्जापुरके सनातनी पण्डित श्रीनन्दरामजीकी कन्या कुन्दनदेवी-येजीका विवाह हुआ। उनका दाम्पत्य-जीवन बड़ा यतीत हुआ। सती-साध्वी पत्नीने सदा उनका किया।

य मालवीयजी कट्टर हिंदू थे। हिंदू-सिद्धान्तोंकी उन्हें ूर्ति कहना चाहिये। आचारमें अत्यन्त संयमी और परम उदार—हिंदू-धर्मकी यह विशेषता उनमें बहुत। उनका स्पर्शास्पर्शका विचार इतना पूर्ण था कि बड़े के प्लेटफार्मपर एक ओर चौका लगाकर स्वयं खिचड़ी। उनके लिये सामान्य बात थी। मालवीय-परिवारसे सीके हाथका कच्चा भोजन वे नहीं करते थे। जब वे

कि लंदनसे लौटनेपर उन्होंने समुद्रयात्राका सविधि किया था। इतने आचारप्रधान होनेपर भी उनका इतना उदार था कि वे कभी किसी दूसरेपर कोई ही नहीं थे।

पूज्य मालवीयजीका गृह अपने अतिथि-सत्कार विख्यात था। उनके घरका चूल्हा प्रातः सूर्योदयके जाता। कोई किसी समय प्रस्थान करनेवाला हो—है, उसे तो भोजन करके ही जाना चाहिये। रा बजेतक चौका चलता रहता। अतिथि, ब्राह्मण और तो हिंदूके आराध्य हैं। पूज्य मालवीयजीको लोग पक्षपाती कहने लगे थे। वे कहा करते थे—'को मेरे पास किसी उद्देश्यसे आये और निराश लौटने ल प्राण उससे पहले चले जाने चाहिये।' प्राणपणसे ब्राह्मणोंकी सेवा की और जीवनके अन्तिम दिनोंमें उ ही धुन थी—प्रत्येक समर्थ मिलनेवालेसे उस असमर्थ की एक ही याचना होती थी—'मैं गायोंकी सेव सका। एक स्थानपर एक गोशालामें एक लाख गा पलें—मेरी यह लालसा रह गयी।' गो-सेवाके लिये भूमिके लिये, गोशालाओंके लिये उनका उद्योग था। उनसे किसी सामान्य व्यक्तिने भी गौके नाम सहायता चाही तो उन्होंने कभी अस्वीकार नहीं उनका कहना था—'प्रत्येक हिंदूके घरमें कम-से गाय रहनी ही चाहिये।'

'मैं पुराणोंकी सत्यताके सम्बन्धमें प्रत्येक समय करनेके लिये तैयार हूँ।' महामनाकी यह घोषणा मौखिक नहीं थी। पुराणोंपर उनकी अगाध श्रद्धा श्रीमद्भागवतका पाठ उनका नियमित रूपसे चलता लंदनके अत्यन्त व्यस्त कार्यक्रममें भी उन्होंने अप विराम नहीं पड़ने दिया। उन्हें प्रायः सम्पूर्ण भागवत और जब वे गद्गद कण्ठसे भाव समझाते हुए श्रीम श्लोक पढ़ने लगते थे, उनके दोनों नेत्रोंसे अजस्र चलती थी।

'एक साथ एक लाख ब्रह्मचारी एक स्थान

रतको अमर भेंट है । विश्वविद्यालयके लिये कुछ प्राप्त किये बिना वे भोजन नहीं करते थे । जीवनके पर्यंतक उनका यह नियम चलता रहा और तभी ; जब वे सर्वथा असमर्थ हो गये ।

ावस्था, रोगशय्या, इतना दुर्बल शरीर कि उठकर कठिन, श्रवण एवं नेत्रोंमें शक्ति नहीं, कोई बात नहीं रहती थी और इस स्थितिमें भी महामना ालयके गरीब छात्रोंके सहायक पिता थे, दुखियोंके थे, उत्पीड़ितोंके शरणद थे, राष्ट्रिय आन्दोलनके के मन्त्रदाता थे । सब उस पितामहके पास उस भी पहुँच जाते और सन्तुष्ट होकर लौटते ।

ामनाको राजनैतिक जीवनके लिये कालाकाँकर-नरेश पालसिंहजीसे पर्याप्त प्रोत्साहन मिला । कालाकाँकरमें नाके पत्रकार-जीवनका प्रारम्भ हुआ । वहाँसे प्रयाग उन्होंने 'अभ्युदय' और 'इंडियन ओपिनियन'का हाथमें लिया । सन् १९३१ में गोलमेजपरिषद्में ानेसे पूर्व सत्याग्रह-आन्दोलनके वे प्रमुख कर्णधार और उनके व्यापक प्रभावके कारण अंग्रेज-सरकारको ोचना पड़ा था उन्हें केवल कुछ दिनोंके लिये भी ानेके सम्बन्धमें । एकमात्र महामना ही ऐसे राष्ट्रिय प्रमुख नेता थे, जिनका प्रभाव देशके प्रत्येक वर्गपर रूपसे था । महात्मा गाँधी उन्हें बड़ा भाई कहते थे । हाराजोंके वे पूज्य थे । धार्मिक जनताके देवता और वर्गके परम आदरणीय थे । सरकारके उच्च कर्मचारी प्रभावसे परिचित थे और उनका पूरा सम्मान थे ।

हिंदू-महासभाके तो महामना जन्मदाता थे । हिंदू-संगठन, हिंदू-धर्म उनका प्राण था । उनका सदा एक ही था—'प्रत्येक हिंदू-घरमें एक गाय हो । प्रत्येक गाँवमें हो । प्रत्येक हिंदू युवक बलवान् बने !' लेकिन उन द्वेषको स्थान ही नहीं था । वे तो स्पष्ट कहते थे— मत पहनो, यह कहना ही द्वेषमूलक है । हमें है—स्वदेशी ही पहनो !' जातिगत विद्वेषको उन्हें प्रश्रय नहीं दिया ।

नोआखालीका वह पैशाचिक हत्याकाण्ड, रोगकृश महामनाने वह समाचार सुना और उनका हृ हो गया । वह धक्का सम्हाल नहीं सके वे । यह सर्व है कि नोआखालीकाण्डने ही १२ नवम्बर सन् १९ महामनाका बलिदान लिया । उनके अन्तिम सन्देश संगठन, हिंदू-जागरणकी कातर पुकार है । उन्होंने कह 'जो हिंदुओंको शान्तिके साथ नहीं रहने देना चाहते साथ किसी प्रकारकी सहिष्णुता नहीं हो सकती ।' संस्कृति और हिंदू-धर्म खतरेमें हैं । परिस्थिति संकट ऐसा समय आ गया है कि हिंदू एक होकर सहायताके साधनोंको परिपुष्ट करें ।' आज भी उन म चेतावनी वैसी ही नहीं है—कैसे कहा जा सकता है

एक सच्चा मानव, एक सच्चा आदर्श हिंदू, ए महापुरुष आया और चला गया । भारतके राष्ट्रिय ने उससे बहुत कुछ पाया और बहुत कुछ पाया हिं किंतु यदि राष्ट्रके कर्णधार और हिंदू एक होव आदर्शको स्वीकार कर लेते, भारत सचमुच ऋषियों हो जाता । हिंदू-संस्कृति पुनर्जीवन प्राप्त कर लेती महामना स्वयं हिंदू-संस्कृति, सादगी, सदाचार एवं जीवित प्रतिमा थे ।

**वन्द्य मालवीय ! तुम्हें भूल न सकेंगे हम, दीनदुखियोंके सुखदायक तुम्हीं रहे ।**
**पुरुष अनेक पुरुषोत्तम तुम्हीं थे एक, शर हैं असंख्य किंतु सायक तुम्हीं रहे ॥**
**विश्वबन्धुताके गीत-गायक बहुत, पर सबके सुहृद, सब लायक तुम्हीं रहे ।**
**होते जगतीमें जन-नायक अनेक, किंतु हिंदुओंके एक ही सहायक तुम्हीं रहे ॥**

—रा०

